# भारतीय दर्शन
# की
# चिन्तनधारा

**डॉ० राममूर्ति शर्मा**
डी०लिट्०, एफ०आर०ए०एस०
राष्ट्रपति-सम्मानित
*कुलपति*
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय
*पूर्वकुलपति*
महात्मा गाँधी काशी विद्यापीठ
वाराणसी

**मणिद्वीप**
दिल्ली-५२

२००१



श्री वाग्देवी-मन्दिर में स्थापित **श्री वाग्देवी की मूर्ति**

# समर्पण

भारतीय मनीषा के धनी

महान् कवि

अप्रतिम प्रतिभासम्पन्न महामानव

परम सहृदय एवं प्रशासन-प्रवीण

**प्रधानमन्त्री श्री अटलविहारी वाजपेयी**

को

**सूरज भान**
राज्यपाल, उत्तर प्रदेश




राज भवन
लखनऊ-227132

भारतीय दर्शन समस्त विश्व का प्रतिष्ठित दर्शन है, जिसका इतिहास भारतीय वाङ्मय की प्राचीनतम कृति ऋग्वेद से प्रारम्भ होकर आज तक सतत रूप से चला आ रहा है। इस प्रकार भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा वेदों, उपनिषदों, ब्राह्मणग्रन्थों, आरण्यकों, श्रीमद्भगवद्गीता, वेदान्तसूत्र, श्रीशङ्कराचार्य के भाष्य-ग्रन्थों, वैष्णव आचार्यों के ग्रन्थों, शैव-शाक्त ग्रन्थों एवं अनेकानेक प्राचीन ग्रन्थों में प्रवहमान मिलती है। वर्तमान युग में, भारतीय दर्शन का व्यावहारिक विवेचन रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, अरविन्द घोष, स्वामी रामतीर्थ, महर्षि रमण, स्वामी दयानन्द सरस्वती एवं डॉ. सर्वेपल्ली राधाकृष्णन् आदि दार्शनिकों के द्वारा सरलता से किया गया है।

भारतीय दर्शन जहाँ एक विशद दर्शन है, वहाँ दूसरी ओर यह एक मानवतावादी दर्शन है। इसमें **''वसुधैव कुटुम्बकम्''** की भावना होने के कारण समस्त विश्व एक सूत्र में बाँधने की क्षमता है। यह एक राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय दर्शन है। इसीलिये भारतीय दर्शन का अध्ययन एवं समादर योरप, अमरीका, लैटिन अमरीका एवं एशिया में भी विशेष रूप से हुआ है।

मुझे प्रसन्नता है कि भारतीय दर्शन के विद्वान् **डॉ. राममूर्ति शर्मा** ने प्रस्तुत ग्रन्थ के अन्तर्गत **'भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा'** का आद्योपान्त अनुशीलन सरल शैली में प्रस्तुत किया है। डॉ. शर्मा के अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं, जिनका आदर देश-विदेश में हुआ है। इनके ग्रन्थों में 'अद्वैत-वेदान्त' तथा 'इन्साइक्लोपीडिया आफ़ वेदान्त' विशेष रूप से समादृत हुए हैं। मुझे पूर्ण विश्वास है कि डॉ. शर्मा की प्रस्तुत कृति का भारतीय दर्शन के क्षेत्र में सर्वथा समादर होगा। मैं इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के लेखन के लिये लेखक को बधाई देता हूँ तथा इसकी सफलता के लिये अपनी शुभ कामनाएँ प्रस्तुत करता हूँ।

सूरज भान
( सूरज भान )

# प्रस्तावना

भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा जीवन्त एवं गतिशील होने के कारण सामाजिक, धार्मिक एवं दार्शनिक परिवेष के अनुरूप विविध रूपों एवं आयामों में परिवर्त्तित होती रही है। दार्शनिक चिन्तनधारा के मूल स्रोत, यदि ऋग्वेदसंहिता में हैं, तो इसका प्रौढ प्रवाह उपनिषदों से प्रारम्भ होता है। यद्यपि उपनिषदों में सभी दार्शनिक सिद्धान्तों के बीज उपलब्ध हैं, किन्तु उनका प्रमुख प्रतिपाद्य वेदान्त है। भारतीय दर्शन के सन्दर्भ में, यह तथ्य विचारणीय है, कि समस्त दार्शनिक सिद्धान्तों का विकास परस्पर संबद्ध एवं उत्तरोत्तर विकासशील है। अत एव, जहाँ, प्रत्येक दर्शनपद्धति में, तत्पूर्ववर्त्ती दार्शनिक विचारधारा के सूत्र वर्त्तमान हैं, वहाँ दूसरी ओर, उसकी प्रतिक्रिया के फलस्वरूप नवीन उद्‌भावनाएँ भी दृष्टिगोचर होती हैं। यह तथ्य भी अविस्मरणीय है, कि सभी दार्शनिक चिन्तनधाराएँ, उत्तरोत्तर पूर्ववर्त्ती विचारधाराओं की न्यूनताओं की पूरक हैं। निदर्शनार्थ, न्यायशास्त्र की पदार्थशास्त्रविषयक न्यूनता, वैशेषिक में पूर्ण हुई थी। प्रस्तुत अध्ययन के अन्तर्गत अनुशीलित ऋग्वेद से प्रारम्भ कर उन्नीसवीं, बीसवीं शताब्दी तक के दार्शनिक चिन्तन के अन्तर्गत उपर्युक्त तथ्यों की चरितार्थता सुस्पष्ट है।

यह उल्लेखनीय है, कि प्रायः, भारतीय दर्शन के इतिहास लेखकों ने उन्नीसवीं, बीसवीं शताब्दी के दार्शनिकों, रामकृष्ण परमहंस एवं जे.कृष्णमूर्ति आदि के विचारचिन्तन का स्वतन्त्र रूप से निरूपण नहीं किया है। निश्चय ही, विविध सामयिक परिस्थितियों के अनुरूप प्रादुर्भूत आधुनिकयुगीन दार्शनिकों की उद्‌भावनाएँ एवं विचारणाएँ महत्त्वपूर्ण हैं। अत एव, जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, इस ग्रन्थ के अन्तर्गत आधुनिक युग के दार्शनिकों के विचार-चिन्तन को स्वतन्त्र रूप से प्रस्तुत किया गया है। इससे भारतीय दर्शन के परिशीलन की समग्रता सम्पन्न हुई है। इस लेखक ने प्रस्तुत ग्रन्थ में, अधिकतर दुर्लभ पाण्डुलिपियों एंव दर्शनशास्त्र के मूल ग्रन्थों का आश्रय लिया है। अतः उपर्युक्त दृष्टि से प्रस्तुत ग्रन्थ को विनतभाव से अपने ढंग का प्रथम प्रयास कहा जा सकता है।

प्रस्तुत ग्रन्थ के आधार पर भारतीय दर्शन की विशेषताएँ, इस प्रकार रेखाङ्कित की जा सकती हैं–

१. भारतीय दर्शन के मूल बीज वैदिक संहिताओं में वर्त्तमान हैं, किन्तु उपनिषदें समग्र भारतीय दर्शन की गंगोत्री हैं। भोगवादी चार्वाक, जैन एवं बौद्ध दर्शन के सूत्र भी उपनिषदों में ही वर्त्तमान हैं। चार्वाक का देहात्मवाद उपनिषदों में वर्णित पूर्वपक्ष का ही सिद्धान्त रूप है। बौद्ध भी प्रच्छन्न रूप से आत्मवादी ही है।

२. भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा की सभी विचारधाराएँ एक-दूसरी की विरोधिनी न होकर परस्पर सम्बद्ध, समन्वयात्मक, गतिशील एवं विकासोन्मुख हैं।

३. भारतीय दर्शन के अन्तर्गत विविध सम्प्रदाय एवं सिद्धान्तगत विचारवैचित्र्य भारतीय मनीषा की उदात्त प्रतिभा के परिचायक हैं।

४. भारतीय दर्शन की चेतना के मूल स्वर अध्यात्मपरक होने के कारण, सम्प्रदायभेद होने पर भी भारतीय दर्शन में उद्देश्य की एकता है।

५. वेदों का सिद्धान्तपक्ष, वेदान्त भारतीय दर्शन का केन्द्रस्थ एवं प्रौढ स्तम्भ है। अत एव उपनिषत्परवर्त्ती दार्शनिक सम्प्रदायों एवं सिद्धान्तों पर औपनिषद वेदान्त का प्रभाव परिलक्षित है।

६. शङ्कराचार्य समस्त दर्शन जगत् के सम्राट् हैं। परिणामतः, रामानुजाचार्य आदि वैष्णवों के विशिष्टाद्वैतवाद आदि सिद्धान्त शाङ्करवेदान्त की प्रतिक्रिया के ही परिणामस्वरूप हैं।

७. शैव दर्शन का शिवाद्वयवाद, प्रत्यभिज्ञा दर्शन का ईश्वराद्वयवाद एवं शक्त्यद्वैतवाद आदि सिद्धान्त अद्वैतवाद के ही यत्किंञ्चित्, परिवर्त्तित, प्रगत एवं परिवर्द्धित रूप हैं।

८. १८वीं बीसवीं शताब्दी के दार्शनिकों, स्वामी रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, अरविन्द घोष, स्वामी रामतीर्थ एवं महर्षि रमण आदि के दार्शनिक सिद्धान्त अद्वैत वेदान्त दर्शन के ही प्रतिफल हैं।

९. आधुनिकयुगीन कृष्णचन्द्र भट्टाचार्य एवं जे. कृष्णमूर्ति प्रभृति विचारशील दार्शनिकों के सिद्धान्त वेदान्त के ही रूपान्तरित स्वरूप हैं। इन दार्शनिकों का Absolutism (निर्गुणवाद) मूलतः, ब्रह्मवाद ही है।

१०. भारतीय दर्शन वर्त्तमान से सम्बन्धित एवं मोक्षपरक होने के कारण एक सम्पूर्ण दर्शन है। विशेषकर वेदान्त-सम्मत जीवनदर्शन जीवन्मुक्ति के सिद्धान्त के अनुरूप, इसी संसार में आदर्श जीवन व्यवहार से मोक्ष का साधक है। अतः भारतीय दर्शन को पलायनवादी कहना भ्रमपूर्ण है।

११. अध्यात्मवाद एवं आत्मवाद के भारतीय दर्शन के अधिष्ठान होने के कारण, यह दर्शन विश्वजनीन दर्शन है।

१२. भारतीय दर्शन के समष्टिमूलक एवं समग्र मानवता से सम्बद्ध होने के कारण, इसका अध्ययन-अनुशीलन समस्त विश्व में दीर्घकाल से होता रहा है, तथा विश्व इसके प्रति आस्थावान् है।

१३. भारतीय दर्शन के अन्तर्गत व्याख्यात पुनर्जन्मवाद एवं परलोकवाद का यह प्रत्यक्ष फल है, कि व्यक्ति दुष्कर्म से भयभीत एवं सत्कर्म के प्रति प्रेरित होता है।

१४. यों तो, भारतीय दर्शन के प्रायः सभी सम्प्रदाय न्यूनाधिक रूप में, मानव जीवन का आदर्श पक्ष निर्धारित करते हैं, किन्तु जीवन दर्शन का प्रमुख व्याख्याता होने के कारण, इस सम्बन्ध में वेदान्त अग्रणी है।

१५. वर्त्तमान जीवन की वैयक्तिक, नैतिक एवं सामाजिक समस्याओं तथा पारिवारिक विषमताओं एवं विविध विसंगतियों का समाधान एवं जीवन मूल्यों की रक्षा वेदान्त के द्वारा ही सम्भव है। इसके अतिरिक्त दर्शनशास्त्रविषयक अनेक संघर्ष वेदान्त द्वारा समाधेय हैं।

चालीस वर्ष से अधिक अध्ययन के फलस्वरूप, प्रस्तुत ग्रन्थ, भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा को भारतीय दर्शन के अध्येताओं एवं अनुसन्धित्सुओं को उपहृत करने में, मुझे परम हर्ष का अनुभव हो रहा है। मुझे आशा ही नहीं, पूर्ण विश्वास है, कि मेरा यह सारस्वत प्रयास उसी प्रकार समाहत होगा, जिस प्रकार मेरे अन्य ग्रन्थ–शङ्कराचार्य (डॉ. राधाकृष्णन् द्वारा प्रशंसित), अद्वैतवेदान्त : इतिहास तथा सिद्धान्त, वेदान्तसार, वेदान्त एवं जीवन दर्शन, **Some aspects of Advaita Philosophy, Glimpses of Vedānta** तथा **Encyclopaedia of Vedānta**, अन्तरराष्ट्रिय विद्वत्समाज में समादृत हुए हैं। इस प्रोत्साहन के लिए, मैं भारतीय दर्शन के अध्येताओं का कृतज्ञ हूँ।

यह कहने में प्रसन्नता है, कि एतद्ग्रन्थविषयक अध्ययन के निमित्त मुझे भारतीय दर्शन के अनेक विद्वानों एवं उनके ग्रन्थों से सहयोग प्राप्त हुआ है। एतदर्थ, मैं इन विद्वानों के प्रति श्रद्धावनत हूँ। इसके साथ-साथ, देश के अनेक पुस्तकालयों एवं मैनुस्क्रिप्ट-केन्द्रों, जैसे, सरस्वतीभवन लाइब्रेरी, वाराणसी, मैनुस्क्रिप्ट लाइब्रेरी त्रिवेन्द्रम्, एल.डी. रिसर्च इन्स्टीट्यूट, अहमदाबाद एवं ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा से पर्याप्त सहयोग मिला है, जिसके लिए मैं इन सब के अधिकारियों के प्रति धन्यवाद निवेदन करता हूँ। इस सम्बन्ध में, मैं, दिल्ली विश्वविद्यालय पुस्तकालय के असिस्टेंट लाइब्रेरियन डा.जे.बी. खन्ना का विशेष रूप से कृतज्ञ हूँ, जो सदैव अध्येताओं की सेवार्थ तत्पर रहते हैं!

मैं अपनी समस्त सारस्वत साधना का श्रेय अपनी पत्नी श्रीमती चेतन शर्मा को देता हूँ, जिनके सौहाद्र एवं सहयोग से ही मेरी यत्किञ्चित् साधना निष्पन्न हो सकी है। पुत्री डा. श्रीमती प्रीति कौशिक ने भी इस ग्रन्थ की पाण्डुलिपि आदि तैयार रहने में मुझे सहयोग देकर मेरे कार्य को सरल किया है। एतदर्थ मैं इन्हें आशीर्वाद देते हुए, इनके कल्याण की कामना करता हूँ। स्वाध्यायचिन्तन समस्त पारिवारिकों के सहयोग के बिना असम्भव है। एतदर्थ मैं सभी पारिवारिकों का शुभकामी होते हुए, उनके सर्वविध अभ्युदय की कामना करता हूँ। इस सम्बन्ध में, पौत्री चि. शिवी का उल्लेख किए बिना नहीं रह सकता, जिसने प्रायः अपने सहज हासोल्लास से मेरी स्वाध्यायजन्य श्रान्ति को दूर किया है।

अपने विशेष प्रतिभाशाली छात्रों में, डा. मायावती, रीडर संस्कृत-विभाग, करोड़ी मल कालेज (दिल्ली विश्वविद्यालय), डा. हरि सिंह शास्त्री, अध्यक्ष संस्कृत-विभाग, एम.एल.एन. कालेज, रादौर (कुरुक्षेत्र, विश्वविद्यालय) एवं डा. प्रेमपाल राणा (हि. प्र.) ने भी प्रस्तुत प्रायोजना में येन केन प्रकारेण सहयोग किया है, जिसके लिए मैं इन सब के प्रति नितान्त श्रेयस्काम हूँ। इस ग्रन्थ की अनुक्रमणिका आदि तैयार करने में, मेरे मित्र डा.राजपाल सिंह एम. ए. (अवकाशप्राप्त, अंग्रेजी लेक्चरर) एवं डा. सीमा अग्निहोत्री ने मुझे विशेष सौहाद्र. पूर्ण सहयोग प्रदान किया है, जिसके लिए मैं इनका अत्यन्त कृतज्ञ हूँ।

श्री राजीव छावड़ा (अमृत प्रिंटिंग प्रेस, किंग्सवे कैम्प) एवं एस. एन कम्प्यूटर्स, लारेंस रोड़, केशव पुरम, प्रस्तुत ग्रन्थ के मुद्रण में विशेष मनोयोग से सहायक सिद्ध हुए हैं। ये मेरे विशेष धन्यवाद के पात्र हैं।

**महाशिवरात्रि १९९९** **राममूर्त्ति शर्मा**

मणिद्वीप
शालीमारबाग (बी. एस. ५)
दिल्ली-५२

# कृतज्ञता-ज्ञापन

प्रशासन-प्रवीण एवं चिन्तनशील, महामहिम राज्यपाल परम सम्माननीय श्री सूरजभान जी ने अत्यन्त व्यस्त रहते हुए भी अपना बहुमूल्य समय प्रदान कर प्रस्तुत ग्रन्थ, भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा, का आमुख लिखने की अनुकम्पा की है, एतदर्थ मैं उनका परम अनुगृहीत हूँ।

**राममूर्ति शर्मा**

# पुरोवाक्

## ( द्वितीय संस्करण )

मुझे परम हर्ष का अनुभव हो रहा है, कि मेरे, **भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा** (१९९९) का प्रथम संस्करण एक वर्ष से भी कम समय के अन्तर्गत समाप्त हो गया। पाठकों एवं पुस्तक विक्रेताओं के अत्यन्त आग्रह किये जाने पर भी, विश्वविद्यालय के प्रशासनिक कार्य की व्यस्तता के कारण प्रस्तुत संस्करण के प्रकाशन में विलम्ब हुआ है, एतदर्थ यह लेखक क्षमा-प्रार्थी है। इस संस्करण में यथापेक्षित परिवर्तन-परिवर्द्धन भी किया गया है। आशा है, यह पाठकों के लिए उपयोगी सिद्ध होगा। इसके प्रकाशन में, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी के प्रकाशन संस्थान के निदेशक **डॉ. हरिश्चन्द्रमणि त्रिपाठी** ने जो सहयोग किया है, तदर्थ डॉ. त्रिपाठी को मेरा विशेष धन्यवाद है। इसी प्रकार **श्री अनूप कुमार नागर** भी धन्यवादार्ह हैं, जो इस ग्रन्थ की साज-सज्जा के कर्ता-धर्ता हैं। जिन अन्य व्यक्तियों ने प्रस्तुत संस्करण के प्रकाशन में सहयोग किया है, उनमें **डॉ. हरिवंश कुमार पाण्डेय, डॉ. ददन उपाध्याय, श्री कन्हई सिंह कुशवाहा, श्री अशोक कुमार शुक्ल** तथा **श्री अतुल कुमार भाटिया** के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इनके प्रति मेरी प्रचुर शुभकामनाएँ हैं।

अन्त में, मेरी पौत्रियों **चि० शिवी** एवं **चि० आद्या** ने भी अपनी वात्सल्यस्वभावजन्य लीलाओं से मेरे श्रम को दूर किया है, एतदर्थ उनके प्रति मेरी प्रचुरातिप्रचुर आशीराशि निवेदित है।

मुझे पूर्ण विश्वास है, कि मेरे अन्य बीस ग्रन्थों के समान प्रस्तुत संस्करण का भी विद्वत्समाज में पूर्ण समादर होगा।

**वाराणसी**
मकर-संक्रान्ति
संवत् २०५७

**राममूर्ति शर्मा**
कुलपति
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय

# भूमिका

दर्शन मानव की शाश्वत सम्पत् है। जब से मानव जाति का आरम्भ है तभी से दर्शन का भी आरम्भ मानना चाहिए। इस संसार का स्रष्टा कौन है, संसार की कोई सर्वोपरि नियन्त्रण शक्ति अवश्य है, कर्मफल अवश्यंभावी एवं भोग्य है, सुखशान्ति कैसे प्राप्त हो, इस प्रकार की धारणाएँ एवं जिज्ञासाएँ मानव स्वभाव में अन्तर्निहित हैं। यह इसी से सिद्ध है, कि वैदिक-वाड्मय एवं तत्परवर्त्ती समस्त भारतीय दर्शनसाहित्य के अन्तर्गत, उपर्युक्त मूलसूत्रों का ही विस्तार एवं व्याख्या सर्वतोभावेन सम्पन्न हुई है। वैदिक ऋषि ने ऐहिक एवं पारलौकिक रहस्यों का साक्षात्कार करते हुए परम 'सत्' तत्त्व को समस्त ब्रह्माण्ड का आधार कहते हुए, मानोंभावी आस्तिक दर्शनपरम्परा का शिलान्यास किया है। संहितावर्त्ती समस्त देववाद इसी परम सत् तत्त्व का प्रकारान्तर से व्याख्यार्थ है। उपनिषदो में जिस वेदान्त सम्मतअद्वैतवाद की प्रतिष्टा हुई है, तथा शंकराचार्य ने जिस अद्वैतवाद का महान् प्रासाद निर्मित किया, उसका बीजमन्त्र भी ऋग्वेदसंहितावर्त्ती उक्त 'सत्' तत्त्व ही है। इस प्रकार आस्तिक दर्शन का आधार एवं केन्द्रबिन्दु संहितावर्त्ती सद्वाद है। परिणामतः, इसी सत् तत्त्व की गवेषणा एवं प्राप्ति समस्त आस्तिक दर्शन का साध्य है। अत एव भारतीय दर्शन की मूल चिन्तनधारा वैदिक संहिताओं के मूल स्रोत से प्रस्फुटित हो, ब्राह्मणों एवं आरण्यकों के मार्ग से प्रवाहित होती हुई, उपनिषदों की गंगोत्री में अपने नितान्त सशक्त रूप में प्रकट हुई है। दूसरे शब्दों में, उपनिषदें ही भारतीय दर्शन की दृढ़ आधारभूमि हैं। यद्यपि प्रधानतया उपनिषदें वेदान्त की ही प्रस्थापक एवं प्रवर्त्तक हैं, किन्तु फिर भी यह कहना दुष्कर है, कि उनमें वेदान्तेतर सिद्धान्तों के आधारसूत्र उपलब्ध हैं। वास्तविकता तो यह है, कि उपनिषदें साम्प्रदायिकता से बहुत दूर हैं। उनमें तपस्वी आध्यात्मिकों एवं महान् (दार्शनिक) विभूतियों के स्वतन्त्र चिन्तन एवं स्वानुभूतियाँ वर्णित एवं व्याख्यात हैं। यही कारण है, कि भारतीय दर्शन के गवेषी विद्वानों ने भारतीय षड्दर्शन ही नहीं, अपितु नास्तिक दर्शनों, बौद्ध एवं जैन दर्शन के भी मूल, उपनिषदों में उपलब्ध किए हैं। ये विद्वान् जैन-बौद्ध दर्शन के अंहिसा एवं विज्ञानवाद तथा शून्यवाद सिद्धान्त का आधार औपनिषद आत्मवाद को ही मानते हैं। इस प्रकार यह कहना समुचित होगा, कि जिस सूत्रपद्धति के द्वारा गौतम एवं कणाद आदि के द्वारा न्यायादि षड्दर्शनों का शिलान्यास किया गया था, उसकी मूलाधार उपनिषदें ही हैं। इसीलिए षड्दर्शन के भाष्यकारों, वात्स्यायन (न्याय), प्रशस्तपाद (वैशेषिक), विज्ञानभिक्षु (सांख्य), शबर ने (पूर्वमीमांसा), व्यास (योग) एवं शंकराचार्य (वेदान्त) तत्-तत् सूत्रग्रन्थों के भाष्यप्रणयन में उपनिषद् सिद्धान्तों का यथापेक्षित आश्रय लिया है तथा न्यूनाधिक उपनिषद् वाक्यों को प्रमाण के रूप में उद्धृत किया है।

भारतीय दर्शन की आस्तिक चिन्तनधारा के अन्तर्गत यह पक्ष विशेष रूप से अवलोकनीय है, कि भारतीय दर्शन पूर्णतया एक आशावादी एवं समन्वयात्मक दर्शन है। फलतः, भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा में जगदीश्वर अथवा जगत् का नियन्त्रण करने वाली सर्वोपरिशक्ति, जीव, जगत्, प्रकृति, कर्म, सृष्टि एवं मोक्षादि की जो मीमांसा साक्षात् अथवा प्रकारान्तर से सम्पन्न हुई है, इससे भारतीय दर्शन की एकरूपता सुस्पष्ट है। जहाँ तक, तत्-तत् दर्शनों के अन्तर्गत पारस्परिक सिद्धान्तभेद का प्रश्न है, वहाँ यह कहना होगा, कि सिद्धान्तभेद भारतीय प्रतिभा एवं स्वतन्त्र अभिव्यक्ति का द्योतक है, एवञ्च यह भारतीयदर्शन ही नहीं; अपितु इतर शास्त्रों की भी चिन्तन एवं व्याख्यानपरम्परा का एक वरदान है। वस्तु-तस्तु भारतीय दर्शन के अन्तर्गत विषमता में समता है।

भारतीय षड्दर्शन के अन्तर्गत भी, यह तथ्य विशेष रूप से अवलोकनीय है, कि यह एक समन्वित चिन्तनधारा है, विषमता बाह्य प्रतीति है, आन्तरिक नहीं। निदर्शनार्थ षड्दर्शन मोक्षपरक हैं। विषमता इसी प्रकार समझी जा सकती है, जिस प्रकार एक ही लक्ष्य स्थान तक पहुँचने के लिए, अनेक मार्ग हों। न्याय आदि सभी दर्शनों ने मोक्षप्राप्ति में अविद्या-माया एवं मिथ्याज्ञान को बोधक माना है। न्यायदर्शन के प्रथम सूत्र, "दुःखजन्मप्रकृति-दोष-मिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः" में ही मिथ्याज्ञान की मोक्ष में बाधकता का निर्देश किया है। इसी प्रकार वैशेषिक के अन्तर्गत भी, प्रशस्तपाद ने संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय एवं स्वप्नभेद से अविद्या के चार भेद किए हैं। (प्र.पा.भा. बुद्धि निरूपण) वैशेषिक का विपर्यय वेदान्त का अध्यास ही है। इसी प्रकार सांख्यदर्शन में पुरुष के कर्तृव्य एवं प्रकृति के चैतन्यभाव की प्रतीति अज्ञान है। संक्षेप में, सांख्य में प्रकृति एवं पुरुष में भेदबुद्धि ही विवेकबुद्धि अथवा ज्ञान है, तथा इसके विपरीत प्रकृति एवं पुरुष का सम्पृक्त मानना ही अज्ञान है।

योगदर्शन में भी अविद्या को अस्मितादि एवं समस्त क्लेशों का कारण कहा गया है (अविद्याक्षेत्र प्रसवभूमिरुत्तरेषामस्मिताहीनाय, मो. भा. २।४)। ऐसे ही, पूर्वमीमांसा में भी प्रपञ्च को अविद्या निमित्तक कहा है (अविद्यानिमित्तो हि प्रपञ्चः, शास्त्रदीपिका पृ. ३५९)। अद्वैतवेदान्त का तो अद्वैत प्रासाद ही अविद्या के सिद्धान्त पर आधारित है (अध्यासं पण्डिता अविद्या इति मन्यन्ते, ब्र.सू. शा.भा. १।१।१)। इन सन्दर्भों में अक्षरभेद होते हुए भी समन्वयात्मक दृष्टिकोण स्पष्ट है। सभी दर्शनों में इस विषय में भी ऐकमत्य है कि अविद्या की निवृत्ति होने पर एवं तत्त्वबोध होने पर ही मोक्ष प्राप्ति सम्भव है, अन्यथा नहीं। न्यायसूत्र (१।१।२) में स्पष्ट ही "तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः" कहा है। वैशेषिक में भी "यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः" कहकर निःश्रेयस को चरम साध्य के रूप में वर्णित किया है। एवं विपर्यय को वस्तुज्ञान में बाधक माना है (प्र.पा. भा. पृ० ५३८)। सांख्य के अन्तर्गत तत्त्वज्ञान साध्य केवलज्ञान को परमार्थ के रूप में निरूपित किया है : "एवं तत्त्वाऽभ्यासान्नास्मि न मे" सां. का. ६८ "नाऽहमिव परिशेषम्। अविपर्ययाद् विशुद्धं केवलमुत्पद्यते" योगदर्शन में, अविद्या को समस्त क्लेशों का कारण कहा है। (भोजवृत्ति. २।८) तथा अविद्यानिवृत्ति होने पर मोक्ष सिद्धि प्रतिपादित की गई है। इसी प्रकार पूर्वमीमांसा के अन्तर्गत भी "प्रपञ्चसम्बन्धविलयो मोक्षः" (शा. दी. पृ. ३५) अविद्याजनित प्रपञ्च को मोक्ष में बाधक मानते हुए, प्रपञ्चसम्बन्ध के नाश को मोक्ष कहा है। अद्वैत दर्शन में तो अनेकानेक स्थलों पर अविद्यानिवृत्ति के होने पर मोक्षप्राप्ति की बात कही है। जहाँ तक, मोक्ष का सम्बन्ध है, यदि वह न्याय मे अपवर्ग है, तो वैशेषिक में निःश्रेयस है, एवं सांख्य, योग में कैवल्यात्मक ज्ञान है। जैसा कि कहा गया है, मीमांसा का मोक्ष भी प्रपञ्चबुद्धि के नाश से उत्पन्न ज्ञान ही है। वेदान्त का मोक्ष तो

साक्षात् ज्ञानस्वरूप ही है–"सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म"। सभी दर्शनों के मोक्ष सिद्धान्त का यही चरम स्वरूप है।

अब ईश्वर के सम्बन्ध में विचार करें। न्यायकुसुमाञ्जलिकार ने अनेक तर्कों के आधार पर ईश्वरसिद्धि की है। न्यायदर्शन के अनुसार परमाणुओं में अदृष्ट संयोग होता है, एवं ईश्वर जगत् का निमित्तकारण है। अदृष्ट ही ईश्वर है। वैशेषिक के अनुसार ईश्वर निःश्रेयस के हेतु तत्त्वज्ञान के कारण स्वरूप धर्म का प्रेरक है–"चोदनाभिव्यक्ताद् धर्मादेव", प्र. पा. भा. पृ. २, सांख्यदर्शन के अनुसार प्रकृति एवं पुरुष के संयोग से सृष्टि की उत्पत्ति सिद्ध की गई है। पुरुष एक प्रकार से, ईश्वर का ही पूर्वस्वरूप है। विज्ञानभिक्षु का सांख्य तो सेश्वरसांख्य के रूप में प्रसिद्ध ही है। अत एव योगदर्शन में "पुरुष विशेष" को ईश्वर कहा है–"क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः"। पूर्वमीमांसा में जैमिनि ईश्वर की सत्ता स्वीकार नहीं करते। ईश्वर की अस्वीकृति में प्राचीन मीमांसक यह तर्क प्रस्तुत करते हैं, कि एक ईश्वर अनेक प्रकार की सृष्टि नहीं कर सकता। जहाँ तक व्यक्ति के कर्मों के फल प्रदान करने का प्रश्न है, यह कार्य वे ईश्वर के स्थान पर अपूर्व सिद्ध करते हैं। 'अपूर्व' कर्म एवं फल के बीच की श्रृंखला है। वेदान्तदर्शन में आकर ईश्वर की प्रतिष्ठा सगुण ब्रह्म के रूप में हुई है। यह स्वाभाविक है, कि कार्य-कारणवाद के सम्बन्ध में सभी दर्शनों में समानरूप से विचार किया गया है। इस सम्बन्ध में न्याय-वैशेषिक असत्कार्यवादी है, तो सांख्ययोग सत्कार्यवादी है। मीमांसा इन सब का समाहार वेदान्त के विवर्त्तवाद सिद्धान्त में हुआ है। कर्म एवं ज्ञान, दोनों ही भारतीय दर्शन के सर्वोपरि तत्त्व हैं। यद्यपि कर्म संसार है, एवं ज्ञान परलोक अथवा अध्यात्म, किन्तु धर्म के बिना अध्यात्म कहाँ, तत्त्वज्ञान कहाँ ! कर्म ही तो ज्ञान का, अध्यात्म का पथप्रदर्शन करता है, चाहे वह, जैसा कि शांकरवेदान्त स्वीकार करता है, परमार्थज्ञान का साक्षात् कारण न हो। इस प्रकार कर्म की महत्ता स्पष्ट है। न्यायवैशेषिक के अन्तर्गत कर्मपदार्थ भी गुण के समान द्रव्य में आश्रित धर्म है। कणाद ने कर्म का लक्षण करते हुए कहा है–"एकद्रव्यमगुणं संयोगविभागेष्वनपेक्षकारणमिति कर्मलक्षणम्"। (वै.सू.१.१.१६) सांख्य एवं योग, दोनों में ही कर्म की महत्ता स्वीकार की गई है। सांख्य धर्म (कर्म) को उत्थान, एवं अधर्म को पतन का कारण मानता है–"धर्मेण गमनमूर्ध्वगमनमधस्ताद् भवत्यधर्मेण" (सां. का. ४४)। एवञ्च "संस्कारवशाच्चक्रनेमिवद्धृतशरीरः" (सां. का. ६६), कहकर भी पुरुष के जीवनधारण के मूल में संस्कारों का उल्लेख करके अप्रत्यक्ष रूप से पुनर्जन्म एवं कर्म की ओर ही निर्देश किया है। क्योंकि, कर्म एवं संस्कार का चक्र स्वाभाविक है, कर्म संस्कारों के आधार हैं, एवं संस्कार, भावी कर्मों के संस्कार ही वृत्ति के भी जनक हैं। योग में तो सविकल्पक समाधि-पर्यन्त यम-नियमादि कर्म का ही खेल है। पूर्वमीमांसा का यज्ञादि कर्म चित्तशुद्धि का कारण होने से मोक्ष का हेतु है। अप्रत्यक्ष रूप से, उत्तरवर्त्ती पूर्वमीमांसा तो समग्रतया ही कर्मदर्शन है। पूर्वमीमांसा में ईश्वरार्पण बुद्धि से किए गए कर्म को निःश्रेयस का हेतु कहा है। "ईश्वरार्पणबुद्ध्याक्रियमाणं तु कर्म निःश्रेयसहेतुः" (अर्थसंग्रह)। यही स्थिति वेदान्त की भी है। शंकराचार्य उपदेशसाहस्री में कहते हैं–"तथा च कुर्वन्नपि निष्क्रियश्च यः स आत्मविन्नान्य इतीह निश्चयः"।

इस प्रकार भारतीय दर्शन के अहम् सिद्धान्तों के सम्बन्ध में दृष्टिपात करने से, यह स्पष्ट है कि षड्दर्शन में एक समन्वयात्मक एवं समग्र दृष्टि है। जो परस्पर विरोधप्रतीति है, वह स्वतन्त्रचिन्तन की द्योतक है। इस थोड़ी-बहुत विषमता से यह भी सिद्ध है, कि भारतीय दर्शन में कट्टरपन्थी अथवा अन्धानुकरण नहीं है। दूसरे, भारतीय दर्शन की यह समन्वय भावना केवल आस्तिक दर्शनों तक ही

सीमित नहीं है, अपितु नास्तिक दर्शनों, चार्वाक, जैन एवं बौद्ध दर्शन के अन्तर्गत भी किसी न किसी रूप में विद्यमान है। उदाहरणार्थ, आस्तिक दर्शनों–न्यायादि में तो किसी न किसी रूप में आत्म तत्त्व को स्वीकार किया ही गया है, किन्तु सूक्ष्मतया विचार करने पर अनात्मवादी नास्तिक दर्शनों में भी आत्मवादी पृष्ठभूमि स्पष्ट दृष्टिगोचर होती है। जैसे, चार्वाक शरीर को ही आत्मा कहता है "शरीरमात्मेति"। इसी प्रकार जैन दर्शन का स्याद्वाद एवं बौद्धों का शून्यवाद एवं विज्ञानवाद भी औपनिषद आत्मवाद की ही पृष्ठभूमि पर आधारित हैं। जिस प्रकार आत्मा निराकार एवं निरूप है। उसी प्रकार विज्ञान एवं शून्य भी निराकार तथा निरूप है। इस प्रकार यदि बौद्ध को प्रच्छन्नात्मवादी कहा जाय, तो अनुचित न होगा।

भारतीय दर्शन के सम्बन्ध में एक तथ्य और निदर्शनीय है, कि ये परस्पर एक-दूसरे के पूरक हैं। उदाहरणार्थ, न्याय में न्यायविद्या (Logic) तो थी, किन्तु पदार्थशास्त्र नहीं, जिसका निरूपण वैशेषिक के अन्तर्गत सम्पन्न हुआ। इसी प्रकार बाह्य एवं अन्तःप्रकृति का निरूपण जो न्याय-वैशेषिक में अनुपलब्ध था, सांख्य एवं योग में सम्पन्न हुआ, तथा कर्म एवं ज्ञान का पूर्वाकृत गम्भीर विवेचन क्रमशः मीमांसा एवं वेदान्त में पर्यवसित हुआ। इस दृष्टि से यदि देखा जाए तो भारतीय दर्शन के उत्तरोत्तर विकास की परम्परा में वेदान्त पूर्णता का ही पर्याय है। इसमें न्याय की न्यायमीमांसा भी है, तथा वैशेषिक की पदार्थमीमांसा भी, सांख्ययोग का प्रकृतिपुरुषचिन्तन भी एवं मीमांसा की कर्मयोजना भी। इन सभी की समाहृति उत्तरमीमांसा अर्थात् वेदान्त के अद्वैतब्रह्मज्ञानसागर में आकर होती है। इसके अतिरिक्त षड्दर्शन का पारस्परिक पूर्वापर सम्बन्ध भी दार्शनिक समन्वयभावना एवं विकासशीलता का ही निर्देश करता है। यह तथ्य भी अविस्मरणीय है, कि जैन-बौद्ध दर्शन के अहिंसादि सिद्धान्त भी सभी दर्शनों के लिए अनुसरणीय हैं। आचार्यों में अद्वैत वेदान्त के सर्वातिप्रमुख व्याख्याता एवं प्रतिपादक शंकराचार्य वेदान्त ही नहीं, प्रत्युत समस्त भारतीय दर्शन के दिग्दर्शक हैं। यद्यपि आचार्य ने पूर्णतया वेदों एवं उपनिषदों के आधार पर अद्वैत वेदान्त की प्रतिष्ठा की है, किन्तु वेदान्त को सम्प्रदाय के रूप में सुप्रतिष्ठित करने का श्रेय आचार्य शंकर को ही है। किसी भी सिद्धान्त को सम्प्रदाय का रूप प्रदान करने के लिए यह अपेक्षित है कि (१) उसकी एक पूर्ववर्त्ती एवं परवर्त्ती आचार्य परम्परा हो। इस निकष के सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है, कि शङ्कराचार्य से पूर्ववर्त्ती वेदान्तियों की भी एक परम्परा मिलती है, जिसके अन्तर्गत बादरि, जैमिनि, काशकृत्स्न, औडुलोमि, कार्ष्णाजिनि, आत्रेय, आश्मरथ्य, काश्यप, बोधायन, उपवर्ष, गुददेव, कपर्दी, भारुचि, भर्तृहरि, भर्तृमित्र, ब्रह्मनन्दी, टक, द्रविडाचार्य एवं गौडपादाचार्य प्रभृति महर्षि एवं आचार्य आते हैं। इसी प्रकार शङ्कराचार्यपरवर्त्ती परम्परा के अन्तर्गत सुरेश्वराचार्य, पद्मपादाचार्य एवं वाचस्पति मिश्र आदि आचार्यों की एक बृहत् परम्परा है, जो अठारहवीं शताब्दी के आचार्य आयन्न दीक्षित तक स्पष्ट रूप से सम्प्राप्त है। (२) सम्प्रदाय सम्राट् के द्वारा एक ऐसे सिद्धान्त की प्रतिष्ठा की जाय, जो अपने में पूर्ण हो, तथा जिसके सिद्धान्त-उपसिद्धान्त परस्पर सम्बद्ध हों। इस कसौटी पर भी आचार्य शंकर खरे उतरते हैं। जिन्होंने ब्रह्मवाद अथवा अद्वैतवाद की प्रतिष्ठा, अविद्या एवं माया के आधार पर की है। (३) किसी भी सम्प्रदाय विशेष के प्रवर्त्तन के लिए यह अपेक्षित है, कि उसका सिद्धान्त पूर्णतया पुष्ट हो, एवं उसमें तत्संबद्ध सिद्धान्तों के पुनः प्राकट्य की क्षमता हो। इस सम्बन्ध में यह कहना होगा कि शङ्कराचार्य के द्वारा प्रतिष्ठित एवं प्रतिपादित अद्वैतवाद सिद्धान्त के अनन्तर भी शाङ्कर वेदान्त-सूत्रों के आधार पर अद्वैतवेदान्त सिद्धान्त की पुनः पुनः प्रतिष्ठा होती

रही। इससे यह स्पष्ट है, कि जो सिद्धान्त अपने साथ ही निरुद्ध हो जाता है, वह किसी सम्प्रदाय का स्वरूप नहीं ग्रहण कर सकता। (४) सम्प्रदाय प्रवर्त्तन के लिए यह भी अपेक्षित है, कि वह तत्कालीन समाज के द्वारा स्वीकृत हो। इसमें सन्देह नहीं, कि शाङ्कर-अद्वैतवाद बौद्ध दर्शन की प्रतिक्रिया के रूप में एक सर्वथा स्वीकृत सिद्धान्त था। इस प्रकार उपर्युक्त निष्कर्षों के आधार पर शाङ्कर वेदान्त सम्प्रदाय एक सर्वथा सुप्रतिष्ठित सम्प्रदाय है।

सिद्धान्ततः भी शाङ्कर सिद्धान्त–अद्वैतवाद एक दृढ़मूल एवं सम्पुष्ट सिद्धान्त है। शङ्कराचार्य ने एक ओर परमार्थ सत्य के रूप में ब्रह्म तत्त्व की प्रतिष्ठा की थी, तो दूसरी ओर जगत् को माया एवं मिथ्या कहा था–"ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या" (विवेकचूडामणि)। किन्तु, जैसा कि कुछ मन्दबुद्धि समालोचकों का कहना है, मिथ्यात्व से, शङ्कराचार्य का तात्पर्य जगत् के पूर्णतः अनस्तित्व से न होकर, उसकी पारमार्थिकता का निषेध है। इसीलिए वेदान्त में द्वैतमूलात्मक जगत् को "मायामात्रमिदं द्वैतम्" कहकर उसकी मायामात्रता सिद्ध की है। अतः माया के सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण मायिक जगत् की व्यावहारिकता स्वतः सिद्ध है। प्रायः वेदान्तदर्शन के अनेक समालोचक विद्वानों ने शाङ्कर वेदान्त की त्रिविध सत्ताओं–पारमार्थिक सत्ता, व्यावहारिक सत्ता एवं प्रातिभासिक सत्ता का उल्लेख किया है, जो असमीचीन है। सत्तात्रय की असमीचीनता का कारण यह है कि, शङ्कराचार्य ने गीताभाष्य में 'सत्' का लक्षण "यन्न व्यभिचरति तत् सत्" (जिसमें त्रिकाल में भी व्यभिचार नहीं होता) किया है। इस दृष्टि से विनाशर्शील होने के कारण न जगत् त्रैकालिक सत् है और न शुक्ति में प्रतिभासमान रजत सत् है। इसीलिए शङ्कराचार्य ने अपने भाष्यग्रन्थों में जगत् एवं शुक्तिरजत के लिए क्रमशः व्यवहार शब्द (सत्यानृते मिथुनीकृत्याहमिदं ममेति नैसर्गिकोऽयं लोकव्यवहारः, शा.भा. ब्र. सू. उपोद्घात) एवं प्रतिभास अथवा अवभास (शुक्तिरजतवदवभासते) का प्रयोग किया है, व्यावहारिक सत्ता अथवा प्रातिभासिक सत्ता का नहीं। एक अन्य तथ्य भी विचारणीय है, कि यद्यपि परम 'सत्' एवं ब्रह्म तत्त्व का निरूपण अनेकशः वेदों एवं उपनिषदों में प्राप्त है, किन्तु जगत् के स्वरूप की सम्यक् मीमांसा आचार्य शंकर ने ही की है। उनकी इस जगत्परक मीमांसा का आधार आचार्य शङ्कर का अद्वैत-उपसिद्धान्त, मायावाद है। इस प्रकार उपस्कर सिद्धान्त मायावाद की सहायता से अद्वैतवाद की प्रतिष्ठा शाङ्कर दर्शन की महीयसी देन है। उनके इस विलक्षण योगदान को स्वीकार करते हुए ही मधुसूदन सरस्वती ने लिखा है–न स्तौमि तं व्यासमशेषमर्थं सम्यङ् न सूत्रैरपि यो बबन्ध। विनापि तैः संग्रथिताखिलार्थं तं शङ्कर नौमि सुरेश्वरं च।। (मैं उन व्यास को प्रणाम नहीं करता, स्तुति नहीं करता), जो सूत्रों (ब्रह्मसूत्र) से भी वेदान्त के समग्र विषय को ग्रथित नहीं कर सके। किन्तु सूत्रों के बिना ही जिन्होंने वेदान्त के समग्र अर्थ को संग्रथित कर दिया, उन शङ्कर एवं सुरेश्वर को प्रणाम करता हूँ)। शङ्कराचार्य की भाष्यपद्धति की भी यह विशेषता निरूपर्णाय है, कि वह सर्वथा ऐकान्तिक नहीं है, अपितु आचार्य ने स्वमतप्रस्थापन से पूर्व तत्-तत् महत्त्व ईश्वरवाद को विचार करते हुए, यह उल्लेखनीय है कि न्यायादि सम्प्रदायों के सिद्धान्तों को पूर्वपक्ष के रूप में प्रस्तुत किया है। प्रसन्न गम्भीर शैली, सरल भाषा एवं न्यायादि के प्रयोग ने प्रस्थानत्रयी को सुग्राह्य बना दिया है। निःसन्देह शाङ्करभाष्य रामानुजाचार्य के श्रीभाष्य की अपेक्षा जो अत्यन्त दुष्कर है, अधि
াক प्रशस्त है।

इस प्रकार वैदिक सिद्धान्त के रूप में, समग्र अद्वैत सिद्धान्त को प्रस्तुत करना, शाङ्कराचार्य की उत्कृष्ट देन है। इतना ही नहीं, समस्त भारतीय दर्शन के अध्ययन, परिशीलन की प्रक्रिया पद्धति एवं

सिद्धान्तविश्लेषण को भी शाङ्कर दर्शन की श्रेयस्करी देन है। भारतीय दर्शन के सन्दर्भ में ब्रह्मवाद सम्मत भारतीय दर्शन के अन्तर्गत केवल नास्तिक दर्शनों को छोड़कर ब्रह्मवाद का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित है। न्यायादि पाँच आस्तिक दर्शनों में तो किसी न किसी रूप में ईश्वर तत्व को स्वीकार किया है, किन्तु इसके अतिरिक्त यह भी उल्लेखनीय है कि शङ्कराचार्य भारतवर्ष ही नहीं, विश्व के दार्शनिक हैं। विश्व के दार्शनिकों ने शङ्कराचार्य, अद्वैतवेदान्त से प्रेरणा ग्रहण की है, यह निःसंकोच कहा जा सकता है। इस सम्बन्ध में, यह कथन भी अपेक्षित है, कि पाश्चात्य दार्शनिकों की चिन्तनधारा के अनेक तथ्य एवं सिद्धान्त अद्वैत वेदान्त की विचारधारा के समान हैं। उदाहरण के लिए, फ्रांसीसी दार्शनिक डेकार्त ने "Cogito, ergo sum" (मैं सोचता हूँ इसलिए मैं हूँ) यह कहकर अहमनुभव की सिद्धि की है। इसी प्रकार वाचस्पति मिश्र ने भी कहा है, "नहि कश्चित् सन्दिग्धो नाऽहमस्मीति"। इसी प्रकार अद्वैतवेदान्त की माया एवं लाइब्निज़ के "मैटिरिया प्राइमा" में यह समानता है कि दोनों ही आत्मदर्शन में बाधक हैं। वेदान्त का दृष्टिसृष्टिवाद एवं बर्कले का विषयों की आन्तरिक सत्ता का सिद्धान्त भी समान ही है। जहाँ तक, काण्ट का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में वेदान्त एवं काण्ट दोनों का ऐक्य है कि ईश्वर जगत् का आधार है। इसके अतिरिक्त दोनों ही आत्मा के शुद्ध ज्ञान की स्थिति को स्वीकार करते हैं। जर्मन दार्शनिक फिक्ते (Eichte) जिसने काण्ट एवं स्पिनोज़ा के सिद्धान्त का समन्वय किया था, ईश्वर को एक अद्वितीय सत्ता के रूप में स्वीकार करता था। फ़िक्ते एवं वेदान्त के इस सिद्धान्त का साम्य अवलोकनीय है, कि व्यावहारिक जगत् की सत्ता केवल व्यावहारिक दृष्टि से ही है, पारमार्थिक दृष्टि से कदापि नहीं। इस सम्बन्ध में फिक्ते का कथन है, कि वास्तविक दृष्टि से तो यह जगत् कल्पना के दर्पण में परमात्मा का अतात्त्विक प्रतिबिम्ब मात्र है। देखा जाय, तो वेदान्त का प्रतिबिम्बवाद भी इसी तथ्य का प्रकाशक है। इस प्रकार वेदान्त एवं फ़िक्ते दोनों के ही विचार से जगत् का मिथ्यात्व है। जब हम वेदान्त सिद्धान्त की तुलना जर्मन दार्शनिक हेगल (Hegal) की विचारधारा के साथ करते हैं, तो देखते हैं, कि वेदान्त एवं हेगल दोनों के ही अनुसार सत्यबोध में भ्रम अर्थात् अविद्या का महत्त्व है। वेदान्त में अध्यारोप एवं अविद्या ब्रह्मज्ञान की सहायिका है–"अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा ततोऽमृतमश्नुते"। हेगल ने भी लिखा है–Otherness or error as cancelled is itself a necessary moment of truth. (Hegal's Encyclopaedia, Works, Vol. VI. P. 15). जर्मन दार्शनिक शोपेनहावर (Schopenhaur) तो उपनिषदों का भक्त ही था। वह संकल्पवादी था। वह सृष्टि को संकल्प का फल मानता था, तथा वह संकल्प की अनेकता का पक्षपाती था। वेदान्त में भी सृष्टि ईश्वर के संकल्प का ही फल है–"सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय इति"। इस सन्दर्भ में ग्रीक दार्शनिक प्लेटो एवं वेदान्त की विचारधारा भी तुलनीय है। प्लेटो अनेक विज्ञानों के (ideas) ऊपर एक सर्वोच्च विज्ञान (Idea) को स्वीकार करता था। प्लेटो द्वारा स्वीकृत यह सर्वोच्च विज्ञान शिवरूप था। यह नितान्त स्पष्ट है कि यह शिवरूप सर्वोच्च विज्ञान उपनिषदों के "शिवमद्वैत" ब्रह्म के ही समान है।

कतिपय वेदान्त सिद्धान्तों एवं ग्रीक तथा पाश्चात्य दार्शनिक सिद्धान्तों के उपर्युक्त साम्य के आधार पर चाहे, विश्व दर्शन पर वेदान्त के प्रभाव की बात न भी कही जाय, तो भी इतना अवश्य स्पष्ट है, कि औपनिषद एवं शांकरवेदान्त एक सार्वभौम दर्शन है, एवं इनके सिद्धान्त सार्वजनीन हैं।

भारतीय दर्शन के समग्र अनुशीलन में यह स्पष्टतया प्रतीत होता है, कि प्रायः प्रत्येक सम्प्रदाय एवं प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त, एक ओर अपने पूर्ववर्ती दार्शनिक सम्प्रदाय एवं सिद्धान्त की प्रतिक्रिया है,

तो दूसरी ओर उनमें पूर्ववर्त्ती सम्प्रदाय एवं सिद्धान्त की न्यूनाधिक छाया प्रतिबिम्बित रहती है। शाङ्कर वेदान्त की प्रतिक्रिया से उत्पन्न वैष्णवचिन्तनधारा के सम्बन्ध में भी, उक्त तथ्य सर्वथा चरितार्थ है। शाङ्करवेदान्त की प्रतिक्रिया से उत्पन्न यामुन, रामानुज, निम्बार्क, मध्व एवं वल्लभ की वैष्णव चिन्तनधारा शाङ्कर अद्वैतवाद के स्थान पर विशिष्टाद्वैतवाद, द्वैताद्वैतवाद, द्वैतवाद एवं शुद्धाद्वैतवाद की जन्मदात्री है, एवं शङ्कराचार्य द्वारा अद्वैतसिद्धि के लिए स्वीकृत मायावाद की विरोधिनी है। अत एव रामानुजाचार्य ने श्रीभाष्य में मायावाद के विरोध में आश्रयानुपपत्ति आदि सात अनुपपत्तियाँ प्रस्तुत की हैं। परञ्च, यह अवलोकनीय है, कि शाङ्करवेदान्त की विरोधिनी प्रतिक्रिया से प्रादुर्भूत वैष्णवचिन्तनधारा में वेदान्त के ब्रह्मवाद का स्पष्ट अनुसरण है। यह कहना असंगत न होगा कि शङ्कराचार्य द्वारा प्रतिपादित सगुण ब्रह्मवाद वैष्णवों के सगुणब्रह्मसिद्धान्त एवं भक्तिधारा का मूल आधार बना है। प्रतिक्रिया एवं पृष्ठभूमि की यह प्रक्रिया वैष्णवदर्शन ही नहीं, शैव एवं शाक्तदर्शन के सम्बन्ध में भी द्रष्टव्य है। जब वैष्णवों के सखिभाव के अन्तर्गत राधा का महत्त्व इतना अधिक बढ़ गया कि कृष्ण भी राधा में समा गए, एवं राधा का भक्त राधा की सखि के रूप में, स्त्रीत्व भाव के साथ, जीवन निर्वाह का अभिलाषी हो गया, एवं वैष्णवों में शृंगार विलास की भावना बलवती हो गई, तो एक ऐसे दर्शन की अपेक्षा स्वाभाविक थी, जो शृंगारिक भावनाओं से ऊपर उठकर लोकमंगल की व्यवस्था कर सके। लोकमंगल (शिव) के विधायी शैव दर्शन का विकास वैष्णव दर्शन की उक्त प्रतिक्रिया का ही फल था। यद्यपि पार्वती भी शिव की पत्नी थीं, किन्तु पार्वती का स्वरूप राधा के समान शृंगारिक है। शैवदर्शन का विकास पाशुपत आदि अनेक रूपों में हुआ, किन्तु इसमें काश्मीर में प्रत्यभिज्ञादर्शन का विकास अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। कर्णाटक में वीरशैव मत का विशेष प्रचार हुआ। वीर-शैव-लिंगायत सम्प्रदायी कण्ठ या बाहु में शिवलिंग धारण करते हैं। इस मत के अनुरूप जीव एवं शिव में अद्वैतभाव न होकर सामरस्यस्वरूप ऐक्य है। गाणपत्य सम्प्रदाय एवं स्कन्द सिद्धान्त भी शैव सम्प्रदाय एवं सिद्धान्त के ही अन्तर्गत हैं। इसी प्रकार रसेश्वर दर्शन भी शैव सम्प्रदाय का ही एक रूप है। जहाँ तक शैव दर्शन में वैष्णव दर्शन की पृष्ठभूमि का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में यह कहा जाएगा, कि जिस प्रकार राधाकृष्ण-भक्तों ने राधा एवं कृष्ण के ऐक्यभाव की कल्पना की थी, उसी प्रकार शैव दर्शन में अर्धनारीश्वर की कल्पना की गई है। किन्तु जब शैव दर्शन में शिव का महत्त्व चरम सीमा पर पहुँच गया, एवं शिव ब्रह्मस्वरूप को प्राप्त हो गए, तो इसकी प्रतिक्रिया के फलस्वरूप शाक्त चिन्तनधारा का विकास हुआ। यद्यपि शक्ति भगवान् शिव की शक्ति के रूप में पहिले से ही वर्त्तमान थी, शक्ति के विना शिव शव मात्र कहे जाने लगे थे–"न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि", किन्तु शाक्तचिन्तनधारा में आकर एक समय शक्ति का इतना प्राधान्य हो गया कि शक्ति का शिव से कोई सम्बन्ध नहीं रह गया। निदर्शनार्थ, दुर्गा महाशक्ति कुमारिका ही हैं। शक्ति की सर्वोच्च ब्रह्मस्वरूप में प्रतिष्ठा हुई–"एषाउहं ब्रह्मस्वरूपिणी"। यही शाक्त धर्म की पराकाष्ठा का स्वरूप है। किन्तु शाक्तपरम्परा में काली महाकाल शिव की पत्नी भी हैं। शाक्त साधना के अन्तर्गत त्रिपुरसुन्दरी, पञ्चदशी एवं षोडशी आदि परम शक्ति के ही अनन्त रूप हैं। यह साधना का रहस्यपूर्ण मार्ग है।

दार्शनिक एवं धार्मिक तथा विविध अन्य सम्प्रदायों के विकास के मूल में सामाजिक चेतना की पृष्ठभूमि सदैव परिलक्षित हुई है। अत एव यह देखा गया, कि उन्नीसवीं, बीसवीं शताब्दी में विविध सामाजिक परिस्थितियों के अनुसार रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द एवं रामतीर्थ तथा महर्षि रमण प्रभृति दार्शनिकों ने एक ऐसा दर्शन प्रस्तुत किया, जो मानव सेवा मे अध्यात्मप्राप्ति का समर्थन करता था।

इन भारतीय मनीषियों की चिन्तनधारा में आध्यात्मिकता की अपेक्षा मानवसेवा की चेतना का प्राबल्य था। यह वेदान्त का ही व्यावहारिक रूप था। सामाजिक चेतना के प्राबल्य के इसी युग में अनेक ऐसे मनीषी व्यवहारवादी एवं आचारवादी चिन्तक भी हुए, जिन्होंने देश के स्वातन्त्र्य, सुधार एवं अध्यात्म-दर्शन की समन्वित चिन्तनधारा की त्रिवेणी प्रवाहित की। इन महान् चिन्तकों में पण्डित बाल गंगाधर तिलक, एम.एन.राय, राम मोहन राय एवं स्वामी दयानन्द सरस्वती प्रभृति अनेक गम्भीर विचारक थे। वर्त्तमान शताब्दी में विनोबा भावे ने भी आध्यात्मिकता के आधार पर भूदानयज्ञ आदि विविध रूपों में सामाजिक सुधार का आन्दोलन चलाया था। विनोबा ने स्पष्ट कहा था–"हमारा मिशन कुल दुनिया को अद्वैत बनाना है"। भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा के अन्तर्गत, जैसा कि अभी तक किए गए विवेचन से देखा गया है, यह तथ्य स्पष्ट है, कि उसमें आध्यात्मिक चेतना किसी न किसी रूप में, न्यूनाधिकभाव से अवश्य वर्त्तमान रही है। इस सन्दर्भ में यह उल्लेखनीय है, कि उपर्युक्त विवेकानन्द प्रभृति व्यवहारवादी दार्शनिक चिन्तकों की दृष्टि में जो आध्यात्मिक चेतना कुछ हो गई थी, वह, के.सी. भट्टाचार्य एवं जे. कृष्णमूर्त्ति की दार्शनिक चिन्तनधारा में बौद्धिक-आध्यात्मिक चेतना के रूप में पुनः जागृत हो उठी। निदर्शनार्थ, यद्यपि भट्टाचार्य मूलतया अद्वैतवादी ही थे, किन्तु इन्होंने अपनी ज्ञान-दृष्टि के बौद्धिक विश्लेषण के आधार पर विशेषतः तीन पक्ष प्रस्तुत किए थे। पक्ष के अन्तर्गत ज्ञान की ज्ञातता के आधार पर ज्ञान के अनेक तरह प्रस्तुत किए थे, जैसे वेदान्त में प्रातिभासिक, व्यावहारिक एवं पारमार्थिक। द्वितीय पक्ष के अन्तर्गत मानसिक चेतना के व्यावहारिक, (Combined) शुद्ध विषयात्मक (pure eligletive) आध्यात्मिक (spiritual) एवं सर्वातिशायी सर्वोच्च विचार (trans eveluatal thought) ये चार स्तर स्वीकार करते हुए, अन्त में पूर्ण सत्य की निर्गुणता स्वीकार की है। इसी प्रकार जे. कृष्णमूर्ति भी ईश्वर की साध्यता एवं उसके साधन का निषेध करते हुए, एक तर्क प्रस्तुत करते हैं कि जब ईश्वर सर्वत्र सदा वर्त्तमान है, तो उसकी प्राप्ति का प्रयत्न कैसा, साधन की खोज कैसी (Pathless cond)। अतः उनका कहना है, कि ईश्वर की प्राप्ति के लिए मन की एकाग्रता, आत्मस्वरूप बोध, सत्यस्वरूप का स्मरण एवं आचार-व्यवहार की अपेक्षा है। किन्तु क्या, एकाग्रता एवं आचार-व्यवहार, साधनों में नहीं आते। अपने ग्रन्थ पाथलैस लेण्ड में जे. कृष्णमूर्त्ति कहते हैं कि मनुष्य स्वयं एक पुस्तक है, एवं वही उसका पाठक भी है। तात्पर्य यह है कि अध्यात्म के साधक को आत्मनिरीक्षण एवं आत्म-साक्षात्कार अपेक्षित है। इस प्रकार कृष्णमूर्त्ति के मत में स्वयंबोध ही ईश्वरीय ज्ञान है।

वस्तुतः यह कहा जाएगा कि उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी (आधुनिक युग) के दार्शनिकों की चिन्तनधारा के मूल में अद्वैत दर्शन की पृष्ठभूमि स्पष्टतया दृष्टिगोचर होती है। पुनश्च, इस युग में कहीं सामाजिक चेतना का प्राबल्य है, तो कहीं बौद्धिक तर्कों एवं विश्लेषणों का। किन्तु अन्ततोगत्वा भारतीय दर्शन का विचारक इसी परिणाम पर पहुँचता है, कि जीवन का परम लक्ष्य अध्यात्म प्राप्ति ही है, यही मनुष्य को अभीष्ट आनन्द एवं शाश्वत शान्ति का अनुभव करा सकती है। आध्यात्मिक व्यक्ति के द्वारा लोकसेवा एवं परहित के कार्य स्वतः सम्पन्न होते हैं।

**"अध्यात्मविद्या विद्यानाम्"**। इति (गीता, १०।३२)

# विषयक्रम

## द्वितीय अध्याय

### चार्वाक-दर्शन



## तृतीय अध्याय

### जैनदर्शन



## चतुर्थ अध्याय

### बौद्धदर्शन

**पंचम अध्याय**

**न्यायदर्शन**

**षष्ठ अध्याय**

**वैशेषिकदर्शन**



**सप्तम अध्याय**

**सांख्यदर्शन**

**अष्टम अध्याय**

**योगदर्शन**



**नवम अध्याय**

**पूर्वमीमांसादर्शन**

**दशम अध्याय**

**वेदान्तदर्शन**



**शङ्कराचार्य द्वारा अद्वैतवाद का प्रतिपादन**

## शङ्कराचार्य का अद्वैतवाद और उनका मायावाद का सिद्धान्त



## शङ्कराचार्य-पश्चाद्वर्त्ती अद्वैतवादी आचार्य और अद्वैतवाद का विश्लेषण

## अद्वैतवेदान्त में ईश्वरोपासना की संगति और उसका महत्त्व



## वेदान्तदर्शन में मुक्ति का स्वरूप



## अद्वैतवेदान्त में वृत्ति-निरूपण



## अद्वैतवेदान्त एवं पाश्चात्य दार्शनिक तथा उनके सिद्धान्त

## एकादश अध्याय

### वैष्णवदर्शन

**पाञ्चरात्र**



**द्वादश अध्याय**

**शैव एवं शाक्तदर्शन**

●

प्रथम अध्याय

# वैदिक, ब्रह्मसूत्र, पुराण, गीता एवं योगवासिष्टदर्शन

भारतीय दर्शन की महिमा विश्व भर में विख्यात है। संसार का यह प्राचीनतम दर्शन है। आज भी भारतीय दर्शन का अनुशीलन विश्वभर में किया जाता है। भारतीय दर्शन एक समन्वयवादी दर्शन है। इस दर्शन की यह विशेषता है, कि जहाँ, एक ओर यह प्रमुखतया तत्त्वज्ञान अथवा मोक्ष का पथ प्रदर्शित करता है, वहाँ, दूसरी ओर, जीवन में सत्पथ का अनुसरण करते हुए सन्मार्ग पर चलना भी यही सिखाता है। इस प्रकार मानवीय आदर्शदृष्टि ही भारतीय दर्शन का उद्देश्य है। भारतीय दर्शन की महत्ता प्रदर्शित करते हुए, डा. राधाकृष्णन् ने लिखा है :

"The intelligent student interested in philosophy will, however, find in Indian thought an extraordinary mass of material which for detail and variety has hardly any equal in any other part of the world. There is hardly any height of spiritual insight or national philosophy attained in the world that has not its parallel in the vast stretch that lies between the early Vedic seers and the modern Naiyāyikas."[1]

## वैदिक दर्शन

### दर्शन शब्द का अर्थ

दर्शन शब्द 'दृश्' (दर्शनार्थक) धातु से निष्पन्न हुआ है। इसकी व्युत्पत्ति दो प्रकार से की जाती है–'दृश्यतेऽनेन, इति दर्शनम् (दृश्+ल्युट्), जिसके द्वारा देखा जाय, या तत्त्वबोध सम्भव हो, तथा 'दृश्यते इति दर्शनम्' (जिसका तत्त्वबोध या साक्षात्कार हो, जैसे आत्मदर्शन या तत्त्वबोध)। भारतीय दर्शन के सन्दर्भ में प्रथम व्युत्पत्ति ही सार्थक है। एतदनुसार भारतीय दर्शन अपनी वेदान्तादि अनेक शाखाओं के माध्यम से तत्त्वबोध का साधन है। सामान्यतः भारतीय दर्शन के दो भेद हैं :- आस्तिक एवं नास्तिक। आस्तिक दार्शनिक वेद एवं तत्प्रतिपाद्य ईश्वर में आस्था एवं विश्वास रखते हैं, तथा नास्तिक

---

१. *Radhakrishnan:* Indian Philosophy, Vol. I, p. VIII (Preface)

वे हैं, जो न वेदविश्वासी हैं और न ईश्वरविश्वासी (नास्तिको वेदनिन्दकः)। आस्तिक दर्शन छः हैं–न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा अथवा वेदान्त, तथा नास्तिक दर्शन है–बौद्ध, जैन एवं चार्वाक।

सर्वप्रथम, हम उपर्युक्त दर्शनपद्धतियों के सम्बन्ध में विचार करने से पूर्व भारतीय दर्शन के मूल स्रोतों के सम्बन्ध में विमर्श प्रस्तुत करेंगे।

## भारतीय दर्शन के मूल स्रोत

भारतीय दर्शन के मूल स्रोत हमें वैदिक वाङ्मय–संहिताओं, ब्राह्मणग्रन्थों, आरण्यकों एवं उपनिषदों में प्रमुख रूप से मिलते हैं।

## संहिताओं में प्रमुख दार्शनिक तत्त्व

संहिताएँ भारतीय चिन्तन का प्रमुख एवं प्राचीनतम आधार हैं। इनमें मन्त्रद्रष्टा ऋषियों (ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः) के नितान्त रहस्यपूर्ण अनुभव वर्त्तमान हैं। यहाँ, यह स्पष्ट करना अपेक्षित है, कि संहिताओं के अन्तर्गत औपचारिक रूप से किसी पूर्ण, सिद्धान्त विशेष की खोज करना बहुत समीचीन नहीं है। इसका कारण यह है, कि संहितावर्त्ती दार्शनिक चिन्तन ऋषियों के स्वतन्त्र चिन्तन हैं, अतः उनमें वर्तमानकाल जैसे पूर्ण औपचारिक सिद्धान्त नहीं देखे जा सकते। हाँ, उनमें अद्वैतवाद जैसे दार्शनिक सिद्धान्तों के पुष्ट बीज अवश्य उपलब्ध होते हैं। इस सम्बन्ध में इम्पीरियल गज़ेटियर में कहा गया है, कि संहिताकाल में आत्मवाद का चिन्तन आरम्भ हो गया था[१]। कीथ ने भी यही मत स्पष्ट किया है, कि भारतवर्ष की प्राचीनतम कविता के अन्तर्गत भारतीय दर्शन के मौलिक स्वरूप के चिह्न पहले से वर्त्तमान हैं। कीथ ने लिखा है :

The earliest poetry of India already contains traces of the essential character of the philosophy of India.[2]

इसी प्रकार जर्मन विद्वान् मैक्समूलर[३] एवं ड्यूसन भी वैदिक संहिताओं में भारतीय दर्शन के बीज स्वीकार करते हैं[४]।

यहाँ, यह कहना और अपेक्षित है, कि संहिताकाल से पूर्व रहस्यमयी सत्ता एवं अग्नि के प्रति की गई प्रार्थनाओं में भी दार्शनिक दृष्टि का सूक्ष्म आधार उपलब्ध होता है। जहाँ तक, संहिताओं में दार्शनिक विचारधारा का प्रश्न है, सर्वप्रथम ऋग्वेद संहिता के अन्तर्गत दार्शनिक सूत्रों का गवेषण समीचीन होगा! ऋग्वेदसंहिता में कुछ विद्वानों ने बहुदेववाद के दर्शन किए हैं। एकेश्वरवादी, ऋग्वेद में इन्द्र, वरुण एवं अग्नि आदि के रूप में एक ही ईश्वर तत्त्व का वर्णन स्वीकार करते हैं, जब कि बहुदेववादी विचारक ऋग्वेदवर्त्ती देववर्णन के अन्तर्गत पृथक्-पृथक् देवताओं की स्वतन्त्र सत्ता स्वीकार करते हैं। वैदिक-देववाद

---

१. *Imperial Gaszetteer of India, vol. 1, p. 404.*

२. *Keith, Religion and philosophy of the Veda, P. 433 Harvard oriental series, Longman, vol. 32.*

३. *Max Muller. The six systems of Indian philosophy, vol. II, P.32.*

४. Deussen, Allgemliuc Geschichte Der philosophy, vol. II, p.83.

के सम्बन्ध में मैक्समूलर का विचार भी विचारणीय है। मैक्समूलर ने वैदिक देववाद को हेनोथीज़्म (Heno-theism) का नाम देते हुए लिखा है-

......to address either Indra or Agni or Varuṇa, as for the time being the only God existing with an entire forgetfulness of all other gods, is quite another; and it was this phase, so fully developed in the hymns of the Veda, which wished to mark definitely by a name of its own calling it Heno-theism.[1]

इस प्रकार जब ऋग्वैदिक ऋषि किसी देवता का वर्णन सर्वोच्च देव के रूप में करता है, तो यह देववर्णनपद्धति हेनोथीज़्म के अन्तर्गत आती है। किन्तु, इससे यह निष्कर्ष ग्रहण करना अनुचित होगा, कि एक देवता का सर्वोच्च देव के रूप में वर्णन करने से अन्य देवों का महत्त्व न्यून हो जाता है। जैसा कि, पाश्चात्त्य विद्वान् केगी ने भी स्वीकार किया है।[2] हमारे विचार से, प्रकरण एवं अभिप्राय के अनुसार जिस समय जिस देवता की स्तुति की गई है, उस समय उसी का महत्त्व प्रदर्शित किया गया है। इस प्रकार यदि एक स्थल पर वरुण को अखिल भुवन का अधिपति कहा गया है, तो दूसरे प्रकरण में अग्नि को त्रिलोक का शिरोभूत कहा है।[3] इस प्रकार के वर्णनों को जर्मन विद्वान् मेक्डानल ने अत्युक्तिपूर्ण कहा है। जो भी हो, उपर्युक्त विचारों के अन्तर्गत एकदेववाद एवं बहुदेववाद के दर्शन सरलतया किए जा सकते हैं। इन्हीं विचारबीजों में अद्वैतवाद के आधारस्वरूप का देखना असमीचीन न होगा।

## प्रजापति, विश्वकर्मा एवं त्वष्टा के वर्णन में दार्शनिक दृष्टि

प्रजापति, विश्वकर्मा एवं त्वष्टा का वर्णन ऋग्वेद में सर्वोच्च देवता के रूप में किया गया है। उदाहरणार्थ, प्रजापति को अधीश्वर तथा समस्त जगत् का स्रष्टा कहा गया है।[4]

इसी प्रकार विश्वकर्मा को भी जगत् का स्रष्टा तथा पालक एवं इन्द्रादि देवों का निर्माणकर्ता तथा उन्हें तत्-तत् पदों पर प्रतिष्ठित करने वाला कहा है।[5] त्वष्टा को भी ऋग्वेद में द्यावापृथिवी एवं संसार के समस्त प्राणियों का स्रष्टा कहा है।[6]

## एकत्व एवं अनेकत्व

एकता एवं अनेकता तथा अनेकता में एकता की दृष्टि भारतीय दर्शन की प्रमुख विशेषता है। इस दृष्टि का प्रमुख आधार ऋग्वेद में "एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति"[7] के अन्तर्गत स्पष्ट रूप से मिलता

---

१. Max Muller, Six systems of Indian Philosophy, vol. II, p. 39.
२. Adolf Kaegi, The Rgveda, p. 27
३. ऋग्वेद, ५।८५।३।
४. ऋग्वेद, १०।८८।५।
५. ऋग्वेद, १०।१२१।१-१०।
६. ऋग्वेद, १०।८२।३।
७. देखें, रामभूर्तिशर्मा, Cosmogony in the Veda, DHICIR, Delhi 1996

है। भारतीय दर्शन की एकत्व एवं अजत्व की अभिव्यक्ति भी ऋग्वेद के उस मन्त्र में स्पष्ट रूप से मिलती है, जहाँ षड्लोकों के धारणकर्त्ता को अजन्मा एवं एक कहा गया है।[१] इस प्रकार के ऋग्वैदिक वर्णन एकेश्वरवाद के समर्थक कहे जा सकते हैं।

## पुरुषसूक्त एवं नासदीय सूक्त में दार्शनिक विचार

ऋग्वैदिक दार्शनिक दृष्टि से, पुरुषसूक्त एवं नासदीयसूक्त का अतिशय महत्त्व है। पुरुषसूक्त के अन्तर्गत विराट् पुरुष को सहस्र शिरों, अनन्त बाहुओं तथा अनन्त चरणों वाला कहा है। विराट् पुरुष भूमि को चारों ओर से व्याप्त करके तथा दशांगुलपरिमाण अधिक होकर ब्रह्माण्ड से बाहर भी है। यह सारा ब्रह्माण्ड विराट् पुरुष का चतुर्थांश मात्र है। इस विराट् पुरुष के अविनाशी तीन पाद दिव्यलोक में स्थित हैं। पुरुष के स्रष्टा स्वरूप का वर्णन करते हुए, कहा गया है, कि आदि पुरुष से विराट् (ब्रह्माण्ड देह) की उत्पत्ति हुई है, तथा ब्रह्माण्ड देह का आश्रय लेकर जीवरूप से पुरुष उत्पन्न हुए है। ये देव-मनुष्यादि रूप हुए, तथा उन्होंने भूमि का निर्माण किया, तथा पुनः जीवों के शरीरों की रचना की। पुरुष के इस वर्णन के अन्तर्गत वेदान्तियों ने अद्वैतवाद की स्पष्ट झलक के दर्शन किए हैं। यह आश्चर्यास्पद प्रतीत होता है, कि जर्मन विद्वान् मेक्डानल[१] ने पुरुषसूक्त का अनुवाद "hymns of man" किया है।[२] यहाँ पीटरसन ने 'पुरुष' को सर्वव्यापक आत्मा (Universal Soul) कहा है, जो समुचित प्रतीत होता है।[३] मैक्डानल ने 'पुरुषसूक्त' में विश्ववाद एवं बहुदेववाद के दर्शन किए हैं।

पुरुषसूक्त के समान नासदीय सूक्त के अन्तर्गत प्रकटित दार्शनिक विचार भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं।

## नासदीय सूक्त

दार्शनिक दृष्टि से ऋग्वेद का नासदीय सूक्त सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण सूक्त है। लोकमान्य तिलक ने तो इस सूक्त को मनुष्य जाति का सर्वोत्कृष्ट स्वाधीन-चिन्तन कहा है।[४] वस्तुतः नासदीय सूक्त ऋग्वेद-काल के ऋषियों के अलौकिक दार्शनिक चिन्तन का पूर्णतया परिचायक है। इस सूक्त का देवता भी परमात्मा है। इस सूक्त का ऋषि, परमेष्ठी प्रजापति जगत् की प्रारम्भिक स्थिति का वर्णन करते हुए कहता है, कि सृष्टि के आरम्भ में न असत् था और न सत्, न दिन था और न रात थी। पृथ्वी भी नहीं थी, और आकाश तथा आकाश में विद्यमान सप्तभुवन भी नहीं थे। आवरण (ब्रह्माण्ड) भी कहाँ था? किसका कहाँ स्थान था? क्या उस समय दुर्गम और गम्भीर जल था?[५] इस प्रकार जगत् की आरम्भिक स्थिति का वर्णन करते हुए कहा गया है, कि उस समय सभी अज्ञात और सभी जलमय था।

---

१. ऋग्वेद, १।१६४।४६।

२. Macdonell, A Vedic Reader, P. 195

३. *Although as the Universal Soul he prevades the universe as the individual Soul he is enclosed in a space of narrow dimensions.* Peterson, *The Hymns of the Ṛgveda*, p. 517.

४. ऋग्वेद, १६।१२६ पर देखिये, पादटिप्पणी (गौरीनाथ झा द्वारा प्रकाशित, सुल्तान गंज, १६६२)।

५. ऋग्वेद, १०।१२६।३।

तुच्छ अज्ञान के द्वारा वह सर्वव्यापी आच्छन्न था। तपस्या के प्रभाव से वह एक तत्त्व उत्पन्न हुआ।'[1] इसके पश्चात् परमात्मा में सृष्टि की इच्छा उत्पन्न हुई।[2] उपनिषद् में भी परमात्मा की सिसृक्षा की ओर संकेत करते हुए कहा है–'सो ऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय इति'[3]। सृष्टि का आरम्भ बतलाते हुए, नासदीय सूक्त में कहा है, कि सर्वप्रथम परमात्मा से बीज की उत्पत्ति हुई, और बुद्धिमानों ने बुद्धि द्वारा अपने अन्तःकरण में विचार करके अविद्यमान वस्तु से विद्यमान वस्तु का उत्पत्ति स्थान निरूपित किया।[4] इसी सूक्त के सप्तम मन्त्र में परमात्मा की ओर संकेत करते हुए कहा है, कि यह नाना सृष्टियाँ कहाँ से उत्पन्न हुईं, किसने सृष्टियाँ उत्पन्न कीं, किसने नहीं कीं-यह सब वे ही जानें, जो इनके स्वामी परमधाम में रहते हैं। वह सर्वज्ञ परमात्मा ही इस सृष्टि को जानता है, अन्य कोई नहीं।

इस प्रकार उपर्युक्त कथन की दृष्टि से, नासदीय सूक्त में परमात्मा को अज्ञान से आच्छन्न कहना, परमात्मा की सिसृक्षा का वर्णन करना, परमात्मा से बीजोत्पत्ति का निरूपण करना तथा परमात्मा की सर्वज्ञता की ओर निर्देश करना, अद्वैत वेदान्त के परमेश्वर के रूप का ही अप्रत्यक्ष रूप में समर्थन करना है।

शतपथब्राह्मण के अन्तर्गत नासदीय सूक्त की प्राचीनतम टिप्पणी मिलती है।[5] इस टिप्पणी के अनुसार "आरम्भ में यह जगत् न सत् रूप था, ओर न असत् रूप था। आरम्भ में यह था भी और नहीं भी था, उस समय केवल मन मात्र की ही सत्ता थी। यही कारण था, कि ऋषि ने यह कहा, कि 'न असत् आसीत् न सत् आसीत् तदानीम्' अर्थात् आरम्भ में न असत् था, और न सत् था, क्योंकि मन न सत् है और न असत् है। उस मन ने ही अनेक रूपों में प्रकट होकर अनेक रूप ग्रहण करके सृष्टि की इच्छा की। उसने अपने आपको खोजा, फिर तप किया, और इस प्रकार सृष्टि की उत्पत्ति हुई।"[6]

इस प्रकार शतपथब्राह्मण की उपर्युक्त टिप्पणी से यह पता चलता है, कि सत् एवं असत् तत्त्व की जो विवेचना उत्तर काल में आकर अद्वैत वेदान्त की मूलाधार बनी, उसका आरम्भिक रूप हमें नासदीय सूक्त के अन्तर्गत मिलता है। अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत मायिक जगत् को सत् तथा असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय कहा गया है। यह सिद्धान्त नासदीय सूक्त के अन्तर्गत 'नासदासीन्नो सदासीत् तदानीम्' मन्त्र में अन्तर्भूत है। नासदीय सूक्त के अन्तर्गत प्रयुक्त असत् शब्द का अर्थ शशविषाणवत् असत् तथा सत् शब्द का अर्थ निर्वाच्य पदार्थ से है।[7] इस प्रकार सृष्टि के आरम्भ

---

१. ऋग्वेद १०।१२६।३।
२. कामस्तदग्रे समवर्तत।–ऋग्वेद १०।१२६।३।
३. तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्मवल्ली, षष्ठ अनुवाक।
४. ऋग्वेद १०।१२६।४।
५. शतपथब्राह्मण १०।५।३।१।
६. Dr. Muir : Sanskrit Texts, p. 358, Eggling's Translation of S.B.S.B.E. Vol. XLIII, p. 374, 375
७. यदस्य जगतो मूलकारणं तत् असत् शशविषाणवन्निरुपाख्यं न आसीत्। तथा नो सत् नैव सदात्मवत् सत्त्वेन निर्वाच्यम् आसीत्।।सायणभाष्य ऋग्वेद १०।१२६।१।

में जो मूल तत्त्व था, वह न शशविषाणवत् असत् था और न निर्वाच्य (व्यावहारिक) सत्। इसीलिए वह सत् तथा असत् से विलक्षण है।

प्रो० गफ़ ने नासदीय सूक्त के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त के मायावाद सिद्धान्त के मूल रूप के दर्शन किये हैं।[1] प्रो० गफ़ के कथन का औचित्य इस तथ्य से प्रकाशित होता है, कि जिस प्रकार नासदीय सूक्त में जगत् के मूल कारण को सत् तथा असत् से विलक्षण कहा गया है, उसी प्रकार अद्वैत वेदान्त के प्रमुख आचार्य, शंकराचार्य ने भी जगत् की उत्पादिका बीजशक्ति, अविद्या को सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय कहा है। परन्तु, यहाँ, यह और विचारणीय है कि नासदीय सूक्त में मूल तत्त्व के जिस सत् रूप का निषेध किया गया है, उससे निर्वाच्य एवं व्यावहारिक सत् का तात्पर्य है, परन्तु इसके विपरीत माया की सद्रूपता के निषेध से उसकी (माया की) पारमार्थिक सत्ता के निषेध का तात्पर्य है।

## हंसवती ऋचा

दार्शनिक चिन्तनधारा की दृष्टि से, ऋग्वेद की हंसवती ऋचा (४/४०/५) अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। इस ऋचा के अन्तर्गत सर्व प्राणियों के चित्त में स्थित एवं समस्त उपाधियों से रहित परमात्मा का वर्णन, हंस रूप में किया गया है। यहाँ, हंस शब्द का अर्थ आदित्य है। इस ऋचा के अन्तर्गत आदित्य का वर्णन सर्वाधिष्ठान ब्रह्म के रूप में करते हुए कहा गया है, कि आदित्य दीप्त द्युलोक में स्थित रहते हैं। वे ही वायुरूप में, अन्तरिक्ष में अवस्थित रहते हैं, तथा होता (वेदिकाग्नि) के रूप में, वे ही स्थूल गार्हपत्यादि रूप में स्थित रहते हैं, एवं अतिथिवत् पूज्य होकर गृह में (पाकादि साधन रूप से) अवस्थिति करते हैं। वे मनुष्यों के मध्य में चैतन्य रूप से स्थित रहते हैं। इस लेखक की दृष्टि से, उक्त विचार आदित्य की परमात्मरूपता का द्योतक है। इस ऋचा में, आदित्य की परमात्मरूपता का वर्णन करते हुए, कहा है, कि वे वरणीय मण्डल, ऋत (सत्य, ब्रह्म या यज्ञ) तथा अन्तरिक्ष में स्थित रहते हैं। वे (आदित्य) जल में उत्पन्न हुए हैं, रश्मियों में उत्पन्न हुए हैं, सत्य में उत्पन्न हुए हैं तथा पर्वतों में उत्पन्न हुए हैं। आदित्य के सर्वदृश्य एवं सत्यजात स्वरूप को सिद्ध करते हुए, सायण का कथन है कि आदित्य इन्द्रादि की तरह परोक्ष नहीं होते।[2]

हंसवती ऋचा के अन्तर्गत आदित्य का वर्णन सर्वव्यापी परमात्मा के रूप में किया गया है। आदित्य के उक्त रूप का वर्णन ऐतरेयब्राह्मण के अन्तर्गत भी मिलता है। ऐतरेयब्राह्मण के मन्त्र में भी आदित्य का सूचक हंस शब्द है।[3]

इस प्रकार ऋग्वेदसंहिता के अन्तर्गत वेदान्त की मूल पृष्ठभूमि अपने परिपक्व रूप में मिलती है।

---

१. गफ़ के मत के लिए देखिए–J. Kirtikar, Studies in Vedānta, P. 38

२. ऋग्वेद, सायणभाष्य, ४।४०।७।

३. हंसः शुचिपदित्येष वै हंसः शुचिषत्। ऐ.ब्रा.४।३०।

## हिरण्यगर्भ सूक्त एवं वाक् सूक्त

वैदिक दार्शनिक दृष्टि से ऋग्वेद का हिरण्यगर्भ सूक्त भी महत्त्वपूर्ण है, जिसमें हिरण्यगर्भ (परमात्मा) का वर्णन प्रजापति के रूप में किया गया है। हिरण्यगर्भ सूक्त के अनुसार परमात्मा का हिरण्यगर्भ रूप, सृष्टि की उत्पत्ति से भी पूर्व उत्पन्न हुआ था, तथा उत्पन्न होते ही वह समस्त प्राणियों का एक मात्र स्वामी हुआ। वह पृथ्वी एवं द्युलोक को धारण किए हुए है।[1] इस सूक्त के अन्तर्गत हिरण्यगर्भ प्रजापति को, सृष्टि-उत्पत्तिरूप यज्ञ को उत्पन्न करने वाला तथा सृष्टि-उत्पत्ति में दक्ष प्रजापति को धारण करने वाले जलों को अपनी महिमा से देखनेवाला कहा गया है। हिरण्यगर्भ प्रजापति सभी देवताओं के मध्य में, उनके स्वामी के रूप में तथा अद्वितीय देव के रूप में स्थित रहता है।[2]

यहाँ, यह कहा जा सकता है, कि पुरुषसूक्त की तरह हिरण्यगर्भ भी एकदेववाद की ऋग्वैदिक धारणा की पुष्टि करता है।

ऋग्वेद की दार्शनिक विचारधारा का मन्थन करते समय वाक् सूक्त की अवहेलना नहीं की जा सकती। वाक् सूक्त के अन्तर्गत वाक् का समस्त जगत् के अधिष्टान के रूप में वर्णन किया गया है। इस सूक्त में जगत् के कारणस्वरूप ब्रह्म के साथ तादात्म्य का अनुभव करती हुई अम्भृण ऋषि की पुत्री वाक् को ग्यारह रुद्रों के रूप में, आठ वसुओं के रूप में, तथा बारह आदित्यों एवं विश्वदेवों के रूप में विचरण करने वाली कहा गया है। वाक् सूक्त के प्रथम मन्त्र में, वाक् को, मित्र तथा वरुण, इन्द्र तथा अग्नि एवं दोनों अश्विनी देवताओं को धारण करने वाली भी बतलाया गया है।[3] वाक् सूक्त के अन्तर्गत वाक् तत्त्व का सच्चिदान्नद स्वरूप परमात्मा के साथ तादात्म्य स्पष्ट है। यही वाक् समस्त जगत् की सृष्टिकर्त्री बतलाई गई हैं। "वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे"। वैयाकरण भर्तृहरि ने भी "अनादि-निधनं ब्रह्म शव्दतत्त्वं यदक्षरम्" (वाक्यपदीय १।१) कहकर वाक् तत्त्व का ब्रह्म स्वरूप में निरूपण किया है। इस प्रकार ऋग्वेद के वाक् सूक्त की दार्शनिकता, विशेषतः, सृष्टिपरकता स्पष्ट है। जैसा कि, ऊपर स्पष्ट हुआ है, यहाँ यह तथ्य विशेष रूप से उल्लेखनीय है, कि संहिताओं एवं समस्त वैदिक वाङ्मय की दार्शनिक चिन्तनधारा वेदान्तपरक ही है। अग्रिम विवेचन से यह तथ्य और विशद हो जाएगा।

### ऋग्वेदसंहिता और माया

मायासम्वन्धी विचार भारतीय दर्शन का प्रमुख पक्ष है। प्रायः प्रत्येक (आस्तिक) दर्शन के अन्तर्गत माया को किसी न किसी प्रकार स्वीकार किया गया है। अद्वैतवेदान्त के ब्रह्मवाद की तो प्रतिष्ठा का प्रमुख आधार ही माया है। यह बात दूसरी है, कि शांकर वेदान्त का मायावाद सिद्धान्त ऋग्वैदिक मायासम्वंधी अवधारणा से बहुत कुछ भिन्न है, किन्तु यह मानने में संकोच नहीं किया जा सकता कि

---

१. हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा। विधेम।। ऋग्वेद, १०।१२१।१

२. ऋग्वेद, १०।१२१।२।

३. अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चरामि अहमादित्यैरुत विश्वदेवैः।
अहं मित्रावरुणोभा विभर्मि अहम् इन्द्राग्नी अहमश्विनावुभौ।। ऋग्वेद, १०।१२५।१।

ऋग्वेद में मायावाद के मूल सूत्र उपलब्ध होते हैं, जिनका परिवर्द्धन औपनिषद वेदान्त में देखने को मिलता है। इस स्थल पर ऋग्वैदिक माया के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

## ऋग्वेदसंहिता में 'माया' शब्द का प्रयोग

ऋग्वेदसंहिता में 'माया' शब्द का प्रयोग लगभग ७५ मन्त्रों में हुआ है। इन मन्त्रों में प्राप्त माया के रूप मायाः, मायया, मायाभिः, माया और मायाम् हैं। 'मायाः' शब्द का प्रयोग ऋग्वेदसंहिता में २४ बार हुआ है।[१] तृतीयान्त 'मायया' का प्रयोग ऋग्वेद में २० बार पाया जाता है।[२] डा० प्रभुदत्त शास्त्री ने 'माया' का प्रयोग १६ बार ही खोज पाया है।[३] ऋग्वेद में लगभग १३ बार हुआ है।[४] प्रथमान्त 'माया' का प्रयोग इस संहिता में केवल ३ बार ही हुआ है।[५] 'मायाम्' का प्रयोग भी ऋग्वेद में ३ बार ही हुआ है।[६]

माया शब्द के इन उपर्युक्त रूपों के अतिरिक्त मायी और मायावी शब्दों के विभिन्न रूप भी ऋग्वेद में अनेक स्थलों पर मिलते है। 'मायी' का प्रयोग ऋग्वेद में ३ बार हुआ है।[७] 'मायिनः' का प्रयोग ऋग्वेद में १५ बार आया है।[८] 'मायिनम् ' का प्रयोग इस संहिता में १० बार हुआ है।[९] 'मायिनम् ' ३ बार और 'मायिनी' २ बार प्रयुक्त हुआ है।[१०] 'मायिनि'[११] और 'मायिना'[१२] शब्द केवल एक-एक बार ही

---

१. ऋग्वेद संहिता, १ मण्डल ३२ सूक्त ४ मन्त्र। १-११७-३, २-११-१०, २-२७-१६, ३-२०-३, ३-५३-८, ५-२-६, ५-३१-७, ५-४०-६, ५-४०-८, ६-१८-६, ६-४४-२२, ६-४५-६, ६-५८-३, ७-१-१०, ७-६६-४, ८-४१-८, १०-५३-६, १०-७३-५, १०-६६-२, १०-१११-६।

२. ऋग्वेद संहिता, १-८०-७, १-४४-१, १-१६०-३, २-१७-५, ३-२७-७, ४-३०-१२, ४-३०-२१, ५-६३-३, ५-६३-६, ५-६३-७, ६-२२-६, ७-१०४-२४, ८-४१-३, ६-७३-५, ६-७३-५, ६-७३-६, ६-८३-३, १०-७१-५, १०-८५-१८, १०-१७७-१।

३. P.D. Shastri, The Doctrine of Māyā, P. 7 –Luzac & Co., London, 1911.

४. ऋग्वेदसंहिता, १-११-७, १-३३-१०, १-५१-५, १-१५१-६, ३-३४-६, ५-४४-२, ५-७८-६, ६-४७-१८, ६-६३-५, ८-१४-१४, १०-१४-१४, १०-१४८-२।

५. वही, ३-६१-७, ५-६३-४, १०-५४-२।

६. वही, ५ ८५-५, ५-८५-६, १०-८८-६।

७. वही, ७-२८-४, १०-६६-१०, १०-१४८-५।

८. वही, १-३६-२, १-५१-५, १-५४-४, १-६४-६०, १-१५६-४, २-११-१०, ३-११-१०, ३-३८-७, ३ ३८-६, ३-५६ १०, ५-४४-११, ६-६१-३, ७-८२-३, ८-३-१६, ८-२३-२४, १०-१३८-३।

६. वही, १-११-७, १ ५३-७, १ ८०-७, २-११-५, ५-३०-६, ५-२८-२, १-४८-१४, ८-७६-१, १०-१४८,२

१०. वही, मायिनाम् – १-३२-४, ३-२०-३, ३-३४-३।
मायिनी – ५-४८-१, १०-५-३।

११. वही, मायिनी – ५-४८-३।

१२. वही, मायिना – ६ ६३ ५।

प्रयुक्त हुए हैं। 'मायाविना', 'मायाविनम्' और 'मायाविनः' शब्दों का प्रयोग भी ऋग्वेदसंहिता में केवल एक-एक बार ही हुआ है।[1] 'मायावान्' शब्द का प्रयोग केवल एक बार ही हुआ है।[2]

यास्क एवं सायणाचार्य द्वारा प्रयुक्त 'माया' शब्द के अर्थों के सम्बन्ध में भी विचार कर लेना चाहिए। वैदिक साहित्य के प्राचीन कोष निघण्टु में माया को 'प्रज्ञा' के ११ प्रर्यायों में स्वीकार किया गया है। निघण्टु के अन्तर्गत 'प्रज्ञा' के ये ११ पर्याय- (१) कतः, (२) केतुः, (३) चेतः, (४) चित्रम् , (५) क्रतुः, (६) असुः, (७) धीः, (८) शचीः, (९) माया, (१०) वयनम् और (११) अभिख्या है।[3] निरुक्तकार यास्क ने भी माया का अर्थ प्रज्ञा ही किया है। ऋग्वेद के मन्त्र-६-२७-१ में प्रयुक्त 'विश्वा हि माया अवसि' पर टिप्पणी लिखते हुए, यास्क ने पूषा को प्रज्ञारक्षक कहा है।[4] ऋग्वेद के मन्त्र १०-८८-६ में प्रयुक्त 'मायाम्' का अर्थ भी निरुक्तकार ने 'प्रज्ञा' ही किया है।[5] इसके अतिरिक्त निरुक्तकार ने अन्यत्र भी माया का अर्थ 'प्रज्ञा' ही किया है।[6] भाष्यकार सायण ने अपनी 'यद्वा', 'अथवा' की शैली के द्वारा माया के अनेक अर्थ किये हैं। माया के, सायण द्वारा किये गये प्रमुख अर्थ, कपट विशेष[7], प्रज्ञा[8], ज्ञान[9], कर्मविषयक विज्ञान[10], कर्म[11], शक्ति[12], और प्रभा[13] हैं। माया के इन अर्थों में भी कपट, प्रज्ञा और शक्ति अर्थ ही प्रमुख हैं। सायण द्वारा दी गई माया शब्द की व्युत्पत्ति भी प्रज्ञा अर्थ की ही पोषक है। सायण ने माया शब्द को मानार्थक एवं शब्दार्थक माङ् धातु से कर्ता अथवा कर्म में य प्रत्यय के द्वारा निष्पन्न किया है। इस व्युत्पत्ति के आधार पर सायण ने माया की परिभाषा 'मिमीते जानीते कर्म, मीयते अनयेति वा माया' दी है। इस प्रकार माया का अर्थ कर्म-विषयक-ज्ञान है।[14] माया के शक्ति अर्थ से सायण का तात्पर्य भौतिक अथवा शारीरिक शक्ति से न होकर मानसिक शक्ति ही प्रतीत होता है। ऋग्वेद के मन्त्र-२-५३-८ के भाष्य में सायण द्वारा दिया गया 'मायाः' का अनेकरूपग्रहणसामर्थ्योपेता, पर्याय सूक्ष्म शक्ति की ओर संकेत करता है।

---

१. ऋग्वेद संहिता – मायाविना १०-२४-४ मायाविनम् २-११-९, मायाविनः ९-८३-३।
२. वही ४-१६।
३. निघण्टु ३-९, सीताराम शास्त्री संपादित, दिल्ली।
४. सर्वाणि प्रज्ञानान्यवस्यत्रवन् भाजनवती पूषन्निहदतिरस्तु, निरुक्त १२-१७।
५. प्रज्ञां त्वेतां मन्यन्ते यज्ञियानां देवानाम् यज्ञसम्पादिनाम्, निरुक्त ७-२७।
६. निरुत्म ६-१३।
७. मायाभिः तत्प्रतिकूलैः कपटविशेषैः, सायणभाष्य, ऋग्वेद १-११-७।
वैदिक संशोधनमण्डल, पूनासंस्करण।
८. यद्वा तद्वा कोपाय गोचरप्रज्ञाभिः अवातिरः हिंसितवानसि। वही १-११-७।
९. वही ६-४७-१८।
१०. वही ३-२७-७।
११. वही ३-६०-१।
१२. 'इन्द्रो मायया स्वकीयया शक्त्या'''वही ४-३०-२१, ५-३०-६।
१३. वही ३-६१-७।
१४. सा. भा. ऋग्वेद, ३-३७-७।

## सामवेदसंहिता में दार्शनिक दृष्टि

जैसा कि, प्रो० ग्रिफिथ ने कहा है, सामवेद का महत्त्व पवित्रता एवं धार्मिकता की दृष्टि से ऋग्वेद से दूसरा है।[१] परमात्मा कृष्ण ने तो गीता में अपने आप को सामवेद ही कहा है-"वेदानां सामवेदोऽस्मि" (गीता १०। २२)। अतः परमात्मारूप सामवेद में परमतत्त्वसम्बन्धी विचारसूत्र मिलना आश्चर्यास्पद नहीं है। सामवेद के अन्तर्गत वेदान्त के परम तत्त्व ब्रह्म को सत्यरूप वाला कहा है।[२] ब्रह्म की एकमात्र सत्यता अद्वैत वेदान्त का प्राण ही है। इसके अतिरिक्त सामवेद के एक मन्त्र[३] में सृष्टि के आदिकारण के रूप में भी अद्वैततत्त्वस्वरूप परब्रह्म की चर्चा हुई है। यद्यपि उक्त मन्त्र के अन्तर्गत ब्रह्म शव्द का स्पष्ट उल्लेख नहीं है, परन्तु, जैसा कि, आचार्य सायण मानते हैं, तत्[४] शव्द से यहाँ ब्रह्म का ही तात्पर्य है।[५] स्टीवेन्सन ने 'तत्' (that) शव्द से आदिम मूल तत्त्व का अर्थ ग्रहण किया है।[६] मेरे विचार से, यहाँ तत् शव्द का अर्थ सृष्टि का आदिकारणरूप मूल तत्त्व ही प्रतीत होता है। इसी मूल तत्त्व की परवर्ती वेदान्त दर्शन में ब्रह्मरूप से विस्तृत व्याख्या की हुई है। सामवेद संहिता में एक स्थल[७] पर ब्रह्मज्ञान का संकेत भी मिलता है। इस स्थल पर स्कालिअस्ट (Scholiast) के अनुसार 'Great delight' का अर्थ ब्रह्म का पूर्ण ज्ञान है।[८] मेरी विचारदृष्टि से 'Great delight' का अर्थ ब्रह्मानन्द ही है।

उपर्युक्त संकेतों के आधार पर यह सन्देहास्पद नहीं रह जाता, कि सामवेद के अन्तर्गत भी वेदान्तदर्शन के पुष्ट एवं प्रामाणिक संकेत मिलते हैं।

## यजुर्वेदसंहिता

यजुर्वेदसंहिता के अन्तर्गत अनेक स्थलों पर दार्शनिक चिन्तनधारा से सम्वन्धित विचाररेखायें मिलती हैं। यहाँ, इस सम्वन्ध में कतिपय स्थलों की ओर ही संकेत किया जाएगा।

यजुर्वेद के ३२ वें काण्ड के प्रथम से पंचम मन्त्र तक के स्थल में परमात्मा के स्वरूप का वर्णन

---

१. The Sāmaveda of Veda of : holy things, Third in the usual order- . of enumeration of the three vedas, ranks next i sanctity & litergical importance to the Ṛgveda or the veda of Recited praise.

२. सामवेद, ६।३।४।१० (श्रीराम आचार्य संपादित, गायत्री तपोभूमि, मथुरा १६६०।

३. In all the worlds that in as the book of highest where sprong the mights are, of splndid valour. R.T.H. Griffith : Hymns of the Samaveda, ६।३।१७

४. तदिहास भुवनेषु ज्येष्ठं यतो यज्ञ उग्रस्त्वेष नृम्णः, सामवेद ६।३।१७ श्रीराम आचार्य संपादित, पृ० ३६२।

५. That : meaning, according to Sāyaṇa. Brahman, the original cause of the universe, that (Primoval essence alone) Stevenson, *R.T.H. Griffith* : The hymns of the Sāmaveda, p. 266 (F.N.)

६. *R.T.H. Griffith : The hymns of the Sāmaveda*, p. 266 (F.N.)

७. सामवेद ६।२।१० (ग्रिफिथ सम्पादित)

८. Great delight : meaning according to Scholiast. perfect knowledge of Brahman. R.T.H. *Griffith* : The hymns of the Sāmaveda. p. 331 (F.N.)

करते हुए कहा गया है, कि इन्द्र, मित्र, वरुण, अग्नि, दिव्य, सुपर्ण, गरुत्मान्, यम और मातरिश्वा आदि नाम उस एक ही परमात्मा के हैं। वही परमात्मा अग्नि, आदित्य, वायु, चन्द्रमा, शुक्र, ब्रह्म, आप और प्रजापति आदि नामों से अभिहित होता है। सब निमेषादि कालविभाग, उसी के उत्पन्न किये हुए हैं। वह ऊपर, नीचे, तिरछे और मध्य से नहीं ग्रहण किया जा सकता। उसकी कोई प्रतिमा नहीं है, क्योंकि वह महान् यश वाला है। इसीलिए अनेक वेद मन्त्र उसकी स्तुति करते हैं। परमात्मा के सर्वव्यापकत्व एवं अधिष्ठातृत्व को सिद्ध करते हुए, इसी स्थल पर कहा है, कि वही देव सब दिशा-विदिशाओं में व्याप्त है, और वही सब के अन्दर पहिले से स्थित है।[1] इसके अतिरिक्त बीसवें काण्ड के ३२ वें मन्त्र में परमात्मा को समस्त भूतों का अधिपति तथा समस्त लोकों का अधिष्टान स्वीकार किया गया है।[2] वेदान्त के अनुसार भी ब्रह्म समस्त जगत् का अधिष्टान ही है। एक और मन्त्र में परमात्मा को समस्त लोक-लोकान्तरों का वेत्ता कहा गया है।[3] ४०वें अध्याय के अन्तर्गत 'ईशावास्यमिदं सर्वं' द्वारा भी अद्वैत सत्ता का ही बोध होता है। यजुर्वेद के अन्तर्गत उपलब्ध प्रसिद्ध विराट् पुरुष का वर्णन[4] भी अद्वैत मत का ही समर्थक है। एक अन्य स्थल पर ब्रह्मस्वरूप होने की स्थिति का वर्णन करते हुए कहा है, कि जो द्यावा-पृथ्वी को ब्रह्म जानकर और लोकों को भी ब्रह्म मानते हुए तथा दिशाओं और स्वर्गादि की परिक्रमा कर, यज्ञ कर्म को अनुष्टान आदि से सम्पन्न कर, ब्रह्म को देखता है, वह अज्ञान से छूटते ही ब्रह्मस्वरूप हो जाता है।

## यजुर्वेद में ब्रह्म और माया

ब्रह्म शब्द का प्रयोग यजुर्वेद में अनेक स्थलों पर हुआ है।[5] परन्तु, यह विचारणीय है, कि इस शब्द का प्रयोग यजुर्वेद में कहीं परमात्मा,[6] कहीं ब्रह्मा,[7] कहीं ब्राह्मण और कहीं प्रजापति[8] के लिए किया गया है।

वेदान्त सिद्धान्त की प्रतिपादक माया का उल्लेख भी यजुर्वेद में अनेक स्थलों पर मिलता है। यजुर्वेद के २२ वें अध्याय के ६६ वें मन्त्र में आसुरी माया का वर्णन किया गया है। यहाँ, माया की अचिन्त्यरूपता तथा विचित्रता भी प्रतीत होती है। यजुर्वेद में माया शब्द का प्रयोग प्रायः प्रज्ञा के लिए ही किया गया है।

---

१. यजुर्वेद ३२।१-४।
२. यो भूतानामधिपतिर्यस्मिंल्लोका अधिश्रिताः—यजुर्वेद २०।३२।
३. यजुर्वेद ३२।१०।
४. वही, ३१।५।
५. वही, २३।४८, २३।६२ ११।८१, २२।२२ ३२।११, ३२।१२, ३१।१।
६. वही, २३।४८, २२।२२, ३२।११ ३२।१२।
७. वही, २३।६२।
८. वही, ११।८१, ३२।१६।

इस प्रकार यजुर्वेदसंहिता में, हमें वेदान्त से सम्बन्धित पर्याप्त विकीर्ण सामग्री मिलती है।

## अथर्ववेदसंहिता में दार्शनिक विचार

ऋग्वेद, सामवेद और यजुर्वेद संहिताओं की अपेक्षा वेदान्त के सिद्धान्तों का कहीं अधिक स्पष्ट उल्लेख अथर्ववेदसंहिता में उपलब्ध होता है। इस सम्बन्ध में यहाँ, कतिपय स्थलों का विवेचन किया जायेगा।

वेदान्त सूत्र के अन्तर्गत बादरायण ने 'तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः'[१] सूत्र के द्वारा कारणब्रह्म से कार्यजगत् की अनन्यता स्वीकार करते हुए, अद्वैतवाद के समर्थक विवर्तवाद सिद्धान्त की पुष्टि की है। अथर्ववेदसंहिता के अन्तर्गत भी हमें परमात्मा के इस अनन्यत्व एवं अधिष्ठान रूप के दर्शन होते हैं। अथर्ववेदसंहिता में कहा गया है, कि गुहारूप सब प्राणियों के हृदय में सत्य, ज्ञानादि लक्षण वाला परब्रह्म विद्यमान है, जिस अधिष्ठान रूप ब्रह्म में आरोपित सम्पूर्ण जगत् एकाकार हो जाता है, क्योंकि आरोपित वस्तु अधिष्ठान से अलग नहीं होती।[२] ऐसे ब्रह्म को वेन-सूर्य ने देखा। इस प्रकार नामरूप वाले प्रपंचमय भौतिक जगत् को ब्रह्म से अभिन्न होने के कारण, सर्वशक्तिसम्पन्न होने से पृश्नि (सूर्य या आकाश)[३] ने प्रकट नाम और रूप वाला कहा है।[४] अथर्ववेद में एक स्थल पर ब्रह्म को उपदेशयोग्य सिद्ध करते हुए कहा है, कि निरुपाधिक ब्रह्म के तीन पद गुहा में निहित हैं। इससे यहाँ, तात्पर्य है कि गुहा में स्थित पदार्थ के समान अज्ञात एवं अपरिच्छिन्न ब्रह्म केवल उपदेश द्वारा ही प्राप्त हो सकता है।[५] अद्वैत वेदान्त के प्रतिपादक सदानन्द ने भी अध्यारोप एवं अपवाद न्याय के द्वारा ब्रह्मविद्या के उपदेश की बात कही है।[६]

अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड में एक स्थान पर मायाशक्तिसम्पन्न ब्रह्म का वर्णन है। इस स्थान पर कहा गया है, कि परब्रह्म अपनी माया शक्ति से आदित्य (वेन) का रूप ग्रहण करके अपने तेज से भूतभौतिकात्मक प्रपंचरूप जगत् को व्याप्त किये रहता है।[७] एक अन्य स्थल पर भी ब्रह्म की व्यापकता की ओर संकेत करते हुए कहा है, कि वह (ब्रह्म) ही ब्रह्मा, शिव, हरि, इन्द्र, अक्षर एवं परम तत्त्व का स्वरूप है।[८] परवर्ती अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत परब्रह्म के उक्त स्वरूप का चित्रण विस्तार से किया है।

वेदान्त के दृष्टिकोण के अनुसार परब्रह्म का बोध अविद्यानिवृत्ति होने पर जीव को अपने में

---

१. ब्र० सू० २।१।१४।

२. यत्र यस्मिन् अधिष्ठानरूपे ब्रह्मणि विश्वम् आरोपितम् कृत्स्नं जगत् एकरूपं एकाकारं भवति, आरोपितस्य अधिष्ठानव्यतिरेकेण सत्त्वाभावात् ।। सायणभाष्य – अ. वे. सं. २।१।१।१।

३. दिवश्च आदित्यस्य च साधारणनामैतत् (सायणभाष्य–अ० वे० सं० २।१।१।१)

४. अथर्ववेदसंहिता–२।१।१।१।

५. देखिए, अथर्ववेदसंहिता २।१।१।१ पर सायणभाष्य।

६. वेदान्तसार, ५।६।

७. सा. भा. अ. सं. ४।१।१।

८. सा. भा. अ. सं. ७।१।१।

ही होता है। उक्त विचार की मूल पृष्ठभूमि हमें अथर्ववेदसंहिता में, उस स्थल पर मिलती है, जहाँ विराट् पुरुष का वर्णन करते हुए कश्यप ऋषि यह कहते हैं, कि अप्राण विराट् प्राणन करने वाली प्रजाओं के प्राणरूप में आता है, और विराट् स्वराट् रूप को प्राप्त हो जाता है। सर्वस्पर्शी विराट् के दर्शन पुरुष माया से अमोहित होने पर ही कर सकते हैं, मोहित होने पर कदापि नहीं।[1] वेदान्तसम्मत जगत् की उपादानकारणता के स्पष्ट बीज भी हमें अथर्ववेद में, उस स्थल पर उपलब्ध होते हैं, जहाँ ब्रह्म की स्तुति की गई है। इस स्थल पर कहा गया है, कि ब्रह्म 'होता' है, और ज्योतिष्टोम आदि यज्ञ भी ब्रह्म ही हैं। ब्रह्म के द्वारा ही सप्त स्वरों एवं उदात्तादि की यज्ञानुप्रविष्टता अर्थात् उद्‌गातृत्व आदि हैं। इस स्थल पर ब्रह्म के 'होता' आदि कहने से ब्रह्म का जागतिक पदार्थों से अपार्थक्य एवं उपादानकारणत्व सिद्ध होता है।[2]

इस प्रकार अथर्ववेदसंहिता के अन्तर्गत हमें वेदान्त का पर्याप्त विकसित पृष्ठाधार मिलता है।

## ब्राह्मणग्रन्थ एवं दार्शनिक विचार

वैदिक साहित्य के अन्तर्गत, संहिताओं के पश्चात्, ब्राह्मण ग्रन्थों के अन्तर्गत ज्ञान एवं कर्मकाण्डसम्बन्धी अनेक विवेचन मिलते हैं। ब्राह्मणों में वेदान्त से सम्बन्धित अनेक विचार-संकेत मिलते हैं।

ऋग्वेद में ब्रह्म का दार्शनिक अर्थ में स्पष्ट विवेचन नहीं मिलता। सर्वप्रथम, शतपथब्राह्मण में ब्रह्मसंबन्धी विवेचन मिलता है। शतपथब्राह्मण के अन्तर्गत ब्रह्म का स्पष्ट विवेचन करते हुए, कहा गया है, कि आरम्भ में यह जगत् ब्रह्म रूप ही था।[3] इसी ने पहले देवताओं की सृष्टि की, और फिर उन्हें भिन्न लोकों का स्वामित्व प्रदान किया, जैसे अग्नि को इस मर्त्यलोक का, वायु को वायुलोक का, और सूर्य को आकाशलोक का। तत्पश्चात् ब्रह्म परार्थ अथवा सत्यलोक को चला गया।[4] फिर उसने इस पर विचार किया, कि वह किस प्रकार इस जगत् में अवतरित हो सकता है। उक्त विचार के बाद, वह नाम और रूप के द्वारा इस जगत् में अवतरित हुआ। इसी प्रसंग में, आगे कहा गया है, कि नाम और रूप ब्रह्म की महती शक्तियाँ हैं। जो इन नाम और रूप शक्तियों को जान लेता है, वह स्वयं महती शक्ति से सम्पन्न हो जाता है।[5] एक दूसरे स्थान पर ब्रह्म का पूर्ण सत्ता के रूप में उल्लेख किया गया है, तथा उसका सम्बन्ध प्रजापति, पुरुष एवं प्राण (वायु) से दिखाया गया है।[6] इसके अतिरिक्त शतपथब्राह्मण में

---

१. सा. भा. अ. सं. ८।५।६।६।
२. अ. सं. १६।५।४२।१।
३. श० ब्रा० ११।२।३।१।
४. श० ब्रा० ११।२।३।१ पर हरिस्वामी की टीका।
५. श० ब्रा० S.B.E. vol. XLIV pp. 27-28
६. श० ब्रा० S.B.E. vol. XLIII, pp. 59.8.400.

ही, एक अन्य स्थल पर ब्राह्मण को स्वयम्भू भी कहा गया है।[1] शतपथ में ही सृष्टि के आरम्भिक रूप के सम्बन्ध में भी सूक्ष्म दृष्टि प्रस्तुत करते हुए कहा है, कि आरम्भ में न सत् था, और न असत्। उस समय केवल मन (mind) मात्र ही था। मन ही ने अनेक रूपों में प्रकट होने की इच्छा की।[2] इसी सिद्धान्तविन्दु का सविस्तार विकास हमें अद्वैत वेदान्त के 'सोऽकामयत वहु स्यां प्रजायेय'[1] सिद्धान्त के अन्तर्गत मिलता है। शतपथब्राह्मण में ईश्वर शब्द का प्रयोग भी मिलता है, परन्तु, वहाँ, इस शब्द का अर्थ परमेश्वर न होकर सामर्थ्यवान् है।[5]

शतपथब्राह्मण के उपर्युक्त स्थलों में, अद्वैत वेदान्त की विचारधारा का स्पष्ट आधार कहा जा सकता है।

ऐतरेयब्राह्मण के अन्तर्गत ईश्वर शब्द का प्रयोग तो हुआ है, परन्तु वह परमात्मा के अर्थ में नहीं।[3] ऐतरेयब्राह्मण में ही वृहस्पति का ब्रह्मरूप से भी वर्णन मिलता है।[4] इसके अतिरिक्त ऐतरेय ब्राह्मण में परमात्मा का विराट् रूप से भी वर्णन किया गया है।[6]

तैत्तिरीयब्राह्मण में ऋग्वेद के[7] इस प्रश्न का उत्तर देते हुए, कि किस काष्ठ और किस वृक्ष से स्वर्ग एवं भूलोक की सृष्टि हुई, कहा गया है, कि ब्रह्मरूप काष्ठ एवं ब्रह्मरूप वृक्ष से ही स्वर्ग एवं भूलोक का निर्माण किया गया है।[8] उक्त कथन से ब्रह्म की जगत्कारणता का तथ्य प्रकट होता है। तैत्तिरीय ब्राह्मण में ही, ब्रह्मज्ञानी के अर्थ में ब्रह्मवादी की चर्चा मिलती है।[9] उक्त अर्थ में ही, एक स्थान पर तैत्तिरीयब्राह्मण में ब्रह्मविद् शब्द का प्रयोग भी मिलता है।[10] तैत्तिरीयब्राह्मण में ही ब्रह्म को शुद्धि का साधन भी कहा है।[11] पंचविंश ब्राह्मण के अन्तर्गत भी ब्रह्मवाद की चर्चा मिलती है[12] षड्विंश ब्राह्मण में प्रजापति का वर्णन किया गया है, जो अनेक रूपों में प्रकट होने की कामना करते हैं।[13] सामवेद के दैवतब्राह्मण में समग्र साममन्त्रों की सृष्टि ब्रह्म से स्वीकार की गई है, तथा भिन्न-भिन्न देवताओं के व्याज से ब्रह्म

---

१. तै० उ० ब्रह्मवल्ली ६।

२. श० ब्रा० १३।२।६।६, १३।१।२।४, १३।३।४।

३. ईश्वरः पर्जन्योवर्ष्टोः (ऐ० ब्रा० ३।१८) ईश्वरोह्यनृणाकर्तोः (ऐ० ब्रा० १।१४) (डॉ० मंगलदेव शास्त्री के 'हिस्ट्री आफ दि वर्ड ईश्वर' नामक लेख से उद्धृत। यह लेख सातवीं आल इन्डिया ओरियन्टल कान्फ्रेंस बड़ौदा की रिपोर्ट के अन्तर्गत प्रकाशित हुआ है।)

४. ऐतरेय ब्राह्मण ३।२।१३।

५. S.B.E. Vol. XLIV. pp. 417, 418

६. वही, (प्रथम भाग पृ० २८) आनन्दाश्रम संस्कृतग्रन्थमाला, बनारस।

७. ऋग्वेद १०।३१।४।

८. ब्रह्म वनं ब्रह्म सवृक्ष आसीत् यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः। तै० ब्रा० २।८।९।६।

९. ब्रह्मवादिनो वदन्ति, तै० ब्रा० १।३।१०।६।

१०. तै० ब्रा० १।४।८।६।

११. वही, १।४।८।२।

१२. पंचविंशब्राह्मण २।१।१।

१३. पंचविंशब्राह्मण, ४।३।३, ६।४।१५।

का ही प्रतिपादन किया गया है।[1]

ब्राह्मणग्रन्थों के ब्रह्मविद्यासम्बन्धी उपर्युक्त संकेतों से वेदान्त के मूल इतिहास का परिचय मिलता है। संहिताओं की अपेक्षा ब्राह्मणों का वेदान्त, कुछ अधिक स्पष्ट एवं सैद्धान्तिक है।

## आरण्यकग्रन्थों में दार्शनिक विचार

वैदिक साहित्य के अन्तर्गत आरण्यक ग्रन्थों में भी ब्रह्मविद्या का पर्याप्त उल्लेख मिलता हैं। ऐतरेय आरण्यक में परम पुरुष को ही महान् प्रजापति का रूप दिया गया है-'अयमेव महान् प्रजापतिः' (ऐ० आ० २।२।२)। आत्मा के विभुत्व को सिद्ध करते हुए, ऐतरेय आरण्यक में कहा है, कि आकाश और पृथिवी आत्मा के ही रूप हैं।[2] ऐतरेय आरण्यक में ही कहा है, कि सच्चिदानन्द रूप परमात्मा ही जगत् का कारण है, और वह मृत्पाषाणादि, औषध्यादि एवं प्राणधारियों मे क्रम से अपने को प्रकट करता है।[3] सृष्टि की आरम्भिक स्थिति का वर्णन करते हुए, ऐतरेयारण्यक में कहा है, कि आरम्भ में केवल आत्मा की सत्ता थी। उसने ही लोकों की सृष्टि की इच्छा की, और फिर लोकों की सृष्टि की।[4] ऐतरेयारण्यक में ब्रह्म को प्रज्ञानस्वरूप कहा है।[5] ऐतरेयारण्यक में ही एक स्थान पर ब्रह्म के सम्बन्ध में कहा है, कि शार्कराक्ष (शर्कराक्ष नामक महर्षि के पुत्र) 'उदर ब्रह्म है', यह मानकर उपासना करते हैं।[6] इसके अतिरिक्त पुरुषार्थोपलब्धि के सम्बन्ध में कर्म और ज्ञान का समन्वय सिद्ध करते हुए, ऐतरेय आरण्यक में कहा है–एष पन्थाः-एतत् कर्मैतद् ब्रह्म (ऐ० आ० २।१।२) अर्थात् यह कर्म और ब्रह्म दोनों ही, पुरुषार्थ के साधन हैं। यहाँ, सायण ने कर्म शव्द से विषय के ज्ञानपूर्वक अनुष्ठान का तात्पर्य ग्रहण किया है और ब्रह्मशव्द से विषय के ज्ञानमात्र का।[7]

इस प्रकार ऐतरेयारण्यक में अद्वैत वेदान्त की विचारदृष्टि के सम्बन्ध में अनेक संकेत उपलब्ध होते है।

तैत्तिरीय आरण्यक में प्रजापति के सम्बन्ध में कहा है, कि उन्होंने पहले अपने आपसे जगत् को उत्पन्न किया, और फिर, वे उस जगत् में प्रवेश कर गये।[8] इस प्रकार समग्र जगत् प्रजापति का ही रूप है। यहाँ प्रजापति का वर्णन परमात्मा के रूप में किया गया है। तैत्तिरीय आरण्यक में परब्रह्म की सत्ता को सिद्ध करते हुए कहा है, कि वह परब्रह्म ही अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्रमा, शुक्र, जल और

१. दैवत ब्राह्मण २।२१ तथा देखिए, इसी पर सायण भाष्य।
२. यावती वै द्यावापृथिवी तावानात्मा ऐ० आ० १।३।८।
३. डॉ० मंगलदेव शास्त्री : ऐतरेयारण्यकपर्यालोचनम्, पृ० ३५।
४. ऐ० आ० २।४।१।
५. प्रज्ञानं ब्रह्म–ऐ० आ० २।६।१।
६. उदरं ब्रह्मेति शार्कराक्ष्या, उपासते। हृदयं ब्रह्मेत्यारुणयः–ऐ० आ० २।१।४।
७. ऐतरेयारण्यकपयालोचनम्, पृ० १७।
८. तै० आ० १।२३।

प्रजापति है।[1] इसी प्रकार तैत्तिरीय आरण्यक में एक और स्थल पर भी कहा है, कि वह ब्रह्म ही ब्रह्मा, शिव, हरि, इन्द्र, अक्षर और परमतत्त्व है। वह स्वतःदीप्त रहता है।[2]

अद्वैतवेदान्तदृष्टि के अनुसार ब्रह्मवेत्ता ब्रह्म रूप ही हो जाता है–'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति'। उक्त विचार के सम्बन्ध में तैत्तिरीय आरण्यक में भी स्पष्ट रूप से उल्लेख करते हुए, कहा गया है–'ब्रह्म वै सन् ब्रह्माप्येति'[3] अर्थात् ब्रह्म रूप होता हुआ पुरुष ब्रह्म को प्राप्त हो जाता है। एक दूसरे स्थल पर भी कहा है, कि ब्रह्मवेत्ता परब्रह्म में लीन हो जाता है–ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति[4]। तैत्तिरीय आरण्यक में ही, यह भी कहा है, कि परमात्मा ने इस जगत्प्रपंच की सृष्टि की और फिर वह उसी में प्रवेश कर गया।[5]

शांखायनारण्यक में, जिसे कावेल ने कोषीतक्यारण्यक भी कहा है, आत्मा के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए लिखा है, कि आत्मा ही ब्रह्म है, और ब्रह्म अपूर्व, अपर, अनपर, अनन्त एवं अबाह्य है।[6]

उपर्युक्त संकेतस्थलों के आधार पर, हम यह कह सकते हैं, कि उपनिषत्पूर्ववर्ती वैदिक साहित्य में भी वेदान्त के ब्रह्म, आत्मा, जगत् और मोक्ष आदि विचारों के स्पष्ट संकेत वर्णन मिलते हैं। उपनिषत्पूर्ववर्ती वैदिक साहित्य में आत्मा का व्यवहार तीन अर्थों में मिलता है-प्राण–श्वास के अर्थ में, विश्वात्मा के रूप में और जीवात्मा के रूप में।[7]

## उपनिषद् और दार्शनिक विचार

उपनिषदों में प्राप्त दार्शनिक पृष्ठभूमि के सम्बन्ध में भारतीय एवं पाश्चात्त्य विद्वानों के भिन्न-भिन्न मत हैं। यहाँ उनमें से कतिपय मतों का उल्लेख करना उपयुक्त होगा।

### सदानन्द का मत

वेदान्त को उपनिषत्प्रमाण कहकर सदानन्द ने उपनिषदों में वेदान्त दर्शन की प्रामाणिक पृष्ठभूमि की ओर संकेत किया है। (वेदान्तसार ३)

### ब्लूमफील्ड का मत

पाश्चात्त्य विद्वान् ब्लूमफील्ड का तो यहाँ तक कहना है, कि नास्तिक बुद्धवाद को मिलाकर

---

१. तदेवाग्निस्तद्वायुस्तत् सूर्यस्तच्चन्द्रमाः तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तत् आपस्तत् प्रजापतिः–तै० आ० १०।

२. तै० आ० १०।११।२।

३. वही, २।१।

४. वही, ८।१।

५. वही, ८।६।

६. शाङ्खायनारण्यकम्, त्रयोदश अध्याय; आनन्दाश्रमसंस्कृतग्रन्थावली, १६२२।

७. S.N. Das Gupta : Indian Philosophy, Vol. : I, p. 26.

हिन्दू दर्शन का कोई ऐसा महत्त्वपूर्ण रूप नहीं है, जिसका मूल रूप उपनिषदों में निहित न हो।[1]

## मैक्समूलर का मत

प्राचीन उपनिषदों में वेदान्त दर्शन की पृष्ठभूमि खोजते हुए मैक्समूलर का विचार है, कि शंकर वेदान्तिक विचारों या अंकुरों को प्रत्येक स्थिति में प्राचीन उपनिषदों में खोजने में सफल हुए हैं।[2]

## डायसन का मत

पाश्चात्य विद्वान् डायसन, मैक्समूलर के मत के ही समर्थक प्रतीत होते हैं। उन्होंने परवर्ती वेदान्त की आधारभूमि वेदान्तसूत्र को औपनिषद सिद्धान्त का ही सूक्ष्म संग्रह कहा है।[3]

## मेकेन्ज़ी का मत

प्रो० मेकेन्ज़ी का कथन है, कि सृष्टिविज्ञान के क्रमिक सिद्धान्त का प्राचीनतम एवं महत्त्वपूर्ण प्रयत्न वह है, जो उपनिषदों में प्रकट किया गया है। इस प्रकार मेकेन्ज़ी ने भी उपनिषदों को वेदान्त सिद्धान्तों की प्राचीनतम पृष्ठभूमि के रूप में ही स्वीकार किया है।[4]

## गफ़ का मत

गफ़ महोदय का विचार है, कि उपनिषद्दर्शन के सर्वातिमहान् व्याख्याता शंकर या शंकराचार्य हैं।[5] गफ़ कहते है कि स्वयं शंकर की शिक्षा उपनिषद्दर्शन की ही स्वाभाविक एवं उचित व्याख्या है।

उपरिनिर्दिष्ट उद्धरणों से, यह स्पष्ट रूप से ज्ञात होता है, कि प्राचीन एवं अर्वाचीन सभी आलोचक विद्वान् उपनिषदों को वेदान्त दर्शन की पृष्ठभूमि के रूप में स्वीकार करते हैं। यहाँ, यह कहना उपयुक्त होगा, कि उपनिषदों में केवल शांकर वेदान्त के ही मूल बीज नहीं उपलब्ध होते, वरन् रामानुज, वल्लभ, मध्व और निम्बार्क के दार्शनिक विचारों के बीज भी उनमें देखे जा सकते हैं। इसका प्रधान कारण यही है, कि उपनिषद् किसी एक सिद्धान्त के प्रतिपादक ग्रन्थ नहीं हैं, परन्तु जैसा कि, प्रो० दासगुप्त भी मानते है,[6] शंकराचार्य का दार्शनिक दृष्टिकोण प्राचीन उपनिषदों के सिद्धान्तों के प्रतिनिधित्व में अत्यधिक सफल हुआ है। वैसे तो, जहाँ उपनिषदों में विभिन्न दर्शन पद्धतियों के मूल बीज खोजने

---

१. There is no important form of Hindu thought, heterodox Buddhism included, which is not rooted in the Upaniṣads. (The Religion of the Veda, p. 51)

२. Max Muller : Vedānta Philosophy, p. 25.

३. Deussen : Philosophy of Upaniṣads, p. 27

४. *E.R.E. Vol. VIII, p. 597.*

५. *Gough :* Phylosophy of Upaniṣads, Preface p. VIII.

६. *Das Gupta* : Indian Phylosophy, Vol. I, p. 42.

की बात है, वहाँ यह कहना असंगत न होना, कि उनमें केवल रामानुज एवं वल्लभादि आचार्यों के वेदान्तिक सिद्धान्तों के बीज ही नहीं उपलब्ध होते, अपितु, जैसा कि, रानाडे आदि विद्वानों ने अपने खोजपूर्ण अध्ययन के अन्तर्गत स्पष्ट किया है,[१] बौद्ध, सांख्य, योग, न्याय-वैशेषिक, मीमांसा एवं शैवदर्शन के बीज भी उपनिषदों में मिलते हैं। यहाँ, हमारा अभिप्राय उपनिषदों में अद्वैत वेदान्त के बीजदर्शन मात्र से है। इस दिशा में, यह देखने का प्रयत्न किया जाएगा, कि उपनिषदों में अद्वैत वेदान्त के ब्रह्म, आत्मा, ईश्वर, जीव, जगत् एवं मुक्ति आदि से सम्बन्धित सिद्धान्तों की आधारभूमि किस रूप में उपलब्ध होती हैं।

## उपनिषदें और ब्रह्मसम्बन्धी विवेचन

परवर्ती अद्वैत-प्रासाद का आधार ब्रह्म और जगत् के बीच भेददृष्टि का अभाव एवं एकमात्र ब्रह्म की सत्यता स्वीकार करना है। कठोपनिषद् में उक्त विचार को स्पष्ट करते हुए कहा है कि, जो इस जगत् में भेद देखता है, वह जन्म-मरण के बन्धन से मुक्त नहीं होता, परन्तु अद्वैतविद्या से बुद्धि के संस्कृत होने पर ही द्वैत दृष्टि का विनाश सम्भव है।[२] इसके अतिरिक्त छान्दोग्य-उपनिषद् में श्वेतकेतु और उनके पिता आरुणि के संवाद में भी ब्रह्म एवं नामरूपात्मक जगत् की एकरूपता का स्पष्ट विचार मिलता है। जब द्वादश वर्ष के पश्चात् श्वेतकेतु विद्या अध्ययन करके अपने पिता आरुणि के पास पहुँचे, तो वह बड़े गर्वित एवं सन्तुष्ट थे, और अपने आपको विद्वान् समझ रहे थे। पिता आरुणि ने श्वेतकेतु से पूछा, कि क्या तुमने अपने गुरु से वह शिक्षा प्राप्त कर ली है, जिसके प्राप्त कर लेने पर अश्रुत श्रुत, अचिन्तित चिन्तित एवं अज्ञात ज्ञात हो जाता है। पिता के उक्त वचनों को सुनकर श्वेतकेतु ने अपनी अज्ञानता स्वीकार की और पिता से अपनी जिज्ञासा प्रकट की। तब पिता आरुणि ने श्वेतकेतु को समझाते हुए कहा, कि एक मृण्मय पिण्ड का ज्ञान होने पर सारे मृण्मय पदार्थों का ज्ञान हो जाता है, सुवर्ण पिण्ड का ज्ञान होने पर सुवर्णजन्य कुण्डलादि विकारों का ज्ञान हो जाता है, एवं जिस प्रकार निहिन्ने का ज्ञान होने पर सारे लौहनिर्मित पदार्थों का ज्ञान हो जाता है, क्योंकि मृत्तिका सुवर्ण एवं लौह के विभिन्न विकार, नाम मात्र के तथा वाचारम्भण मात्र हैं।[३] इसी प्रकार जगत् की सत्ता ब्रह्म से पृथक् नहीं है, सारा जगत् ब्रह्म का ही रूप है। यही विचार बृहदारण्यक उपनिषद् में मिलता है।[४] बृहदारण्यक-उपनिषद् में याज्ञवल्क्य अपनी पत्नी मैत्रेयी से कहते हैं, कि ब्राह्मणत्व, क्षत्रियत्व, समस्त लोक, सहस्र देवता, समस्त भूत और यह सब आत्मा का ही स्वरूप है।[५] इसके अतिरिक्त तैत्तिरीय-उपनिषद् में ब्रह्म की जो परिभाषा मिलती है, वह भी पूर्णतया अद्वैत मत की ही समर्थक है। तैत्तिरीय-उपनिषद् के अन्तर्गत वरुण अपने पुत्र, भृगु से ब्रह्म के स्वरूप की ओर संकेत करते हुए कहते हैं, कि जिससे समस्त भूत उत्पन्न होते हैं, जिसमें उत्पन्न होकर जीवित रहते हैं, और मृत्यु होने पर जिसमें प्रवेश करते हैं, उसी को जानने ही

---

१. *Ranade* : Constructive Survey of Upaniṣadic Phylosophy, p. 182-184.

२. क० उ० ६।१।२-७।

३. छा० उ० ६।१।२-७।

४. बृ० उ० २।४।६-६।

५. वही ४।२।६।

इच्छा करो, वही ब्रह्म है।[1] तैत्तिरीय-उपनिषद् के उक्त उद्धरण में अद्वैतवेदान्तसम्मत ब्रह्म की अधिष्ठानता के पूर्ण लक्षण मिलते हैं। अधिष्ठानवाद के अनुसार ब्रह्म अधिष्ठान है, और जगत् अध्यास। जगतरूप अध्यास ब्रह्मरूप अधिष्टान में अविद्या से उत्पन्न होता है और, अविद्यानिवृत्ति होने पर अध्यास भी नष्ट हो जाता है। कटोपनिषद् में अश्वत्थ वृक्ष के माध्यम से ब्रह्म के स्वरूप का वर्णन करते हुए कहा है, कि यह सनातन अश्वत्थ वृक्ष, ऊर्ध्वमूल एवं अवाक्शाख है। वही शुद्ध, शुभ्र ब्रह्म एवं अमृतरूप है। समस्त लोक उसी में आश्रित है। उस ब्रह्म के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। यहाँ, अश्वत्थ वृक्ष से संसाररूप वृक्ष का संकेत किया गया है, और ब्रह्म से उसके मूल का।[2] यहाँ भी ब्रह्म के अद्वैत एवं अधिष्ठान रूप का चित्रण स्पष्ट ही है।

उपर्युक्त विवेचन के अतिरिक्त उपनिषदों में ब्रह्म के स्वरूप का निर्देश अनेक रूपों में मिलता है। यहाँ उनमें से कतिपय विशिष्ट स्वरूपों का उल्लेख किया जाएगा।

### १-सत् एवं असत् रूप में ब्रह्म का चित्रण

बृहदारण्यक-उपनिषद् के अन्तर्गत ब्रह्म का वर्णन सत् एवं असत्, दोनों रूपों में किया गया है।[3]

### २-ब्रह्म का चित् रूप में वर्णन

ब्रह्म का चिद् विशेषण उसके ज्ञान एवं प्रकाशमयता का द्योतक है। ब्रह्म ज्ञान एवं प्रकाश रूप है। इसीलिये बृहदारण्यक में ब्रह्म को 'ज्योतिषां ज्योतिः'[4] कहा गया है। बृहदारण्यक में ही एक स्थल पर परम तत्त्व को सत्, चित् एवं आनन्द से पूर्ण कहा है। (बृ० उ० २।४।१२)

### ३-आनन्दरूप में किया गया ब्रह्मवर्णन

आनन्दवादी अद्वैत दर्शन में, ब्रह्म को आनन्द स्वरूप कहा गया है। छान्दोग्योपनिषद् में ब्रह्मबोध की स्थिति को आनन्द का ही रूप कहा है। (छा० उ० ७।२३)

### ४-देशातीत ब्रह्म का वर्णन

उपनिषदों में ब्रह्म को देशादि की सीमा से अतीत कहा गया है। याज्ञवल्क्य गार्गी

---

१. कठोपनिषद् २।३।१।

२. यदस्य संसारवृक्षस्य मूलं तदेव शुक्रं शुभ्रं शुद्धं ज्योतिष्मच्चैतन्यात्मज्योतिःस्वभावं तदेव ब्रह्म सर्वमहत्त्वात् ।। शा० भा० क० उ० २।३।१।

३. द्वे वाव ब्राह्मणो रूपे मूर्त्तं चैवामूर्त्तं च स्थितं च यच्च सच्च त्यच्च। (बृ० उ० २।३।१)।

४. बृ० उ० ४।४।१६।

को ब्रह्म का स्वरूप बतलाते हुए कहते हैं, कि-हे गार्गी, जिसमें सब ओतप्रोत है, वह अविनाशी है, वह न स्थूल है, न सूक्ष्म है, न छोटा है, न बड़ा है, न वह लोहित है, न वह संसार जीव की तरह स्नेह वाला है। वह आवरणरहित, तमरहित, वायुरहित, स्वादरहित, गन्धरहित, नेत्ररहित, क्षेत्ररहित, वाणीरहित, मनरहित, तेजरहित, प्राणरहित, मुखरहित, परिणामरहित, अन्तरहित[१] तथा वाह्यरहित है। न वह कुछ खाता है और न कोई उसको खाता है।[२] इस प्रकार उक्त विवेचन में ब्रह्म का देशातीतरूप स्पष्ट रूप से वर्णित हुआ है।

५-कालातीत ब्रह्म का वर्णन

जिस प्रकार कि ब्रह्म देशातीत है, उसी प्रकार कालातीत भी है। बृहदारण्यक में ब्रह्म को भूत एवं भविष्यत् काल का स्वामी[३] तथा श्वेताश्वतर उपनिषद् में त्रिकालातीत कहा है।[४]

६-कार्य-कारणावस्था से अतीत ब्रह्म का वर्णन

बृहदारण्यक उपनिषद् में ब्रह्म को अक्षर[५] कहना उसकी कार्य-कारणावस्था का निषेध करना है। क्योंकि जो अक्षर है, उसमें परिवर्त्तन सम्भव नहीं होता। उक्त विचार को ही स्पष्ट करते हुए बृहदारण्यक (४।४।२०) में याज्ञवल्क्य जनक से कहते हैं, कि यह ब्रह्म अप्रमेय एवं ध्रुव है। इस प्रकार उपनिषदों के अन्तर्गत कार्य-कारणावस्था से अतीत ब्रह्म का वर्णन भी उपलब्ध होता है।

७-पूर्णसत्य के रूप में ब्रह्मवर्णन

उपनिषदों के अन्तर्गत ब्रह्म का वर्णन पूर्णसत्य के रूप में भी मिलता है। बृहदारण्यक-उपनिषद् में स्पष्ट रूप से कहा है, कि ब्रह्म के अतिरिक्त कोई दूसरी सत्ता नहीं है। बृहदारण्यक में ही एक स्थल पर यह भी कहा गया है, कि आत्मा के दर्शन, श्रवण एवं ज्ञान से समग्र जगत् का ही ज्ञान हो जाता है।[६] इस प्रकार औपनिषद दर्शन के अनुसार अद्वैतब्रह्म एवं पूर्ण सत्ता हैं।

---

१. बृ० उ० ३।८।८।
२. ईशानम् भूतभव्यस्य –बृ० उ० ४।४।१५।
३. 'परस्त्रिकालात्' श्वे० उ० ६।५।
४. बृ० उ० ३।८।८,९,१०।
५. न तु तद् द्वितीयमस्तितोऽन्यद् विभक्तं यत् पश्येत्, बृ० उ० ४।३।२३।
६. बृ० उ० २।४।५ तथा देखिए, मु० उ० १।१।३।

८-ईश्वर रूप में ब्रह्मवर्णन

परवर्त्ती वेदान्त के अन्तर्गत मायाशक्तिविशिष्ट ब्रह्म की ईश्वर संज्ञा है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में भी परमेश्वर को मायी कहा है।[1] कौषीतकि उपनिषद् में, ईश्वर के सम्बन्ध में, कहा गया है, कि वह न साधु कर्मों से महान् बनता है और न असाधु कर्मो से हीन वनता है। वही जिसकी उन्नति चाहता है, उसे साधु कर्म करने की प्रेरणा देता है और जिसकी अवनति चाहता है, उसे असाधु कर्म करने की प्रेरणा देता है। वही लोकपाल, लोकाधिपति एवं सर्वेश है। इसी प्रकार उपनिषदों में अनेक स्थलों पर ब्रह्म का ईश्वर रूप में वर्णन मिलता है।[2]

९-स्रष्टा रूप में ब्रह्मवर्णन

सूत्रकार बादरायण ने 'जन्माद्यस्य यतः' (१।१।१) सूत्र के अन्तर्गत ब्रह्म को जगत् की उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलय का कारण कहा है। परवर्ती वेदान्ती बादरायण का उक्त विचार अपने मूल रूप में हमें सर्वप्रथम तैत्तिरीय उपनिषद् के अन्तर्गत मिलता है।[3] तैत्तिरीय उपनिषद् में ब्रह्म के स्रष्टा रूप का वर्णन करते हुए, वरुण ने अपने पुत्र भृगु से कहा है, कि जिससे समस्त भूत उत्पन्न होते हैं, जिससे उत्पन्न होकर जीवित रहते हैं, और अन्त में जिसमें प्रवेश कर जाते हैं, उसे जानने की इच्छा करो, वही ब्रह्म है। इस प्रकार उपनिषदों में ब्रह्म का स्रष्टा रूप भी प्राप्त होता है।

१०-रक्षकरूप में ब्रह्मवर्णन

बृहदारण्यक उपनिषद् के अन्तर्गत याज्ञवल्क्य ने आत्मा को ईश्वर का रूप दिया है, और उन्होंने कहा है, कि वह आत्मा ही सबका ईश्वर है। इसके अतिरिक्त याज्ञवल्क्य ने आत्मा की तुलना सेतु से की है, क्योंकि जगत् का रक्षक आत्मा ही सेतु की तरह सब को पार लगाने वाला है। वही लोकों की रक्षा के लिये, उसको धारण करता है।[4] इस प्रकार उपनिषद्दर्शन में ब्रह्म एवं आत्मा के रक्षक का वर्णन भी स्पष्ट रूप से मिलता है।

११-उपनिषदों में ब्रह्म के नियन्ता रूप का वर्णन

उपनिषदों में परमात्मा का नियन्ता रूप भी मिलता है। बृहदारण्यक उपनिषद् में एक स्थल

---

१. श्वे० उ० ४।१०।

२. कौषीतकी-उपनिषद् ३।८ तथा देखिए, ईशावास्योपनिषद् १ छा० उ० ४।१५।२,४ बृ० उ० ४।४।२२।

३. तै० उ० ३।१।

४. एष सर्वेश्वर एष भूताधिपतिरेष भूतपाल एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसंभेदाय.......... बृहदारण्यक उपनिषद् ४।४।२२।

पर गौतम के प्रश्न का उत्तर देते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि जो पृथिवी के अभ्यन्तर और बाहर, ऊपर और नीचे स्थित है, जिसको पृथिवी नहीं जानती है और जो पृथिवी को जानता है, जिसका पृथिवी शरीर है, जो पृथिवी के बाहर व भीतर रहकर पृथिवी का शासन करता है, जो अविनाशी एवं निर्विकार है और जो तुम्हारा और सब का आत्मा है, वही है गौतम, अन्तर्यामी है।[१] इसी प्रकार माण्डूक्योपनिषद,[२] नृसिंहपूर्वतापिन्युपनिषद्[३], नृसिंहोत्तरतापिन्युपनिषद्[४], रामोत्तरतापिन्युपनिषद,[५] एवं ब्रह्मोपनिषद[६] में भी ब्रह्म के अन्तर्यामी रूप का वर्णन मिलता है।

## उपनिषदों में ब्रह्म के नकारात्मक रूप का वर्णन

उपनिषदों के अन्तर्गत ब्रह्म का नकारात्मक रूप से भी वर्णन किया गया है। बृहदारण्यक उपनिषद् के अन्तर्गत याज्ञवल्क्य ने पाँच स्थलों पर आत्मा एवं ब्रह्म के अज्ञेयत्व की ओर संकेत किया है।[७] ब्रह्म के नकारात्मक रूप का वर्णन करते हुए, बृहदारण्यक के अन्तर्गत एक स्थल पर याज्ञवल्क्य कहते हैं–

................स एष नेति नेत्यात्माऽगृह्यो नहि गृह्यतेऽशीर्यो नहि शीर्यतेऽसंगो नहि सज्यतेऽसितो न व्यथते न रिष्यति विज्ञातारमरे केन विजयनीयात्,[८] अर्थात् वह आत्मा 'नेति-नेति' शब्द करके अग्राह्य है। वह आत्मा अशीर्य, असंग एवं अबद्ध है। क्योंकि न वह जीर्ण हो सकता है, न किसी में आसक्त है, और न उसको कोई पीड़ा दे सकता है, तथा न वह हत हो सकता है। मैत्रेयी से याज्ञवल्क्य कहते हैं, कि हे मैत्रेयि, उस ज्ञानस्वरूप आत्मा को कोई किसके द्वारा जान सकता है। बृहदारण्यक के उपर्युक्त अंश में प्रयुक्त 'असितः' शब्द के विद्वानों ने एकाधिक अर्थ किये हैं। यहाँ इस सम्बन्ध में डाक्टर दासगुप्त के मत के सम्बन्ध में विचार करना उपयुक्त होगा।

## डा० दासगुप्त का मत और उसकी आलोचना

डाक्टर दासगुप्त ने 'असित' का अर्थ करते हुए कहा है, कि वह आत्मा खड्ग के आघात से आहत नहीं हो सकता।[९] डायसन ने 'असित' का अर्थ Not Fettered अर्थात् अबद्ध किया

---

१. बृ० उ० ३।७।१।
२. माण्डूक्योपनिषद्-६।
३. नृसिंहपूर्वतापिन्युपनिषद् १।
४. नृसिंहोत्तरतापिन्युपनिषद्।
५. रामोत्तरतापिन्युपनिषद् १।
६. ब्रह्मोपनिषद् १।
७. बृ० उ० ४।२।४, ४।४।२।२, ४।५।१५, ३।६।२६, २।३।६।
८. बृ० उ० ४।५।१५।
९. ...He cannot suffer by a stroke of the sword. *S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 44, 45.

है।[१] डाक्टर दासगुप्त ने डायसन, मैक्समूलर और विद्वान् रोर के मत की आलोचना करते हुए कहा है कि इन विद्वानों ने बृहदारण्यक के उपर्युक्त अंश की भ्रान्तिपूर्ण व्याख्या की है। उक्त विद्वानों के मत की आलोचना करते हुए डा० दासगुप्त का विचार है कि डायसन, मैक्समूलर और रोर ने 'असितः' की व्याख्या विशेषण अथवा कृदन्त शब्द मानकर की है। डा० दासगुप्त के मतानुसार 'असितः' की विशेषण अथवा कृदन्त शब्द मानकर की गई व्याख्या अप्रामाणिक है। डा० दासगुप्त के मतानुसार 'असितः' असि शब्द का अपादान कारक का रूप है।[२] मेरे विचार से डाक्टर दासगुप्त का 'असितः' को अपादान कारक का रूप मानना उचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि अपादान कारक का व्यवहार पृथक्करण के अर्थ में होता है। इसके विपरीत डा० दासगुप्त ने 'असितो न व्यथते' का अर्थ करते समय असितः को अपादान कारक न मानकर करणकारक माना है। जैसा कि ऊपर भी कहा जा चुका है, डा० दासगुप्त ने 'असितो न व्यथते' का अर्थ किया है-He cannot suffer by a stroke of the sword... अर्थात् वह आत्मा खड्ग के आघात से आहत नहीं हो सकता। इस प्रकार 'असितः' को अपादान स्वीकार कर लेने पर उससे करणकारक का अर्थ निकालना, मेरे विचार से अत्यन्त अनुचित प्रतीत होता है। अतः मैक्समूलर आदि विद्वानों द्वारा स्वीकृत 'असितः' का अबद्ध अर्थ ही समीचीन कहा जाएगा। इस मत के समर्थन में यह तर्क भी दिया जा सकता है, कि जिस प्रसंग में असितः का प्रयोग हुआ है, वहाँ असितः से पूर्व अगृहा, अशीर्य एवं असंग शब्द का अर्थ बोध्य है। अतः असितः में भी असि को पृथक् शब्द के रूप में न ग्रहण करके, नञर्थ बोध्य अबद्ध अर्थ लेना ही संगत होगा। जैसा कि, बृहदारण्यक के उपर्युक्त स्थल (बृ० उ० ४।५।१५) में भी कहा गया है, नेति-नेति के द्वारा उपनिषदों में अनेक स्थलों पर आत्मा एवं ब्रह्म के अवर्णनीय होने का अभिप्राय है।[३] याज्ञवल्क्य ने ब्रह्म को नकारात्मक रूप से ही वर्णन करते हुए कहा है, कि ब्रह्म अक्षर, अस्थूल, अनणु, अह्रस्व, अदीर्घ, अलोहित, अस्नेह, अच्छाय, अतम, (तमरहित) अवायु, अनाकाश, असंग, अरस, अगन्ध, अचक्षुष्क, अश्रोत्र, अवाक्, अमन, अतेजस्क, अप्राण, अमुख, अमात्र, अनन्तर तथा अबाह्य है।[४] याज्ञवल्क्य द्वारा प्रतिपादित ब्रह्म के उक्त नकारात्मक रूप के प्रतिपादन में भी 'नेति नेति' वाली शैली की ही पृष्ठभूमि है। पश्चिमी विद्वान् हिलेब्रां और एकहार्ट ने नेति नेति के सम्बन्ध में एक विलक्षण मत प्रस्तुत किया है। यहाँ इस मत के सम्बन्ध में विवेचन करना उपयुक्त होगा।

### 'नेति नेति' के सम्बन्ध में हिलेब्रां और एकहार्ट का मत और उसकी आलोचना

हिलेब्रां ने 'नेति नेति' में 'न' का अर्थ निषेधपरक न स्वीकार करके स्वीकृतिपरक माना

---

१. डायसन, फिलासफी आफ उपनिषद्स, पृ० १४७। मैक्समूलर ने भी डायसन के समान ही असितः का अर्थ अवद्ध किया है–मैक्समूलर के मत के लिए देखिए–सेक्रिड बुक्स आफ दी ईस्ट, भाग १५, पृ० १८५)

२. ....It is evidently the ablative of Asi, a sword. *Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 45 (F.N).

३. बृ० उ० ४।२।४, ४।४।२२, ३।६।२६, २।३।६।

४. बृ० उ० ३।८।८।

है।[1] इसी प्रकार पश्चिमी विद्वान् एकहार्ट भी 'न' अर्थ निषेधपरक न ग्रहण करके स्वीकृतिपरक मानते हैं। एकहार्ट ने 'नेति नेति' की व्याख्या करते हुए बृहदारण्यक उपनिषद् में कहा है, कि ब्रह्म नहीं है, ऐसा नहीं है, वरन् वह (ब्रह्म) है। (न इति न, इति) इस प्रकार एकहार्ट ने नकारद्वय के द्वारा निषेध का भी निषेध माना है।[2]

पश्चिमी विद्वानों का उपर्युक्त मत भारतीय अध्येताओं के लिए एक नवीन मत तो है, परन्तु उचित नहीं। 'नेति नेति' की व्याख्या करते हुए बृहदारण्यक उपनिषद् में कहा है–

'नेति नेति' न ह्येतस्मादिति नेति, अन्यत् परमस्ति'[3] अर्थात् 'नेति नेति' से बढ़कर परमात्मा का उपदेश दूसरा नहीं है। इस स्थल पर स्पष्ट ही, नेति के अन्तर्गत प्रयुक्त नकार का अर्थ निषेधपरक है। बादरायण ने भी 'प्रकृतैतावत्त्वं हि प्रतिषेधति ततो ब्रवीति च भूयः' (ब्र० सू० ३।२।२२) के अन्तर्गत यही कहा है, कि 'नेति नेति' इत्यादि श्रुति प्रकृत में प्रधानतया उपन्यस्त ब्रह्म के मूर्त और अमूर्त दोनों रूपों का ही निषेध करती है। शंकराचार्य ने भी बादरायण के उक्त सूत्र पर भाष्य करते हुए, स्पष्ट रूप से कहा है, कि 'नेति नेति'श्रुति ब्रह्म के रूप-प्रपंच का प्रतिषेध करती है, और ब्रह्म को शेष रखती हैं।[4]

प्रकरण एवं विषयसमन्वय की दृष्टि से, हिलेब्रां एवं एकहार्ट की 'नेति नेति' की व्याख्या ऊपर निर्दिष्ट की गई उपनिषद्वर्त्तिनी, एवं बादरायण और शंकराचार्यकृत व्याख्या की अपेक्षा हेय एवं अनुचित प्रतीत होती है।

## उपनिषदों में आत्मा का स्वरूप

ऋग्वेद में एक ओर आत्मा का प्रयोग, जगत् के मूल तत्त्व के लिये किया गया था, और दूसरी ओर मनुष्य के प्राणवायु के अर्थ में।[5] उपनिषदों में ब्रह्म और आत्मा शब्दों का प्रयोग प्रायः समान अर्थ में मिलता है।[6] उपनिषदों मे, यह भी स्पष्ट कर दिया है, कि पुरुष और आदित्य में रहने वाला ब्रह्म एक ही है।[7]

---

१. A Review of Deussen's Translation of the Upaniṣads, Deutsche Literaturz, 1897.

२. देखिए, एकहार्ट के मत के लिए–*Deussen* : Philosophy of Upaniṣads, p. 149.

३. बृ० उ० २।३।६।

४. ब्र० सू०, शा० भा० ३।२।२२ तथा देखिये शा० भा०, बृ० उ० ४।५।१५।

५. *Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 45.

६. तद् ब्रह्म स आत्मा–तै० उ० १।५।१।

७. स यश्चायं पुरुषे यश्चासौ आदित्ये–तै० उ० २।८ तथा देखिए छा० उ० ३।१।३।७, ३।१४।२ ४; बृ० उ० ५।५।२; मु० उ० २।१।१०।

## उपनिषदों में आत्मा के भेदों (विभिन्न स्वरूपों) का निरूपण

छान्दोग्योपनिषद् के एक प्रसंग के आधार पर आत्मा के निम्नलिखित तीन रूप मिलते हैं–[1] (१) शारीरिक आत्मा (२) जीवात्मा (३) सर्वोच्च आत्मा या परमात्मा।

शारीरिक आत्मा के सम्बन्ध में उपदेश करते हुए प्रजापति, इन्द्र तथा विरोचन से कह रहे हैं, कि अन्य पुरुष के नेत्र में पुरुष का दर्शन आत्मा का ही स्वरूप है, और यह आत्मा अमर तथा अभय है। उक्त विषय के सम्बन्ध में जब इन्द्र तथा विरोचन प्रजापति से पूछते हैं, कि भगवन् ! जल और दर्पण मे दिखाई पड़ने वाली वस्तु क्या है, तो प्रजापति यही उत्तर देते हैं, कि वह आत्मा ही जल में दिखाई पड़ता है।[2] आत्मा के दूसरे रूप जीवात्मा के सम्बन्ध में शिक्षा देते हुए प्रजापति कहते हैं, कि स्वप्न में जो आनन्द का अनुभव करते हुए विचरण करता है, वह आत्मा ही है। आत्मा के इस स्वरूप का शरीर से कोई सम्बन्ध नहीं है। आत्मा के एक तीसरे स्वरूप का निरूपण करते हुए प्रजापति, इन्द्र और विरोचन से कहते हैं, कि यह जीव सुप्त रहता हुआ आनन्द की ऐसी ऊँची स्थिति को प्राप्त कर लेता है, कि उसे किसी स्वाप्निक विचार का ज्ञान नहीं होता।[3] आत्मा का यही सर्वोच्च रूप है।

इसके अतिरिक्त उपनिषदों में आत्मा के अन्य पाँच रूप और मिलते हैं। यह पाँच रूप हैं– (१) अन्नमय आत्मा (२) प्राणमय आत्मा (३) मनोमय आत्मा (४) विज्ञानमय आत्मा (५) आनन्दमय आत्मा।

**उपनिषदों में मुक्ति का सिद्धान्त**–मुक्तिसम्बन्धी विचार का पृष्ठाधार औपनिषद दर्शन में भी पूर्ण रूप से मिलता है : मुण्डक उपनिषद् में कहा है, कि जो उस परब्रह्म को जानता है, वह ब्रह्मरूप हो जाता है।[4] मुक्त पुरुष का लक्षण बतलाते हुए छान्दोग्योपनिषद् में कहा है, कि जिस प्रकार पुष्कर्पलाश[5] को जल स्पर्श नहीं करता, उसी प्रकार आत्मज्ञानी को पापकर्म नहीं लगता है, मुक्त पुरुष का वर्णन करते हुए बृहदारण्यक उपनिषद् में कहा गया है, कि जैसे, सर्प जब अपनी निर्जीव त्वचा को त्याग देता है तो वह किसी वामी के ऊपर पड़ी रहती है, उस समय सर्प न उसकी रक्षा का यत्न करता है और न उसे फिर ग्रहण करना चाहता है। इसी प्रकार ज्ञानी का शरीर उससे असम्बद्ध रहता है। इसीलिये ज्ञानी पुरुष शरीररहित और मरणधर्मरहित होता है। मेरे विचार से परवर्ती वेदान्तसम्मत जीवन्मुक्ति सम्बन्धी विचार की पृष्ठभूमि बृहदारण्यक के उपर्युक्त विचार में मिलती है। अतः यह निःसंकोच कहा जा सकता है, कि परवर्ती अद्वैत दर्शन में मुक्ति के जिस स्वरूप की विवेचना की गई है, उसकी मूल रूपरेखा उपनिषद् दर्शन में उपलब्ध होती है।

---

१. *Deussen* : Philosophy of Upaniṣads, p. 94.

२. छा० उ० ८।७।४।

३. वही, ८।१०।१ तथा देखिये छा० उ० ८।११।१।

४. श्वे० उ० ४।१०।

५. यथपुष्करपलाश आपो न श्लिष्यन्त एवमेनं विदि पापं कर्म न श्लिष्यते। छा० उ० ४।१४।३।

## उपनिषद्ग्रन्थ और माया

उपनिषद्-दर्शन भारतीय दर्शन की आधारशिला है। वेदान्त उपनिषदों का मुख्य प्रतिपाद्य ही है। वैसे तो, १२० उपनिषदें प्राप्त हैं, परन्तु उनमें प्राचीन और प्रामाणिक-ईशोपनिषद्, केनोपनिषत्, कठोपनिषत्, प्रश्नोपनिषत्, मुण्डकोपनिषत्, माण्डूक्योपनिषत्, तैत्तिरीयोपनिषत्, ऐतरेयोपनिषत्, छान्दोग्योपनिषत्, ही हैं। इन प्रामाणिक उपनिषदों पर शंकराचार्य ने भाष्य रचना की है। इन उपनिषदों में केवल दो बार ही माया शब्द का प्रयोग हुआ है। बृहदारण्यकोपनिषद्[1] और एक बार प्रश्नोपनिषत् मे माया शब्द का प्रयोग हुआ है।[2] बृहदारण्यकोपनिषद् के जिस मन्त्र (२-५-१९) में माया शब्द का प्रयोग हुआ है, उसका मायावाला अंश ऋग्वेद के मन्त्र ६-४७-१८, की ही ठीक अनुकृति है। बृहदारण्यकोपनिषद् में प्रयुक्त माया शब्द का अर्थ रहस्यमयी शक्ति है और प्रश्नोपनिषद्वर्ती माया का अर्थ आचार की कुटिलता।

उत्तरकालिक उपनिषदों में भी माया का प्रयोग अनेक स्थलों पर आया है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में माया, मायाम्, मायिनम्, मायी और मायया शब्दों का प्रयोग मिलता है।[3] शंकराचार्य ने श्वेताश्वतरोपनिषद् पर भी भाष्य लिखा है। श्वेताश्वतरोपनिषद् में माया को प्रकृति एवं परमेश्वर को मायी कहा गया है।[4] इस उपनिषद् में विश्वमाया की निवृत्ति का भी उल्लेख है।[5] विश्व के मायात्व का यह संकेत निश्चय ही, गौडापादाचार्य के 'मायामात्रमिदं द्वैतम्' के अधिक निकट प्रतीत होता है। नृसिंहपूर्वतापनीयोपनिषत् में माया शब्द का शक्ति अर्थ में प्रयोग किया गया है।[6] इसी उपनिषत् में एक स्थान पर माया का अर्थ अविद्या भी है।[7] इस उपनिषद् में भी जगत् की मायिकता का ही संदेश है।[8] कैवल्योपनिषद् में माया शब्द का प्रयोग अविद्या के अर्थ में किया गया है।[9] सर्वसारोपनिषद् में अप्रत्यक्ष रूप से माया की अनिर्वचनीयता का स्पष्ट संकेत है।[10] रामपूर्वतापिन्युपनिषद् में श्रीराम जी की स्तुति करते हुए, माया शब्द का प्रयोग कई बार किया गया है। राम की माया का वर्णन करते हुए, यहाँ माया के द्वारा अविद्यात्मिका शक्ति का संकेत किया गया है।[11] गोपीचन्दनोपनिषद् में भी 'माया' का प्रयोग कई बार आया है। इस उपनिषद् में कृष्ण और गोपियों के द्वारा ब्रह्म और महामाया की कल्पना की गई है।[12]

---

१. बृ० उ० २-१९।

२. प्र० उ० १-१६।

३. माया-श्वे० उ० १-१०; मायाम्, मायिनम्-वही ४-१०, मायी, मायया-वही ४-९।

४. श्वे० उ० ४-१०।

५. वही १-१०।

६. नृसिंहपूर्वतापिन्युपनिषद् ३-१।

७. वही ५-१।

८. वही १-१, ५ खण्ड।

९. कैवल्योपनिषद् १-१२, १-१३।

१०. सर्वसारोपनिषत् ४।

११. रामपूर्वतापिन्युपनिषद् २-४।

१२. गोपीचन्दनोपनिषद् २।

एक अन्य स्थल पर माया से शवलित ब्रह्म की भी चर्चा की गई है।[1] कठरुद्रोपनिषद् में संसार की माया आदि संज्ञायें दी गई हैं।[2] इसी उपनिषद् में माया का जीव और ईश्वर के साथ सम्बन्ध भी दिखाया गया है। गोपालोत्तरतापिन्युपनिषद् में माया का चिन्तन ब्रह्म की शक्ति के रूप में मिलता है।[3] इस उपनिषद् में माया को अज एवं आद्या कहा गया है। कृष्णोपनिषद् में माया के त्रिगुणात्मक रूप की वर्णना की गई है।[4] इस उपनिषद् में कृष्ण को गोप रूप में मायाविग्रह धारण करने वाला भी कहा है।[5]

इस प्रकार प्राचीन उपनिषदों के अतिरिक्त अन्य उपनिषदों में भी माया का संकेत किया गया है। इन उपनिषदों में माया के अविद्यात्मक एवं अनिर्वचनीय रूप का भी ध्वनन होता है। परमेश्वर की शक्ति के रूप में माया का चित्रण इन उपनिषदों में प्रधान रूप से मिलता है, परन्तु इन उपनिषदों की प्रामाणिकता में संशय होने के कारण भारतीय दर्शन के क्षेत्र में ब्रह्मसूत्र का विशेष महत्त्व है, इन्हें उपनिषद् दर्शन के क्रमिक विकास के अन्तर्गत नहीं गिना जा सकता।

उपनिषद् ग्रन्थों के अतिरिक्त आरण्यक ग्रन्थों में भी मायाशव्द का प्रयोग मिलता है। तैत्तिरीयारण्यक में 'माया' के द्वारा शक्ति अर्थ को प्रकट किया गया है।

## ब्रह्मसूत्र-दर्शन

अद्वैतवाद का प्रमुख आधार महर्षि बादरायण का ब्रह्मसूत्र है। ब्रह्मसूत्र के अन्तर्गत ब्रह्म शब्द का प्रयोग चार जगह हुआ है।[6] चारों स्थलों पर ब्रह्म शव्द का प्रयोग परमात्मा के अर्थ में ही हुआ है। अद्वैतवाददर्शन की प्राणप्रतिष्ठाकर्त्री माया का संकेत ब्रह्मसूत्र में केवल एक स्थान पर हुआ है, और वह 'मायामात्रन्तु कात्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात्' (ब्र० सू० ३।२।३) सूत्र के अन्तर्गत हुआ है। उक्त सूत्र में माया शव्द का प्रयोग स्वाप्निक प्रपंच के मिथ्यात्व के लिए किया गया है। इसके अतिरिक्त 'तदनन्यत्वमारम्भणशव्दादिभ्यः' (ब्र० सू० २।१।१४) सूत्र के अन्तर्गत सूत्रकार ने जागतिक प्रपंच की सत्यता का स्पष्ट निषेध किया है। ब्रह्मसूत्र के प्रथम सूत्र–अथातो ब्रह्मजिज्ञासा–में भी सूत्रकार के दर्शन का प्रमुख लक्ष्य ब्रह्मज्ञान ही बतलाया गया है। यद्यपि ब्रह्मसूत्र के सूत्रों की रचना सिद्धान्तबद्ध नहीं है, तथापि उसमें अद्वैतवाद की पृष्ठभूमि का पर्याप्त आधार मिलता है।

ब्रह्मसूत्र के अतिरिक्त शण्डिल्य सूत्र आदि में भी अद्वैतिक विचारधारा के स्रोत मिलते हैं,[7]

---

१. वही ४।

२. कठरुद्रोपनिषद् १०।

३. गोपालोत्तरतापिन्युपनिषत् १७।

४. कृष्णोपनिषद् ४।

५. वही १०।

६. अथातो ब्रह्मजिज्ञासा (ब्र० सू० १।१।१), ब्राह्मेण जैमिनिरुपन्यासादिभ्यः (४।४।५), स्याच्चैकस्य ब्रह्मशव्दवत् २।३।५, ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात् ४।१।५।

७. S.K. Balvalkar & Ranade, History of Indian Philosophy, Vol. VII, p. 12.

परन्तु न्यून रूप में ही। शाण्डिल्य सूत्र में वैष्णव विचारधारा का बाहुल्य प्राप्त होता है।

## पुराण-साहित्य

यद्यपि कालनिर्णय आदि की दृष्टि से पुराणों की प्रामाणिकता संशयग्रस्त है, परन्तु कहीं कहीं तो पुराणों को वेदों से भी प्राचीन बतलाया गया है।[1] अद्वैतवादी शंकराचार्य ने भी पुराणों की प्रामाणिकता को स्वीकार किया है। पुराण भारतवर्ष के प्राचीन धर्म एवं दर्शन के अद्‌भुत संग्रहरूप हैं। भारतीय दर्शन के विविध सिद्धान्तों का सुव्यवस्थित, नहीं तो, विस्तृत विवेचन पुराणों में अवश्य मिलता है। यहाँ पुराणों के दार्शनिक विचारसूत्रों के सम्बन्ध में विवेचन किया जाएगा।

विष्णुपुराण के अन्तर्गत परमात्मा के वासुदेव नाम की चरितार्थता बतलाते हुए कहा है, कि यह सर्वत्र स्थित है और सब कुछ इसी में स्थित है, इसीलिए इसे वासुदेव कहते हैं।[2] यह तत्त्व पूर्णतया शुद्ध है, क्योंकि इसमें हेयांश किंचित् भी नहीं है।[3] परमतत्त्वसम्बन्धी उक्त संकेतों में ब्रह्म के सर्वव्यापकत्व और उसकी शाश्वतता का स्पष्ट निरूपण मिलता है। विष्णु-पुराण के अन्तर्गत विष्णु की सर्वव्यापकता एवं अद्वैतता का संकेत करते हुए, एक स्थल पर कहा है, कि जगत् के अनेक रूप विष्णु के ही विकार रूप हैं।[4] विष्णु पुराण के अन्तर्गत विष्णु की माया का उल्लेख भी मिलता है। मोहिनी रूपधारी भगवान् विष्णु अपनी माया के द्वारा दानवों को मोहित करके उनसे कमण्डलु लेकर देवताओं को दे देते हैं।[5] विष्णुपुराण के अन्तर्गत एक स्थल पर विष्णु के मायामोह उत्पन्न करने का वर्णन भी मिलता है।[6]

शिवपुराण का शिवाद्वैतवाद तो प्रसिद्ध ही है। शिवपुराण की कैलाशसंहिता में शिव का वर्णन परब्रह्म के रूप में मिलता है। इसीलिए शिवपुराण का दार्शनिक सिद्धान्त शिवाद्वैत कहलाता है।[7] शिव-पुराण की रुद्रसंहिता के द्वितीय अध्याय के अन्तर्गत परमार्थसत्य का विवेचन करते समय जीव और ब्रह्म की अद्वैतता का निरूपण करते हुए कहा है, कि सर्वोच्च सत्य, जिससे कि मुक्ति की प्राप्ति होती है, शुद्ध चिद्‌रूप है, और उस चिद्‌रूपता की स्थिति में जीव और ब्रह्म में कोई भेद नहीं होता।[8] जीव और ब्रह्म के इस ऐक्य का प्रतिपादन अद्वैत वेदान्त में विस्तार से सम्पन्न हुआ है। अज्ञान के सम्बन्ध में शिव-पुराण में कहा गया है, कि वह तो बुद्धिभेद का ही फल है। अज्ञान की कोई स्वतंत्र सत्ता नहीं है।[9]

---

१. पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्। अनन्तरं च वक्त्रेभ्यो वेदास्तस्य विनिर्गताः ।। (अग्निपुराण ५।३।३ अष्टादशपुराणदर्पण, पृ० ११ से उद्‌धृत)
२. विष्णुपुराण १।२।१२।
३. हेयाभावाच्च निर्मलम् – विष्णुपुराण १।२।१३।
४. विष्णुपुराण १।२।३२।
५. वही, ६।१०६।
६. वही, ३।१७।४१।
७. शिवाद्वैतमहाकल्पवृक्षभूमिर्यथाभवत् ।। शिवपुराण ६।१६।११।
८. शिवपुराण २।२।२३।
९. अज्ञानं च मतेर्भेदो नास्त्यन्यच्चाद्वयं पुनः। शिवपुराण ४।३८।८।

परमात्मा रूप शिव के अतिरिक्त जगत् के दर्शन का मूल खोजना शिवपुराण में भ्रान्ति बतलाई गयी है।[1] शिवपुराण में कारण और कार्य के भेद को भी अवास्तविक कहा गया है। इस प्रकार शिवपुराण के अन्तर्गत ऐसे अनेक स्थल मिलते हैं, जहाँ अद्वैततत्त्व का स्पष्ट विवेचन मिलता है।

**श्रीमद्भागवतपुराण** का महत्त्व तो 'विद्यावतां भागवते परीक्षा' से स्पष्ट ही है। श्रीमद्भागवत के प्रथम श्लोक में ही अद्वैतवाद का विचारसूत्र वर्तमान है। इस श्लोक में परम सत्य का वर्णन किया गया है। श्रीधराचार्य ने इस श्लोक में प्रयुक्त 'पर' शब्द का अर्थ परमेश्वर किया है। इसी श्लोक में परमेश्वर के अधिष्टान रूप का भी संकेत उपलब्ध है।[2] इस पुराण में प्रायः सभी प्रमुख दर्शनपद्धतियों के सूत्र मिलते हैं। अद्वैतवेदान्त के ब्रह्म आदि तत्त्वों के सम्बन्ध में भी श्रीमद्भागवत में अनेक स्थलों पर विवेचन किया गया है। श्रीमद्भागवत में परमेश्वर के ब्रह्म, परमात्मा और भगवान् नाम दिये गये हैं। परन्तु, वस्तुतः परमेश्वर को श्रीमद्भागवत में **अरूप** एवं **चिदात्मा** कहा है।[3] परमात्मा अपनी माया शक्ति के द्वारा ही जगत् का स्रष्टा है। माया के अस्तित्व के सम्बन्ध में श्रीमद्भागवत में स्पष्ट रूप से कहा गया है, कि ब्रह्म के बिना माया की सत्ता सम्भव नहीं, परन्तु उसकी सत्ता की प्रतीति ब्रह्म में सम्भव नहीं है।[4] श्रीमद्भागवत में जगत् के स्रष्टा परमात्मा को आनन्द एवं अव्याकृत रूप तथा चित् एवं अचित् शक्ति से सम्पन्न बतलाया गया है।[5] इस प्रकार श्रीमद्भागवत में अद्वैतवादसिद्धान्तसम्बन्धी विचारों का निरूपण स्थान-स्थान पर उपलब्ध होता है।

**मार्कण्डेयपुराण** के अन्तर्गत अद्वैत वेदान्त के समान ही ज्ञान का महत्त्व प्रदर्शित किया गया है। मार्कण्डेयपुराण के अनुसार ज्ञान द्वारा अज्ञान की निवृत्ति को ही 'योग' कहा है। जिसका फल एक ओर तो मुक्ति एवं ब्रह्मैक्य है, और दूसरी ओर प्राकृत गुणों के साथ अनैक्य का भाव है। जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य के सम्बन्ध में मार्कण्डेयपुराण में एक स्थल पर कहा है, कि जिस प्रकार जल में फेंका गया जल एकता को प्राप्त होता है, उसी प्रकार योगी भी पूर्णता की स्थिति में एकता को प्राप्त होकर ब्रह्मरूप हो जाता है।[6] मार्कण्डेयपुराण के उक्त विचार अद्वैतदर्शन के प्रमुख विचारसूत्रों के अत्यन्त समान हैं।

**नारदीयपुराण** में तो नारायण का ही सर्वोच्च सत्य के रूप में वर्णन किया गया है। नारायण ही स्वयं स्रष्टा, ब्रह्मा, लोकरक्षक, विष्णु एवं संहारकर्ता रुद्र का रूप ग्रहण करते हैं।[7] नारदीयपुराण में सर्वोच्च सत्य को महाविष्णु भी कहा है। महाविष्णु या नारायण अपनी शक्ति के द्वारा संसार की सृष्टि

---

१. भ्रान्त्या नानास्वरूपो हि भासते शंकरस्सदा–शिवपुराण ४।४३।१५।
२. श्रीमद्भागवत, १।१।१, श्रीधरी।
३. श्रीमद्भागवत १।३।३०।
४. वही, २।६।३३।
५. वही, ७।३।३४।
६. मार्कण्डेयपुराण १।३।४।
७. नारदीयपुराण १।३।६।

करते हैं। नारायण की यह शक्ति सत् एवं असत् तथा विद्या एवं अविद्या दोनों प्रकार की है।[१] नारायण और उनकी शक्ति का उक्त विचार अद्वैत दर्शन की प्रमुख विचारधारा के बहुत कुछ समीप है। शक्ति के सम्बन्ध में नारदीयपुराण में कहा गया है, कि जिस प्रकार उष्णता अग्नि में व्याप्त होती है, उसी प्रकार परमेश्वर की शक्ति भी परमेश्वर से कभी पृथक् नहीं हो सकती।[२] नारदीयपुराण में ईश्वरप्राप्ति के दो साधन बतलाये हैं, एक ज्ञान और दूसरा कर्म। ज्ञान का विकास नारदीयपुराण में दो प्रकार से बतलाया गया है–एक श्रुतिग्रन्थों के अध्ययन से और दूसरा विवेक के द्वारा।[३]

**कूर्मपुराण** में सर्वोच्च सत्ता को विष्णु न कहकर महेश्वर कहा गया है। कूर्मपुराण के अनुसार महेश्वर को अव्यक्त, चतुर्व्यूह, सनातन, अनन्त, अप्रमेय, नियन्ता एवं सर्वतोमुख बतलाया गया है।[४] अव्यक्त रूप सनातन ईश्वर से ही सर्वप्रथम मन की उत्पत्ति होती है।

वायुपुराण में सर्वोच्च सत्य का वर्णन ब्रह्म, प्रधान, प्रकृति, प्रसूति, आत्मा, गुह, चक्षुष, क्षेत्र, अमृत, अक्षर, शुक्र, तप, सत्य एवं अतिप्रकाश आदि रूपों में किया गया है। वायुपुराण में ब्रह्म को सर्वोच्च सत्य, सूक्ष्म, अनन्त, आनन्दमय, सर्वव्यापी, कूटस्थ, स्वयंप्रकाश एवं चिद्रूप कहा है। वायुपुराण के अनुसार परमात्मा सर्वात्मा एवं भूतात्मा है। इस प्रकार ब्रह्म समस्त संसार में व्याप्त एवं सर्वोच्च है।[५] मोक्ष के उपाय के सम्बन्ध में चर्चा करते हुए वायुपुराण में कहा गया है, कि सत् एवं असत् कर्मो का त्याग ही मोक्ष का हेतु है।[६] जो पूर्णतया शुद्ध एवं पापरहित है, वही परब्रह्म का ज्ञान प्राप्त कर सकता है। ब्रह्मानुभव के सम्बन्ध में वायुपुराण में बतलाया गया है, कि समाधि के द्वारा उस वास्तविक ज्ञान की प्राप्ति होती है, जिसकी स्थिति में साधक ब्रह्मानन्द का अनुभव करता है।[७] इस प्रकार वायुपुराण के उक्त विचार अद्वैतवाद की विचारधारा के लिये उपयुक्त विचार-सूत्र प्रदान करते हैं।

**स्कन्दपुराण** का अद्वैत-विवेचन की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्व है। स्कन्दपुराण की ब्रह्मगीता के अन्तर्गत ब्रह्म, ईश्वर, जीव, माया, जगत् एवं कार्यकारणवाद आदि के सम्बन्ध में अद्वैतदृष्टि से विचार किया गया है। स्कन्दपुराण में शिव को ही परमात्मा एवं परब्रह्म का रूप दिया गया है। यह शिवरूप परमात्मा, भोक्ता, भोग्य एवं भोग से विलक्षण है। यही सदाशिव एवं अद्वैत सत्य है।[८] यहाँ तक, कि व्यावहारिकसत्तारूप अज्ञान को भी स्कन्दपुराण में ब्रह्मरूप ही माना गया है।[९] इस प्रकार स्कन्दपुराण में अद्वैत सिद्धान्त का बहुत कुछ व्यवस्थित विवेचन मिलता है।

---

१. नारदीय पुराण, १।३।६।

२. वही, १।३।१३।

३. वही, १।३।४,५।

४. माहेश्वरः परो व्यक्तश्चतुर्व्यूहः सनातनः। अनन्तश्चाप्रमेयश्च नियन्ता सर्वतोमुखः।। कूर्मपुराण ४.५।

५. वायुपुराण १४।३, ६-८, १३-१४।

६. वही, १७।७।

७. वही, १०।८६, १८।५, १४।७।

८. ब्रह्मगीता २।१७, १८, ३।१६, १७, ५१-५३, ८।१, १४।१७, १०।३५, ३६, ११।३६।

९. वही, ५।८५, ८६।

**गरुडपुराण** में शिव का ही ब्रह्म रूप में वर्णन किया गया है। गरुडपुराण का शिव सर्वव्यापी सर्वज्ञ एवं सर्वशक्तिमान् है। गरुडपुराण में शिव का परब्रह्म रूप से वर्णन मिलता है।[१] गरुडपुराण के अनुसार अविद्यावन्धन से मुक्ति प्राप्त करने का उपाय, ज्ञान है। ज्ञान द्वारा मुक्तिप्राप्ति का गरुडपुराण का उक्त विचार अद्वैतवेदान्त का प्रमुख विचार है।

**ब्रह्मपुराण** के अन्तर्गत अदिति द्वारा की गयी कृष्ण की एक स्तुति में उन्हें सनातन, भूतात्मा एवं सर्वात्मा कहा गया है।[२] इसके अतिरिक्त संसार में ममत्व की भावना का कारण परमेश्वर की माया को वतलाया गया है।[३] इसी स्थल पर भगवान् की माया के द्वारा पुरुषों के बद्ध होने का उल्लेख भी मिलता है।[४] ब्रह्मपुराण के अन्तर्गत माया को बन्धन का मूल स्वीकार करना, अद्वैतदर्शन के ही समान है।

**ब्रह्मवैवर्तपुराण** के अन्तर्गत **कृष्ण** को ही सर्वोच्च सत्य के रूप में वर्णित किया गया है। ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार भगवान् एवं भक्त में भेद नहीं है। भगवान् स्वयं कहते हैं, कि मैं भक्तों का प्राण हूँ, और भक्त मेरे प्राण हैं।[५] इतना ही नहीं, भगवान् यह भी कहते हैं, कि मैं भक्तों की रक्षा करने के लिये सदा उनके समीप स्थित रहता हूँ।[६] ब्रह्मवैवर्तपुराण में कहा गया है कि जो आन्तरिक एवं बाह्यरीति से हरि का स्मरण करता है, वह इसी जन्म में मुक्तिलाभ करता है।[७]

**आग्नेयपुराण** में तो स्पष्ट रूप से ही अद्वैत सिद्धान्त का विवेचन मिलता है। अग्निपुराण के अनुसार चित् एवं ब्रह्म के योग के ऐक्य का नाम योग है। अग्निपुराण में विष्णु को ही ब्रह्म का रूप दिया गया है। अग्निपुराण के अनुसार ब्रह्म के भी दो रूप हैं–एक परब्रह्म और दूसरा शब्दब्रह्म।[८] विद्या भी दो प्रकार की है–एक, परा विद्या और दूसरी, अपरा विद्या। परा विद्या ब्रह्मसम्बन्धिनी है और अपरा विद्या वेद–वेदांग के ज्ञान से सम्बन्धित है।[९] जब जीव परमात्मा के साथ पूर्ण ऐक्य को प्राप्त हो जाता है, तो उसे आत्यन्तिक प्रलय कहते हैं। इस प्रकार अग्निपुराण के अन्तर्गत अद्वैतवाद सिद्धान्त के अत्यन्त स्पष्ट बीज मिलते हैं।

**पद्मपुराण** में एक स्थल पर भगवान् शंकर का वर्णन परमेश्वर के रूप में किया गया है। इस स्थल पर परमेश्वर शंकर को शरण्य, शाश्वत एवं शास्ता कहा गया है। इसी प्रसंग में विष्णु आदि की

---

१. गरुडपुराण ४६।६।
२. ब्रह्मपुराण २०३।६।
३. वही, ३०२।११।
४. यदेतत्पुरुषो बद्धो मायया भगवंस्तव। ब्रह्मपुराण २०३।१५।
५. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण, ६।५२।
६. ब्रह्मवैवर्तपुराण, ६।४७।
७. *J.N. Sinha* : A History of Indian Philosophy, Vol. I, p. 165. (Sinha Publishing House, Calcutta 1956).
८. अग्निपुराण १।१।११, ५।
९. वही, १।१।१५, १७।

उत्पत्ति भी मायिक बतलाई गयी है।[1] पद्मपुराण में आत्मा के अविनाशित्व का भी वर्णन मिलता है।[2] इसके अतिरिक्त पद्मपुराण में ब्रह्मज्ञानियों की भी चर्चा मिलती है।[3]

**वामनपुराण** में एक स्थल पर जब वामन भगवान् की स्तुति की गयी है, तो उनके मायिक स्वरूप का निरूपण किया गया है। इसी स्थल पर भगवान् की माया का भी वर्णन है।[4]

अद्वैतवेदान्त के माया सम्बन्धी विचार का उल्लेख **ब्रह्माण्ड पुराण** में भी किया गया है। ब्रह्माण्डपुराण में माया का प्रयोग अनाचारसूचक अर्थ में किया गया है।[5]

**देवीभागवत** में शक्ति को परब्रह्मस्वरूपिणी कहा गया है। देवीभागवत के अन्तर्गत ब्रह्मा जी के यह पूछने पर कि शक्ति और वैदिक ब्रह्म में क्या भेद है, देवी स्वयं कहती है कि मुझमें और ब्रह्म में कोई भेद नहीं है। मतिविभ्रम के कारण मनुष्यों को भेद की प्रतीति होती है।[6] देवीभागवत में अद्वितीय ब्रह्म को नित्य एवं सनातन कहा है।[7] शक्ति और परब्रह्म के सम्बन्ध को एक दृष्टान्त के द्वारा स्पष्ट करते हुए देवीभागवत में कहा है, कि जो दर्पण और प्रतिबिम्ब का सम्बन्ध है, वही सम्बन्ध ब्रह्म और शक्ति का है।[8] इस प्रकार देवीभागवत का शक्तिसम्बन्धी सिद्धान्त भी अद्वैतवाद का ही पोषक है।

**मत्स्यपुराण** में एक स्थान पर देवता शंकर की स्तुति कर रहे हैं। देवताओं द्वारा की गई इस स्तुति में शंकर का स्वरूप अद्वैत-परमात्मासम्बन्धी विचार के अत्यन्त सन्निकट कहा जा सकता है। इस स्तुति-स्थल पर शंकर को विश्वात्मा विश्वस्रष्टा एवं विश्व को आवृत करके स्थित रहने वाला कहा गया है।[9] अद्वैतवेदान्तसम्मत ब्रह्म के भी उक्त लक्षण ही विशेष रूप से बतलाये गये हैं। मत्स्य पुराण के अन्तर्गत औपनिषद ज्ञान का भी संकेत मिलता है। इसके अतिरिक्त इस पुराण में नारायण को ब्रह्म स्वरूप बतलाया गया है।[10]

ऊपर पुराणों के जिन विचार-सूत्रों का उल्लेख किया गया है, उनमें अद्वैत वेदान्त की प्रधान विचारधारा, अद्वैतवाद की स्पष्ट पृष्ठभूमि मिलती है।

यहाँ यह उल्लेख करने योग्य है, कि यद्यपि पुराणों का प्रधान केन्द्रबिन्दु वेदान्त ही है, किन्तु

---

१. पद्मपुराण १।४५।१७३, १।४५।१७८।
२. वही, १।४५।१७६।
३. वही, १।३२।१२३।
४. वामनपुराण ३०-२४, २५, २६, २६।
५. ब्रह्माण्डपुराण, पूर्वभाग, अनुषंगपाद १६।१०५।
६. देवीभागवत ३।६।२।
७. एकमेवाद्वितीयं वै ब्रह्म नित्यं सनातनम्, देवीभागवत ३।६।४।
८. देवीभागवत ३।६।५।
६. मत्स्यपुराण १६६।२१।
१०. वही, १६६।४, १६६।२१।

इसमें सांख्य-योग, मीमांसा एवं शैव, शाक्त तथा वैष्णव विचारधारा का भी पर्याप्त विकास देखने को मिलता है।

## पुराण और माया

पुराणसाहित्य, दर्शन, धर्म एवं सामाजिक परम्पराओं का संग्रह है। इस साहित्य में माया के सम्बन्ध में भी विभिन्न अभिव्यक्तियाँ मिलती हैं। यहाँ संक्षेप में, पौराणिक मायासम्बन्धी अभिव्यक्तियों की गवेषणा की जाएगी।

विष्णुपुराण में माया शब्द अनेक बार प्रयुक्त हुआ है।[१] विष्णुपुराण के मायासम्बन्धी वर्णनों में माया शब्द का प्रयोग विष्णु की माया के लिये प्रमुख रूप से पाया जाता है। मोहनीरूपधारी भगवान् विष्णु अपनी माया से दानवों को मोहित करके उनसे कमण्डलु लेकर देवताओं को देते हैं।[२] इसके अतिरिक्त, इस पुराण में एक स्थल पर विष्णु के मायामोह उत्पन्न करने का भी वर्णन है।[३] श्रीमद्भागवत पुराण में माया की परिभाषा देते हुए कहा है, कि जिस वस्तु के न होने पर भी अस्तित्व की प्रतीति होती है और जो आत्मा में प्रतीत नहीं होती, उसे आत्मा की माया समझना चाहिये।[४] यह माया, आभास एवं तम के सदृश है। दशम स्कन्ध में भगवान् की माया से मोहित होकर मनुष्यों के स्त्री-पुत्रादि में आसक्त होने और दुःख के अपार सागर में डूबने-उतरने का वर्णन है।[५] "ब्रह्मपुराण" में भी माया का प्रयोग भगवान् की माया के लिये किया गया है। मुनि कण्डु भगवान् से प्रार्थना करते हैं, कि हे भगवान्, आपकी माया से मोहित हुआ मैं चिरकाल से भ्रम में पड़ा हुआ हूँ। मैं विषयासक्त मनवाला होने के कारण आप की माया का पार नहीं पाता।[६] "वाराहपुराण" में कपिल और जैगीषव्य मुनि के, माया के द्वारा अनेक रूप धारण करने का वर्णन है। यहाँ, माया शब्द का प्रयोग आश्चर्यात्मिका शक्ति के लिये किया गया है।[७] इसके अतिरिक्त, इसी पुराण के २४१वें अध्याय में अमानुषी माया का भी वर्णन मिलता है।[८] शिवपुराण की वायवीयसंहिता के अन्तर्गत शक्तिमान् शिव से 'माया' की उत्पत्ति

---

१. विष्णुपुराण-१–९–१०९, ५-३३-९, ५-३०-१४, ५-२७-१४,
३-१८-८, १-७-३३, ३-१७-४२, ३-१८-३१, ५-२०-१०४।

२. मायया मोहयित्वा तान् विष्णुः स्त्रीरूपसंस्थितः।
दानवेभ्यस्तदादाय देवेभ्यः प्रददौ प्रभुः।। विष्णुपुराण ९-१०९, गी० प्रे० गोरखपुर।

३. विष्णुपुराण ३-१७-४१।

४. ऋतेऽर्थं यत्प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि।
तद्विद्यादात्मनो मायां यथाभासो यथा तमः।।
श्रीमद्भागवत पुराण २-९-३३, गीताप्रेस, गोरखपुर।

५. वही १०-६३-४०।

६. ब्रह्मपुराण १७८-१८१, क्लाइव रोड, कलकत्ता, १९५४।

७. वाराहपुराण ४-२६।

८. वही २४१-६५।

दिखाई गई है।[१] इस स्थल पर माया शब्द का प्रयोग शिव की शक्ति के लिये किया गया है। बृहत्काय ग्रन्थ "स्कन्दपुराण" के काशीखण्ड में, कपट से ब्राह्मण का रूप धारण करने वाले गणेश जी की माया के लिये माया शब्द का प्रयोग हुआ है। गणेश जी अपनी माया के द्वारा स्त्रियों के अन्तःपुर मे प्रवेश करते हैं। यहाँ, माया का प्रयोग रहस्यात्मिका शक्ति के लिए किया जान पड़ता है।[२] "ब्रह्मवैवर्तपुराण" में भगवती दुर्गा को जगत्संमोहनी माया का नाम दिया गया है।[३] "भविष्यपुराण" में महादेव द्वारा निर्मित शांबरी माया की चर्चा आई है।[४] "महानारदीयपुराण" में दैत्यों के लिये 'मायिनः' विशेषण दिया गया है।[५] यह भी आसुरी माया का ही एक रूप है। इस स्थल पर दैत्यों के देवता रूप ग्रहण करने की कथा भी आती है। "मार्कण्डेयपुराण" के अन्तर्गत विष्णु की माया शक्ति के लिये माया शब्द का प्रयोग हुआ है।[६] इस पुराण में, अन्य स्थलों पर शक्ति के लिये माया शब्द का प्रयोग मिलता है। "वामनपुराण" में वामन भगवान् की स्तुति करते समय उनके मायिक रूप की चर्चा की गई है।[७] यहाँ भी माया शब्द का प्रयोग भगवान् की योगमाया के लिए किया गया है। "गरुड़-पुराण" के अन्तर्गत माया शब्द का प्रयोग देवमाया के सम्बन्ध में प्राप्त होता है।[८] यहाँ, देव का तात्पर्य ब्रह्म से जान पड़ता है।[९] "ब्रह्माण्डपुराण" में माया शब्द को अनाचारसूचक अर्थ में प्रयुक्त किया है।[१०] "पद्मपुराण" के अन्तर्गत माया शब्द का प्रयोग संसार की मोहिका शक्ति के लिए किया गया है।[११] साथ ही, भगवान् राम के मायामानुष रूप धारण करने का भी वर्णन मिलता है।[१२]

यह असंदिग्ध है, कि पुराणों के अन्तर्गत माया के, आसुरी माया, विष्णु की जगन्मोहिका माया, अनैतिक माया और शक्तिरूपिणी माया आदि रूप मिलते हैं। इस प्रकार साक्षात् रूप से दर्शनग्रन्थ न होने पर भी पुराणों और शंकराचार्य द्वारा प्रतिपादित माया के अर्थ में पर्याप्त साम्य प्रतीत होता है। परन्तु पुराणों की प्रामाणिकता में संदेह है।

---

१. ततो माया ततोऽव्यक्तं शिवाच्छक्तिमतः प्रभो। शिवपुराण, वायवीय-संहिता, पूर्व भाग ९-३।
२. अथ मध्येऽवरोधस्य प्रविश्य निजमायया। स्कन्दपुराण, काशीखण्ड ५६-३१।
३. दुरत्यया मे माया यया संमोह्यते जगत्। ब्रह्मवैवर्तपुराण, प्रकृति खण्ड ६६-२५।
४. स ध्यात्वाशाम्बरीं मायां महादेवेन निर्मिताम्। भविष्यपुराण, प्रतिसर्ग पर्व २३-१०१, १११, ११२, ११३।
५. दुरन्तं तत्तपः श्रुत्वा दैतेया मायिनोदितम्। महानारदीयपुराण, पूर्णखण्ड १०-३८।
६. 'विष्णुमायां प्रतुष्टुवुः', मार्कण्डेयपुराण ८२-६।
७. वामनपुराण ३०-२४, २५, २६, २९।
८. 'देवमायाविमोहितः', गरुड़पुराण ४९-३४।
९. अस्ति देवः परब्रह्मस्वरूपो निष्फलः शिवः। वही ४९-६।
१०. ब्रह्माण्डपुराण पूर्वभाग, अनुषंगपाद, १९-१०५।
११. पद्मपुराण उ० ख० २४३-४१।
१२. माया मानुषतां प्राप्य सा देवानब्रवीत् पुनः। वही २४३-४४।

# योगवासिष्ठदर्शन

योगवासिष्ठ भारतीय दर्शन, धर्म एवं आचार शास्त्र का एक विशालकाय ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ में अद्वैतवाद एवं उनके पोषक अनेक सिद्धान्तों का विशद विवेचन मिलता है। यहाँ, हम योगवासिष्ठ के कतिपय दार्शनिक सिद्धान्तों का विवेचन करेंगे।

**योगवासिष्ठ में परमार्थसत्य ब्रह्म का स्वरूप**—ब्रह्म तत्त्व का विवेचन योगवासिष्ठ में बड़े विस्तार के साथ किया गया है। योगवासिष्ठकार ने ब्रह्म का विवेचन करते समय लिखा है, कि ब्रह्म सर्वप्रकार की शक्तियों से युक्त है। वह सर्ववस्तुमय है तथा उसकी सत्ता सर्वत्र विद्यमान है। इसके अतिरिक्त उपनिषदों की नेति-नेति की शैली में, योगवासिष्ठ के अन्तर्गत ब्रह्म को अवर्णनीय भी सिद्ध किया गया है।[1] योगवासिष्ठदर्शन के अनुसार एकमात्र ब्रह्म की ही अद्वैतात्मक सत्ता सिद्ध की गयी है।

**जीव का स्वरूप**—योगवासिष्ठदर्शन के अन्तर्गत जीव की सत्ता स्वतन्त्र न होकर, ब्रह्म में ही कल्पित है। योगवासिष्ठकार ने इस विषय को स्पष्ट करते हुए कहा है, कि परब्रह्म में स्वतः ही इस प्रकार की कल्पना का उदय होता है, कि 'मैं प्रकाश का एक केन्द्र हूँ।' यही केन्द्र जीव कहलाता है। काल्पनिक चन्द्र के समान वह जीव सत्य न होता हुआ भी सत्य प्रतीत होता है।[2] जीव के बन्धन का मूल उसका संकल्प है। योगवासिष्ठकार का कथन है, कि जिस प्रकार शृंखलाबद्ध सिंह विवश होता है, उसी प्रकार जीव भी अपने ही संकल्पों द्वारा रचित विषयों की अग्नि में पड़कर विवश हो जाता है।[3] जब जीव के यह वासनाजन्य संकल्प नष्ट हो जाते हैं, तो वह शुद्ध ब्रह्मस्वरूप हो जाता है।

**योगवासिष्ठ का कल्पनावाद**—जहाँ, शांकर अद्वैतवाद में जगत् के स्वरूप का विवेचन करने के लिए, मायावाद सिद्धान्त की अवतारणा की गई है, वहाँ, योगवासिष्ठ का प्रमुख सिद्धान्त कल्पनावाद है। कल्पनावाद सिद्धान्त के अनुरूप समस्त जगत् कल्पनामात्र है। जाग्रत्, स्वप्न एवं सुषुप्तिकाल का त्रिविध जगत् कल्पनामात्र है।[4] जिस प्रकार कुम्भकार घट का निर्माण करता है, तथा उसे भग्न करता है, उसी प्रकार मन ही रूप (विषय), आलोक (संवेदन), मनस्कार (मन का विचार) वत्ता (पदार्थ का तात्त्विक रूप) एवं काल और क्रियासम्पन्न जगत् का निर्माण तथा विनाश कर्ता है।[5] जागतिक पदार्थों के अतिरिक्त देश और काल की सत्ता भी मानसिक कल्पना पर ही आधारित है।[6] यही नहीं, देश और काल का परिमाण भी कल्पना पर ही आश्रित है। इसीलिए तो कभी-कभी, व्यक्ति को निमेष, कल्पसदृश और कल्प निमेषसदृश वर्तित होते दिखाई पड़ते है। यही कारण तो था, कि हरिश्चन्द्र को एक रात्रि द्वादश

१. योगवासिष्ठ ५।७२।४१ तथा देखिए ५।७२।४२, ५।७२।४३।

२. योगवासिष्ठ ३।१३।२०।

३. वही, ४।४२।३४।

४. मनोमनननिर्माणमात्रमेतज्जगत्त्रयम्। यो० वा० ४।११।२३।

५. यो० वा० ५।४८।५२।

६. वही, ३।११०।५६।

वर्ष की हो गई थी।[1]

पदार्थों को कल्पनामात्र सिद्ध करते हुए योगवासिष्ठ में कहा गया है, कि जिस प्रकार बालक को प्रेत न होते हुए भी प्रतीत होता है, उसी प्रकार पृथिव्यादि पदार्थ असत् होते हुए सत् के समान प्रतीत होते हैं।[2] इस प्रकार जगत् के भौतिक तत्त्वों को भी कल्पनामात्र सिद्ध करते हुए, योगवासिष्ट में कहा गया है, कि भौतिक शब्द और अर्थ दोनों ही, शशशृंग के समान पूर्णतया असत् हैं। जहाँ तक जगत् के स्थूल रूप से दर्शन की समस्या है, योगवासिष्ठकार का तर्क है, कि मानसिक देह ही चिरकाल की भावना के अभ्यास के कारण भौतिक शरीर का रूप धारण करता हुआ प्रतीत होता है।[3] इस प्रकार मानसिक कल्पना ही जड़ता का रूप धारण कर लेती है।

योगवासिष्ठ का उपर्युक्त कल्पनावाद का सिद्धान्त बौद्ध विज्ञानवाद के अत्यधिक समान प्रतीत होता है। साथ ही, यह सिद्धान्त गौडपादाचार्य के स्वप्नवाद के भी समीप है। निश्चय ही, योगवासिष्ठ के कल्पनावाद पर बौद्ध विज्ञानवाद का प्रभाव स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है।

उपर्युक्त सिद्धान्तों के अतिरिक्त योगवासिष्ठ के जगत् एवं मुक्ति आदि से सम्बन्धित सिद्धान्त भी अद्वैतवाद के ही पोषक हैं।

### श्रीमद्भगवद्गीता में दार्शनिक विचार

श्रीमद्भगवद्गीता भारतीय दर्शन का आदर्श निदर्शन है। इसके १८ अध्यायों में ७०० श्लोक हैं। श्रीमद्भगवद्गीता में प्रतिपादित दर्शन समग्र विश्व में प्रतिष्ठित हुआ है। श्रीमद्भगवद्गीतावर्त्ती १८ अध्यायों के नाम ही श्रीमद्भगवद्गीता की दार्शनिक दृष्टि की झलक प्रस्तुत करते हैं। इन १८ अध्यायों के नाम हैं–(१) अर्जुनविषादयोग, (२) सांख्ययोग, (३) कर्मयोग, (४) ब्रह्मयज्ञप्रशंसा, (५) कर्मसंन्यासयोग, (६) ध्यानयोग, (७) ज्ञानविज्ञान योग, (८) तारक ब्रह्मयोग, (९) राजविद्या राजगुह्ययोग, (१०) विभूति योग, (११) विश्वरूपदर्शन (१२) भक्तियोग, (१३) क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोग, (१४) गुणत्रयविभागयोग, (१५) पुरुषोत्तमयोग, (१६) दैवासुरसंपद् विभागयोग, (१७) श्रद्धात्रयविभागयोग तथा (१८) मोक्षसंन्यासयोग। जैसा कि निम्नलिखित श्लोक से स्पष्ट है, गीता समस्त उपनिषदों की तत्त्वस्वरूप है–

गीता सुगीता कर्त्तव्या किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः। या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिःसृता।।

गीता महाभारत के भीष्मपर्व से संगृहीत है। विनोबा ने उपनिषदों को दादी तथा गीता को माँ कहा है। वस्तुतः जो मानव, जीवन में गीता के सिद्धान्तों पर व्यवहार करते हुए जीवन-यापन करते हैं, उनका इहलोक एवं परलोक दोनों में कल्याण होता है। श्रीमद्भगवद्गीता द्वारा प्रतिपादित दर्शन, कर्ममीमांसा, सामाजिकदर्शन तथा मानवादर्श एवं ज्ञान का समन्वित रूप है। इसमें धर्म एवं कर्म तथा

---

१. रात्रिद्वादशवर्षाणि हरिश्चन्द्रं तथा ह्यभूत्। यो० वा० ३।२०।५१ तथा देखिए *Dr. B.L. Atreya* : Yogavāsiṣṭha and **Modern Thought, p. 41**.

२. योग० वा० ३।२२।४५।

३. वही, ३।५७।१६, ३।२१, ५४।

भोग एवं मोक्ष की समुचित मीमांसा, वर्तमान है। निःसन्देह गीता जैसा लोकोपयोगी एवं सरल दार्शनिक ग्रन्थ, जिसमें लोक एंव परलोक की सरल समीक्षा वर्तमान हो, दूसरा नहीं है। इसीलिए तो कहा गया है–सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः। पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत् ।।

**कर्मवाद** गीता में प्रतिपादित कर्म दर्शन-जीवन की पूर्ण सफलता की दृष्टि प्रदान करता है। गीता के अनुसार आदर्श मानव निरीह-निष्काम भाव से कर्मसम्पादन करता है। श्रीकृष्ण कर्त्तव्यविमूढ़ अर्जुन को यही उपदेश देते हैं, कि अर्जुन तेरा अधिकार कर्म में है, उसके फलों में नहीं, एवञ्च कर्मफल का हेतु नहीं होना चाहिए, और न तेरी आसक्ति अकर्म अर्थात् अनुचित कर्म में अपेक्षित है।[1] किन्तु, यहाँ, समस्या उत्पन्न होती है, कि कर्म एवं अकर्म का निर्णय किस प्रकार हो। इस सम्बन्ध में, गीता का अन्तर्यामित्व पूर्णतया सहायक है। गीता के अनुसार ईश्वर सभी प्राणियों के हृदय में वर्तमान है।[2] अतः प्रत्येक प्राणी ईश्वर से सत्कर्म की प्रेरणा प्राप्त कर सकता है, किन्तु मनुष्य की यह दुर्बलता है, कि वह कर्म के अनौचित्य को जानते हुए भी स्वार्थवश उसका सम्पादन करता है। गीता का यह उपदेश है, कि व्यक्ति को कर्म करने से पूर्व निश्चयात्मिका बुद्धि बनानी चाहिए।

कर्म की निश्चिति न होने पर कर्म का सम्पादन यथावत् सम्भव नहीं है। गीता का यह कर्म–मर्म भी ध्यातव्य है, कि गीता अकर्मण्यता का उपदेश कभी नहीं करती–**न कर्मणामनारम्भात् नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते** । साथ ही, गीता यह कहती है, कि बिना कर्म किए कोई व्यक्ति क्षण भर भी नहीं रह सकता[3]। यह उल्लेखनीय है, कि गीता कर्म से विरति का पाठ नहीं सिखाती, अपितु कर्म करते हुए अनासक्ति का उपदेश देती है। इस सम्बन्ध में निम्नोद्धृत श्लोक द्रष्टव्य है–

**अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः ।**
**स संन्यासी च योगी न निरग्निर्न चाक्रियः ।।** गीता, ६।२।

गीता का अनासक्ति-कर्मयोग ही निष्काम कर्मयोग है। वस्तुतः गीता का आरम्भ ही आसक्ति एवं मोह से होता है। अर्जुन अपने पारिवारिकों में आसक्ति एवं मोह के कारण उनके साथ धर्मयुद्ध करने से कतराता है, जो क्षत्रिय का परम श्रेयस्कर धर्म है–**धर्म्याद् हि अन्यत् श्रेयो क्षत्रियस्य न विद्यते ।**

अतः गीतोपदेश श्रवण करने के पश्चात् अर्जुन यही कहता है–"मोहोऽयं विगतो मम[4]" (यह मेरा मोह समाप्त हो गया) देखा जाय, तो समस्त सांसारिक क्लेशों का कारण मोह ही है। इस प्रकार गीतोक्त दर्शन सर्वथा व्यावहारिक एवं परमश्रेयस्कर है।

**भक्तियोग**–श्रीभगवान् में अनन्य प्रेम का नाम भक्ति है। नारद ने शाण्डिल्यसूत्र के अन्तर्गत भक्ति का लक्षण करते हुए लिखा है–"परानुरक्तिरीश्वरे"।

---

१. कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि।। गीता, २.४७।
२. ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। गीता, १८.६१।
३. नहि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् । गीता, ३.५।
४. गीता, ११.१, नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्धा, गीता, १८.७३।

श्रीमद्भागवत में नवधा भक्ति का विवेचन है। भक्ति एवं ज्ञान दोनों का मूल श्रद्धा है। गीतोक्त भक्तिदर्शन का यही प्रतिपाद्य है, कि भक्त को अपना सर्वस्व भगवान् को समर्पण कर देना चाहिए। इस प्रकार गीता के अनुसार जो व्यक्ति अपने समस्त कर्मों को ईश्वर को समर्पित कर देते हैं, तथा तत्परायण होकर अनन्यभाव से ईश्वर का ध्यान करते हुए, उसकी उपासना करते हैं, उनका परमेश्वर संसार सागर से उद्धार करते हैं :

**ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः ।**
**अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्तुपासते ।।** गीता १२.६ ।
**तेषामहं समुद्धर्ता मृत्युसंसारसागरात् ।** गीता १२.७ ।

गीतोपदेश की यह विशेषता बड़ी महत्त्वपूर्ण है, कि जो जिस भाव से भगवान् का ध्यान करते है, वे उसी भाव से उसे प्राप्त होते हैं–**"ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्"**[१]। इस प्रकार भक्त एवं ज्ञानी सभी भगवान् को प्राप्त करते हैं। अभ्यास, (चित्त को सब ओर से हटाकर परमेश्वर में लगाना) ज्ञान, ध्यान एवं कर्मफलत्याग भावना में करते हुए गीता में कहा गया है, कि अभ्यास से ज्ञान, ज्ञान से ध्यान तथा ध्यान से कर्मफलत्यागभावना श्रेष्ठ है।[२] यहाँ, कर्मफलत्याग को श्रेष्ठ कहने का यही तात्पर्य है, कि उत्तम साधनों के अनुष्ठान में असमर्थ होने पर 'सर्वकर्मफलत्याग' साधन भी अनुष्टेय है।[३]

भक्त के लक्षण बतलाते हुए, गीता में कहा गया है, कि भक्त किसी से भी द्वेष नहीं करता, सभी के साथ मैत्रीपूर्ण व्यवहार करता है, तथा दुःखियों के प्रति करुणापूर्ण दृष्टि से व्यवहार करता है। भक्त ममत्व एवं अहंकाररहित, दुःख एवं सुख में समभाव से रहने वाला तथा क्षमाशील होता है।[४] श्रीकृष्ण कहते हैं, कि जो सदा सन्तुष्ट रहता है, समाहितचित्तवाला है, तथा आत्मतत्त्व में दृढ़ निश्चय रखता है, तथा अपने मन एवं बुद्धि को मुझ में अर्पित कर देता है, ऐसा मेरा भक्त मुझे प्रिय है।[५] जिससे न संसार दुःखी होता है, और न जो संसार से क्षुब्ध होता है, तथा जो हर्ष, अमर्ष, भय एवं उद्वेग से मुक्त है, वह मेरा प्रिय है।[६] जो निःस्पृह, पवित्र, दक्ष अर्थात् स्तुत्यकर्म में चतुर, उदासीन, निर्भय तथा फलभोग के लिए किए जाने वाले कर्मों का त्याग करने वाला है, वही भगवान् का प्रिय भक्त है।[७] जो, न किसी वस्तु की प्राप्ति से हर्षित होता है, जो अनिष्ट की प्राप्ति से दुःखी नहीं होता, जो, इष्ट की अप्राप्ति से शोकाकुल नहीं होता, और न किसी प्रकार की आकांक्षा करता है, वह मेरा प्रिय भक्त है।[८]

---

१. गीता, ४.११।
२. श्रेयो हि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानं विशिष्यते।
ध्यानात् कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ।।
३. सम्पन्नसाधनानुष्ठानाशक्तौ अनुष्ठेयत्वेन श्रुतत्वात् ।। शा.भा. गीता १२.१२।
४. अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च। निर्ममो निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी ।। गीता १२.१३।
५. गीता, १२.१४।
६. गीता, १२।१५।
७. गीता, १२।१६।
८. यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न काङ्क्षति।
शुभाशुभपरित्यागी, भक्तिमान् यः स मे प्रियः ।। गीता, १२.१७।

भक्त की विशेषताएँ बतलाते हुए गीता में कहा गया है, कि भक्तिमान् पुरुष शत्रु तथा मित्र में समान व्यवहार करने वाला, सम्मान एवं अपमान की स्थिति में समानस्थितिवाला, तथा शीत, ऊष्मा एवं सुख तथा दुःख में समानस्थितिवाला एवं आसक्ति से रहित होता है। भक्त किसी की निन्दा सुनकर प्रसन्न नहीं होता, तथा जो मौनी अर्थात् संयतवाक् है, जो कुछ भी मिलने पर सन्तुष्ट रहता है, जिसका कोई निश्चित घर नहीं होता, तथा जो स्थिर बुद्धि है, ऐसा भक्त भगवान् का प्रिय होता है।[१] महाभारत में यही लक्षण ब्राह्मण का बतलाया गया है–

**येन केनचिदाच्छन्नो येन केनचिदाश्रितः ।**
**यत्र क्वचन शायी स्यात्तं देवा ब्राह्मणं विदुः ।।**

यहाँ, यह विचारणीय है कि भगवान् श्रीकृष्ण ने, जहाँ, एक ओर ज्ञानी को "प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थम्"[२] (मैं ज्ञानी को अत्यन्त प्रिय हूँ) कहा है, वहाँ भक्त को भी "भक्तास्तेऽतीव मे प्रियाः[३]" कहा है। इस प्रकार गीता में दोनों को ही समान महत्त्व प्रदान किया गया है।

### ज्ञानयोग

जिस प्रकार भक्तियोग का प्रतिपादन गीता में वर्त्तमान है, उसी प्रकार ज्ञानयोग का विवेचन भी गीता में किया गया है। ज्ञानयोग से आत्मतत्त्व के ज्ञान का आशय है। आत्मतत्त्व का निरूपण करते हुए द्वितीय अध्याय में कहा गया है, कि आत्मा, अज, नित्य, शाश्वत एवं सनातन है।[४] आत्मतत्त्व के उपदेश के द्वारा अर्जुन को यही कहा गया है कि वह बान्धवों के साथ कर्त्तव्य युद्ध करने से पराङ्मुख न हो, क्योंकि आत्मा तो सर्वथा अवध्य है।[५] गीता में, आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी एवं ज्ञानी, इन चारों में, ज्ञानी को श्रेष्ठ कहा है।[६] भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं, कि ज्ञानी तो मेरा स्वरूप ही है–"ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्"।[७] ज्ञाननिष्ठ साधक वन, नदीतीरादि एकान्त देश का सेवन करने वाला, थोड़ा-हल्का भोजन करने वाला, मन, वचन एवं शरीर पर संयम रखने वाला, ध्यानयोग में तत्पर तथा वैराग्यवृत्ति वाला होता है।[८] 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' के अनुरूप ब्रह्मज्ञानी सदैव आनन्दित रहता है। वह न शोक करता है, और न उसकी कोई आकांक्षा होती है। ऐसा ज्ञानी समस्त प्राणियों में समान भाव से व्यवहार करता है।[९]

गीता के अनुसार ईश्वर सभी प्राणियों के हृदय में वर्त्तमान है। अन्तर्यामी ईश्वर सभी को

---

१. तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी सन्तुष्टो येन केनचित्। अनिकेतः स्थिरमतिर्भक्तिमान् मे प्रियो नरः।।
२. गीता, ७.१७।
३. गीता, १२।२०।
४. अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे। गीता, २.२०।
५. देही नित्यमवध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत।
तस्मात् सर्वाणि भूतानि न त्वं शोचितुमर्हसि।। गीता, २.३०।
६. तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते। गीता ७।१७।
७. गीता, ७।१८।
८. गीता, १८।५२।
९. समः सर्वेषु-भूतेषु, गीता, १८।

अपनी माया से भ्रमित करता हुआ, उसी प्रकार स्थित है, जिस प्रकार खिलाड़ी यन्त्र पर आरूढ़ कठपुतलियों को चलाता है।[१] यहाँ, यह जिज्ञासा स्वाभाविक है, कि ईश्वर प्राणियों को किसलिए भ्रमित करता है। यहाँ, यह विचारणीय है, कि सभी प्राणी निज-निज पूर्वकर्म एवं संस्कार तथा वृत्ति के अनुसार संसारचक्र में भ्रमण करते हैं। ईश्वर तो अधिष्ठान एवं साक्षी मात्र है। गीता में, ईश्वर को उपद्रष्टा (साक्षी), अनुमन्ता, भर्ता (भरण-पोषण कर्ता), तथा भोक्ता कहा है।[२] यहाँ, अनुमन्ता का अर्थ अनुमोदनकर्ता-सा प्रतीत होता है, ऐसा लेना चाहिए। शंकराचार्य ने भी इस अर्थ का उल्लेख किया है।[३] राधाकृष्णन् ने यहाँ, अनुमन्ता का अर्थ "approver" किया है, जो समुचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि ईश्वर हमारे असत् कर्मों का अनुमोदन नहीं करता, वह तो साक्षी होने के कारण अनुमोदन करता-सा प्रतीत होता है।

**मोक्ष**

जब व्यक्ति की बुद्धि, समाधि अर्थात् आत्मा में स्थित हो जाती हैं,[४] तो वह स्थितप्रज्ञ की स्थिति को प्राप्त हो जाता है। जैसा कि, वर्णन है, स्थितप्रज्ञ जीवन्मुक्त ही है। जब साधक समस्त मनोगत कामनाओं का त्याग करके अन्तरात्मस्वरूप में सन्तुष्ट रहता है, तो वह स्थितप्रज्ञ कहलाता है।[५]

स्थितप्रज्ञ, दुःख की स्थिति में अनुद्विग्न, सुख में निःस्पृह, तथा राग, भय एवं क्रोध से रहित स्थितबुद्धि मुनि कहलाता है।[६] स्थितप्रज्ञ को न शरीर के प्रति मोह होता है, और न जीवन के प्रति, न वह शुभ को पाकर प्रसन्न होता है, और न अशुभ को पाकर खिन्न होता है। इस प्रकार आत्मज्ञानी पुरुष, जब समस्त कामनाओं का त्याग करके निःस्पृह रूप से व्यवहार करता है, तथा ममत्व एवं अहंकार से रहित हो जाता है, तो मोक्षस्वरूप शान्ति को प्राप्त होता है।[७] यही ब्राह्मी स्थिति है–"एषा ब्राह्मी स्थितिः"[८]।

इस प्रकार यदि देखा जाए, तो गीता, कर्म एवं धर्म, ज्ञान एवं विज्ञान, विधि एवं व्यवहारदर्शन एवं अध्यात्म का ऐसा अपार सागर है, जिसमें जीवनोपयोगी बहुमूल्य रत्नों का शाश्वत भण्डार है।



---

१. यन्त्रारूढानि मायया। गीता, १८।६१।

२. उपद्रष्टाऽनुमन्ता च भर्ता भोक्ता महेश्वरः। गीता, १३.२२।

३. अथवा अनुमन्ता कार्यकारणप्रवृत्तिषु स्वयं अप्रवृत्तः अपि प्रवृत्त इव तदनुकूलो विभाव्यते तेन अनुमन्ता। शा. भा. गीता १३.२२।

४. समाधिः आत्मा। शा. भा. गीता, २.५४।

५. प्रजहाति यदा कामान् सर्वान् पार्थ मनोगतान्।
आत्मन्येवात्मना तुष्टः स्थितप्रज्ञस्तदुच्यते।। गीता, २.५५।

६. गीता, २।५६, ५।२८।

७. विहाय कामान् यः सर्वान् पुमाँश्चरति निःस्पृहः।
निर्ममो निरहङ्कारः स शान्तिमधिगच्छति।। गीता, २.७१।

८. गीता, २.७२।

द्वितीय अध्याय

# चार्वाकदर्शन

## पृष्ठभूमि

नितान्त भौतिकवादी चार्वाक दर्शन, औपनिषददर्शन एवं गीतादर्शन की आध्यात्मिक विचारधारा की तीव्र-प्रतिक्रिया का फल है। औपनिषद आत्मवाद की घोर निन्दा, पुनर्जन्म एवं मोक्षादि आस्तिक-दार्शनिक सिद्धान्तों का तर्कों, भौतिकतावादी तर्कों के आधार पर अनौचित्यपूर्ण खंडन करते हुए, सर्वथा भौतिकसुखवाद का एकमात्र समर्थन ही चार्वाक दर्शन का उद्देश्य रहा है। किन्तु यह उल्लेखनीय है, कि चार्वाक दर्शन के आचार्यों की धारणा में भी, आत्मतत्त्व का प्रभुत्व स्वीकृत था, अत एव उन्होंने अपने दार्शनिक सिद्धान्त को 'शरीरात्मवाद' (शरीर ही आत्मा है) कहा है। वस्तुतः, जैसा कि, आगे स्पष्ट होगा, इतर नास्तिक दार्शनिकों, जैन एवं बौद्धों की दार्शनिक विचारधारा में भी, क्रमशः स्याद्वाद एवं विज्ञानवाद तथा शून्यवाद के सन्दर्भ में, आत्मवाद की प्रच्छन्न पृष्ठभूमि मिलती ही है, भले ही, इन नास्तिकों ने आत्मवाद का खंडन किया हो। यह भी कहना समीचीन ही होगा, कि जैन एवं बौद्ध दर्शनों में अनात्मवाद की प्रतिष्ठा होते हुए भी, मानवता की मानसिकता की पूर्णचिन्ता एवं रक्षा की गई है। जैन-बौद्ध दर्शन के अहिंसा आदि आचारमूलक सिद्धान्तों से उक्त तथ्य सर्वथा स्पष्ट है। साथ ही, यह भी नितान्त स्पष्ट है, कि जैन–बौद्ध दर्शन अनात्मवादी होते हुए, भी भौतिकतावाद के पूर्णतया निन्दक थे। इस प्रकार अवैदिक होते हुए भी, चार्वाक के मूलकर्त्तन का कार्य, जैन-बौद्धदर्शन से ही आरम्भ होता है। श्रुतिविरोधी होने के कारण, जैन-बौद्धदर्शन अवैदिक अवश्य कहे जाते हैं, किन्तु जैसा कि, आगे स्पष्ट किया जाएगा, इन दोनों का मुख्याधार उपनिषद्वर्त्ती सिद्धान्त ही हैं। वैसे तो, यह कथन भी असङ्गत न होगा, कि पूर्वपक्ष के रूप में भूतात्मवादी, इन्द्रियात्मवादी, प्राणात्मवादी एवं मन आत्मवादी चार्वाक दर्शन औपनिषद ही हैं–

"स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः" (तै. उ. २।१।१ भूतात्मवाद)

"ते ह प्राणाः प्रजापतिं पितरमेत्योचुः" (छा. उ. ५।२।६– इन्द्रियात्मवाद)

"अन्योऽन्तर आत्मा प्राणमयः" (तै. उ. २।२।१ प्राणात्मवाद)

"अन्योऽन्तर आत्मा मनोमयः (तै. उ. २।३।१ मन आत्मवाद)

**चार्वाक दर्शन की प्राचीनता एवं स्थापना**

जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, चार्वाक दर्शन का आरम्भ पूर्वपक्ष के रूप में, उपनिषदों में ही मिलना आरम्भ हो जाता है। बुद्धघोष ने लोकायत का अर्थ वितण्ड सत्य किया है।

न्यायमञ्जरीकार ने भी इसे वैतण्डिक कथा के समान बतलाऐ हुए, इसकी प्रामाणिकता का खंडन किया है–

**नहि लोकायते किञ्चित्कर्तव्यमुपदिश्यते ।**
**वैतण्डिककथेवासौ न पुनः कश्चिदागमः ।।** न्यायमञ्जरी।

वाल्मीकिरामायण के अन्तर्गत चार्वाक की निरर्थकता सिद्ध करते हुए, कहा गया है–

**कच्चिन्न लोकायतिकान्ब्राह्मणांस्तात सेवसे ।**
**अनर्थकुशला ह्येते बालाः पण्डितमानिनः ।।**

**धर्मशास्त्रेषु मुख्येषु विद्यमानेषु दुर्बुधाः ।**
**बुद्धिमान्वीक्षिकीं प्राप्य निरर्थं प्रवदन्ति ते ।।** (वाल्मीकिरामायण, अयोध्या. अ. ११२, श्लोक, ३८, ३९)

**आचार्य बृहस्पति एवं चार्वाकसम्बद्ध ग्रन्थ**

चार्वाक दर्शन के आचार्यों में बृहस्पति ही एक प्रामाणिक नाम है। अनेक ग्रन्थों में बृहस्पति प्रणीत कतिपय सूत्रों के उल्लेख मिलते हैं। किन्तु उनके द्वारा रचित कोई पूर्ण सूत्रग्रन्थ उपलब्ध नहीं होता। जिन ग्रन्थों में बृहस्पतिरचित सूत्रों का उल्लेख मिलता है, उनमें भास्करभाष्य, ब्रह्मसूत्रशाङ्कर भाष्य (३। ३। ५३) नीलकण्ठी टीका (गीता १६। ११), श्रीमद्भागवत की श्रीधरी टीका, गीता की मधुसूदनी टीका एवं अद्वैतब्रह्मसिद्धि हैं। बृहस्पति आचार्यरचित सूत्रों में जिन सिद्धान्तों के संकेत मिलते हैं, वे वस्तुतः चार्वाक के ही सिद्धान्त हैं। उदाहरणार्थ, "काम एवैकः पुरुषार्थः" के अन्तर्गत काम को ही एक मात्र पुरुषार्थ कहा गया है। इसी प्रकार मृत्यु को ही, मोक्ष कहा है–"मरणमेवापवर्गः"।

यह भी उल्लेखनीय है, कि भास के प्रतिमानाटक में बार्हस्पत्य अर्थशास्त्र, तथा कौटिल्य के अर्थशास्त्र में, बृहस्पति के मत का निर्देश मिलता है।[1] इस मत के अनुसार वार्ता एवं दण्डनीति, ऐहिक सुख की साधक कही गई हैं। ऐसा प्रतीत होता है, कि उपर्युक्त, सूत्रकार बृहस्पति एवं कौटिल्य के अर्थशास्त्र में उद्धृत बृहस्पति एक ही हैं।

जैसा कि ऊपर भी सङ्केत किया गया है, चार्वाकदर्शन के विशेप ग्रन्थ नहीं मिलते। फिर भी, इस सम्बन्ध में निम्नलिखित सन्दर्भ उल्लेखनीय हैं–

१. पतञ्जलि के महाभाष्य (६। ३। ५४) में "वर्णिका भागुरी लोकायतस्य" कहकर भागुरी टीका का उल्लेख किया गया है।

---

१. अर्थशास्त्र, १। २।

२. भट्टजयराशि विरचित तत्त्वोपप्लवसिंह (१०वीं. शता.) के अन्तर्गत भी चार्वाकदर्शन के सिद्धान्त वर्त्तमान हैं। इस ग्रन्थ का प्रकाशन गायकवाड़ ओरियन्टल सीरिज़, वड़ौदा से हुआ है।[१]

३. माधवाचार्य (१२०० ई.) ने चार्वाकमत का निरूपण कुछ विस्तार के साथ किया है।

४. पूर्वपक्ष के रूप में, चार्वाकदर्शन का न्यूनाधिक निर्देश, वैशेषिक एवं वेदान्त के ग्रन्थों में मिलता है। इन ग्रन्थों में, न्यायमञ्जरी, भास्करभाष्य, ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य, विवरण-प्रमेयसंग्रह, सर्वसिद्धान्तसंग्रह, सर्वमतसंग्रह, षड्दर्शनसमुच्चय (सटीक), कमलशीलकृत तत्त्वसंग्रह की टीका-पञ्जिका, एवं नैषधीयचरित तथा प्रबोधचन्द्रोदय नाटक में भी चार्वाकदर्शन के थोड़े-बहुत सिद्धान्त निर्दिष्ट हैं।

चार्वाकदर्शन के एक भी पूर्ण ग्रन्थ की अनुपलब्धि से यह स्पष्ट रूप से विदित होता है, कि इस सम्प्रदाय की पूर्ण रूप से प्रतिष्ठा नहीं हो पायी। वस्तुतः इसका कारण यह है, कि चार्वाक की कोई समग्र दृष्टि नहीं थी, क्योंकि जीवन, मात्र भोग ही नहीं है, अपितु इसके अतिरिक्त कुछ और भी है–सूक्ष्म–चिन्तनपरक एवं आत्मपरक। मात्र भोग से व्यक्ति को परमसाध्यस्वरूप शान्ति की प्राप्ति नहीं होती ("न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति" गीता)। यही कारण था, कि चार्वाक की दृष्टि ने आचार्यों एवं प्राचीन विद्वानों को चार्वाकदर्शनविषयक ग्रन्थलेखन के लिए प्रेरित नहीं किया।

मेरे विचार से, तो चार्वाक के मात्र भोगपरक होने से, एकाङ्गी होने के कारण विशेषतः उल्लेखनीय हैं। इसके अतिरिक्त इसे दर्शन नाम देना भी समुचित नहीं प्रतीत होता। किन्तु पाश्चात्त्य विद्वान् तुची मानते हैं, कि प्राचीन काल में लोकायत ग्रन्थों के बारे में लोगों को ज्ञान था। ये कालान्तर में लुप्त हो गए हैं।

## चार्वाक नाम क्यों पड़ा

१. चार्वाक का प्राचीन नाम लोकायत है। वैदिक-शास्त्रीय प्रमाण को न मानने के कारण, केवल बौद्धिक तर्कों का अनुसरण करने वाले तथा भोगवाद एवं ऐहिक सुख के लिप्सु, सामान्य जनों का दर्शन होने के कारण ही, इस दर्शन का नाम लोकायत (लोक+आयत) पड़ा।

२. एक मत यह भी है, कि बृहस्पति के शिष्य चार्वाक ने इस मत का विशेष प्रचार किया था, अत एव इसका नाम चार्वाक प्रसिद्ध हो गया।

३. एक अन्य मत के अनुसार, क्योंकि इसमें चार्वी (चर्व अर्थात् खाने-पीने की) बुद्धि की ही बलवत्ता है, इसलिए इसका नाम चार्वाक पड़ा है। चार्वो नामक एक आचार्य का उल्लेख भी काशिका वृत्ति में मिलता है।[२]

---

१. Proceclings of the Indian Philosophical Congress.

२. नयते चार्वी लोकायते चार्वी बुद्धिस्तत्सम्बन्धादाचार्योऽपि चार्वी। स लोकायते शास्त्रे पदार्थान् नयते। काशिका, १।३।३६।

४. षड्दर्शनसमुच्चय की टीका में गुणरत्न का कहना है, कि चार्वाकों द्वारा पुण्य एवं पापादि परोक्ष विचारों का चर्वण (भक्षण) करने के कारण, इस दर्शन का नाम चार्वाक पड़ा है। गुणरत्न का कथन है, कि चार्वाक साधारण जनों का दर्शन है।[१]

५. क्योंकि, चार्वाकदर्शन में सामान्य जनों की प्रिय, मात्र भोग की ही वाणी (चारु वाक्) है, इसलिए चार्वाक दर्शन की प्रसिद्धि हुई।

६. जैसा कि पहले भी कहा गया है, बृहस्पति आचार्य के द्वारा इसकी प्रस्थापना होने के कारण, चार्वाकदर्शन का एक नाम बार्हस्पत्य दर्शन भी है।

इस प्रकार, चार्वाकदर्शन, लोकायत या लोकायतिक, चार्वाक एवं बार्हस्पत्य दर्शन के रूप में प्रख्यात था। एवञ्च इसका मुख्य तात्पर्य सामान्य लोक के सामान्य भौतिक विचार से है।

**माधवाचार्य** ने लोकायत की व्युत्पत्ति इस प्रकार की है–"लोकेषु आयतः लोकायतः"।[२] इसका अर्थ यही है, कि यह दर्शन लोगों (सामान्य जनों) में प्रचलित था।

**हरप्रसाद शास्त्री** ने भी लोकायत की सामान्य एवं व्यावहारिक व्याख्या करते हुए, इसे विश्व के सम्बन्ध में, लोगों का दृष्टिकोण माना है। इस परिभाषा से, यह स्पष्ट है, कि लोकायत दार्शनिक चिन्तन का सामान्य (लोगों का) स्वरूप है, तथा इसके समर्थन के लिए, किसी शास्त्र की आवश्यकता नहीं है।[३] हिव्यावदान (बौद्ध ग्रन्थ) के अनुसार भी लोकायत का अर्थ सामान्य लोगों का ही दर्शन है।[४]

शंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्रभाष्य में देह का चैतन्य स्वीकार करने वाले प्राकृत जनों को लोकायतिक कहा है।[५] पञ्चानन तर्करत्न ने लोकायत को इसलिए लोकायत सिद्ध किया, क्योंकि इसका विश्वास ठोस भौतिक लोक में था।[६]

१२. प्राचीन आचार्यों में, बुद्धघोष ने आयत शब्द का अर्थ, आधार लेते हुए, लोकायत का अर्थ, ऐसा दर्शन किया, जिसका आधार, यह भौतिक संसार (लोक) है।[७]

---

१. तर्करहस्यदीपिका, पृ० ३००।

२. सर्वदर्शनसंग्रह, १।२ (टि०)।

३. बौद्धधर्म, (बम्बई, ३७-३८)।

४. विशेष देखें, Das Gupta, History of Indian Philosophy, Vol. III, P. 513-514.

५. Das Gupta, History of Indian Philosophy, Vol. III, P. 52, 515.

६. Pali Texts Society Dictionary, by T.W. Rays Davids and W. Steel (Surrey 1925).

७. Monior Williums, Sanskrit English Dictionary.

१३. हरिभद्र ने षड्दर्शनसमुच्चय (८१) में, जिसका ज्ञान ज्ञानेन्द्रियों से हो, वह लोक है, इस प्रकार लोक की परिभाषा की है।

१४. षड्दर्शनसमुच्चय के टीकाकार, मणिभद्र ने 'लोक' को संपूर्ण भौतिक अस्तित्व का नाम दिया। इस प्रकार हरिभद्र एवं मणिभद्र दोनों के ही अनुसार लोकायतदर्शन एक भौतिकतावादी दर्शन सिद्ध होता है। प्रतिष्ठित शब्दकोशों में भी लोकायत के सम्बन्ध में प्रामाणिक विचार प्रस्तुत किया गया है।

१५. सेंट पीटर्सवर्ग डिक्शनरी में लोकायत को केवल भौतिकवाद कहा गया है।

१६. पी.टी.एस. डिक्शनरी के अन्तर्गत लोकायत का तात्पर्य लोगों के विश्वव्यापी दृष्टिकोण से लिया है।[1]

१७. मोनियरविलियम्स ने नास्तिकवाद की प्रणाली के अन्तर्गत लोकायत का सम्बन्ध भौतिकवाद से बतलाया है।

१८. एच.टी. कोलब्रुक ने भी लोकायत का अर्थ भौतिकवादी ही किया है।[2]

## चार्वाकदर्शन के सिद्धान्त

### स्वभाववाद

चार्वाक न ईश्वर को जगत् का कारण मानता है, और न किसी अन्य तत्त्व को ही। चार्वाक-दर्शन के अनुसार, किसी भी वस्तु की उत्पत्ति के सम्बन्ध में कार्यकारणवाद की कल्पना ही निरर्थक है। उसका तर्क है, कि किसी वस्तु का एक ही कारण नहीं होता, अपितु, कितने ही अस्पष्ट कारण होते हैं। अतः तब कार्यकारणवाद कैसा ? चार्वाक का तर्क है, कि अग्नि की उष्णता, एवं जल की शीतलता, उसका स्वभाव है। अतः सृष्टि की उत्पत्ति स्वाभाविक है। चार्वाक का कहना है, कि वस्तुओं की उत्पत्ति एवं विनाश, दोनों ही स्वाभाविक हैं–"यदुत्पादि विनाशि तत्"। स्वभाववाद के समर्थन में, चार्वाक का कथन है, कि जिस प्रकार मयूरों का चित्र-विचित्र वर्ण शोभित होना स्वाभाविक है, एवं कोकिल की मधुर कूज स्वाभाविक है, उसी प्रकार संसार में सब कुछ स्वभाव से घटित होता है।

चार्वाकदर्शन के समालोचक विद्वानों ने अनीश्वरवादी सांख्य के प्रधानकारणवाद में चार्वाक के स्वभाववाद की प्रतिकृति देखी है। इस सम्बन्ध में देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय कहते हैं–

"यदि अपने मूल रूप में सांख्यदर्शन केवल 'प्रधानवाद' था, तो हमारा यह अपेक्षा करना भी स्वाभाविक है, कि यह स्वभाववाद भी था। क्योंकि, स्वभाववाद के विना प्रधानवाद अपूर्ण है। यह

---

१. देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय, लोकायत, पृ० ३०८, (हि० अनु०)

(मेकमिलन, दिल्ली, १९८२)

स्वभाव का सिद्धान्त हमें, सहज ही उस स्वभाववाद का स्मरण कराता है, जिसे बहुधा लोकायतिकों की विचारधारा माना जाता है।

वैसे तो, गौडपादाचार्य ने भी 'स्वभाव' से सृष्टि की उत्पत्ति मानी है, किन्तु वह स्वभाव ईश्वर का है, स्वतन्त्र स्वभाव नहीं–"देवस्यैष स्वभावोऽयमाप्तकामस्य का स्पृहा"। (गौड़पादकारिका)

**प्रमाण**–लोकायत की प्रमाणचिन्तना विलक्षण है। वह इन्द्रियज्ञान एवं प्रत्यक्षप्रमाण के अतिरिक्त न अनुमान को प्रमाण मानता है, और न शब्द को। अनुमान का प्राण व्याप्ति है। व्याप्ति के सम्बन्ध में लोकायत का विचार है, कि धूम एवं अग्नि के उदाहरण में, लिंगपद (धूम) एवं साध्य पद (अग्नि) में एक सामान्य प्रत्यय (साहचर्यनियम) व्याप्ति है। किन्तु लोकायत का तर्क है, कि व्याप्ति (जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है) को पहले से ही स्वीकार करना अनुचित है। लोकायत मानता है, कि धूम एवं अग्नि के सार्वभौम सम्बन्ध को सिद्ध करने के लिए, कोई प्रमाणसिद्ध स्रोत नहीं है। इन्द्रियज्ञान के द्वारा इस प्रकार के ज्ञान को पाना सम्भव नहीं है, क्योंकि इन्द्रियज्ञान सीमित है। इस प्रकार चार्वाक का कथन है, कि अनुमान को व्याप्ति का आधार नहीं माना जा सकता। प्रमाणवाद के सम्बन्ध में चार्वाक का मूल तर्क तो यही है, कि ज्ञान का एकमात्र स्रोत इन्द्रियज्ञान है। यहाँ, यह तथ्य अवलोकनीय है, कि लोकायत का व्याप्ति के खंडन करने का अर्थ, तर्क का खंडन करना है, किन्तु अपने लोकायत पक्ष के समर्थन में वह स्वयं तर्क का आश्रय लेता है। इसलिए उसके सिद्धान्त में परस्पर विरोध दर्शनीय है। वास्तविकता तो यह है, कि लोकायत तर्क का आश्रय तो लेते थे, किन्तु आत्मा, ईश्वर एवं परलोक की स्वीकृति उन्हें तर्काश्रित ग्राह्य नहीं थी।

चार्वाक, अनुमान प्रमाण ही नहीं, **शब्द अर्थात् आप्त प्रमाण** को भी स्वीकार नहीं करते। इस सम्बन्ध में, यह उल्लेखनीय है, कि यद्यपि जैन एवं बौद्ध दोनों ही वेदविरोधी हैं, किन्तु फिर भी वे आप्तप्रमाण को स्वीकार करते हैं। आप्तप्रमाण के विरोध में चार्वाक का तर्क है, कि आप्त वाक्य से जो अर्थज्ञान होता है, वह प्रत्यक्ष से ही सिद्ध होता है, अतः आप्त प्रमाण को स्वतन्त्र प्रमाण मानने की क्या आवश्यकता है। आप्तप्रमाण के आधार, वेदों की प्रामाणिकता का खंडन करते हुए, चार्वाक का कथन है, कि वेदों में अनर्थक शब्दों का प्रयोग है, एवं आनुमानिक तथ्यों एवं पदार्थों की कल्पना है, अतः वेदों का अप्रामाण्य है। वेदों के सम्बन्ध में घोर कटाक्ष करते हुए चार्वाक कहता है, कि वेदप्रतिपादित अश्वमेध यज्ञ में घृणित कार्यकलाप से एवं जर्भरी, तुर्फरी, पर्फरीका, जेमना एवं महेरु आदि अनर्थक शब्दों के प्रयोग से[1], तथा यज्ञ में आमिषभक्षण की विधि से यह प्रतीत होता है, कि वेद, भण्ड (भांड़), धूर्तों एवं निशाचरों द्वारा प्रणीत हैं–

त्रयो वेदस्य कर्तारो भण्डधूर्तनिशाचराः।
जर्फरी-तुर्फरीत्यादि पण्डितानां वचः स्मृतम्।। सर्वदर्शनसंग्रह, पृ. ४।

इस प्रकार चार्वाक वेद के आप्तप्रामाण्य के विरोधी हैं।

---

१. ऋग्वेद १०।१०६।६।

**तत्त्वमीमांसा**–लोकायतिकों की तत्त्वमीमांसा बड़ी स्थूल है। न इन्हें आत्मा स्वीकार्य है, न शुद्ध चैतन्य, न पुनर्जन्म और न मोक्ष। तो फिर, क्या स्वीकार है, चार्वाक को केवल देहवाद स्वीकार्य है। भौतिक तत्त्व भी पृथिव्यादि केवल चार स्वीकार्य हैं। आकाश को ये, तत्त्व न स्वीकार कर बौद्ध की तरह मात्र शून्यता कहते हैं। स्पष्ट है, चार्वाक आत्मवादी के स्थान पर भौतिकवादी एवं देहवादी थे। इस प्रकार लोकायत तत्त्वमीमांसा में दो विचार विशिष्ट हैं–१. **देहवाद** तथा **२. विचित्र विश्वोत्पत्तिविज्ञान**। देहवाद के सम्बन्ध में ऊपर कहा गया है। विचित्र विश्वोत्पत्तिविज्ञान के अन्तर्गत चार्वाक की जगत् की उत्पत्ति के सम्बन्ध में विचित्र तर्कना है, और वह यह कि जगत् पृथिव्यादि चार तत्त्वों के संयोग से स्वभावतः उत्पन्न हुआ है। ईश्वर या कोई चेतन तत्त्व जगत् का स्रष्टा नहीं है। इस प्रकार जगत् की उत्पत्ति स्वाभाविक है। देहात्मवादी होने के कारण, ये देह को ही चैतन्य मानते हैं। जैसा कि, हम पहले भी कह चुके हैं, अनात्मवादी होते हुए भी, इन्होंने देहात्मवाद स्वीकार किया है। इस प्रकार आत्मवाद से इनका पीछा कहाँ छूटा।

**जीव**, देहात्मवादी होने के कारण, चार्वाक देह को ही जीवचैतन्य मानता है। चैतन्य को आत्मा का धर्म तो चार्वाक मानता है, किन्तु चैतन्य का सम्बन्ध शरीर से होने के कारण, वह शरीर को ही जीवात्मा मानता है। देहात्मवाद या देहचेतनवाद के सम्बन्ध में चार्वाकों ने जो तर्क दिए हैं, वह इस प्रकार हैं–यदि शरीर है, तो चैतन्य है, और यदि शरीर नहीं है, तो चैतन्य भी नहीं है, इस प्रकार न्याय की अन्वय-व्यतिरेकव्याप्ति के अनुसार चैतन्य एवं शरीर परस्पर सम्बद्ध हैं। यों भी कह सकते हैं, कि अन्न के भक्षण से शरीर में चैतन्य का उदय एवं विकास होता है, एवं यदि अन्न का उपयोग न किया जाय, तो चैतन्य भी समाप्त होता है। "स्थूलोऽहम्" (मैं स्थूल हूँ), "कृशोऽहम्" (मैं कृश हूँ), "मैं सुखी हूँ", या "मैं दुःखी हूँ", इस प्रकार के अनुभव भी शरीर एवं चैतन्य के सम्बन्ध को ही अभिव्यक्त करते हैं। शरीर एवं चैतन्य के सम्बन्ध के विषय में, तीसरा तर्क आयुर्वेद से सम्बन्धित है। उदाहरणार्थ ब्राह्मी घृत के प्रयोग से कुमार शरीर में प्रज्ञा-पाटव उत्पन्न होता है। इससे शरीर एवं चैतन्य का सम्बन्ध सुस्पष्ट है।

**भूतों से चैतन्य की उत्पत्ति**–चार्वाक भूतचैतन्यवादी हैं। भूतचैतन्यवाद के अनुसार भूतसङ्घ से चैतन्य की सृष्टि स्वभावतः है, जैसे गोमय (गोबर) से वृश्चिक उत्पन्न हो जाता है। इस सम्बन्ध में एक उदाहरण और दिया जाता है, वह यह कि जिन पदार्थों से मदिरा बनती है, उनमें मादकता नहीं होती किन्तु विभिन्न पदार्थों के संयोग से मादक मदिरा का निर्माण होता है। इसी प्रकार भूतसङ्घसंयोग से चैतन्य की उत्पत्ति होती है।

**धर्माचरण**–चार्वाकों का समस्त व्यवहार एवं आचार भोगपरक है। इतर दर्शनों में धर्माचरण मोक्ष का साधन है। किन्तु चार्वाक तो मृत्यु को ही मुक्ति मानता है–"मरणमेवापवर्गः"। इसीलिए यह पुरुषार्थचतुष्टय में केवल काम को ही पुरुषार्थ मानता है। 'अर्थ' को तो 'काम' की सिद्धि के निमित्त से स्वीकार करता है। जैसा कि, पहले भी कहा जा चुका है, अश्वमेध एवं ज्योतिष्टोम यज्ञ के अन्तर्गत हिंसा का समर्थक वैदिकधर्म, चार्वाक की दृष्टि में हेय है। इसी प्रकार वैदिक धर्म में श्राद्ध कर्म के प्रति भी चार्वाक की पूर्ण अनास्था है। उसकी दृष्टि में श्राद्धादि कर्मकाण्ड पाखण्ड मात्र हैं। वास्तविकता तो यह है, कि जब लोकायतिकों के अनुसार, आत्मतत्त्व एवं मोक्ष साध्य ही नहीं हैं, तो धर्म एवं आचार

की अपेक्षा ही क्या है। इनके अनुसार तो "ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्" ही वरीयान् है। जब चार्वाक पुनर्जन्म ही नहीं मानते, तो ये किस भय से सदाचरण करें। यह पुनर्जन्म का भय ही तो है, जो व्यक्ति को कदाचार से दूर रखकर, उसे सदाचार की ओर प्रवृत्त करता है। किन्तु चार्वाकमत में तो मृत्यु के पश्चात् कुछ है ही नहीं–"भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः"। चार्वाकमत में तो ऐहिक सुख की प्राप्ति ही स्वर्ग है, तथा सांसारिक दुःख ही नरक है।

**लोकायत का नीतिशास्त्र**–लोकायत का नीतिशास्त्र एकमात्र अतिसुखवाद का समर्थक है। लोकायत के नीतिशास्त्र के अनुसार सुखभोग को ऐसा सर्वातिशायी उद्देश्य माना गया है, कि चाहे, किसी से ऋण ले लो, किन्तु सुखभोग करो। जैसे, यज्ञादि धर्म करने के लिए ऋण लेना उचित है, वैसे ही, सुखभोग के लिए भी ऋण का औचित्य है। जब सुख के साधनस्वरूप धर्म (धनाद् धर्मस्ततः सुखम्) के लिए ऋण का औचित्य है, तो धर्म के साध्य सुख के लिए ऋण लेने की (ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्) चार्वाक की नीतियोजना में क्या पाप है, क्या अनौचित्य है। यहाँ, विचारणीय यह है, कि धर्म के आचरण, यज्ञादि में सत्क्रिया-सत्कर्म होता है, जब कि ऋण लेकर 'घी पीने' में सत्कर्म माध्यम नहीं बनता। दूसरे, चार्वाक के नीतिशास्त्र "ऋण करके घी पिए" में यह ध्वनि है, चाहे जैसे भी हो, सुख भोगो। अच्छी बात यह है, कि चार्वाक ने ऋण न लौटाने की बात नहीं कही। किन्तु जब वह पुनर्जन्म को नहीं मानता, तो वह भी क्रिया है, क्योंकि परलोकभयस्वरूप नरकादि के भय से भी बहुत से व्यक्ति ऋण वापस करते हैं। वस्तुस्थिति तो यह है, कि प्रत्येक व्यक्ति दुःख को टालकर सुख भोग करना चाहता है। फिर, चार्वाक ने ही क्या अनुचित किया, यदि उसने ऋण लेकर घी पीने की बात कही, सुखभोग का मन्तव्य स्पष्ट किया। यहाँ तक तो बात कुछ ठीक लगती है, किन्तु उसके नीतिशास्त्र में पुनर्जन्म को स्वीकार न करना ("भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः") सर्वथा अनुचित एवं अग्राह्य है, क्योंकि व्यक्ति पुनर्जन्म एवं परलोक के भय से असत् एवं कुत्सित कर्मों के सम्पादन से विमुख होना चाहता है। हाँ, तो दुःख से दूर रहने का प्रयत्न सभी करते हैं। इस सम्बन्ध में लोकायत दृष्टान्त प्रस्तुत करते हुए कहना है, कि सुख एवं दुःख का साथ स्वाभाविक है। हमें दुःख से डर कर सुख का त्याग नहीं करना चाहिए। दृष्टान्त है, जिस प्रकार मछली का इच्छुक व्यक्ति, छिलके तथा काँटों समेत उसे ग्रहण करता है, या जैसे तण्डुल का इच्छुक व्यक्ति, उसके छिलके एवं भूसीसहित उसे ग्रहण करता है। आशय यह है, कि दुःख के भय से सुख का त्याग नहीं करना चाहिए, जैसे, कि चावल के साथ भूसी का भी ग्रहण होता है। यह बात दूसरी है, कि चावल का इच्छुक, बाद में भूसी का भी त्याग कर देता है। लोकायत का कहना है, कि पशुओं द्वारा चर लिए जाने के भय से धान्य बोना बन्द नहीं किया जाता। एवञ्च भिक्षुओं के माँगने के भय से, भोजन बनाना रोक नहीं दिया जाता।

**चार्वाक का निराकरण**

चार्वाक का पक्ष (पूर्वपक्ष)

१. जैसा कि, उपर्युक्त विवेचन के अन्तर्गत कहा गया है, चार्वाक देहात्मवादी है। इस प्रकार

---

१. विशेष देखिए, देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय, लोकायत, पृ० २५।

देह ही आत्मा है, स्वतन्त्र आत्मा की सिद्धि अनुमान द्वारा भी नहीं होती, यह भी स्पष्ट किया जा चुका है। मैं स्थूल हूँ, मैं दुर्वल हूँ, इत्यादि भी चार्वाक के अनुसार देहात्मवाद की ही सिद्धि करते हैं।

**पूर्वपक्ष का निराकरण**—पूर्वपक्ष का उपर्युक्त मत अनुभव एवं तर्क के निकष पर खरा न सिद्ध होने के कारण सारहीन है। वस्तुतः चार्वाक अपने ही तर्क से धराशायी होता है। भौतिक चैतन्यवाद की पुष्टि में, वह "मैं स्थूल हूँ" इत्यादि उदाहरण देता है। किन्तु इससे तो 'मैं' के चेतनत्व तथा 'स्थूलत्व' का पार्थक्य स्वतः सिद्ध है। अर्थात् चेतन एवं स्थूल, ये दोनों पृथक् सत्ताएँ हैं। इस दृष्टिकोण को और स्पष्ट करते हुए, यह कहा जाएगा, कि मेरा शरीर, मेरी इन्द्रियाँ एवं मेरा प्राण, इत्यादि प्रत्यक्ष, प्रतीति से, देह, इन्द्रिय एवं प्राण का अन्यात्मत्व स्पष्ट सिद्ध है। अतः शरीर एवं इन्द्रियादि से अतिरिक्त, अद्वितीय पदार्थों के भाव का बोधक नित्य, शुद्ध, बुद्ध एवं सच्चिदानन्दस्वरूप परिपूर्ण आत्मतत्त्व स्वीकरणीय है।[1]

२. चार्वाक का तर्क है, कि जब आत्मा एक है, तो प्रत्येक शरीर में पृथक्-पृथक् चेष्टाओं की सिद्धि किस प्रकार होगी। इस सम्बन्ध में, यह कहा जाएगा, कि आत्मा को एक होने पर भी, उसकी व्यापकता के कारण, विभिन्न शरीरों में चेष्टा की सिद्धि होने में कोई वाधा नहीं है।[2]

३. चार्वाक का पक्ष है, कि अदृष्ट सिद्ध है, एवं इसी प्रकार परलोकसिद्धि भी सन्दिग्ध है। इस सम्बन्ध में सिद्धान्तमत यह है, कि सन्देह की स्थिति में, अस्तित्वपक्ष बहुवादि सम्मत होने से आदरणीय है। इस सम्बन्ध में अद्वैतब्रह्मसिद्धिकार ने न्यायकुसुमाञ्जलिकार उदयन के निम्नलिखित श्लोक को उद्धृत किया है–

सन्दिग्धेऽपि परे लोके त्याज्यमेवाहितं बुधैः।
यदि न स्यात् ततः किं स्यादस्ति चेन्नास्ति को हतः।।

४. ईश्वर की सत्ता को स्वीकार न करने वाले चार्वाक का पक्ष है, कि ईश्वर की सत्ता, प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान अथवा अर्थापत्ति प्रमाण से सिद्ध नहीं होती। इस विषय में सिद्धान्ती का समाधान है, कि ईश्वर के परोक्ष होने के कारण, उसकी सत्ता प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध नहीं की जा सकती। ईश्वर अनुमान का विषय भी नहीं है, क्योंकि वह तो अनुभव सिद्ध है। ईश्वर, 'पर्वतो वह्निमान्' के समान स्थूलविषय तो है नहीं।

---

१. तस्माच्छरीरेन्द्रियाद्यतिरिक्ताद्वितीयवक्ष्यमाणभावाभावभासको नित्य-शुद्ध-बुद्ध-सच्चिदानन्दविग्रहः परिपूर्ण एवात्मा मन्तव्य इति। सदानन्दयति, अद्वैतब्रह्मसिद्धि, पृ० १०२ (परिमल, दिल्ली–१९८९)।

२. एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।
कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च।। श्वे. उ. ६।११।

ईश्वर उपमान प्रमाण का भी अविषय है, क्योंकि उपमान प्रमाण में 'उपमिति' अर्थात् सादृश्य की अपेक्षा है, किन्तु ईश्वर के अद्वितीय होने के कारण उसके सदृश कोई दूसरी वस्तु नहीं हो सकती। ईश्वरसिद्धि अर्थापत्ति से नहीं हो सकती, इसका कारण यह है, कि ईश्वर के विना किसी भी पदार्थ की उपपत्ति का अभाव है, जैसा कि अर्थापत्ति के लिए अपेक्षित है। ईश्वर के अनुपलब्धि प्रमाण के विषय होने का तो प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता, क्योंकि ईश्वर एक भावात्मक सत्ता है, जब कि अनुपलब्धि प्रमाण अभावमात्र का साधक है। ईश्वर के निर्धर्मक होने के कारण, वह शब्दप्रमाण का भी विषय नहीं है, क्योंकि शब्दप्रमाण, जाति, गुण एवं क्रिया आदि धर्मों के निरूपण के द्वारा प्रवृत्त होता है–

दृष्टा जातिगुणक्रियासम्वन्धा शब्दहेतवः।
नात्मन्यन्यतमो ह्येषां तेनात्मा नाऽभिधीयते।। (सुरेश्वराचार्य)

इस प्रकार ईश्वर की सत्ता प्रत्यक्षादि प्रमाणों का विषय न होने पर भी, श्रुति एवं अनुभवसिद्ध है।

## निष्कर्षसूत्र

लोकायत एक सामान्य जनों का दर्शन है। सामान्य जनों के वारे में, यह देखने में आता है, कि उन्हें सांसारिक भोग-विलास के अतिरिक्त और कुछ नहीं सूझता। इस प्रकार लोकायत एक अपूर्ण एवं अधूरे जीवनमात्र भोगजीवन का निर्देश करता है। समग्र जीवन (भौतिक एवं आध्यात्मिक) लोकायत का विषय नहीं है। यही कारण है, कि लोकायत की आचार्यपरम्परा का विकास नहीं हो सका। परिणामतः, बृहस्पति के कतिपय सूत्रों के अतिरिक्त, चार्वाक के विचार अप्रत्यक्ष एवं श्रुतिपरम्परा पर ही आधारित हैं। इस सन्दर्भ में, यह कहना भी संगत होगा, कि वस्तुतः चार्वाक का मौलिक साहित्य, ना के बराबर होने के कारण, उसने परमतदूषण का ही आश्रय लिया है। अतएव यह देखने में आता है, कि चार्वाक के विचार परलोक, ईश्वर, पुनर्जन्म एवं मोक्ष के निराकरण से ही अधिक सम्बन्धित हैं। इस प्रकार चार्वाक का दृष्टिकोण प्रायः नकारात्मक ही है। उसकी दृष्टि मात्र स्थूलभोगवादी है। भोगविषय स्थूलभावेन स्पष्ट ही हैं, उनकी व्याख्या की क्या अपेक्षा है। सृष्टि के सम्बन्ध में लोकायत की स्वभाववाद की कल्पना भी निरर्थक है। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, यों तो, वेदान्त में भी 'स्वभाव' का आश्रय लिया गया है, किन्तु वहाँ "देवस्यैष स्वभावोऽयम्" (गौडपादकारिका) कहकर ईश्वर के स्वभाव के फलस्वरूप सृष्टि की उत्पत्ति सिद्ध की गई है। इसके विपरीत चार्वाक तो ईश्वर की सत्ता मानता ही नहीं। उसके अनुसार तो पृथिव्यादि चार तत्त्वों के स्वभाव से सृष्टि की उत्पत्ति होती है, जो असंगत है। लोक में भी, विना कुम्भकार के, मृत्तिका आदि से स्वभावतः घट का निर्माण नहीं हो जाता। इस सम्बन्ध में यह कहना भी उपयुक्त होगा, कि अनेक समालोचक विद्वानों, जैसे, देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय, ने चार्वाक के स्वभाववाद का सम्बन्ध सांख्य के प्रकृतिवाद के साथ जोड़ने का प्रयत्न किया है। किन्तु

यहाँ, यह विचारणीय है कि क्या सांख्य के समान 'पुरुष' का सिद्धान्त चार्वाक दर्शन में प्राप्त है।[1] इसके अतिरिक्त, क्या सांख्य जैसी "धर्माधर्म"[2] की कल्पना चार्वाकदर्शन में प्राप्त होती है, और, क्या 'संसार, चक्र'[3] एवं पुनर्जन्म एवं कैवल्य का विचार लोकायत दर्शन में वर्त्तमान है। यदि नहीं, तो मात्र सांख्य के प्रकृतितत्त्व के आधार पर चार्वाक के स्वभाववाद की समानता निश्चित करना उचित नहीं है। इस प्रकार, सच तो यह है, कि चार्वाक के अनुसर्ताओं ने श्रुतपरम्परा एवं कल्पना के आधार पर ही, चार्वाकदर्शन का ताना-बाना खड़ा किया है, जो निराधार एवं निर्बल है।

किन्तु, फिर भी, जैसा कि हम कह आये हैं, उपनिषदों के दर्शन एवं अध्यात्मवाद की घोर प्रतिक्रिया होने के कारण, चार्वाकदर्शन से इहलोक के प्रति आस्था का पाठ अवश्य सीखने को मिलता है। दूसरे शब्दों में, उपनिषदों के अतिसूक्ष्मवाद के प्रति समाज में जो अनास्था उत्पन्न होने लगी थी, उसी अनास्था में भौतिकवाद के प्रति आस्था के बीज निहित थे। इस प्रकार मनुष्य को भौतिक जगत् के प्रति अवहेलना से चार्वाक ने किसी प्रकार बचाया था। किन्तु, फिर भी आप्तवचनों के प्रति अनास्था, ईश्वर, पुनर्जन्म, आत्मा एवं परलोक तथा मोक्ष के प्रति अश्रद्धा एवं अविश्वास, चार्वाकदर्शन की प्रमुख दुर्बलताएँ हैं, जो मनुष्य के सर्वांगीण विकास में बाधक हैं। फिर भी, इस सम्बन्ध में, चार्वाकदर्शन का माहात्म्योल्लेख करते हुए, आलोचक विद्वानों की यह टिप्पणी, "श्रद्धा किसी भी सत् सिद्धान्त की जननी नहीं हैं, सिद्धान्त की सृष्टि तो तर्क से होती है। शुद्ध तर्क की उपयोगिता दिखाकर चार्वाकों ने भारतीय विचारकों के लिए एक मनोरम मार्ग की सृष्टि की है"[1] आश्चर्यजनक एवं निरर्थक है। प्रश्न यह है, कि क्या गीता में प्रतिपादित श्रद्धा का महत्त्व–"श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानम्" निरर्थक है। क्या, सामान्य तर्क के आधार पर चार्वाकों ने भोग के अतिरिक्त कुछ और साध्य भी माना। यदि ऐसा ही है, फिर तो, भारतवर्ष में दर्शन में भोगवाद की ही प्रबलता होनी चाहिए। इससे तो भारतीय दर्शन के अध्यात्मपक्ष एवं तत्सम्बन्धी विपुल वाङ्मय की निःसारता ही सिद्ध होती है। मेरे विचार से, किसी भारतीय दर्शन के विद्वान् के द्वारा इस प्रकार की टिप्पणी सर्वथा अवाञ्छनीय एवं निराधार है। पण्डित बलदेव उपाध्याय चार्वाकदर्शन के सम्बन्ध में अपनी टिप्पणी प्रस्तुत करते हुए पुनः लिखते हैं– "अतः आधिभौतिक सुखवाद के पुजारी होने पर भी चार्वाकों ने, मानवजीवन को विशृंखल होने से बचाया और पारलौकिक सुख की मृगतृष्णा में, अपने बहुमूल्य शरीर को व्यर्थ गलाने वाले अधिकांश लोगों के सामने, इस जीवन को सुखमय बनाने का ठोस उपदेश दिया।[2]" इस अंश के अन्तर्गत भी पारलौकिक सुख के उद्देश्य से साधना-तपस्या में रत आध्यात्मिकों के प्रयास को व्यर्थ कहना, पता नहीं, किस विलक्षण प्रतिभा का परिचायक है। यदि यह चार्वाक का विचार होता, तब तो ठीक था, किन्तु विद्वान् लेखक की इस प्रकार की टिप्पणी अत्यन्त आश्चर्यजनक है।

---

१. पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि तत्कृतः सर्गः। सां. का. २१।

२. धर्मेण गमनमूर्ध्वे गमनमधस्ताद् भवत्यधर्मेण। सा.का.४४।

३. तिष्ठति संस्कारवशाच्चक्रभ्रमिवद् धृतशरीरः। सां. का. ५६।

४. **कैवल्यं** माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च । सां. का. १६।

५. बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन, पृ० ८६-८८।

पश्चिमी जगत् में तो चार्वाकसंस्कृति का बोलबाला स्पष्ट ही है, जहाँ 'खाओ, पियो और खुश रहो' की प्रायः प्राथमिकता देखने में आती है। किन्तु, आज पश्चिम में भी ध्यान (Meditation) एवं योगाभ्यास के रूप में आध्यात्मिकता की किरण उदित होती दृष्टिगोचर होती है। यह भी पश्चिमी जगत् के भोगवाद की प्रतिक्रिया का ही परिणाम कहा जा सकता है।

चार्वाक के भौतिकवाद का स्वरूप, ग्रीकदार्शनिक देमोक्रितस (४६० ई. पू.), एपिकुरस (३८० ई. पू.) तथा ल्यूक्रेशियस (८५ ई. पू.) के दार्शनिक विचारों में स्पष्टतया देखा जा सकता है। इन दार्शनिकों के अनुसार जगत् का ईश्वर या अन्य कोई कारण नहीं है, प्रत्युत जगत् परमाणुओं के यादृच्छिक संघात का परिणाम है। आत्मा (Soul) के बारे में, इन दार्शनिकों का विचार है, कि यह शरीर का ही एक अंश है, एवं शरीर के विनाश के साथ ही आत्मा का भी विनाश हो जाता है। इस प्रकार शरीर के समान आत्मा भी विनाशशील है। आत्मा चतुर्विध परमाणुओं के सङ्घात का ही परिणाम है। एपिकुरस ने आनन्दवादी दृष्टिकोण को अपनाया था। किन्तु उसका अभीप्सित आनन्द, मानस था, मानस इसलिए, कि वह सुहृदों-मित्रों के सम्पर्क से प्राप्त होने वाले आनन्द को ही आनन्द स्वीकार करता था। भौतिक पदार्थों के भोग से प्राप्त होने वाला आनन्द एपिकुरस की दृष्टि में, आनन्द न था। उसका शिष्य ल्यूक्रेशियस पूर्णतया आचारवादी था। उसके अनुसार सात्त्विक जीवनयापन, कर्तव्यनिष्ठता एवं सत्यप्रियता ही जीवन के परम एवं पवित्र लक्ष्य थे। जिस प्रकार चार्वाक के विरोध में, प्रतिक्रिया के फलस्वरूप ईश्वरवाद, कार्यकारणवाद एवं तदनुकूल सिद्धान्तों की पुनः स्थापना एवं प्रतिपादना हुई, उसी प्रकार स्टोइक दार्शनिकों के द्वारा एपिकुरस के सिद्धान्त की पुष्टि की गई।[1]

●

---

१. देखिए, Encyclopaedia of Religion & Ethics, vol. I, के अन्तर्गत, Materialism and Lucretius, लेख।

तृतीय अध्याय

# जैनदर्शन

## मूलचिन्तन-दृष्टि

जैसा कि, पहले भी कहा जा चुका है, भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा के मूलाधार वेद ही हैं, जिनके अन्तर्गत स्याद्वाद एवं आत्मवाद के रूप में दार्शनिक दृष्टि का आरम्भ देखने को मिलता है, तथा यही आत्मतत्त्वविषयक दृष्टि वैदिक-वाङ्मय के दार्शनिक प्रौढ़ स्तम्भों–उपनिषदों में पूर्ण पुष्ट रूप में दृष्टिगोचर होती है। यह कहना होगा, कि वैदिक अस्तित्ववाद तथा आस्था का पर्यवसित एवं सैद्धान्तिक रूप ही आत्मवाद है। औपनिषद आत्मवाद ने भारतीय दर्शन की चिन्तनपरम्परा को–चाहे वह आस्तिक हो अथवा नास्तिक, इतना प्रभावित किया है, कि कदाचित् ही कोई ऐसा दार्शनिक सम्प्रदाय होगा, जिसके मूल में आत्मवादी दृष्टि का स्पर्श न हो। फलतः, यह कहना संगत होगा, कि नास्तिक चार्वाक ने भी आत्मा के मौलिक रूप को स्वीकार किया था, तथा जैसा कि, बौद्धदार्शनिक चिन्तनदृष्टि के अनुशीलन के अवसर पर आगे स्पष्ट हो जाएगा, बौद्धदर्शन की 'तथता' एवं शून्यवाद की दृष्टि के मूल में स्पष्ट-रूप से आत्मवाद की धारणा ही प्रमुख है। इसी प्रकार, जैसा कि अभी स्पष्ट किया जाएगा, जैनदर्शन के मूल में भी आत्मवादी दृष्टि के सूत्र देखने को मिलते हैं। जहाँ तक आस्तिक दर्शनों की बात है, न्याय-वैशेषिक ने जीवात्मा एवं परमात्मा के रूप में आत्मा के स्वरूप को स्वीकार किया था। सांख्य का 'पुरुष', यदि विचार कर देखा जाए, तो एक प्रकार से आत्मा ही है। पुरुष ही भोक्ता, एवं मोक्ष का अधिकारी है। इसी प्रकार योगदर्शन में भी 'पुरुष' आत्मा ही है, तथा यही समस्त सांसारिक भोगों का भोक्ता है। "तदर्थ एवं दृश्यस्यात्मा" (यो. सू. २. २१. १) जहाँ तक, पूर्वमीमांसा दर्शन का प्रश्न है, इसमें आत्मा को चैतन्य के आश्रय के रूप में स्वीकार किया गया है। इसके अतिरिक्त मीमांसक आत्मा की व्यापकता को स्वीकार करते हुए भी सब शरीरों में आत्मा की एकता नहीं स्वीकार करते। इस प्रकार आस्तिक एवं नास्तिक सभी दर्शनों में, किसी न किसी रूप में आत्मतत्त्व को जाने-अनजाने रूप में स्वीकार किया गया है।

वस्तुतः, भारतीय दर्शन के अन्तर्गत आत्मतत्त्व की अपेक्षा इसलिए स्वीकार्य है, कि आत्मा के अभाव में कर्मों के फलों का भोक्ता किसे माना जाय। इसी प्रश्न को उठाते हुए माधवाचार्य ने सर्वदर्शन-संग्रह के अन्तर्गत स्पष्टरूप से कहा है–

"यद्यात्मा कश्चिन्नार्स्थीयेत स्थायी तदैहलौकिक-पारलौकिकफलसाधनसंपादनविफलं

भवेत्"[१]। इस सन्दर्भ में, यह उल्लेखनीय है, कि जैनदर्शन के अन्तर्गत जीव को कर्मफल का भोक्ता स्वीकार किया गया है। इसके अतिरिक्त जैनदर्शन की औपनिषद एवं वेदान्तिक पृष्ठभूमि के सन्दर्भ में, यह तथ्य विचारणीय है, कि औपनिषद विवर्त्तवाद की दृष्टि जैनदर्शन के परिणामनित्यत्ववाद के अन्तर्गत पूर्णरूप से दिखलाई पड़ती है। जैसा कि, छान्दोग्यश्रुति "वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्" से स्पष्ट है, जिस प्रकार घट एवं शरावादि विकार मृत्तिका के रूपान्तर मात्र होने के कारण वाचारम्भण मात्र हैं, उसी प्रकार नामरूपात्मक जगत् की सत्ता ब्रह्म से पृथक् न होकर उसी का विवर्त्त रूप है। यही औपनिषद वेदान्त का नित्यानित्य विचार है। जिसके अनुसार, अधिष्ठानस्वरूप ब्रह्म नित्य एवं विवर्त्त रूप नानाप्रपञ्चात्मक जगत् अनित्य है। आत्मा ब्रह्म की नित्यता-सत्यता एवं जगत् की असत्यता-अनित्यता का विचार करते हुए शङ्कराचार्य ने भी स्पष्ट रूप से कहा है–

"सत्यानृते मिथुनीकृत्य अहमिदं ममेदमिति नैसर्गिकोऽयं लोकव्यवहारः।"[२]

अब देखें, यह नित्यानित्य दृष्टि जैनदर्शन में किस प्रकार उपलब्ध है। इसी सम्बन्ध में जैनदर्शन का 'परिणामिनित्यत्व' सिद्धान्त विचारयोग्य है, जिसके अनुसार सत् (यत् क्षणिकं तत् सत्) नित्य एवं अनित्य है। अपने शाश्वत अंश के कारण, सत् (प्रत्येक वस्तु) नित्य है, तथा अशाश्वत अंश के कारण अनित्य है। यही तथ्य तत्त्वार्थसूत्र के अन्तर्गत स्पष्ट हुआ है, जहाँ, वस्तु को उत्पाद-विनाशशील (अनित्य) एवं ध्रौव्य (नित्यत्व) युक्त कहा गया है।[३] एतदनुसार परिणामवादी जैनदर्शन यह मानता है, कि वस्तु का परिणाम सिद्ध होने पर भी उसकी जाति स्थिर रहती है, यही उसका नित्यत्व है। उदाहरणार्थ, सुवर्ण के कुण्डलादि परिणाम प्राप्त होने पर भी, सुवर्णत्व जाति में कोई अन्तर नहीं आता, वह ज्यों की त्यों रहती है, यह उसका नित्यत्व है, तथा उसके परिणाम अनित्य हैं, क्योंकि कुण्डल को तोड़कर उसी सुवर्ण से अँगूठी आदि आभूषणों का निर्माण किया जा सकता है। यही तथ्य वेदान्त के नित्यानित्यत्ववाद के साधक ब्रह्मविवर्त्तवाद में भी अवलोकनीय है, जहाँ नामरूपात्मक अनित्य जगत् नित्य ब्रह्म का विवर्त्त है, जो अनित्य है। जिस प्रकार, जैनदर्शन के अभिमत परिणामवाद के अनुसार, जैसा कि ऊपर कहा गया है, वस्तु की जाति नित्य है तथा उसके परिणाम अनित्य हैं, उसी प्रकार विवर्त्तवाद के अनुसार वस्तु के विवर्त्त स्वरूप में ही अन्तर देखे जा सकते हैं, वस्तु में कदापि नहीं। निदर्शन के लिए, जल के, वीचि एवं भँवर आदि अनेक विवर्त्तरूप उपलब्ध होने पर भी जल तत्त्व नष्ट नहीं होता। इस प्रकार वेदान्तदर्शन के, ब्रह्मविवर्त्तवाद सिद्धान्त के अन्तर्गत जैनदर्शन के उपर्युक्त नित्यत्ववाद का आधार सरलता से द्रष्टव्य है। किन्तु यहाँ, यह अवश्य स्वीकार्य है, कि जैनदर्शन के अनुसार नित्यत्व वेदान्तदर्शन के समान कूटस्थतासम्पन्न नहीं है, अपितु वस्तु का जाति से च्युत न होना ही नित्यत्व है। जैनदर्शन की औपनिषदवेदान्तसम्बन्धी पृष्ठभूमि के सन्दर्भ में, यह तथ्य विचारणीय है, कि मुण्डक उपनिषद् में परावर (परापर) तत्त्व का साक्षात्कार होने पर अज्ञानरूप ग्रन्थि के भेदन की बात कही गई है।[४] इसी प्रकार

---

१. सर्वदर्शनसंग्रह, आर्हतदर्शनम्, पृ० ४८।

२. ब्र.सू.शा.भा. उपोद्घात।

३. उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं, सत्, तत्त्वार्थसूत्र, ५.२९।

४. भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे।। मु. उ. २।२।८।

जैनदर्शन के अन्तर्गत भी महावीर को 'निगण्ठ' (निर्ग्रन्थि) अर्थात् अज्ञान ग्रन्थि से रहित कहा है। सांसारिक बन्धनों की मूल अज्ञान ग्रन्थियों के भेदन होने के कारण ही तीर्थंकर महावीर को यह उपाधि प्रदान की गई थी। और फिर, क्या सत् एवं असत् के वैलक्षण्य से सिद्ध अनिर्वचनीयतावाद के वैदिक विचार को जैनदर्शन के स्याद्वाद का सूत्रधार कहना समीचीन नहीं होगा।

जैनदर्शन की औपनिषद वेदान्तविषयक पृष्ठभूमि के सन्दर्भ में एक और तथ्य चिन्तनीय है, और वह यह, कि औपनिषद वेदान्त के अनुसार जीव स्वभावतः सत्, चित् एवं आनन्दस्वरूप ब्रह्म ही है, और जब जीव के अविद्यात्मक कर्मों का उच्छेद हो जाता है, तो वह अपने शुद्ध चैतन्य भाव को प्राप्त करता है। जीव का यही स्वरूप जैनदर्शन के अन्तर्गत भी द्रष्टव्य है। जैनदर्शनानुरूप भी जीव चैतन्य है[1] तथा उसका चैतन्य स्वरूप कर्मावृत है। आवरणस्वरूप कर्मों की निवृत्ति होने पर, जैनदर्शन के अन्तर्गत भी जीव के चैतन्यबोध की बात कही गई है। साथ ही, औपनिषद वेदान्त के समान जीव का कर्त्तव्य एवं सुखदुःखादि भोक्तृत्व भी जैनदर्शन में अङ्गीकार्य है।

इस प्रकार यह कहने में सङ्कोचानुभव नहीं होना चाहिए, कि जैनदार्शनिक चिन्तनदृष्टि के मूलतया अवैदिक होते हुए भी, उसके मूल में किसी न किसी रूप में वैदिक एवं वेदान्त की चिन्तनधारा वर्त्तमान थी। यही बात जैन आचार पक्ष के सम्बन्ध में भी है, जिसका निरूपण नीचे किया जा रहा है।

औपनिषद वेदान्त के अनुसार सत् कर्म चित्त-शुद्धि के हेतु हैं–"आचारहीनान्न पुनन्ति वेदाः"। यह बात दूसरी है, कि तत्त्वज्ञान होने पर व्यक्ति "शुभाशुभपरित्यागी" हो जाता है। वेदान्त में नित्य-नैमित्तिक, प्रायश्चित्त एवं उपासना कर्मों को, स्पष्टरूप से स्वीकार किया गया है।[2] इस सम्बन्ध में, जहाँ तक, जैनदर्शन का सम्बन्ध है, वह भी 'सम्यक्चारित्र' के अन्तर्गत सत् कर्मों द्वारा आत्मशुद्धि को निःसंशय स्वीकार करता है। सम्यक्चारित्र्य जैनदर्शन द्वारा स्वीकृत "त्रिरत्न" (सम्यक्दर्शन, सम्यक्ज्ञान एवं सम्यक्चरित्र) का ही अङ्गभूत है। जैन आचार पक्ष के प्रमुख सिद्धान्त अहिंसा, सत्य, अस्तेय, अपरिग्रह एवं ब्रह्मचर्य हैं। पार्श्वनाथ ने इनमें प्रथम चार पर विशेष बल दिया है, किन्तु महावीर ब्रह्मचर्य को भी समानरूप से आवश्यक मानते हैं। यदि विचार कर देखा जाए, तो जैनदर्शन के अभिमत, ये पञ्चमहाव्रत भी वैदिक ही हैं। उदाहरणार्थ, उपर्युक्त पञ्चमहाव्रतों में प्रथम एवं प्रमुख अहिंसा के सम्बन्ध में, यह कहा जाएगा, कि मैत्रायणीसंहिता[3] में अग्नि की प्रार्थना करते हुए कहा गया है, हे अग्नि, अपनी देह से मेरी प्रजा को मत मारो (मा हिंसीस्तन्वा प्रजाः)। ऋग्वेद[4] के अन्तर्गत भी स्पष्ट रूप से कहा

---

१. चैतन्यलक्षणो जीवः, षड्दर्शनसमुच्चय, का. ४६।
२. नित्य-नैमित्तिक-प्रायश्चित्तोपासनानुष्ठानेन निर्गत-निखिल-कल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्तः.....। वेदान्तसार, ४।
३. मैत्रायणीसंहिता, २.७.१०।
४. अस्य प्रियस्य शर्मण्यहिंसानस्य सश्चिरे। ऋग्वेद ५.६४.३।

गया है, कि "अहिंसक मित्र का प्रिय सुख हमें गृह में प्राप्त होवे। इसी प्रकार यजुर्वेद[1] का यह कथन मैं सभी प्राणियों को मित्र के समान देखूँ "मित्रस्य चक्षुषा..."[1] भी अहिंसा सिद्धान्त का समर्थक है। जहाँ तक, वेदान्तदर्शन की आधारस्वरूप उपनिषदों का प्रश्न है, छान्दोग्योपनिषद् के अन्तर्गत स्पष्टरूप से अहिंसा का उल्लेख मिलता है।[2] इसी प्रकार आरुणेय उपनिषद् के अन्तर्गत ब्रह्मचर्य, अहिंसा तथा अपरिग्रह का स्पष्ट वर्णन मिलता है।[3] अपरिग्रह का उल्लेख जावालोपनिषद् में भी उपलब्ध है।[4] जैनदर्शन के पञ्चमहाव्रतों में सत्यव्रत का तो कहना ही क्या, वेदों तथा उपनिषदों में सत्य का निरूपण अनेकानेक स्थलों पर हुआ है।[5] इसी प्रकार छान्दोग्य उपनिषद् के अन्तर्गत 'स्तेय' का व्यवहार निन्दनीय कर्म के अर्थ में किया गया है।[6] कौशीतकि उपनिषद् में भी 'स्तेय' शब्द का प्रयोग मिलता है।[6]

उपर्युक्त, संहितावर्त्ती एवं औपनिषद साक्षात् आचारविषयक सूत्रों से यह सुविदित है, कि जैन-दर्शन के आचारमूलक सिद्धान्तों की प्रत्यक्ष आधारभूमि वैदिक वाङ्मय के अन्तर्गत प्राप्त है। किन्तु यह भी स्वीकार्य है, कि आचारपक्ष की जितनी महत्ता जैनदर्शन के अन्तर्गत प्रदान की गई है, वैसी किसी अन्य दार्शनिक सम्प्रदाय में नहीं।

उपर्युक्त विचारसूत्रों से यह सुस्पष्ट है, कि जैनदर्शन की दार्शनिक एवं आचारविषयक चिन्तनदृष्टि वैदिक दर्शन एवं आचार से विच्छिन्न न होकर उसी का साम्प्रदायिक रूप है, जिसे जैन धर्म एवं दर्शन के आचार्यों ने उपनिषदों की ज्ञानप्रचुरविचारधारा की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप, युगानुरूप आचारबहुल चिन्तनधारा के रूप में प्रस्तुत किया था। सम्प्रदायों, आचार्यों एवं जैनदर्शन के सिद्धान्तों आदि के सम्बन्ध में सम्प्रति विचार करना उपयुक्त है।

## जैनदार्शनिक एवं सम्प्रदाय

**जैनधर्म-दर्शन की प्राचीनता**—यों तो, श्रद्धालु एवं परम्परावादी जैनों के अनुसार जैन धर्म को अनादि स्वीकार करते हुए, इस मान्यता का समर्थन किया गया है, कि सृष्टि के आरम्भ में सदैव अनेक

---

१. यजुर्वेद, ३६।१८।
२. यत्तपोदानमार्जवमहिंसा, छा. उ. ३.१७.४, २०।
३. ब्रह्मचर्यमहिंसा चापरिग्रहं च। आरुणेयोपनिषद्।
४. मुण्डोऽपरिग्रहः शुचिः। जावालोपनिषद्; ५।
५. सत्यं सर्वेषां भूतानां मधु, अस्य सत्यस्य सर्वाणि मधु। बृ. उ. २।५।१२।
   ते देवा सत्यमेवोपासते, बृ. उ. ५.५.१।
   सत्यं वद धर्मं चर, तै. उ. १।११।१।
   सत्यमुत्तरः पक्षः, तै. उ. २।४।१।
   श्रद्धा सत्यं ब्रह्मचर्यं विधिश्च, मु. उ. २।७।१, सत्यमेव जयते नानृतम्, मु. उ. ३।१।६।
६. न स्तेयेन न भ्रूणहत्यया। कौ. उ. ३-६।

तीर्थङ्करों द्वारा जैनधर्म के उपदेश प्रदान करने की प्रथा रही है, किन्तु प्रामाणिकता की दृष्टि से महावीर (ई. पू. छठीं शताब्दी) तथा पार्श्वनाथ (ई. पू. आठवीं शताब्दी) से जैन धर्म-दर्शन का प्रवर्त्तन प्रायः स्वीकार किया जाता है। इन दोनों में भी पार्श्वनाथ को ही जैनधर्म का प्रथम प्रवर्त्तक मानना संगत होगा, क्योंकि ये तेईसवें तीर्थङ्कर थे। जैनधर्म के श्रद्धालुओं की एक और मान्यता है कि जैनधर्म के प्रथम प्रवर्त्तक ऋषभदेव थे, जिनका काल करोड़ों वर्ष पूर्व माना जाता है। जैनधर्म के उद्गम के सम्बन्ध में एक और दार्शनिक, अरिष्टनेमि का भी उल्लेख मिलता है, जिनके बारे में कहा जाता है, कि ये महावीर से चौरासी हज़ार वर्ष पूर्व स्थित थे। किन्तु, प्रामाणिकता की दृष्टि से पार्श्वनाथ को ही जैन धर्म का प्रथम प्रवर्त्तक मानना समुचित होगा।

## पार्श्वनाथ

पार्श्वनाथ एक ऐतिहासिक महापुरुष थे। इनका जन्म (८०० ई.) काशी में हुआ था। इनकी माता का नाम महारानी मायादेवी था, तथा इनके पिता काशी के राजा अश्वसेन थे। कहते हैं, इनकी माता ने अपनी बगल में एक कृष्ण सर्प को, इनके जन्म के पहले, रेंगते हुए देखा था। यही कारण था कि इनका नाम पार्श्वनाथ रखा गया। पार्श्वनाथ ने लगभग तीस वर्ष तक गृहस्थ जीवन के आनन्द का अनुभव किया। इसके पश्चात् ये सुखमय जीवन को त्याग कर भिक्षु हो गए, तथा इन्होंने घोर तपश्चर्या के फलस्वरूप कैवल्यानन्द का अनुभव किया। पार्श्वनाथ ने जैनधर्म का प्रचार-प्रसार करते हुए सत्तर वर्ष की आयु में "समेत शिखा" पर निर्वाण प्राप्त किया। जैनधर्म द्वारा स्वीकृत पञ्चमहाव्रतों–अहिंसा, सत्य, अस्तेय, अपरिग्रह एवं ब्रह्मचर्य के सम्बन्ध में इनका मत महावीर से इस दृष्टि से भिन्न है, कि ये उपर्युक्त महाव्रतों में प्रथम चार को ही अपेक्षित समझते थे, ब्रह्मचर्य को नहीं। महावीर उपर्युक्त पाँचों व्रतों को आवश्यक मानते थे। दोनों की विचार दृष्टि का यह अन्तर भी द्रष्टव्य है, कि पार्श्वनाथ महावीर के समान जैनधर्मानुयायियों के दिगम्बर होने के पक्षपाती नहीं थे। इस प्रकार यह कथन समुचित होगा, कि महावीर के समान पार्श्वनाथ जैनधर्म में कठोरता के समर्थक नहीं थे।

## वर्धमान महावीर

महावीर जैनधर्म के २४ वें तीर्थङ्कर हैं। तीर्थङ्कर का अर्थ तीर्थ अर्थात् घाट का निर्माण करता है। जिस प्रकार तीर्थ का घाट प्राणियों का उद्धार करता है, उसी प्रकार जैन तीर्थङ्कर भी शरणागत प्राणियों का उद्धार किया करते थे। इनका वास्तविक नाम वर्धमान था। किन्तु रागद्वेषादि एवं कामादि शत्रुओं को जीत लेने के कारण वर्धमान "जिन" (जेता) एवं "महावीर" के नाम से प्रख्यात हुए। जैन भिक्षुओं को ईश्वर के समकक्ष स्थान देते हुए उन्हें 'अर्हत्' भी कहा गया।[1] अत एव 'अर्हत्' अर्थात् जैनों

---

१. सर्वज्ञो जितरागादिदोषस्त्रैलोक्यपूजितः।
यथास्थितार्थवादी च देवोऽर्हत्परमेश्वरः।। सर्वदर्शनसंग्रह, पृ. ६।

द्वारा प्रचारित होने के कारण जैनधर्म को 'आर्हत' कहा गया। महावीर का जन्म बिहार के मुज़फ्फरपुर जिले के ग्राम, असाढ़–वैशाली में, 'ज्ञातक' नामक क्षत्रिय वंश में ई.पू.५८८ में हुआ था। इनकी माता का नाम त्रिशला तथा पिता का नाम सिद्धार्थ था। अपने कुल (ज्ञातक) के आधार पर इन्हें पाली भाषा में नातपुत्त अर्थात् ज्ञातिपुत्र भी कहा जाता था। श्वेताम्बरों के अनुसार इनका विवाह यशोदा देवी के साथ सम्पन्न हुआ। किन्तु दिगम्बरों को यह स्वीकार नहीं है। जैन परिवार में जन्म लेने के कारण महावीर में संसार के प्रति वितृष्णा का भाव आरम्भ से ही था। किन्तु, फिर भी, माता-पिता के दिवङ्गत होने के पश्चात् ही, अपने बड़े भाई नन्दिवर्धन की अनुमति लेकर इन्होंने ३० वर्ष की आयु में गृहत्याग किया, और ये जैन भिक्षु हो गए। इसके पश्चात् महावीर ने ऋजुकूला नदी के तट पर १३ वर्ष तक घोर-कठोर तपस्या की, तथा 'कैवल्य'लाभ किया, तथा ये 'केवली' कहलाए। इन्होंने जैनधर्म की शिक्षा-दीक्षा सर्वप्रथम अपने शिष्य इन्द्रभूति को प्रदान की थी, जो बाद में गोतम के नाम से प्रसिद्ध हुए। महावीर ने बयालीस वर्ष तक जैनधर्म का प्रचार-प्रसार करते हुए पञ्चमहाव्रतों-अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह पर विशेष बल दिया था। ये तत्कालीन राज्यों, अंग, मगध और कौशाम्बी में भी गए, और वहाँ जाकर लोगों को जैनधर्म के उपदेश दिए। किन्तु महावीर के उपदेशों का प्रधान स्थान मगध की तत्कालीन राजधानी 'राजगिरि' था। इनके उपदेशों का माध्यम अर्धमागधी थी। अर्धमागधी के द्वारा ही, इन्होंने उत्तर भारत में जैन धर्म-दर्शन का प्रचार-प्रसार किया। इस प्रकार ६२ वर्ष की आयु में महावीर ने 'पावापुरी' में निर्वाण को प्राप्त किया।

## श्वेताम्बर एवं दिगम्बर सम्प्रदाय

श्वेताम्बर एवं दिगम्बर सम्प्रदाय का प्रादुर्भाव, देखा जाय, तो उसी समय हो गया था, जब पार्श्वनाथ वस्त्र पहनने के पक्षपाती थे और महावीर दिगम्बर रहने का समर्थन करते थे। महावीर ने जैनधर्म एवं सिद्धान्तों के प्रचारार्थ संघ की स्थापना की थी, जिसमें स्त्री एवं पुरुष सभी सम्मिलित थे। महावीर के निर्वाण के दो सौ वर्ष बाद तक महावीर द्वारा स्थापित संघ का कार्य सुचारु रूप से चलता रहा। ई. पू. ३१७ में संघ के सञ्चालन का कार्य जैन साधु भद्रबाहु के हाथों में आया। किन्तु इसके सात वर्ष पश्चात् ई. पू. ३१० में मगध में भयङ्कर अकाल पड़ा, जिसके परिणामस्वरूप भद्रबाहु अपने अनेक शिष्यों के साथ दक्षिण की ओर चले गए, तथा संघ का भार, स्थूलभद्र को सौंप गए। स्वाभाविक था, भद्रबाहु को पैदल यात्रा के कारण आने जाने में बहुत समय लग गया। परिणामतः, इस बीच में स्थूलभद्र ने संघ की बृहत् सभा बुलाकर जैनधर्म की समस्याओं के सम्बन्ध में विस्तार से विचार किया। इस सभा में महावीर की परम्परा के विपरीत श्वेत वस्त्र धारण करने का भी निर्णय किया गया था। इतना ही नहीं, स्थूलभद्र ने भद्रबाहु की अनुपस्थिति में जैनागमों का नवीन संग्रह भी आरम्भ कर दिया। जब भद्रबाहु दक्षिण की यात्रा से लौटकर आए तो उनसे यह न सहा गया, तथा वे क्षुब्ध होकर अपने अनेक शिष्यों के साथ मगध को छोड़कर चले गए। इसी समय श्वेताम्बर एवं दिगम्बर का स्पष्ट विभाजन हुआ। जो भद्रबाहु के साथ चले गए, वे दिगम्बर कहलाए, क्योंकि वे महावीर के अनुयायी होने के कारण, वस्त्र नहीं धारण करते थे। इसके अतिरिक्त जो स्थूलभद्र के साथ मगध में ही रह गए, वे श्वेताम्बर कहलाए, क्योंकि उन्होंने भद्रबाहु की अनुपस्थिति में श्वेत वस्त्र धारण करने का निर्णय ले लिया था।

यहाँ यह कहना होगा, कि इन दोनों सम्प्रदायों में दिगम्बर होने, न होने का भेद तो था, किन्तु वैचारिक दृष्टि प्रायः समान ही थी, जैसा कि नीचे स्पष्ट हो जाएगा।

१. दिगम्वरों के अनुसार स्त्री तीर्थङ्कर नहीं हो सकती, अतः वे उन्नीसवें तीर्थङ्कर मल्ली को पुरुष ही मानते थे, किन्तु इसके विपरीत श्वेताम्बरों का मानना है कि उन्नीसवीं तीर्थङ्कर मल्ली स्त्री थी। दिगम्बरों का यह भी मानना था, कि स्त्री मोक्ष की अधिकारिणी नहीं हो सकती।[1] इसके विपरीत श्वेताम्वरों का कहना था, कि 'सम्यक्ज्ञान' के द्वारा स्त्रियों को भी मोक्षलाभ सम्भव है।

२. दिगम्वर इस तथ्य का समर्थन करते थे, कि जैन साधु कैवल्यज्ञान प्राप्त करने के पश्चात् खाना छोड़ देते हैं, परन्तु इसके विपरीत श्वेताम्बरों को यह स्वीकार्य नहीं था।

३. दिगम्वरों और श्वेताम्वरों का, जैसा कि ऊपर भी कहा गया है, यह प्रधान भेद था, कि दिगम्वर वस्त्र धारण करने के विरोधी थे, जब कि श्वेताम्बर, श्वेतवस्त्र धारण करने के पक्षपाती थे।

४. दिगम्बर, क्योंकि वस्त्र धारण करने के विरोधी थे, अतः वे तीर्थङ्करों की मूर्त्तियों को भी वस्त्र पहनाना उचित नहीं मानते थे, जवकि श्वेताम्वरों को यह स्वीकार्य नहीं था।

५. प्रसिद्ध जैन दार्शनिक, उमास्वामी (दिगम्बरों के अनुसार) को श्वेताम्बर उमास्वामी नाम देते थे। उमास्वामी ने तत्त्वार्थाधिगम-सूत्र की रचना की थी।

६. जैसा कि, ऊपर संकेत किया गया है, महावीर द्वारा स्थापित संघ के अध्यक्ष भद्रवाहु की अनुपस्थिति में स्थूलभद्र ने नये सिरे से अनेक आगमग्रन्थों का संग्रह किया था, किन्तु यह मत दिगम्वरों को स्वीकार नहीं है। उनका कहना है, कि उसके पूर्व ही 'पुव्वों' तथा 'अंगों' (धार्मिक ग्रन्थों) का विनाश हो चुका था। श्वेताम्वर यह नहीं मानते थे। दिगम्बर तथा श्वेताम्वरसम्प्रदाय के धार्मिक ग्रन्थों के नाम में मतभेद दृष्टिगोचर होता है। दिगम्वरों का विचार है, कि सिद्धसेन दिवाकर ने राजा विक्रमादित्य (१८६-२६१ ई.) को जैन धर्म की दीक्षा दी थी। इसके विपरीत श्वेताम्वर सम्प्रदाय, यह मानता है, कि दीक्षा का समय ई. पू. ५६ था। दिगम्बर सम्प्रदाय का विश्वास है, कि जिन्होंने कैवल्य ज्ञान प्राप्त कर लिया है, उनमें 'ज्ञान' एवं 'दर्शन' दोनों एक साथ अभिव्यक्त होते हैं, किन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदाय इनका क्रमिक विकास मानता है।

१०. दिगम्बर सम्प्रदाय के साधु एकान्तवास करते हैं, किन्तु श्वेताम्वरसम्प्रदायानुयायी एक स्थान से दूसरे स्थान पर भ्रमण करते रहते हैं।

यहाँ यह उल्लेखनीय है, कि दिगम्बर सम्प्रदाय के, कालान्तर में अनेक भेद–विभेद उत्पन्न

---

१. भुङ्क्ते न केवली न स्त्री मोक्षमेति दिगम्बरः।
प्राहुरेषामयं भेदो महान् श्वेताम्वरैः सह।। जिनदत्तसूरि।

हो गए थे। उदाहरणार्थ, जब महावीर तथा भद्रबाहु के द्वारा आरब्ध दिगम्बर सम्प्रदाय, ८२ ई. में श्वेताम्बर सम्प्रदाय से भिन्न हो गया, तो दिगम्बर सम्प्रदाय के, कारणसंघ, मूलसङ्घ, माथुरसङ्घ तथा गोप्यसङ्घ, ये चार मुख्य विभाग हुए। इनमें गोप्य संघ एक समन्वयवादी संघ था। इसके कुछ सिद्धान्त यदि दिगम्बर सम्प्रदाय को अभीष्ट थे, तो कुछ श्वेताम्बर सम्प्रदाय को अभीष्ट थे। जैसे, गोप्यसङ्घ के साधु, हाथ में रखकर भोजन किया करते थे। ये सब बातें दिगम्बर सम्प्रदाय के अनुरूप थीं। इसके साथ ही, गोप्यसंघी यह भी मानते थे, कि स्त्रियाँ भी मोक्ष की अधिकारिणी हैं, तथा केवल जैन मुनि ही भोजन करते हैं। ये दोनों बातें श्वेताम्बर सम्प्रदाय के अनुरूप थीं। इस प्रकार दिगम्बर एवं श्वेताम्बर सम्प्रदाय का मतभेद अद्यावधि चला आ रहा है।

## जैन-आगमसाहित्य

जैनधर्म के अन्तर्गत मूल ग्रन्थ "आगम" हैं। जैनधर्म ही नहीं, शैव एवं वैष्णव धर्म के अन्तर्गत भी आगम साहित्य वर्तमान है। आगम किसी एक समय की रचना नहीं होते, अपितु इनकी रचना बहुत कुछ श्रुत परम्परा के आधार पर होती है।

जैनागमों के सम्बन्ध में भी 'आगम' का उपर्युक्त स्वरूप प्राप्त है। जैन संघ की मुख्य दो परम्परायें हैं– एक अचेलक परम्परा तथा दूसरी सचेलक परम्परा। अचेलक परम्परा से दिगम्बर परम्परा का अभिप्राय है, तथा सचेलक परम्परा से श्वेताम्बर परम्परा का।[1] दोनों ही परम्पराएँ यह स्वीकार करती हैं, कि आगमों के अध्ययन-अध्यापन की परम्परा दुष्काल आदि के कारण स्थिर न रह सकी।

परिणामतः आगमों के वाचनाभेद–पाठभेद होते गए। सचेलक परम्परा द्वारा जब आगमों को पुस्तकबद्ध किया गया, तो श्रमणसंघ ने इकट्ठा होकर जो माथुरी वाचना (पाठ) रखी, वह ग्रन्थबद्ध की गई। साथ ही, उपर्युक्त वाचनाभेद भी लिखे गए। अचेलक परम्परा के आचार्यों ने, जिनमें धरसेन, यतिवृषभ, कुंदकुंद एवं भट्ट अकलंक प्रमुख थे, उक्त पुस्तकबद्ध आगमों एवं इनके पूर्ववर्त्ती उपलब्ध आगमों के आधार पर नवीन जैन साहित्य का प्रणयन किया।

वस्तुतः, आगम भगवान् महावीर की वाणी रूप हैं, जिनका संकलन पश्चाद्वर्त्ती गणधरों ने अर्धमागधी प्राकृत में श्रुतपरम्परा के आधार पर किया था। यहाँ यह उल्लेखनीय है, कि श्वेताम्बर सम्प्रदायी स्थूलभद्र ने पाटलिपुत्र में, एक सभा में आगमों का जो संकलन किया था, वह सर्वमान्य नहीं हो सका था। अत एव गुजरात के वलभी नगर में आचार्य देवार्धगणि की अध्यक्षता में एक सभा ८५८, ई. में बुलायी गई थी। किन्तु, इस सभा में भी सर्वसम्मति से कोई निर्णय नहीं हो सका। फिर भी,

---

१. देखें, वेचरदास दोषी, जैनसाहित्य का बृहद् इतिहास, पृ० ३५ (पार्श्वनाथ शोधसंस्थान, वाराणसी, १९६६)।
संस्कृत चैल शब्द का अर्थ वस्त्र है, अतः वस्त्र न धारण करने वाले दिगंबर तथा वस्त्र धारण करने वाले श्वेताम्बर कहलाए।

श्वेताम्बर सम्प्रदाय के अनुसार अंग, पूर्व (पुव्व), छेदसूत्र, मूलसूत्र एवं चूलिकसूत्र, इन पाँच आगम-ग्रन्थों का संकलन किया गया। इनके सम्बन्ध में, यत्किञ्चित् निरूपण अपेक्षित है।

१. **अंग**–अंगों का एक बाह्य रूप है और दूसरा अन्तरंग। बाह्यरूप के अन्तर्गत अंगों का परिमाण अथवा पद परिमाण आता है, तथा अन्तरंग रूप के अन्तर्गत अंगों के विषयादि का विवेचन गृहीत है। अंगों की संख्या द्वादश है। ये द्वादश अंग, आचारांग सूत्र, सूत्रकृतांग, स्थानांग, समवायांग, भगवती-सूत्र, ज्ञातधर्मकथा, उपासकदशा, अन्तकृद् दशा, अनुत्तरौपपादिकदशा, प्रश्नव्याकरण, विपाकश्रुत तथा दृष्टिवाद हैं।

२. **पूर्व (पुव्व)**–आगम ग्रन्थों के पूर्ववर्त्ती होने के कारण, इन्हें पूर्व कहा जाता है। ये संख्या में चौदह हैं, तथा इनका उल्लेख दृष्टिवाद नामक 'अंग' ग्रन्थ के अन्तर्गत उपलब्ध है। ये चौदह पूर्व ग्रन्थ, उत्पाद, अग्राणीय, वीर्यप्रवाह, अस्ति-नास्तिप्रवाह, ज्ञान-प्रवाह, सत्यप्रवाह, आत्मप्रवाह, कर्मप्रवाह, प्रत्याख्यानप्रवाह, विद्यानुप्रवाह, अवन्ध्य, प्राणायु, क्रियाविशाल तथा लोकबिन्दुसार हैं। ये ग्रन्थ आज अनुपलब्ध हैं।

उपर्युक्त पूर्वों के १२ प्रसंग तथा १० प्रकीर्णों का भी उल्लेख मिलता है। बारह उपांग ग्रन्थ, औपपातिक, राजप्रश्नीय, जीवाभिराम, प्रज्ञापना, सूर्यप्रज्ञप्ति, जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति, निर्यावलिका, कल्याव तांसिका, पुष्पिका, पुष्पचूलिका तथा वृष्णिदशा हैं। प्रकीर्णग्रन्थ, चतुःशरण, आतुरप्रत्याख्यान, भक्त-परिज्ञा, संस्तार, तण्डुलवैतालिक, चन्द्रवेध्यक, देवेन्द्रस्तव, गणितविद्या, महाप्रत्याख्यान तथा वीरस्तव हैं।

३. **छेदसूत्र**–छेदसूत्र आगम ग्रन्थ के अन्तर्गत निशीथसूत्र, महानिशीथसूत्र, व्यवहारसूत्र, आचारदशा, बृहत्कल्प तथा पञ्चकल्प आते हैं।

४. **मूलसूत्र**–मूलसूत्र नामक आगम में उत्तराध्ययन सूत्र, आवश्यक, दशवैकालिक तथा पिण्डनिर्युक्ति गृहीत हैं।

५. **चूलिकसूत्र**–चूलिकसूत्र आगम के अन्तर्गत नन्दी सूत्र तथा अनुयोगोद्धारसूत्र गृहीतव्य हैं।

## जैनदार्शनिक आचार्य और उनके ग्रन्थ

जिन जैन दार्शनिक सिद्धान्तों का प्रवर्त्तन उपर्युक्त आगम ग्रन्थों के द्वारा सम्पन्न हो चुका था, उनका विस्तृत निरूपण एवं विवेचन जैनदर्शन के आचार्यों के द्वारा सम्पन्न हुआ था। इस स्थल पर जैनदर्शन के इन आचार्यों तथा उनकी महत्त्वपूर्ण देन के सम्बन्ध में विचार करना समीचीन होगा।

### कुन्दकुन्द

कुन्दकुन्दाचार्य का स्थितिकाल विक्रम की प्रथम शताब्दी माना जाता है।[1] ये द्रविड देश के

---

१. ए. एन. उपाध्ये, प्रवचनसार की भूमिका, पृ. २२।

प्रख्यात आचार्य थे। ये, जैनाचार्य उमास्वाति के समसामयिक थे। कुन्दकुन्द का द्रविड़ नाम 'कुण्डाकुण्ड' था। कुन्दकुन्दाचार्य द्वारा लिखित ग्रन्थों में ८६ पाहुड़ों (प्राभृतों) का विशेष महत्त्व है। इसके अतिरिक्त इनके चार ग्रन्थ, नियमसार, पञ्चास्तिकायसार, समयसार एवं प्रवचनसार जैनागम के नितान्त प्रमुख ग्रन्थ हैं। जैन साहित्य में, ये ग्रन्थ अत्यन्त वैदुष्यपूर्ण समझे जाते हैं। उक्त चार ग्रन्थों में से, अन्तिम तीन ग्रन्थ "नाटकत्रयी" के नाम से प्रसिद्ध हैं। जैनदर्शन में, इस 'नाटकत्रयी' का वही महत्त्व है, जो वेदान्त-दर्शन में प्रस्थानत्रयी–उपनिषदों, ब्रह्मसूत्र एवं श्रीमद्‌भगवद्‌गीता का है। यहाँ यह कहना और अपेक्षित है, कि कुन्दकुन्दाचार्य दिगम्बर एवं श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायों के मान्य थे।

## उमास्वाति

दिगम्बर सम्प्रदाय के अनुयायी, इन्हें उमास्वामी कहते थे। उमास्वाति ने कुसुमपुर में रहकर अपने प्रमुख ग्रन्थ तत्त्वार्थसूत्र अथवा तत्वार्थाधिगमसूत्र की रचना की थी। तत्त्वार्थसूत्र का महत्त्व इसी से जाना जा सकता है, कि इस ग्रन्थ के ऊपर वृत्ति, भाष्य एवं अनेक टीकाओं की रचना की गई थी। निदर्शनार्थ, देवनन्दि की 'सर्वार्थ-सिद्धि', दिगम्बरों के अनुसार समन्तभद्र का, श्वेताम्बरों के अनुसार सिद्धसेन-दिवाकर का, तथा ऐतिहासिक आलोचना के अनुसार सिद्धसेनगणि का 'गन्धहीनभाष्य', भट्ट अकलंक का 'राजवार्त्तिक', विद्यानन्दि का श्लोकवार्त्तिक तत्त्वार्थसूत्र के प्रामाणिक एवं प्रधान भाष्य तथा वृत्तियाँ हैं।[१] यह भी उल्लेखनीय है, कि स्वयं उमास्वाति ने भी तत्त्वार्थसूत्र पर भाष्य का प्रणयन किया था। इससे उमास्वाति एवं उनके ग्रन्थ 'तत्त्वार्थसूत्र' का महत्त्व स्वतः स्पष्ट है।

## समन्तभद्र

जहाँ तक समन्तभद्र के काल का सम्बन्ध है, इनका समय तृतीय अथवा चतुर्थ विक्रम शतक निर्धारित किया जा सकता है। इसमें अन्तःसाक्ष्य हेतु है। देवनन्दि ने, जिनका समय षष्ठ शतक (विक्रम) है, अपने जैनेन्द्रव्याकरण में, 'चतुष्टयं समन्तभद्रस्य' (५. ८. १६८) कहकर समन्तभद्र के मत का उल्लेख किया है। इससे निश्चित होता है, कि समन्तभद्र देवनन्दि से पूर्ववर्त्ती थे। इसके अतिरिक्त देवनन्दि ने उमास्वाति के तत्त्वार्थसूत्र पर जो 'सर्वार्थसिद्धि' की रचना की है, उस पर भी समन्तभद्र के सिद्धान्तों का पूर्ण प्रभाव परिलक्षित होता है। अतः समन्तभद्र का समय देवनन्दि से पूर्व विक्रम का तृतीय या चतुर्थ शतक माना जा सकता है।

समन्तभद्र के चार ग्रन्थ आत्मर्मीमांसा, युक्त्यनुशासन, स्वयंभूस्तोत्र तथा जिनस्तुतिशतक प्रमुख हैं। जिनस्तुतिशतक को स्तुतिविद्या, जिनशतक तथा जिनशतकालङ्कार भी कहते हैं। इनमें आत्मर्मीमांसा अत्यन्त प्रमुख है। इसे देवागम स्तोत्र भी कहते हैं। इस पर अकलंक ने अष्टशती तथा विद्यानन्द ने 'अष्टसाहस्री' व्याख्या लिखी है। इसके अन्तर्गत समन्तभद्र ने चौंसठ पद्यों में स्वमत तथा परमत के गुण-दोषों का सूत्ररूप में संक्षेपतः आकलन किया है। स्वयंभू स्तोत्र के अन्तर्गत, जिसे समन्तभद्रस्तोत्र भी कहते हैं, १४३ पद्यों में चौबीस तीर्थङ्करों के धर्म का प्रतिपादन किया गया है। 'स्तुतिविद्या' अथवा

---

१. विशेष देखिए, प० सुखलाल जी की तत्त्वार्थसूत्र की भूमिका, पृ० ३६।

'जिनस्तुतिशतक' भक्तिरस से परिपूर्ण ११६ पद्यों का ग्रन्थ है। यह उत्कृष्ट कोटि का चित्रकाव्य होने के कारण पाठकों के लिए, दुरूह हो गया है। धर्मशास्त्रानुगत आचार की दृष्टि से प्रमुख, समन्तभद्ररचित 'रत्नकरण्ड श्रावकाचार्य' भी उल्लेख योग्य है, जिसके अन्तर्गत सागरमार्ग का निरूपण वर्त्तमान है।

## सिद्धसेन दिवाकर

सिद्धसेन दिवाकर का स्थितिकाल पंचम शताब्दी माना जाता है। इनके गुरु 'वृद्धवादी' थे, तथा इनकी प्रमुख रचनायें– न्यायावतार, सन्मतितर्क तथा तत्त्वार्थ-कल्याणमन्दिरस्तोत्र हैं। इसके अतिरिक्त इन्होंने अनेक द्वात्रिंशिकाएँ भी लिखी हैं। इनका न्यायावतार जैनन्याय का ग्रन्थ है, जिस पर सिद्धर्षि ने दशम शतक में, टीका लिखी थी। इनके द्वारा रचित सन्मतितर्क पर भी अभयदेव सूरि ने विस्तृत व्याख्या का प्रणयन किया था।

## हरिभद्र

इनका स्थितिकाल अष्टम शताब्दी है। इनके द्वारा रचित षड्दर्शनसमुच्चय अत्यन्त प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इन्होंने संस्कृत तथा प्राकृत दोनों ही भाषाओं में, जैनधर्म एवं दर्शन पर अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। हरिभद्ररचित 'दशवैकालिकनिर्युक्तिटीका', 'न्यायप्रवेशसूत्र' तथा 'न्यायावतार-वृत्ति' भी अत्यन्त प्रख्यात ग्रन्थ हैं।

## अकलंकदेव

इन्हें अकलंक भी कहते थे। इनका स्थितिकाल अष्टम शताब्दी है। इनके द्वारा लिखित तत्त्वार्थसूत्र पर 'राजवार्तिक' तथा आप्तमीमांसा पर 'अष्टशती' प्रसिद्ध हैं। इनके अतिरिक्त अकलंक-देवरचित तीन अन्य ग्रन्थ, लघीयस्त्रय, न्यायविनिश्चय तथा प्रमाणसंग्रह हैं। इन तीनों ग्रन्थों का विषय जैन-न्याय है। ये दिगम्बर परम्परा के प्रधानाचार्य हैं।

## विद्यानन्द

विद्यानन्द का स्थितिकाल नवम शताब्दी है। इन्होंने मीमांसक कुमारिल का अनुकरण करते हुए, अष्टशती पर अष्टसाहस्री तथा तत्त्वार्थसूत्र पर श्लोकवार्तिक की रचना की थी। अकलंक भट्ट की तरह विद्यानन्द का जैनदर्शन की प्रतिष्ठा में महान् योगदान है। विद्यानन्द ने शान्तरक्षित द्वारा जैन दर्शन में प्रस्तुत विचारपरम्परा की समीक्षा का आरम्भ किया था।

## वादिराजसूरि

ये दक्षिण के सोलंकी वंश के राजा जयसिंह प्रथम के समकालीन थे। ये कवि एवं जैन-न्याय के पण्डित के रूप में विशेष रूप से प्रख्यात थे। इनका स्थितिकाल ११वीं शताब्दी है। इनके द्वारा रचित, न्यायविनिश्चयविवरण, जो अकलंक के न्यायविनिश्चय का भाष्य है, इनकी प्रमुख कृति है। यशोधरा के जैन आख्यान पर वादिराजसूरि द्वारा रचित 'यशोधरचरित' नामक, चार सर्ग का एक लघुकाव्य भी प्रख्यात है। इन्हें षट्तर्कषण्मुख तथा विद्यापति आदि अनेक उपाधियाँ प्रदान की गई थीं।

## देवसूरि (१२वीं शताब्दी)

ये भी जैन-न्याय के पंडित थे। इन्होंने 'प्रमाणनयतत्त्वालोकालङ्कार' तथा इस पर 'स्याद्वादरत्नाकर' की रचना की थी।

## हेमचन्द्र (१२वीं शताब्दी)

इन्होंने जैनन्याय के ग्रन्थों तथा अनेक काव्यादि की रचना की थी। जैनन्याय के क्षेत्र में, इनके द्वारा रचित 'प्रमाणमीमांसा' की एक वैदुष्यपूर्ण ग्रन्थ के रूप में प्रतिष्ठा है। इनकी बहुज्ञता के कारण इन्हें 'कलिकालसर्वज्ञ' की उपाधि प्रदान की गई थी।

## मल्लिषेणसूरि (१३वीं शताब्दी)

इन्होंने हेमचन्द्ररचित 'अन्ययोगव्यवच्छेद' 'द्वात्रिंशिका' की विस्तृत टीका के रूप में 'स्याद्वादमञ्जरी' की रचना की थी। स्याद्वादमञ्जरी के अन्तर्गत ब्राह्मणदर्शन, बौद्धदर्शन तथा चार्वाकदर्शन की समालोचना प्रस्तुत करते हुए, जैनधर्म के सिद्धान्तों का सप्रमाण विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

## गुणरत्न (१४०० ई.)

गुणरत्न ने हरिभद्रसूरिरचित षड्दर्शनसमुच्चय की विस्तृत व्याख्या की है।

## यशोविजय (१६वीं शताब्दी)

इनके द्वारा रचित 'जैनतर्कभाषा' जैन-न्याय का एक सरल ग्रन्थ है। इसके अतिरिक्त इन्होंने संस्कृत, गुजराती, प्राकृत एवं हिन्दी में अनेक ग्रन्थों की रचना की है। जैनदर्शन के उपर्युक्त साहित्य के अतिरिक्त जैनतर्कवार्त्तिक (शान्त्याचार्य की टीकासहित), नेमिचन्द्रकृत द्रव्यसंग्रह (११५० ई.), अनन्तवीर्यकृत परीक्षामुखसूत्रलघुवृत्ति (१०३० ई.) तथा प्रभाचन्द्र का प्रमेयकमलमार्त्तण्ड (८२५ ई.) भी जैनदर्शन के उपयोगी ग्रन्थ हैं।

## तत्त्वमीमांसा

जैन-दर्शन के अन्तर्गत विविध तत्त्वों का विश्लेषण करते हुए, जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संकर, निर्जरा तथा मोक्ष, इन सप्त तत्त्वों का अन्वेषण किया है। यहाँ, इन तत्त्वों के सम्बन्ध में विवेचन अपेक्षित है।

### १. जीव

जैन-दर्शन में, जीव को द्रव्य भी स्वीकार किया गया है। वेदान्तदर्शन की तरह, जैनदर्शन में भी जीव, आत्मा एवं चेतन स्वरूप है। इसके साथ ही जीव प्राणी भी कहा जाता है। मूलतया जीव के

अन्तर्गत विशुद्ध ज्ञान स्थित है, किन्तु कर्म के प्रभाव के कारण संसारदशा में जीव का स्वाभाविक एवं विशुद्ध ज्ञान-स्वरूप आच्छादित रहता है। संसारी जीव 'औपशमिक', 'क्षायिक', 'क्षायोपशमिक', 'औदयिक' तथा पारिणामिक भाव से युक्त होता है, तथा इन्हीं के कारण जीव का विशुद्ध रूप आवृत्त हो जाता है। जव व्यक्ति को सम्यग्ज्ञान हो जाता है, तो वह अपने विशुद्ध स्वरूप को प्राप्त करता है।

जीव अमूर्त्त तथा कर्तृत्व एवं भोक्तृत्वसम्पन्न है। जैनदर्शन के अनुसार जीव अपने स्थूल शरीर के आकार वाला है। उदाहरणार्थ, हाथी के शरीर में स्थित जीव हाथी के शरीर वाला है एवं चींटी के शरीर में स्थित जीव चींटी के आकार का है। अत एव जैनदर्शन का जीव संकोच एवं विकास की क्रिया से युक्त है। अरूप होने के कारण जीव की अदृश्यता है। जैसा कि, ऊपर भी संकेत किया गया है, अविद्या के कारण, कर्म जीव में प्रवेश करता है, तथा इसी कर्म के कारण जीव का वन्धन होता है।

जैनदर्शन के अनुसार जीव द्रव्य भी है। इसीलिए अन्य द्रव्यों के समान जीव में 'प्रदेश' भी हैं, तथा इन प्रदेशों को 'पर्याय' कहते हैं। जीव के नित्यपरिणामी होने के कारण, इसमें प्रतिक्षण परिणाम होते रहते हैं, किन्तु जीव का 'ध्रौव्य' रूप परिणमित नहीं होता। इस तथ्य का निरूपण, हम जैन चिन्तन-दृष्टि का निरूपण करते समय आरम्भ में ही कर चुके हैं। प्रधान रूप से जीव के दो मुख्य गुण हैं–एक चेतना और दूसरा 'उपयोग'। उपयोग के दो भेद हैं एक ज्ञानोपयोग तथा दूसरा दर्शनोपयोग। इनमें ज्ञानोपयोग, सविकल्पक तथा दर्शनोपयोग निर्विकल्पक ज्ञान के अन्तर्गत आता है। सविकल्पक ज्ञान के जैनदर्शन में आठ भेद हैं। ये आठ भेद, जीव में मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्याय एवं केवल तथा कुमति, कुश्रुत तथा विभङ्गावधि (तीन विपर्यय) हैं। इनमें 'केवल ज्ञान' को 'क्षायिक' भी कहते हैं, और यह इसलिए कि 'केवल ज्ञान' कर्मों के क्षय होने पर उदित होता है। औपनिषद वेदान्त में भी 'परावर' तत्त्व का साक्षात्कार होने पर कर्मक्षय का प्रतिपादन किया गया है।[1]

सामान्यतः, वद्ध एवं मुक्त के भेद से जीव के दो भेद हैं। वद्ध या संसारी जीव जंगमं (त्रस) तथा स्थावर के रूप में दो प्रकार का है। स्थावर जीव एकमात्र त्वक् इन्द्रिय सम्पन्न होते हैं। इस प्रकार पृथ्वी, जल, तेज, वायु तथा वनस्पति, ये सव स्थावर जीव हैं। इसके अतिरिक्त मनुष्य, पशु, पक्षी, देव एवं नारकीय जीव 'त्रस' अथवा जंगम जीव हैं। जंगम जीवों में उक्त स्थावर जीवों के विपरीत पाँच इन्द्रियाँ होती हैं। ये जीव 'पृथिवीकाय', 'अप्काय' (जलकाय), 'वायुकाय' तथा 'तेजःकाय' के रूप में भी जैन-दर्शन में वर्णित हैं। पत्थर 'पृथिवीकाय' जीवों के अन्तर्गत आते हैं, तथा 'सेवार' (जो जल में उत्पन्न होने वाली घास है) 'अप्काय' जीवों की कोटि में आती हैं।

## २. अजीव तत्त्व

अजीव तत्त्व के पाँच भेद हैं–धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल तथा काल। प्रथम चार अजीव तत्त्वों में अनेक 'प्रदेश' होते हैं, अतः इन्हें 'अस्तिकाय' कहते हैं। पाँचवें अजीव तत्त्व 'काल' में क्योंकि एक ही प्रदेश है, अतः वह 'अस्तिकाय' नहीं है।

---

१. क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे। मु. उ. २।२।८।

सभी अजीव तत्त्व द्रव्य हैं। उपर्युक्त पाँच अजीव द्रव्यों में, केवल पुद्गल को छोड़कर सभी में रूप, रस, गन्ध तथा स्पर्श वर्त्तमान नहीं हैं। किन्तु पुद्गल में, रूपादि वर्त्तमान हैं। यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि धर्म, अधर्म तथा आकाश एकल हैं, किन्तु पुद्गल तथा जीव प्रत्येक अनेक हैं। इसके अतिरिक्त धर्म, अधर्म तथा आकाश में क्रिया नहीं है, जबकि पुद्गल तथा जीवों में क्रिया है। किन्तु 'काल' में क्रिया नहीं है, अतः इसके एक स्थान से दूसरे स्थान को जाने का प्रश्न नहीं उपस्थित होता।

धर्म, अधर्म तथा जीव के असंख्य प्रदेश हैं, तथा 'आकाश' में अनन्त प्रदेश हैं। 'अणु' प्रदेश-रहित है, अत एव यह अनादि, अमध्य तथा 'अप्रदेश' कहा जाता है। ये द्रव्यलोक में अबाधित रूप से भ्रमण करते रहते हैं।

यहाँ धर्मादि चार अस्तिकायों तथा 'काल' के सम्बन्ध में स्वतन्त्र रूप से विचार करना समीचीन होगा।

## धर्मास्तिकाय

यद्यपि धर्मास्तिकाय स्वतः अक्रियाशील है, किन्तु जिस प्रकार, जल क्रियाशील मछली को उसकी क्रिया में सहायक सिद्ध होता है, उसी प्रकार यह भी जीव तथा पुद्गलों की क्रिया में सहायक सिद्ध होता है।[1] धर्मास्तिकाय में रूप, रस, गन्ध तथा स्पर्श का नितान्त अभाव है।

## अधर्मास्तिकाय

यह धर्म के विपरीत है, किन्तु इसमें भी धर्मास्तिकाय के समान रूप-रसादि का अभाव है। यह अमूर्त्त स्वभावसम्पन्न है, तथा जो जीव तथा पुद्गल जैसे पृथ्वी, विश्राम दशा में हैं, उनकी यह विश्रामार्थ सहायता करता है। अधर्मास्तिकाय भी लोकाकाश में धर्मास्तिकाय के सदृश व्याप्त रहता है।

## आकाशास्तिकाय

जैनदर्शन के अनुसार जीव, धर्म, अधर्म, काल तथा पुद्गलों को अपनी-अपनी स्थिति के लिए, जो स्थान दे, वही आकाश है।[2] यही लोकाकाश है।

## पुद्गलास्तिकाय

जीवद्रव्य, पुद्गलसंघटन एवं विघटन के द्वारा परिणामदशा को प्राप्त करता है। यह धर्मास्तिकायादि के विपरीत रूपरसादिसम्पन्न है, तथा मूर्त्त द्रव्य है। जैनदर्शन के अनुसार पुद्गल में, मृदु, कठिन, गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध तथा रुक्ष, ये आठ स्पर्श वर्त्तमान हैं। इसके साथ साथ पुद्गल के अन्तर्गत, तिक्त, कटु, कषाय, मधुर तथा अम्ल, ये पञ्च रस वर्त्तमान हैं। पुद्गल में 'सुरभि' तथा 'असुरभि' रूप

---

१. द्रव्यसंग्रह, १७।

२. पञ्चास्तिकाय, ९०।

में दो प्रकार के गन्ध स्थित हैं। इसमें, कृष्ण, लोहित, पीत, नील तथा शुक्ल रूप में पाँच प्रकार के रूप वर्त्तमान हैं।'

जीव की प्रत्येक चेष्टा पुद्गलों के रूप में देखी जाती है, अतः पुद्गलों के अनेक भेद हैं। जैन-दर्शन के अनुसार यह तथ्य विचारणीय है, कि 'कर्मपुद्गलों' के कारण जीव बद्धावस्था को प्राप्त होता है। एवञ्च अनादि जीव के साथ कर्म अनादिकाल से चला आ रहा है। 'अणु' तथा 'स्कन्ध', ये दो पुद्गल के आकार हैं। 'अणु' द्रव्य का सर्वाधिक लघु अंश तथा 'स्कन्ध' द्रव्य का संघात है। यह उल्लेखनीय है, कि दो अणुओं के संघटन से 'द्विप्रदेश' एवं द्विप्रदेश' तथा एक अणु के संघटन से 'त्रिप्रदेश' द्रव्य बनता है। इसी क्रम से स्थूल, स्थूलतर एवं स्थूलतम, द्रव्यों का निर्माण होता है। जैनाचार्य अमृतचन्द्रसूरि का कथन है, कि सूक्ष्म, सूक्ष्मतर एवं सूक्ष्मतम रूप में भी पुद्गल द्रव्य वर्त्तमान रहते हैं।

## काल

जैनदर्शन के अन्तर्गत 'काल' की कल्पना विलक्षण, किन्तु वैज्ञानिक है। यह काल निश्चय एवं नित्य है, तथा पुद्गल और अन्य द्रव्यों के परिणामों का कारण है। काल की स्थिति सतत है, अत एव उसके कार्यरूप पुद्गल में सदैव गति वर्त्तमान रहती है। काल ही व्यावहारिक दृष्टि से समय है, जिसके दिवस, रात्रि, घंटा एवं पलादि अनेक रूप हैं। 'समय' निश्चय काल का ही एक रूप है, एवं जीव तथा पुद्गलों के द्वारा अभिव्यक्त होने के कारण, यह 'परिणामभव' कहलाता है। 'काल-अणु' के काय नहीं होते, ये काल-अणु समस्त लोकाकाश में आपूरित हैं, किन्तु ये पृथक्-पृथक् रहते हैं। काल-अणु असंख्य, अहृदय, अमूर्त्त एवं क्रियारहित हैं।

## ३. आस्रव तत्त्व

पूर्वोक्त सात तत्त्वों में 'जीव' एवं 'अजीव' तत्त्वों का विचार ऊपर किया जा चुका है। तीसरा तत्त्व 'आस्रव' तत्त्व है। आस्रव ही जीव के बन्धन का कारण है। आस्रव के सम्पर्क के कारण ही, जीव का वास्तविक स्वरूप आवृत हो जाता है, और बद्धावस्था को प्राप्त होता है। 'आस्रव' के बोध के लिए, यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि जीव तथा पुद्गल अनादि काल से लोकाकाश में वर्त्तमान हैं। जीवों के साथ उनके कर्म भी हैं। इनके साथ ही साथ जीव, अनादिस्वरूप अविद्या के कारण, क्रोध, मान, माया तथा लोभ, इन चार कषायों से भी युक्त हैं। जीव द्वारा कृत कर्म का फल संस्कार रूप से पुद्गलों के साथ विद्यमान रहता है। यहाँ, यह विचारणीय है, कि जीव का कर्मफल के साथ, किस प्रकार का सम्बन्ध है, क्योंकि कर्म पुद्गल जड़ होने के कारण, जीव में प्रवेश नहीं कर सकते। यहाँ, यह समाधेय है, कि जैनाचार्यों ने मन, वचन तथा काय में क्रिया स्वीकार की है, जिसे 'योग' कहा गया है। इन्हीं तीन के द्वारा कर्म पुद्गल जीवों में प्रवेश करते हैं। कर्म पुद्गलों के जीव में प्रवेश करने से पहले, जीव के प्रदेशों में मानसिक, वाचिक एवं कायिक क्रियाओं के द्वारा 'स्पन्दन' उत्पन्न होता है। इस प्रकार कर्मपुद्गलों के उपर्युक्त 'योग' द्वारा जीव में प्रवेश को, जैनदर्शन में 'आस्रव' कहा गया है।

---

१. तत्त्वार्थसूत्र, ५-२३।

'आस्रव' के दो भेद हैं–एक 'कर्मास्रव' तथा दूसरा 'भावास्रव'। 'भावास्रव' की स्थिति वह परिवर्तन है, जो कर्मपुद्गलों के जीव में प्रवेश करने के पूर्व, जीव के भावों में उत्पन्न होता है। इसके अनन्तर जीव में कर्मपुद्गलों के प्रवेश को 'द्रव्यास्रव' की संज्ञा दी गई है। उदाहरण के लिए, जिस प्रकार तैललिप्त शरीर पर धूलि चिपक जाती है, उसी प्रकार 'कर्मपुद्गल' जीव पर चिपक जाते हैं। यहाँ शरीर का तेल से लिप्त होना 'भावास्रव' तथा धूलि से लिप्त होना, 'द्रव्यास्रव' का उदाहरण है।

जैनदर्शन के अनुसार ४२ प्रकार से कर्म-पुद्गल जीव में प्रवेश करता है। इसी प्रकार आस्रव के भी ४२ भेद माने जाते हैं। इनमें 'आस्रव' के १६ भेद अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं, जो काययोग, मनोयोग, वाक्योग, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, चार कषाय तथा अहिंसा, अस्तेय, सत्यभाषण, ब्रह्मचर्य एवं अपरिग्रह, इन पञ्च व्रतों का पालन न करना हैं। इनके अतिरिक्त २५ छोटे-छोटे 'आस्रव' और हैं, जो बन्धन के कारण हैं। इस प्रकार कुल मिलाकर ४२ प्रकार के 'आस्रव' हैं।

## ४. बन्ध

जीव के बन्धन का कारण कर्म है। जैसा कि ऊपर कहा गया है, जीव में 'कर्म पुद्गलों' के प्रवेश के पूर्व जो 'भावास्रव' उत्पन्न होता है, उसके फलस्वरूप जीव में 'भावबन्ध' का भाव उत्पन्न होता है। इसके पश्चात् उपर्युक्त प्रक्रिया से 'कर्म-पुद्गलों' के जीव में प्रवेश करने पर 'द्रव्यास्रव' की उत्पत्ति के फलस्वरूप जीव में जो बन्धन का भाव उत्पन्न होता है, उसे 'द्रव्यबन्ध' कहते हैं। इस प्रकार 'आस्रव' ही बन्धन का कारण है[1], क्योंकि इसके द्वारा जीव का वास्तविक चैतन्य एवं ज्ञानस्वरूप तिरोहित हो जाता है। इसके अतिरिक्त अविरति, मिथ्यात्व एवं प्रमाद भी बन्धन के कारण हैं।

## ५. संवर तत्त्व

मोक्ष प्राप्ति के लिए जीव में कार्मिक पुद्गलों के प्रवेश को रोकना अत्यावश्यक है। यह कार्य 'संवर' के द्वारा ही सम्भव है। इस प्रकार 'आस्रव' बन्धन, एवं 'संवर' मोक्ष का कारण है। पूर्वकृत कर्मों को निःशेष करके भावी कर्मों के मार्ग को अवरुद्ध करना 'संवर' कहलाता है।

इस प्रकार 'संवर' मोक्ष का हेतु है। पूर्वोक्त, प्रक्रिया के अनुरूप, संवर के 'भावसंवर' एवं 'द्रव्यसंवर', ये दो भेद हैं। 'संवर' के द्वारा जब जीव के राग, द्वेष एवं मोह विकारों का निरोध होता है, तो उसे 'भावसंवर' कहते हैं। इसके अनन्तर, जब कर्मपुद्गलों के जीव में प्रवेश का निरोध हो जाता है, तो उसे 'द्रव्यसंवर' कहते हैं। यह भी निर्देश किया जा चुका है, कि जीव में प्रविष्ट समस्त कर्मपुद्गलों के नष्ट होने पर ही, जीव को मोक्ष की प्राप्ति होती है। प्रस्तुत प्रसंग में यह तथ्य और उल्लेखनीय है, कि अतीत के कर्मों को निर्बीज बनाने की क्रिया 'निर्जरा' कहलाती है। निर्जरा के द्वारा कर्म में फल

---

१. तत्त्वार्थसूत्र, ६.१६. ७.६।

देने की शक्ति नहीं रहती। जिस प्रकार भुने हुए बीज में पौधे एवं वृक्षोत्पत्ति की सामर्थ्य नहीं होती, उसी प्रकार निःस्वार्थ कर्म में फलोत्पत्ति की वृत्ति का अभाव देखा जाता है। यहाँ, 'निर्जरा' के सम्वन्ध में स्वतन्त्र रूप से विचार किया जाएगा।

## ६. निर्जरा

जीव में चिपके अतीत के 'कर्म-पुद्गलों' का विनाश जिस क्रिया के द्वारा सम्पन्न होता है, वह 'निर्जरा' है। 'निर्जरा' की प्राप्ति के लिए, कठोर तपश्चर्या की अपेक्षा है। इस तपस्या में निदिध्यासन परमापेक्षित है। निर्जरा की प्राप्ति के लिए, राग-द्वेष आदि का विनाश भी अत्यावश्यक माना गया है। यही आत्मसाक्षात्कार की प्रक्रिया है। जैसा कि, पहले भी संकेत किया है, 'निर्जरा' के भी 'भावनिर्जरा' तथा 'द्रव्यनिर्जरा', ये दो भेद हैं। भावावस्था में कर्मों के नाश की भावना उत्पन्न होती है, अतः यह 'भावनिर्जरा' अवस्था कहलाती है। किन्तु जव जीव में प्रविष्ट 'कर्मपुद्गलों' का विनाश हो जाता है, तो वह 'द्रव्यनिर्जरा' स्थिति होती है। 'भावनिर्जरा' के पुनः दो भेद हैं–'सविपाक' अथवा 'अकाम' भावनिर्जरा तथा अविपाक अथवा सकाम भावनिर्जरा। सविपाक 'भावनिर्जरा' वह स्थिति है, जव भावावस्था में भोगसमाप्ति के पश्चात् कर्मपुद्गलों का स्वयं नाश हो जाता है। भोग की समाप्ति के पूर्व, तपस्या के प्रभाव से, यदि कर्मों का नाश हो जाय, तो उस स्थिति को 'अविपाक' अथवा 'सकाम' 'भावनिर्जरा' कहते हैं। यहाँ, यह कहना आवश्यक है, कि 'अविपाक' भावनिर्जरा दशा को प्राप्त करने के लिए छः बाह्य तथा छः अन्तरंग क्रियाएँ, अनिवार्यतः आवश्यक हैं। बाह्य क्रियाओं में, अनशन, अवमोदार्य (भोजन में संयम), वृत्तिसंक्षेप (अल्पाहार), रसत्याग, विविक्त शय्यासन तथा कायक्लेश, ये छः तपस्यामूल क्रियाएँ गृहीत हैं, तथा अन्तरंग क्रियाओं में, प्रायश्चित्त, विनय, साधुसेवा (वैयावृत्य), स्वाध्याय, व्युत्सर्ग (विषयविराग) तथा ध्यान, ये छः क्रियाएँ आती हैं। इस प्रकार ये द्विविध क्रियाएँ वाह्य तपस्या एवं अन्तरंग तपस्या के ही रूप हैं।

## ७. मोक्ष

मोक्ष, प्रत्येक दर्शन का चरम साध्य है। जैसा कि, ऊपर स्पष्ट किया जा चुका है, 'आस्रव' बन्धन का कारण है, तथा 'संवर' एवं 'निर्जरा' के द्वारा 'आस्रव' का नाश होने पर जीव को 'मोक्ष' की प्राप्ति होती है। मुक्तावस्था में जीव, कर्मपुद्गलों से मुक्त होने के कारण, सर्वज्ञ एवं सर्वद्रष्टा होकर मुक्ति का अनुभव करता है। यह अवस्था जीव की 'भावमोक्ष' अथवा 'जीवन्मुक्ति' की अवस्था है। इस अवस्था में जीव के, ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय एवं अन्तराय, इन चार घातक कर्मों का नाश हो जाता है। जैनदर्शन के अनुसार उक्त अवस्था वास्तविक मोक्ष से पूर्व की अवस्था है। इसके पश्चात् जब आयु, नाम, गोत्र तथा वेदनीय, इन चार 'अघातीय' कर्मों का भी उच्छेद हो जाता है, तो जीव को 'द्रव्यमोक्ष' की प्राप्ति होती है। यही जैनदर्शन के अनुसार 'विदेह' मुक्ति की स्थिति है। इस दशा में जीव सभी कर्मों, तथा पहले जिनका संकेत किया जा चुका है, औपशमिक, क्षायोपशमिक, औदयिक एवं भव्यत्व, इन चार भावों से भी मुक्त हो जाता है। मुक्त जीव 'आलोकाकाश' के अन्तर्गत 'सिद्ध शिला' में अनन्त काल तक वास करता है। वह 'धर्मास्तिकाय' के न रहने के कारण 'ऊर्ध्वलोक' के बाहर नहीं जा सकता,

और न वहाँ से नीचे लौटकर आता है। यही उपनिषदों की 'न स पुनरावर्तते' की दृष्टि है।

## प्रमाणचिन्तन

जैनदर्शन के अन्तर्गत प्रमाण को 'स्वपराभासी' माना गया है। एतदनुसार 'प्रमाण' वह ज्ञान है, जो स्वयं एवं दूसरों को निर्बाध रूप से प्रकाशित करता है। जैनदर्शन के सन्दर्भ में, यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है, कि प्रत्यक्ष प्रमाण के लिए, इन्द्रियों एवं मन की अपेक्षा नहीं होती। यहाँ, यह ध्यातव्य है, कि जैनदर्शन के अनुसार 'अवाध', 'मनःपर्याय' तथा 'केवल', ये तीन प्रत्यक्ष के भेद हैं। इसके अतिरिक्त प्रमाण के मिथ्यात्व को जैनदर्शन कदापि स्वीकार नहीं करता।

जैनदर्शन के अन्तर्गत प्रमाणमीमांसा विचित्र है। इस दर्शन में प्रत्यक्ष एवं परोक्ष (अनुमान) दो प्रमाण माने गए हैं। कहीं-कहीं, प्रत्यक्ष, अनुमान एवं आगम, इन तीन प्रमाणों का भी सङ्केत मिलता है। भगवतीसूत्र में, प्रत्यक्ष, अनुमान, औपम्य तथा आगम, ये चार प्रमाण माने गए हैं। प्रत्यक्ष के सम्वन्ध में, न्यायादि दर्शनों की अपेक्षा जैनदर्शन की विचित्र तर्कना यह है, **कि जो ज्ञान आत्मा विना किसी इन्द्रिय की सहायता से प्राप्त करता है, वह प्रत्यक्ष ज्ञान है** । इसके विपरीत **जो ज्ञान इन्द्रियों तथा मन की सहायता से प्राप्त होता है, वह परोक्ष अथवा अनुमान है** । यहाँ, यह स्मरणीय है, कि जैनदर्शन के अन्तर्गत मन को इन्द्रिय नहीं स्वीकार किया गया है।

अवधि, मनःपर्याय तथा केवल, प्रत्यक्ष के ये तीन भेद हैं। '**अवधि ज्ञान**' वह ज्ञान है, जव जीव विशिष्ट सात्त्विक साधनों की सहायता से आवरणीय कर्मों का क्षय प्रारम्भ करता है, तथा उसे दूरस्थ पदार्थों का ज्ञान स्वयं आत्मा की योग्यता के कारण होना आरम्भ होता है। यही अवधिज्ञान है। '**मनः-पर्याय**' वह प्रत्यक्षज्ञान है, जव जीव ईर्ष्या एवं द्रोह आदि परकीय मन की प्रवृत्तियों के निरोधक कर्मों का क्षय कर देता है। इस सम्वन्ध में, जीव में, दूसरे के मन के विचारों को जानने की भावना का उदय होता है। तीसरे, **केवलज्ञान** की स्थिति वह है, जब जीव के आवरणीय कर्मों का सम्पूर्णतः क्षय हो जाता है, तथा आत्मा अपने शुद्ध-सर्वज्ञ स्वरूप को प्राप्त कर लेता है।

## परोक्ष

परोक्ष (अनुमान) ज्ञान के दो प्रकार हैं–एक 'मति' तथा दूसरा 'श्रुत'। इन्द्रिय तथा मन के सम्वन्ध से उत्पन्न ज्ञान को 'मतिज्ञान' कहते हैं। 'मति' दो प्रकार की है–एक इन्द्रियजन्य, दूसरी अनिन्द्रियजन्य अर्थात् मानस। 'श्रुत' ज्ञान शब्दोत्पन्न ज्ञान है। यह अतीत, वर्तमान एवं भविष्यत् के विषयों में प्रवृत्त होता है। 'मति' ज्ञान एवं 'श्रुत' ज्ञान का यह अन्तर भी द्रष्टव्य है, कि 'मति' ज्ञान में शब्दों का उल्लेख नहीं होता, जबकि 'श्रुत' ज्ञान में शब्दों का उल्लेख अनिवार्यतः रहता है।

कतिपय जैन आचार्यों ने 'प्रत्यक्ष' एवं परोक्ष का भेदचिन्तन एक अन्य प्रकार से किया है। ये आचार्य प्रत्यक्ष के 'सांव्यवहारिक' एवं 'पारमार्थिक' दो भेद मानते हैं। इन आचार्यों के अनुसार जिस ज्ञान के लिए, इन्द्रिय तथा मन की अनिवार्यतः आवश्यकता है, वह सांव्यवहारिक ज्ञान है। किन्तु

आवरणोच्छेद हो जाने पर जीव के चैतन्यस्वरूप का प्राकट्य पारमार्थिक ज्ञान है।' इसी प्रकार कुछ आचार्यों के अनुसार 'परोक्ष' के भी, 'स्मृति', 'प्रत्यभिज्ञान', 'तर्क', हेतु से साध्य का अनुमान एवं 'आगम', ये पाँच भेद स्वीकार किए गए हैं।

## जैन 'नय'

जैनदर्शन के अन्तर्गत एक प्रकार से दृष्टिभेद को 'नय' का रूप दिया गया है। 'नय' के अनुसार एक दृष्टि से तथा अनेक दृष्टियों से तत्त्वज्ञान आवश्यक है। नय के दो मुख्य भेद हैं–एक निश्चय 'नय' तथा दूसरा व्यावहारिक 'नय'। 'निश्चय 'नय' के द्वारा वास्तविक तत्त्वज्ञान की प्राप्ति होती है, तथा 'व्यावहारिक नय' के द्वारा विषयों का सांसारिक ज्ञान प्राप्त होता है। इस प्रकार प्रमाण तथा 'नय' यथार्थज्ञान में प्रमुख हेतु हैं।

## स्याद्वाद

स्याद्वाद जैनदर्शन का प्रमुख सिद्धान्त है। अनेकान्तवाद एवं स्याद्वाद, दोनों एक-दूसरे के पूरक सिद्धान्त हैं। या फिर, यह भी कह सकते हैं, कि दोनों एक ही हैं। अनेकान्तवाद के अनुसार प्रत्येक वस्तु में अनन्त विरुद्ध गुण वर्त्तमान हैं, जैसा कि, पहले कहा जा चुका है। अतः वस्तु का प्रत्येक स्वरूप निश्चित नहीं है। इस प्रकार किसी भी वस्तु के स्वरूपज्ञान की अनिश्चय अथवा संदेह की स्थिति 'स्याद्वाद' का मूल है। 'स्यात्' शब्द का अर्थ 'कथंचित्' अथवा कदाचित् है। जैनदर्शन के अनुसार वस्तु अनन्तधर्मा है। अतः जैनाचार्यों ने उपलक्षण के रूप में वस्तु के सम्बन्ध में सप्तविध सम्भावनाओं पर विचार किया है। इसी दृष्टिकोण (नय) को जैनाचार्यों ने 'सप्तभंगी नय' का नाम दिया है। स्याद्वाद सिद्धान्त के स्पष्टीकरणार्थ, नीचे 'सप्तभंगी नय' का निरूपण अपेक्षित है।

## सप्तभंगी

(१) 'सप्तभंगी नय' के अनुसार किसी एक दृष्टि से वस्तु की सत्ता सम्भव है–**स्यादस्ति द्रव्यम्**। २. दूसरी किसी दृष्टि से, उसी समय उसी वस्तु की सत्ता नहीं भी हो सकती है–**स्यान्नास्ति द्रव्यम्**। ३. तीसरी दृष्टि से, उसी समय वस्तु की सत्ता हो सकती है, और नहीं भी हो सकती है–**स्यादस्ति च नास्ति च द्रव्यम्**। ४. चतुर्थ दृष्टि से, यहाँ वस्तु अवक्तव्य है, क्योंकि एक ही समय में, उस वस्तु की सत्ता का 'अस्तित्व' एवं '**अनस्तितत्त्व**' दोनों वक्तव्य हैं। अतः उसका शब्दों द्वारा व्याख्यान सम्भव नहीं है–**स्याद् अवक्तव्यं द्रव्यम्**। ५. पंचम दृष्टि के अनुसार वही वस्तु एक समय में हो सकती है तथा फिर भी अवक्तव्य है–**स्यादस्ति** च **अवक्तव्यं च द्रव्यम्**। ६. षष्ठ दृष्टि के अनुरूप वही वस्तु एक ही समय में न होकर अवक्तव्य हो सकती है–'**स्यान्नास्ति च अवक्तव्यं च द्रव्यम्**'। ७. सप्तम दृष्टि के अनुसार वही वस्तु एक ही समय में हो सकती है, नहीं भी हो सकती है तथा फिर भी अवक्तव्य रह सकती है–**स्यादस्ति च नास्ति च अवक्तव्यं द्रव्यम्**।

---

१. विशेष देखें, हेमचन्द्रकृत प्रमाणमीमांसा तथा षड्दर्शनसमुच्चय पर गुणरत्न की टीका, पृ० २०८।

यहाँ यह उल्लेखयोग्य है कि देश-काल एवं भाव के आधार पर द्रव्य में अनेक सम्भावनायें की जा सकती हैं, तथा वस्तु के बोध का प्रयास किया जा सकता है।[1]

जैनदर्शन स्याद्वाददर्शन के रूप में भी प्रख्यात है। स्याद्वाद सिद्धान्त की उत्पत्ति निम्नलिखित विविध रूपों में देखी जा सकती है–

१. औपनिषद वेदान्त के अन्तर्गत सदसद्विलक्षणवाद पर आधारित 'अनिर्वचनीयता' सिद्धान्त को स्याद्वाद का आधार कहा जा सकता है।

२. **सामञ्जफलसुत्त** में 'संजय वेट्ठिपुत्त' के मत का वर्णन 'स्याद्वाद' के बहुत कुछ समान है। उदाहरणार्थ, इस स्थल पर परलोक के अस्तित्व एवं अनस्तित्व दोनों का वर्णन मिलता है। इस प्रकार इस वर्णन में स्याद्वाद के बीज देखे जा सकते हैं।

३. पाली ग्रन्थों में अमराविक्खेपिक बौद्ध दार्शनिकों के मत का उल्लेख मिलता है।[2] ये दार्शनिक वस्तु के सम्बन्ध में 'अस्तित्व' एवं 'अनस्तित्व' को अस्वीकार कर, अनेक मतों का प्रतिपादन करते हैं, अतः इन मतों को भी स्याद्वाद का आधार कहा जा सकता है। कहा जाता है, कि इस प्रकार के मत परिव्राजकों तथा ब्राह्मणों के हैं।[3]

४. जैनदर्शन के प्रसिद्ध ग्रन्थ, भगवतीसूत्र में 'स्यादस्ति', 'स्यान्नास्ति' तथा 'स्यात् अवक्तव्यम्' इस त्रिविध नय का वर्णन मिलता है, जिसे स्पष्ट रूप से परवर्त्ती सप्तभङ्गी नय का मूल कहा जा सकता है। उक्त त्रिविध नय को 'मूलभंग' भी कहा गया है।[4]

## समीक्षा

यों तो, जैनदर्शन का प्रमुख पक्ष आचार ही है, किन्तु जैनाचार्यों ने उसमें आध्यात्मिकता का पुट देते हुए, आत्मा के चैतन्य एवं उसकी ज्ञानस्वरूपता की प्रतिष्ठा करते हुए, मोक्षलाभ का पथ प्रदर्शित किया है। यदि देखा जाय, तो जैनदर्शन की यह दृष्टि उपनिषदों की ही देन है। इस सम्बन्ध में, यह तथ्य भी विचारणीय है, कि जिस प्रकार औपनिषद वेदान्त में आत्मसाक्षात्कार के लिए चित्तशुद्धि की अनिवार्यतः अपेक्षा स्वीकार की है, उससे कहीं अधिक, जैनदर्शन में, 'संवर' एवं 'निर्जरा' आदि कठोर

---

१. विशेष देखिए, उमेश मिश्र, History of Indian Philosophy, (Vol. I) P. 301—304

२. 'अमराविक्खेय' (अमराविक्षेप) नाम की मछलियाँ अत्यन्त चञ्चल होती थीं। अतः अनेकानेक तार्किक कल्पनायें करने पर भी किसी निर्णीत मत पर न पहुँचना 'अमराविक्खेप' सिद्धान्त कहलाता था। द्रष्टव्य, दीर्घनिकाय; पृ० ६।

३. द्रष्टव्य, स्याद्वादमञ्जरी की भूमिका, पृ. ७५-७६।

४. विशेष द्रष्टव्य, प्रमाणसमुच्चय की सुखलाल जी की प्रस्तावना, पृ० १८-२८ तथा ए.एन.उपाध्ये कृत प्रवचनसार की अंग्रेजी भूमिका, पृ० ८६-६१।

तपश्चर्या के द्वारा कायिक, वाचिक एवं मानसिक शुद्धि की आवश्यकता अनुभव की गई है। इस प्रकार यह कथन संगत होगा, कि औपनिषद वेदान्त, जहाँ, अध्यात्मप्रधान है, वहाँ, जैनदर्शन आचारप्रधान दर्शन है। इस प्रकार जैनदर्शन को उपनिषदों की अध्यात्मज्ञानप्रधान विचारधारा की प्रतिक्रिया कहा जा सकता है, क्योंकि उपनिषदों में अध्यात्मवाद की अपेक्षा आचारवाद की एक प्रकार से न्यूनता ही कही जाएगी। किन्तु यहाँ, यह विशेषरूप से वक्तव्य है, कि जैनदर्शन के आचार्यों ने उपनिषदों के द्वारा प्रतिपादित आत्मतत्त्व को यथावत् स्वीकार न करके, आत्मा में देह परिमाण मानकर, तथा उसमें संकोच एवं विकास की कल्पना कर, आत्मतत्त्व के साथ भौतिकता का मिश्रण कर दिया है। जैनदर्शन के अन्तर्गत आत्मा की भौतिकता की और अधिक पुष्टि तब हो जाती है, जब उसमें 'प्रदेशों' की स्थिति मानकर, आत्मा को अवयवी कहा जाता है, तथा उसके अन्तर्गत अनेक अंग-खण्ड माने जाते हैं। इस प्रकार जैनदर्शन की अखण्ड, खण्ड एवं ध्रुवोत्पाद–कल्पना विलक्षण ही कही जाएगी। इसके अतिरिक्त जैसा कि, पहले भी कहा जा चुका है, जैनाचार्यों ने तीर्थङ्कर को ईश्वर का रूप दिया है, किन्तु यहाँ, यह प्रश्न उठता है कि अनेक तीर्थङ्करों के होने पर ईश्वर भी अनेक होंगे। जो अविश्वसनीय, असैद्धान्तिक एवं अनुभवहीनता की स्थिति है[1]। यहाँ यह भी संकेत करना अपेक्षित है, कि जैनदर्शन में साधुओं एवं गृहस्थियों के लिए जिस कठोर तपश्चर्या, जैसे 'केशलुञ्चन' आदि का उपदेश किया गया है, वह अव्यावहारिक एवं दुष्कर है। किन्तु सापेक्षवाद के आधार पर जैनदर्शन में, जिस अनेकान्तवाद की कल्पना की गई है, वह बहुत कुछ तर्कपरक एवं दार्शनिक सूझ-बूझ की द्योतक है। जैनदर्शन में, यद्यपि 'अनेकान्तवाद' एवं 'स्याद्वाद' की कल्पना संशयमूलक नहीं है, किन्तु उसमें उस समन्वयात्मक दृष्टि का अभाव है, जो एक परम तत्त्व के लक्ष्य को सिद्ध कर सकती है। यही कारण है, कि शंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्रभाष्य के अन्तर्गत 'स्याद्वाद' का खंडन किया है। किन्तु फिर भी यह स्वीकार करना होगा, कि अनेकान्तवाद पर आधारित सापेक्षतावाद के द्वारा वस्तुओं के सत्यबोध की एक तर्कमयी प्रक्रिया प्रस्तुत की गई है, जिसका समर्थन जैनाचार्य गुणरत्न ने भी किया है। जैनदर्शन की दार्शनिक बहुत्ववाद की कल्पना संकलित बहुत्ववाद (Pluralistic realism) पर आधारित है, जिसके अनुसार जैनाचार्य, जगत् के समस्त प्रदेशों में जीव की सत्ता स्वीकार करते हैं। जैनदर्शन में, ऐसा कोई 'प्रदेश' नहीं है, जहाँ जीव न हो। इस प्रकार कण-कण में जीव की सत्ता मानकर, जैनधर्म अखिल विश्व में 'अहिंसा-धर्म' के व्यवहार का समर्थन करता है। अतः यह कहना समीचीन होगा, कि उत्कृष्ट मानवीय चरित्र की, जैसी पवित्र योजना जैनदर्शन के अन्तर्गत वर्त्तमान है, वैसी किसी अन्य दर्शन पद्धति में नहीं, भले ही, यह साधना एवं तप की कल्पना विरले साधुओं एवं गृहस्थों में ही साकार रूप में देखने को मिलती हो।

●

---

१. एको भावः सर्वथा येन दृष्टः सर्वे भावाः सर्वथा तेन दृष्टाः।
सर्वे भावाः सर्वथा येन दृष्टाः, एको भावः सर्वथा तेन दृष्टः।। षड्दर्शनसमुच्चयटीका, पृ० २२५।

चतुर्थ अध्याय

# बौद्धदर्शन

बौद्धदर्शन उपनिषदों के आत्मवाद की प्रतिक्रिया है। जैसा कि, कहा जा चुका है, नास्तिकत्रयी–चार्वाक, जैन एवं बौद्ध, उपनिषद्वर्त्ती आत्मास्तित्ववाद की साक्षात् प्रतिक्रिया से प्रादुर्भूत हुए हैं। वस्तुस्थिति यह है, कि औपनिषद दर्शन के अन्तर्गत आत्मवाद एवं अध्यात्मवादी दर्शन की प्रचुरता होने के कारण ही बार्हस्पत्य दर्शन (चार्वाक) के अन्तर्गत चरम भौतिकवाद का उदय हुआ था, एवञ्च चार्वाक के आचारहीन दर्शन की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप आचारवादी जैन एवं बौद्धदर्शन का विकास हुआ था। अपि च, जैन एवं बौद्धदर्शन के अध्यात्मवाद के विकास के मूल में उपनिषदों के आत्मवाद की प्रतिक्रिया तो थी ही। इस प्रकार बौद्धदर्शन उपनिषदों के आत्मवाद एवं चार्वाक के भोगवाद की मिली-जुली प्रतिक्रिया थी। किन्तु उपनिषदों की प्रतिक्रिया के साथ-साथ उपनिषद्वर्त्ती आत्मवाद, पुनर्जन्म के सिद्धान्त, कर्मफलभोग का सिद्धान्त एवं निर्वाण की पृष्ठभूमि भी बौद्धों को एक अच्छी धरोहर के रूप में प्राप्त हुई थी।[1] बौद्धों के असंगादि निराकार एवं नीरूप, किन्तु उपनिषदों के अनिर्वचनीय 'विज्ञान' एवं नागार्जुन के 'शून्य' में उपनिषदों के निर्गुण एवं निराकार आत्मा की छाया दुर्लभ नहीं है। बौद्धों का 'तथता' सिद्धान्त भी उपनिषदों के 'तत्त्वमसि' एवं आत्मवाद का ही साक्षात् स्मरण दिलाता है। फिर माध्यमिक के अनुसार केवल निर्वाण ही सत्य है। इसके अतिरिक्त सब धर्म निःस्वभाव होने से शून्य हैं। यहाँ, यह द्रष्टव्य है, कि उपनिषदों में भी आत्मा-ब्रह्म स्वरूप मोक्ष के अतिरिक्त अनात्म जगत् की असत्यता सिद्ध की गई है। इससे हमारा यही मन्तव्य है, कि उपनिषदों की प्रतिक्रिया होने पर भी बौद्ध-दर्शन को उपनिषद् दर्शन से साक्षात् एवं प्रबल पृष्ठभूमि प्राप्त हुई थी।

## १. गौतम बुद्ध

गौतम बुद्ध का जन्म ५०५ वि० पू० (४४८ ई. पू.) में लुम्बिनी में, जो प्राचीन नगर कपिलवस्तु के समीप (नेपाल) है, हुआ था। कुछ विद्वान् इनका जन्म समय ५०५ वि.पू. तदनुसार ४४८ ई.पू. वैशाख

---

१. कर्मवाद के अनुसार बौद्ध ये नहीं मानते थे, कि बुद्ध वरदान देंगे। किन्तु वे मानते थे, कि बुद्ध का ध्यान करने से चित्त समाहित और विशुद्ध होगा, और पूजक निर्वाण के लिए, अपने को तैयार करेगा। सिद्धान्त यह है, कि प्रत्येक जन्म में अपने किए कर्मों का फल भोगता है। आ. नरेन्द्रदेव, बौद्धधर्मदर्शन, पृ० १०३ (वि. रा. परि. १ ९ ५५)।

पूर्णिमा मानते हैं। इनकी माता महामायादेवी तथा पिता शाक्यगणप्रिय शुद्धोदन थे। ऐसा कहा जाता है, कि ज्योतिर्विदों ने इनके जन्म के समय यह भविष्यवाणी की थी, कि ये किसी जर्जर वृद्ध, रोगी पुरुष, मृत व्यक्ति एवं भिक्षु को देखकर संन्यास ग्रहण कर लेंगे। यह जानकर बुद्ध के पिता ने उनका विवाह कर दिया, तथा उनके लिए अनेकविध विलासमयी सुख-सज्जा की व्यवस्था की, जिससे बुद्ध भोगविलासमय जीवन व्यतीत करें, और उनमें संन्यास की प्रवृत्ति उत्पन्न न हो। किन्तु भवितव्यता कुछ विपरीत ही थी। जब-जब बुद्ध वृद्ध, नितान्त कष्ट भोगते रोगी आदि को देखते थे, तो उनका मन कष्ट एवं करुणा से आप्लावित हो उठता था। इससे उन्हें संसार की अस्थिरता और क्षणभंगुरता का बोध हुआ, जिसके परिणामस्वरूप, वे जीवों के क्लेश निवारणार्थ, पूर्णतया तत्पर हो गए। इस प्रकार अपने इस लक्ष्य की पूर्ति के लिए, बुद्ध ने १८ वर्ष की अवस्था में सर्वथा, गृहत्याग दिया। यही उनका 'महाभिनिष्क्रमण' कहलाया। पहले, पैदल चलकर बुद्ध राजगिरि (राजगृह) पहुँचे, इसके पश्चात् वहाँ से वे अरुवेला पहुँचे, जहाँ उन्होंने अन्य पाँच संन्यासियों के, अत्यन्त कठोर व्रत एवं आत्मानुशासन के पथ पर चलना आरम्भ किया। इसका यह परिणाम हुआ, कि उनका शरीर अत्यन्त क्षीण हो गया, और एक दिन वे बेहोश होकर गिर पड़े, और उनकी मृतवत् स्थिति हो गई। इस घटना के छः वर्ष के पश्चात् गौतम बुद्ध ने अनुभव किया, कि कठोर व्रत एवं नियमों के पालन से सांसारिकों की क्लेश निवृत्ति सम्भव नहीं है। अतः वे भ्रमण के लिए निकल पड़े। ४६१ वि. पू. में, वैशाख मास की पूर्णिमा को बुद्ध ने बुद्धत्व प्राप्त किया। इसके पश्चात् काशी के समीप सारनाथ में, कौण्डिन्य आदि पाँच भिक्षुओं को सर्वप्रथम उपदेश प्रदान कर, धर्म-चक्र-प्रवर्त्तन किया। इसके अनन्तर गणराज्य के आदर्शों के निमित्त बुद्ध ने भिक्षुसंघ की स्थापना की, तथा संसार को समस्त क्लेशों से मुक्ति दिलाने के लिए 'विनय' तथा 'धर्म' की शिक्षा में तत्पर हो गए। अन्त में, ४२६ वि. पू. वैशाख मास की पूर्णिमा तिथि को, ६० वर्ष की आयु में, मल्ल गणतन्त्र की राजधानी कुशीनगर (आज, कसया, गोरखपुर) में, बुद्ध ने निर्वाण प्राप्त किया। यह उल्लेखनीय है, कि बुद्ध का जन्म, बोधिप्राप्ति एवं निर्वाण की प्राप्ति वैशाखमास की पूर्णिमा को ही सम्पन्न हुई थीं।[1] इसीलिए, बौद्ध धर्म के अनुयायियों में वैशाख मास की पूर्णिमा का विशेष महत्त्व है। अधुना, बौद्ध पूर्णिमा के विशेषोत्सव का भी यही आधार है।

अब यहाँ बौद्धधर्मदर्शन के प्रमुख साहित्य, आचार्यपरम्परा एवं सिद्धान्तों का निरूपण किया जाएगा।

## त्रिपिटक साहित्य (पालिसाहित्य)

बौद्ध-धर्मदर्शन का प्राचीन रूप हमें त्रिपिटकों में मिलता है। पिटक शब्द का अर्थ पिटारा है। त्रिपिटक शब्द प्राचीन है। प्रथम शताब्दी के शिलालेखों में 'तेपिटक' शब्द का उल्लेख मिलता है। बुद्ध के निर्वाण पर प्रथम धर्म संगीति-धर्मसभा राजगृह में सम्पन्न हुई, जिसमें धर्म और विनय का संग्रह हुआ। धर्मसूत्रान्त हैं, जिनमें बुद्ध के उपदेश हैं। विनय के अन्तर्गत भिक्षु आदि के नियम वर्त्तमान हैं। त्रिपिटक इनके पश्चाद्वर्त्ती हैं। बुद्ध के मौखिक उपदेशों के संग्रह के लिए राजगृह में हुई प्रथम संगीति में, महाकाश्यप के सभापतित्व में, '**सुत्तपिटक**', नापित कुल में उत्पन्न हुए, उपालि के प्रमुख सहयोग से

---

१. महापरिनिब्बान सूत्तान्त, (दीघ, ××1,6,8,9)।

**नियपिटक** संकलित किया गया। सुत्तपिटक में मातिका (मातृका) की व्याख्या से, पश्चात् (अभिधम्मपिटक) का संकलन सम्पन्न हुआ। मातृका शब्द का अर्थ विचारर्णाय है। धर्मगुप्तों के विनय में, विनयमातृका है। इसमें विनय के विषयों की विस्तृत तालिका है। ऐसा प्रतीत होता है, कि विनय, इसी का परिवर्तित रूप है। अतः यह तालिका विनय की एक प्रकार से माता है, प्रमुख आधार है, इसीलिए इसे मातृका कहते हैं।

## सुत्तपिटक

बुद्ध के लोकोपकारक उपदेशों तथा संवादों का संग्रह सुत्तपिटक में वर्त्तमान है। इस पिटक के अन्तर्गत, दीघनिकाय, मज्झिमनिकाय, संयुक्तनिकाय, अंगुत्तनिकाय तथा खुद्दकनिकाय, ये पाँच निकाय हैं। दीघनिकाय में ३४, मज्झिमनिकाय में १५२, संयुत्तनिकाय में ५६, अंगुत्तनिकाय में २३०८ सुत्त हैं। खुद्दक के अन्तर्गत १५ ग्रन्थों का समावेश है। ये पन्द्रह ग्रन्थ है–खुद्दकपाठ, धम्मपद, उदान, इतिवृत्तक, सुत्तनिपात, विमानवत्थु, पेतवत्थु, थेरगाथा, थेरीगाथा, जातक, निद्देश पटिसंभिदामग्ग, अवदान, बुद्धवंश एवं चरियापिटक।

## विनयपिटक

विनयपिटक के तीन भाग हैं–पातिभोक्ख (प्रातिमोक्ष), खन्धक एवं परिवार। भिक्षुओं के आचरण का अनुशासन रखने के लिए, बुद्ध ने जो नियम बनाए थे, उन्हें पातिभोक्ख कहते हैं। खन्धक में महावग्ग तथा चुल्लवग्ग आते हैं। विनयपिटक का अन्तिम भाग परिवार है। यह भाग, बहुत बाद में बना होगा। इसका रचयिता सिंहल का कोई भिक्षु रहा होगा। 'परिवार' में अनेक प्रकार की सूचियाँ वर्त्तमान हैं।

## अभिधम्मपिटक

अभिधम्मपिटक के अन्तर्गत बुद्ध के उपदेशों के आधार पर दार्शनिक विचारों को संकलित किया गया है। इसमें सात ग्रन्थ हैं, जिनके नाम, धम्मसंगणि, विभंग, धातुकथा, पुग्गलपञ्ञाति, कथावत्थु, यमक तथा पट्ठान हैं।

## कतिपय अन्य पालिग्रन्थ

उपर्युक्त पिटकों के अतिरिक्त पालिभाषा में कतिपय अन्य ग्रन्थ भी मिलते हैं, जिनके सम्बन्ध में, यहाँ संक्षिप्त उल्लेख किया जा रहा है। इन ग्रन्थों के निर्माता, मिलिन्दप्रश्न को छोड़कर सिलोन (Cylone) के बौद्ध थे।

**मिलिन्दप्रश्न**–इसके निर्माता का अनिश्चय है। आचार्य नरेन्द्रदेव का मानना है, कि इसका निर्माता उत्तर-पश्चिम भारत का रहा होगा।[1] ग्रीकसम्राट् मिनेण्डर (ई. पू. प्रथम शता.) ही मिलिन्द थे, तथा नागसेन के साथ उनके संवाद की योजना, इस ग्रन्थ में वर्त्तमान है। इसीलिए, इस ग्रन्थ का नाम

---

१. आचार्य नरेन्द्रदेव : बौद्धधर्मदर्शन, पृ. ३३।

मिलिन्दप्रश्न है। बुद्धघोष ने इस ग्रन्थ को पिटक के समकक्ष माना है। इस ग्रन्थ के अन्तर्गत अनात्मवाद, क्षणभंगवाद, कर्म, पुनर्जन्म एवं निर्वाण आदि के सम्बन्ध में तार्किक दृष्टि से विचार किया गया है।

**वेत्तिपकरण**–यह भी मिलिन्दप्रश्न के समान ही महत्त्वपूर्ण है। इसके रचयिता महाकच्चान हैं। इसमें बुद्ध के उपदेशों का व्यवस्थित सार दिया गया है।

**पेटकोपदेश**–इसके रचयिता भी महाकच्चान हैं। पिटकों के अध्ययन-अनुशीलन के लिए, यह एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

**अट्ठकथाएँ**–बुद्धघोष ने सिलोनी अट्ठकथाओं के आधार पर, चतुर्थ-पञ्चम शताब्दी में, विनयपिटक, दीघ, मज्झिम, अंगुत्तर तथा संयुत्त निकायों की टीका की। बुद्धघोष ने अभिधम्मपिटक की व्याख्याएँ भी लिखी थीं। ये व्याख्याएँ अट्ठकथाएँ कही जाती हैं। यह भी मान्यता है, कि धम्मपद तथा जातक की अट्ठकथाएँ भी बुद्धघोष द्वारा रचित हैं।

**विसुद्धिमग्गो**–बुद्धघोष ने अनुराधपुर के महाविहार के स्थविरों की आज्ञा से विशुद्धिमग्गो की रचना की थी। इसे त्रिपिटक अट्ठकथा भी कहा जाता है, क्योंकि यह त्रिपिटकों के अध्ययन की कुञ्जिका है। इसके अन्तर्गत, शील, समाधि तथा प्रज्ञा का तेईस अध्यायों में विस्तृत वर्णन है।

**परमत्थमंजूषा**–यह ग्रन्थ विसुद्धिमग्गो की टीका है। इसके प्रणेता धम्मपाल स्थविर हैं। इसका रचनाकाल पाँचवीं शताब्दी है।

**खुद्दक निकाय के ग्रन्थों की टीका**–धर्मपाल स्थविर ने ही खुद्दक निकाय के ग्रन्थों–थेरगाथा, थेरीगाथा, विमानवत्थु आदि की टीकाओं का भी प्रणयन किया था।

**अभिधम्मत्थसंगहो**–अनिरुद्ध आचार्य (दसवीं-बारहवीं शताब्दी का मध्यकाल) ने इस ग्रन्थ की रचना की थी। यह ग्रन्थ अभिधम्मपिटक के अध्येताओं के लिए अत्यन्त उपादेय है।

## बौद्ध आचारपक्ष

बौद्ध आचारपक्ष अत्यन्त प्रबल है। बुद्ध आध्यात्मिक परिष्कार का माध्यम आचार को मानते थे। इसीलिए समस्त बौद्धदर्शन आचारपरिपूर्ण है। सत्य, अहिंसा आदि सिद्धान्त सभी आचार के अन्तर्गत आते हैं। अत एव बुद्ध के शिष्य जब उनसे आध्यात्मिक प्रश्नों 'अतिप्रश्न' की जिज्ञासा करते थे, तो वे मौन हो जाते थे–"गुरोस्तु भाषणं मौनम्"। इसका आशय यही है, कि आध्यात्मिक ज्ञान भाषण से नहीं, अपि तु आचार-व्यवहार से प्राप्त होता है। निदर्शनार्थ, श्रावस्ती के जैतवन में, मालुक्यपुत्त के द्वारा जब संसार की नश्वरता एवं अनन्तता, तथा जीव की अनेकता आदि के विषय में दस मेण्डक प्रश्न बुद्ध के समक्ष प्रस्तुत किए, तो वे मौन हो गए। उन्होंने इन प्रश्नों को अकथनीय कहा। बुद्ध का तात्पर्य था, कि ये प्रश्न दुःखनिवृत्ति के साधन नहीं बन सकते। दुःखनिवृत्ति तो आवार-व्यवहार से ही सम्भव है। इसीलिए बुद्ध ने आचारपरिष्कार के लिए निम्नलिखित चार सत्यों की स्थापना की थी।

## चार आर्यसत्य

मनुष्य जीवन के कल्याण की दृष्टि से बुद्ध ने जीवन के चार श्रेष्ठ सत्यों का निर्देश किया है, जिन्हें आर्यसत्य कहते हैं।

१. प्रथम आर्यसत्य **दुःखसत्य** है। इसकी व्याख्या करते हुए, बुद्ध ने कहा है–जन्म, मृत्यु, वृद्धावस्था एवं शोकरुदन आदि दुःख हैं। संक्षेप में, रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार एवं विज्ञान, ये पाँचों उपादान स्कन्ध दुःख हैं।[1]

२. द्वितीय आर्यसत्य दुःखहेतु है। दुःख का हेतु तृष्णा–काम अर्थात् भोग की तृष्णा, भव अर्थात् सांसारिक तृष्णा एवं विभव की तृष्णा है। बुद्ध कहते हैं, कि काम अर्थात् विभिन्न भोगों की प्राप्ति के लिए लोग, परस्पर कलह करते हैं, एवं प्राण भी दे देते हैं।[2]

३. तृतीय आर्यसत्य दुःखविनाश है। तृष्णा के आन्तरिक निरोध, परित्याग एवं विनाश को दुःखनिरोध कहते हैं। तृष्णा का त्याग होने पर ही तृष्णा का निरोध होता है। जन्म के निरोध से समस्त दुःखों का निरोध होता है। यही निरोध बौद्धदर्शन का प्रधान केन्द्रविन्दु है।

४. चतुर्थ आर्यसत्य, दुःखविनाश का मार्ग है। बुद्धोपदेश के अनुसार दुःख विनाश की ओर ले जाने वाला 'अष्टांगिक' मार्ग है।

## अष्टांगिक मार्ग

अष्टांगिक मार्ग के तीन प्रधान भाग हैं–ज्ञान, शील एवं समाधि। ज्ञान के तीन भाग हैं–सम्यक्संकल्प तथा सम्यक्दृष्टि तथा सम्यक्वचन। इसी प्रकार शील के भी तीन भाग हैं–सम्यक्कर्म, सम्यक्जीविका एवं सम्यक् प्रयत्न। समाधि के दो भाग हैं–सम्यक् स्मृति एवं सम्यक् समाधि। इस प्रकार कुल मिलाकर ये आठ हैं, एवं अष्टांगिक मार्ग कहलाते हैं।

## त्रिरत्न

बुद्ध ने शरीर, मन एवं बुद्धि की पवित्रता की दृष्टि से त्रिरत्न–**शील, समाधि** एवं **प्रज्ञा** का उपदेश किया है। **शील** के अन्तर्गत सात्विक कर्मों का परिगणन होता है। **शील** के अन्तर्गत, जिन पाँच कर्मों का विधान है, वे अहिंसा, अस्तेय, सत्यभाषण, ब्रह्मचर्य तथा मादक द्रव्यों का असेवन हैं। ये पाँच कर्म **पच्चशील** कहलाते हैं। ये पाँच कर्म गृहस्थ एवं भिक्षु, दोनों के लिए, उपदिष्ट हैं। किन्तु भिक्षुओं के लिए, पाँच कर्म और उपदिष्ट हैं। ये पाँच कर्म–अपराह्णभोजन, मालाधारण, संगीत तथा सुवर्ण, रजत एवं महार्घ शय्या का त्याग हैं। इस प्रकार भिक्षु के लिए उपर्युक्त दश कर्मों का उपदेश है।[3]

---

१. महासत्तिसुत्त (दीर्घनिकाय, २।६)।

२. मज्झिमनिकाय, १।२।३।

३. विशेष देखें, दीर्घनिकाय, ३१ सुत्त।

सामञ्ञफलसुत्त[1] के अन्तर्गत **समाधि** का वर्णन वर्तमान है। विसुद्धिमग्ग में भी समाधि एवं उसके भेदों का वर्णन है।

## प्रज्ञा

प्रज्ञा के तीन भेद हैं–श्रुतमयी, चिन्तामयी तथा भावनामयी। श्रुतमयी प्रज्ञा, आप्तप्रमाणजन्य निश्चय है। चिन्तामयी प्रज्ञा, मुक्ति से उत्पन्न निश्चय है, तथा भावनामयी प्रज्ञा समाधिजन्य निश्चय है। इस प्रकार त्रिविध प्रज्ञा से सम्पन्न व्यक्ति ध्यान का अधिकारी होता है। बुद्धस्वभाव को भी धर्म एवं प्रज्ञा कहा गया है। अष्टसाहस्रिका में प्रज्ञापारमिता को बुद्ध का धर्मकाय कहा है। प्रज्ञा को तथागतों की माता भी कहा गया है। प्रज्ञापारमिता–शून्यता, तथता, भूतकोटि एवं धर्मधात्वादि भी कही गई है।[2] प्रज्ञा से ज्ञान का साक्षात्कार, मनोमय शरीर का निर्माण, ऋद्धियाँ, दिव्यश्रोत्र, परचित्त का ज्ञान, पूर्वजन्म का स्मरण एवं दिव्यदृष्टि की प्राप्ति होने पर, दुःखक्षय का बोध होता है। सामञ्ञसुत्त (दिघनिकाय, पृ० ३३२) के अनुसार, प्रज्ञा से चित्त, कामास्रव (भोगेच्छा) भवास्रव (संसार की इच्छा, जन्मग्रहण की इच्छा) एवं अविद्यास्रव अज्ञान से सर्वथा एवं सर्वदा के लिए मुक्त हो जाता है। यही निर्वाण की स्थिति है।

इस प्रकार शील, समाधि एवं प्रज्ञा, बुद्ध के उपदेश के प्राण तत्त्व हैं। धम्मपद के अन्तर्गत बुद्धानुशासन की व्याख्या करते हुए, कहा गया है, कि पाप का न करना, पुण्य संपत्ति का संचय एवं चित्त की परिशुद्धि, यही अनुशासन है।[3]

## शमथयान एवं विपस्सनायान

शमथयान, लौकिक समाधि का मार्ग है। शमथ का अर्थ पाँच नीवरणों अर्थात् विघ्नों का उपशम है– 'पञ्च नीवरणानं समनट्ठेन समथ'।

विघ्नों के शमन से चित्त की एकाग्रता होती है। अतः शमथ का अर्थ, चित्त की एकाग्रता भी ग्रहण किया जाता है। इसका मार्ग (यान) **विपश्यन्त** का मार्ग है। विपश्यना लोकोत्तर समाधि है। अन्तरायों के नाश से लौकिक समाधि में प्रथम ध्यान सम्पन्न होता है। प्रथम ध्यान के अन्तर्गत पाँच अंगों का प्रादुर्भाव होता है। पाँच अंग–वितर्क, विचार, प्रीति, सुख एवं एकाग्रता हैं।[4] दूसरे, तीसरे स्थान ध्यान में उक्त पाँच अंगों का अतिक्रमण होता है। पांच नीवरण (विघ्न), कामछन्द, व्यापाह, स्त्यानमिच्द, औद्धत्य-कौकृत्य एवं विचिकित्सा हैं। कामछन्द–विषयानुराग एवं व्यापाद–हिंसा है। वितर्क स्त्यानमिच्द

---

१. दीघनिकाय, पृ० २८-२६।

२. एतदेव च प्रज्ञापारमिता-शून्यता-तथता-भूतकोटि-धर्मधात्वादिशब्देन संवृत्तिमुपादायाभिधीयते।
बोधिचर्यावतार पञ्जिक, ६। ३८।

३. समथो हि चित्तेकम्मता, अंगुत्तर निकाय कथा, बालवग्ग सुत्त, ३।

४. सब्बपापस्य अकरणं कुसलस्य उपसम्पदा।
सचित्तपरियोदयनं एवं बुद्धान शासनं।। धम्मपद १४।५।

का प्रतिपक्ष है। औद्धत्य कौकृत्य–अव्यवस्थित चित्त एवं चित्त के खेद एवं पश्चात्ताप का लक्षण है। विचिकित्सा संशय है। विचिकित्सा का प्रतिपक्ष है। दूसरा तात्पर्य यह है, कि संशय होने पर विचार करना चाहिए।

## बौद्धदार्शनिक सिद्धान्त

बौद्ध दार्शनिक विचारों में, क्षणिकवाद, प्रतीत्यसमुत्पादवाद एवं अनात्मवाद प्रमुख हैं। यहाँ, इनका व्याख्यात्मक निरूपण किया जाएगा।

### क्षणिकवाद

बौद्ध प्रत्येक वस्तु को क्षणिक मानते हैं। बौद्धों के अनुसार जगत् सर्वथा अनित्य है, तथा वह दो क्षण भी किसी रूप में स्थिर नहीं रहता। बुद्ध ने तत्त्वविभाजन, स्कन्ध, आयतन एवं धातु के भेद से किया है। स्कन्ध के रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार एवं विज्ञान, ये पाँच भेद हैं। रूप में, पृथिव्यादि चार महाभूत आते हैं। वेदना, सुख, दुःखादि का अनुभव है। संज्ञा अभिज्ञान है। संस्कार एक प्रकार की वासना है। विज्ञान चेतना या मन है। ये सब स्कन्ध अनित्य एवं क्षणिक हैं। बौद्धदर्शन में इन्हें–प्रतीत्यसमुत्पन्न, क्षय धर्मवाला, व्ययधर्मवाला तथा निरोध (विनाश) धर्मवाला कहा है।[1] **आयतन** बारह हैं। ये बारह आयतन–चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काया तथा मन, ये छः इन्द्रियाँ तथा इनके छः विषय–रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श एवं इनके धर्म हैं। **धातु** अठारह हैं। ये अठारह–उपर्युक्त छः इन्द्रियाँ एवं उनके विषय, कुल बारह तथा छः विषयों के संपर्क से होने वाले छः विज्ञान (चक्षुविज्ञान, श्रोत्रविज्ञान, घ्राणविज्ञान, रसविज्ञान, कायविज्ञान एवं मानसविज्ञान) हैं। इस प्रकार कुल मिलकर ये अठारह हैं। बौद्ध-दर्शन में जगत् के क्षणिक स्वरूप की व्याख्या सन्तानवाद के आधार पर की गई है। सन्तानवाद के अनुसार, दीपक की लौ प्रतिक्षण में उत्पन्न होती है, तथा अन्यान्य असंख्य लौ उत्पन्न होती हैं। यही स्थिति जागतिक अनित्य पदार्थों की भी है। वे क्षण-क्षण में उत्पन्न होकर नष्ट हो जाती हैं।

### मध्यमाप्रतिपत्

बुद्ध परिणामवादी या विकारवादी हैं। वे सत्ता एवं असत्ता के मध्य परिणाम को मानते हैं। प्रत्येक वस्तु के अस्तित्व के प्रवाह में एक अवस्था की उत्पत्ति, एवं एक अवस्था का लय होता है। यह सत्ता एवं असत्ता की स्थिति है। इन दोनों की मध्यवर्त्ती दशा परिणाम दशा है। यही मध्यवर्त्ती दशा है। इसी को 'मध्यमा प्रतिपत्' कहते हैं।[2] 'गीता' में यही स्थिति, लगभग "व्यक्तमध्यानि भारत" के अन्तर्गत अभिव्यक्त है। बौद्धदर्शन की यह विशेषता विचारणीय है, कि बौद्ध, उपर्युक्त परिणामदशा तो स्वीकार करते हैं, किन्तु परिणामी जगत् उन्हें अमान्य है। इसीलिए वे शून्यता के पक्षपाती हैं। इस प्रकार बुद्ध आत्मवाद के घोर निन्दक थे।

---

१. महानिव्वानसुत्त (दीघनिकाय, २।१५; बुद्धचर्या १३३।

२. चूलसच्चकसुत्त (मज्झिमनिकाय, १।४।५)।

मिलिन्दप्रश्न में ग्रीक सम्राट् मिनेण्डर (मिलिन्द) एवं नागसेन के संवाद की योजना होने से ही, इस ग्रन्थ का नाम मिलिन्दप्रश्न है, यह कहा जा चुका है। मिलिन्दप्रश्न में आत्मा की असत्यता सिद्ध करते हुए, नागसेन ने एक दृष्टान्त दिया है। दृष्टान्त यह है–जब राजा रथ में बैठकर नागसेन के पास आए, तो नागसेन ने राजा से रथ के स्वरूप के विषय में पूछते हुए, कहा कि क्या दण्ड रथ है, यदि नहीं तो क्या चक्र रथ है, अथवा, रस्सियाँ रथ हैं, अथवा रश्मियाँ (लगाम) रथ हैं, या चाबुक रथ है। यदि ये सब रथ नहीं है, तो रथ क्या है ? इस पर नागसेन ने कहा, कि जिस प्रकार उपर्युक्त अवयवों के अतिरिक्त अवयवी रथ की सत्ता नहीं है, उसी प्रकार पञ्चस्कन्ध आदि अवयवों के बिना अवयवी की सत्ता न होने से, इन अवयवों पर आधारित आत्मा की सत्ता, केवल व्यावहारिक है, वास्तविक कदापि नहीं। इस प्रकार बौद्ध आत्मा की सत्ता को स्वीकार नहीं करता। यही सिद्धान्त नैरात्म्यवाद एवं संघातवाद है। संघातवाद के अनुसार केवल धर्मों का बाह्य अस्तित्व है, संघात का नहीं। हेतुप्रत्ययवश धर्मों की उत्पत्ति होती है। हेतु फल की केवल परम्परा है। अर्थात् इसके होने पर यह होता है। यह भी वक्तव्य है, कि तीन, धर्मविज्ञान, वर्णधर्म एवं चक्षुधर्म साथ-साथ उत्पन्न होते हैं। इन तीन धर्मों का समान महत्त्व है।

## प्रतीत्यसमुत्पादवाद का स्वरूप

शून्यता, उपादायप्रज्ञप्ति और मध्यमाप्रतिपत् –ये शून्य की ही संज्ञाएँ हैं।[1] शून्यवादियों के अनुसार जो प्रतीत्यसमुत्पाद का अर्थ है, वही शून्यता का अर्थ है, परन्तु शून्यता अभाववाचक कदापि नहीं है। प्रतीत्यसमुत्पादवाद के अनुसार संसार की समस्त वस्तुएँ प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं। प्रतीत्यसमुत्पन्नता का आशय यह है, कि सभी वस्तुओं की उत्पत्ति प्रतीत्य है, वस्तुतः वे अनुत्पन्न ही हैं। इसी प्रकार जगत् की वस्तुओं का भी जो समुच्छेद प्रतीत होता है, वह भी प्रतीत्यसमुच्छेद ही है, वास्तविक नहीं। इस प्रकार प्रतीत्यसमुत्पादरूप शून्यता के स्वीकार कर लेने पर वस्तुओं की उत्पत्ति और उनके विनाश का प्रश्न नहीं उपस्थित होता। शून्यता के अनुसार सभी वस्तुजगत् की उत्पत्ति विच्छिन्न-प्रवाह के समान है। उक्त विच्छिन्न प्रवाह के मान लेने पर शून्यवादी की अनात्मवादिता स्पष्ट है। परन्तु अनात्मवादी होने पर भी शून्यवादी भौतिकवादी भी नहीं है। उसने पदार्थों के क्षणिक विनाश एवं क्षणिक प्रादुर्भावरूप प्रवाह को माना है। इस प्रकार शून्यवाद आत्मवाद एवं भौतिकवाद का मध्यवर्त्ती सिद्धान्त है।

## अनात्मवाद

यह कहा जा चुका है, कि बौद्धों का अनात्मवाद उपनिषदों की तीव्र प्रतिक्रिया है। उपनिषद् आत्मा को नित्य एवं ध्रुव कहते हैं, जब कि बुद्ध अनात्मा, अनित्य एवं अध्रुव के पक्षधर हैं। इस सम्बन्ध में बुद्ध का कथन है, कि रूप, वेदना, संज्ञा एवं विज्ञान, ये सभी धर्म अनात्मा हैं। आत्मवाद

---

१. यः प्रतीत्यसमुत्पादः शून्यतां तां प्रचक्षते।
सा प्रज्ञप्तिरुपादाय प्रतिपत्सैव मध्यमा।। –मा० का० २४।१८।

के लिए बुद्ध ने सत्काय दृष्टि शब्द का व्यवहार भी किया है। सत्काय का अर्थ है, काया में विद्यमान, काया से भिन्न, अजर एवं अमर तत्त्व। सत्काय (आत्मवाद) दृष्टि को बुद्ध एक भारी बन्धन के रूप में, उसकी भर्त्सना करते थे। एवञ्च वास्तविक ज्ञान की प्राप्ति के लिए, सत्काय दृष्टि का विनाशक आवश्यक समझते थे। आवागमन की तृष्णा सत्काय दृष्टि का कारण है। मज्झिमनिकाय में, आत्मवाद पर घोर कटाक्ष करते हुए, बुद्ध कहते हैं–"जो यह मेरा आत्मा अनुभवकर्त्ता, अनुभव का विषय है, वह मेरा आत्मा, नित्य, ध्रुव, शाश्वत एवं अनन्त है–हे भिक्षुओं, यह केवल पूर्ण बालधर्म अर्थात् मूर्खविश्वास है"।[१] इस प्रकार बुद्ध आत्मवाद के घोर निन्दक थे।

## धार्मिक दृष्टिकोण

### हीनयान एवं महायान

हीनयान एवं महायान बौद्धधर्म के विकास के परिचायक हैं। महायान ने बुद्ध को अलौकिक व्यक्तित्व प्रदान किया, जिसके फलस्वरूप बुद्ध की, मैत्रीभावना एवं करुणा तथा समाहित चित्त को दर्शाने वाली मूर्तियाँ यूनान में बननी आरम्भ हुईं। **बोधिसत्व वह है, जो सम्यक् ज्ञान की प्राप्ति करता** है, तथा जिसमें **सम्यक् ज्ञान** है, **उसी के चित्त में जीवलोक के प्रति करुणा उत्पन्न हो सकती** है। यही **महायान धर्म** है। महायानवादी प्राचीन विचार वालों को हीनयानवादी कहते हैं, हीनयान का दूसरा नाम श्रावकयान है। इसी प्रकार महायान को बोधिसत्वयान एवं अग्रयान भी कहते हैं। **हीनयान** अथवा **श्रावकयान** के अनुसार **श्रावक** (बुद्ध के **समीप शिक्षा ग्रहण करने के लिए जाने वाला व्यक्ति**) को **स्वयं अष्टांगिक मार्ग** का **अनुसरण करना चाहिए । इस मार्ग से वह मुक्तिलाभ कर सकता है** । श्रावक के लिए–सोतापन्न, सकदागमी, अनागदानी तथा अरहत्त, इन चार अवस्थाओं का निर्देश किया गया है। सकदागामी (सकृद् आगामी) संसार में एक बार आता है। अनागामी के लिए पुनः इस संसार में आने की आवश्यकता नहीं होती। अन्तिम अवस्था में आस्रवों का क्षय होने पर जीव 'अर्हत्' स्थिति को प्राप्त करता है। श्रावक-यानी का लक्ष्य यही अर्हत्-प्राप्ति है। जैसाकि सोतापन्न (स्रोतापन्न) इस शब्द से स्पष्ट है, सोतापन्न व्यक्ति सांसारिक प्रपञ्च से मन को हटाकर आध्यात्मिक प्रवाह में पड़कर उन्नत अवस्था को प्राप्त करता है।[२] स्रोतापन्न व्यक्ति की सत्कायदृष्टि, विचिकित्सा एवं शीलव्रत परामर्श का क्षय होता है, तथा वह नियत संबोधि की ओर प्रवृत्त होता है। स्रोतापन्न व्यक्ति की बुद्धानुस्मृति (बुद्ध में श्रद्धा) धर्मानुस्मृति (बौद्ध-धर्म में श्रद्धा) तथा संघानुस्मृति (संघ में श्रद्धा) उत्पन्न होती है, तथा उसके द्वारा श्रेष्ठ शीलों का सम्पादन होता है।

### त्रिविधयान

बौद्ध धर्म के अन्तर्गत त्रिविधयान स्वीकार किए गए हैं–श्रावकयान, प्रत्येकबुद्धयान तथा बोधिसत्वयान। श्रावकयान का निरूपण ऊपर किया गया है। इसका सम्बन्ध हीनयान से है। प्रत्येक बुद्ध

---

१. अयं भिक्खे ! केवलो परिपूरो बाल्वोधम्मो। मज्झिम निकाय, १।१।२।

२. वि. देखें महालिसुत्त (दी. नि. ६ सूक्त)।

सद्धर्म के लोप होने पर अपने उद्योग से बोधि प्राप्त करते हैं। प्रत्येक वुद्धयान एवं श्रावकयान में विशेष अन्तर नहीं है। प्रत्येकवुद्ध उपदेश से विरत हैं। ये केवल प्रातिहार्य द्वारा अन्य धर्मावलम्बियों (तीर्थियों) को वौद्ध धर्म की शिक्षा देते हैं। वोधिसत्वयान का सम्बन्ध महायान से है। बोधिसत्व वह कहलाता है, जिसमें बोधि प्राप्त करने की इच्छा होती है। बोधिसत्त्व के प्रधान गुण हैं–महामैत्री एवं करुणा। जब तक समस्त छोटे-बड़े जीवों के कष्ट दूर नहीं हो जाते, तव तक बोधिसत्त्व मुक्ति नहीं चाहता। वह दुःखी जनों के क्लेश से द्रवीभूत हो जाता है। उसका प्रधान लक्ष्य आर्तों का दुःख दूर करना है, शुष्क मोक्षप्राप्ति नहीं।[1]

## हीनयान एवं महायान का अन्तर

महायानवादी, हीनयान की विचारधारा को तुच्छ समझते हैं। इसीलिए ही इन्होंने उसे हीनयान (तुच्छ मार्ग) संज्ञा दी है। कतिपय महायानवादियों का तो यहाँ तक कहना है, कि श्रावकयान द्वारा निर्वाण की प्राप्ति नहीं हो सकती। शान्तिदेव का कथन है, कि श्रावकयान की कथा का उपदेश भी नहीं करना चाहिए; क्योंकि इससे दुःखान्त सम्भव नहीं है।

महायानवादियों को प्राचीन निकाय स्वीकार्य हैं, किन्तु हीनयानवादी महायान के ग्रन्थों को प्रामाणिक नहीं मानते। महायानवादियों का कहना है, कि महायान प्रामाणिक नहीं है, क्योंकि हीनयान के आगम ग्रन्थ ही महायान की प्रामाणिकता सिद्ध करते हैं। मध्यमकारिका के वृत्तिकार चन्द्रकीर्त्ति का कथन है, कि हीनयान के ग्रन्थों में भी महायान के प्रमुख सिद्धान्त शून्यवाद की व्याख्या उपलब्ध है। इसके अतिरिक्त हीनयान के ग्रन्थों में महावस्तु में दशभूमि तथा पारमिता का वर्णन है। महायान के ग्रन्थ संस्कृत में हैं, जबकि हीनयान के वैभाषिक प्रस्थान के ग्रन्थ संस्कृत में हैं। हीनयान एवं महायान का एक विशेष अन्तर यह है, कि हीनयान का लक्ष्य 'अर्हत्' की प्राप्ति है, जबकि महायान का उद्देश्य बोधिसत्व है। नैरात्म्यपरिपृच्छासूत्र के अन्तर्गत बोधिसत्व का स्वरूप, इस प्रकार निश्चित किया गया है–

**निःस्वभावं निरालम्बं सर्वशून्यं निरालयम्।**
**प्रपञ्चसमतिक्रान्तं बोधिसत्त्वस्य लक्षणम्।।** नै. परि. सू. १२।

जैसा कि, पहले भी संकेत किया गया है, हीनयान का अनुयायी एक आत्मा का ही निर्वाण करना चाहता है, जबकि महायान के अन्तर्गत बोधिसत्व समस्त प्राणियों को परमार्थ में स्थापित करना चाहता है। जहाँ, हीनयान पूर्णतः निवृत्तिमार्गी है, वहाँ महायान प्रवृत्तिपरक है। हीनयान में जहाँ, मात्र ज्ञान की साधनता एवं प्रामाण्य है, वहाँ महायान के अन्तर्गत भक्ति का महत्त्व है। जैसा कि, पहले भी कहा जा चुका है, यूनान में बुद्ध की मूर्त्तिकला के साथ ही भक्तिभावना का भी उद्भव हुआ था।

---

१. एवं सर्वमिदं कृत्वा यन्मयासादितं शुभम्।
तेन स्यां सर्वसत्त्वानां सर्वदुःखप्रशान्तिकृत्।।
मुच्यमानेषु सत्त्वेषु ये ते प्रामोद्यसागराः।
तैरेव ननु पर्याप्तं मोक्षेनारसिकेन किम्।। वोधिचर्यावतार, ३ परिच्छेद।

### चार प्रमुख बौद्ध सम्प्रदाय

वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार एवं माध्यमिक, बौद्ध-दर्शन के, ये चार प्रमुख सम्प्रदाय हैं। वैभाषिक बाह्याचार्यप्रत्यक्षवाद, सौत्रान्तिक बाह्यार्थानुमेयवाद, योगाचार विज्ञानवाद एवं माध्यमिक शून्यवाद का प्रतिपादन एवं समर्थन करता है। सभी दार्शनिकों के समक्ष प्रमुख समस्या इहलोक एवं परलोक की व्याख्या है, जिसे वेदों से लेकर आज तक सभी दर्शनों में व्याख्यात किया गया है। उपनिषदों के सूक्ष्म-आत्मवाद की प्रतिक्रिया होने के कारण, बौद्धों ने जगत् की प्रायः नकारात्मक व्याख्या पर विशेष बल दिया है। उपनिषदों में भी तो जगत् की व्याख्या नेति-नेति के द्वारा की गई थी। हमने यह भी कहा है, कि जहाँ, प्रत्येक दर्शनपद्धति अपने पूर्ववर्त्ती दर्शन की प्रतिक्रिया होती है, वहाँ उसे पूर्ववर्त्ती दर्शन से यत्किञ्चित् पृष्ठाधार भी प्राप्त होता है। अत एव बौद्धदर्शनकृत जगत् की व्याख्या बहुत-कुछ उपनिषदों पर आधारित है। यह तथ्य उपर्युक्त चार सम्प्रदायों के सिद्धान्तों के निरूपण एवं व्याख्या से स्पष्ट हो जाएगा।

### वैभाषिक एवं बाह्यप्रत्यक्षवाद

जैसा कि, इस सिद्धान्त के नाम से ही स्पष्ट है, वैभाषिक बौद्ध इन्द्रियों का विषय बाह्य जगत् का प्रत्यक्ष स्वीकार करते हैं। इस प्रकार वैभाषिकों के द्वारा बाह्य जगत् की स्वतन्त्र सत्ता स्वीकार की गई है। ये बाह्यजगत् के पदार्थों के साथ चैत्त (चित्त का) सम्बन्ध नहीं स्वीकार करते। चैत्त विषयों-पदार्थों की सत्ता, ये चक्षुरादि इन्द्रियों के प्रत्यक्ष के विषयों से पृथक् मानते हैं। सर्वास्तिवादी और वैभाषिक अभिधर्म को बुद्ध वचन मानते हैं। वैभाषिक की व्युत्पत्ति विभाषा से है।[१] आचार्य नरेन्द्रदेव का विचार है, कि प्रथमतः, गान्धार तथा काश्मीर में वैभाषिक नाम का प्रयोग हुआ।

## वैभाषिक साहित्य एवं वैभाषिक मत के आचार्य

वैभाषिक सम्प्रदाय का सर्वाधिक प्रामाणिक ग्रन्थ, कात्यनीपुत्रप्रणीत अभिधर्मज्ञानप्रस्थान–शास्त्र है, जिसका प्रणयन बुद्ध के निर्वाण के तीन सौ वर्ष पश्चात् सम्पन्न हुआ था। इस विशाल ग्रन्थ के अन्तर्गत आठ परिच्छेद, चवालीस वर्ग एवं पन्द्रह सहस्र श्लोक थे। आज इस ग्रन्थ का चीनी-विद्वान् ह्वेन च्वांग कृत चीनी अनुवाद ही उपलब्ध है। कनिष्क काल में सम्पन्न चतुर्थ संगीति में इस ग्रन्थ पर 'अभिधर्म विभाषाशास्त्र' नामक ग्रन्थ का भाष्य के रूप में प्रणयन हुआ था। किन्तु यह मूल ग्रन्थ भी आज अनुपलब्ध है। इसके भी तिब्बती एवं चीनी अनुवाद ही आज उपलब्ध हैं।

वैभाषिक सम्प्रदाय के आचार्यों में वसुबन्धु एवं संघभद्र विशिष्ट हैं।

### वसुबन्धु

वसुबन्धु असंग के छोटे भाई थे। इनका जन्म पेशावर (पंजाब) में ब्राह्मण वंश के कौशिक

---

१. 'विभाषया दिव्यन्ति चरन्ति वा वैभाषिकाः'।
'विभाषां वा विदन्ति वैभाषिकाः'। Bibliothica Buddhica P., १२, २१.

गोत्र में हुआ था। वसुबन्धु के एक छोटे भाई और थे। असंग की तरह वसुबन्धु भी आरम्भ में सर्वास्तिवादी थे। आरम्भ में वसुबन्धु स्वतन्त्र विचार रखते थे, किन्तु बाद में वे भी असङ्ग की तरह महायान धर्म के अनुसरणकर्त्ता हो गए।

ताकाकुसु के अनुसार वसुबन्धु का समय ४२० तथा ५०० ई. के मध्य है। किन्तु बोनिहारा ने वसुबन्धु का समय ३०० तथा ४२० ई. के मध्य माना है। किन्तु एन. पेरी ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है, कि वसुबन्धु का समय ३५० ई. के आसपास है। इस आधार पर विन्टरनिट्स वसुबन्धु एवं उनके बड़े भाई का समय चतुर्थ शताब्दी निश्चित करते हैं।

वसुबन्धु का सर्वाधिक प्रसिद्ध ग्रन्थ अभिधर्मकोश है। लुई दला पूसे ने इस ग्रन्थ का चीनी माध्यम से फ्रेंच में अनुवाद किया है। चीनी भाषा में इस ग्रन्थ के दो अनुवाद हैं। एक अनुवाद परमार्थकृत है, तथा दूसरा शुआनच्वांगकृत। अभिधर्मकोश में ६०० कारिकाएँ हैं। वसुबन्धु ने इस ग्रन्थ पर स्वयं भाष्य लिखा है। यह कथन समीचीन है, कि इस ग्रन्थ के प्रकाश में आने पर, सर्वास्तिवाद के प्राचीन ग्रन्थों–अभिधर्म एवं विभाषा का महत्त्व कम हो गया था। प्राचीन बौद्ध साहित्य के अध्ययन की दृष्टि से, इस ग्रन्थ का अत्यधिक महत्त्व है। अभिधर्मकोश पर अनेक टीकाओं का प्रणयन भी इस ग्रन्थ के महत्त्व को प्रदर्शित करता है। इन टीकाओं में यशोमित्र की स्फुटार्था प्रसिद्ध है। बोगिहारा ने जापान से इसका सम्पादन किया है। इसके अतिरिक्त दिङ्नाग, स्थिरमति एवं गुणमति ने अभिधर्मकोश पर मर्मप्रदीप, तत्त्वार्थटीका एवं लक्षणानुसार टीका लिखी है। वसुबन्धुरचित अन्य ग्रन्थ भी हैं। विश्वभारती (शान्तिनिकेतन) ने वसुबन्धु के त्रिस्वभावनिर्देश नामक ग्रन्थ का प्रकाशन किया है। इनके इतर ग्रन्थ–पञ्चस्कन्धप्रकरण, व्याख्यायुक्ति तथा कर्मसिद्धिप्रकरण हैं। वसुबन्धु का निधन अस्सी वर्ष की अवस्था में अयोध्या में हुआ था।

## संघभद्र (४०० ई.)

संघभद्र वसुबन्धु के विरोधी थे। इन्होंने न्यायानुसार ग्रन्थ के अन्तर्गत वसुबन्धु के अभिधर्मकोश का खंडन किया था। इस ग्रन्थ की विशेषता यह है, कि जहाँ-जहाँ वसुबन्धु वैभाषिक मत का खंडन करते हैं, वहाँ-वहाँ न्यायानुसार संघभद्र वसुबन्धु के मत का निराकरण करते हैं। इसके अतिरिक्त संघभद्र ने अभिधर्मकोश के खंडनार्थ 'कोशकरका' का प्रणयन किया था। इस ग्रन्थ में सात लाख श्लोक थे।

## वैभाषिक सिद्धान्त

वैभाषिक सिद्धान्त का संक्षिप्त निर्देश आरम्भ में किया जा चुका है। वैभाषिक के अनुसार, जगत् के धर्म हेतु से उत्पन्न हैं। तथागत (बुद्ध) ने इनके हेतु तथा निरोध को बतलाया है। जैसा कि पहिले भी कहा गया है, बाह्यप्रत्यक्षवादी होने के कारण वैभाषिक बाह्य विषयों के प्रत्यक्ष को स्वीकार करता है, तथा स्वतन्त्र सत्ता मानता है। यह भी कह आए हैं, कि चैत्त (चित्तगत) एवं बाह्य विषयों की स्वतन्त्र सत्ता है। इसी के आधार पर वैभाषिक के अनुसार, जागतिक पदार्थों की द्विविध सत्ता है, विषयिगत एवं विषयगत। इस स्थल पर इनका निरूपण अपेक्षित है।

## विषयिगत पदार्थ

विषयिगत विभाजन में पञ्चस्कन्ध, **द्वादश आयतन तथा अष्टादश धातु** ग्राह्य हैं। पञ्चस्कन्धों में रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार तथा विज्ञान आते हैं। **द्वादश आयतनों** में चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय तथा मन (अध्यात्म आयतन) तथा उनके विषय– रूप, रस, गन्ध, शब्द तथा स्पृष्टव्य एवं धर्म (अतीन्द्रिय), ये छः बाह्य आयतन आते हैं। **अष्टादश धातु** में, उपर्युक्त बारह आयतन, तथा छः विज्ञान धातु, चक्षु विज्ञान धातु, श्रोत्रविज्ञान धातु, घ्राणविज्ञान धातु, जिह्वाविज्ञान धातु, कायविज्ञान धातु एवं मनोविज्ञान धातु ग्राह्य हैं। इस प्रकार कुल मिलाकर ये अठारह हैं।

## विषयगत पदार्थ

वैभाषिक मत में प्रत्येक सत्तात्मक पदार्थ को 'धर्म' कहते हैं। धर्म के दो रूप हैं–आस्रव एवं अनास्रव। आस्रव, समल अर्थात् मलसहित धर्म है। इसके अतिरिक्त अनेक पदार्थों के संघात से जो धर्म उत्पन्न होते हैं, वे अनित्य एवं 'संस्कृत' कहलाते हैं। यहाँ संस्कृत का अर्थ क्षणिक है।[1] मलरहित धर्म संस्कृत हैं। संस्कृत धर्म अनास्रव हैं। रागद्वेष आदि मलों के आश्रय होने के करण, सास्रव धर्म असंस्कृत हैं। इस प्रकार संस्कृत का अर्थ विशुद्ध एवं असंस्कृत का अर्थ नितान्त अशुद्ध है। असंस्कृत धर्म नित्य धर्म तीन प्रकार के हैं–आकाश, प्रतिसंख्यानिरोध एवं अप्रतिसंख्यानिरोध।

### आकाश

आकाश अनावृत है। यह रूप से आवृत नहीं होता। किन्तु सौत्रान्तिक आकाश को वस्तु सत् नहीं मानते। उनके अनुसार मात्र रूपाभाव के लिए तथा द्रव्य के अभाव के लिए आकाश का व्यवहार होता है। आकाश, आकाश धातु से भिन्न है। छिद्र आकाश धातु है। सौत्रान्तिक के अनुसार द्वार एवं गवाक्ष का छिद्र आधार बाह्य आकाश धातु है। नासिका एवं मुख आदि का छिद्र आध्यात्मिक आकाश धातु है। किन्तु वैभाषिक के अनुसार छिद्र का आकाश धातु, आलोक एवं तम हैं। छिद्र की उपलब्धि आकाश एवं तम से पृथक् नहीं है। यह उल्लेखनीय है, कि कमलशील ने तत्त्वसंग्रहपंजिका में, वैभाषिकों द्वारा आकाश को भावपदार्थ मानने के कारण, उनके बौद्ध होने में सन्देह प्रकट किया है।

### प्रतिसंख्यानिरोध

प्रतिसंख्या का अर्थ प्रज्ञा है। प्रज्ञा के द्वारा, मलसहित (सास्रव) धर्मों का पृथक्-पृथक् वियोग होता है।[2] प्रज्ञा के द्वारा रागद्वेष का नाश होने पर, **प्रतिसंख्यानिरोध** की स्थिति आरम्भ होती है।

प्रतिसंख्यानिरोध सास्रव धर्मों से विसंयोग (पृथक्-पृथक् वियोग) को प्रतिसंख्या या निर्वाण कहते हैं। प्रज्ञाविशेष से जिस निरोध की प्राप्ति होती है, वह प्रतिसंख्यानिरोध कहलाता है। निदर्शनार्थ, प्रज्ञा के उदित होने पर, किसी सास्रव धर्म के सम्बन्ध में, राग या ममता का सर्वथा परित्याग किए जाने पर प्रतिसंख्यानिरोध का उदय होता है।

---

१. "संस्कृतं क्षणिकं यतः"।

२. प्रतिसंख्यानिरोधो यो विप्रयोगः पृथक्-पृथक् । अभिधर्मकोश १। ६।

## अप्रतिसंख्यानिरोध

अप्रतिसंख्यानिरोध प्रज्ञा के बिना होता है। जिस वस्तु का अप्रतिसंख्यानिरोध होता है, वह भविष्य में उत्पन्न नहीं होती। जो आस्रवक्षयज्ञान (समस्त मलों के नाश का ज्ञान) प्रतिसंख्यानिरोध से उत्पन्न होता है, भविष्य में उनकी (मलों की) उत्पत्ति की संभावना बनी रहती है। इस प्रकार अनुत्पादज्ञान अप्रतिसंख्यानिरोध का फल है, जिससे रागादिकों की पुनरुत्पत्ति असम्भव है। इसके परिणामस्वरूप जीव भवचक्र से मुक्तिलाभ करता है।

## संस्कृत धर्म

यह कहा जा चुका है, कि संस्कृत धर्म-रूपादि स्कन्धपञ्चक हैं। स्कन्ध का अर्थ राशि है। स्कन्धपञ्चक के अन्तर्गत, रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार एवं विज्ञान हैं। संस्कृत धर्म के चार मुख्य भेद–रूप, चित्त, चैतसिक तथा चित्तविप्रयुक्त हैं। यहाँ, इन भेदों का निरूपण अपेक्षित है। **रूप** वह धर्म (भूत) है, जो रूप धारण करता है। रूप ही अवरोध उत्पन्न करता है। रूप ग्यारह प्रकार का है। इनमें पाँच ज्ञानेन्द्रिय, एवं उनके पाँच विषय तथा ११ वाँ भेद अविज्ञप्ति है। अविज्ञप्तिं एक प्रकार का कर्म ही है। अविज्ञप्ति ऐसा कर्म है, जिसका फल कालान्तर में प्राप्त होता है। अविज्ञप्ति, कर्म न होकर कर्म का फल है। इसके विपरीत कुछ कर्म ऐसे हैं, जिनका फल सद्यः प्राप्त होता है। ये कर्म 'विज्ञप्ति' कहे जाते हैं। उदाहरणार्थ, कोई व्रत अथवा अनुष्ठान विज्ञप्तिकर्म है। किन्तु व्रत अथवा अनुष्ठान के पश्चात् व्रतकर्त्ता अथवा अनुष्ठानकर्त्ता में जो विज्ञानसौन्दर्य उद्भूत होता है, वही 'अविज्ञप्ति' कर्म है। वस्तुतः कर्म का यह नैतिक स्वरूप है। संस्कृत धर्म का दूसरा भेद **चित्त** है। चित्त, यों तो एक ही प्रकार का है, किन्तु आलम्बनों के सात प्रकार के होने के कारण, आलम्बन धर्म के रूप में यह सात प्रकार का है। बौद्धदर्शन में चित्त 'विज्ञान' है। सारे विषय चैत्त हैं। यही आलय विज्ञान है। मन भी चित्त का पर्यायवाची है। प्रत्येक विज्ञान (चित्त) प्रतिक्षण परिवर्त्तित होता रहता है। कार्यकारण के अनुसार वह नवीन रूप धारण करता है। चैतसिक धर्मों की संख्या ४६ है। चैतसिक धर्मों को चित्तसंप्रयुक्त भी कहते हैं। चित्त अथवा 'विज्ञान' से सम्बन्ध रखने वाले धर्म चैतसिक कहे गए हैं। संस्कृत धर्म का चतुर्थ भेद **चित्तविप्रयुक्त** है। ये चौदह प्रकार के हैं। जैसा कि, चित्तविप्रयुक्त इस नाम से ही स्पष्ट है, जिन धर्मों का समावेश न भौतिक धर्मों के अन्तर्गत है, और न चैत्त धर्मों के अन्तर्गत है, वे चित्तविप्रयुक्त धर्म हैं।

चित्तविप्रयुक्त धर्म–प्राप्ति, अप्राप्ति, समागता, आसंज्ञिक, दो समापत्तियाँ, जीवितेन्द्रिय, लक्षण, नामकायादि तथा जातीयक धर्म हैं। ये धर्म रूपस्वभाव नहीं हैं। ये संस्कार सम्बन्ध के अन्तर्गत हैं। सर्वास्तिवादी इन्हें चित्तविप्रयुक्त संस्कार कहते हैं।

## ज्ञान के साधन

वैभाषिक के अनुसार 'ग्रहण' एवं 'अध्यवसाय' ज्ञान के साधन हैं। ये दोनों साधन सामान्यतया संगृहीत हैं। ग्रहण से किसी भी पदार्थ का सामान्य ज्ञान होता है। अध्यवसाय का अर्थ निश्चय है। सांख्य में भी 'अध्यवसायो बुद्धिः' कहकर अध्यवसाय का अर्थ, एक प्रकार से निश्चय ही किया है, क्योंकि बुद्धि ही निश्चयकर्त्री है। वैभाषिकमत में अध्यवसाय से वस्तु का विशिष्ट ज्ञान अर्थात् नामजात्यादिरूप

ज्ञान होता है। इस प्रकार वैभाषिक द्वारा ग्रहीत ज्ञान के साधन, ग्रहण एवं अध्यवसाय, निर्विकल्पक एवं सविकल्पक समकक्ष ही हैं।

## निर्वाण

बौद्ध शिक्षा का एकमात्र सत्य निर्वाण है। यद्यपि बौद्धों में निर्वाण के सम्बन्ध में मतभेद है, किन्तु इस विषय में सभी का ऐकमत्य है, कि निर्वाण सांसारिक दुःख का आत्यन्तिक निरोध है। निर्वाण संसार से एक प्रकार का निःसरण है। इसके अतिरिक्त बौद्धदर्शन में जो आत्मप्रतिपेध, ईश्वरप्रतिपेध एवं सहेतुक तथा क्षणिक सत्ता के सिद्धान्त मिलते हैं, वे निर्वाण को निरोध मात्र एवं अभाव मात्र ही सिद्ध करते हैं।

विदेशी विद्वानों ने निर्वाण के सम्वन्ध में विशेप रूप से विचार किया है। **वर्थेलेमी, सेण्ट हिलेरी, चाइल्डर्स, रइस डेविड्स तथा पिशेल** का विचार है, कि बुद्ध तथा उनके अनुयायियों ने अपने सिद्धान्तों के अपने इस निष्कर्ष (निर्वाण) को विचार कोटि में लिया है। इस प्रकार वौद्धदर्शन में निर्वाण का स्वरूप अभावात्मक है। किन्तु रयिस डेविड्स निर्वाण को 'श्रामण्य' भी स्वीकार करते हैं। वर्थ तथा ओल्डनवर्ग का मत है, कि बुद्ध ने निर्वाण की व्याख्या नहीं की है। पूसे ने अपने निर्वाण ग्रन्थ के अन्तर्गत वौद्ध धर्म के दो रूप बतलाए हैं। एक बौद्ध उपासकों का धर्म, तथा दूसरा भिक्षुओं का धर्म। उपासकों का लक्ष्य स्वर्ग है, जबकि भिक्षुओं का लक्ष्य निर्वाण है। उपासक स्तूप-चैत्य की पूजा करते हैं, और वौद्धभिक्षु तीर्थयात्रा करते हैं।

मेरे विचार से, निर्वाण अभाव-भाव है, अत एव अनिर्वचनीय है। वैभाषिकों ने निर्वाण के दो भेद दिए हैं—सोपाधिशेष तथा निरुपाधिशेष। सोपाधिशेष निर्वाण की वह स्थिति है, जिसमें उपाधिशेष रहती है, अर्थात् आस्रवक्षय होने पर जो अर्हत् संसार में जीवित रहते हैं, उनके अनेक विज्ञान शेष रह जाते हैं। इसी कारण यह दशा सोपाधिशेष कहलाती है। यह दशा वेदान्त की जीवन्मुक्ति जैसी ही है, जिसके अन्तर्गत प्रारब्ध भोग पूरा न होने के कारण, जीव शरीर धारण करता है। निर्वाण की निरुपाधिशेष अवस्था वह है, जिसमें, शरीरपात होने पर समस्त संयोजन क्षय हो जाता है, तथा समस्त उपाधियों की निवृत्ति हो जाती है। यह वेदान्त की विदेहमुक्ति के सदृश है, जिसमें अज्ञान की सर्वथा निवृत्ति तथा प्रारव्ध कर्म का भोग पूर्ण होने पर जीव का सदा के लिए शरीरत्याग हो जाता है।

## सर्वास्तिवाद

वैभाषिक सर्वास्तिवादी था। जैसा कि सर्वास्तिवाद, इस नाम से ही विदित है, सर्वास्तिवाद के अनुसार, समस्त बाह्य वस्तुविषय एवं आध्यात्मिक वस्तुजात, सभी का अस्तित्व है। बौद्ध धर्म के १८ निकायों में सर्वास्तिवाद की गणना की गई है। यह निकाय स्थविरवाद से बहुत पहले ही पृथक् हो गया था। दीपवंश से यह पता चलता है, कि वैशाली की धर्मसंगीति के पश्चात् महीशासक स्थविरवाद से और महीशासक से सब्बत्थिवाद (सर्वास्तिवाद) एवं धर्मगुप्त अलग-अलग हो गए थे। इत्सिंग के विवरण से भी यह ज्ञात होता है, कि उस समय जो चार निकाय प्रसिद्ध थे, उनमें, एक आर्यमूल सर्वास्तिनिकाय था। ये चार निकाय मूलसर्वास्तिवाद, धर्मगुप्त, महीशासक एवं काश्यर्पीय निकाय थे। यहाँ, यह भी उल्लेखनीय है, कि इन निकायों में परस्पर अत्यन्त समानता थी।

सर्वास्तिवाद का विकास अशोककालीन धर्मसंगीति से आरम्भ होता है, जब मोग्गलि पुत्त तिस्स ने कथावत्थु का संग्रह किया था। कथावस्तु के अन्तर्गत सर्वास्तिवादीविरोधी मतों का खंडन किया गया है। उदाहरणार्थ, कथावत्थु में पूर्वपक्ष के रूप में, तीन प्रश्न उठाए गए हैं–

१. क्या अर्हत् अर्हत्व से हीन हो सकता है।

२. क्या समस्त वस्तुविषय प्रत्यक्ष से बाहर हैं, और

३. क्या चित्तसन्तति समाधि है।

इन तीनों प्रश्नों का समाधान सर्वास्तिवाद के अनुरूप था।

यह तथ्य भी उल्लेखनीय है, कि इन निकायों में परस्पर समानता थी। सर्वप्रथम सर्वास्तिवाद के विकास का आरम्भ, गांधार एवं काश्मीर में, वैभाषिक नाम से हुआ था। इन प्रदेशों में, सर्वास्तिवाद का विशेष उत्थान हुआ था।

## सौत्रान्तिक एवं बाह्यार्थानुमेयवाद

सौत्रान्तिकों के सम्बन्ध में कहा गया है, कि ये केवल बुद्ध वचनों–सूत्रान्तों को प्रमाण मानते हैं, शास्त्र को नहीं। इसीलिए इन्हे सौत्रान्तिक कहा जाता है। अभिधर्मकोश की व्याख्या में कहा है–

"ये सूत्रप्रामाणिका न तु शास्त्रप्रामाणिकाः" सौत्रान्तिकों को सूत्रनिकायाचार्य भी कहते हैं।[1] सौत्रान्तिकवाद के प्रतिष्ठापक तक्षशिला के कुमारलात हैं। इसके प्रधान आचार्य, भदन्त, राम, श्रीलात एवं वसुधर्मा आदि हैं। अभिधर्मकोश की व्याख्या के अनुसार, सौत्रान्तिकों को दार्ष्टान्तिक भी कहा गया है।[2] तिब्बती पंडितों के अनुसार ये दोनों एक ही हैं। कुछ समालोचक सौत्रान्तिक को दार्ष्टान्तिक कहकर, इसका सम्बन्ध कुमारलात के दृष्टान्तपंक्तिग्रन्थ से जोड़ते हैं। किन्तु अन्य विद्वानों का कहना है, कि ये दार्ष्टान्तिक इसलिए कहे जाते हैं, क्योंकि सौत्रान्तिकवाद में दृष्टान्तों की बहुलता है। किन्तु पश्चिमी विद्वान् प्रजुलुस्की का विचार है, कि दृष्टान्त विनयसूत्र एवं अभिधर्म के विरुद्ध भी हो सकते हैं।

सौत्रान्तिक बाह्यार्थानुमेयवादी है। वैभाषिक के अनुसार सौत्रान्तिक बाह्य विषयों के प्रत्यक्ष को नहीं स्वीकार करता। सौत्रान्तिक का तर्क है, कि बाह्य जगत् के पदार्थों के क्षणिक होने के कारण उनका प्रत्यक्ष सम्भव नहीं है। निदर्शनार्थ, जब किसी बाह्य पदार्थ के साथ प्रथम क्षण में हमारा सम्पर्क होता है, तो द्वितीय क्षण में वह समाप्त हो जाता है। इसका संवेदन मात्र शेष रह जाता है। वास्तविकता तो यह है, कि प्रत्यक्ष होने पर पदार्थ का नील-पीत आदि चित्र ही चित्त पर पड़ता है, और इसी के आधार पर हम पदार्थ की बाह्य सत्ता का अनुमान कर लेते हैं। इससे यह स्पष्ट रूप से सिद्ध है, कि पदार्थों की बाह्य्य सत्ता का प्रत्यक्ष नहीं होता, अपितु वे अनुमान से सिद्ध हैं। यही सौत्रान्तिक का बाह्यार्थानुमेयवाद है। सौत्रान्तिकों में भी अनेक स्थलों पर मतभेद है। उदाहरणार्थ, कुछ सौत्रान्त्रिकों का विचार है, कि पदार्थ का स्वयं आकार है, किन्तु कतिपय सौत्रान्तिकों का विचार है, कि पदार्थ का

---

१. अभिधर्मकोश, २।२२६।

२. दार्ष्टान्तिकाः सौत्रान्तिकाः, अभिधर्मकोशव्याख्या, पृ. ४००।

आकारविशेष चित्त के द्वारा निश्चित किया गया है। सौत्रान्तिकों के एक अन्य मत के अनुसार पदार्थ का आकार उभयरूप है।

## तुलना

सर्वास्तिवादी वैभाषिक कहीं-कहीं बाह्य वस्तु की क्षणिकता मानते हैं। उदाहरणार्थ, अभिधर्मकोश में "संस्कृतं क्षणिकं यतः" कहा है। परन्तु यह सौत्रान्तिक प्रभाव ही है। सत्य तो यह है, कि पूर्वकालीन बौद्धों की क्षणिकता अनित्यता तक ही सीमित है। वैभाषिक सिद्धान्त में, संस्कृत-धर्म, जाति, जरा, स्थिति और अनित्यता, इन चार अवस्थाओं में अनुवृत्त होकर सत् "सत्ता" होता है। इसलिए वैभाषिक के अनुसार धर्मों की प्रतीत्यसमुत्पन्नता अतीत, अनागत एवं प्रत्युत्पन्नवर्त्तिनी ही हो सकती थी। परिणामतः, वैभाषिक प्रतीत्यसमुत्पाद को आवस्थिक एवं प्राकर्षिक मानते हैं। इसके विपरीत सौत्रान्तिक प्रतीत्यसमुत्पाद को क्षणिक एवं साम्बन्धिक कहते हैं। ये अतीत एवं अनागतत्व का निषेध करते हैं, तथा प्रत्युत्पन्न में ही वस्तु के पूर्वोक्त लक्षणचतुष्टय का विनियोग मानते हैं। अतः, यद्यपि सौत्रान्तिक, अन्य हीनयानियों के समान बहुपदार्थवादी हैं, तथापि उनका प्रतीत्यसमुत्पादनय पदार्थों की क्षणभंगता एवं क्षणसन्ततिवाद की सिद्धि करता है।

वैभाषिक एवं सौत्रान्तिक का यह भेद द्रष्टव्य है, कि वैभाषिक के अनुसार वर्णसंस्थानभेद से रूप दो प्रकार का है, किन्तु सौत्रान्तिक का कथन है, कि संस्थान का चाक्षुष ग्रहण सम्भव नहीं है। यह परिकल्पना केवल मानसिक है। संस्थान, एक प्रकार से वर्णसन्निवेश विशेष ही है। संस्थान कोई द्रव्य नहीं है। वर्ण का ग्रहण न होने पर संस्थान का भी ग्रहण नहीं हो सकता। अतः उसका अभाव सिद्ध होता है। सौत्रान्तिक कहते हैं कि एक द्रव्य की उभयथा द्रव्यता कैसे विद्यमान हो सकती है। दोनों में दूसरा भेद यह है, कि वैभाषिकों के अनुसार बुद्ध के वचन वाक्स्वभाव एवं नामस्वभाव दोनों हैं। किन्तु सौत्रान्तिकों के अनुसार वह वाग्विज्ञप्ति-स्वभाव मात्र है।[1]

परमाणुवाद के सम्बन्ध में सौत्रान्तिक मानते हैं, कि परमाणुओं के निरवयव होने के कारण, वे स्पृष्टव्य नहीं हैं। परमाणुओं के निरवयव होने से, स्पर्श अवयवों का न होकर समस्त वस्तु (वस्तु संघात) का ही हो सकेगा। ऐसी स्थिति में, परमाणुओं का तादात्म्य होगा। इस प्रकार परमाणु संघात, परिणाम में, परमाणु से अधिक नहीं होगा। यह भी उल्लेखनीय है, कि परमाणुओं में नैरन्तर्य है, अतः उनमें अन्तर का अवकाश सम्भव नहीं है। पदार्थों के विनाश के सम्बन्ध में सौत्रान्तिक कहते हैं, कि पदार्थ स्वभावतः विनाशशील हैं, किन्तु वे अनित्य न होकर क्षणिक हैं। पुद्गल, (आत्मा) आकाश के समान असत् पदार्थ हैं। निर्वाण के सम्बन्ध में श्रीलात का यह विशिष्ट मत था, कि प्रतिसंख्यानिरोध एवं अप्रतिसंख्यानिरोध एक ही हैं। इन दोनों में कोई अन्तर नहीं है। प्रतिसंख्यानिरोध का अर्थ, प्रज्ञानिबन्धन भाविक्लेशानुपपत्ति है। जिसके अनुसार, प्रज्ञा के कारण, भविष्य में क्लेशों की उत्पत्ति नहीं होती। एवञ्च अप्रतिसंख्यानिरोध, दुःखों की अनुपपत्ति है, जो क्लेशनिवृत्तिमूलक है। इस प्रकार श्रीलात की निर्वाण कल्पना के अनुसार क्लेशानुदय ही दुःखाभाव का कारण है।

---

१. अभिधानकोशव्याख्या, १।२५, पृ० ५२।

# सौत्रान्तिक मत के आचार्य

## कुमारलात (२००–३०० ई०.)

तक्षशिला के ये आचार्य, सौत्रान्तिक मत के आदिम आचार्य कहलाते हैं। इनका एकमात्र ग्रन्थ–कल्पनामण्डतिका है। इस ग्रन्थ में बौद्ध-धर्म की कथाओं का वर्णन किया गया है। कुमारलात के मतानुसार सौत्रान्तिक सूत्रनिकायाचार्य के रूप में भी प्रसिद्ध हैं। विभाषा में इनका कोई उल्लेख नहीं है। युवाङ्च्वांग ने इनके सम्बन्ध में विशेष वर्णन किया है।

## कुमारजीव (४०३ ई.)

इन्होंने सत्यसिद्धिशास्त्र सम्प्रदाय के प्रसिद्ध ग्रन्थ सत्यसिद्धिशास्त्र का चीनी भाषा में अनुवाद किया था। इस सम्प्रदाय का प्रमुख सिद्धान्त नागार्जुन का सर्वधर्मशून्यता सिद्धान्त है।[1] सत्यसिद्धि सम्प्रदाय की स्थापना कुमारलात के ही एक अन्य शिष्य हरिवर्मा ने की थी।

## श्रीलात

विभाषा में श्रीलात का कोई उल्लेख नहीं है। इन्होंने विभाषा-शास्त्र ग्रन्थ की रचना की थी। इन्होंने निर्वाण सिद्धान्त का विशेष आलोचन किया था। इनका एक नाम श्रीलब्ध भी था।

## भदन्त

भदन्त का उल्लेख विभाषा में मिलता है। भगवद्विशेष का कथन है, कि भदन्त ही धर्मत्रात हैं। परन्तु अभिधर्मकोश की व्याख्या में, इस मत का खण्डन मिलता है। यशोमित्र मानते हैं, कि भदन्त एक स्थविर का नाम है, जो स्थविर है। विभाषा के अन्तर्गत भदन्त धर्मत्रात के नाम का उल्लेख है।[2] विभाषा की व्याख्या में अनेक बार भदन्त को सौत्रान्तिक कहा गया है।

## धर्मत्रात

अभिधर्म की टीका में धर्मत्रात के कालसम्बन्धी मत का उल्लेख वर्त्तमान है। धर्मत्रात के मतानुसार भावान्यथात्व के कारण, भूत, भविष्यत् एवं वर्तमान का भेद किया गया है। वस्तुतस्तु वर्तमान की ही सत्यता है। धर्मत्रात, अतीत एवं अनागत के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं।

## बुद्धदेव

बुद्धदेव के द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तों का उल्लेख प्रायः वैभाषिक सम्प्रदाय के ग्रन्थों में किया गया है। इसके अतिरिक्त अभिधर्मकोश की टीका में, इनके कालविषयक मत का निर्देश प्राप्त होता है।

---

१. विशेष देखें, Yamakami Sozen, Systems of Buddhistic Thought. 172-175 (Calcutta).

२. विभाषा, व्याख्या, पृ. ४४।

बुद्धदेव के मतानुसार अन्यथान्यथात्व ही काल के भूत-भविष्यत् एवं वर्तमान स्वरूप का कारण है।

## वसुमित्र

वसुमित्र ने समभेद-उपरचनचक्र नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया है। इस ग्रन्थ के अन्तर्गत अष्टादश निकायों का विस्तृत वर्णन वर्तमान है।

## यशोमित्र

अभिधर्म की स्फुटार्था वृत्ति के अनुसार ये सौत्रान्तिक मत के अनुयायी सिद्ध होते हैं। यशोमित्र ने ही सर्वप्रथम अभिधर्म ग्रन्थों का उल्लेख अभिधर्मकोशव्याख्या में किया है।[१] उपर्युक्त आचार्यों के अतिरिक्त, सौत्रान्तिक मत के अन्य आचार्यों, जैसे राम एवं वसुवर्मा का भी उल्लेख मिलता है।[२]

## योगाचार सम्प्रदाय

योगाचार एवं विज्ञान एक ही हैं। ये चैत्त हैं। समस्त विज्ञानों का आधार चित्त है। इस प्रकार चित्त ही 'आलय विज्ञान' है। आलय विज्ञान के स्वरूप को जानने के लिए, योग का आचार (व्यवहार) आवश्यक है, इसीलिए इस सिद्धान्त का नाम योगाचार है। एक अन्य मत के अनुसार योगाचार सम्प्रदाय के अन्तर्गत योग (जिज्ञासा) एवं आचार (सदाचार) पर विशेष बल देने के कारण, इस सिद्धान्त को योगाचार कहा गया है। मैत्रेयनाथ (३०० ई.) योगाचार सम्प्रदाय के प्रथम प्रवर्त्तक थे। मैत्रेयनाथ ने ही, योगाचार सिद्धान्त, विज्ञानवाद का प्रवर्त्तन किया था। मैत्रेयनाथरचित पाँच ग्रन्थों का उल्लेख मिलता है। ये ग्रन्थ–मध्यान्तविभाग (मध्यान्त-विभंग सूत्र), अभिसमयालङ्कार, सूत्रालङ्कार, महायान-उत्तरतन्त्र एवं धर्मधर्मताविभंग हैं। मध्यान्तविभाग के कारिकाभाग की रचना मैत्रेयनाथ ने एवं गद्यभाग की रचना असंग ने की थी। इसके ऊपर वसुबन्धु ने भाष्य का प्रणयन किया था, जिस पर स्थिरमति ने एक नितान्त उपयोगी टीका लिखी थी। इस ग्रन्थ के पांच प्रकरणों में से केवल एक प्रकरण ही उपलब्ध है। हाँ, तिब्वती संस्करण अवश्य उपलब्ध है। दूसरे ग्रन्थ, अभिसमयालङ्कार के अन्तर्गत प्रज्ञापारमिता के सिद्धान्तों की व्याख्या है। इस ग्रन्थ में आठ अध्याय हैं। यह बौद्धदर्शन की अष्टाध्यायी है। इस ग्रन्थ के ऊपर आर्यविमुक्ति सेन, भदन्त मुक्तिसेन (६०० ई.) तथा हरिभद्र (८०० ई.) ने टीकाओं का प्रणयन किया है।

कतिपय विद्वानों का मत है, कि, योगाचार के प्रवर्त्तक मैत्रेयनाथ न होकर असंग हैं। वैसे, असंग मैत्रेयनाथ के शिष्य थे। विन्टरनित्स् का मत है, कि महायान-सूत्रालंकार के प्रणेता भी मैत्रेयनाथ ही थे। किन्तु सिलवाँ लेबी, जिन्होंने महायानसूत्रालंकार का अनुवाद किया है, इसे असंग प्रणीत मानते हैं। जो भी हो, इतना स्पष्ट है, कि योगाचार के प्रवर्त्तक आचार्य के रूप में असंग, मैत्रेयनाथ की अपेक्षा, अधिक प्रसिद्ध थे।

---

१. Bibliothica, 21, p. 12.

२. विशेष देखें, आचार्य नरेन्द्रदेव, बौद्धधर्मदर्शन।

## आचार्य असंग (४०० ई.)

सिलवाँ लेवी के अनुसार असंग का समय पाँचवीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध है। किन्तु विन्टरनिट्स असंग एवं वसुबन्धु, दोनों भाइयों का काल ४०० ई. निर्धारित करते हैं। असंग तीन भाई थे। वसुबन्धु इनसे छोटे थे। आरम्भ में दोनों भाई सर्वास्तिवाद के अनुयायी थे। असंग का जन्म पुरुषपुर (पेशावर) में, कौशिकगोत्री ब्राह्मण परिवार में हुआ था। अपने अन्तिम समय में, ये अयोध्या में आकर बस गए थे। असंगरचित महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं–महायानसंग्रह (परमार्थ द्वारा चीनी भाषा में अनूदित), प्रकरण आर्यवाचा, महायाननिर्धर्मसंगीतिशास्त्र (शुआन च्वांग द्वारा अनूदित) एवं वज्रच्छेदिका की टीका (धर्मगुप्त द्वारा अनूदित) हैं। इसके अतिरिक्त योगाचार भूमिशास्त्र एवं महायानसूत्रालङ्कार असंग के अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं। सिल्वाँ लेवी ने इस गन्थ का अनुवाद फ्रेंच में किया है।

## स्थिरमति (४०० ई. उत्तरार्द्ध)

वसुबन्धु इनके गुरु थे। स्थिरमति रचित ५ प्रमुख ग्रन्थ हैं। ये ग्रन्थ, त्रिंशिका-भाष्य, मध्यान्त-विभंगसूत्र-भाष्यटीका, अभिधर्मकोश-भाष्यवृत्ति, सूत्रालंकार-वृत्तिभाष्य एवं मूलमाध्यमिककारिकावृत्ति हैं। स्थिरमति माध्यमिक एवं विज्ञानवाद की मध्यवर्त्ती शृंखला के रूप में जाने जाते हैं।

## दिङ्नाग या दिग्नाग (३४५-४२५)

दिङ्नाग असंग के शिष्य थे। इनका जन्म कांची के समीप हिंसेवक्र में, ब्राह्मण कुल में हुआ था। दिङ्नाग विज्ञानवाद की दूसरी शाखा के प्रतिष्ठापनकर्त्ता हैं। इस शाखा का माध्यमिक से सर्वथा विच्छेद हो गया था। इस शाखा का केन्द्र नालन्दा था। दिङ्नाग बौद्धन्याय के प्रतिष्ठापक ही थे। इनके ग्रन्थों में, न्यायप्रवेश, आलम्बनपरीक्षा (वृत्तिसहित) प्रमाणसमुच्चय, प्रमाणसमुच्चयवृत्ति, हेतुचक्र डमरु एवं प्रमाणशास्त्रन्यायद्वार प्रमुख हैं। इनकी शास्त्रार्थ पद्धति के कारण, इन्हें 'वादिवृषभ' की उपाधि दी गई थी।

## धर्मकीर्त्ति (६७५-७०० ई.)

बौद्धन्याय के क्षेत्र में धर्मकीर्त्ति का नाम बड़े आदर के साथ लिया जाता है। दिङ्नाग के पश्चात् बौद्धन्याय की सीमा में इन्हीं को सर्वाधिक कीर्त्ति मिली है। इनके सात प्रामाणिक ग्रन्थ इस प्रकार हैं–प्रमाणवार्त्तिक, न्यायबिन्दु, हेतुबिन्दु, प्रमाणविनिश्चय, वादन्याय, सम्बन्धपरीक्षा एवं सन्तानान्तरसिद्धि। आचार्य नरेन्द्रदेव ने इनके सात ग्रन्थों में वादन्याय के स्थान पर चोदना नामक प्रकरण ग्रन्थ का उल्लेख किया है। प्रमाणवार्त्तिक एवं न्यायवार्त्तिक इनके सर्वाधिक प्रामाणिक ग्रन्थ हैं। इन दोनों ग्रन्थों में ब्राह्मण नैयायिकों का खंडन, एवं बौद्धन्याय के सिद्धान्तों की पुष्टि की गई है। सन्तानान्तरसिद्धि में मनःसन्तानता की विशेष व्याख्या है, जिसके अनुसार मन क्षण-क्षण में उत्पन्न एवं नष्ट होता है। इस प्रकार की यह सन्तानता (सतत गति) बराबर चलती रहती है।

उपर्युक्त सात ग्रन्थों में, प्रमाणवार्त्तिक एवं न्यायबिन्दु, संस्कृत में उपलब्ध हैं। शेष-ग्रन्थों के तिब्बती अनुवाद ही प्राप्त हैं।

## धर्मपाल (छठीं शता. का पूर्वार्द्ध)

धर्मपाल नालन्दा के एक प्रसिद्ध आचार्य थे। इन्होंने वसुबन्धु के प्रसिद्ध ग्रन्थ विज्ञप्तिमात्रता-सिद्धि की व्याख्या लिखी थी। इसके अतिरिक्त इनका शतशास्त्रवैपुल्य भाष्य भी महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। त्रिंशिका पर इनकी टीका अत्यन्त उपयोगी है।

धर्मपाल के प्रसिद्ध शिष्य चन्द्रकीर्त्ति थे, जिन्होंने माध्यमिक दर्शन पर अनेक ग्रन्थ लिखे थे। धर्मपाल विज्ञानवाद एवं शून्यवाद दोनों के ही व्याख्याता थे।

उपर्युक्त आचार्यों के अतिरिक्त आचार्य जयसेन एवं चन्द्रगोमिन् (७०० ई.) भी विज्ञानवादी आचार्य थे। तारानाथ के अनुसार, चन्द्रगोमिन् ने अनेक स्तोत्र एवं इतर ग्रन्थों का प्रणयन किया था। इतना निश्चित है, कि सप्तम शताब्दी में विज्ञानवाद की विचारधारा का पूर्ण प्रभाव था। तत्पश्चाद्वर्त्ती महायानवादियों का विज्ञानवादी आचार्यों के साथ प्रायः शास्त्रार्थ होता था। यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि यद्यपि माध्यमिक विज्ञानवादियों के पूववर्त्ती हैं, तथापि बौद्ध धर्म-दर्शन के तिब्बती एवं चीनी इतिहासों के अन्तर्गत योगाचार विज्ञानवाद को हीनयान एवं महायान के बीच की शृंखला के रूप में स्वीकार किया गया है।

अब यहाँ योगाचार-विज्ञानवाद सिद्धान्त के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

## विज्ञानवाद का संक्षिप्त परिचय

मैत्रेयनाथ और उनके शिष्य असंग विज्ञानवाद सिद्धान्त के मूल प्रतिपादक हैं। इनकी कृति–महायानसूत्रालंकार विज्ञानवाद का मौलिक ग्रन्थ है। महायानसूत्रालंकार के अन्तर्गत प्रतिपादित विज्ञानवाद का विचार विज्ञानवादी अद्वयवाद एवं असंग के अद्वैतवाद के नाम से भी प्रसिद्ध है।

**योगाचार और 'विज्ञान' का अर्थ**–योगाचार सम्प्रदाय का ही दार्शनिक सिद्धान्त विज्ञानवाद है। बौद्धों के योगाचार सम्प्रदाय के अनुसार परम सत्य की उपलब्धि योगाभ्यास के द्वारा ही सम्भव बतलाई गई है, इसलिए इस सम्प्रदाय का नाम योगाचार प्रचलित हुआ है। इस प्रकार योगाचार शब्द इस सम्प्रदाय के साधनापक्ष पर विशेष बल देता है, जब कि, विज्ञानवाद उसके दार्शनिक पक्ष का प्रतिनिधित्व करता है।

जहाँ तक, 'विज्ञान' शब्द के अर्थ का प्रश्न है, लंकावतारसूत्र के अन्तर्गत चित्त तथा मन को विज्ञान का पर्यायवाची बतलाया गया है।[१] चित्त, मन तथा विज्ञान को स्पष्ट करते हुए लंकावतारसूत्र के अन्तर्गत कहा गया है, कि चित्त 'आलयविज्ञान' है। इस प्रकार चेतन क्रिया से सम्बद्ध होने के कारण ही 'चित्त' संज्ञा का प्रचलन हुआ है। मनन क्रिया करने के कारण मन संज्ञा का प्रचार हुआ है, और विषयग्रहण में कारण होने के कारण विज्ञान शब्द का प्रवर्तन हुआ है।[२] त्रिशिंका के अन्तर्गत वसुबन्धु

---

१. चित्तं मनश्च विज्ञानं संज्ञा वैकल्पवर्जिताः।
विकल्पधर्मतां प्राप्ताः श्रावका न जिनात्मजाः।। –लंकावतारसूत्र ३।४०।

२. चित्तमालयविज्ञानं मनो यन्मननात्मकम्।
गृह्णाति विषयान् येन विज्ञानं हि तदुच्यते।। –लंकावतारसूत्र, गाथा २।

ने जगत् को आत्मधर्म का उपचार तथा विज्ञान का ही परिणाम माना है–"आत्मधर्मोपचारादिर्विविधो यः प्रवर्तते। विज्ञानपरिणामोऽसौ।" बोधिचर्यावतारपंजिका में भी ज्ञान को अप्राप्तलक्षण कहा है–'अप्राप्ति-लक्षणं ज्ञानम्'। इस प्रकार विज्ञान की उपर्युक्त परिभाषाओं के आधार पर विज्ञान का चित्त रूप होना निश्चित ही है।

विज्ञानवाद सिद्धान्त के अनुसार जगत् उपर्युक्त चित्त अथवा विज्ञान का ही रूप है। दशभूमीश्वर का यह वाक्य–'चित्तमात्रं भो जिनपुत्र यदुत त्रैधातुकम्'[1] जगत् की सत्ता को चित्त मात्र ही सिद्ध करता है। इस प्रकार विज्ञानवाद सिद्धान्त के अनुसार जगत् को चित्तमात्र स्वीकार करना योगवासिष्ठ के कल्पनावाद सिद्धांत के अत्यधिक समीप है। जिसके अनुसार जगत् चित्त के संकल्प मात्र का फल है।[2] योगवासिष्ठ के इस कल्पनावाद सिद्धान्त का विवेचन अभी पीछे किया जा चुका है। कल्पनावाद की ही तरह विज्ञानवाद सिद्धान्त के अन्तर्गत जगत् की बाह्यसत्ता का निराकरण किया गया है।

विज्ञानवादी सिद्धान्त के अनुसार ज्ञाता और ज्ञेय की सत्ता पृथग्भूता नहीं है। ज्ञाता और ज्ञेय की सत्ता को विज्ञानवादी ने संवृत्ति सत्य के अन्तर्गत माना है। विज्ञानवादी, ज्ञाता और ज्ञेय की सत्ता को न भावरूप मानता है और न अभाव रूप।[3]

ज्ञाता और ज्ञेय अथवा ग्राहक एवं ग्राह्य विज्ञानवादी के मतानुसार पृथक्-पृथक् न होकर चित्त मात्र ही हैं।[4] विज्ञानवादी ने चित्त को आलयविज्ञान का रूप दिया है। आलयविज्ञान समस्त क्लेशों को उत्पन्न करने वाले धर्मों का मूल स्थान है। इस प्रकार स्थिरमति के अनुसार आलय और स्थान दोनों पयार्यवाची शब्द हैं।[5] लंकावतारसूत्र के अंतर्गत आलयविज्ञान को स्पष्ट करते हुए, बतलाया गया है, कि आलयविज्ञान समुद्र रूप है। सांसारिक विषय पवनरूप तथा सप्तविध विज्ञान तरंगरूप हैं।[6] जिस प्रकार कि पवन से प्रेरित होकर समुद्र में तरंगों का नृत्य दिखाई पड़ता है, उसी प्रकार आलयविज्ञान में भी विषयरूप वायु से प्रेरित होकर अनेक प्रकार के विज्ञान उत्पन्न होते हैं।[7] जैसे कि समुद्र और उसकी तरंगों में भेद नहीं है, उसी प्रकार आलयविज्ञान और अन्य विभिन्न विज्ञानों में भी कोई भेद नहीं है। यहाँ, यह और कथ्य है, कि विज्ञानवादी का यह आलयविज्ञान उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाश से रहित है।

---

१. देखिए–*V. Bhattacharya*: The Central Conception of Buddhism, p. 33.

२. चित्तमेव जगत्कर्तृ संकल्पयति यद्यथा।–यो०वा० ६।१३३।१।

३. असंग–महायानसूत्रालंकार, पृ० ५८-५६।

४. चित्तमात्रं न दृश्योऽस्ति द्विधा चित्तं हि दृश्यते।
ग्राह्यग्राहकभावेन शाश्वतानन्दवर्जितम्॥–लंकावतारसूत्र ३।६५।
तथा देखिये–सर्वसिद्धान्तसंग्रह, पृ० १२।

५. तत्र सर्वसांक्लेशिकधर्मबीजस्थानाद् आलयः। आलयः स्थानमिति पर्यायः।–त्रिशिंकाभाष्य, पृष्ठ १८।

६. लंकावतारसूत्र, २।१००।

७. वही, १।६६।

उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाश से रहित आलयविज्ञान की यह अवतारणा जागतिक विषयों की समस्या के स्पष्टीकरणार्थ की गयी प्रतीत होती है। इसीलिए डाक्टर दासगुप्त ने इसे आनुमानिक कहा है।[1]

विज्ञानवाद के उपर्युक्त सिद्धान्त के अनुसार यह सिद्ध हुआ है, कि जागतिक विषयों का जो प्रत्यक्ष हमें दिखाई पड़ता है, वह हमारे विज्ञानों का ही अनुभव है।

## क्षणिकविज्ञानवाद एवं प्रतीत्यसमुत्पादवाद

विज्ञानवादी क्षणिक-विज्ञानवाद का समर्थक है। क्षणिक-विज्ञानवाद के अन्तर्गत प्रत्येक क्षणिक विज्ञान एक दूसरे क्षणिक विज्ञान को उत्पन्न करके[2] नष्ट हो जाता है।[3] विज्ञानों की उत्पत्ति और निरोध का क्रम सतत रूप से चलता है। यही प्रतीत्यसमुत्पादवाद का सिद्धान्त है। प्रतीत्यसमुत्पादवाद के अनुसार समस्त वस्तुओं की उत्पत्ति विच्छिन्न प्रवाह के समान है। विज्ञानवादी के मतानुसार विज्ञानों का उत्पन्न होना और निरोध होना ही परम तत्त्व है।[4] कुछ-एक विज्ञानवादी आचार्यो ने प्रतीत्यसमुत्पादवाद का द्विविध रूप स्वीकार किया है। प्रतीत्यसमुत्पादवाद के दो रूप व्यावहारिक प्रतीत्यसमुत्प्रादवाद और आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पादवाद हैं। व्यावहारिक प्रतीत्यसमुत्पादवाद का विषय जगत् के भौतिक विषयों का विवेचन है। जागतिक विषय व्यावहारिक या बाह्य प्रतीत्यसमुत्पाद रूप हैं। इसके अतिरिक्त अविद्या, तृष्णा, कर्म और स्कन्ध एवं उनसे उत्पन्न आयतन आध्यात्मिक प्रतीत्यसमुत्पादवाद का प्रतिनिधित्व करते हैं।[5]

**विज्ञानवादी का सांवृत्तिक सत्य**–अद्वैतवेदान्त में जागतिक सत्य को, आविद्यिक होने के कारण व्यावहारिक कहा है। परन्तु विज्ञानवादी के दर्शन में, शंकराचार्य का व्यावहारिक सत्य सांवृत्तिक है। दोनों का तुलनात्मक समीक्षण आगे यथा अवसर किया जाएगा। विज्ञानवादी के सांवृत्तिक सत्य (जागतिक सत्य) का मूल 'संवृत्ति' है। बौद्धदर्शन की यह 'संवृत्ति' अविद्यारूप है। संवृत्ति असत् पदार्थ के स्वरूप की आरोपिका तथा वस्तुओं के स्वभाव दर्शन में आवरण के समान बाधक है।[6]

विज्ञानवादी की इस 'संवृत्ति' के भी दो भेद हैं–एक तथ्य-संवृत्ति और दूसरा मिथ्या-संवृत्ति। तथ्य-संवृत्ति के अन्तर्गत, वे जागातिक विषय आते हैं, जिनका इन्द्रियों द्वारा अबाध प्रत्यक्ष अनुभव होता है। इस प्रकार संवृत्ति के अन्तर्गत वस्तुओं के भौतिक यथातथ्य रूप का प्रत्यक्ष होता है। 'मिथ्यासंवृत्ति' अद्वैत वेदान्त की प्रातिभासिक सत्ता के सदृश है। मृगमरीचिका आदि के समान जगत् में, जिन पदार्थों का दोषपूर्ण प्रत्यक्ष होता है, वे मिथ्या-संवृत्ति के अंतर्गत आते हैं। इस दृष्टि से तथ्यसंवृत्ति मिथ्यासंवृत्ति

---

१. *Dr. S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 146.
२. E.R.E. Vol. IX. p. 850.
३. आचार्य नरेन्द्रदेव : बौद्धधर्मदर्शन, पृ० ४४६।
४. भरतसिंह उपाध्याय : बौद्धदर्शन तथा अन्य भारतीय दर्शन, प्रथम भाग, पृ० ६६६।
५. लंकावतारसूत्र, पृ० ८५।
६. बोधिचर्यावतारपंजिका, पृ० ३५२।

की अपेक्षा कुछ सत्य है, परन्तु परमार्थ सत्य की उपलब्धि होने पर उक्त दोनों ही संवृत्तियाँ मिथ्या सिद्ध होती हैं। परमार्थ सत्य तो वस्तुस्वभाव के अधिगम का नाम है। अतः उसके जानने पर तो उक्त दोनों ही संवृत्तियों का क्षय हो जाता है।

इस प्रकार विज्ञानवादी भी अद्वैतवादी है। द्वैत का निराकरण करते हुए विज्ञानवादी का कथन है, कि वस्तुतः द्वैत नहीं है। माया हस्ती की आकृति के ग्रहण के समान ही द्वैत की अनुभूति होती है, अतः ग्राह्यग्राहकरूप द्वैत जगत् सत्य नहीं है।[1] इस प्रकार जगत् के समस्त भाव विज्ञानवादी की दृष्टि से मायोपम हैं।[2] अब यहाँ, परमार्थ सत्य के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

**परमार्थ सत्य**–मिथ्यादर्शी का विषय उपर्युक्त सांवृत्तिक सत्य है, और तत्त्वद्रष्टा का विषय परमार्थ सत्य है। विज्ञानवादी के अनुसार परमार्थ सत्य, भावाभाव के मिश्रित रूप एवं भाव और अभाव दोनों से अतीत है। इसके साथ-साथ, वह दुःख और सुख की कल्पना का विषय भी नहीं है।[3] आचार्य असंग ने परमार्थसत्य का लक्षण स्पष्ट करते हुए कहा है, कि वह (परमार्थ सत्य) सत्–असत्, तथा-यथा, जन्म-मरण, ह्रास-वृद्धि, शुद्धि-अशुद्धि आदि कल्पनाओं से मुक्त है।[4]

विज्ञानवादी आचार्यों ने इस परमार्थ सत्य को विशेष रूप से विज्ञप्तिमात्र, आलयविज्ञान एवं भूततथता शब्दों के द्वारा अभिहित किया है। विज्ञानवादी आचार्य असंग और वसुबन्धु ने उस परमसत्य को 'विज्ञप्ति' मात्र कहा है, और लंकावतारसूत्र में उक्त तत्त्व को आलयविज्ञान रूप कहा गया है। अश्वघोष ने 'भूततथता' के रूप में चरमसत्य का विवेचन विशेष रूप से किया है। यहाँ उक्त तीनों मतों का संक्षिप्त विवेचन करेंगे।

**असंग और वसुबन्धु का 'चरम-सत्य'**–असंग और वसुबन्धु जब चरम सत्य को 'विज्ञप्ति' मात्र कहते हैं, तो वे क्षणिकविज्ञानवाद के समर्थक हैं। क्षणिकविज्ञानवाद का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। विज्ञप्तिमात्रता की दृष्टि से निर्वाणकाल में विज्ञान में सक्रियता नहीं रहती। चरमसत्यरूप विज्ञप्ति विशुद्धचैतन्य, आनन्दरूप, अपरिवर्तनीय तथा अनिर्वचनीय है।

**लंकावतारसूत्र में 'चरम-सत्य' का रूप**–जैसा कि, ऊपर कहा गया है, लंकावतारसूत्र में चरमतत्त्व का विवेचन 'आलयविज्ञान' के रूप में मिलता है–आलयविज्ञान का स्वरूपोल्लेख भी ऊपर कर चुके हैं। इस सम्बन्ध में, यहाँ, केवल यही वक्तव्य है, कि लंकावतारसूत्र के अनुसार ज्ञाता एवं ज्ञेय में अभेद है। इस प्रकार ज्ञाता रूप से देखने पर 'आलयविज्ञान' अहन्ता को प्राप्त होता दिखाई पड़ता है। इसके अतिरिक्त ज्ञेय रूप से देखने पर वही आलयविज्ञान पदार्थ रूप को ग्रहण करता प्रतीत होता है।

---

१. महायानसूत्रालंकार ११।२३।

२. वही, ११।२७।

३. अभावभावता या च भावाभावसमानता।
अशान्तशान्तकल्पा च परिनिष्पन्नलक्षणम् ।। –महायानसूत्रालंकार, ११।४१।

४. न सन्न न चासन्न तथा न चान्यथा, न जायते व्येति न चावहीयते।
न वर्धते नापि विशुद्ध्यते पुनः विशुद्ध्यते तत्परमार्थलक्षणम् ।। –महायानसूत्रालंकार, ६।१।

**अश्वघोष और 'चरम सत्य'**–अश्वघोष ने चरम सत्य को 'भूततथता' कहा है। भूततथता शाश्वत तथा स्वभावसत्य है। भूततथता न सत् है और न असत्। वह एक तथा अनेक भी नहीं है। इसी प्रकार वह भावात्मक तथा अभावात्मक दोनों ही है।[१]

विज्ञानवादियों की उक्त भूततथता भी अद्वैतता की ही पोषिका है, क्योंकि जगत् की समस्त वस्तुओं में अद्वैतरूपा भूततथता ही सत्य है।[२] विज्ञानवादी की यह भूततथता भाषा द्वारा अवर्णनीय है। आलोचक सोज़न के शब्दों में तो सत्य की स्थिति उसी प्रकार अवर्णनीय है, जिस प्रकार कि, किसी भयानक युद्ध क्षेत्र का अथवा एक दृष्टि से देखे गये रमणीक दृश्य का वर्णन अवर्णनीय होता है।[३]

ऊपर किए गए विवेचन से यह स्पष्ट है कि एक ही चरम तत्त्व का वर्णन विज्ञानवादियों ने भिन्न-भिन्न रूप से किया है।

**विज्ञानवाद एवं वेदान्तिक अद्वैतवाद**–वैसे तो, अद्वैतवाद के प्रमुख प्रस्थापक शंकराचार्य ने अपने ब्रह्मसूत्रभाष्य के अन्तर्गत विज्ञानवाद का पूर्वपक्ष स्थापित करते हुए, उसका निराकरण प्रबल तर्कों के आधार पर किया है।[४] परन्तु शंकराचार्य द्वारा बौद्ध विज्ञानवाद का निराकरण होने पर भी विज्ञानवाद एवं शांकर अद्वैतवाद में बहुत-सी समानताएँ मिलती हैं। इन दोनों दार्शनिक सिद्धान्तों में समानता का पाया जाना कोई आश्चर्यजनक उपलब्धि नहीं है, क्योंकि दोनों ही का मूल पृष्ठाधार एक ही उपनिषत् साहित्य है। अतः शांकर अद्वैतवाद एवं बौद्ध विज्ञानवाद के अन्तर्गत वैधर्म्य के साथ साम्य स्वाभाविक ही है। उदाहरण के लिए, शांकर अद्वैतवाद[५] एवं बौद्ध विज्ञानवाद,[६] दोनों ही दर्शनपद्धतियों के अन्तर्गत परमार्थ सत्य की अद्वैतता को स्वीकार किया गया है। इसके साथ-साथ, परमतत्त्व की सर्वव्यापकता भी शांकर अद्वैतवाद[७] एवं विज्ञानवाद[८] दोनों सिद्धान्तों में स्वीकार की गई है। इसके अतिरिक्त विज्ञानवादी एवं अद्वैतवादी दोनों के ही दृष्टिकोण के अनुसार परमार्थ सत्य वाङ्मनसातीत तो है, परन्तु शांकर अद्वैत दर्शन के अनुसार वह अभाव रूप नहीं है।[९] अद्वैती शंकराचार्य ने स्पष्ट ही

---

१. Systems of Buddhistic Thought, p. 257-258.

२. भूततथता implies oneness of the totality of things or धर्मधातु–the great all including whole; the quintessence of the doctrine. For, the essential nature of the soul is uncreated and eternal. *Suzuki*, The Awakening of Faith in Buddhism, p. 55-56.

३. Systems of Buddhistic Thought, p. 253.

४. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।२८-३२।

५. परमार्थसद् अद्वयं ब्रह्म–शा० भा०, छा० उ० ८।१।१ तथा देखिए–तै० उप०, शा० भा० २।६।

६. महायानसूत्रालंकार, ६।१।

७. बृ० उ०, शा० भा० २।४।६।

८. महायानसूत्रालंकार, ६।१४।

९. वाङ्मनसातीतत्वमपि ब्रह्मणो नाभावाभिप्रायेणाभिधीयते। –ब्र० सू०, शा० भा० ३।२।२२।

परमार्थसत्य ब्रह्म को सत् स्वीकार किया है। इसके विपरीत विज्ञानवाद के प्रतिपादक आचार्यों ने परम तत्त्व को सत्, असत् एवं सदसत् से विलक्षण कहा है।[1]

विज्ञानवादी बौद्ध एवं अद्वैतवादी शंकराचार्य, दोनों ही भौतिक जगत् के मिथ्यात्व का निरूपण करते हैं। परन्तु दोनों के जगन्मिथ्यात्व में अत्यधिक अन्तर है। विज्ञानवादी बाह्य जगत् की उपलब्धि का ही निराकरण करता है। जैसा कि, विज्ञानवाद विचार का स्पष्टीकरण करते समय कह आये हैं, बाह्य जगत् की सत्ता चित्र की कल्पना के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। इस प्रकार विज्ञानवादी 'विज्ञप्तिमात्रता' का पक्षपाती है, परन्तु अद्वैती शंकराचार्य का दृष्टिकोण विज्ञानवादी के उक्त विचार से भिन्न है। अद्वैतवादी शंकराचार्य बाह्य जगत् को मिथ्या तो कहते हैं, परन्तु उनके अनुसार जगत् विज्ञानवादी की तरह कल्पनामात्र नहीं है। जगत् के मिथ्यात्व के द्वारा शंकराचार्य जगत् के नामरूपात्मक प्रपंच का ही निषेध करते हैं।[2] इसीलिए शांकर वेदान्त के अन्तर्गत जगत् को सत् (परमार्थ सत्) एवं असत् (अलीक) से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय कहा गया है। इसके विपरीत बौद्धदर्शन के अन्तर्गत सब कुछ अनिर्वचनीय ही है।[3]

बाह्य जगत् की सत्ता को स्वप्नादि के समान सिद्ध करते हुए, विज्ञानवादी का विचार है, कि जिस प्रकार स्वप्न, माया, मृगजल, गन्धर्वनगर आदि का ज्ञान बाह्य अर्थ के बिना ही ग्राह्य और ग्राहक के आकार में परिणत होता है, उसी प्रकार, जाग्रत् अवस्था में होने वाले स्तम्भादि ज्ञान भी हो सकते हैं, क्योंकि दोनों का प्रत्ययत्व समान ही है।[4] इस प्रकार विज्ञानवादी ने स्वप्न एवं जाग्रत् काल के प्रत्ययों में समानता मानकर स्वप्न एवं जाग्रत् अवस्थाओं में साधर्म्य की स्थापना की है, परन्तु शांकर अद्वैतवाद सिद्धान्त के अन्तर्गत, यह साधर्म्य मान्य नहीं है। अद्वैतवादी शंकराचार्य ने स्वप्न एवं जाग्रत् अवस्थाओं के वैधर्म्य को स्पष्ट करते हुए कहा है, कि स्वप्नादि के ज्ञान के समान जाग्रत् अवस्था का ज्ञान हो, यह युक्त मत नहीं है। अपने मत की पुष्टि में शंकराचार्य का कथन है, कि स्वप्न एवं जाग्रत् काल के प्रत्ययों में वैधर्म्य है। यह वैधर्म्य आद्यरूप है। स्वप्नकाल की उपलब्धि का जाग्रत् काल में बाध हो जाता है। उदाहरणार्थ, यदि किसी को स्वप्न में महाजन का समागम होता है, तो वह जाग्रत् में यही कहता है कि मुझे जो महाजनसमागम की उपलब्धि हुई थी, वह मिथ्या है। इस प्रकार जाग्रत् काल में स्वप्नकालिक ज्ञान का बाध हो जाता है।[5] इसके विपरीत जाग्रत् काल में उपलब्ध स्तम्भादि वस्तु का किसी अवस्था में भी बाध नहीं होता। अद्वैती आचार्य शंकर का तर्क है, कि स्वप्नकालिक अनुभव स्मृति रूप हैं और

---

१. महायानसूत्रालंकार, ११।४१, ६।१।
२. ब्र० सू०, शा० भा० ३।२।२२।
३. एवं च सति सौगतब्रह्मवादिनोः को विशेष इति चेदयं विशेषः यदादिमः सर्वमेवानिर्वचनीयं वर्णयति. .....विज्ञानव्यतिरिक्तं पुनरिदं विश्वं सत्त्वासत्त्वाभ्यामनिर्वचनीयं ब्रह्मवादिनः संगिरन्ते। -खण्डनखण्डखाद्य, प्रथम परिच्छेद।
४. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।२८।
५. वही, २।२।२६।

जाग्रत्-काल के अनुभव उपलब्धिरूप हैं।[1] इस प्रकार विज्ञानवादी के विपरीत शांकर अद्वैतवाद के अनुसार **स्वप्न एवं** जाग्रत् का वैधर्म्य पूर्णतया स्पष्ट है।

विज्ञानवादी को परमार्थ एवं संवृत्तिरूप, दो सत्ताएँ मान्य हैं। परन्तु शांकर अद्वैतवादी पारमार्थिक, व्यावहारिक एवं प्रातिभासिक रूप से तीन सत्ताएँ स्वीकार करते हैं। परमार्थ सत्य के सम्बन्ध में तुलनात्मक दृष्टि का निरूपण इस विवेचन के आरम्भ में ही किया जा चुका है। जहाँ तक, संवृत्ति सत्य का प्रश्न है, यह अद्वैतवादी की व्यावहारिक सत्ता के बहुत कुछ समान है। जिस प्रकार, अद्वैतवादी की व्यावहारिक सत्ता का मूल अविद्या है, उसी प्रकार विज्ञानवादी की संवृत्ति भी अविद्यारूप है। अविद्या रूप संवृत्ति वस्तुओं के स्वभावसत्य की आवरणस्वरूप है। संवृत्ति भी अविद्यारूप से असत् पदार्थ की आरोपिका है।[2] इस प्रकार जहाँ, अद्वैत वेदान्त में मायिक जगत् व्यावहारिक दृष्टि से सत् कहलाता है, वहाँ विज्ञानवाददर्शन में, उसे सांवृत्तिक सत्य कहा गया है। ऊपर स्वभावावरण एवं असदारोप रूप, जो कार्य संवृत्ति के बतलाए गए हैं, वे अद्वैतवादी की अविद्या-माया के भी हैं। माया की आवरण और विक्षेप शक्तियाँ शांकर वेदान्त में प्रसिद्ध हैं। आवरण शक्ति विज्ञानवादी की संवृत्ति के समान स्वरूपशक्ति की आवरणकर्त्री है, और विक्षेप शक्ति मिथ्या जगत् की निर्मात्री है।[3] संवृत्ति की तरह असत् वस्तु का आरोप अद्वैतवादी की अविद्या का प्रधान कार्य है। अविद्या, अद्वैत वेदान्त में अध्यास रूप है[4]–और अध्यास की परिभाषा 'अतस्मिंस्तद्बुद्धिः' है। इस प्रकार विज्ञानवादी की संवृत्ति और अद्वैतवादी की अविद्या में बहुत कुछ साम्य है। परन्तु यहाँ, यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है, कि अद्वैतदर्शन की अविद्या एवं विज्ञानवाद दर्शन की संवृत्ति तथा अद्वैत दर्शन के व्यावहारिक सत्य एवं विज्ञानवाद दर्शन के सांवृत्तिक सत्य में परस्पर बहुत कुछ साम्य होने पर भी यह मौलिक भेद अवश्य द्रष्टव्य है, कि अद्वैतदर्शन के अनुरूप जहाँ, व्यावहारिक सत्ता के अन्तर्गत जगत् व्यावहारिक दृष्टि से सत् है, वहाँ सांवृत्तिक सत्य की स्थिति मिथ्या दृष्टि वालों के लिए है–'मृषादृशां संवृत्तिसत्यमुक्तम्' (बोधिचर्यावतार)।

यद्यपि अद्वैतवेदान्तसम्मत प्रातिभासिक सत्ता का उल्लेख विज्ञानवादी द्वारा नहीं किया गया, परन्तु संवृत्ति का मिथ्यासंवृत्ति भेद, जिसका उल्लेख 'संवृत्ति' का विवेचन करते समय पीछे किया जा चुका है, प्रातिभासिक सत्ता की ही ओर संकेत करता है। प्रातिभासिक सत्ता की ही तरह मिथ्यासंवृत्ति के उदाहरण मृगमरीचिका आदि हैं।

ऊपर किए गए विवेचन से, यह पूर्णतया स्पष्ट है, कि विज्ञानवाद, अद्वयवाद का ही रूप होते हुए भी, शांकर वेदान्त के अद्वैतवाद सिद्धान्त से मौलिक रूप से भिन्न है। मौलिक भिन्नता के ही फलस्वरूप अद्वैतवाद के प्रस्थापक शंकराचार्य ने विज्ञानवाद का प्रबल तर्कों के आधार पर निराकरण किया है।

---

१. वही, २।२।२६।

२. संव्रियते आव्रियते यथाभूतपरिज्ञानं स्वभावावरणाद् आवृतः प्रकाशाच्चानयेति संवृत्तिः। अविद्या ह्यसत्पदार्थस्वरूपारोपिका स्वभावदर्शनावरणात्मिका च सती संवृत्तिरुपपद्यते।
–बोधिचर्यावतारपंजिका, पृ० ३५२।

३. विवेकचूडामणि, १४१, १४१, १४५।

४. अध्यासं पण्डिता अविद्येति मन्यन्ते। –ब्र० सू०, शा० भा० १।१।१।

## माध्यमिक मत (आचार्य)

### नागार्जुन (२०० ई.)

कुमारजीव ने ४०५ ई. के लगभग, नागार्जुन की जीवनी का अनुवाद चीनी भाषा में किया था। बौद्धदर्शन के अतिरिक्त नागार्जुन आयुर्वेद एवं ज्योतिष शास्त्र में भी निपुण थे।

शुआन च्वांग के अनुसार अश्वघोष, नागार्जुन, आर्यदेव एवं कुमारलात (कुमारलब्ध) समकालीन थे। शुआन ने इन्हें बौद्धदर्शन के चार सूर्यों का नाम दिया है। राजतरंगिणी में यह उल्लेख है, कि नागार्जुन, हुष्क, जुष्क और कनिष्क के काल में, काश्मीर के स्वामी थे। तारानाथ का कहना है, कि नागार्जुन कनिष्क के काल में हुए थे।

नागार्जुन शून्यवाद के पण्डित तो थे ही, उन्होंने बौद्ध-न्याय का भी श्रेष्ठ प्रतिपादन किया था। विग्रहव्यावर्त्तनी में, नागार्जुन ने, प्रमाण-प्रमेय एवं लक्षण आदि का खंडन किया है। इसके अतिरिक्त उन्होंने माध्यमिककारिका में, जिस प्रौढ़ तर्कपद्धति से वादीपक्ष का खंडन किया है, उससे यह निश्चित होता है, कि नागार्जुन की एक विशिष्ट शास्त्रीय तर्कपद्धति थी।

नागार्जुन शून्यवाद के आधारस्तम्भ हैं। ये दाक्षिणात्य थे। बौद्ध धर्म में दीक्षित होने के पश्चात् ये श्रीपर्वत पर निवास करते थे। नागार्जुन रचित ग्रन्थों में माध्यमिककारिका (४०० का १२०) युक्तिषष्टिका, शून्यतासप्तति, प्रतीत्यसमुत्पादहृदय, महायानविंशक तथा विग्रहव्यावर्त्तनी प्रसिद्ध हैं। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त प्रज्ञापारमिताशास्त्र एवं दशभूमिविभाषाशास्त्र भी इनके महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ कहे जाते हैं। प्रज्ञापारमिताशास्त्र पंचविंशतिसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता की टीका है। यह बात और कहनी होगी, कि नागार्जुन महायान के निःसन्देह प्रतिष्ठापक नहीं हैं। इस सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है, कि नागार्जुन से बहुत पूर्व महायानसूत्रों का प्रणयन हो चुका था। इसके अतिरिक्त कुछ अन्य ग्रन्थ भी नागार्जुन द्वारा रचित वतलाए जाते हैं। इनमें धर्मसंग्रह (पारिभाषिक शब्दों का कोश) एवं सुहल्लेख विशिष्ट हैं। इत्सिंग ने सुहल्लेख के महत्त्व को मुक्तकण्ठ से स्वीकार किया है। इत्सिंग के अनुसार सुहल्लेख के रचयिता नागार्जुन थे। चीनी विद्वानों के अनुसार सुहृल्लेख शातवाहन को लिखा गया था। किन्तु तिब्बतियों के अनुसार यह उदयन था।

नागार्जुन ने अपनी माध्यमिककारिका अथवा माध्यमिकसूत्र पर अकुतोभया नाम्नी टीका का प्रणयन किया था। इसका केवल तिब्बती अनुवाद ही प्राप्त है। माध्यमिकसूत्र पर चन्द्रकीर्त्ति की प्रसन्नपदाटीका अत्यन्त प्रसिद्ध है। चन्द्रकीर्त्ति ने यह सिद्ध किया है, कि माध्यमिक नास्तिक नहीं हैं। नागार्जुन सांवृत्तिक एवं पारमार्थिक सत्य की शिक्षा देते हैं। पारमार्थिक सत्य की दृष्टि से न संसार की सत्यता है और न निर्वाण की।

### आर्यदेव (२००-२२८ ई.)

ये भी शून्यवाद के परमाचार्य थे, तथा नागार्जुन के शिष्य थे। इनके अन्य नाम देव, काणदेव एवं नीलनेत्र थे। शुआन च्वांग के अनुसार ये सिंहल देश से दक्षिण भारत में आए थे। नामदेव,

कुमारजीव ने इनकी जीवनी का अनुवाद चीनी भाषा में किया था। आर्यदेव का सर्वाधिक प्रसिद्ध ग्रन्थ चतुःशतक है। इसमें चार सौ कारिकाएँ हैं। चन्द्रकीर्त्ति ने चतुःशतक का उल्लेख शतक अथवा शतकशास्त्र के नाम से किया है। आर्यदेव का दूसरा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ विशुद्धिप्रकरण है। विन्टरनिट्ज़ को इस ग्रन्थ के आर्यदेव प्रणीत होने में सन्देह है। चीनी त्रिपिटक में दो और ग्रन्थों का उल्लेख है, जो आर्यदेवरचित बतलाए जाते हैं। इन ग्रन्थों का अनुवाद बोधिसत्व (५०८-५३५ ई.) ने किया है। आर्यदेव का एक अन्य ग्रन्थ, मुष्टिप्रकरण है। इस ग्रन्थ का संस्कृत पाठ टॉमस ने चीनी एवं तिब्बती अनुवाद की सहायता से किया है।

## बुद्धपालित (५०० ई.)

बुद्धपालित ने प्रासंगिकनिकाय की प्रतिष्ठापना की है। यह कहा जाता है, कि चन्द्रकीर्त्ति ने बुद्धपालित और कमलबुद्धि से नागार्जुन के ग्रन्थों का अध्ययन किया था। बुद्धपालित ने माध्यमिक-कारिका पर वृत्ति लिखी थी, जिसका तिब्बती अनुवाद उपलब्ध है।

## भावविवेक

ये बौद्धन्याय के विशेष पण्डित थे। बौद्धन्याय के क्षेत्र में, इन्होंने स्वतन्त्र मत की स्थापना की थी। इसीलिए इनकी विशेष ख्याति थी। भावविवेक द्वारा प्रणीत ग्रन्थों में, प्रज्ञाप्रदीप, मध्यम-हृदयकारिका, मध्यमार्थसंग्रह एवं हस्तरत्न प्रमुख हैं। इनमें, प्रज्ञाप्रदीप, माध्यमिककारिका की वृत्ति है, जिसका तिब्बती अनुवाद प्राप्त है। इनके प्रसिद्ध शिष्य कमलबुद्धि थे।

## चन्द्रकीर्त्ति (६००-६५० ई.)

चन्द्रकीर्त्ति के गुरु धर्मपाल थे। चन्द्रकीर्ति का मुख्य ग्रन्थ मध्यमकावतार है। मूल मध्यमक-कारिका पर प्रसिद्ध प्रसन्नपदा टीका भी चन्द्रकीर्त्ति की ही है।[1] इन दो ग्रन्थों के अतिरिक्त, इनका एक ग्रन्थ, चतुःशतकवृत्ति है, जो आर्यदेवकृत चतुःशतक की टीका है। यह टीका संस्कृत में अधूरी ही मिलती है। चन्द्रकीर्त्ति शून्यवाद के प्रसिद्ध पण्डित एवं प्रासंगिक मत के प्रतिष्ठित आचार्य थे।

शून्यवादी आचार्य चन्द्रकीर्त्ति ने निर्वाण की अपारमार्थिकता के सम्बन्ध में कहा है, कि निर्वाण-सम्बन्धी समस्त देशना अनिर्वाण की ही देशना है। वे कहते हैं, कि निर्वाण की समस्त देशना का कार्य उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि आकाशकृत ग्रन्थि आकाश द्वारा ही मोचित होती है।[2] बौद्धदर्शन में समस्त क्लेशों का कारण अविद्या को बतलाया गया है। अविद्या ही, जन्म, मृत्यु, भाव एवं उपादानादि का मूलकारण है। इस सम्बन्ध में चन्द्रकीर्ति का विचार है, कि तृष्णा की पूर्ति के लिए भौतिक उपादान की अनिवार्य आवश्यकता है। उपादान की कारणभृता तृष्णा का निरूपण करते हुए कहा है, कि आस्वाद

---

१. *Dr. Suzuki* : Essays in Zen Buddhism. Third series, pp. 222-227.

२. देखिए—Indian Historical Quarterly, Vol. IX, 1933, pp. 170-187.

की कामना एवं भावना तृष्णा का मूल कारण है। अत एव तृष्णालु व्यक्ति प्रिय वस्तुओं से कदापि वियोग नहीं चाहता, इसके अतिरिक्त यद्यपि नाम-रूप का निरूपण उपनिषदों से ही आरम्भ हो जाता है। उपनिषदों के अन्तर्गत नाम एवं रूप सगुण ब्रह्म की विशेषताएँ हैं, एवञ्च जगत् नामरूपात्मक है। किन्तु चन्द्रकीर्त्ति नामरूप की व्याख्या करते हुए कहते हैं, कि प्रत्येक जन्म में चार स्कन्ध ही नाम के रूप में कार्य करते हैं एवं ये रूप के साथ मिलकर नामरूप हो जाते हैं।[1] इस प्रकार बौद्धदर्शन के सम्बन्ध में, चन्द्रकीर्ति की अनेक मौलिक अवधारणाएँ हैं।

## शान्तरक्षित (८०० ई.)

इनका तत्त्वसंग्रह अत्यन्त प्रसिद्ध है। ये नालन्दा में अध्यापक थे। शान्तरक्षित ने धर्मकीर्ति रचित वादन्याय पर विस्तृत टीका का प्रणयन किया है। तत्त्वसंग्रह के अन्तर्गत ब्राह्मणों के मत की आलोचना करते हुए बौद्ध सिद्धान्तों का समर्थन दृढ़ता के साथ किया गया है। प्रसिद्ध बौद्ध दार्शनिक कमलशील ने तत्त्वसंग्रह पर पञ्जिकामस्ती टीका का प्रणयन किया है। कमलशील तन्त्रशास्त्र के विशिष्ट विद्वान् थे, तथा ये भी नालन्दा में अध्यापन करते थे।

**अब यहाँ माध्यमिक मत के प्रमुख सिद्धान्त शून्यवाद का निरूपण किया जाएगा।**

## शून्यवाद

सौत्रान्तिक बौद्धों ने जगत् के बाह्य पदार्थों को प्रत्यक्ष अनुभव से ज्ञेय नहीं स्वीकार किया था, तथा विज्ञानवादियों ने जगत् के पदार्थों की सत्ता केवल चित्त रूप में स्वीकार की थी। शून्यवाद का विचार इन दोनों से आगे है। शून्यवाद जगत् के बाह्य अस्तित्व को शून्य का रूप मानता है। शून्यवाद का निरूपण बौद्धदर्शन में, हमें दो रूपों में मिलता है। शून्यवाद का एक रूप तो वह है, जिसके अनुसार व्यावहारिक जगत् की सत्यता का निराकरण किया गया है।[2] शून्यवाद के दूसरे रूप के अनुसार परमार्थ तथ्य को ही शून्य रूप कहा है।[3] परन्तु उक्त दृष्टिकोण के अनुसार बौद्धदर्शन को द्विविधामूलक अथवा विरोधात्मक नहीं समझना चाहिए। इस सम्बन्ध में, हमारा तर्क यह है, कि नागार्जुन प्रभृति शून्यवादियों ने जो जगत् को शून्य रूप कहा है, उससे उनका तात्पर्य भाव, अभाव एवं भावाभाव से रहित तथा सर्वस्वभावानुत्पत्तिलक्षणवाली शून्यता से है।[4] बौद्धदर्शन की उक्त शून्यता जगत् एवं परमार्थ तत्त्व दोनों के ही सम्बन्ध में चरितार्थ होती है। शून्यवादियों की शून्यता अनिर्वचनीयता रूप है और इस प्रकार परमार्थ तत्त्व एवं जगत् दोनों ही अनिर्वचनीय हैं। शून्यवादियों ने परम तत्त्व एवं जगत् दोनों को ही

---

१. वेदनादयो रूपिणश्चत्वारः स्कन्धास्तत्र तत्र भावे नामयन्तीति नाम। सहरूपस्कन्धौ न च नामरूपं चेति नामरूपमुच्यते। मा. वृ. ५६४।

२. माध्यमिक वृत्ति, (BTS) पृ. ५०।

३. अतस्तत्त्वं सदसदुभयानुभयात्मकं चतुष्कोटिविनिर्मुक्तं शून्यमेव। सर्वदर्शनसंग्रहः, बौद्धदर्शनम्, ३१

४. भावाभावान्तरद्वयरहितत्वात्। सर्वस्वभावानुपपत्तिलक्षणा शून्यता। मा. वृ. XXIV

सत् तथा असत् से विलक्षण कहा है। यदि कहीं शून्यवादियों ने परमार्थ तत्त्व को सत् कह दिया होता तो अद्वैतवाद और शून्यवाद में अन्तर ही क्या रह जाता। इस प्रकार शून्यवादियों का परमार्थ तत्त्व सदसद् से विलक्षण है, परन्तु वह नितान्त अभाव रूप नहीं है, यही उसकी अनिर्वचनीयता है। जगत् का स्वरूप भी अनिर्वचनीय है। शून्यवादियों ने भी जगत् को सत् तथा असत् से विलक्षण माना है। जगत् की सत्ता को शून्यवादी यदि परमार्थ सत्य रूप नहीं मानते तो सांवृत्तिक सत्य रूप तो मानते ही हैं। जगत् को नितान्त अभाव रूप शून्यवादी भी नहीं मानते। इस प्रकार शून्यवादी की दृष्टि से भी जगत् सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय है। इस प्रकार शून्यसम्बन्धी सिद्धान्त परमार्थ सत्य एवं जगत् दोनों के सम्बन्ध में समान रूप से चरितार्थ होता है। यह बात दूसरी है कि अन्य सिद्धान्तों की तरह शून्यवाद के भी विविध अवान्तर पक्ष मिलते हैं। अतः इस विवेचन के आरम्भ में संकेतित शून्यवाद सम्बन्धी विरोध के सम्बन्ध में यह कहा जाएगा कि शून्यवाद का एक पक्ष यदि जगत् की सत्यता का निराकरण करता है तो दूसरा पक्ष परमार्थ सत्य को शून्य रूप कहता है। शून्यवादियों के प्रतीत्यसमुत्पादवाद सिद्धान्त के द्वारा भी उक्त कथन का ही समर्थन होता है। शून्यवाद का अर्थ प्रतीत्यसमुत्पादवाद ग्रहण करने पर उक्त विरोध को अवसर नहीं रहता, क्योंकि प्रतीत्यसमुत्पाद के अनुसार जागतिक विषयों की सत्ता प्रातीतिक है, वस्तुतः वे अनुत्पन्न हैं एवं अनष्ट हैं।

इस प्रकार जगत् के पदार्थों की स्थिति विच्छिन्न प्रवाह के समान है। उक्त ज्ञान ही शून्यता का ज्ञान है। इस प्रकार प्रतीत्य समुत्पन्न रूप शून्यता का ज्ञान होने पर एक ओर तो जागतिक पदार्थों की सत्यता का निराकरण होता है और दूसरी ओर परमार्थ सत्य रूप प्रत्युत्पन्न शून्यता का बोध होता है।

ऊपर किए गए विवेचन के आधार पर हम यह कह सकते हैं कि शून्यवाद के उपर्युक्त पक्षों में विरोध मानना उचित नहीं है।

## शून्यता के विभिन्न रूप

महायानिक ग्रन्थों के अन्तर्गत शून्यता के विभिन्न प्रकार उपलब्ध होते हैं। कहीं शून्यता के १८ प्रकार[१] और कहीं २० प्रकार मिलते हैं।[२] शून्यता के यह रूप निम्नलिखित हैं–

(१) **अध्यात्म शून्यता**–अध्यात्म शून्यता आत्मा के अनस्तित्व की समर्थक है। एतदनुसार अध्यात्म तत्त्व को शून्य ही कहा गया है।

(२) **बहिर्धा शून्यता**–बहिर्धा शून्यता के अन्तर्गत बाह्य जगत् के समस्त पदार्थ आते हैं। इस प्रकार शून्यवाद दर्शन के अनुसार बाह्य जगत् के विषय भी शून्य रूप हैं।

---

१. Dr. Suzuki : Essays in Zen Buddhism, Third Series, pp. 222-227.

२. Indian Historical Quarterly, Vol. IX, 1933 pp. 170-187.

(३) **अध्यात्मबहिर्धा शून्यता**–शून्यवादी आन्तरिक एवं बाह्य वस्तुओं की भेदव्यवस्था का विरोधी है। शून्यवाद दर्शन में आध्यात्मिक एवं बाह्य वस्तुएँ शून्यता रूप ही हैं।

(४) **शून्यता की शून्यता**–जिस प्रकार कि अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत मिथ्यात्व के मिथ्यात्व का प्रतिपादन किया गया है, उसी प्रकार शून्यवादियों ने भी शून्यता की शून्यता का प्रतिपादन किया है। शून्यता की शून्यता के द्वारा ही परमार्थ की सिद्धि होती है।

(५) **महाशून्यता**–महाशून्यता के द्वारा समस्त दिशाओं की शून्यता की ओर संकेत किया गया है।

(६) **परमार्थ शून्यता**–शून्यवादी के मतानुसार परमार्थ रूप निर्वाण भी शून्यरूप ही है। इसीलिए शून्यवाद दर्शन में परमार्थ शून्यता का वर्णन किया गया है।

(७) **संस्कृत शून्यता**–निमित्त प्रत्यय से जिन पदार्थों की उत्पत्ति होती है, वे संस्कृत कहलाते हैं। ये पदार्थ स्वभावतः शून्य हैं। यही संस्कृत शून्यता का आशय है।

(८) **असंस्कृत शून्यता**–उपर्युक्त कथन के अनुसार यदि संस्कृत पदार्थ शून्य हैं तो असंस्कृत भी शून्य ही हैं। उत्पत्ति एवं विनाशराहित्य आदि धर्म जिन पदार्थों के कहे जाते हैं, वे असंस्कृत हैं। परन्तु अनुत्पन्नता आदि धर्म भी सापेक्षिक हैं। अतः यह भी शून्य रूप ही हैं।

(९) **अत्यन्तशून्यता**–अत्यन्तशून्यता के द्वारा पदार्थों की पूर्ण शून्यता का संकेत किया गया है।

(१०) **अनवराग्र शून्यता**–अनवराग्र शून्यता वस्तुओं के आदि, मध्य और अन्त की शून्यता की समर्थक है।

(११) **अनवकार शून्यता**–अनवकार से अनुपधिशेष निर्वाण का तात्पर्य है। यह भी सापेक्ष होने के कारण शून्य रूप ही है।

(१२) **प्रकृति शून्यता**–प्रकृति स्वभाव की वाचक है और समस्त पदार्थों की प्रकृति न परिवर्तनीय है और न अपरिवर्तनीय। इसलिए प्रकृति भी शून्य रूप ही है।

(१३) **सर्वधर्म शून्यता**–जगत् के समस्त पदार्थ या धर्म स्वभावविहीन होने के कारण शून्य रूप हैं, यही सर्वधर्म शून्यता का सार है।

(१४) **लक्षण शून्यता**–लक्षण शून्यता के द्वारा समस्त पदार्थों, जैसे अग्नि आदि के उष्णत्व आदि की शून्यता सिद्ध की गई है।

(१५) **उपलम्भ शून्यता**–उपलम्भ शून्यता के द्वारा भूतादि कालत्रय की शून्यता की पुष्टि होती है।

(१६) **अभाव-स्वभाव शून्यता**–अनेक धर्म संयोग से उत्पन्न पदार्थ का अपना स्वतन्त्र स्वरूप नहीं होता। अभाव-स्वभाव शून्यता के अन्तर्गत उक्त तात्पर्य ही अन्तर्निहित है।

(१७) **भाव-शून्यता**–भाव-शून्यता के द्वारा स्कन्ध सत्ता का निषेध किया गया है।

(१८) **अभाव-शून्यता**–आकाशादि, जिनकी सांसारिक सत्ता नहीं है, अभाव रूप होने से शून्य रूप ही हैं।

(१६) **स्वभाव-शून्यता**–साधारणतया वस्तुओं का जो स्वभाव दिखाई पड़ता है वह भी शून्य रूप ही है।

(२०) **परभाव शून्यता**–परमार्थ तत्त्व की किसी बाह्य कारण (परभाव) द्वारा उत्पत्ति स्वीकार करना नितान्त अनुचित है, यही परभाव शून्यता के निरूपण का उद्देश्य है।

इस प्रकार बीस प्रकार की शून्यता के द्वारा शून्यवाद-दर्शन में शून्यता का विशद रूप से वर्णन किया गया है। अब यहाँ शून्यवाद सिद्धान्त के स्पष्टीकरण के लिए, शून्यवाद सम्मत धर्म निःस्वभावता, सत्यद्वयकल्पना एवं निर्वाण सम्बन्धी सिद्धान्त का निरूपण किया जाएगा।

**धर्मनिःस्वभावता**–शून्यवाद दर्शन के अनुसार सभी संस्कार मृषा एवं मोक्षधर्मा हैं। केवल निर्वाण ही मोक्षधर्मा न होकर सत्य है।[1] जगत् के समस्त धर्म निःस्वभाव होने से शून्य हैं। इस प्रकार निःस्वभावता ही शून्यता है।

**शून्यता की सत्यद्वयकल्पना**–विज्ञानवादी की तरह शून्यवादी भी दो प्रकार का सत्य मानता है–एक संवृत्ति सत्य और दूसरा परमार्थ सत्य[2]। विज्ञानवादी के अनुसार परमार्थ सत्य 'विज्ञान' है और शून्यवादी के दर्शन में 'शून्य'। चन्द्रकीर्ति ने संवृत्ति सत्य एवं परमार्थ सत्य का अन्तर स्पष्ट करते हुए कहा है कि संवृत्ति सत्य मिथ्या दृष्टि का विषय है और परमार्थ सत्य सम्यक् द्रष्टा का विषय[3]। यह सम्यक् द्रष्टा का विषय ही परम तत्त्व है। परन्तु स्वरूपतः यह भी असिद्ध है।

संवृत्ति सत्यानुवर्तिनी मिथ्या दृष्टि भी सम्यक् और मिथ्या भेद से दो प्रकार की है। प्रथम प्रकार की संवृत्ति के अन्तर्गत शुद्ध तथा नीरोग इन्द्रिय सम्पन्न व्यक्ति का बाह्य विषयक ज्ञान आता है और दूसरे प्रकार की संवृत्ति के अन्तर्गत दोषपूर्ण इन्द्रियों वाले व्यक्ति का ज्ञान आता है। इन दोनों में भी आपेक्षिक दृष्टि से दूसरे प्रकार का सांवृत्तिक सत्य मिथ्या है। यहां यह कह देना और संगत होगा कि शून्यवादी के अनुसार सांवृत्तिक पदार्थों की सत्यता केवल लोकदृष्टि से ही विचार्य है, परमार्थ दृष्टि से तो यह कृत्रिम ही है[4]।

जहाँ तक परमार्थ सत्य का प्रश्न है, वह शून्यवादी के अनुसार वाणी एवं ज्ञान का विषय नहीं

---

१. एतद्धि खलु भिक्षवः परमं सत्यं यदिह न मोक्षधर्म निर्वाणम्, सर्वसंस्काराश्च मृषामोक्षधर्माण इति।–मा० का० वृ०, पृष्ठ २३७।

२. द्वे सत्ये समुपाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना।
लोकसंवृत्तिसत्यं च सत्यं च परमार्थतः।। –मा० का० २४।८।

३. मा० का० ६।२३।

४. व्यवहारमनादृत्य परमार्थो न देश्यते।
परमार्थमनागम्य निर्वाणं नाधिगम्यते।। –मध्यमकावतार २४।१०।

है। वह तो स्वसंवेद्य सत्य है। अतः इस तत्त्व का उपदेश भी असम्भव है; क्योंकि यह तो भाव, अभाव, स्वभाव, परभाव, सत्य, असत्य, शाश्वत-उच्छेद, नित्य, अनित्य, सुःख-दुःख, शुचि, अशुचि, आत्मा, अनात्मा, शून्य, अशून्य, लक्षण, लक्ष्य, एकत्व, अनेकत्व एवं उत्पाद-विरोधादि से वर्जित है। परन्तु परमार्थ तत्त्व की देशना उपर्युक्त सांवृत्तिक सत्य को स्वीकार किए बिना असंभव ही है। इसके साथ ही साथ यह भी तो निश्चित ही है कि परमार्थ ज्ञान के बिना निर्वाण की उपलब्धि नहीं होती। चन्द्रकीर्ति का कथन है कि उक्त सत्यद्वय का ज्ञान हुए बिना दुर्दृष्टा शून्यता उसी प्रकार नाश कर देती है, जिस प्रकार कि दुर्गृहीत सर्प अथवा दुष्प्रसाविता विद्या नाशकर्त्री सिद्ध होती है।[1]

## विज्ञानवादी एवं शून्यवादी की संवृत्ति का अन्तर

संवृत्ति सत्य के विषय में विज्ञानवादी एवं शून्यवादी की विचारधारा में भेद है। शून्यवादी के अनुसार धर्मों का आभासरूप संवृत्तिसत्य अनधिष्ठान है। क्योंकि शून्यवाद के अनुरूप शून्य धर्मों से ही शून्य धर्म उत्पन्न होते हैं। विज्ञानवादी का मत उक्त विचार से भिन्न है। विज्ञानवादी के अनुसार तो संवृत्ति-धर्मों का अस्तित्व धर्मता-तथता विशेष के कारण है।[2]

## निर्वाण

शून्यवाद दर्शन के अन्तर्गत शून्यता ही निर्वाण रूप है। शून्यवादी निर्वाण की सक्रम व्यवस्था बतलाते हुए कहता है कि शून्यता शिवरूप है और यह शिवरूप शून्यता अशेष प्रपंचोपशमकर्त्री है। इस शून्यता का ज्ञान होने पर अशेष कल्पनाजाल रूप प्रपंच का विनाश हो जाता है और प्रपंचविनष्टि होने पर समस्त विकल्पों की निवृत्ति हो जाती है। विकल्पनिवृत्ति होने पर अशेष कर्म क्लेशों की निवृत्ति की निवृत्ति हो जाती है। इस प्रकार शून्यता सर्व प्रपंच की निवृत्ति का कारण होने से निर्वाणरूपा है। बौद्धदर्शन का निर्वाण अप्रहीण, अश्रम प्राप्त, अनुच्छिन्न, अशाश्वत तथा अनिरुद्ध एवं अनुत्पन्न है। शून्यवादियों ने निर्वाण को भावाभाव रूप माना है।

शून्यवादी आचार्य नागार्जुन ने निर्वाण रूप शून्य का लक्षण बतलाते हुए शून्य की निम्नलिखित पाँच विशेषताएँ बतलाई हैं–

(१) **अपर प्रत्यय**–शून्य उपदेशादि द्वारा ज्ञातव्य न होकर स्वसंवेद्य है। अद्वैतवादियों का अद्वैत तत्त्व ब्रह्म भी इसी प्रकार का है। इस विषय का विवेचन अभी आगे यथास्थान किया जाएगा।

---

१. विनाशयति दुर्दृष्टा शून्यता मन्दमेधसम्।
सर्वो वा दुर्गृहीतो विद्या वा दुष्प्रसाधिता। –मध्यमकावतार २४।११।

२. आचार्य नरेन्द्रदेव, बौद्धधर्मदर्शन, पृष्ठ ४७८।

(२) **शान्त**–निर्वाण रूप शून्य शान्त होने के कारण समस्त धर्मों एवं स्वभावों से रहित है।

(३) **प्रपंचाप्रपंचित**–शून्य तत्त्व वाणी द्वारा व्याख्येय नहीं है। शून्यवादी नागार्जुन ने इस विषय का विवेचन करते हुए जहाँ प्रपंच शब्द का उल्लेख किया है, वहाँ उसका अर्थ वाणी ही है।

(४) **निर्विकल्प**–शून्य तत्त्व निर्विकल्प होने के कारण चित्त के समस्त सत् एवं असत् विकल्पों से रहित है।

(५) **अनानार्थ**–सधर्म वस्तुओं की तरह शून्य तत्त्व नानार्थ नहीं है। वह अधर्मी है। इसीलिए अनानार्थ है।

इस प्रकार निर्वाण रूप शून्यता समस्त क्लेशों की निवृत्ति एवं परम सुख के अनुभव का नाम है।

## चारों सम्प्रदायों (वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार एवं माध्यमिक) का दृष्टिकोण

वैभाषिक सर्वास्तिवाद के अनुसार, बाह्य जगत् प्रत्यक्ष का विषय है। यह प्रकृति एवं मन की स्वतन्त्र सत्ता स्वीकार करता है। प्रकृति की प्रत्यक्ष उपलब्धि मन से होती है। सौत्रान्तिक भी बाह्य जगत् की सत्ता स्वीकार करते हैं, किन्तु उनके अनुसार बाह्य जगत् प्रत्यक्ष का विषय नहीं है। यह सुनिश्चित है, कि मन में, किसी धर्म-पदार्थ का आभास बाह्य वस्तुओं की सत्ता स्वीकार किए बिना नहीं हो सकता। इसलिए सौत्रान्तिक द्वारा बाह्य जगत् की वस्तुओं का अनुमान किया जाता है। वैभाषिक एवं सौत्रान्तिक, दोनों बहुस्वभाववादी हैं। जहाँ तक, विज्ञानवाद का प्रश्न है, समस्त जागतिक विषय मन के विकल्प हैं। इस मत के अनुसार त्रैधातुक चित्त मात्र है। इस प्रकार विज्ञानवाद बाह्य जगत् के विषयों का सर्वथा प्रतिषेधक है। इस मत के अन्तर्गत रूपादि की विज्ञप्ति उत्पन्न होती है। चित्त, मनस् विज्ञान और विज्ञप्ति पर्यायवाची हैं। वस्तुतः विज्ञान ही अर्थ के रूप में अवस्थित होता है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार नेत्र रोग–तिमिर का रोगी, सर्वथा असत् केशचन्द्रादि का दर्शन करता है। इसके विपरीत माध्यमिक शून्यवादी ग्राह्य एवं मादक, विज्ञान एवं बाह्य जगत् दोनों का निराकरण करता है। वह सर्वातीत केवल शून्य को मानता है। किन्तु विज्ञानवादी, दोनों, ग्राह्य एवं ग्राहक का अन्यार्थ वाद मानते हैं, जबकि सर्वास्तिवादी वैभाषिक, विज्ञान एवं विज्ञेय, दोनों को 'द्रव्य सत्' कहते हैं। शून्यवादी, विज्ञान एवं विज्ञेय दोनों को परमार्थतः सत् न मानकर, उनकी सांवृत्तिक सत्ता स्वीकार करते हैं। इसके विपरीत विज्ञानवादी मात्र चित्त अथवा विज्ञान को 'द्रव्य सत्' मानते हैं। विविध आत्मोपचारों एवं धर्मोपचारों को, वे मिथ्योपचार ही कहते हैं। इस प्रकार विज्ञानवादी के अनुसार, परिकल्पित आत्मा एवं धर्म, विज्ञान एवं विज्ञप्ति के परिणाम मात्र हैं। सारांशतः, चित्त एवं चैत्त एकमात्र वस्तु सत् हैं।

**निर्वाण की असत्यता**–जिस प्रकार कि अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत बन्धन एवं मोक्ष की विवेचना पारमार्थिक नहीं है, उसी प्रकार शून्यवाद दर्शन के अन्तर्गत भी निर्वाण की सत्यता असिद्ध बतलाई गई है। शून्यवादी आचार्य चन्द्रकीर्ति निर्वाण की अपारमार्थिकता की ओर संकेत करते हुए कहते हैं कि निर्वाण

सम्वन्धी समस्त देशना अनिर्वाण की ही देशना है। आचार्य चन्द्रकीर्ति का कथन है कि निर्वाण की समस्त देशना का कार्य उसी प्रकार है, जिस प्रकार आकाशकृत ग्रन्थि आकाश द्वारा ही मोचित होती है[1]।

## शून्यवाद और अद्वैतवाद

शून्यवाद एवं अद्वैतवाद दर्शन के सिद्धान्तों में परस्पर साम्य एवं वैषम्य दोनों मिलते हैं। साम्य का कारण तो यह है कि दोनों दार्शनिकों की उपनिषद्विचाररूपिणी मौलिक पृष्ठभूमि एक ही है। जहाँ तक दोनों दर्शन पद्धतियों के सिद्धान्तों के वैषम्य का प्रश्न है, बौद्ध एवं अद्वैती दोनों के चिन्तन की दशा का क्रम पूर्णतया भिन्न है। अतः शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के सिद्धान्तों में परस्पर साम्य एवं वैषम्य का पाया जाना स्वाभाविक ही है। यहाँ इन दोनों सिद्धान्तों के साम्य एवं वैषम्य का विवेचन किया जाएगा। शून्यवादी एवं अद्वैतवादी दोनों ने ही परमार्थ सत्य को अद्वैत कहा है। शून्यवादी का यह सत्य शून्य है तो अद्वैतवादी का ब्रह्म। शून्यवादी ने शून्य की निःस्वभावता सिद्ध करके उसी निर्गुणता का पिष्टपेषण किया है, जो उपनिषदों की भाषा में पूर्णतया संकेतित हुई है[2]। शून्यवाद दर्शन के अन्तर्गत जिस प्रकार परमार्थ तत्त्व को अपर प्रत्यय, शान्त, प्रपंचाप्रपंचित, निर्विकल्प एवं अनानार्थ कहा गया है, उसी प्रकार अद्वैतवाद के प्रस्थापकों ने भी परमार्थ तत्त्व को अदृष्ट, अव्यवहार्य, अग्राह्य, अलक्षण, अचिन्त्य, अव्यपदेश्य, एकात्मप्रत्यय स्वरूप, प्रपंचोपशम रूप, शान्त, शिवरूप तथा अद्वैत सत्य कहा है[3]। उक्त लक्षणों के कारण शून्यवादी का शून्य[4] एवं अद्वैतवादी का अद्वैत तत्त्व वाङ्मनसातीत हैं[5]। जिस प्रकार अद्वैतवाद सिद्धान्त के ब्रह्म एवं मुक्ति में भेद न होकर ब्रह्म ही मुक्तिस्वरूप है,[6] उसी प्रकार शून्यवाद दर्शन में भी शून्यता ही निर्वाण है[7]। जैसा कि शून्यवादी की सत्यद्वय कल्पना की विवेचना करते समय कहा जा चुका है, व्यवहार का आश्रय लिए बिना परमार्थ की देशना नहीं की जा सकती[8]। इस प्रकार शून्यवादी परमार्थ की उपलब्धि के लिए व्यवहार की भी देन मानता है[9]। अद्वैतवादी भी शून्यवादी के समान असत्य की उत्पत्ति स्वीकार करता है[10]। अद्वैती शंकराचार्य ने तो लोक व्यवहार को स्पष्ट ही सत्यानृत का मिथुन कहा है[11]। यह विवाद दोनों दार्शनिक सिद्धान्तों में समान ही है कि परमार्थ की उपलब्धि हो जाने पर

---

१. अनिर्वाणं हि निर्वाणं लोकनाथेन देशितम्।
आकाशेन कृतो ग्रन्थिराकाशेनैव मोचितः।। म० का० वृ० पृष्ठ ५४०।

२. केनोपनिषद्, ३।११, बृ० उ० २।५।१६, ३।८।८, कठ० उ० १।३।१५, ईशावास्योपनिषद् ५,६,७, मुण्डकोपनिषद् १।६, माण्डूक्योपनिषद् ७ तथा देखिए शांकर भाष्य।

३. मा. उ. ७ तथा शांकर भाष्य।

४. बोधिचर्यावतार, ६।२।

५. कठोपनिषद् १।२।२३।

६. ब्रह्मैव हि मुक्त्यवस्था–ब्र० सू०, शा० भा० ३।४।५२।

७. शून्यतैव सर्वप्रपंचलक्षणत्वान्निर्वाणमुच्यते।–मा वृ०, पृष्ठ ३५१।

८. मा० का० २४।१०।

६. वही, २४।१०।

१०. ब्र० सू०, शा० भा० २।१।१४।

११. सत्यानृते मिथुनीकृत्य, अहमिदं ममेदमिति नैसर्गिकोऽयं लोकव्यवहारः –ब्र० सू०, शा० भा० १।१।१।

तत्त्ववेत्ता के लिए शून्यवादी के सांवृत्तिक सत्य एवं अद्वैतवादी के व्यावहारिक सत्य की सत्ताएँ शेष नहीं रह जातीं। इस प्रकार शून्यवादी के शून्य एवं अद्वैतवादी के परमार्थ सत्य–ब्रह्म सम्बन्धी विचार में पर्याप्त समानता है। इसी समानता के कारण एकाधिक विद्वानों ने शून्यवादी बौद्ध को अद्वैतवादी[1] और शून्यवाद को अद्वैतवाद कहा है[2]। परन्तु शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के अन्तर्गत कुछ ऐसा विरोध मिलता है कि दोनों की पृथक् स्थिति पूर्णतया निश्चित हो जाती है। अब दोनों सिद्धान्तों में विरोध मिलता है, कि दोनों की पृथक् स्थिति पूर्णतया निश्चित हो जाती है। अब दोनों सिद्धान्तों के विरोध का विवेचन किया जाएगा।

शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के परमार्थ सत्य के सम्बन्ध में अनेक स्थलों पर साम्य होने पर भी यह भेद स्पष्ट रूप से द्रष्टव्य है कि अद्वैतवाद के अन्तर्गत जहाँ परमार्थ सत्य-ब्रह्म निश्चित रूप से 'सत्' घोषित किया गया है, वहाँ शून्यवाद के अन्तर्गत अनेक प्रकार से शून्य की अनिर्वचनीयता[3] का वर्णन किया गया है। इस प्रकार शून्यवाद दर्शन में अनिर्वचनीयता से जिस सत्, असत्, सदसत् एवं अनुभयात्मक तत्त्व[4] की ओर संकेत किया गया है, वह निश्चय ही अद्वैतवादी के 'सत् ' ब्रह्म से भिन्न है। अद्वैत दर्शन में तो सदसद्भिन्नत्वादि लक्षण ब्रह्म के न होकर माया के बतलाए गए हैं[5]। इसीलिए अद्वैत वेदान्त में ब्रह्म को अनिर्वचनीय न कहकर माया को ही अनिर्वचनीय कहा गया है। अतः शून्यवाद दर्शन के अन्तर्गत शून्य को अनिर्वचनीय मानने के कारण शून्यवाद को अद्वयवाद या अद्वैतवाद न कहकर अनिर्वचनीयवाद कहना अधिक संगत है। परन्तु शून्यवादी द्वारा शून्य की अनिर्वचनीय तत्त्व के रूप में स्थापना होने पर शून्यवाद को अभावमूलक या असद्वादमूलक दर्शन नहीं समझना चाहिए। इसीलिए शून्यवाद के समालोचकों ने शून्य की सत्ता मानने में संकोच नहीं किया है[6]। शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के उपर्युक्त भेद के अतिरिक्त यह अन्तर भी विचार योग्य है कि अद्वैतवादियों ने ब्रह्मावस्था में जहाँ अलौकिक ब्रह्मानन्द का अनुभव किया है, वहाँ शून्यवादी ने मानसिक परमसुख की चर्चा की है। जैसा कि पीछे कहा जा चुका है, शून्यवाद दर्शन में तो शून्यता ही निर्वाण रूप है।

इस विवेचन से यह स्पष्ट है कि शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के परमार्थ सत्य सम्बन्धी सिद्धान्त में परस्पर पर्याप्त साम्य होते हुए भी, बहुत कुछ मौलिक वैषम्य मिलता है। अतः दोनों सिद्धान्तों का पार्थक्य स्पष्ट ही है।

---

१. नामलिंगानुशासनम् –१।१४, नैषधीयचरितम्, २१।८७। –चण्डिकाप्रसादशुक्लद्वारा सम्पादित–१९५१, प्रथमसंस्करण।

२. अद्वैतवादसुगतस्य हन्तिपदक्रमो यच्च जडद्विजानाम्।–धर्मशर्माभ्युदय, १७।८६।

३. खण्डनखण्डखाद्य, प्रथम परिच्छेद।

४. माध्यमिक कारिका, १।७।

५. विवेकचूडामणि, १११।

६. There is in the midst of all then negative decriptions an inconvenable positive which is Sunya. (M.M. Harprasad Shastri. Journal of the Buddhist Text Society, Vol. 2, p. III, p. 6)

## सत्तासम्बन्धी विचार

शून्यवादी की सत्यद्वय कल्पना का विवेचन करते समय शून्यवादी के सांवृत्तिक सत्य एवं पारमार्थिक सत्य का विवेचन पीछे किया जा चुका है। शून्यवादी की ही तरह अद्वैतवादी भी व्यावहारिक सत्ता एवं पारमार्थिक सत्ता को तो स्वीकार करता ही है, साथ ही वह प्रातिभासिक सत्ता का भी पक्षपाती है। शून्यवादी ने पृथक् रूप से भी प्रातिभासिक सत्ता को तो नहीं स्वीकार किया है, परन्तु शून्यवादी की मिथ्या संवृत्ति अद्वैतवादी की प्रातिभासिक सत्ता के पूर्ण रूप से समीप कही जा सकती है[१]।

## संवृत्ति एवं अविद्या

शून्यवादी के जिस सांवृत्तिक सत्य का ऊपर हमने उल्लेख किया है, उसका मूल संवृत्ति है। इसी प्रकार अद्वैतवादी के जिस व्यावहारिक एवं प्रातिभासिक सत्य का ऊपर उल्लेख हुआ है उसका मूल अविद्या या माया है। अद्वैतवादियों की ही तरह शून्यवादियों ने भी संवृत्ति को अविद्यारूप माना है। यहीं तक नहीं, जिस प्रकार कि अद्वैतवाद दर्शन में माया आवरण शक्ति के रूप में परम तत्त्व की आवरणरूपिणी और विक्षेप शक्ति के रूप में जगत् की सृष्टिकर्त्री मानी गयी है,[२] उसी प्रकार शून्यवाद के अन्तर्गत भी अविद्यारूपिणी संवृत्ति यथार्थ परिज्ञान की आवरणकर्त्री तथा असत् पदार्थ की आरोपिका बतलाई गई है[३]। इस प्रकार शून्यवादी की संवृत्ति एवं अद्वैतवादी की अविद्या में भी पर्याप्त समानता दिखाई पड़ती है।

शून्यवादी एवं अद्वैतवादी के सिद्धान्तों का तुलनात्मक अध्ययन करते समय जगत् के सम्बन्ध में भी विचार करना चाहिए। अद्वैतवादी परमार्थ सत् एवं अलीक असत् से विलक्षण जगत् की सत्ता को व्यावहारिक रूप से सत्य मानता है। अद्वैतवाद के अन्तर्गत जगत् की व्यावहारिक सत्ता स्वीकार करके व्यावहारिक जगत् की यथार्थता का समर्थन किया गया है। यहाँ तक कि अद्वैत मत में मुक्तावस्था में भी भौतिक जगत् का निराकरण नहीं किया जाता। अन्तर केवल यही है कि मुक्तावस्था में ब्रह्मज्ञानी को जगत् और ब्रह्म में भेद की वह प्रतीति नहीं होती, जो कि आत्मबोध न होने पर होती है। परन्तु शून्यवाद दर्शन की स्थिति अद्वैत मत के उक्त सिद्धान्त के विपरीत है। शून्यवाद के अन्तर्गत जगत् के भौतिक रूप का निराकरण करते हुए सर्वत्र शून्यता का ही प्रतिपादन किया गया है। जागतिक पदार्थों की स्थिति के सम्वन्ध में भी शून्यवादी एवं अद्वैतवादी के विचार भिन्न-भिन्न हैं। अद्वैत वेदान्त में जहाँ जगत् के पदार्थों को उत्पत्ति-विनाशशील कहा गया है,[४] वहाँ शून्यवादी जगत् की उत्पत्ति एवं विनाश का विरोधी है[५]। इस प्रकार शून्यवाद के अन्तर्गत जगत् के पदार्थ अनुत्पन्न एवं अनुच्छिन्न माने गए हैं। जगत् के पदार्थों के उत्पाद एवं विनाश को शून्यवादी 'प्रतीत्य' मानता है। इसीलिए उसका शून्यवाद सिद्धान्त प्रतीत्यसमुत्पादवाद के नाम से भी प्रसिद्ध है। इस सिद्धान्त का निरूपण शून्यवाद का विवेचन

१. आचार्य नरेन्द्रदेव : बौद्ध धर्म दर्शन, पृष्ठ २१४।
२. विवेकचूडामणि १४१, १४२।
३. वोधिचर्यावतार-पंजिका, पृ० ३५२।
४. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।२६।
५. उदयो नास्ति न व्ययः, माध्यमिक कारिका, XXIV.

करते समय किया जा सकता है।

निर्वाण या मोक्ष जीवन की चरमसाध्यावस्था का नाम है। जिस प्रकार अद्वैत वेदान्त मत के अनुसार परमार्थ अवस्था में निरोध, उत्पत्ति, बद्धता, साधकता, मुमुक्षुत्व एवं मुक्तता सम्बन्धी प्रश्न नहीं उपस्थित होते,[१] उसी प्रकार शून्यवाद दर्शन में भी निर्वाण को अनिर्वाण कहा गया है[२]। शून्यवादी ने तो वास्तविक निर्वाण की प्राप्ति की परिकल्पना को ही मिथ्या ज्ञान कहा है[३]। इसके अतिरिक्त शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के निर्वाण या मुक्ति की स्थिति में व्यावहारिकसत्तागत ज्ञान का उच्छेद हो जाता है। दोनों ही दर्शन सिद्धान्तों के अनुसार निर्वाण एवं मुक्तिकाल में प्रपंचप्रवृत्ति का विलय स्वीकार किया गया है[४]। अद्वैतवादियों के जीवन्मुक्तिसम्बन्धी सिद्धान्त की तरह शून्यवादी बौद्धों को भी यह मान्य ही है कि इसी जीवन में निर्वाण की प्राप्ति हो सकती है। उक्त कथन का उल्लेख भगवान् बुद्ध द्वारा बड़े बलपूर्वक किया गया है[५]। इसी प्रकार बौद्ध दार्शनिकों द्वारा अंगीकृत परिनिर्वाण और अद्वैतवादियों द्वारा स्वीकृत विदेह मुक्ति का सादृश्य भी देखा जा सकता है।

उपर्युक्त साम्य होते हुए भी शून्यवाद एवं अद्वैतवाद की मुक्तिविषयक स्थिति का यह अन्तर विचारणीय है कि अद्वैतवाद के अन्तर्गत साधक मुक्तावस्था को प्राप्त होकर स्वयं ब्रह्म स्वरूप हो जाता है और ब्रह्म सच्चिदानन्दस्वरूप है। अतः मुक्तावस्था सच्चिदानन्दस्वरूप सम्पन्न है। इसके विपरीत शून्यवाद दर्शन के अन्तर्गत निर्वाण को न भावरूप स्वीकार किया गया है और न अभावरूप[६]। इसके अतिरिक्त अद्वैतवादियों ने जहाँ मुक्तावस्था में ब्रह्मानन्द रूप परमानन्द की चर्चा की है, वहाँ बौद्धदर्शन में भी निर्वाण काल में परमसुख का अनुभव स्वीकार किया गया है[७]। परन्तु यहाँ यह और विचारणीय है कि बौद्ध दर्शन के अन्तर्गत उक्त परमसुख या आनन्द निर्विषय मन का सुख या आनन्द और अद्वैतवाद दर्शन के अन्तर्गत वह आत्मानन्द या ब्रह्मानन्द है। इसी प्रकार अद्वैत वेदान्त दर्शन और शून्यवाद दर्शन का यह भेद भी द्रष्टव्य है कि अद्वैतवाद के अन्तर्गत जहाँ जीव का मोक्ष माना गया है वहाँ शून्यवादी के अनुसार चित्त का निर्वाण स्वीकार किया गया है[८]।

---

१. आत्मोपनिषत् , ३१।

२. अनिर्वाणं हि निर्वाणं लोकनाथेन देशितम् ।।–म० का० वृ, पृ० ५४०।

३. माध्यमिकवृत्ति (B.T.S.), पृ० १०१, १०८।

४. Nirvāṇa is nearly the cessation of the seeming phenomenal flow (Prapañca Pravṛtti). *S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 142.

५. अंगुत्तरनिकाय, तिकनिपात।–देखिए बुद्धवचन, पृ० १७।

६. न चाप्रवृत्तिमात्रं भावाभावेति परिकल्पितुं पार्य्यते, एवं न भावाभावं निर्वाणम्।

–माध्यमिक वृत्ति, पृ० १६७।

७. निव्वाणं परमं सुखं। भागन्दियसुत्तन्त –मज्झिम० २।३।५ धम्मपद १५।८ थेरीगाथा, गाथा ४६७।

८. पदीपस्सेवनिव्वाणं विमोक्खोअदुचेतसो। थेरीगाथा, गाथा ११६।
तथा देखिए–आचार्य नरेन्द्रदेव : बौद्ध धर्म दर्शन, पृ० ५।

ऊपर शून्यवाद एवं अद्वैतवाद का जो तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है उससे, एक ओर तो शून्यवाद एवं अद्वैतवाद सिद्धान्तों की शृंखला का योग सिद्ध होता है और दूसरी ओर दोनों की मूल विचारभूमियों का विरोध प्रतीत होता है। दोनों दार्शनिक सिद्धान्तों के मौलिक सादृश्य के कारण ही विद्वानों एवं अनेक आलोचकों ने अद्वैतवाद के प्रमुख प्रस्थापक शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध तक कह दिया है। यहाँ उक्त समस्या की ओर दृष्टिपात करना अप्रासंगिक न होगा।

## क्या अद्वैतवाद के प्रस्थापक शंकराचार्य 'प्रच्छन्न बौद्ध' हैं ?

ऊपर, द्वैतवाद दर्शन एवं बौद्ध विज्ञानवाद तथा शून्यवाद का तुलनात्मक अध्ययन करते समय अद्वैतवाद तथा उक्त बौद्ध सिद्धान्तों में साम्य एवं वैषम्य दोनों मिले हैं। भारतीय दर्शनशास्त्र के अनेक आचार्यों एवं समालोचकों ने अद्वैतवाद एवं बौद्ध सिद्धान्तों के मौलिक वैषम्य की ओर ध्यान न देकर, उक्त सिद्धान्तों की कतिपय साम्यताओं के आधार पर ही शंकराचार्य के अद्वैतवाद दर्शन के मूल में बौद्ध दर्शन के विचार-तथ्यों के दर्शन किए हैं। इसके अतिरिक्त इन समालोचकों ने अद्वैतवाद के प्रस्थापक आचार्य शंकर को 'प्रच्छन्न बौद्ध' कहा है। इस सम्बन्ध में हम यहाँ कतिपय प्रमुख मतों का उल्लेख करेंगे।

**पद्मपुराण का मत**–पद्मपुराण के अन्तर्गत शंकराचार्य के मायावाद को 'असत् शास्त्र' कहते हुए उस पर प्रच्छन्न बौद्धत्व का आरोप लगाया गया है[1]।

**रामानुजाचार्य का मत**–श्रीभाष्यकार आचार्य रामानुज ने शंकराचार्य को 'वेदवादच्छद्म' प्रच्छन्न बौद्ध' कहा है[2]। उन्होंने शंकराचार्य के ज्ञानवाद को उपहासास्पद भी बतलाया है।

**भास्कराचार्य का मत**–भास्कराचार्य ने भी शंकर-दर्शन पर बौद्ध दर्शन के पूर्ण प्रभाव के दर्शन करते हुए, शांकर मायावाद को महायान बौद्ध दर्शन से ही गृहीत बतलाया है[3]।

**योगवासिष्ठ का मत**–योगवासिष्ठ के अन्तर्गत तो शून्यवादी के शून्य, ब्रह्मवादी के ब्रह्म और विज्ञानवादी के 'विज्ञान' को एक समान ही सिद्ध किया गया है[4]।

उपर्युक्त आचार्यों के अतिरिक्त उदयनाचार्य, आनन्दतीर्थ एवं भीमाचार्य आदि प्राचीन आचार्यों

---

१. मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमेव च।
मयैव कथितं देवि, कलौ ब्राह्मणरूपिणा।। –पद्मपुराण।
तथा देखिए *N. Shastri* : A Study of śāṅkara, p. 92.

२. ......वेदवादच्छद्मप्रच्छन्नबौद्धनिराकरणे निपुणं प्रपंचितम्। –श्रीभाष्य २।२।२७।

३. महायानबौद्धगाथितं मायावादम्। –भास्करभाष्य १।४।४५।

४. यच्छून्यवादिनां शून्यं ब्रह्म ब्रह्मविदां वरम्।
विज्ञानमात्रं विज्ञानविदां यदमलं पदम्।। –यो० वा०, ५।८७।१८।

ने भी मायावादसमर्थक शांकर दर्शन के मूल में, प्रच्छन्न रूप से बौद्ध विचारों का समर्थन किया है[१]। इन आचार्यों के अतिरिक्त कतिपय निम्नलिखित समालोचकों के कथन भी विचारणीय हैं।

**डा० दास गुप्त का मत**–भारतीय दर्शन के बृहत् इतिहास के लेखक डा० सुरेन्द्रनाथ दासगुप्त ने शंकराचार्य के 'ब्रह्म' को नागार्जुन के 'शून्य' के अत्यंत समीप बतलाते हुए कहा है–

His Brahman was very much like the Śūnya of Nāgārjuna[२]

उपर्युक्त कथन के अतिरिक्त डा० दासगुप्त ने विज्ञानभिक्षु आदि प्रच्छन्न बौद्धवादियों के मत का अनुसरण करते हुए शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध बतलाया है तथा उनके दर्शन को उपनिषद् प्रतिपादित आत्मा की शाश्वतता के विचार के साथ बौद्धविज्ञानवाद एवं शून्यवाद का मिश्रण कहा है[३]।

**डा० बरुआ का मत**–डा० बी० एम० बरुआ तो माध्यमिक दर्शन के अभाव में शांकर दर्शन की सत्ता को ही असम्भव मानते हैं[४]।

**राहुल सांकृत्यायन का मत**–भारतीय दर्शनशास्त्र के बहुज्ञ समालोचक विद्वान् राहुल सांकृत्यायन ने शंकर मायावाद को नागार्जुन के शून्यवाद का ही नामान्तर मात्र कहा है[५]।

**भरतसिंह उपाध्याय का मत**–बौद्ध दर्शन के समालोचक लेखक भरतसिंह उपाध्याय तो शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध कहने वालों से एक पग और आगे बढ़ गए हैं। उपाध्याय जी ने शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध के साथ प्रकट बौद्ध भी कह दिया है। अपने मत को स्पष्ट करते हुए इन्होंने लिखा है–

**ब्रह्म को शून्यत्व की ओर ले जाने के कारण, आत्मा को शाश्वत विज्ञान का रूप देने के कारण, शंकर प्रच्छन्न या प्रकट बौद्ध थे[६] ।**

## समालोचना

ऊपर हमने शंकराचार्य को 'प्रच्छन्न बौद्ध' सिद्ध करने वाले जिन प्राचीन आचार्यों एवं अन्य

---

१. देखिए–भरतसिंह उपाध्याय : बौद्धदर्शन तथा अन्य भारतीयदर्शन, द्वितीय भाग, पृष्ठ १०२८।

२. *Dr. S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 493.

३. वही।

४. डा० बरुआ के मत के लिए देखिए–*A.K. Roy Chaudhuri* : The Doctrine of Māyā, p. 186.

५. दर्शन दिग्दर्शन, पृष्ठ ८२०, किताब महल १९४७, द्वितीय संस्करण।

६. भरतसिंह उपाध्याय : बौद्धदर्शन तथा भारतीयदर्शन, द्वितीय भाग, पृष्ठ १०४५।

समालोचकों के मत दिए हैं, उनके मतों का आधार शांकर मायावाद, अद्वैतवाद एवं विज्ञानवाद और शून्यवाद सिद्धान्तों की यत्किंचित् समानता तथा अध्ययन की अनुकरणमूलक प्रवृत्ति है। शांकर अद्वैतवाद एवं बौद्ध विज्ञानवाद तथा शून्यवाद दर्शन के पूर्ण तुलनात्मक अध्ययन का अभाव समालोचकों की दृष्टि, निज-मत-स्थापन के सम्बन्ध में, पक्षपातपूर्ण हो गई है।

पद्मपुराण के अन्तर्गत मायावाद को असत् शास्त्र कहकर उस पर प्रच्छन्नबौद्धत्व का आरोप किया गया है। मेरे विचार से, जैसा कि मायावाद को स्पष्ट करते समय कहा जा चुका है मायावाद असत् शास्त्र कथंचित् नहीं है। यहाँ यह कहना ही पर्याप्त होगा कि बौद्ध दर्शन के विपरीत मायावाद के अन्तर्गत सदसद्वाद से विलक्षण अनिर्वचनीय सत् की प्रतिष्ठा की गई है। अतः मायावाद असत् शास्त्र नहीं कहा जा सकता। इस प्रकार पद्मपुराण का उक्त मत अधिक प्रामाणिक नहीं कहा जा सकता।

रामानुजाचार्य ने शांकर वेदान्त की ज्ञानमात्र की परमार्थता के आधार पर शंकराचार्य को 'वेदवादच्छद्मप्रच्छन्न बौद्ध' कहा है। वैसे तो, रामानुजाचार्य के कथन की पुष्टि में यह कहना सत्य ही है कि शांकर वेदान्त में जहाँ ब्रह्मज्ञान परमार्थ सत्य है, वहाँ विज्ञानवादी के अनुसार विज्ञप्ति मात्र ही परमार्थ सत्य है, परन्तु जैसा कि विज्ञानवाद एवं अद्वैतवाद दर्शन का भेद प्रदर्शित करते समय पीछे कहा जा चुका है, विज्ञानवादी के मतानुसार बाह्य जगत् भी विज्ञानमात्र ही है, जब कि शांकर अद्वैत दर्शन के अन्तर्गत बाह्य जगत् की प्रत्यक्ष व्यावहारिक सत्ता स्वीकार की गई है। यहाँ तक कि अद्वैत वेदान्त मत के अन्तर्गत जीव के मुख्य होने पर भी प्रत्यक्ष जगत् का निराकरण नहीं होता।

भास्कराचार्य का भी मायावाद को महायानिक बौद्ध दर्शन से गृहीत बतलाना संगत नहीं प्रतीत होता। इस कथन के समर्थन में हमारा तर्क है कि मायावाद के अन्तर्गत जगत् के सम्बन्ध में महायान बौद्ध दर्शन की तरह शून्यता का प्रतिपादन किया गया है, अपितु जैसा कि कह चुके हैं, व्यावहारिक जगत् की सत्ता का प्रतिपादन किया गया है। अद्वैतवाद एवं शून्यवाद का तुलनात्मक अध्ययन करते समय इस विषय का निरूपण किया जा चुका है।

जहाँ तक, शंकराचार्य के प्रच्छन्नबौद्धत्व के सम्बन्ध में, डा० दासगुप्त, डा० बी० एम० बरुआ, राहुल सांकृत्यायन एवं भरतसिंह उपाध्याय के मतों का प्रश्न है, इन समालोचक विद्वानों ने शांकर अद्वैतवाद एवं मायावाद तथा विज्ञानवाद एवं शून्यवाद की यत्किंचित् समानता के आधार पर शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। शांकर अद्वैतवाद एवं ब्रह्मवाद, बौद्ध विज्ञानवाद तथा शून्यवाद से पूर्णतया भिन्न है, इस तथ्य का समर्थन अभी पीछे किया जा चुका है। अतः, यहाँ तो हम यह कहना पर्याप्त समझेंगे कि डा० दासगुप्त का शांकर दर्शन के मूल में बौद्ध विज्ञानवाद की विचारभूमि खोजना उचित नहीं है। जहाँ तक शांकर दर्शन के अद्वैतवाद एवं ब्रह्मवाद को शून्यवाद कहकर शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध कहने की बात है, मेरे विनम्र विचारानुसार यह भ्रममात्र ही है। इस भ्रम की आशंका आचार्य शंकर को भी थी। इसीलिए उन्होंने स्पष्ट रूप से कहा था कि दिग्-देश-गुण-गति-फलभेदशून्य

परमार्थ सत्य अद्वयब्रह्म मन्दबुद्धियों को असत्-सा प्रतीत होता है[१]। शंकराचार्य के उक्त कथन में शून्यवाद तथा अद्वैतवाद एवं ब्रह्मवाद का भेद स्पष्ट रूप से अभिव्यंजित होता है। अतः जिन शंकराचार्य की समालोचक दृष्टि के अनुसार वैनाशिकों का सिद्धान्त सर्वथा अनुपपन्न है,[२] उन्हीं के सिद्धान्त के मूलरूप का शून्यवाद की पृष्ठभूमि में दर्शन करना निर्मूल एवं तर्कापुष्ट धारणा के अतिरिक्त और कुछ नहीं कहा जा सकता। इस प्रकार जैसा कि शून्यवाद एवं अद्वैतवाद के तुलनात्मक अध्ययन के अवसर पर देखा जा चुका है माध्यमिक दर्शन (शून्यवाद) एवं अद्वैतवाद में पर्याप्त विरोध है। अतः डा० बरुआ का शांकर दर्शन के अद्वैतवाद एवं मायावाद को शून्यवाद के पूर्णतया समान मानकर माध्यमिक दर्शन के अभाव में शांकर दर्शन की सत्ता को ही असंभव मानना या शांकर मायावाद को नागार्जुन के शून्यवाद का ही नामान्तर कहना सर्वथा अनुचित ही कहा जाएगा। इसके अतिरिक्त भरतसिंह उपाध्याय का शंकराचार्य को 'प्रकट बौद्ध' कहना शांकर अद्वैतवाद और बौद्ध विज्ञानवाद एवं शून्यवाद के निष्पक्ष तुलनात्मक अध्ययन के अभाव का फल या पूर्वाग्रह का परिणाम मात्र कहा जा सकता है। वस्तुतः, जैसा कि अद्वैतवाद और विज्ञानवाद एवं शून्यवाद सिद्धान्तों के पारस्परिक मौलिक वैषम्य से स्पष्ट किया जा चुका है, अद्वैतवादी शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध कहना किसी प्रकार संगत नहीं है। संक्षेपतः, अपने मत की पुष्टि में हम निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत कर सकते हैं–

(१) बौद्धदर्शन के प्रस्थापक और अद्वैतवादी आचार्य शंकर दोनों ने ही उपनिषद्रूपिणी माता का स्तन्यपान किया था, अतः दोनों के सिद्धान्तों में समानता होनी स्वाभाविक ही है। परन्तु इस समानता के आधार पर आचार्य शंकर को प्रच्छन्न बौद्ध कहना कदापि संगत नहीं है। दोनों उपनिषद् विद्या के ऋणी हैं। शांकर अद्वैतवाद तो उपनिषद् विद्या की व्याख्या है ही। बौद्धदर्शन के समालोचकों ने भी मूल बौद्धदर्शन पर उपनिषदों का प्रभाव निःसंकोच स्वीकार किया है[३]।

(२) शांकर अद्वैतवाद एवं बौद्ध सिद्धान्तों में मौलिक विरोध है। यह विरोध इसी से स्पष्ट है कि अपने ब्रह्मसूत्र भाष्य में शंकराचार्य ने विज्ञानवाद आदि बौद्ध सिद्धान्तों का निराकरण किया है[४]।

(३) शांकर अद्वैतवाद एवं बौद्धदर्शन के तुलनात्मक अध्ययन के अभाव में ही समालोचकों ने शांकर अद्वैतवाद एवं मायावाद को पूर्णतया बौद्ध विज्ञानवाद एवं शून्यवाद के समान माना है, परन्तु दोनों में मौलिक वैषम्य है। इसीलिए तो अद्वैत वेदान्त के प्रख्यात व्याख्याता विवरणकार प्रकाशात्मयति ने

---

१. दिग्देशगुणगतिफलभेदशून्यं हि परमार्थसद् अद्वयं ब्रह्म मन्दबुद्धीनाम् असद् इव प्रतिभाति।
–छा० उ०, शा० भा० ८।१।१ का प्रास्ताविक।

२. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।३२।

३. It appears that early Buddhism was fundamentally influenced by the Upanisads which gave to it its early tendencies towards idealism and Absolutism. Studies in the origin of Buddhism, p. 556, *Dr. G.C. Pandeya* (University of Allahabad, 1957).

४. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।२८ ३२।

वेदान्तवाद को सुगतविज्ञानवाद के समान कहने वाली वाणी को 'दुर्जनरमणीय वाणी' कहा है[1]।

उपर्युक्त विवेचन के अनुसार यह लेखक शंकराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध न स्वीकार करने वाले डा० राधाकृष्णन्[2] एवं सर जान वुडरफ[3] के मत का पूर्णतया समर्थक है। इस प्रकार शंकराचार्य को 'प्रच्छन्न बौद्ध' कहना तर्कसंगत नहीं कहा जा सकता।

## निष्कर्ष सूत्र

विश्व सत् एवं असत् की प्रहेलिका है। वैदिक दर्शन से आरम्भ कर आज तक इन्हीं सत् तथा असत् तत्त्वों की विवेचना एवं विश्लेषण भारतीय चिन्तनधारा का मूलाधार रहा है। इसी का पुष्पन एवं पल्लवन दृष्टचिन्तक एवं प्रकारान्तर से भारतीय दर्शन के विचारकों एवं आचार्यों के द्वारा सम्पन्न होता रहा है। सदसत् रूप से निष्पन्न हुआ है। किन्तु वेदों की मूल विचारधारा, आस्तिकमयी–आस्तिक है। वेद विविध ज्ञान-भण्डार का नाम है। इनके दार्शनिक एवं आध्यत्मिक पक्ष का विशेष उद्घाटन एवं व्याख्या उपनिषदों में सम्पन्न हुई है। इस तथ्य का उल्लेख समय-समय पर किया जा चुका है, कि उपनिषदें ही भारतीय दर्शन का मूलाधार हैं। उपनिषदों में वर्तमान दार्शनिक सूत्रों के आधार पर ही, विभिन्न आस्तिक सम्प्रदायों के प्रासाद निर्मित हुए हैं। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, बौद्धदर्शन की चिन्तनधारा के मूल में भी उपनिषदों के आत्मवाद की प्रतिक्रिया ही मूल कारण है, किन्तु जैसा कि स्वाभाविक है, बौद्धदर्शन ही नहीं, समस्त नास्तिक दर्शनों में अनात्मवाद एवं अनीश्वरवाद की स्थापना के भगीरथ प्रयत्न के बावजूद आत्मवादी नास्तिक दर्शनों को सर्वथा मुक्ति नहीं मिल पाई है। जैसा कि अभी तक देखा गया है, और आगे भी स्पष्ट होगा, नास्तिक दर्शनों में भी आत्मवाद की भूमिका कहीं स्पष्ट रूप से वर्त्तमान रही है।

सही बात तो यह है, कि सभी दर्शनों के अन्तर्गत मानव को सांसारिक क्लेशों से मुक्त करने के लिए जगत् एवं परमार्थ की व्याख्या ही प्रचुर रूप से की गई है। परमार्थ तत्त्व में आत्मा, ईश्वर एवं मोक्ष स्वतः ही अन्तर्निहित हैं। किन्तु यदि आस्तिक दर्शनों में, क़िसी न किसी रूप में आत्मतत्त्व के निरूपण एवं विश्लेषण पर विशेष बल दिया गया है, तो नास्तिक दर्शनों में जगत् के स्वरूप की व्याख्या की चिन्ता ही प्रबल रही है। एक प्रकार से यह समीचीन भी है, क्योंकि आत्मा एवं ईश्वर-के प्रत्यक्ष का विषय न होने के कारण, चार्वाक, जैन एवं बौद्ध दार्शनिकों की दृष्टि जाती भी कहाँ। जहाँ तक बौद्धों का प्रश्न है, वैभाषिकों से लेकर माध्यमिकों तक जगत् की व्याख्या अनेक रूपों में सम्पन्न हुई है। यदि वैभाषिकों–सर्वास्तिवादियों ने जागतिक विषयों को प्रत्यक्ष का विषय कहा है, तो सौत्रान्तिकों ने इन्हें बाह्यानुमेय कहा है, विज्ञानवादी योगाचारों ने विज्ञान मात्र एवं माध्यमिकों ने शून्यता मात्र कहा है। इस

---

१. दुर्जनरमणीयां वाचं जल्पति सुगतः विज्ञानवादसमानोऽयं विज्ञानवाद इति। पंचपादिकाविवरण, बौद्धदर्शन तथा अन्य भारतीयदर्शन, भाग २, पृ० १०३२ से उद्धृत।

२. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 432.

३. *Sir John Woodroffe* : The World as Power, p. 72, (Ganesh and Co., Madras)

प्रकार बौद्धदर्शन का उपसंहार जगत् के प्रति अनास्थामूलक दृष्टि के साथ हुआ है। क्षणभङ्गवाद के द्वारा भी बौद्धों ने जगत् के प्रति अनास्था की दृष्टि की ही पुष्टि की थी। वैसे तो, वेदान्तियों ने भी जगत् की क्षणभंगुरता एवं नश्वरता का प्रतिपादन किया था, किन्तु दोनों में अन्तर यह है, कि वेदान्त में बाह्य जगत् की सत्ता का निराकरण नहीं किया गया है, जब कि बौद्ध-क्षणभंगवाद के अन्तर्गत पदार्थों की क्षणिक उत्पत्ति कहकर, उनके प्रत्यक्ष का ही निषेध किया गया है। किन्तु यहाँ यह विवेच्य है, कि क्षणभङ्गवाद का सिद्धान्त तर्क की कसौटी पर निर्दोष नहीं सिद्ध होता। बौद्धों के क्षणभंगवाद के अन्तर्गत निम्नलिखित दोष स्पष्टतः वर्तमान हैं–

कृतप्रमाणदोष–प्रथमतः, यदि क्षणभङ्गवाद के अनुसार किसी भी पदार्थ की प्रथम क्षण में उत्पत्ति एवं दूसरे क्षण में विनाश माना जाएगा, तो जगत् के व्यवहार एवं परमार्थ की सिद्धि कथमपि सिद्ध नहीं हो सकेगी–"व्यवहारमनादृत्य परमार्थो न विद्यते"। दूसरी बात यह है कि क्षणभङ्गवाद के अनुसार कोई भी क्रिया फल को उत्पन्न किए बिना ही नष्ट हो जाएगी। यही कृतप्रणाश दोष है।

अकृतकर्मयोग दोष–क्षणभङ्गवाद के अनुसार, क्रिया को किए बिना ही अकृत कर्मों के फल को भोगना होता है। यही अकृतकर्मयोग दोष है।

भवभंग दोष–सिद्धान्ततः कर्मफलभोग के लिए पुनर्जन्मवाद को स्वीकार किया गया है। किन्तु क्षणभंगवाद के स्वीकार करने पर जगत् (भव) की उत्पत्ति किस प्रकार सम्भव होगी। ऐसी स्थिति में, कर्मफलयोग एवं पुनर्जन्म का सिद्धान्त कैसे सार्थक होगा। यही भवभंग दोष है।

मोक्षदर्शन दोष–बौद्ध दर्शन में, मोक्ष प्राप्ति के लिए, हीनयान में, अष्टांगिक मार्ग का उपदेश किया गया है। किन्तु जब कर्मफल क्षणिक होगा, तो मोक्ष-प्राप्ति का अवसर कैसे सम्भव होगा ?

स्मरणभंग दोष–स्मरणभंग दोष यह है, कि क्षणिकवाद के अङ्गीकार करने पर, यह वही व्यक्ति है, इस प्रकार की प्रत्यभिज्ञा सम्भव न होगी, क्योंकि क्षणिकवाद के अनुसार जिसने उस व्यक्ति को पहले देखा था, उसकी उपस्थिति आज सम्भव न होगी। अतः पूर्वदृष्ट व्यक्ति का स्मरण एवं प्रत्यभिज्ञान नितान्त असंभव है।

अत एव जगत् को क्षणभंगुर एवं नश्वर कहने वाले वेदान्तियों ने भी बौद्धों के क्षणभंगवाद का निराकरण किया था[1]।

जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, बौद्धदर्शन में संसार के प्रति अनास्था एवं अस्वीकृति की चरम सीमा विज्ञानवाद एवं शून्यवाद के अन्तर्गत मिलती है, जहाँ जागतिक विषयों की विज्ञानमात्रता तथा शून्यता सिद्ध की गई है। वैसे तो, यदि निष्पक्ष दृष्टि से विचार किया जाए, तो बौद्धों के 'विज्ञान' एवं 'शून्य' का आत्मा (स्वरूप) औपनिषद् वेदान्त का ही है। निदर्शनार्थ, यदि बौद्धों के अनुसार जगद्वेत्ता एवं विज्ञान मात्र है, तो वेदान्त के अनुसार भी नामरूपात्मक जगत् मानस ही है। इसी प्रकार, शून्यता यदि नामरूप का राहित्य एवं अनिर्वचनीयता है, तो वेदान्त के परमार्थ सत्यस्वरूप आत्मा-ब्रह्म की

---

१. शा. भा., ब्र. सू. २।२।१८।

नामरूपता भी उपनिषदों की शैली में 'नेति नेति' द्वारा निराकृत है। मनसा वाचा अव्याख्येय ब्रह्म की अनिर्वचनीयता भी स्वतः सिद्ध है। किन्तु यहाँ यह विशेष रूप से अवलोकनीय है, कि वेदान्त में जागतिक विषयों का आधार मानस होते हुए भी, बाह्य जगत् की भौतिक सत्ता को अङ्गीकार किया गया है, जबकि विज्ञानवादी बौद्ध ने बाह्य जगत् का सर्वथा निराकरण किया है। शून्यवाद के सन्दर्भ में भी, यह तथ्य अवलोकनीय है, कि जहाँ शून्यवादी शून्यता के अतिरिक्त और कुछ नहीं स्वीकार करता, वहाँ वेदान्त में ब्रह्म 'सत् एवं ज्ञान' स्वरूप माना गया है– "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म"। अतः यदि हम विज्ञानवादी एवं शून्यवादी बौद्ध को अर्धवेदान्ती एवं अर्ध-बौद्ध कहें तो अनुचित न होगा, क्योंकि उसकी पृष्ठभूमि में यदि वेदान्त है, तो आवरण बौद्ध दार्शनिक मान्यताओं का है। इससे यह निष्कर्ष भी अनुचित न होगा, कि जिस प्रकार शंकराचार्य जैसे वेदान्ती को प्रच्छन्न बौद्ध कहा जाता है, उसी प्रकार बौद्ध भी प्रच्छन्न वेदान्ती है, क्योंकि जैसा कि ऊपर कहा गया है, बौद्धदर्शन की पृष्ठभूमि में, औपनिषद वेदान्त की ही आधारशिला वर्त्तमान है। सच पूछा जाय तो बौद्धों ने जिस अनात्मवाद एवं विज्ञानवाद का प्रासाद निर्मित किया है, वह निराधार है। अत एव परवर्त्ती काल में शंकराचार्य ने बौद्धों का युक्तिपूर्ण ढंग से खंडन किया है।

●

पंचम अध्याय

# न्यायदर्शन

## न्याय, बौद्ध एवं सांख्य

**कार्यकारणवाद** की दृष्टि से, बौद्ध, सांख्य एवं न्याय में विशेष असहमति है। क्योंकि न्याय भारतीय दर्शन का एक अहम् सिद्धान्त है, अतः यहाँ इस सम्बन्ध में विचार करना अपेक्षित है। इनमें, बौद्ध ने तो क्षणिकवाद के आधार पर कार्यकारणवाद को नकार ही दिया है। जब पदार्थ क्षणिक हैं, तो कौन सा पदार्थ किस क्षण में कारण होगा तथा किस क्षण में कार्य, यह कहना असम्भव है। यदि कोई पदार्थ प्रथम क्षण में कारण है, तो दूसरे क्षण में उसकी कारणता परिवर्तित हो जाएगी; तथा यह अव्यवस्था चलती ही रहेगी, जिसका परिणाम यह होगा, कि कारणता का अवसर ही नहीं आएगा। यही तर्क कार्य के सम्बन्ध में भी घटित होगा। कारण की अस्थिरता होने से कार्य की अस्थिरता ही रहेगी। और स्पष्ट करें, यदि कोई पदार्थ दूसरे क्षण में, क्षणिकवाद के अनुसार नष्ट हो जाएगा, तो कारण स्वरूप पदार्थ की, सत्ता ही किस प्रकार सिद्ध होगी। वास्तविकता यही है, कि घटादि के कारणों–मृत्तिका, कुम्भकार एवं चक्र चीवर आदि की सत्ता देखने में आती है, तथा इन्हीं से घटरूप कार्य की निर्मिति होती है। यह निगूढ नहीं है, कि हम पदार्थों-वस्तुओं को सत्ता में स्थित देख रहे हैं, पहिले देखा है, और भविष्यत् में देखेंगे। भविष्यत् में इसलिए, कि आज का सत्य, बीते कल का भविष्य है। मूल तथ्य यह है, कि अस्थिरवाद (Impermanance) के कारण, बौद्ध दर्शन में, कार्यकारणवाद का अवसर सिद्ध नहीं होता।

यदि हम न्याय की तार्किक दृष्टि से विचार करें, तो कहना होगा, कि दुग्ध में वर्त्तमान श्वेतिमा आदि सभी एकत्र तत्त्वों से दधि का निर्माण होता है, किसी एक तत्त्व से कदापि नहीं। यदि पृथक् तत्त्वों से दध्यादि का निर्माण माना जाएगा, तब तो क्षणिकवाद की सिद्धि ही सम्भव नहीं होगी, क्योंकि प्रत्येक तत्त्व को कार्य रूप में परिणत होने के लिए एक क्षण से अधिक समय लगेगा। इसके विपरीत, यदि बौद्ध कहे, कि समस्त पदार्थसंघात, जैसे सम्मिलित रूप से दधि आदि कार्य का कारण है, तो यह भी तर्कापुष्ट है, क्योंकि दुग्ध की श्वेतिमा को दधि की श्वेतिमा का कारण मानना होगा। अतः यह कहना सम्भव न होगा, कि लौहपिण्डवर्त्ती अणुओं की कठिनता, श्यामता एवं दूसरी विशेषताएँ लौह के सरिए या छड़ में वर्त्तमान नहीं हैं। जैसा कि अनुभवसिद्ध है। एक बात और भी है। यदि संयुक्त रूप से समस्त कारणों, कुम्भकार एवं चक्र-चीवरादि को घटादि का कारण माना जाएगा, ऐसी स्थिति में उपादान, निमित्त एवं सहकारी कारण का स्वतन्त्र अस्तित्व ही नहीं सिद्ध हो सकेगा।

उपर्युक्त दृष्टि से न्यायतर्कानुसार बौद्ध कार्य-कारण सिद्धान्त असिद्ध ही है।

अब न्याय की दृष्टि से सांख्य-कारण-कार्य के सम्बन्ध में विचार करेंगे। जैसा कि, इस ग्रन्थ में, सांख्यसिद्धान्तों के निरूपण के अवसर पर स्पष्ट किया जाएगा, सांख्य, सत्कार्यवादी होने के कारण कार्य की सत्ता कारण में स्वीकार करता है। उसके अनुसार घट की सत्ता मृत्तिका में है। यह कथन इस तर्क के आधार पर निःसार है, कि यदि मृत्तिका रूप कारण में घटरूप कार्य हुआ होता, तो मृत्तिका से ही घट का कार्य क्यों नहीं चल जाता। इस पर सांख्य का कथन है, कि घट का मूल कारण मृत्तिका में है, एवं कुम्भकारादि के द्वारा मृत्तिका को घट का रूप दिया जाता है। उदाहरणार्थ, क्योंकि तिलों में तेल है, अत एव तिलों से तेल निकाला जाता है, पत्थर से नहीं, क्योंकि पत्थर में तेल के मूलतत्त्व वर्त्तमान नहीं हैं। किन्तु यह तर्क निराधार है, क्योंकि यदि तिल में तेल हुआ होता तो तिलों से ही पूड़ियाँ क्यों न बना ली जातीं, और इसी प्रकार यदि मृत्तिका में घट की सत्ता होती, तो मृत्तिका में ही घट के समान पानी क्यों न भर लिया जाता। अतः न्याय का यही सिद्धान्त सङ्गत है, कि कार्य (घट) की सत्ता कारण, मृत्तिका में वर्त्तमान नहीं है। यदि यह पक्ष प्रस्तुत किया जाय कि जिन परमाणुओं से घट का निर्माण हुआ है, वे ही परमाणु मृत्तिका में भी हैं, अतः घटरूप कार्य की सत्ता मृत्तिकावर्ती परमाणुओं में स्वीकार कर लेनी चाहिए। किन्तु ऐसा देखने में नहीं आता। मृत्तिका के परमाणुओं में घट के दर्शन नहीं होते। यह भी विचारणीय है, कि मृत्तिकावर्त्ती मूलतत्त्व, जो कुम्भकार आदि की सहायता से घटरूपता को प्राप्त करता है, वही नहीं है, जो घटवर्त्ती मूल तत्त्व है। यदि ऐसा होता तो हम सरलता से कह सकते थे, कि घट से घट की उत्पत्ति हुई है।

सांख्य का यह मत भी असङ्गत है, कि पदार्थ एवं धर्म समान रूप से सत्य हैं। इस सम्बन्ध में यह तर्क प्रस्तुत किया जा सकता है, कि गति एवं धर्म, दोनों का सम्बन्ध पदार्थ से है, न कि धर्म से। सांख्य का बुद्धितत्त्व को जड़ मानना भी निरर्थक है। सांख्य का यह सिद्धान्त भी निष्प्रयोजन ही है, कि 'ज्ञ' बुद्धि के गुणों का प्रतिबिम्ब पुरुष पर पडता है, एवं पुनः पुरुष का प्रतिबिम्ब बुद्धि पर पडता है, अच्छा होता, यदि अनुभव के अनुसार, सांख्य, ज्ञान, संवेदन एवं इच्छा को बुद्धि के अन्तर्गत स्वीकार कर लेता। इसके अतिरिक्त सांख्य की, महत्तत्त्व, अहंकार एवं तन्मात्राओं द्वारा व्याख्यात सृष्टिप्रक्रिया भी तर्क एवं अनुभव के द्वारा अपुष्ट ही कही जाएगी। नैयायिकों का विचार है, कि तर्क एवं अनुभव के आधार पर न्यायदर्शनसम्मत कार्यकारणवाद एवं अन्य सिद्धान्त ही सङ्गत हैं, जिनका निरूपण इस अध्याय में आगे किया जाएगा[1]।

## न्याय की प्राचीनता

जिज्ञासा, तर्क एवं प्रमाण, मानव की मन-बुद्धि के स्वभाव हैं। जगत् की सृष्टि के सम्बन्ध में मानव की जिज्ञासा स्वाभाविक है। अत एव अनुमान के द्वारा मानव ईश्वर को जगत् का स्रष्टा मानता है। वस्तुज्ञान में सन्देह होने पर मनुष्य प्रमाण की शरण लेता है। ये तथ्य न्याय की स्वाभाविकता एवं उपादेयता को प्रकाशित करते हैं। यदि देखा जाय, तो वास्तविकता का निर्णय, **न्याय** ही करता है।

---

१. विशेष देखें, न्यायमञ्जरी, ४५२–४६६, ४८०–४६६।

**न्यायदर्शन** का वास्तविक मूलाधार उक्त मानवीय प्रवृत्ति में ही अन्तर्निहित है। इसी प्रवृत्ति का शास्त्रीय स्वरूप मीमांसा में उस समय देखने को मिलता है, जब वैदिक अनुष्ठानों के विरोध को देखकर, उनके समर्थन में तर्क का उपयोग किया जाता था। इसी आधार पर मीमांसा को भी 'न्याय' का नाम दिया गया था। अत एव प्राचीन काल में न्याय को मीमांसा का आत्मज कहा जाता था, किन्तु उत्तरकाल में वही न्यायवैशेषिक के द्वारा दत्तकपुत्र के रूप में स्वीकार किया गया था। उपनिषदों के अन्तर्गत भी न्यायशास्त्र के सूत्र स्पष्ट रूप में दृष्टिगोचर होते हैं। उदाहरणार्थ, बृहदारण्यक उपनिषद् के अन्तर्गत, पुरीतति नामक नाडी में, अन्य नाडियों के द्वारा, आत्मा (अन्तःकरण) के स्थित होने के सिद्धान्त को न्यायशास्त्र में स्वीकार कर, आत्मा के स्थान पर 'मन' को स्वीकार किया गया है। इसी प्रकार छान्दोग्योपनिषद् (७/१४/१) के अन्तर्गत आकाश को शब्द का वाहक कहना, उत्तरवर्ती न्याय सिद्धान्त का ही बीज है। इसी प्रकार श्वेताश्वतर, मुण्डक आदि उपनिषदों में भी न्यायदर्शन के सुस्पष्ट सिद्धान्तसूत्र उपलब्ध होते हैं। वैदिक काल के पश्चात् न्यायदर्शन के उदय का द्वितीय चरण, वह कहा जा सकता है, जब वेदानुसर्ता हिन्दुओं एवं गौतम बुद्ध के शिष्यों में एक-दूसरे के मतखंडनार्थ परस्पर असंबद्ध एवं पक्षपातपूर्ण विवाद हो रहे थे। ऐसी स्थिति में दोनों ही सम्प्रदायों के निष्णात विद्वानों ने अपने-अपने सम्प्रदायों को सुसम्बद्ध एवं सैद्धान्तिक रूप प्रदान किया था, एवंच वैदिक धर्म-दर्शन के प्रतिपादक हिन्दुओं एवं भगवान् बुद्ध के शिष्यों, दोनों ने ही, एक-दूसरे के मत को दृष्टि में रखकर, अपने अपने सम्प्रदायों को सुसम्बद्ध सैद्धान्तिक प्रस्थापना के द्वारा समृद्ध किया था। दोनों की सुसम्बद्ध खण्डन-प्रक्रिया में न्याय वैशेषिक का मूल वर्तमान था। जहाँ तक भारतीय षड्दर्शन की प्राचीनता का प्रश्न है, बौद्धों के त्रिपिटकों एवं जैनों के मूल ग्रन्थों-आगमग्रन्थों (५११ से ५२७ ई. पू.) में भारतीय दर्शन के सम्प्रदायों एवं न्याय-वैशेषिक के बहुत से सिद्धान्तों के स्पष्ट संकेत-उल्लेख मिलते हैं। निदर्शनार्थ, बौद्धसुत्तों में न्याय एवं वैशेषिक तथा सांख्य एवं योग के स्पष्ट एवं अस्पष्ट संकेत मिलते हैं। इसी प्रकार, जैनों के आगम-ग्रन्थों में, प्रत्यक्ष, अनुमान, प्रमाण, प्रमेय एवं जाति आदि पारिभाषिक शब्दों का स्पष्ट उल्लेख मिलता है। इससे न्यायवैशेषिक का बौद्धों से प्राचीनतर होना सिद्ध होता है। बुद्ध का समय ५२४-५४४ ई. पू. एवं महावीर का समय, ५११ से ५२७ ई. पू. है। इसके लगभग एक शताब्दी के पश्चात् दोनों के मूलग्रन्थों, क्रमशः त्रिपिटकों एवं आगमग्रन्थों का संकलन किया गया होगा। इस संकलन के मूल में हिन्दुओं की वैदिक धर्म में आस्था रही होगी, जिसके निराकरण के लिए बौद्धों एवं जैनों ने त्रिपिटकों एवं आगम-ग्रन्थों का संकलन किया होगा। वैशेषिक एवं न्याय, दोनों के प्रथम प्रामाणिक ग्रन्थ कणाद का वैशेषिकसूत्र एवं गौतम का न्यायसूत्र है। वैशेषिक-सूत्रों का रचना काल, ५०० ई. पू. एवं न्यायसूत्रों का रचना काल १५० ई. पू. है।

इस प्रकार **वैशेषिक-सूत्र** न्यायसूत्र से प्राचीनतर हैं। वैशेषिक-सूत्र का प्रारम्भ धर्म के स्वरूपनिरूपण से किया गया है–"अथातो धर्मं व्याख्यास्यामः" "यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः"। वैशेषिक दर्शन वेदों की प्रामाणिकता धर्म के आधार पर स्वीकार करता है। इतर आस्तिक दर्शनों के समान वैशेषिक का उद्देश्य भी निःश्रेयस की प्राप्ति है, जो कणाद, द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष एवं समवाय–**इन सप्तपदार्थों** के साधर्म्य एवं वैधर्म्य से साध्य तत्त्वज्ञान से प्राप्तव्य मानते हैं। यद्यपि कणाद ने 'अभाव' का अनेक अर्थों में प्रयोग किया है, किन्तु वे अभाव को स्वतन्त्र पदार्थ नहीं मानते। उदयन ने लक्षणावली के अन्तर्गत '**भाव**' एवं 'अभाव' पदार्थों का भेदनिरूपण तो किया है, किन्तु सप्तम पदार्थ के रूप में **अभाव** को **शिवादित्य मिश्र** ने ही माना है।

यहाँ यह उल्लेख करना अपेक्षित है, कि यों तो **अरस्तू** ने भी पदार्थों का अनुशीलन किया है, किन्तु उसका दृष्टिकोण, मात्र विषयों के तर्कपरक एवं वैचारिक अध्ययन पर आधारित है, उसमें वैशेषिकगत, प्रमेय पदार्थों के वैज्ञानिक एवं आध्यात्मिक पक्ष के उद्घाटन का अभाव है। इसी प्रकार कान्ट के सम्बन्ध में, यह कहा जा सकता है, कि उसका पदार्थविश्लेषण भी बौद्धिक तोड़-मरोड़ पर ही आधारित है, उसमें भी वैशेषिक जैसी पदार्थमीमांसा का अभाव ही है। जर्मन दार्शनिक हेगल के सम्बन्ध में भी यह तथ्य उल्लेखनीय है, कि वह पूर्ण आदर्शवाद (Absolute idealism) का अनुसर्त्ता होने के कारण भेद में अभेद का प्रतिपादन करता है, किन्तु वैशेषिक अनेकात्मक यथार्थवाद का पक्षपाती होने के कारण, पदार्थों का साधर्म्य-वैधर्म्यात्मक विश्लेषण करता है।

यह सत्य है, कि वैशेषिकदर्शन दार्शनिक विश्लेषण की दृष्टि से मीमांसा एवं वेदान्त की श्रेणी में नहीं आता, किन्तु तत्कालीन **चार्वाकीय भौतिकवाद** से ऊपर उठकर उसने जिस वैज्ञानिक दृष्टि को अपनाया है, तथा आगमनपद्धति पर बल दिया है, वह निःसन्देह उसकी अविस्मरणीय महत्ता का द्योतक है। यह भी उल्लेखनीय है कि, भले ही वैशेषिक को **"अर्धवैनाशिक"** कहा जाय, किन्तु तद्वर्त्ती आध्यात्मिक चिन्तनदृष्टि एवं विश्लेषण ने विविध शास्त्रों पर गम्भीर प्रभाव छोड़ा है–**"काणादं पाणिनीयञ्च सर्वशास्त्रोपकारकम्"** ।

वैशेषिकसूत्र के पश्चात् वैशेषिक दर्शन का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ प्रशस्तपाद का पदार्थधर्मसंग्रह है, जो प्रशस्तपाद भाष्य के नाम से प्रसिद्ध है। ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य की टीका प्रकटार्थविवरण में रावणभाष्य (वैशेषिक सूत्र पर) का भी उल्लेख मिलता है। ऐसा माना जाता है कि रावणभाष्य की रचना १३०० ई. से पूर्व हुई होगी। वस्तुतः प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह ही वैशेषिक दर्शन का परम सारतत्त्व है, किन्तु प्रशस्तपाद का स्थितिकाल निश्चित नहीं है। बोदास ने तर्कसंग्रह की भूमिका में केवल यही कहा है कि प्रशस्तपाद वात्स्यायन के पूर्ववर्ती थे। जो भी हो, प्रशस्तपाद भाष्य की महत्ता इसी से जानी जा सकती है, कि इस पर अनेक टीकाओं एवं उपटीकाओं का प्रणयन किया गया। इनमें व्योमशिवाचार्य की व्योमवती, श्रीधराचार्य की न्यायकन्दली, उदयनाचार्यरचित किरणावली एवं शंकरमिश्र, पद्मनाभमिश्र एवं जगदीश भट्टाचार्य आदि रचित उपटीकाएँ प्रमुख रूप से उल्लेखनीय हैं। आधुनिक युग में वीरराघवाचार्य प्रणीत, वैशेषिक सूत्र पर आधारित 'रसायन' नाम्नी टीका (१९४१ ई०) उक्त दिशा में एक महत्त्वपूर्ण प्रयास है।

न्यायदर्शन का आधारभूत ग्रंन्थ गोतम अक्षपादप्रणीत न्यायसूत्र है। न्यायसूत्रों के विषय में सर्वप्रथम वाचस्पति मिश्र (९०० ई०) ने न्यायसूचीनिबन्ध के अन्तर्गत विचार किया है। वाचस्पति मिश्र ने इस ग्रन्थ में न्यायसूत्र के अध्यायों (५), आह्निकों (१०), प्रकरणों (८४), सूत्रों (२०६) तथा ८४११ अक्षरों की संख्या भी दी है। वाचस्पतिमिश्रकृत इस गणना के सन्दर्भ में न्यायसूचीनिबन्ध के प्रथम पद्य के अन्तर्गत प्राप्त 'समुद्धरणात्' पद का व्यवहार महत्त्वपूर्ण है (श्रीगोतमसुगर्वानामतिजरतीनां समुद्धरणात्)। इससे यह ध्वनित होता है, कि वाचस्पतिमिश्र के समय न्यायसूत्रों की स्थिति सन्दिग्ध थी, जिसका उद्धार वाचस्पति मिश्र ने किया था। किन्तु वाचस्पतिमिश्र ने भी न्यायसूत्रों का रचनाकाल ८९८ ("वस्वङ्कवत्सरे") माना है। परञ्च इन्होंने ८९८ के सामने या पहिले न संवत् लिखा है, और न शक। किन्तु प्रायशः विद्वानों ने ८९८ को विक्रम संवत् मानकर तदनुसार सूत्रों का रचना-काल ८४१ ई. स्वीकार किया है। दिनेशचन्द्र

प्रभृति कतिपय विद्वानों ने ज्ञानश्री एवं रत्नकीर्ति द्वारा प्रदत्त तर्कों के आधार पर ८६८ को शक स्वीकार करते हुए, तदनुसार सूत्रों का प्रणयनकाल ६७० ई० निश्चित किया है।

न्यायसूत्रों के स्वरूप के सम्बन्ध में दूसरा प्रयास वाचस्पतिमिश्र-२, के द्वारा न्यायसूत्रोद्धार नामक ग्रन्थ के अन्तर्गत किया गया है। इस ग्रन्थ के अनुसार सूत्रों की संख्या ५३१ है, तथा सूत्रों का रचना-काल १४२८ वि. सं. एवं तदनुसार १३७१ ई. है, या फिर १४२८ को यदि शक संवत् माना जाय तो १५०६ ई. है।

न्यायसूत्रों के सम्बन्ध में तीसरा प्रयास **विश्वनाथपञ्चानन** द्वारा **न्याससूत्रवृत्ति** (१६३४ ई.) के अन्तर्गत किया गया है। इस वृत्ति के अन्तर्गत सूत्रादि की गणना न कर, न्यायशास्त्र के सामान्य अध्येता के लिए पथप्रदर्शन किया गया है। वृत्ति का प्रकाशन आनन्दाश्रम संस्कृत सीरिज़ द्वारा न्याय-भाष्य के साथ किया गया है।

**डा. गङ्गानाथ झा** ने १६२४ में प्रकाशित अपने न्यासूत्रभाष्य के संस्करण में ५३२ सूत्रों पर व्याख्यात्मक टिप्पणी की है। इस संस्करण में डा.झा की 'खद्योत' टीका एवं किसी अज्ञातलेखक की 'भाष्यचन्द्र' व्याख्या भी वर्तमान है। इन्होंने वाचस्पति मिश्र-१ द्वारा निश्चित न्यायसूत्र के स्वरूप को ही स्वीकार किया है। इसके अतिरिक्त न्यायसूत्रों के अन्तर्गत षोडश पदार्थों एवं प्रमाण तथा प्रमेय का निरूपण किया है।

न्यायसूत्रों के अनुशीलन से ऐसा प्रतीत होता है, कि (न्यायसूत्रकार) गोतम का उद्देश्य अपनी विशिष्ट तार्किक भाषा एवं तर्कपद्धति के द्वारा प्रतिपक्षियों को परास्त करना था। न्यायसूत्र के अन्तर्गत वाद, जल्प एवं वितण्डा, उक्त तथ्य का ही समर्थन करते हैं। जैसा कि वात्स्यायन ने स्पष्ट किया है, न्यायसूत्रकार, कणाद के एतदर्थ ऋणी हैं कि उन्होंने वैशेषिक सूत्र के कतिपय सूत्र यथावत् अथवा अंशतः ग्रहण किए हैं। न्याय-वैशेषिक के सम्बन्ध में यह तुलनात्मक दृष्टि अपेक्षित है, कि न्यायसूत्र जहाँ अधिक मौलिक, विशिष्टतर्कभाषामय एवं वस्तुपरक है, वहाँ वैशेषिकसूत्र की चिन्तनदृष्टि न्यायसूत्र की अपेक्षा अधिक समरूपात्मक, समन्वयात्मक, आध्यात्मिक एवं अपने सिद्धान्तों के सम्बन्ध में दृढ़मूल है। चाहे जो भी हो, इतना निःसन्देह स्वीकार करना होगा कि भारतीय दर्शन के क्षेत्र में न्यायदर्शन की भूमिका अत्यन्त सम्मानजनक रूप में स्वीकार की गई है।

कुछ विद्वानों का मत है कि गोतम एवं **अक्षपाद** भिन्न थे। इस सम्बन्ध में डा. **सतीशचन्द्र विद्याभूषण** ने विशेष रूप से विचार किया है। विद्याभूषण जी ने दोनों की भिन्नता में निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत किए हैं–

१. न्यायसूत्र के प्रणयन में दोनों का पृथक्-पृथक् योगदान है।

२. प्रमेय, वाद एवं प्रमाण का कुछ अंश, प्रथमतः आन्वीक्षिकी के अन्तर्गत गोतम के द्वारा निष्पन्न हुआ था।

३. शेषपदार्थनिरूपण तथा क्रमवद्ध एवं समग्र प्रमाणस्वरूपविचार अक्षपाद के द्वारा सम्पन्न किया गया था।

४. अक्षपाद गोतम, प्रस्तुत आन्वीक्षिकी के वर्तमान न्यायसूत्र के प्रस्तुतकर्ता थे, जिस प्रकार कि चरक, **आत्रेयप्रणीत अग्निवेशतन्त्र** (आयुर्वेद) के सम्पादनकर्त्ता थे। इस सम्बन्ध में तर्कभाषा के सम्पादक अय्यर साहब लिखते है"- Dr. S.C. Vidyabhushan is of the opinion that अक्षपाद is not another name for गौतम, but was a different person, that both have contributed to the production of N.S., that प्रमेय, वाद and a portion of प्रमाण were first handled by Gautam under the name of आन्वीक्षिकी, that the other catagories and a fuller and systematic treatment of प्रमाण came from अक्षपाद and that the latter was the redactor of the आन्वीक्षिकी of गौतम into the present N.S. just as चरक was the redactor of अग्निवेशतन्त्र or the आयुर्वेद of आत्रेय (S.R. Iyer, introduction to Tarkabhāṣā, p. 22-23. Chaukhambha, 1979) जैसा कि अय्यर साहब के कथन से स्पष्ट है, विद्याभूषण जी के मत का अक्षरशः अनुकरण करते हुए तर्कभाषा के अनुवादक एवं व्याख्याता आचार्य विश्वेश्वर ने भी लिखा है-

"आयुर्वेद के प्रसिद्धतम ग्रन्थ **चरक** में संस्कारपद्धति का प्रयोग हुआ है। मूलग्रन्थप्रणेता महर्षि '**अग्निवेश**' हैं, परन्तु उसके प्रतिसंस्कर्ता 'चरक' माने जाते हैं। इसी प्रकार न्यायदर्शन के मूलप्रणेता गोतम और उसके 'प्रतिसंस्कर्ता' अक्षपाद हैं, ऐसा मानने में कोई आपत्ति नहीं उठाई जा सकती है।" (तर्कभाषा की भूमिका, पृ. २७१)।

स्पष्ट है, **विश्वेश्वर** का उक्त मत किञ्चिन्मात्र मौलिक नहीं है, अपितु यह विद्याभूषण जी का ही पूर्ण अनुकरण है। गोतम एवं अक्षपाद की भिन्नता के सम्बन्ध में दासगुप्त का मत भी विचारणीय है। दासगुप्त का मत विलक्षण है। वे मेधातिथि गोतम को केवल काल्पनिक पौराणिक नाम मानते हैं। उनका कहना है, कि गोतम के द्वारा किसी ग्रन्थ का प्रणयन नहीं किया गया। इस प्रकार **दासगुप्त** अक्षपाद को ही न्यायसूत्र प्रणेता मानते हैं। वे लिखते हैं-

"Medhātithi Gotam is more or less a mythical person, and there is no proof that he ever wrote any thing"...

"Vatsyāyana himself refers to Akṣapāda as the person to whom Nyāya (the science of logic) revealed itself. Udyotakara also refers to Akṣpāda as the utterer of the Nyāyaśāstra and so also does Vācaspati. There is therefore absolutely no reason why the original authorship of Nyāya should be ascribed to a Gotam as against Akṣapāda"

The Nyāyaśāstra therefore can not be traced on the evidence of the earliest Nyāya authorities to any earlier Gotam, for had this been so, it would certainly have been mentioned by either Vātsyāyana, Udyotakara or Vācaspati. (History of Indian Philosophy, vol. II pp. 393-94).

मेधातिथि गोतम (एक नाम) के न्यायसूत्र के रचयिता होने के सम्बन्ध में दासगुप्त का चौंका देने वाला किन्तु निरर्थक एक तर्क और है, और वह यह कि भास के प्रतिमा नाटक में आए "मेधातिथेर्न्यायशास्त्रम्" का अर्थ, 'मेधातिथेः' में पञ्चमी विभक्ति मानकर, मेधातिथि से न्यायशास्त्र पढ़ा

है, जब कि प्रकरणानुसार "मेधातिथेः" में षष्ठी विभक्ति होने के कारण, 'मेधातिथेर्न्यायशास्त्रम्' का अर्थ 'मेधातिथि का न्यायशास्त्र' है। प्रतिमा नाटक का प्रकरण इस प्रकार है– **"मानवीयं धर्मशास्त्रम्, बार्हस्पत्यमर्थशास्त्रम्, मेधातिथेर्न्यायशास्त्रम्"**।

उपर्युक्त मतों की विवेचना करने पर यही निष्कर्ष प्राप्त होता है, कि गोतम, अक्षपाद एवं **मेधातिथि** एक ही व्यक्ति के नाम हैं, ये पृथक्-पृथक् कदापि नहीं हैं। इस सम्बन्ध में ये तथ्य-तर्क **विचारणीय हैं** : वाचस्पतिमिश्र, जयन्तभट्ट, उदयनाचार्य एवं श्रीधराचार्य आदि ने गोतम एवं अक्षपाद को **एक ही** माना है। डा. डी. आर. भण्डारकर ने भी तर्कभाषा की भूमिका में गोतम एवं अक्षपाद को एक ही स्वीकार किया है। वस्तुतः विद्याभूषण का गोतम को न्यायसूत्र का प्रणेता एवं अक्षपाद को प्रतिसंस्कर्ता मानना समुचित नहीं है; क्योंकि न्यायसूत्रों की प्रणयनपद्धति एवं भाषा-शैली से, उनके दो पृथक् प्रणेता होना सिद्ध नहीं होता। महाभारत के निम्नोद्धृत स्थलों से भी मेधातिथि गोतम ही न्यायशास्त्र के प्रणेता सिद्ध होते हैं–

**चतुर्थश्चौपनिषदो धर्मः साधारणः स्मृतः ।**

**वानप्रस्थाद् गृहस्थाच्च ततोऽन्यः संप्रवर्त्तते ।।**

**अस्मिन्नेव युगे तात विप्रः सर्वार्थदर्शिभिः । मेधातिथिर्बुधः**–(महाभारत, शा. प. अ. २४३, १४-१७)

**मेधातिथिर्महाप्राज्ञो गोतमस्तपसि स्थितः ।**

**विमृश्यते न कालेन पत्न्याः संस्थाव्यतिक्रमम् ।।** (महा. शा. अ. २६५, २४५)

प्राचीन न्याय का प्रामाणिक ग्रन्थ यद्यपि न्यायसूत्र है, किन्तु ऐसा प्रतीत होता है, कि न्यायशास्त्र की प्राचीनता तत्पूर्ववर्त्ती है। इसका पाणिनि से पूर्ववर्त्ती होना निश्चित ही है।

वस्तुतः **न्यायसूत्र** की महत्ता इसी से ज्ञात है कि इस पर अनेक भाष्य एवं टीकाग्रन्थों का प्रणयन हुआ। इस सम्बन्ध में **वात्स्यायन** (३०० ई.) रचित न्यायभाष्य, **उद्योतकर** (६३५ ई.) रचित न्यायवार्त्तिक, **वाचस्पति मिश्र** (८४० ई.) प्रणीत **न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीका, उदयनाचार्य** (९८४ ई.) प्रणीत **न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीकापरिशुद्धि, जयन्तभट्ट** (१००० ई.) कृत **न्यायमञ्जरी, वर्धमान** (१२२५ ई.) कृत **न्यायनिबन्धप्रकाश, श्रीकण्ठकृत न्यायालङ्कार, वाचस्पति मिश्र** (द्वितीय १४५० ई०) कृत **न्यायसूत्रोद्धार, रामभद्र** (१६६० ई.) कृत **न्यायरहस्य, जयरामकृत न्यायसिद्धान्तमाला, विश्वनाथकृत न्यायसूत्रवृत्ति** एवं **गोविन्दकृत न्यायसंक्षेप** विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

### बौद्ध-जैन न्याय

उपर्युक्त प्राचीन न्याय एवं **गंगेशोपाध्याय** प्रवर्त्तित **नव्यन्याय** के **मध्यवर्त्ती न्याय** को **बौद्ध-जैन-न्याय**- कह सकते हैं। बौद्ध न्याय का प्रवर्तन **दिङ्नाग** के **प्रमाणसमुच्चय** एवं **जैनन्याय** का प्रवर्तन **सिद्धसेन दिवाकर** के **न्यायावतार** ग्रन्थ से माना जा सकता है।

### बौद्धन्याय के आचार्य एवं ग्रन्थ

बौद्धन्याय के आचार्य एवं ग्रन्थों में दिङ्नाग (५४०-५२० ई.) कृत **प्रमाणसमुच्चय,**

**प्रमाणसमुच्चयवृत्ति**, **न्यायप्रवेश**, **प्रमाणशास्त्रन्यायप्रदेश**, **हेतुचक्रत्रिकालपरीक्षा**, **आलम्वनपरीक्षा** एवं **आलम्बनपरीक्षावृत्ति**, **परमार्थ** (४६८-५६२ ई.) **कृत वसुबन्धु के तर्कशास्त्र** एवं **न्यायसूत्र** का चीनी भाषा में अनुवाद एवं न्यायसूत्र पर भाष्य, **शंकरस्वामी** (५५० ई.) **कृत हेतुविद्यान्यायप्रवेशशास्त्र**, **धर्मपाल** (६००-६३५ ई.) **कृत आलम्वनप्रत्ययध्यानशास्त्रव्याख्या**, **विद्यामात्रसिद्धिशास्त्रव्याख्या** तथा **षट्शास्त्रव्याख्या** एवं **षट्शास्त्रवैपुल्यव्याख्या**, आचार्य **शीलभद्र** (६३५ ई.), **धर्मकीर्त्ति** (५६० ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिककारिका**, **प्रमाणवार्त्तिकवृत्ति**, **प्रमाण-विनिश्चय**, **न्यायबिन्दु**, **हेतुबिन्दुविवरण**, **तर्कन्याय** अथवा **वादन्याय**, **सन्तानान्तरसिद्धिसम्वन्धपरीक्षा** एवं **सम्बन्धपरीक्षावृत्ति**, **देवेन्द्रबोधि** (६५० ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकपञ्जिका**, **शाक्यवोधि** (६७५ ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकपञ्जिकाटीका**, **विनीतदेव** (७०० ई.) **कृत न्यायबिन्दु** एवं **हेतुबिन्दु** की **टीका**, **वादन्यायव्याख्या**, **सम्बन्धपरीक्षाटीका**, **आलम्बनपरीक्षाटीका** एवं **सन्तानान्तरसिद्धिटीका**, **रविगुप्त** (७२५ ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकवृत्ति**, **जितेन्द्रबोधि** (७२५ ई.) **कृत विशालमलवती नाम्नी प्रमाणसमुच्चयटीका**, **शान्तरक्षित** (७४८ ई.) **कृत तत्त्वसंग्रह**, **वादन्यायवृत्ति विपञ्चितार्थ**, **कमलशील** (७५० ई.) **कृत न्यायविन्दु-पूर्वपक्ष** एवं **तत्त्वसंग्रहपञ्जिका**, **कल्याणरक्षित** (८२१ ई.) **कृत सर्वार्थसिद्धिकारिका**, **बाह्यार्थसिद्धिकारिका**, **अन्यापोहविचारकारिका**, **ईश्वरभद्रकारिका** एवं **श्रुतिपरीक्षा**, **धर्मोत्तराचार्य** (८४७ ई०) **कृत न्यायविन्दुटीका**, **प्रमाणपरीक्षा**, **अपोहनामप्रकरणम्**, **परलोकसिद्धि**, **क्षणमात्रसिद्धि** एवं **प्रमाणविनिश्चयटीका**, **मुक्ताकुम्भ** (६०० ई.) **कृत क्षणभंगसिद्धिव्याख्या**, **अर्चट** (६०० ई.) **कृत हेतुबिन्दुविवरण**, **अशोक** (६०० ई०) **कृत** अवयविनिराकरण एवं **सामान्यदूषणदिक्प्रसारिता**, **चन्द्रगोमिन-२** (६२५ ई.) **कृत न्यायसिद्ध्यालोक**, **प्रज्ञाकर गुप्त** (६४० ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकालङ्कार**, **सहावलम्बनिश्चय**, **आचार्य जेतारि** (६८० ई.) **कृत** हेतुतत्त्वोपदेश, बालावतारतर्क एवं **धर्मधर्मिविनिश्चय**, **जिन** (६४० ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकालङ्कार टीका**, **रत्नकीर्त्ति** (१००० ई.) **कृत अपोहसिद्धि** एवं **क्षणभंगसिद्धि**, **रत्नबल** (१०४० ई.) कृत **युक्तिप्रयोग**, **जिनमित्र** (१०२१ ई.) **कृत न्यायविन्दुपिण्डितार्थ**, **दानशील** (१०२५ ई.) **कृत पुस्तकपाठोपाय**, **ज्ञानश्रीमित्र** (१०४० ई.) **कृत कार्यकारणभावसिद्धि**, **ज्ञानश्रीभद्र** (१०५० ई.) **कृत प्रमाणविनिश्चय टीका**, **रत्नाकरशान्ति** (१०४० ई.) **अपरनामकलिकालसर्वज्ञकृत विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि** एवं **अन्तर्व्याप्ति**, **शंकरानन्द** (१०५० ई.) **कृत प्रमाणवार्त्तिकटीका**, **सम्बन्धपरीक्षानुसार**, **अपोहसिद्धि** एवं **प्रतिबन्धसिद्धि**, **शुभाकर गुप्त** (१०८० ई.), **मोक्षाकर गुप्त** (११०० ई.) कृत **तर्कभाषा** (तिब्बती अनुवाद भी) के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

## बौद्धन्याय

बौद्धन्याय का आरम्भ पाँचवीं से सातवीं शताव्दी के अन्तर्गत हुआ। इससे पूर्व बौद्ध दार्शनिकों ने जगत् एवं मानव के सर्वविधक्लेशनिवारणार्थ अनेक उपायों तथा जीवन के लक्ष्य के सम्बन्ध में गम्भीर विवेचना तो निःसन्देह की थी, किन्तु न्यायिक पद्धति की ओर उनका ध्यान नहीं गया। परन्तु जब बौद्ध-दर्शन के सिद्धान्तों का गम्भीर विश्लेषण एवं आलोचना-समालोचना आचार्यों के द्वारा सम्पन्न हुई, तो परस्पर खंडन-मंडन की प्रवृत्ति का उत्पन्न होना स्वाभाविक था। इसी प्रवृत्ति ने बौद्धदर्शन के क्षेत्र में, आचार्यों एवं विद्वानों को तर्कविद्या के सिद्धान्तों एवं न्यायिक पद्धति के सम्बन्ध में विचार करने के लिए प्रेरित किया।

## बौद्धन्याय के तीन सूर्य (वसुबन्धु, दिङ्नाग तथा धर्मकीर्त्ति)

बौद्धदर्शन को प्रकाश में लाने वाले तीन देदीप्यमान सूर्य–वसुबन्धु, दिङ्नाग तथा धर्मकीर्त्ति हैं। वसुबन्धु ने वादविधि (वादविधान) नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया था, ऐसे उल्लेख मिलते हैं। किन्तु आज यह ग्रन्थ, अप्राप्त ही है। बसुबन्धु ने इस ग्रन्थ में प्रमाणलक्षण आदि का निरूपण किया है।

**न्यायदर्शन के प्रख्यात ग्रन्थों** न्यायवार्त्तिक एवं तात्पर्यटीका में पूर्वपक्ष के रूप में, वसुबन्धु के प्रमाणलक्षण उद्‌धृत मिलते हैं।

**दिङ्नाग,** वसुबन्धु के शिष्य थे। इन्होंने न्याय का प्रमुख ग्रन्थ, प्रमाणसमुच्चय एवं उस पर वृत्ति लिखी थी। दिङ्नाग द्वारा प्रतिष्ठित एवं प्रतिपादित न्यायविषय के सिद्धान्तों के मूल आधारसूत्र, अभिधर्मकोश में प्राप्त हैं। दिङ्नाग की प्रमुख देन यह है, कि उन्होंने अभिधर्मकोश के अन्तर्गत वर्त्तमान न्यायविषयक विचारों को संगृहीत कर सिद्धान्तरूप से प्रस्तुत किया। इन्हीं सिद्धान्तों को धर्मकीर्त्ति ने प्रौढि प्रदान की थी। प्रमाणसमुच्चय के अतिरिक्त, दिङ्नाग ने न्यायदर्शन पर जो लघु ग्रन्थ लिखे थे, उनके सङ्केत प्रमाणसमुच्चय में मिलते हैं। **धर्मकीर्त्ति** ने न्याय पर सात ग्रन्थ लिखे थे। ये ग्रन्थ **प्रमाण-वार्त्तिक, प्रमाणविनिश्चय, न्यायबिन्दु, हेतुबिन्दु, सम्बन्धपरीक्षा, चोदनानामप्रकरण** तथा **सन्तानान्तरसिद्धि** हैं। **नागार्जुन** ने विग्रहव्यावर्त्तनी में प्रमाण-प्रमेय एवं लक्ष्य-लक्षणादि का खंडन किया है। इसके साथ-साथ माध्यमिक कारिका में वादिपक्ष का प्रौढता के साथ निराकरण भी किया है। इससे यह अनुमान करना सरल है, कि **नागार्जुन** का न्याय की शास्त्रीय पद्धति से अच्छा परिचय था।

**बौद्धन्याय न्यायदर्शन का परवर्त्ती है**–यह कहना अपेक्षित है, कि बौद्धदर्शन न्यायदर्शन का परवर्त्ती ही है। वास्तविकता यह है, कि जब **दिङ्नाग** ने न्याय के क्षेत्र में प्रवेश किया, तब तक न्याय-दर्शन के मौलिक सिद्धान्त सर्वथा प्रकाश में आ चुके थे।

**संघातवाद**–जहाँ न्याय, आरम्भवाद, सांख्य, परिणामवाद एवं वेदान्त, विवर्त्तवाद को स्वीकार करता है, बौद्ध, संघातवाद को स्वीकार करता है। संघातवाद के अनुसार, केवल धर्मों का बाह्य अस्तित्व है। संस्कृत या संघात का नहीं। प्रतीत्यसमुत्पाद परम्परा के अनुसार हेतु-प्रत्यय-वंश धर्मों की उत्पत्ति होती है। यहाँ यह उल्लेखनीय है, कि हेतुफल की केवल एक परम्परा ही है, जिसका अर्थ यह है, कि यह होने पर यह होता है। यह भी वक्तव्य है, कि जब वर्णसंज्ञान की उत्पत्ति होती है, तब उस वस्तु मात्र से ज्ञान की उत्पत्ति नहीं होती, प्रत्युत विज्ञान, वर्णधर्म एवं चक्षुधर्म–ये तीन धर्म एक साथ उत्पन्न होते हैं। सर्वास्तिवादी बौद्ध एवं न्यायवैशेषिक, दोनों ही, बाह्य वस्तुओं के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं, एवं बहुधर्मवादी हैं, किन्तु न्याय-वैशेषिक के अन्तर्गत अवयव एवं संघात, इन दोनों की स्वतन्त्र सत्ता है।

### बौद्धन्याय एवं धर्म

बौद्धन्याय के स्वरूप एवं उद्‌गम को जानने के लिए तदन्तर्गत स्वीकृत धर्म के स्वरूप का बोध अत्यावश्यक है। इस सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है, कि बौद्धों का पञ्चस्कन्ध जो प्रमाणों के उद्‌गम की प्रमेय (धर्म) भूमि है, चित्त-चैत्त एवं रूप, इन दो भागों में विभक्त की गई है। इनमें रूप धर्म, पृथिव्यादि

चार महाभूतों या भौतिक रूप के परमाणु हैं। ये चार महाभूत सर्वत्र समस्त भौतिक रूपों में समान मात्रा में पाए जाते हैं।

**चार महाभूत**

**पृथिवी** धातु (धृति कर्म) अप् **(जल) धातु** (संग्रह कर्म), **तेजोधातु** (पक्तिकर्म), **वायुधातु** (व्यूहन कर्म), ये चार धातुएँ महाभूत हैं। इनके **स्वभाव**, क्रमशः, खर, स्नेह, उष्णता तथा ईरणा हैं।

उपर्युक्त चार महाभूत, या यों कहिए, चार धातु संस्कार, एक प्रकार के फोर्स हैं। उदाहरणार्थ, जलवर्त्ती पृथिवी धातु भी अपनी वृत्ति को प्रकट करता है, क्योंकि वह नौका को धारण करता है। यहाँ, यह विचारणीय है, कि भौतिक धर्म उन पाँच विज्ञानों के समकक्ष हैं, जिनका आश्रय, पाँच ज्ञानेन्द्रिय है। ये पाँच धर्म–रूप, रस, गन्ध, स्पर्श एवं शब्द हैं। बौद्धों के अनुसार, भौतिक धर्म को अपनी धृति के लिए, चार महाभूतों में से प्रत्येक के एक-एक धर्म की अपेक्षा है। इस प्रकार बौद्धों के अनुसार, किसी द्रव्य के स्थान में महाभूतचतुष्क तथा भौतिक द्रव्य वर्त्तमान हैं। ये स्वतन्त्र एवं सम हैं। परन्तु ये हेतु-प्रत्ययवश, अन्योऽन्य-सम्बद्ध हैं। अत एव इनकी उत्पत्ति एक साथ होती है।

**संघात परमाणु** कम से कम अष्टद्रव्यक होता है। इनमें से चार मुख्यतया द्रव्य तथा चार महाभूत हैं। ये भौतिक रूप–रूप, रस, गन्ध, स्पर्श के आश्रयभूत हैं। इसके अतिरिक्त चार आयतन हैं, जो महाभूतों के आश्रयभूत हैं। यह भी वक्तव्य है, कि जब द्रव्य में शब्द की अभिनिष्पत्ति होती है, तो शब्द का एक परमाणु अधिक होता है।

**चित्त एवं चैत्तधर्म**–बौद्धों ने चित्त, चैत्त को कुछ धर्मों में विभक्त किया है। ये धर्म साथ-साथ तो रहते हैं, किन्तु एक-दूसरे से मिलते नहीं। ये हेतुप्रत्ययवश, अन्योऽन्यसंबद्ध हैं। सामान्य धर्म प्रत्यय-वश, अन्योऽन्यसंबद्ध हैं। सामान्य धर्म दश हैं। ये **महाभूमिक** भी कहलाते हैं। ये १० धर्म–वेदना (सौमनस्य दौर्मनस्य), चेतना, संज्ञा, द्वन्द्व, स्पर्श, मति, स्मृति, मनस्कार, अधिमोक्ष तथा समाधि हैं। ये धर्म ही चित्त को आवृत्त करते हैं। इसके अतिरिक्त वितर्क और विचार, ये दो धर्म और हैं। वितर्क आलम्बन में चित्त का प्रथम प्रवेश है। आलम्बन में चित्त की अविच्छिन्न प्रवृत्ति, विचार है। इसीलिए वितर्क औदारिक एवं विचार सूक्ष्म है। वितर्क एवं विचार, प्रत्येक चित्त में होते हैं। किन्तु जब योगी ध्यानावस्था में प्रवेश करता है, तो समाधि में इनका तिरोभाव हो जाता है। इन दो को लेकर चित्तसंघात के बाहर परमाणु होते हैं।

उपर्युक्त सामान्य धर्मों के अतिरिक्त कुछ **गौण धर्म** भी होते हैं। प्रथमतः, ये कुशल एवं अकुशल भेद से दो प्रकार के होते हैं। कुशल धर्म भी १० हैं। ये धर्म श्रद्धा, वीर्य, उपेक्षा, ह्री, अपक्षपा, अप्रमाद, मूलद्वय, अविहिंसा एवं प्रश्रब्धि हैं। अकुशल चित्त में १२ धर्मों के अतिरिक्त कुछ और धर्म भी होते हैं। प्रत्येक अकुशल कर्म के मूल में अही (निर्लज्जता) एवं 'अनपत्रपा' हैं। 'अही' स्वापेक्षा से है, जबकि अनपत्रपा परापेक्षा से लज्जा का अभाव है। बौद्धों का विचार है, कि प्रत्येक पाप कर्म के मूल में, इन दो धर्मों के प्रभाव पाए जाते हैं।

धर्म, गणित के बिन्दु के समान हैं। ये भिन्न संस्कारों के केन्द्र हैं। इनका क्षण-क्षण में उत्पाद, विनाश होता रहता है। यही चित्र दो भूमियों में प्रकट होता है।

अधोभूमि में, बिन्दु तथा क्षण हैं। न कोई द्रव्य है, न वर्ण संस्थान है, न स्थिति है, और न कोई आकार है। ऊर्ध्वभूमि में एक दूसरा लोक है, जो परिकल्प से निर्मित है। इस प्रकार दो भिन्न वस्तुएँ हैं–एक, तत्त्व, जहाँ इन्द्रिय विज्ञान तथा गणित के बिन्दु के समान क्षण हैं, तथा दूसरा व्यावहारिक तत्त्व, जो पर-परिकल्प द्वारा पहिले पर आरोपित होता है।

## दिङ्नाग और धर्मकीर्त्ति

दिङ्नाग की ज्ञानमीमांसा उपर्युक्त विचार के साथ आरम्भ होती है। प्रत्यक्ष तथा अनुमान, ये दो ही प्रमाण हैं। इसका कारण यह है, कि विशेष तथा सामान्य, यही विषय के दो प्रकार हैं। विशेष का समकक्ष क्षण है, जो समस्त का आधार है। सामान्य हमारी कल्पना के निर्माण के समान है। विशेष का तात्पर्य उस विशेष से है, जो विवेचन का विषय है, तथा सर्वसामान्य लक्षणों से रहित है। दिङ्नाग तथा धर्मकीर्त्ति का विज्ञानवाद यह है, कि वे परमार्थ द्रव्य एवं परिकल्प के रूप में तत्त्व की द्विविध तत्त्वभूमि सिद्ध करते हैं। परमार्थ द्रव्य का कोई रूप नहीं है। परिकल्पभूमि, शुद्ध कल्पना का आभास मात्र नहीं है। दूसरे शब्दों में, यह मात्र शशशृङ्ग या वन्ध्यापुत्र के समान नहीं है।

**यदि** विचार कर देखा जाय, तो **दिङ्नाग** एवं **धर्मकीर्त्ति** का सिद्धान्त उस वाद का परिणाम है, जो प्रत्यक्ष ज्ञान एवं अनुमानाश्रित ज्ञान में, मौलिक भेद उत्पन्न करता है।

**'काल' सिद्धान्त**–बौद्धों की ज्ञानमीमांसा करने से पूर्व काल एवं दिक्सम्बन्धी सिद्धान्त का निरूपण परमापेक्षित है। शंकराचार्य एवं माधवाचार्य ने दिक्सम्बन्धी सिद्धान्त को अत्यन्त महत्त्वपूर्ण मानते हुए, बौद्धों के दिग्वाद का निराकरण किया है। बौद्धों के अनुसार बाह्य जगत् की अविद्यमानता के प्रमाण से दिक् की अविद्यमानता स्वतः सिद्ध है। बौद्धेतर दर्शनों में काल को एक स्वतन्त्र पदार्थ माना है, जिसका सम्बन्ध द्रव्यों से हो सकता है, अथवा उसे द्रव्यों का एक गुण माना है। इसके अतिरिक्त शाश्वत काल का सिद्धान्त भी मिलता है, जो समस्त संसार का कारण है।

दिक् के लिए, आकाश शब्द का व्यवहार भी होता है। आकाश, अनन्त के प्रतीक के रूप में भी स्वीकार किया गया है। इस रूप में आकाश दिक् एवं काल दोनों को व्याप्त करता है। शब्द आकाश का गुण एवं लिंग है, क्योंकि शब्द से ही आकाश का बोध होता है। वैशेषिक में भू, दिक्काल की विशेष चर्चा मिलती है। वहाँ, इन दोनों को नौ द्रव्यों के अन्तर्गत परिगणित किया गया है।

**ऋग्वेदकाल में काल की उत्पत्ति का सिद्धान्त**–ऋग्वेद (१०।१८०१२) के अनुसार संवत् (काल) की उत्पत्ति सर्वप्रथम अर्णव से हुई। इसी प्रकार बृहदारण्यक (१।२।८) में, यह वर्णन मिलता है, कि पुरुष ने सर्वप्रथम काल को प्रकट किया, तथा स्वयं मन द्वारा उसके साथ मृत्यु एवं बुभुक्षा के रूप में सम्भोग किया। इस सम्भोग में जो शुक्र स्खलन हुआ, वही 'संवत्सर' था। इसके पूर्व संवत्सर न था। मृत्यु की संतान संवत्सर स्वयं मृत्यु है। अत एव संवत्सर से व्याप्त संसार नश्वर है। इन वैदिक उदाहरणों से काल का संहारस्वरूप एवं नियतिस्वरूप, स्पष्ट रूप से संकेतित होता है।

**महाकाल**–महाकाल का तादात्म्य शिव एवं विष्णु के साथ किया जाता है। यह इसलिए कि शिव एवं विष्णु मृत्यु से पर हैं। इसी प्रकार महाकाल भी शाश्वत है। ऐसे ही विराट् पुरुष भी समस्त द्वन्द्वातीत एवं ईश्वर स्वरूप है–"कालः प्रत्यक्ष ईश्वरः"। ईश्वर स्वरूप काल उदासीन एवं पक्षपातरहित है।

## शाश्वत एवं औपाधिक काल

वेदान्त में निर्गुण ब्रह्म एवं सगुण ब्रह्म निरूपित हुआ है। ब्रह्म उपाधिरहित शाश्वत एवं सर्वव्यापक तत्त्व है, किन्तु ईश्वर मायोपहित ब्रह्म है। इसी प्रकार शाश्वत काल भी संसार से ऊपर है, किन्तु औपाधिक काल सावयव एवं सान्त है। प्रातः, मध्याह्न एवं सायं, घटी-पल आदि अवयव ही तो हैं। औपाधिक काल का निर्माण भौतिक रूप से हुआ है। काल के पूर्वापर एवं भूत, भविष्यत् तथा वर्त्तमान भेद भी भौतिक एवं व्यावहारिक आधारों पर आधारित हैं।

काल के सूक्ष्म द्रव्य होने का विचार अनेक दर्शनों में पाया जाता है। जैसा कि पहले भी कहा गया है, वैशेषिक ने काल की गणना नौ द्रव्यों में की है। मीमांसक भी काल को द्रव्य मानते हैं। जैनागम काल को द्रव्य तो मानते हैं, किन्तु वे इसे 'अस्तिकाय' नहीं मानते। इसका कारण यह बतलाते हैं, कि काल में प्रदेश नहीं हैं।

## काल का स्वरूप एवं लक्षण

जिस प्रकार **मन**, **आत्मा** तथा **आकाश**, **प्रत्यक्ष** के विषय नहीं हैं, उसी प्रकार काल भी अनुमेय है। किन्तु **प्रभाकर** मानते हैं, कि काल षडिन्द्रियग्राह्य है। यह अनुमेय नहीं है।

मीमांसकों, वैशेषिकों एवं वेदान्तियों के अनुसार काल के लक्षण, सूक्ष्मत्व, विभुत्व, नित्यत्व एवं एकत्व अथवा अनवयवत्व हैं। इस प्रकार भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा के अन्तर्गत, काल, अभौतिक एवं भौतिक की मध्यवर्त्ती शृंखला है। अभौतिक के समान काल में सूक्ष्मता, एकत्व एवं नित्यत्व हैं, एवं भौतिक द्रव्य के समान काल में अचेतनत्व एवं जडता हैं। इसके अतिरिक्त काल, उत्पत्ति, स्थिति एवं विनाशलक्षण स्वरूप एवं भूत-भविष्यद्-वर्त्तमान रूप है[1]।

## बौद्धों का कालवाद

बौद्धों के द्वारा काल का खण्डन एवं मण्डन दोनों किए गए हैं। अवश्य, कुछ मुख्य निकाय काल का खंडन करते हैं। **योगाचार के शत** धर्मों की सूची में दिक् एवं काल विप्रयुक्त संस्कार के अन्तर्गत गिनाए गए हैं। महाविभाषा (प्र० ३६३) में काल का नित्य स्वभाव व्याख्यायित हुआ है। अभिधर्मकोश (पृ० ६३) में त्रैकाल्यवाद (भूत-भविष्यत् एवं वर्त्तमान) का वर्णन है।

---

१. कालस्तूत्पत्तिस्थितिविनाशलक्षणस्त्रिविधः। सप्तपदार्थी, १४।

सचमुच, काल, एक ऐसा भाण्ड (महापात्र) है, जिसमें भूत, भविष्यत् एवं वर्त्तमान स्थित है। **संघभद्र**, न्यायानुसारशास्त्र के अन्तर्गत त्रैकाल्यवाद के विरोधी हैं। वे भूत एवं भविष्यत् को धर्म नहीं मानते। ये मात्र अवस्था भेद हैं। देशस्थ होने के कारण, मात्र वर्त्तमान ही धर्म है। वैभाषिक के अनुसार ७५ धर्मों की सूची में काल का निर्देश नहीं है। तथापि प्रच्छन्नतया काल एवं दिक् वैभाषिक ग्रन्थों में मिलते हैं। नित्य काल का तादात्म्य अमृत धातु से है, जो निर्वाण धातु का अधिवचन है। औपाधिक काल जाति, स्थिति, वंश एवं अनित्यता में वर्त्तमान है। इनका कारित्र प्रत्येक संस्कृत धर्म को त्रिकाल (भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान) की अवस्था में आकृष्ट करता है।

**कारित्र क्या है**–प्रत्येक धर्म का अपना कारित्र होता है। किन्तु यह कारित्र विशेष क्षण में ही उत्पन्न होता है। जब कोई धर्म विशेष क्षण में अपना कारित्र समाप्त कर लेता है, तो पुनः यह अवसर नहीं आता। यही क्षण, वर्त्तमान कहलाता है। इस प्रकार हम कह सकते हैं, कि भविष्यत् धर्म वे हैं, जिन्होंने अपना कारित्र व्यक्त नहीं किया है। इस दृष्टि से वर्त्तमान ही भूत धर्म हो जाते हैं, क्योंकि वे अपना कारित्र व्यक्त कर चुके होते हैं। यही प्रत्येक धर्म का कारित्र है। कारित्र कर्म है।

## दिग्वाद (आकाशवाद)

काल, दिक् एवं आकाश, ये तीनों लगभग एक ही हैं। तीनों नीरूप–निराकार एवं विभु हैं। ये द्रव्य विशेष हैं। इन तीनों के भेद जैसे दिक् के पूर्व, पश्चिम आदि, काल के भूत-भविष्यत् आदि एवं आकाश के घटाकाशादि औपाधिक हैं।

**उपनिषदों** के अनुसार, आकाश शब्द का आश्रय है। इसके अतिरिक्त उपनिषदों में, अव्यक्त से आकाश की सृष्टि बतलाई है–अव्यक्तादाकाशः। उपनिषदों में आकाश एवं दिक्, दोनों का व्यवहार होता था। जहाँ, आकाश शब्द का समवायिकारण है, वहाँ दिक् वह शब्द विशेष है, जो प्रदेश का निमित्त कारण है।

**मीमांसकों** की दृष्टि में, शब्द एक नित्य द्रव्य विशेष है, जिसकी अभिव्यक्ति वाक् में होती है। वस्तुतः मीमांसकों का उद्देश्य वेद का नित्यत्व एवं अपौरुषेयत्व सिद्ध करना था। अत एव उन्होंने शब्द को नित्य द्रव्य माना था।

**वैशेषिक कणाद** मीमांसक के मत का खंडन करते हुए कहते हैं, कि यदि मीमांसक यह मानता है, कि शब्द आकाश का गुण है, तो शब्द को दिक् का गुण भी माना जा सकता है। कुमारिल का मत है, कि दिक् आकाश को भी व्याप्त करता है। विचार करें–जो **दिग्भाग श्रोत्र (कान ) की शष्कुली में व्याप्त है वह श्रोत्रेन्द्रिय है**। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार वैशेषिक मानते हैं, कि श्रोत्रेन्द्रिय आकाश है–**"कर्णशष्कुल्यवच्छिन्नं नभः"**। इस प्रकार बौद्धों के अनुसार श्रोत्रेन्द्रिय दिग्भाग है। अतः बौद्धन्याय में आकाश एवं दिक्, एक ही हैं।

दिग्वाद एवं आकाशवाद के सम्बन्ध में यह तथ्य विशेष रूप से उल्लेखनीय है, कि इनके साथ ब्रह्म तत्त्व सम्बद्ध है, जो शब्द की निष्पत्ति करता है–"अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्" (वा० प०) किन्तु यह विचार उपनिषदों में अविशदीकृत है, अव्याख्यात है। संक्षेप में, दिक् आकाश एवं श्रोत्र एक ही हैं।

**पालि आम्नाय** के अन्तर्गत 'आकासो' एवं 'ओकासो' (आकाश एवं अवकाश) की गणना पाँच महाभूतों में न करके केवल पृथिव्यादि चार महाभूत ही माने गए हैं। जहाँ तक सूत्रों की बात है, उनसे यह अनुमान लगाया जा सकता है, कि महाभूत आकाशादि पाँच थे। वस्तुतः इस सम्बन्ध में निम्नलिखित अनेक मत मिलते हैं–

१. **अभिधम्मकोश** में आकाश को महाभूत न कहकर एक धातु बतलाया गया है।

२. **धम्मसंग्गणी** में आकाश को देवलोक कहा है।

३. **बुद्धघोष** ने आकाश (धातु) की वही व्याख्या की है, जो वैशेषिक ने 'दिश्य' की है[1]। आकाश धातु का लक्षणरूप परिच्छेद है। अतएव परिच्छिन्न रूपों में, ऊर्ध्व, अधः एवं तिर्यक् की प्रतीति होती है।

४. थेरवाद में दिग् एवं आकाश का द्विविध भाव नहीं है। वहाँ शब्द को न स्वतन्त्र द्रव्य माना है, और न ही द्रव्यविशेष का गुण ही। शब्द को चार महाभूतों का कार्य मानते हुए अदृश्य माना है। किन्तु शब्द श्रोत्र ज्ञान का विषय है।

५. **विभाषा में आकाश धातु** को 'अघसामन्तक रूप' कहा है। अर्थात् आकाश धातु अत्यन्त अभिघात करने वाले–वृक्षादि का सामन्तक रूप है।

६. **नागार्जुन** के अनुसार, पृथिव्यादि चार महाभूत एवं आकाश तथा विज्ञान, ये छः धातु मानी गई हैं। नागार्जुन के अनुसार आकाश का अन्य द्रव्यों में प्राधान्य था, क्योंकि नागार्जुन मानते थे, कि जो आकाश पर लागू होता है, वह अन्य द्रव्यों पर भी चरितार्थ होता है।

७. **चन्द्रकीर्त्ति** का कथन है, कि आकाश, अनन्त है। अनावरण मात्र स्वभाव ही है। बहुधर्मवादी बौद्ध आकाश को अभाव कहते हैं।

**अभाव का स्वरूप**–अभाव के दो प्रकार हैं–एक बुद्धिपूर्वक एवं दूसरा अबुद्धिपूर्वक। प्रथम, किसी वस्तु के बुद्धिपूर्वक विनाश से उस वस्तु का विनाश है। द्वितीय, किसी वस्तु का निरन्तर विनाश जो चाक्षुष नहीं है। आकाश इनसे भिन्न तृतीय प्रकार का अभाव है। बौद्ध इसीलिए आकाश को द्रव्य

---

१. वै. सू. २।२।१०।

विशेष न स्वीकार कर अभाव मात्र स्वीकार करते हैं।

**प्रमाण का स्वरूप**–पञ्चम से षष्ठ शताब्दी के अन्तर्गत प्रमाणविनिश्चय का प्रयत्न **बौद्धन्याय** के अन्तर्गत विशेष रूप से किया गया। सम्यक् ज्ञान, अथवा प्रमाण वह है, जिसके पश्चात् निश्चय (अध्यवसाय) होता है। इसी ज्ञान से पुरुषार्थ–प्रयोजन की सिद्धि होती है। इसके विपरीत जो ज्ञान मिथ्या है, उससे प्रयोजन की सिद्धि नहीं होती। संशय एवं विपर्यय सम्यक्ज्ञान के विरुद्ध हैं। **धर्मोत्तर** ने **सम्यक्ज्ञान के दो भेद** किए हैं–१–प्रागवीय भावनाश्रित ज्ञान, जो आपाततः पुरुषार्थ-सिद्धि कराता है, तथा २–प्रमाणभूत ज्ञानभावना जो मात्र व्यापक है। बौद्धन्याय के अन्तर्गत इसी द्वितीय प्रकार के ज्ञान का अनुसंधान वर्त्तमान है। यही सम्यक् ज्ञान अर्थक्रियासमर्थ वस्तु का प्रदर्शक है।

**प्रमाण लक्षण**–बौद्धन्याय के अनुसार **प्रमाण** एवं सम्यक् ज्ञान अविसंवादक ज्ञान हैं। यह ज्ञान प्रदर्शित अर्थ का प्रापक है एवं यही ज्ञान प्रदर्शित अर्थ में प्रवृत्त करता है, एवं पुरुषार्थसिद्धि का हेतु है। एक ज्ञान की पुनरावृत्ति प्रत्यभिज्ञा है।

**मीमांसक** भी बौद्धों के समान प्रमाण को समाधिगत अर्थ का प्रापक मानता है। किन्तु नैयायिकों के अनुसार, प्रमाण, ज्ञान का साधकतम कारण है। **बौद्धों** के अनुसार, अर्थ क्षणिक हैं, तथा ये इन्द्रिय तथा कल्पना दोनों में भेद करते हैं। बौद्धों के अनुसार इन्द्रिय तथा कल्पना ज्ञान के उपकरण हैं। इन्द्रिय वस्तु को अधिगत करती है, एवं कल्पना निर्माणकर्त्री है। इस प्रकार ज्ञान का प्रथम क्षण इन्द्रियविज्ञान का क्षण है। यद्यपि यह अविकल्प है, किन्तु विकल्पोत्पत्ति की सामर्थ्य इसमें है। अर्थ का अधिगम होने के पश्चात्, प्रथम क्षण के बाद अर्थ का आत्मा स्फुट होता है। इस प्रकार बौद्धन्याय के अनुसार प्रमाण एक क्षण है, और यही क्षण सम्यक्ज्ञान का कारण है।

**वस्तुसत्ता**–दिङ्नाग एवं धर्मकीर्त्ति के अनुसार ज्ञान की व्याख्या के समान वस्तु (परमार्थ सत् ) की व्याख्या भी विलक्षण है। वस्तु, अर्थक्रिया सामर्थ्य है। इसका अर्थ यह है, कि जिसमें अर्थक्रिया सामर्थ्य नहीं है, वह अवस्तु है। उदाहरणार्थ, जो अग्नि प्रज्वलित एवं शान्त है, वह अग्नि स्वलक्षण है, यह परमार्थ सत् है। इस प्रकार जो अग्नि न स्फुट है, न प्रज्वलित है, और न पाक क्रिया में सक्षम है, वह वस्तु है। यह कल्पना मात्र है, जैसे, भूत एवं भविष्यत् की अग्नि। अतः प्रत्युत्पन्न-वर्त्तमान की अग्नि ही सत् एवं निर्विकल्पक (वास्तविक एवं कल्पनारहित) है। वस्तु एवं अवस्तु के बीच का लोकसंवृत्ति सत्य (व्यवहार) है। वस्तु भी दो प्रकार की है–एक शुद्ध एवं दूसरी परिकल्पमिश्रित। शुद्ध वस्तु क्षण, परमार्थ सत् है, दूसरी वस्तु स्वलक्षण के अनन्तर विकल्पनिर्मित आकार है। जब वस्तुप्रतिबन्ध पारम्पर्येण होता है, तब अर्थसंवाद होता है। किन्तु यह अनुभव परमार्थ सत् की दृष्टि से भ्रान्त है। यह पारम्परिक सत् रूप है, प्रत्यक्ष की दृष्टि से सत् कदापि नहीं है।

**प्रमाण की द्विविधता**–जिस प्रकार वस्तु सत् द्विधा है, जैसा कि ऊपर कहा गया है, उसी प्रकार

प्रमाण भी दो प्रकार का है–प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष। प्रत्यक्ष प्रमाण इन्द्रिय व्यापार से उत्पन्न होता है, एवं अप्रत्यक्ष विकल्प से। प्रत्यक्ष, बौद्धन्याय में आभास है, एवं अप्रत्यक्ष कल्पना। प्रत्यक्ष से अर्थ का ग्रहण होता है। अप्रत्यक्ष से अर्थ भी कल्पना होती है। इसी प्रकार, धर्मोत्तर प्रमाण के ग्राह्य एवं अध्यवसेय, दो भेद मानते हैं। प्रत्यक्ष का क्षण एक है, और वह ग्राह्य है, और दूसरा अध्यवसेय प्रत्यक्षबल से उत्पन्न निश्चय (अध्यवसाय) है। यही क्षण सन्तान है। सन्तान ही प्रत्यक्ष अथवा प्राप्तव्य-प्रापणीय है। वस्तुतः क्षण की प्राप्ति अशक्य है।

बौद्धन्याय में प्रत्यक्ष एवं अनुमान दो प्रमाण माने गए हैं। बौद्ध आप्त वचन को प्रमाण नहीं मानते। अर्थापत्ति एवं उपमान का अन्तर्भाव वे अनुमान में ही करते हैं।

अब यहाँ बौद्धों के अनुसार, प्रत्यक्ष एवं अनुमान के सम्बन्ध में विचार करेंगे।

**प्रत्यक्ष प्रमाण**–बौद्ध न्याय में, ज्ञान के साक्षात् एवं परोक्ष भेदों के आधार पर ही समस्त ज्ञान-मीमांसा आश्रित है। साक्षात् को इन्द्रिय व्यापार एवं परोक्ष को विकल्प कहा गया है। जैसा कि पहिले भी कहा जा चुका है, प्रत्यक्ष निर्विकल्प है, कल्पनारहित एवं साक्षात्कृत। वह वस्तु के स्वलक्षण का ग्रहण करता है। वह वस्तु के नाम, जाति, द्रव्य, गुण एवं कर्म का ग्रहण नहीं करता। वस्तुतः सविकल्पक प्रत्यक्ष, प्रत्यक्ष नहीं है, क्योंकि वह मन इन्द्रिय से जात्यादि का विवेचन करके विषय का ग्रहण करता है। इस प्रकार वस्तु मात्र का जो प्रथम ग्रहण होता है, वही निर्विकल्पक प्रत्यक्ष है, वही शुद्ध प्रत्यक्ष है। इसके अनन्तर मन द्वारा वस्तु के नाम स्मरण से वस्तु के नाम का ज्ञान होता है। यह प्रत्यक्ष नहीं है, क्योंकि यह इन्द्रियार्थसंनिकर्षजन्य नहीं है। इसमें इन्द्रिय व्यापार नहीं है।

उपर्युक्त इन्द्रियाश्रित ज्ञान में स्वरूपप्रत्यक्ष के अतिरिक्त **मानस प्रत्यक्ष** भी प्रत्यक्ष का एक रूप है। प्रत्येक प्रत्यक्ष ज्ञान में, मानस प्रत्यक्ष का एक क्षण होता है, जो इन्द्रियज्ञान के विषयक्षण से उत्तरकालिक है। इस प्रकार भी कह सकते हैं, कि जब चक्षु का व्यापार होता है, तब रूपज्ञान चक्षुराश्रित होता है, और जब चक्षु का व्यापार उपरत होता है, तब मनोविज्ञान का प्रत्यक्ष होता है। यही मानस प्रत्यक्ष है। एक **योगिप्रत्यक्ष** है, जिसके अनुसार योगी को भूत एवं भविष्यत् का वर्त्तमान जैसा ही आभास होता है। योगिप्रत्यक्ष अलौकिक योगज संनिकर्ष से जन्य है। यौगिक प्रत्यक्ष भी उपर्युक्त शुद्ध प्रत्यक्ष के समान निर्विकल्पक है। यह अर्थग्राही भी है।

इस सम्बन्ध में, यह उल्लेखनीय है, कि **सौत्रान्तिक** के अनुसार ज्ञान स्वप्रकाशस्वरूप है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार दीपक स्वेतर विषयों को भी प्रकाशित करता है, एवं स्वयं को भी। दीपक को प्रकाशित करने के लिए, किसी अन्य दीपक की आवश्यकता नहीं होती। यही स्वसंवेदन कहलाता है।

**बौद्धेतर मतं**–प्रभाकर मीमांसक मानता है, कि ज्ञान का स्वतः प्रत्यक्ष होता है। किन्तु कुमारिल

के मतानुसार ज्ञानक्रिया का प्रत्यक्ष नहीं होता। कुमारिल का कथन है, कि ज्ञानक्रिया ज्ञातता के प्राकट्य अथवा संवित्ति से अनुमित होती है। न्यायवैशेषिक के मतानुसार ज्ञान प्रत्यक्ष का विषय है, किन्तु इसका स्वतःप्रत्यक्ष नहीं होता। ज्ञान का अनुमान ज्ञातता से नहीं होता। न्यायवैशेषिक के अनुसार एक ज्ञान का प्रत्यक्ष, दूसरे ज्ञान से होता है, यही अनुव्यवसाय है। **सांख्य योग** का मानना है, कि ज्ञान का प्रत्यक्ष आत्मा द्वारा होता है, अन्य ज्ञान से नहीं, क्योंकि ज्ञान अचेतन है। **वेदान्त** में ज्ञान स्वप्रकाश है। आत्मा स्वतः प्रकाश मात्र है। **हीनयान** के अन्तर्गत आत्मा और उसके गुणों का निराकरण किया गया है, किन्तु 'विज्ञान' को स्वीकार करता है, जिसके चैतसिक धर्म विषय हैं। **दिङ्नाग** उक्त मत के विरुद्ध न तो मन-नामक इन्द्रियान्तर को स्वीकार करते हैं, और न सुखादि प्रमेय को। सर्वास्तिवादी मन इन्द्रिय का बुद्धि से तादात्म्य मानता है। सर्वास्तिवादी के अनुसार चित्त, मन एवं विज्ञान एक ही हैं। किन्तु थेरवाद के अनुसार विज्ञान के साथ हृदय धातु स्वतन्त्रतया स्वीकार्य है। **दिङ्नाग** मन इन्द्रिय को तो स्वीकार नहीं करते, किन्तु मानस प्रत्यक्ष को मानते हैं। धर्मोत्तर के अनुसार, ज्ञान की प्रक्रिया के अन्तर्गत, प्रथम क्षण के पश्चात् विकल्प अनुगमन करता है। निश्चित ही आत्मा का ज्ञानरूप वेदन होता है, किन्तु इसके अनन्तर विकल्प नहीं होता। दिङ्नाग का विचार है कि चित्त की ऐसी कोई अवस्था नहीं है, जिसमें संवेदन प्रत्यक्ष न होता हो। उदाहरणार्थ, यदि हम नीलपीतादि देखते हैं, और इसके साथ-साथ सुखादि का संवेदन होता है, तो यह नहीं कहा जा सकता, कि सुखादि नीलादि से उत्पन्न इन्द्रिय विज्ञान के तुल्य आकार हैं। यहाँ, यह भी वक्तव्य है, कि जब किसी नीलादि जैसे बाह्य विषय का ग्रहण होता है, तो उसी समय सुखादि आकार से किसी अन्य का संवेदन होता है, जो रूपप्रत्यक्ष का आत्म संवेदन है। इससे यह निष्कर्ष प्राप्त होता है, कि हम रूप दर्शन के साथ-साथ, एक अन्य वस्तु का भी अनुभव करते हैं। यह अनुभव दृष्ट विषय (अर्थ) से भिन्न है, तथा यह चित्त की प्रत्येक अवस्था के साथ होता है, एवं इसके बिना चित्त की कोई भी अवस्था नहीं है। यही स्वात्मा है। यह ज्ञान ही है। इसी से ज्ञान का अनुभव होता है। यह ज्ञानरूपवेदन आत्मा का साक्षात्कार है। यह निर्विकल्पक एवं अभ्रान्त है, इसीलिए प्रत्यक्ष है।

### प्रत्यक्ष एवं बौद्धेतर भारतीय दर्शन

**सांख्य** के अनुसार प्रत्यक्ष वह विज्ञान है, जिसके अन्तर्गत, जो जिस वस्तु के सम्बन्ध से सिद्ध होता है, उसी वस्तु के आकार को ग्रहण कर लेता है[1]। विज्ञानभिक्षु ने इस लक्षण का स्पष्टीकरण करते हुए कहा है, कि प्रत्यक्ष वह बुद्धिवृत्ति है, जो वस्तु को प्राप्त कर तदाकार रूप हो जाती है। यह भी उल्लेख करने योग्य है, कि वस्तु के सान्निध्य से ही बुद्धिवृत्ति उत्पन्न नहीं होती, प्रत्युत बुद्धि वृत्ति का आकार ही तत् तत् वस्तुओं से उत्पन्न होता है। यहाँ यह भी निर्देश योग्य है, कि बुद्धि का तम उसकी वृत्ति में अन्तराय है। इसीलिए, जब गृहीत विषय में, इन्द्रिय व्यापार के कारण वह तम अभिभूत हो

---

१. यत् संबन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखिविज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्। सा. सू. १।८९।

जाता है, तो **अध्यवसाय** होता है–"प्रतिविषयाध्यवसायो दृष्टम्" (सा. का.) वाचस्पति मिश्र कहते हैं, कि वाह्येन्द्रिय वस्तु का आलोचन कर मन को समर्पित करती है, मन अहंकार को समर्पित करता है, अहंकार वुद्धि को समर्पण करता है। यद्यपि वाह्येन्द्रिय, मन, अहंकार एवं बुद्धि परस्पर विरोधी हैं, तथापि भोग एवं अपवर्ग के लिए, इनमें परस्पर एकवाक्यता सिद्ध है।

**न्यायदर्शन** के अन्तर्गत इन्द्रिय एवं अर्थ के सन्निकर्ष से उत्पन्न जो अव्यभिचारी ज्ञान है, वह प्रत्यक्ष है। यह ज्ञान दो प्रकार का है–अव्यपदेश्य एवं व्यवसायात्मक इन्द्रिय का अर्थ से, मन से और मन का आत्मा से संयोग होता है। किन्तु अन्तिम दो संयोगों का न्याय के अन्तर्गत, चारितार्थ्य नहीं है। भाष्यकार वात्स्यायन कहते हैं, कि मन भी इन्द्रिय है, अत एव मन द्वारा अनुभूत सुखदुःखादि का संवेदन प्रत्यक्ष ही है।

**मीमांसा** के अन्तर्गत, **जैमिनि**, नैयायिक के समान यही कहते हैं, कि प्रत्यक्ष से अतीन्द्रिय विषय का ग्रहण नहीं होता। इस प्रकार जैमिनि के मतानुसार इन्द्रियजन्य ज्ञान प्रत्यक्ष है। **मीमांसक** प्रभाकर साक्षात्प्रतीति को प्रत्यक्ष कहते हैं। प्रत्यक्ष ज्ञान की क्रिया दो प्रकार की है–निर्विकल्पक एवं सविकल्पक। प्रभाकर मत में, प्रत्यक्ष का ज्ञान अन्य प्रत्यक्ष द्वारा नहीं होता। प्रभाकर मानते हैं, कि प्रत्यक्ष ज्ञान की प्रत्येक क्रिया में 'त्रिपुटीसंवित्' है। यह त्रिपुटीसंवित्, ज्ञाता आत्मा की संवित्ति, ज्ञेय की संवित्ति एवं ज्ञान की संवित्ति है।

**वैशेषिक** के अन्तर्गत **प्रशस्तपाद** का मत है, कि इन्द्रियार्थ सन्निकर्ष के पश्चात् ही वस्तु के स्वरूप का प्रत्यक्ष होता है। यह निर्विकल्प है। सविकल्प विशेष वस्तु का ग्रहण है।

**अनुमान** न्याय के अन्तर्गत अनुमान का विवेचन आगे किया जाएगा। अनुमान के दो भेद हैं–स्वार्थानुमान एवं परार्थानुमान। स्वार्थानुमान (Syllogism) ज्ञानात्मक है, किन्तु परार्थानुमान शब्दात्मक है। स्वार्थानुमान अपनी प्रतिपत्ति (बोध) के लिए है, जबकि परार्थानुमान द्वारा किसी अन्य व्यक्ति को ज्ञान कराया जाता है।

**स्वार्थानुमान**–स्वार्थानुमान में लिङ्ग (हेतु) की त्रिरूपता स्वीकार की गई है। लिङ्ग का अनुमेय में होना (सत्त्व) **प्रथम रूप** है। यथा अग्नि अनुमेय एवं धूम (हेतु) में अविनाभाव (नान्तरीयकत्व) है। लिङ्ग का **द्वितीय रूप**, उसका सपक्षसत्त्व, सपक्ष में होना है। लिङ्ग, का **तृतीय रूप**, असपक्ष में निश्चित असत्त्व है। जैसे, शब्द बिना प्रयत्न के होता है, क्योंकि वह अनित्य है। यहाँ अनित्यत्व हेतु है।

**त्रिरूप लिंग के तीन प्रकार अनुपलब्धि हेतु, स्वभाव हेतु एवं कार्य हेतु**

**अनुपलब्धि हेतु**–अनुपलब्धि हेतु उस दशा में होता है, जब किसी देश में घट अनुपलब्ध होता है। इसमें हेतु यह है, कि घट का ज्ञान बोद्धा को नहीं होता, यद्यपि घट का लक्षण, अर्थात् हेतुप्रत्ययसामग्री वर्त्तमान है। इस प्रकार अनुपलब्धि का अर्थ विविध प्रदेश और उनके ज्ञान का होता है–"घटाभाववद्भूतलम्"।

**स्वभाव हेतु**–जिस साध्य की 'विद्यमानता' हेतु की अपनी सत्ता की ही अपेक्षा करती है, एवंच हेतु सत्ता व्यतिरिक्त किसी अन्य हेतु की अपेक्षा नहीं रखती, उस साध्य में जो हेतु है, वह स्वभाव ही है। उदाहरणार्थ, यह वृक्ष है, यहाँ वृक्ष साध्य है। हेतु, क्योंकि यह शिंशिपा है। शिंशिपा स्वभाव है। तीसरा हेतु, कार्य हेतु है। जैसे, यहाँ अग्नि है। हेतु, क्योंकि यहाँ धूम है। इस उदाहरण में, अग्नि साध्य एवं कार्य है तथा 'क्योंकि धूम है' यह हेतु है। यही कार्य हेतु है।

**प्रतिषेध की सिद्धि**–इस पर विचार करना चाहिए, कि जब प्रतिषेधवश पुरुषार्थ की सिद्धि होती है, तब हम अदृश्य की अनुपलब्धि को सिद्धि का हेतु नहीं मानते।

## जैन आचार्य एवं न्यायग्रन्थ

जैन आचार्य एवं उनके द्वारा प्रणीत न्यायग्रन्थों में, सिद्धसेन दिवाकर (४८०-५५० ई०) कृत न्यायावतार, जिनभद्रगणी (४८४-५८८ ई०) कृत आवश्यकनिर्युक्ति की विशेषावश्यक भाष्यटीका, सिद्धसेन गणी (६०० ई०) कृत तत्त्वार्थटीका, समन्तभद्र (६०० ई०) कृत गन्धहस्तीमहाभाष्य टीका, आप्तमीमांसा, युक्तीयानुशासन एवं रत्नकरण्डक, अकलंकदेव (७५० ई०) कृत अष्टशती टीका, न्यायविनिश्चय, लघीयस्तवार्थवार्त्तिक व्याख्यालङ्कार, अकलङ्कस्तोत्र एवं स्वरूपसम्बोधन, विद्यानन्द (८०० ई०) कृत प्रमाणपरीक्षा, आप्तपरीक्षा एवं तत्त्वार्थश्लोक-वार्त्तिक, माणिक्यनन्दी (८०० ई०) कृत परीक्षामुखसूत्र, प्रभाचन्द्र (८२७ ई) कृत धर्मोत्तरटिप्पण, रभसनन्दी (८५० ई०) कृत सम्बन्धोद्योत, अमृतचन्द्रसूरी (८५० ई०) कृत तत्त्वार्थसार एवं आत्मख्याति, देवसेन भट्टारक (८६६-६५० ई०) कृत न्यायचक्र एवं दर्शनसार, प्रद्युम्नसूरी (६८० ई०), अभयदेव सूरी (१००० ई०) कृत वादमहार्णव एवं तत्त्वार्थबोधविधायिनी, लघुसमन्तभद्र (१००० ई०) कृत अष्टसाहस्रीविषयतात्पर्यटीका, कल्याणचन्द्र (१००० ई०) कृत प्रमाणवार्त्तिक टीका, अनन्तवीर्य (१०३८ ई०) कृत परीक्षामुखपञ्जिका एवं न्यायविनिश्चयवृत्ति, देवसूरी (१०८६ ई०) कृत प्रमाणनयतत्त्वालोकालङ्कार एवं स्याद्वादरत्नाकर, चन्द्रप्रभसूरी (११०२ ई०) कृत दर्शनशुद्धि, हेमचन्द्र सूरी (१०८८-११७२ ई०) कृत प्रमाणमीमांसा, अभिधानचिन्तामणि, काव्यानुशास्त्रवृत्ति, छन्दोऽनुशास्त्रवृत्ति, अनेकार्थसंग्रह, द्वाशर्यमहाकाव्य, त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित, योगशास्त्र एवं निघण्टुशेष, नेमिचन्द्रसूरी (११५० ई०) कृत पार्श्वनाथचरित, आनन्दसूरी (१०६३-११३५ ई०) अमरचन्द्र सूरी, हरिभद्र सूरी (११२० ई०) प्रणीत षड्दर्शनसमुच्चय, न्यायप्रवेशकसूत्र, न्यायावतारवृत्ति, दशवैकालिकनिर्युक्तिटीका, पार्श्वदेवगणी (११३३ ई०) कृत न्यायप्रवेशपञ्जिका, श्रीचन्द्र (११३७ ई०) प्रणीत न्यायप्रवेशटिप्पण, देवभद्र (११५० ई०) कृत न्यायावतारटिप्पण, चन्द्रसेन सूरी (११५० ई०) कृत उत्पादसिद्धिप्रकरण, रत्नप्रभसूरी (११८१ ई०) कृत स्याद्वादरत्नाकरावतारिका, तिलकाचार्य (११८०-१२४०) कृत आवश्यकलघुविवृत्ति एवं प्रत्येकबुद्धचरित, मल्लिसेन सूरी (१२६१ ई०) कृत स्याद्वादमञ्जरी, राजशेखरसूरी (१३४८ ई०) कृत रत्नावतारपञ्जिका एवं न्यायकन्दली-पञ्जिका, ज्ञानचन्द्र (१३५० ई०) कृत रत्नावतारिकाटिप्पण, गुणरत्न (१४०६ ई०) कृत तर्करहस्यदीपिकावृत्ति, श्रुतसागरगणी (१४६३ ई०) कृत तत्त्वार्थदीपिका, धर्मभूषण (१६०० ई०) कृत न्यायदीपिका, विनयविजय (१६१३-१६८१ ई०) कृत न्यायप्रदीप, तर्कभाषा, न्यायरहस्य, न्यायामृततरङ्गिणी,

न्यायखण्डनखाद्य, अष्टसाहस्रीविवरण एवं न्यायालोक उल्लेखनीय हैं। प्राचीन एवं नव्य न्याय के मध्यकाल में कतिपय प्रकरणग्रन्थों का सृजन भी हुआ था। यहाँ उनका निरूपण अपेक्षित है।

**प्रकरणग्रन्थ**

जिस प्रकार वेदान्त के उपदेशसाहस्री प्रभृति प्रकरणग्रन्थ उपलब्ध हैं, उसी प्रकार वैशेषिक एवं न्याय के भी प्रकरण ग्रन्थ (hand books) मिलते हैं। वास्तविक तथ्य तो यह है कि १०वीं शताब्दी तक इन दोनों ही सम्प्रदायों का विशाल साहित्य प्रणीत हो गया था, अतः प्रकरणग्रन्थों (लघुग्रन्थों) की नितान्त अपेक्षा अनुभव की जा रही थी, जिससे कि वैशेषिक एवं न्याय का जिज्ञासु अपेक्षाकृत थोड़े समय में इनका विषयबोध कर सके। ये प्रकरण ग्रन्थ विशेषतः तीन प्रकार के हैं–वैशेषिक-प्रकरणग्रन्थ, न्याय-प्रकरणग्रन्थ एवं तर्क-प्रकरणग्रन्थ। प्रथम प्रकार के वैशेषिकप्रकरणग्रन्थों में, छः या सात पदार्थों तथा प्रत्यक्ष एवं अनुमान प्रमाण का निरूपण एवं व्याख्या सम्पन्न हुई है। इनमें शिवादित्यप्रणीत सप्तपदार्थी (११५० ई०) तथा वल्लभाचार्य (१२०० ई०) प्रणीत न्यायलीलावती परिगणनीय हैं। सप्तपदार्थी में प्रशस्तपादभाष्य एवं भासर्वज्ञ के न्यायसार का अनुसरण किया गया है, किन्तु न्यायलीलावती एक स्वतन्त्र प्रकरण-ग्रन्थ है। इसकी शैली प्रबल तर्कपूर्ण एवं जटिल है। इसमें बौद्ध न्याय का निराकरण किया गया है। यह उल्लेखनीय है कि न्यायलीलावती की विषय-सामग्री ने वर्द्धमान, शंकर मिश्र, भगीरथ टक्कुर एवं रघुनाथ शिरोमणि जैसे नैयायिकों का ध्यान इस पर टीका एवं उपटीका लिखने के लिए प्रेरित किया था। दूसरे प्रकार के न्यायविषयक प्रकरणग्रन्थों में, गौतम द्वारा व्याख्यात षोडश पदार्थों एवं वैशेषिकव्याख्यात प्रमेय की व्याख्या प्रमुख रूप से की गई है। न्याय के प्रकरणग्रन्थों में भासर्वज्ञ के न्यायसार, वरदराज की तार्किकरक्षा एवं केशव मिश्र की तर्कभाषा विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। न्यायसार के लेखक भासर्वज्ञ (१००० ई०) काश्मीरी थे। भासर्वज्ञ ने न्यायसार पर एक विस्तृत टीका, न्यायभूषण का भी प्रणयन किया था। भासर्वज्ञ, भूषणकार एवं न्यायालङ्करण के नाम से भी जाने जाते थे। तार्किकरक्षा के लेखक वरदराज (१२०० ई०) आन्ध्रप्रदेश के निवासी थे। तर्कभाषा के लेखक केशव मिश्र (१२७५ ई०) हैं। तर्कभाषा का महत्त्व इसी से जाना जा सकता है कि इस पर अनेक महत्त्वपूर्ण टीकाओं का प्रणयन मनीषी विद्वानों द्वारा किया गया है। इनमें गोवर्धनमिश्र (केशवमिश्र के शिष्य) कृत प्रकाशिका है, गोपीनाथकृत उज्ज्वला, रोमविल्व वेंकटबुद्धकृत तर्कभाषाभावटीका, रामलिंगकृत न्यायसंग्रह, माधवहेतुकृत सारमञ्जरी, भास्करभट्टकृत परिभाषादर्पण, बालचन्द्रकृत प्रकाशिका, चिन्नभट्टकृत तर्कभाषाप्रकाशिका, गणेशदीक्षितकृत तत्त्वबोधिनी, कौंडिन्य दीक्षितकृत तर्कभाषाप्रकाशिका, केशवभट्टकृत तर्कदीपिका, गौरीकण्ठ सार्वभौमकृत तर्कभाषाप्रकाशिका, नागेशभट्टकृत युक्तिमुक्तावली एवं विश्वकर्माकृत न्यायप्रदीप प्रमुखतया उल्लेखनीय हैं। यद्यपि केशवमिश्र की तर्कभाषा के अतिरिक्त मोक्षाकर गुप्त (११०० ई०) द्वारा रचित बौद्ध तर्कभाषा एवं यशोविजय (१६८८ ई०) द्वारा प्रणीत जैन तर्कभाषा भी उपलब्ध है, किन्तु इन तर्कभाषाओं का वैसा महत्त्व नहीं है, जैसा कि, केशवमिश्र की तर्कभाषा का। केशवमिश्र द्वारा प्रणीत तर्कभाषा में, न्यायसिद्धान्तों का विस्तृत एवं वैशेषिक सिद्धान्तों का अपेक्षाकृत संक्षिप्त निरूपण एवं व्याख्या की गई है। इस प्रकार इस तर्कभाषा में वैशेषिक सिद्धान्तों का निरूपण केवल आनुषंगिक है। तृतीय प्रकार के तर्क-प्रकरणग्रन्थों में वैशेषिक के सप्त पदार्थों का मूलरूप से निरूपण हुआ है, एवं च प्रमाणचतुष्टय की विशेष व्याख्या की गई है। तर्कप्रकरणग्रन्थों की रचना नव्य-न्याय के आचार्यों के द्वारा निष्पन्न हुई थी, अत एव इनमें वैशेषिक एवं

न्याय का समन्वय देखने को मिलता है। उपर्युक्त प्रकरणग्रन्थों की अपेक्षा, तर्कप्रकरण ग्रन्थों की यह विशेषता उल्लेखनीय है। तर्क-प्रकरण ग्रन्थों के अन्तर्गत जगदीश तर्कालङ्कार का तर्कामृत, अन्नंभट्ट रचित तर्कसंग्रह एवं विश्वनाथ पञ्चानन विरचित भाषापरिच्छेद उल्लेखनीय हैं। तर्कग्रन्थों में तर्कसंग्रह एवं कारिकावली, न्याय-वैशेषिक के अध्येताओं के लिए विशेष रूप से उपयोगी सिद्ध हुई है। चतुर्थ प्रकार के प्रकरण ग्रन्थ कथमपि वे कहे जा सकते हैं, जिनमें न्याय एवं वैशेषिक का मिश्रित निरूपण है। इस प्रकार के ग्रन्थों में शशधरप्रणीत न्यायसिद्धान्तदीप गृहीत है।

इस प्रकार प्राचीन न्याय, मध्यन्याय एवं तदुत्तरवर्ती प्रकरणग्रन्थों की चिन्तनदृष्टि के पश्चात् नव्यन्याय युग (१२०० ई०) का प्रारम्भ होता है। नव्यन्याय युग की विशेषता वैशेषिक एवं न्याय की समन्वयात्मक प्रस्तुति कही जा सकती है, जो उदयन के समय से ही प्रारम्भ हो गई थी। निम्नलिखित विशेषताएँ, प्राचीन एवं नव्य न्याय के भेद को स्पष्ट करती हैं–

१–जैसा कि प्राचीन न्याय का निरूपण करते समय देखा जा चुका है, प्राचीन न्याय के अन्तर्गत न्यायसूत्रों एवं न्यायभाष्य में प्रतिपादित सिद्धान्तों का टीकाओं एवं उपटीकाओं की रचना के द्वारा व्याख्यान किया गया था। इस प्रकार न्यायसूत्रों एवं भाष्य के सिद्धान्तों को छोड़कर किसी भी स्वतन्त्र न्यायग्रन्थ का प्रणयन प्राचीन युग में नहीं हुआ।

२–नव्यन्याय के अन्तर्गत सूत्रसिद्धान्तपद्धति से हटकर स्वतन्त्र ग्रन्थों का प्रणयन आरम्भ हुआ। ये ग्रन्थ न्याय-वैशेषिक के अध्येताओं के लिए अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुए हैं। यही नहीं, व्याकरण आदि शास्त्रों के क्षेत्र में भी प्राचीन एवं नवीन की प्रवृत्ति इसी युग में प्रारम्भ हुई।

३–वर्ण्य विषयगत अन्तर भी प्राचीन एवं नव्य न्याय के भेद की रेखाओं को स्पष्ट करता है। उदाहरणार्थ, सूत्रकार गोतम ने पञ्चम अध्याय में केवल 'जाति' एवं 'निग्रह स्थान' का विस्तृत निरूपण किया है, किन्तु इसके विपरीत नव्य न्याय के अन्तर्गत इनका नाममात्र का उल्लेख मिलता है। इसी प्रकार जहाँ अवयव आदि का निरूपण प्राचीन न्याय में न्यून रूप में ही मिलता है, वहाँ नव्यन्याय के अन्तर्गत ये विशेषरूप से व्याख्यात हैं।

नव्यन्याय के शिरोमणि आचार्य **तत्त्वचिन्तामणि** के लेखक **गंगेशोपाध्याय** हैं। तत्त्वचिन्तामणि 'मणि' के नाम से प्रसिद्ध है। न्यायदर्शन के क्षेत्र में गंगेश नवयुग के प्रवर्त्तक माने जाते हैं। इन्होंने जिस क्रान्तिकारी तर्कपद्धति का आविर्भाव किया, वह केवल न्याय शास्त्र के लिए ही उपयोगी नहीं थी, अपितु समस्त भारतीय दार्शनिक सम्प्रदायों के सिद्धान्तबोध एवं अनुशीलन के लिए भी उसकी महती उपादेयता सिद्ध हुई थी। सच तो यह है, कि प्राचीनों द्वारा जहाँ विषयवस्तु, की प्रस्तुति पर विशेष बल दिया गया था, वहाँ गंगेश ने विशेष तर्क-पद्धति को जन्म दिया था। इसके अतिरिक्त जहाँ प्राचीन न्याय के अन्तर्गत पदार्थों के स्वरूप एवं स्वभाव का निरूपण किया गया था, वहाँ 'मणि' में वस्तुओं-पदार्थों की सुसम्बद्ध एवं सुदृढ़ परिभाषापद्धति अपनायी गई थी। यों कहिए, कि न्याय की पदार्थशास्त्रीय (Categoristic) पद्धति का स्थान 'मणि' की प्रमाणशास्त्रीय (Epistemological) पद्धति ने ले लिया था।

**गंगेश** (१४०० ई०) मिथिला (दरभङ्गा के समीपस्थ ग्राम करिओ) में जन्मे थे। कहना होगा,

मिथिला में इनकी तर्कपद्धति का इतना प्रभाव हुआ कि मैथिलसम्प्रदाय के रूप में एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय की ही प्रतिष्ठा हो गई।

मैथिल सम्प्रदाय के अन्तर्गत तत्त्वचिन्तामणिकार गंगेश के पुत्र वर्द्धमानोपाध्याय ने उदयन के समस्त ग्रन्थों की टीका लिखी। इसके अतिरिक्त उन्होंने न्यायसूत्र के पञ्चम अध्याय एवं लक्षाचार्यविरचित लीलावती एवं खण्डनखण्डखाद्य पर भी टीका का प्रणयन किया था। किन्तु वर्द्धमान ने अपने पिता की तत्त्वचिन्तामणि की टीका नहीं की। उल्लेखनीय है कि वटेश्वर, जीवनाथ मिश्र, गंगादित्य, घटेशोपाध्याय एवं यज्ञपति प्रभृति ने 'मणि' पर टीका का प्रणयन किया था। ये सब टीकाकार प्रायः गंगेश एवं वर्द्धमान के समसामयिक ही थे। मिथिला सम्प्रदाय में जयदेव मिश्र (पक्षधर मिश्र १४२०-१५००) की 'मणि' पर आधारित आलोक टीका ने पूर्ववर्त्ती उपर्युक्त आचार्यों को एक प्रकार से भुला ही दिया। जयदेव ने अपने चाचा हरिमिश्र से न्याय विद्या की शिक्षा ग्रहण की थी। यह भी कहा जाता है, कि यज्ञपति भी इनके गुरु थे, यद्यपि यज्ञपति का इन्होंने 'आलोक' में अनेक स्थानों पर खंडन भी किया है। यह ध्यान रहे, कि ये जयदेव मिश्र, गीतगोविन्द एवं प्रसन्नराघव नाटक के प्रणेता जयदेव से भिन्न थे। इनके बारे में प्रसिद्ध था—"पक्षधरप्रतिपक्षो न लक्ष्यते लोकेऽस्मिन् ।" जयदेव ने ही उडिपी मठ के प्रधान माध्व पुजारी व्यासराय को न्यायविद्या के अध्ययन-लेखन के लिए प्रेरित किया था। व्यासराय विजयनगर के कृष्णदेव-राय के शिष्य थे, तथा इन्होंने तर्कताण्डव नामक न्यायग्रन्थ का प्रणयन किया था। जयदेव के अनेक शिष्य थे, जिनमें, उनके गुरुपुत्र-नरहरि, उनके पुत्र माधव, भानजे वासुदेव एवं रुचिदत्त, सूचीकर, भगीरथ टक्कुर के नाम विशेषरूप से उल्लेख करने योग्य हैं। इन सब ने तथा उस समय के प्रतिष्ठित विद्वानों जैसे, शंकर मिश्र एवं वाचस्पति मिश्र प्रभृति ने इनमें 'मणि' पर टीका लिखी थी। इनमें रुचिदत्त प्रणीत 'मणि' की टीका दक्षिण में अधिक प्रचलित हुई थी।

इस प्रकार यह कहना होगा कि जहाँ १४०० ई० में गंगेश एवं उनके सुपुत्र वर्द्धमान का प्राधान्य था, वहाँ १५०० ई० में आकर 'मणि' के टीकाकारों के समर्थकों एवं विरोधियों में संघर्ष उत्पन्न हो गया था। जैसा कि ऊपर कहा गया है, यह संघर्ष जयदेव मिश्र (पक्षधर मिश्र) की 'आलोक' टीका के प्रणयन के पश्चात् समाप्त हो गया था, यद्यपि आलोक सम्पूर्ण 'मणि' पर न होकर केवल तीन अध्यायों पर ही आधारित थी।

'मणि' (तत्त्वचिन्तामणि) का सर्वशिरोमणि होना इसी से प्रतीत होता है कि जितनी टीकाएँ 'मणि' पर प्रणीत हुईं, उतनी जातुचित् किसी भी अन्य शास्त्र के ग्रन्थ पर नहीं हुईं। जैसा, सतीशचन्द्र विद्याभूषण ने कहा है, तीन सौ पृष्ठ के इस ग्रन्थ, तत्त्वचिन्तामणि की टीकाओं की पृष्ठ संख्या १० लाख से भी अधिक है।

मैथिल पक्षधर मिश्र के शिष्य वासुदेव सार्वभौम ने १६०० ई० के प्रारम्भ में नवद्वीप आकर तत्त्वचिन्तामणि के पठन-पाठन को प्रचलित किया। तत्पश्चात् **रघुनाथ शिरोमणि** ने समस्त वङ्गप्रदेश में 'मणि' के अध्ययन का प्रचार-प्रसार किया, और इस प्रकार बंगाल भी मिथिला के समान नव्यन्याय के अध्ययन का विशेष केन्द्र बन गया। फिर तो, महाराष्ट्र, मद्रास, उत्तर प्रदेश एवं कश्मीर आदि प्रदेशों में भी नव्यन्याय का प्रचार-प्रसार हो गया।

वासुदेव सार्वभौम ने नदिया में नव्यन्याय की स्थापना की थी, इसीलिए इस शाखा का नाम नदिया शाखा के रूप में प्रख्यात हो गया। नदिया में वासुदेव सार्वभौम के पिता महेश्वरयज्ञ संभवतः, पहले बंगाली विद्वान् थे, जिन्होंने 'मणि' पर टीका लिखी थी, जिसका उल्लेख वासुदेव ने अपने ग्रन्थ–चिन्तामणि-प्रकाश के अन्तर्गत किया है। वासुदेव सार्वभौम के चार प्रधान शिष्य थे–नैयायिक रघुनाथ शिरोमणि, तान्त्रिक कृष्णानन्द, विधिशास्त्रविशेषज्ञ रघुनन्दन एवं वैष्णव सम्प्रदाय के प्रवर्त्तक एवं आन्दोलनकर्ता चैतन्य महाप्रभु। यद्यपि नदिया में नव्यन्याय की शाखा के प्रस्थापक वासुदेव ही माने जाते हैं, किन्तु शिरोमणि ने नदिया में नव्यन्याय के अध्ययन की व्यवस्था हेतु विद्यापीठ या विश्वविद्यालय की स्थापना की थी। इस सम्बन्ध में अय्यर ने तर्कभाषा की भूमिका में लिखा है–'Though वासुदेव is famous as the founder of the Nadia school of नव्य न्याय it was his pupil who raised it to University status. He initiated a special Chair of Logic at Nadia and was its first occupant' (S.R. Iyer, Introduction to Tarkabhāṣā. P. 38 Varanasi) नदिया में, पीठ (Chair) के आचार्य पद के लिए 'मणि' पर मौलिक टीका लिखना आवश्यक था। इसके पश्चात् शिरोमणि की दीधिति पर टीका लिखना, पीठाचार्य पद के लिए अनिवार्य कर दिया गया था। इतना ही नहीं, विद्वानों की सभा में, इस टीका का विशिष्टतया उत्कृष्ट सिद्ध होना भी अपेक्षित था। स्वयं शिरोमणि ने 'मणि' के अनुमान भाग पर दीधिति तथा उदयन के आत्मतत्त्वविवेक, वर्द्धमान की किरणावलीप्रकाश एवं लीलावतीप्रकाश पर टीका लिखी थी। इसके अतिरिक्त इन्होंने पदार्थखंडन एवं आख्यातवाद जैसे स्वतन्त्र गुटकों (लघु ग्रन्थों) का प्रणयन भी किया था। नदिया में कृष्णदास सार्वभौम, जानकीदास, रामभद्र-सार्वभौम, भवानन्द, मथुरानाथ, गुणानन्द, जगदीश एवं गदाधर जैसे नव्यन्याय के विलक्षण विद्वान् हुए।

यह कहना अप्रासंगिक न होगा कि उधर वाराणसी में भी प्रगल्भ मिश्र, रुद्रन्याय वाचस्पति, पद्मनाभ मिश्र, रघुदेव, जयरामपंचानन ने भी तत्त्वचिन्तामणि, आलोक एवं दीधिति पर टीकाएँ लिखी थीं, किन्तु यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि इन टीकाओं के द्वारा किसी प्रकार भी जयदेव की आलोक टीका का स्थान नहीं लिया जा सका। अत एव आज भी आलोक 'मणि' की सर्वोच्च टीका समझी जाती है। आलोक का महत्त्व इससे भी आँका जाता रहेगा कि जगदीश तर्कालङ्कार एवं गदाधर ने भी आलोक पर टीका लिखी थी।

यह कहना होगा, कि नव्यन्याय के विस्तार के इतिहास का अन्त नदिया में गदाधरी के प्रणेता गदाधर (१६०३-१७०६ ई०) के साथ ही हो गया था। गदाधर के पश्चात् कदाचित् ही किसी विद्वान् ने 'मणि' अथवा दीधिति पर टीकालेखन का छोटा-मोटा प्रयास किया हो। गदाधर के पश्चात् तो कुछ क्रोडपत्र (नव्यन्याय विषयक गुटके) ही लिखे गए थे, जिनमें से कुछ ही प्रकाशित हो सके।

आज तो, उत्तरभारत में मथुरानाथ दीक्षित एवं जगदीश तर्कालङ्कार तथा दक्षिण भारत में गदाधर सम्यक् सुप्रतिष्ठित हैं। इधर काशी में पंडित बालकृष्ण शर्मा एवं उनके शिष्य पंडित बदरीनाथ शुक्ल भी सम्मानित नव्य-नैय्यायिक हुए हैं।

## न्याय की पृष्ठभूमि

भारतीयदर्शन की मूल वैदिक दृष्टि दार्शनिक चिन्तनधारा के विविध आयामों के साथ किसी न किसी प्रकार से संबद्ध है। समस्त भारतीय दर्शन की मूल पृष्ठभूमि वैदिक दृष्टि है। यह तथ्य आस्तिक दर्शन ही नहीं, प्रत्युत अवैदिक एवं अनीश्वरवादी कहे जाने वाले नास्तिक दर्शनों के सम्बन्ध में भी न्यूनाधिक रूप से चरितार्थ होता है। जहाँ तक न्यायदर्शन का प्रश्न है, आस्तिक षड्दर्शन के अन्तर्गत होने के कारण, इसके उदय एवं विकास का स्वरूप वैदिक वाङ्मय एवं परवर्त्ती साहित्य में सरलता से परिशीलनीय है। यहाँ, यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है कि दार्शनिक चिन्तन का उद्देश्य सत्य के स्वरूप एवं उसकी उपलब्धि के साधनों का अन्वेषण तथा निरूपण है। अत एव यह भी कहना होगा कि प्राचीनतम वाङ्मय, ऋग्वेद-संहिता के अन्तर्गत जिस 'सत्' तत्त्व का निरूपण विविध प्रकार से किया गया है, उसी का ऊहापोह एवं विश्लेषण तथा प्रतिपादन परवर्त्ती वैदिक वाङ्मय–विशेषतः उपनिषदों तथा नास्तिक एवं आस्तिक सम्प्रदायों में कहीं यत्किंचित् तो कहीं प्रचुरता से निष्पन्न हुआ है। निदर्शनार्थ, जिस प्रकार, कमलनाल के खण्डित हो जाने पर भी तदन्तर्वर्ती सूत्र में विभाग न होकर, उसकी सततता बनी रहती है, उसी प्रकार वैदिक वाङ्मय का 'सत्' तत्त्वसूत्र, दार्शनिक सम्प्रदायों में विभाग होने पर भी, सतत रूप से आज तक वर्तमान है। इसका प्रधान कारण मुमुक्षा है। जैन एवं बौद्ध, जो आत्मवाद के विरोधी हैं, उनमें भी मोक्ष (निर्वाण) की कामना देखने को मिलती है। इस प्रकार मोक्ष अथवा निर्वाण को स्वीकार करना भी एक प्रकार से अस्तित्वमूलक है। जहाँ तक आस्तिक एवं नास्तिक दर्शनों के भेद दर्शन का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है कि यह भेद विभाजन, क्रिया एवं प्रतिक्रिया का फल है। परिणामतः, उपनिषदों में यदि वैदिक कर्मकाण्ड की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप, दार्शनिक एवं आध्यात्मिक विचारधारा का प्राचुर्य है, तो दूसरी ओर यह विचारधारा संहितावर्त्ती दार्शनिक एवं आध्यात्मिक दृष्टि का पुष्टीकरण एवं दृढ़ीकरण भी कही जा सकती है। यही प्रक्रिया उपनिषत्परवर्ती नास्तिक एवं आस्तिक सम्प्रदायों के उदय एवं विकास में भी देखने को मिलती है। उदाहरणार्थ, भौतिकवादी चार्वाक दर्शन, उपनिषदों के दार्शनिक एवं आध्यात्मिक दर्शन का स्थान भौतिक दर्शन ने ले लिया था। इसी प्रकार चार्वाकीय भौतिक दर्शन की प्रतिक्रिया के परिणाम जैन एवं बौद्ध दर्शन कहे जा सकते हैं, जिनमें एक ओर भौतिक जीवन की हेयता तथा दूसरी ओर आचारपक्ष की प्रबलता पर विशेष बल दिया गया है। यहाँ, यह तथ्य भी उल्लेखनीय है कि जैन एवं बौद्धदर्शन के अनात्मवादी होने पर भी उनमें वैदिक सद्वाद का तन्तु, क्रमशः जीवचैतन्यवाद एवं स्याद्वाद तथा बौद्धदर्शन के अन्तर्गत 'तथता' के सिद्धान्त में दृष्टिगोचर होता है। न्यायविषयक दृष्टि के उदय के सम्बन्ध में, कहा जाएगा कि इसकी अपेक्षा का प्रमुख कारण यह था, कि वैदिक वाङ्मय एवं विशेष कर उपनिषदों में जिस तात्त्विक दृष्टि का चिन्तन हुआ था, और जो तात्त्विक दृष्टि नास्तिक जैन एवं बौद्ध दर्शन में भी प्रकारान्तर से अभिव्यक्त हुई थी, उसकी परीक्षा एवं निष्पत्ति के लिये एक सम्पूर्ण प्रमाण दर्शन की आवश्यकता थी। "प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः"। साथ ही, यह भी कहना संगत होगा, कि यह प्रमाणदर्शन, न्यायदर्शन, तत्पूर्ववर्ती तत्त्वदर्शन की परीक्षा एवं प्रतिपत्ति के लिये ही निकष सिद्ध नहीं हुआ, अपितु परवर्त्ती आचार्यों एवं सम्प्रदायों द्वारा प्रस्तुत प्रमेयसिद्धि के लिये भी इसकी अनिवार्य उपादेयता बनी रही, तथा आगे भी बनी रहेगी। यह बात और है कि न्यायेतर, प्रमुख दार्शनिक सम्प्रदायों में प्रमाणादि की चिन्तना न्यूनाधिक भेद के साथ की गई, जैसा कि आस्तिक दर्शनों में स्पष्ट है। वैसे तो, तत्त्वदर्शन की पुष्टि के लिए

प्रमाणचिन्तन एवं न्याय की अपेक्षा नास्तिक दर्शनों, चार्वाक, जैन एवं बौद्ध दर्शन में भी न्यूनाधिक रूप से अनुभव की गई थी। अत एव जैनन्याय एवं बौद्धन्याय का यत्किञ्चित् विकास हुआ था, इस सम्बन्ध में धर्मकीर्ति एवं दिङ्नाग की देन को नकारना समुचित न होगा। किन्तु सम्पूर्ण दृष्टि से न्यायदर्शन का सम्यक् विकास गोतम के न्यायसूत्र के आधार पर ही हुआ था, जैसा कि आगे स्पष्ट किया जाएगा। परञ्च यह विस्मरणीय नहीं होना चाहिए, कि न्याय-दर्शन के मूल उदयस्थल, अन्य आस्तिक दर्शनों के समान, उपनिषदें ही हैं। यह तथ्य भी आगामी विवेचन में विचारणीय है। यों तो वैदिक संहिताओं में भी न्याय-दर्शन के मूल सूत्र किसी न किसी रूप में मिलते ही हैं।

## न्याय शब्द का अर्थ

न्याय शब्द के गवेषणापूर्ण अध्ययन के लिये न्याय शब्द का अर्थ भी विचारणीय है। न्याय का आदिम रूप हमें उन वैदिक एवं औपनिषद शास्त्रार्थों तथा विद्वानों के वाद-विवादों में मिलता है, जिनमें विद्वज्जन एक-दूसरे को परास्त करना ही, अपने वैदुष्य का चरम लक्ष्य समझते थे। मेरा विचार है, कि इस प्रकार के शास्त्रार्थों एवं वाद-विवादों में विद्वानों की रुचि इतनी बढ़ गई, कि उन्होंने शास्त्रार्थप्रणाली को स्वतन्त्र अध्ययन का विषय बना लिया। यही शास्त्रार्थ जातुचित् वाकोवाक्य के नाम से प्रसिद्ध हुए होंगे। आपस्तम्ब ने, जो बूलहर के मतानुसार ई. पू. तीसरी शताब्दी में वर्त्तमान थे, न्याय शब्द का प्रयोग मीमांसा के अर्थ में किया है। इस तथ्य का उल्लेख बोडास (Bodas) ने अपने "Historical Survey of Indian logic" नामक लेख के अन्तर्गत किया है।

प्राचीन काल में न्याय के लिये "आन्विक्षिकी" का प्रयोग प्रायः होता था। आन्वीक्षिकी का उल्लेख उपनिषदों[1], रामायण[2], महाभारत[3], मनुस्मृति, गौतमधर्मसूत्र तथा कौटिल्य के अर्थशास्त्र में मिलता है। वात्स्यायन के अनुसार प्रमाणों के द्वारा वस्तुतत्त्व का परीक्षण न्याय है–"प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः।" (वात्स्यायन भाष्य, १।१।१) पारिभाषिक अर्थ में, प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टान्त, उपनय, निगमन, परार्थानुमान के इन पाँच अवयवों को न्याय कहते हैं। न्याय शब्द का अर्थ आन्वीक्षिकी भी किया गया है। कौटिल्य (३२० ई. पू.) ने अपने अर्थशास्त्र (द्वितीय अध्याय) के अन्तर्गत न्याय अथवा वैशेषिक का उल्लेख न करके, आन्वीक्षिकी, त्रयी, वार्ता एवं दण्डनीति के अध्ययन पर बल दिया है। कौटिल्य लिखते हैं–"सांख्य-योगो, लोकायतं चेत्यान्वीक्षिकी। धर्माधर्मौ त्रय्याम्। अर्थानर्थौ वार्तायाम्। बलाबलं चैतासां हेतुभिरन्वीक्षमाणा आन्वीक्षिकी लोकस्योपकरोति। प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम्। आश्रयः सर्वधर्माणां शश्वदान्वीक्षिकी मता"।। अनुमान की प्रक्रिया का 'हेतु' प्राण है। अतः न्याय, 'हेतुशास्त्र' एवं हेतुविद्या के रूप में भी प्रख्यात है। 'वादविद्या' एवं 'तर्कविद्या' के रूप में भी न्याय शब्द का व्यवहार होता है। प्रमाणशास्त्र के रूप में भी न्याय शब्द का प्रचलन देखने में आता है। न्याय शब्द का एक अर्थ, औचित्य निर्णय भी है। इसी आधार पर भाष्यकार वात्स्यायन एवं वाचस्पति मिश्र ने न्याय की परिभाषा "प्रमाणैरर्थपरीक्षणं

---

१. बृ. उ. १२-४-५ छा. उ. ७-१-२।
२. रामायण (अयो० का०) १००-३६।
३. महाभारत (शा. प.) ७-४३।

न्यायः"[१] (प्रमाणों की सहायता से वस्तुतत्त्व की परीक्षा करना न्याय है) की है। प्राचीनकाल में न्याय-शास्त्र, हेतुशास्त्र, हेतुविद्या, तर्कविद्या, तर्कशास्त्र, वादविद्या, न्यायविद्या, प्रमाणशास्त्र, तक्वी, विमंसी आदि अभिधानों में भी प्रख्यात हुआ है। यह कहना सङ्गत होगा, कि न्याय के इस प्राचीन रूप में मात्र तर्कशास्त्र की ही योजना थी। दर्शन एवं अध्यात्मपक्ष प्राचीन न्याय का अंग नहीं था।

वात्स्यायन ने न्यायदर्शन को समस्त विद्याओं का प्रदीप कहा है[२]। अत एव इस दर्शन की अपेक्षा समस्त शास्त्रों के तत्त्वबोध के लिए अनुभव की गई है। यहाँ तक कि साहित्यशास्त्र के आचार्यों ने भी साहित्यशास्त्र के ग्रन्थों में न्यायदर्शन की तर्कपद्धति का अनुसरण किया है। मनु ने भी वेदशास्त्र-सम्मत तर्क की उपादेयता, धर्म के सम्यक् स्वरूपज्ञान के लिये स्वीकार की है[३]।

यदि विचार कर देखा जाय तो न्याय की तर्कदृष्टि का आरम्भ संहिताओं के अन्तर्गत ही हो जाता है। निदर्शन के लिये, मीमांसकों ने श्रौतानुष्ठान के विरोध के परिहारार्थ प्रथम बार तर्कपद्धति का अनुसरण किया था। यही कारण था, कि बहुत समय तक मीमांसा के अर्थ में न्याय शब्द का प्रचलन होता रहा। इसके पश्चात् ही, न्याय का स्वतन्त्र दर्शन के रूप में विकास हुआ।

## उपनिषदों में न्याय का स्वरूप

जैसा कि आस्तिक षड्दर्शनों के स्वरूप निरूपण के अवसर पर स्पष्ट होगा, सभी आस्तिक दर्शनों के मूल सूत्र उपनिषदों के अन्तर्गत उपलब्ध होते हैं। जहाँ तक न्यायदर्शन का प्रश्न है, "आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो निदिध्यासितव्यः"[४] इस श्रुति के अन्तर्गत 'मन्तव्य' आत्मा की मननयोग्यता का स्पष्ट संकेत करता है, जो न्यायसम्मत तर्क का ही समर्थक है। आत्मा के सम्बन्ध में मनन करते समय अनेकविध तर्कनाओं का मन में उत्पन्न होना स्वाभाविक है। इसके अतिरिक्त न्यायदर्शन के अन्तर्गत शब्द को आकाश का गुण कहा है[५]। एवञ्च छान्दोग्योपनिषद् के अन्तर्गत यह स्पष्ट रूप से कहा गया है, कि आकाश शब्द का वाहन है, तथा आकाश के द्वारा मनुष्य किसी को बुलाता है। आकाश के द्वारा मनुष्य सुनता है तथा आकाश के ही द्वारा मनुष्य शब्द की प्रतिध्वनि भी सुनता है[६]। न्यायदर्शन के अन्तर्गत जिस अणुवाद का विस्तृत रूप से विचार हुआ है, उसके स्पष्ट निर्देश भी उपनिषदों के अन्तर्गत

---

१. वात्स्यायनभाष्य, न्याय-सू. १-१-१ तथा देखें,
वाचस्पति मिश्र, न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका, १-१-१।

२. प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम् ।
आश्रयः सर्वधर्माणां विद्योद्देशे प्रकीर्त्तितः ।। वात्स्यायन, न्यायभाष्य १.१.१।

३. आर्षं धर्मोपदेशं च वेदशास्त्राविरोधिता।
यस्तर्केणानुसंधत्ते स धर्मं वेद नेतरः ।। मनुस्मृति १२.१०.६।

४. बृ. उ. २-४-५।

५. शब्दगुणकमाकाशम्, तर्कसंग्रह।

६. आकाशेनाह्वयति, आकाशेन शृणोति, आकाशेन प्रतिशृणोति। छा.उ. ७-१४-१।

वर्तमान हैं। उदाहरण के लिये, श्वेताश्वतरोपनिषद् के अन्तर्गत आत्मा के स्वरूप को 'अणोरणीयान् महतो महीयान्' कहा है। **मुण्डक उपनिषद्**[1] में भी एक स्थल पर आत्मतत्त्व की सूक्ष्मता का निरूपण 'अणु' कहकर किया गया है। और देखें, मुण्डक उपनिषद् के अन्तर्गत कहा गया है कि आत्मा न बलहीन के द्वारा जानने योग्य है, न प्रमाद से, न तप से और न लिङ्ग त्याग से[2]। इस स्थल पर 'लिङ्ग' चिह्नवाची है, जो न्यायदर्शन की अनुमान प्रक्रिया के अन्तर्वर्ती 'लिङ्ग'[3] (धूम) का सङ्केत देता है[3]।

इसी प्रकार छान्दोग्योपनिषद् के अन्तर्गत न्यायदर्शनाभिमत 'अनुमान' की बीजरूपता उस स्थल पर देखी जा सकती है, जब आरुणि श्वेतकेतु से कहते हैं कि जैसे एक सुवर्णपिण्ड के ज्ञान से समस्त सुवर्ण का ज्ञान हो जाता है, उसी प्रकार एक आत्मतत्त्व का ज्ञान होने पर समस्त का ज्ञान हो जाता है,[4] क्योंकि आत्मतत्त्व के अतिरिक्त कुछ भी सत्य नहीं है, अर्थात् एकमात्र आत्मा ब्रह्म ही सत्य है। इस प्रकार प्रातीतिक नामरूपात्मक जगत् की सत्ता भी ब्रह्म (अधिष्ठान) से पृथक् नहीं है। जैसा कि अग्रिम विवेचन से स्पष्ट किया जाएगा, न्यायदर्शन असत्कार्यवादी है, जिसके अनुसार कार्य की सत्ता कारण में अवर्तमान है। इस सम्बन्ध में छान्दोग्य उपनिषद् का वह स्थल उद्धरणीय है, जहाँ यह कहा गया है कि आरम्भ में 'असत्' ही था, तथा असत् से ही 'सत्' की उत्पत्ति हुई[5]। 'असत्' के इस निरूपण में न्यायदर्शन के असत्कार्यवाद की मूल भूमिका का पृष्टाधार देखना अनुचित न होगा।

उपर्युक्त संकेतस्थलों के आधार पर न्यायदर्शन के अनेक सिद्धान्तसूत्र उपनिषदों में प्राप्तव्य हैं।

## प्राचीन एवं नव्य न्याय

न्यायदर्शन का इतिहास लगभग दो सहस्र वर्ष प्राचीन है। न्याय की दो प्रसिद्ध धाराएँ हैं। प्रथम धारा के उद्गमस्थल आचार्य गोतम के सूत्र हैं। तथा दूसरी धारा का उत्पत्तिग्रन्थ, गंगेश उपाध्याय (१२वीं शताब्दी) रचित तत्त्वचिन्तामणि है। पहली धारा प्राचीन न्याय की प्रवर्त्तक है, तथा दूसरी धारा नव्यन्याय की। प्रथम धारा प्राचीन न्याय में षोडश पदार्थों के निरूपण के कारण 'पदार्थमीमांसात्मक' अर्थात् 'कैटेगोरिस्टिक' प्रणाली के रूप में प्रख्यात हुई, तथा दूसरी नव्यन्याय प्रणाली के अन्तर्गत प्रमाणों की मीमांसा होने के कारण, उसे प्रमाणमीमांसात्मक अर्थात् 'एपिस्टोमोलोजिकल' कहते हैं।

## प्राचीन और नव्यन्याय में अन्तर

प्राचीन तथा नव्य-न्याय की दृष्टि में पर्याप्त अन्तर है। जहाँ प्राचीन न्याय अध्यात्मप्रधान है, वहाँ नव्य-न्याय शुष्क तर्कप्रधान है। वैसे तो, प्राचीन न्याय में भी तर्क की न्यूनता नहीं है। इसमें 'वाद' से लेकर, निग्रहस्थान तक की प्रमेययोजना वृहत्तर्क की ही प्रमाण है। परन्तु यह स्वीकार करना होगा,

---

१. एषोऽणुरात्मा चेतसो वेदितव्यः। मु.उ.३.१.६।

२. नायमात्मा बलहीनेन लभ्यो न च प्रमादात् तपसो वाऽप्यलिगात्। मु. उ. ३.२.४।

३. लीनमर्थं गमयतीति लिङ्गम्।

४. यथा सोम्यैकेन लौहमणिना सर्वं लोहमयं विज्ञातं स्यात्।
वाचारम्भणं विकारो नामधेयं लौहमित्येव सत्यम्। छा.उ. ६-१-४-६।

५. असदेवेदमग्र आसीत्–तस्मादसतः सज्जायते। छा.उ. २-३-२।

कि बौद्धों के साथ हुए प्रतिवाद के फलस्वरूप नव्यन्याय की तर्कप्रणाली अधिक मुखर एवं आकर्षक है। वस्तुतः तथ्य यह है, कि प्राचीन न्याय का लक्ष्य मुक्ति था, तथा नव्यन्याय का लक्ष्य एक प्रकार से शुष्क तर्क था।

## न्यायदर्शन के आचार्य एवं साहित्य

### गोतम या गौतम

गोतम, इनका गोत्र नाम था। इनका व्यक्तिगत नाम अक्षपाद था। ये मिथिला के निवासी थे। डा. सतीशचन्द्र विद्याभूषण के मतानुसार गोतम एवं अक्षपाद दो आचार्य थे। आचार्य विश्वेश्वर ने भी दोनों को एक न मानकर गोतम को अध्यात्मप्रधान सूत्रों का रचयिता तथा अक्षपाद को प्रमाणविवेचन के साथ न्यायसूत्रों का संस्कर्ता माना है[1]। इस सम्बन्ध में इसी अध्याय में विशेष विचार किया जा चुका है।

गोतम के न्यायसूत्र के रचनाकाल के सम्बन्ध में विद्वानों के भिन्न भिन्न मत हैं। इस आधार पर कि न्यायसूत्र के अन्तर्गत शून्यवाद का खंडन किया गया है, याकोबी न्यायसूत्र की रचना तीसरी शताब्दी मानते हैं। किन्तु हरप्रसाद शास्त्री के अनुसार न्यायसूत्र का प्रणयन द्वितीय शतक में हुआ था। इन मतों से भिन्न, सतीशचन्द्र विद्याभूषण के अनुसार न्यायसूत्र की रचना विक्रमपूर्व षष्ठ शतक में हुई थी[2]। आधुनिक काल के समालोचक विद्वानों का विचार है, कि न्यायसूत्र के चतुर्थ अध्याय के अन्तर्गत शून्यवाद, बाह्यार्थभंगवाद आदि मतों का खंडन किया गया है, जो बौद्धमत की ओर संकेत करते हैं। किन्तु प्राचीन विद्वानों का मत है, कि ये वाद बुद्ध से पूर्व, आदि सर्ग से ही प्रवृत्त हैं। यह मत जयन्तभट्ट द्वारा प्रतिपादित है[3]। इस प्रकार उपर्युक्त मत बौद्धदर्शन के परवर्ती न होकर पूर्ववर्ती ही हैं। अतः न्यायसूत्र के रचयिता गोतम का स्थितिकाल विक्रमपूर्व चतुर्थ शतक मानना संगत होगा।

न्यायदर्शन के प्रणयन की भूमिका के सम्बन्ध में यदि विचार किया जाय, तो यह मानना होगा, कि तत्कालीन समाज ने बौद्ध धर्म के आचार-विचार से प्रभावित होकर भावुकतावश उसे स्वीकार तो कर लिया था, किन्तु बौद्ध भिक्षु तथा भिक्षुणियों को बौद्ध धर्म की कठोर आचार-प्रणाली के पालन में कठिनता का अनुभव हो रहा था। वस्तुतः वे असमञ्जस में थे। न उनसे बौद्ध धर्म का त्याग बनता था और न उसका मनसा ग्रहण। इस प्रकार तत्कालीन बौद्ध भिक्षु एवं भिक्षुणियाँ एक शुष्क एवं नीरस जीवन यापन कर रहे थे। ऐसे सामाजिक वातावरण में एक ऐसी तर्कपद्धति की अपेक्षा थी, जो बौद्ध धर्म के खण्डन का माध्यम बन सके। गोतम ने न्यायसूत्र की रचना करके यही कार्य सम्पन्न किया था। न्यायदर्शन के अन्तर्गत वाद, जल्प, वितण्डा, छल, जाति तथा निग्रहस्थान का विस्तृत वर्णन यही सिद्ध करता है, कि न्यायदर्शन का प्रणयन प्रतिपक्षियों के खण्डन के लिये ही किया गया था।

---

१. देखिये, आचार्य विश्वेश्वर, तर्कभाषा की भूमिका।

२. विशेष देखिए, म.म. गोपीनाथ कविराज, न्यायभाष्य, अंग्रेजी अनुवाद की भूमिका पृ. १-१८ कलकत्ता।

३. आदिसर्गात् प्रभृति वेदवदिमा विद्याः प्रवृत्ताः। –न्यायमंजरी।

परिणामतः, न्यायदर्शन के अन्तर्गत, प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति एवं निग्रहस्थान, इन षोडश पदार्थों के सम्बन्ध में विस्तार से विचार किया गया हैं। शास्त्रार्थ व्यवहार में इनका प्रयोग एक-दूसरे को परास्त करने के लिए तथा निर्णीत मत पर पहुँचने के लिए किया जाता है।

## न्यायसूत्र का संक्षिप्त वर्ण्य विषय

न्यायसूत्र का प्रमुख वर्ण्य विषय साङ्गोपाङ्ग प्रमाणनिरूपण है। न्यायसूत्रकार गोतम ने प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान एवं आप्त, इन चार प्रमाणों की न्यायसूत्र के अन्तर्गत विस्तार से व्याख्या की है। इसके अतिरिक्त प्रमाणज्ञेय प्रमेयों–आत्मा, शरीर, इन्द्रिय, इन्द्रिय विषय, बुद्धि, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख तथा अपवर्ग की व्याख्या की गई है। न्यायदर्शन के अनुसार आत्मा, मन तथा शरीर से भिन्न है। न्यायदर्शन का प्रमुख उद्देश्य जीव को शरीर, इन्द्रिय एवं इन्द्रिय विषयों से मुक्ति (अपवर्ग) की प्राप्ति कराना है। मन, जो अणु, सूक्ष्म एवं नित्य है, आत्मा के सुख एवं दुःखादि के भोग का निमित्त है। मन अन्तरिन्द्रिय है। न्यायदर्शन के अन्तर्गत सुखानुभूति की प्रक्रिया यह है, कि जब आत्मा का मन तथा इन्द्रियों द्वारा किसी पदार्थ से सम्बन्ध होता है, तो उसे एक प्रकार की सुखानुभूति होती है, किन्तु यह सुखानुभूति आत्मा का नित्य गुण नहीं है। जब आत्मा अपवर्ग दशा को प्राप्त करता है, तो उसका समस्त सांसारिक विषयों से सम्बन्ध समाप्त हो जाता है। मन परमाणु तथा आत्मा अमर एवं चैतन्य स्वरूप है। न्यायदर्शन के अनुसार आत्मा ही सदसत् कर्म के फल का भोक्ता, रागद्वेषादि का कर्ता एवं जन्म-मरण के बन्धन का भोक्ता है। अतः प्रमाण-प्रमेयादि के तत्त्वज्ञान से मुक्ति भी आत्मा की ही होती है।

नैयायिक के अपवर्ग अर्थात् मोक्ष की यह विशेषता है, कि उसके अनुसार मोक्षावस्था में किसी आनन्द की अनुभूति नहीं होती, जैसा कि वेदान्तादि अन्य दर्शनों में प्रतिपादित किया गया है। अत एव न्यायसम्मत मुक्ति को जडस्वरूपा कहा गया है। न्यायदर्शन के अन्तर्गत ईश्वर तत्त्व का प्रतिपादन अनेक युक्तियों के आधार पर किया गया है। न्यायदर्शन का तर्क है, कि सूर्य-चन्द्रादि सांसारिक पदार्थों की सृष्टि अत्यल्प शक्ति-सम्पन्न मनुष्य के द्वारा सम्भव नहीं है। अतः समस्त संसार का स्रष्टा ईश्वर ही है। ईश्वर सर्वशक्तिमान्, ऐश्वर्यशाली एवं सर्वज्ञ है। ईश्वर ने सृष्टि का निर्माण लोक-कल्याण के लिए किया है। मनुष्य कर्म करने में स्वतन्त्र होने के कारण शुभाशुभ कर्मों के सम्पादन के द्वारा सुख-दुःखादि का भोक्ता बनता है।

इस प्रकार सृष्टिवैषम्य का कारण मनुष्यों के पूर्वकृत शुभाशुभ कर्म हैं। ईश्वर के अनुग्रह से व्यक्ति शुभकर्मों में प्रवृत्त होता हुआ तत्वज्ञान के प्रति जागरूक होकर मोक्षपथ में अग्रसर होता है। अत्यन्त संक्षेप में, न्याय दर्शन की यही विचारप्रक्रिया है।

**वात्स्यायन**–न्यायसूत्र के प्रथम भाष्यकार वात्स्यायन हैं। वात्स्यायन का स्थितिकाल ई. पू.

द्वितीय शताब्दी है। वात्स्यायन भाष्य के प्रथम अध्याय के अन्तर्गत अनेक वार्त्तिकों के उद्धरण तथा उनकी व्याख्या मिलती है। इससे यह सिद्ध होता है कि इस भाष्य से पूर्व भी न्यायसूत्र की व्याख्या किसी न किसी विद्वान् के द्वारा की गई थी।

**उद्योतकर**–(६०० ई०) उद्योतकर ने वात्स्यायन भाष्य पर वार्तिक लिखकर न्यायशास्त्र की अत्यन्त दुरूह ग्रन्थियों को सुलझाया था। वार्त्तिक लिखने का उद्देश्य दिङ्नाग प्रभृति बौद्धों के मत का खण्डन था। उद्योतकराचार्य ने इस सम्बन्ध में स्वयं कहा था, कि "दिङ्नाग आदि बौद्ध कुतार्किकों के ज्ञान की निवृत्ति के लिए मैंने यह ग्रन्थ (वार्त्तिक) लिखा है"[1]।

**वाचस्पति मिश्र**–(६०० ई०) उद्योतकराचार्य के वार्तिक प्रत्येक अध्येता के लिये सरल नहीं थे। अत एव उनका विशदीकरण करने के लिये वाचस्पति मिश्र ने तात्पर्य टीका लिखी थी। यह टीका इतनी प्रशंसित हुई थी, कि वाचस्पति मिश्र 'तात्पर्याचार्य' के नाम से प्रख्यात हुए थे। ये भारतीय दर्शन के दिग्गज विद्वान् थे। इन्होंने वैशेषिक को छोड़कर सभी आस्तिक दर्शनों पर महत्त्वपूर्ण टीकाएँ लिखी थीं। उद्योतकर के वार्तिक पर न्यायसम्मत तात्पर्यटीका के अतिरिक्त वाचस्पति मिश्र की ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य पर 'भामती', सांख्यकारिका पर 'सांख्यतत्त्वकौमुदी, योगदर्शन पर तत्त्ववैशारदी तथा मीमांसादर्शन के क्षेत्र में विधिविवेक की टीका न्यायकणिका एवं मीमांसा का मौलिक ग्रन्थ तत्त्वबिन्दु प्रख्यात हैं। न्यायदर्शन के क्षेत्र में, इनका ग्रन्थ–'न्यायसूचीनिबन्ध' अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुआ है।

आज मिथिला में इनकी जन्मभूमि के समीप 'वाचस्पति नगर' रेलवे स्टेशन भी बन गया है।

**जयन्त भट्ट**–(६०० ई०) जयन्त भट्ट ने अपने महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'न्यायमञ्जरी' के अन्तर्गत न्यायसूत्र के कतिपय सूत्रों की टीका की है। न्यायमञ्जरी जयन्त भट्ट का अत्यन्त प्रौढ़ ग्रन्थ है। ११वीं शती में वर्तमान जैन दार्शनिक देवसूरि ने अपने ग्रन्थ 'स्याद्वादरत्नाकर' में जयन्त भट्ट के प्रति तिरस्कार की भावना से लिखा है–

**यदत्र शक्तिसंसिद्धौ मज्जत्युदयनद्विपः ।**
**जयन्त हन्त का तत्र गणना त्वयि कीटके ।।**

इस पद्य में जयन्त भट्ट के स्थितिकाल ६०० ई० के उत्तरार्द्ध की ही पुष्टि होती है। न्यायमञ्जरी के अन्तर्गत चार्वाक, बौद्ध, मीमांसा तथा वेदान्त का खंडन जयन्त ने गम्भीर एवं वैदुष्यपूर्ण तर्कों के साथ प्रस्तुत किया है।

**भासर्वज्ञ**–(६०० ई०) रत्नकीर्ति (६५० ई०) नामक बौद्ध विद्वान् ने अपोहसिद्धि नामक ग्रन्थ के अन्तर्गत भासर्वज्ञ के न्यायभूषण को उद्धृत किया है। इससे इनके स्थिति काल (६०० ई०) की पुष्टि

---

१. कुतार्किक-ज्ञाननिवृत्तिहेतुः, वात्स्यायन, भाष्यवार्त्तिक-मङ्गलाचरण।

होती है। इन्हें अपनी एक ही कृति, न्यायसार से पर्याप्त यश मिला था। मुक्ति के सम्बन्ध में इनकी धारणा थी कि मुक्ति आत्मा की निरतिशय उपलब्धि है।

**उदयनाचार्य**–(६८४ ई०) उदयनाचार्य प्राचीन न्याय के प्रौढ़ एवं अत्यन्त प्रख्यात आचार्य हैं। इन्हें अपने ग्रन्थ 'न्यायकुसुमाञ्जलि' के आधार पर विशेष ख्याति प्राप्त हुई थी। न्यायकुसुमाञ्जलि में उदयनाचार्य ने अनीश्वरवाद का खंडन करके ईश्वर के अस्तित्व का युक्तिपूर्ण मंडन किया था। उदयनाचार्य ने न्यायकुसुमाञ्जलि के अन्तर्गत अनुमान के आधार पर ईश्वर के अस्तित्व की सिद्धि करते हुए निम्नलिखित युक्तियाँ दी हैं–

१. जिस प्रकार घटरूप कार्य की उत्पत्ति से कर्ता का अनुमान लगाया जाता है, उसी प्रकार जगत् को जन्म देने वाला भी कोई सामान्य जन न होकर सर्वज्ञ ईश्वर ही हो सकता है। अतः जगत् का कर्त्ता सर्वज्ञ ईश्वर होना चाहिए।

२. प्रलयकाल में समस्त परमाणु जो जड़ हैं, आकाशस्थ होते हैं, अतः प्रलय के अनन्तर सृष्टिकाल में, परमाणु संयोग के लिये चेतन की अपेक्षा होती है। इस चेतनतत्त्व ईश्वर की इच्छा के द्वारा परमाणुओं में एक क्रिया उत्पन्न होती है और पुनः उन परमाणुओं में 'आरम्भक संयोग' उत्पन्न होता है। फिर, सृष्टि की प्रक्रिया आरम्भ होती है।

३. जगत् का कोई आधार एवं उसका विनाशक होना आवश्यक है। यह कार्य ईश्वर के अतिरिक्त किसी के द्वारा संभव नहीं है। अतः ईश्वर को मानना आवश्यक है।

४. प्रलय के पूर्वकाल में वर्तमान कला-कौशल एवं क्रियाकलापों को सृष्टि के आरम्भ में प्रवर्त्तित करने के लिये ईश्वर की अपेक्षा है। अतः ईश्वर की सत्ता अपेक्षित है।

५. वेद की प्रामाणिकता तभी सिद्ध हो सकती है, जबकि वेद के कर्त्ता (ईश्वरस्य निःश्वसिता वेदाः) ईश्वर की प्रामाणिकता सिद्ध हो। अतः वेद के कर्त्ता के रूप में ईश्वर की सत्ता को मानना अनिवार्य है।

६. श्रुति में ईश्वर का प्रतिपादन है, अतः ईश्वर को स्वीकार करना चाहिए।

७. दो परमाणुओं से, न्यायदर्शन की प्रक्रिया से द्व्यणुक बनता है तथा तीन द्व्यणुकों से अपेक्षानुसार त्र्यणुक बनता है। इस प्रकार प्रलयकाल में तीन द्व्यणुकों से त्र्यणुक की अपेक्षा ईश्वर के अतिरिक्त किसी और में नहीं हो सकती[1]। अतः ईश्वर को स्वीकार करना अपेक्षित है।

---

१. कार्यायोजनधृत्यादेः पदात् प्रत्ययतः श्रुतेः।
वाक्यात् संख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः।। न्यायकुसुमाञ्जलि ५-१।
तथा देखें, न्यायकुसुमाञ्जलि १-१।

उदयनाचार्य के दो प्रसिद्ध ग्रन्थ और हैं–एक तात्पर्यशुद्धि और दूसरा आत्मतत्त्वविवेक। तात्पर्यटीकापरिशुद्धि वाचस्पति मिश्र की न्यायवार्त्तिक की तात्पर्य टीका की टीका है। उदयनाचार्य के आत्मतत्त्वविवेक के अन्तर्गत अनात्मवादी बौद्धों के शून्यवाद प्रभृति मतों का प्रबल खण्डन किया गया है। इसी- लिये इनका 'आत्मतत्त्वविवेक' 'बौद्धधिक्कार' के नाम से प्रसिद्ध है।

प्राचीन न्याय के उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त वर्द्धमान (१३०० ई०) ने उदयनाचार्य की कुसुमाञ्जलि पर न्यायनिबन्धप्रकाश नामक टीका लिखी थी, एवं तदनन्तर, पद्मनाभ ने न्यायनिबन्धप्रकाश पर 'वर्द्धमानेन्दु' नामक टीका का प्रणयन किया था। नैयायिक शंकर मिश्र ने पुनः इस पर 'न्यायतात्पर्यमंडन' का प्रणयन किया। विश्वनाथ (१७०० ई०) ने भी न्यायसूत्र पर एक 'वृत्ति' की रचना की थी।

## नव्यन्याय के आचार्य एवं साहित्य

**आचार्य गंगेश उपाध्याय**–नव्यन्याय के ग्रन्थों में गंगेश उपाध्याय रचित ग्रन्थ 'तत्त्वचिन्तामणि' प्रमुख है। गंगेश ही नव्यन्याय के प्रमुख प्रतिष्ठापक हैं। इन्होंने प्राचीन न्याय प्रतिपादित 'पदार्थशास्त्र' के स्थान पर 'प्रमाणशास्त्र' का प्रतिष्ठापन एवं प्रतिपादन किया था। गंगेश ने अपने ग्रन्थ 'तत्त्वचिन्तामणि' के अन्तर्गत केवल, प्रत्यक्ष, अनुमान, शब्द तथा उपमान इन चार प्रमाणों का नवीन शैली में प्रतिपादन करके नव्यन्याय शैली की परम्परा का प्रवर्त्तन किया, जिसने पक्षधर मिश्र आदि नव्यन्याय के अनेक उद्भट विद्वानों को जन्म दिया। गंगेश की अवच्छेदावच्छेदक, अनुयोगी एवं प्रतियोगी की 'परिष्कार' शैली कुछ कठिन अवश्य है, किन्तु इसमें संक्षेप में, तथा सुगठित रूप में शास्त्रीय विचारों के प्रकटीकरण की जो तकनीक है, उसने न्यायदर्शन के अनेक आचार्यों को अपनी ओर आकृष्ट किया है। इस शैली के अन्तर्गत शब्दावली एवं भाषा का व्यवहार भी मोहक है। यही कारण है, कि यह शैली वेदान्त, व्याकरण एवं काव्यशास्त्र के आचार्यों द्वारा भी, ग्रन्थ लेखन में समादर के साथ अपनायी गयी है। श्रीहर्ष प्रणीत 'खण्डनखण्डखाद्य' इसका एक ज्वलन्त उदाहरण है। वस्तुतः गंगेश द्वारा आविर्भूत न्यायशैली की एक अद्भुत विशेषता यह है, कि इसमें सूक्ष्मातिसूक्ष्म विषय को अल्पातिअल्प अक्षरों में प्रस्तुत करने की क्षमता है। तत्त्वचिन्तामणि में प्रयुक्त इनकी शैली के आधार पर न्यायदर्शन के दो महान् पीठों की स्थापना हुई थी। एक की बंगाल (नदिया) में तथा दूसरे पीठ की मिथिला में। इनमें भी मिथिला में न्यायदर्शन का मूल लेखन एवं अनुशीलन प्रमुख था। उदाहरणार्थ, पक्षधर मिश्र (१३०० ई०) ने जो मिथिलानिवासी थे, गंगेश की तत्त्वचिन्तामणि के प्रतिपाद्य के विशदीकरणार्थ, 'आलोक' नामक टीका लिखी थी, तथा इनके शिष्य रुचितत्त्व ने 'मकरन्द' नामक टीका लिखी थी। मकरन्द उदयन की न्यायकुसुमाञ्जलि पर वर्द्धमान की कुसुमाञ्जलि की टीका है। यद्यपि मिथिला में लेखन की परम्परा कम ही थी। इस प्रकार मिथिला के विद्वान् विशेषतः अध्ययन-अध्यापन एवं शास्त्रार्थ में ही रत रहते थे। मिथिला के विद्वानों को यह भी चिन्ता रहती थी कि उनका शास्त्र मिथिला से बाहर न जाए। अतः वासुदेव आर्य ने मिथिला में जाकर नव्यन्याय का अध्ययन किया और फिर इसका प्रचार बंगाल (नदिया) में प्रचुर रूप से किया गया। वासुदेव सार्वभौम ने मात्र तत्त्वचिन्तामणि पर अपनी टीका लिखी थी। किन्तु इनके शिष्यों के अद्भुत वैदुष्य के कारण इन्हें आशातीत प्रतिष्ठा मिली थी। इनके शिष्यों में रघुनाथ शिरोमणि रघुनन्दन एवं कृष्णानन्द प्रमुख थे। श्रीकृष्ण चैतन्यमहाप्रभु को भी वासुदेव सर्वभौम का ही शिष्य कहा जाता है।

**रघुनाथ शिरोमणि**–(१५०० ई०) रघुनाथ शिरोमणि का मूल नामधेय रघुनाथ ही था, किन्तु बंगला में इनके प्रगाढ़ पाण्डित्य के आधार पर इन्हें शिरोमणि उपाधि प्रदान की गई थी। तभी से ये 'रघुनाथ शिरोमणि' के नाम से प्रख्यात हुए।

इन्होंने पक्षधर मिश्र प्रणीत तत्त्वचिन्तामणि की आलोक टीका पर 'दीधिति' नाम्नी टीका लिखी थी, जिसका विद्वत्समाज में विशेष समादर हुआ था।

**मथुरानाथ भट्टाचार्य**–(१५८० ई०) मथुरानाथ भट्टाचार्य शिरोमणि के शिष्य थे। इन्होंने तत्त्वचिन्तामणि तथा दीधिति पर टीकाएँ लिखी हैं।

**जगदीश भट्टाचार्य**–(१५६० ई०) जगदीश भट्टाचार्य अपनी 'जागदीशी' टीका के प्रणयन के लिए प्रसिद्ध हैं। 'जागदीशी' 'दीधिति' की टीका है। जगदीश भट्टाचार्य का एक ग्रन्थ 'शब्दशक्तिप्रकाशिका' भी है।

**गदाधर भट्टाचार्य** (१५६० ई०) इनकी प्रमुख रचना गदाधरी है। जो दीधिति की टीका है। गदाधर भट्टाचार्य ने उदयनप्रणीत आत्मतत्त्वविवेक पर तथा गंगेशरचित तत्त्वचिन्तामणि पर भी गदाधरी व्याख्या लिखी है। इनके द्वारा प्रणीत मौलिक ग्रन्थों में व्युत्पत्तिवाद एवं 'शक्तिवाद' विशेष रूप से समादृत हुए हैं।

## न्यायवैशेषिक का मिश्रित योगदान

उपर्युक्त आचार्यों के ही काल में न्याय एवं वैशेषिक के सिद्धान्तों की मिलीजुली प्रस्तुति आरम्भ हो गयी थी। उदाहरणार्थ, विश्वनाथ पञ्चानन (१७०० ई०) द्वारा प्रणीत भाषापरिच्छेद या कारिकावली तथा उसकी टीका 'न्यायसिद्धान्तमुक्तावली' के न्यायदर्शन का ग्रन्थ होने पर भी उसकी प्रणाली वैशेषिक पद्धति पर आधारित है। इसी प्रकार अन्नंभट्ट द्वारा प्रणीत तर्कसंग्रह के न्यायदर्शन के अन्तर्गत परिगणित होने पर भी इस लघु ग्रन्थ में वैशेषिक पद्धति से ही पदार्थ आदि का प्रतिपादन किया गया है। इसी प्रकार केशवमिश्र (१२०० ई०) रचित 'तर्कभाषा' के अन्तर्गत भी न्यायवैशेषिक की मिली-जुली सामग्री ही उपलब्ध होती है। इस मिश्रित प्रणाली में न्याय ग्रन्थों का लेखन बहुत समय तक चलता रहा। उदाहरणार्थ, माधव द्वारा 'न्यायसिद्धान्तमञ्जरी' तथा शशिधर द्वारा 'न्यायसिद्धान्तदीप' का प्रणयन किया गया था। इसी समय अनेक टीका ग्रन्थों का भी प्रणयन हुआ। जिनमें तर्कभाषा पर 'न्यायप्रदीप', वरदराजरचित तार्किकरक्षा पर मल्लिनाथ की 'निष्कण्टक', जानकीनाथ भट्टाचार्य की 'न्यायसिद्धान्तमञ्जरी' पर यादवाचार्य की 'न्यायमञ्जरीसार' तथा शशिधर की 'न्यायप्रदीप' पर शेषान्ताचार्य की 'प्रभा' नाम्नी व्याख्या प्रख्यात है।

## न्यायदर्शन के प्रमुख सिद्धान्त

**षोडश पदार्थ**–न्यायदर्शन के अन्तर्गत षोडश पदार्थों के बोध से मोक्ष लाभ की बात कही गई है। ये षोडश पदार्थ, प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जातिं तथा निग्रह स्थान हैं। इस स्थल पर इन पदार्थों के स्वरूप का निरूपण आवश्यक है।

**प्रमाण**–न्यायदर्शन के अन्तर्गत 'प्रमाण' की परिभाषा निम्न रूप में दी गई है–"प्रमीयतेऽनेनेति करणार्थाभिधानो हि प्रमाणशब्दस्तद्विशेषसमाख्यया अपि तथैव व्याख्यातम्"[1]।

वात्स्यायन के उपर्युक्त कथन के अनुरूप जिसके द्वारा प्रमिति की जाय, वह 'प्रमाण' है। इस व्युत्पत्ति के आधार पर प्रमाण शब्द 'कारण' का वाचक है। इस प्रकार तत्तत् प्रमाणों, प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान एवं शब्द की व्याख्या भी 'करण' मूलक व्युत्पत्ति के आधार पर ही करनी चाहिए। इस प्रकार वात्स्यायन के मतानुसार जिसके द्वारा व्यक्ति ईप्सित अर्थ को जानता है, वह 'प्रमाण' है[2]। 'प्रमेय' वह ईप्सित अर्थ है जो जाना जाता है तथा 'प्रमिति' ईप्सित अर्थ का यथार्थ ज्ञान है। उदयनाचार्य ने भी उक्त मत की ही पुष्टि करते हुए, "यथार्थानुभवः प्रमा तत्साधनं च प्रमाणम्" कहा है।

भिन्न भिन्न दर्शनों में प्रमाणों की संख्या में मतभेद है। उदाहरणार्थ, चार्वाक ने एकमात्र प्रत्यक्ष प्रमाण को ही स्वीकार किया है तथा वैशेषिकों तथा बौद्धों ने प्रत्यक्ष के अतिरिक्त अनुमान प्रमाण को भी स्वीकार किया है। किन्तु सांख्यदर्शन के अन्तर्गत प्रत्यक्ष तथा अनुमान के अतिरिक्त शब्द प्रमाण को भी स्वीकार किया गया है। मीमांसक प्रभाकर ने उक्त प्रमाणों के साथ साथ, उपमान एवं अर्थापत्ति को भी स्वीकार किया है। मीमांसक कुमारिल भट्ट तथा वेदान्तियों ने पाँच प्रमाणों के अतिरिक्त 'अभाव' को भी स्वीकार किया है। पौराणिकों ने उक्त छः प्रमाणों के अतिरिक्त संभव तथा ऐतिह्य को भी माना है। जहाँ तक न्यायदर्शन की बात है, इसके अनुसार प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द ये चार प्रमाण माने गये हैं। बारह प्रमेयों, आत्मा, शरीर, इन्द्रिय, अर्थ, बुद्धि, मनस्, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख तथा अपवर्ग एवं उक्त चार प्रमाणों के ज्ञान के द्वारा पदार्थों का तत्त्वज्ञान करने के पश्चात्, साधक को संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति और निग्रह स्थान का ज्ञान भी परमतत्त्व के ज्ञान के लिये परमावश्यक है[3]।

अब यहाँ, न्यायदर्शन के अनुसार प्रत्यक्षादि प्रमाणों का निरूपण-विवेचन किया जाएगा।

**प्रत्यक्ष प्रमाण**–न्यायशास्त्र के ग्रन्थों में प्रत्यक्ष की अनेक परिभाषाएँ मिलती हैं। न्यायसूत्रकार गोतम ने प्रत्यक्ष को परिभाषित करते हुए कहा है, कि इन्द्रिय और पदार्थ के संनिकर्ष (संयोग) से जो अव्यपदेश (अकथनीय) अव्यभिचारी (संशय एवं विपर्यय आदि दोनों से रहित), व्यवसायात्मक (निश्चयात्मक) ज्ञान उत्पन्न होता है, वह प्रत्यक्ष है।[4] गंगेश के अनुसार प्रत्यक्ष का लक्षण 'साक्षात्कारित्व' (प्रत्यक्षस्य साक्षात्कारित्वं लक्षणम्, तत्त्वचिन्तामणि) है। इस प्रकार ज्ञानेन्द्रिय तथा किसी वस्तु के संनिकर्ष से जो

---

१. न्यायसूत्र भाष्य, १·१-३।

२. स येनार्थं प्रमिणोति तत् प्रमाणम्, वात्स्यायनभाष्य १.१.२।

३. आत्मशरीरेन्द्रियार्थ-बुद्धिमनःप्रवृत्ति-दोष-प्रेत्यभाव-फलदुःखापवर्गास्तु प्रमेयम्। न्यायसूत्र १-१-६।

४. इन्द्रियार्थसंनिकर्षोत्पन्नज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्। न्यायसूत्र १·१·४ बौद्धभारती, वाराणसी १६३६।

साक्षात् यथार्थानुभव होता है, वह प्रत्यक्ष ज्ञान है, तथा इस ज्ञान में सर्वाधिक सहायक प्रत्यक्ष प्रमाण है। एतदनुरूप चक्षु इन्द्रिय द्वारा वस्तु के साक्षात्कार से जन्य-उपलब्ध ज्ञान को **चाक्षुष प्रत्यक्ष**, श्रवणेन्द्रिय द्वारा जन्य ज्ञान को **श्रावण प्रत्यक्ष**, रसनेन्द्रिय द्वारा उत्पन्न ज्ञान को **रासन प्रत्यक्ष**, घ्राणेन्द्रिय द्वारा उत्पन्न ज्ञान को **घ्राणज प्रत्यक्ष**, एवं त्वगिन्द्रिय द्वारा उत्पन्न ज्ञान को **त्वाक् प्रत्यक्ष** कहते हैं। बाह्येन्द्रिय का अर्थ के साथ संनिकर्ष होने से इस पञ्चविध प्रत्यक्ष को **बाह्य प्रत्यक्ष** कहते हैं।

इसी प्रकार एकादशेन्द्रिय मन के द्वारा किसी वस्तु के साक्षात्कार से जो ज्ञान उपलब्ध होता है, उसे **मानस प्रत्यक्ष** कहते हैं। व्यावहारिकता एवं अव्यावहारिकता की दृष्टि से ज्ञान के दो भेद हैं, एक निर्विकल्पक ज्ञान और दूसरा सविकल्पक ज्ञान। इसी आधार पर प्रत्यक्ष के भी निर्विकल्पक एवं सविकल्पक दो भेद हैं। न्यायदर्शन के अनुसार किसी भी वस्तु का ज्ञान प्रतिक्षण नष्ट होता जाता है। इस प्रकार प्रथम क्षण का ज्ञान द्वितीय क्षण में नहीं रहता। उदाहरणार्थ, घट को देखने पर प्रथम क्षण में उसका ज्ञान (यत् किंचित्) यह कुछ है, रूप से होता है, घट रूप का नहीं। इसीलिये इस यत्किञ्चित् रूप ज्ञान को निर्विकल्पक ज्ञान कहा गया है। निर्विकल्पक ज्ञान की परिभाषा "नामजात्यादियोजनारहितं निर्विकल्पकम्" (नाम, जाति, गुण एवं क्रिया आदि की योजना से रहित ज्ञान निर्विकल्पक ज्ञान है।) की गई है। किसी भी वस्तु का ज्ञान पहले निर्विकल्पक ही होता है। इसके विपरीत 'सविकल्पक ज्ञान' वह ज्ञान है जिसमें द्रष्टा को वस्तु का प्रत्यक्ष, उसके नाम, जाति, गुण एवं क्रिया के सहित होता है, जैसे, "गोर वर्ण वाला राम पुस्तक पढ़ रहा है।" यहाँ राम नाम, (मनुष्य) जाति, गौरवर्ण गुण तथा "पढ़ रहा है" क्रिया का बोधक है। ऐसा प्रतीत होता है, कि न्यायसूत्र (१-१-४) के अन्तर्गत प्रत्यक्ष के लक्षण में प्रयुक्त 'अव्यपदेश्य' एवं 'व्यवसायात्मक' पद क्रमशः निर्विकल्पक एवं सविकल्पक प्रत्यक्ष के आधारभूत हैं, क्योंकि जिस प्रकार 'अव्यपदेश' का अर्थ अशाब्द अर्थात् शब्दों द्वारा व्याख्यान के अयोग्य है, वही स्थिति 'निर्विकल्पक' की भी है। ऐसे ही, 'व्यवसायात्मक' ज्ञान के विशेष्य-विशेषणाभावावगाही होने के कारण, नाम, जात्यादि से सहित सविकल्पक ज्ञान भी व्यवसायात्मक ज्ञान के सदृश ही है। अतः व्यवसायात्मक प्रत्यक्ष को सविकल्पक प्रत्यक्ष की पृष्ठभूमि कहा जा सकता है। तात्पर्य टीका[1] के अन्तर्गत, वाचस्पति मिश्र ने उक्त मत का सूत्र प्रस्तुत किया है। इसके पश्चात् कुमारिल भट्ट के श्लोकवार्त्तिक के अन्तर्गत प्रत्यक्ष के उपर्युक्त दोनों भेदों का निर्देश मिलता है। वैयाकरण 'निर्विकल्पक' ज्ञान को न स्वीकार कर 'सविकल्पक' को ही स्वीकार करते हैं। किन्तु बौद्ध दार्शनिक 'सविकल्पक' को किसी प्रकार न स्वीकार कर निर्विकल्पक को ही मानते हैं।

प्रत्यक्ष प्रमाण के बोधार्थ 'संनिकर्ष' का ज्ञान परमापेक्षित है, अतः यहाँ छः संनिकर्षों का निरूपण किया जा रहा है।

## संनिकर्ष के छः प्रकार ('षोढा संनिकर्षः')

लौकिक संनिकर्ष के लिये अभीष्ट, इन्द्रिय एवं अर्थ (वस्तु) का संनिकर्ष संयोग, संयुक्तसमवाय, संयुक्तसमवेतसमवाय, समवाय, समवेतसमवाय तथा विशेषण-विशेष्यभावरूप से छः प्रकार का है।

---

१. तात्पर्यटीका, पृ० १३३।

१. **संयोगसंनिकर्ष**–चक्षु से घट का संयोग होने पर संयोग संनिकर्ष होता है। चक्षु एवं द्रव्य दोनों ही द्रव्य हैं, अतः द्रव्यों में संयोग सम्बन्ध होता है।

२. **संयुक्तसमवायसंनिकर्ष**–चक्षु के द्वारा घट, तथा घट रूप का भी प्रत्यक्ष होता है। अतः स्पष्ट है कि चक्षु का घट के रूप के साथ संनिकर्ष है। परन्तु यह, घटरूप के साथ चक्षु का संनिकर्ष साक्षात् नहीं है, प्रत्युत घट के द्वारा चक्षु का घट 'रूप' के साथ सन्निकर्ष होता है, क्योंकि चक्षु और घट से संयोगसम्बन्ध है। इसके साथ-साथ यह भी निरूपणीय है कि घट एवं घट 'रूप', इन दोनों में 'गुण-गुणिभाव' होने के कारण 'अयुतसिद्धत्व' है, अतः 'समवाय' सम्बन्ध है। इस प्रकार संयुक्तसमवायसंनिकर्ष से घट 'रूप' का प्रत्यक्ष होता है।

३. **संयुक्तसमवेतसमवाय**–जैसा कि, ऊपर स्पष्ट किया गया है, चक्षु का घट के साथ 'संयोग' सम्वन्ध है, तथा घट 'रूप' के साथ चक्षु का 'संयुक्तसमवाय' सम्बन्ध है। एवञ्च चक्षु के साथ 'घटरूपता' का 'संयुक्त-समवेत-समवाय' सम्वन्ध है, क्योंकि जाति (घटरूपता) एवं व्यक्ति, घट में अयुतसिद्धत्व होने के कारण 'समवाय' सम्बन्ध है। यहाँ यह स्पष्ट है, कि संयुक्तसमवेतसमवायसंनिकर्ष साक्षात् न होकर परम्परया है।

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि जिस इन्द्रिय से जिस वस्तु का ज्ञान होता है, उसी इन्द्रिय से उस वस्तु की 'जाति' तथा उसके 'अभाव' का भी ज्ञान होता है। उदाहरणार्थ, जब चक्षु, इन्द्रिय से 'घट' 'व्यक्ति' का ज्ञान होता है, तो उसके साथ-साथ 'घटत्व' जाति एवं घटरूपत्व का भी ज्ञान होता है। साथ ही, घटत्व 'जाति' के ज्ञान से 'पटभिन्नत्व' रूप 'अभाव' का भी ज्ञान होता है। अर्थात् जब घट का ज्ञान होता है, तो घट, पट से भिन्न है, यह ज्ञान भी होता है। घट में पट का 'अभाव' है, यही 'अभाव' ज्ञान है।

४. **समवायसंनिकर्ष**–श्रोत्र एवं शब्द में समवायसंनिकर्ष है। वस्तुतः श्रोत्र आकाश ही है। यह ध्यान में रखना आवश्यक है कि बाहर से दिखाई पड़ने वाला कान श्रोत्र नहीं है, अपितु श्रोत्र 'कर्णशष्कुलि' के अन्तर्गत वर्तमान है। अन्य ज्ञानेन्द्रियों के सम्बन्ध में भी यही बात चरितार्थ होती है। अतः शब्द आकाश का गुण है, तथा इन दोनों में 'गुणगुणिभाव' सम्बन्ध है। 'गुणगुणिभाव' होने के कारण 'अयुतसिद्धत्व' होने से समवायसंनिकर्ष है। इस प्रकार श्रोत्र 'समवाय' सम्बन्ध के द्वारा शब्द का प्रत्यक्ष करता है।

५. **समवेतसमवायसंनिकर्ष**–श्रोत्र के साथ शब्द का 'समवाय' सम्बन्ध है, जैसा कि अभी कहा गया है, तथा शब्द का शब्दत्व के साथ समवायसम्बन्ध है, क्योंकि शब्द और 'शब्दत्व' में व्यक्ति तथा 'जाति' का सम्बन्ध है। यह 'अयुतसिद्धत्व' है, अतः 'समवायसम्बन्ध' है। इस प्रकार श्रोत्र के साथ शब्द का समवायसम्बन्ध एवं शब्द के साथ शब्दत्व का समवायसम्बन्ध होने के कारण, कान के साथ शब्दत्व का समवाय-समवाय (श्रोत्र+शब्द+शब्दत्व) अर्थात् 'समवेतसमवाय' सम्बन्ध है।

६. **विशेषणविशेष्यभावसंनिकर्ष**–उपर्युक्त पाँच प्रकार के संनिकर्ष के द्वारा भावरूप पदार्थों का प्रत्यक्ष होता है, किन्तु 'अभाव' का प्रत्यक्ष 'विशेषण-विशेष्यभाव' संनिकर्ष के द्वारा ही सम्भव है। 'अभाव' क्या है ? सामान्यतः किसी वस्तु का किसी स्थान पर न पाया जाना 'अभाव' है, जैसे घट का किसी

कक्ष में अभाव हो सकता है। इस स्थल पर निर्देश करने योग्य है, कि जिस इन्द्रिय से जिस वस्तु के भाव का प्रत्यक्ष होता है, उसी इन्द्रिय से उस वस्तु के 'अभाव' का भी प्रत्यक्ष होता है। उदाहरण के लिये, चक्षु इन्द्रिय द्वारा घट का प्रत्यक्ष होता है, तथा चक्षु के द्वारा ही जहाँ घट नहीं है, वहाँ घटाभाव का भी ज्ञान होता है। 'भाव' (घट) एवं 'अभाव' (घटाभाव) का यह भेद द्रष्टव्य है कि 'भाव' द्रव्य है तथा 'अभाव' पदार्थ है। 'अभाव' के विशेष्यविशेषणभावसंनिकर्ष से ज्ञान की यह प्रक्रिया है, कि जिस भूतल भाग पर घट नहीं है, उसे 'घटाभावविशिष्ट' भूतल कहा जाता है[1]। इस उदाहरण के अन्तर्गत 'भूतल' विशेष्य एवं 'घटाभाव' विशेषण है। अतः उक्त उदाहरण में विशेष्यविशेषण सम्बन्ध के द्वारा चक्षु इन्द्रिय के द्वारा घटाभाव का प्रत्यक्ष होता है।

केशवमिश्र ने छः प्रकार के सन्निकर्ष को संक्षेप में प्रस्तुत करते हुए कहा है–

**अक्षजा प्रमितिर्द्वेधा सविकल्पाविकल्पिका ।**
**करणं त्रिविधं तस्याः संनिकर्षश्च षड्विधः ।।**
**घटवन्नीलनीलत्व-शब्द-शब्दत्वजातयः ।**
**अभावसमवायौ च ततः सम्बन्धषट्कतः ।।**

अर्थात् इन्द्रियजन्य (इन्द्रिय और अर्थ के संनिकर्ष से उत्पन्न) प्रमिति अर्थात् प्रत्यक्ष प्रमाण दो प्रकार का है–१. सविकल्पक तथा निर्विकल्पक। प्रत्यक्ष प्रमा के करण तीन प्रकार के हैं–कदाचित् इन्द्रिय, कदाचित् इन्द्रियार्थसंनिकर्ष और कदाचित् निर्विकल्पक ज्ञान। इनमें इन्द्रियार्थसंनिकर्ष छः प्रकार का है–१. संयुक्त समवाय, संयुक्त समवेत समवाय, समवाय, समवेत समवाय तथा विशेषणविशेष्यभाव। इस छः प्रकार के संनिकर्ष से, क्रमशः घट का संयोग सम्वन्ध से, घट में रहने वाले नील रूप गुण का ग्रहण संयुक्त समवाय सम्बन्ध से, नील गुण में रहने वाले नीलत्व (जाति) का ग्रहण, संयुक्त समवेत समवाय सम्बन्ध से, शब्द रूप गुण का कर्णशष्कुली से अवच्छिन्न आकाश रूप श्रोत्र के द्वारा समवाय सम्बन्ध से तथा शब्द में रहने वाली शब्दत्व जाति का समवेत समवाय सम्बन्ध से एवं अभाव तथा समवाय का विशेषणविशेष्य भाव से ग्रहण होता है।

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि मीमांसक नैयायिक की उपर्युक्त प्रक्रिया अस्वीकार करते हुए, 'विशेष्य-विशेषणभाव' सम्बन्ध के द्वारा 'अभाव' का ज्ञान न मानकर 'अभाव' को पाँचवाँ स्वतन्त्र प्रमाण मानते हैं, जो 'गौरवदोषात्' नैयायिक को स्वीकार नहीं है।

**चाक्षुषज्ञान आदि में ज्ञान के लिये मन, आत्मा तथा त्वगिन्द्रिय के सन्निकर्ष की आवश्यकता**–उपर्युक्त सभी प्रकार के ज्ञान के लिए इन्द्रियार्थ, जैसे (चक्षु इन्द्रिय एवं घट अर्थ) के अतिरिक्त, (मन), 'अन्तरिन्द्रिय' तथा ज्ञान के आश्रय, आत्मा के 'संयोग' की भी अनिवार्यतः आवश्यकता है। यों तो आत्मा के विभु होने के कारण आत्मा तथा मन का संयोग स्वाभाविक है, किन्तु वस्तु-ज्ञान के लिये यह सम्बन्ध पर्याप्त नहीं है। अत एव जब मन का, अर्थ के साथ सन्निकृष्ट इन्द्रिय के साथ 'संयोग' होता है, तथा इस संयोग से युक्त मन के साथ आत्मा का सन्निकर्ष होता है, तभी आत्मा में

---

१. घटाभाववद्भूतलम् ।

ज्ञान उत्पन्न होता है। इस प्रकार मन का अर्थ के साथ सन्निकृष्ट इन्द्रिय के साथ 'संयोग' हुए बिना वस्तु का ज्ञान सम्भव नहीं है। इसीलिए सांख्य दर्शन में 'मनोऽनवस्थानात्'[1] कहकर मन की अवस्थिति स्वीकार की गई है।

प्रत्यक्ष ज्ञान की सम्भवता में यह तथ्य भी अवलोकनीय है कि 'त्वक्' इन्द्रिय के साथ मन का संयोग न रहने पर भी वस्तु का ज्ञान सम्भव नहीं है। इसका उदाहरण यह है कि सुषुप्ति अवस्था में जब मन 'पुरीतत्' नाड़ी में प्रवेश करता है, तो उस स्थिति में जीव को ज्ञान नहीं होता क्योंकि वहाँ 'त्वक्' इन्द्रिय नहीं है। इसीलिए सुषुप्ति से उठने के पश्चात् व्यक्ति यही कहता है कि "सुखमहमस्वाप्सम्, न किञ्चिदवेदिषम्" (मैं सुख से सोया, किन्तु मुझे कुछ ज्ञान नहीं है)। ज्ञान के इस अभाव का कारण यह है, कि 'सुषुप्ति' अवस्था में त्वक् इन्द्रिय नहीं रहती।

**मानस प्रत्यक्ष**–जिस प्रकार बाह्येन्द्रियों (ज्ञानेन्द्रियों) द्वारा सन्निकर्ष से 'अर्थ' का प्रत्यक्ष होता है, उसी प्रकार अन्तरिन्द्रिय मन के द्वारा सन्निकर्ष से सुख-दुःखादि का प्रत्यक्ष होता है। मानस प्रत्यक्ष के सन्दर्भ में सन्निकर्ष की प्रक्रिया इस प्रकार समझनी चाहिए, कि सुखदुःखादि आत्मा के गुण होने के कारण, ये आत्मा में समवायसम्बन्ध से रहते हैं[2]। इस प्रकार मन का आत्मा के साथ 'संयोग', आत्मा के गुणों के साथ संयुक्तसमवाय, गुणों की जातियों के साथ संयुक्त समवेतसमवाय संनिकर्ष से प्रत्यक्ष होता है। इसी प्रकार मानस अभाव अर्थात् सुखाभाव-दुःखाभाव आदि का विशेष्यविशेषणभावसंनिकर्ष के द्वारा प्रत्यक्ष सम्भव है, जैसा कि 'अभाव' के प्रत्यक्ष के सम्बन्ध में पहले भी कहा जा चुका है। उपर्युक्त लौकिक संनिकर्षों के अतिरिक्त न्यायदर्शन में अलौकिक संनिकर्षों की भी व्याख्या मिलती है। यहाँ उनके सम्बन्ध में भी विचार करना अपेक्षित है।

**अलौकिक संनिकर्ष, सामान्यलक्षणाप्रत्यासत्ति, ज्ञानलक्षणाप्रत्यासत्ति**–इस त्रिविध अलौकिक संनिकर्ष की व्याख्या, न्यायदर्शन में की गई है। सामान्य लक्षणाप्रत्यासत्ति के अनुसार धूमत्व सामान्य के साथ जब चक्षु का सम्बन्ध होता है, तो यह सामान्य-लक्षणाप्रत्यासत्ति 'संनिकर्ष' का उदाहरण बनती है। वस्तुस्थिति यह कि जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है (यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र अग्निः) इस व्याप्ति के आधार पर लोक में जहाँ धूम को देखा जाता है, वहाँ चक्षु और धूम का संयोगसंनिकर्ष सम्भव है, किन्तु भूत, भविष्यत् एवं वर्तमान में जिस धूम का प्रत्यक्ष नहीं हुआ है, उस धूम के प्रत्यक्ष में व्याप्ति की चरितार्थता किस प्रकार सम्भव है। इस समस्या का समाधान न्यायदर्शन में इस प्रकार किया गया है, कि प्रथम बार जहाँ धुएँ का चक्षु से 'संयोग सम्बन्ध' हुआ, तो धूम विशेष्य है तथा धूमत्व, विशेषण अथवा 'प्रकार' है। अतः जब चक्षु के साथ धूम का 'संयोग सम्बन्ध' हुआ तो साथ ही 'धूमत्व' जाति के साथ भी चक्षु का 'संयुक्त समवाय सम्बन्ध' हुआ, एवञ्च धूमत्व का प्रत्यक्ष ज्ञान भी हुआ। यह विचारणीय है कि धूमत्वजाति नित्य होने के कारण, भूत, भविष्यत् एवं वर्तमान, इन तीनों कालों में वर्तमान रहती है। इस प्रकार महानस (रसोईघर) के धूम तथा धूमत्व को देखकर, सभी अविद्यमान धूमों का ज्ञान हो जाता है। इस प्रकार चक्षु का 'धूमत्व' सामान्य के साथ सम्बन्ध होने से ही उक्त ज्ञान

---

१. सांख्यकारिका, ७।

२. गुणगुणिनोः समवायः।

सम्भव है। इस प्रकार इस सम्बन्ध को **सामान्यलक्षणाप्रत्यासत्तिसंनिकर्ष** कहते हैं। दूसरा अलौकिक संनिकर्ष '**ज्ञानलक्षणाप्रत्यासत्ति**' है। उदाहरणार्थ, जब चन्दन के साथ चक्षु इन्द्रिय का संयोग होता है, तथा घ्राण से चन्दन की सुगन्धि का ज्ञान होता है, तो यह ज्ञानलक्षणाप्रत्यासत्ति कहलाती है। इस प्रक्रिया में 'यह चन्दन है', इस प्रकार का ज्ञान होने पर चन्दन की सुगन्धि का भी ज्ञान हो जाता है। इसीलिये इसे, ज्ञानलक्षणाप्रत्यासत्ति कहते हैं। तृतीय अलौकिक संनिकर्ष का उदाहरण **योगज प्रत्यक्ष** है। सामान्यतः, प्रत्यक्ष ज्ञान के लिये जिन लौकिक उपायों की आवश्यकता होती है, योगियों के लिये उन उपायों की अपेक्षा नहीं होती। योगियों को योगबल से समस्त वस्तुओं का प्रत्यक्ष बिना किसी लौकिक सहायता से सम्पन्न होता है, इसीलिये इस ज्ञान को **अलौकिकयोगप्रत्यक्ष** कहते हैं। इस प्रकार के ज्ञान के लिये लौकिक सनिकर्ष की अपेक्षा नहीं होती। निदर्शन के लिये, योगी शंकराचार्य को अपने जन्मस्थान, कालडी से कोसों दूर होते हुए भी अपनी जननी के देहावसान का ज्ञान हो गया था।

**अनुमान प्रमाण**–परोक्ष वस्तु का ज्ञान अनुमान प्रमाण के द्वारा सम्भव है। न्याय के आचार्यों ने 'अनुमान' की एकाधिक परिभाषाएँ प्रस्तुत की हैं। इनमें निम्नलिखित प्रमुख परिभाषाएँ हैं–

**"अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववत्, शेषवत् सामान्यतोदृष्टं च"**[1]।

उपर्युक्त परिभाषा के अनुसार प्रत्यक्षपूर्वक अनुमितिकरण को अनुमान कहते हैं।

भाष्यकार वात्स्यायन ने कहा है, कि उक्त परिभाषा के अन्तर्गत 'तत्पूर्वक' से 'लिङ्ग' (हेतु अर्थात् धूम) लिङ्गी (हेतुमान् अर्थात् पर्वत) का सम्बन्ध (व्याप्ति दर्शन) तथा 'लिङ्ग' दर्शन, इन दोनों का भी परामर्श कर लेना चाहिए[2]। इस परिभाषा के अन्तर्गत यह भी समझ लेना चाहिए कि सम्बद्ध हेतु अर्थात् धूम लिङ्ग स्मृति (धूम की स्मृति) से सम्बद्ध होता है, तथा स्मृति एवं 'लिङ्ग परामर्श' से अप्रत्यक्ष अर्थ अर्थात् अग्नि का अनुमान होता है। यह अनुमान तीन प्रकार का है–पूर्ववत्, शेषवत् एवं सामान्यतोदृष्ट। इनके सम्बन्ध में विवेचन अभी आगे किया जाएगा।

अनुमान की निम्नलिखित परिभाषाएँ हैं–

१. अनुमीयतेऽनेन इति अनुमानम्।

जिससे अनुमान किया जाए, वह अनुमान है।

२. अनुमितिकरणमनुमानम्।

अर्थात् अनुमितिकरण अनुमान है। इस प्रकार लिङ्गपरामर्श अनुमान है।

३. लिङ्गपरामर्शोऽनुमानम्।

अर्थात् 'लिङ्ग' का 'परामर्श' अनुमान कहलाता है। धूम तथा अग्नि के उदाहरण में धूम अग्नि का 'लिङ्ग' है एवं धूम का पर्वत पर 'परामर्श' अनुमान है।

---

१. न्यायसूत्र, १-१-५।

२. 'तत्पूर्वकमित्यनेन लिङ्गलिङ्गिनोः सम्बन्धदर्शनं चाभिसम्बध्यते। वात्स्यायन भाष्य १ १ ५।

यहाँ यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है कि उपर्युक्त परिभाषाओं के अन्तर्गत किसी प्रकार का विरोध नहीं है।

**अनुमान की प्रक्रिया**–सामान्यतः अनुमान की प्रक्रिया को स्पष्ट करते हुए यह कहा जाएगा कि जिस प्रक्रिया के द्वारा 'परोक्ष', वस्तु का ज्ञान सम्भव होता है, उसे अनुमान कहते हैं। परोक्ष वस्तु का यह ज्ञान 'लिङ्ग' परामर्श के द्वारा होता है। अनुमान की प्रक्रिया के विशदीकरणार्थ, सर्वप्रथम लिङ्ग, लिङ्गी, पक्ष, सपक्ष, लिङ्ग, परामर्श एवं व्याप्ति का बोध आवश्यक है, अतः इस सम्बन्ध में विचार करना समुचित होगा।

**लिङ्ग**–'लिङ्ग' शब्द का सामान्य अर्थ 'चिह्न' अथवा पहचान है। लिङ्ग छिपे हुए अर्थ का बोध कराता है : "लीनमर्थं गमयति इति लिङ्गम्"। न्यायदर्शन में इसे 'हेतु' भी कहते हैं। उदाहरण के लिए, पर्वत पर अग्नि है। 'पर्वतो वह्निमान्' इस प्रतिज्ञा वाक्य में, पर्वत पर अग्नि का अस्तित्व सिद्ध करने के लिये धूम 'हेतु' का कार्य करता है। इस प्रकार लिङ्ग (धूम) छिपे हुए अर्थ अर्थात् अग्नि का ज्ञान कराता है।

**लिङ्गी**–जिसका उपर्युक्त 'लिङ्ग' होता है, वह 'लिङ्गी' है। धूमाग्नि के दृष्टान्त में अग्नि 'लिङ्गी' है। लिङ्ग-लिङ्गिभाव के सम्बन्ध से 'लिङ्गी' (अग्नि) का स्मरण होता है, तथा इस प्रकार पर्वत पर अग्नि का अनुमान होता है।

**पक्ष**–धूमयुक्त होने के कारण, पर्वत 'वह्निमान्' है, इस अनुमान वाक्य में, पर्वत पर अग्नि की सिद्धि, धूम हेतु के द्वारा, अनुमान की प्रक्रिया से सिद्ध होती है, अतः पर्वत 'पक्ष' है[1]।

इस प्रकार जहाँ 'अनुमेयार्थ' (अग्नि) का 'लिङ्ग' अर्थात् धूम दृष्टिगोचर होता है, वह (पर्वत), 'पक्ष' है। पर्वत पर धूम, पर्वत अर्थात् 'पक्ष' के धर्म के रूप में स्थित है, इसे पर्वत की पक्षधर्मता कहते हैं।

**सपक्ष**–"जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है" इस व्याप्ति के द्वारा पर्वत पर अग्नि की सिद्धि के लिये दृष्टान्त की आवश्यकता है, अतः इस सम्बन्ध में महानस (रसोईघर) का दृष्टान्त दिया जाता है, क्योंकि रसोईघर में धूमाग्नि का साहचर्य देखा जाता है। यहाँ महानस 'सपक्ष' 'समानपक्ष' है, वह इसलिये, जिस प्रकार पर्वत पर धूम 'हेतु' की सत्ता है, उसी प्रकार महानस में भी धूम की सत्ता है। अन्तर केवल इतना है कि महानस में 'अग्नि' (पर्वत पर साध्य अग्नि) सिद्ध है, जबकि पर्वत पर वह साध्य है।

**लिङ्गपरामर्श**–लिङ्गपरामर्श को अनुमान कहते हैं[2]। सामान्य रूप से लिङ्ग परामर्श का अर्थ हेतु का विचार है, किन्तु प्रकृत स्थल पर 'लिंग परामर्श' का अर्थ हेतु धूम के तृतीय ज्ञान का विचार है।

---

१. पर्वतादौ पक्षे यद्धूमज्ञानं तद् द्वितीयम्। ततः पूर्वगृहीतां धूमाग्न्योर्व्याप्तिं स्मृत्वा यत्र धूमस्तत्राग्निरिति तत्रैव पर्वते पुनर्धूमं परामृशति तदिदं धूमज्ञानं तृतीयम्। अस्त्यत्र पर्वतेऽग्निरिति अनुमितिज्ञानमुत्पद्यते। तर्कभाषा, अनुमाननिरूपणम्।

२. लिङ्गपरामर्शोऽनुमानम्। तर्कभाषा, अनुमानप्रकरणम्।

इस सम्बन्ध में यहाँ यह बोध्य है कि धूम 'हेतु' का प्रथम ज्ञान वह है, जब द्रष्टा ने धूम को महानस (रसोईघर) में देखा था, दूसरा ज्ञान वह है, जब उसने पर्वत पर धूम को साध्य अग्नि के हेतु के रूप में देखा था, तथा तीसरा ज्ञान वह है, जब द्रष्टा पर्वत पर धूम 'हेतु' को उपसंहार रूप (यहाँ भी धूम है) में देखता है। यही तृतीय ज्ञान 'लिंग परामर्श' कहलाता है। इस स्थिति में, द्रष्टा यहाँ भी धूम है, अतः अग्नि है, इस रूप में उपसंहार करता है।

यहाँ यह उल्लेख योग्य है, कि अनुमान उसी स्थल पर होता है, जहाँ केवल लिंग (धूम) का प्रत्यक्ष होता है, लिंगी (अग्नि) का नहीं। उदाहरणार्थ, पर्वत पर धूम दर्शन। इससे यह स्पष्ट है कि महानस में द्रष्टा जो धूम एवं अग्नि का साहचर्य देखता है, वह प्रत्यक्ष का विषय है, अनुमान का कदापि नहीं।

**व्याप्ति**–'साहचर्य नियम' को व्याप्ति कहते हैं[1]। यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्निः (जहाँ धूम है, वहाँ अग्नि है) यह साहचर्य नियम है, क्योंकि महानस (रसोईघर) में धूम एवं अग्नि का साहचर्य दृष्टिगोचर होता है। जैसा कि ऊपर स्पष्ट किया गया है, लिंग परामर्श (पर्वत पर तृतीय लिंग धूमज्ञान) अनुमान है। किन्तु लिंग अर्थात् धूमरूप हेतु व्याप्ति के साहाय्य से ही अग्नि का बोध कराता है[2]। इस प्रकार यदि देखा जाए तो व्याप्ति अनुमान की प्रक्रिया का प्राण है। द्रष्टा, पुनः पुनः जब रसोईघर में धूम एवं अग्नि का साहचर्य (साथ-साथ रहना) देखता है, तो वह इस निर्णय पर पहुँचता है कि जहाँ धूम है, वहाँ अग्नि है। (यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्निः)। इस व्याप्ति के आधार पर द्रष्टा पर्वत पर, उपर्युक्त प्रक्रिया से लिंग परामर्श करके साध्यरूप अग्नि की सिद्धि अर्थात् ज्ञान प्राप्त करता है। व्याप्ति का अर्थ 'अविनाभावसम्बन्ध' भी है। 'अविनाभाव' के अनुसार एक वस्तु दूसरी वस्तु के बिना नहीं रह सकती, जैसे कि धूम अग्नि के बिना नहीं रह सकता।

यहाँ यह तथ्य भी उल्लेख करने योग्य है कि व्याप्ति धूम तथा अग्नि के साथ सम्पन्न होती है, न कि अग्नि और धूम के साथ। इसका कारण यह है कि सर्वत्र अग्नि एवं धूम का साहचर्य नहीं देखा जाता उदाहरणार्थ अयस् पिंड (लौह के गोले में) अग्नि है, किन्तु धूम की सत्ता नहीं है। इसके विपरीत धूम के साथ अग्नि का साहचर्य सम्बन्ध सदैव देखने में आता है, किन्तु अग्नि के साथ धूम का सम्बन्ध आर्द्रेन्धनसंयोग (गीले ईंधन का संयोग) होने पर ही सम्भव है। किन्तु ईंधन के सूखे होने पर अग्नि एवं धूम का साहचर्यसम्बन्ध नहीं देखने में आता। अतः न्यायदर्शन में आर्द्रेन्धन संयोग को उपाधि कहा गया है। इस प्रकार व्याप्ति के लिए 'उपाधि' का अभाव अनिवार्यतः अपेक्षित है। अत एव न्यायदर्शन के अन्तर्गत धूम तथा अग्नि के उपाधिरहित नियत साहचर्यसम्बन्ध को व्याप्ति कहा गया है। वस्तुतः धूमाग्नि का सम्बन्ध स्वाभाविक है, औपाधिक नहीं[3]।

---

१. साहचर्यनियमो व्याप्तिः।

२. व्याप्तिबलेनार्थपमकं लिङ्गम्। तर्कभाषा, अनुमानप्रकरणम्।

३. तेन धूमाग्न्योः स्वाभाविकः एव सम्बन्धो न त्वौपाधिकः। त. भा. अनुमाननिरूपणम्।

**व्याप्तिपंचक**–व्याप्ति के सम्यक् बोध के लिये 'व्याप्तिपंचक' का ज्ञान अत्यावश्यक है। व्याप्तिपंचक के अन्तर्गत अन्वयव्यतिरेक, व्यभिचाराग्रह, उपाधिनिरास, तर्क एवं सामान्य लक्षण, ये पाँच सिद्धान्त गृहीत हैं। एक वस्तु के रहने पर एक दूसरी वस्तु का भी रहना 'अन्वय' कहलाता है[1]। उदाहरणार्थ, धूम के रहने पर अग्नि का रहना 'अन्वय' है। इसका उदाहरण महानस है। व्यतिरेक अन्वय के विपरीत है। एक वस्तु के न रहने पर दूसरी वस्तु का न रहना व्यतिरेक है। जैसे कि सरोवर में अग्नि के न रहने पर धूम का न रहना व्यतिरेक कहलाता है[2]। इस प्रकार व्याप्तिसिद्धि के लिये 'अन्वय' एवं 'व्याप्ति' का रहना आवश्यक है। **व्यभिचाराग्रह** का अर्थ 'व्यभिचार' का ग्रहण न करना अथवा दिखाई न देना है। इसका अर्थ यह है कि जहाँ अग्नि नहीं है, वहाँ धूम भी नहीं है, इसके विपरीत कोई दृष्टान्त नहीं मिलना चाहिए।

**उपाधिनिरास** से उपाधि का न होना अपेक्षित है, जैसा कि ऊपर भी स्पष्ट किया जा चुका है, आर्द्रेन्धनसंयोग उपाधि है। **तर्क** का आशय तर्क की अनुकूलता से है। उदाहणार्थ, जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है, इस तर्क का अनुकूल तर्क मिलना चाहिए, जैसा कि पर्वत पर यदि अग्नि नहीं होती, तो धूम भी नहीं होता। इस प्रकार पर्वत पर भी धूम एवं अग्नि का साहचर्य उपलब्ध होता है। सामान्यलक्षण व्याप्ति के लिये आवश्यक है। उदाहरणार्थ, जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है, यदि यह सामान्य लक्षण नहीं होगा, तो धूमाग्निसाहचर्यरूप व्याप्ति भी नहीं सिद्ध होगी।

इस प्रकार व्याप्ति सिद्धि के लिये उपर्युक्त व्याप्तिपंचक परम आवश्यक है।

**अनुमान के भेद**–सामान्यतः अनुमान दो प्रकार का है, स्वार्थानुमान एवं परार्थानुमान। जो स्वयं अपने ज्ञान के लिये होता है, वह स्वार्थानुमान है। उदाहरणार्थ, द्रष्टा जब महानस में धूमाग्नि के विशेष प्रत्यक्ष से स्वयं ही धूम तथा अग्नि की व्याप्ति को ग्रहण कर, पर्वत के समीप गया हुआ, पर्वत पर अग्नि के विषय में सन्देह करता है, एवं पर्वत पर अविच्छिन्न धूमरेखा को देखकर संस्कारों के उद्‌बुद्ध होने पर, 'जहाँ धूम है, वहाँ अग्नि है' इस व्याप्ति का स्मरण करता है, तथा इसके पश्चात् समीपस्थ पर्वत में भी धूम है, इस प्रकार तृतीय बार उपर्युक्त लिंगपरामर्श करते हुए, पर्वत पर अग्नि है, ऐसा ज्ञान प्राप्त करता है, तो यह स्वार्थानुमान होता है। किन्तु जब व्यक्ति उक्त प्रकार से अनुमान का ज्ञान प्राप्त करके, पञ्चावयववाक्य के द्वारा दूसरे व्यक्ति को अनुमान का बोध कराता है, तो वह परार्थानुमान कहलाता है। यहाँ पञ्चावयव वाक्य का जिसके अन्तर्गत, प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टान्त, उपनय एवं निगमन गृहीत हैं, निरूपण अपेक्षित है।

## पञ्चावयव वाक्य

१. **प्रतिज्ञा**–पर्वत पर अग्नि है।

२. **हेतु**–क्योंकि पर्वत में धूम है।

३. **दृष्टान्त** अथवा **उदाहरण**–जैसे महानस (रसोईघर) में धूम के साथ अग्नि देखी जाती है।

---

१. तत्सत्त्वे तत्सत्त्वमन्वयः।

२. तदभावे तदभावो व्यतिरेकः।

४. **उपनय**–'जहाँ धूम है, वहाँ अग्नि है' इस प्रकार साहचर्य अथवा अविनाभाव से धूम पर्वत में विद्यमान है।

५. **निगमन**–अत एव पर्वत में अग्नि है।

इस पञ्चावयव[1] वाक्य को 'परमन्याय' भी कहते हैं।

**समीक्षा**–अनुमान वाक्य के सम्बन्ध में न्यायदर्शन एवं इतर दर्शनों के आचार्यों में मतभेद है। निदर्शनार्थ वात्स्यायन ने न्यायभाष्य (१-१-३२) के अन्तर्गत जिज्ञासा, संशय शक्यप्राप्ति प्रयोजन एवं संशय- व्युदास, इन पाँच वाक्यों का भी उल्लेख किया है। नैयायिक भद्रवाहु संशयव्युदास के स्थान पर आशङ्का प्रतिषेध को मानते हैं। किन्तु वात्स्यायन का मत है कि ये पाँच वाक्य अवधारणीयार्थ के उपकारक मात्र हैं[2]। साक्षात् रूप से अनुमानसिद्धि में नितान्त रूप से साधक नहीं है। वेदान्त एवं मीमांसा दर्शन के अनुसार उपर्युक्त पाँच वाक्यों में आदिम तीन अथवा अन्तिम तीन वाक्यों से ही अनुमेयार्थ सिद्धि सम्भव है। कतिपय विद्वान् मानते हैं कि दृष्टान्त एवं उपनय को छोड़कर प्रतिज्ञा, हेतु एवं निगमन से ही अनुमान-सिद्धि सम्भव है। इस प्रकार 'धूमवत्वाद् वह्निमानयं पर्वतः' इतने मात्र से ही तत्त्वार्थसिद्धि सम्भव है। यहाँ यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है, कि अनुमानसिद्धि के लिये पञ्चावयव वाक्य का मानना ही श्रेयस्कर है, क्योंकि यह एक सुव्यवस्थित पद्धति है तथा इसका अनुसरण करने पर किसी औचित्य-शङ्का के लिये अवसर नहीं रह जाता।

## पाश्चात्य पद्धति

पाश्चात्य तर्कपद्धति के प्रमुख जन्मदाता ग्रीक दार्शनिक अरस्तु हैं। अरस्तु द्वारा प्रतिपादित अनुमान में तीन प्रकार के तर्क वाक्य आते हैं:

१. **निरपेक्ष** (Catagorical) **वाक्य**, २. **काल्पनिक** (Syllogism) **वाक्य तथा वैकल्पिक** (Disjunctive) **वाक्य**, इन्हीं तीन वाक्यों के द्वारा पाश्चात्य दर्शन में अनुमान प्रक्रिया की सिद्धि की गई है। पाश्चात्य तर्कशास्त्र में केवल तीन वाक्यों से अनुमान सिद्धि का विधान है। ये तीन वाक्य हैं, साध्यवाक्य (Major premise) पक्षवाक्य (Minor) तथा परिणाम या निष्कर्ष वाक्य (Conclusion premise)। जैसा कि स्पष्ट किया जा चुका है, भारतीय न्यायशास्त्र में अनुमान की प्रक्रिया के अन्तर्गत पञ्चावयव वाक्य को स्वीकार किया गया है। यहाँ भारतीय एवं पाश्चात्य न्याय की अनुमान प्रक्रिया का यह अन्तर द्रष्टव्य है, कि जहाँ पाश्चात्य न्याय में अनुमान कभी भावात्मक, कभी अभावात्मक, कभी सर्वव्यापी (Universal) तथा कभी अंशव्यापी (Particular) होता है, वहाँ भारतीय न्यायशास्त्र के अन्तर्गत वह सर्वव्यापी (Universal) भावात्मक रूप से एक ही प्रकार का होता है। पाश्चात्य तर्कशास्त्र

---

१. यत्तु कश्चित् स्वयं धूमादग्निमनुमाय परं बोधयितुं पञ्चावयवमनुमानवाक्यं प्रयुङ्क्ते तत् परार्थानुमानम्। तद्यथा पर्वतोऽग्निमान् धूमवत्वात्, यो यो धूमवान् सः सोऽग्निमान्, यथा महानसः तथा चायं तस्मात् तथा इति। तर्कभाषा, पृ० ८०, १९५३ (आ. विश्वेश्वर सं.)

२. अवधारणीयार्थोपकारात्। न्या. भा. १-१-३२।

एवं भारतीय न्याय की अनुमानप्रक्रिया का यह प्रमुख अन्तर भी विचारणीय है, कि जहाँ भारतीय न्याय में हेतु एवं दृष्टान्त इन दो वाक्यों का समन्वय 'उपनय' (परामर्श की स्थिति) के अन्तर्गत हो जाता है, वहाँ पाश्चात्य न्याय में समन्वय की ऐसी कोई प्रक्रिया उपलब्ध नहीं है। कहने की बात नहीं, कि भारतीय अनुमानपद्धति में 'लिंग परामर्श' का महत्त्वपूर्ण योगदान है, जैसा कि पहले ही स्पष्ट किया जा चुका है। भारतीय न्यायशास्त्र एवं पाश्चात्य तर्कशास्त्र की अनुमान पद्धति का यह भेद भी उल्लेखनीय है, कि भारतीय अनुमानपद्धति में समस्त दोष, हेतु के आभास (हेत्वाभास) पर आश्रित रहते हैं, जबकि पाश्चात्य तर्कशास्त्र के अन्तर्गत पक्षाभास (Elicit minor) तथा साध्याभास (Elicit major) दोषों को भी स्वीकार किया गया है।

भारतीय न्यायशास्त्र एवं पाश्चात्य तर्कविद्या का यह पक्ष भी विचारणीय है कि पाश्चात्य तर्कदृष्टि के अनुसार, अनुमान में मात्र आकारगत (Formal) सत्यता ही उपलब्ध होती है, किन्तु भारतीय दृष्टि के अनुसार, अनुमान में तात्विक एवं आकारगत, दोनों प्रकार की सत्यता की उपलब्धि होती है।

## पञ्चावयव वाक्य के सम्बन्ध में सतीशचन्द्र विद्याभूषण का मत–

जैसा कि प्रसिद्ध नैयायिक समालोचक विद्वान् सतीशचन्द्र विद्याभूषण ने अपने ग्रन्थ (Indian Logic) की भूमिका में स्पष्ट किया है, भारतीय न्याय के पञ्चावयव वाक्य का मूलरूप, पाश्चात्यदर्शन, विशेषतः अरस्तु के तर्कदर्शन में मिलता है। ये लिखते हैं।

"But so far as the five limbed Syllogism of Hindu Logic is concerned, the Hindu logicians may have been indicated same way or the other to the Greeks. while the syllogism definitely formulated as a logical doctrine by Aristotle in its Rhetoric Prior Analytics and Posteriar Analytics in the 4th century B.C., the Hindu logician shows but a vague conception of it, as late as the first century, B.C. It is not inconcievable that the knowledge of Aristotle logic found its way through Alexender Syria and other countries into Taxila. This is rightly corroborated by the Hindu tradition that Nārada who visited Alexender (Śvetadvīpa) & because an expert in the handling of the five limbed syllogism :

I am inclined therefore, to think that the syllogism did not actually evolve in Indian logic, but inference and that the Hindu logician owed the idea of syllogism to the influence of Aristotle.[1]"

उपर्युक्त कथन के अन्तर्गत विद्याभूषण जी का यह विचार पंचावयववाक्य पद्धति का पूर्ण विकास ई. पू. चतुर्थ शताब्दी में अरस्तु के समय में ही हो चुका था तथा उसका विकास भारतवर्ष में

---

१. Introduction to the Indian logic. pp. X.V

प्रथम शताव्दी ई. पू. में भी नहीं हो पाया था, समुचित नहीं है। इस सम्बन्ध में, यह कहा जाएगा कि भारत में पञ्चावयववाक्य का परिमार्जन परिष्कार पाणिनि के काल, ई. पू. पंचम शताब्दी से पूर्व ही हो चुका था। उदाहरणार्थ, अष्टाध्यायी के चतुर्थपाद के द्वितीय अध्याय में 'क्रतूक्थादिसूत्रान्तात् ठक्' (४-२-६) सूत्र में 'उक्थादि' के गुण के अन्तर्गत 'न्याय' शब्द भी सम्मिलित है। इस प्रकार न्याय शब्द से 'तदधीते तद्वेद' इस अर्थ में ठक् प्रत्यय होने पर पाणिनि के मतानुसार 'नैयायिक' शब्द निष्पन्न होता है। इससे यह स्पष्टतया द्योतित होता है कि पाणिनि के काल (ई. पू. ५वीं शताब्दी) से पूर्व न्यायदर्शन के अध्ययन की परम्परा वर्तमान थी। इस तर्क का समर्थन पश्चिमी विद्वान् गोल्डस्टकर के मत से भी हो जाता है, जिन्होंने कहा है कि पञ्चावयव अनुमान वाक्य का विकास भारत में अरस्तू से पूर्वकाल में ही हो चुका था। गोल्डस्टकर ने अपने मत के समर्थन में 'अध्यायन्यायोद्यावसंहाराश्च' (अष्टाध्यायी, २-३-१२२) तथा 'परिन्योर्नीणोर्द्यूताभ्रेषयोः'[1] (अष्टा. ३-३-३७) सूत्रों को उद्धृत करते हुए कहा है :

That Nyāya was known to Pāṇini in the sense of syllogini or logical reasoning or perhaps logical sciences, I conclude from the sūtra III, 3, 122 where its affix conveys the sense of instrumentality i.e., that by which analysis (lit. enlarging) is effected far in the same form, Nyāya is made the subject of another rule, III, 3, 37 wher Pāṇini gives as its meaning 'Propriety, Good conduct' which would lead to its later meaning 'Policy'. Unless we draw the distinction between the two sūtras named, the first sūtra becomes superfluous. Nor is it probable that a civilization like that which is traciable to Pāṇini rules could have done, without a word for syllogistic thought.[2]

## आगमन (Inductive) तथा निगमन (Deductive) पद्धति

पाश्चात्य तर्कपद्धति के अन्तर्गत 'आगमन' (Inductive) पद्धति का अभिप्राय, अनेक उदाहरणों के द्वारा सामान्य नियम का अनुमान करना है तथा 'निगमन' (Deductive) पद्धति के द्वारा तर्क की सहायता से व्यापक से 'व्याप्य' का अनुमान सिद्ध करना है। जहाँ तक, न्यायदर्शन का प्रश्न है, इसमें उक्त दोनों पद्धतियों का समन्वय वर्त्तमान है। जैसा कि स्पष्ट किया जा चुका है, भारतीय अनुमानपद्धति के अनुरूप 'व्याप्ति' अनुमान की प्रक्रिया का प्रमाण है। साथ ही, पञ्चावयव वाक्य के अन्तर्गत चतुर्थ वाक्य, 'उपनय' अथवा 'परामर्श' 'पर्वत' पर तृतीय लिंग, धूम का ज्ञान, अनुमान के लिये, अनिवार्यतः आवश्यक है। अपि च 'परामर्श ज्ञान' के साथ साथ पर्वत पर वह्निव्याप्य धूम का ज्ञान भी आवश्यक है[3]। इस प्रकार 'पञ्चावयव' वाक्य का अन्तिम वाक्य, निगमन वाक्य, जो 'प्रतिज्ञा' हेतु द्वारा

१. यथाप्राप्तकरणमभ्रेषः।

२. Pāṇini. p. 116.

३. वह्निव्याप्यधूमवानयं पर्वतः।

सिद्ध की गई थी, उसका उल्लेख करता है। इस प्रकार न्यायदर्शनानुगत अनुमान पद्धति में पाश्चात्य तर्कशास्त्र के 'आगमन' (Inductive) तथा निगमन (Deductive), इन दोनों सिद्धान्तों का समावेश एवं समन्वय दृष्टिगोचर होता है।

ऊपर 'परार्थानुमान' में प्रयुक्त 'पञ्चावयव' वाक्य का न्यायदर्शन एवं पाश्चात्य तर्कशास्त्र की दृष्टि से विवेचन किया गया है।

न्यायदर्शन में 'स्वार्थानुमान' एवं 'परार्थानुमान' इन दो प्रकारों के अतिरिक्त अनुमान की प्रक्रिया को सुलझाने के लिये तीन और भेद किये हैं। ये भेद हैं 'पूर्ववत्' 'शेषवत्' एवं 'सामान्यतोदृष्ट'। इस स्थल पर इन तीनों का निरूपण अपेक्षित समझकर किया जा रहा है।

१. **पूर्ववत् अनुमान**–जब कारण से कार्य का अनुमान लगाया जाता है, तो 'पूर्ववत्' अनुमान होता है[१]। उदाहरणार्थ, बादलों के घिर जाने से, वर्षा होगी, ऐसा अनुमान 'पूर्ववत्' अनुमान है।

२. **शेषवत् अनुमान**–पूर्ववत् अनुमान के विपरीत जब कार्य से कारण का अनुमान लगाया जाता है, तो 'शेषवत्' अनुमान होता है। निदर्शनार्थ, नदी में पहले की अपेक्षा अधिक जल को देखकर अथवा नदी को वेगपूर्वक प्रवहमान देखकर, वर्षा हुई है, ऐसा अनुमान किया जाता है। इस उदाहरण में, नदी के जल की वृद्धि अथवा उसका वेगपूर्ण प्रवाह कार्य है, तथा वृष्टि कारण है[२]।

३. **सामान्यतोदृष्ट**–सामान्यतोदृष्ट अनुमान तब होता है जब किसी को पहले देखकर उसे अनन्तर भी देखा जाता है, तथा उसमें गति का अनुमान लगाया जाता है। उदाहरणार्थ, किसी ने सूर्य को प्रातःकाल पूर्वदिशा में तथा सायंकाल पश्चिम दिशा में देखा और यह अनुमान किया कि सूर्य गतिमान् है[३]।

एक अन्य प्रकार से भी उपर्युक्त त्रिविध अनुमान का व्याख्यान किया जाता है। **'पूर्ववत्' अनुमान** वह है, जहाँ 'लिंग' एवं 'लिङ्गी', इन दोनों का प्रत्यक्ष हो चुका है, किन्तु जब दोनों में से एक को देखकर दूसरे का अनुमान किया जाय। उदाहरण के लिए, धूम से अग्नि का अनुमान करना 'पूर्ववत्' कहलाएगा। **शेषवत् अनुमान** उसे कहते हैं, जब सम्भाव्यमानों में से कुछ का प्रतिषेध कर देने पर, शेष में कहीं सम्भाव्यमान न होने से अवशिष्ट का ज्ञान होता है। उदाहरणार्थ, शब्द के 'सत्' एवं 'अनित्य' होने से, उसे क्या माना जाए, द्रव्य, गुण अथवा कर्म। ऐसी स्थिति में, यह कहना होगा कि शब्द द्रव्य नहीं है, क्योंकि यह एक द्रव्य में समवेत है। शब्द को 'कर्म' इसलिये नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वह शब्दान्तर का हेतु है। इस प्रकार द्रव्य, गुण एवं कर्म में से केवल 'गुण' के शेष रहने से, 'शब्द गुण है', यह अनुमान होता है। **सामान्यतोदृष्ट** अनुमान वह होता है, जब 'लिङ्ग' एवं 'लिङ्गी' दोनों

---

१. यत्र कारणेन कार्यमनुमीयते, यथा मेघोन्नत्या 'भविष्यति वृष्टिः' इति। न्यायभाष्य १.१.५।

२. शेषवत् तत्, यत्र कार्येण कारणमनुमीयते, पूर्वोदकविपरीतमुदकं नद्याः पूर्णत्वं शीघ्रत्वं च दृष्ट्वा स्रोतसोऽनुमीयते 'भूता वृष्टिः' इति। न्यायभाष्य १.१.५।

३. सामान्यतोदृष्टं व्रज्यापूर्वकमन्यत्र दृष्टस्यान्यत्र दर्शनमिति, तथा चादित्यस्य, तस्मादस्त्यप्रत्यक्षस्यादित्यस्य व्रज्येति। न्या. भा. १.१.५।

के ही सम्बन्ध अप्रत्यक्ष होते हैं, किन्तु अर्थविशेष से लिङ्ग के साधारणज्ञान द्वारा 'लिङ्गी' का ज्ञान होता है। उदाहरण के लिये; इच्छादि से आत्मा का ज्ञान होता है। इसका कारण यह है कि इच्छादि 'गुण' हैं तथा 'गुण' द्रव्य में रहते हैं। इस प्रकार इच्छादि जिसमें रहते हैं, वही आत्मा है, यह अनुमान है।

स्वार्थानुमान एवं परार्थानुमान तथा पूर्ववत्, शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट अनुमान के इन उपर्युक्त भेदों के अतिरिक्त एक अन्य भेद प्रक्रिया के अनुसार केवलान्वयी, केवलव्यतिरेकी एवं अन्वयव्यतिरेकी, ये तीन भेद हैं, जो व्याप्ति पर आश्रित होने के कारण अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। अत एव यहाँ इनका निरूपण किया जा रहा है।

**केवलान्वयी अनुमान**–यह अनुमान केवलान्वयी इसलिये कहलाता है, क्योंकि इसमें केवल 'अन्वय' (तत्सत्त्वे तत्सत्त्वमन्वयः) की ही सत्ता रहती है। केवलान्वयी अनुमान के अन्तर्गत हेतु (धूम) तथा साध्य (अग्नि) के मध्य व्याप्तिज्ञान 'अन्वय' से होता है, किसी प्रतिषेध दृष्टान्त से नहीं। इसीलिये 'केवलान्वयी' अनुमान में 'केवल' शब्द को जोड़ा गया है। निम्नलिखित उदाहरण से, यही तथ्य विशदीकृत होते हैं :

१. सकल ज्ञेय पदार्थ अभिधेय होते हैं (प्रतिज्ञा)।

२. घट एक ज्ञेय पदार्थ है (हेतु)।

३. अतः घट अभिधेय है (निगमन)।

उपर्युक्त उदाहरण के अन्तर्गत 'अभिधेय' का अर्थ 'अभिधा' (संज्ञा अथवा नाम) के योग्य होना है। अर्थात् ऐसा पदार्थ जिसे नाम दिया जा सकता है। ऊपर दिये गए उदाहरण में प्रथम वाक्य व्यापक सत्तात्मक सिद्धान्त है, जिसमें 'अभिधेय' नामक विधेय, समस्त ज्ञेय पदार्थों के विषय में कथित है। वस्तुतः उद्देश्य के विषय में 'विधेय' का निषेध नहीं किया जा सकता, तथा यह नहीं कहा जा सकता कि ज्ञेय पदार्थ अभिधेय नहीं है। इसका कारण यह है कि ज्ञेय पदार्थ को 'अनभिधेय' कहने पर, एक प्रकार से उसे नाम देना ही पड़ेगा। इस प्रकार यहाँ अन्वयव्याप्ति नहीं माननी होगी।

**केवलव्यतिरेकी अनुमान**–जहाँ हेतु का साध्य के साथ सम्बन्ध केवल निषेधात्मक रूप से होता है, वहाँ केवलव्यतिरेकी अनुमान होता है। केवलव्यतिरेकी अनुमान अन्वयव्यतिरेकी के ठीक विपरीत है। इस अन्वयव्याप्ति में साधन (धूम) की सत्ता से साध्य (अग्नि) की सत्ता निश्चित की जाती है। "यत्र यत्र धूमः तत्र तत्र वह्निः" किन्तु इसके विपरीत व्यतिरेकव्याप्ति में 'साध्य' (अग्नि) के अभाव से साधन (धूम) का अभाव बतलाया जाता है– यत्र अग्न्यभावः तत्र धूमाभावः।

उदाहरणार्थ–

१. अमुक जीवित शरीर सात्मक अर्थात् आत्मा से युक्त है। क्योंकि यह प्राणादिमान् अर्थात् प्राण एवं इन्द्रियादि से युक्त है।

२. जो आत्मा से युक्त नहीं होता, उसमें प्राणादि भी नहीं होते।

३. जैसे, घट-पटादि जड़ पदार्थ।

४. यह जीवित शरीर जड़ पदार्थों के समान नहीं है।

५. अत एव जड़ पदार्थों जैसा निर्जीव भी नहीं है।

इस प्रकार उपर्युक्त उदाहरण के अन्तर्गत व्यतिरेकमुख से ही व्याप्ति की सिद्धि होती है, अन्वयमुख से नहीं। यदि अन्वयमुख से व्याप्तिसिद्धि का प्रयत्न किया जाएगा, तो कहना होगा, जो जो प्राणादिमान् है, वह वह सात्मक है। किन्तु जब इसका दृष्टान्त ढूँढा जाएगा, जैसा कि पञ्चावयववाक्य की प्रक्रिया है, तो कठिनाई होगी, क्योंकि प्रत्येक जीवित शरीर को दृष्टान्त रूप में प्रस्तुत करने पर उसकी सात्मकता 'साध्य' होने के कारण संदिग्ध ही समझी जाएगी। इस सम्बन्ध में यहाँ यह निर्देश करना आवश्यक है, कि दृष्टान्त सदा 'सिद्ध' ही हो सकता है, 'असिद्ध' नहीं, क्योंकि जो 'असिद्ध' है, उसकी सत्ता तो तब तक संदिग्ध ही है, जब तक वह सिद्ध न हो जाए। इस प्रकार यह सुस्पष्ट है कि व्यतिरेक व्याप्ति का कार्य अन्वय-व्याप्ति से नहीं चल सकता। अतः केवलव्यतिरेकी अनुमान में व्यतिरेकमुखेन व्याप्ति की सिद्धि की जाती है।

**अन्वयव्यतिरेकी अनुमान**–अन्वयव्यतिरेकी अनुमान में व्याप्ति की सिद्धि अन्वय एवं व्यतिरेक-मुखेन होती है। व्याप्ति, एक ओर हेतु तथा साध्य के बीच होती है और दूसरी ओर साध्य के अभाव एवं हेतु के अभाव के मध्य होती है। यहाँ यह निर्देश योग्य है कि जब 'अन्वय' के द्वारा 'व्याप्ति' की सिद्धि होती है, तो व्यापक वाक्य सत्तात्मक होता है। इसके विपरीत जब व्यतिरेक के द्वारा व्याप्ति की सिद्धि होती है, तो व्यापक वाक्य निषेधात्मक होता है। अन्वय तथा व्यतिरेक व्याप्ति का यह अन्तर द्रष्टव्य है, कि अन्वय व्याप्ति का उद्देश्य तथा विधेय व्यतिरेक व्याप्ति में परिवर्तित हो जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि अन्वयवाक्य का उद्देश्य व्यतिरेकव्याप्ति में विधेय बन जाता है, तथा विधेय, उद्देश्य बन जाता है। उदाहरण के लिये, **अन्वयवाक्य** में (जहाँ जहाँ धूम है, वहाँ वहाँ अग्नि है) धूम अग्नि से व्याप्य है। ठीक, इसके विपरीत, **व्यतिरेक** वाक्य में अग्न्यभाव धूमाभाव से व्याप्य है। जहाँ तक, **अन्वय-व्यतिरेक** अनुमान की बात है, यह दोनों अनुमान प्रकारों से भिन्न है। इसमें एक विषय को दो प्रकार की व्याप्तियों से सिद्ध किया जाता है।

उदाहरणार्थ–

१. धूमवान् पदार्थ वह्निमान् होते हैं (प्रतिज्ञा)। यह पर्वत धूमवान् है (हेतु)। अत एव यह पर्वत वह्निमान् है (निगमन)।

२. वह्न्यभाववान् पदार्थ धूमवान् नहीं होता (प्रतिज्ञा)। यह पर्वत धूमवान् है (हेतु)। अतः यह पर्वत वह्निमान् है (निगमन)।

यहाँ प्रथम उदाहरण अन्वयव्याप्ति का है, तथा दूसरा उदाहरण व्यतिरेक व्याप्ति का।

## अन्वयव्यतिरेकी अनुमान में हेतु के पाँच रूप

अन्वयव्यतिरेकी अनुमान में केवलान्वयी तथा केवलव्यतिरेकी के विपरीत, हेतु के पाँच रूपों की उपपन्नता है[1]। ये पाँच हेतु, पक्षधर्मता, सपक्ष में विद्यमानता, विपक्ष में अभाव, अबाधितविषयता तथा असत्प्रतिपक्षता हैं। उदाहरणार्थ, धूम एवं अग्नि के दृष्टान्त में, हेतु की पक्षरूपता इस प्रकार देखी जा सकती है।

१. धूम को पर्वत पर देखा जाता है। अतः पक्ष (पर्वत) का धर्म स्पष्ट है। यह पक्षधर्मता हुई।

२. महानस में धूम एवं अग्नि के साहचर्य नियम का प्रत्यक्ष किया है, अतः यह सपक्ष अर्थात् महानस में धूम-हेतु की विद्यमानता 'सपक्षसत्त्व' का उदाहरण है।

३. हेतु के तीसरे रूप, विपक्ष में अभाव के सम्बन्ध में यह कहा जाएगा कि विरुद्धपक्ष, सरोवर तथा कुल्या (नहर) में, धूम की 'अविच्छिन लेखा' कभी नहीं दिखाई पड़ती। अतः विपक्ष में उसकी अविद्यमानता (अभाव) स्पष्ट ही है।

४. पर्वत पर विद्यमान धूम अग्नि का ज्ञान कराता है तथा इस ज्ञान में किसी अन्य प्रमाण द्वारा बाधा नहीं उत्पन्न की जाती, अतः यह **अबाधितविषयत्व** का उदाहरण है।

५. धूमवत्व हेतु, अग्नि का ही बोध कराता है, किसी अन्य पदार्थ का नहीं, अतः यह 'असत्प्रतिपक्षत्व' का उदाहरण है। 'असत्प्रतिपक्षत्व' का अर्थ है, जिसका कोई प्रतिपक्ष (विरोधी) नहीं है[2]।

इस प्रकार उपर्युक्त पाँच हेतुओं की उपपन्नता, अन्वयव्यतिरेकी अनुमान में नितान्त स्पष्ट है।

जैसा कि पहले भी संकेत किया गया है, केवलान्वयी एवं केवलव्यतिरेकी अनुमान में चार प्रकार के हेतुओं की ही उपपन्नता है, जैसा कि नीचे स्पष्ट किया जा रहा है।

पहले केवलान्वयी हेतु को लें। निदर्शनार्थ, घट अभिधेय है, क्योंकि वह प्रमेय है, जैसे घट। इस उदाहरण में 'अभिधेयत्व' रूप साध्य की सिद्धि के लिये 'प्रमेयत्व' रूप हेतु दिया गया है, जो केवलान्वयी है (यत्र यत्र प्रमेयत्वं तत्र तत्र अभिधेयत्वम्), इसकी व्यतिरेकव्याप्ति नहीं बनती। इसका कारण यह है कि ऐसा कोई उदाहरण नहीं मिलता, जिसमें किसी का प्रमेयत्व एवं अभिधेयत्व न हो जैसा कि व्यतिरेकव्याप्ति के लिये अपेक्षित है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि 'केवलान्वयी' का 'विपक्ष में अविद्यमानता रूप' हेतु नहीं सिद्ध होता, क्योंकि उसका विपक्ष ही नहीं है।

---

१. यस्त्वन्यो ऽन्वयव्यतिरेकी हेतुः स सर्वः पञ्चरूपोपपन्न एव सद्हेतुः।
तर्कभाषा, अनुमाननिरूपणम्।

२. असत् प्रतिपक्षो यस्य इति असत्प्रतिपक्षं धूमवत्वं हेतुः। तर्कभाषा, अनुमानप्रकरणम्।

इस प्रकार केवलान्वयी अनुमान में 'विपक्ष में अभाव अथवा अविद्यमानता' रूप हेतु नहीं बनता। केवल इतर चार ही हेतु बनते हैं[1]।

केवलव्यतिरेकी अनुमान में भी 'सपक्षसत्त्व' हेतु नहीं बनता, क्योंकि उसमें सपक्ष नहीं होता। उदाहरण के लिये, 'यत्र यत्र प्राणादिमत्वं तत्र तत्र सात्मकत्वम्' (जहाँ जहाँ प्राणादिमत्व है, वहाँ वहाँ सात्मकता है) में जो 'प्राणादिमत्वम्' हेतु दिया गया है, वह व्यतिरेकव्याप्ति (यत्र यत्र प्राणादिमत्वाभावः तत्र तत्र सात्मकत्वाभावः, यथा घटे) के ही आधार पर नहीं बनता, क्योंकि ऐसा इसका कोई दृष्टान्त नहीं मिलता। केवलव्यतिरेकी का सपक्ष ही नहीं है। इस प्रकार केवलव्यतिरेकी अनुमान में 'सपक्षसत्व' अर्थात् 'सपक्ष में विद्यमानता रूप हेतु न होने के कारण उपर्युक्त पाँच हेतुओं में चार हेतु ही चरितार्थ होते हैं।[2]

**अव्याप्ति, अतिव्याप्ति एवं असंभव दोष**–हेतु एवं लक्षण में अव्याप्ति अतिव्याप्ति एवं असंभव दोष की सम्भावना रहती है, अतः ये विचारणीय हैं।

**अव्याप्ति**–दोष वहाँ होता है, जहाँ हेतु अथवा लक्षण अपने सूच्य को पूर्णतया व्याप्त नहीं करता (अ+व्याप्ति)। उदाहरण के लिये यदि कोई व्यक्ति सम्मुखस्थ कपिला (लाल रंग की) गौ को देखकर कहता है, कि 'यह गाय है', क्योंकि यह कपिल वर्ण की है, तो यह, 'कपिलत्व' दोष पूर्ण ही कहा जाएगा, क्योंकि ऐसा मानने पर श्यामा एवं श्वेत वर्णवाली गायों को गाय नहीं कहा जा सकेगा। अतः इस दोष को 'अव्याप्ति' दोष कहते हैं।

**अतिव्याप्ति**–दोष वहाँ होता है, जहाँ लक्षण अथवा हेतु सूच्य अथवा अनुमेय अर्थ के अतिरिक्त अनभीष्ट अर्थ एवं वस्तु की सूचना देता है। इस प्रकार अतिव्याप्ति में व्याप्ति का अतिक्रमण होता है। उदाहरणार्थ, यदि गाय का लक्षण यह किया जाए, कि जिसमें 'सास्नादिमत्व' है, वह गाय है, अथवा जिसके सींग हैं, वह गाय है, तो यह लक्षण एवं हेतु दोष पूर्ण होगा, क्योंकि ऐसा मानने पर तो भैंस को भी गौ कहा जा सकेगा, क्योंकि भैंस भी सास्नादिमती एवं सींग वाली है। अतः यह **अतिव्याप्ति** दोष कहलाएगा।

**असंभव दोष**–तब होता है जब व्याप्ति का अवसर ही नहीं बनता। उदाहरण के लिये, गाय का लक्षण यह करना कि 'गाय एक खुर (शफा) वाली है, तो यह असमीचीन एवं पूर्णतया दोषपूर्ण है– क्योंकि एक शफा वाली गाय नहीं होती सामान्यतः गाय के चार पैर होने के कारण उसके खुर भी चार होते हैं। इसी प्रकार यदि सम्मुखीन **वडवा** (घोड़ी) को देखकर कहा जाए, कि यह गाय है, क्योंकि इसके खुर हैं तो यह सर्वथा असंभव है। अतः उक्त उदाहरण व्याप्ति के 'असंभव दोष' का है। अत एव

---

१. केवलान्वयी चतूरूपोपपन्न एव स्वसाध्यं साधयति।
तस्य हि विपक्षाद् व्यावृत्तिर्नास्ति विपक्षाभावात्। त.भा. अनुमाननिरूपणम्।

२. केवलव्यतिरेकी च चतूरूपोपपन्न एव। तस्य हि सपक्षे सत्त्वं नास्ति, सपक्षाभावात्। त.भा. अनुमाननिरूपणम्।

महाभाष्यकर ने "गौः" शब्द से सास्ना (गरदन के नीचे लटकी खाल) पूंछ, ककुद (थुहा), खुर एवं सींग वाले पदार्थों (जाति एवं व्यक्ति) के बोध के सिद्धान्त को स्पष्ट किया है[1]।

**हेत्वाभास**–न्यायदर्शन के अन्तर्गत अनुमान की सिद्धि के लिये हेतु की महत्ता ऊपर स्पष्ट हो चुकी है। जैसा कि स्पष्ट किया जा चुका है, हेतु के सद्रूप होने के लिए उसमें, पक्षसत्त्व, सपक्षसत्त्व, विपक्षव्यावृत्ति, असत्प्रतिपक्षत्व एवं अबाधितविषयत्व का होना आवश्यक है। इसके विपरीत यदि किसी हेतु में दोष लक्षित होता है, अर्थात् वह सद् हेतु नहीं होता तो उसे 'हेत्वाभास' कहते हैं। इस प्रकार 'हेत्वाभास' में हेतु का आभास तो होता है, किन्तु वास्तविक रूप में वह हेतु नहीं होता। इसीलिये वात्स्यायन ने कहा है कि हेतु का लक्षण न घटने के कारण वस्तुतः जो अहेतु हो किन्तु हेतु के सदृश होने के कारण, जिसका हेतु के समान आभास होता हो, उसे हेत्वाभास कहते हैं[2]।

हेत्वाभासों के नाम एवं क्रम के सम्वन्ध में आचार्यों में मतभेद है। गोतम ने न्यायसूत्र के अन्तर्गत सव्यभिचार, विरुद्ध, प्रकरण, साध्यसम तथा कालातीत, ये पाँच प्रकार के 'हेत्वाभास' बतलाए हैं[3], किन्तु तर्कभाषाकार केशवमिश्र ने, असिद्ध, विरुद्ध, अनैकान्तिक, प्रकरणसम तथा कालात्ययापदिष्ट, इन पाँच हेतवाभासों का निर्देश किया है। एवञ्च तर्कसंग्रहकार अन्नंभट्ट ने तर्कसंग्रह के अन्तर्गत सव्यभिचार, विरुद्ध, सत्प्रतिपक्ष, असिद्ध तथा बाधित इन पाँच हेत्वाभासों का निरूपण किया है[4]। इस प्रकार हेत्वाभासों के नाम एवं क्रम के सम्बन्ध में मतभेद स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है, किन्तु केशवमिश्र के तीन, विरुद्ध, प्रकरणसम तथा कालात्ययापदिष्ट तथा तर्कसंग्रहकार अन्नंभट्ट के सव्यभिचार तथा विरुद्ध, ये दो सर्वथा समान हैं। इसके अतिरिक्त न्यायसूत्रकार द्वारा निर्दिष्ट अनैकान्तिक सव्यभिचार ही है[5]।

## १. सव्यभिचार अथवा अनैकान्तिक हेत्वाभास

सव्यभिचार और अनैकान्तिक एक ही है। अनैकान्तिक दो प्रकार का है। **एक साधारण अनैकान्तिक** तथा **दूसरा असाधारण अनैकान्तिक** है। पक्ष, सपक्ष एवं विपक्ष इन तीनों में रहने वाला, अत एव 'विपक्षव्यावृत्तत्व धर्म से रहित, **साधारण अनैकान्तिक** है। उदाहरण के लिये, शब्द नित्य है, प्रमेय होने के कारण, आकाश के समान। इस उदाहरण में प्रमेयत्व हेतु है, जो पक्ष (शब्द) सपक्ष (आकाश) तथा विपक्ष (घटादि) में समान रूप से वर्त्तमान है। इसके विपरीत 'सपक्ष' तथा 'विपक्ष' दोनों से व्यावृत्त अर्थात् दोनों में न रहकर केवल पक्ष में ही वर्त्तमान है, वह **असाधारण अनैकान्तिक** है। निदर्शनार्थ, पृथ्वी नित्य है, गन्धवत्व हेतु के होने से। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि पृथ्वी के नित्यत्व का हेतु 'गन्धत्व'

---

१. येनोच्चारितेन सास्ना-लाङ्गूल-ककुद-खुर-विषाणिनां सम्प्रत्ययो भवति स शब्दः। महाभाष्य. पस्पशाह्निक, व्याकरण-प्रयोजनधिकरण, परिमल, दिल्ली, १९९१।

२. हेतुलक्षणाभावाद् हेतवो हेतुसामान्याद् हेतुवदाभासमानाः। न्यायभाष्य, १-२-४।

३. सव्यभिचारविरुद्धप्रकरणसमसाध्यसमकालातीता हेत्वाभासाः। न्यायसूत्र, १-२-४।

४. असिद्ध-विरुद्ध-अनैकान्तिक प्रकरणसम कालात्ययाचापदिष्टभेदान् पञ्चैव। तर्कभाषा, पृ. ६०।

५. अनैकान्तिकः सव्यभिचारः न्या. सू. १-२-५।

केवल 'पक्ष' (पृथिवी) में ही है, न वह 'सपक्ष' नित्य (आकाशादि) में है और न 'विपक्ष' अनित्य (जलादि) में ही है। अतः यह असाधारण अनैकान्तिक का उदाहरण है।

सव्यभिचार-अनैकान्तिक हेत्वाभास में, सव्यभिचार एवं अनैकान्तिक शब्दों का अर्थ समझ लेना चाहिए। सव्यभिचार का अर्थ दोषयुक्त हेतु है, जो हेत्वाभास में होता है तथा अनैकान्तिक का अर्थ, हेतु का ऐकान्तिक अर्थात् एकनिष्ठ न होना, है। जैसे कि, उपर्युक्त साधारण अनैकान्तिक के उदाहरण में, दूसरे विपरीत असाधारण अनैकान्तिक में शब्द नित्यत्व का प्रमेयत्व हेतु, पक्ष (शब्द) सपक्ष (आकाशादि) तथा विपक्ष (जलादि) निष्ठ है। इसीलिये यह (प्रमेयत्व) बहुनिष्ठ होने से अनैकान्तिक है। असाधारण अनैकान्तिक केवल पक्ष (पृथ्वी) निष्ठ होने पर भी अनैकान्तिक है, यही उसकी असाधारणता है। इसके अतिरिक्त, साधारण अनैकान्तिक में, जहाँ सपक्ष तथा विपक्ष में हेतु के विद्यमान होने के कारण विद्यमानता होती है, वहाँ असाधारण अनैकान्तिक के अन्तर्गत, सपक्ष तथा विपक्ष दोनों में हेतु की अविद्यमानता है। इस प्रकार यह अविद्यमानत्व दोष है।

२. **विरुद्ध हेत्वाभास**–विरुद्ध हेत्वाभास वह होता है, जब साध्य के विपरीत हेतु व्याप्त होता है। जैसे, शब्द नित्य है, कृतक अर्थात् जन्य होने से, आत्मा के समान। यहाँ कृतकत्व (जन्यत्व) हेतु, नित्यत्व (साध्य) के विरुद्ध, अनित्यत्व के साथ व्याप्त है, क्योंकि जो जन्य (कृतक) है, वह अनित्य है। अत एव यहाँ 'विरुद्धहेत्वाभास' है। न्यायसूत्रकार गोतम के अनुसार जो हेतु अभ्युपगतार्थ का विरोधी हो, वह 'विरुद्ध' हेत्वाभास कहलाता है "सिद्धान्तमभ्युपेत्य तद्विरोधी विरुद्धः" न्याय सू. १।२।६।

सव्यभिचार-अनैकान्तिक तथा विरुद्धहेत्वाभास का यह अवान्तर भेद द्रष्टव्य है कि सव्यभिचार हेतु जहाँ निश्चित को सिद्ध करने में असमर्थ रहता है, वहाँ विरुद्ध हेतु साध्य की विपरीत वस्तु को सिद्ध करता है। जैसा कि ऊपर स्पष्ट किया जा चुका है।

३. **असिद्धहेत्वाभास**–जहाँ हेतु की 'पक्ष' में विद्यमानता निश्चित नहीं होती, वहाँ 'असिद्धहेत्वाभास' होता है। 'असिद्धहेत्वाभास' के तीन रूप हैं–आश्रयासिद्ध, स्वरूपासिद्ध एवं व्याप्यत्वासिद्ध। यहाँ, इन तीनों का पृथक्-पृथक् निरूपण किया जा रहा है।

**आश्रयासिद्ध**–जहाँ हेतु का आश्रय पक्ष सर्वथा असिद्ध हो, वहाँ आश्रयासिद्ध हेत्वाभास होता है, जैसे, आकाशकमल सुगन्धित है, कारण कि वह कमल है, जैसे सरोवर का कमल। इस उदाहरण में आकाशकमल, पक्ष है, क्योंकि उसमें सुगन्धि सिद्ध करनी है। परन्तु आकाशकमल का सर्वथा अभाव होने से 'कमल का होना' (अरविन्दत्वात्) हेतु सर्वथा असिद्ध है। अतः सुगन्धि के आश्रय 'कमल' के सर्वथा असिद्ध होने पर, उसमें सुगन्धि की सत्ता सिद्ध करने का अवसर ही नहीं उपस्थित होता।

**स्वरूपासिद्ध**–जहाँ 'आश्रयासिद्ध' हेत्वाभास में आश्रय (पक्ष) सर्वथा असम्भव (असिद्ध) होता है, इसके विपरीत, 'स्वरूपासिद्ध' में हेतु का आश्रय तो सम्भव होता है, किन्तु आश्रय (पक्ष) में 'हेतु' की विद्यमानता असंभव (असिद्ध) होती है। उदाहरण के लिये, यदि कहा जाए कि 'शब्द अनित्य है,' चाक्षुष होने के कारण, 'जैसे घट अनित्य है', तो यह 'स्वरूपासिद्ध' हेत्वाभास होगा। इस उदाहरण में, शब्द 'पक्ष' है तथा उसके अनित्यत्व की सिद्धि के लिये दिया गया हेतु, चाक्षुष होना (चाक्षुषत्वात्) सर्वथा असम्भव (असिद्ध) है, क्योंकि शब्द चाक्षुष कदापि नहीं होता। शब्द का तो 'श्रावण' प्रत्यक्ष होता है, न कि चाक्षुष प्रत्यक्ष।

विरुद्धहेत्वाभास एवं स्वरूपासिद्ध का यह भेद द्रष्टव्य है कि विरुद्ध हेत्वाभास में साध्य के साथ व्याप्ति नहीं होती, जबकि 'स्वरूपासिद्ध' में साध्य के साथ व्याप्ति तो होती है, परन्तु वहाँ हेतु पक्ष में नहीं होता।

**व्याप्यत्वासिद्ध**–व्याप्यत्वासिद्ध हेत्वाभास के दो रूप हैं, एक वह जहाँ साध्य और साधन की व्याप्ति ग्रहण में प्रमाणाभाव है,[1] तथा दूसरा वह, जहाँ हेतु में 'उपाधि' विद्यमान है। प्रथम व्याप्यत्वासिद्ध का उदाहरण है, 'सत् क्षणिक है, क्योंकि वह सत् है' जो सत् होता है, वह क्षणिक होता है, जैसे जलधर। इस उदारहण में सत् रूप द्रव्यों की क्षणिकता सिद्ध करने के लिये उनका 'सत्' रूप होना ही हेतु के रूप में दिखाया गया है। किन्तु यहाँ, यह वक्तव्य है कि 'जो सत् है, वह क्षणिक है' इस प्रकार के व्याप्ति ग्रहण में कोई प्रमाण नहीं है। जलधर का उदाहरण भी 'साध्य' ही है, 'सिद्ध नहीं' एवञ्च उदाहरण 'सिद्ध' ही होता है, साध्य नहीं जैसा कि पहले भी स्पष्ट किया जा चुका है।

दूसरा व्याप्यत्वासिद्ध हेत्वाभास उपाधि सद्भाव (उपाधि की विद्यमानता) के कारण होता है। "उपाधिसद्भावात्।" उदाहरण के लिये, यज्ञ में की गई हिंसा अधर्मोत्पादिका है, हिंसा के कारण, जिस प्रकार कि यज्ञ से बाहर की गई हिंसा अधर्म का कारण है। इस उदाहरण में, अधर्मसाधनत्व में हिंसात्व प्रयोजन नहीं है, किन्तु हिंसा का निषिद्धत्व प्रयोजक है। यह प्रयोजक ही उपाधि है। उपाधि का लक्षण इस प्रकार है। "साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकः उपाधिः, इत्युपाधिलक्षणम्"।[2] अर्थात् साध्य का व्यापक होने पर भी जो साधन का अव्यापक हो, वह उपाधि है। उपाधि का यह लक्षण निषिद्धत्व में पाया जाता है। "निषिद्धत्व-साध्यरूपं यत्र यत्र अधर्मसाधनत्वं तत्र तत्रावश्यं निषिद्धत्वम् अपि"[3] अर्थात् जहाँ जहाँ अधर्मसाधनत्व है, वहाँ वहाँ निषिद्धत्व भी है। यह साध्यव्यापकत्व हुआ। इसी प्रकार, साधनभूत हिंसात्व का व्यापक निषिद्धत्व नहीं होता, अर्थात् जहाँ जहाँ हिंसात्व है, वहाँ वहाँ निषिद्धत्व भी है, यह आवश्यक नहीं, क्योंकि यज्ञीय पशु हिंसा के विहित होने से उसका निषेध नहीं है। यह साधानाव्यापकत्व का उदाहरण है। इस प्रकार 'साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्वात्' उपाधि का लक्षण निषिद्धत्व में चरितार्थ होता है, जैसा कि ऊपर निर्देश किया गया है। अतः निषिद्धत्व उपाधि है। इस प्रकार निषिद्धत्व उपाधि के वर्तमान होने से निषिद्धत्व प्रयुक्त व्याप्ति के आश्रित रहने वाला हिंसात्व (हेतु) 'व्याप्यत्वासिद्ध' ही है। वस्तुतः निषिद्धत्व ही अधर्मजनकत्व का प्रयोजक है, वह निषिद्धत्व का 'अधर्मजनकत्व' धर्म, यहाँ हिंसात्व में प्रतीत होता है। अतः उप अर्थात् समीपवर्ती हिंसात्व में अपने धर्म का आधान करने के कारण 'निषिद्धत्व' उपाधि कहलाता है। इसीलिये 'उपाधि' की निम्नलिखित व्युत्पत्ति की गयी है।

**"उप स्वसमीपवर्तिनि स्वधर्ममादधाति, उपाधिः"।**

उपर्युक्त व्युत्पत्ति को ध्यान में रखकर ही केशवमिश्र ने "अन्यप्रयुक्तव्याप्त्युपजीविहिंसात्व" (अर्थात् निषिद्धत्व प्रयुक्त व्याप्ति के आश्रित रहने वाला हिंसात्व है) ऐसा लिखा है।

---

१. व्याप्तिग्राहकप्रमाणाभावात्। त.भा अनुमाननिरूपणम्।

२. तर्कभाषा, अनुमाननिरूपणम्।

३. त. भा. अनुमाननिरूपणम्।

तात्पर्य यह है, कि वैदिकधर्मानुयायी अधर्म का साधननिषेध मानते हैं। यही 'निषेध' 'उपाधि' है। यह भी निर्देशयोग्य है कि 'उपाधि' 'निषेध' अर्थात् शास्त्र द्वारा निषेध ही अधर्म साधन रूप साध्य के लिये सद् हेतु है। उसी के साथ अधर्म साधन की व्याप्ति बनती है। 'यत्र यत्र निषिद्धत्वं तत्र तत्र अधर्मसाधनत्वम्'। इस प्रकार सद् हेतु को न प्रस्तुत करके व्याप्ति नियम के प्रतिकूल, किसी अन्य हेतु को प्रस्तुत करना ही उपाधि है।

**प्रकरणसम अथवा सत्प्रतिपक्ष हेत्वाभास** की परिभाषा प्रस्तुत करते हुए न्यायसूत्र में कहा गया है, कि जिसको लेकर प्रकरण पर विचार किया जा रहा है, तथा वही प्रकरण के लिये प्रयुक्त हो, वह 'प्रकरणसम' हेत्वाभास कहलाता है[१]। उदाहरण के लिये, शब्द अनित्य है, नित्यधर्म की उपलब्धि न होने से यह अनुमान का विषय है। यहाँ अनुपलभ्यमान नित्यधर्मक अनित्य भी देखा गया है, जैसे स्थाली (बटलोई पात्र) आदि। 'शब्द नित्य' है, अनित्य धर्म की उपलब्धि न होने से, इस उदाहरण में भी अनुपलभ्यमान अनित्यधर्मक नित्य देखा गया है, जैसे आकाशादि।

उपर्युक्त विषय (प्रकरण अथवा सत् प्रतिपक्ष) को इस प्रकार स्पष्ट किया जा सकता है-

**प्रतिज्ञा**-शब्द नित्य है।

**हेतु**-क्योंकि इसमें नित्यधर्म नहीं है। इस अनुमान में 'नित्यधर्म का न रहना' हेतु है। एतदनुसार यहाँ दूसरा हेतु भी कहा जा सकता है, जैसे-

**प्रतिज्ञा**-शब्द नित्य है।

**हेतु**-क्योंकि इसमें अनित्य धर्म नहीं है।

अथवा

**प्रतिज्ञा**-शब्द नित्य है।

**हेतु**-क्योंकि वह श्रवण का विषय है। अर्थात् सुनाई देने वाला है, जैसे शब्दत्व।

अथवा

**प्रतिज्ञा**-शब्द अनित्य है।

**हेतु**-क्योंकि वह कार्य है, जैसे घट।

उपर्युक्त उदाहरणों से सभी हेतु समान बलशाली होकर, एक-दूसरे के प्रतिपक्षी हैं। अतः यह अनुमान को सिद्ध करने में असमर्थ हैं। यही इनकी हेत्वाभासता है, अर्थात् ये समुचित हेतु नहीं हैं। अत एव इन्हें सत्प्रतिपक्ष (जिनका प्रतिपक्ष है, जैसा कि ऊपर स्पष्ट किया गया है) एवं 'प्रकरणसम' कहा गया है, क्योंकि इनमे 'प्रकरण' की समता है।

५. **वाधितविषय या कालात्ययापदिष्ट**-जिस हेतु के 'पक्ष' में किसी अन्य प्रबलतर प्रमाण से

साध्य का अभाव निश्चित हो गया है, वह 'बाधित' विषय या 'कालात्ययापदिष्ट' हेत्वाभास कहलाता है। वात्स्यायन में 'कालात्ययापदिष्ट' को परिभाषित करते हुए कहा है, कि जिस अनुमान में, प्रयुज्यमान हेतु का एकदेश कालात्यय से युक्त हो, वह 'कालात्ययापदिष्ट' अर्थात् 'कालातीत' कहलाता है[1]।

**प्रतिज्ञा**–अग्नि अनुष्ण है।

**हेतु**–उत्पन्न होने के कारण, जिस प्रकार कि जल।

उपर्युक्त उदाहरण में अग्नि का अनुष्णत्व साध्य है, तथा इस साध्य का 'पक्ष' अर्थात् अग्नि में प्रत्यक्ष प्रमाण से बाधित होना पाया जाता है, क्योंकि प्रत्यक्ष में अग्नि उष्ण पायी जाती है। अतः यह 'बाधित विषय' का उदाहरण है। इस प्रकार इस उदाहरण के अन्तर्गत 'अग्नि का उत्पन्न होना' हेतु यथार्थ न होकर 'हेत्वाभास' है। 'बाधितविषय' में विषय की 'कालात्ययापदिष्ट' के रूप में भी चरितार्थता देखी जाय[2]। जैसा कि पहले कालात्ययापदिष्ट की परिभाषा को प्रस्तुत करते हुए कहा गया है, जिस अनुमान के अन्तर्गत प्रयुज्यमान हेतु का एक देश कालात्यय से युक्त हो, वह **कालात्ययापदिष्ट** 'कालातीत' कहलाता है। उदाहरणार्थ–

१. शब्द नित्य है। (प्रतिज्ञा)

२. संयोग व्यङ्ग्य (भेरी-दण्ड संयोग), होने से (हेतु)

३. रूप के समान (दृष्टान्त)

इस प्रकार जैसे कि पहले या पश्चात् घट व्यक्ति में वर्तमान 'रूप' प्रदीप-घट संयोग से व्यक्त होता है, उसी तरह निहित अव्यक्त शब्द भेरी-दण्डसंयोग अथवा कुठारकाष्ठसंयोग से व्यक्त होता है। किन्तु संयोगव्यंग्य होने से शब्द नित्य है, में 'संयोग व्यंग्य' यह हेतु नहीं बनेगा, क्योंकि इसमें कालात्ययापदेश काल का बीत जाना है। यहाँ यह तथ्य उल्लेखनीय है कि संयोगव्यंग्य के अन्तर्गत व्यंग्य (घट रूप) की अभिव्यक्ति व्यंजक संयोग के काल को अतिक्रान्त नहीं करती। इसी के स्पष्टीकरणार्थ कहा जाएगा, कि घटप्रदीपसंयोग (घड़े और दीपक का संयोग) होने पर घट के रूप की अभिव्यक्ति होती है, संयोग की निवृत्ति होने पर नहीं। परन्तु हेतुवाक्यावयव में 'भेरी-दण्डसंयोग' का जो हेतु है, वह यथार्थ नहीं है, अतः यह हेत्वाभास है। इसका कारण यह है, कि भेरी (नगाड़ा) और दण्ड (डन्डा या डंका) का जब संयोग होता है, अर्थात् जब व्यक्ति नगाड़े पर डंका मारता है, तो उसके (संयोग के) पश्चात् ही दूरस्थ शब्द गुंजार से बहुत देर तक सुनाई देता है। इस प्रकार शब्द की यह अभिव्यक्ति संयोग काल को अतिक्रान्त कर जाती है। अतः उपर्युक्त उदाहरण में 'घटरूप' के समान शब्द की ध्वनि संयोग से उत्पन्न नहीं कही जा सकती। अतः 'शब्दनित्यत्व' का उदारहण कालात्ययापदिष्ट हेत्वाभास का उदाहरण

---

१. कालात्ययेन युक्तो यस्यार्थैकदेशोऽपदिश्यमानः स कालात्ययापदिष्टः 'कालातीतः' इत्युच्यते। न्या. भा.१.२.६।

२. केशवमिश्र (तर्कभाषाकार) ने इसे स्पष्ट नहीं किया है। कालात्ययापदिष्ट इति चोच्यते, यह कहकर छोड़ दिया है। आज के समालोचक विद्वानों ने इसे उलझनभरा कहा है।

है। इससे इस सिद्धान्त की भी पुष्टि होती है कि कारणाभाव से कार्याभाव होता है[1]। क्योंकि जब शब्द-नित्यत्व में 'भेरीदण्डसंयोग' रूप कारण का अभाव है, तो कार्य (साध्य) साध्यरूप शब्दनित्यत्व का भी अभाव है। इस प्रकार उदाहरणसादृश्य न होने के कारण, भेरीदण्डसंयोग अथवा कुठारकाष्ठसंयोगहेतु साध्य (शब्दनित्यत्व) का साधक नहीं बन सकता। इसलिए इसे हेत्वाभास कहा गया है।

**उपमान प्रमाण**–जैसी गौ है, वैसी ही नील गाय है, इस अतिदेशवाक्य के अर्थ के स्मरण के साथ गवय (नील गाय) का ज्ञान उपमान कहलाता है[2]। उदाहरण के लिये, नील गाय को न जानने वाला नागारिक किसी वनवासी से जैसी गाय होती है, वैसा ही गवय होता है, यह वाक्य सुनकर वन में जाकर इस वाक्यार्थ का स्मरण करते हुए, जब गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड को देखता है, तब उक्त वाक्यार्थ के स्मरण के साथ उस गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड का ज्ञान उपमिति (सादृश्य) का कारण होने से 'उपमान' प्रमाण कहलाता है। उदयनाचार्य ने उपमान को संज्ञासंज्ञिसम्बन्धबोध के लिये आवश्यक माना है। उक्त उदाहरण में गोसादृश्यविशिष्ट पिण्ड संज्ञी है, तथा गवय यह संज्ञा है। इस संज्ञा तथा संज्ञी के सम्बन्ध का ज्ञान उपमान प्रमाण के द्वारा होता है।

इस प्रकार प्रत्यक्ष तथा अनुमान के द्वारा असाध्य प्रमा का कारण होने से उपमान को स्वतन्त्र प्रमाण के रूप में स्वीकार किया गया है। किन्तु वैशेषिक[3] सांख्य तथा योगदर्शन के अन्तर्गत उपमान को पृथक् प्रमाण नहीं माना गया है। सांख्यतत्त्वकौमुदी में वाचस्पति मिश्र ने उपमान के तीन पक्ष दिखा-कर उसका अन्तर्भाव, प्रत्यक्ष, अनुमान अथवा शब्दप्रमाण में ही कर लिया है[4]। यहाँ यह कथन समीचीन होगा कि 'गवय गोसदृश है' इस अंश में शब्द की स्मृति एवं अनुमान की सत्ता का अनुभव किया जाता है, किन्तु गवय पद का वाच्य, यही पशु है, यह बोध उपमान प्रमाण के द्वारा ही संभव है। अतः उपमान को स्वतन्त्र प्रमाण मानना ही अभीष्ट एवं श्रेयस्कर है। किन्तु, जैसा कि ऊपर कहा गाया है, वैशेषिक, सांख्य तथा योग के अतिरिक्त चार्वाक भी उपमान को प्रमाण के रूप में नहीं स्वीकार करते। बौद्ध नैयायिक दिङ्नाग[5] भी उपमान को स्वतन्त्र प्रमाण न स्वीकार कर इसे प्रत्यक्ष प्रमाण के अन्तर्गत ही मानते हैं। नैयायिक भासर्वज्ञ ने उपमान को शब्दप्रमाण के अन्तर्गत माना है। इसी प्रकार जैनदर्शन के अन्तर्गत भी उपमान को प्रमाण के रूप में न स्वीकार कर इसे प्रत्यभिज्ञामात्र माना गया है[6]। परन्तु मीमांसा[7] तथा वेदान्त[8] उपमान को स्वतन्त्र प्रमाण ही मानते हैं। जैसा कि ऊपर कहा गया है, उपमान को अलग प्रमाण मानना ही समुचित है।

---

१. कस्मात् कारणाभावाद् भवति कार्याभाव इति। न्यायभाष्य १-२-६।
२. अतिदेशवाक्यविस्मरणसहकृतं गोसादृश्यविशिष्टपिण्डज्ञानमुपमानम्। त. भा. उपमाननिरूपणम्।
३. देखिये. वै. सू. ६-२-५।
४. सांख्यतत्त्वकौमुदी, ५वीं कारिका।
५. न्यायवार्तिक, १-१-६।
६. प्रमेयकमलमार्त्तण्ड, पृ. ९७-१००।
७. शास्त्रदीपिका, पृ. ७४-७६।
८. वेदान्तपरिभाषा, ३ परिच्छेद।

**शब्द प्रमाण**–आप्तोपदेश को शब्द कहते हैं[१]। साक्षात्कृतधर्मा अर्थात् जिसने सुदृढ़ प्रमाणों के आधार पर अर्थ का निश्चय कर लिया हो, ऐसा अर्थात् अर्थ को उपदेश करने की इच्छा से प्रवृत्त पुरुष 'आप्त' कहलाता है[२]। शब्द का दूसरा लक्षण "आप्तवाक्यं शब्दः[३]" है। इसमें 'आप्त' शब्द का अर्थ स्पष्ट किया जा चुका है। जहाँ तक वाक्य के अर्थ की बात है, अर्थप्रतिपादन द्वारा अन्य पदों अथवा अन्य अर्थों के विषयों में श्रोता की आकांक्षा को उत्पन्न करने वाले तथा प्रतीयमान अर्थात् स्पष्ट रूप से परस्पर अन्वययोग्य अर्थ के प्रतिपादक सन्निधियुक्त पदों का समूह वाक्य कहलाता है। इस प्रकार आकांक्षा, योग्यता एवं सन्निधि (आसत्ति) से युक्त पदसमूह को वाक्य कहते हैं। अब यह प्रश्न उपस्थित होता है कि पद क्या है, तो वर्णसमूह को पद कहा गया है। न्यायदर्शन के अनुसार 'समूह' का अर्थ एकज्ञान का विषय होना है[४]। अतः क्रमिक तथा क्षणिक (आशुतर विनाशी) अनेक वर्णों का एक साथ अनुभव असम्भव होने से, पूर्व-पूर्व वर्णों का अनुभव करके अन्तिम वर्ण के श्रवणकाल में पूर्व-पूर्व वर्णों के यथार्थ अनुभव से जनित, संस्कार-सहकृत पदव्युत्पादन समयगृह से अनुगृहीत, अन्त्यवर्णसम्बद्ध श्रोत्रेन्द्रिय से प्रत्यभिज्ञा के समान, सहकारी संस्कार के प्राबल्य से सत् (अन्तिमवर्ण) तथा असत् (पूर्ववर्णों) का अवगाहन करने वाले पद की प्रतीति होती है। प्रत्यभिज्ञा, प्रत्यक्षरूप से, सोऽयं देवदत्तः = यह वही देवदत्त है, में अतीत पूर्वावस्था, जो 'सः' = वह, पद से सूचित है, से स्फुरित अर्थात् प्रतीत होती है। इसी प्रकार सदसत् रूप अनेक वर्णों की प्रतीति भी एक साथ सम्भव है। उस पदप्रतीति के अनन्तर उसी क्रम से पूर्व-पूर्व-पदानुभवजनित संस्कार सहकृत एवं पदार्थबोध से अनुगृहीत अन्यपदविषयक श्रोत्रेन्द्रिय से सदसत् अनेक पदों को ग्रहण करने वाली पदसमूहात्मक वाक्य की प्रतीति होती है। इस प्रकार 'पद' के लक्षण के साथ 'पदानां समूहो वाक्यम्' के अनुरूप वाक्य के अर्थ को सुस्पष्ट किया गया है। यही वाक्य आप्त पुरुष के द्वारा प्रयुक्त होने पर 'शब्द' प्रमाण कहलाता है, तथा इसी का फल वाक्यार्थज्ञान है। शब्दप्रमाण लौकिक एवं अलौकिक दोनों प्रकार का है। लौकिक सिद्धपुरुष का 'शब्द' ही प्रमाण होता है, जबकि समस्त वैदिक वाक्य अलौकिक प्रमाण है। यहाँ यह निर्देश करने योग्य है, कि जहाँ वैदिकों के लिये वेद वाक्य प्रमाण है, वहाँ बौद्धों के लिये पालित्रिपिटकवर्त्ती बुद्धवचन तथा जैन धर्मानुयायियों के लिये जैनागम (अर्धमागधी में लिखित अंग) आप्त वाक्य के रूप में 'श्रद्धेय' भाव से स्वीकार्य है।

उपर्युक्त प्रकार से न्यायदर्शन के अन्तर्गत प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान एवं शब्द, इन चार प्रमाणों को स्वीकार किया गया है।

## अर्थापत्ति, अभाव, सम्भव तथा ऐतिह्य

मीमांसा तथा वेदान्त में अर्थापत्ति को भी प्रमाण रूप से स्वीकार किया गया है, किन्तु नैयायिकों

---

१. आप्तोपदेशः शब्दः। न्या.सू.१-१-७।

२. साक्षात्करणमर्थस्याप्तिः तथा प्रवर्तत इत्याप्तः। न्याय. भा. १-१-६।

३. आप्तवाक्यं शब्दः। त. भा. शब्दनिरूपणम्।

४. समूहश्चात्र एकज्ञानविषयीभावः। त.भा. शब्दनिरूपणम्।

ने, इसे स्वतन्त्र प्रमाण मानने की आवश्यकता नहीं समझी है। नैयायिक के अनुसार "अनुपपद्यमान अर्थ को देखकर, उसके उपपादक अर्थ की कल्पना करना" अर्थापत्ति है[1]। निदर्शनार्थ, हृष्ट-पुष्ट देवदत्त दिन में नहीं खाता (पीनो देवदत्तः दिवा न भुङ्क्ते) इस वाक्य के अनुसार देवदत्त का हृष्टपुष्टत्व देखकर या सुनकर, यह अनुमान लगाना कि वह रात्रि में भोजन करता है, अर्थापत्ति है। क्योंकि भोजन किये बिना शरीर पुष्ट नहीं हो सकता, अत एव दिन में भोजन न करने वाले पुष्ट देवदत्त के सम्बन्ध में अर्थापत्ति द्वारा उसके रात्रिभोजन का अनुमान किया जाता है। अर्थापत्ति के दो भेद हैं, दृष्टार्थापत्ति तथा श्रुतार्थापत्ति। उदाहरणार्थ, उपर्युक्त उदाहरण में, देवदत्त को पुष्ट देखकर यह अनुमान लगाना कि वह रात्रि में भोजन करता है, **दृष्टार्थापत्ति** है। किन्तु देवदत्त के पुष्टत्व के सम्बन्ध में सुनकर देवदत्त के रात्रि-भोजन के सम्बन्ध में अनुमान करना **श्रुतार्थापत्ति** है।

इस प्रकार **अर्थापत्ति** को स्वतंत्र प्रमाण न स्वीकार कर उसका कार्य व्यतिरेकी अनुमान से ही चलाया जा सकता है।

अर्थापत्ति के अन्तर्गत व्यतिरेकी अनुमान की **पञ्चावयव** प्रक्रिया इस प्रकार है–

१. देवदत्त रात्रि में भोजन करता है। **(प्रतिज्ञा)**

२. कारण कि दिन में भोजन न करने पर भी पुष्ट शरीर वाला है। **(व्यतिरेकमुखी हेतु)**

३. जिस प्रकार कि उपवास रखने वाला तपस्वी मोटा नहीं होता। **(दृष्टान्त)**

४. यह ऐसे तपस्वी से विपरीत है। **(उपनय)**

५. अतः यह (देवदत्त) उपवासी नहीं है। यह रात में अवश्य भोजन करता है। **(निगमन)**

**अभाव**–जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, वेदान्ती **अभाव** को प्रमाण नहीं स्वीकार करते। वेदान्तियों का कथन है कि घटाभाव एवं पटाभाव के साथ इन्द्रियों का कोई सम्बन्ध न होने से प्रत्यक्ष रूप से अभाव का ग्रहण नहीं हो सकता। अतः अभाव या अनुपलब्धि को **प्रमाण** मानना अवश्यंभावी है। परन्तु नैयायिक अभाव को पृथक् प्रमाण न मानकर उसका अन्तर्भाव प्रत्यक्ष में ही करते हैं।

इस सम्बन्ध में पूर्वपक्षी का कथन है कि 'अभाव' को प्रमाण मानना आवश्यक है, क्योंकि 'अभाव' या '**अनुपलब्धि**' प्रमाण को स्वीकार किये बिना, सम्भव नहीं है। क्योंकि घटादि की अनुपलब्धि से घटादि के अभाव का ग्रहण होता है। किन्तु इस सम्बन्ध में नैयायिकों का समाधान है, कि यह कहना उचित नहीं है, कि यदि स्थानविशेष में घट होता, तो भूतल के समान उसका प्रत्यक्ष होता। इस प्रकार के तर्क से सहकृत अनुपलब्धियुक्त प्रत्यक्ष प्रमाण से ही अभाव का ग्रहण होने से अभाव के ग्रहण के लिये, पृथक् अभाव अथवा अनुपलब्धि प्रमाण मानना अपेक्षित नहीं है[2]।

---

१. अनुपपद्यमानार्थदर्शनात् तदुपपादकीभूतार्थान्तरकल्पनम् 'अर्थापत्तिः'। त. भा. अर्थापत्तिनिरूपणम्।

२. नैतत्, यद्यत्र घटोऽभविष्यत् तर्हि भूतलमिवाद्रक्ष्यत्, इत्यादितर्कसहकारिणाऽनुपलम्भसनाथेन प्रत्यक्षेणैवाभावग्रहणात्। त.भा. अभावनिरूपणम्।

**सांख्यमत**–न्यायदर्शन के समान सांख्यदर्शन में भी अभाव का अन्तर्भाव प्रत्यक्ष प्रमाण के अन्तर्गत किया गया है। परन्तु सांख्य की अन्तर्भावपद्धति न्याय से भिन्न है। सांख्यदर्शन के अनुसार भूतल के स्वरूप में प्रतिक्षण परिवर्त्तन होता रहता है। सांख्यमतानुसार कभी भूतल घटयुक्त होता है, तथा कभी घट के न रहने पर भूतल मात्र शेष रहता है। इसी घटरहित भूतल को **'घटाभावभूतलम्'** कहा जाता है। इस प्रकार घटाभाव भी भूतल का स्वरूप विशेष ही है। भूतल का ग्रहण इन्द्रिय (चक्षु) से होता है। इसलिये उसका **कैवल्य** रूप भेद भी जिसे 'घटाभाववद् भूतलम्' कहा जाता है, प्रत्यक्ष ही है, यह प्रत्यक्ष का कैवल्यभेद इसलिए कहलाता है, क्योंकि इसमें केवल भूतल का ही प्रत्यक्ष होता है। अतः सांख्यदर्शन में भी अभाव प्रत्यक्ष में ही अन्तर्भूत है। वैशेषिकदर्शन में भी प्रत्यक्ष तथा अनुमान ही प्रमाण माने गए हैं, एवं अभाव का अन्तर्भाव अनुमान के अन्तर्गत किया गया है[1]।

**ऐतिह्य**–ऐतिह्य को नैयायिकों ने शब्द प्रमाण के अन्तर्गत अन्तर्भूत माना है। ऐतिह्य एक प्रकार से आप्त वाक्य ही है। पौराणिकों ने ऐतिह्य को स्वतंत्र प्रमाण माना है।

**सम्भव**–अविनाभावी अर्थ की सत्ता के ग्रहण से अन्य की सत्ता का ग्रहण, सम्भव कहलाता है। इस सम्बन्ध में न्यायभाष्यकार वात्स्यायन ने दृष्टान्त प्रस्तुत करते हुए कहा है कि द्रोण (परिमाण विशेष) के ग्रहण से आढक की सत्ता का ग्रहण होता है[2]। अतः संभव को पृथक् प्रमाण मानने की अपेक्षा नहीं है। परन्तु पौराणिकों ने सम्भव को स्वतन्त्र प्रमाण के रूप में स्वीकार किया है।

**प्रामाण्यवाद**–प्रामाण्य (प्रमाण + ष्यञ् ) का अर्थ 'प्रमाण होना' अथवा प्रमाण पर आश्रित होना है। प्रामाण्यवाद का अर्थ प्रामाण्यसम्बन्धी सिद्धान्त है। प्रामाण्य स्वतः है अथवा 'परतः', इस सम्बन्ध में भारतीय दर्शन के अन्तर्गत न्यूनाधिक रूप से अनेकशः विचार किया गया है। जहाँ मीमांसक स्वतःप्रामाण्यवाद के समर्थक हैं, वहाँ नैयायिक परतःप्रामाण्यवादी हैं। प्रामाण्यवाद के सम्बन्ध में विभिन्न दार्शनिक मतों का निर्देश करने से पूर्व मीमांसक के स्वतःप्रामाण्यवाद एवं नैयायिक के परतःप्रामाण्यवाद का निरूपण आवश्यक है।

**स्वतःप्रामाण्यवाद**–स्वतःप्रामाण्यवादी मीमांसक का अभिमत है, यदि हम 'स्वतः प्रमाण' के अर्थ के सम्बन्ध में विचार करें तो कहना होगा कि ज्ञान की ग्राहक सामग्री के अतिरिक्त सामग्री प्रामाण्य के ग्रहण के लिये जहाँ अपेक्षित नहीं होती, तो वह 'स्वतः प्रमाण' कहलाता है[3]।

दूसरे शब्दों में, इस प्रकार कहा जाएगा, कि जहाँ ज्ञान और उसके प्रामाण्य का ग्रहण एक ही सामग्री से होता है, वहाँ स्वतः प्रमाण होता है। इस प्रकार मीमांसक के अनुसार ज्ञान और उसके प्रामाण्य दोनों की ग्राहक एक ही सामग्री ज्ञातताऽन्यथाऽनुपपत्तिप्रसूता है। यहाँ 'ज्ञातताऽन्यथानुपपत्ति-

---

१. अभावोऽप्यनुमानमेव। यथोत्पन्नं कार्यं कारणसद्भावे लिङ्गम्। प्रशस्तपादभाष्य, पृ.१११।

२. सम्भवो नाम अविनाभाविनोऽर्थस्य सत्ताग्रहणादन्यस्य सत्ताग्रहणम्, यथा द्रोणस्य सत्ताग्रहणादाढकस्य सत्ताग्रहणम्, आढकस्य सत्ताग्रहणात् प्रस्थस्येति। वात्स्यायन भाष्य, २-१-१२।

३. ज्ञानग्राहकातिरिक्तानपेक्षत्वमेव स्वतस्त्वं प्रामाण्यस्य। त. भा. प्रामाण्यवादः।

प्रसूता अर्थापत्ति' को समझ लेना चाहिए। मीमांसक का अभिप्राय है, कि 'अयं घटः' यह घट है, इस ज्ञान से घट में 'ज्ञातता' धर्म अयं घटः इस ज्ञान से पूर्व नहीं था, अपितु यह 'अयं घटः' इस ज्ञान से जन्य है। अत एव 'यह घट है' यह ज्ञान **ज्ञातता** का कारण है। इस प्रकार घटग्रहण की प्रवृत्ति के पूर्व ही ज्ञातता रूप कार्य की अन्यथा अर्थात् ज्ञानरूप कारण के बिना, अनुपपत्ति से ज्ञान का ग्रहण होने पर, उसमें रहने वाले प्रामाण्य का भी उसी से ग्रहण हो जाता है। इसके पश्चात् पुरुष घट ग्रहण के लिये प्रवृत्त होता है। इस प्रकार ऐसा नहीं है', कि पहले केवल ज्ञान गृहीत होता है और उसके बाद प्रवृत्ति के उत्तरकाल में फल को देखकर ज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय होता है[२]। यही मीमांसक का स्वतः-प्रामाण्यवाद है।

मीमांसक, ज्ञान के अप्रामाण्य को परतः मानता है। जब व्यक्ति का पूर्वज्ञान किसी दूसरे ज्ञान के द्वारा भ्रान्त सिद्ध हो जाता है, तो वह व्यक्ति पूर्वज्ञान के दोषी एवं मिथ्या होने का अनुमान करता है। उदाहरणार्थ, जब कोई व्यक्ति जलग्रहण करने के लिये जलाशय की ओर प्रवृत्त होता है, किन्तु जलाशय के पास जाकर उसे जल नहीं मिलता, तो उसका पूर्वज्ञान अनुमान द्वारा मिथ्या सिद्ध हो जाता है। यही मीमांसक का **परतः अप्रामाण्य** है। क्योंकि व्यक्ति जब सरोवर के पास जाकर जलाभावयुक्त सरोवर का (घटाभाववद् भूतल के समान) ज्ञान प्राप्त करता है, तो इस ज्ञान से उसका पूर्वज्ञान (सरोवर जल का ज्ञान) मिथ्या सिद्ध हो जाता है।

**परतःप्रामाण्यवाद**–परतः प्रामाण्यवाद का समर्थक नैयायिक है। जहाँ, मीमांसक ज्ञान के प्रामाण्यज्ञान की ग्राहक सामग्री को ही मानता है, किसी अन्य को नहीं, और यही उसके प्रामाण्य का स्वतस्त्व है, वहाँ नैयायिक ज्ञान का परतःप्रामाण्य सिद्ध करते हुए कहता है, कि परतःप्रामाण्यवाद में ज्ञान तथा प्रामाण्य दोनों की ग्राहक सामग्री[३] पृथक् पृथक् है। ज्ञानग्राहक सामग्री, अनुव्यवसाय है। किन्तु ज्ञान के प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य की ग्राहक सामग्री, प्रवृत्ति का साफल्य या वैफल्यमूलक अनुमान है। उदाहरण के लिये, पहले प्रमाण से घटादि पदार्थों का ज्ञान होता है, तत्पश्चात् उनके ग्रहण के लिये मनुष्य प्रवृत्त होता है। यदि मनुष्य की प्रवृत्ति सफल हो जाती है, अर्थात् वह सम्भावित स्थान पर घटादि की प्राप्ति कर लेता है, तो वह अपने प्रवृत्तिपूर्ववर्त्ती घटादिज्ञान को यथार्थ समझ लेता है। यह ज्ञान का परतःप्रामाण्य है। किन्तु यदि उक्त प्रवृत्ति विफल हो जाती है, अर्थात् उसे घटादि की सम्भावित स्थान पर उपलब्धि नहीं होती, तो यह ज्ञान के परतःप्रामाण्य की स्थिति है। घटादिज्ञान के पश्चात् घटादि के ग्रहण की प्रवृत्ति से लेकर ज्ञान के प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य के निश्चय तक की अवस्था 'अभ्यास दशा' कहलाती है। अभ्यासदशा का उपर्युक्त ज्ञान 'अभ्यासदशापन्न' ज्ञान कहलाता है, इसके अतिरिक्त अनभ्यासदशापन्न

---

१. इसे, इस प्रकार समझना चाहिए कि, 'अयं घटः' ज्ञान के बिना ज्ञातता अनुपन्न है। अतः अर्थापत्ति से ज्ञान का ग्रहण मानना होगा, तथा उसी अर्थापत्ति से ज्ञान का प्रामाण्य भी गृहीत होगा।

२. तस्मात् प्रवृत्तेः पूर्वमेव ज्ञातताऽयथार्थानुपपत्तिप्रसूतयाऽर्थापत्त्या ज्ञानगृहीते ज्ञानगतं प्रामाण्यमर्थापत्त्यैव गृह्यते। ततः परं पुरुषः प्रवर्तते। न तु प्रथमं ज्ञानमात्रं गृह्यते ततः प्रवृत्त्युत्तरकाले फलदर्शनेन ज्ञानस्य प्रामाण्यमवधार्यते। त. भा. प्रामाण्यवादः।

३. ज्ञान के ज्ञान को 'अनुव्यवसाय' कहते हैं।

ज्ञान भी है। जहाँ, ज्ञान होने के पश्चात् प्रवृत्ति से पूर्व ही, उसके प्रामाण्य का ग्रहण होता है, वह अनभ्यास दशा का ज्ञानी है। यहाँ यह तथ्य विशेषरूप से विचारणीय है कि जहाँ 'अभ्यासदशापन्न ज्ञानप्रामाण्य' में 'समर्थप्रवृत्तिजनकता' हेतु है, वहाँ अनभ्यासदशापन्न ज्ञान में 'समर्थप्रवृत्तिजनक ज्ञानजातीयता' हेतु है। क्योंकि इस दशा में ज्ञानप्रामाण्य का ग्रहण प्रवृत्ति से पूर्व ही, हो जाता है।

परतःप्रामाण्यवाद के प्रसंग मे यह तथ्य भी महत्त्वपूर्ण है, कि ज्ञान के प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य का निर्णय तो प्रवृत्ति की सफलता एवं विफलता पर निर्भर करता है, किन्तु ज्ञान का ग्रहण **'अनुव्यवसाय'** से होता है। न्यायमत में 'ज्ञान' के ज्ञान को अनुव्यवसाय कहते हैं। उदाहरणार्थ, 'अयं घटः' यह घट है, यह ज्ञान घट से उत्पन्न होता है, अतः इसे घटविषयक ज्ञान कहते हैं। इस प्रकार प्रथम ज्ञान ही व्यवसायात्मक ज्ञान है। इसे **व्यवसायात्मक ज्ञान** इसलिये कहा जाता है, क्योंकि यह निश्चयात्मक ज्ञान है। इस ज्ञान के पश्चात् जब व्यक्ति को यह ज्ञान हो जाता है कि 'मुझे घट का ज्ञान है' या 'मैं घटज्ञानवान् हूँ' (घटज्ञानवानहम्)। यहाँ यह स्पष्ट है, कि इस द्वितीय ज्ञान का विषय घट न होकर घटज्ञान है। इस प्रकार इस ज्ञानविषयक ज्ञान को ही 'अनुव्यवसाय' कहते हैं।

## स्वतःप्रामाण्यवाद एवं परतःप्रामाण्यवाद (तुलना)

स्वतःप्रामाण्यवादी मीमांसक के अनुसार 'ज्ञातता' की उत्पत्ति 'अयं घटः' (यह घट है), इस ज्ञान से होती है। उसी प्रकार न्याय मत में भी 'अनुव्यवसाय' की उत्पत्ति 'अयं घटः' इस ज्ञान से होती है। इन दोनों का यह अन्तर द्रष्टव्य है, कि मीमांसक की 'ज्ञातता' घट में रहने वाला धर्म है, जबकि नैयायिक का 'अनुव्यवसाय' घट में नहीं, अपितु आत्मा में रहने वाला धर्म है। मीमांसक एवं नैयायिक का यह मतान्तर भी उल्लेखनीय है कि मीमांसक 'अयं घटः' से घट में ज्ञातता धर्म की उत्पत्ति मानकर, उसी के आधार पर, विषय नियम का प्रतिपादन करते हैं, तथा उसी के आधार पर **'ज्ञाततान्यथानुपपत्तिप्रसूता अर्थापत्ति'** से ज्ञान एवं प्रामाण्य का ग्रहण स्वीकार करते हुए, **'स्वतःप्रामाण्यवाद'** की प्रतिष्ठापना करते हैं। इसके विपरीत नैयायिक विषयनियम को स्वाभाविक मानकर 'ज्ञातता' का निराकरण करते हुए, ज्ञान का ग्रहण, अनुव्यवसाय से तथा प्रामाण्य का ग्रहण 'प्रवृत्तिसाफल्यमूलक' अनुमान से मानकर, परतःप्रामाण्यवाद का समर्थन करते हैं, जैसा कि पहले ही स्पष्ट किया जा चुका है।

## नैयायिक द्वारा स्वतःप्रामाण्यवाद का खंडन

स्वतःप्रामाण्यवाद सिद्धान्त के समर्थक मीमांसक के सिद्धान्त का प्राण, जैसा कि ऊपर स्पष्ट किया गया है, ज्ञातता है, जो परतःप्रामाण्यवादी नैयायिक को स्वीकार नहीं है। नैयायिक का कथन है, कि ज्ञातता की 'अन्यथाऽनुपपत्ति' से प्रसूत अर्थापत्ति से ज्ञान का ग्रहण होता है, यह मत मान्य नहीं है। मीमांसक के मत का उल्लेख करते हुए, नैयायिक का कथन है, कि मीमांसक के सिद्धान्त का यह आशय है, कि घटादिविषयक ज्ञान के होने पर, 'मैंने यह घड़ा जान लिया' (मया ज्ञातोऽयं घटः) इस प्रकार घट की ज्ञातता (ज्ञान होने) की प्रतीति होती है। इसके पश्चात् ज्ञान के होने पर, घट में ज्ञातता नामक धर्म की उत्पत्ति का अनुमान होता है। यहाँ, यह वक्तव्य है, कि ज्ञातता धर्म के ज्ञान से पहले न होने के कारण, तथा ज्ञानपश्चात् उत्पन्न होने से यह सिद्ध होता है, कि वह धर्म अन्वयव्यतिरेक के ज्ञान से उत्पन्न

होता है। इस प्रकार मीमांसक के पक्ष का निष्कर्ष यह है, कि ज्ञान से उत्पन्न ज्ञातता नामक धर्मज्ञान के बिना सिद्ध नहीं होता, क्योंकि कारण के अभाव में कार्य असिद्ध ही है। अतः ज्ञातता द्वारा, अर्थापत्ति से अपने कारणज्ञान का आक्षेप किया जाता है[1]।

मीमांसक के स्वतः प्रामाण्यवाद के प्रतिपादक उपर्युक्त मत का निराकरण करते हुए, नैयायिक का कथन है, कि ज्ञानविषयता के अतिरिक्त ज्ञातता का सर्वथा अभाव ही कहा जाएगा।

नैयायिक द्वारा तर्कित ज्ञानविषयता के सम्बन्ध में मीमांसक का तर्क है कि ज्ञानजन्य ज्ञातता का आधार होना ही घट का ज्ञानविषयत्व कहा जाएगा। इस प्रकार, यह अनुमान किया जाता है, कि ज्ञान से घट में 'ज्ञातता' धर्म की उत्पत्ति होती है, अत एव घट ही उसका विषय होता है, अन्य कोई वस्तु नहीं। अतः मीमांसक के मतानुसार विषयत्व की ज्ञातता के बिना उपपत्ति न होने से अर्थापत्ति द्वारा ज्ञातता सिद्ध होती है।

नैयायिक ने मीमांसक के उपर्युक्त मत का निराकरण करते हुए कहा है कि विषयविषयिभाव के स्वाभाविक होने से ज्ञातता द्वारा घटादि की विषयता सिद्ध करना अनपेक्षित एवं असमीचीन है। अर्थ और ज्ञान (जैसे, घट तथा घटज्ञान) का स्वाभाविक सम्बन्ध होने से, इनका विषयविषयिभाव स्वाभाविक है। ज्ञातता के स्वीकार करने पर एक आपत्ति यह है, क्योंकि ज्ञातता भी अपने ज्ञान का विषय होती है, इसलिये उसमें दूसरी ज्ञातता स्वीकार करनी होगी, तथा इस प्रकार अनवस्था दोष आ जाएगा। किन्तु यदि अपने पक्ष की रक्षा के लिये, मीमांसक दूसरी ज्ञातता को स्वीकार किए बिना, स्वभावतः ही ज्ञातता की विषयता को मान ले, तो फिर घटादि के विषयज्ञान के लिये भी ज्ञातता की क्या अपेक्षा है वह भी स्वभावतः हो सकता है। इस प्रकार नैयायिक का मत है, कि मीमांसक द्वारा ज्ञातता का प्रतिपादन सर्वथा अनावश्यक एवं तर्कापुष्ट है।

तर्कभाषाकार केशव मिश्र का तर्क है, कि ज्ञातता को स्वीकार करने पर भी स्वतःप्रामाण्यवाद की सिद्धि नहीं होती। क्योंकि ज्ञातता को स्वीकार करने पर भी ज्ञानग्राहक तथा प्रामाण्यग्राहक सामग्री पृथक् पृथक् स्वीकार करनी होगी। कारण कि मीमांसक के अनुसार ज्ञान का ग्रहण तो ज्ञातता से ही होता है। यह ज्ञातता यथार्थ ज्ञान से भी उत्पन्न हो सकती है, तथा अयथार्थ ज्ञान से भी। इस प्रकार दोनों ही प्रकार के ज्ञान से उत्पन्न ज्ञातता अपने कारणज्ञान का अर्थापत्ति से बोध कराएगी। यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि उक्त दोनों प्रकार की ज्ञातता प्रामाण्य का ग्रहण नहीं करा सकती। प्रामाण्य का ग्रहण तो उक्त दोनों ज्ञातताओं में से, **यथार्थ ज्ञान** से उत्पन्न ज्ञातता ही करा सकती है। अतः, यह निष्कर्ष निकलता है, कि ज्ञानग्राहक एवं प्रामाण्यग्राहक सामग्री में भेद होने के कारण, यदि ज्ञातता को स्वीकार भी कर लिया जाए, तो भी स्वतःप्रामाण्य की सिद्धि नहीं होती।

परतःप्रामाण्यवादी नैयायिक का तर्क है, कि यदि यथार्थ ज्ञान से उत्पन्न ज्ञातता विशेष से ज्ञान तथा प्रामाण्य का ग्रहण, दोनों को साथ-साथ मान भी लिया जाए तो अप्रमाण ज्ञान की अव्यभिचारिणी, अयथार्थ ज्ञान अथवा भ्रमज्ञान से उत्पन्न ज्ञातताविशेष से ज्ञान तथा अप्रामाण्य का ग्रहण भी साथ ही

---

१. ज्ञानविषयतातिरिक्ताया ज्ञातताया अभावात्। त. भा. प्रामाण्यवादः।

मानना होगा। अतः मीमांसक को अप्रामाण्य को भी स्वतः ही मानना चाहिए, न तु परतः। इस प्रकार नैयायिक का तर्क है कि मीमांसक को या तो प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य दोनों को स्वतः मानना चाहिए, अथवा दोनों को ही परतः। किन्तु यह मीमांसक को कदापि स्वीकार नहीं है। अतः नैयायिक प्रामाण्य एवं अप्रामाण्य दोनों को ही परतः मानता है।

किन्तु अप्रमाण ज्ञान की अव्यभिचारिणी किसी ज्ञातताविशेष से ज्ञान तथा अप्रामाण्य के एक साथ ग्रहण होने पर भी, यदि मीमांसक को अप्रामाण्य का परतः मानना ही अभीष्ट है, तो प्रामाण्य को भी परतः ही स्वीकार करना चाहिए। जैसा, कि पहले भी संकेत किया जा चुका है, 'परतः' का अर्थ, ज्ञानग्राहक सामग्री से भिन्न सामग्री है। परतःप्रामाण्यवाद का स्वरूपनिरूपण करते हुए, यह कहा जा चुका है, कि ज्ञान का ग्रहण 'अनुव्यवसाय' से होता है, तथा प्रामाण्य का ग्रहण प्रवृत्तिसाफल्यमूलक अनुमान से सिद्ध होता है। उदाहरणार्थ, जैसा कि पहले भी कहा गया है, किसी जलाशय में, जलज्ञान के पश्चात् जलाभिलाषी की प्रवृत्ति दो प्रकार की सम्भव है, एक सफला तथा दूसरी विफला। सफल प्रवृत्ति समर्थ कही जाती है, क्योंकि उस प्रवृत्ति से उस ज्ञान का याथार्थ्य (प्रामाण्य) अनुमित होता है। इस अनुमान की प्रक्रिया एवं अनुमानवाक्य का प्रयोग इस प्रकार होगा–

१. संदिग्ध जलज्ञान सफल प्रवृत्ति का जनक होने से प्रमाण है।

२. जो ज्ञान सफल प्रवृत्ति को उत्पन्न नहीं करता, वह प्रमाण नहीं होता, जैसे प्रमाणाभास। यह केवलव्यतिरेकी अनुमान है।

उपर्युक्त उदाहरण के अन्तर्गत व्यतिरेकी अनुमान में सफल प्रवृत्ति को उत्पन्न करने वाला जलज्ञान **'पक्ष'** है, तथा उसका प्रामाण्य साध्य है। किन्तु प्रमाकरणत्व स्मृति में व्यभिचारी होने से, साध्य नहीं है। यहाँ यह उल्लेखयोग्य है, कि सफल प्रवृत्ति को उत्पन्न करने वाली स्मृति का भी याथार्थ्य रूप प्रामाण्य माना जाता है। किन्तु प्रमाकरणत्वरूप प्रामाण्य स्मृति का नहीं होता। अतः यहाँ प्रामाण्य का अर्थ याथार्थ्य करना चाहिए, प्रमाकरणत्व नहीं। यहाँ यह कहना अपेक्षित है, कि उस प्रामाण्य का हेतु, सफलप्रवृत्तिजनकत्व है। यहाँ, यह कथन समुचित होगा, कि केवलव्यतिरेकी अनुमान से 'अभ्यासदशापन्न' ज्ञान के प्रामाण्य के सिद्ध होने पर तथा उसको दृष्टान्त मानकर, जल प्रवृत्ति के पूर्व भी 'तज्जातीयत्व' रूप लिङ्ग से अन्वयव्यतिरेकी अनुमान द्वारा 'अनभ्यासदशापन्न' ज्ञान का प्रामाण्य भी अनुचित होता है। अतः नैयायिक के अनुसार परतःप्रामाण्यवाद को ही मानना समुचित होगा। इस प्रकार ज्ञानग्राहक सामग्री से प्रामाण्य का ग्रहण नैयायिक को स्वीकार नहीं है[1]।

## अभ्यासदशापन्न एवं अनभ्यासदशापन्न कार्यकारणवाद

कार्यकारणवाद सिद्धान्त आरम्भ से ही भारतीय दर्शन का प्रमुख विषय रहा है। वैदिक दर्शन में कहीं **'सत्'** की मूल कारण के रूप में प्रतिष्ठा की गई है[2], तो कहीं असत्[3] की। इसके अतिरिक्त

१. तस्मात् परत एव प्रामाण्यं न ज्ञानग्राहकेणैव गृह्यते। त. भा. प्रामाण्यवादः।

२. सदेव सोम्य इदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्। छा.उ. ६.२.१।

३. असतः सज्जायते, छा.उ. ६.२.१।

वैदिक दृष्टि के अनुसार मूल कारण को सत् एवं असद्विलक्षण भी कहा गया है[1]। यहाँ यह स्पष्ट करना आवश्यक है, कि उपर्युक्त कारणविषयक दृष्टि में परस्पर वैषम्य न होकर **समन्वय** ही है। कारण कि, सत् एवं असत् में विरोध इसलिए नहीं है, कि सृष्टि के कारण सूक्ष्मतम होने के कारण वह व्यावहारिक (दृश्यात्मक) रूप से असत् ही है, अर्थात् वह कदापि दृष्टिगोचर नहीं होता। जहाँ तक सृष्टि के मूल कारण के सत् एवं असत् से विलक्षण होने का प्रश्न है, वहाँ यह कहा जाएगा, कि सूक्ष्म सत् न वर्त्तमानतया (व्यावहारिक दृष्टि से) सत् है और न सर्वथा असत् अर्थात् शशशृंग अथवा वन्ध्यापुत्र के समान अलीक असत्। अत एव सत् एवं असत् से विलक्षण सूक्ष्म सत् को सायण प्रभृति भाष्यकारों एवं उत्तरकालिक दार्शनिकों ने अनिर्वाच्य कहा है। यहाँ यह कहना संगत होगा, कि उत्तरकालिक दार्शनिक सम्प्रदायप्रवर्त्तित कार्यकारणसिद्धान्त, न्यायदर्शन के **असत्कार्यवाद,** सांख्यदर्शन के **सत्कार्यवाद** एवं वेदान्तदर्शन के **विवर्त्तवाद** के मूल बीज कार्यकारणविषयक वैदिकदर्शन की उपर्युक्त विचारदृष्टि में स्पष्टतया परिलक्षित होते हैं। यहाँ न्यायदर्शनसम्मत **कार्यकारणवाद** के सम्बन्ध में विवेचन किया जाएगा।

## न्यायदर्शन में कार्यकारणवाद

न्यायदर्शन के अन्तर्गत कार्यकारण के सिद्धान्त का निरूपण सर्वाधिक विस्तृत एवं सूक्ष्म रूप से किया गया है। न्यायदर्शन में कारण को साधकतम अथवा असाधारण कारण कहा गया है। यद्यपि घटादि कार्यों के निर्माण में रासभ (गधा आदि का सम्बन्ध भी देखा जाता है, किन्तु वे कारण की कोटि में नहीं आते। कारण का लक्षण "यस्य कार्यात् पूर्वभावो नियतोऽनन्यथासिद्धश्च तत्कारणम्"[2] है। अर्थात् जिसकी सत्ता कार्य से पूर्व निश्चित हो, तथा जो अन्यथासिद्ध (जिसके बिना कार्य की सिद्धि सम्भव न हो) हो, वह **कारण** कहलाता है। जैसा कि स्पष्ट है, कारण के उपर्युक्त लक्षण में, दो पद नियतपूर्वभाव एवं अनन्यथासिद्ध महत्त्वपूर्ण हैं। नियतपूर्वभाव का आशय यह है, कि जिसका कार्य के पहले स्थित होना निश्चित हो। उदाहरणार्थ, घट के निर्माण में कुम्भकार एवं दण्ड का होना पहले से निश्चित है। 'कारण' के लक्षण में 'अनन्यथासिद्ध' इसलिए जोड़ा गया है, कि घटादि के निर्माण कार्य में कुम्भकार एवं उसके दण्ड के अतिरिक्त गर्दभ आदि का भी सम्बन्ध रहता है, क्योंकि कुम्भकार तालाब से गर्दभ पर मिट्टी लादकर लाता है, किन्तु गर्दभ का नियतपूर्ववर्तित्व होने पर भी उसे 'अनन्यथासिद्ध' नहीं कहा जा सकता, क्योंकि गर्दभ के अतिरिक्त कुम्भकार घोड़े पर भी मिट्टी ला सकता है, या फिर अपने सिर पर भी मिट्टी लादकर ला सकता है। इस प्रकार गधा अथवा घोड़ा 'अनन्यथासिद्ध' न होकर अन्यथासिद्ध की कोटि में गिने जाते हैं। न्यायदर्शन में घटादिनिर्माण कार्य से सम्बन्धित पाँच अन्यथासिद्धों का निर्देश किया गया है। ये पाँच अन्यथासिद्ध दण्डत्व, दण्डरूप, आकाश, कुम्भकार का पिता तथा गर्दभ हैं। ये पाँचों नियतपूर्व तो हैं, किन्तु अन्यथासिद्ध न होकर घटनिर्माणकार्य में नितान्त उपयोगी नहीं हैं। अत एव अन्यथासिद्ध हैं।

---

१. नासदासीत् नो सदासीत् तदानीम्। ऋग्वेद १० ६०-१।
२. तर्कभाषा, प्रमाणनिरूपणम्।

पुनश्च, न्यायदर्शन के अन्तर्गत कारण **समवायिकारण, असमवायिकारण** एवं **निमित्तकारणरूप** से तीन प्रकार का है। जब समवायसम्बन्ध से कारण के रहते हुए कार्य की उत्पत्ति होती है तो वह **समवायिकारण** होता है[१]। उदाहरणार्थ, घट के निर्माणकार्य में मृत्तिका (द्रव्य) समवायिकारण है। कार्यैकार्थप्रत्यासन्न तथा कारणैकार्थप्रत्यासन्नरूप से समवायिकारण के भी दो भेद हैं। प्रत्यासत्ति का अर्थ एक अधिकरण में दो वस्तुओं की स्थिति है। जैसे, जिस अधिकरण में समवायसम्बन्ध से कार्य की विद्यमानता है, उसी कारण अधिकरण में समवाय सम्बन्ध से स्थित असमवायिकारण कार्यैकार्थप्रत्यासन्न होता है। इस उदाहरण के अन्तर्गत यह व्याख्येय है, कि तन्तुओं द्वारा उत्पन्न कार्यरूप पट, तन्तुओं के अन्तर्गत समवायसम्बन्ध से विद्यमान है। इसके साथ ही यह भी उल्लेखनीय है कि उन्हीं तन्तुओं में गुण होने के कारण, **संयोग** भी समवायसम्बन्ध से विद्यमान है। इस प्रकार पट में रहने वाला तन्तुसंयोग प्रथम प्रकार का असमवायिकारण है। समवायिकारण का दूसरा भेद 'कारणैकार्थप्रत्यासन्न' है। कारणैकार्थप्रत्यासत्ति के अनुसार, एक अधिकरण में समवायिकारण के साथ रहने वाला कारण **'कारणैकार्थप्रत्यासन्न'** है। उदाहरण के लिए, पटरूप कार्य में, तन्तुरूप कारण कारणैकार्थप्रत्यासन्न कहा जाएगा। यहाँ यह अवलोकनीय है, कि पटगत रूप पट में सम्बन्ध से विद्यमान है, तथा वह कारण-पट-तन्तुओं में समवायसम्बन्ध से विद्यमान रहता है। इसी प्रकार तन्तुओं में तन्तुरूप समवायसम्बन्ध से विद्यमान रहता है। इस प्रकार पटरूप के प्रति तन्तुरूप द्वितीय प्रकार का असमवायिकारण है, यह सिद्ध होता है। **असमवायिकारण** उसे कहते हैं, जो समवायिकारण में प्रत्यासन्नरूप से रहता है, तथा कार्य की उत्पत्ति में जिसकी सामर्थ्य निश्चित है[२]। उदाहरणार्थ, तन्तुसंयोग पट का असमवायिकारण है। यहाँ, तन्तुसंयोग (गुण) पट के समवायिकारण तन्तुओं (रूप) गुणियों में समवाय सम्बन्ध से विद्यमान होने के कारण पट के समवायिकारण में प्रत्यासन्न होने से, तथा पट के प्रति अनन्यथासिद्ध नियतपूर्वभावित्व होने के कारण पट के प्रति कारण होने से, तन्तुसंयोग पट का असमवायिकारण है। इसी प्रकार तन्तुरूप पटरूप का असमवायिकारण है। **निमित्तकारण** समवायिकारण तथा असमवायिकारण से सर्वथा भिन्न है। उदाहरणार्थ, कुलाल एवं चक्रचीवरादि पट के निर्माण में निमित्तकारण हैं। वेदान्तदर्शन में **त्रिगुणात्मिका माया** जगत् की उपादानकारण एवं मायोपहित ईश्वर अभिन्ननिमित्तोपादानकारण है।

**असत्कार्यवाद**–न्यायवैशेषिक के अनुसार कारण में कार्य की सत्ता न मानने के कारण ही, इस सिद्धान्त को असत्कार्यवाद कहते हैं। नैयायिक के अनुसार कार्य की सत्ता कारण से पृथक् है, अतः कारण में कार्य के रहने का प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता। उदाहरणार्थ, जैसा कि ऊपर भी कहा गया है, मृत्तिका से जिस घट का निर्माण होता है, वह घट मृत्तिका में वर्त्तमान नहीं है। इस प्रकार न्यायवैशेषिक, कार्यकारण के सम्बन्ध में, सांख्यदर्शन के अनुसार परिणामवादी अथवा सत्कार्यवादी नहीं है, क्योंकि न्यायवैशेषिक सत्कार्यवादी सांख्य की तरह कार्य (सृष्टि) के कारण का परिणाम न स्वीकार कर, नवीन

१. यत् समवेतं कार्यमुत्पद्यते तत् समवायिकारणम् ।

२. असमवायिकारणं तदुच्यते यत्समवायिकारणप्रत्यासन्नमवधृतसामर्थ्यं तदसमवायिकारणम् । त. भा. प्रमाणनिरूपणम् ।

कार्य की सृष्टि मानता है। सांख्यदर्शन के आचार्यों ने सत्कार्यवाद के समर्थन में युक्तियाँ देते हुए कहा है, कि कार्यपदार्थ की उत्पत्ति अथवा अभिव्यक्ति न होने के कारण, प्रत्येक कार्य का स्वतन्त्र उपादान होने के कारण, किसी एक उपादानकारण से समस्त कार्यों की उत्पत्ति न होने से, जिस कारण में जिस कार्य को उत्पन्न करने की शक्ति है, उससे उसी कार्य की उत्पत्ति देखी जाने से, तथा कारण के गुणों के कार्य में अनुप्रविष्ट होने से, कारण में कार्य का अस्तित्व स्वीकार करना अभीष्ट है[१]। इस सम्बन्ध में यह विचारणीय है, कि नैयायिक नितान्त अभाव अथवा अत्यन्ताभाव की भाव रूप से सृष्टि नहीं मानता, अपितु उसका इस तथ्य पर विशेष बल है, कि कारण में कार्य सत् रूप से वर्त्तमान नहीं है। अत एव नैयायिक का कार्यकारणवादी सिद्धान्त 'असत्कार्यवाद' के रूप में प्रख्यात हुआ है।

## न्यायदर्शन में मोक्ष

**मोक्ष** को चरम लक्ष्य के रूप में प्रायः सभी दर्शन पद्धतियों में स्वीकार किया गया है। सामान्यतः दुःखनिवृत्ति एवं तत्फलस्वरूप सुखशान्ति की प्राप्ति ही मोक्ष है। किन्तु विशेष रूप से विचार करने पर सभी दर्शनों में मोक्ष के स्वरूप एवं उसके उपायों में यत्किञ्चिद् भेद अवश्य मिलता है। जहाँ तक, न्यायदर्शन का प्रश्न है, गोतम ने न्यायसूत्र (१-१-१२) में मोक्ष का लक्षण 'तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः' (उस जन्मरूप दुःख से अत्यन्त अर्थात् पुनरावृत्तिरहित विमुक्ति मोक्ष है), ऐसा किया है। मोक्ष की स्थिति का निरूपण करते हुए, भाष्यकार वात्स्यायन का कथन है, कि मोक्ष की स्थिति को प्राप्त कर लेने पर उपात्त-जन्म का त्याग हो जाता है, तथा दूसरा जन्म नहीं ग्रहण करना पड़ता। यह मोक्षावस्था अविनाशी अपवर्ग स्वरूप है। यह अवस्था सर्वथा भयरहित, जरारहित, शाश्वत, ब्रह्मस्वरूप एवं क्षेम (नित्यसुख) स्वरूप है[२]।

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि मोक्ष की यह स्थिति मुक्त के शरीरत्याग से पूर्व की स्थिति है, क्योंकि न्यायदर्शन भी प्रारब्धभोग के लिए, ज्ञानी की भी शरीरस्थिति मानता ही है। इसीलिए न्याय में अपरनिःश्रेयस को स्वीकार किया गया है,[३] जो जीवन्मुक्ति का ही स्वरूप है। एवञ्च परनिःश्रेयस **विदेह मुक्ति है**[४]। प्रारब्ध कर्म के भोग के सम्बन्ध में न्याय तथा वेदान्त की दृष्टि एक समान है। शङ्कराचार्य ने ब्रह्मसूत्रभाष्य में स्पष्ट रूप से कहा है, कि जब तक पूर्वकृत कर्मो का भोग समाप्त नहीं हो जाता, तब तक मुक्त पुरुष को भी शरीर धारण करना ही पड़ता है[५]।

---

१. असदकरणादुपादानग्रहणात् सर्वसम्भवाभावात् ।
शक्तस्य शक्यकरणात् कारणभावाच्च सत्कार्यम् ।। सांख्यकारिका-९।

२. उपात्तस्य जन्मनो हानम्, अन्यस्य चानुपादानम्। एतामवस्थामपर्यन्तामपवर्गं मन्यन्तेऽपवर्गविदः। तदभयम्, अजरम् , अमृत्युपदं ब्रह्म, क्षेमप्राप्तिः। न्यायभाष्य १-१-२२।

३. यत्तावदपरं निःश्रेयसं तत् तत्त्वज्ञानानन्तरमेव भवति। न्यायवार्तिक, १-१-१।

४. परनिःश्रेयसं न तावद् भवति यावदुपभोगादुपात्तकर्माशयप्रचयो न क्षीयते। तात्पर्यटीका, पृ.८१।

५. ब्र.सू.शा.भा. १ १ १५।

न्यायमञ्जरी के अन्तर्गत मुक्त पुरुष के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि मुक्त जीव मोक्ष की स्थिति में, बुभुक्षा एवं पिपासा, लोभ एवं मोह तथा शिशिर एवं ग्रीष्म, इस छः प्रकार के ऊर्मिषट्क को पार कर लेता है, अर्थात् ये छः मुक्तात्मा को कदापि प्रभावित नहीं करते[१]।

न्यायदर्शन के अनुसार मोक्ष के स्वरूप के सम्बन्ध में, यह विशेषरूप से द्रष्टव्य है, कि वेदान्त के समान न्याय में मोक्ष की स्थिति सच्चिदानन्द की स्थिति नहीं है, अपितु वह दुःखाभाव की स्थिति है, जो स्वभावतः सुख की स्थिति ही कही जाएगी। किन्तु नैयायिक मोक्ष की स्थिति को सुख की स्थिति न कहकर दुःखाभाव की स्थिति कहता है, तथा वह इस स्थिति को वेदान्ती की तरह चित् अर्थात् चैतन्य की स्थिति भी नहीं स्वीकार करता। न्याय मत में तो चैतन्य आत्मा का आकस्मिक गुण है, जो शरीर और आत्मा के सम्बन्ध के साथ आत्मा में वर्त्तमान रहता है। इस प्रकार उपनिषदों एवं वेदान्त द्वारा प्रतिपादित नित्यचिदानन्दस्वरूप ब्रह्म की अवधारणा नैयायिक को कथमपि स्वीकार नहीं है। इसीलिए न्याय-दर्शन के अन्तर्गत आत्मा में नित्य सुख की अभिव्यक्ति के सिद्धान्त का पूर्णतया खण्डन किया गया है[२]। यहाँ यह वक्तव्य है, कि जब नैयायिक मोक्ष को, जैसा कि पहले भी संकेत किया गया है, 'क्षेमप्राप्तिः' (न्या. भा. १-१-२२) स्वरूप मानता ही है, तो उसे सुखस्वरूप मानने में क्यों आपत्ति है ? इस विषय में नैयायिक का तर्क है, कि सुख तो एक प्रकार का रागातिशय है, जो बन्धन का ही रूप है। अतः मोक्ष को सुखस्वरूप नहीं कहा जा सकता। अत एव वेदान्त में मोक्ष को नित्य एवं सच्चिदानन्द स्वरूप कहा गया है। वस्तुतः वेदान्त सिद्धान्तानुगत मोक्ष विशुद्ध एवं शाश्वत आनन्दस्वरूप है, जिसका प्रमाण स्वानुभूति ही है। अतः सुरेन्द्रनाथ दास गुप्त[३] का मुक्तावस्था को आनन्दावस्था न स्वीकार करना समुचित नहीं है।

इतर सभी दर्शनों के समान न्याय भी मिथ्याज्ञानादि को मोक्ष में बाधक मानते हुए तत्त्वज्ञान को ही मोक्षप्राप्ति में हेतु मानता है[४]। न्यायभाष्यकार वात्स्यायन का कथन है, कि मिथ्याज्ञान से अनुकूल विषय में राग तथा प्रतिकूल विषय में द्वेष होता है। न्यायदर्शन में धर्माधर्ममूला प्रवृत्ति को पुनर्जन्म का कारण बतलाया गया है। **प्रवृत्ति** दो प्रकार की है, **शुभा**[५] (पुण्यात्मिका) एवं **अशुभा** (पापात्मिका)। शरीर से चेष्टापूर्वक दान, निरीह प्राणियों की रक्षा, परिचर्या (तीर्थाटन अथवा गुरुसेवा), वाणी से चेष्टा करते

---

१. स्वरूपैकप्रतिष्ठानः परित्यक्तोऽखिलैर्गुणैः।
ऊर्मिषट्कातिगं रूपं तदस्याहुर्मनीषिणः ।।
संसारबन्धनाधीनदुःखक्लेशाद्यदूषितम् ।। न्ययामञ्जरी, प.७७।

२. नित्यं सुखमात्मनो महत्त्ववन्मोक्षे व्यज्यते, तेनाभित्यक्तेनात्यन्तं विमुक्तः सुखीभवति, इति केचिन्मन्यन्ते तेषां प्रमाणाभावादनुपपत्तिः। न प्रत्यक्षं नानुमानं नागमो वा विद्यते नित्यं सुखमात्मनो महत्त्ववन्मोक्षेऽभिव्यज्यत इति। न्या.भा. १-१-२२।

३. दासगुप्त के मत के लिए देखें, History of Indian Philosophy. Vol. 1, P. 366.

४. दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः। न्यायसूत्र, १-१-२।

५. प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजनदृष्टान्तसिद्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवितण्डाहेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः। न्या.सू. १ १ १।

हुए, सत्य हितकारक एवं प्रिय वचन बोलना तथा स्वाध्याय में रत रहना तथा मनसा प्राणिदया, अस्पृहा एवं शास्त्र तथा गुरूपदिष्ट वाक्यों में श्रद्धा रखना, **शुभा प्रवृत्ति** है। **अशुभा** (पापात्मिका) प्रवृत्ति वह है, जिसमें मनुष्य दोषों के वशीभूत होकर शरीर से चेष्टा करता हुआ, हिंसा, स्तेय एवं परदारागमन आदि का आचरण करता है तथा मन से चेष्टा करते हुए परद्रोह, परद्रव्य की इच्छा तथा नास्तिक्य का आचरण करता है[१]।

पुनर्जन्म एवं बन्धन से मुक्ति की साधनता के सम्बन्ध में, यद्यपि न्यायदर्शन तत्त्वज्ञान से ही मोक्ष लाभ के सिद्धान्त को स्वीकार करता है (तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः), फिर भी श्रवण, मनन, निदिध्यासन एवं साक्षात्कार, इन चार प्रतिपत्तियों को भी न्याय में स्वीकार किया गया है।

न्यायदर्शन के अन्तर्गत मोक्ष लाभ के प्रयोजन से यम-नियम के द्वारा आत्मसंस्कार की बात कही गई है। **यम** सभी आश्रमों में समान रूप से धर्म का साधन है, तथा नियम विशिष्ट रूप से धर्म का साधन है। यम के अन्तर्गत, अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह आते हैं, तथा नियम के अन्तर्गत शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय तथा ईश्वरप्रणिधान का परिगणन होता है। इस प्रकार यम, एवं नियमपालन के द्वारा अधर्म का ह्रास एवं धर्म का उपचय होने पर आत्मा का संस्कार एवं शुद्धि होती है। न्यायदर्शन में अध्यात्मविधि का योगशास्त्र से ग्रहण करने का विधान है। योगशास्त्र में तप, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान तथा धारणा से अध्यात्मविधि का ग्रहण बतलाया गया है। इसके साथ मुमुक्षु के लिए, इन्द्रियों द्वारा भोग्य विषयों से निवृत्ति का अभ्यास, रागद्वेष के क्षय के लिए कहा गया है। न्यायदर्शन में, मुमुक्षु के लिए, एकाकी जीवन का यापन करना, आहार में संयम तथा एक स्थान पर अधिक काल तक न रहने का विधान है[२]। इसके अतिरिक्त मुमुक्षु को विद्याध्ययन, विद्याभ्यास तथा विद्यामर्मज्ञों के साथ संवाद भी करना चाहिए[३]।

इस प्रकार न्यायदर्शन के अन्तर्गत आचार पक्ष, मोक्षोपायों एवं मोक्ष का निरूपण स्पष्ट रूप से उपलब्ध है। अतः न्यायदर्शन मात्र प्रमाणविद्या न होकर मोक्षविद्या भी है।

## निष्कर्षसूत्र

न्यायविषयक अनुशीलन से इस दर्शन का व्यापक महत्त्व स्पष्ट झलकता है। भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा में न्यायदृष्टि एक ऐसी विचार शृंखला है, जिसका सम्बन्ध, प्रमाणविषयक चिन्तन होने के कारण, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा (वेदान्त) प्रभृति सभी भारतीय दार्शनिक

१. अथ शुभा शरीरेण दानं परित्राणं परिचरणं च वाचा सत्यं हितं प्रियं स्वाध्यायं चेति मनसा दयामस्पृहां श्रद्धां चेति। सेयं धर्माय। न्या.भा. १-१-२।

२. दोषैः प्रयुक्तः शरीरेण प्रवर्तमानो हिंसास्तेयप्रतिषिद्धमैथुनान्याचरति, वाचाऽनृत-परुष-सूचनाऽसम्बद्धानि, मनसा परद्रोहं परद्रव्याभीप्सां नास्तिक्यं चेति। सेयं पापात्मिका प्रवृत्तिरधर्माय। न्या.भा. १-१-२।

३. विशेष देखिये, न्यायभाष्य, ४-२-४६।

४. ज्ञानग्रहणाभ्यासः तद्विद्यैश्च सह संवादः। न्यायसूत्र, ४-२-४७।

विचारधाराओं से अनिवार्यतः है, क्योंकि सभी दर्शनों में न्यूनाधिक रूप में प्रमाणचिन्तन देखने को मिलता है। प्रमाणविषयक चिन्तन में भी अनुमान का **हेत्वाभाससहित** सूक्ष्म निरूपण एवं परतःप्रामाण्य का चिन्तन न्यायदर्शन की अप्रतिम विशेषता है। इस प्रकार यह कहना होगा, कि न्यायदर्शन की प्रमाणचिन्तन-शृंखला का इतरदार्शनिकदृष्टिशृंखलाओं के दृढ़ीकरण में भी महत्त्वपूर्ण योगदान है। अभी किए गए परिशीलन से, यह पक्ष भी उजागर हुआ है, कि न्यायदर्शन एक प्रमाणदर्शन अथवा तर्कपद्धति यद्वा तर्कविद्या ही नहीं है, अपितु, इसमें मोक्ष एवं मोक्षोपायपरक चिन्तन होने के कारण यह अध्यात्मविद्या भी है। अत एव न्यायदर्शन समुचित रूप से भारतीय दर्शन की कोटि में परिगणित होने का अधिकारी है। परन्तु यह भी अंगीकार्य होना चाहिए, कि परमार्थतत्त्व, आध्यात्मिक अनुभव के स्वरूप का निरूपण न्यायदर्शन में यत्किञ्चित् ही है, जिसकी कुछ पूर्ति सांख्य में, किन्तु पूर्ण परिणति वेदान्त में ही हुई है। भारतवर्ष के अध्यात्मप्रधान होने के कारण (अध्यात्मविद्या विद्यानाम्, गीता, १०/३२) आध्यात्मिक दृष्टि के अभाव में, कोई भी चिन्तनदृष्टि मात्र तार्किक दृष्टि ही होगी, समूचे रूप से दर्शन कहलाने की अधिकारिणी कदापि नहीं। पश्चिम की बात दूसरी है, जहाँ के दार्शनिक सम्प्रदायों में तर्क (Logic) की शतप्रतिशत प्रधानता है। यह भी मानना होगा कि न्यायदर्शन की प्रमुख चिन्तनधारा भारतीय दर्शन की समन्वित चिन्तनधारा के लिए एक आवश्यक अपेक्षा थी, जैसा कि, औपनिषददर्शन में भी अनुभव किया जाता है। वस्तुतः भारतीय दार्शनिक चिन्तन की यह विशेषता है, कि उसकी विभिन्न दार्शनिक चिन्तायें एक-दूसरे की पूरक हैं, विच्छृंखलकारिणी कदापि नहीं, क्योंकि अपेक्षा के अनुसार ही भारतवर्ष में प्रत्येक दर्शनपद्धति का प्रादुर्भाव हुआ है। अत एव न्यायदर्शन ही नहीं, समस्त भारतीय दर्शन एक समन्वयवादी गहन चिन्तन है।

न्यायदर्शन के अन्तर्गत परमाणुकारणवाद का जो सूक्ष्म निरूपण किया गया है, वह वैज्ञानिक एवं विश्लेषणात्मक होने के कारण प्रशस्त है। न्याय, परमाणुओं में अदृष्ट संयोग मानता है, तथा ईश्वर को जगत् का निमित्तकारण मानते हुए, स्रष्टा स्वीकार करता है। किन्तु निमित्तकारणरूप स्रष्टा ईश्वर का परमाणुरूप उपादानों की सहायता से सृष्टि का सिद्धान्त, जहाँ सृष्टि प्रक्रिया की वैज्ञानिक यथार्थता का प्रतिपादन करता है, वहाँ, ईश्वर के स्वातन्त्र्य एवं सर्वशक्तिमत्व पक्ष में दौर्बल्य भी लाता है। वेदान्त में ईश्वर को अभिन्ननिमित्तोपादानकारण मानने से, उसके सर्वतन्त्रस्वतन्त्रस्वरूप एवं सर्वशक्तिमत्ता की रक्षा हो गई है। किन्तु सच बात यह है, कि वेदान्त में भी त्रिगुणात्मिका माया को उपादान के रूप में स्वीकार किया गया है। इसीलिए तो, वेदान्त का मायावी **ईश्वर** जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादानकारण है, जैसा कि पहले भी निर्देश किया जा चुका है।

न्यायदर्शन की परिकल्पना है, कि **जगत्** की एक सर्वथा स्वतन्त्र सत्ता है, तथा आत्मा के साथ-साथ परमाणु, मन, आकाश, काल तथा दिक् भी नित्य हैं। न्यायदर्शन की यह नित्यत्वकल्पना सर्वथा असंगत एवं सैद्धान्तिक दृष्टि से अनपेक्षित है, क्योंकि नित्य वस्तु एक ही उपलभ्यमान होनी चाहिए, जिससे कि जिज्ञासु साधक उसे प्राप्त कर शान्ति प्राप्त कर सके। अनेक नित्य मानने पर यह असंभव है। न्याय ने अपने सैद्धान्तिक कलेवर के आनुकूल्य की दृष्टि से परमाण्वादि के नित्यत्व की कल्पना की है। इसी प्रकार, न्याय की आत्मतत्त्व में सुखाभाव एवं आनन्दाभाव की कल्पना भी निरर्थक ही कही जाएगी। सभी भारतीय दर्शनों का लक्ष्य सुख-शान्ति होने के कारण, इसके अभाव में न्यायदर्शन की सोद्देश्यता ही क्या रह जाएगी। फिर, न्यायदर्शन में दुःखाभाव को तो स्वीकार किया ही गया है। दुःखाभाव क्या सुखपरिणामी नहीं है। अतः न्यायप्रक्रिया को सुख-पर्यवसायी स्वीकार करना क्यों

अनभीष्ट है। दार्शनिक महाकवि श्रीहर्ष ने तो गोतम की सुखहीन दर्शन की कल्पना से खिन्न होकर आचार्य गोतम को सही अर्थ में गोतम अर्थात् ऊँचे दर्जे का बैल तक कह दिया है, जो लक्षणा से गौर्वाहीकः (वाहीक बैल है) के समान आचार्य गोतम को महामूर्ख सिद्ध करता है[1]। इसी प्रकार जैसा कि सर्वसिद्धान्तसंग्रह के अन्तर्गत कहा गया है, सरस भक्ति के उपासकों वैष्णवभक्तों को वृन्दावन में शृगाल बनकर विचरण करना स्वीकार है, किन्तु न्यायवैशेषिक द्वारा प्रतिपादित सुखलेश से वर्जित मुक्ति को अंगीकार करना कदापि अभिलषित नहीं होगा[2]। कदाचित् ये अपमानजनक व्यंग्य किसी ने यदि गोतम के सामने किए होते तो वे अवश्य ही मानहानि का प्रश्न लेकर न्यायालय में जाते।

अन्ततः यह स्वीकार करना होगा कि न्यायदर्शन के गोतम प्रभृति आचार्यों ने वेदान्त आदि इतर दर्शन-पद्धतियों के समान तत्त्वज्ञान, मोक्ष एवं मुक्ति के उपायों पर विशेष बल न देकर, छल, वितण्डा, एवं जाति आदि के विवेचन को प्रधानता देकर, तर्कपद्धति पर ही विशेष ध्यान दिया है, जो दार्शनिकता की दृष्टि से समुचित नहीं कहा जा सकता, क्योंकि दर्शन तो तत्त्वज्ञान का साधन है–'दृश्यतेऽनेनेति दर्शनम्'। इसीलिए आचार्य हेमचन्द्र ने नैयायिकों की उक्त तर्कपद्धति का वैयर्थ्य सिद्ध किया है[3]। कतिपय समालोचकों ने न्याय की उक्त तर्कप्रणाली की, लीपापोती करते हुए, समर्थन किया है, किन्तु यह स्वीकार करना चाहिए, कि न्यायदर्शन के गोतमप्रभृति आचार्यों की विवेचन दृष्टि में प्रधान (तत्त्वज्ञान) गौण एवं गौण (तर्कपद्धति) प्रधान हो गई है।' परञ्च यह निःसन्दिग्ध है, कि नैयायिक की सूक्ष्म विवेचनात्मक एवं वैज्ञानिक तर्कपद्धति की देन भारतवर्ष ही नहीं, अपितु समस्त विश्व के लिए उपादेय एवं महनीय सिद्ध हुई है।

●

१. मुक्तये यः शिलात्वाय शास्त्रमूचे सचेतसाम्।
गोतमं तमवेक्ष्यैव यथा वित्थ तथैव सः।। नैषधीयचरित, १७/७५।

२. वरं वृन्दावने रम्ये शृगालत्वं वृणोम्यहम्।
वैशेषिकोक्तमोक्षात्तु सुखलेशविवर्जितात्।। सर्वसिद्धान्तसंग्रह, पृ० २।

३. व्यवच्छेदद्वात्रिंशिका, १०।

षष्ठ अध्याय

# वैशेषिकदर्शन

## वैशेषिक एवं प्राचीन (जैमिनिपूर्व) पूर्वमीमांसा

ऐसा प्रतीत होता है, कि वैशेषिकदर्शन का बहुत कुछ अंश जैमिनिपूर्व, पूर्वमीमांसा का प्रतिनिधित्व करता है। यद्यपि अकस्मात् इस तथ्य की प्रतीति नहीं होती, अपितु सूक्ष्म पर्यवेक्षण से इस तथ्य की प्रतीति सम्भव है। इस सम्बन्ध में निम्नलिखित तथ्य विचारणीय हैं :

१. वैशेषिकदर्शन के अन्तर्गत सांख्य एवं मीमांसा के अतिरिक्त किसी अन्य दर्शन का सन्दर्भ देखने में नहीं आता। यहाँ तक, कि आत्मा के विवेचन के प्रसंग में बौद्धों के विचार का भी संकेत नहीं है। इससे यह निष्कर्ष ग्राह्य है, कि वैशेषिक के आचार्य, बौद्धों के अनात्मवाद आदि सिद्धान्तों से अपरिचित थे। आत्मा की सिद्धि वैशेषिकों ने 'अहन्ता' के आधार पर सिद्ध की थी।

२. वैशेषिक दर्शन में मीमांसा के जिन सिद्धान्तों का उल्लेख मिलता है, वे जैमिनि के सूत्रों का किसी प्रकार का संकेत नहीं करते।

३. जिस पद्धति से न्याय में अनुमान का निरूपण किया गया है, उससे ऐसा प्रतीत होता है, कि वह पहले नहीं थी। उदाहरणार्थ, पूर्ववत् एवं शेषवत् अनुमान के भेद पूर्व से अज्ञात थे।

४. वैशेषिक के अन्तर्गत 'काल' का वर्णन मूल कारण के रूप में किया गया है। डॉ. दास-गुप्त का कथन है, कि वैशेषिक के अतिरिक्त दार्शनिक सम्प्रदायं में काल का कारण के रूप में समर्थन नहीं मिलता। हाँ, श्वेताश्वतर उपनिषद् में अवश्य इसका संकेत है[1]। डॉ. दासगुप्त लिखते हैं–

"but in none of the systems that we have can we trace any upholding of this ancient view.[2]

इस सम्बन्ध में हमारा निवेदन है, कि गौडपाद ने गौडपादकारिका के अन्तर्गत काल का मूल कारण के रूप में निर्देश करते हुए लिखा है–"कालात् प्रसूतिं भूतानां मन्यन्ते

१. श्वे. उ. ८।८।२।

२. S.N. Dasgupta, A History of Indian Philosophy vol. 1, p. 282.

तत्त्वचिन्तकाः", अतः दासगुप्त का उपर्युक्त कथन निराधार है।

५. वैशेषिक एवं मीमांसा के सम्बन्ध में यह कथन अपेक्षित है, कि वैशेषिक एवं मीमांसा दोनों के ही अन्तर्गत धर्म की परिभाषा, "चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः, यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः" से ग्रन्थ का प्रारम्भ होता है। किन्तु वैशेषिक का प्रमुख प्रतिपाद्य धर्म न होकर पदार्थ का विवेचन है। वैशेषिक, वैदिक प्रमाण पर विशेष बल देता है। वैशेषिक का मानना है, कि दृष्ट (अनुभव) के द्वारा द्रव्य, गुण एवं कर्म से सम्पन्न भौतिक पदार्थों की व्याख्या सम्भव है। किन्तु जिन विषयों की व्याख्या दृष्ट (अनुभव) से सम्भव नहीं है, उनकी अदृष्ट के द्वारा सम्भव है। अदृष्ट ही व्यक्ति के कर्मफल की योजना करता है, एवं वही परमाणुसंयोजना का कर्त्ता है। इस प्रकार ईश्वर का कार्य वैशेषिक अदृष्ट की कल्पना से सम्पन्न करता है, जहाँ तक प्राचीन पूर्व-मीमांसा का प्रश्न है, वहाँ भी ईश्वर का संकेत नहीं है। किन्तु परवर्ती काल में मीमांसकों, जैसे आपदेव, लौगाक्षिभास्कर एवं प्रभाकर- विजयरचयिता आदि ने ईश्वर को स्वीकार करने की आवश्यकता समझी है।

६. प्राचीन पूर्वमीमांसा एवं वैशेषिक, दोनों ही अनीश्वरवादी थे, एवं दोनों लौकिक एवं अलौकिक सिद्धि का आधार वैदिक धर्म को स्वीकार करते थे, अतः दोनों में कोई विरोध नहीं था।

७. यद्यपि प्राचीन पूर्वमीमांसक एवं वैशेषिक दोनों ही अनीश्वरवादी नास्तिक थे, किन्तु वैशेषिक के अन्तर्गत आत्मवाद का विकास रोचक है। न्यायदर्शन में आत्मा सुख-दुःखाद्यनुभव का कर्त्ता है। यही, पारम्परिक वैशेषिक दृष्टिकोण भी है। वैशेषिक में आत्मा के अस्तित्व का अनुमान आत्मा की क्रिया एवं सुखाद्यनुभव के तर्क के आधार पर किया गया है। किन्तु इसके पश्चात् कणाद ने उक्त अनुमान का अनौचित्य सिद्ध करते हुए, आत्मा में कर्त्तृत्व न मानकर, शरीर में कर्त्तृत्व स्वीकार करने की बात कही है[१]। पुनश्च, वैशेषिक (वै. सू. ३।२।८) के अन्तर्गत आत्मा की सिद्धि आगमप्रामाण्य के आधार पर की गई है। किन्तु वैशेषिक आत्मा की सिद्धि अहमनुभव (I-sense) के आधार पर करता है[२]।

## पृष्ठभूमि

हम प्रारम्भ से ही कहते आए हैं, कि प्रत्येक दार्शनिक पद्धति का प्रादुर्भाव अपेक्षा के अनुसार हुआ है। दूसरे शब्दों में, इस प्रकार कह सकते हैं, कि जब एक दार्शनिक सम्प्रदाय के समक्ष कुछ प्रश्न-चिह्न लग जाते हैं, तो स्वभावतः दूसरे सम्प्रदाय के द्वारा उन समस्याओं के समाधान प्रस्तुत होते हैं। यही बात वैशेषिक के सम्बन्ध में भी चरितार्थ है। न्यायदर्शन के अन्तर्गत परमत के दूषण की शास्त्रार्थ-पद्धति एवं तर्कप्रणाली तो समृद्ध थी, किन्तु पदार्थविश्लेषण की न्यूनता का उसमें अनुभव किया जा रहा

---

१. वै. सू. ३।२।४।

२. वै. सू. ३।२।६-७।

था। इस प्रकार भौतिक पदार्थविश्लेषण वैशेषिक दर्शन का प्रमुख प्रतिपाद्य बन गया। वैसे भी, ये दोनों दर्शन–न्याय-वैशेषिक, एक दूसरे के पूरक हैं। यह उल्लेखनीय है, कि वैशेषिक दर्शन की मूल विचारदृष्टि भौतिकशास्त्र एवं अध्यात्मशास्त्रपरक, दोनों ही है। वैशेषिक के भौतिकशास्त्रीय पक्ष के अन्तर्गत यदि पदार्थविश्लेषण एवं सूक्ष्म परमाणुप्रक्रिया निरूपित हुई है, तो कणाद के वैशेषिकसूत्र के प्रथम सूत्र–"यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः" (जिससे अभ्युदय तथा निःश्रेयस की सिद्धि होती है, वह धर्म है।) से ही आध्यात्मिक दृष्टि का प्रारम्भ हो जाता है। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, कदाचित् कणाद भी इस तथ्य से परिचित थे कि आध्यात्मिक दृष्टि के अभाव में, किसी भी दर्शन की सैद्धान्तिक पूर्णता सम्भव नहीं है। यह भी ध्यान देने की बात है, कि वैशेषिकसूत्र के अन्तर्गत उपर्युक्त प्रथम सूत्र में तो आध्यात्मिक दृष्टि का स्पष्ट संकेत है ही, इसके अतिरिक्त वैशेषिक सूत्र में कर्म के सम्बन्ध में कहा गया है, कि वैदिक कर्म अज्ञात रूप में मनुष्य की सुख-समृद्धि में सहायक होते हैं। वैशेषिक की मूलदृष्टि के अनुसार वैदिक कर्मों के दृष्ट तथा अदृष्ट रूप से दो प्रकार के फल होते हैं। कुछ फलों का लाभ तत्काल होता है, ये दृष्ट फल हैं। किन्तु कुछ कर्मों का फल अदृष्ट रूप से मिलता है। वैशेषिक का तात्पर्य है कि द्रव्य, गुण आदि भौतिक क्रियाओं से धर्म के अनेक अंगों की व्याख्या की जा सकती है तथा, उससे समस्त घटनाओं के आदि कारण को समझा जा सकता है। किन्तु जो व्यापार साधारणतया बुद्धिगम्य नहीं हैं, वे धर्म के अदृष्ट फल हैं। कुछ व्यापार इन्द्रियातीत हैं, जैसे सुई का चुम्बक के प्रति आकृष्ट होना (तै.सू. ५-१-१५), वनस्पति में जल का संचार (वै.सू.५-२-७), अणुओं की वह गति जिससे अनेक संयोगों के कारण द्रव्य बनते हैं (वै. सू. २.१३, ४-२-७) तथा बुद्धि की प्रारम्भिक गति, ये सब अदृष्ट फल हैं। वैशेषिक दर्शन में दृष्ट एवं अदृष्ट की मूल पृष्ठभूमि देखने को मिलती है। वैशेषिक दृष्ट तथा अदृष्ट का स्वरूप स्पष्ट करते हुए, मानता है, कि जो कर्म सांसारिक अनुभव के आधार पर समझे जा सकते हैं तथा जिनकी व्याख्या ज्ञात तथ्यों एवं घटनाक्रम के सादृश्य से की जा सकती है, वे 'दृष्ट' हैं। इसके विपरीत जो कर्म इन्द्रियातीत हैं, तथा जहाँ व्यावहारिक बुद्धि की गति नहीं है, वे 'अदृष्ट' हैं। अदृष्ट के नाश होने से मोक्ष का लाभ होता है, क्योंकि 'अदृष्ट' नष्ट होने से ही समस्त संसर्गों एवं पुनर्जन्म से छुटकारा मिलता है। जहाँ तक, अदृष्ट के हेतु का प्रश्न है, वैशेषिक, वैदिक कृत्यों, जैसे ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ, भजन, दान एवं मन्त्रपाठ (वै.सू. ५.२.२) आदि को अदृष्ट का हेतु मानता है। वैशेषिक ईश्वर को न मानकर अदृष्ट से ही ईश्वर का काम चलाता है। **आत्मा** के अस्तित्व के सम्बन्ध में वैशेषिक की व्यावहारिक युक्ति यह है, कि व्यक्ति प्रत्येक क्षण अहन्ता का अनुभव करता है, और यह अहमनुभव प्रत्यक्ष में शरीर से भिन्न स्थिति का है। इस प्रकार अहमनुभव ही शरीरस्थ आत्मा का स्वरूप है। इसके अतिरिक्त अनुमान से भी आत्मा की सिद्धि होती ही है। वैशेषिक के उपर्युक्त **कर्म, धर्म,** अध्यात्म, अदृष्ट, ईश्वर एवं आत्मतत्त्वविषयक दृष्टिकोण से यह निष्कर्ष ग्रहण करना उचित ही होगा, कि वैशेषिक के उक्त दृष्टिकोण के मूल में धर्मकर्मादि की वैदिक दृष्टि ही प्रधान थी। वैशेषिकदर्शन भौतिकशास्त्र एवं अध्यात्मशास्त्र दोनों से ही समृद्ध है। अध्यात्म की वैदिक पृष्ठभूमि की संभावना का संकेत ऊपर किया जा चुका है। यह निर्देश्य है कि वैशेषिक भौतिकशास्त्र के प्रधान सिद्धान्त अणुवाद के निरूपण के आधार पर, कुछ विद्वानों का यह मानना है कि वैशेषिकदर्शन जैनदर्शन की ही एक शाखा है। इस सम्बन्ध में

---

१. S.B.E. Vol. XXXXV. P. 38

विद्वानों का तर्क है कि जैनों का एक परवर्ती ग्रन्थ 'आवश्यक' रोहगुणा (१८ई.) को वैशेषिक दर्शन का रचयिता स्वीकार करता है।

यह उल्लेखनीय है, कि जैन सम्प्रदाय द्वारा प्रतिपादित अल्प वैशेषिकशास्त्र कणाद की वैशेषिक योजना के अनुकूल ही था। किन्तु फिर भी, तथाकथित जैन सम्प्रदाय एवं वैशेषिक की परमाणुविषयक प्रकल्पना में पर्याप्त मतभेद होने के कारण, वैशेषिक को जैनधर्म की शाखा कहना समुचित नहीं है। जहाँ तक, जैनदर्शन एवं वैशेषिक के मतभेद के स्थलों की बात है, जैन मत में गुणों की दृष्टि से परमाणु एक समान हैं। प्रत्येक **परमाणु** के अन्तर्गत, रंग, रस, गन्ध तथा स्पर्श एवं शब्द की उत्पत्ति की सामर्थ्य वर्तमान है, यद्यपि परमाणु निःशब्द हैं। इसके विपरीत वैशेषिक के मतानुसार गुणों की दृष्टि से परमाणुओं में मतभेद द्रष्टव्य है। ये परमाणु वायु, जल, अग्नि तथा पृथ्वी जिसके भी परमाणु हों, उसी के अनुसार एक, दो, तीन या चार सामान्य गुण वाले होते हैं। किन्तु शब्द के साथ उनका कोई सम्बन्ध नहीं है। इस प्रकार परमाणुवाद की प्रकल्पना, द्रव्यवर्गीकरण तथा ज्ञान के दो साधनों का मानना, इस मान्यता को पुष्ट करता है कि वैशेषिकदर्शन की रचना बुद्ध तथा महावीर के काल में षष्ठ-पंचम शताब्दी ई. पू. में हुई थी[1]। वस्तुतः वैशेषिकदर्शन की मूल दृष्टि की व्यवस्थित व्याख्या कणाद के द्वारा ही सम्पन्न हुई थी।

## वैशेषिक नाम क्यों पड़ा

अनेक सामान्यों में एक 'विशेष' का अनुसन्धान होने के कारण ही इस दर्शन का नाम वैशेषिक प्रख्यात हुआ है। एतदनुसार विश्व के पृथक् पृथक् जीवात्माओं एवं परमाणुओं में यथार्थतः विशिष्टत्व एवं पार्थक्य है। इस प्रकार वैशेषिकदर्शन 'विशिष्टत्व' एवं 'पार्थक्य' का दर्शन है। अत एव वैशेषिकदर्शन में पदार्थों का विश्लेषण है, संश्लेषण नहीं। इसीलिए वैशेषिक एक वैज्ञानिक दर्शन है, क्योंकि विज्ञान में विश्लेषण होता है, संश्लेषण नहीं। यद्यपि वैशेषिक में, इतर दर्शनों की तरह सामान्यतः समन्वयवादिता भी है। समन्वय तो प्रत्येक दर्शन का जैसे लक्षण ही है। चिस्तान (५४६-६२२ ई.) तथा क्वहेइची (६२३-६६२ ई.) द्वारा अनुसन्धान की गई एक परम्परा के अनुसार, अन्य दर्शनों विशेषकर सांख्यदर्शन से विशिष्ट होने के कारण, इस दर्शन का नाम **'वैशेषिक'** पड़ा। निम्नलिखित श्लोक के अनुसार, द्वित्वोत्पत्ति, पाकज एवं विभागज विभाग के सम्वन्ध में वैशेषिक का अपना विशेष मत है, अथवा यों कहिए कि वैशेषिक दर्शन के आचार्यों ने ही, इन विषयों का विशेष निरूपण किया है। अत एव इस दर्शन का नाम वैशेषिक प्रख्यात हुआ है–

**द्वित्वे च पाकजोत्पत्तौ विभागे च विभागजे ।**
**यस्य न स्खलिता बुद्धिस्तं वै वैशेषिकं विदुः ।।**

वैशेषिकदर्शन काणाद एवं **औलूक** दर्शन के नाम से भी प्रसिद्ध है। वैशेषिक सूत्रों के लेखक कणाद होने के कारण, इस दर्शन का काणाद नाम उचित ही है। किन्तु इसे औलूक दर्शन की संज्ञा देने के पीछे, कई तर्क हैं। एक तर्क यह है कि उलूक का, तम अर्थात् अन्धकार से विशेष सम्बन्ध है,

१. Ui. H. Vaisesika philosophy. p. 33.

क्योंकि उलूक को रात्रि के गाढान्धकार में भी दिखाई देता है। इसी प्रकार वैशेषिकदर्शन में भी, तम द्रव्य को प्रकाश का अभाव, बतलाकर उसका प्रतिपादन किया गया है[1]। इस आशय की पुष्टि नैषधीयचरित के रचयिता श्रीहर्ष के निम्नोद्धृत पद्य से भी होती है–

**ध्वान्तस्य वामोरु विचारणायां वैशेषिकं चारु मतं मतं मे ।**
**औलूकमाहुः खलु दर्शनं तत्क्षमं तपस्तत्त्वनिरूपणाय ।।**

सुरेन्द्रनाथ दासगुप्त ने, इस सम्बन्ध में अपना तर्क प्रस्तुत करते हुए कहा है, कि 'औलूक्य' (उलूक का बच्चा) शब्द का प्रयोग, कणाद के लिए होता था, इसीलिए कणाद द्वारा प्रतिपादित दर्शन भी औलूक्य अथवा औलूक नाम से प्रसिद्ध हुआ। मेरे विचार से वैशेषिक में तम (अन्धकार) द्रव्य का प्रतिपादन होने के कारण तथा उलूक का अन्धकार से विशेष सम्बन्ध होने के कारण ही, वैशेषिकदर्शन औलूक अथवा औलूक्यदर्शन के नाम से प्रख्यात हुआ होगा।

**न्याय एवं वैशेषिक**–प्रारम्भिक न्याय एवं वैशेषिक में अन्तर स्पष्ट न होने के कारण ही, न्याय एवं वैशेषिक का साथ-साथ व्यवहार होता है। न्यायदर्शन के आचार्य गोतम (१५० ई.पू.) एवं वैशेषिक-दर्शन के आचार्य कणाद (५०० ई.पू.) की पूर्ववर्तिता एवं परवर्त्तिता के कारण ही न्यायवैशेषिक में, न्याय शब्द का प्रयोग पहले और वैशेषिक शब्द का प्रयोग पश्चात् हुआ है। यह कहना होगा, कि न्याय एवं वैशेषिक के सिद्धान्तों का मतभेद, इनके भाष्यकारों एवं टीकाकारों के द्वारा उत्पन्न किया गया था। एक बात और है, यदि देखा जाय, तो न्यायदर्शन के अन्तर्गत प्रमाणशास्त्र का विशेष चित्रण एवं विश्लेषण होने के कारण, न्यायदर्शन साधनपरक है, किन्तु वैशेषिक के अन्तर्गत प्रमेयों का विशेष निरूपण होने के कारण, साध्यपरक दर्शन तो वैशेषिक ही है। इस प्रकार न्याय की अपेक्षा वैशेषिक का अधिक महत्त्व आँका जा सकता है।

यहाँ न्याय एवं वैशेषिक की समताओं एवं विषमताओं के सम्बन्ध में विचार करना उपयुक्त होगा। वैशेषिकदर्शन के सम्बन्ध में यह उल्लेखनीय है कि इस दर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष ज्ञान आत्मा, इन्द्रिय एवं विषयों के संयोग से होता है[2]। वैशेषिक का यह भी मानना है, कि रूपविशेष का 'संस्कार' में ही प्रत्यक्ष हो सकता है। किन्तु न्याय एवं वैशेषिक दोनों ही मन के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं। दोनों का ही यह मानना है, कि विभिन्न वस्तुओं का बोध एक काल में संभव नहीं है, और न वस्तुबोधार्थ तत्काल प्रयत्न ही संभव है। अतः आत्मा के अतिरिक्त मन का अस्तित्व स्वीकार करना स्वाभाविक है। न्यायसूत्र प्रत्यक्ष प्रमाण की शास्त्रीय व्याख्या तो करते हैं, किन्तु वैशेषिक के समान 'संस्कार' अथवा 'उद्भूतरूपत्व' का उल्लेख नहीं करते। इसके अतिरिक्त वैशेषिक में न्याय के समान, पूर्ववत्, शेषवत् एवं सामान्यतोदृष्ट रूप से अनुमान प्रमाण के भेद नहीं मिलते। यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि उत्तरन्याय में 'व्याप्ति' का विशेष महत्त्व है, किन्तु हेतु तथा साध्य की सहव्याप्ति का निरूपण न न्याय में है, और न वैशेषिकदर्शन में। यहाँ यह वक्तव्य है कि वैशेषिकदर्शन में, हेतु एवं साध्य की सहव्याप्ति के सिद्धान्त

१. आवश्यकतेजोऽभावेनोपपत्तौ (तमसो) द्रव्यान्तरकल्पनाया अन्याय्यत्वात्। मुक्तावली, १/३।
२. देखिए, वै.सू. ३.१.१८ तथा ३.११.१।

को कथञ्चित् स्वीकार तो कर लिया गया है, किन्तु वहाँ भी व्याप्ति का स्पष्ट उल्लेख नहीं है[1]। इसी प्रकार वैशेषिक सूत्र 'शब्द' को तो प्रमाण रूप में स्वीकार नहीं करते, किन्तु वेदों की प्रामाणिकता को मानते हैं। परन्तु न्यायदर्शन में शब्दप्रमाण को स्पष्टतः स्वीकार किया गया है। इसके अतिरिक्त न्याय में **'उपमान'** का जो महत्त्व है, उसका वैशेषिक में अभाव है। इसी प्रकार न्याय में, अर्थापत्ति, सम्भव तथा ऐतिह्य का जो निरूपण मिलता है, वह भी वैशेषिक में सर्वथा अनुपलब्ध ही है। 'अभाव' के प्रत्यक्ष (जैसे घटाभाववद्भूतल) के विषय में न्याय एवं वैशेषिक की समान दृष्टि है, किन्तु दोनों की प्रक्रिया में भेद है। वैशेषिक के अनुसार जिस वस्तु की स्थिति के अभाव की ओर संकेत है, उसकी अपेक्षा से ही अभाव का प्रत्यक्ष होता है[2]। किन्तु इसके विपरीत न्यायदर्शन के अनुरूप, अभाव का प्रत्यक्ष, किसी वस्तु के अस्तित्व के अभाव से जन्य है। इसके विपरीत वैशेषिकदर्शन में द्रव्य, गुण, कर्म, विशेष तथा समवाय की जो विशेष व्याख्या दी गई है, उसका न्याय में अभाव है। न्यायसूत्र इन्द्रियचेतना को द्रव्य का रूप देते हैं, परन्तु वैशेषिक में ऐसा नहीं है। जैसा कि न्यायदर्शन के निरूपण के अवसर पर कहा जा चुका है, इसमें ईश्वरसिद्धि का प्रयास किया गया है। वैसे, इस सम्बन्ध में न्यायकुसुमाञ्जलिकार उदयन का उदाहरण दिया जा सकता है। परन्तु इसके विपरीत वैशेषिक में ईश्वरसिद्धि का प्रयास नहीं देखने में आता। यहाँ तो **'अदृष्ट'** को ही परमाणुसंयोग का कारण स्वीकार किया गया है। वैशेषिकदर्शन के अन्तर्गत आत्मा प्रत्यक्ष रूप से जिस चैतन्य को ग्रहण करता है, वह आत्म चेतना ही **संज्ञान** है। किन्तु न्यायदर्शन में आत्मा के अस्तित्वविषयक कारणों में, इन्द्रियचेतनात्मक संज्ञान की एकरूपता एवं अभिज्ञान की प्रक्रिया का निर्देश दृष्टिगोचर होता है। यह भी उल्लेखनीय है, कि न्याय एवं वैशेषिक, दोनों ही अणुओं के अस्तित्व को मानते हैं, किन्तु उत्तरकालिक न्यायवैशेषिक में की गई अणु के स्वरूप की व्याख्या भिन्न प्रकार से की गई है। जहाँ तक मोक्ष की बात है, वैशेषिक में देहबन्धन से मुक्ति (निःश्रेयस) यदि मोक्ष है, तो न्याय में इसके स्थान पर अपवर्ग को स्वीकार किया है, जिसका अर्थ दुःखों से मुक्ति है।

उत्तरकालिक न्याय तथा वैशेषिक में संख्या की कल्पना एवं अणुओं के रंग परिवर्तन आदि के सम्बन्ध में विशेष मतभेद पाया जाता है। इस सम्बन्ध में वैशेषिक का मत है, कि संख्या के प्रत्यक्ष-बोध में, पहले इन्द्रियों के वस्तुविशेष से सम्पर्क होते हैं। इसके पश्चात् वस्तु के एकत्व, एवं अपेक्षाबुद्धि से द्वैत एवं त्रैत का बोध होता है। इसी प्रकार **'पीलुपाक'** सिद्धान्त के अनुसार जिसका अर्थ अग्नि-संयोग के द्वारा पृथ्वी के रूप में परिवर्तन आना है, वैशेषिक का मत है, कि अग्निसंयोग के कारण, पृथ्वी के परमाणुओं के गुणों में अन्तर आ जाता है। किन्तु इस सम्बन्ध में न्याय का मत है, कि यह अन्तर अणुओं में आता है[3]।

## वैशेषिक न्याय से पूर्ववर्त्ती है

वैशेषिकदर्शन न्यायदर्शन से पूर्ववर्त्ती है, इस सम्बन्ध में निम्नलिखित प्रमुख कारण प्रस्तुत किए जा सकते हैं–

(१) न्यायदर्शन के अन्तर्गत 'अवयवी' तथा भूतों के नित्यानित्यत्व के सम्बन्ध में बौद्ध मत

---

१. प्रसिद्धिपूर्वकसत्त्वाद् अपदेशस्य। वै.सू. ३-१-१४।

२. वै.सू. ६.१-१-१०।

३. Garbe, The Philosophy of Ancient India, P. 20.

का जो खंडन मिलता है, वह वैशेषिक में अप्राप्त है। इससे यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि वैशेषिक न्याय से पूर्ववर्त्ती है।

(२) न्यायदर्शन के अन्तर्गत अर्थापत्ति आदि का खंडन किया गया है, किन्तु वैशेषिक सूत्रों में, यह खंडन उपलब्ध नहीं होता।

(३) जैसा कि पहले स्पष्ट किया जा चुका है, न्याय में अनुमान की जो व्याख्या एवं पूर्ववत्, शेषवत् तथा सामान्यतोदृष्ट भेद मिलते हैं, वे वैशेषिक में अप्राप्त हैं। इससे भी यही सिद्ध होता है कि वैशेषिक सूत्र न्यायपूर्ववर्त्ती है। क्योंकि यदि वैशेषिक सूत्र न्यायपरवर्त्ती होते, तो उनमें अनुमान-विषयक विवरण अवश्य उपलब्ध होता।

(४) वैशेषिक में, 'अनपदेश' के आधार पर हेत्वाभास का निरूपण हुआ है। किन्तु न्याय में हेत्वाभास का जो विशदीकृत विवेचन मिलता है, उसका वैशेषिक में अभाव है, इससे भी वैशेषिक का न्यायपूर्ववर्त्ती होना ही सिद्ध होता है।

इस प्रकार उपर्युक्त तर्कों के आधार पर यह सिद्ध होता है, कि वैशेषिकसूत्र, न्यायसूत्र के पूर्ववर्त्ती हैं।

## वैशेषिक सूत्रों का रचना काल

वैशेषिक सूत्रों के रचनाकाल के सम्बन्ध में जो विशेष मत मिलते हैं, वे इस प्रकार हैं–

(१) जैसा कि, अभी स्पष्ट किया गया है, वैशेषिक सूत्रों की रचना न्यायसूत्रों से पूर्व हुई थी। इस मत पर गार्वे ने विशेष बल दिया है[१]। इस मत की पुष्टि में, यह तर्क दिया जाता है, कि प्रथम, व्यक्ति विशेषज्ञान की ओर आकृष्ट होता है, इसके पश्चात् वह सामान्य ज्ञान की ओर आकृष्ट होता है[२]। इस मत के अनुयायी कणाद के वैशेषिक सूत्र एवं प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह पर न्यायसूत्र के किसी प्रभाव को नहीं स्वीकार करते। इसके विपरीत गोतम के न्यायसूत्र एवं वात्स्यायन के भाष्य पर वैशेषिक का पर्याप्त प्रभाव परिलक्षित होता है।

उपर्युक्त मत के अन्तर्गत, यह तर्क कि मानवीय ज्ञान में विशेष, सामान्य से पहले आता है, उचित नहीं प्रतीत होता। क्योंकि ऐसा देखने में आता है, कि व्यक्ति पहले किसी विशेष के सामान्य ज्ञान की ओर आकृष्ट होता है, इसके पश्चात् वह उस विषय के विशेष ज्ञान को प्राप्त करना चाहता है। वैसे भी व्यक्ति की प्रवृत्ति पहले सरलता-सामान्य की ओर होती है, तत्पश्चात् क्लिष्टता-विशेष की ओर, जैसा कि अरुन्धती न्याय में देखने में आता है। किन्तु जो भी हो, यह कहना उचित ही है कि न्याय पर वैशेषिक का प्रभाव पूर्ण रूप से परिलक्षित होता है।

(२) यह मत भी प्रसिद्ध है कि वैशेषिक दर्शन की रचना बौद्ध एवं जैनदर्शन की पूर्वकालिक है। इस सम्बन्ध में एक तर्क यह दिया जाता है, कि बौद्धों के निर्वाण सिद्धान्त का उद्भव वैशेषिक के असत्कार्यवादविषयक विचार से हुआ है[३]। इसके अतिरिक्त, मिलिन्दप्रश्न, लंकावतार-सूत्र एवं ललितविस्तर–इन

---

१. Radhakrishnan. Indian Philosophy. Vol. II. P. 177.

२. वही।

३. ब्र.सू.शा.भा. २-२-१८।

बौद्ध ग्रन्थों में वैशेषिक का उल्लेख मिलता है। शंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्रभाष्य में वैशेषिक दर्शन के अनुयायियों को **अर्धवैनाशिक** (अर्धशून्यवादी) कहा है। इससे भी वैशेषिक का बौद्धदर्शन से पूर्ववर्त्ती होना सिद्ध होता है। इस सम्बन्ध में, एक तथ्य और उल्लेखनीय है, वह यह कि वैशेषिक सूत्रों में बौद्धदर्शन का किञ्चित् संकेत नहीं मिलता। जहाँ तक, जैनदर्शन की वैशेषिक की अपेक्षा परवर्त्तिता का प्रश्न है, वहाँ यह कहना अभीष्ट है, कि जैनदर्शन की परमाणुप्रक्रिया एवं तत्त्वमीमांसा, वैशेषिक के परमाणुविवेचन एवं पदार्थनिरूपण पर आश्रित है। इस प्रकार वैशेषिकदर्शन बौद्ध तथा जैन, दोनों दर्शनों से प्राचीनतम है। वैशेषिकदर्शन जैनदर्शन की अपेक्षा प्राचीन है, इस तथ्य का उल्लेख इस प्रकरण के आरम्भ में पहले भी किया जा चुका है।

वैशेषिक सूत्र के रचनाकाल के सम्बन्ध में यह तथ्य भी विचारणीय है, कि चरकसंहिता (ई. सन् ८०) के अन्तर्गत **गुण आदि** का वर्णन बहुत कुछ वैशेषिक पर आधारित है। इससे वैशेषिक की रचना चरकसंहिता से पूर्ववर्त्ती सिद्ध होती है। यह भी कहा जा चुका है, कि चरकसंहिता के पूर्ववर्त्ती बौद्ध ग्रन्थ लंकावतार-सूत्र में वैशेषिक का उल्लेख मिलता है। इस प्रसंग में यह तथ्य और उल्लेखनीय है, कि लंकावतार-सूत्र में प्राप्त परमाणुविषयक वर्णन भी वैशेषिक पर आधारित है। अतः वैशेषिक सूत्र की रचना निश्चय ही बुद्ध काल से पूर्व की है। यह बात दूसरी है, कि कणाद ने वैशेषिक को आधुनिक रूप दिया होगा, किन्तु कणाद का वैशेषिकदर्शन भी न्याय से पूर्ववर्त्ती ही है। न्यायसूत्र का समय १५० ई.पू. है। इस प्रकार वैशेषिक का काल छठीं-पाँचवीं ई.पू. का रहा होगा।

## वैशेषिकदर्शन के आचार्य एवं साहित्य

**कणाद**–वैशेषिक सूत्र के रचयिता **कणाद** के कई नाम मिलते हैं। वायुपुराण के अनुसार कणाद का जन्म द्वारिका के समीप प्रभास में हुआ था। ये सोमशर्मा के शिष्य थे। उदयनाचार्य ने किरणावली के अन्तर्गत कणाद को कश्यप भी बतलाया है। कुछ विद्वान् इनके कणभुक् होने के कारण, इनके कणाद नाम के पक्षपाती हैं। कतिपय अनुसन्धित्सु, इनके परमाणुविज्ञान के निरूपक होने के कारण, इनके कणाद नाम की सार्थकता सिद्ध करते हैं। आर्यदेव नामक बौद्ध आचार्य द्वारा प्रणीत शतशास्त्र के चीनदेशीय व्याख्याता चिस्तान के कथनानुसार कणाद दिन में ग्रन्थप्रणयन में व्यस्त रहते थे, तथा रात्रि में उलूक के समान जीविका का उपार्जन करते थे, अतः इनका एक नाम उलूक भी प्रसिद्ध था। राजशेखर के अनुसार आशुतोष ने उलूक का रूप धारण करके इन्हें वैशेषिकदर्शन का उपदेश दिया था, अत एव इनका नाम उलूक तथा वैशेषिकदर्शन का नाम 'औलूकदर्शन' प्रख्यात हुआ था।

वैशेषिक सूत्र में तीन सौ सत्तर (३७०) सूत्र तथा कुल दश अध्याय हैं। प्रत्येक अध्याय में २ आह्निक हैं।

## वैशेषिक सूत्र का संक्षिप्त वर्ण्यविषय

वैशेषिक सूत्र के प्रथम अध्याय में, द्रव्य, गुण, कर्म, विभाग तथा सामान्य का निरूपण है। द्वितीय तथा तृतीय अध्याय के अन्तर्गत **नौ द्रव्यों** का वर्णन किया गया है। चतुर्थ अध्याय के प्रथम आह्निक में परमाणुवाद का निरूपण है, एवं द्वितीय आह्निक के अन्तर्गत अनित्य द्रव्यविभाग का वर्णन है। वैशेषिक

सूत्र के पाँचवें अध्याय में कर्म का, षष्ठ अध्याय के अन्तर्गत वेदप्रामाण्य एवं धर्माधर्म का और सप्तम तथा अष्टम अध्याय में गुणों का निरूपण किया गया है। नवम अध्याय के अन्तर्गत अभाव तथा ज्ञान का वर्णन वर्तमान है। वैशेषिक्रसूत्र के दशम अध्याय में, सुख-दुःख के भेद एवं त्रिविध कारणों का निरूपण वर्तमान है।

वैशेषिकसूत्र, १-१-२ (यतोऽभ्युदयनिश्रेयससिद्धिः स धर्मः) के अन्तर्गत अभ्युदय एवं निःश्रेयस को धर्म का साध्य बतलाया गया है। निःश्रेयस अथवा अपवर्ग जो मानव का चरम साध्य है, वैशेषिक सूत्र का प्रमुख प्रतिपाद्य है[1]। न्याय एवं वैशेषिक दोनों ही के अनुसार निःश्रेयस अथवा अपवर्ग दुःखाभाव स्वरूप है। अतः द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष एवं समवाय इन षट्पदार्थों के स्वीकार करने पर भी वैशेषिक के अन्तर्गत सप्तम पदार्थ की कल्पना ऊह्य समझनी चाहिए। यद्यपि इसका स्पष्ट उल्लेख वैशेषिक सूत्र में नहीं है। वैशेषिक सूत्र के अन्तर्गत धर्मविशेष से उत्पन्न द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य तथा समवाय, इन छः पदार्थों के समान एवं विशेष धर्मों के द्वारा सिद्ध तत्त्वज्ञान से निःश्रेयस की प्राप्ति होती है[2]।

अभाव के समान ही वैशेषिक में ईश्वरविषयक दृष्टि स्पष्ट नहीं है। ईश्वर का निर्देश वैशेषिक सूत्र में उपलब्ध नहीं है। किन्तु शंकरमिश्र ने निम्नलिखित सूत्रों में ईश्वर का संकेत ढूँढने का प्रयास किया है–

(१) तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् । (वै.सू. १-१-३) इस सूत्र में 'तत्' पद से ईश्वर का संकेतनिर्देश माना गया है।

(२) संज्ञाकर्म तु अस्मद्विशिष्टानां लिङ्गम् । (वै.सू. २-१-१८) यहाँ 'विशिष्ट' से ईश्वर का अभिप्राय ग्रहण किया गया है।

(३) प्रत्यक्षप्रवृत्तत्वात् संज्ञाकर्मणः। (वै.सू. २-१-१९)

(४) सामयिकः शब्दादर्थप्रत्ययः। (वै.सू. २-१-१६)

युक्तिदीपिका (सांख्यकारिका की टीका) के अन्तर्गत काणाददर्शन में पाशुपतसम्मत ईश्वर की सत्ता को स्वीकार किया है[3]।

**प्रशस्तपाद** (५००-६०० ई.)–प्रशस्तपाद वैशेषिक सूत्र के प्रथम भाष्यकार हैं। वस्तुतः, इन्हें सही अर्थ में वैशेषिक सूत्र का भाष्यकार कहना उचित नहीं है, क्योंकि इन्होंने वैशेषिक सूत्रों का यथावत् भाष्य नहीं किया है। प्रशस्तपादभाष्य बहुत कुछ स्वतन्त्र भाष्य है। प्रशस्तपाद ने इसे

---

१. अभ्युदयो ब्रह्मादिलोकेषु इष्टशरीरप्राप्तिरर्थोपशमश्च। चन्द्रानन्दवृत्ति।

२. धर्मविशेषप्रसूतानां द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां साधार्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम् । वै. सूत्र. १-१-४।

३. काणादानामीश्वरोऽस्तीति पाशुपतोपज्ञमेतत् । युक्तिदीपिका।

**'पदार्थधर्मसंग्रह'** का नाम दिया है। तदनुसार प्रशस्तपाद ने पदार्थधर्मसंग्रह में द्रव्यादि छः पदार्थों के सम्बन्ध में अपना स्वतन्त्र मत प्रस्तुत किया है। उत्तरकालिक न्यायवैशेषिक के प्रमुख सिद्धान्तों, जैसे सृष्टिरचना तथा प्रलय का सिद्धान्त, अनेक परमाणुओं के अणुपरिमाण का विनिश्चय तथा पीलुपाक सिद्धान्त का प्रथम वार उल्लेख 'पदार्थधर्मसंग्रह' के अन्तर्गत पाया जाता है।

**चन्द्र**–(६४८ ई.) चन्द्र कृत दशपदार्थशास्त्र प्रशस्तपाद के पदार्थधर्मशास्त्र पर आधारित है। इसका चीनी भाषा में अनुवाद आज भी सुरक्षित है।

**रावणभाष्य**–रावणभाष्य का उल्लेख पद्मनाभमिश्र कृत 'किरणावलीभास्कर' तथा ब्रह्मसूत्र-शांकरभाष्य की गोविन्दानन्द रचित टीका[१] में मिलता है। किन्तु यह अनुपलब्ध है। रावणभाष्य की प्रामाणिकता के सम्बन्ध में निम्नलिखित तथ्य अवलोकनीय हैं–

१. उदयनाचार्य ने किरणावली के अन्तर्गत प्रशस्तपाद-भाष्य को लघु कहा है, एवं भाष्य को विस्तृत बतलाया है। यहाँ, यह तथ्य निरूपणीय है, कि किरणावली-भास्कर के रचयिता पद्मनाभमिश्र के अनुसार भाष्य से रावणभाष्य का ही तात्पर्य है।

२. गोविन्दानन्द ने रत्नप्रभा के अन्तर्गत प्रकटार्थविवरणकार का यह मत प्रस्तुत किया है, कि शांकरभाष्य का द्व्यणुकसम्बन्धी मत (द्वे द्व्यणुके चतुरणुकमारभेते) रावणभाष्य का मत है। गोविन्दानन्द ने रत्नप्रभा में इस प्रकार लिखा है–

"रावणप्रणीते भाष्ये दृश्यत इति चिरन्तनवैशेषिकदृष्ट्येदं भाष्यमित्याहुः। (रत्नप्रभा)

३. अनर्घराघव के अन्तर्गत पंचम अंक (विष्कम्भक) में रावण को "वैशेषिक-कटन्दी-पंडितः" कहा गया है।

यहाँ विद्वानों ने कटन्दी को रावणभाष्य का नाम दिया है।

उपर्युक्त सन्दर्भों से यह स्पष्ट है, कि रावण-भाष्य अष्टम शतक में वर्त्तमान था। कुछ समालोचक विद्वानों का मानना है, कि वैशेषिक दर्शन के अनुयायियों को 'अर्द्धवैनाशिक' (अर्द्धबौद्ध) कहना रावणभाष्य के वैशेषिक सिद्धान्तों के कारण है[१]।

आचार्य भारद्वाज ने पदार्थधर्मशास्त्र पर वृत्ति लिखी है। इसका सम्पादन गंगाधर ने किया था[२]। यह वृत्तिभाष्य सांख्यदर्शन से प्रभावित है[३]।

---

१. रत्नप्रभा, ब्र.सू. २-२।

२. कलकत्ता, १८६१।

३. देखिये, Foddegon, The Vaiśeṣika...PP. 35-40.

**व्योमशिखाचार्य**–इन्होंने पदार्थधर्मसंग्रह पर व्योमवती नामक टीका का प्रणयन किया था। यह टीका अन्य टीकाओं की अपेक्षा प्राचीन है।

**श्रीधराचार्य**–(१००० ई.) श्रीधराचार्य ने पदार्थधर्मसंग्रह पर 'न्यायकन्दली' नामक प्रसिद्ध टीका की रचना की थी। इनका जन्म बंगाल के भूरिसृष्टि नामक ग्राम में हुआ था। श्रीधराचार्य के पिता का नाम वलदेव तथा माता का नाम अच्छोका था।

**उदयनाचार्य**–(१२०० ई.) उदयनाचार्य ने किरणावली की रचना की थी। श्रीधर एवं उदयन ने ही 'अभाव' को सप्तम पदार्थ के रूप में प्रतिष्ठित किया था। इन दोनों आचार्यों ने ईश्वर के अस्तित्व का भी समर्थन किया था। अत एव वैशेषिक दर्शन 'सप्तदर्शी' के रूप में प्रसिद्ध है।

**वल्लभाचार्य**–(१२०० ई.) वल्लभाचार्य ने 'लीलावती' नामक टीका की रचना की थी। ये वल्लभाचार्य पुष्टिमार्गी वल्लभाचार्य से भिन्न हैं। इसी टीका के ऊपर गणेश के पुत्र बुद्धिमान् ने 'प्रकाश' नामक टीका का प्रणयन किया। इसके अतिरिक्त शंकर मिश्र की 'कण्ठाभरण' तथा रघुनाथशिरोमणि की 'दीधिति' टीका भी लीलावती की ही टीकाएँ हैं।

**चन्द्रानन्द**–चन्द्रानन्दकृत वृत्ति वैशेषिक सूत्र की व्याख्याओं में सर्वाधिक प्राचीन समझी जाती है। इसका सम्पादन ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट बड़ौदा से १६६१ में हुआ था।

इस कृति के रचना-काल के सम्बन्ध में स्पष्ट रूप से ज्ञात नहीं है। हाँ, इतना अवश्य है कि इसमें उद्योतकर के नाम का उल्लेख मिलता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है, कि इस कृति का रचना-काल उद्योतकर के पश्चात् मानना चाहिए।

**मिथिलावृत्ति**–(१२००-१३०० ई.) इस कृति का सम्पादन, मिथिला विद्यापीठ से १६४७ में हुआ था। इसका लेखक अज्ञात है। इसके सम्पादक अनन्तलाल देव शर्मा हैं। इस वृत्ति के अन्तर्गत उदयनाचार्य एवं वादिवागीश्वर का उल्लेख मिलता है। डा. वी. राघवन् ने वादिवागीश्वर का काल ७५०-११०० ई. के मध्य स्वीकार किया है[१]। अतः मिथिलावृत्ति का समय इसके पश्चात् ही मानना होगा।

**शङ्करमिश्र** (१५०० ई.) शङ्करमिश्र ने वैशेषिकसूत्रोपस्कारभाष्य की रचना की है। यह उपस्कारभाष्य वैशेषिक सूत्रों के अभिप्रायबोध का प्रमुख आधार समझा जाता है।

**जगदीश भट्टाचार्य** (१५६० ई.) ये बंगाल (नदिया) के निवासी थे। इन्होंने प्रशस्तपादभाष्य पर 'भाष्यसूक्ति' नामक टीका लिखी थी।

**शिवादित्य मिश्र** (१००० ई.) शिवादित्य मिश्र रचित प्रसिद्ध ग्रन्थ सप्तपदार्थी है। सप्तपदार्थी

---

१. रत्नप्रभा, ब्र.सू.शा.भा. २।२।११।

२. विशेष देखें, Journal of oriental Research. Vol. III. pp. 1-5.

३. देखिए, अनन्तलाल देव शर्मा, भूमिका, मिथिलावृत्ति (वड़ौदा), पृ. ८।

में न्याय एवं वैशेषिक के सिद्धान्तों का समन्वय वर्त्तमान है। जैसा कि, नाम से ही स्पष्ट है, इस ग्रन्थ में 'अभाव' का सप्तम पदार्थ के रूप में निरूपण किया गया है। शिवादित्य ने लक्षणमाला नामक वैशेषिक ग्रन्थ की भी रचना की थी।

**पद्मनाभमिश्र** (१६०० ई.) पद्मनाभ तर्कभाषाकार केशव मिश्र के बड़े भाई थे। उन्होंने प्रशस्तपाद-भाष्य पर आधारित सेतुनाम्नी टीका का प्रणयन किया था।

## कतिपय अन्य टीकाएँ एवं व्याख्याएँ

**मुरारिमिश्र** (८००-६०० ई.) द्वारा प्रणीत अनर्घराघव से यह संकेत मिलता है कि रावण ने वैशेषिक सूत्रों पर टीका लिखी थी। आचार्य **जिनेन्द्र बुद्धि ने विशालामलवती** टीका के अन्तर्गत **श्रायस्क** आदि आचार्यों का उल्लेख किया है। विद्वानों का मानना है, कि इन आचार्यों की वैशेषिक सूत्र पर कोई वृत्ति रही होगी। इसके अतिरिक्त आत्रेय नामक आचार्य की भी वैशेषिक सूत्र पर कोई वृत्ति रही होगी, ऐसा उल्लेख मिलता है[1]। अनन्तलाल देव शर्मा के एक लेख से ज्ञात होता है, कि भट्टवादीन्द्र प्रणीत 'कणादसूत्र-निबन्ध' नाम्नी एक अप्रकाशित व्याख्या भी वैशेषिक सूत्र पर वर्तमान है[2]।

**विश्वनाथ पंचानन** (१७०० ई.) विश्वनाथ पंचानन की प्रसिद्धि बंगाल में नव्यन्याय के संस्थापक के रूप में थी। ये रत्नाकर विद्यावाचस्पति के पौत्र एवं काशीनाथ विद्यानिवास के पुत्र थे। इनका एक ग्रन्थ, भाषापरिच्छेद वैशेषिक पर है, और दूसरा, न्यायसूत्रवृत्ति न्यायसूत्रों की सरल व्याख्या है। भाषापरिच्छेद के अन्तर्गत १६८ कारिकाएँ हैं, जिनमें वैशेषिक के सिद्धान्तों का निरूपण किया गया है। विश्वनाथ पंचानन ने ही भाषापरिच्छेद के विशदीकरणार्थ न्यायसिद्धान्तमुक्तावली नाम्नी टीका का प्रणयन किया था, जो मूल भाषापरिच्छेद की अपेक्षा अधिक प्रसिद्ध है। मुक्तावली की दो टीकाएँ–दिनकरी तथा रामरुद्री अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। महादेवभट्ट ने मुक्तावलीप्रकाश नाम से टीका लिखना आरम्भ किया था तथा इसे पूर्ण किया था, उनके पुत्र दिनकरभट्ट ने। इसीलिए इसका नाम 'दिनकरी' पड़ा था। दिनकरी पर ही रामरुद्र भट्टाचार्य ने 'दिनकरी-तरङ्गिणी' का प्रणयन किया था, जो प्रणेता के नाम पर 'रामरुद्री' के नाम से प्रख्यात हुई थी।

**अन्नंभट्ट** (१७०० ई.) अन्नंभट्ट ने दीपिकाटीकासहित तर्कसंग्रह नामक लघुकाय ग्रन्थ की रचना की थी, जो न्याय-वैशेषिक के क्षेत्र में अत्यन्त प्रख्यात है। इस ग्रन्थ के अनेक सम्पादन हुए हैं, जिनमें बोदास (Bodas) का सम्पादन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण एवं प्रसिद्ध है। अन्नंभट्ट के पिता का नाम अद्वैतविद्याचार्य था। ये तैलंग ब्राह्मण थे। इन्होंने काशी में अनेक शास्त्रों का स्वाध्याय किया था। तर्क-संग्रह की प्रसिद्ध टीकाओं में, गोवर्धनमिश्र की न्यायबोधिनी, श्रीकृष्णधूर्जटी दीक्षित की सिद्धान्तचन्द्रोदय, चन्द्रसिंह की पदकृत्य, नीलकण्ठ भट्ट की नीलकण्ठी तथा उनके आत्मज लक्ष्मी-नृसिंह की भास्करोदया टीका न्याय-वैशेषिक दर्शन के क्षेत्र में प्रसिद्ध है।

---

१. देखें, मिथिलावृत्ति, पृ. ६५ तथा चन्द्रानन्दवृत्ति, अष्टम परिशिष्ट, पृ. २२४।

२. Bhaṭṭavādīndra, The Vaiśeṣika, J.O.R. Vol. X. No. 1, P.P. 22-31.

## वैशेषिक की पदार्थमीमांसा

पदार्थमीमांसा वैशेषिक का प्रमुख प्रतिपाद्य है। प्रशस्तपादकृत वैशेषिकसूत्र का भाष्य ही पदार्थधर्मसंग्रह के नाम से प्रसिद्ध है। स्वयं भाष्यकार प्रशस्तपाद ने अपने भाष्य को भाष्य न कहकर 'पदार्थधर्मसंग्रह' कहा है[1]।

पदार्थमीमांसा करते हुए प्रशस्तपाद ने पदार्थबोध को निःश्रेयस का हेतु मानते हुए कहा है, कि द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष तथा समवाय, इन **षट् पदार्थों** का साधर्म्य एवं वैधर्म्य से होने वाला यथार्थ ज्ञान निःश्रेयस का हेतु होता है, और यह ईश्वर के उपदेश अर्थात् प्रेरणा से प्रतिपादित धर्म से ही सम्भव है[2]। न्याय-कन्दली के अनुसार ज्ञानकर्मसमुच्चय को निःश्रेयस का हेतु कहा गया है।

अब, यहाँ द्रव्यादि के सम्बन्ध में विचार करेंगे। अभाव के सम्बन्ध में तत्पश्चात् विचार किया जाएगा।

वैशेषिक सूत्र के अनुसार पृथिवी, अप्, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा तथा मन, ये नौ द्रव्य माने गए हैं। पृथिवी आदि का द्रव्य होना, उनकी सामान्य संज्ञा है, तथा पृथिवीत्व आदि विशेष संज्ञा हैं।

**पृथिवी**–पृथिवी आदि पांचभौतिक तत्त्व हैं। **पृथिवी** आदि का इतरव्यावर्त्तक गुण गन्ध है–"गन्धवती पृथिवी"। कतिपय इतर गुण, जैसे रूप, रस, स्पर्श एवं संख्या भी पृथिवी में उपलब्ध हैं। नित्य एवं अनित्य रूप से पृथिवी के दो विभाग किए गए हैं। कारणरूप परमाणु में विद्यमान पृथिवी नित्य है, तथा अनेकानेक भौतिक पदार्थों में कार्यरूप से वर्तमान पृथिवी का स्वरूप अनित्य है। कार्यरूप अनित्य पृथिवी के तीन रूप उपलब्ध हैं। ये तीन रूप शरीर, इन्द्रिय तथा विषय हैं।

**अप् (जल)**–द्वितीय द्रव्य जल है। जल शीतस्पर्श से विशिष्ट है[3]।

**तेज (अग्नि)**–उष्णस्पर्श से विशिष्ट द्रव्य, तेज अथवा अग्नि कहलाता है।

जल एवं अग्नि, ये दोनों भी पृथिवी के समान नित्यानित्यभेद से दो प्रकार के हैं। कार्यरूप से विद्यमान अनित्य जल एवं अग्नि के शरीर, इन्द्रिय तथा विषयजन्य भेद हैं।

**वायु**–नीरूप, किन्तु जिसका स्पर्श किया जा सके, वह द्रव्य वायु है। रूपरहित होने से वायु की पृथिवी, अप् तथा तेज से भिन्नता है। वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा एवं मन से भी, इस अर्थ में भिन्न है, कि वायु स्पर्शवान् है, किन्तु आकाशादि स्पर्शरहित हैं। वायु का चाक्षुष प्रत्यक्ष तो नहीं होता,

---

१. प्रणम्य हेतुमीश्वरं मुनिं कणादमन्वतः।
पदार्थधर्मसंग्रहः प्रवक्ष्ये महोदयः।। मंगलाचरण, प्र.पा.भा.।

२. द्रव्य-गुण-कर्म-सामान्य-विशेष-समवायानां षण्णां पदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानं निःश्रेयसहेतुः। तच्चेश्वरचोदनाभिव्यक्ताद् धर्मादेव। प्र.पा.भा. १-१-१।

३. शीतस्पर्शवत्यापः।

किन्तु त्वक् प्रत्यक्ष तो स्पष्ट ही है, जैसा कि नव्यनैयायिकों ने स्वीकार किया है। प्राचीन नैयायिकों के अनुसार प्रत्यक्ष के लिए उद्भूतरूपता आवश्यक है, जो वायु में नहीं है। अतः प्राचीन नैयायिकों के मतानुसार वायु का प्रत्यक्ष अनुमानित है[१]। इसके विपरीत नव्यनैयायिकों के अनुसार वायु में औष्ण्य एवं शैत्य से रहित, उद्भूतस्पर्श वर्तमान है, जो उसके प्रत्यक्ष का कारण है[२]।

**आकाश**–आकाश का शब्द गुण है, एवं आकाश शब्द का समवायिकारण है। आकाश कालादि के समान विभु है। इससे काल का नित्यत्व स्पष्ट है। तर्कभाषाकार केशवमिश्र के अनुसार शब्द की ग्राहक इन्द्रिय अर्थात् कान भी आकाश ही है[३]। इस प्रकार कान में जो आकाश रहता है, उसी से शब्द का ज्ञान होता है। आकाश की सिद्धि अनुमान से होती है, किन्तु भाट्ट मीमांसक के अनुसार आकाश का प्रत्यक्ष होता है[४]।

**काल**–काल भी आकाशवत्, एक नित्य विभु एवं व्यापक है। काल, आकाश के समान प्रत्यक्ष का विषय भी नहीं है। वस्तुतः काल प्रत्यक्ष ईश्वर ही है[५]। किन्तु व्यावहारिक दृष्टि से काल के पूर्व, पर, प्रातः, मध्याह्न, सायं एवं रात्रि आदि भेद हैं। तर्कभाषाकार केशवमिश्र ने दिक् (दिशा) के विपरीत काल को परत्व एवं अपरत्व से अनुमेय कहा है[६]। उदाहरणार्थ, यदि राम, श्याम की अपेक्षा आयु में बड़ा है, अथवा यों कहें, कि राम का श्याम की अपेक्षा काल का अधिक सम्बन्ध है तो काल की दृष्टि से राम, श्याम की अपेक्षा पर होगा तथा श्याम, आयु में कम होने के कारण अर्थात् काल का कम सम्बन्ध होने से, अपर कहलाएगा।

**दिक्**–दिक्, आकाश के समान, विभु, एक, नित्य एवं अमूर्त है, किन्तु उपाधि के कारण दिक् के पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण एवं ईशानादि कोणों के भेद हैं। दिक् भी कालविपरीत, परत्व एवं अपरत्व से अनुमेय है[७]। उदाहरणार्थ, जिसके साथ अधिक देश का सम्बन्ध है, या, यों कहा जाय, कि जो अधिक दूर स्थित है, वह दैशिक दृष्टि से पर कहा जाएगा, तथा जिसके साथ देश का अल्प सम्बन्ध है, या जो समीपस्थ है, वह वैशेषिक दृष्टि से अपर कहलाएगा। दिक् का कालविपरीतत्व इस प्रकार समझना चाहिए–वृद्ध पुरुष युवक की अपेक्षा कालिक दृष्टि से पर है, किन्तु यदि वह युवक की अपेक्षा समीप बैठा हो तो उसमें अपर व्यवहार होगा। यही दिक् का कालविपरीतत्व है। दिक्, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग एवं विभाग इन पाँच गुणों से युक्त है। दिक् एवं आकाश का यह भेद समझना चाहिए, कि आकाश

---

१. सत्यपि द्रव्यत्वे महत्त्वे रूपसंस्काराभावाद् वायोरनुपलब्धिः। वै.सू.४-१-७।
२. तस्यां प्रभां पश्यामीतिवद् वायुं स्पृशामीति प्रत्ययस्य संभवाद् वायोरपि प्रत्यक्षं सम्भवत्येव। मुक्तावली, का.४।
३. कर्णशष्कुल्यवच्छिन्नमाकाशमेव। तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।
४. मानमेयोदय, पृ.१८८ (अड्यार, मद्रास संस्करण)।
५. कालः कलयति भूतानि कालः संहरते प्रजाः। कालः सुप्तेषु जागर्ति कालः प्रत्यक्ष ईश्वरः।।
६. कालोऽपि दिग्विपरीतपरत्वापरत्वानुमेयः। तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।
७. कालविपरीतपरत्वापरत्वानुमेया दिक्। तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।

केवल शब्द का निमित्त कारण है, जबकि दिक्, किसी भी वस्तु का समवायिकारण न होकर सब कार्यों का निमित्तकारण है। इसके विपरीत आकाश का श्रावण प्रत्यक्ष होता है, किन्तु दिक् मात्र अनुमेय ही है।

**आत्मा**–वैशेषिक का आत्मा आत्मत्वसम्बन्धवान् है। आत्मा का आत्मत्व सम्बन्ध इसलिए है कि व्यक्ति प्रिय एवं अप्रिय वस्तु से सुखित्व एवं दुःखित्व का अनुभव करता है। कणाद ने वैशेषिक सूत्र[1] के अन्तर्गत आत्मा के लिंगों का वर्णन किया है[2]। ये लिङ्ग, व्यापार, प्राणापान, निमेषोन्मेष, जीवन, मनोगति, इन्द्रियान्तरविकार, सुखदुःखेच्छा, द्वेष एवं प्रयत्न हैं।

(१) **व्यापार**–प्रिय वस्तु के ग्रहण एवं अप्रिय वस्तु के त्याग की प्रवृत्ति प्रायः प्रत्येक व्यक्ति में देखने में आती है। इस प्रवृत्तिव्यापार का आधार चेतन पदार्थ ही हो सकता है। निदर्शनार्थ, रथ के चलनादि व्यापार से उसके अन्दर स्थित चेतन सारथि का अनुमान होता है। कठोपनिषद् में भी आत्मा को रथी एवं शरीर को रथ कहा है[3]। इस प्रकार व्यक्ति के अन्तर्गत वर्तमान चेतन पदार्थ आत्मा ही है।

(२) **प्राणापान**–प्राणापान की प्रक्रिया से भी आत्मा के स्वरूप का बोध होता है। उदाहरण के लिए, व्यक्ति के शरीर में प्राणापान के फलस्वरूप श्वास-प्रश्वास से शरीर का फूलना तथा संकुचित होना, चेतन पदार्थ की सत्ता का द्योतन करता है। यह चेतन पदार्थ आत्मा ही है।

**निमेषोन्मेष**–निमेष (आँख की पलक का गिरना) तथा उन्मेष (पलक का उठना) चेतन व्यक्ति में ही सम्भव है। इस प्रकार यह चेतन तत्त्व ही आत्मा है।

(३) **जीवन**–शरीर में व्रण का होना तथा उसका भरना, **जीवन** का परिचायक है, तथा यह जीवन आत्मा की स्थिति में ही सम्भव है।

(४) **मनोगति**–अनुभव तथा स्मृति का आधार **मनोगति** है। यह मनोगति चेतन आत्मा में ही हो सकती है। उदाहरण के लिए, किसी स्वादिष्ट वस्तु को देखकर उसके प्रति लालायित होना अनुभव तथा स्मृति का मेल है, जो एक मनोगति है, तथा जिसका अधिष्ठान चेतन आत्मा है।

## सुख-दुःख-इच्छादि

व्यक्ति में बुद्धि, सुख-दुःख, इच्छा, द्वेष तथा प्रयत्न गुण हैं। इन गुणों का कोई आश्रय होना चाहिए। यह आश्रय चेतन आत्मा ही है।

आकाश के समान आत्मा नित्य एवं विभु है, तथा प्रत्येक शरीर में सुखदुःखादि की विचित्र

---

१. आत्मत्वाभिसम्बन्धवानात्मा। त. भा. प्रमेयनिरूपण।

२. प्राणापाननिमेषोन्मेषजीवनमनोगतीन्द्रियान्तरविकारसुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि। वै.सू. ३-२-४।

३. आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु। कठ. ३/३।

स्थिति होने के कारण आत्मा की भिन्नता है[1]। सुखदुःखादि के अन्तर्गत, सुख-दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, बुद्धि तथा संस्कार, ये नौ शेष गुण आते हैं। इसके अतिरिक्त, संख्या, परिणाम, पृथक्त्व, संयोग एवं विभाग, ये पाँच आत्मा के सामान्य गुण हैं। प्रत्येक शरीर में बाल्यावस्था, तारुण्य एवं वृद्धावस्था का भेद होने के कारण भी आत्मा की भिन्नता एवं अनेकता सिद्ध होती है। यहाँ, यह निर्देश्य है कि वेदान्त आत्मा की अनेकता न मानकर एकता ही स्वीकार करता है[2]। इसके अतिरिक्त आत्मा के अनुभव-कर्त्ता एवं साधक होने के कारण, तथा इन्द्रिय के साधन एवं माध्यम होने के कारण, आत्मा को इन्द्रिय नहीं कहा जा सकता।

नैयायिकों ने आत्मा का मानस प्रत्यक्ष स्वीकार करते हुए, आत्मा का मन के साथ सम्बन्ध मानकर 'अहमस्मि' के अनुभव को आत्मा का मानस प्रत्यक्ष कहा है। 'अहमस्मि' स्वरूप अनुभव, अहं प्रत्यक्ष रूप से शुद्ध चैतन्य में आत्मा का अनुभव है। कणाद ने भी कहा है, कि 'अहम्' (मैं) इसमें आगम (शब्द) प्रमाण न होने से यह प्रतीति का विषय है[3]। नैयायिकों का एक वर्ग चैतन्य को मानस प्रत्यक्ष का विषय न स्वीकार कर, हर्ष एवं विषाद की अनुभूति में अनुभवकर्त्ता आत्मा का प्रत्यक्ष सिद्ध होना स्वीकार करते हैं। इन दोनों दृष्टियों में समन्वय प्रस्तुत करते हुए जयन्तभट्ट ने आत्मा का मानस प्रत्यक्ष मानते हुए भी, उसका अनुमेय होना ही विशेषरूप से स्वीकार किया है। आत्मा को किसी प्रकार इन्द्रिय नहीं स्वीकार किया जा सकता। आत्मा इन्द्रिय, शरीर एवं मन से भिन्न एक नित्य द्रव्य है, जिसमें बुद्धि, सुख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्माधर्म एवं संस्कार आदि गुण रहते हैं। आत्मा के इन्द्रियत्व का खण्डन करते हुए, वात्स्यायन ने कहा है–आत्मा श्रोता है, इन्द्रिय नहीं (आत्मा तावत् श्रोता न करणम्–न्या. भा. ३।१।६३), इस सम्बन्ध में एक तर्क और है, वह यह है कि वस्तु का प्रत्यभिज्ञान चेतन आत्मा के द्वारा ही सम्भव है। अतः यदि आत्मा को अचेतन इन्द्रिय माना जाएगा तो किसी भी वस्तु का प्रत्यभिज्ञान सम्भव न होगा। न्यायदर्शन में, इस सम्बन्ध में एक उदाहरण प्रस्तुत करते हुए कहा गया है, कि जब हम किसी वस्तु को आँख से देखते हैं, तथा करस्पर्श करते हैं, तो उसकी एकता का प्रत्यभिज्ञान, चेतन आत्मा से ही होता है। इसके विपरीत यदि आत्मा अचेतन इन्द्रिय हुआ होता, तो उस वस्तु की एकता का बोध कदापि सम्भव न होता। इस सम्बन्ध में एक और उदाहरण दिया जाता है, कि जब कोई व्यक्ति किसी पके रसभरे रसाल को देखता है, तो वह उसके लिए लालायित हो जाता है, और उसके मुँह में पानी आ जाता है। इसका कारण यह है, कि उसे पूर्व आस्वादित आम का स्मरण होता है, जो अचेतन इन्द्रिय के द्वारा सम्भव नहीं है। इस प्रकार पूर्व आस्वादित आम का प्रत्यभिज्ञान चेतन आत्मा के द्वारा ही सम्भव है। अतः आत्मा को इन्द्रिय कहना तर्काधारित नहीं है[4]।

**आत्मा को मन भी नहीं कहा जा सकता**–इस विषय में एक तर्क यह है, कि ज्ञाता (आत्मा) से ही ज्ञान साधनों (इन्द्रिय एवं मन आदि) का प्रामाण्य सिद्धान्त होता है। जैसे व्यक्ति आँख से देखता

---

१. सुखदुःखादिवैचित्र्यात् प्रतिशरीरं भिन्नः। तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपणम्।

२. अनुमेयत्वमेवास्तु लिङ्गेनेच्छादिनात्मनः। न्यायमञ्जरी, पृ. ४३४।

३. अहमिति शब्दरूपव्यतिरेकान्नागमिकम्। वै.सू. ३-२-९।

४. विशेष देखें, न्या.सू. ३।१।१७।

है, नाक से सूँघता है, उसी प्रकार मन से मनन करता है। इस प्रकार मननकर्ता आत्मा का मन साधन है। यदि आत्मा को ही मन कहा जाएगा तो इन्द्रिय एवं मन आदि के साधनत्व का प्रमाणक कौन होगा। कौन कहेगा कि मैंने आँख से देखा तथा मन से मनन किया[1]। सुख एवं दुःख की उपलब्धि का साधन भी, मन इन्द्रिय ही है, आत्मा तो सुख एवं दुःख का अनुभवकर्त्ता है।

जिस प्रकार आत्मा इन्द्रिय एवं मन नहीं है, उसी प्रकार वह शरीर भी नहीं है। इस सम्बन्ध में, निम्नलिखित तर्क दिए जा सकते हैं:—

१. शास्त्रानुसार प्राणमय शरीर का दाह करने में प्राणिहिंसा का पाप लगता है, किन्तु जब आत्मा को शरीर माना जाएगा, तो शरीर दाह का पातक कैसा ? इसके अतिरिक्त आत्मा को शरीर मानने पर, आत्मारूप कर्त्ता के नाश से अकृत फल का सम्बन्ध होगा, तथा अकर्ता को शरीरान्तर में अकृत फल की प्राप्ति का अवसर उपस्थित होगा,[1] जो नितान्त अनुचित है।

२. यदि आत्मा को शरीर माना जाएगा तो, पुनर्जन्म का प्रसङ्ग ही नहीं उपस्थित होगा, तथा ऐसा मानने पर जन्मजन्मान्तर के कर्मों के आधार पर मोक्ष का अवसर कैसे सम्भव होगा–"अनेक-जन्मसंसिद्धिस्ततो याति परां गतिम्"–गीता। अतः आत्मा को शरीर कहना, जैसा कि चार्वाक कहता है, अनुचित है।

३. जब शिशु शैशव में मुस्कराता है, तो इसका कारण उसका, पूर्वजन्म की घटनाओं का स्मरण बतलाया जाता है, क्योंकि इस जन्म की घटनाओं का तो उसे बोध ही नहीं होता। किन्तु जब आत्मा को शरीर माना जाएगा, तब शिशु का पूर्वजन्म की घटनाओं का स्मरण कैसे सङ्गत होगा। इस युक्ति के आधार पर भी आत्मा को शरीर नहीं कहा जा सकता।

**मन**–नवम द्रव्य है। सूत्रकार ने मन को परिभाषित करते हुए कहा है कि आत्मा, इन्द्रिय तथा विषय का सन्निकर्ष होने पर भी, ज्ञान का होना तथा न होना मन का बोधक है[2]। तात्पर्य यह है कि किसी वस्तु का ज्ञान मन के द्वारा ही होता है। वस्तु के समीप स्थित होने पर भी, नेत्रेन्द्रिय द्वारा तब तक उसका ज्ञान नहीं होता, जब तक कि मन एकाग्र नहीं होता। सांख्यदर्शन के अन्तर्गत भी "मनोऽनवस्थानात्" कहकर वस्तु के ज्ञान में मन का अनवस्थित होना बाधक माना है[3]। प्रशस्तपाद ने मन की सिद्धि में निम्नलिखित तीन हेतु प्रस्तुत किए हैं–

१. आत्मा, इन्द्रिय तथा विषय के होने पर भी ज्ञान, सुख आदि कार्य अनिवार्य रूप से नहीं

---

१. ज्ञातुः खलु ज्ञानसाधनान्युपपद्यन्ते–चक्षुषा पश्यति, घ्राणेन जिघ्रति, स्पर्शनेन स्पृशति, एवं मन्तुः सर्वविषयस्य मतिसाधनं मनःकरणभूतं सर्वविषयं विद्यते येनायं मन्यत इति। एवं सति ज्ञातरि आत्मसंज्ञा न मृष्यते, मनःसंज्ञाऽभ्यनुज्ञायते, मनसि च मनःसंज्ञा न मृष्यते मतिसाधनत्वमभ्यनुज्ञायते तदिदं संज्ञामात्रम्, प्रत्याख्याने वा सर्वेन्द्रियविलोपप्रसङ्गः। अथ मन्तुः सर्वविषयस्य मतिसाधनं सर्वविषयव्याख्यातेनास्तीति। एवं रूपादिविषयग्रहणसाधनान्यपि–न सन्ति, इति सर्वेन्द्रियविलोपः प्रसज्यते। न्या. भा. ३।१।१६।

२. आत्मेन्द्रियार्थसंनिकर्षे ज्ञानस्य भावोऽभावश्च मनसो लिङ्गम्। वै.सू. ३ २ १।

३. सांख्यकारिका, ७।

देखे जाते। अतः आत्मा आदि के अतिरिक्त किसी अन्य हेतु की अपेक्षा आवश्यक है, तो यह हेतु मन ही है।

२. ज्ञानप्रक्रिया के अन्तर्गत श्रोत्रादि के अतिरिक्त स्मृति के द्वारा भी ज्ञात विषयों का ज्ञान होता है तथा यह स्मृति ज्ञान मन के बिना सम्भव नहीं है। अतः मन की सत्ता स्वीकार करना अनिवार्य है।

३. श्रोत्र आदि द्वारा ग्राह्य शब्दादि की अपेक्षा सुखदुःखादि के साधन की अपेक्षा अनिवार्य है, तथा यह साधन मन है[1]।

कणाद ने मन के आठ गुणों का निर्देश किया है। ये आठ गुण, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व एवं संस्कार हैं। प्रयत्न तथा ज्ञान का अयौगपद्य है, अतः मन की एकत्व-संख्या सिद्ध होती है। इसीलिये मन का पृथक्त्व भी सिद्ध है। मन आत्मा के समान विभु न होकर अणुपरिमाण वाला है। मन का सर्पण (अग्रिम शरीर से संयोग) एवं उपसर्पण (पूर्व शरीर से विभाग) होने के कारण, संयोग एवं विभाग सिद्ध है। इसी प्रकार मन के मूर्त्त अर्थात् परिच्छिन्न परिमाण वाला होने से उसके परत्व-अपरत्व एवं संस्कार (वेग) सिद्ध होते हैं। मन के स्पर्शवान् न होने से, वह किसी अन्य द्रव्य का उत्पादक नहीं है, तथा क्रियावान् होने से मूर्त्त है। मन अचेतन एवं अज्ञ है, अन्यथा आत्मा के समान वह भी विग्रहवान् होता। मन कारणरूप होने से पदार्थ अर्थात् आत्मा के लिये है। गुणवान् होने के कारण आशुसंचारी अर्थात् शीघ्रगति वाला है[2]। इस प्रकार वैशेषिकदर्शन के अन्तर्गत नव द्रव्यों का निरूपण किया गया है।

## तम

**तम** (अन्धकार) को द्रव्य क्यों न माना जाय, इस सम्बन्ध में भी वैशेषिक में विचार किया गया है। तम को द्रव्य मानने के पक्ष में तर्क दिया जाता है, कि तम भी प्रत्यक्ष का विषय है। प्रत्येक व्यक्ति अन्धकार को देखकर कहता है कि वहाँ अन्धकार है, अतः वहाँ नहीं जाना चाहिए इत्यादि। इस प्रकार अन्धकार का रूप भी सिद्ध होता है, एवं वह क्रियावान् भी सिद्ध होता है। अन्धकार का अन्तर्भाव न पृथ्वी (द्रव्य) के अन्तर्गत किया जा सकता है, और न जलादि द्रव्य के अन्तर्गत, वह इसलिये कि पृथ्वी गन्धवती है, किन्तु अन्धकार में गन्ध नहीं है, अतः अन्धकार पृथ्वी द्रव्य के अन्तर्गत नहीं आ सकता। अन्धकार नीलरूप वाला है, अतः वह जल भी नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त तम के प्रत्यक्ष में आलोक-निरपेक्ष चक्षु कारण है[3]।

वैशेषिक के सिद्धान्तमत के अनुसार उपर्युक्त पक्ष समुचित नहीं कहा जा सकता, प्रथम तर्क तो यह है, कि जब प्रकाश का अभाव मानने से ही अन्धकार की उपपत्ति होने से, अन्धकार को अतिरिक्त दशम द्रव्य के रूप में स्वीकार करना अन्याय्य है। जहाँ तक यह कहना है, कि अन्धकार की रूपवत्ता

---

१. देखें, प्र. पा.भा. ३-२-१।

२. तच्च गन्धशून्यत्वान्न पृथ्वी, नीलरूपत्वाच्च न जलादिकं तत्प्रत्यक्षे चालोकनिरपेक्षं चक्षुः कारणमिति चेत्। न्या. सि. मु. द्रव्यनिरूपण।

की प्रतीति होती है, तो यह भ्रम है। इसी प्रकार अन्धकार की कर्मवत्ता की प्रतीति भी दीपादि के संचाररूप उपाधि के कारण भ्रमात्मक ही है। इस प्रकार उक्त अनुमान स्वरूपासिद्धिरूप दोषग्रस्त होने के कारण, अन्धकार के द्रव्यत्व का साधक नहीं हो सकता[1]। साथ ही यह भी चिन्त्य है, कि अन्धकार को स्वतन्त्र द्रव्य मानने पर, उसके अनन्त अवयव, अनन्त प्रागभाव एवं अनन्त ध्वंस की कल्पना से गौरव होगा। अतः अन्धकार को पृथक् द्रव्य नहीं माना जा सकता। जिस प्रकार सुवर्ण का तेज में अन्तर्भाव हो जाता है, उसी प्रकार प्रकाश के अभाव से ही अन्धकार की उपपत्ति सम्भव है।

**गुण**–कणाद ने गुण का लक्षण करते हुए कहा है, कि द्रव्य के आश्रित होना, गुणरहित होना, संयोग-विभाग का किसी की अपेक्षा के बिना कारण न होना, गुण का लक्षण है[2]। कर्म, संयोग एवं विभाग के कारण होता है, किन्तु गुण में संयोग-वियोग नहीं है, अतः उसमें क्रिया भी नहीं है[3]। वैशेषिकसूत्र के अन्तर्गत १७ गुण बतलाए गए हैं। ये सत्रह गुण, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष तथा प्रयत्न हैं[4]। प्रशस्तपाद ने इनमें गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, संस्कार, धर्म, अधर्म तथा शब्द और जोड़े हैं, इस प्रकार वैशेषिक में, कुल मिलाकर गुणों की संख्या चौबीस है। समस्त गुणों में वर्त्तमान गुणत्व नामक एक जाति है, किन्तु यह प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध नहीं है, क्योंकि गुरुत्वादि गुणों के प्रत्यक्ष न होने से उनमें गुणत्व का प्रत्यक्ष असम्भव है। अतः समस्त गुणों में जाति अनुमान से सिद्ध है।

रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, परत्व, अपरत्व, द्रवत्व, स्नेह, वेग तथा स्थितिस्थापक ये, मूर्त्त, पृथ्वी, जल, तेज, वायु तथा मन के गुण हैं[5]। धर्म, अधर्म, भावना, शब्द, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष एवं यत्न ये दश **अमूर्त्त के गुण** हैं[6]। संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग तथा विभाग, ये पाँच गुण, मूर्त्त पृथ्वी, जल, तेज, वायु एवं मन तथा अमूर्त, आकाश, काल, दिक् तथा आत्मा, केवल इन द्रव्यों में रहते हैं[7]। संयोग, विभाग, संख्या द्वित्वादि, संख्या द्विपृथक्त्वादि, ये चार अनेक में रहने वाले गुण हैं[8]। किन्तु उक्त चार गुणों से भिन्न गुण रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, एकत्व, परिमाण, पृथक्त्व, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, संस्कार, अदृष्ट एवं शब्द, ये एक-एक वस्तु में रहने वाले गुण हैं[9]।

---

१. कर्मवत्ताप्रतीतिरप्यालोकापसरणौपाधिकी भ्रान्तिरेव। न्या.सि.मु. द्रव्यनिरूपण, मधुवनी, दरभंगा १६३६।

२. द्रव्याश्रयी अगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्ष इति गुणलक्षणम्। वै.सू. १-१-१६।

३. अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निर्गुणा निष्क्रिया गुणाः। मुक्तावली, का.८६।

४. वै.सू. १-१-६।

५. रूपं रसः स्पर्शगन्धौ परत्वमपरत्वकम्। द्रवत्वं स्नेहवेगाश्च मता मूर्तगुणा अमी।। न्या.सि.मु.का. ८६-८७।

६. न्या.सि.मु.का.८७-८८।

७. न्या.सि.मु.का.८८।

८. न्या.सि.मु.का.८६।

६. अतः शेषगुणाः सर्वे मता एकैकवृत्तयः। न्या.सि.मु.का.६०।

**कर्म**–कर्म पदार्थ भी गुण के समान द्रव्य में आश्रित धर्म है। कणाद ने कर्म का लक्षण प्रस्तुत करते हुए कहा है, कि एक द्रव्य में होना, गुणरहित होना, तथा संयोग-विभाग का अनपेक्ष कारण होना, कर्म का लक्षण है[१]। कर्म के स्वरूप का अन्तिम निर्णय सम्भव नहीं है। कर्म ही वस्तुओं के संयोग-विभाग का स्वतन्त्र कारण है। कर्म के पाँच भेद माने गये हैं, जो उत्क्षेपण, अपक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण एवं गमन हैं।

इस स्थल पर गुणों के स्वरूप का संक्षिप्त निरूपण आवश्यक है।

१. **रूप**–चक्षु द्वारा ग्राह्य विशेष गुण **रूप** है[२]। यह पृथ्वी, जल एवं तेज में रहता है।

२. **रस**–रसना इन्द्रिय द्वारा ग्राह्य विशेष गुण **रस** है, यह पृथ्वी एवं जलवर्त्ती है[३]

३. **गन्ध**–घ्राणेन्द्रिय द्वारा ग्राह्य विशेष गुण **गन्ध** है। यह केवल पृथ्वी में रहता है।

४. **स्पर्श**–त्वक् इन्द्रिय द्वारा ग्राह्य विशेष गुण **स्पर्श** है। यह पृथ्वी, अप्, तेज एवं वायुवर्त्ती है।

५. **संख्या**–एकत्वादि व्यवहार का हेतु **संख्या** सामान्य गुण है।

६. **परिमाण**–मानव्यवहार का असाधारण कारण **परिमाण** है। यह अणु, महत्, ह्रस्व तथा दीर्घ भेद से चार प्रकार का है।

७. **पृथक्त्व**–पृथक् व्यवहार का असाधारण कारण **पृथक्त्व** है।

८. **संयोग**–संयुक्त व्यवहार का हेतु **संयोग** गुण है।

६. **विभाग**–विमलप्रतीति का हेतु (भूतगुण) **विभाग** है।

१०.११. **परत्व एवं अपरत्व**–पर एवं अपर व्यवहार के असाधारण कारण **परत्व एवं अपरत्व** हैं। ये दो प्रकार के हैं–दिक्कृत एवं कालकृत।

१२. **गुरुत्व**–आद्य पतन का असमवायि कारण **गुरुत्व** गुण है। आद्य पतन का अर्थ यह है, कि द्वितीयादि क्षण में जो पतन होता है, उसका कारण वेगसंस्कार होता है। गुरुत्व, पृथ्वी एवं जलवर्ती है।

१३. **द्रवत्व**–गुरुत्व के समान ही आद्य स्यन्दन (प्रवाह) का असमवायिकरण **द्रवत्व** गुण है। यह पृथ्वी, तेज एवं जलवर्त्ती है।

१४. **स्नेह**–चिक्कणता (चिकनापन) **स्नेह** गुण है, जो जलभाग में रहने वाला है।

---

१. एकद्रव्यमगुणं संयोगविभागेष्वनपेक्षकारणमिति कर्मलक्षणम्। वै.सू.१-१-१७।

२. तत्र रूपं चक्षुमात्रग्राह्यो विशेषगुणः। त.भा.प्रमेयनिरूपण।

३. रसो रसनेन्द्रियग्राह्यो विशेषगुणः पृथ्वीजलवृत्तिः। त.भा.प्र. निरूपण।

१५. **शब्द**–केवल श्रोत्र द्वारा ग्राह्य है। यह आकाश का विशेष गुण है[१]।

१६. **बुद्धि**–अर्थ (विषय) का प्रकाश अर्थात् ज्ञान बुद्धि गुण है।

१७. **सुख**–आनन्द को सुख कहते हैं।

१८. **दुःख**–पीड़ा, दुःख गुण कहलाती है।

१९. **इच्छा**–राग अर्थात् विषयाभिलाषा इच्छा नामक गुण है।

२०. **द्वेष**–क्रोध, द्वेष नामक गुण है।

२१. **प्रयत्न**–उत्साह प्रयत्न नामक गुण है।

२२.२३. **धर्म** एवं **अधर्म**–सुख तथा दुःख के असाधारण कारण हैं।

२४. **संस्कार**–व्यवहार का असाधारण कारण गुण है। संस्कार वेग, भावना तथा स्थिति–स्थापक भेद से, तीन प्रकार का है। वेग, पृथ्वी, अप्, तेज, वायु एवं मन में रहने वाला है, तथा क्रिया का हेतु है। दूसरा भावना नामक संस्कार, केवल आत्मा में रहने वाला, अनुभव-जन्य तथा स्मृति का स्वरूप है। स्थितिपरक संस्कार स्पर्शयुक्त द्रव्यविशेषों में रहने वाला तथा अन्यथाभूत अपने आश्रय (भूत) धनुष आदि को पुनः पूर्वावस्था में लाने वाला होता है[२]।

**सामान्य**–सामान्य को जाति भी कहते हैं। सामान्य, नित्य एवं अनेकानुगत होता है[३]। उदाहरणार्थ, अनेक मनुष्यों में रहने वाली मनुष्यत्व जाति एक एवं नित्य है। सामान्य का आधार भिन्न-भिन्न वस्तुओं की अनुवृत्ति अर्थात् एकाकार-प्रतीति है। सामान्य, द्रव्य, गुण एवं कर्म में रहने वाला, नित्य, एक एवं अनेकवृत्ति होता है। यह, पर एवं अपर भेद से दो प्रकार का है। इनमें अधिक विषयवाला (अर्थात् व्यापक) होने से सत्ता (द्रव्य, गुण, तथा कर्म, इन तीनों में रहने वाली सत्ता, जाति) परसामान्य है। यह अनुगतप्रतीति का हेतु होने से सामान्य ही है, विशेष कदापि नहीं। इस प्रकार इससे अधिक देश में रहने वाला और कोई सामान्य नहीं है। इसके विपरीत द्रव्यत्वादि की अल्प देश में वृत्ति होने के कारण, ये अपर सामान्य हैं। ये द्रव्यत्वादिव्यावृत्ति अर्थात् भेदबुद्धि का हेतु होने से सामान्य होते हुए भी विशेष होते हैं[४]।

**बौद्धों का मत (अपोहवाद)**–बौद्ध सामान्य को न स्वीकार कर, अपोह को स्वीकार करते हैं। क्षणभंगवादी होने के कारण बौद्ध जाति के नित्यत्व को नहीं स्वीकार करते। किन्तु जाति अर्थात् सामान्य को न मानने पर एकाकार प्रतीति किस प्रकार होगी। इस प्रश्न का उत्तर, अपोह के द्वारा देते हुए, बौद्ध

---

१. विशेष देखें, तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।

२. गुणों के स्वरूपनिरूपण के लिये, विशेष देखें, तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।

३. नित्यमनेकानुगतं सामान्यम्।

४. तत्र व्यावृत्तेरपि हेतुत्वात् सामान्यं सद्विशेषः, तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।

कहते हैं, कि अपोह का अर्थ अतद्व्यावृत्ति अथवा 'तद्भिन्नत्व' है। अतद्व्यावृत्ति अथवा तद्भिन्नभिन्नत्व को इस प्रकार समझना चाहिए–दश घट व्यक्तियों में जो घट है, घट है, इस प्रकार की अनुगत (बार-बार) प्रतीति होती है, उसका कारण घटत्वसामान्य नहीं है, वरन् उसका अघटव्यावृत्ति अथवा घटभिन्न सारे जगत् में भिन्न होना ही है। 'अतत्' का अर्थ 'अघट' है, अर्थात् घट से भिन्न सारा जगत् है, एवं जगत् से भिन्न घट है। इस प्रकार तद्भिन्नभिन्नत्व या अतद्व्यावृत्ति ही घटों में अनुगत-प्रतीति का कारण है। यही बौद्धों का अपोह सिद्धान्त है।

**विशेष**–'विशेष' पदार्थ वैशेषिक दर्शन का सर्वाधिक प्रमुख पदार्थ है। यह भी कहना होगा, कि 'विशेष' के आधार पर ही इस दर्शन का नाम वैशेषिक प्रसिद्ध हुआ है। तर्कभाषाकार केशवमिश्र ने विशेष को परिभाषित करते हुए कहा है, कि नित्य द्रव्य परमाणु आदि में रहने वाला तथा नित्य अन्तिम भेदक धर्म विशेष कहलाता है। **'विशेष'** केवल भेदबुद्धि का प्रकाशक होता है[1]। नित्य द्रव्य आकाशादि पाँच हैं। किन्तु पृथिव्यादि चार (पृथ्वी, जल, तेज, एवं वायु) परमाणु रूप ही नित्य हैं। कार्य रूप, पृथ्वी आदि नित्य हैं। इनमें रहने वाला अन्तिम भेदक धर्मविशेष है। 'विशेष' को स्पष्ट करने के लिये यह कहा जाएगा, कि घटादि पदार्थों का सजातीय पदार्थान्तर से भेद होता है, उसका उपपादन साधारणतया अवयवभेद पर आधारित है। उदाहरणार्थ, एक घट की दूसरे घट से भिन्नता का कारण यह है, कि दोनों घट भिन्न अवयवों (कपालों) से निर्मित हैं। ये कपाल भी इसीलिए भिन्न हैं, कि उनके अवयव (कपालिकाएँ) भिन्न हैं। इसी प्रकार कपालिकाओं के भेद का कारण भी अवयव भेद ही है। इसी प्रकार आगे चलकर यह प्रश्न उत्पन्न होता है, कि एक परमाणु दूसरे परमाणु से किस प्रकार भिन्न है। इसका उत्तर पूर्ववत् अवयव भेद नहीं है, क्योंकि परमाणु निरवयव है। इसीलिये परमाणुओं में भेद की स्थापना के लिये, 'विशेष' की कल्पना करनी पड़ी है, कि परिणामतः विशेष के कारण एक परमाणु दूसरे परमाणु से भिन्न है। क्योंकि विशेष स्वतः व्यावृत्त है, अतः विशेष के भिन्नत्व का प्रश्न उपस्थित नहीं होता। विशेष का भेदक अन्य कोई धर्म नहीं है। जैसा कि ऊपर कहा गया है, विशेष ही नित्य द्रव्यों में रहने वाला अन्तिम धर्म है।

यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि पृथिव्यादि के अतिरिक्त शेष चार द्रव्यों में, काल तथा दिक्, अभिन्न एवं एक हैं, अतः उनमें भेद के स्वीकार करने की आवश्यकता नहीं है। जहाँ तक आत्मा एवं मन की बात है, उनके भेदक धर्म उनके अपने गुण अदृष्ट धर्म, अधर्म, संस्कार आदि ही हो जाते हैं। अतः उनमें भी भेद के स्वीकारने की अनपेक्षा ही है।

**समवाय**–अयुतसिद्धों का सम्बन्ध, समवाय कहलाता है। अयुतसिद्धत्व को स्पष्ट करते हुए कहा गया है–

तावेवायुतसिद्धौ द्वौ विज्ञातव्यौ ययोर्द्वयोः।
अनश्यदेकमपराश्रितमेवावतिष्ठे ।।

१. विशेषो नित्यो नित्यद्रव्यवृत्तिः। व्यावृत्तिबुद्धिमात्रहेतुः। तर्कभाषा, प्रमेयनिरूपण।

अर्थात्, वे वही अयुतसिद्ध हैं, जिनमें से एक अविनश्यत् अवस्था में दूसरे के आश्रित रहता है। उदाहरणार्थ, अवयव-अवयवी, गुण-गुणी, क्रिया-क्रियावान्, जाति-व्यक्ति तथा नित्य द्रव्य एवं विशेष, अयुतसिद्ध हैं, क्योंकि अवयवी आदि अविनश्यत् अवस्था में क्रमशः अवयवादि के आश्रित रहते हैं। इसके विपरीत, विनश्यत् अवस्था में तो अवयवी आदि निराश्रित हो जाते हैं, जिस प्रकार वस्तु के नष्ट होने पर, पट रूप अवयवी नष्ट हो जाता है, या जैसे, घटादि आश्रय के नष्ट होने पर उसमें रहने वाले रूपादि गुण विनश्यत्ता काल में निराश्रित हो जाते हैं। यह गुण-गुणी का उदाहरण है। विनश्यत्ता को स्पष्ट करते हुए, तर्कभाषाकार ने कहा है, कि विनश्यत्ता, विनाश के कारण की समस्त सामग्री का एकत्र होना है[1]।

**अभाव**–अभाव अन्तिम अर्थात् सप्तम पदार्थ है। वैशेषिक सूत्र के अन्तर्गत अभाव का अन्तर्भाव अनुमान के अन्तर्गत किया गया है[2]। वैशेषिक सूत्र के तर्कानुसार, जिस प्रकार उत्पन्न होने वाला घटादि कार्य कारण की सत्ता का बोधक होता है, उसी प्रकार उत्पन्न होने वाला कार्य अपने कारण के अभाव का बोधक है। किन्तु, यहाँ यह तथ्य अविस्मरणीय है, कि योग्यानुपलब्धि से ही अभाव का अनुमान होता है। एतदनुसार, यदि वस्तु उपलब्धि के योग्य होती है, तभी उसकी अनुपलब्धि से उसके अभाव का अनुमान लगाया जा सकता है, अन्यथा नहीं। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, प्रशस्तपाद-भाष्य के अन्तर्गत भी केवल द्रव्यादि छः पदार्थ ही माने गए हैं[3]। वात्स्यायन-भाष्य (२-२-२) एवं न्यायवार्तिक के अन्तर्गत भी अभाव का अनुमान में अन्तर्भाव किया है। किन्तु वाचस्पति मिश्र ने अभाव का अन्तर्भाव प्रत्यक्ष में किया है। परं च, उदयनाचार्य ने प्रशस्तपाद-भाष्य की व्याख्या में अभाव का अन्तर्भाव कहीं प्रत्यक्ष में तो कहीं अनुमान में किया है।

यहाँ, यह वक्तव्य है, कि जैसा कि ऊपर कहा गया है, यद्यपि प्रशस्तपादभाष्य में, अभाव को स्वतन्त्र रूप में नहीं स्वीकार किया गया है, किन्तु नास्ति (नहीं है) इस प्रतीति के विषय को अनुमानग्राह्य कहना, यह सिद्ध करता है, कि प्रशस्तपाद को अभाव की सत्ता अभीष्ट है। भाट्टमीमांसक एवं उत्तरकालिक वेदान्ती (नववेदान्ती) अभाव को स्वतन्त्र रूप से स्वीकार करते हैं[4]।

प्रथमतः, भाट्ट अभाव के दो भेद हैं–तादात्म्याभाव और संसर्गाभाव। तादात्म्याभाव को ही अन्योऽन्याभाव एवं इतरेतराभाव भी कहते हैं। यह सामान्य के समान अविनाशी एवं नित्य है[5]। घट में पटाभाव एवं पट में घटाभाव अन्योऽन्याभाव अथवा इतरेतराभाव का निदर्शन है। संसर्गाभाव के तीन भेद हैं–प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव तथा अत्यन्ताभाव। उदाहरणार्थ, कार्य की उत्पत्ति से पूर्व कारण में कार्य का अभाव प्रागभाव है, जो अनादि एवं सान्त है। कार्य का नाश हो जाने पर उसका प्रध्वंसाभाव होता

---

१. विनश्यत्ता तु विनाशकारणसामग्रीसान्निध्यम्।
२. अस्येदमिति बुद्ध्यपेक्षितत्वात्। तर्कभाषा, प्रमाणनिरूपणम्।
३. प्र.पा.भा. १-१-१।
४. द्रष्टव्य, शास्त्रदीपिका १-१-५, मानमेयोदय तथा वेदान्त-परिभाषा।
५. इतरेतराभावोऽपि सामान्यवद् अविनाशित्वाद् नित्यः। किरणावली।

है, जो किसी पदार्थ का त्रैकालिक अभाव उसका अत्यन्ताभाव है, जैसे वायु में रूप का अभाव। यह अनादि तथा अनन्त है। भूतल में घटाभाव है, इस उदाहरण में भी अत्यन्ताभाव है। यद्यपि यहाँ घट तथा घट के संसर्ग का अत्यन्त अभाव नहीं है, तथापि जो किसी घट का संसर्ग विशेष होता है, उसका तो अत्यन्ताभाव ही है। इस प्रकार के अभाव में, घट आदि के संसर्ग (सम्बन्ध संयोग आदि) का अभाव रहता है। अतः यह संसर्गाभाव कहलाता है। न्यायवैशेषिक के अन्तर्गत पदार्थमीमांसा की यही प्रक्रिया है।

**सृष्टिसंहार-प्रक्रिया एवं परमाणुकारणवाद**–सृष्टि एवं उसके संहार (प्रलय) का पुराणों के अन्तर्गत विस्तृत वर्णन उपलब्ध होता है। सूर्य के उत्तरायण का समय देवों का दिन है, दक्षिणायन रात्रि, तथा ऐसे ३६० दिन का देवों का एक वर्ष होता है। इस प्रकार के द्वादश सहस्र वर्षों का चतुर्युग होता है, तथा एक सहस्र चतुर्युग का ब्रह्मा का एक दिन होता है। इतने ही समय ब्रह्मा की रात्रि होती है। इस प्रकार ब्रह्मा के सौ वर्षों के अन्त में प्रलय होता है। प्रलय का अर्थ है–अदृष्ट के व्यापार का रुक जाना। अदृष्ट का व्यापार रुक जाने पर परमेश्वर की इच्छा से आत्मा और परमात्मा के संयोग से परमाणुओं में कर्म होता है। उस कार्य से विभाग होता है, एवं परमाणुओं के परस्पर संयोग का नाश हो जाता है। परमाणुओं के संयोग की निवृत्ति होने पर शरीर तथा इन्द्रियों का परमाणुपर्यन्त विभाग (विनाश) हो जाता है। विभक्त हुए परमाणु एवं अधर्म के संस्कार से युक्त आत्मा उतने ही समय तक स्थित रहते हैं, जितने समय तक सृष्टि रहे[1]।

उपर्युक्त प्रक्रम के अनुसार ही, यहाँ यह वक्तव्य है, कि परमाणुओं का संयोगनाश होने पर पृथ्वी आदि का नाश हो जाता है, किन्तु पूर्व-पूर्व तत्त्व के नाश के समय अग्रिम अग्रिम तत्त्व विद्यमान रहता है, जैसे पृथ्वी का नाश होने पर, जलादि तत्त्व शेष रहते हैं। अन्त में, अव्यक्त आकाश मात्र शेष रहता है। यही प्रलयावस्था है।

जहाँ तक, सृष्टि की प्रक्रिया की बात है, जीवों के कल्याणार्थ परमेश्वर में सृष्टि की उत्पत्ति की इच्छा उत्पन्न होती है, जिसके फलस्वरूप सत् आत्माओं में स्थित व्यापारयुक्त (वृत्तिलब्ध) धर्म, अधर्म (अदृष्ट) के निमित्त से होने वाले उन (तत्तद् आत्माओं) के संयोग से वायु के परमाणुओं में क्रिया उत्पन्न होने पर, उन परमाणुओं के परस्पर संयोग से द्व्यणुकादि की सृष्टि होती है। इस प्रक्रिया के अनुरूप परमाणुओं में क्रिया उत्पन्न होने पर, उन परमाणुओं के संयोग से द्व्यणुक उत्पन्न होता है, तथा तीन द्व्यणुकों से त्र्यणुक बनता है, जो महत्परिमाण वाला होता है। त्र्यणुकों से महान् परिमाण वाला वायु उत्पन्न होता है। वायु से कार्यरूप जल (समुद्र), जल से कार्यरूप पृथ्वी तथा **तेज** की सृष्टि होती है[2]। महाभूतों के इस उत्पत्तिक्रम के सम्बन्ध में व्याख्याकारों में मतभेद दृष्टिगोचर होता है।

भूतसृष्टि का समवायिकारण परमाणु है, असमवायिकारण परमाणुसंयोग है, तथा निमित्तकारण महेश्वर की सिसृक्षा के पश्चात् आत्माओं में स्थित अदृष्टतत्त्वों का व्यापारयुक्त होकर आत्माओं तथा

---

१. ततः प्रविभक्ताः परमाणवोऽवतिष्ठन्ते धर्माधर्मसंस्कारानुविद्धाश्चात्मानस्तावन्तमेव कालम्। प्रशस्तपाद-भाष्य, पृ.४५ (Indo-Vision, Gaziabad, 1984)।

२. देखें, प्रभाकरविजय, ४३-४६।

परमाणुओं का संयोग होता है। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि जीव अपने पूर्वजन्म के धर्मकर्मानुसार सांसारिक पदार्थों के भोग के लिये तत्तद् योनियों, कुलों एवं देश आदि में जन्म ग्रहण करते हैं। न्याय-वैशेषिक के अन्तर्गत सृष्टि की यही संक्षिप्त प्रक्रिया है।

परमाणुवाद के सन्दर्भ में दर्शनशास्त्र में भिन्न-भिन्न विचार मिलते हैं। **सौत्रान्तिक बौद्धों** ने परमाणुवाद के सम्बन्ध में विशेष रूप से विचार किया है। सौत्रान्तिक बौद्धों का विचार है, कि परमाणुओं में पारस्परिक स्पर्श का सर्वथा अभाव रहता है। परमाणु के निरवयव होने के कारण स्पर्श सम्पूर्ण वस्तु का ही सम्भव है। ऐसी स्थिति में परमाणुओं का तादात्म्य स्वीकार करना होगा। इस प्रकार परमाणुसंघात परमाणु से परिमाण में अधिक न होगा।

**जैन दार्शनिक**–अणु तथा संघात को पुद्गल के दो रूप मानते हुए कहते हैं, कि पुद्गल के सूक्ष्मतम निरवयव अंश ही अणु हैं। इस प्रकार निरवयवत्व, बौद्ध एवं जैन दोनों को स्वीकृत है। दो या दो से अधिक अणुओं के एकत्र होने से संघात बनता है। इन अणुसंघातों से ही स्थूल एवं सूक्ष्म शरीर की सृष्टि होती है।

**सांख्य का मत है** कि परमाणु कदाचित् भौतिक जगत् की सृष्टि करने में सक्षम हो जाते हैं, किन्तु मन-बुद्धि जैसे सूक्ष्म शरीर की सृष्टि परमाणु द्वारा कैसे सम्भव हो सकती है। इस प्रकार सांख्य, जगत् की सृष्टि प्रकृति से ही स्वीकार करता है।

**मीमांसा** परमाणु को प्रत्यक्ष ग्राह्य मानते हुए, न्याय-वैशेषिक के समान उसे अनुमेय एवं योगज प्रत्यक्ष का विषय नहीं स्वीकार करती। मीमांसक का कथन है, कि कर्मों के फल के प्रति उन्मुख होने पर व्यक्तियों की उत्पत्ति एवं कर्मफल का नाश होने पर विनाश होता है, किन्तु मीमांसा के अन्तर्गत जगत् की सृष्टि एवं विनाश की बात नहीं कही गई है। न्यायदर्शन के अन्तर्गत "जालान्तर्गते भानौ यत् सूक्ष्मं दृश्यते रजः। तस्य षष्टितमो भागः परमाणुः स उच्यते"।। कहकर परमाणु की जो परिभाषा की गई है, वह भी मीमांसक को स्वीकार नहीं है। मीमांसक अणु-परमाणुवादी होते हुए भी, न्याय-वैशेषिक के परमाणुवाद का विरोधी है। यह भी सङ्केत अपेक्षित है, कि कुमारिल परमाणुवाद की अस्वीकृति का निर्देश करते हैं– मीमांसकैश्च नावश्यमिष्यन्ते परमाणवः। यद् बलेनोपलब्धस्य मिथ्यात्वं कल्पयेद् भवान् ।। (श्लोकवार्त्तिक, पृ० ४०४) किन्तु कुमारिल के शिष्य परमाणुवाद का समर्थन करते हैं[1]।

जहाँ तक, **वेदान्त** का सम्बन्ध है, आचार्य शङ्कर एवं रामानुज दोनों ही परमाणुवाद के विरोधी हैं। दोनों ने ही अचेतन परमाणुओं से सृष्टि का निराकरण किया है। अत एव वेदान्त में ईश्वर को निमित्तकारण एवं त्रिगुणात्मिका प्रकृति को उपादानकारण माना है। परमाणुवाद का खंडन करते हुए,

---

१. जालरन्ध्रविसरद्रवितेजो जालभासुरपदार्थविशेषान् अल्पकानिह पुनः परमाणून् कल्पयन्ति हि कुमारिलशिष्याः ।।

वेदान्त के आचार्यों का तर्क है, कि यदि चेतन तत्त्व को जगत् का कर्त्ता न मानकर, सतत गतिशील परमाणुओं से ही सृष्टि की कल्पना संगत होगी, तो यह असमीचीन होगा, क्योंकि ऐसा मानने पर तो कभी प्रलय का अवसर ही नहीं आएगा, और जब प्रलय नहीं तो सृष्टि कैसी।

**संहार की प्रक्रिया**–वैशेषिक की संहार-प्रक्रिया के अन्तर्गत प्रथम, कारण का विनाश होता है, तत्पश्चात् कार्य का। अत एव ये सृष्टि-प्रक्रिया के समान संहारार्थ परमाणु में ही क्रिया मानते हैं, किन्तु परमाणु तो नित्य है, इसलिए वैशेषिक में परमाणुओं के संयोग का नाश होता है। इसके पश्चात् द्व्यणुक रूप कार्य का तथा फिर त्र्यणुक एवं चतुरणुक रूप कार्य एवं अन्य कार्यों का नाश होता है। न्यायमत इसके विरुद्ध है। इसके अनुसार कार्यरूप द्रव्य (घटादि) का नाश एक बार में ही आघात मात्र से हो जाता है। कार्यरूप द्रव्य के नष्ट होने पर उसके गुण नष्ट हो जाते हैं। आघात पहुँचने पर, घट के परमाणुओं में क्रिया उत्पन्न होती है, तत्पश्चात्, जैसा कि ऊपर कहा गया है, परमाणुसंयोग आदि का नाश होता है।

**विद्या एवं अविद्या**–विद्या (ज्ञान) एवं अविद्या (अज्ञान) का निरूपण सभी दर्शनों में किसी न किसी रूप में वर्तमान है। विद्या के चार भेद हैं–प्रत्यक्ष, अनुमान, स्मृति एवं आर्ष। आर्षज्ञान से प्रातिभज्ञान का आशय है। उदाहरणार्थ, वैदिक ज्ञान के साक्षात्कर्ता ऋषियों को इन्द्रिय एवं अर्थ सन्निकर्ष के बिना ही भूत एवं भविष्यत् का ज्ञान होता था।[1]

संशय एवं विपर्यय वैशेषिक के अनुसार न्याय के समान ही अविद्यास्वरूप हैं। इसके अतिरिक्त वैशेषिक में अनिश्चयात्मक ज्ञान को अनध्यवसाय कहा गया है।

**स्वप्नज्ञान**–वैशेषिक द्वारा स्वीकृत स्वप्नज्ञान की प्रक्रिया अधिक तर्कसंगत है। वैशेषिक के अनुसार स्वप्न में, विश्रान्त इन्द्रियाँ मन में लीन हो जाती हैं। मन मनोवद् नाड़ी के द्वारा पुरीतत् नाड़ी में विश्राम के लिये चला जाता है। पुरीतत् नाड़ी में पहुँचने से पूर्व मन को पूर्व संस्कारों के आधार पर, एवं वात, पित्त तथा कफ की विषमता के कारण अदृष्ट के आश्रय से बहुविध विषयों का ज्ञान होता है। यही स्वाप्निक ज्ञान कहलाता है।

**कर्म का स्वरूप**–वैशेषिक दर्शन में कायिक चेष्टा ही कर्म है। यह कायिक चेष्टा कभी प्रयत्नपूर्वक होती है, कभी बिना प्रयत्न के। प्रयत्नपूर्वक किये गये कर्म सत्प्रत्ययकर्म कहलाते हैं, तथा विना प्रयत्न के किए गए कर्म असत्प्रत्ययकर्म, कहलाते हैं। पृथिव्यादि भूतों में विना प्रयत्न के किये गये कर्म अप्रत्यय-कर्म कहे गये हैं।

वैशेषिक सूत्र के अन्तर्गत उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण एवं गमन, इन पंचविध कर्मों का उल्लेख किया गया है।

---

१. प्रशस्तपादभाष्य, पृ. ४६।

**ईश्वर**–वैशेषिक दर्शन के अनुसार ईश्वर समस्त विश्व का निमित्त कारण है। अत एव प्रशस्तपाद-भाष्य के मङ्गलाचरण में समस्त विश्व के हेतुस्वरूप ईश्वर को प्रणाम किया गया है[1]। ईश्वर ही निःश्रेयस के हेतु तत्त्वज्ञान के कारणस्वरूप धर्म का प्रेरक है[2]। यहाँ यह निर्देशयोग्य है कि वैशेषिक के अनुसार बुद्धि का गुण होने के कारण ईश्वर आत्मा ही है। (ईश्वरोऽपि बुद्धिगुणत्वाद् आत्मैव, न्यायकन्दली)। ईश्वर की अपेक्षा बुद्धि से ही द्व्यणुकों की बहुत्वसंख्या उत्पन्न होती है। मानव को द्व्यणुकों का प्रत्यक्ष ही नहीं होता, अतः उसमें उक्त सामर्थ्य का प्रश्न ही नहीं आता।

यह उल्लेखनीय है, कि धर्म, अधर्म, दिशा एवं काल आदि साधारण कारणों के होने पर ही, पदार्थ का प्रत्यक्ष होता है। उदयनाचार्य ने किरणावली में इन साधारण कारणों में ईश्वर का उल्लेख किया है। किन्तु, वैशेषिक में वेदों को अपौरुषेय न मानकर, पौरुषेय एवं अनित्य ही माना गया है।

**मोक्ष का स्वरूप**–वैशेषिक दर्शन के अनुसार निःश्रेयस (निश्चित कल्याण) ही अपवर्ग अथवा मोक्ष है[3]। निःश्रेयस का हेतु द्रव्यादि पदार्थों का तत्त्वज्ञान है। यह तत्त्वज्ञान ईश्वर की प्रेरणा से प्रतिपादित धर्म से ही होता है[4]। किरणावली में भी तत्त्वज्ञान को ही निःश्रेयस का हेतु कहा गया है। परन्तु, न्याय-कन्दली के अनुसार तत्त्वज्ञान को तो धर्म का कारण होने से निःश्रेयस का हेतु कहा गया है। "यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः" इस सूत्र में भी धर्म को ही निःश्रेयस का कारण कहा गया है। न्यायकन्दली के अनुसार ज्ञानकर्मसमुच्चय को निःश्रेयस का हेतु बतलाया गया है। यहाँ यह तथ्य विचारणीय है, कि धर्म भी ईश्वर की प्रेरणा (इच्छाविशेष) के बिना निःश्रेयस का कारण नहीं बनता। अतः ईश-प्रेरणा से प्रतिपादित धर्म को ही मोक्ष का मूल कारण मानना अभीष्ट है। तत्त्वज्ञान निःश्रेयस का साक्षात् हेतु है। इस प्रकार किरणावली के अनुसार तत्त्वज्ञान को ही मोक्ष का हेतु मानना अभीष्ट है।

वैशेषिक की मोक्ष-प्रक्रिया के अनुसार ज्ञानपूर्वक किये गए, फल का कामनारहित कर्म के सम्पादन से विशुद्ध कुल में जन्म होता है, जिससे दुःखनाश के उपायों में जिज्ञासा होती है। तदनुसार जिज्ञासु साधक आचार्य के समीप जाकर छः पदार्थों का तत्त्वज्ञान प्राप्त करता है। तत्त्वज्ञान से अज्ञान की निवृत्ति हो जाने पर साधक विरक्त हो जाता है, तथा उसमें राग-द्वेष का अभाव हो जाता है। राग-द्वेष का अभाव होने पर तज्जन्य धर्माधर्म की उत्पत्ति नहीं होती, तथा पूर्वसंचित धर्म तथा अधर्म का भोग से नाश हो जाता है। ऐसी स्थिति में, केवल निवृत्तिरूप धर्म शेष रह जाता है, जो ज्ञानपूर्वक किए गए निष्काम कर्म से उत्पन्न होता है। निवृत्तिरूप धर्म भी सन्तोष, सुख तथा शरीर का सम्यक् ज्ञान कराकर एवं तत्त्वज्ञान से उत्पन्न होने वाले आनन्द का अनुभव कराकर समाप्त हो जाता है[5]।

---

१. प्रणम्य हेतुमीश्वरम्। मंगलाचरण, प्र.पा.भा.।

२. तच्चेश्वरचोदनाभिव्यक्ताद् धर्मादेव। प्र.पा.भा.पृ.२।

३. यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः। वै.सू.१-१-२।

४. प्र.पा.भा.पृ.२।

५. सन्तोषसुखं शरीरपरिच्छेदं चोत्पाद्य, रागादिनिवृत्तो, निवृत्तिलक्षणः केवलो धर्मः परमार्थदर्शनजं सुखं कृत्वा निवर्त्तते। प्र.पा.भा.पृ.२११।

इस प्रकार वैशेषिक में धर्म के दो स्वरूप माने गये हैं–एक प्रवृत्तिरूप तथा दूसरा निवृत्तिरूप। प्रवृत्तिरूप धर्म संसारभावना का निमित्त बनता है। इसके विपरीत निवृत्तिरूप धर्म से जन्म-मरणरूप संसार-चक्र की निवृत्ति हो जाती है। जैसा कि, ऊपर भी कहा गया है, निवृत्तिरूप धर्म के द्वारा परमार्थदर्शन से उत्पन्न सुख की प्राप्ति होती है। परमार्थदर्शन से प्राप्त सुख की यही स्थिति **जीवन्मुक्ति** की स्थिति है। कर्मभोग समाप्त होने पर जब जीव का पुनर्जन्म नहीं होता, तो यह शरीर का अनुत्पाद ही वैशेषिक के अनुसार विदेहमुक्ति की स्थिति है[1]।

जिस प्रकार, ईंधन को पूर्णतया जलाकर अग्नि शान्त हो जाता है, उसी प्रकार धर्माधर्मरूप बीज से आत्मा के रहित होने पर शरीरादि की निवृत्ति हो जाती है। यही उपशम अर्थात् मोक्ष की स्थिति है। इस प्रकार भारतीय षड्दर्शन में मोक्ष के सम्बन्ध में यत्किंचित् भेद अवश्य मिलता है। न्यायदर्शन में दुःख की अत्यन्त निवृत्ति को मोक्ष कहा है–

तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः (न्या. सू. १.१.२२)।

सांख्ययोग के अन्तर्गत प्रकृति एवं पुरुष के असंपृक्त भाव का ज्ञान ही कैवल्य है।

यहाँ यह उल्लेखनीय है, कि आरम्भ में भाट्टमीमांसक मुक्ति में आनन्द की स्थिति को नहीं स्वीकार करते थे, किन्तु बाद में मानमेयोदय आदि ग्रन्थों के अन्तर्गत मुक्ति की स्थिति में आनन्दानुभव को स्वीकार किया गया है। वेदान्त में भी आत्मानुभव ही मोक्ष है। यही पूर्ण आनन्द की स्थिति है। जो भी हो, इस विषय में प्रायः मतैक्य है कि मनुष्य के पूर्वकृत धर्माधर्म ही बन्ध एवं मोक्ष के कारण बनते हैं। यही मापदण्ड भारतीय जीवन-दर्शन का प्रमुख आधार है।

## समीक्षा एवं निष्कर्षसूत्र

न्याय-वैशेषिक का युग्म होने के कारण दोनों दर्शनपद्धतियाँ एक-दूसरे की पूरक हैं, तथा दोनों के सिद्धान्तों, जैसे कार्यकारणवाद, परमाणुवाद, सृष्टिसिद्धान्त, पदार्थस्वरूपनिरूपण, कर्मवाद, प्रमाणप्रमेयविचार एवं मोक्षविचार आदि, बहुत कुछ साम्य दृष्टिगोचर होता है[2]। किन्तु फिर भी, दोनों दर्शनपद्धतियों में बहुत कुछ वैषम्य दृष्टिगोचर होता है।

१. न्याय एवं वैशेषिक-दर्शन के सम्बन्ध में, तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह कहा जाएगा, कि जहाँ न्यायदर्शन का प्रमाण एवं सांसारिक विषयों के निरूपण पर विशेष बल है, वहाँ, वैशेषिक के अन्तर्गत प्रमेयनिरूपण एवं पदार्थमीमांसा का विशेष विवेचन प्रस्तुत

---

१. तदा निर्बीजस्यात्मनः शरीरादिनिवृत्तिः। पुनः शरीराद्यनुत्पत्तौ दग्धेन्धनानलवद् उपशमो मोक्षः। प्र.पा.भा.पृ.२११।

२. उत्क्षेपणमवक्षेपणमाकुञ्चनप्रसारणगमनमिति कर्माणि। वै.सू.१.१.७।

किया गया है। यदि न्याय मत में षोडश पदार्थों के तत्त्वज्ञान से मुक्ति का विधान है, तो वैशेषिक के अन्तर्गत सप्तपदार्थबोध से मुक्ति की प्राप्ति होती है। वैशेषिक में पृथिवी आदि नौ द्रव्य माने गये हैं।

२. जहाँ न्यायदर्शन के अन्तर्गत प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान एवं शब्द, इन चार प्रमाणों को स्वीकार किया गया है, वहाँ वैशेषिक में केवल प्रत्यक्ष तथा अनुमान को ही स्वीकार किया गया है। वैशेषिक के अनुसार शब्द प्रमाण का अन्तर्भाव अनुमान में हो जाता है। जिस प्रकार स्वाभाविक सम्बन्ध को जानने वाले व्यक्ति को लिंगदर्शन (धूमदर्शन) तथा व्याप्ति के स्मरण से अप्रत्यक्ष पदार्थ का अनुमान होता है, उसी प्रकार, शब्द आदि का भी अनुमान होता है[१]। किन्तु वैशेषिकदर्शन के कुछ विद्वान् शब्द को स्वतन्त्र प्रमाण भी स्वीकार करते हैं।

३. न्यायदर्शन के अनुसार इन्द्रियों के अनुरूप ही चाक्षुष, श्रावण, रासन, घ्राणज तथा स्पार्शन प्रत्यक्ष माने गये हैं। किन्तु वैशेषिक के अन्तर्गत केवल चाक्षुष **प्रत्यक्ष** को ही स्वीकार किया गया है।

४. न्यायदर्शन के अनुसार समवाय का प्रत्यक्ष माना गया है, जबकि वैशेषिकदर्शन समवाय का ज्ञान अनुमान से मानता है।

५. **पिठरपाक एवं पीलुपाक**—न्यायदर्शन में पिठरपाक को स्वीकार किया गया है, जबकि वैशेषिकदर्शन पीलुपाक का पक्षपाती है। कार्यरूप पृथ्वी के कारण परमाणु ही पार्थिव परमाणु कहे जाते हैं। रूपादि से, रूप, रस, गन्ध एवं स्पर्श का ग्रहण होता है। इन चारों की पृथ्वी में पाकजोत्पत्ति अग्नि-संयोग से होती है। इसकी प्रक्रिया में मतान्तर है। नैयायिक पिठरपाकवाद का अनुसर्त्ता है। पिठरपाक-वाद के अनुसार जो घट आदि अवयवी कार्यद्रव्य है, उस पिठर पात्र में ही, पाक (कच्चे घड़े का पककर लाल हो जाना) हो जाता है, तथा घटादि पात्र का पूर्वरूप नष्ट होकर नवीन रूपादि उत्पन्न हो जाते हैं। किन्तु वैशेषिक द्वारा स्वीकृत पीलुपाकवाद के अन्तर्गत परमाणुओं में ही पूर्वरूप आदि का विनाश होकर नवीन रूपादि की उत्पत्ति होती है। यही पीलुपाकवाद है। पीलु का अर्थ परमाणु है।

## नैयायिक के पिठरपाकवाद का निराकरण

नैयायिक के मतानुसार कार्य द्रव्य घट आदि में ही पूर्व श्यामरूप का नाश एवं रक्त रूप की उत्पत्ति हो जाती है। इस मत (पिठरपाकवाद) के अनुसार परमाणुपर्यन्त घटनाश तथा परमाणुओं मे ही क्रमशः घट की उत्पत्ति मानने की अपेक्षा नहीं है। वस्तुतः यहाँ, यह द्रष्टव्य है, कि घट आदि के

---

१. शब्दादीनामप्यनुमानेऽन्तर्भावः समानविधित्वात्। प्र.पा.भा.पृ. १५।
शब्दोऽनुमानं व्याप्तिवलेनार्थगमकत्वात्। न्यायकन्दली।

आरम्भ के परमाणु नितान्त संयुक्त, मिले हुए नहीं होते, अपितु छिद्रयुक्त होते हैं। इन परमाणुओं के मध्य, अग्नि के सूक्ष्म परमाणु प्रविष्ट हो जाते हैं। उदाहरण के लिये, मिट्टी के घट में घृत, तैल या जल भरा जाता है, तो बाहर भी प्रस्रवित होता देखा जाता है। इससे यह सिद्ध होता है, कि घट के आरम्भक परमाणुओं के मध्य में, अवकाश वर्तमान है। इस प्रकार पीलुपाकवादी या परमाणुपाकवादी वैशेषिक का यही मत समुचित मानना चाहिए, कि पाकक्रिया कार्यद्रव्यरूप अवयवी घट में न होकर (जैसा कि पिठरपाकवादी नैयायिक मानता है) परमाणुओं में होती है।

६. **नैयायिक** के न्याय एवं वैशेषिक की हेत्वाभासपरम्परासम्बन्धी विचारणा में भी मतभेद है। जैसा कि, न्यायदर्शन की विवेचना के अवसर पर कहा जा चुका है। न्यायदर्शन में असिद्ध, विरुद्ध, अनैकान्तिक, प्रकरणसम तथा कालात्ययापदिष्ट, ये पाँच हेत्वाभास माने गये हैं, जबकि वैशेषिक में विरुद्ध, असिद्धं एवं सन्दिग्ध, ये तीन हेत्वाभास स्वीकार किये गये हैं।

निष्कर्ष रूप से, यह कहा जा सकता है, कि वैशेषिकदर्शन के अन्तर्गत पदार्थमीमांसा, गुणस्वरूपनिरूपण, प्रमाण-प्रमेयविवेचन, परिमाण के भेद तथा उत्पत्तिनिरूपण, पाकजोत्पत्तिप्रतिपादन एवं पीलुपाकस्थापना, सृष्टि प्रलय के सिद्धान्त का विश्लेषण तथा धर्माधर्म एवं मोक्ष आदि सिद्धान्तों का विवेचन प्रस्तुत करते हुए, प्रधानरूप से भारतीय दर्शन के भौतिक एवं यथार्थवादी तथ्यों का उद्घाटन किया गया है। निश्चय ही, वैशेषिक के अन्तर्गत विवेचित परमाणुसम्बन्धी एवं पाकजोत्पत्ति-आदि-विषयक सिद्धान्त तत्कालीन भौतिकी (Physics) के स्वरूप को प्रस्तुत करते हैं। सम्प्रति इस शास्त्र के पुनरनुसन्धान की परमापेक्षा है।

●

सप्तम अध्याय

# सांख्यदर्शन

## अवतरणिका

प्रस्तुत दार्शनिक अध्ययन के अन्तर्गत आरम्भ से ही यह देखा गया है, कि प्रत्येक दर्शनपद्धति के अन्तर्गत, उसकी मूल पृष्ठभूमि में एक ओर यदि तत्पूर्ववर्त्ती दार्शनिक विचारों अथवा सम्प्रदाय के विचार सूत्र, किसी न किसी रूप में वर्त्तमान रहते हैं, तो दूसरी ओर ऋषि-मुनियों एवं मनीषी आचार्यों के प्रतिभा-आलोक की किरणें नूतन उद्भावनाओं की सृष्टि में तत्पर देखी जाती हैं। पूर्व एवं अपूर्व का यह स्वाभाविक संयोग एवं समन्वय प्रत्येक दर्शनपद्धति के अन्तर्गत दृष्टिगोचर होता है। यही कारण था, कि चार्वाकदर्शन की नास्तिकता, यदि जैन एवं बौद्ध दर्शन में अग्रसरित हुई थी, तो न्यायदर्शन के मूल में बौद्धन्याय की पीठिका वर्त्तमान थी। इसी प्रकार सांख्य दर्शन के अन्तर्गत भी, न्यायवैशेषिक के यथार्थवाद एवं कार्यकारणवाद के विश्लेषण का पृष्ठाधार स्पष्ट ही देखा जा सकता है। यही क्रम पूर्वमीमांसा एवं वेदान्त में भी चरितार्थ होता देखा जाता है। यदि एक ओर सांख्य का अनीश्वरवाद मीमांसा में भी समर्थित है, तो दूसरी ओर मीमांसा के कर्मवाद से, ज्ञानवादी वेदान्त ने पूर्णतया मुक्ति नहीं पायी है। किन्तु यहाँ, यह भी विस्मरणीय नहीं होना चाहिए, कि चार्वाक की भौतिक दृष्टि, जैन एवं बौद्ध दर्शन का आचारिक एवं आध्यात्मिक चिन्तन, न्याय एवं वैशेषिक का कार्यकारणवाद, मीमांसा का कर्मकाण्डदर्शन एवं वेदान्त की ज्ञानकाण्डदृष्टि आदि, इन दर्शन पद्धतियों की एक विशेष सूझ थी।

यहाँ, सांख्यदर्शन के सन्दर्भ में, यह वक्तव्य है, कि यह एक यथार्थवादी दर्शन है। एवं इसके अन्तर्गत प्रकृति एवं पुरुष, सृष्टि के विकासक्रम तथा कार्यकारणवाद की जो व्याख्या की गई है, वह इस दर्शन की एक अप्रतिम विशेषता है। सांसारिक दुःखों की निवृत्ति की जिज्ञासा से इस दर्शन का प्रारम्भ होना, इसकी व्यावहारिकता का ही द्योतक है। यह बात दूसरी है, कि इस दर्शन के अन्तर्गत आध्यात्मिक चिन्तन अत्यन्त गौण पड़ गया है। वस्तुतः सांख्यदर्शन अत्यन्त बौद्धिक एवं मनोवैज्ञानिक दर्शन है। सांख्य दर्शन के प्रमुख पाश्चात्य विचारक गार्वे का तो यहाँ तक कहना है, कि मानवमस्तिष्क का पूर्ण स्वातन्त्र्य और उसका अपनी शक्तियों के प्रति पूर्ण विश्वास विश्व के इतिहास में सर्वप्रथम सांख्यदर्शन के अन्तर्गत ही प्रदर्शित हुआ है[१]। इसी विद्वान् ने एक और स्थल पर[२] सांख्यदर्शन को भारतीय दर्शनों में सर्वाधिक

---

१. Philosophy of ancient India, p. 30.

२. Sāṁkhyapravacanabhāṣya, XIV.

महत्त्वपूर्ण कहा है। यद्यपि गार्वे का उक्त कथन अतिशयोक्तिपूर्ण है, परन्तु फिर भी यह तो स्वीकार्य ही है, कि सांख्य दर्शन यथार्थवादी एवं तत्त्वदार्शनिक दृष्टि से एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण प्रयास है। अत एव सांख्य दर्शन के सम्बन्ध में 'नहि सांख्यसमं ज्ञानम्' आदि उक्तियाँ प्रसिद्ध हैं। यद्यपि इस प्रकार की उक्तियाँ अतिरंजनापूर्ण हैं। इस प्रकार की अर्थवादप्रधान सूक्तियाँ तो सभी दर्शनों के सम्बन्ध में मिलती हैं। अतः एतादृश उक्ति-सूक्तियों से किसी भी दर्शन के वास्तविक महत्त्व पर कोई प्रकाश नहीं पड़ता।

## सांख्य शब्द का अर्थ

(१) व्याकरणिक व्युत्पत्ति के अनुसार सम् उपसर्गपूर्वक चक्षिञ्-ख्याञ् दर्शनार्थक धातु से अङ्+टाप् प्रत्यय के योग से संख्या शब्द की निष्पत्ति हुई है। संख्या शब्द से अण् प्रत्यय होने पर सांख्य शब्द निष्पन्न होता है। इस प्रकार सांख्य का अर्थ सम्यक् ज्ञान है। सांख्य दर्शन की प्रकृति-पुरुष-विवेक ख्याति एवं सत्त्वपुरुषान्यथाख्याति के मूल में भी उपर्युक्त सांख्य शब्द का आशय ही निहित है। इस प्रकार यह कहना होगा, कि संख्या अथवा विवेकज्ञान के, सांख्य के मूलभूत सिद्धान्त होने के कारण ही, इस दर्शन का नाम सांख्य पड़ा है।

(२) कतिपय विद्वान् गणना अर्थवाची संख्या शब्द के आधार पर सांख्य शब्द की निष्पत्ति निर्धारित करते हैं। इस निष्पत्ति के निर्धारकों का विचार है, कि सांख्यदर्शन के अन्तर्गत पच्चीस तत्त्वों की गणना प्रधान रूप से की गई है। इसीलिए, इसका नाम सांख्य पड़ा है। इस मत का समर्थन महाभारत के निम्नलिखित श्लोकों से भी होता है–

दोषाणां च गुणानां च प्रमाणं प्रविभागतः।
कञ्चिदर्थमभिप्रेत्य सा संख्येत्युपधीयताम् ।।
संख्यां प्रकुर्वते चैव प्रकृतिं च प्रचक्षते।
तत्त्वानि च चतुर्विंशस्तेन सांख्याः प्रकीर्त्तिताः ।। महाभारत, १२-३२-४२ ।।

(३) शङ्कराचार्य ने शुद्ध आत्मतत्त्व के विज्ञान को सांख्य कहा है[1]। गीता भाष्य में भी शङ्कराचार्य ने सांख्य शब्द का अर्थ–'परमार्थवस्तुविषय' कहा है, जो ज्ञानपरक ही है[2]।

(४) डा. राधाकृष्णन् का मत है, कि सांख्य शब्द का प्रयोग प्राचीन ग्रन्थों में दार्शनिक विचार के लिए ही प्रयुक्त होता था, न कि तत्त्वगणना के लिए, जैसे कि ऊपर कहा गया है।

मेरे विचार से सांख्य शब्द का दार्शनिक ज्ञानपरक अर्थ ही समुचित प्रतीत होता है। यद्यपि शङ्कराचार्यकृत आत्मतत्त्वविज्ञानपरक अर्थ सांख्य के सन्दर्भ में घटित नहीं होता, क्योंकि सांख्य में आत्मतत्त्व अस्वीकृत है, किन्तु शङ्कराचार्य द्वारा किया गृहीत विज्ञाम अर्थ (शुद्धात्मतत्त्वविज्ञानम्) सांख्य के सन्दर्भ में पूर्णतया चरितार्थ होता है। इस प्रकार सांख्य शब्द का अर्थ दार्शनिक ज्ञान ही समीचीन

---

१. शुद्धात्मतत्त्वविज्ञानं सांख्यमित्यभिधीयते। (विष्णुसहस्रनाम शाङ्करभाष्य)
२. सांख्ये परमार्थवस्तुविवेकविषये वुद्धिः। शा. भा. गी. २।३८।

है। इस मत के समर्थन में यह तथ्य भी विचारणीय है, कि अमरकोश में ज्ञानी एवं मनीषी के अर्थ में सङ्ख्यावान् शब्द का प्रयोग किया गया है–

धीरो मनीषी ज्ञः प्राज्ञः सङ्ख्यावान् पण्डितः कविः।
धीमान् सूरिः कृती कृष्टिर्लब्धवर्णो विचक्षणः।। (अमर. २।७।५)

विज्ञानभिक्षु ने सांख्य शब्द का अर्थ आगम एवं श्रुति का मनन किया है,[1] जो उपर्युक्त ज्ञान अर्थ का ही समर्थक है, क्योंकि मनन ज्ञान का ही रूप है। अतः यह कहना होगा, कि सांख्य शब्द का अर्थ ज्ञानपरक ही है, एवं तत्त्वों की गणना से सम्बन्धित अर्थ प्रशस्त नहीं कहा जा सकता।

## सांख्य दर्शन की प्राचीनता और उसके अनेक रूप

कुछ समालोचक विद्वानों में दर्शन ही नहीं, किसी भी शास्त्र की प्राचीनता को, साक्ष्यों को तोड़-मरोड़ कर प्रस्तुत कर, सिद्ध करने का प्रयास प्रायः देखने में आता है। ऐसे मनीषी विद्वान् निर्गलित एवं विशद तथ्यों की अवहेलना कर, प्राचीनता के मोह में तत्तत् सम्प्रदायों में वर्तमान तथ्यों एवं तर्कों की पूर्वाग्रहपर्वूक विवेचना करते हैं। यही बात सांख्य के आलोचक विद्वानों की पक्षपातपूर्ण धारणा के सम्बन्ध में भी चरितार्थ होती है। सांख्य की प्राचीनता के सम्बन्ध में कतिपय प्रमुख तथ्य इस प्रकार हैं–

### १. सांख्य वैदिक एवं औपनिषद दर्शन है

कुछ विद्वानों की धारणा है, कि सांख्य के मूल स्रोत संहिताओं एवं उपनिषदों में होने के कारण, वह एक वैदिक दर्शन है। इस मत के समर्थन में, ये विद्वान् सांख्य के सत्कार्यवाद के स्रोत के स्वरूप में 'एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति' (ऋ. ) एवं ऋग्वैदिक पुरुषसिद्धान्त (सहस्रशीर्षा पुरुषः) को, सांख्यवर्त्ती पुरुष सिद्धान्त के मूल स्रोत के रूप में उद्धृत करते हैं। इसी प्रकार सांख्य को औपनिषद दर्शन के रूप में स्वीकार करने वाले विद्वानों का तर्क है, कि बृहदारण्यक उपनिषद् में 'असङ्गो ह्ययं पुरुषः' (बृ. उ. ४।३।१५) एवं कठोपनिषद् के 'पुरुषान्न परं किञ्चित् सा काष्ठा सा परा गतिः' (कठ. उ. ३।११) आदि वचनों में सांख्यदर्शन के पुरुषसिद्धान्त के मूल स्रोत वर्त्तमान हैं। इसी प्रकार, इन विद्वानों का बलपूर्वक कहना है, कि 'सदेव सोम्य, इदमग्रे आसीदेकमेवाद्वितीयम्' (छा. उ. ६।२।१), आदि सत्तत्त्व-निरूपक औपनिषद सिद्धान्त निःसन्देह सांख्य-सत्यकार्यवाद के मूल हैं। उपनिषदों में सांख्यदर्शन का मूल खोजने वाले आलोचक "अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः" (श्वे. ३.५-४) इस औपनिषद वचन में सांख्यस्वीकृत सत्त्व-रजस् एवं तमोगुणात्मिका प्रकृति का दर्शन करते हैं। सांख्य के औपनिषद होने का समर्थन करने वाले विद्वानों का यह भी तर्क है, कि उपनिषदों में परिणामवाद उपलब्ध

---

१. सांख्यप्रवचनभाष्य, अवतरणिका।

होता है और वही सांख्य परिणामवाद का मूल बीज है[1]।

## २. पौराणिक एवं महाभारतवर्त्ती सांख्य

पुराणों में सांख्य दर्शन का अनुशीलन करने वाले विद्वानों का कथन है, कि ब्रह्म पुराण के अन्तर्गत चौबीस भेदों वाली प्रकृति को ब्रह्म की ही अभिव्यक्ति कहा है। इसी प्रकार विष्णुपुराण में पुरुष को परब्रह्म का रूप कहा है। एवञ्च व्यक्त, अव्यक्त एवं काल भी परब्रह्म के ही रूप हैं[2]। सांख्य के अध्येताओं का कहना है कि शान्तिपर्व के 'मोक्षधर्म' प्रकरण के अन्तर्गत प्राप्त निम्नलिखित श्लोक सांख्यसिद्धान्त के बोधक हैं–

यत्तदेकाक्षरं ब्रह्म नानारूपं प्रदृश्यते।
आसुरिर्मण्डले तस्मिन् प्रतिपेदे तदव्ययम् ।। महा. २१८।१४।

पुण्यपापक्षयार्थं सांख्यज्ञानं विधीयते।
तत्क्षये ह्यस्य पश्यन्ति ब्रह्मभावे परां गतिम् ।। महा. २६५।३८।

अत्र ने संशयो मा भूत् ज्ञा' सांख्यं परं मतम् ।
अक्षरं ध्रुवमेवोक्तं पूर्णं ब्रह्म सनातनम् ।। महा. ३०१।१०१।

अप्रबुद्धमथाव्यक्तमगुणं प्राहुरीश्वरम् ।
निर्गुणञ्चेश्वरं नित्यमधिष्ठातारमेव च।। महा. ३०५।२२।

इसी प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता के अन्तर्गत भी सांख्यसम्बन्धी अनेक विचार उपलब्ध होते हैं। यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि गीता में निरूपित-व्याख्यात सांख्य सेश्वर-सांख्य हैं[3]। सांख्य दर्शन के प्रमुख सिद्धान्त–प्रकृतिपरिणामवाद (परिणामतः सलिलवत् सां. का. १६) एवं, पुरुष का अकर्तृत्व (द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च, सा. का. १९), गीता में स्पष्टतया दृष्टिगोचर होते हैं –

प्रकृतेः क्रियमाणानि, गुणैः कर्माणि सर्वशः।
अहङ्कारविमूढात्मा कर्ताऽहमिति मन्यते।। गी. ३।२६।
प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः।
यः पश्यति तथात्मानकमर्तारं च पश्यति।। गीता, १३।२८।

---

१. छा. उ. ६।१।४।

२. परस्य ब्रह्मणो रूपं पुरुषः प्रथमं द्विजः।
व्यक्ताव्यक्ते तथैवान्ये रूपे कालस्तथा परम् ।। विष्णु पुराण, १।२।१५।

३. मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः क्रियते सचराचरम् । हेतुनाऽनेन कौन्तेय जगद् विपरिवर्त्तते।। गी. ९।१०।

## सांख्य बुद्धपूर्ववर्त्ती है

वैदिकी हिंसा की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप बौद्धों ने अहिंसावाद की विचारधारा का, तथा कर्मकाण्ड का निराकरण करते हुए, अनीश्वरवाद का प्रचार किया था। इस प्रकार बौद्ध अवैदिक सिद्ध हुए। किन्तु बौद्धों को अनीश्वरवाद की एवं अन्य सिद्धान्तों की प्रतिष्ठापना में सांख्यदर्शन से भी प्रेरणा मिली। उदाहरणार्थ ऐसा उल्लेख मिलता है, कि बुद्ध ने अराडकलाम नामक सांख्य विद्वान् से बुद्ध सांख्य ज्ञान प्राप्त किया था। इसी प्रकार प्राचीन सांख्याचार्य वार्षगण्य से बौद्धों को अनीश्वरवाद का पर्याप्त ज्ञान मिला था। आदान-प्रदान के इस क्रम का यह फल भी हुआ कि आगे चलकर सांख्य के कपिलप्रभृति आचार्यों पर भी बौद्ध दर्शन के नास्तिकवाद एवं अनीश्वरवाद का पर्याप्त प्रभाव परिलक्षित होता है। यहाँ यह तथ्य भी उल्लेखनीय है कि यद्यपि नास्तिकवाद एवं अनीश्वरवाद की दृष्टि से बौद्ध एवं सांख्य विचारधारा में साम्य है, किन्तु दोनों का यह अन्तर द्रष्टव्य है कि बौद्धों ने ज्ञान को उसके अनेक घटकों के रूप में माना था। बौद्धों का कहना था कि ज्ञान के विभिन्न घटकों के समन्वय से चेतनस्थिति का जन्म होता है। बौद्धों के मतानुसार यह समन्वय आत्मा की भ्रमात्मक धारणा का आधार था, कारण कि यह समन्वय स्थायी न होकर मात्र एक क्षणिक स्थिति है। इसके विपरीत सांख्य दर्शन के अनुसार शुद्ध चित् (पुरुष) न भ्रमात्मक है, और न ही कोई अमूर्त्त धारणा, अपितु यह एक ठोस एवं अनुभवातीत तत्त्व है। यही तत्त्व सांख्य का पुरुष तत्त्व है, जो प्रत्येक व्यक्ति में पृथक्-पृथक् स्वीकार किया गया है। 'पुरुष' तत्त्व का विवेचन इसी अध्याय में आगे यथावसर किया जाएगा।

## चरकसांख्य

चरक का सांख्य महाभारत तथा पौराणिक सांख्य से बहुत-कुछ मिलता है। पुरुष का अव्यक्तावस्था के अन्तर्गत स्वीकार करना, तन्मात्राओं की अस्वीकृति, मुक्तावस्था में पुरुष की चेतनारहित स्थिति की स्वीकृति आदि चरकसांख्य की अनेक विशेषतायें महाभारत के समान ही हैं[1]। चरक पंचशिख के अनुयायी थे।

## सांख्यसूत्र तथा सांख्यकारिका का सांख्य

सांख्यसूत्र तथा सांख्यकारिका का सांख्य निरीश्वरवादी है। यद्यपि सांख्यसूत्र के अन्तर्गत

---

१. प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः।
अहङ्कार विमूढात्मा कर्ताऽहमिति मन्यते।।
प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः।
यः पश्यति तथात्मानमकर्तारं च पश्यति।। गीता १३। २६, २८।
प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि।
विकारांश्च गुणाँश्चैव विद्धि प्रकृतिसम्भवान्।। गीता, १३। १८।
पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान्।
कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु।। गीता, १३। २१।

व्यवस्थापक ईश्वर का संकेत अवश्य मिलता है,[1] किन्तु जैसा कि मैक्समूलर ने भी उल्लेख किया है,[2] सांख्यसूत्र में ईश्वरसिद्धि के लिए कोई तर्क नहीं प्रस्तुत किया गया है। किन्तु, यहाँ यह भी स्वीकार्य है कि सांख्यसूत्र में कपिल ने ईश्वर के खण्डन के लिए भी कोई तर्क नहीं दिया है।

## विज्ञानभिक्षु द्वारा प्रतिपादित सांख्य

विज्ञानभिक्षु सांख्यदर्शन के सामञ्जस्यवादी आचार्य थे। इन्होंने ईश्वरवाद की पुनः प्रतिष्ठा की थी, तथा सांख्य एवं वेदान्त का समुचित सामञ्जस्य भी प्रतिपादित किया था।

उपर्युक्त के अतिरिक्त गुणरत्न ने तत्त्वरहस्यदीपिका[3] के अन्तर्गत मौलिक्य एवं उत्तरनामक दो अन्य सांख्यसम्प्रदायों की चर्चा की है। मौलिक्य सांख्यसम्प्रदाय के अनुसार प्रत्येक आत्मा के लिए एक पृथक् 'प्रधान' की सत्ता स्वीकार की गई है। यह प्राचीन सांख्य सिद्धान्त है। महाभारत तथा चरक-सांख्य, इसी का प्रतिरूप प्रतीत होता है। जहाँ तक, उत्तरसांख्य का प्रश्न है, यह सांख्यकारिका में वर्णित निरीश्वर सांख्य का ही स्वरूप कहा जा सकता है।

इस प्रकार ऊपर किए गए अनुशीलन से सांख्य दर्शन के अनेक रूप मिलते हैं। यहाँ उपर्युक्त मतों एवं विचारों की समीक्षा अपेक्षित है।

## समीक्षा, प्रथम मत

प्रथम मत के अनुसार सांख्य दर्शन को वैदिक एवं औपनिषद कहा जाता है। तदनुसार इसकी उत्पत्ति के सम्बन्ध में संहिताओं एवं उपनिषदों में देखने के प्रयास किए जाते हैं। इस सम्बन्ध में, यह तथ्य विचारणीय है, कि सत्कार्यवाद के मूल में, जिस ऋग्वेदिक सत् (एकं सत्) एवं सांख्य दर्शन के पुरुषवाद के मूल में जिस ऋग्वैदिक पुरुषसिद्धान्त को स्वीकार किया जाता है, वही वेदान्त दर्शन के अध्येताओं द्वारा अद्वैतवादसम्मत सद्वाद एवं ब्रह्मवाद के बीज के रूप में अंगीकृत है। अतः ऋग्वैदिक सद्वाद एवं पुरुष सिद्धान्त को सांख्यसत्कार्यवाद एवं पुरुषवाद का रंग देना अनुचित ही कहा जाएगा। वास्तविक तथ्य तो यह है कि संहितावर्ती ऋषियों के अनुभवों पर किसी सिद्धान्त विशेष की मोहर नहीं लगी है, वे तो स्वतन्त्र ज्ञानानुभूतियाँ हैं।

इसी प्रकार उपनिषदों में सांख्य तत्त्वों को खोजने वाले आलोचक विद्वानों के मत के सम्बन्ध में यह कहना होगा, कि इन विद्वानों के अनुसार, जैसा कि ऊपर प्रथम मत को प्रस्तुत करते हुए कहा गया है, सांख्य के पुरुष एवं उसकी असङ्गता का दर्शन बृहदारण्यक आदि उपनिषदों में देखना औचित्यपूर्ण नहीं है। और, क्या वेदान्त में 'पुरुष' आत्मा का बोधक नहीं है। इसी प्रकार, क्या, "सदेव सोम्य." के अन्तर्गत 'सत्' से वेदान्त के मूल परमार्थ सत् का निर्देश नहीं मिलता। क्या, "अजामेकाम्" श्वेताश्वतरोपनिषद् का यह वचन, जो सांख्यानुयायियों के मतानुसार सांख्य की प्रकृति का मूल है, वेदान्त

१. महाभारत, १२। २१६।
२. Maxmuller, Indian philosophy, vol. III P. 218.
३. तत्त्वरहस्यदीपिका, पृ० ८८।

की त्रिगुणात्मिका माया का बोधक नहीं है। जहाँ तक, उपनिषदों में सांख्य परिणामवाद की प्राप्ति का प्रश्न है, वहाँ यह कहना होगा, कि छान्दोग्य श्रुति–"वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्" 'मिट्टी के बने, अनेक पदार्थ विकार' वाचारम्भण, कहने मात्र के हैं, तथा केवल नाम मात्र के हैं, सत्य कारण तो मिट्टी ही है, विवर्त्तवाद की ही समर्थक है, परिणामवाद की कदापि नहीं। उक्त श्रुति के अन्तर्गत विकार शब्द का प्रयोग अवश्य है, जो परिणामार्थवाची भी है, किन्तु विकार शब्द यहाँ मृत्तिकानिर्मित घटादि कार्यों के मिथ्यात्व का सूचक है। इस श्रुति के अन्तर्गत विवर्त्तवाद सिद्धान्त के द्वारा द्वैतता का निराकरण करते हुए अद्वैतवाद की पुष्टि की गई है, परिणामवाद या द्वैतवाद की नहीं। इसीलिए, आगे चलकर, 'एकमेवाद्वितीयम्' (छा. ६.२.२) कहकर अद्वैतवाद का ही समर्थन किया गया है। अतः मात्र छिट-पुट शब्दों के आधार पर उपनिषदों में किसी सिद्धान्त विशेष की सत्ता स्वीकार करना समीचीन नहीं है। यहाँ यह कहना अपेक्षित है, कि क्या, उपनिषदों में सांख्यसिद्धान्तों के समर्थक विद्वान् उपनिषद्वर्त्ती ब्रह्मवाद, आत्मवाद, माया, अविद्यावाद आदि सिद्धान्तों को सांख्य दर्शन में कोई स्थान दे सकेंगे। अतः यदि समग्रता की दृष्टि से उपनिषदों का अनुशीलन किया जाएगा, तो वेदान्त ही औपनिषद सिद्धान्त सिद्ध होगा,[1] सांख्यादि नहीं। यह बात दूसरी है, कि सांख्यादि दर्शनसम्प्रदायों के कुछ महत्त्वपूर्ण पारिभाषिक शब्द, जैसे, पुरुष, प्रकृति, व्यक्त एवं अव्यक्त, तथा कतिपय विचारबिन्दु उपनिषदों में भी मिल जाएँ।

उपर्युक्त पर्यालोचन के आधार पर, सांख्यदर्शन के प्रसिद्ध पाश्चात्य विद्वान् गार्वे का यही मत समीचीन प्रतीत होता है, कि सांख्यदर्शन उपनिषदों के प्रज्ञानाद्वैतवाद (Idealistic view) की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप उत्पन्न हुआ था[2]। गार्वे के मत की समीचीनता में यह प्रमुख हेतु है, कि औपनिषद दर्शन अद्वैतवादसम्मत है, जबकि सांख्यदर्शन द्वैतवाद का समर्थक एवं प्रमुखतया भौतिकवाद का ही अनुयायी है। अतएव पाश्चात्य समालोचक विद्वान् जैकोबी भी सांख्य दर्शन का विकास प्राचीन उपनिषदों से न मानकर, उसे भौतिकवाद पर आधारित स्वीकार करते हैं[3]। प्रसिद्ध पाश्चात्य विद्वान् कीथ ने भी औपनिषद दर्शन एवं सांख्य दर्शन के मध्य भेद-रेखा को स्पष्ट करते हुए यह तथ्य उजागर किया है, कि कठ. उपनिषद् का विशुद्ध निर्गुणब्रह्मवाद एवं श्वेताश्वतरोपनिषद्वर्त्ती सेश्वरवाद सांख्यविचारधारा से मूलतया भिन्न है। इस प्रकार सांख्यदर्शन को औपनिषद दर्शन कहना, समुचित नहीं माना जा सकता। ऊपर दिए गए **द्वितीय मत** के अनुसार पुराणों एवं महाभारत में सांख्यदर्शन का विकास देखा जाता है।

---

१. वेदान्तो नाम उपनिषत्प्रमाणम्। वेदान्तसार, १।

२. देखें, गार्वे का Sāṅkhya नामक निबन्ध (Encyclopaedia of Religion and Ethies, vol. XI Page, 189).

३. The Upaniṣads, however differ essentially basically from the Sāṅkhya in the fact that they definitely accept either the doctrine of the absolute in its pure form, as does the Kaṭha, or the doctrine in a theistic form as does the Śvetāśvatara. Sāṅkhya system, Page 59-60.

इस सम्बन्ध में हमारा यही वक्तव्य है, कि पुराणों की प्रकृति के अनुसार, उनमें प्रायः सभी प्रमुख दर्शनों के सम्बन्ध में संक्षिप्त अथवा विस्तृत विवेचन मिलते हैं। पुराणों में, अद्वैतवेदान्त भी वर्त्तमान है, और वैष्णव वेदान्त भी, न्याय भी और वैशेषिक भी, इसी प्रकार सांख्य भी और योग भी, तथा च शैवदर्शन पुराणों में सर्वथा उपलभ्यमान है। किन्तु, यह ध्यातव्य है, कि पौराणिक दर्शन प्रायः मिश्रित रूप में ही मिलते हैं। जहाँ तक पौराणिक सांख्य की बात है, जैसा कि ऊपर **द्वितीय मत** को प्रस्तुत करते हुए कहा गया है, विष्णुपुराण के अनुसार २४ तत्त्वों वाली प्रकृति को ब्रह्म की प्रकृति (परस्य ब्रह्मणो रूपम्.) बतलाया गया है। यहाँ यह उल्लेखनीय है, कि इस स्थल पर, ब्रह्म वेदान्त का सिद्धान्त है, एवं प्रकृति सांख्य की। इसी प्रकार, महाभारतवर्त्ती सांख्य के सम्बन्ध में विद्वानों द्वारा शान्तिपर्व (मोक्षधर्म) के जो उदाहरण प्रस्तुत किए जाते हैं, वे भी पौराणिक सांख्य के मिश्रित होने के ही द्योतक हैं। उदाहरणार्थ, "यत्तदेकाक्षरं ब्रह्म" "ब्रह्मभावे परां गतिम्" "पूर्णं ब्रह्म सनातनम्" "निर्गुणं चेश्वरं नित्यम्" आदि ऊपर द्वितीय मत की प्रस्तुति के अवसर पर दिए गए उदाहरण अद्वैत वेदान्त के प्रभाव को ही स्पष्टतया परिलक्षित करते हैं। अतः पुराणवर्त्ती सांख्य वेदान्तदर्शन से पूर्णतया प्रभावित ही कहा जाएगा। जहाँ तक, श्रीमद्भगवद्गीतावर्त्ती सांख्य का प्रश्न है, वह भी अद्वैतवेदान्त के विचारों से प्रभावित है। बालगङ्गाधर तिलक ने भी महाभारत एवं गीता के सांख्य को अद्वैतवेदान्तविषयक विचारों का फल कहा है।[1] निदर्शनार्थ, गीता में 'पुरुष' को परमात्मा भी कहा गया है[2]। **तृतीय मत**–तृतीय मत के अनुसार, जैसा कि पहिले कहा जा चुका है, सांख्य को बुद्ध-पूर्ववर्त्ती स्वीकार किया जाता है, तथा यह कहा जाता है, कि बौद्धों को अनीश्वरवाद की प्रेरणा सांख्य से ही मिली थी। वस्तुतः बौद्धों एवं सांख्यों के इस आदान-प्रदान के युग में नास्तिकवाद एवं अनीश्वरवाद जैसे समान सिद्धान्तों के सन्दर्भों में, बौद्ध एवं सांख्य दार्शनिकों का एक-दूसरे से प्रभावित होना स्वाभाविक ही था। फिर भी, दोनों की मूल वैचारिक पृष्ठभूमि स्वतन्त्र होने के कारण दोनों में भेद की रेखायें भी स्पष्ट हैं। **चतुर्थ मत** के अन्तर्गत उल्लिखित चरक सांख्य, जैसा कि कहा गया है, बहुत कुछ महाभारतवर्त्ती सांख्य के ही समान है। चरक के बहुत से मूल सिद्धान्त ऐसे भी हैं, जो महाभारतवर्त्ती पंचशिख के सांख्यसिद्धान्त से मेल नहीं खाते। इस प्रकार चरक का सांख्य मिश्रितसांख्य ही कहा जाएगा। **पञ्चम मत** के अन्तर्गत, ऊपर यह कहा जा चुका है, कि कपिल के सांख्यसूत्र एवं सांख्यकारिका का सांख्य निरीश्वरसांख्य है। किन्तु सांख्यसूत्र की प्रामाणिकता सुनिश्चित नहीं है। इसका कारण यह है, कि सांख्यसूत्र के रचयिता कपिल का काल निश्चित नहीं है। श्रीमद्भागवत में, इन्हें भगवान् विष्णु का पञ्चम अवतार कहा गया है। एक मत ऐसा भी मिलता है, कि मानवरूप में कपिल रहे ही नहीं। उदयवीर शास्त्री ने सांख्यसूत्र के रचयिता कपिल का काल महाराज सगर का काल माना है। यह काल सत्ययुग का अन्तिम काल था। किन्तु यह काल उपनिषदों से पूर्ववर्त्ती है, या परवर्त्ती, यह कहना कठिन है। फिर, उपनिषदों का काल भी तो सुनिर्धारित नहीं है। एक अन्य मत यह भी मिलता है, कि विज्ञानभिक्षु ही सांख्यसूत्र एवं भाष्य, दोनों के रचयिता हैं। इस प्रकार कपिल एवं सांख्य

---

१. आद्याप्रसाद मिश्र, सांख्यदर्शनपर्यालोचन, पृ. ५२।
राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान दिल्ली, १९८९ ई.।

२. देखें, उमेश मिश्र, 'भारतीयदर्शन' पृ. २६६।

सूत्र की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता संदिग्ध है। अतः यही निष्कर्ष निकलता है, कि एकमात्र ईश्वरकृष्ण (२०० ई. पू.) रचित सांख्यकारिका ही एक ऐसा ग्रन्थ है, जो रचनाकाल एवं विषयसामग्री की दृष्टि से प्रामाणिक माना जा सकता है। यह ग्रन्थ निरीश्वरसांख्य का प्रतिपादन करता है। जैसा कि, पौराणिक एवं महाभारतवर्त्ती सांख्य में देखने में आता है, सांख्यकारिका में वर्त्तमान सांख्यसिद्धान्तों में परस्पर किसी प्रकार का विरोध नहीं है और न ही उन पर वेदान्त के ब्रह्मवाद पर किसी अन्य सिद्धान्त का प्रभाव ही स्पष्ट परिलक्षित होता है। सांख्यकारिका की प्रामाणिकता इससे भी आँकी जा सकती है, कि शंकराचार्य जैसे, मनीषी विद्वान् ने सांख्य सिद्धान्त का पर्यालोचन करते समय सांख्यकारिका को ही उद्धृत किया है, सांख्यदर्शन के किसी अन्य ग्रन्थ को नहीं। वस्तुतः सांख्यदर्शन के क्षेत्र में, ईश्वरकृष्ण का वही महत्त्व है, जो अद्वैत वेदान्त के क्षेत्र में शङ्कराचार्य का महत्त्व है। यदि विचार कर देखा जाय, तो सांख्यदर्शन की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता का आधार सांख्यकारिका को ही मानना चाहिए।

जहाँ तक, विज्ञानभिक्षु (१६०० ई.) का सम्बन्ध है, इन पर वेदान्त दर्शन का पर्याप्त प्रभाव है। इन्होंने ब्रह्मसूत्र पर भी विज्ञानामृतभाष्य लिखा है। सांख्यसूत्र पर तो इनका सांख्यप्रवचनभाष्य प्रसिद्ध है। सांख्यप्रवचनभाष्य में भी विज्ञानभिक्षु द्वारा सांख्य एवं वेदान्त के सिद्धान्तों का समन्वय ही प्रस्तुत किया गया है। अतः यह मानना होगा कि विज्ञानभिक्षु एक समन्वयवादी दार्शनिक थे। इनकी कृतियों एवं सिद्धान्तों के सम्बन्ध में आगे विवेचन किया जाएगा।

## सांख्यदर्शन के प्रमुख आचार्य एवं उनकी कृतियाँ

अभी पीछे, सांख्यदर्शन के प्राचीन एवं मूलसूत्रों (विकसित एवं अविकसित) का निरूपण प्रस्तुत किया गया है। इस स्थल पर सांख्यदर्शन के प्रमुख आचार्यों एवं टीकाकारों के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

**कपिल**–कपिल के नाम से आज **सांख्यसूत्र** नामक सांख्यदर्शन का प्रमुख ग्रन्थ मिलता है। सांख्यसूत्र के अन्तर्गत ६ अध्याय तथा ५३६ सूत्र हैं। इनमें सांख्य दर्शन के मूल सिद्धान्तों का संक्षिप्त वर्णन मिलता है। सांख्यसूत्र के प्रथम अध्याय में सांख्यविषय का निरूपण, जिसमें त्रिविधदुःखत्रयनिवृत्ति एवं मोक्षादि आते हैं, किया गया है। द्वितीय अध्याय में, प्रधानादि, तृतीय अध्याय में वैराग्य, चतुर्थ अध्याय में सांख्यतत्त्व बोधक रोचक आख्यायिकाओं, पञ्चम अध्याय में परपक्ष का निराकरण एवं षष्ठ अध्याय के अन्तर्गत सांख्य सिद्धान्तों, जैसे पुरुष, पुरुषार्थादि का निरूपण वर्त्तमान है। सांख्यसूत्र पर 'अनिरुद्धवृत्ति' नाम्नी टीका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। विज्ञानभिक्षु (१६०० ई.) का सांख्यप्रवचनभाष्य तो प्रसिद्ध ही है। सांख्यसूत्र के रचनाकाल के सम्बन्ध में मतभेद है। सर्वदर्शनसंग्रह में इसका उल्लेख न होने के कारण, इसे १४०० ई. के पश्चाद्वर्ती कहा जाता है, किन्तु माधवमन्त्री (१४०० ई.) की टीका में "सत्त्वरजस्तमोगुणानां साम्यावस्था मूलप्रकृतिः" (सां. सू. १६१) उद्धृत है, अतः इसके १४०० ई. से पूर्वकाल का मानना ही संगत है। कपिल की दूसरी कृति **तत्त्वसमास** है। **तत्त्वसमास** की अनेक टीकाएँ

मिलती हैं, जिनमें शिवानन्दकृत सांख्यतत्त्वविवेचन भावगणेश (१६वीं शता.) कृत सांख्यतत्त्वयाथार्थ्यदीपन, सर्वोपकारिणी एवं सांख्यसूत्रविवरण प्रमुख हैं। विद्वानों का विचार है कि सांख्यसूत्र एवं तत्त्वसमास के रचयिता दो स्वतन्त्र कपिल थे। इस मत के अनुसार सांख्यसूत्र के रचयिता, कपिल अग्निदेव के अवतार थे, तथा तत्त्वसमास के रचयिता कपिल भगवान् विष्णु के अवतार तथा कर्दम एवं देवहूति के पुत्र थे[1]। किन्तु विज्ञानभिक्षु ने सांख्यसूत्र एवं तत्त्वसमास के रचयिता भगवान् विष्णु के अवतार, एक ही महर्षि कपिल को माना है।

तत्त्वसमास के रचना काल के सम्बन्ध में मतभेद मिलता है। कतिपय विद्वान् तत्त्वसमास को प्राचीन मानते हैं, तो एक दूसरे विद्वान्, कीथ इसे १४०० ई. के पश्चात् का मानते हैं। इसका तर्क वे, यह प्रस्तुत करते हैं कि माधवाचार्य (१४०० ई.) ने सर्वदर्शनसंग्रह में तत्त्वसमास का उल्लेख नहीं किया है। दासगुप्त एवं गार्वे भी इसी मत के समर्थक हैं। किन्तु यह मत बहुत तर्कपुष्ट नहीं प्रतीत होता। इसका कारण यह है, कि सर्वदर्शनसंग्रह में तत्त्वसमास का उल्लेख अनिवार्य नहीं कहा जा सकता। अत एव मैक्समूलर इसे प्राचीन मानते हैं। इसे प्राचीन मानने में यह तर्क दिया जा सकता है कि भगवदज्जुक (७०० ई.) नाटक में, जो महेन्द्रविक्रम के समय लिखा गया था, तत्त्वसमास के आठ सूत्र उद्धृत हैं[2]। इससे यह स्पष्ट सिद्ध होता है, कि तत्त्वसमास सप्तम शताब्दी से पूर्वकालिक है।

यहाँ, सांख्यसूत्र एवं तत्त्वसंग्रह के रचयिता कपिल के सम्बन्ध में विचार अपेक्षित है। एक मत के अनुसार, यदि कपिल एक काल्पनिक व्यक्ति थे, तो एक अन्य मत के अनुसार, वे ऐतिहासिक महापुरुष थे। प्रथम मत के अनुसार श्वेताश्वतरोपनिषद्वर्त्ती "ऋषिप्रसूतं कपिलं यस्तमग्रे"—के अन्तर्गत कपिल से भास्कराचार्य आदि ने हिरण्यगर्भ का अर्थ ग्रहण किया है। वाचस्पतिमिश्र ने योगसूत्र (१-२५) की टीका में, कपिल को हिरण्यगर्भ कहा है[3]। पाश्चात्य विद्वान् कीथ भी, इसी मत के समर्थक हैं[4]। किन्तु, इस मत के विपरीत शङ्कराचार्य ने कपिल को सांख्य का उपदेष्टा स्वीकार किया है। यहाँ, यह अवश्य उल्लेखनीय है, कि शङ्कराचार्य ने सांख्याचार्य कपिल को वासुदेव नामक वैदिक कपिल (सगर के साठ हजार पुत्रों को भस्म करने वाले) से भिन्न माना है। कपिल के काल्पनिक न होकर ऐतिहासिक व्यक्ति होने में, यह तथ्य सर्वाधिक प्रमाणक है, कि योगसूत्र (१.२५) के भाष्यकार व्यास ने कपिल महर्षि को, जिज्ञासु आसुरि को सांख्य की शिक्षा देने वाला कहा है[5]। विज्ञानभिक्षु ने भी स्पष्ट कहा है, कि सृष्टि

---

१. देखें, तत्त्वसमास की सर्वोपकारिणी टीका—
"अथात्र ......... सूत्रषडध्यायी तु वैश्वानरावतारभगवत्कपिलप्रणीता, इयं तु द्वाविंशतिसूत्री तस्या अपि बीजभूता नारायणावतारमहर्षिभगवत्कपिलप्रणीतेति वृद्धाः।।

२. भगवदज्जुक , पृ. १-१५।

३. कपिलो स्वयम्भूर्हिरण्यगर्भस्तस्यापि सांख्ययोगप्राप्तिर्वेदे श्रूयते। तत्त्ववैशारदी, यो. सू. १.२५।

४. Sāṅkhya system, p. 9.

५. अन्यस्य च कपिलस्य सगरपुत्राणां प्रतप्तुर्वासुदेवनाम्ना स्मरणात्। (ब्र. सू. शा. भा. २।१।१.)

के आदि में, आदि विद्वान् स्वयम्भू के रूप में उत्पन्न विष्णु ने ही योगबल से चित्त में अंशतः प्रविष्ट होकर कपिल नाम से, जिज्ञासु आसुरि को तत्त्व का उपदेश दिया था। भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में भी स्वयं को कपिल मुनि कहा है–इस प्रकार इतना तो अवश्य सिद्ध होता है, कि कपिल काल्पनिक न होकर एक ऐतिहासिक महापुरुष थे, किन्तु यह कहना कठिन है, कि सांख्य के रचयिता वैदिक थे, अथवा अवैदिक थे।

## आसुरि

आसुरि कपिल के शिष्य थे। आसुरि की ऐतिहासिकता में भी किञ्चित् सन्देह है। कीथ आसुरि को ऐतिहासिक व्यक्ति मानने के विरुद्ध हैं।[1] परन्तु प. गोपीनाथ कविराज इन्हें ऐतिहासिक पुरुष स्वीकार करते हैं[2]। आसुरि के ऐतिहासिक व्यक्ति होने में, यह प्रबल प्रमाण है, कि हरिभद्र सूरि (७२५ ई.) ने एक श्लोक[3] को षड्दर्शनसमुच्चय के अन्तर्गत आसुरि के नाम से उद्धृत किया है। महाभारत में भी असुरि को पञ्चशिख का गुरु कहा गया है। अतः आसुरि का काल ७०० ई. से पूर्व माना जा सकता है। आसुरि रचित कोई ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है।

### पञ्चशिख

पञ्चशिख के गुरु आसुरि थे। पञ्चशिख पञ्चरात्र अथवा भागवत सम्प्रदाय के भी विज्ञाता थे। पञ्चशिख लिखित कोई प्रामाणिक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। किन्तु, चीनी परम्परा के अनुसार प्रसिद्ध षष्टितन्त्र के रचयिता पञ्चशिख ही थे। जयमङ्गला में प्राप्त षष्टितन्त्रसम्बन्धी उल्लेखों के आधार पर हिरियन्ना का भी यही मत है, कि षष्टितन्त्र पञ्चशिखप्रणीत है। ब्रह्मसूत्र के भाष्यकार भास्कराचार्य का भी यही मत है, कि षष्टितन्त्र पञ्चशिखरचित है[5]। इस मत के विपरीत पं० रामावतार शर्मा का मानना है, कि षष्टितन्त्र के प्रणेता वार्षगण्य थे। पञ्चशिख के कतिपय सिद्धान्त योगभाष्य, सांख्यतत्त्वकौमुदी, एवं भामती आदि ग्रन्थों में अन्वेषणीय हैं। पञ्चशिख के मतानुसार मीमांसा के विपरीत 'वैदिकी हिंसा' भी पापरूपिणी होती है, जिसका फल व्यक्ति को स्वर्ग में भी भोगना पड़ता है।

### वार्षगण्य

जैसा कि ऊपर कहा गया है, विद्वानों का एक वर्ग वार्षगण्य को षष्टितन्त्र का प्रणेता मानता

---

१. Sāṅskhya System, P. 47, 48.

२. जयंमगला, भूमिका, पृ. ३।

३. विविक्ते दृक्परिणतौ बुद्धौ भोगोऽस्य कथ्यते।
प्रतिबिम्बोदयः स्वच्छो यथा चन्द्रमसोऽम्भसि।। (षड्दर्शनसमुच्चय)

४. शान्तिपर्व, प्र. १२८।

५. कपिलमहर्षिप्रणीतषष्टितन्त्राख्यस्मृतेः।, (भास्करभाष्य, ब्र. सू. २।१।१)

है। वार्षगण्य के काल के सम्बन्ध में, यह कहना होगा, कि ये अश्वघोष के बुद्धचरित (१२।३३) में उद्धृत वार्षगण्य, अश्वघोष (ई. प्रथम शता. का अन्त) से पूर्व ही रहे होंगे[1]। बौद्ध विद्वान् परमार्थ द्वारा रचित सांख्यकारिका की टीका सुवर्णसप्ततिशास्त्र के चीनी अनुवाद के संस्कृतरूपान्तर में अय्यास्वामी शास्त्री ने सांख्य की जो परम्परा प्रस्तुत की है, उसमें सांख्याचार्य वार्षगण्य का उल्लेख मिलता है। इस परम्परा के अनुसार वार्षगण्य सांख्यकारिका के लेखक ईश्वरकृष्ण के गुरु थे[2]।

## विन्ध्यवास

विन्ध्यवास वार्षगण्य की परम्परा के अनुयायी थे। किन्तु, सांख्यकारिका के लेखक, ईश्वरकृष्ण, कपिल की परम्परा के, तथा आसुरि, पञ्चशिख द्वारा प्रवर्त्तित परम्परा के अनुसर्त्ता थे। विन्ध्यवास के समय के सम्बन्ध में भी मतभेद है। विन्ध्यवास के स्थिति-काल के सम्बन्ध में निम्नलिखित मत मिलते हैं–

१. तनसुखराम ने माठरवृत्ति की भूमिका के अन्तर्गत विन्ध्यवास को व्याडि से अभिन्न एवं नन्दकालीन कहा है[3]। इस दृष्टि से विन्ध्यवास का समय चतुर्थ शता. (ई. पू.) हो सकता है।

२. एक मत के अनुसार विन्ध्यवास एवं ईश्वरकृष्ण एक ही व्यक्ति माने जाते हैं, किन्तु यह समुचित नहीं प्रतीत होता। इसका कारण यह है, कि दोनों के विचारों में मतभेद मिलता है[4]।

३. तकाकुसु ने विन्ध्यवास का समय ई. पञ्चमशताब्दी का मध्य माना है।

इस प्रकार विन्ध्यवास के स्थितिकाल के सम्बन्ध में मतभेद होने पर भी, इतना निश्चित रूप से कहा जा सकता है, कि इनका समय पाँचवीं शताब्दी का मध्यकाल माना जा सकता है। इस प्रकार ये, निश्चय ही, सांख्यकारिका के प्रणेता ईश्वरकृष्ण के परवर्त्ती थे।

कुमारिल के अनुसार, विन्ध्यवास यह नहीं स्वीकार करते थे, कि मृत्यु के पश्चात् जीव

---

१. Jonson Early Sāṅkhya, P. 91.

२. इदं ज्ञानं कपिलादासुरेरायातम्। आसुरिणा पञ्चशिखस्य उपदिष्टम्। पञ्चशिखेन गार्ग्यस्योपदिष्टम्। गार्ग्येण उलूकस्योपदिष्टम्। उलूकेन वार्षगण्यस्य। वार्षगण्येन ईश्वरकृष्णस्य। एवं क्रमेण ईश्वरकृष्ण इदं ज्ञानमलभत। (सुवर्णसप्तशती, चीनी अनुवाद का संस्कृतरूपान्तर, पृ. १८)

३. माठरवृत्ति भूमिका, पृ० ३, (चौखम्बा, वाराणसी) षड्दर्शनसमुच्चय।

४. देखें, श्लोकवार्त्तिक, पृ० २८३ तथा २८४, योगसूत्र, ४।२२ पर भोजवृत्ति, स्याद्वादमञ्जरी (चौखम्बा सं.) तथा सर्वदर्शनसंग्रह की गुणरत्नटीका, पृ० १०२, १०४।

'आतिवाहिक शरीर' के द्वारा किसी अन्य स्थान पर जाता है[1]।

## ईश्वरकृष्ण

इनका समय ई. पू. द्वितीय शताब्दी माना जा सकता है। इनके द्वारा रचित **सांख्यकारिका** सांख्यदर्शन के समस्त ग्रन्थों में सर्वाधिक प्रसिद्ध एवं प्रामाणिक है। ईश्वरकृष्ण ने सांख्यकारिका के अन्तर्गत कपिल, आसुरि एवं पञ्चशिख द्वारा प्रचारित सांख्य विचारधारा का अनुसरण किया है[2]। इन्होंने षष्टितन्त्र के आधार पर ही सांख्यकारिका का प्रणयन किया था। सांख्यकारिका ही कनक-सप्तति, सांख्यसप्तति, सुवर्णसप्तति तथा हिरण्यसप्तति के नाम से प्रचलित है। किन्तु चीनी परम्परा के अनुसार हिरण्यसप्तति को सांख्यकारिका की टीका भी माना जाता है।

सांख्यकारिका की कारिका संख्या के विषय में मतभेद विचारणीय है। जैसा कि 'सप्तति' इस शब्द से स्पष्ट है, इसमें सत्तर कारिकाएँ होनी चाहिए।

वैसे तो प्रायः आज सांख्यकारिका में ७२ कारिकाएँ ही मिलती हैं। किन्तु यदि माठरवृत्ति में दी गई निम्नलिखित कारिका को ग्रहण किया जाय तो कारिका संख्या ७३ हो जाती है–

> तस्मात् समासदृष्टं शास्त्रमिदं नार्थतश्च परिहीनम्।
> तन्त्रस्य च बृहन्मूर्त्तेर्दर्पणसङ्क्रान्तमिव बिम्बम्॥

सांख्यकारिका की कारिका संख्या के सम्बन्ध में निम्नलिखित तथ्य विचारणीय हैं –

१. जो ७२ कारिकाएँ आज उपलब्ध हैं, उनमें सांख्य सिद्धान्त की प्रतिपादक ६८ कारिकाएँ ही हैं।

२. गौड़पाद (६०० ई.) भाष्य में, सांख्यकारिका की ६८ कारिकाओं पर टीका मिलती है। इससे यह सिद्ध होता है कि गौड़पादाचार्य के समय (६०० ई.) में ही एक कारिका लुप्त हो गई थी। क्योंकि ईश्वरकृष्ण ने "सप्तत्याः किल येऽर्थाः" (सा. का. ७२) कहकर विषयप्रतिपादक ७० कारिकाओं का स्पष्ट निर्देश किया है।

३. आज प्राप्त ७२वीं कारिका में ईश्वरकृष्ण कहते हैं कि जिन विषयों का प्रतिपादन ७० कारिकाओं में हुआ है, वे सब निश्चित ही (किल) षष्टितन्त्र के ही हैं। किन्तु ऐसा देखने में नहीं आता, क्योंकि आज प्राप्त ६०वीं कारिका में तो सांख्यदर्शन के तीन आचार्यों–कपिल, आसुरि एवं पञ्चशिख का क्रम वर्णित है[2]। इसमें विषय का प्रतिपादन निरूपण कहाँ है।

४. अतः "सप्तत्याः किल येऽर्थास्तेऽर्थाः कृत्स्नस्य षष्टितन्त्रस्य" (सा. का. ७२) इस कथन के अनुसार ७०वीं कारिका में भी विषय का प्रतिपादन होना चाहिए।

५. अतः, आज जो ७०वीं कारिका (एतत् पवित्रमग्रम्.)प्राप्त है, वह समुचित नहीं है।

---

१. अन्तराभवदेहात्तु निषिद्धो विन्ध्यवासिना। श्लोकवार्त्तिक आत्मवाद, ६२।

२. एतत् पवित्रमग्र्यं मुनिरासुरयेऽनुकम्पया प्रददौ।
आसुरिरपि पञ्चशिखाय तेन बहुधा कृतं तन्त्रम्॥ (सा. का. ७०)

इस प्रकार, यह प्रश्न उपस्थित होता है कि विषय की प्रतिपादक ७०वीं कारिका कौन सी है। जिससे कि "सप्तत्यां किल येऽर्था" के अनुसार कारिकाओं की संख्या सत्तर पूरी हो सके। पण्डित वालगंगाधर तिलक ने गौडपादभाष्य के आधार पर ७०वीं लुप्तकारिका का निम्न स्वरूप निश्चित किया है–कारणमीश्वरमेके उक्तं कालं परे स्वभावं वा। प्रजाः कथं निर्गुणतो व्यत्ययः कालः स्वभावश्च ।।

हमारे विचार से इस कारिका को ७०वीं कारिका नहीं स्वीकार किया जा सकता, क्योंकि इसका न तो पूर्वापर सम्बन्ध ही ठीक बैठता है, और न ही शैली प्रवाह की समता है। इसके अतिरिक्त यदि विषय-प्रतिपादन न होने के कारण ७०वीं कारिका (एतत् पवित्रमग्रम्.) के बारे में सन्देह हो सकता है तो उसी प्रकार का सन्देह "पुरुषार्थज्ञानमिदम्" इस ६९वीं कारिका के बारे में भी होना चाहिए। क्योंकि इसमें भी विषयप्रतिपादन-निरूपण कहाँ मिलता है।

अतः जो ७२ कारिकाएँ आज उपलब्ध हैं, उन्हें ही यथार्थ मानना श्रेयस्कर है। जहाँ तक यह टिप्पणी करने की बात है कि उनमें "सप्तत्यां किल येऽर्थाः" के अनुसार विषय-प्रतिपादन नहीं है, तो इस सम्बन्ध में यह कहा जाएगा कि "सप्तत्याम्" से, सांख्यसप्तति इस समस्त ग्रन्थ का आशय ग्रहण करना चाहिए सत्तर कारिकाओं का नहीं। अन्त की दो-चार कारिकाओं को छोड़कर समस्त सांख्यकारिका में सांख्य सिद्धान्तों का निरूपण-व्याख्या वर्त्तमान है ही। अतः इस प्रकरण में समग्र दृष्टि ही अपनानी चाहिए। दूसरे, अनेक ग्रन्थों में देखने को मिलता है कि अन्त में जो सूत्रादि मिलते हैं, वे शास्त्रीय विषय का प्रतिपादन करें, यह आवश्यक नहीं है[1]।

### सांख्यकारिका का प्रतिपाद्य विषय

सांख्यकारिका का प्रारम्भ दुःखत्रय–आध्यात्मिक, आधिदैविक एवं आधिभौतिक, के निवारण की जिज्ञासा से किया गया है। इसके अनन्तर त्रिविध ज्ञान (व्यक्त, अव्यक्त एवं ज्ञ का ज्ञान), त्रिविध प्रमाण (दृष्ट (प्रत्यक्ष), अनुमान एवं आप्तवचन) कार्यकारणवाद, सृष्टि एवं प्रलय, गुणत्रय, सृष्टि की प्रक्रिया, प्रधान, पुरुष, लिङ्ग तथा सूक्ष्म एवं स्थूल शरीर तथा बन्धन एवं मोक्ष (भोग एवं अपवर्ग), इन प्रमुख सिद्धान्तों की व्याख्या सांख्यकारिका के अन्तर्गत वैज्ञानिक एवं विश्लेषणात्मक पद्धति से की गई है।

## सांख्यकारिका की टीकाएँ

### १. गौडपादभाष्य

यह सांख्यकारिका की प्राचीनतम टीका है। किन्तु इसके प्रणेता गौडपादाचार्य वेदान्ती गौडपादाचार्य हैं या कोई अन्य, यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता। वेदान्ती गौडपादाचार्य का समय ७०० ई. है। किन्तु अप्पास्वामी शास्त्री एवं म० म० डॉ. उमेशमिश्र ने गौडपादभाष्य एवं माठर-वृत्ति, दोनों का समय, १००० ई. स्वीकार किया है।

---

१. अप्पास्वामी शास्त्री, सुवर्णसप्तति की भूमिका, पृ० ६ तथा डा. उमेशमिश्र, गौडपादभाष्य एवं माठरवृत्तिलेख VIth All India oriental conference proceedings.

## २. माठरवृत्ति

'माठरवृत्ति' को 'माढ़रवृत्ति' भी कहते हैं। माठरवृत्ति का उल्लेख जैन ग्रन्थ, 'अनुयोगद्वार' (२०० ई.) में मिलता है। माठरवृत्ति का प्रकाशन काशी (चौखम्बा) से हुआ है। परन्तु माठरवृत्ति की प्रामाणिकता के विषय में विद्वानों को सन्देह है। एक मत के अनुसार यह गौडपादभाष्य का ही विस्तृत रूप है।

## ३. जयमङ्गला

जयमङ्गला भी सांख्यकारिका की प्रसिद्ध टीका है, तथा इसके प्रणेता शंकराचार्य बतलाए जाते हैं। किन्तु महामहोपाध्याय प० गोपीनाथ कविराज वेदान्त दर्शन के आचार्य शंकराचार्य को जयमङ्गला का रचयिता न मानकर शंकराचार्य नामक किसी बौद्ध भिक्षु को जयमङ्गला का रचयिता निर्धारित करते हैं। इस सन्दर्भ में यह उल्लेखनीय है कि जयमङ्गला के मङ्गलाचरण में बुद्ध को प्रणाम किया गया है। अतः जयमङ्गला के लेखक शङ्कराचार्य कदापि नहीं हो सकते। यह भी कहा जाता है कि जयमङ्गला के रचयिता शंकरार्य नामक बौद्ध विद्वान् थे। अन्त में, शंकरार्य ही शंकराचार्य के नाम से प्रसिद्ध हुए। एक मत यह भी है कि ये वाचस्पतिमिश्र के पूर्ववर्त्ती थे। इस मत की पुष्टि इस तर्क से होती है कि वाचस्पतिमिश्र ने अनेक स्थलों पर जयमङ्गला का अनुसरण किया है।

## ४. चन्द्रिका

सांख्यकारिका की टीका चन्द्रिका के लेखक नारायण तीर्थ हैं। इनका स्थितिकाल १६०० ई. है। चन्द्रिका लघुकाय होने पर भी एक महत्त्वपूर्ण टीका है।

## ५. सांख्यतरुवसन्त

सांख्यकारिका की टीका सांख्यतरुवसन्त के लेखक मुडुम्ब नरसिंह स्वामी हैं। इस टीका का प्रकाशन अभी तक देखने में नहीं आया है। नरसिंह स्वामी ने सांख्यतरुवसन्त में सांख्य एवं वेदान्त के प्रमुख सिद्धान्तों में भेद नहीं स्वीकार किया है।

## ६. सांख्यतत्त्वकौमुदी

सांख्यकारिका की इस टीका के रचयिता वाचस्पति मिश्र (६०० ई.) हैं। क्योंकि वाचस्पति मिश्र न्यायदर्शन के विशिष्ट विद्वान् थे, अतः तत्त्वकौमुदी की प्रतिपादन पृष्ठभूमि नैयायिक ही है। इससे इस टीका में कुछ क्लिष्टता भी आ गई है।

सांख्यतत्त्वकौमुदी एक सर्वांगीण टीका है। इसका महत्त्व इसी से जाना जा सकता है कि इस टीका पर भी अनेक टीकाओं का प्रणयन हुआ है, जिनमें स्वामी बालराम उदासीन की विद्वत्तोषिणी, वंशीधर मिश्र की सांख्यतत्त्वदिवाकर, कृष्णवल्लभाचार्य की किरणावली, शिवनारायण शास्त्री की सुषमा अधिक प्रसिद्ध हैं। वाचस्पति मिश्र ने अनेक दर्शनों पर गम्भीर एवं विद्वत्तापूर्ण जैसे ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य पर भामती, न्यायदर्शन पर न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीका एवं योगदर्शन पर तत्त्ववैशारदी लिखी है। इसीलिए इन्हें 'द्वादशदर्शनकाननपञ्चानन' भी कहा जाता है।

## ७. युक्तिदीपिका

युक्तिदीपिका[1] सांख्यकारिका की ऐतिह्यरूपिणी टीका है। अत एव सांख्य दर्शन के इतिहास की दृष्टि से इस टीका का अधिक महत्त्व है। इसके अन्तर्गत वसुबन्धु प्रभृति बौद्ध आचार्यों एवं मीमांसक शबरस्वामी का उल्लेख भी मिलता है। युक्तिदीपिका के लेखक का पता नहीं चलता। यद्यपि इसके अन्त में "कृतिरियं वाचस्पतिमिश्राणाम्" ऐसा उल्लेख मिलता है, किन्तु यह भ्रान्तिपूर्ण है, क्योंकि वाचस्पति ने तत्त्वकौमुदी की रचना की है। कुछ विद्वान् इसे वाचस्पति मिश्र के समसामयिक किसी दार्शनिक की रचना मानते हैं।

## ८. सुवर्णसप्तति

बौद्ध विद्वान् परमार्थ ने सांख्यकारिका पर सुवर्णसप्ततिशास्त्र-नाम्नी टीका की रचना की है। ऐसा उल्लेख मिलता है, कि परमार्थ ने सांख्यसप्तति का चीनी भाषा में अनुवाद किया था, और इस चीनी अनुवाद का संस्कृत अनुवाद अप्पास्वामी शास्त्री ने किया था।

## विज्ञानभिक्षु (१६०० ई.)

विज्ञानभिक्षु सांख्य, योग एवं वेदान्त तीनों शास्त्रों में निष्णात थे। इन्होंने सांख्यसूत्र पर सांख्यप्रवचनभाष्य, योगदर्शन पर योगवार्त्तिक एवं वेदान्त दर्शन पर विज्ञानामृतभाष्य की रचना की है। ये एक समन्वयवादी दार्शनिक थे। विज्ञानभिक्षु ने सांख्य एवं वेदान्त के सिद्धान्तों का विशेष सामञ्जस्य प्रस्तुत किया है। यह समुचित है। इस सम्बन्ध में, इस अध्याय के अन्त में विचार करेंगे। विज्ञानभिक्षु ने सांख्यसार एवं योगसार ग्रन्थों में क्रमशः सांख्य एवं योगदर्शन के सिद्धान्तों का विवरण भी प्रस्तुत किया है। तत्त्वसंग्रह के टीकाकार भावगणेश इनके प्रधान शिष्य थे।

विज्ञानभिक्षु सांख्यकारिका के लेखक ईश्वरकृष्ण के विपरीत सेश्वरसांख्य के विशेष समर्थक थे। यदि देखा जाय तो विज्ञानभिक्षु पौराणिक सांख्य के विशेष समर्थक थे, जिसके अनुसार पुरुष ईश्वर रूप ही है और जिसकी इच्छा से ही सृष्टि एवं प्रलय सम्भव है। विज्ञानभिक्षु का एक विशेष योगदान यह है कि उन्होंने सर्वप्रथम गुणों को अतिसूक्ष्म मानकर उनका विवेचन किया है। यह विशेषता न सांख्यकारिका में मिलती है और न गौडपाद भाष्य में ही। सांख्यकारिका में गुणों का सत्त्व, रजस् एवं तमस् के रूप में सामान्य निरूपण वर्त्तमान है[2]। चरक एवं महाभारत सांख्य भी गुणों के सूक्ष्मनिरूपण के विषय में मौन ही हैं। विज्ञानभिक्षु ने गुणों को अत्यन्त सूक्ष्म पदार्थ माना है। वाचस्पति मिश्र के विवेचन में भी गुणों की यह सूक्ष्म विवेचना अनुपलब्ध है। वाचस्पति मिश्र एवं विज्ञानभिक्षु के सांख्यशास्त्रीय विश्लेषण में निम्नलिखित अन्य भेद-बिन्दु मिलते हैं–

---

१. कलकत्ता संस्कृत सिरीज़ (२३) में प्रकाशित।

२. सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलं च रजः।
गुरुवर्णकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः।। सा.का.१३
(तथा देखें, सा. का. १२, १३।)

१. वाचस्पति मिश्र के अनुसार पुरुष से बुद्धि का संयोग नहीं होता, अपितु पुरुष का प्रतिबिम्ब बुद्धि में पड़ने पर बुद्धि में चेतनता आ जाती है। किन्तु यहाँ यह प्रश्न उपस्थित होता है कि बिना बुद्धिसंयोग के पुरुष भोक्ता कैसे सिद्ध हो सकता है। अत एव विज्ञानभिक्षु की धारणा है, कि किसी संज्ञानात्मक दशा में पुरुष का बुद्धि से वास्तविक संयोग होता है। इस प्रकार पुरुष तथा बुद्धि का संयोग होने पर ही पुरुष भोक्ता कहा जाता है।

२. वाचस्पति मिश्र एवं विज्ञानभिक्षु का दूसरा मतभेद प्रत्यक्ष की प्रक्रिया विषयक है। वाचस्पति मिश्र यह स्वीकार करते हैं, कि मन इन्द्रियविषयों को एक निर्धारित क्रम से व्यवस्थित करता है, एवं अनिर्धारित इन्द्रियविषयों का निर्धारण करता है। निर्धारण की यही स्थिति प्रत्यक्ष की स्थिति है। इसके विपरीत विज्ञानभिक्षु का मत है कि मानसिक क्रिया के बिना भी इन्द्रियाँ पदार्थों के गुणों का प्रत्यक्ष करने में सक्षम हैं। इस प्रकार भिक्षु के अनुसार प्रत्यक्षप्रक्रिया में मन का स्थान गौण है। एतदनुसार मन, इच्छा, कल्पना एवं शङ्का शक्तिमात्र हैं।

३. वाचस्पति मिश्र एवं विज्ञानभिक्षु के मतभेद का तृतीय स्थल वह है, जहाँ महत् तत्त्व से तन्मात्राओं के उद्भव की बात आती है। इस सम्बन्ध में वाचस्पति मिश्र का मत है कि 'महत्' से अहंकार उत्पन्न होता है, तथा अहंकार से तन्मात्राएँ। परन्तु विज्ञानभिक्षु, यह मानते हैं कि अहंकार का पार्थक्य तथा तन्मात्राओं का उद्भव, ये दोनों 'महत्' तत्त्व में ही होते हैं।

उपर्युक्त दृष्टि से विचार करने पर यह सिद्ध होता है कि विज्ञानभिक्षु एक सामञ्जस्यवादी एवं सांख्यदर्शन के एक मर्मज्ञ आचार्य थे।

## अनिरुद्धकृत वृत्ति

अनिरुद्ध ने सांख्यसूत्र पर वृत्ति की रचना की है। विज्ञानभिक्षु ने यद्यपि अपने भाष्य में कहीं भी अनिरुद्ध का सङ्केत नहीं किया है, किन्तु गार्वे ने सांख्यप्रवचनभाष्य से ऐसे आठ स्थलों का उल्लेख किया है, जिनके आधार पर भाष्य की अपेक्षा अनिरुद्धवृत्ति की प्राचीनता सिद्ध की जाती है। किन्तु इस प्रकार के तर्क बहुत कुछ आनुमानिक ही हैं।

## महादेव वेदान्तीकृत वृत्तिसार

महादेव वेदान्ती भी सांख्यसूत्र के टीकाकार हैं। इनकी टीका का आधार उपर्युक्त अनिरुद्धवृत्ति है। अत एव इनकी टीका का नाम वृत्तिसार है। यह तथ्य वृत्तिसार के निम्नलिखित प्रथम पद्य से भी स्पष्ट है-

दृष्ट्वाऽनिरुद्धवृत्तिं बुद्ध्वा सांख्यीयसिद्धान्तम्।
विरचयति वृत्तिसारं वेदान्त्यादिमहादेवः।।

उक्त तथ्य से यह भी सुस्पष्ट है, कि ये अनिरुद्ध के परवर्त्ती आचार्य थे। अनिरुद्ध के समान महादेव वेदान्ती ने भी सांख्यों को अनियतपदार्थवादी कहा है[1]।

---

१. अनियतपदार्थवादिनः सांख्याः, सांख्यसूत्र, १।६१ की व्याख्या।

## तत्त्वसमाससूत्र की छः व्याख्याएँ

तत्त्वसमाससूत्र की छः व्याख्याएँ मिलती हैं–सांख्यतत्त्व विवेचन, तत्त्वयाथार्थ्यदीपन, सर्वोपकारिणी टीका, सांख्यसूत्रविवरण, तत्त्वसमाससूत्रवृत्ति या क्रमदीपिका[1] तथा कपिलसूत्रविवरण[2]। प्रथम टीका सांख्यतत्त्व विवेचन के रचयिता विमानन्द हैं, दूसरी तत्त्व याथार्थ्यदीपन की रचना भावगणेश ने की है, तथा तृतीय टीका सर्वोपकारिणी के प्रणेता महादेव वेदान्ती माने जाते हैं। चतुर्थ टीका सांख्यसूत्र विवरण का प्रणयन किसने किया है, यह ज्ञात नहीं हो सका है। पञ्चमी तत्त्वसमाससूत्रवृत्ति या क्रम दीपिका प्रश्नोत्तर शैली में लिखी गई एक संक्षिप्त टीका है। इसके रचयिता भी अज्ञात हैं। छठीं टीका, कपिल-सूत्रविवरण के रचयिता माधव हैं।

## लघुसांख्यवृत्ति

लघुसांख्यवृत्ति के प्रणेता प्रसिद्ध वैयाकरण नागेश भट्ट हैं। यह टीका सांख्यसूत्र की टीका है, जो विज्ञानभिक्षु-प्रणीत भाष्य का साररूप है।

## सांख्यतरङ्ग

सांख्यतरङ्ग भी सांख्यसूत्र की टीका है। इसके प्रणेता विश्वेश्वरदत्तभिक्षु समझे जाते हैं। ये ही बाद में देवतीर्थ स्वामी के योग-पट से प्रचलित हुए थे। कहते हैं, ये काष्ठाजिद्देव के नाम से भी जाने गए।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि सांख्यदर्शन के मूल ग्रन्थों पर प्रामाणिक, अप्रामाणिक अनेक टीकाओं का उल्लेख मिलता है।

इस स्थल पर सांख्यदर्शन के प्रमुख सिद्धान्तों का निरूपण एवं विवेचन अपेक्षित है।

## सांख्य में तत्त्वविज्ञान

द्वैतवादी सांख्यदर्शन के दो ही प्रमुख तत्त्व हैं–एक प्रकृति एवं दूसरा पुरुष तत्त्व 'पुरुष'। इन दोनों, प्रकृति (व्यक्त एवं अव्यक्त) तथा पुरुष के विज्ञान से ही सांख्यदर्शन के अन्तर्गत त्रिविध दुःख-निवृत्ति एवं सुख-प्राप्ति के प्रशस्त मार्ग की व्याख्या की गई है। अत एव यहाँ प्रकृति एवं पुरुष के सम्बन्ध में विवेचन करना समीचीन होगा।

## प्रकृति

दर्शन और साहित्य के विवेच्य विषयों में प्रकृति का प्रमुख स्थान है। अद्वैत वेदान्त में प्रकृति माया-रूप में वर्णित हुई है। सांख्य में, अव्यक्त और प्रधान प्रकृति की अपर संज्ञाएँ हैं। व्यासभाष्य में

---

१. ये पाँच टीकाएँ, चौ. सं० सिरीज़, बनारस से सांख्यसंग्रह के अन्तर्गत प्रकाशित हैं, १८१८।

२. कलकत्ता, १७८०।

प्रकृति की निम्नलिखित परिभाषा दी गई है :

"निःसत्तासत्तं निःसदसद् निरसद् अव्यक्तं लिङ्गं प्रधानम् ।" (व्यासभाष्य, २/१६)

उपर्युक्त परिभाषा के अनुसार न प्रकृति की सत्ता है और न असत्ता ही। न वह सद्रूप है और न असद्रूप। परन्तु इसका अर्थ यह भी नहीं है कि वह शशविषाण की तरह नितान्त असद्रूपा है। इसके अतिरिक्त प्रकृति अव्यक्त एवं अलिंग है। सांख्यसूत्र के अन्तर्गत आचार्य कपिल ने 'सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः' (सांख्यसूत्र १/६४) अर्थात् सत्त्व, रज और तमोगुण की साम्यावस्था का नाम ही प्रकृति है, कहकर प्रकृति की परिभाषा की है। सांख्यकारिका में प्रकृति को अहेतुक, नित्य, व्यापक, निष्क्रिय, एक, निराश्रित, लिंगरहित, निरवयव, स्वतन्त्र, त्रिगुणात्मक, विवेकरहित, विषयरथा, सामान्य, अचेतन तथा प्रसवधर्मिणी कहा गया है।[1]

प्रकृति-तत्त्व के बिना सांख्यदर्शन का शरीर उसी प्रकार निर्जीव है, जिस प्रकार मायातत्त्व के बिना अद्वैतदर्शन का। ईश्वरकृष्ण ने प्रकृति की महती उपयोगिता स्वीकार करते हुए उसकी अस्तित्व-सिद्धि के सम्बन्ध में निम्नलिखित युक्तियाँ दी हैं :

१. जगत् की सत्ता सीमित है। सीमित वस्तु के लिए असीमित पदार्थ का ही आधार अपेक्षित होता है। सीमित आधार सीमित कदापि नहीं हो सकता।

२. सांख्यदर्शन के अन्तर्गत त्रिविध गुणों की साम्यावस्था स्वीकार की गई है। जागतिक पदार्थों में त्रिविध गुणों की सत्ता सर्वत्र वर्तमान रहती है। प्रत्येक पदार्थ सुख, दुःख तथा मोह का जनक है। अतः जगत् के पदार्थों की उत्पत्ति का एक ऐसा मूल कारण होना चाहिए, जिसमें उक्त विशेषताएँ उपलब्ध हों।

३. कारण शक्ति के कार्य की प्रवृत्ति प्रत्यक्ष सिद्ध है। यह शक्ति कार्य की अव्यक्तावस्था ही है। इसीलिए समस्त कार्यों के जनक किसी अव्यक्त तत्त्व की कल्पना संगत ही है।

४. कारण और कार्य की सत्ता पृथक्-पृथक् है। स्वयं कारण कार्य नहीं हो सकता। अतः जगत्-रूप कार्य के लिए प्रकृति-रूप कारण का मानना नितान्त युक्तियुक्त है।

५. विश्व की एकरूपता के कारण समस्त विश्व का कोई एक ही कारण सम्भव है। अतः सांख्यदर्शन के अनुसार जगत् का, प्रकृति का परिणाम होना युक्तियुक्त ही है।[2]

## गुण

हमने ऊपर प्रकृति के त्रिगुणात्मक होने की चर्चा की है। परन्तु सांख्य की गुण-सम्बन्धी मान्यता वैशेषिक से भिन्न है। वाचस्पति मिश्र के अनुसर सत्त्व, रज और तम को गुण कहने का यही

---

१. सांख्यकारिका, का० १०-११।

२. सांख्यकारिका, का० १५-१६।

तात्पर्य है कि वे प्रकृति के स्वरूपाधायक अंग रूप हैं, और पुरुष के अर्थ को सिद्ध करने वाले हैं। विज्ञानभिक्षु ने गुण की परिभाषा देते हुए कहा है, कि पुरुष को बन्धन में डालने वाले त्रिगुणात्मक महत्तत्त्वादि के निर्माता होने के कारण ही इन्हें गुण कहते हैं। विज्ञानभिक्षु का कथन है कि जिस प्रकार गुण (रस्सी) के द्वारा पशु को बन्धन में बाँधा जाता है, उसी प्रकार सांख्य के गुण भी पुरुष को बाँधते हैं।[१] महतत्त्व या व्यष्टिरूप से बुद्धि प्रकृति का प्रथम विकार है। यही जगत् की उत्पत्ति में बीजरूप है। प्रकृति का प्रथम विकार बुद्धि, सुख-दुःख एवं मोहस्वरूपा है। अतः प्रकृति में भी इन गुणों का होना स्वाभाविक है। यद्यपि इन गुणों का प्रत्यक्ष नहीं होता, तथापि प्रकृति के विकारों के द्वारा इनकी सत्ता सिद्ध होती है।

प्रथम सत्त्वगुण प्रतिरूप, लघु तथा प्रकाशक है।[२] द्वितीय रजोगुण दुःखोत्पादक, चल और उपष्टम्भक (कार्य का प्रवर्त्तक) होता है। यही संसार की अखिल सक्रियता का मूल है। रजोगुण के चलत्व के सम्बन्ध में आचार्य गौडपाद और माठर ने कई दृष्टान्त दिए हैं। गौडपाद और माठर का कथन है कि बैल का नशे में होना, लड़ना अथवा किसी पुरुष का ग्राम की ओर जाने की आकांक्षा करना या किसी स्त्री से प्रेम करना रजोगुण की चलत्व सम्बन्धी विशेषता के ही फल हैं।[३] तृतीय गुण तमोगुण है। तमोगुण मोहरूप, गुरुत्वमय तथा वरणक होता है। सत्त्व, रजस् और तमस् के कार्य क्रमशः प्रकाश, प्रवृत्ति और नियमन हैं।[४] इन्ही से सुख, दुःख तथा मोह की उत्पत्ति होती है। सांख्य के उपर्युक्त तीनों गुणों का अस्तित्व पृथक् न होकर उनमें अविनाभाव सम्बन्ध है।[५] अतः जगत् का प्रत्येक पदार्थ त्रिगुणयुक्त है। यह बात दूसरी है कि किसी एक गुण प्राधान्य के कारण कोई पदार्थ गुण के नाम से जाना जाता है। जिस वस्तु में जिस गुण की प्रधानता रहती है, उसी गुण का उस वस्तु में प्रकाशन होता है, अन्य गुण उस वस्तु में गुप्त रूप से वर्तमान रहते हैं। जिस प्रकार कि विश्राम करते समय मनुष्य में तमोगुण की प्रधानता रहती है और रजोगुण तथा सत्त्वगुण गुप्त रीति से वर्तमान रहते है; चलते समय मनुष्य-शरीर में रजोगुण का प्राधान्य रहता है और तमोगुण की गुप्त स्थिति होती है।[६] ये तीनों गुण आपस में उसी प्रकार सम्बन्धित हैं, जिस प्रकार दीपक में प्रकाश, तेल एवं वर्तिका परस्पर सम्बन्धित हैं।[७] पृथक् रूप से कोई भी गुण अपना कार्य करने का सामर्थ्य नहीं रखता। डॉ. बी. एन. सील का विचार है कि सत्त्वगुण में भौतिक पिण्डत्व एवं गुरुत्वाकर्षण का अभाव है। इसमें न अवरोधक शक्ति है और न क्रियाशक्ति। इसके विपरीत तमोगुण में भौतिक पिण्डत्व भी है और अवरोधक शक्ति भी। परन्तु सत्त्वगुण-प्रकाशित बुद्धित्व और तमोगुणवर्ती भौतिक तत्त्व में क्रियात्मकता का अभाव है। अत एव मात्र सत्त्व और तमस् में उत्पादन की क्रिया का अभाव है। इस क्रियात्मकता की पूर्ति रजोगुण करता

१. सांख्यप्रवचनभाष्य, १/६१।
२. तत्त्वकौमुदी, १३।
३. Sovani : A Critical Study of the Sāṅkhya System, P. 206.
४. योगसूत्र, २/१८।
५. सांख्यकारिका, १२।
६. Das Gupta : Indian Philosophy, Vol. I, p. 246.
७. सांख्यकारिका, का० १३।

है। रजोगुण ही शक्ति का मूल प्रवर्तक है। इसमें तमोगुण की अवरोधक शक्ति को जीतने की ही शक्ति नहीं है, अपितु बुद्धि को भी तदपेक्षित शक्ति देने की सामर्थ्य है।[१]

जैसे कि पहिले भी कहा जा चुका है, यहाँ यह उल्लेखनीय है कि ईश्वरकृष्ण, वाचस्पति मिश्र एवं गौडपाद की पंक्ति से हटकर विज्ञानभिक्षु ने गुणों को अति सूक्ष्म पदार्थ माना है। चरक एवं महाभारत भी इस सम्बन्ध में मौन हैं। सांख्य के गुणों का यह वैशिष्ट्य है कि वे इन्द्रियातीत होने के कारण दृष्टि-पथ में नहीं आते। उनका जो रूप दृष्टिगोचर होता है, वह मायिक एवं तुच्छ है।[२]

## पुरुष

सांख्यदर्शन के अन्तर्गत प्रकृति के अतिरिक्त दूसरा प्रमुख तत्त्व पुरुष है। यद्यपि प्रकृति और पुरुष के संयोग से ही संसार की सृष्टि होती है, परन्तु फिर भी सांख्यदर्शन के अनुसार पुरुष की विशेषताएँ प्रकृति से एकदम विरुद्ध हैं। सांख्य की प्रकृति यदि त्रिगुणात्मिका है, तो पुरुष त्रिगुणातीत, प्रकृति यदि विवेक-रहिता है, तो पुरुष विवेकी, प्रकृति यदि विषय है तो पुरुष विषयी, प्रकृति यदि जड़ है तो पुरुष चेतन और यदि प्रकृति प्रसवधर्मवाली है तो पुरुष अप्रसवधर्मी है।[३] पुरुष के त्रिगुणातीत होने के कारण उसमें रजोगुण से उत्पन्न होने वाली सक्रियता का अभाव है। अत एव वह अकर्ता है। परन्तु अकर्ता होते हुए भी पुरुष नित्यमुक्त होने के कारण मध्यस्थ अथवा साक्षी अवश्य है।[४] सांख्याचार्यों ने पुरुष-सिद्धि के लिए निम्नलिखित कई युक्तियाँ दी हैं :

१. समस्त जागतिक पदार्थ संघातमय हैं। अतः जगत् के इस समस्त वस्तु संघात का किसी अन्य के प्रयोजन के लिए होना स्वाभाविक है। अन्यथा इस वस्तु-संघात की उपयोगिता ही क्या होगी? यह अन्य तत्त्व पुरुष है।

२. संसार के समस्त पदार्थ त्रिगुणात्मक हैं। अतः एक ऐसे तत्त्व की भी आवश्यकता है जो त्रिगुण-विरहित हो।

३. प्रकृतिजन्य जड़ जगत् का चेतन अधिष्ठाता पर अपेक्षित है। राजा की तरह सांख्य का पुरुष भी अधिष्ठाता के रूप में जगत् का नियन्ता है।

४. संसार के समस्त विषय भोग-योग्य हैं। अतः इनका भोक्ता होना भी आवश्यक है।

५. मोक्ष के लिए प्रवृत्ति होना किसी ऐसे पदार्थ का सूचक है, जिसकी विशेषताएँ त्रिगुणात्मक

---

१. B.N. Seal : The Positive Sciences of the Hindus, P. 4.

२. गुणानां परमं रूपं न दृष्टिपथमपगच्छति।
यत्तु दृष्टिपथं प्राप्तं तन्मायेव सुतुच्छकम् ।। षष्टितन्त्र।

३. सांख्यकारिका, का० ११।

४. सांख्यकारिका, का० १६।

प्रकृति से विपरीत हों। यह पदार्थ पुरुष है।[1]

## पुरुषबहुत्व

वेदान्त के विपरीत सांख्यदर्शन पुरुषबहुत्व का समर्थक है। सांख्य का तर्क है कि जन्म-मरण की भिन्नता तथा त्रैगुण्य का विपर्यय पुरुषवहुत्व का साधक प्रमाण है। यदि एक पुरुष हुआ होता, तब तो समस्त पुरुषों का जन्म तथा मृत्यु एक काल में ही हुए होते। परन्तु ऐसा नहीं होता। इसके साथ ही साथ त्रैगुण्य-विपर्यय होने के कारण पुरुषों में गुण-सम्बन्धी भिन्नता पाई जाती है। कोई पुरुष सत्त्वबहुल है, कोई रजोबहुल और कोई तमोबहुल। इसीलिए कपिल, आसुरि, पंचशिख एवं पतञ्जलि आदि सांख्याचार्यों ने पुरुष-बहुत्व को स्वीकार किया है।[2]

## प्रकृति, पुरुष एवं सृष्टि

प्रकृति और पुरुष का सम्बन्ध सांख्य की रहस्यभरी समस्या है। इन दोनों के संयोग से ही सृष्टि की उत्पत्ति होती है। परन्तु दोनों के संयोग में एक आपत्ति यह है कि दोनों ही विपरीत लक्षण वाले हैं। इस आपत्ति का समाधान सांख्य ने बड़े सरल ढंग से प्रस्तुत किया है। सांख्य ने प्रकृति और पुरुष का सम्बन्ध स्थापित करते हुए अन्धे और लँगड़े का रोचक दृष्टान्त दिया है। जिस प्रकार अन्धा व्यक्ति, जिसमें चलने की शक्ति तो है, परन्तु जिसे मार्ग का ज्ञान नहीं है, लँगड़े व्यक्ति, जिसमें चलने की शक्ति नहीं है, परन्तु जिसे मार्ग का ज्ञान है, लँगड़े की सहायता से अपने स्थान पर पहुँच जाता है और उस लँगड़े व्यक्ति को भी यथास्थान पहुँचा देता है; उसी प्रकार जड़ात्मिका प्रकृति भी सक्रिय होने के कारण निष्क्रिय परन्तु चेतन पुरुष के संयोग से कार्य में प्रवृत्त होती है।[3] इस दृष्टान्त के सम्बन्ध में एक शंका होती है, और वह यह, कि जड़ प्रकृति में सक्रियता कैसे सिद्ध हो सकती है? इस शंका का समाधान करते हुए ईश्वरकृष्ण ने अपनी सांख्यकारिका में लिखा है कि जिस प्रकार वत्स (बछड़े) की वृद्धि के लिए जड़ रूप पदार्थ दूध में भी प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है, उसी प्रकार जड़ प्रकृति में भी पुरुष के मोक्ष के लिए प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है।[4] जब जड़ वृक्षों में ही फल उत्पन्न करने की शक्ति स्पष्ट दिखाई पड़ती है, तो प्रकृति की ही सक्रियता में क्या आश्चर्य है।

उपर्युक्त अन्धे और लँगड़े पुरुष के दृष्टान्त के अनुसार चेतन पुरुष की अध्यक्षता में जड़ प्रकृति सृष्टि का कार्य करती है। प्राचीन सांख्य में प्रकृति और पुरुष के अतिरिक्त काल नामक एक तृतीय तत्त्व को भी स्वीकार किया गया है।[5] प्राचीन सांख्य के अनुसार काल ही प्रकृति के क्षोभ का कारण है। परन्तु परवर्ती सांख्य के अनुसार प्रकृति की प्रवृत्ति का कारण स्वभाव है। पुरुष के सामीप्य

---

१. सांख्यकारिका, का० १७।

२. Max Muller : Indian Philosophy, Vol. III, p. 42.

३. सांख्यकारिका, का० २१।

४. सांख्यकारिका, का० ५७।

५. श्रीमद्भागवत, ३।६।२ तथा विष्णुपुराण, प्रथमांश, २।२६।

से प्रकृति में जो प्रथम विकार उत्पन्न होता है उसका नाम महत्तत्त्व है। इसी को व्यष्टि में बुद्धि कहते हैं। जैसा कि पहिले भी कह चुके हैं, पुरुष एवं बुद्धि के संयोग के सम्बन्ध में वाचस्पति मिश्र एवं विज्ञानभिक्षु में मतभेद है। वाचस्पति मिश्र पुरुष का किसी प्रकार का बुद्धि संयोग नहीं स्वीकार करते तथा यह मानते हैं कि पुरुष का प्रतिबिम्ब बुद्धि में पड़ता है एवं परिणामानुसार बुद्धि में चैतन्यभाव आता है। इस शङ्का के समाधानार्थ, कि विनाशबुद्धि संयोग के पुरुष में भोक्तृत्व किस प्रकार सिद्ध होगा, वाचस्पति मिश्र का तर्क है कि देश एवं काल की दृष्टि से दोनों का संयोग नहीं होता, किन्तु दोनों के सान्निध्यविशेष से पुरुष बुद्धि संयुक्त एवं तदभिन्न अनुभव करता है एवं कर्ता-भोक्ता सिद्ध होता है। इसके विपरीत विज्ञानभिक्षु पुरुष एवं बुद्धि का संयोग स्वीकार करके पुरुष का भोक्तृत्व स्वीकार करते हैं।

धर्म, ज्ञान, वैराग्य तथा ऐश्वर्य सात्त्विक बुद्धि के गुण हैं तथा अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्य तामसी बुद्धि के। महत् तत्त्व से अहंकार उत्पन्न होता है। अहंकार के वैकृत (सात्त्विक), तैजस (राजस) तथा भूतादि (तामस) रूप से तीन भेद हैं। तैजस की सहायता से सात्त्विक अहंकार से ग्यारह प्रकार की इन्द्रियों (पाँच कर्मेन्द्रियों, पाँच ज्ञानेन्द्रियों तथा मन) की उत्पत्ति होती है। महत्तत्त्व से अहंकार की उत्पत्ति के सम्बन्ध में सांख्य के प्राचीन आचार्यों में मतभेद है। वाचस्पति मिश्र मानते हैं कि महत्तत्त्व से अहंकार की उत्पत्ति हुई, तथा अहंकार से तन्मात्राओं की उत्पत्ति हुई। किन्तु विज्ञानभिक्षु का मत है कि अहंकार का पार्थक्य एवं तन्मात्राओं का उद्भव दोनों 'महत्' में ही होते हैं। इस तथ्य का उल्लेख पीछे भी किया जा चुका है। सांख्यदर्शन के अनुसार सृष्टि के विकास का निम्न प्रकार है –




इस प्रकार सांख्यदर्शन में प्रकृति, पुरुष, महत्तत्त्व, अहंकार, तन्मात्रा, पंचमहाभूत तथा एकादश इन्द्रिय, ये २५ तत्त्व स्वीकार किए गए हैं।

## सांख्यदर्शन और कार्यकारणवाद

कार्यकारण सिद्धान्त सांख्यदर्शन का प्रमुख सिद्धान्त है। सांख्य के कार्यकारण सिद्धान्त के

अनुसार कार्य और कारण में वस्तुतः अभिन्नता है। कार्य अपने मूलरूप में उत्पत्ति से पूर्व भी अव्यक्त रूप से कारण में वर्त्तमान रहता है। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि कार्य की अव्यक्तावस्था कारण तथा व्यक्तावस्था कार्य है। अतः तत्त्वतः कार्य और कारण में भेद नहीं है। कार्य की सत्ता के अव्यक्त रूप से कारण में रहने के कारण ही, इस सिद्धान्त का नाम सत्कार्यवाद है। इसे परिणामवाद भी कहते हैं। क्योंकि सांख्य के अनुसार कार्य, कारण के परिणाम के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। सांख्याचार्य ईश्वरकृष्ण ने सांख्यकारिका की निम्नलिखित कारिका के अन्तर्गत कार्य-कारणवाद के उक्त सिद्धान्त की पूर्णरूपेण पुष्टि की है। उन्होंने लिखा है :

असदकरणादुपादानग्रहणात् सर्वसम्भवाभावात्।

शक्तस्य शक्यकरणात् कारणभावाच्च सत्कार्यम् ।। (सांख्यकारिका, ९)

ईश्वरकृष्ण की उपर्युक्त कारिका के अन्तर्गत सांख्यसत्कार्यवाद की समर्थक पाँच युक्तियाँ मिलती हैं :

१. असदकरणात् – जो वस्तु कारण में पहले से विद्यमान नहीं है, उसकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। इस सम्बन्ध में वाचस्पति मिश्र का यह कथन नितान्त संगत प्रतीत होता है कि नील वस्तु को सहस्रों शिल्पियों द्वारा भी पीत नहीं बनाया जा सकता।[1] यदि ऐसा हुआ होता तब तो आकाशकुसुम जैसे असम्भव पदार्थों की भी उत्पत्ति होने लगती।

२. उपादानग्रहणात् – कार्य की सत्ता कारण के तत्त्वों पर पूर्णरूप से आधारित होती है। जैसे, दूध से ही दही और तन्तुओं से ही वस्त्र की उत्पत्ति संभव है। अतः कार्य-कारण का सम्बन्ध नियत है। यदि ऐसा न हुआ होता तो किसी कारण से भी किसी कार्य की उत्पत्ति हो जाया करती।

३. सर्वसम्भवाभावात् – सर्व कारणों से सर्व कार्यों की उत्पत्ति कदापि सम्भव नहीं है।

४. शक्तस्य शक्यकरणात् – शक्त कारण से ही शक्य कार्य की उत्पत्ति होती है। इससे यह सिद्ध है कि कार्य की सत्ता कारण में अव्यक्त रूप से वर्तमान रहती है।

५. कारणभावात् – वस्तुतः कार्य और कारण में ऐक्य है। अव्यक्तावस्था में जो कारण है वही व्यक्तावस्था में कार्य है। इस प्रकार सृष्टि उद्भाव का परिणाम है और प्रलय अनुद्भाव का। अनुद्भावावस्था में कार्य कारण में ही लीन हो जाता है।[2]

## विवर्त्तवाद, सत्कार्यवाद एवं असत्कार्यवाद

विवर्त्तवाद (वेदान्त-सिद्धान्त), सत्कार्यवाद (सांख्य-सिद्धान्त) एवं असत्कार्यवाद (न्यायवैशेषिक-

---

१. नहि नीलं शिल्पिसहस्रेणापि पीतं कर्त्तुं शक्यते। (तत्त्वकौमुदी, पृ. ९)

२. नाशः कारणलयः । (सांख्यसूत्र, १।२१)

सिद्धान्त) में भेद द्रष्टव्य है। विवर्त्तवाद के अनुसार कारण स्वरूप ब्रह्म एवं जगत् में अनन्यत्व है, जैसे मृत्तिका एवं घट (तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः (ब्र. सू. २।१।१४)। इसके विपरीत सत्कार्यवाद के अनुरूप कार्यरूप जगत् की सत्ता कारणरूपिणी प्रकृति में सत् अर्थात् वर्त्तमान है। इस प्रकार सांख्य में कारण एवं कार्य दोनों सत् हैं, अत एव यह द्वैतवादी दर्शन है। न्यायवैशेषिक के असत्कार्यवाद के अनुसार कार्य की सत्ता कारण में न होकर उसकी स्वतन्त्र सत्ता स्वीकार है। इसीलिए न्यायवैशेषिक यथार्थवादी एवं द्वैतवादी दर्शन है। असत्कार्यवाद का निरूपण न्यायदर्शन के अन्तर्गत किया जा चुका है।

वेदान्त का विवर्त्तवाद सत्कारणवाद है; जिसके अनुसार कारण ब्रह्म सत्य एवं कार्य जगत् मिथ्या है। यह आश्चर्य है कि दासगुप्त ने वेदान्त के कार्यकारणवाद को सत्कार्यवाद का नाम दिया है।[१] परन्तु यह उचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि वेदान्त में कार्य की सत्ता मिथ्या स्वीकार की गई है। स्वयं दासगुप्त ने अद्वैतसिद्धान्त के कार्यकारणवाद को सत्कार्यवाद कहने से पूर्व निम्नलिखित मत प्रस्तुत किया है–

The one truth is clay. So in all phenomena, the one truth is being, the Brahman and all the phenomena that are being imposed on it, are but illusory forms and names.

दासगुप्त के उपर्युक्त कथन के अनुसार मृत्तिका ही सत्य है, अतः जगत् की व्यावहारिक सत्ता के अन्तर्गत अधिष्ठान रूप ब्रह्म ही सत्य है, तथा ब्रह्म में अध्यास जगत् की सत्ता मिथ्या नाम रूप मात्र है। उपर्युक्त विचार के अन्तर्गत नामरूपात्मक जगत् का मिथ्यात्व सिद्ध होने पर भी डा. दासगुप्त ने उक्त विचार को सत्कार्यवाद के अन्तर्गत माना है। कदाचित् अपनी मान्यता में अनौचित्य का भास होने के कारण ही, दासगुप्त ने सत्कार्यवाद की अपेक्षा सत्कारणवाद को समुचित मानते हुए, यह वाक्य लिखा है–

This is called Sat-Kāryavāda or more properly the Satkāraṇavāda of the Vedānta.[1]

## मुक्ति

जिस प्रकार अद्वैतवेदान्त में जीव के बन्ध और मोक्ष का कारण अविद्या है, उसी प्रकार सांख्यदर्शन में भी पुरुष के बन्ध और मोक्ष का कारण अविवेक है। जैसे कि अद्वैतमत में 'जीवो ब्रह्मैव नापरः' के अनुसार जीव ब्रह्मरूप है, वैसे ही सांख्य का पुरुष भी स्वभावतः मुक्त है। परमार्थतः पुरुष का प्रकृति से कोई सम्बन्ध नहीं है। अविवेक के कारण ही पुरुष का प्रकृति से सम्बन्ध होता है। पुरुष और प्रकृति के इस अविवेकजन्य सम्बन्ध का यह फल होता है, कि प्रकृतिजन्य दुःख का प्रतिबिम्ब पुरुष में पड़ता है और इस दशा में पुरुष सांसारिक दुःखों का भोक्ता बन जाता है। इस प्रकार यदि अविवेकजन्य पुरुष और प्रकृति का सम्बन्ध बन्धन है, तो विवेकजन्य पुरुष और प्रकृति का वियोग मोक्ष

---

१. Das Gupta, Indian Philosophy. Vol I, P. 468.

है।[१] विवेक-सिद्धि का उपाय व्यक्त, अव्यक्त तथा 'ज्ञ' (पुरुष) का ज्ञान है। इसका ज्ञान होने पर प्रकृति के व्यापार की निवृत्ति हो जाती है। यह स्मरणीय है कि प्रकृति का समस्त व्यापार पुरुष की मुक्ति के लिए ही है।[२] प्रकृति के व्यापार को स्पष्ट करते हुए ईश्वरकृष्ण ने प्रकृति की उपमा एक नर्तकी से दी है जो रंगस्थल में अपना नृत्य दिखाकर स्वतः निवृत्त हो जाती है।[३] प्रकृति की सुकुमारता के विषय में कहा गया है कि वह ऐसी लज्जाशील है कि एक बार पुरुष के सामने अनुभूत होने पर फिर उसके सामने कभी उपस्थित नहीं होती। प्रकृति की निवृत्ति हो जाने पर पुरुष की मुक्ति स्वतःसिद्ध है। वाचस्पति मिश्र ने सांख्यतत्त्वकौमुदी में त्रिविध बन्ध की व्याख्या की है। यह त्रिविध बन्ध प्राकृतिक, वैकृतिक एवं क्षणिक है। प्राकृतिक बन्ध वह है, जिसमें व्यक्ति प्रकृति को आत्मा समझ उसकी उपासना करते हैं तथा उसके बन्धन में बँध जाते हैं। इस प्रकार के बद्ध व्यक्ति कभी मुक्त नहीं होते। दूसरा, वैकारिक बन्ध वह है, जिसके अन्तर्गत बद्ध पुरुष भूत, इन्द्रिय एवं अहंकार आदि विकारों को ही आत्मा अथवा 'पुरुष' के रूप में जानकर उनकी उपासना करता है तथा उनके बन्धन में बँधकर बद्धावस्था को प्राप्त हो जाता है। ऐसे बद्ध पुरुषों का जन्ममरण के बन्धन से कभी मोक्ष नहीं होता। तृतीय क्षणिक बन्धन वह है जिसके अनुसार बद्ध पुरुष यज्ञादि का सम्पादन एवं वापी-कूप-तडागादि का निर्माण करता है। यह बन्धन सत् कर्म-परिणामी होने के कारण, स्वार्थसीमित की अपेक्षा श्रेष्ठ है। जो भी हो, यह स्पष्ट है कि सभी प्रकार के बन्धनों का मूल कारण अविवेक है। अत एव किसी भी दर्शन के अनुसार जब तक विवेक नहीं होता, तब तक मोक्ष की उपलब्धि नहीं होती। सांख्य में–इस प्रकार यदि देखा जाए तो वेदान्त के आत्मा के समान सांख्य का पुरुष भी स्वभावतः शुद्ध, बुद्ध एवं मुक्त है। इस दृष्टि से न उसका बन्धन है, न संसारभाव और न मोक्ष। सांख्य का पुरुष तो वेदान्त के आत्मा के सदृश नित्य एवं अपरिणामी है। अतः वास्तविकता तो यह है कि सूक्ष्म शरीर के रूप में प्रकृति ही असंख्य पुरुषों के आश्रय से बन्धन तथा संसार दशा को प्राप्त होती है। अतः मोक्ष भी प्रकृति का ही सम्भव है। वाचस्पति मिश्र के अनुसार सूक्ष्मशरीर रूपिणी जो प्रकृति के भोगादि क्रियाकलापों का पुरुष पर अध्यारोप होता है, अत एव पुरुष कर्त्तृत्व एवं भोक्तृत्व का भागी बनता है। वाचस्पति मिश्र ने इस सम्बन्ध में एक दृष्टान्त प्रस्तुत करते हुए कहा है, कि जिस प्रकार युद्ध तो दो सेनाएँ करती हैं, किन्तु जय-पराजय का दायित्व शासक का ही होता है, उसी प्रकार सांख्य में भोगादि का भागी पुरुष ही बनता है। यह दृष्टान्त योगभाष्य में भी दिया गया है।[५]

## जीवन्मुक्ति, विदेहमुक्ति

अद्वैतवेदान्त की ही तरह सांख्य में भी जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति, मुक्ति के दो भेद मिलते

---

१. यः पुरुषस्यापवर्ग उक्तः स प्रतिबिम्बरूपस्य मिथ्यादुःखस्य वियोग एव।
— सांख्यप्रवचनभाष्य, १।७२।

२. सांख्यकारिका, का० ५६।

३. सांख्यकारिका, का० ५९।

४. बद्ध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः। सां. का. ६१।

५. यथा जयः पराजयो वा योद्धृषु वर्त्तमानः स्वामिनि व्यपदिश्यते। (व्यासभाष्य, यो.सू. १।२४)

हैं। सांख्य के अनुसार मुक्ति की अवस्था में पुरुष को यह दृढ़ जो जाता है कि मै स्वभावतः निष्क्रिय हूँ, अकर्ता हूँ तथा संग-रहित हूँ।[१] यही जीवन्मुक्ति की अवस्था है। जीवन्मुक्ति के सम्बन्ध में कुम्भकार के चक्र का दृष्टान्त अत्यन्त प्रसिद्ध है। जिस प्रकार कुलाल-व्यापार की निवृत्ति के पश्चात् भी चक्र पूर्वाभ्यास के अनुसार कुछ काल तक चलता रहता है, उसी तरह प्रकृति की निवृत्ति हो जाने पर भी पुरुष प्रारब्ध कर्मों का सम्पादन करता ही रहता है।[२] यही दृष्टान्त शङ्कराचार्य ने अपने ब्रह्मसूत्र-भाष्य के अन्तर्गत दिया है।[३] विदेहमुक्ति के सम्बन्ध में विज्ञानभिक्षु का कथन है कि शरीर के नाश हो जाने पर पुरुष दुःखत्रय के विनाश को प्राप्त कर लेता है। यही विदेहमुक्ति की अवस्था है। विज्ञानभिक्षु तो विदेहमुक्ति को ही वास्तविक मुक्ति मानते हैं।[४]

## ईश्वर

साधारणतया सांख्यदर्शन के सम्बन्ध में यह प्रसिद्ध है, कि वह एक निरीश्वरवादी दर्शन है। साधारण ही नहीं, डॉ. दासगुप्त प्रभृति कतिपय सम्मानित विद्वानों का तो यहाँ तक कथन है, कि सांख्यदर्शन में ईश्वरवाद का खण्डन किया गया है।[५] डॉ. दासगुप्त ने अपने कथन की पुष्टि में कोई प्रमाण नहीं दिया है। इस सम्बन्ध में प्रो. मैक्समूलर का यह कथन प्रामाणिक प्रतीत होता है कि कपिल एकेश्वरवाद के विरोध में कोई तर्क नहीं देते। मैक्समूलर की दृष्टि में कपिल का यही विचार है कि वे (कपिल) ईश्वर-सिद्धि के लिए तार्किक प्रमाणों का अभाव मानते हैं। इस दिशा में वे पश्चिमी दार्शनिक काण्ट के अत्यन्त समीप हैं। प्रो. मैक्समूलर का कथन है कि कपिल ने ईश्वर का खण्डन करने के लिए कोई प्रमाण नहीं दिया है।[६]

अतः यह विचार तर्क-प्रतिष्ठित नहीं प्रतीत होता कि सांख्य में ईश्वर का खण्डन किया गया है। डॉ. राधाकृष्णन् "ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा" (सांख्यसूत्र ३/५७) के आधार पर सांख्य में एक व्यवस्थापक ईश्वर की सत्ता को स्वीकार करते हैं, जो सृष्टि-काल में प्रकृति के क्रमबद्ध विकास की व्यवस्था करता है।[७] सांख्यदर्शन में यद्यपि कर्तव्यशक्ति से युक्त ईश्वर की सत्ता नहीं मिलती, परन्तु जगत् के साक्षी रूप में ईश्वर का वर्णन अवश्य मिलता है। साक्षी ईश्वर के सान्निध्य मात्र से ही प्रकृति जगत् के व्यापार में उसी प्रकार लग जाती है, जिस प्रकार कि चुम्बक अपने सान्निध्य मात्र से ही लोहे में गति उत्पन्न कर देता है।[८] विज्ञानभिक्षु ने तो सांख्य को निरीश्वर न मानकर सेश्वर ही माना है।[९] इस प्रकार

---

१. सांख्यकारिका, का० ६४।
२. सांख्यकारिका, का० ६७।
३. ब्र. सू. शा. भा., ४।१।१५।
४. सांख्यप्रवचनभाष्य, ५।११६।
५. Das Gupta : Indian Philosophy, Vol. I, p. 218.
६. MaxMuller : Indian Philosophy, Vol. III, p. 88.
७. S. Radhakrishnan : Indian Philosophy, Vol. II, p. 317-318.
८. तत्सन्निधानादधिष्ठातृत्वं मणिवत्। –सांख्यसूत्र, १।९६।
९. प्रकृतिलीनस्य जन्येश्वरस्य, सिद्धिः। –सांख्यप्रवचनभाष्य, ३।५७।

परवर्ती सांख्य में ईश्वरवाद का समर्थन ही मिलता है।

उपर्युक्त विवेचन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि मूल सांख्यदर्शन में न तो ईश्वरवाद का खण्डन ही किया गया है और न अनीश्वरवाद का मण्डन। सांख्यसूत्र में तो ईश्वरवाद की यत्किञ्चित् झलक भी मिलती है, जो विज्ञानभिक्षु के भाष्य में और भी विकसित हो गई है।

## निष्कर्षसूत्र

इसमें सन्देह नहीं कि सांख्य दर्शन के बीज संहिताओं एवं उपनिषदों में किसी न किसी रूप में वर्त्तमान थे, किन्तु सांख्य की प्राचीनता सिद्ध करने के लिए उसे वेदों का सांख्य अथवा उपनिषदों का सांख्य कहना समुचित नहीं है। कारण कि, संहिताएँ तो ऋषियों द्वारा साक्षात्कृत विभिन्न लौकिक एवं आध्यात्मिक रहस्यों की संग्रह हैं। (ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः) अतः उनमें सम्प्रदायविशेष की स्थापना मानना असङ्गत है। रही उपनिषदों की बात, तो वहाँ भी सांख्यदर्शन के प्रकृति जैसे सिद्धान्तों के कुछ अस्पष्ट बीज ही देखे जा सकते हैं, सांख्य सिद्धान्त कदापि नहीं। समग्रता की दृष्टि से तो उपनिषदों का सिद्धान्त वेदान्त ही है। जहाँ तक पौराणिक एवं महाभारतवर्त्ती सांख्य का प्रश्न है, जैसा कि पौराणिक वर्णन शैली है, वह एक मिश्रित सांख्य है, जिसके अन्तर्गत पुरुष ब्रह्म एवं आत्मा के रूप में स्थान-स्थान पर वर्णित है। इसीलिए महाभारत का सांख्य 'सेश्वरसांख्य' कहलाता है। महाभारत का सांख्य, सांख्य एवं वेदान्त का मिश्रित रूप ही कहा जाएगा। ऐतिह्य की दृष्टि से विचार करने पर चरक एवं पञ्चशिख का सांख्य महत्त्वपूर्ण कहा जा सकता है। इसका कारण यह है, कि इन आचार्यों की विचारधारा उपनिषदों के दार्शनिक दृष्टिकोण एवं ईश्वरकृष्ण की पारम्परिक सांख्यदृष्टि के मध्य के संक्रमण काल का प्रतिनिधित्व करती है। इन प्राचीन सांख्य के आचार्यों के दार्शनिक दृष्टिकोण की यह विशेषता उल्लेखनीय है, कि वह एक ओर इस तथ्य का प्रतिपादन करती है, कि इन्द्रिय भौतिक हैं तथा पुरुष अचेतन है। यह तथ्य चरक एवं पञ्चशिख को न्यायदर्शन की विचारधारा के समीप ला देता है। यह भी उल्लेखनीय है कि सांख्य का उक्त दृष्टिकोण अनात्मवादी बौद्ध दर्शन के भी समीप है। यहाँ यह तथ्य निर्देशयोग्य है, कि जहाँ चरक एवं सांख्य इन्द्रियों के भौतिक स्वरूप को स्वीकार करते हैं, वहाँ पारम्परिक सांख्य के प्रधानाचार्य ईश्वरकृष्ण इन्द्रियों को आहङ्कारिक कहकर उनकी उत्पत्ति अहङ्कार से मानते हैं। सात्त्विक एकादशकः प्रावर्त्तत वैकृतादहङ्कारात्' (सा. का. २५)। सांख्यदर्शन की प्राचीनता की दृष्टि से षष्टितन्त्र भी विचार योग्य है। ईश्वरकृष्ण ने स्वयं कारिका का आधार षष्टितन्त्र को ही बतलाया है (सप्तत्यां किल येऽर्थाः तेऽर्थाः कृत्स्नस्य षष्टितन्त्रस्य, सा. का. ७२)। यह तथ्य षष्टितन्त्र के वस्तु विषय से भी स्पष्ट होता है। इसमें (१) प्रकृति के अस्तित्व, (२) उसके एकत्व, (३) प्रकृति की पुरुष से भिन्नता (४) प्रधान एवं व्यक्त का कार्यकारणभाव (५) प्रकृति का पुरुषोपकारकत्व (६) पुरुष की अनेकता (७) वियोग अर्थात् प्रकृति एवं पुरुष का अपवर्ग प्राप्ति काल में वियोग (८) अपवर्ग से पूर्व प्रकृति एवं पुरुष का अभेद. (६) तत्त्वज्ञान के पश्चात् शरीर एवं उसकी क्रियाओं का होना, एवं पञ्चविपर्यय, नवधा तुष्टि, इन्द्रियों के २८ प्रकार के दोष तथा आठ सिद्धियाँ वर्णित हैं।[1] स्पष्ट है, कि ये विषय सांख्यकारिका के अन्तर्गत

---

१. देखें सांख्यतत्त्वकौमुदी (७२) के अन्तर्गत राजवार्तिक ग्रन्थ का उदाहरण।

भी वर्णित हैं।

इस प्रकार यह मानना चाहिए कि सांख्य दर्शन के प्राचीन इतिहास की दृष्टि से महाभारतवर्त्ती सांख्य, चरक एवं पञ्चशिख द्वारा प्रवर्त्तित सांख्य का महत्त्व निःसन्देह स्वीकार्य है, किन्तु सांख्यदर्शन को एक समग्र दर्शन के सांख्यसूत्रकार एवं सांख्यकारिकाकार ईश्वरकृष्ण में प्रस्तुत करने का श्रेय ईश्वरकृष्ण, कपिल एवं विज्ञानभिक्षु को ही है। यहाँ यह ध्यातव्य है कि जहाँ, महाभारत एवं विज्ञानभिक्षु सेश्वरसांख्य का निरूपण एवं व्याख्यान करते हैं, वहाँ, सांख्यकारिका, ईश्वरकृष्ण एवं सांख्यसूत्रकार निरीश्वरवादी ही हैं। भारतीय दर्शन ही नहीं, समस्त भारतीय वाङ्मय की यह विशेषता उल्लेखनीय है, कि व्याकरण हो अथवा दर्शन, साहित्य हो अथवा ज्योतिष, सभी सम्प्रदायों के आचार्यों की स्थापनाएँ 'इतिश्री' नहीं रह जातीं, अपितु उन पर परवर्त्ती आचार्यों एवं व्याख्याताओं की टीका-टिप्पणी प्रवर्त्तमान रहती है। यह तथ्य ज्ञान की गतिशीलता एवं अगाधता का यही कारण है कि आचार्य विज्ञानभिक्षु एवं टीकाकार वाचस्पतिमिश्र तथा गौडपाद के दृष्टिकोण में अनेक स्थलों पर मतान्तर देखने को मिलता है। निदर्शनार्थ जैसा कि पहिले भी कहा जा चुका है विज्ञानभिक्षु ने जहाँ गुणों को अतिसूक्ष्म पदार्थ माना है, वहाँ वाचस्पति मिश्र एवं भाष्यकार गौडपाद, इस सम्बन्ध में मौन ही हैं। गुणों के सूक्ष्म पर्यवेक्षण की यह विशेषता ईश्वरकृष्ण में भी नहीं है। इन्होंने भी गुणों का सामान्य, किन्तु वैज्ञानिक व्याख्यान ही किया था। इसी प्रकार वाचस्पति मिश्र जहाँ, सांख्यतत्त्वकौमुदी के अन्तर्गत पुरुष के साथ बुद्धि का संयोग नहीं स्वीकार करते, वहाँ विज्ञानभिक्षु इस संयोग के पक्षपाती हैं। यह संयोग ही पुरुष के भोक्तृत्व आदि का साधक है। इसी प्रकार विज्ञानभिक्षु जहाँ मन के सहयोग के बिना भी इन्द्रियों द्वारा पदार्थों के निर्धारित गुणों का प्रत्यक्ष स्वीकार करते हैं, वहाँ वाचस्पति मिश्र यह मानते हैं, कि मन ही विषयों को एक निर्धारित क्रम में व्यवस्थित करता है। यहाँ यह तथ्य भी प्रकाश्य है, कि भारतीय आचार्य नितान्त सम्प्रदायवादी एवं कट्टर न होकर इतर साम्प्रदायिक विचार-दृष्टियों को भी मुक्तकण्ठ से स्वीकार कर, ग्रहण करते हैं। यही कारण है, कि विज्ञानभिक्षु के विज्ञानामृतभाष्य में वेदान्त का प्रभाव स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है। इस स्थल पर वेदान्त एवं सांख्यदर्शन के विचारों के सम्बन्ध में तुलनात्मक दृष्टि से विचार करना समीचीन होगा।

## अद्वैत वेदान्त और सांख्यदर्शन की तुलनात्मक समीक्षा

अद्वैत वेदान्त और सांख्यदर्शन का घनिष्ठ सम्बन्ध है। प्रो. डायसन का यह कथन सत्य ही प्रतीत होता है कि सांख्यदर्शन का पूर्ण विकास औपनिषद वेदान्त से हुआ है।[१] सांख्यदर्शन की उपनिषद्वर्त्ती पृष्ठभूमि की ओर अभी पीछे संकेत किया जा चुका है। उपनिषद्गत सिद्धान्तों से जिस अद्वैत वेदान्त का विकास हुआ है उससे सांख्यदर्शन के सिद्धान्त बहुत-कुछ मिलते-जुलते हैं। इस सम्बन्ध में यह कहना उपयुक्त होगा कि सांख्य और वेदान्त दोनों एक ही दृष्टिकोण को लेकर आरम्भ होते हैं और दोनों का उद्देश्य भी एक ही है। यहाँ हमारा उद्देश्य सांख्य और अद्वैत वेदान्त के सिद्धान्तों मे साम्य एवं वैषम्य देखना है।

---

१. It wil be shown that the Sāṅkhya in all its componant parts has grown out of the Vedānta of the Upaniṣads. (Deussen : The Philosophy of the Upaniṣads, p. 239).

अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत जो स्थान माया का है, वह स्थान सांख्यदर्शन में प्रकृति का है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में प्रकृति को माया का पर्यायवाची कहा गया है।[१] परन्तु सांख्य की प्रकृति और वेदान्तिक माया में पर्याप्त अन्तर है। वेदान्तिक माया की तरह प्रकृति अनिर्वचनीय नहीं है। वेदान्त में माया मिथ्या है परन्तु सांख्य की प्रकृति सत्यरूपिणी है। यद्यपि परवर्त्ती वेदान्त में माया को त्रिगुणात्मिका कहा गया है, परन्तु वहाँ भी माया की त्रिगुणात्मकता से सत्त्व, रज और तम की प्रवृत्तियों का ही अभिप्राय है, न कि सांख्य की भौतिक प्रकृति का।[२] माया की ऐन्द्रजालिकता का भी सांख्य की प्रकृति में अभाव है। वेदान्त में जो स्थान ब्रह्म का है, सांख्य में वह स्थान पुरुष का है; परन्तु यह विचारणीय है कि वेदान्त के 'ब्रह्म' की तरह सांख्य का 'पुरुष' जगत् का उपादान कारण नहीं है। यद्यपि यह सत्य है कि ब्रह्म की उपादानकारणता में उसकी शक्ति माया कारण है। जहाँ वेदान्तदर्शन में एकात्मवाद का समर्थन किया गया है, वहाँ सांख्यदर्शन पुरुषबहुत्व का समर्थक है। वैसे तो उपाधिभेद से अद्वैत वेदान्त के अन्तर्गत भी अनेकजीववाद का ही समर्थन किया गया है।[३] वेदान्त और सांख्य दोनों ही दर्शन अध्यासवाद के समर्थक हैं; परन्तु फिर भी दोनों का अध्यास-सम्बन्धी दृष्टिकोण भिन्न है। सांख्य के अध्यास का कारण प्रकृति और पुरुष का पृथक्-पृथक् न समझना रूप अविवेक है। परन्तु अद्वैत वेदान्त में अध्यास का कारण ब्रह्म और माया के स्वरूप ज्ञान का अभाव तो है ही, साथ ही अनिर्वाच्य एवं मिथ्या जगत् की सृष्टि भी प्रधान कारण है।[४] कार्य-कारण-सिद्धान्त के सम्बन्ध में सांख्याचार्य जहाँ जगत् रूप कार्य को सत् कहकर सत्कार्यवाद का समर्थन करता है, वहाँ वेदान्ती सदानन्द 'अतत्त्वतोऽन्यथाप्रथा विवर्त इत्युदीरितः' की उक्ति के द्वारा जगत् को विवर्त सिद्ध करता है।[५] वेदान्तदर्शन के अनुसार सृष्टि अविद्या का परिणाम है, परन्तु सांख्यदर्शन में सृष्टि का कारण प्रकृति और पुरुष का संयोग रूप अविवेक है। जैसे कि, वेदान्त में अविद्या-निवृत्ति होने के पश्चात् जीव बन्धन से मुक्त होकर ब्रह्मरूपता को प्राप्त हो जाता है, उसी प्रकार सांख्य में प्रकृति और पुरुष के पार्थक्य का विवेक होने पर पुरुष प्रकृति के बन्धन से मुक्त हो जाता है।[६] इस प्रकार वेदान्त और सांख्य दोनों ही दर्शन-पद्धतियों में जगत् की व्यावहारिक सत्ता का मूल कारण अविद्या ही है।[७] क्योंकि अविवेक भी अविद्या का ही रूप है।

सांख्य एवं वेदान्त के सिद्धान्तों पर तुलानात्मक दृष्टिपात करते समय दोनों दर्शन पद्धतियों में स्वीकृत कैवल्य सिद्धान्त के सम्बन्ध में भी विचार अपेक्षित है। वेदान्त का कैवल्य केवलाद्वैतवाद से पुष्ट है। इसका आशय है कि वेदान्त में, मोक्षावस्था में केवल ब्रह्म भाव ही स्थित रहता है, जगद्भाव

---

१. मायां तु प्रकृतिं विद्यात् । (श्वे. उ., ४।१०)

२. Das Gupta : Indian Philosophy, Vol. I, p. 493.

३. अनन्ताश्च जीवा अज्ञानसंख्यात्वात् । रामाद्वयाचार्यकृत वेदान्तकौमुदी, पृ. २७८ मद्रपुरा तथा देखिए ब्र. सू., शा. भा., १/४/३ ।

४. Das Gupta : Indian Philosophy, Vol. I, p. 493.

५. वेदान्तसार, पृ. ५६ ।

६ MaxMuller : Indian Philosophy, Vol. III, p. 70.

नहीं, द्वैत नहीं। इसीलिए वेदान्त में मोक्ष को कैवल्य संज्ञा दी गई है। सांख्य में भी मोक्षावस्था के ज्ञान को 'केवल' कहा गया है–"केवलमुत्पद्यते ज्ञानम्" (सा. का. ६४)। यहाँ यह प्रश्न स्वाभाविक है, कि द्वैतवादी सांख्यदर्शन के अन्तर्गत परमार्थावस्था में प्रकृति एवं पुरुष दोनों की सत्ता रहने पर परमार्थावस्था के ज्ञान को "केवल ज्ञान" किस प्रकार कहा गया है। मेरे विचार से यहाँ यही समाधान सम्भव है कि सांख्य के अनुसार परमार्थज्ञानावस्था में यथार्थ प्रकृति ज्ञानी के समक्ष वर्तमान तो रहती है, किन्तु ज्ञानी उससे असंपृक्त होने के कारण कोई सम्बन्ध नहीं अनुभव करता। यह सांख्य स्वीकृत सिद्धान्त है।[1] वेदान्त में भी तो यही तथ्य गृहीत है, क्योंकि वहाँ भी परमार्थ ज्ञान की अवस्था में भी जगत् तो वर्त्तमान रहता ही है, किन्तु ज्ञानी जगत् के साथ किसी सम्बन्ध का अनुभव नहीं करता। सम्बन्ध सम्भव भी नहीं है–"न हि सदसतोः सम्बन्धः"। वेदान्त के ज्ञानदर्शी की भी यही विशेषता है कि वह द्वैतरहित स्थिति है–"ज्ञाते द्वैतं न विद्यते"। इस प्रकार देखा जाय तो सांख्य एवं वेदान्त की परमार्थ ज्ञान की स्थिति बहुत कुछ समान है। भेद है, तो केवल यह, कि वेदान्त में जिस केवल अद्वैतस्वरूप एवं भावात्मक ब्रह्म की सत्ता स्वीकार की गई है, वह सांख्यदर्शन में अप्राप्त है। दूसरे, प्रकृति-पुरुष जैसा सम्बन्ध भी वेदान्त में अस्वीकार्य है।

उपर्युक्त तुलनात्मक विवेचन से यह सिद्ध होता है, कि वेदान्त और सांख्य का मूल आधार वैदिक विचारधारा होने के कारण, आरम्भ में इन दोनों का रूप समान ही था। परन्तु कालान्तर में इन दोनों की विचारदृष्टियों में भेद हो गया। वेदान्ती तो पूर्णतया वैदिकमतावलम्बी होने के कारण अद्वैत मत का मण्डन करता गया, परन्तु सांख्यवादी ने वैदिकपथ को छोड़कर साधारणजनहिताय वैदिक सिद्धान्तों में परिवर्तन करना आरम्भ कर दिया। वेदान्त के एकात्मवाद के स्थान पर पुरुष-बहुत्ववाद और जगत् की मायिक सत्यता की जगह अनित्य सत्यता स्वीकार करना सांख्य के प्रमुख परिवर्तन थे।

अध्ययन की उक्त दृष्टि से यह ज्ञात होता है कि, सांख्य और वेदान्त के सिद्धान्तों में अत्यन्त गहरा सम्बन्ध है। औपनिषद अद्वैत वेदान्त का प्रभाव भी सांख्य-सिद्धान्तों पर स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है। परन्तु यह भी निःसंकोच स्वीकार करना चाहिए, कि अद्वैत वेदान्त और सांख्यदर्शन के सूक्ष्म अध्येता के लिए इन दोनों दर्शन-पद्धतियों के सिद्धान्तों में पारस्परिक भिन्नता भी अत्यन्त मिलती है।



---

१. एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम्।
अविपर्ययाद् विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम्॥ (सां. का. ६४)

अष्टम अध्याय

# योगदर्शन

## अनुक्रमणिका

जैसा कि हमने आरम्भ से ही देखा है, भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा की यह विशेषता रही है, कि एक ओर वह गतिशील एवं प्रवाहमयी, एवं परिणामतः क्रिया-प्रतिक्रियावादिनी है, तो दूसरी ओर परवर्त्ती सम्प्रदायबद्ध विचारधाराएँ, तत्तत् पूर्ववर्त्ती साम्प्रदायिक विचारधाराओं में वर्त्तमान जिज्ञासाओं की पूरक सिद्ध हुई हैं। जैसा कि अभी कह आए हैं, उक्त तथ्य भारतीय दर्शन की अगाधता एवं भारतीय मनीषा के गम्भीर चिन्तन का परिचायक है। इससे भारतीय दर्शन की विचारधारा का सातत्य भी स्वभावतः द्योतित होता है। किन्तु इससे किसी भी दार्शनिक सम्प्रदाय की अपूर्णता की शङ्का करना उचित नहीं होगा–"अनन्तपारं किल शब्दशास्त्रम्"। उक्त धारणा योगदर्शन के सम्बन्ध में भी चरितार्थ होती है। निदर्शनस्वरूप योगदर्शन के प्रवर्त्तक परमाचार्य पतञ्जलि के पूर्ववर्त्ती सांख्याचार्यों ने यह विवेचन तो किया कि तत्त्वों की अनन्त संख्या में स्थितियों के पारस्परिक परिवर्तन से समस्त जगत् और उसके परिणाम उत्पन्न हुए। परन्तु जगत् के नियत विनाश कार्य-कारण नियम के सम्बन्ध में किसी योजक एवं निर्णायक सत्ता की कल्पना सांख्य ने नहीं की। सांख्य ने इस सत्ता का समाधान तत्त्वों के स्पन्दन एवं गति में ही ढूँढने की चेष्टा की, किन्तु यह पर्याप्त न था। परिणामतः यह प्रश्न बराबर बना रहा कि अचेतन प्रकृति जगत् की व्यवस्था का नियमन किस प्रकार करती है। तथा प्रकृति में विचलन-विघटन स्वयं किस प्रकार होता है। इसके अतिरिक्त पुरुष के सत्कर्म, अथ च असत् कर्म के फल की व्यवस्था किस प्रकार होती है, तथा कौन करता है। इस प्रकार की जिज्ञासाओं ने ही सेश्वर सांख्य एवं योगदर्शन के अन्तर्गत पुरुष-विशेष ईश्वर की स्थापना का अवसर प्रदान किया। फलतः, योगदर्शन के अन्तर्गत चेतनपुरुष की स्वीकृति होने पर, यह स्थापना की गई कि चेतन-पुरुष स्वरूप ईश्वर, जो सर्वज्ञ एवं शक्तिमान् है उसकी इच्छा के फलस्वरूप गुणों के वे प्रतिबन्ध निवृत्त हो जाते हैं, जो गुणों के परिणाम में बाधक होते हैं। इसके परिणामस्वरूप गुणों से पुरुष की भोग एवं मोक्ष की सिद्धि सम्भव होती है। यहाँ, यह उल्लेखनीय है कि ईश्वर प्रकृति का जन्मदाता नहीं है, प्रत्युत वह प्रकृति के साम्य को निष्क्रियता की स्थिति से विचलित कर, उसकी (प्रकृति का) चेतन व्यवस्था के अनुगमन में सहायक सिद्ध होता है। इसके परिणामस्वरूप कर्मफल का विभाजन समुचित रूप से सम्भव होता है, तथा सृष्टि की व्यवस्था सम्भव होती है। उपर्युक्त दृष्टिकोण के अनुसार, यह स्पष्ट हो जाता है कि योगदर्शन की उत्पत्ति के मूल में सांख्य प्रतिफलित जिज्ञासाएँ एवं शङ्काएँ किसी न किसी रूप में वर्तमान थीं।

अब यहाँ योगदर्शन के आचार्यों एवं व्याख्याकारों टीकाकारों उनकी कृतियों एवं सैद्धान्तिक प्रस्थापनाओं के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

## योगदर्शन के प्रमुख आचार्य एवं टीकाकार

### पतञ्जलि

योगदर्शन के प्रथम प्रतिष्ठित आचार्य महर्षि पतञ्जलि हैं। इनका स्थिति-काल ई.पू. दूसरी शती है। किन्तु वुड्स ने पतञ्जलि का स्थितिकाल चौथी शताब्दी माना है। जैकोबी के मतानुसार योगसूत्र के प्रणेता पतञ्जलि का स्थितिकाल ई.पू. तीसरी शती स्वीकृत अङ्गीकार किया गया है। यह तथ्य उल्लेखनीय है कि उमास्वातिकृत तत्त्वार्थसूत्र (२-५२) में योगसूत्र (३.२२) का उल्लेख है। यहाँ यह तथ्य विचारणीय है कि उमास्वाति के टीकाकार, सिद्धसेन का समय ३०० ई.पू. माना जाता है। अतः पतञ्जलि का समय ३०० ई. के पश्चात् नहीं माना जा सकता। व्याकरण-महाभाष्य एवं योगसूत्र, दोनों के प्रणेता एक ही पतञ्जलि हैं। निम्नलिखित श्लोक के आधार पर पतञ्जलि ही चरकसंहिता के रचयिता भी समझे जाते हैं–

**योगेन चित्तस्य पदेन वाचां मलं शरीरस्य च वैद्यकेन ।**
**योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोऽस्मि ।।**

पतञ्जलि शेषनाग के अवतार कहे जाते हैं। वेबर ने पतञ्जलि को शतपथब्राह्मण में उल्लिखित "काव्य-पतञ्जलि" से अभिन्न माना है।[1]

### तीन पतञ्जलियों का मत

जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, योगदर्शनकार पतञ्जलि, व्याकरणमहाभाष्यकार पतञ्जलि एवं तृतीय पातञ्जलतन्त्र के लेखक आयुर्वेदकार पतञ्जलि का उल्लेख मिलता है। इनमें तृतीय आयुर्वेदकार पतञ्जलि का उल्लेख चक्रदत्त के टीकाकार शिवदास ने धातुओं के तापन के प्रसङ्ग में किया है। इस सम्बन्ध में निम्नलिखित तथ्य विचारणीय हैं–

योगदर्शनकार एवं व्याकरणमहाभाष्यकार पतञ्जलि, दोनों एक ही हैं, यह मत प्रायः पाश्चात्य विद्वानों का है। इस मत का आधार भारतीय टीकाकारों के मत हैं। इनमें एक मत पतञ्जलि-चरित के रचयिता रामभद्र दीक्षित (१८०० ई.) का है। दूसरा आधार है वासवदत्ता पर शिवराम (१८०० ई०) की टीका। दो अन्य आधार हैं–धारा नगरी के राजा भोज एवं चक्रपाणिदत्त के कथन। भोज का कथन है "उस महामनीषी रणारंग मल्ल के वचनों की जय हो, जिसने पातञ्जल की टीका लिखकर तथा राजमृगांक नामक आयुर्वेद ग्रन्थ की रचना कर सर्प को धारण करने वाले शिव के समान मन, वचन तथा कार्य के दोष नष्ट कर दिए हैं।" इस प्रकार विद्वानों की एक परम्परा तीन पतञ्जलि स्वीकार करती है। किन्तु वुड्स का विचार है, कि व्याकरणमहाभाष्यकार एवं योगदर्शनकार पतञ्जलि एक नहीं हो

---

१. Weber : History of Indian literature, p. 223, (F.N.)

सकते। इस सम्बन्ध में यह तथ्य विचारणीय है कि महान् वैयाकरणों, जैसे, भर्तृहरि, कैयट, वामन, जयादित्य एवं नागेश में से किसी ने भी दोनों के एक होने की बात नहीं की है। अतः व्याकरण-महाभाष्यकार पतञ्जलि एवं योगदर्शनकार पतञ्जलि, एक नहीं कहे जा सकते। योगदर्शन के (१) समाधि, (२) साधन, (३) विभूति तथा (४) कैवल्य, ये चार पाद हैं। प्रथम पाद के अन्तर्गत योग के स्वरूप, चित्तवृत्ति एवं समाधि तथा उसके भेदों का निरूपण किया गया है। द्वितीय पाद में क्रियायोग, अविद्यादिक्लेश एवं उनके निवारण के उपाय एवं अष्टांगयोग आदि महत्त्वपूर्ण विषयों का निरूपण वर्तमान है। तृतीय, विभूतिपाद के अन्तर्गत धारणा, ध्यान, समाधि एवं योगसाध्य विभूतियाँ निरूपित की गई हैं। चतुर्थ पाद (कैवल्य) का प्रमुख विषय कैवल्य ही है। इसके अतिरिक्त इस पाद के अन्तर्गत समाधिसिद्धि, चित्तनिर्माण, आत्मभावभावनानिवृत्ति, विज्ञानवाद का खंडन एवं चितिशक्ति आदि विषयों का निरूपण वर्त्तमान है।

इस प्रकार योगसूत्र अथवा योगदर्शन व्यवस्थित निरूपण की दृष्टि से एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

यहाँ यह तथ्य भी उद्घाटनीय है, कि निःसन्देह योगदर्शन के प्रमुख प्रवर्त्तक पतञ्जलि ही हैं, किन्तु इससे पतञ्जलि के साथ ही योगदर्शन का आरम्भ नहीं मान लेना चाहिए। प्राचीन वैदिककालीन ऋषियों का योग-बल प्रसिद्ध ही है,[1] जिसके कारण वे त्रिकालद्रष्टा एवं मन्त्रद्रष्टा थे। उपनिषदों के अन्तर्गत तो योगसम्बन्धी विशेष प्रक्रियाएँ एवं वर्णन उपलब्ध ही हैं। निदर्शनार्थ श्वेताश्वतर उपनिषद् (२।७–१५) में क्रियात्मक योग का विशेष निरूपण उपलब्ध है। इसी प्रकार छान्दोग्य, बृहदारण्यक एवं कठादि उपनिषदों में योगविषयक अनेक वर्णन मिलते हैं। उदाहरणार्थ छान्दोग्य उपनिषद् (८।६) वृहदारण्यक उपनिषद् (४-३-२०) एवं कौषितकि उपनिषद् (४।१६) के अन्तर्गत हृदय से पुरीतत तक जाने वाली हिता नामक नाडियों का वर्णन मिलता है। यही 'पुरीतत' योग कहलाता है। इसके अतिरिक्त योगदर्शन से सम्बन्धित अनेक स्वतन्त्र उपनिषदें भी मिलती हैं। इनमें अद्वयतारक उपनिषद्, अमृतनाद, अमृतबिन्दु, क्षुरिका, तेजोबिन्दु, त्रिशिख ब्राह्मण, ध्यानबिन्दु, नादबिन्दु पाशुपतब्रह्म, ब्रह्मविद्या, मण्डलब्राह्मण, महावाक्य, योगकुण्डली, योगचूडामणि, योगतन्त्र, योगशिखा, वराह, शाण्डिल्य, हंस एवं योगराजोपनिषद् प्रमुख हैं। इसके अतिरिक्त बौद्धधर्म के पालि त्रिपिटकों एवं संस्कृत बौद्ध-ग्रन्थों में भी योगसम्बन्धी विशिष्ट वर्णन उपलब्ध होते हैं। इसी प्रकार जैन-ग्रन्थों में भी योगसम्बन्धी वर्णन स्पष्ट रूप से उपलब्ध होते हैं। उमास्वाति ने तत्त्वार्थसूत्र एवं हेमचन्द्र ने योगशास्त्र में स्वतन्त्ररूप से योगसम्बन्धी वर्णन किया है। प्राचीन तन्त्र-ग्रन्थों में भी अनेक योगसम्बन्धी निरूपण प्राप्त हैं। कुण्डलिनी योग भी एक महायोग ही है। गोरक्षसंहिता के अन्तर्गत भी सिद्धों के योग की अनेक प्रक्रियाएँ वर्तमान हैं। प्राचीन नाथ सम्प्रदाय के अन्तर्गत भी अनेकानेक योगसम्बन्धी प्रकरण प्राप्त हैं। इस प्रकार योगदर्शन एक प्राचीन दर्शन है।

## योगभाष्य

योगभाष्य अथवा व्यासभाष्य की रचना व्यास जी ने योगसूत्र के सिद्धान्तों के विशदीकरणार्थ की थी। किन्तु ये व्यास वेदव्यास से भिन्न थे। योगभाष्य के अन्तर्गत अनेक स्थलों पर बौद्ध प्रभाव

---

१. देखें, ऋ.सं. १।५।३; १।१८।७; एवं १।३०।७।

देखने को मिलता है।[1] अतः योगभाष्य का रचना-काल विक्रम की तृतीय शती माना जाता है।

## वाचस्पति मिश्र

योगसूत्र पर आधारित व्यासभाष्य के तात्पर्य को समझना सरल नहीं है। एतदर्थ ही सर्वदर्शन-पण्डित वाचस्पति मिश्र ने भाष्याशय के बोध की दृष्टि से तत्त्ववैशारदी की रचना की थी। वाचस्पति मिश्र मैथिल थे। न्यायदर्शन के क्षेत्र में जो महत्त्व इनकी बहुमूल्य कृति न्यायतात्पर्यटीका का है, सांख्यदर्शन के क्षेत्र में, जो महत्त्व इनकी सांख्यतत्त्वकौमुदी का है, मीमांसा के क्षेत्र में जो महत्त्व न्यायकणिका (विधिविवेक की टीका) का है, तथा वेदान्त के क्षेत्र में जो प्रतिष्ठा इनकी टीका 'भामती' ने प्राप्त की है, वही प्रतिष्ठा योगदर्शन के क्षेत्र में वाचस्पति मिश्र की टीका तत्त्ववैशारदी की है। तत्त्ववैशारदी की शैली विलक्षण है। यह शैली यदि पारिभाषिक है तो व्याख्यानात्मक एवं निदर्शनात्मक भी। फलतः वैशारदी के अन्तर्गत भाष्य के गूढातिगूढ विषयों को व्याख्या शैली एवं अनेक दृष्टान्तों के द्वारा स्पष्ट किया गया है। जहाँ तक योग-वैशारदी की पारिभाषिक शैली का प्रश्न है, वाचस्पति मिश्र ने चित्त की विशुद्ध सात्विक स्थिति को 'ज्ञान प्रसाद' कहकर एवं 'आभोग' की 'स्वरूपसाक्षात्कारवर्ती प्रज्ञा आभोगः' परिभाषा कर अपनी पारिभाषिक शैली का परिचय दिया है। तत्त्ववैशारदी के विशदीकरणार्थ राघवानन्द सरस्वती ने पातञ्जलरहस्य नाम्नी टीका का प्रणयन किया था। जैसा कि सांख्यदर्शन की विवेचना के अवसर पर देख आए हैं, विज्ञानभिक्षु सांख्य एवं वेदान्त, दोनों के प्रकाण्ड पण्डित थे। इनका योगवार्त्तिक, योगभाष्य के विशदीकरण में सर्वथा सशक्त है। योगवार्त्तिक विज्ञानभिक्षु का मौलिक ग्रन्थ है। अत एव इस ग्रन्थ में इनका वाचस्पति मिश्र से अनेक स्थलों पर मतभेद मिलता है। सांख्यविषयक इनके परस्पर मतभेद का उल्लेख पीछे किया जा चुका है। योगसम्बन्धी, विज्ञानभिक्षु का दूसरा ग्रन्थ, योगसारसंग्रह है, जिसके अन्तर्गत, योगसिद्धान्तों का सारांश प्रस्तुत किया गया है।

## हरिहरानन्द आरण्यक

हरिहरानन्द आरण्यक आधुनिक विद्वान् हैं। इन्होंने योगभाष्यवर्त्ती तात्पर्य के प्रकाशनार्थ 'भास्वती' नामक टीका का प्रणयन किया था। 'भास्वती' योगदर्शन की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण टीका है।

## पातञ्जल योगसूत्र की टीकाएँ

पातञ्जल योगसूत्र की अनेक टीकाएँ हैं। इनमें भोजप्रणीत भोजवृत्ति अत्यन्त प्रसिद्ध है। इसका वास्तविक नाम 'राजमार्त्तण्ड' है। योगसूत्र पर ही भावगणेश की 'वृत्ति' प्रसिद्ध है। भावगणेश सांख्य के भी विद्वान् थे। इसके अतिरिक्त रामानन्दयति की मणिप्रभा, अनन्तपण्डितप्रणीत 'योगचन्द्रिका' सदाशिवेन्द्रसरस्वतीरचित 'योगसुधारक एवं नागोजीभट्टकृत लघ्वी' एवं 'बृहती' वृत्तियाँ योगदर्शन के क्षेत्र में महत्त्वपूर्ण देन के रूप में प्रख्यात हैं। इनमें बृहती योगवार्त्तिक के तात्पर्यबोध के लिए परम उपादेय है।

---

१. देखें, योगभाष्य, ३।१३।

अब यहाँ योगदर्शन के प्रमुख सिद्धान्तों के सम्वन्ध में विचार किया जाएगा।

## योगशब्द का अर्थ

सूत्रकार पतंजलि ने योग की परिभाषा 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः'[1] अर्थात् चित्तवृत्तियों का निरोध ही योग है, कहकर दी है। इस शब्द की निष्पत्ति 'युज्' धातु (जिसका प्रयोग समाधि अर्थ में होता है) से होती है। वास्तव में योग का चरम उद्देश्य समाधि ही है। योग के अर्थ के सम्बन्ध में प्रो० मैक्समूलर ने बड़ी गम्भीरता से विचार किया है। उन्होंने इस सम्बन्ध में इस शंका का समाधान किया है, कि योग शब्द का अर्थ दो वस्तुओं का योग (Union) है अथवा वियोग (Disunion)। प्रो० मैक्समूलर ने योग शब्द का अर्थ वियोग ही स्वीकार किया है।[2] प्रो० मैक्समूलर यदि योग शब्द की निष्पत्ति 'युज्' (समाधौ) से मान लेते तो उनके सामने योग शब्द के अर्थ के विषय में उक्त समस्या उपस्थित न हुई होती। संस्कृत-साहित्य के प्रसिद्ध जर्मन विद्वान् वेबर ने भी जो योग का अर्थ संयोग दिया है, वह अयुक्त है।[3] क्योंकि योग का प्रतिपाद्य जीव का किसी अन्य से संयोग न होकर आत्म-स्वरूपावबोध ही है। मैक्समूलर का 'वियोग' अर्थ संयोग की अपेक्षा कुछ अधिक उचित प्रतीत होता है, क्योंकि पातंजल योग-मार्ग में भी प्रकृति और पुरुष का वियोग तो मिलता ही है। वृत्तिकार भोज ने भी योगदर्शन के आरम्भ में मंगलाचरण करते समय पतंजलि के उक्त मत की ओर संकेत किया है।[4] मेरे विचार से तो बाह्य वृत्तियों के विरोध और निरोध के फलस्वरूप समस्त वृत्तियों और संस्कारों का प्रविलय होने पर ही योग की उत्पत्ति होती है। अतः यदि देखा जाय तो योग वियोग का फल है न कि स्वतः वियोग ही। योग तो समाधि का ही स्वरूप है।[5]

वैसे तो हठयोग, मंत्रयोग और लययोग आदि योग के कई भेद मिलते हैं, परन्तु दार्शनिक दृष्टि से पतंजलि के राजयोग का ही अधिक महत्त्व है। अतः यहाँ पातञ्जल-दर्शन के अनुसार ही योगदर्शन के सम्बन्ध में विचार अपेक्षित है।

## चित्त एवं चित्तवृत्ति

भारतीय दर्शन के अन्तर्गत चित्त का महत्त्वपूर्ण स्थान है। दार्शनिक दृष्टि से ही नहीं, प्रत्युत मनोवैज्ञानिक, व्यावहारिक, धार्मिक एवं आध्यात्मिक दृष्टिकोण से भी मनस्तत्त्व का योगदान विलक्षण है। योगदर्शन के अन्तर्गत चिन्तन एवं मन में भेद नहीं किया गया है। यह कहना समीचीन होगा कि मानव के समस्त क्रियाकलापों का केन्द्रबिन्दु चित्त होने के कारण, एक अच्छा मानव बनने के लिए चित्त का

---

१. योगसूत्र, १।२।
२. *Max Muller* : Indian Philosophy, Vol. III, p. 94
३. History of Indian Literature, p. 238-39
४. पतंजलिमुनेरुक्तिः काप्यपूर्वा जयत्यसौ।
पुंप्रकृत्योर्वियोगोऽपि योग इत्युदितो यया।। (योगदर्शन, मंगलाचरण का तृतीय श्लोक)
५. योगः समाधिः। –योगभाष्य, १।१।

परिष्कृत होना अनिवार्य रूप से आवश्यक है, क्योंकि चित्त ही कर्मेन्द्रियों एवं ज्ञानेन्द्रियों को तत्तत् कार्यों में प्रवृत्त करता है। इस प्रकार सत्कर्म का प्रेरक एवं प्रवर्त्तक होने के कारण मन ही मोक्ष का कारण भी है। इसका कारण यह है कि ज्ञान साध्य मोक्षार्थ अपेक्षित चित्तशुद्धि सत्कर्म के द्वारा ही सम्भव है। यहीं, यह भी उल्लेखनीय है, कि चित्त की परिष्कृति एवं शुद्धि के लिए सात्त्विक आहार भी अपेक्षित है। जैसा आहार होगा, वैसा ही चित्त का निर्माण होगा। गीता में यह भी स्पष्ट रूप से कहा गया है, कि योगी पुरुष का आहार एवं विहार नियतपरिमाण वाला होना चाहिए–

**युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।**
**युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुखहा ।।** गीता ६।१७।

सात्त्विक आहार से सात्त्विक, राजस आहार से राजस एवं तामस आहार से तामस चित्त, का निर्माण होता है। चित्त में चित्तवृत्ति एवं संस्कार का चक्र सतत रूप से चलता रहता है। जैसा कि वेदान्तपरिभाषा के अन्तर्गत विशदीकृत है, वृत्ति अन्तःकरण का परिणाम विशेष है।[1] चित्त के स्वभावतः तैजस एवं द्रवणशील स्वभाववाला होने के कारण वह इन्द्रियों के माध्यम से जिन विषयों के सम्पर्क में आता है, वे विषय चित्त में परिणमित एवं आकृत अथवा रूपित हो जाते हैं। इसीलिए व्यक्ति पूर्वदृष्ट विषयों का मानस साक्षात्कार करने में समर्थ होता है। मानस संस्कार ही दृढ़ होकर वृत्ति का रूप ग्रहण करते हैं। उदाहरणार्थ, जब कोई व्यक्ति किसी आध्यात्मिक सत्संग में जाता है तो उसके धार्मिक एवं आध्यात्मिक संस्कारों (चित्त पर पड़े धार्मिक एवं आध्यात्मिक प्रभावों) में दृढ़ता आती है, यही वृत्ति है। इस प्रकार संस्कार वृत्ति के जनक हैं। इसी प्रकार वृत्ति भी संस्कारों की जननी है, क्योंकि सद्वृत्ति सत्संस्कारों की जननी है। इस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति के जीवन में संस्कार एवं वृत्ति का चक्र चलता रहता है। इससे यह निष्कर्ष भी प्राप्त है कि सात्त्विक आहार एवं विहार से सात्त्विक संस्कारवान् एवं सात्त्विकवृत्तिसम्पन्न चित्त का निर्माण होता है, तथा राजस एवं तामस आहार-विहार से रजोगुणी एवं तमोगुणी चित्त का निर्माण होता है।[2]

यह विचारणीय है, कि मनुष्य के सात्त्विक, राजसिक, तामसिक एवं विविध अन्य संस्कारों से वासित चित्त जन्म-जन्मान्तर तक जाता है, या यों समझिये कि मनुष्य के चित्त पर प्रतिविम्बित संस्कार वासना रूप में स्थित होकर जन्म-जन्मान्तर तक जाते हैं। यह वासना ही पुनर्जन्म का हेतु बनती है। जब तक सदसद्रूपिणी वासना का रूप नहीं होता, तब तक मोक्ष सम्भव नहीं होगा–"मोक्षः स्याद् वासना-क्षयः" (मुक्ति, २।६८) इससे यह भी ऊह्य है, कि मनुष्य जो आज है, वह इस जन्म का नहीं है, अपितु जन्म-जन्मान्तर का है–

अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् । गीता, ६।४५।

---

१. अन्तःकरणस्य परिणामविशेषो वृत्तिः। वेदान्तपरिभाषा, परिच्छेद १।

२. त्रिविध आहार के लिए देखें–
आयुःसत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः।
रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः।। कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरुक्षविदाहिनः।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकाऽऽमयप्रदाः।।
यातयामं गतरसं, पूति पर्युषितं च यत्। उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्।। गीता, १७।८-१०।

इस सम्वन्ध में शङ्कराचार्य ने भी कहा है कि ज्ञानप्राप्ति के लिए जिनमें सस्कारों का संग्रह किया जाए, ऐसे वहुत से जन्मों का अन्त होने पर ज्ञानी परिपक्व ज्ञान को प्राप्त करता है, तथा परमात्म-साक्षात्कार करता है।[1]

यहाँ चित्तवृत्तिनिरोध के सम्वन्ध में विचार करना अपेक्षित है। पतञ्जलि ने चित्तवृत्ति के निरोध (रोक) को योग कहा है।[2] जैसा कि आगे स्पष्ट किया जाएगा, भाष्यकार ने निरोध का अर्थ एकाग्रावस्था एवं निरुद्ध अवस्था के निरोध से लिया है। किन्तु सामान्य रूप से निरोध का अर्थ संयम है। मन का संयमित होना परम आवश्यक है। अत एव अष्टांग योग के अन्तर्गत प्रथमतः 'यम' को ग्रहण किया है।[3] यम से संयम का ही अभिप्राय है। चित्त को दुष्कृत्यों से रोकना (निरोध) संयम ही है। किन्तु चित्त को दुष्कृत्यों एवं दुर्व्यवहार से रोके कौन ? क्योंकि चित्त तो पूर्वसंस्कारों के अनुसार दुष्कृत्यों एवं सत्कृत्यों में प्रवृत्त होगा ही। यहाँ, यह वक्तव्य है, कि चित्त ही चित्त के निग्रह में समर्थ है–

**'मन एव समर्थं हि मनसो दृढ़निग्रहे'**।

यदि कहा जाय कि दोषी मन स्वयं को किस प्रकार रोकेगा, तो यह कहा जाएगा कि दोषी मन को रोकने वाला विवेकपूर्ण मन है। उदाहरणार्थ एक ही मन स्वाध्याय से विरत होना चाहता है, और वही पुनः स्वाध्याय में प्रवृत्त होता है। दूसरी स्थिति मन की विवेकपूर्ण स्थिति है। योगदर्शन में मन, बुद्धि एवं चित्त में भेद नहीं किया गया है, अतः मन ही अविवेकपूर्ण एवं विवेकपूर्ण दोनों है। किन्तु उत्तरकाल में अन्तःकरणचतुष्टय के अन्तर्गत विवेकधारिणी बुद्धि है। अतः बुद्धि ही दुष्कृत्य में प्रवृत्त मन को विवेक होने पर सत्कृत्य की ओर प्रवृत्त करती है। वस्तुतः कर्म के प्रति चेष्टावान् होना, चित्त का स्वभाव है, किन्तु समस्या चित्त के सत्कर्म में प्रवृत्त होने की है–"युक्तचेष्टस्य कर्मसु" (गीता, ६।१७) जिन मनुष्यों का चित्त सत्कर्म में चेष्टावान् है–प्रवृत्त है, वे ही सन्मानव हैं, तदितर पशुसदृश हैं–"धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः"।

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि योग मनुष्य के शारीरिक, मानसिक एवं आत्मिक स्वास्थ्य का निदान है। आत्मिक स्वास्थ्य का अर्थ स्वरूपस्थता है। चित्त के संयमित होने पर शरीर एवं मन का स्वस्थ रहना स्वाभाविक है, क्योंकि मन के संयमित होने पर संयमित आहार-व्यवहार होने के कारण शरीर एवं मन दोनों स्वस्थ रहते हैं। फलतः सत्कर्म चित्तशुद्धि के हेतु बनते हैं, तथा चित्तशुद्धि आत्मनिष्ठता एवं मोक्ष में साक्षात् हेतु सिद्ध होती है।

हमने ऊपर चित्त का स्वरूप निरूपण प्रायः सामान्य दृष्टि से किया है। यहाँ योगदर्शन के अनुरूप चित्तसम्वन्धी विवेचन अपेक्षित है।

---

१. वहूनां जन्मनां ज्ञानार्जनसंस्कारार्जनाश्रयाणां अन्ते समाप्तौ ज्ञानवान् प्राप्तपरिपक्वज्ञानो.....शा०भा०गीता, ७।१८।

२. योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। यो.सू. १।१।

३. यम नियम आसन प्राणायाम प्रत्याहार धारणा ध्यान–समाधयोऽष्टावङ्गानि। यो.सू. २।२८।

## योगदर्शन में चित्त का स्वरूप

योगदर्शन में चित्त से मन, बुद्धि और अहंकार का तात्पर्य है। चित्त त्रिगुणात्मक होने के कारण परिणामी है। सत्त्व, रज और तम–इन तीनों गुणों के उद्रेक के अनुसार चित्त की निम्नलिखित तीन अवस्थाएँ होती हैं : १. प्रख्याशील २. प्रकृतिशील ३. स्थितिशील

प्रथम अवस्था का चित्त सत्त्वप्रधान होता हुआ, रज और तम से संयुक्त होकर अणिमा आदि ऐश्वर्य का प्रेमी होता है। द्वितीय अवस्था में, तमोगुण से युक्त चित्त अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य तथा अनैश्वर्य से संयुक्त हो जाता है। तृतीय अवस्था में तम के क्षीण होने पर केवल रजस् के अंश से युक्त होने पर चित्त सर्वत्र प्रकाशमान् होता है, तथा धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य से व्याप्त होता है। प्रथम (प्रख्याशील) अवस्था में चित्त में केवल ऐश्वर्य-प्राप्ति की तीव्र इच्छा ही रहती है, परन्तु तीसरी स्थितिशील अवस्था में चित्त को ऐश्वर्य की प्राप्ति हो जाती है।

योगदर्शन में चित्त की पाँच भूमियाँ अथवा अवस्थाएँ स्वीकार की गई हैं। ये भूमियाँ–क्षिप्त, मूढ़, विक्षिप्त, एकाग्र तथा निरुद्ध हैं।[1] इन पंचभूमियों का स्वरूप-निर्धारण नीचे किया जा रहा है :

(१) **क्षिप्त**–क्षिप्त का साधारण अर्थ, चंचल है। क्षिप्तावस्था में चित्त चंचल होकर संसार के सुख-दुःखादि के लिए व्यथित रहता है। इस अवस्था में रजोगुण का प्राधान्य रहता है।

(२) **मूढ़**–चित्त की मूढ़ावस्था में तमोगुण का उद्रेक होता है। इस दशा में चित्त में विवेक-शून्यता रहती है। अतः मूढ़ावस्था में विवेक न होने के कारण पुरुष क्रोध इत्यादि के द्वारा विरुद्धकृत्यों में प्रवृत्त हो जाता है।

(३) **विक्षिप्त**–तत्त्ववैशारदी के अन्तर्गत वाचस्पति मिश्र ने विक्षिप्त की परिभाषा 'क्षिप्ताद् विशिष्टं विक्षिप्तम्'[2] कहकर दी है। इस परिभाषा के अनुसार विक्षिप्त की स्थिति क्षिप्त से विशिष्ट है। क्षिप्त की अपेक्षा विक्षिप्त की यह विशेषता है कि क्षिप्त में तो रजोगुण का प्राधान्य रहता है, परन्तु विक्षिप्तावस्था में रजोगुण की अपेक्षा सतोगुण का उद्रेक रहता है। सतोगुण के आधिक्य के कारण विक्षिप्तावस्था का चित्त कभी-कभी स्थिरता धारण कर लेता है। इस अवस्था में दुःख-साधनों की ओर प्रवृत्ति न होकर सुख के साधनों की ओर ही प्रवृत्ति रहती है।

---

१. ताश्च क्षिप्तं मूढं विक्षिप्तम् एकाग्रं निरुद्धमिति चित्तस्य भूमयः चित्तस्यावस्थाविशेषाः।
–भोजवृत्ति, योगसूत्र, १।१।

२. तत्त्ववैशारदी, १।१।

उक्त तीनों अवस्थाएँ समाधि के लिए अनुपयोगी होने के कारण हेय हैं।

(४) **एकाग्र**–एकाग्रावस्था वह अवस्था है, जिसमें चित्त की बाह्य वृत्तियों का निरोध हो जाता है।[1]

(५) **निरुद्ध**–पाँचवीं निरुद्धावस्था है। निरुद्धावस्था में चित्त के समस्त संस्कारों तथा समस्त वृत्तियों का प्रविलय हो जाता है।[2]

उक्त अन्तिम दो ही चित्त की ऐसी भूमियाँ हैं जिनकी समाधि के लिए अपेक्षा है।

योगसूत्र के लेखक पतंजलि ने चित्त की पाँच वृत्तियाँ भी मानी हैं। ये पाँच वृत्तियाँ–प्रमाण, विपर्यय, विकल्प, निद्रा तथा स्मृति हैं।[3]

**वृत्तियों का स्वरूप-विवेचन** : वृत्तियाँ संस्कारों की और संस्कार वृत्तियों के निर्माता हैं। योगदर्शन में निम्नलिखित पांच प्रकार की वृत्तियाँ बतलाई गई हैं।

१. **प्रमाण** : जहाँ तक प्रमाण वृत्ति का प्रश्न है, सांख्यदर्शन की तरह ही योग में भी प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शब्द, ये तीन प्रमाण माने गए हैं। परन्तु योग के प्रत्यक्ष प्रमाण के सम्बन्ध में कुछ वैशिष्ट्य है। योगदर्शन के अनुसार चित्त इन्द्रिय-द्वार से बाहर जाकर वस्तुओं के साथ उपराग प्राप्त करता है और विषयाकार हो जाता है। इस प्रकार वस्तु के आकार को प्राप्त जो चित्तवृत्ति होती है वही प्रत्यक्ष प्रमाण है। उदाहरण के लिए, वस्तु के आकार को प्राप्त चित्तवृत्ति में 'अहं घटं जानामि' अर्थात् मैं घट को जानता हूँ, इस प्रकार घट का साक्षात्कार होता है। अनुमान तथा शब्द प्रमाण के सम्बन्ध में सांख्य और योग दोनों में ऐकमत्य है।

२. **विपर्यय** : सूत्रकार पतंजलि ने 'विपर्ययो मिथ्याज्ञानम्' (योगसूत्र, १।८) की उक्ति के द्वारा विपर्यय को मिथ्या ज्ञान का रूप दिया है। इस विपर्यय के अन्तर्गत संशय भी आता है।

३. **विकल्प** : विकल्प की उत्पत्ति शब्द-ज्ञान से होती है, परन्तु विकल्प में सत्य-ज्ञान की शून्यता रहती है। उदाहरणार्थ, शशशृग को सुनकर शब्दार्थ का ज्ञान तो होता है, परन्तु उसमें वस्तु के सत्य-ज्ञान की शून्यता ही रहती है, क्योंकि शश (खरगोश) के सींग नहीं देखे जाते। भाष्यकार व्यास ने विकल्पवृत्ति का स्पष्टीकरण करते हुए चैतन्ययुक्त पुरुष का दृष्टान्त दिया है। उनका कथन है कि 'चैतन्यं पुरुषस्य स्वरूपम्' अर्थात् पुरुष का स्वरूप चैतन्य है, इस वाक्य में पुरुष और चैतन्य इन दोनों की भिन्नता प्रतीत होती है, परन्तु वास्तव में यदि देखा जाय तो चैतन्य से चैतन्यात्मक पुरुष कदापि भिन्न नहीं है।[4] अतः इस वाक्य से उत्पन्न वृत्ति विकल्प रूप है।

---

१. एकाग्रे बहिर्वृत्तिनिरोधः।–भोजवृत्ति, १।१।

२. निरुद्धे च सर्वासां वृत्तीनां संस्काराणां च प्रविलयः।–भोजवृत्ति, १।१।

३. योगसूत्र, १।६।

४. योगसूत्रभाष्य, १।६ (Sacred Books of the Hindus. Vol. IV के अन्तर्गत प्रकाशित।)

४. **निद्रा** : तम के आधिक्य पर अवलम्वित होने वाली वृत्ति निद्रा है। निद्रावृत्ति में जाग्रत् एवं स्वप्न वृत्तियों का अभाव रहता है। निद्रा को ज्ञान का अभाव कदापि न समझना चाहिए, क्योंकि निद्रा भंग होने के पश्चात् सोने वाला व्यक्ति भी इस प्रकार का अनुभव करता है कि, मैं सुखपूर्वक सोया। अतः निद्रा के वृत्तित्व के सम्बन्ध में शंका नहीं करनी चाहिए।

५. **स्मृति** : अनुभूत विषयों का ठीक उसी रूप में असम्प्रमीष (संस्कार के द्वारा बुद्धिगत होना) स्मृति है।

उपर्युक्त पाँच चित्तवृत्तियों के निरोध से ही तत्त्वज्ञान होता है और दुःख की आत्यन्तिकी निवृत्ति होती है। इन्हीं वृत्तियों के निरोध को योग कहा गया है। योगदर्शन के अनुसार चित्तवृत्ति के निरोध के उपाय अभ्यास तथा वैराग्य हैं। वैराग्य के द्वारा चित्तरूप नदी का पापस्रोत रोका जाता है और विवेक-दर्शन के अभ्यास से विवेक-स्रोत का उद्घाटन होता है। अत एव वैराग्य और अभ्यास चित्तवृत्ति के निरोध के मूल कारण हैं।

**संस्कार** : जैसा कि कह चुके हैं, वृत्तियों से संस्कार और संस्कारों से वृत्तियों का निर्माण होता है। जब चित्त में वृत्तियां उत्पन्न होकर क्षीण हो जाती हैं तो वे अपने सूक्ष्म रूप में, संस्कार रूप में, शेष रह जाती हैं। इस प्रकार वृत्तियाँ संस्कार की निर्मात्री हैं। इन संस्कारों से ही उद्‌बोधन-हेतु की उपस्थिति में वृत्तियों का निर्माण होता है। इस प्रकार संस्कार और वृत्तियों का यह चक्र सतत चलता रहता है।

## योगदर्शन का क्लेश-सम्बन्धी दृष्टिकोण

योगदर्शन के अनुसार मिथ्या ज्ञान के कारण ही चित्त में क्लेश की उत्पत्ति होती है। योगदर्शन के भाष्य में कहा गया है कि क्लेश ही गुणों के अधिकार को दृढ़ बनाते हैं तथा महत् तत्त्व एवं अहंकारादि की परम्परा से स्थापित करते हैं। क्लेश ही आपस में अनुग्राहक बनकर कर्मों के फलों–जाति, आयु तथा भोग–को निष्पन्न करते हैं।[1] क्लेश और कर्म आपस में एक-दूसरे के सहयोगी हैं। कर्म क्लेशों के उत्पादक हैं तथा क्लेशों से कर्मों का उदय होता है। ये क्लेश निम्नलिखित पाँच हैं :

१. अविद्या
२. अस्मिता
३. राग
४. द्वेष और
५. अभिनिवेश।

१. **अविद्या** : अविद्या अज्ञान का स्वरूप है। अविद्या के सम्वन्ध में योगदर्शन के भाष्यकार व्यास ने कहा है कि अनित्य, अशुचि, दुःखरूप तथा अनात्म वस्तुओं में नित्यता, शुचिता, सुखता तथा

---

१. योगभाष्य, २।३।

आत्मता की बुद्धि रखना अविद्या है।[1] यही अविद्या क्लेश-सन्तान का बीज है तथा विपाक के साथ कर्माशय की उत्पादिका है। अविद्या का विस्तृत विवेचन आगे अद्वैतवेदान्त की अविद्या से तुलना करते समय किया जाएगा।

२. **अस्मिता** : अस्मिता का साधारण अर्थ अहंबुद्धि है। दृक् और दर्शनशक्ति की एकात्मकता अस्मिता है। दृक्शक्ति पुरुष है तथा दर्शनशक्ति बुद्धि है। ये दोनों भिन्न-भिन्न हैं, परन्तु इन दोनों की एकात्मकता स्वीकार करना ही अस्मिता है। इनमें पुरुष भोक्ता है तथा बुद्धि भोग्य। भोक्ता और भोग्य की एकत्व कल्पना होती है। उन दोनों के स्वरूप का ज्ञान (भिन्नता का ज्ञान) हो जाने पर तो कैवल्य ही हो जाता है।[2]

३. **राग** : सुखोत्पादक वस्तुओं में जो लोभ या तृष्णा उत्पन्न होती है, उसे राग कहते हैं।

४. **द्वेष** : दुःखाभिज्ञ पुरुष को दुःख की स्मृति के आधार पर दुःख के साधनों के सम्बन्ध में जो क्रोध की भावना उत्पन्न होती है, उसे द्वेष कहते हैं।

५. **अभिनिवेश** : अभिनिवेश का तात्पर्य मृत्यु-भय से है। यह मृत्यु-भय प्रत्येक जीव में स्वाभाविक रूप से होता है। अभिनिवेश (मृत्युभय) के सम्बन्ध में भाष्यकार का यह मत कुछ संदिग्ध प्रतीत होता है कि जिस प्रकार अत्यंत मूढ़ प्राणियों को मृत्युभय लगा रहता है, उसी प्रकार पूर्व और पर के अन्त को जानने वाले विद्वानों को भी मृत्युभय बना रहता है। अपने मत के समर्थन में भाष्यकार का कथन है कि कुशल और अकुशल दोनों में ही मृत्यु दुःख के अनुभव के कारण उत्पन्न होने वाली यह (मृत्युभय की) वासना समान ही है।[3] भाष्यकार के उक्त मत में यह अंश समुचित नहीं प्रतीत होता कि विद्वान् को भी मृत्यु-भय बना रहता है। भाष्यकार के मत के सम्बन्ध में उक्त शंका वाचस्पति मिश्र को भी हुई थी। उन्होंने कहा था कि यह तो ठीक है कि अज्ञानी को मृत्यु का भय रहता है, परन्तु यह उचित नहीं प्रतीत होता कि ज्ञानी में भी मृत्युभय बना रहता है। ज्ञानी में तो ज्ञान के द्वारा मृत्यु-भय की वासना का विध्वंस हो जाना चाहिए।[4] मेरे विचार में, विद्वान् से भाष्यकार का अभिप्राय ऐसे व्यक्ति से प्रतीत होता है जिसे आनुमानिक या वाचिक ज्ञान तो है, परन्तु अनुभव नहीं। अतः कैवल्योपनिषद् में परमतत्त्व के वेत्ता जिस विद्वान् की चर्चा की गई है,[5] उससे भाष्यकार का तात्पर्य नहीं प्रतीत होता। विना समाधि आदि अनुभव के मृत्यु-भय का निवारण नहीं हो सकता। उपनिषद् में तो स्पष्ट ही कहा गया है–

'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यः न मेधया न बहुधा श्रुतेन।' (कठोपनिषद्, १।२।२३)

---

१. अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या। –योगभाष्य, २।५।
२. योगभाष्य, २।६।
३. समाना हि कुशलाकुशलयोर्मरणदुःखानुभवादियं वासना। –योगसूत्रभाष्य, २।६।
४. तत्त्ववैशारदी, २।६।
५. कैवल्योपनिषद्, १।१।

इस विवेचन से यह सिद्ध होता है कि 'विद्वान्' शब्द का भाष्यकार-सम्मत अर्थ परमतत्त्ववेत्ता से नहीं है, अपितु शास्त्रों के ज्ञाता मात्र से है।

## योग के साधन

पातञ्जल योग में योग के आठ साधनों की चर्चा की गई है।[1] ये साधन–यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान तथा समाधि हैं। ये आठ साधन योग के अंग भी कहलाते हैं। इस स्थल पर इन योगांगों का संक्षिप्त विवेचन किया जाएगा।

१. **यम** : यम का अर्थ संयम है। यम के अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य तथा अप्रतिग्रह, ये पाँच भेद हैं।

२. **नियम** : नियम के भी शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय तथा ईश्वर-प्रणिधान रूप से पाँच भेद हैं।

३. **आसन** : योगदर्शन में स्थिर तथा सुख प्रदान करने वाले बैठने के प्रकार को आसन कहते हैं।[2] उपासना में आसन-सिद्धि की अत्यन्त उपादेयता है। आसनसिद्धि चित्त की एकाग्रता में अत्यन्त सहायक होती है। हठयोगप्रदीपिका के अन्तर्गत पद्मासन, सिद्धासन, शीर्षासन आदि आसनों का विस्तृत वर्णन मिलता है।

४. **प्राणायाम** : श्वास और प्रश्वास के गति-विच्छेद का नाम प्राणायाम है। बाह्य वायु का आगमन श्वास तथा भीतरी वायु का निःसारण प्रश्वास कहलाता है। पतंजलि ने योगसूत्र के अन्तर्गत बाह्य, आभ्यन्तर, स्तम्भवृत्ति तथा चतुर्थ प्राणायाम या केवल कुम्भक, प्राणायाम के ये चार भेद बतलाये हैं।

५. **प्रत्याहार** : चित्त-निरोध के समान ही जब बाह्य विषयों से इन्द्रियों का निरोध हो जाता है तो उसे प्रत्याहार कहते हैं। इस स्थिति में इन्द्रियों की वृत्ति अन्तर्मुखी हो जाती है।

६. **धारणा** : किसी देश में चित्त का लगा देना धारणा कहलाता है।[3] देश से तात्पर्य नाभिचक्र, हृदयकमल, मूर्धावर्त्तिनी ज्योति, नासिकाग्रभाग तथा जिह्वाग्रभाग आदि से है।

७. **ध्यान** : उपर्युक्त देश-विशेष में ध्येय वस्तु का ज्ञान जब एकाकार होकर प्रवाहित होता है तो उसे 'ध्यान' कहते हैं। ध्यानावस्था में एकाकार रूप ज्ञान से बलवान् और कोई ज्ञान नहीं होता।

---

१. योगसूत्र, २।२९।

२. स्थिरसुखमासनम्। –योगसूत्र, २।४६।

३. देशबन्धश्चित्तस्य धारणा। –योगसूत्र, ३।१।

८. **समाधि** : जब ध्यान वस्तु का आकार ग्रहण कर लेता है और अपने स्वरूप से शून्यता को प्राप्त हो जाता है तो उसे समाधि कहते हैं। समाधि में ध्यान और ध्याता का भेद मिट जाता है। इसके विपरीत ध्यान में ध्यान, ध्याता और ध्येय का भेद बना रहता है।

पतंजलि ने धारणा, ध्यान तथा समाधि इन तीनों को मिलाकर संयम कहा है।[१] भाष्यकार ने संयम को उक्त तीनों की तांत्रिकी परिभाषा कहा है।[२] संयम में सफल होने से आलोक का उदय होता है।

**समाधि के भेद** : योगदर्शन में समाधि के, संप्रज्ञात और असंप्रज्ञात, ये दो भेद मिलते हैं। सम्प्रज्ञात समाधि को निर्बीज समाधि कहते हैं। सम्प्रज्ञात समाधि इसलिए कहते हैं कि उसमें चित्त के समाहित होने के लिए कुछ न-कुछ बीज बना रहता है। सम्प्रज्ञात समाधि के भी चार भेद बतलाये गए हैं। ये भेद–वितर्कानुगत, विचारानुगत, आनन्दानुगत तथा अस्मितानुगत हैं। असम्प्रज्ञात समाधि भी भवप्रत्यय और उपायप्रत्यय रूप से दो प्रकार की है। उपायप्रत्यय समाधि योगियों की समाधि है। इसमें अविद्या की निवृत्ति हो जाती है। भवप्रत्यय समाधि में कुछ काल तक तो चित्तनिरोध पाया जाता है, परन्तु फिर भी 'व्युत्थान' अर्थात् चित्त-विक्षेप की सम्भावना बनी रहती है। पतंजलि के अनुसार 'भवप्रत्यय' समाधि है जिसमें विदेह देवताओं की तरह प्रकृतिलीन व्यक्ति भी लीन रहते हैं।[३] विदेह षाट्कौशिक (रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा तथा शुक्र) शरीर से रहित होते है।[४] इस अवस्था में वृत्तियाँ निरुद्ध हो जाती हैं, परन्तु फिर भी केवल संस्कार के ही आधार पर ये भोग करती हैं। इसीलिए यह विदेहावस्था कैवल्यावस्था के किंचित् समान ही है। विदेहावस्था वाले अवधि की समाप्ति होने पर पुनः संसार-दशा में आ जाते हैं। अव्यक्त, महत् अहंकार तथा पंचतन्मात्राओं में से किसी एक की आत्मा मानकर उसकी उपासना से वासित अन्तःकरण वाले जीव-शरीर का पतन हो जाने पर उपर्युक्त अव्यक्तादि में से किसी एक में लीन हो जाते हैं। यह जीवों की प्रकृतिलयावस्था है। प्रकृतिलयावस्था में विवेकख्याति को न प्राप्त करके भी वे जीव अपने-आपको कैवल्य का प्राप्त करने वाला समझते हैं। अवधि की पूर्ति होने पर ये जीव भी फिर संसार-दशा में आ जाते हैं। तत्त्ववैशारदीकार वाचस्पति मिश्र ने इस सम्बन्ध में एक दृष्टान्त देते हुए कहा है कि जिस प्रकार वर्षा के समाप्त हो जाने पर मिट्टी में मिला हुआ मेढक वर्षा के होने पर फिर अपने शरीर को धारण कर लेता है, उसी प्रकार अवधि की समाप्ति होने पर प्रकृतिलीन जीव भी पुनः शरीर धारण कर लेता है।[५]

---

१. त्रयमेकत्र संयमः। –योगसूत्र, ३।४।

२. योगसूत्रभाष्य, ३।४।

३. योगसूत्र, १।१९।

४. And they are stripped off a outer six sheathed body.
(Tattva-Vaiśārdī 1/19; *Woods* : Yoga System of Patañjali, Harvard Oriental Series, No. 17)

५. तत्त्ववैशार्दी, १।१९।

असम्प्रज्ञात समाधि का दूसरा भेद उपायप्रत्यय है। 'उपायप्रत्यय' ही समाधि का वास्तविक स्वरूप है। उपाय का अर्थ प्रज्ञा का शुद्ध ज्ञान है। ज्ञान का पूर्ण उदय तथा वृत्तिनिरोध के होने पर जो असम्प्रज्ञात समाधि होती है उसी का नाम 'उपायप्रत्यय' है। समाधि की इस अवस्था में ज्ञान का उदय होने के कारण समस्त संस्कारों का दाह हो जाता है। इसके परिणामस्वरूप संस्कारजन्य अविद्या एवं तज्जन्य क्लेशों का विनाश हो जाता है। भव-प्रत्यय में भी अविद्या की निवृत्ति होती है, परन्तु क्षणिक। इसके विपरीत उपायप्रत्यय में अविद्या की आत्यन्तिकी निवृत्ति हो जाती है। बौद्धदर्शन में प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध की विचारदृष्टि योगदर्शन-सम्मत समाधि की उक्त अवस्थाओं के समान ही है। महर्षि पतंजलि ने उपायप्रत्यय समाधि के–श्रद्धा, वीर्य, स्मृति, समाधि तथा प्रज्ञा–ये पाँच साधन बतलाये हैं।[1] भाष्यकार ने श्रद्धा को तो माता के समान योगी की कल्याणकारिणी कहा है।[2]

उक्त दृष्टिकोण के अनुसार विचार करने पर यह पता चलता है कि असम्प्रज्ञात समाधि के अन्तर्गत आनेवाली 'उपायप्रत्यय' समाधि ही योगदर्शन के साधक का सर्वोच्च लक्ष्य है। इसी में 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' (यो० सू०, १।२) के साथ-साथ 'तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्' (यो० सू०, १।३) की चरितार्थता होती है।

## ईश्वरसम्बन्धी मान्यता

योगदर्शन की ईश्वरसम्बन्धी मान्यता सांख्य से विशिष्ट है। योगदर्शन के अन्तर्गत पाँच सूत्रों में ईश्वरसम्बन्धी वर्णन मिलता है।[3] इन सूत्रों में एक सूत्र–'क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः' (गो० सू०, १।१४) के अन्तर्गत ईश्वर की परिभाषा भी निवद्ध है। इस सूत्र के अनुसार अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष तथा अभिनिवेश–इन पंचक्लेशों पुण्य एवं पापकर्मों, कर्मों से उत्पन्न–जाति, आयु तथा भोगरूप फलों तथा तदुत्पन्न वासनाओं से असंस्पृष्ट एक विशेष प्रकार के 'पुरुष' को ईश्वर कहते हैं। पतंजलि का ईश्वर को भी 'पुरुष-विशेष' की संज्ञा देना यह सिद्ध करता है कि वे सांख्य के साथ योग का सामंजस्य बनाये रखना चाहते थे। ईश्वर-सम्बन्धी विचार की दृष्टि से 'ईश्वरप्रणिधानाद्वा' (यो० सू० १।२३) सूत्र अधिक महत्त्वपूर्ण है। इसका तात्पर्य है कि समाधिलाभ ईश्वरप्रणिधान से होता है। प्रणिधान का तात्पर्य भक्ति-विशेष, विशिष्ट उपासना तथा विषय-सुखादिक फल की इच्छा न करते हुए समस्त क्रियाओं के ईश्वर में समर्पण से है।[4] इससे ईश्वर का सगुण एवं उपास्य रूप स्पष्ट प्रतिपादित होता

---

१. गो. सूत्र, १।२०।

२. सा हि जननीव कल्याणी योगिनं पाति। –योगसूत्रभाष्य, १।२०।

३. ईश्वरप्रणिधानाद्वा। –यो० सू०, १।२३।
क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः। –यो० सू०, १।२४।
तपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः, (यो० सू०, २।१); समाधिसिद्धिरीश्वरप्रणिधानात् (यो० सू०, २।४५), शौचसन्तोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः। –यो० सू०, २।३२।

४. भोजवृत्ति, यो० सू०, १।२३।

है। योगदर्शन में सर्वोच्च सत्ता ईश्वर की ही मानी गई है। इस ईश्वर में शाश्वतिक उत्कर्ष, सर्वज्ञत्व तथा सर्वाधिष्ठातृत्व है। ईश्वर से अधिक ऐश्वर्यशाली और दूसरा कोई नहीं है। वह सदा ऐश्वर्यसम्पन्न तथा सर्वदा मुक्त है।[१]

योगदर्शन-सम्मत ईश्वर में अन्य पुरुषों की अपेक्षा वैशिष्ट्य होने के कारण ही उसे पुरुष-विशेष कहा गया है। ईश्वर के इस वैशिष्ट्य का निम्नलिखित स्वरूप मिलता है–

## पुरुष की अपेक्षा 'पुरुषविशेष' ईश्वर की विशेषताएँ

(क) जीव प्राकृतिक[२], वैकारिक[३] तथा दाक्षिणिक[४] बन्धनों से मुक्त होकर 'केवलीपुरुष' बनता है, किन्तु ईश्वर सर्वथा बन्धनरहित है। अतः ईश्वर 'केवली' पुरुष से भिन्न है।[५]

(ख) 'पुरुष-विशेष'–ईश्वरमुक्त पुरुष से भी भिन्न है। इसका कारण यह है कि मुक्त पुरुष पहले बंधन में रहते हैं और तत्पश्चात् मुक्त होते हैं, परन्तु ईश्वर सर्वदा मुक्त है। अतः ईश्वर मुक्त पुरुष से भिन्न है।

(ग) ईश्वर प्रकृतिलीन पुरुष से भी भिन्न है क्योंकि प्रकृतिलीन पुरुष या तो शरीर के नाश होने पर प्रकृति में लीन हो जाता है अथवा मुक्तवत् होकर पुनः हिरण्यगर्भ के स्वरूप को ग्रहण करता है। इस प्रकार प्रकृतिलीन पुरुष का उत्तरकाल में बन्धन सम्भव है, परन्तु ईश्वर सर्वदा ही बन्धन से मुक्त है। इसीलिए ईश्वर प्रकृतिलीन पुरुष से भी भिन्न है। योगदर्शन में ईश्वर का 'प्रणव' नाम दिया है।

ईश्वर की उपर्युक्त विशेषताओं से यह विदित होता है कि ईश्वर 'पुरुषविशेष' होते हुए भी पुरुष के लक्षणों से सर्वथा भिन्न लक्षणों वाला है।

जैसा कि डा० राधाकृष्णन् का विचार है, पातंजलयोग-सम्मत ईश्वर का विवेचन सरल नहीं है।[६] प्रो० गार्वे ने भी पतंजलि के सगुण ईश्वर की आलोचना की है।[७] इस सम्बन्ध में प्रो० गार्वे का कथन है–कि पतंजलि ने अपने योगसूत्र में (योगसूत्र १।२३, २७ तथा २।१, ४५) जो शारीरिक ईश्वर की स्थापना की है, उसका सामंजस्य योग के अन्य सिद्धान्तों के साथ घटित नहीं होता। वास्तव में

---

१. योगसूत्रभाष्य, १।२४।

२. जड़ प्रकृति को ही आत्मा जानकर उसमें लीन हो जाना प्राकृतिक बन्धन है।

३. महत्तत्व आदि विकारों को ही आत्मा समझना और उनमें तन्मय हो जाना वैकारिक बन्धन है।

४. आत्मा के वास्तविक स्वरूप को न जानकर यज्ञादि कर्म करने में सदा निरत रहना दाक्षिणिक बन्धन है।

५. योगभाष्य, १।२४।

६. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 370

७. The Philosophy of Ancient India, p. 15

पातंजल योग के अन्तर्गत ईश्वर की स्थिति अत्यन्त शोचनीय है। पातंजल योगदर्शन के अनुसार ईश्वर सर्वोच्च एवं सर्वज्ञ तो है, परन्तु वह मुमुक्षु को साक्षात् मोक्ष प्रदान नहीं करता। वह तो भक्त के मोक्ष-पथ में सौविध्य मात्र प्रदान करता है। इसके अतिरिक्त योग का ईश्वर जगत् का स्रष्टा एवं संरक्षक भी नहीं है।[१] यहाँ यह भी समझ लेना चाहिए कि योग-प्रतिपादित ईश्वर वेदान्त के ब्रह्म से नितान्त भिन्न है। इसी दृष्टिकोण से मैक्समूलर ने राजेन्द्रलाल मित्र द्वारा किए गए–'ईश्वरप्रणिधानाद्वा' (योगसूत्र, १।२३) सूत्र के अनुवाद (Devotion to God) को असंगत कहा है।[२] इस स्थल पर इससे मैक्समूलर का यह कथन प्रतीत होता है कि ब्रह्म-वाचक 'गॉड' शब्द का प्रयोग योग के ईश्वर के लिए अनुपयुक्त है। विद्वान् रूनिस के मतानुसार भी मैक्समूलर का मत ही उचित प्रतीत होता है, क्योंकि रूनिस ने गॉड शब्द का अर्थ सर्वोच्च शक्ति ही ग्रहण किया है।[३]

कदाचित् उपर्युक्त आपत्ति से बचने के लिए ही हार्वर्ड यूनिवर्सिटी के प्रो० वुड्स ने उक्त सूत्र का अनुवाद करते हुए मूल सूत्र में प्रयुक्त ईश्वर शब्द के स्थान पर रोमन में ईश्वर शब्द का ही प्रयोग किया है। प्रो० वुड्स का अनुवाद इस प्रकार है :

Or (concentration) is attained by devotion to the Isvara (Woods, Yoga System of Patanjali, p. 48).

## योग का मुक्ति-सम्बन्धी सिद्धान्त

पतंजलि ने अपने योगसूत्र में 'सत्त्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यम्' (३।५६) सूत्र के अन्तर्गत कैवल्य अर्थात् मुक्ति की परिभाषा देते हुए कहा है कि बुद्धिसत्त्व तथा पुरुष की जो शुद्धि एवं सादृश्य है वही कैवल्य है। समस्त कर्तृत्वाभिमान की निवृत्ति के द्वारा अपने कारण में लय हो जाना बुद्धिसत्त्व की शुद्धि है।[४] शुद्ध होने पर बुद्धिसत्त्व रज एवं तम से अनावृत हो जाता है तथा पुरुष की अन्यथाप्रतीति के फलस्वरूप क्लेशबीज दग्ध हो जाते हैं। पुरुष की शुद्धि उपचरित भोगों का अभाव है।[५] पुरुष इस अवस्था में केवल 'चिति' शक्ति के रूप में वर्तमान रहता है तथा आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक दुःखों से सर्वथा मुक्त होता है। यही पुरुष की कैवल्य की स्थिति है। ईश्वर अथवा अनीश्वर, ज्ञानी अथवा अज्ञानी सभी की कैवल्य-स्थिति सम्भव है।

**सांख्य एवं योग**–प्रायः भारतीय दर्शन के समीक्षक विद्वान् "सांख्ययोगौ पृथग् बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः" (गीता, ५।४) एवं "एकं सांख्यं च योगं च यः पश्यति स पश्यति" (गीता, ५।५) को उद्धृत करते हुए सांख्य एवं योगदर्शन की समानता की दुहाई देते गए हैं। उदाहरण के लिए भारतीय दर्शन

---

१. *Max Muller*: Indian Philosophy, Vol. III, p. 109.
२. *Max Muller* : Indian Philosophy, Vol. III, p. 127.
३. *Runes* : The Dictionary of Philosophy, p. 118.
४. राजमार्त्तण्डवृत्ति, योगसूत्र, ३।५६।
५. योगसूत्रभाष्य, ३।५४ पाणिनि आफिस, इलाहाबाद १६२४।

के वस्तुतः मनीषी विद्वान् डा० उमेश मिश्र अपने ग्रन्थ भारतीय दर्शन में "योगदर्शन" प्रकरण के अन्तर्गत लिखते हैं–

"सांख्य और योग दोनों के समन्वय से चैत्तिक पदार्थों का ज्ञान होता है। वास्तव में ये दोनों मिलकर एक शास्त्र हैं। इसीलिए गीता में भी कहा गया है– "सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः"।

किन्तु इस प्रकरण में यह विनम्रतया वक्तव्य है कि "सांख्य योगौ" में 'योग' का अभिप्राय पातंजल योग से न होकर गीता के कर्मयोग से है। इस सम्बन्ध में भाष्यकार शङ्कराचार्य ने स्पष्ट लिखा है– "तौ एव सन्यासकर्मयोगौ ज्ञानतदुपायसमबुद्धित्वादि, संयुक्तौ सांख्ययोगशब्दवाच्यौ, इति भगवतो मतम्" (शा. भा. गीता, ५।४)। इसी प्रकार दूसरे उद्धरण, 'एवं सांख्यं च योगं च' के अन्तर्गत भी योग का अर्थ कर्मयोग ही है। अस्तु।

किन्तु उपर्युक्त से हमारा यह आशय कदापि नहीं है कि सांख्य एवं योगदर्शन में समानता नहीं है। वस्तुतः जैसा कि पहले भी कह आए हैं, योग, सांख्य का पूरक है। योगदर्शन के चित्त, चित्तवृत्ति एवं समाधि आदि सिद्धान्तों के बोध के बिना, सांख्य के 'महत् बुद्धि' चित्त एवं प्रकृति तथा सत्त्व, रजस् एवं तमोगुण का ज्ञान सम्भव नहीं है। यह भी कहा जा चुका है कि योग का ईश्वर ही प्रकृति का नियामक एवं व्यक्ति के कर्मफल का विधान करता है। इन दोनों की सहयोगिता इससे भी सिद्ध है कि कृष्णयजुर्वेद की मैत्रेयी, कठ एवं श्वेताश्वतर उपनिषदों में सांख्य एवं योग का मिला-जुला वर्णन मिलता है, यद्यपि यह वर्णन परस्पर असंबद्ध है। किन्तु मैत्रायणी उपनिषद् के अन्तर्गत एक वर्णन अवश्य मिलता है, जिसमें शाक्यायन एवं बृहद्रथ का वह संवाद है, जिसके अन्तर्गत योगसाधना की प्रामाणिकता सिद्ध करने के लिए सांख्य सिद्धान्तों का आश्रय लिया गया है[२]। यहाँ यह कहना संगत होगा कि सांख्य एवं योग की उक्त दृष्टि ही सांख्य-योग की समन्वित विचारधारा का आधार बनी, जिसका पूर्ण प्रतिफलन पतंजलि के सांख्य-योग-समन्वयपूर्ण दर्शन में सम्पन्न हुआ। वस्तुतः ये पतञ्जलि ही थे, जिन्होंने योगविषयक समस्त विचारों का मात्र सम्पादन ही नहीं किया, अपितु योगविषयक समस्त विचारों का सांख्य के साथ समन्वय करके योग की उस समन्वित एवं पुष्ट विचारधारा को प्रस्तुत किया, जो आज हमारे समक्ष उपलब्ध है। यह तथ्य भी उल्लेखयोग्य है कि पतञ्जलि योगदर्शन के मूल प्रवर्त्तक न होकर, एक संकलनकर्त्ता हैं, किन्तु उनके संकलन में योगदर्शन की मौलिक उद्भावनाएँ वर्त्तमान हैं।

जैसा कि, हमने आरम्भ में ही कहा था, सांख्य एवं योग दोनों दर्शन-पद्धतियाँ, एक-दूसरे की पूरक हैं, अत एव दोनों में बहुत कुछ समानताएँ दृष्टिगोचर हैं। दोनों ही दर्शनों में आत्मा अथवा पुरुष के सिद्धान्त को समान रूप से स्वीकार किया गया है। दोनों ही पुरुषबहुत्व के समर्थक हैं, किन्तु पतंजलि ने ईश्वर के रूप में 'पुरुष-विशेष' की कल्पना अवश्य की है–"क्लेशकर्मविपाकाशयैश्च रामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः"। सांख्य एवं योग का कैवल्य सिद्धान्त भी एक ही है। जैसा कि कह आए हैं, सांख्यदर्शन के अन्तर्गत कैवल्यावस्था में पुरुष प्रकृति से असम्बद्ध एवं सर्वथा असंपृक्तावस्था में ही रहता है, तद्वत् योग का पुरुष भी 'केवली' कहलाता है। इस प्रकार अनेकविध समानताएँ होते हुए भी आचार्यों एवं विद्वानों ने दोनों दर्शनों की असमानताओं की ओर भी संकेत किया है, अतः उस सम्बन्ध में भी विचार अपेक्षित है। वात्स्यायन ने न्यायभाष्य (१ १ २८) के अन्तर्गत सांख्य एवं योग का भेद बतलाते हुए कहा है कि सांख्यमतानुसार कोई भी वस्तु उत्पन्न या नष्ट नहीं होती, एवं शुद्ध चेतना में कोई परिवर्तन नहीं होता।

(निरतिशयाः चेतनाः)। इस प्रकार सांख्यदर्शन के अनुसार, समस्त परिवर्तन शरीर, इन्द्रियों, मन तथा बाह्य पदार्थों में होते हैं। योगदर्शन का मत एतद्भिन्न है, क्योंकि योगदर्शन के अनुसार समस्त सृष्टि पुरुष के कर्म पर आश्रित है। पुरुष के समस्त दोषों एवं प्रवृत्तियों का कारण, उसका कर्मजाल है। योगमतानुसार चेतना सगुण है, तथा जो असत् है, वह सत्ता में आ सकता है, एवं जो उत्पन्न है, वह विनष्ट हो सकता है। यह अन्तिम मत व्यास-भाष्य से भिन्न है। यहाँ यह कथन भी अपेक्षित है कि सांख्य में ईश्वरवाद एवं सृष्टि के मूल में किसी उद्देश्य की कल्पना, योगदर्शन से ही आयी है। इस दृष्टिकोण के अनुसार सांख्य योगदर्शन का उपकार्य है, एवं योग उपकारक।

योगदर्शन का विवेचन करते समय वेदान्त का उल्लेख किए बिना यह विवेचन अधूरा ही कहा जाएगा। इसका कारण यह है कि योग एवं वेदान्त, दोनों समन्वित दर्शन हैं। योग से ही आत्मतत्त्व की प्राप्ति सम्भव है–"श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः। अत एव यहाँ अद्वैतवेदान्त एवं योगदर्शन के प्रमुख सिद्धान्तों की तुलनात्मक समीक्षा की जाएगी।

## योगदर्शन और अद्वैतवेदान्त

**योगदर्शन की संक्षिप्त रूपरेखा :** सांख्य एवं योगदर्शन के सिद्धान्तों में इतना अधिक साम्य है कि वाचस्पति मिश्र और विज्ञानभिक्षु प्रभृति विद्वानों ने योग को सेश्वर सांख्य और सांख्य को निरीश्वर सांख्य कहा है।[२] सर्वदर्शनसार गीता में तो स्पष्ट ही कहा गया है कि बालबुद्धि वाले ही सांख्य और योग, इन दोनों को अलग-अलग विरुद्ध फलदायक बतलाते हैं, विद्वान् लोग नहीं।[३] वैसे तो सांख्य और योग, इन दोनों दर्शन-पद्धतियों के आधार कपिल और पतंजलि के सूत्र होने के कारण दोनों का पार्थक्य स्पष्ट है, परन्तु दोनों दर्शन-पद्धतियों में कोई मौलिक भेद नहीं प्रतीत होता। इन दोनों दर्शन-पद्धतियों में भेद-निरूपण करते समय विद्वानों की दृष्टि, जैसा कि आरम्भ में कहा गया है, ईश्वरवाद की ओर गई है। सांख्यदर्शन के सम्बन्ध में ईश्वर-सम्बन्धी सिद्धान्त की चर्चा करते समय यह कहा जा चुका है कि सांख्य में भी व्यवस्थापक ईश्वर की ओर संकेत मिलता है।[४] पश्चाद्वर्ती विज्ञानभिक्षु आदि ने तो सांख्य में ईश्वर की सत्ता स्पष्ट रूप से स्वीकार की ही है। इस सम्बन्ध में मैक्समूलर का कथन है कि सांख्य में ईश्वर के दिदृक्षु जन सांख्य के 'पुरुष' को देख सकते हैं।[५] इसके अतिरिक्त गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने सांख्य तथा योग की एकता की "एकं सांख्यं च योगं च" कहकर पुष्टि की है। पुनश्च 'योगः प्रोक्तः सनातनः (गीता, ४।३) से सिद्ध है। श्रीकृष्ण कहते हैं, कि सर्वप्रथम योग का उपदेश, मैंने सूर्य को दियश

---

१. यथा नाऽसत आत्मलाभः, न सत आत्मदानम्, निरतिशयाश्चेतनाः, देहेन्द्रियमनःसु विषयेषु तत्तत्कारणेषु च विशेषः इति सांख्यानाम्। पुरुषकर्मादिनिमित्तो भूतसर्गः कर्मदैवतो दोषः, प्रवृत्तिचराः स्वगुणविशिष्टाश्चेतनाः, असदुत्पद्यते, उत्पन्नो निरूद्ध्यते–इति योगानाम्। वात्स्यायनभाष्य, १।१।२६।

२. तत्त्ववैशारदी, ४।३; योगवार्तिक, १।२४ (मेडिकल हाल, काशी १८८४ ई०); सांख्य प्रवचनभाष्य, ५।१।१२।

३. सांख्ययोगो पृथग्वालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः। –गीता, ५।४।

४. सांख्यसूत्र, ३।५७।

५. *Max Muller :* Indian Philosophy. Vol. III, p. 93.

था। इसके पश्चात् सूर्य ने मनु को, मनु ने अपने पुत्र इक्ष्वाकु को, योगोपदेश दिया था। (गीता, ४।१।२) इसके अनन्तर बहुत काल तक यह योग लुप्त हो गया (योगो नष्टः परन्तप, गीता, ४।२)

## वेदान्त और योगदर्शन

अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के सिद्धान्तों के अनुशीलन से ज्ञात होता है कि दोनों के सिद्धान्तों में अत्यन्त साम्य है। यह तो स्प्ष्ट है कि अद्वैतवेदान्त के प्रस्थापक आचार्य शंकर एक महान् योगी थे। अपने योगबल से ही आचार्य ने मंडन मिश्र की अर्धांगिनी (भारती) को पराजित करने के लिए उनके कोकशास्त्र के प्रश्नों के उत्तर देने के निमित्त अपने शरीर को नर्मदा-तटवर्ती वन में अपने पद्मपादादि शिष्यों को समर्पित कर दिया था और अपना जीव उसी समय मृत्यु को प्राप्त राजा अमरुक के शरीर में डाल दिया था। इतना ही नहीं, यह प्रसिद्ध है कि शंकराचार्य ने अपने जीवन के अन्तिम काल में केदारनाथ में जाकर समाधि ली थी। आज भी उस स्थान पर शंकराचार्य की समाधि बनी हुई है। इससे यह सिद्ध होता है कि शंकराचार्य अद्वैतवेदान्त के प्रस्थापक होने के साथ-साथ योग के भी पूर्णतया समर्थक थे। इस स्थल पर अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के सामंजस्यमूलक अध्ययन के द्वारा साम्य में एवं विरोध के आधार पर दोनों का पारस्परिक सम्बन्ध एवं प्रभाव देखना है।

## अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन में चित्तवृत्ति-निरोध का साम्य

पातंजल योग की विवेचना करते समय, अभी यह कहा जा चुका है कि चित्तवृत्ति-निरोध का नाम ही योग है (योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः–यो० सू० १।२)। यह चित्तवृत्ति-निरोध अद्वैती के लिए भी अनिवार्यरूप से अपेक्षित है। चित्तवृत्ति का निरोध किये बिना मोक्षोपलब्धि असम्भव है। चित्तवृत्ति का निरोध होने पर ही चित्त-प्रशान्ति होती है और मुमुक्षु की पात्रता का श्रीगणेश होता है। अत एव शंकराचार्य ने उपदेशसाहस्री में स्पष्ट ही कहा है कि "जिसका चित्त प्रशान्त हो, जिसने इन्द्रियों को अपने वश में कर लिया हो, जिसका अन्तःकरण पूर्णतया शुद्ध हो, जो पूर्वोक्त बातों (काम्य-निषिद्धवर्जनपूर्वक नित्यादि कर्मों) का अनुष्ठान करता हो; जिसमें विवेक-वैराग्यादि गुण वर्तमान हों, जो गुरु का अनुगामी हो और जो गुरु-वाक्यों में श्रद्धा रखता हो, ऐसे मुमुक्षु के लिए ही आत्मज्ञान का उपदेश देना चाहिए।"[1] सदानन्द ने भी वेदान्तसार में वेदान्तविद्या के अधिकारी के लिए विराग, शम, दम, उपरति, तितिक्षा, समाधान, श्रद्धा तथा मुमुक्षत्व की आवश्यकता बतलाई है। इनमें शमादि चार समाधानों, श्रद्धा तथा मुमुक्षत्व को साधन-चतुष्टय भी कहते हैं। साधन-चतुष्टय के अन्तर्गत गृहीत–शम के अनुसार श्रवण एवं मननादि से भिन्न विषयों से मन का निग्रह किया जाता है–'शमस्तावच्छ्रवणादिव्यतिरिक्तविषयेभ्यो मनसो

---

१. प्रशान्तचित्ताय जितेन्द्रियाय च प्रहीणदोषाय यथोक्तकारिणे।
गुणान्वितायानुगताय सर्वदा प्रदेयमेतत्सततं मुमुक्षवे।।

(उपदेशसाहस्री, पार्थिवप्रकरण, ७२)

२. वेदान्तसार–४।

निग्रहः'।[२] इसके अतिरिक्त साधनचतुष्टय के अन्तर्गत परिगणित अन्य स्थितियाँ भी मनोनिग्रह या चित्तवृत्ति-निरोध के ही फलस्वरूप हैं। इस प्रकार यह तो स्पष्ट ही है कि अद्वैती मोक्षोपासक के लिए भी चित्तवृत्ति-निरोध का उतना ही महत्त्व है, जितना एक योगी के लिए है।

**अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन में अविद्या का स्वरूप :** अविद्या-सम्बन्धी सिद्धान्त अद्वैतवेदान्त का मूल सिद्धान्त है। अविद्या एवं मायावाद के सिद्धान्त के आधार पर ही शांकर अद्वैतवाद का ढ़ाँचा खड़ा किया गया है। अविद्या अज्ञान का पर्यायवाची शब्द है। अद्वैतवेदान्त में अविद्या अथवा अज्ञान की आवरण और विक्षेप रूप दो शक्तियाँ स्वीकार की गयी हैं।[१] आवरणशक्ति के द्वारा वस्तु अन्यथारूप से भासती है। इस प्रकार आवृत्ति रूपा अविद्या अध्यारोपवाद की जननी है। अध्यास का लक्षण अद्वैतवेदान्त में 'अध्यासो नाम अतस्मिस्तद्बुद्धिः' कहकर किया गया है।[२] योगदर्शन के अन्तर्गत भोजवृत्ति में अविद्या का लक्षण 'अतस्मिस्तत्प्रतिभासो अविद्या'[३] कहकर किया गया है। इस प्रकार योगदर्शन की अविद्या भी आरोपवाद की ही समर्थक है। रज्जु में सर्प के भासित होने का कारण अविद्याजन्य आरोप ही है। शंकराचार्य ने विक्षेपरूपा अविद्या को रागादि एवं दुःखादि मानसिक विकारों की जननी कहा है।[४] पातंजल योग में भी अविद्या को अस्मिता, राग, द्वेष तथा अभिनिवेश की प्रसवभूमि कहा गया है।[५] जिस प्रकार अद्वैतवेदान्त के अनुसार मिथ्या ज्ञानरूपा अविद्या ही समस्त क्लेशों की जननी है और पूर्ण ज्ञान द्वारा अविद्या की निवृत्ति होने पर क्लेशादि की उत्पत्ति नहीं होती, उसी प्रकार योगदर्शन के अन्तर्गत भी अविद्या को ही समस्त क्लेशों का मूल कहा गया है और उसी अविद्या की निवृत्ति होने पर क्लेशों का पूर्णतया नाश हो जाता है।[६] पंचदशीकार ने माया की मोहक शक्ति की ओर संकेत करते हुए कहा है कि जैसे माया में जगत् के सृजन की सामर्थ्य है, वैसे ही जीव को मोहने की शक्ति भी है।[७] इसी प्रकार योगदर्शन में भी 'अविद्या मोहः' (भोजवृत्ति, यो० सू० २।४) आदि उक्तियों के द्वारा अविद्या की मोहशक्ति की ओर संकेत किया गया है। इस प्रकार विचार करने पर अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के अविद्या-सम्बन्धी दृष्टिकोण में पर्याप्त साम्य मिलता है। परन्तु यह भी विचारणीय है कि अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत अविद्या एवं माया के शक्ति रूप का जिस प्रकार विवेचन किया गया है, उसका योगदर्शन में अभाव है।

**अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन का ईश्वर-सम्बन्धी सिद्धान्त :** जैसा कि ऊपर विवेचन कर चुके

---

१. विवेकचूडामणि–११३, ११४, ११५। दृग्दृश्यविवेक, १३।१५। वेदान्तसार, १०।
२. ब्र० सू० शा० भा०, उपोद्घात।
३. भोजवृत्ति, यो० सू०, २।५।
४. रागादयोऽस्या प्रभवन्ति नित्यं दुःखादयो ये मनसो विकाराः। (विवेकचूडामणि, पृ० ११३)
५. अविद्याक्षेत्रं प्रसवभूमिरुत्तरेषामस्मितादीनाम्। –यो० भा०, २।४।
६. भोजवृत्ति, २।४।
७. पंचदशी, ४।१२।

हैं, योगदर्शन-सम्मत ईश्वर एक विलक्षण 'पुरुषविशेष' है। इसके विपरीत अद्वैतवेदान्तियों का ईश्वर मायाशक्ति-सम्पन्न है। मायाशक्ति-सम्पन्न ईश्वर ही सृष्टि का रचयिता है। बिना मायाशक्ति के शांकर-वेदान्त में ईश्वर का स्रष्टापन नहीं सिद्ध होता।[1] योगदर्शन के पुरुषविशेष ईश्वर के लिए इस प्रकार की किसी शक्ति की अपेक्षा नहीं है। योगदर्शन में जिस सगुण ईश्वर की अपेक्षा है उसकी परमार्थ सत्ता की वेदान्तियों ने अपेक्षा नहीं समझी है।[2] योगदर्शन के अनुसार ईश्वर इच्छा मात्र से ही सारे जगत् का उद्धरण करने में समर्थ है।[3] यहाँ, यह और विचार्य है कि ईश्वर की यह इच्छा किसी निजी प्रयोजन के वश नहीं उत्पन्न होती, वरन् यों कहिये कि भूतानुग्रह ही ईश्वर का प्रयोजन होता है।[4] अद्वैतवेदान्त में भी सृष्टिरचना के मूल में निर्विकार ईश्वर का कोई अन्य प्रयोजन न होकर लीलारूप प्रवृत्तिमात्र ही प्रयोजन है।[5] इस सम्बन्ध में ब्रैडले का कथन है कि समस्त लीला ईश्वर की क्रियात्मकता का ही फल है, परन्तु यह, परमेश्वर की क्रियाशीलता स्वभावज होने के कारण किसी प्रकार की कामना अथवा विवशता से वर्जित है।[6] इस प्रकार अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन में ईश्वर की लोकोद्धरण की प्रवृत्ति समान ही है। अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के ईश्वर-सम्बन्धी दृष्टिकोण में इस स्थल पर भी साम्य है कि ईश्वर अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश और अविद्या इन पंचक्लेशों; शुक्ल, कृष्ण, शुक्लकृष्ण और अशुक्लकृष्ण इन चार प्रकार के कर्मों; जाति, वायु तथा भोग–इन कर्म–विपाकों और इनसे उत्पन्न होने वाले संस्कारों से अस्पृष्ट है।[7] इस प्रकार अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन की ईश्वर-सम्बन्धी विचारधारा में पर्याप्त साम्य होते हुए भी यह मौलिक भेद स्मरण रखना चाहिए कि योगदर्शन के अन्तर्गत अद्वैतवेदान्त की तरह ब्रह्म के दो भेद, सगुण और निर्गुण, नहीं मिलते। वेदान्त में तो सगुण ब्रह्म को ही ईश्वर कहते हैं। अद्वैतवेदान्त में मायाविशिष्ट ब्रह्म की ईश्वर संज्ञा है। इस प्रकार अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन की ईश्वर-सम्बन्धी विचारधाराओं में साम्य होते हुए भी मौलिक भेद स्पष्ट प्रतीत होता है।

**अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन की मुक्ति** : अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन, दोनों ही दर्शनपद्धतियों के अन्तर्गत मुक्ति को अंगीकार किया गया है। अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति के रूप में मुक्ति की जो विवेचना मिलती है, उसका योगदर्शन-पद्धति में अभाव है। जैसा कि योगदर्शन-सम्मत मुक्ति का विवेचन करते समय कहा जा चुका है, योगदर्शन के अन्तर्गत भी एक प्रकार की विदेहावस्था का वर्णन मिलता है। असम्प्रज्ञात समाधि की ही भेदरूप–भावप्रत्यय समाधि–की अवस्था

---

१. नहि तया विना परमेश्वरस्य स्रष्टृत्वं सिध्यति। –ब्र० सू० शा० भा०, १।४।३
२. In the Vedānta Philosophy the question of the real existence of a personal Iswara never arise. (Max Muller. Indian Philosophy. Vol. III. p. 110.)
३. इच्छामात्रेण जगदुद्धरणक्षमः। –भोजवृत्ति १।२४।
४. भोजवृत्ति, १।२४।
५. ब्र० सू०, शा० भा० २।१।३३।
६. *Bradley* : Essays on Truth & Reality. p. 50 51.
७. ब्र० सू०, शा० भा० २।१।६ तथा योगसूत्र, १।२४।

में जीव के षाट्कौशिक शरीर का पतन होने पर इन्द्रियों या भूतों में लीन होकर संस्कारमात्र से युक्त मन को रखने वाले जीव विदेह कहलाते हैं।[१] इस अवस्था में यद्यपि वृत्तियाँ नष्ट हो जाती हैं, परन्तु फिर भी संस्कार के ही आधार पर ये भोग करती हैं। इसके अतिरिक्त अद्वैतवेदान्त-सम्मत विदेह मुक्त्यवस्था में समस्त वृत्तियों, संस्कारों एवं शरीर का नाश हो जाने पर भोगादि का प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता। इस प्रकार दोनों दर्शनों की विदेहावस्था में अन्तर है। जहाँ तक जीवन्मुक्ति का सम्बन्ध है, जिस प्रकार कि अद्वैतवेदान्त में जीवन्मुक्त प्राणी का शरीर-त्याग नहीं होता, उसी प्रकार योगदर्शन में मिथ्या संसार-प्रकृति से पृथक् रहते हुए अपना जीवन धारण करता है। ऐसा जीवन्मुक्त प्राणी अविद्या-बन्धन से बँधे हुए प्राणियों के बीच भी मुक्ति का अनुभव करता है। उसे न दूसरे जीवन का भय होता है और न कोई आशा ही होती है। इस परिवर्तनशील संसार में भी वह जीवन्मुक्त प्राणी अपरिवर्तित ही रहता है।[२] वैसे तो, अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन, इन दोनों ही दर्शनपद्धतियों के अनुसार अविद्यानिवृत्ति होने पर मोक्ष मिलता है, परन्तु दोनों की अविद्यासम्बन्धी दृष्टि में भेद है। अद्वैत-दृष्टि से विचार करने पर जगत् से ब्रह्म की संज्ञा को पृथक् मानना अविद्या है। इस अविद्या की निवृत्ति 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' की भावना से होती है। इसके विपरीत योगदर्शन के अनुसार बुद्धिसत्त्व के लेश-बीजों के दग्ध होने के लिए 'पुरुष' की अन्यथाप्रतीति आवश्यक है। यह अन्यथाप्रतीति ही मोक्ष का प्रमुख कारण है।[३] इस प्रकार अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के मुक्तिसम्बन्धी विवेचन में प्रक्रियागत भेद स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होता है।

## आलोचना

अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन के उपर्युक्त तुलनात्मक विवेचन से पता चलता है, कि दोनों दर्शन-पद्धतियों के सिद्धान्तों में पारस्परिक साम्य एवं यत्किंचित् विरोध होते हुए भी घनिष्ठ सम्बन्ध है।[४] इस सम्बन्ध में यह कथन किसी पूर्वाग्रह पर आधारित न होगा, कि प्राचीन औपनिषद अद्वैतवेदान्त के अविद्या, चित्तवृत्तिनिरोध, ईश्वर, मुक्ति एवं कर्मसम्बन्धी सिद्धान्तों का प्रभाव योगदर्शन के उक्त सिद्धान्तों पर भी पड़ा है। ऊपर अद्वैतवेदान्त एवं योगदर्शन के चित्तवृत्ति-निरोध और अविद्या आदि सिद्धान्तों का

---

१. तत्त्ववैशारदी १।१६ (हार्वर्ड ओरियण्टल सिरीज, १७)।

२. Secondly, the Puruṣa, though freed from illusion, is not thereby annihilated. He is himself, apart from nature, and it is possible, though it is not distinctly stated that the Puruṣa in his aloneness may continue his life, like the Jīvanmukta of the Vedānta, maintaining his freedom among a crowd of slaves, without any fear or hope of another life unchanged himself in this everchanging Saṁsāra. (Max Muller, Indian Philosophy, Vol. III, p. 143).

३. The principal cause is the knowledge of distinction. (Tattvavaiśārdī, Allahabad, 1924) तथा देखिये यो० भा० ३।५४।

४. *S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. I, p. 492.

तुलनात्मक विवेचन करते समय इन सिद्धान्तों का साम्य देखा जा चुका है। परन्तु इससे यह कदापि न समझना चाहिए कि उपर्युक्त विवेचन में वेदान्त के सम्बन्ध में जिन स्थलों को उद्धृत किया गया है, वे योग-परवर्ती वेदान्त के हैं, अतः योगदर्शन पर वेदान्त का प्रभाव कैसे संगत हो सकता है। इस प्रसंग में लेखक का विचार है कि परवर्ती अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत जिन सिद्धान्तों का विकास हुआ है उनके बीज औपनिषद दर्शन में पूर्णतया निहित हैं। अतः योगदर्शन पर प्राचीन अद्वैतवाद का प्रभाव मानने में कोई आपत्ति न होगी। इन दोनों दर्शनपद्धतियों के सम्बन्ध में दूसरी बात यह विशेष रूप से उल्लेख्य है कि अद्वैतवेदान्त-दर्शन में जिन विषयों का प्रतिपादन सैद्धान्तिक रूप ही से किया गया है, योगदर्शन में उनका विवेचन व्यावहारिक रूप से मिलता है।[1] चित्तवृत्ति-निरोध आदि के उपाय योग के व्यावहारिक विवेचन ही हैं। अतः वेदान्ती को योग की महती उपादेयता माननी चाहिए। इस प्रकार अद्वैतवेदान्त और योगदर्शन का सम्बन्ध स्वतः सिद्ध है।

## निष्कर्ष-सूत्र

इस प्रकार योगदर्शन के अनुशीलन से यह सर्वथा विदित होता है कि यह एक नितान्त व्यावहारिक दर्शन है। योग हमारे नित्यप्रति के जीवन में परमलाभदायक है। उदाहरण के लिए, योग के चित्तवृत्ति-निरोध के सामान्य सिद्धान्त को यदि व्यक्ति जीवन में पालन करे तो उसके क्रोध, ईर्ष्या, द्वेषादि दुर्भाव स्वयं शान्त हो जाय। इसी प्रकार यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा भी व्यक्ति के शारीरिक एवं मानसिक स्वास्थ्य के लिए परमोपयोगी हैं। यह सुप्रसिद्ध तथ्य है कि शरीर के स्वस्थ रहने पर मन भी स्वस्थ रहता है। वैसे, यह पारस्परिक है, क्योंकि मन की शुद्धता, जो मानसिक स्वास्थ्य का ही रूप है, का प्रभाव मनुष्य के शरीर पर अवश्यम्भावी है। आयुर्वेद भी योग के इस महत्त्व को स्वीकार करता है। इसी दृष्टि से हठयोग की भी महत्ता स्वीकार की गई है। इसके अतिरिक्त हमारे समस्त जीवन-व्यवहार का केन्द्रबिन्दु चित्त ही तो है, यदि चित्त ठीक होगा, तो सब कुछ ठीक होगा। इस प्रकार योगदर्शन की यह विशेषता है कि वह मानव के पूर्ण विकास का पथ-प्रदर्शन करता है। वह शरीर-स्वास्थ्य की दिशा होता है तो मानसिक स्वास्थ्य की भी, तथा मोक्षमार्ग का दिगृदर्शन भी योग करता है। यद्यपि वेदान्तादि अन्य दर्शनपद्धतियों ने भी मोक्ष का भरपूर वर्णन एवं गम्भीर चिन्तन किया है, किन्तु ध्यान एवं समाधि के बिना आत्मबोध कैसा ? इसीलिए तो औपनिषद विचारधारा के अन्तर्गत आत्मा को 'निदिध्यासितव्य' (समाधिसाध्य) कहा गया है। अतः यह स्वीकार्य होना चाहिए कि योग, मानव मात्र के लिए उपयोगी है, चाहे वह किसी धर्म अथवा दार्शनिक सम्प्रदाय का अनुयायी क्यों न हो। यही कारण है कि प्राचीन काल से ही, वेदों एवं उपनिषदों में योगविषयक निरूपण एवं विवेचन उपलब्ध होता है। इस प्रकार जैन, बौद्ध, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, मीमांसा एवं वेदान्त, सभी तो योग की शरण लेते हैं। शैव एवं शाक्त भी तो योगी ही थे। कुण्डलिनी योग को कौन नहीं जानता। जैसा कि पहले भी संकेत किए जा चुके हैं, सांख्य एवं योग का विशेष सम्बन्ध है, क्योंकि दोनों ही प्रकृति एवं पुरुष के प्रमुख

१. उमेश मिश्र–भारतीय दर्शन, पृ० ३१७-१८।

अङ्गीकर्ता हैं। किन्तु सांख्य एवं योग में यत्किञ्चित् भेद भी द्रष्टव्य है, जिसका उल्लेख पहले किया जा चुका है। 'पुरुष-विशेष' ईश्वर योग की ही देन है। योग की यह विशिष्टता भी निर्देश्य है कि वह मानव की अन्तःप्रकृति के अनुशीलन पर अधिक बल देता है। एवं इस प्रसंग में यह भी कहना संगत होगा, कि योग ने ही, ईश्वर सिद्धान्त सांख्यदर्शन को पूर्णता विचारों के द्वारा प्रदान की है। यह प्रसन्नता का विषय है कि आज विश्वभर में योग-प्रयोग, योगानुशीलन एवं योगानुसन्धान पर विशेष बल दिया जा रहा है।

योग के वैदिक एवं औपनिषद दर्शन होने पर भी योगसूत्रकार पतंजलि ने योगदर्शन को समन्वित एवं समाहित रूप में प्रस्तुत किया है। योगदर्शन का अनुशीलन करते समय यह तथ्य विशेष रूप से विचारणीय है कि योग एक मनोवैज्ञानिक, परामनोवैज्ञानिक एवं आध्यात्मिक दर्शन-पद्धति है, इसीलिए इसका सभी दर्शन-पद्धतियों से न्यूनाधिक सम्बन्ध द्रष्टव्य है। उक्त विशेषता ही योगदर्शन की सामाजिकता एवं व्यावहारिकता का कारण है। इस दृष्टि से योगदर्शन की अद्वितीयता स्वतःसिद्ध है।



नवम अध्याय

# पूर्वमीमांसा दर्शन

## पृष्ठभूमिका

यह सुविदित है कि वैदिक आस्तिकवाद एवं उसके पोषक धार्मिक, कर्मविषयक एवं ज्ञानपरक सिद्धान्तों के खण्डन के लिए चार्वाक, जैन एवं बौद्ध, सम्प्रदाय पूर्णतया कटिबद्ध एवं क्रियाशील रहे थे। ऐसी स्थिति में वैदिक धर्म एवं दर्शन की सप्रमाण रक्षा के लिए एक ऐसे सबल शास्त्र की अपेक्षा थी, जो वैदिक सिद्धान्तों का दृढ़ समर्थन कर सके। मीमांसादर्शन के आचार्यों ने अपने स्वतन्त्र प्रमाणशास्त्र की रचना कर यही कार्य सम्पन्न किया था। वस्तुतः, मीमांसक ही प्रथम नैयायिक थे। ज्ञान-प्रामाण्य के लिए स्वतःप्रामाण्यवाद मीमांसकों की विशेष सूझ थी। धर्म-कर्म का फलदातृत्व ईश्वर पर न छोड़कर मीमांसक कर्मजन्य पुण्यापुण्यरूप अपूर्व को ही स्वर्गादि फल का दाता मानते थे। इस प्रकार मीमांसकों ने ज्ञान से मोक्षसिद्धि के स्थान पर कर्म को ही निःश्रेयस का आधार माना था। मीमांसक के मतानुसार कर्म ज्ञानमार्गियों के समान, अज्ञान न होकर स्वर्गादि का अनिवार्य साधन था, जब कि वेदान्तसिद्धान्तानुसर्त्ता ज्ञानमार्गी धर्म-कर्म एवं उपासना को चित्तशुद्धि का हेतु मानकर, कर्म को परम्परया ही मोक्ष का कारण स्वीकार करते थे, किन्तु वह भी अनिवार्यतः नहीं, क्योंकि ज्ञानमार्गी वेदान्ती ज्ञान से ही मोक्षप्राप्ति के समर्थक थे –'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः'। जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, कर्म तो वेदान्तियों के मतानुसार अविद्या मात्र है। वस्तुतः, बादरायण एवं जैमिनि के दर्शन की यही पृष्ठभूमि थी। दोनों के सूत्रजाल का यही आधार था। परिणामतः, एक (बादरायण) का ब्रह्मसूत्र यदि "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" से आरम्भ होता है, तो दूसरे (जैमिनि) के मीमांसासूत्र का प्रथम सूत्र "अथातो धर्मजिज्ञासा" है।

मीमांसादर्शन की पृष्ठभूमि के सम्बन्ध में एक तथ्य और विचारणीय है, और वह यह कि मीमांसादर्शन की आवश्यकता एवं उद्भावना के क्या कारण थे। वैसे तो, मीमांसा का मूल, यज्ञ-कर्मपरक संहिताएँ एवं ब्राह्मणग्रन्थ ही हैं, किन्तु इस दर्शन की प्रस्थापना, विश्लेषण एवं विस्तार जैमिनि एवं अनेक आचार्यों तथा व्याख्याकारों द्वारा सम्पन्न हुआ है। जहाँ तक, मीमांसा की आवश्यकता एवं उपादेयता का प्रश्न है, वहाँ यह कहना होगा कि प्रधानतया, न्याय ने एक समृद्ध तर्कशास्त्र, वैशेषिक ने पुष्ट पदार्थविज्ञान, सांख्य ने तर्कसंगत सृष्टिविज्ञान एवं योग ने मानव मनोविज्ञान एवं अध्यात्मज्ञान का महत्त्वपूर्ण योगदान तो किया था, किन्तु दैनिक आचार की पवित्रता एवं विविध प्रकार के कर्म-धर्म एवं विविध संस्कारों की निष्पत्ति एवं निर्वाह की व्यवस्था मीमांसादर्शन में ही की गई थी। मीमांसा ने ही

स्वर्गादि के उद्देश्य से शुभ-कर्मों के सम्पादन एवं अशुभ कर्मों के परित्याग से जीवन निर्वाह का पाठ सिखाया था। "स्वर्गकामो ज्योतिष्टोमेन यजेत", "ब्राह्मणो न हन्तव्यः" इत्यादि। इस प्रकार यदि देखा जाय तो मीमांसा एक आचारमयी तथा स्वर्ग एवं मोक्षपरक पवित्र जीवन पद्धति है। वैसे, जैन एवं बौद्धदर्शन की भी, अपनी-अपनी आचारसंहिताएँ थीं, किन्तु उनमें मनुष्य के दैनिक जीवन के पवित्रीकरण की कर्मपद्धति का सर्वथा अभाव ही था।

मीमांसादर्शन के अनुशीलन की पृष्ठभूमि के प्रसंग में एक तथ्य का उल्लेख करना और अभीष्ट है, और वह यह कि भारतीय दर्शन की किसी भी पद्धति के अन्तर्गत उस ज्ञान-प्रवाह (चेतना प्रवाह) का विवेचन-अनुशीलन नहीं किया गया, जो हमारी सामान्य चेतना पर आधारभूत है। इस दृष्टि से सांख्य ने चित् तत्त्व के परिशीलन के द्वारा कुछ प्रयास किया भी, किन्तु सांख्य विचारधारा के अन्तर्गत भी ज्ञान एवं चेतना का पार्थक्य निरूपित कर उक्त समस्या को और जटिल बना दिया। यहाँ यह स्पष्टीकरण आवश्यक है कि जहाँ सांख्य का उपर्युक्त दृष्टिकोण कल्पना पर आधारित था, वहाँ न्याय ने अनुमानजन्य तर्कों के आधार पर कुछ तथ्यों की स्थापना करने का प्रयत्न किया था। निदर्शनार्थ, न्याय का यह मानना है कि द्रव्य एवं गुण पृथक् पृथक् हैं, तथा गुण का आधार द्रव्य है। इसी आधार पर ज्ञान एवं आत्मा के व्याप्तिसम्बन्ध की स्थापना की गई है। वस्तुतः, आवश्यकता इस बात की थी, कि ज्ञान के आधारस्वरूप बुद्धि एवं चेतना का विवेचन एवं विश्लेषण निष्पन्न होता, तथा इसकी दैनिक अनुभूति के आधार पर कुछ परिणाम निकाले जाते। इस प्रकार यह कहना होगा कि उक्त आवश्यकता की पूर्ति मीमांसादर्शन के द्वारा ही सम्पन्न हुई थी।

वैदिक यज्ञ सम्पादन की सफलता का आधार कर्मकाण्ड की विधि थी। विधिपूर्वक किया गया यज्ञ ही सफल समझा जाता था। आरम्भ में यज्ञविधि की शिक्षा शिष्यजन अपने आचार्यों से प्राप्त करते थे। यज्ञविधि की यह शिक्षा परम्परया आगे भी चलती रही तथा इसी आधार पर धर्म एवं कर्मकाण्ड परक स्मृति साहित्य का प्रणयन किया गया। यहाँ यह संकेत करना अपेक्षित है कि यज्ञविधियों एवं कर्मकाण्ड के सम्बन्ध में आचार्यों में भिन्न-भिन्न मतवाद आरम्भ हो गए। ऐसी स्थिति में किसी मत का औचित्य स्थापित करना कठिन हो गया। इस प्रकार यज्ञविधियों एवं कर्मकाण्ड की युक्तियुक्तता का विश्लेषण एवं विवेचन मीमांसादर्शन के अन्तर्गत किया गया। मीमांसादर्शन के आरम्भ की यही भूमि है। मीमांसा शब्द का अर्थ ही युक्तिपरक विश्लेषण है।

## मीमांसादर्शन के आचार्य एवं व्याख्याता

मीमांसादर्शन के प्रमुख प्रस्थापनाचार्य जैमिनि (ई.पू.२००) हैं। इनकी प्रशस्त कृति–मीमांसासूत्र मीमांसादर्शन की सर्वाधिक प्रामाणिक एवं महत्त्वपूर्ण रचना है। किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि यह मीमांसा को किसी शाखा विशेष के ही मन्तव्य को संकलित रूप में प्रस्तुत करती है। मीमांसासूत्र में अनेक मतमतान्तरों का मिलना इस तथ्य का प्रमाण है कि वैदिक शाखाओं के आधार पर मीमांसा की अनेक शाखाएँ रही होंगी, जो लुप्त हो गईं। मीमांसासूत्र के अन्तर्गत आत्रेय, आलेखन, आश्मरथ्य, ऐतिशायन, कामुकायन, कार्ष्णाजिनि, बादरायण, बाहरि एवं लालुकायन का उल्लेख मिलता है, किन्तु इनकी कृतियों का संकेत नहीं प्राप्त होता। मीमांसासूत्र के अन्तर्गत षोडश अध्याय हैं। आरम्भ के १२ अध्याय द्वादशलक्षणी कहलाते हैं। शेष चार अध्याय संकर्षणकाण्ड अथवा देवतकाण्ड के नाम से प्रख्यात हैं।

मीमांसासूत्र के प्रथम अध्याय में धर्मपुराणों का निरूपण, द्वितीय अध्याय में शब्दान्तर, अभ्यास, संख्या, संज्ञा, गुण तथा प्रकरणान्तर (कर्मभेद) का विवेचन, तृतीय अध्याय में, श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान तथा समाख्या (विनियोजक प्रमाणों), चतुर्थ अध्याय में, श्रुति, अर्थ, पाठस्थान, मुख्य तथा प्रवृत्ति (बोधक प्रमाणों), पंचम अध्याय में क्रम (कर्मक्रम), षष्ठ अध्याय में अधिकरण, सप्तम तथा अष्टम अध्याय में अतिदेश, नवम अध्याय में ऊह, दशम में वाद्य, एकादश अध्याय में तन्त्र तथा द्वादश अध्याय के अन्तर्गत प्रसंग का वर्णन उपलब्ध है।

## मीमांसासूत्र के भाष्यकार

**भर्तृमित्र** (३००-६०० ई०)–न्यायरत्नाकर में श्लोकवार्तिक के दशम श्लोक में भर्तृमित्र के भाष्य का वर्णन आता है। किन्तु यह भाष्य उपलब्ध नहीं है। भर्तृमित्र ने तत्त्वशुद्धि नाम्नी वृत्ति की रचना की थी, जिसमें चार्वाकसिद्धान्तों का समर्थन किया गया है। (मीमांसा हि भर्तृमित्रादिभिरलोकायतीव लोकायतीकृता, न्यायरत्नाकर) किन्तु भर्तृमित्र ने चार्वाक का खण्डन किया था[1]।

**भवदास**–ऐसा उल्लेख मिलता है कि भवदास ने मीमांसासूत्र पर भाष्य लिखा था। इसका निर्देश प्रतिज्ञासूत्र (भवदास) एवं शास्त्रदीपिका (हरि एवं उपवर्ष) में मिलता है। भवदास ने मीमांसासूत्र के अध्यायों पर वृत्ति लिखी थी, जो अनुपलब्ध है[2]।

**उपवर्ष**–शबरपूर्व भाष्यकारों में उपवर्ष सर्वाधिक प्रसिद्ध हैं। उपवर्ष ने पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा दोनों पर वृत्ति लिखी थी[3]। किन्तु इनकी कोई भी वृत्ति उपलब्ध नहीं है।

**शबर स्वामी**–मीमांसादर्शन के प्रमुख प्रस्थापक शबर स्वामी ही हैं। इन्होंने मीमांसासूत्र पर भाष्य लिखा था, जो शाबरभाष्य या शबरभाष्य के नाम से प्रसिद्ध है। इनके स्थितिकाल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। कुछ विद्वान् इनका स्थितिकाल २०० ई० मानते हैं। परन्तु डा० गंगानाथ झा ने इनका स्थितिकाल ५७ ई० पू० माना है। डा० झा के मत का आधार वह श्लोक है, जिसके अनुसार विक्रमादित्य क्षत्रियपत्नी से उत्पन्न शबर स्वामी के पुत्र थे। शाबरभाष्य पर लिखी गई एक टीका का उल्लेख मिलता है। मीमांसक प्रभाकर ने इस टीकाकार को वार्त्तिककार कहा है, एवं कुमारिल भट्ट ने इसे "यथाहुः" (जैसा इन्होंने कहा) कहकर आदरपूर्वक उद्धृत किया है। डा० गंगानाथ झा के मतानुसार यही टीका प्रभाकर की प्रसिद्ध बृहती टीका का आधार रही होगी। मीमांसादर्शन के क्षेत्र में कुमारिल भट्ट एवं प्रभाकर मिश्र दो उद्भट विद्वान् हुए हैं, जिनके सम्प्रदाय भट्ट-सम्प्रदाय या भाट्टमत एवं प्रभाकरसम्प्रदाय (गुरुमत) के रूप में प्रख्यात हुए हैं। इस स्थल पर दोनों सम्प्रदायों का पृथक्-पृथक् निरूपण अभीष्ट है।

**भाट्टमत (कुमारिल भट्ट का सम्प्रदाय)**–इस सम्प्रदाय के प्रवर्त्तक कुमारिल भट्ट (७०० ई०) हैं। कुमारिल आगे चलकर, भट्ट, भट्टपाद एवं वार्त्तिककार के नाम से प्रसिद्ध हुए थे। कुमारिलभट्ट एवं

---

१. प्रायेणैव हि मीमांसा, लोके लोकायतीकृता।
तामास्तिकपथे कर्तुमयं यत्नः कृतो मया।। श्लोकवार्तिक।

२. देखें–प्रपञ्चहृदय।

३. देखें–शाबरभाष्य, मीमांसासूत्र, १-१-५, तथा शाङ्करभाष्य, ब्र० सू० ३।३।५३।

शङ्कराचार्य के शास्त्रार्थ की बात प्रसिद्ध है। ऐसा कहा जाता है, कि मीमांसा के यज्ञादि कर्मसिद्धान्त के समर्थक कुमारिल जब ज्ञानसिद्धान्त के प्रतिपादक शङ्कराचार्य से परास्त हो गए थे, तो वेदान्त- सिद्धान्त के ही अनुगामी बन गए थे। किन्तु महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री का मत है, कि कुमारिल भट्ट का स्थितिकाल शङ्कराचार्य से दो पीढ़ी पूर्व था।[1] कुमारिल की महत्त्वपूर्ण शास्त्रार्थकृत्तियाँ इनकी शबरभाष्य पर तीन टीकाएँ हैं। इनका प्रथम महत्त्वपूर्ण टीकाग्रन्थ श्लोकवार्त्तिक है, जो शबरभाष्य के तर्कपाद (१-१) पर आधारित है। कुमारिल का दूसरा टीकाग्रन्थ, तन्त्रवार्त्तिक है, जो शबरभाष्य के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद से प्रारम्भ होकर तृतीय अध्याय तक की टीका है। कुमारिल की तृतीय टीका टुप्टीका है, जो शबरभाष्य के अन्तिम नौ अध्यायों पर है। टुप्टीका के ऊपर वेंकट दीक्षित की वार्त्तिकाभरण नाम्नी टीका है।

**मण्डन मिश्र** (७०० ई०)–मण्डन मिश्र कुमारिल के प्रधान शिष्य थे। यह सुप्रसिद्ध है, कि मण्डन मिश्र का कर्म एवं ज्ञान के सिद्धान्त को लेकर, शंकराचार्य से महान् शास्त्रार्थ हुआ था जब मण्डन मिश्र शङ्कराचार्य से शास्त्रार्थ में पराजित हो गए थे, तो पूर्व प्रतिज्ञा के अनुसार वे शङ्कराचार्य के शिष्य हो गए थे, एवं उनका अभिधान संन्यास की परम्परा के अनुरूप सुरेश्वराचार्य हो गया था। मण्डन मिश्र रचित अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं, जिनमें विधिविवेक, भावनाविवेक, विभ्रमविवेक (पाँच प्रकार की भ्रान्तियों एवं ख्यातियों की व्याख्या), मीमांसासूत्रानुक्रमणी, स्फोटसिद्धि एवं ब्रह्मसिद्धि प्रमुख हैं। मण्डन मिश्र ही जब शङ्कराचार्य के शिष्य होकर सुरेश्वराचार्य के नाम से प्रसिद्ध हुए थे, तो इन्होंने नैष्कर्म्यसिद्धि नामक ग्रन्थ लिखा था, जिसमें कर्म के स्थान पर नैष्कर्म्य एवं ज्ञान की गम्भीर विवेचना की गई थी।

मण्डन मिश्र की जन्मभूमि माहिष्मती पुरी (महिषी ग्राम) विहार में थी। ये विहार के मैथिल ब्राह्मण थे।

**भट्ट उम्बेक**–भट्ट उम्बेक मण्डन मिश्र के दूसरे शिष्य थे। कहते हैं, ये भवभूति ही थे।[2] इनके द्वारा रचित दो ग्रन्थ हैं–एक तात्पर्यटीका, यह श्लोकवार्त्तिक की स्फोटवाद तक की टीका है। शेष ग्रन्थ का प्रणयन कुमारिल के पुत्र जयमिश्र ने किया था। इनका दूसरा ग्रन्थ भावनाविवेक की महत्त्वूपर्ण टीका है।

**पार्थसारथिमिश्र** (९०० ई०)–कुमारिल के अनुयायियों में पार्थसारथि मिश्र प्रमुख हैं। इन्होंने शास्त्रदीपिका, तर्करत्न एवं न्यायरत्नमाला का प्रणयन किया था।

**वाचस्पति मिश्र**–वाचस्पति मिश्र ने मण्डन मिश्र के विधिविवेक पर न्यायकणिका नामक टीका की रचना की थी तथा तत्त्वबिन्दु नामक शाब्दबोधपरक ग्रन्थ का प्रणयन किया था।

**सुचरित मिश्र**–कुमारिल भट्ट के अनुयायी सुचरित मिश्र ने काशिका नामक ग्रन्थ की रचना की है। काशिका श्लोकवार्त्तिक की टीका है।

---

१. विशेष देखें, डा० राममूर्ति शर्मा, शंकराचार्य, प्रथम अध्याय।

२. देखें, चित्सुख, अद्वैततत्त्वप्रदीपिका, पृ० २६५।

**सोमेश्वर भट्ट**–सोमेश्वर भट्ट ने कुमारिल के तन्त्रवार्त्तिक पर न्यायसुधा टीका का प्रणयन किया है। न्यायसुधा नाम की टीका का दूसरा नाम राणक है।

**रामकृष्ण भट्ट**–रामकृष्ण भट्ट ने पार्थसारथि मिश्र रचित शास्त्रदीपिका के तर्कपाद पर युक्तिस्नेहपूरिणी सिद्धान्तचन्द्रिका नाम्नी बृहत् टीका का प्रणयन किया है।

**सोमनाथ**–सोमनाथ ने शास्त्रदीपिका के कुछ भाग पर मयूखमालिका नामक टीका का प्रणयन किया था।

**माधवाचार्य** (१४०० ई०)–सायण के अग्रज माधव ने न्यायमालाविस्तर नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया था।

**वेदान्तदेशिक**–माधव के समकालीन वेदान्तदेशिक ने तर्कपाद की मीमांसापादुकानाम्नी पद्यात्मक टीका की रचना की थी। यही सेश्वरमीमांसा के भी प्रणेता थे। वेदान्तदेशिक विशिष्टाद्वैतदर्शन के प्रमुख वैष्णव विद्वान् थे।

**कृष्णयज्वन्**–कृष्णयज्वन्रचित मीमांसापरिभाषा, मीमांसा के मूल सिद्धान्तों के बोध के लिए एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

**शङ्करभट्ट**–शङ्करभट्ट ने सुबोधिनी एवं मीमांसाबलप्रकाश नामक ग्रन्थों की रचना की है। इनका एक अन्य ग्रन्थ विधिरसायनदूषण भी उपलब्ध है।

**अनन्तदेव**–अनन्तदेवप्रणीत मीमांसा का ग्रन्थ मीमांसान्यायप्रकाश उपलब्ध होता है।

**गागाभट्ट**–गागाभट्ट ने भाट्टचिन्तामणि की रचना की है। भाट्टचिन्तामणि के अन्तर्गत जैमिनीय सूत्रों की टीका की गई है। गागाभट्ट का वास्तविक मूल नाम विश्वेश्वर भट्ट है।

**खण्डदेव मिश्र** (१६००-१६६५ ई०)–खण्डदेव मिश्र भाट्ट मत में नव्यमत के उद्भावक थे। इनका संन्यासावस्था का नाम खण्डदेव मिश्र था। यह उल्लेखनीय है कि ये पण्डितराज जगन्नाथ के पिता पेरूदेव के गुरु थे। शम्भुभट्ट खण्डदेव के साक्षात् शिष्य थे। खण्डदेव के तीन प्रमुख ग्रन्थ हैं–भाट्टकौस्तुभ, भाट्टदीपिका एवं भाट्टरहस्य। इनकी भाट्टदीपिका पर तीन टीका ग्रन्थ उपलब्ध हैं–१-शम्भुभट्टरचित प्रभावशाली २. भास्कररायरचित भाट्टचन्द्रिका तथा ३. वाञ्छेश्वर यज्वाकृत भाट्टचिन्तामणि।

**अप्पयदीक्षित**–अप्पयदीक्षित भी खण्डदेव मिश्र के समकालीन थे। इन्होंने चार ग्रन्थों की रचना की है–१. विधिरसायन, २. उपक्रमपराक्रम, ३. वादनक्षत्रावलि एवं ४. चित्रकूट।

उपर्युक्त के अतिरिक्त लौगाक्षिभास्कर प्रणीत अर्थसंग्रह मीमांसा का लघु, किन्तु महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसके अतिरिक्त अन्नंभट्टप्रणीत सुबोधिनी, जो तन्त्रवार्त्तिक की टीका है, तथा राणकोज्जीवनी (न्यायसुधा की व्याख्या) तथा रामेश्वर सूरि की सुबोधिनी (द्वादशलक्षणी की टीका) भी मीमांसा के उपादेय टीकाग्रन्थ हैं।

## प्रभाकरसम्प्रदाय या गुरुमत

प्रभाकर मिश्र द्वारा प्रवर्त्तित मीमांसासम्प्रदाय प्रभाकरसम्प्रदाय अथवा गुरुमत के नाम से प्रख्यात है। ये कुमारिल के शिष्य थे। यह तो निश्चित ही है कि कुमारिल, शंकर (७८८-८२० ई०) पूर्व थे। जैसा, कि पहले भी कहा जा चुका है, कुमारिल एवं शंकर का शास्त्रार्थ भी हुआ था। कुछ विद्वान् प्रभाकर को कुमारिल से पूर्ववर्त्ती मानते हैं। प्रभाकर ने शाबरभाष्य पर 'बृहती' नामक टीका का प्रणयन किया है, जो पूर्णतया शबरानुसारिणी है। कुमारिल एवं प्रभाकर के सम्बन्ध में यह तथ्य विचारणीय है, कि जहाँ प्रभाकर शबर के अनुसर्ता हैं, वहाँ कुमारिल यत्र तत्र शबर के विचारों का प्रत्याख्यान भी करते हैं। दूसरे, प्रभाकर एवं कुमारिल के कालक्रम की दृष्टि से यह तथ्य विचारणीय है कि प्रभाकर की 'बृहती' टीका में जाने अनजाने कहीं भी कुमारिल के विचारों की छाया भी नहीं प्रतीत होती। इसके विपरीत कुमारिल के अनेक विचार प्रभाकर की 'बृहती' में वर्तमान विचारों के समान हैं।[1] इन तथ्यों के आधार पर प्रभाकर का कुमारिल से पूर्ववर्ती होना सिद्ध होता है। इसके साथ-साथ बृहती की शैली भी प्रभाकर का कुमारिल पूर्ववर्ती होना सिद्ध करती है।[2] प्रभाकर की बृहती ही 'निबन्धन' नाम से भी जानी जाती है। अत एव प्रभाकर निबन्धकार के नाम से भी प्रख्यात हैं। शबरभाष्य पर प्रभाकर की 'लघ्वी' नामक टीका का भी उल्लेख मिलता है। लघ्वी का दूसरा नाम विवरण है, किन्तु लघ्वी अप्रकाशित ही है। गुरुमत के प्रतिष्ठापक मीमांसक आचार्य शालिकनाथ मिश्र (६८०-७५० ई०) हैं, जिन्होंने ऋजुविमला पञ्जिका, (बृहती की व्याख्या), दीपशिखापंजिका (प्रभाकर की लघ्वी पर टीका) तथा मौलिक प्रकरणग्रन्थ, प्रकरणपंजिका का प्रणयन किया था। शालिकनाथ मिश्र प्रभाकर के शिष्यों में से थे।

**भवनाथ** (१००० ई०)–भवनाथ नयविवेक के प्रणेता हैं, जिसमें मीमांसा के अधिकरणों की व्याख्या वर्तमान है। भवनाथ का एक नाम भवदेव भी है। भवनाथ के नयविवेक का महत्त्व इसी से जाना जा सकता है, कि इस ग्रन्थ पर निम्नलिखित विद्वानों ने चार टीकाओं की रचना की है–

**रन्तिदेव**–रन्तिदेव ने भवनाथ के नयविवेक पर विवेकतत्त्व नाम्नी टीका की रचना की है।

**वरदराज**–वरदराज भी नयविवेक के ही टीकाकार हैं। इनकी टीका का नाम नयविवेकदीपिका है।

**शंकरमिश्र**–शंकरमिश्र ने नयविवेक पर पंजिका नामक टीका लिखी है।

**दामोदर**–दामोदर नयविवेक पर अलङ्कारनाम्नी टीका के प्रणेता हैं।

गुरुमत के आचार्यों में प्रभाकरविजय के रचयिता नन्दीश्वर एवं तन्त्ररहस्य के प्रणेता रामानुजाचार्य के नाम भी उल्लेखनीय हैं।

---

१. देखें, बृहती, १.२.३१, १.३.२; १.४.१।

२. देखिए, Kuppuswāmī Shastri's paper. The Prābhākara school of Pūrva mīmāṁsā (Proceedings of the second oriental conference. Calcutta).

## पूर्वमीमांसा का अर्थ

पूर्वमीमांसा के अर्थ के स्वस्थ विचार के अभाव में विद्वानों की भिन्न-भिन्न धारणाएँ बन गयी हैं। इसका फल यहाँ तक हुआ है कि किसी-किसी ने तो इसे 'दर्शन' स्वीकार करने में ही आपत्ति प्रदर्शित की है। कुछ-एक विचारक तो पूर्वमीमांसा और उत्तरमीमांसा के पूर्व और उत्तर शब्दों के आधार पर, इन दोनों दर्शन-पद्धतियों को पूर्वकालिक एवं उत्तरकालिक भी कहते हैं–जैसे पाश्चात्य विद्वान् कोलब्रुक।[1] इस स्थल पर पूर्वमीमांसा के अर्थ के निश्चय का प्रयत्न है। जिसके फलस्वरूप इस सम्बन्ध में उक्त-अनुक्त सभी भ्रान्तियों का निराकरण सम्भव है।

मीमांसा शब्द की उत्पत्ति विचारार्थक 'मान्' धातु से स्वार्थ में सन् प्रत्यय होने पर होती है। इस व्युत्पत्ति के आधार पर मीमांसा शब्द का अर्थ गंभीर चिन्तन है, और इस प्रकार पूर्वमीमांसा का अर्थ होगा : किसी विषय पर किया गया प्रथम गम्भीर चिन्तन। वेद के दो स्वरूप प्रचलित हैं–एक कर्मकाण्ड और दूसरा ज्ञानकाण्ड। पूर्वमीमांसा का विषय कर्मकाण्ड है, और उत्तरमीमांसा का विषय ज्ञानकाण्ड। जैमिनि और बादरायण दोनों ने अपने-अपने दार्शनिक दृष्टिकोण को ध्यान में रखते हुए अपने उद्देश्यों की स्थापना, 'अथातो धर्मजिज्ञासा' (जैमिनिसूत्र, १।१।१) और 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' (ब्रह्मसूत्र, १।१।१) सूत्रों द्वारा आरम्भ में ही कर दी है। परन्तु इससे यह कदापि न समझना चाहिए कि 'पूर्वमीमांसा' का धर्म और उत्तरमीमांसा का 'ब्रह्म' दो पृथक्-पृथक् उद्देश्यों को दृष्टि में रखकर चलते हैं। वेद का सिद्धान्त तो वेदान्त ही है, इसीलिये उसे उत्तरमीमांसा कहते हैं, क्योंकि उसमें उत्तरपक्ष अर्थात् सिद्धान्तपक्ष की स्थापना है। धर्म और कर्म का सम्बन्ध सापेक्ष है। पूर्वमीमांसा के अन्तर्गत दोनों का ही प्रतिपादन मिलता है। यहाँ पूर्वमीमांसा से यह समझना चाहिए कि धर्म और कर्म के प्रतिपादन की मीमांसा, वेदान्त-प्रतिपाद्य मोक्ष के इच्छुक के लिए पहला प्रयास है। इसीलिए तो शंकराचार्य ने भी ज्ञान-पक्ष का मण्डन करते हुए भी आचार-पोषक कर्म की महत्ता को निःसंकोच स्वीकार किया है।[2] अन्यथा इस लोक के लिए शांकर दर्शन का महत्त्व ही क्या रह जाता? परन्तु यहाँ यह भी उल्लेखनीय है, कि शंकराचार्य कर्म को परंपरया ही मोक्ष का साधक मानते हैं, साक्षात् नहीं। इसीलिए आचार्य शंकर को मीमांसकों के अनुसार सीधे कर्म से अथवा ज्ञान-कर्मसमुच्चय से मुक्ति-लाभ स्वीकार करने में आपत्ति है।[3]

ऊपर किये गये विवेचन से हमारा अभिप्राय यह है कि पूर्वमीमांसा के अन्तर्गत वेद के पूर्वपक्ष (कर्मकांड) का ही विवेचन किया गया है, इसीलिए इसका नाम पूर्वमीमांसा पड़ा है। अतः जैसा कि पूर्वपक्ष की स्थापना करते समय कहा जा चुका है, प्रो० कोलब्रुक का यह मत युक्त नहीं प्रतीत होता कि काल की दृष्टि से पूर्व और उत्तरमीमांसा में पूर्व और उत्तर का भेद है। इस तथ्य के आधार पर कि ब्रह्मसूत्रकार

---

१. *Colebrooke* : Misc. Essays, Vol. I, p. 239

२. कर्मभिः संस्कृता हि विशुद्धात्मनः शक्नुवन्त्यात्मानिमुपनषत्प्रकाशितमप्रतिबन्धे वेदितुम्। (वृ० उ० शा० भा०, ४।४।२२)

३. ऐतरेयोपनिषद् शाङ्करभाष्य का उपोद्घात।

बादरायण ने अपने सूत्रों में मीमांसासूत्रकार जैमिनि का उल्लेख किया है, यह कहना उचित न होगा कि पूर्वमीमांसा उत्तर-मीमांसा से प्राचीन है। जैसे कि पूर्वमीमांसाकार जैमिनि का उल्लेख ब्रह्मसूत्र के अन्तर्गत किया गया है, वैसे ही जैमिनि के मीमांसासूत्र के अन्तर्गत भी बादरायण का उल्लेख मिलता है।[१] अतः पूर्वमीमांसा का उत्तरमीमांसा की अपेक्षा पूर्वकालिक होना उचित नहीं कहा जा सकता।

ऊपर हमने मीमांसा के जिस अर्थ की विवेचना की है उस अर्थ में इस शब्द का प्रयोग कहीं क्रियापद के रूप में और कहीं संज्ञा के रूप में जैमिनि से पूर्व ब्राह्मण एवं उपनिषद् आदि ग्रन्थों में बहुत प्राचीन काल से ही मिलना आरम्भ हो जाता है। इस सम्बन्ध में यहाँ कुछ स्थल उद्धृत कर रहे हैं :

(१) उत्सृज्यां नोऽसुज्यामिति **मीमांसन्ते** ब्रह्मवादिनः तदाहुः। उत्सृज्यामेवेति।
(तै० सं०, ७।५।७।१)

(२) ब्राह्मणं पात्रे न **मीमांसते**। (तांड्यब्राह्मण[२], ६।५।६)

(३) उदिते होतव्यमनुदिते होतव्यमिति **मीमांसन्ते** (कौषितकी ब्राह्मण, २।६)[३]

(४) प्राचीनशाला औपमन्यवः ........................ यदा श्रोत्रियाः समेत्य **मीमांसां चक्रुः** को नु आत्मा किं ब्रह्मेति। (छा० उ०, ५।११।१)

(५) सैषा आनन्दस्य मीमांसा भवति। (तै० उ०, २।८।१)

मीमांसा शब्द के उपर्युक्त प्रयोगों से मीमांसा की प्राचीनता स्पष्ट प्रतीत होती है।

## मीमांसा की ज्ञानप्रक्रिया

**प्रमाण-निरूपण :** तार्किक दृष्टिकोण के अनुसार प्रमा-कारण को प्रमाण कहते हैं। जहाँ तक प्रमा की बात है, अज्ञात एवं सत्यरूप पदार्थ के ज्ञान को प्रमा कहते हैं।[४] उपर्युक्त परिभाषा के अनुसार स्मृति, भ्रम तथा संशयरूप ज्ञान प्रमा के अन्तर्गत नहीं आते, क्योंकि भ्रमजन्य एवं संशयोत्पन्न ज्ञान में वास्तविकता नहीं होती। इस प्रकार जहाँ जिस वस्तु की जैसी स्थिति है, उसका वैसा ही ज्ञान प्रमा है। इस प्रमा के कारण ही प्रमाण कहलाता है। इस प्रकार शास्त्रदीपिका के अनुसार जिस ज्ञान में अज्ञात पूर्व वस्तु का अनुभव हो, तथा जो अन्य ज्ञान द्वारा बाधित न होकर दोषरहित हो, वही प्रमाण है।[५]

---

१. *Max Muller* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 94.
२. चौखम्बा संस्करण, १९६१।
३. Edited by B. Linelner.
४. प्रमा चाज्ञाततत्वार्थज्ञानम्। –मानमेयोदय, १।३ (अनन्तशयन संस्कृतग्रन्थावली, १९१२)
५. कारणदोषबाधकज्ञानरहितगृहीतग्राहि प्रमाणम्। (शास्त्रदीपिका, १।१।५)

इन प्रमाणों की संख्या के सम्बन्ध में, जैसा कि कहा जा चुका है, भिन्न-भिन्न दर्शनपद्धतियों में तो मतभेद है ही, स्वयं मीमांसा के ही अन्तर्गत भाट्ट एवं प्रभाकरमत में भी अन्तर है। भाट्ट मत के अन्तर्गत प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द, अर्थापत्ति तथा अनुपलब्धि, ये छः प्रमाण माने गये हैं। प्रभाकर मत में उक्त छः प्रमाणों में से अनुपलब्धि को छोड़कर शेष पाँच को ही स्वीकार किया गया है। यहाँ, दोनों परम्पराओं के अनुसार प्रमाणों के सम्बन्ध में विवेचन किया जाएगा।

## प्रत्यक्ष प्रमाण

रामानुजाचार्य ने प्रत्यक्ष की परिभाषा 'साक्षात् प्रतीतिः प्रत्यक्षम्'[1] कहकर दी है। इस व्युत्पत्ति के अनुसार प्रत्यक्ष प्रमाण का साक्षात् सम्बन्ध इन्द्रियों से है। वैसे तो अनुमानज्ञान मन-इन्द्रिय द्वारा जन्य है, परन्तु उसमें इन्द्रिय के साथ विषय का साक्षात्कार नहीं होता। यही अनुमान और प्रत्यक्ष का भेद है।

## प्रत्यक्ष के निर्विकल्पक और सविकल्पक भेद

**निर्विकल्पक ज्ञान** : इन्द्रियसन्निकर्ष के पश्चात्, विशेषण-विशेष्य भाग से रहित, विषयस्वरूप-मात्र का ग्राहक, शब्दानुगम से शून्य ज्ञान निर्विकल्पक ज्ञान कहलाता है। निर्विकल्पक ज्ञान में किसी सत्ता मात्र की ही उपलब्धि होती है, उसकी प्रकारता या विशेषता आदि की नहीं। परन्तु सविकल्पक ज्ञान में वस्तु के अनुभव होने पर जिन विशेषताओं का ज्ञान होता है, वे निर्विकल्पक दशा में भी वर्तमान रहती हैं। अतः निर्विकल्पक अवस्था ज्ञान की प्रथम अवस्था है। जिस प्रकार शिशुपालवध काव्य में अवतरित हुए नारद पहले एक तेजःपुंज के रूप में दिखाई देते हैं–उस समय उनकी कोई विशिष्टता नहीं दिखाई पड़ती, यही निर्विकल्पक ज्ञान की अवस्था है।

**सविकल्पक ज्ञान**–जब ज्ञान की उपर्युक्त प्राथमिक अवस्था अन्य उपकरणों से पुष्ट होती जाती है, तथा उसका विशेषण, नाम, गुण-क्रियाओं से सम्बन्ध होता चला जाता है, तो उसे सविकल्पक ज्ञान कहते हैं। सविकल्पक ज्ञान जाति, द्रव्य, गुण, क्रिया, नाम–इन पाँच प्रकार के विकल्पों से प्रतिभासित होता है। उपर्युक्त माघकाव्य के नारद के उदाहरण में नारद का पुरुषत्व–जाति, वीणापाणित्व–द्रव्य, तेजस्विता–गुण, तपस्विता–क्रिया तथा नारद–नाम विकल्प है। इसी विकल्प-योजना पर सविकल्पक ज्ञान स्थित है।[2]

## आलोचना

ऊपर किये गये स्पष्टीकरण से यह स्पष्ट है कि निर्विकल्पक ज्ञान ही सविकल्पक ज्ञान का आधार है। परन्तु इस विषय में बौद्धों तथा वैयाकरणों में ऐकमत्य नहीं है। बौद्ध संप्रदाय केवल निर्विकल्पक की ही प्रत्यक्षता स्वीकार करता है, सविकल्पक की नहीं। इसके विपरीत वैयाकरण

---

१. रामानुजाचार्य, तन्त्ररहस्य, पृ० २-८।

२. मण्डन मिश्र, मीमांसा-दर्शन, पृ० ३७६।

निर्विकल्पक ज्ञान को नहीं मानता।

जैसा कि कहा गया है, प्रत्यक्ष के सम्बन्ध में प्रभाकर एवं भाट्ट मतों में भी भेद है। न्यायदर्शन के अन्तर्गत संयोग, संयुक्तसमवाय, संयुक्तसमवेतसमवाय, समवाय, समवेतसमवाय तथा विशेषण-विशेष्य-भाव, ये षट् सन्निकर्ष माने गए हैं। परन्तु भाट्ट मत में, संयोग और संयुक्ततादात्म्य ये दो ही सन्निकर्ष माने गए हैं। परन्तु प्रभाकर संयोग, संयुक्तसमवाय तथा समवाय–ये तीन सन्निकर्ष मानते हैं।

## अनुमान प्रमाण

स्वाभाविक रूप से, निश्चित सम्बन्ध वाले दो पदार्थों में व्याप्य के देखने पर इन्द्रियों से असंबद्ध विषय में जो ज्ञान होता है, उसे अनुमान कहा जाता है। व्याप्य से अधिक देश-काल में न रहने तथा व्यापक से अधिक देश-काल में रहने का अभिप्राय है। उदाहरणार्थ, धूम और अग्नि का स्वाभाविक सम्बन्ध निश्चित है। उन दोनों में पर्वत पर धूम दर्शन होते हैं। धूम दर्शन होने पर इन्द्रियों से न देखे गए (असन्निकृष्ट) व्यापक अग्नि में जो ज्ञान होता है, वही अनुमान कहलाता है। इस उदाहरण में धूम व्याप्य तथा अग्नि व्यापक है। धूम के व्याप्य होने का यह कारण है कि वह अग्नि से रहित जल आदि पदार्थों में नहीं रहता। अग्नि की व्यापकता इससे सिद्ध है, कि वह धूम के अभाव में भी जलते हुए लोहे में देखा जाता है।

अनुमान के भी दो भेद हैं–स्वार्थानुमान तथा परार्थानुमान। जहाँ स्वयं ही हेतु को देखकर व्याप्ति आदि के स्मरण से साध्य का अनुमान कर लिया जाता है, वहाँ स्वार्थानुमान होता है। जो अनुमान दूसरों को समझाने के लिए किया जाता है, उसे परार्थानुमान कहते हैं।

## आलोचना

भाट्टमत की अनुमान-प्रक्रिया और न्यायदर्शन की अनुमान-प्रक्रिया में किंचित् भेद है। न्याय के प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टान्त, उपनय और निगमन–इन पंचावयव वाक्यों के स्थान पर भाट्टमीमांसा एवं वेदान्त में प्रतिज्ञा, हेतु और दृष्टान्त, या दृष्टान्त, उपनय और निगमन ये तीन ही वाक्य माने गये हैं।[1]

## शब्दप्रमाण

ज्ञात पदों के द्वारा पदार्थ का स्मरण होने पर असन्निकृष्ट वाक्य के अर्थ का ज्ञान होना शब्द प्रमाण कहलाता है। यह शब्द प्रमाण भी दो प्रकार का है : एक पौरुषेय और दूसरा अपौरुषेय। आप्त वचन पौरुषेय शब्दप्रमाण के अन्तर्गत आएगा। इसके विपरीत वेदवाक्य अपौरुषेय शब्द-प्रमाण का उदाहरण है। सिद्धार्थ और विधायक–ये दो भेद शब्द के और भी हैं। किसी पदार्थ के निश्चित अर्थ को कहने वाला वाक्य सिद्धार्थ वाक्य है। विधायक वाक्य वह वाक्य है जो किसी प्रकार के कार्य के लिए

---

१. मानमेयोदय, पृ० ६४ तथा वेदान्तपरिभाषा, पृ० ८२।

प्रेरक होता है। विधायक वाक्य उपदेशक तथा अतिदेशक के भेद से दो प्रकार का होता है। उपदेश वाक्य से विधिवाक्य का तात्पर्य है जैसे–उसको ऐसा करना चाहिए। अतिदेश वाक्य का उदाहरण है–दर्शपूर्णमास याग के द्वारा स्वर्ग का साधन करे।

शब्द प्रमाण का आधार शाब्दिक ज्ञान है। शाब्दिक ज्ञान ऐसी वस्तु का बोध है, जो परोक्ष है। अतः शाब्दिक ज्ञान शब्दों द्वारा अर्जित ज्ञान है। ये शब्द दो प्रकार के हो सकते हैं–(१) मनुष्यों द्वारा उच्चरित, (२) वैदिक शब्द।[1] मनुष्यों द्वारा उच्चरित शब्द तभी प्रामाणिक हो सकते हैं, जबकि वे आप्त पुरुषों (सिद्ध पुरुषों) के वचन हों।[2] वैदिक वाक्यों की स्वतः प्रमाणता स्वीकृत है। इसका कारण यह है, कि वेद की नित्यता एवं अपौरुषेयता सिद्ध है। वैदिक ज्ञान की अखण्डता एवं अकाट्यता ही उसकी नित्यता है।[3] यहाँ, वेदों की नित्यता एवं अपौरुषेयता के सम्बन्ध में विचार अपेक्षित है।

## वेदों की नित्यता

वेद नित्य हैं। यह इसलिए कि वेद के स्वरूप–शब्द नित्य हैं। शब्द एवं अर्थ का सम्बन्ध नैसर्गिक है। यदि कोई व्यक्ति प्रथम वार शब्द की ध्वनि को सुनकर शब्दार्थ का ज्ञान नहीं कर पाता, तो इसका अर्थ यह नहीं है कि शब्दार्थ सम्बन्ध का अभाव है। शब्दार्थ का नित्य सम्बन्ध होने पर भी प्रथम बार शब्दश्रवणकर्ता को शब्दार्थ का बोध इसलिए नहीं होता कि उसमें सहायक ज्ञान का अभाव है। सहायक ज्ञान यह है कि इस प्रकार का शब्द इस प्रकार के पदार्थ का ज्ञापक है। यह ज्ञान अनुभवसाध्य है। सहायक ज्ञान की अपेक्षा उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि चक्षु एवं दृश्य पदार्थ की उपस्थिति (रात्रि में) होते हुए भी पदार्थ ज्ञान के लिए द्योतक प्रकाश की आवश्कता है। यहाँ निर्देश्य है कि शब्द में अभिव्यक्ति का गुण उसके स्वभाव में है। निदर्शनार्थ, घट का गुण उसके स्वभाव में है। उदाहरणार्थ, घट पद एवं घट पदार्थ का सम्बन्ध नित्य एवं स्वभावसिद्ध है। प्रभाकर का मत है कि व्यक्तिवाचक संज्ञाओं के विषय में, जहाँ वस्तुओं एवं मनुष्यों के नाम उनके उत्पन्न होने के पश्चात् निश्चित किए जाते हैं, शब्दार्थ का सम्बन्ध नित्य न होकर पारम्परिक है। निष्कर्षतः, शब्द एवं पदार्थ दोनों नित्य हैं। यही कारण है कि लोक अनादि काल से तत्तत् पदार्थों के लिए तत्तत् शब्दों का व्यवहार करता आया है।

मीमांसक पदार्थज्ञान के सम्बन्ध में स्फोट का समर्थक नहीं है।[4] जैसा कि श्लोकवार्तिक में सुस्पष्ट है, प्रभाकर केवल ध्वनि अथवा अनभिव्यक्त शब्द को नहीं स्वीकार करता, जैसा कि स्फोटवादी मानता है। प्रभाकर का मत है कि शब्द उन अक्षरों से भिन्न नहीं है, जिनसे यह निष्पन्न है। अक्षरों का श्रावण प्रत्यक्ष होता है, और वह अक्षरप्रत्यक्ष का क्रम ही शाब्दबोध का निर्णायक है। वस्तुतः एक

---

१. अपौरुषेयं वाक्यं वेदः। अर्थसंग्रह, पृ० ३।

२. प्राप्तवाक्यं शब्दः।

३. देखें, शवरभाष्य, १.१.२।

४. देखिए, अर्थसंग्रह, पृ० १०, मीमांसापरिभाषा, पृ० ३।

शब्द में जितने अक्षर हैं, उतने ही प्रत्यक्ष ज्ञान भी हैं। इन प्रत्यक्ष ज्ञानों के अत्याधिक सामीप्य के कारण ही शब्द के प्रत्यक्ष ज्ञान को हम एक मानते हैं। मीमांसा की प्रक्रिया के अनुरूप प्रत्येक अक्षर का प्रत्यक्षज्ञान उत्पन्न होने पर द्वितीय क्षण में विलुप्त हो जाता है एवं अपना एक संस्कार छोड़ जाता है। इस प्रकार शब्द के भिन्न-भिन्न अक्षरों के संस्कार अन्तिम उच्चरित अक्षर के संस्कार से संयुक्त होकर, पूर्ण शब्द के विचार को उत्पन्न करते हैं, जिसमें अर्थ को प्रकट करने की क्षमता होती है।[1] इस प्रकार अक्षरों की क्षमता शाब्दबोध का साक्षात् कारण है। मीमांसक का मानना है कि शब्दार्थबोध श्रवणेन्द्रिय के प्रत्यक्ष द्वारा सम्भव नहीं है। क्योंकि इन्द्रियां अक्षरों को प्रस्तुत करती हैं, अतः उनमें अक्षरों से निष्पन्न शब्द द्वारा प्रकटीकृत वस्तुविषय का बोध कराने की क्षमता विद्यमान रहती है।

इस प्रकार सारांशतः यह कहा जा सकता है कि प्रभाकर के मतानुसार अक्षर शाब्दबोध के साधन हैं, तथा शब्दों में स्वभावतः अर्थ के द्योतन की शक्ति वर्त्तमान रहती हैं। शब्द इस शक्ति के द्वारा पदार्थ को प्रकट करते हैं। हाँ, यह फिर कहना होगा कि पदार्थज्ञान के लिए, व्यक्ति को अनुभव की अपेक्षा होती है, जैसा कि पहिले भी कहा जा चुका है। वस्तुतः मीमांसक प्रभाकर अन्विताभिधानवादी है।

## अन्विताभिधानवाद एवं अभिहितान्वयवाद

अन्विताभिधानवादी प्रभाकर की कल्पना है कि शब्दार्थ उसी स्थिति में बोध्य है, जब शब्द ऐसे वाक्य में व्यवहृत होते हैं, जिसमें कर्त्तव्य का आदेश वर्त्तमान होता है। अतः वाक्य में शब्द पदार्थो को केवल अन्य अवयवों से सम्बद्ध रूप में ही द्योतित करते हैं। उदाहरण के लिए, 'ग्राम्' (गाय को), कर्म कारक है। इससे इतना समझा जा सकता है कि गाय के सम्बन्ध में कुछ कहा गया है। गाय को इसके अन्तर्गत आकांक्षा की पूर्ति तभी होती है, जब पूरा वाक्य, गामानय (गाय को लाओ) उच्चरित होता है। किन्तु यदि वे (शब्द) किसी आदेश से सम्बद्ध न होकर, अर्थ का ही स्मरण कराते हैं, तो यह मात्र स्मृति का विषय होने से प्रामाणिक नहीं कहा जा सकता। कुमारिल के अनुयायियों द्वारा स्वीकृत अभिहितान्वयवादियों के अनुसार अर्थज्ञान जो शब्दों का कारण होता है, स्मरण अथवा बौद्ध ग्रहण के कारण नहीं होता, अपितु द्योतन के कारण है। इस मत के अनुसार शब्द अर्थों को प्रकट करते हैं, जो संयुक्त रूप से वाक्यार्थ का बोध कराते हैं। इस प्रकार अभिहितान्वयवादी के अनुसार 'गामानय' गाम्र का अर्थ, गो का कर्म कारक स्पष्ट है। इसी प्रकार 'आनय' का अर्थ लाओ भी स्पष्ट है। दोनों पदों के मिलने पर 'गाय को लाओ' यह अर्थ स्पष्ट हो जाता है।

## वेदों की नित्यता पर आक्षेप एवं समाधान

१. यह देखा जाता है कि शब्द का उच्चारण व्यक्ति के द्वारा प्रयत्न पूर्वक किया जाता है, अतः इसका आरम्भ है, एवं यह अनित्य है। इस प्रकार वेद अनित्य है।

---

१. तुलना कीजिए, शास्त्रदीपिका, पृ० २६६ से आगे।

उक्त आक्षेप के सम्बन्ध में जैमिनि का समाधान है कि किसी शब्द का उच्चारण पहले से विद्यमान को श्रावण प्रत्यक्ष के योग्य बनाता है, किन्तु यह इसे प्रथम बार उत्पन्न नहीं करता।

२. शब्द की अनित्यता के सम्बन्ध में एक आक्षेप यह है कि शब्द क्षणिक है, क्योंकि वह उच्चरित होने के पश्चात् नष्ट हो जाता है।

इस आक्षेप का समाधान यह है कि शब्द उच्चरित होने के पश्चात् नष्ट नहीं होता, अपितु अपनी अव्यक्तावस्था को प्राप्त होता है। इस प्रकार शब्द अभिव्यक्त होता है।

३. एक ही शब्द का उच्चारण, एक काल में भिन्न-भिन्न व्यक्तियों द्वारा विभिन्न देशों (स्थानों) में किया जाता है। इससे शब्द की अनित्यता सिद्ध होती है।

उक्त तर्क के परिहारार्थ जैमिनि का मत है कि जिस प्रकार अनेक पुरुष एक काल में अनेक स्थानों पर एक ही सूर्य का दर्शन करते हैं, उसी प्रकार शब्द का उच्चारण विभिन्न देशों में, एक काल में, अनेक व्यक्तियों द्वारा सम्भव है।

४. शब्दों में होने वाले परिवर्तन उनकी नित्यता में बाधक हैं। परिवर्तन का नित्यता से दूर का भी सम्बन्ध असिद्ध है।

उक्त आक्षेप का प्रत्युत्तर यह है कि शब्दों में परिवर्तन नहीं होता,[1] अपितु अन्य शब्द उनका स्थान ले लेते हैं।

५. पाँचवाँ आक्षेप शब्द की नित्यता के सम्बन्ध में यह है कि अनेक व्यक्तियों के द्वारा उच्चरित होने पर शब्द का परिमाण घटता-बढ़ता रहता है, जो शब्द की नित्यता में बाधक है।

उक्त आक्षेप के विषय में जैमिनि का समाधान है कि शब्द के परिमाण में ह्रास अथवा वृद्धि नहीं होती। यह तो शब्द की उच्चरित ध्वनि है, जो घटती-बढ़ती है।

शब्द की नित्यता के सम्बन्ध में जैमिनि का मत है कि शब्द का उच्चारण दूसरे व्यक्तियों के लिए किया जाता है। शब्द की नित्यता के सम्बन्ध में यह तथ्य उद्घाटनीय है कि जब गौ शब्द का उच्चारण किया जाता है तो सदा ही यह पहचान लिया जाता है कि यह वही शब्द है। इससे शब्द की नित्यता प्रमाणित होती है। दूसरे, अनित्य वस्तुओं के नाश के कारण पाए जाते हैं। परन्तु शब्दों के विनाश के कारण अप्राप्त हैं। पुनश्च, प्रमाण एवं शब्द के नित्यत्व की पुष्टि के अर्थ, ऐसे अनेक वेद-मन्त्र मिलते हैं, जो शब्द के नित्यत्व पर बल देते हैं[2]।

---

१. मीमांसादर्शन, १.१.६-१७।

२. देखें, मीमांसादर्शन, १.१८-२३।

शब्द की नित्यता के सम्बन्ध में यह वक्तव्य है कि शब्द जाति को व्यक्त करते हैं, व्यक्ति को नहीं। उदाहरणार्थ, जब यह कहा जाता है कि 'गौ को लाओ' (गामानय), तो इससे किसी विशिष्ट गाय का आशय नहीं होता, अपितु ऐसे किसी भी पशु से अभिप्राय होता है, जिसमें सास्नादिमत्व आदि गाय के लक्षण विद्यमान हैं। क्योंकि शब्द का उद्देश्य क्रिया है, अतः यह जाति एवं रूप को व्यक्त करता है। यह भी विचार्य है कि यदि शब्द द्वारा व्यक्ति का बोध होता तो गोत्व जाति का भाव असम्भव हो जाता। शब्द यदि व्यक्ति का द्योतन नहीं कर सकता, तो वह व्यक्तियों के समूह का भी द्योतक नहीं हो सकता, क्योंकि यदि शब्द व्यक्ति समूह का द्योतन करने लगेगा, तब तो यह परिवर्त्तित होने लगेगा, क्योंकि समूह के व्यक्तियों की मृत्यु, एवं दूसरे व्यक्तियों के प्रवेश से समूह का परिवर्तन स्वाभाविक है। इसके विपरीत यदि शब्द का सम्बन्ध एक व्यक्ति से स्वीकार किया जाए, तो शब्द का अर्थ के साथ नित्य सम्बन्ध नहीं हो सकता, और फिर क्रिया भी असम्भव होगी, क्योंकि शब्द को व्यक्ति का द्योतक मानने पर यह कहना दुष्कर होगा कि व्यक्तियों के अनन्त होने पर, शब्द किस व्यक्ति का बोधक है। इसके विपरीत यदि शब्द को व्यक्ति विशेष का बोधक माना जाएगा, तो, क्योंकि व्यक्ति विशेष सर्वत्र नहीं पाया जा सकता, अतः शब्द एवं अर्थ में सम्बन्ध स्थापित नहीं किया जा सकता।

यहाँ यह उल्लेखनीय है कि शब्द एवं अर्थ का सम्बन्ध नित्य है, फिर भी उनके सम्बन्ध में भ्रान्त धारणाएँ सम्भव हैं। इसके अतिरिक्त मानवीय उच्चारण त्रुटिपूर्ण हो सकते हैं। किन्तु वैदिक शब्दों के विषय में भ्रान्त धारणाओं की सम्भावना नहीं है। इस प्रकार वेद सर्वथा नित्य हैं।

## वेदों की अपौरुषेयता

वेद अपौरुषेय हैं। नित्य वेद की रचना अनित्य पुरुष द्वारा कैसे सङ्गत होती है। वेद की अपौरुषेयता का अर्थ उसकी स्वयं नित्यता है, जैसा कि वेदों की नित्यता के सम्बन्ध में ऊपर स्पष्ट किया गया है। वेद की अपौरुषेयता इससे भी स्पष्ट है कि वेद में उसके रचयिता का नाम नहीं प्राप्त होता। हाँ, वेद के कतिपय मन्त्रों के आरम्भ में ऋषियों के नाम अवश्य मिलते हैं, किन्तु ये ऋषि उन मन्त्रों के कर्त्ता नहीं हैं। वेद की अपौरुषयेता का प्रमाण शब्द की नित्यता है, जिस पर मीमांसकों ने विशेष बल दिया है।

नैयायिक वेद को ईश्वर की रचना स्वीकार करते हैं। किन्तु मीमांसा में जब ईश्वर के लिए कोई स्थान ही नहीं है, तो वेद के ईश्वररचित होने का प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता। निम्नलिखित तर्कों के आधार पर वेदों को ईश्वरकृत नहीं स्वीकार किया जा सकता–

१. अशरीरी ईश्वर वागिन्द्रिय के अभाव में वैदिक शब्दों का उच्चारण किस प्रकार कर सकता है। यदि कहा जाय कि ईश्वर वेदों की दिव्यवाणी को प्रकट करने के लिए मानव शरीर धारण कर लेता है, तो यह मानना होगा कि उसका मानव शरीर भौतिक जीवन के प्रतिबन्धों के बन्धन में बँध जाएगा, एवं उसके वचन का कोई प्रामाण्य नहीं रह जाएगा।

---

१. आकृतिस्तु क्रियार्थत्वात्। मीमांसादर्शन, १.३.३३।

२. वेदों के देवीय अथवा मानवीय रचयिता होने की कोई परम्परा नहीं है।

३. जगत् की सृष्टि सम्वन्धी परम्परा के आधार पर भी वेद को इस अर्थ में नित्य माना जाता है कि जगत् का स्रष्टा प्रत्येक मन्वन्तर के आरम्भ में स्मृति के आधार पर विगत सृष्टि में वर्त्तमान वेद का पुनरुद्धार करता है, एवं उसकी शिक्षा प्रदान करता है।[1]

जहाँ तक वैदिक ऋषियों का प्रश्न है वे तो मीमांसादर्शन के अनुसार, सत्य का बोध प्राप्त करते हैं तथा उसका प्रसार करते हैं।[2] कभी-कभी यह भी कहा जाता है कि वेदों में ऐतिहासिक नामों का उल्लेख उनकी नित्यतासिद्धि एवं प्रामाणिकता में बाधक है। इस सम्बन्ध में यह वक्तव्य है कि वैदिक नामों का सन्दर्भ ऐतिहासिक न होकर सार्वभौम है। उदाहरण के लिए, वैदिक ऋषि विश्वामित्र का तात्पर्य विश्वमात्र के मित्र से है, किसी ऐतिहासिक ऋषि से नहीं।

पूर्वमीमांसां के समान ही उत्तरमीमांसक (वेदान्ती) भी वेद की अपौरुषेयता के ही पक्षपाती हैं।[3]

## वेदों का विषय

मीमांसक के अनुसार वेद क्रियापरक हैं–"आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्"। वैदिक कर्मकाण्ड का मूल भी धर्म ही है। अत एव जैमिनि ने मीमांसादर्शन के प्रथम सूत्र में धर्म को अभ्युदय एवं निःश्रेयस का साधक कहा है।[4] रोचक तो यह है कि एक (मीमांसक) का वेदप्रतिपाद्य (कर्म) दूसरे (वेदान्ती) के लिए अज्ञान है, जबकि दूसरे (वेदान्ती) का प्रतिपाद्य (ज्ञान) उसी वेद का सिद्धान्त पक्ष–वेदान्त है। अस्तु, मीमांसक ने वेदों का विषयविभाजन, विधि, मन्त्र, नामधेय, निषेध तथा अर्थवाद, इन पाँच रूपों में किया है। विधि वाक्य, वे वाक्य हैं, जिनमें कर्म की प्रवृत्ति का विधान रहता है, जैसे, **"स्वर्गकामो ज्योतिष्टोमेन यजेत"** (स्वर्ग की कामना करने वाले को ज्योतिष्टोम यज्ञ करना चाहिए)। मन्त्र वे हैं, जो अनुष्टान (क्रिया) के अर्थस्मारक हैं। निषेध, वह है जो व्यक्ति को असत् कर्म से विरत करता है, जैसे "ब्राह्मणो न हन्तव्यः"।

अर्थवाद किसी पदार्थ के गुणों का प्रशंसन है। अर्थवाद वाक्य भी प्रवृत्तिमूलक ही होते हैं। जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है, वेद का प्रधान उद्देश्य क्रियाविधि ही है। शेष, मन्त्रादि चार विषय 'विधि' के ही सहयोगी प्रेरक हैं। जैसा कि लौगाक्षिभास्कर ने भी स्पष्ट किया है, विधि के चार भेद हैं–उत्पत्तिविधि, विनियोगविधि, अधिकारविधि तथा प्रयोगविधि। **उत्पत्तिविधि** कर्म के स्वरूप की व्याख्यात्री

---

१. एवं स्रष्टुर्वेदपूर्वत्वं साधयतां न किञ्चिदुत्तरं भवति, तेन सत्यपि सर्गे, सुप्तप्रबुद्धन्यायेन अनादिरेव, वेदव्यवहारः। (न्यायरत्नाकर)

२. देखें, मीमांसासूत्र, १-१.२४-३१।

३. पुरुषाः स्वातन्त्र्यमात्रमपौरुषेयत्वं रोचयन्ते जैमिनीया अपि तच्चास्माकमपि समानम्। भामती, ब्र० सू० १.१.३।

४. यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः। मीमांसादर्शन, १.१.१।

है। **विनियोगविधि** अंगीभूत एवं प्रधान अनुष्ठानों के सम्वन्ध की बोधक है। अधिकारविधि कर्म से उत्पन्न फल के स्वामित्व विधि की बोधिका है, तथा प्रयोगविधि प्रयोग शीघ्रता की विधि की बोधिका है। विध्यर्थ के निर्माण में अपेक्षा की दृष्टि से, मीमांसादर्शन में, श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान तथा समाख्या ये छः प्रमाण स्वीकार किए गए हैं।

## उपमान प्रमाण

पूर्वदृष्ट अर्थ के स्मरण करने पर दृश्यमान पदार्थ में जो सादृश्य-ज्ञान होता है, उसी को उपमिति कहते हैं। उपमिति का कारण ही उपमान कहलाता है। जैसे कि किसी ऐसे व्यक्ति को, जिसने पूर्व से गाय देख रक्खी है, जंगल में गवय (नीलगाय) भी गाय के समान दिखाई पड़ती है। इसके अनन्तर वह द्रष्टा गाय में रहने वाली गवय (नीलगाय) की समानता का स्मरण करता है और कहता है कि मेरी गाय इस गवय के समान है, यही प्रक्रिया उपमिति कहलाती है। इस प्रकार उपमान सादृश्यजन्य ज्ञान है।

## अर्थापत्ति

दूसरे अर्थ के बिना निश्चित अर्थ की अनुपपत्ति को देखकर, उसकी (निश्चित अर्थ की) संगति के लिए जो अर्थान्तर की कल्पना की जाती है, उसे अर्थापत्ति कहते हैं। जैसे, किसी अन्य प्रमाण के आधार पर देवदत्त का जीवन निश्चित सिद्ध होने पर, जब देवदत्त घर में नहीं पाया जाता, तो उसके बाहर रहने की अर्थान्तर की कल्पना के द्वारा ही देवदत्त के जीवन की निश्चित सिद्धि होती है। इस प्रकार देवदत्त के घर से बाहर रहने की कल्पना अर्थापत्ति है। अर्थापत्ति के दो भेद हैं–एक श्रुतार्थापत्ति और दूसरी दृष्टार्थापत्ति। केवल 'द्वार' ऐसा कहने पर 'खोलो' या 'बन्द करो' ऐसे अर्थ की कल्पना श्रुतार्थापत्तिगत कल्पना है। ऊपर दिया गया देवदत्त का उदाहरण दृष्टार्थापत्ति का उदाहरण है। नैयायिक तो अर्थापत्ति का अनुमान के अन्तर्गत ही अन्तर्भाव करते हैं।

## अनुपलब्धि

अनुपलब्धि अभाव का ही पयार्यवाची है। जहाँ उपर्युक्त पाँचों प्रमाणों की प्रवृत्ति नहीं होती, वहीं अनुपलब्धि है। उपर्युक्त पाँचों प्रमाण भावपदार्थों की उपलब्धि के साधन हैं, परन्तु कभी-कभी अभाव की उपलब्धि भी देखी जाती है। अनुपलब्धि प्रमाण अभाव की उपलब्धि का ही बोधक है। अनुपलब्धि की सत्ता स्वतन्त्र है। इसका कारण यह है कि हमारी इन्द्रियाँ भावात्मक वस्तुओं के ज्ञान को ही बतला सकती हैं, अभाव को नहीं। अभाव अनुपलब्धि के द्वारा ही सिद्ध होता है। जैसे, यदि पुस्तक होती तो अवश्य मिलती, परन्तु इस समय यह अनुपलब्ध है। इससे यह सिद्ध होता है कि अनुपलब्धि ही

---

१. अर्थापत्तिरपि दृष्टः श्रुतो वार्थो अन्यथा नोपपद्यते इत्यर्थकल्पना। (शा० भा०, १।१।५) आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावली, १६४६।

पुस्तक के अभाव को बतला रही है। भाट्ट एवं अद्वैत मत मे अनुपलब्धि को स्वतन्त्र प्रमाण के रूप में स्वीकार किया गया है; परन्तु इसके विपरीत प्रभाकर मत में, अनुपलब्धि की स्वतन्त्र सत्ता नहीं स्वीकार की गई है। प्रभाकर ने तो अभाव को अधिकरण रूप माना है। (देखिये तन्त्ररहस्य, पृष्ठ १६-१६)।
**प्रामाण्यवाद।**

ज्ञान होते समय जो पदार्थ जिस रूप में अवभासित होता है वह पदार्थ वस्तुतः उसी रूप में अवस्थित हो तो उसे प्रामाण्य कहते हैं।[1] इसके विपरीत जब कोई वस्तु जिस रूप में वर्णित हुई है, उस रूप में न हो, तो वह अप्रामाण्य की स्थिति कहलाती है। मीमांसक प्रामाण्य को 'स्वतः' तथा अप्रामाण्य को 'परतः' मानते हैं। इस विषय में उनका नैयायिकों से विरोध है। नैयायिक प्रामाण्य को 'स्वतः' न मानकर 'परतः' मानते हैं। इसीलिए मीमांसक स्वतःप्रामाण्यवादी और नैयायिक परतःप्रामाण्यवादी कहलाते हैं। इस स्थल पर मीमांसक के स्वतःप्रामाण्यवाद की स्थापना के पश्चात् नैयायिक के परतःप्रामाण्यवाद का खण्डन किया जाएगा। प्रभाकरमत, भाट्टमत तथा मुरारिमत के अनुसार मीमांसा के स्वतःप्रामाण्यवाद के भी भिन्न-भिन्न रूप हैं। यहाँ इन तीनों मतों का उल्लेख परमावश्यक है।

## प्रभाकर मत

प्रभाकर के मतानुसार ज्ञान स्वतःप्रकाशरूप है। अतः इस मत में ज्ञान के स्वतःप्रकाशरूप होने से ही ज्ञान का स्वतःप्रामाण्य स्पष्ट सिद्ध है। उदाहरणार्थ, जिस प्रकार प्रकाश पहले दृश्यमान पुस्तकादि पदार्थों को तदनन्तर अपने आपको और फिर दीप-वर्तिका को अभिव्यक्त करता है, उसी प्रकार ज्ञान भी पहले इन्द्रिय-सन्निहित पदार्थ को, फिर अपने आपको और फिर ज्ञान के आश्रयभूत आत्मा को प्रकट करता है। इस प्रकार प्रभाकर के मतानुसार प्रत्येक पक्ष में पदार्थ, ज्ञान तथा आत्मा की स्वतः अभिव्यक्ति होती है। इसी को त्रिपुटी प्रत्यक्ष भी कहते हैं। इस मत में ज्ञान के साथ-साथ उसका प्रामाण्य भी स्थित रहता है। अथवा यों कहिये कि ज्ञान की जिस सामग्री से ज्ञान उत्पन्न होता है, उसी सामग्री से उस ज्ञान का प्रामाण्य भी उत्पन्न होता है।[2]

## भट्ट मत

इस मत के प्रवर्त्तक कुमारिलभट्ट हैं। वे भी ज्ञान के स्वतःप्रामाण्य को स्वीकार करते हैं, परन्तु उनका स्वमत–प्रतिपादन प्रकार प्रभाकर से भिन्न है। कुमारिल प्रभाकर की तरह ज्ञान को स्वतःप्रकाशरूप नहीं मानते। इनके मतानुसार चक्षु और पुस्तक के सन्निकर्ष से 'इदं पुस्तकम्' यह ज्ञान होता है; परन्तु इनके मत में ज्ञान के स्वतःप्रकाश न होने के कारण उसका प्रत्यक्ष नहीं होता। इसीलिए कुमारिल ज्ञान को अतीन्द्रिय स्वीकार करते हैं। इसलिए ज्ञान होने के पश्चात् ज्ञाता को ज्ञान होता है कि–'मया इदं पुस्तकम् ज्ञातम्' (मेरे द्वारा यह पुस्तक जानी गई)। जब यह पुस्तक ज्ञात होती है तो उसमें ज्ञातता धर्म

---

१. अर्थस्य च तथाभावः प्रामाण्यमभिधीयते। –न्यायरत्नमाला, पृ० ४।

२. देखिए–न्यायकन्दली, पृ० ६१; शास्त्रदीपिका, २१३-१४; तन्त्ररहस्य, पृ० ५-८; प्रकरणपंचिका, पृ० ३८ ५३।

उत्पन्न होता है। इस ज्ञातता का ही प्रत्यक्ष ज्ञान भाट्ट मत में होता है। यह ज्ञातता ही ज्ञान तथा प्रामाण्य की उदयकर्त्री है।[1]

## मुरारि का मत

मुरारि के मत के बारे में प्रसिद्ध है–मुरारेस्तृतीयः पन्थाः।[2] मुरारि मिश्र के अनुसार इन्द्रिय एवं अर्थ के संयोग से ज्ञान होने पर 'अयं घटः' (यह घड़ा है) इस प्रकार का ज्ञान होता है। इस 'अयं घटः' ज्ञान की सत्यता का निश्चय करने के लिए फिर 'अहं घटज्ञानवान्' इस प्रकार का अनुव्यवसाय होता है। इस अनुव्यवसाय के द्वारा ही 'अयं घटः' (यह घट है) इस ज्ञान का भान तथा उसका प्रामाण्य, दोनों ही निश्चित होते हैं, यही मुरारि मत की विशेषता है।[3] इस प्रकार प्रभाकर मत में ज्ञान के स्वतःप्रामाण्य होने का निश्चय ज्ञान के स्वप्रकाशत्व से, भाट्ट मत में 'ज्ञातता' से तथा मुरारि मिश्र के मत में अनुव्यवसाय से होता है। उक्त तीनों मतों में विद्वानों ने प्रभाकर मत की ही विशेष महत्ता स्वीकार की है। इस सम्बन्ध में मथुरानाथतर्कवागीश का कथन है कि प्रभाकर का ही मत निश्चित 'स्वतःप्रामाण्यवाद' है, अन्य मत तो न्याय के समान परतःप्रामाण्यवादी ही हैं।[4]

## परतःप्रामाण्यवाद का निराकरण

नैयायिक का प्रामाण्यवाद को परतः मानना उचित नहीं है। नैयायिक के मतानुसार, यदि प्रामाण्य का परतस्त्व स्वीकार किया जाएगा तो अनवस्था दोष आ जाएगा। इसका कारण यह है कि परतः प्रामाण्यवाद के अनुरूप ज्ञान का प्रामाण्य जब दूसरे ज्ञान पर निर्भर होगा तो वह दूसरा प्रामाण्यप्रतिपादक ज्ञान भी, अपने प्रामाण्य की सिद्धि के लिए इतर ज्ञान की शरण लेगा। इसी प्रकार वह इतर ज्ञान, प्रामाण्य-सिद्धि के लिए इतर ज्ञान की शरण लेगा और फिर इस प्रकार अनवस्था दोष उत्पन्न हो जाएगा। इस प्रकार के अनवस्था दोष से मूल का उच्छेद हो जायेगा। अतः इस मूलोच्छेदक ज्ञान के स्वीकार करने में कोई लाभ नहीं हैं।[5] प्रामाण्य के परतस्त्व के स्वीकार करने से प्रामाण्य का मूलोच्छेद इस प्रकार होता है कि यदि सभी ज्ञान अपने विषय के तथात्व के निश्चय के लिए, स्वयं असामर्थ्य का अनुभव करते हुए इतर ज्ञान के अपेक्षी हो जायें, तो कारण-गुण-ज्ञान, संवाद-ज्ञान व अर्थ-क्रिया-ज्ञान भी अपने विषयनिष्ठ गुण आदि के निश्चय के लिए इतर ज्ञान के अपेक्षी हो जायेंगे। इस प्रकार अनेक जन्मों में भी किसी अर्थ का निश्चय न होने पर प्रामाण्य का मूलोच्छेद स्वतः हो जायेगा।

---

१. न्यायरत्नमाला, पृ० ३१-३५; शास्त्रदीपिका, पृ० ६७-१०६; मानमेयोदय, पृ० ४-६।

२. उमेश मिश्र : 'मुरारेस्तृतीयः पन्थाः' (Fifth Oriental Conference Proceedings, Lahore.)

३. 'मनसैव ज्ञानस्वरूपवत् तत्प्रामाण्यग्रहः' इति मुरारिमिश्राः।
वर्धमानकुसुमांजलिप्रकाश, पृ० २१६ (महामहोपाध्याय चन्द्रकान्त तर्कालंकार-संपादित, कलकत्ता, १६६१)

४. चिन्तामणिरहस्य, पृ० ११७।

५. परापेक्षत्वं प्रमाणत्वं नात्मानं लभते क्वचित्।
मूलोच्छेदकरं पक्षं को हि नामाध्यवस्यति।। शास्त्रदीपिका, पृ० ७७।

यदि पूर्वपक्षी कहे कि अनवस्था की परावृत्ति के लिए अर्थ-क्रिया-ज्ञान की स्वतःप्रमाणता मान ली जायेगी तो इससे कोई वैशिष्ट्य नहीं आ पायेगा। क्योंकि यद्यपि अर्थ-क्रिया की फलरूपता के कारण उसमें अप्रामाण्य की शंका नहीं की जा सकती, परन्तु स्वप्नावस्था में जल लाना आदि क्रियाएँ उसमें भी व्यभिचार कर देती हैं। यदि पूर्वपक्षी कहे कि केवल सुख-ज्ञान को अव्यभिचरित समझकर उस तक ही अर्थ-क्रिया को सीमित कर दिया जाएगा तो उससे भी पूर्वज्ञान का प्रामाण्य अध्यवसित नहीं किया जा सकेगा। जैसे कि स्वप्न में प्रिया-संग के विश्राम से सुख होता है, तथा उसका ज्ञान भी होता है, परन्तु उस सुख-ज्ञान के मिथ्यात्व ने उस ज्ञान में अप्रामाण्य निहित कर रखा है। अतः यह स्वीकार करना ही उपयुक्त होगा कि प्रामाण्य स्वतः ही प्राप्त होता है।

## मीमांसक का अख्यातिवाद

भारतीय दर्शन के क्षेत्र में भ्रम का विवेचन ख्यातिवाद के सिद्धान्त के आधार पर किया गया है। अख्यातिवादी मीमांसक शुक्ति आदि के ज्ञान को मिथ्या नहीं मानता। इसीलिए अख्यातिवादी के मत में भ्रम को स्थान नहीं है। अख्यातिवादी मीमांसक ज्ञान के दो पक्ष मानता है–एक यथार्थ और दूसरा स्मृति। अख्यातिवादी का कहना है कि 'इदं रजतम्' (यह रजत है) इस ज्ञान में ज्ञान के दो रूप हैं। उक्त वाक्य में इदम् का यथार्थज्ञान होता है और रजत की स्मृति। संस्कारसादृश्य के आधारपर 'ज्ञातं रजतं' स्मृति मात्र है। पुरोवर्ती इदं रूप यथार्थज्ञान और रजत रूप स्मृति ज्ञान–इन दानों भिन्न-भिन्न ज्ञानों के भिन्न रूप से न ग्रहण होने के कारण ही शुक्ति का रजतरूप में ज्ञान होता है। इसी को 'भेदग्रह' भी कहते हैं, क्योंकि यथार्थज्ञान और स्मृति के भेद के अग्रह के कारण ही शुक्ति का रजत रूप में ज्ञान होता है। इस प्रकार अख्यातिवादी उक्त उदाहरण में रक्तज्ञान का कारण 'प्रमोष' को मानता है। स्मरणाभिमान के प्रमुषित होने पर ही शुक्ति का रजत रूप में ज्ञान होता है। मीमांसक की दृष्टि में 'इदम्' यह प्रत्यक्ष शुक्ति का ज्ञान और 'रजतम्' यह रजत-ज्ञान दोनों ही सत्य हैं। अख्यातिवादी का विचार है कि शुक्ति में रजतज्ञान का आधार जो रजत है वह तो सत्य ही है। इस प्रकार अख्यातिवादी मीमांसक प्रभाकर के ख्यातिसम्बन्धी सिद्धान्त के अनुसार भ्रम को नहीं स्वीकार किया गया है।[1]

परन्तु प्रभाकर के विपरीत भाट्ट-मीमांसक नैयायिक भी अन्यथाख्याति को स्वीकार करता है। अन्यथाख्यातिवादी अख्यातिवादी की तरह स्मृति को स्वीकार नहीं करता। किसी वस्तु के धर्मों का अन्य वस्तु में आरोप ही अन्यथाख्याति है। शुक्ति एवं रजत के उदाहरण में रजत के धर्मों का शुक्ति में आरोप होता है। इस आरोप के कारण ही शुक्ति का रजतरूप से अन्यथा ज्ञान होता है। भाट्ट-मीमांसक इस अन्यथाख्याति को ही विपरीतख्याति भी कहते हैं।

## पदार्थ-निरूपण

पदार्थों के सम्वन्ध में मीमांसकों में ऐकमत्य नहीं है। भाट्ट-मीमांसक के अनुसार द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, शक्ति और अभाव, ये छः पदार्थ और प्रभाकर मीमांसक के मतानुसार द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, समवाय, शक्ति, संख्या और सादृश्य, ये आठ पदार्थ स्वीकार किये गए हैं। इन पदार्थों में द्रव्य,

---

१. डॉ० हरदत्त शर्मा : ब्रह्मसूत्र चतुःसूत्री, पृ० १३।

गुण तथा कर्म का विवेचन प्रायः वैशेषिक के समान ही है, परन्तु यत्र-तत्र भेद भी मिलता है। यहाँ इन पदार्थों का संक्षिप्त विवेचन अपेक्षित प्रतीत होता है।

**द्रव्य**–द्रव्य परिमाण का आश्रय होता है और यह परिमाण दो प्रकार का होता है–एक अणुत्व तथा दूसरा महत्त्व। द्रव्य पदार्थ–पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिशा, आत्मा, मन, शव्द तथा अंधकार भेद से ग्यारह प्रकार का है। यहाँ पृथ्वी आदि के सम्बन्ध में पृथक्-पृथक् विचार किया जायेगा।

**पृथ्वी**–प्रथम द्रव्य पृथ्वी गन्धयुक्त द्रव्य है। इस पृथ्वी द्रव्य के दर्शन पृथ्वी, पर्वत, वृक्ष, शरीर और घ्राणेन्द्रिय के रूप में होते हैं। शरीर के जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज भेद से चार रूप हैं। इनमें उद्भिज्ज को प्रभाकर मीमांसक नहीं स्वीकार करते।[१]

**जल**–जल स्वाभाविक द्रवत्व का अधिकरण है।

**तेज**–तेज उष्ण स्पर्शवाला होता है। तेज के दर्शन, सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र, अग्नि और चक्षु इन्द्रिय के रूप में होते हैं। परन्तु कहीं-कहीं तैजस पदार्थ में उष्णस्पर्श की उपलब्धि नहीं भी होती, जैसे सुवर्ण भी तैजस पदार्थ है परन्तु उसमें पृथ्वी अंश की अधिकता के कारण उष्ण स्पर्श की उपलब्धि नहीं होती।[२]

**वायु**–यद्यपि वायु का रूप नहीं है, परन्तु फिर भी वह स्पर्शवाला है। प्राचीन नैयायिक की तरह[३] मीमांसक वायु को आनुमानिक नहीं मानता। नव्यनैयायिक तो वायु का प्रत्यक्ष स्पष्ट ही स्वीकार करता है।[४]

**आकाश**–आकाश अन्तिम भूत द्रव्य है। शब्द के अधिकरण होने से आकाश की सिद्धि स्पष्ट है। आकाश नित्य है। भाट्ट-मीमांसकों के मत में आकाश का प्रत्यक्ष होता है।[५]

**काल**–काल सभी का आधार है। काल विभु और एक है।

**दिशा**–दिशा भी एक तथा नित्य है।

**आत्मा**–आत्मा चैतन्य का आश्रय है। मीमांसक आत्मा की व्यापकता को स्वीकार करते हुए भी सब शरीरों के साथ उसकी एकता नहीं मानते।[६]

---

१. शरीरं जरायुजाण्डजस्वेदजभिन्नं त्रिविधम्, उद्भिज्जं शरीरं न भवति।–प्रकरण-पंचिका, पृ० १५०; मुकुन्द शास्त्री खिस्ते द्वारा संपादित (सं० बु० डिपो, १६०३)।

२. अभिभूतरूपस्पर्शतेजः सुवर्णम्। अभिभवस्तु बलवद्भिः पार्थिवरूपादिभिरिति द्रष्टव्यम्। (मानमेयोदय, पृ० १५५)

३. सत्यपि द्रव्यत्वे महत्त्वे रूपसंस्काराभावाद् वायुं स्पृशामीति वायोरनुपलब्धिः। –वै० सू० ४।१।७ तथा प्र० पा० भा०, पृ० १६।

४. तस्मात् प्रभां पश्यामीतिवत् वायुं स्पृशामीति प्रत्ययस्य संभवाद् वायोरपि प्रत्यक्षं संभवत्येव। –मुक्तावली, का० ४६।

५. मानमेयोदय, पृ० १८८।

६. मानमेयोदय, पृ० १८८।

**मन**–मन भी सूक्ष्म इन्द्रिय है। परन्तु यह भी इन्द्रिय ही है। शास्त्रदीपिकाकार ने इसे भौतिक से विलक्षण भी माना है।[1]

**शब्द**–शब्द श्रोत्र इन्द्रिय के द्वारा ही ग्राह्य है। शब्द के वर्णात्मक और ध्वन्यात्मक, ये दो भेद हैं। वर्णात्मक शब्द द्रव्य तथा विभु है और आत्मा की ही तरह नित्य भी है, परन्तु वह गुण नहीं है। इसके विपरीत ध्वन्यात्मक शब्द गुण और अनित्य है। यह ध्वन्यात्मक शब्द ही वर्णात्मक शब्द को प्रकट करने वाला है और यह वायु का गुण है, क्योंकि वायु के अभिधान के द्वारा ही शब्द की उत्पत्ति होती है।[2]

**अन्धकार**–नैयायिक की तरह मीमांसक अन्धकार को अभाव रूप नहीं मानता। मीमांसक के मत में अन्धकार चक्षु से ग्रहण करने योग्य है। यह अन्धकार प्रकाश के अभाव में काले रूप में दिखाई पड़ता है। तेज की तरह अन्धकार भी ब्रह्मा का शरीर है, और इसकी सृष्टि भी पृथक् रूप से की गई है। इसलिए इसको पृथक् पदार्थ के रूप में स्वीकार करना आवश्यक है।

इस प्रकार मीमांसकों के अनुसार द्रव्य पदार्थ के उक्त ग्यारह भेद हैं।

**गुण**–मीमांसकों ने रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, संख्या, परिमाण, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्राकट्य, ध्वनि और संस्कार भेद से इक्कीस प्रकार के गुण माने हैं।

नैयायिक एक पृथक्त्व गुण की और कल्पना करते हैं जो मीमांसक को अभिमत नहीं है।

**कर्म**–'चलति' अर्थात् 'चलता है' 'आदि' प्रत्यय का विषय कर्म है। यह कर्म चलनात्मक, प्रत्यक्ष तथा एक प्रकार का ही है। उक्त कथन भाट्ट सम्प्रदाय के अनुसार है। इसके विपरीत प्रभाकर के अनुयायी कर्म को प्रत्यक्ष न मानकर अनुमेय मानते हैं। भाट्ट सम्प्रदाय के अनुयायियों ने प्रभाकर-मतानुयायियों की उक्त अनुमेयता का खण्डन करते हुए कहा है कि यदि कर्म का अनुमान किया जाने लगेगा तब तो पर्वत और बादल के संयोग से पर्वत में भी कर्म का अनुमान होने लगेगा। इस प्रकार मीमांसक कर्म की अनुमेयता को नहीं स्वीकार करते[3]।

**सामान्य**–'यह मनुष्य है', 'यह सत्य है' इस प्रकार सभी मनुष्यों और अश्वों आदि व्यक्तियों में रहने वाले और विजातीय व्यक्तियों से व्यावृत्त कराने वाले व्यावृत्त और अनुवृत्त आकार में देशान्तर और कालान्तर में जो अबाधित ज्ञान उत्पन्न होता है, वही सामान्य है। यह सामान्य प्रत्यक्ष है[4]। इस सामान्य के भी सामान्य और विशेष दो प्रकार हैं, जैसे मनुष्यत्व, अश्वत्व आदि। जाति का सामान्य आकार है और एक मनुष्य और एक अश्व आदि उसका विशेष आकार है।

---

१. मण्डनमिश्र, मीमांसादर्शन (जयपुर), पृ० ३४६।

२. शास्त्रदीपिका, पृ० ३६।

३. अभिघातेन प्रेरिता वायवः स्तिमितानि, वाय्वन्तराणि प्रतिबाधमानाः सर्वतो दिक्काल-संयोग विभागानुत्पादयन्ति। शावरभाष्यम्।

**शक्ति**–शक्ति नामक पदार्थ की कल्पना मीमांसकों की स्वतन्त्र कल्पना है। मीमांसकों ने लौकिक और वैदिक भेद से दो प्रकार की शक्तियाँ मानी हैं। अग्नि की दाहक शक्ति लौकिक शक्ति है और यज्ञादि में स्वर्गादि प्रदान की शक्ति वैदिक शक्ति है।

**अभाव**–जिसके द्वारा किसी वस्तु की सत्ता का निषेध होता है, उसे अभाव कहते हैं। अभाव के–प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, अत्यन्ताभाव तथा अन्योन्याभाव–ये चार भेद हैं। प्रभाकर के मत में अभाव-नामक पदार्थ को नहीं स्वीकार किया गया है।

उक्त छः पदार्थ ही भाट्ट सम्प्रदाय में स्वीकार किये गए हैं।

**जगत्**–अद्वैतियों ने अद्वैत-सिद्धि के लिए जगत् को प्रपंच कहकर जो जगन्मिथ्यात्व सिद्ध किया
है, वह मीमांसक का अभीष्ट नहीं है। मीमांसक जगत् को मिथ्या न मानकर सत्य मानता है। अतः
मीमांसा के अनुसार जगत् के जिस रूप में दर्शन होते हैं, उसी रूप में जगत् की सत्यता स्वीकार की
गई है। इस प्रकार मीमांसक जगत् का आत्यन्तिक नाश नहीं स्वीकार करता। कुछ मीमांसक अणु को
स्वीकर करते हुए परमाणु से जगत् की सृष्टि स्वीकार करते हैं।[1] परमाणुवादी मीमांसकों के अनुसार,
कर्मों के फलोन्मुख होने पर अणुसंयोग से व्यक्ति उत्पन्न होते हैं। तथा फल की समाप्ति होने पर विच्छेद
के कारण अवान्तर परिवर्तन हो जाया करते हैं। यद्यपि न्याय-वैशेषिक में भी जगत् की उत्पत्ति
परमाणुवाद के आधार पर ही सिद्ध की गई है, परन्तु परमाणुवादों में अन्तर है। न्यायदर्शन के अनुसार
परमाणुओं की स्थिति प्रत्यक्ष सिद्ध न होकर अनुमानगम्य है। त्रसरेणु के षष्ट भाग को परमाणु कहने
की बात को मीमांसक नहीं स्वीकार करता। मीमांसक तो प्रत्यक्ष वर्तमान कणों को ही परमाणु मानता
है। न्यायदर्शन में परमाणु योगज प्रत्यक्ष का विषय है, परन्तु मीमांसा में परमाणु का इन्द्रियप्रत्यक्ष स्वीकार
किया गया है। अतः मीमांसकों द्वारा स्वीकार की गई जगत् की सत्ता प्रत्यक्ष सिद्ध होने के कारण सत्य
है।

## अपूर्व

मीमांसक द्वारा की गई "अपूर्व" की कल्पना एक अभूतपूर्व कल्पना है। "अपूर्व" का सम्बन्ध
कर्म एवं उसके फल से है। कर्म एवं उसके फल का सम्बन्ध सभी दर्शनों में किसी न किसी रूप में स्वीकार
किया गया है, जो स्वाभाविक है। जब कोई व्यक्ति कोई कर्म करेगा, तो उसका फल अवश्यम्भावी है।
किन्तु यह जिज्ञासा स्वाभाविक है कि कर्म के फल का दाता कौन है ? कुछ लोग भाग्य को कर्मफल का
दाता मानते हैं। किन्तु वेदान्त में ईश्वर को कर्मफल का दाता कहा गया है। इस सम्बन्ध में मीमांसक
का मत है कि कोई भी कर्म तब तक फल नहीं दे सकता, जब तक कि वह किसी अदृष्ट परिणाम को
जन्म नहीं दे देता। यह अदृष्ट परिणाम कर्म से पूर्व नहीं था, इसीलिए इसे "अपूर्व" की संज्ञा दी गई
है। जैमिनि, इस प्रकार अपूर्व को एक अदृष्ट शक्ति के रूप में स्वीकार करते हैं। अपूर्व को या तो फल
का पूर्ववर्त्ती अदृष्ट कहा जा सकता है, या फिर कर्म का पश्चाद्वर्त्ती परिणाम। मीमांसक द्वारा सम्पाद्य
यज्ञादि कर्म के दूरगामी फल की दृष्टि से, अपूर्व की यह महत्ता स्वीकार्य है कि इसके (अपूर्व के)

---

१. तस्माद् यद् गृह्यते वस्तु येन रूपेण सर्वदा।
तत्तथैवाभ्युपेतव्यं सामान्यमथवेतरत्।। (श्लोकवार्तिक, पृ० ४०४)

माध्यम के अभाव में फलप्राप्ति की सम्भावना नहीं की जा सकती।[1] इस दृष्टि से यज्ञादि कर्म तथा परिणाम के मध्य अपूर्व एक शक्ति है। इस प्रकार मीमांसक ईश्वर को फलदाता न मानकर 'अपूर्व' को ही कर्मफल का व्यवस्थापक स्वीकार करता है। मीमांसक इस तर्क के आधार पर ईश्वरवाद का निराकरण करता है कि एक ईश्वर अनेकानेक कार्यों का कारण नहीं हो सकता।[2]

अपूर्व के सम्बन्ध में कुमारिल एवं प्रभाकर में किंचित् मतभेद है। कुमारिल के अनुसार अपूर्व यज्ञादि कर्म में अथवा यागादि के कर्ता में एक योग्यता अथवा शक्ति है, जो कर्म सम्पादन के पूर्व नहीं थी। अतः कर्म से उत्पन्न निश्चित शक्ति जो परिणाम तक पहुँचाती है, वह अपूर्व है। यज्ञादि कर्म, उसके कर्ता में एक ऐसी शक्ति उत्पन्न करता है, जो उसमें जीवनपर्यन्त रहती है, तथा यागादि कर्ता को उसका अभीष्ट फल प्रदान करती है। प्रभाकर कर्ता में योग्यता न मानकर कर्ता के प्रयत्न में योग्यता स्वीकार करता है, क्योंकि यागादिकर्ता के प्रयत्न से ही कर्म उत्पन्न होता है। इस दृष्टि से यज्ञादि कर्म तथा परिणाम के मध्य अपूर्व एक आध्यात्मिक कड़ी है।[3] प्रभाकर का तर्क है कि सर्वव्यापक आत्मा से शक्ति (योग्यता) नहीं स्वीकार की जा सकती, कि वह सर्वव्यापक होने के कारण निष्क्रिय है। इस प्रकार प्रभाकर के मतानुसार योग्यता अथवा शक्ति की कल्पना कर्म में ही करनी उचित है, न कि कर्ता में।

यहाँ यह तथ्य गम्भीर दृष्टि से विचारणीय है कि मीमांसादर्शन के अनुसार यागादि में नियोज्य पुरुष के अभिलषित फल का कारण कार्य है, न कि कर्म। इस सम्बन्ध में यह विचार्य है कि कार्य कर्म नहीं हो सकता, क्योंकि कर्म अन्तिम परिणाम का साक्षात् कारण नहीं है। यह बात अटपटी अवश्य लगती है, किन्तु वास्तविकता यह है कि कार्य की उत्पत्ति कर्ता के प्रयत्न (कृति) द्वारा होती है, जिसका कारण नियोग (प्रेरणा) है।[4] प्रयत्न, यागादि कर्ता में कार्य का उत्पादक है, जो (प्रयत्न) कर्ता के लिए प्रेरणा का ही कार्य करता है, जिससे वह कर्म के प्रति प्रयत्नशील होता है। किन्तु इस विषय में प्रभाकर के शिष्य शालिकनाथ मिश्र का कथन है कि नियोग भी बिना भाग्य के परिणामोत्पादक नहीं हो सकता।

वार्त्तिककार उद्योतकर को 'अपूर्व' सिद्धान्त कथमपि स्वीकार नहीं है।[5] इस सम्बन्ध में निम्नलिखित तर्क विचारणीय हैं–

१. अपूर्व नित्य नहीं हो सकता, क्योंकि इसे नित्य मानने से कर्म (पुण्य-पाप) भी नित्य

---

१. पूर्वमीमांसासूत्र, २-१-५.
२. यागादिजन्यः स्वर्गादिजनकः कश्चन गुणविशेषः। भीमाचार्य, न्यायकोश।
३. देखिए, ब्र० सू० शा० भा० ३।२।४०
४. मीमांसादर्शन, ३.१.३.
५. न्यायवार्त्तिक, १.१.७

स्वीकार करने होंगे, जिससे प्रत्येक व्यक्ति को नित्य-अमर मानना पड़ेगा। व्यक्ति के जीवन का आधार पाप-पुण्य ही तो हैं।

२. यह नहीं कहा जा सकता कि अपूर्व एक है, अथवा अनेक। यदि अपूर्व एक माना जाएगा, तो यह भी स्वीकार्य होगा कि सभी के सुख-दुःख समान हैं। यह भी नहीं कहा जा सकता कि अपूर्व एक है, किन्तु इसकी अभिव्यक्ति के साधन अनेक हैं, क्योंकि यह ज्ञात नहीं है कि अभिव्यक्ति का साधन क्या है, क्या यह परिणामोत्पादक शक्ति है। यद्वा अपूर्व से सम्बद्ध धर्म (Property) है।

३. यदि कहा जाए कि अपूर्व गुप्त है, तो यह गुप्त किस प्रकार रहता है, तथा इसकी अभिव्यक्ति किस प्रकार होती है, यह अस्पष्ट है।

४. शंकराचार्य ने भी ब्रह्मसूत्र-भाष्य में अपूर्व सिद्धान्त का निराकरण करते हुए कहा है, कि अपूर्व अनाध्यात्मिक नहीं है, अतः इसे कार्यशील करने के लिए आध्यात्मिक तत्त्व की अपेक्षा है। शङ्कराचार्य का मत है कि कर्म-फल-सिद्धान्त की व्याख्या मात्र 'अपूर्व' से सम्भव नहीं है। शङ्कराचार्य का तर्क है कि यदि यह स्वीकार किया जाए कि ईश्वर 'अपूर्व' के अनुसार कार्य (कर्म-फल विधान) करता है, तो यह तो वेदान्त सिद्धान्त ही है, क्योंकि वेदान्त में ईश्वर सदसत् कर्म के अनुरूप ही फल की व्यवस्था करता है।[1]

**ईश्वर**–जैसा कि कहा जा चुका है ईश्वर के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न दर्शन-पद्धतियों में भिन्न-भिन्न मतवाद मिलते हैं। नैयायिक यदि ईश्वर को संसार का निमित्त कारण मात्र मानता है, तो वैशेषिकदर्शन के अन्तर्गत ईश्वर के सम्बन्ध में कोई स्वतन्त्र सिद्धान्त ही नहीं मिलता। सांख्य यदि एक प्रकार से निरीश्वरवादी है तो योग में एक विशेष पुरुषरूप में ईश्वर की कल्पना की गई है। वेदान्त का ईश्वर मायावी है। इस विषय में मीमांसा की स्थिति विचित्र है–वह न ईश्वर का खण्डन ही करता है और न मण्डन ही। मीमांसा में भी ईश्वर के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न धारणाएँ मिलती हैं। प्राचीन मीमांसा के अन्तर्गत ईश्वर को नहीं स्वीकार किया गया है। इसके विपरीत परवर्ती मीमांसकों ने किसी-न-किसी रूप में ईश्वर की सत्ता स्वीकार की है। लौगाक्षिभास्कर एवं आपदेव ने ईश्वरार्पण बुद्धि से किए गए कार्य को मोक्ष का हेतु माना है।[2] प्रभाकरविजय के अन्तर्गत ईश्वर-सम्बन्धी आनुमानिकता का खण्डन करते हुए ईश्वर की स्पष्ट सत्ता स्वीकार की है।[3]

---

१. कर्मापेक्षाद् अपूर्वापेक्षाद् वा यथास्तु तथास्तु ईश्वरात् फलम्। ब्र० सू० शा० भा० ३.२.४१।

२. ईश्वरार्पणबुद्ध्या क्रियमाणस्तु निःश्रेयसहेतुः। न च तदर्पणबुद्ध्याऽनुष्ठाने प्रमाणाभावः। 'यत्करोषि यदश्नासीति' भगवद्गीतास्मृतेरेव प्रमाणत्वात्। स्मृतिचरणे तत्प्रामाण्यस्य श्रुतिमूलकत्वेन व्यवस्थापनात्। अर्थसंग्रह, पृ० १६६ तथा मीमांसान्यायप्रकाश, पृ० १६०।

३. एवं चानुमानिकत्वमेवेश्वरस्य निराकृतम्। नेश्वरोऽपि निराकृतः। अत एव न प्रभाकरगुरुभिरीश्वर-निरासः कृतः। तत्समर्थनं च वेदान्तमीमांसायां क्रियत इत्यभिप्रेतम्। प्रभाकरविजय, पृ. ८२।

**धर्म**–धर्म मीमांसादर्शन का प्रमुख प्रतिपाद्य है। इसीलिए जैमिनि ने मीमांसासूत्र के दूसरे सूत्र–'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः' में ही धर्म का लक्षण किया है। इस सूत्र के अनुसार चोदना के द्वारा लक्षित अर्थ धर्म कहलाता है। चोदना–भूत, भविष्यत्, वर्तमान, सूक्ष्म, व्यवहित तथा विप्रकृष्ट पदार्थों के बोध कराने में जैसी समर्थ है वैसी शक्ति न तो इन्द्रियों में है और न अन्य किसी पदार्थ में।

मीमांसा के धर्म का उपर्युक्त स्वरूप सप्रमाण है। परन्तु मीमांसा के प्रमाण, प्रत्यक्षादि से भिन्न हैं। मीमांसा के अन्तर्गत धर्म में विधि, अर्थवाद, मन्त्र, स्मृति, आचार, नामधेय, वाक्यशेष तथा सामर्थ्य–ये आठ प्रमाण स्वीकार किये गए हैं। यहाँ इनका संक्षिप्त निरूपण आवश्यक है।

(१) **विधि**–वेद-वाक्यों का प्रमुख उद्देश्य विधि का प्रतिपादन है। विधि धर्म में प्रमाण है, क्योंकि इसके द्वारा अन्य प्रमाणों से अज्ञात और अलौकिक कल्याण के साधन यज्ञादि का विधान किया जाता है।

(२) **अर्थवाद**–वेद का दूसरा भाग अर्थवाद है। ज्ञानप्रतिपादक वाक्य क्रिया की स्तुति या निषेध के प्रतिपादक होने के कारण परम्परया क्रियापरक हैं। इन्हीं वाक्यों को 'अर्थवाक्य' कहते हैं। उदाहरण के लिए 'वायव्यश्वेतमालभेत भूतिकामः' अर्थात् जो ऐश्वर्य चाहता है, वह वायव्य याग करे, यह तो विधिवाक्य है; परन्तु इसके अनन्तर उक्त वाक्य के समीप में–'वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता वायुमेव स्वेन भागधेयेनोपधावति स एवैनं भूतिं गमयति' अर्थात् वायु तीव्र गति से चलने वाला देवता है, वही इसको ऐश्वर्य की प्राप्ति कराता है, यह अर्थवाद वाक्य है। विधि के साथ अर्थवाद वाक्यों की एकवाक्यता हो जाने पर विधि को प्रशंसा मिल जाती है और अर्थवाद वाक्यों का विशेष अर्थ की स्तुति के द्वारा क्रिया के साथ सम्बन्ध स्थापित हो जाता है। 'वायव्यश्वेतमालभेत भूतिकामः' इस विधिवाक्य ने वायव्य याग में प्रवृत्त करने की प्रेरणा तो दी, परन्तु उक्त विधिवाक्य के पालन में जो प्रमाद और आलस्य सम्भव है उसे बाधित मानव को पुनः प्ररेणा देने के लिए ही, वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता···' इस उपर्युक्त अर्थवाद वाक्य के द्वारा वायु की प्रशंसा की गई है। इस प्रकार अर्थवाद वाक्य कहीं विधेय क्रिया की साक्षात्, कहीं उससे सम्बन्धित द्रव्य और देवता आदि की प्रशंसा करते हुए, प्रमाण बनते हैं।

(३) **मन्त्र**–तत्तत् कर्मों का अनुष्ठान करते समय उनसे सम्बन्धित क्रियाओं, अंगों, द्रव्यों एवं देवताओं का प्रकाशन करना मन्त्रों का कार्य है। मन्त्रों का उक्त कार्य ही कर्मकाण्ड का विशेष प्रयोजन है। मन्त्र-स्मरण के बिना न कर्म के अंगों की स्मृति हो पाती है और न उनके क्रम की व्यवस्था ही समुचित हो पाती है। विधि के अनुसार भी मन्त्रों द्वारा स्मरण प्रशस्त बतलाया गया है।

वैज्ञानिक आलोचना की दृष्टि से वैदिक मन्त्रों के तीन भाग किए जा सकते हैं–करणमन्त्र, क्रियमाणानुवादि मन्त्र और अनुमन्त्रण मन्त्र। करणमन्त्र वे मन्त्र हैं जो कर्म करने के पूर्व उच्चरित किये जाते हैं, जैसे 'इषे वा' एवं 'याज्या पुरोनुवाक्या' आदि। क्रियमाणानुवादि मन्त्र वे मन्त्र हैं जहाँ मन्त्र बोलने के साथ-साथ कर्म का अनुष्ठान किया जाता है, जैसे 'युवा सुवासा' आदि। 'युवा सुवासा' के उच्चारण के साथ-साथ ही यूप के ऊपर कपड़ा आदि लपेटते जाते हैं। तीसरे प्रकार के मन्त्र अनुमन्त्रण मन्त्र हैं। ये मन्त्र कर्म करने के पश्चात् उच्चरित किये जाते हैं जैसे–अग्नेरहं "देव यज्ययाऽन्नादो भूयासम् ।"

इस प्रकार मीमांसक पदार्थ द्वारा मन्त्रों का प्रामाण्य स्वीकार करते हैं क्योंकि मन्त्र पदार्थ हैं।

(४) **स्मृति**–स्मृतियाँ भी धर्म के प्रति प्रमाण हैं, जैसे मनु, याज्ञवल्क्य और पराशर आदि की स्मृतियाँ धर्म के सम्बन्ध में प्रमाण-रूप मानी गई हैं। सम्पूर्ण वेदों एवं शास्त्रों के रहस्य-ज्ञाता मन्वादि ने यत्र-तत्र विकीर्ण एवं शाखान्तर में गये वाक्यों को स्मृति के आधार पर उद्धृत कर एक जगह ग्रथित कर दिया है। यही स्मृतिग्रन्थ हैं। इस प्रकार वेद-मूलकता के ही कारण उनका प्रामाण्य है, परन्तु स्मृतियों का स्वतन्त्र प्रामाण्य नहीं है।

(५) **आचार**–धर्म के प्रति आचार की प्रामाणिकता भी विशेष रूप से स्वीकार्य है, परन्तु लोक-धर्म की रक्षा के लिये भिन्न-भिन्न देशों के अनुसार भिन्न-भिन्न आचार ग्राह्य हैं। आचार की महत्ता के सम्बन्ध में 'आचारहीनान्न पुनन्ति वेदाः' उक्ति तो प्रसिद्ध ही है।

(६) **नामधेय**–नामधेय द्वारा विधेय अर्थ का अन्य अर्थों से व्यावर्तन हो जाता है, अत एव यह भी धर्म में प्रमाण है। उदाहरण के लिए, ज्योतिष्टोम आदि जो यज्ञों के नामधेय हैं वे उन्हें अन्यों से व्यावृत्त कराते हैं।

(७) **वाक्यशेष**–वाक्यशेष भी सन्दिग्ध अर्थ का निर्णय कराते हुए धर्म में प्रमाण बनता है।

(८) **सामर्थ्य**–सामर्थ्य के द्वारा भी सन्दिग्ध अर्थ का निर्णय होता है। जो वाक्य-शेष ही की तरह धर्म में प्रमाण के रूप में स्वीकार्य है।

इस प्रकार मीमांसकों के अनुसार उपर्युक्त आठ प्रमाणों के द्वारा धर्म की प्रामाणिकता स्वीकार की गई है।

**भावना**–'भावना' मीमांसकों का सर्वस्वभूत सिद्धान्त है। आर्यदेव ने भावना का लक्षण–'भवितुर्भवनानुकूलो भावकत्वव्यापारविशेषः'[२] किया है, जिसका अर्थ उत्पद्यमान वस्तु की उत्पत्ति के अनुकूल प्रयोजकनिष्ठ व्यापार या प्रेरणा है। वैदिक वाक्यों के श्रवण के पश्चात् तत्तत् क्रियाओं के अनुष्ठान के लिए जो प्रेरणा होती है उसे ही भावना कहते हैं। प्रसिद्ध जर्मन दार्शनिक काण्ट का 'कैटेगॉरिकल इम्पैरेटिव' मीमांसक की भावना के अधिक समीप है। मीमांसक की भावना के भी दो भेद हैं : एक शाब्दी भावना और दूसरी आर्थी भावना। उदाहरणार्थ, 'स्वर्गकामो यजेत' इस वाक्य में 'यजेत' इस क्रियारूप में दो अंश हैं : एक यज्धातु तथा दूसरा लिङ्लकार। लिङ्लकारजन्य भावना शाब्दी भावना है, तथा आख्यातजन्य भावना आर्थी भावना है।

## आचारतत्त्व

कोई भी दर्शन पद्धति आचारपक्ष के बिना अपूर्ण है। अत एव बौद्ध, जैन, न्याय, वैशेषिक, सांख्ययोग, पूर्वमीमांसा एवं वेदान्त के अतिरिक्त वैष्णव, शैव एवं शाक्त सभी दर्शनों में आचार को न्यूनाधिक रूप में स्वीकार किया गया है। धर्म का प्रमुख धर्मध्वज होने के कारण मीमांसा आचार-सम्राट् है। वैदिक कर्मकाण्ड धर्म का साक्षात् स्वरूप है। मीमांसादर्शन का उद्देश्य ही अधर्म अर्थात् अनाचार से विरत करना तथा धर्म अथवा सदाचार में प्रवृत्त करनां है। वेदविहित 'विधि' का यही उद्देश्य है।

किन्तु वैदिक आचार पक्ष की यह विशेषता उल्लेखनीय है कि वह लोक एवं परलोक दोनों का साधक है। इस प्रकार वैदिक कर्मकाण्ड ही मीमांसा की आचारसंहिता है। मीमांसादर्शन के अन्तर्गत काम्य, निषिद्ध, नित्य एवं नैमित्तिक, इन चार प्रकार के कर्मों की व्याख्या की गई है। **काम्य कर्म** किसी न किसी कामना से किए गए कर्म हैं, जैसे पुत्र की कामना से किया गया 'पुत्रेष्टि' नामक यज्ञ। **निषिद्ध** कर्म नरकादि अनिष्ट के साधनभूत ब्राह्मणहत्या आदि कर्म हैं।[1] **नित्य** कर्म सन्ध्यावन्दन आदि हैं जिनके न करने पर पाप लगता है। **नैमित्तिक** कर्म वे कर्म हैं, जो पुत्रप्राप्ति की कामना आदि से किए जाते हैं, जैसे–पुत्रेष्टि या जातेष्टि यज्ञ। स्वर्गादि के साधक कर्म हैं–ज्योतिष्टोम यज्ञ। इन नित्यादि कर्मों का बुद्धि-शुद्धि परम प्रयोजन है।[2] यदि देखा जाए तो सदाचरण का मूल चित्तशुद्धि या बुद्धिशुद्धि ही हैं।

श्रुति ही नहीं, स्मृति भी सदाचार का पथ-प्रदर्शन करती है। किन्तु स्मृति द्वारा उपदिष्ट वे विधान एवं नियम ही अनुकरणीय हैं, जिनका श्रुति से विरोध नहीं है। अतः जिन स्मार्त्त नियमों के पीछे स्वार्थ की प्रेरणा है, वे सर्वथा त्याज्य हैं। वैदिक एवं स्मार्त्त कर्त्तव्य कर्मों के अतिरिक्त कुछ ऐसे नियम भी आचरणीय हैं जिनका आधार उपयोगिता है। इसके विपरीत वैदिक आचार एवं धर्म की यह विशेषता अवलोकनीय है, कि वह प्रायः जन साधारण द्वारा स्वीकृत है, एवं उसका समाज कल्याण से सीधा सम्बन्ध है। इस प्रकार वैदिक धर्म एवं आचार की सामाजिक चेतना वेदोपदिष्ट नियमों के पालन की पुनरपि पुष्टि करती है। अत एव कुमारिल वेदोक्त पथ का अनुसरण करने का आदेश देते हुए भी समाजकल्याण एवं परहित की दृष्टि से आचरणीय नियमों को विश्वासयोग्य कहता है।[3] वस्तुतः कुमारिल नीरक्षीर-विवेकी है, क्योंकि वह आचारशील बौद्ध के अहिंसासिद्धान्त की तो प्रशंसा करता है, किन्तु उसकी वेदविरुद्धता की निन्दा करता है। बौद्धों के सत्य एवं असत्य अंश के मिश्रण की तुलना करते हुए कुमारिल का कथन है कि यह कुत्ते की खाल में रखे हुए क्षीर (दूध) के समान है।[4]

## वेदविहित कर्मफल एवं कुमारिल तथा प्रभाकर

वेदोक्त कर्म के फल की अभिलाषा के सम्बन्ध में मीमांसकों में मतभेद है। कुमारिल का मत है कि यज्ञादि कर्म के अनुष्ठान में मनुष्य तभी प्रवृत्त होता है, जब उसे यह ज्ञान हो कि अमुक कर्म के सम्पादन से उसे अमुक फल की प्राप्ति होगी। यही 'इष्टसाधनता ज्ञान' (इष्ट-अभिलषित वस्तु के साधन का ज्ञान) कहलाता है। परन्तु इस विषय में प्रभाकर का मत भिन्न है। प्रभाकर मानता है कि वेदविहित कर्म के सम्पादन में 'कार्यता ज्ञान' कारण है। 'कार्यता ज्ञान' का अभिप्राय है कि मनुष्य को वेदविहित कर्म को कर्तव्य बुद्धि से करना चाहिए। उदाहरण के लिए, काम्यकर्म का सम्पादन कुमारिल की दृष्टि से किसी फल विशेष की कामना से किया जाता है। किन्तु प्रभाकर ऐसा नहीं स्वीकार करते। प्रभाकर का कथन है कि काम्य कर्म का निर्देश वास्तविक अधिकारी की योग्यता-परीक्षा की दृष्टि से किया

---

१. निषिद्धानि नरकाद्यनिष्टसाधनानि ब्राह्मण-हननादीनि। वेदान्तसार, १
२. एतेषां नित्यादीनां बुद्धि-शुद्धिः परमं प्रयोजनम्।
३. श्लोकवार्त्तिक, २.४२-४७।
४. श्वचर्मनिक्षिप्तक्षीरवत्। तन्त्रवार्त्तिक, १.३.६।

गया है। अर्थात् तत्तत् कर्मों का सम्पादक व्यक्ति उस कर्म के सम्पादन का अधिकारी सिद्ध होता है, या नहीं। इस प्रकार वैदिक कर्मों कृत्यों (ज्योतिष्टोम आदि) में व्यक्ति के कल्याण की भावना आधारभूत है। नित्यधर्म के विषय में, कुमारिल एवं प्रभाकर का मत नितान्त स्पष्ट है। कुमारिल जहाँ यह मानता है कि सन्ध्या-वन्दनादि नित्य कर्मों के अनुष्ठान से पाप का क्षय होता है, वहाँ उसके न करने से व्यक्ति पाप का भागी होता है, वहाँ प्रभाकर का कहना है कि सन्ध्या-वन्दनादि वेदोक्त होने के करण, सम्पाद्य हैं, फल की कामना से करणीय नहीं हैं। यहाँ यह टिप्पणी सङ्गत होगी कि फल की कामना न होने पर भी नित्यादि प्रत्येक कर्म का फल तो स्वाभाविक ही है। इस प्रकार यह कहना होगा कि मीमांसा का कर्मवाद जो वैदिक कर्मकाण्ड पर आधारित है, व्यक्ति के दैनिक जीवन व्यवहार का स्वरूप है। किन्तु यहाँ यह भी निःसङ्कोच स्वीकार होना चाहिए कि वास्तविक श्रद्धा एवं विश्वास के अभाव में कर्मकाण्ड का जीवन एक यान्त्रिक व्यवहारमात्र है।

**मोक्ष**–मोक्ष का लक्षण शास्त्रदीपिका में–'प्रपंचसम्बन्धविलयो मोक्षः' कहकर किया गया है। इस लक्षण के अनुसार आत्मा के प्रपंच-सम्बन्ध के विलय का नाम ही मोक्ष है। उक्त मत भाट्ट-मीमांसक का है। प्रभाकर के मत में, 'नियोगसिद्धि ही मोक्ष' है। प्रभाकर के मतानुसार किसी बाह्य फल की कामना किये बिना कर्तव्य-बुद्धि से नित्य-कर्मों का अनुष्ठान ही मोक्ष है। इस प्रकार प्रभाकर भाट्टमत की तरह प्रपंच-सम्बन्ध-विलय को मुक्ति नहीं मानते। मुक्तावस्था के सम्बन्ध में भी मीमांसकों में पर्याप्त मतभेद हैं। मुक्तावस्था के सम्बन्ध में स्वयं भाट्टों में ही दो मत हैं। एक मत के अनुसार, मुक्तावस्था में नित्य सुख की अभिव्यक्ति होती है।[1] यह मत कुमारिलभट्ट का है। उक्त मत के विपरीत, पार्थसारथि के मतानुसार, मुक्तावस्था में सुख का अत्यन्त समुच्छेद रहता है।[2] गुरु-मत में मुक्ति का स्वरूप भाट्टों के उक्त दोनों मतों से भिन्न है। गुरु-मत के अनुसार तो आत्मज्ञानपूर्वक दृष्टि से किये गए वैदिक कर्मों के अनुष्ठान से धर्माधर्म का विनाश हो जाने पर देह तथा इन्द्रियादि सम्बन्ध का जो आत्यन्तिक विच्छेद होता है, वही मोक्ष है।[3]

## अद्वैत वेदान्त और मीमांसादर्शन की तुलनात्मक समीक्षा

यदि भारतीय षड्दर्शन-पद्धतियों के सम्बन्ध मे युगल कल्पना की जाए तो दार्शनिक समानताओं एवं पारस्परिक सम्बन्ध के आधार पर तीन युगल बनते हैं : एक न्याय और वैशेषिक का, दूसरा सांख्य और योग का और तीसरा पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा (अर्थात् वेदान्त) का। वास्तव में, पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा में बड़ा घनिष्ठ सम्बन्ध है। जैसा कि आरम्भ में ही मीमांसादर्शन की चर्चा करते समय कहा जा चुका है, पूर्वमीमांसा वैदिक दर्शन का पूर्व पक्ष है और उत्तरमीमांसा, अर्थात् वेदान्त

---

१. दुःखात्यन्तसमुच्छेदे सति प्रागात्मवर्तिनः।
सुखस्य मनसा मुक्तिर्मुक्तिरुक्ता कुमारिलैः।। मानमेयोदय, पृ० २१२।

२. दोनों मतों के लिए देखिए, वेदान्तकल्पलतिका, पृ० ४।

३. वेदान्तकल्पलतिका, पृ० ४।

उत्तर पक्ष का सिद्धान्त पक्ष।[1] पूर्वमीमांसा का उद्देश्य यदि धर्म और कर्म के महत्त्व की स्थापना है तो उत्तरमीमांसा का उद्देश्य कर्म और ज्ञान का सामंजस्य है। मीमांसक के धर्म में कर्म और ज्ञान के पारस्परिक सम्बन्ध की स्थापना है; परन्तु वेदान्त में ज्ञान और कर्म के भेद को ही मिटाने का प्रयत्न है। इस प्रकार वेदान्तिक दृष्टि से ज्ञान स्वतः कर्म का ही रूप है।[2] पूर्वमीमांसा और उत्तरमीमांसा के पारस्परिक सम्बन्ध के अध्ययन के दृष्टिकोण से आत्मा, ईश्वर तथा मोक्ष के सम्बन्ध में दोनों दर्शन-पद्धतियों के अनुसार विचार करना उपयुक्त होगा।

**आत्मा**—स्वयं मीमांसा में ही आत्मा के सम्बन्ध में प्रभाकर और कुमारिल की दो भिन्न दृष्टियाँ हैं। भाट्ट-मीमांसक के मतानुसार, आत्मा की सक्रियता को स्वीकार किया गया है। भाट्ट-मीमांसक के अनुसार कर्म के दो भेद हैं : स्पन्द तथा परिणाम। आत्मा में स्पन्द न होकर परिणाम होता है।[3] कुमारिल के मत में परिणामी के नित्य होने के कारण आत्मा परिणामी होते हुए भी नित्य है। भाट्ट-मीमांसक का आत्मा चिदचिद्विशिष्ट है। सुख, दुःख, इच्छा तथा प्रयत्नादि आत्मा के अचिदंश के परिणाम हैं।[4] भाट्ट-मीमांसक के अनुसार, आत्मा में जडत्व तथा चैतन्य दोनों हैं। शरीर तथा विषय का संयोग होने पर आत्मा में चैतन्य-उदय देखा जाता है तथा स्वप्नावस्था में विषय-सम्पर्क से रहित होने पर आत्मा में चैतन्य नहीं रहता। यही आत्मा की जडावस्था है। यहाँ मीमांसक कुमारिल और वेदान्त मत का अन्तर द्रष्टव्य है। वेदान्त का आत्मा चैतन्यस्वरूप है, परन्तु मीमांसक कुमारिल के अनुसार, आत्मा चैतन्यविशिष्ट है।

प्रभाकर का आत्मा-सम्बन्धी मत कुमारिल के मत से भिन्न है। कुमारिल की तरह प्रभाकर आत्मा में क्रियावत्ता को नहीं स्वीकार करते। कुमारिल के अनुसार आत्मा का मानस प्रत्यक्ष होता है, तथा उनके मत में आत्मा ज्ञान का कर्ता एवं विषय दोनों है; परन्तु प्रभाकर के मतानुसार, आत्मा को 'अहंप्रत्यय-वेद्य' कहा गया है। इस प्रकार प्रभाकर मीमांसक के अनुसार आत्मा की सत्ता प्रत्येक ज्ञान के कर्ता रूप में मानी गई है।[5] इस प्रकार मीमांसक के अनुसार, आत्मा के कर्तव्य के आधार पर उसमें अहंकार की कल्पना भी की गई है। इसके विपरीत वेदान्तिक दृष्टि से आत्मा में कर्तव्य और ज्ञातृत्व

---

१. For the line of thought commenced by the Mīmāṁsā is completed by Vedānta, which constitutes the last word on the problem of the soul with reference to both knowledge and action. (N.V. Thadani, Mīmāṁsā, Introduction, p. CXI.)

२. N.V. Thadani, Mīmāṁsā, XLIX.

३. यजमानत्वमप्यात्मा सक्रियत्वात् प्रपद्यते।
न परिस्पन्द एवैकः क्रिया नः कणभोजिवत्।। श्लो० वा०, पृ० ७०७।

४. चिदंशेन द्रष्टव्यं सोऽयमिति प्रत्यभिज्ञा, विषयत्वं च अचिदंशेन ज्ञानसुखादिरूपेण परिणामित्वम्। स आत्मा अहंप्रत्ययेनैव वेद्यः। (कश्मीरक सदानन्द : 'अद्वैतब्रह्मसिद्धि')

५. मानमेयोदय, पृ० १६२-१६४।

दोनों का समन्वय है।[1] इस विवेचन से सुस्पष्ट है कि मीमांसा और वेदान्तिक सिद्धान्तों में पारस्परिक सम्बन्ध होते हुए भी पर्याप्त अन्तर है।

**ईश्वर**–जैसा कि कहा जा चुका है, आपदेव तथा लौगाक्षिभास्करादि मीमांसकों ने ही ईश्वर की सत्ता को स्वीकार किया है। लौगाक्षिभास्कर का कथन है कि ईश्वरार्पण-बुद्धि से किया गया कर्म निःश्रेयस का हेतु होता है।[2] कर्मों के सम्बन्ध में ईश्वरार्पण-बुद्धि की यह बात वेदान्त के समान ही है।[3] जहाँ तक प्राचीन मीमांसा का प्रश्न है, जैमिनि के अनुसार धर्म से ही विभिन्न फलों की प्राप्ति होती है, ईश्वर के द्वारा नहीं।[4] इसके विपरीत ब्रह्मसूत्रकार बादरायण के अनुसार ईश्वर कर्म-फल का दाता है।[5] यद्यपि उपर्युक्त दृष्टिकोण के आधार पर मीमांसा और अद्वैत वेदान्त के ईश्वर-सम्बन्धी सिद्धान्त में पर्याप्त भेद है, परन्तु यह तो अवश्य स्वीकार करना होगा कि मीमांसा में जिस बहुदेववाद की स्थापना की गई है, उसी से वेदान्तियों के ब्रह्म अथवा ईश्वर का विकास हुआ है।[6] यों तो पूर्वमीमांसा और उत्तरमीमांसा का सम्बन्ध स्पष्ट ही है।

**मोक्ष**–भाट्ट एवं प्रभाकर मीमांसक के मोक्ष-सम्बन्धी सिद्धान्तों का उल्लेख पीछे किया जा चुका है। भाट्ट-मीमांसक के अनुसार प्रपंच-संबंध के विषय का नाम मोक्ष है।[7] वेदान्तिक दृष्टि से भी जब जीव का मोक्ष होता है तो उसका प्रपंच के साथ सम्बन्ध नष्ट हो जाता है, क्योंकि प्रपंच तो मिथ्या है। अद्वैत वेदान्त विचारधारा के अनुसार समस्त प्रपंच की जननी अविद्या है। ब्रह्म-ज्ञान होने पर अविद्या-निवृत्ति हो जाती है, तो प्रपंच-बुद्धि भी नहीं रहती। अद्वैत वेदान्त की उक्त विचारधारा हमें पूर्वमीमांसा के भाट्ट सम्प्रदाय में भी मिलती है। शास्त्रदीपिका में कहा गया है, और जिस प्रकार जागने पर स्वप्न-प्रपंच नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार ब्रह्मविद्या के द्वारा अविद्या-निवृत्ति होने पर प्रपंच का भी स्वयं विलय हो जाता है।[8] इस प्रकार भाट्ट मत और अद्वैत वेदान्त मत के मोक्ष सम्बन्धी सिद्धान्तों में पर्याप्त पारस्परिक सम्बन्ध दिखाई पड़ता है। निश्चय ही, प्रभाकर मीमांसक के अनुसार, 'नियोगसिद्धिरेव मोक्षः' के आधार पर जिस मोक्ष की कल्पना की गई है, यह अद्वैतवेदान्ती की मुक्ति से पर्याप्त भिन्न है। प्रभाकर के उक्त

---

१. N.V. Thadani : Mīmāṁsā Introduction, p. LXI, LXII.

२. ईश्वरार्पणबुद्ध्यां क्रियमाणस्तु निःश्रेयसहेतुः।–अर्थसंग्रह, पृ० १६६।

३. शांकरभाष्य, गीता, ६।२८।

४. धर्मं जैमिनिरत एव। –ब्रह्मसूत्र, ३।२।४०।

५. ब्रह्मसूत्र, ३।२।३८।

६. It is only when we come to Vedānta that the Mīmāṁsā idea of the gods. and the Sāṅkhya idea of Prakṛti as a good and intellegent power, are expended into that of. Brahma or God. (N.V. Thadani, Mīmāṁsā, Introduction, p. LIX.)

७. शास्त्रदीपिका, पृ० ३५७।

८. अविद्यानिर्मितो हि प्रपंचः स्वप्नप्रपंचवत् प्रबोधनेनैव ब्रह्मविद्यया अविद्याविलीनायां स्वयमेव विलीयते।–शास्त्रदीपिका, पृ० ३५६।

कथन के अनुसार कर्त्तव्य-बुद्धि से किये गए नित्य-कर्मों का अनुष्ठान ही मोक्ष है। इसके विपरीत 'नहि ज्ञानादृते मुक्तिः' के अनुसार अद्वैत वेदान्त में बिना ज्ञान के मुक्ति की कल्पना नहीं की गई है। अद्वैत वेदान्त में तो नित्य-कर्म आदि कर्म परम्परया कारण हैं, न कि साक्षात्। अतः प्रभाकर मीमांसक और अद्वैत वेदान्त सम्मत मोक्ष-सम्बन्धी धारणाएँ भिन्न-भिन्न हैं।

मुक्ति के स्वरूप-निर्णय के सम्बन्ध में यह विचारणीय है कि अद्वैत वेदान्त में मुक्ति की अवस्था में नित्य सुख की अभिव्यक्ति होती है।[1] वैसे तो मन द्वारा भोग्य सुख तथा ब्रह्मानन्द में पर्याप्त अन्तर है, परन्तु दुःखाभाव दोनों में ही है।

उपर्युक्त रीति से विचार करने पर यह निश्चित रूप से ज्ञात होता है कि पूर्वमीमांसा एवं अद्वैतवेदान्त में बड़ा घनिष्ठ सम्बन्ध है। इन दोनों में पहला यदि पूर्वपक्ष है तो दूसरा उत्तरपक्ष।

यों तो षड्दर्शन के अन्तर्गत प्रत्येक दर्शन-पद्धति का एक-दूसरी से कुछ-न-कुछ सम्बन्ध अवश्य है, परन्तु उनमें भी कुछ-एक का विशेष सम्बन्ध है–जैसे न्याय और वैशेषिक का, सांख्य और योग का और पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा का। उत्तरमीमांसा या वेदान्त का तो उपर्युक्त पाँचों दर्शनों से अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध है। यहाँ यह कथन अनुचित न होगा कि न्याय आदि समस्त दर्शनों का पर्यवसान वेदान्त में ही जाकर होता है। इसका कारण यही है कि भारतीय दर्शन-पद्धतियों के विकास का मूल उपनिषद् ग्रन्थ हैं।[2] और इन उपनिषद्-ग्रन्थों का समन्वयभूत सिद्धान्त अद्वैत वेदान्त हैं।[3]

## निष्कर्ष सूत्र

नास्तिकवाद को रोकने एवं वैदिक धर्म की प्रतिष्ठा की दृष्टि से मीमांसा का योगदान भारतवर्ष के सामाजिक एवं दार्शनिक परिवेष में विशेष रूप से विचार्य एवं प्रशंसनीय है। इसके अतिरिक्त मीमांसा दर्शन की यह विशेषता भी उल्लेखनीय है कि उसमें स्वर्ग के सुख की कामना के निमित्त सत् की प्रेरणा एवं नरक की हेयता को दृष्टि में रखकर असत् कर्म के निराकरण के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया है। चाहे, स्वर्ग-नरक की अस्तिता हो अथवा न हो, किन्तु इस कल्पना ने समाज को सत्पथ का प्रदर्शन निश्चित रूप से किया है। साथ ही साथ भारतीय संस्कृति, धर्म, धार्मिकों, आचार्यों, विद्वानों, वृद्धों एवं

---

१. मानमेयोदय, पृष्ठ २१२।

२. *Ranade* : Constructive Survey of Upaniṣadic Philosophy, p. 178-179. (Oriental Book Agency, Poona)

३. वेदान्तो नामोपनिषत्प्रमाणम्।–वेदान्तसार, पृ० २ (चौखम्बा संस्करण)।

वरिष्ठ पारिवारिकों के प्रति श्रद्धा के पवित्र भाव की प्रतिष्ठा भी मीमांसा के द्वारा ही सम्भव हुई थी। इस प्रकार समस्त समाज में श्रद्धा एवं पवित्रता तथा सद्भाव का वातावरण उत्पन्न करना मीमांसा की महत्त्वपूर्ण सामाजिक देन कही जाएगी। दार्शनिक दृष्टि से 'अपूर्व' सिद्धान्त मीमांसादर्शन का अपूर्व एवं विशेष रूप से महत्त्वपूर्ण देन के रूप में स्वीकारा जाता है। 'अपूर्व' यज्ञादि कर्मकर्ता की वह शक्ति है, जो उसे कर्मसम्पादन के पश्चात् उपलब्ध हुई है, तथा स्वभावतः जिसकी सत्ता फलपूर्ववर्त्तिनी है। निश्चित ही, वह कर्म सम्पादन के पूर्व नहीं थी, अत एव वह अपूर्व कही गई है। उसका फल कर्म के सम्पादनकर्त्ता को जीवन में कभी भी मिल सकता है। यही 'अपूर्व' है। 'अपूर्व' का यह सिद्धान्त गीतावर्ती "अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्" सिद्धान्त ही तो है। कर्म का फल अवश्यम्भावी है, इस सिद्धान्त का निराकरण न गीता करती है, और न वेदान्त। यहाँ यह कथन समुचित होगा कि जैसा कि मीमांसा ने स्वीकार किया है, यदि अपूर्व अदृष्ट शक्ति के रूप में व्यक्ति के कर्मफल का व्यवस्थापक है, तव तो यह शब्दान्तर से ईश्वर की ही कल्पना कही जा सकती है। वास्तविकता तो यह है कि ईश्वरीय सत्ता भारतीय दर्शन की एक अनिवार्य अपेक्षा थी, जिसे स्पष्ट रूप से उपनिषदों सहित सभी आस्तिक दर्शनों को देर-सबेर स्वीकार करना ही पड़ा। जैसा कि सांख्यदर्शन के प्रकरण में कहा जा चुका है, निरीश्वर सांख्य में ईश्वराभाव की न्यूनता के कारण विज्ञानभिक्षु का "सेश्वर सांख्य" विकसित हुआ था। योग में तो 'पुरुष विशेष' ईश्वर का ही रूप था। इसी प्रकार न्याय ने भी अनुमान के आधार पर ईश्वर को स्वीकार किया था। क्या, इसी विचार परम्परा में 'सेश्वर मीमांसा' नहीं आती। यद्यपि जैमिनि प्रभृति प्राचीन मीमांसकों ने ईश्वर की सत्ता को न स्वीकार कर यज्ञ को ही सब कुछ माना था, किन्तु आपदेव एवं लौगाक्षिभास्कर प्रभृति परवर्त्ती मीमांसकों ने स्पष्ट रूप में ईश्वर की सत्ता को स्वीकार किया था।[1] मीमांसक प्रभाकर एवं उनके अनुयायी भी ईश्वर की सत्ता को स्वीकार करते हैं। यहाँ यह भी ज्ञातव्य है कि प्रभाकर ईश्वर की अनुमानगम्यता का तो खंडन करते हैं, किन्तु ईश्वर का नहीं।[2] वैष्णवाचार्य वेदान्तदेशिक ने भी ईश्वर की अपेक्षा का अनुभव करते हुए 'सेश्वर मीमांसा' ग्रन्थ के अन्तर्गत मीमांसा एवं वेदान्त का समन्वय प्रस्तुत करते हुए ईश्वर तत्त्व की प्रतिष्ठा का बलपूर्वक समर्थन किया था। वास्तविकता तो यह थी, कि किसी दैविक शक्ति को स्वीकार किए बिना 'अपूर्व' द्वारा कर्मफल की व्यवस्था

---

१. ईश्वरार्पणबुद्ध्या क्रियमाणस्तु निःश्रेयसहेतुः, न च तदर्पणबुद्ध्याऽनुष्ठाने प्रमाणाभावः। "यत् करोषि यदश्नासीति" भगवद्गीतास्मृतेरेव प्रमाणत्वात्। स्मृतिचरणे–तत् प्रामाण्यस्य श्रुतिमूलकत्वेन व्यवस्थापनात्। अर्थसंग्रह, पृ० १६६, तथा देखें, मीमांसान्यायप्रकाश, पृ० १६७।

२. एवं चानुमानिकत्वमेवेश्वरस्य निराकृतम् नेश्वरोऽपि निराकृतः। अत एव न प्रभाकरगुरुभिः ईश्वरनिरासः कृतः। तत्समर्थनं च वेदान्तमीमांसायां क्रियते। प्रभाकरविजय, पृ० ८२।

का दर्शन तर्क समीचीन नहीं था। इसीलिए उत्तरवर्त्ती मीमांसकों एवं अन्य दार्शनिकों ने मीमांसा में ईश्वरतत्त्व की प्रतिष्ठापना की थी। यह स्वीकार्य है कि 'अपूर्व' कर्मोत्पन्न है, एवं जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, कर्म एवं फल की मध्यवर्तिनी शृंखला है,[1] किन्तु समस्या यह है कि भौतिक कर्म से उत्पन्न अनाध्यात्मिक 'अपूर्व' के फल की व्यवस्था के लिए किसी आध्यात्मिक दैविक प्रेरणा शक्ति एवं कर्तृत्व की अनिवार्य अपेक्षा है, अत एव उत्तरवर्त्ती मीमांसकों को भी ईश्वर को स्वीकार करने में हिचकिचाहट नहीं थी। वेदान्त में आकर तो ईश्वरसिद्धान्त पूर्णतया प्रतिष्ठापित हो गया था, जहाँ धर्माधर्म के प्रेरक एवं कर्मफल के दाता के रूप में ईश्वर के स्वरूप का निर्धारण किया गया था। ईश्वर सिद्धान्त का निरूपण अग्रिम अध्याय में वेदान्त सिद्धान्तों के विवेचन के अवसर पर किया जाएगा।

जिस प्रकार ईश्वर के सम्बन्ध में प्राचीन एवं उत्तरवर्त्ती मीमांसकों में मतान्तर है, उसी प्रकार देवता (देवत्व) के सम्बन्ध में भी मीमांसकों में मतभेद मिलता है। मीमांसा यज्ञ के अभिप्राय से इन्द्र, वरुण आदि अनेक देवों को स्वीकार करती है, अन्यथा यज्ञ की आहुतियों का उद्देश्य क्या होगा। देवता ही यज्ञ में आहुति देकर प्रसन्न किए जाते हैं। मीमांसक देवताओं के शारीरिक रूप को नहीं स्वीकार करते। इस सम्बन्ध में शबर का मत है कि वेदवर्णित देवों का स्वरूप स्तुतिपरक है। शाबरभाष्य में एक दृष्टान्त प्रस्तुत करते हुए कहा गया है, कि यह कथन, कि हमने आपका हाथ पकड़ लिया है, यही बोध कराता है कि हम आपकी शरण में आ गए हैं।[2] प्रभाकर एवं कुमारिल दोनों ही देवताओं के शरीरधारी स्वरूप को नहीं स्वीकार करते। प्राचीन एवं उत्तरकालिक मीमांसकों का यह भेद भी द्रष्टव्य है कि जहाँ प्राचीन मीमांसक देवताओं की वास्तविकता को स्वीकार करते थे, वहाँ उत्तरकालिक मीमांसक देवताओं पर बल न देकर मन्त्रों पर ही विशेष रूप से दत्तचित्त रहते थे, क्योंकि उनका मानना था कि मन्त्रों से ही फल की प्राप्ति होती है। ये देवताओं को काल्पनिक मानते हुए भी, उन्हें यज्ञाहुति फलेप्सा से देते थे।[3] किन्तु एक ओर देवताओं को कल्पना मात्र मानना, और दूसरी ओर उन्हें प्रसन्न करके फलप्राप्ति की कामना करना परस्पर विरोध नहीं तो क्या है। मैं समझता हूँ, जब देवता के आन्तरिक स्वरूप को ये मीमांसक स्वीकार ही करते हैं, तो उनके बाह्य स्वरूप को स्वीकारने में क्या आपत्ति है। जो भीतर, सो बाहर। यह धारणा उत्तरवर्त्ती मीमांसकों का पाखंड मात्र है। इस सम्बन्ध में वेदान्त की दृष्टि समुचित एवं प्रशंसनीय है, कि वह ईश्वर के सगुण रूप को स्वीकार करता है, एवं देवादि की प्रतीकोपासना को भी अङ्गीकार करता है। वैसे, मीमांसा में देवताओं का विग्रह भी स्वीकार किया गया है–

---

१. अतः कर्मणो वा काचिदुत्तरावस्था फलस्य वा पूर्वावस्थाऽपूर्वनामास्ति, इति तर्क्यते। ब्र० सू० शा० भा० ३.२.४०।

२. शाबरभाष्य, ६.१.६।

३. धर्माधर्मयोरपि कारयितृत्वेनेश्वरो हेतुर्व्यपदिश्यते फलस्य च दातृत्वेन 'एष ह्येव साधु कर्म कारयति तं यम् एभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते' एष एव असाधु कर्म कारयति तं यम् अधोनिनीषते इति। ब्र. सू.शा.भा. ३.२.४१।

विग्रहो दृविषां भोग ऐश्वर्यं च प्रसन्नता।
फलदातृत्वमित्येतत् पञ्चकं विग्रहादिकम् ।।

## आत्मा एवं आत्मज्ञान

आत्मा, आत्मज्ञान एवं ज्ञान के सम्बन्ध में मीमांसकों ने सूक्ष्म दृष्टि से विचार करते हुए, आत्मा को वेदान्त के समान स्वयं प्रकाश न मानकर मानस प्रत्यक्ष का विषय स्वीकार किया है। इस प्रकार आत्मज्ञान एक मानस प्रक्रिया है। इस प्रक्रिया के अनुसार अहं चेतना के मन्थन एवं मनन के द्वारा शरीर से भिन्न आत्मतत्त्व का बोध होता है। यह मत कुमारिल का है। आत्मा शरीर से भिन्न मनुष्य की अहंचेतना का आधार है। वस्तुतः आत्मा ही मन की चेतन तथा अवचेतन अवस्था में अहं के रूप में वर्त्तमान रहता है। जहाँ कुमारिल ने आत्मा को मानस प्रत्यक्ष का विषय कहा है, वहाँ प्रभाकर आत्मा को ही ज्ञाता स्वीकार करता है। प्रभाकर का कथन है कि वस्तु से ज्ञान के साथ ही आत्मा का ज्ञान सम्भव है। इस दृष्टिकोण के अनुसार आत्मा एवं वस्तु, दोनों ज्ञान द्वारा प्रकाश्य हैं। उदाहरणार्थ, जब हम किसी वस्तु को देखते हैं, तो उस वस्तु के ज्ञान के प्रकाश में ज्ञात के रूप में आत्मा का भी ज्ञान होता है।

किन्तु आत्मा की स्वयंप्रकाशता को न कुमारिल स्वीकारते हैं, और न प्रभाकर। इस सम्बन्ध में दोनों ही एकमत हैं, एवं ये वेदान्त विरोधी हैं। आत्मा की स्वयं प्रकाशता का निराकरण करते हुए मीमांसक का तर्क है कि यदि आत्मा स्वयंप्रकाश हुआ होता तो गहरी नींद में भी इसका अनुभव सम्भव होता, जब इन्द्रियों का समस्त व्यापार स्पन्दरहित होता है। मीमांसक पुनः अपने मत के समर्थन में तर्क प्रस्तुत करते हुए कहता है कि 'सुखमहमस्वाप्सं न किञ्चिदवेदिषम्' (मैं सुखपूर्वक सोया, किन्तु मुझे कुछ ज्ञान नहीं है), इस सुषुप्तावस्था में न आनन्द की स्थिति होती है, और न स्वयंप्रकाश आत्मा की ही सत्ता होती है। "मैं सुखपूर्वक सोया" यह तो दुःखाभाव की ही स्थिति है। किन्तु मीमांसक से यदि पूछा जाय कि दुःखाभाव एवं सुख अथवा आनन्द (सामान्यतया) की स्थिति में क्या अन्तर है, तो उसे भेद करना कठिन होगा। वस्तुतः आनन्द भी तो दुःखाभाव ही है। इस सम्बन्ध में वेदान्त का ही मत समीचीन है, कि सुषुप्ति में सुख-दुःख का भोक्ता अन्तःकरण आत्मा में लीन हो जाता है, किन्तु सुषुप्ति में सूक्ष्म जीव दुःखाभावरूप सुख का अनुभव सूक्ष्म वृत्ति द्वारा संस्कार के द्वारा करता है। सुषुप्ति से उठने के पश्चात् जीव उसी सुखानुभव का स्मरण करते हुए कहता है, 'मैं सुखपूर्वक सोया'। अतः मीमांसक का यह कथन समीचीन नहीं है कि सुषुप्ति में न आनन्दानुभव होता है, और न स्वयं प्रकाश आत्मा की ही सत्ता होती है। मीमांसक की ज्ञान, ज्ञाता एवं ज्ञेय विषयक मीमांसा भी उसकी सूक्ष्म एवं सतर्क चिन्तन दृष्टि का परिणाम है। ज्ञान के द्वारा ही ज्ञाता एवं ज्ञेय का बोध होता है। इस प्रकार मीमांसादर्शन के

---

१. This is indeed different from prabhakara's analysis, who regarded the cagnition of self as inseparable from the object. S.N. Dasgupta, History of Indian Philosophy, Vol. I, p. 401.

२. तदानीमेतावीश्वरप्राज्ञौ, प्रातिसूक्ष्माभिरज्ञानवृत्तिभिरानन्दमनुभवतः। वेदान्तसार।

रामानुज-वेदान्त की जीवसम्बन्धित विचारधारा में मौलिक भेद हैं।

## जगत्

शांकरवेदान्त का जगन्मिथ्यात्व का सिद्धान्त प्रसिद्ध है। अद्वैतवेदान्त के व्याख्याताओं द्वारा मिथ्यात्व की व्याख्या सदसद्विलक्षणत्व की जाने पर भी, इस दर्शन पर आलोचकों द्वारा पलायनवादिता का अनुचित आरोप लगाया गया है। शांकरवेदान्त में जगत् की व्यावहारिक सत्ता निःसंकोच स्वीकार की गई है, परन्तु रामानुजदर्शन में जगत् को मूलतया सत्य स्वीकार किया गया है। दोनों दर्शन पद्धतियों की तुलना करते हुए घाटे महोदय लिखते हैं–

According to one, the world as we perceive it, is unreal, only an appearence superimposed through nescience on the real entity, i.e. Brahman, just like that of serpent superimposed on a rope. According to the other, the world, though inexplicable, is however, as real as the Brahman.[1]

घाटे साहब के उपर्युक्त कथन के अनुसार रज्जु में आरोपित सर्प के समान अज्ञान के कारण ब्रह्म में आरोपित जगत् के शांकरवेदान्तगत स्वरूप से रामानुजाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त का निरूपण करते समय कहा जा चुका है, रामानुज-वेदान्त द्वारा प्रतिपादित ब्रह्म एवं जगत् का शरीर-शरीरी-सम्बन्ध भी शांकरवेदान्त में पूर्ण विपरीत है।

शांकरवेदान्त का, ब्रह्म एवं जगत् के सम्बन्ध में प्रचलित अधिष्ठानवाद का सिद्धान्त भी रामानुज-दर्शन पद्धति में ग्राह्य नहीं है। अद्वैतियों के अधिष्ठानवाद के अनुरूप ब्रह्म अधिष्ठान एवं जगत् अध्यास अविद्या रूप है। जबकि रामानुज-वेदान्त के अन्तर्गत अविद्यावाद या मायावाद सिद्धान्त को मूलतया अस्वीकार किया गया है। मायावाद सिद्धान्त के विरोध में रामानुज ने जो आक्षेप लगाये हैं, उनकी समीक्षा अभी आगे की जायेगी।

## कार्य-कारणवाद

शांकर-वेदान्त एवं रामानुज-वेदान्त के कार्यकारणवाद-सिद्धान्त भी एक-दूसरे से विरुद्ध हैं। शांकर-वेदान्त के अन्तर्गत मायाशक्तिसम्पन्न ब्रह्म जगत् का उपादान-कारण एवं निमित्तकारण दोनों हैं। माया के कारण ब्रह्म जगत् का उपादानकारण है, एवं चैतन्यरूप होने के कारण निमित्त-कारण है। रामानुजदर्शन के अनुसार सृष्टि एवं प्रलय ब्रह्म की ही दो स्थितियों के नाम हैं। (रामानुजभाष्यगीता, १३।२, ६।७) प्रलयावस्था में जो ब्रह्म कारणरूप से स्थित रहता है वही सृष्टिकाल में कार्यावस्थ देखा जाता है। इस प्रकार सृष्टि एवं प्रलय ब्रह्म की ही दो स्थितियाँ हैं। उपर्युक्त विवेचन के अनुसार रामानुज सत्कार्यवाद[2] के समर्थक हैं, और शंकराचार्य विवर्तवाद के। सत्कार्यवाद के अनुसार कारण में कार्य की सत्ता वर्तमान रहती है। जैसा कि अभी कह चुके हैं, जगत् की कार्यता ब्रह्म के अवस्थान्तर का ही नाम है।[3] इसके विपरीत शांकरवेदान्त के अनुसार जगत् की सत्ता मायिक होने के कारण, न ब्रह्म का कार्य

---

१. *Ghate* : The Vedānta, p. 173.
२. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 678.
३. अवस्थान्तरापत्तिरेव हि कार्यता। –रामानुजाभाष्य, गीता १३।२।

है, और न परिणाम। शांकरवेदान्त में तो जगत् ब्रह्म का विवर्त है। विवर्तवाद के अनुसार जगत् ब्रह्म का कार्य न होकर मायिक, एवं मिथ्या प्रतीतिमात्र का फल है। कार्य-कारण-सम्बन्धी उक्त विचार के कारण ही शंकराचार्य एवं रामानुजाचार्य के ख्यातिसम्बन्धी विचार में भी अन्तर है। रामानुज के अनुसार शुक्ति आदि में रजतादि की ख्याति असत्ख्यातिवादी बौद्ध की तरह असत् अथवा शांकरवेदान्ती की तरह अनिर्वचनीय न होकर सत् है। इसके विपरीत शांकरवेदान्त के अन्तर्गत शुक्ति आदि में रजतादि की ख्याति को सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय कहा गया है।

उपर्युक्त विवेचन के अनुसार शंकराचार्य एवं रामानुजाचार्य के कार्य-कारण-सम्बन्धी सिद्धान्त में पर्याप्त अन्तर मिलता है।

## मुक्ति का विचार

रामानुज-दर्शन की मुक्तिविषयक विचारणा के अवसर पर अभी पीछे रामानुज एवं शांकरवेदान्त की मुक्ति से सम्बन्धित अन्तर का संकेत किया गया था। निश्चय ही, दोनों की मुक्तिविषयक विचारधारा में पर्याप्त अन्तर है। शंकराचार्य द्वारा प्रतिपादित अद्वैतवेदान्त की प्रक्रिया के फलस्वरूप मुक्ति जीव की ब्रह्मदशा-प्राप्ति का नाम है। जब जीव की अविद्या निवृत्त हो जाती है, तो वह ब्रह्मस्वरूपता को प्राप्त होता है। शांकरवेदान्त के इस दृष्टिकोण से रामानुज का मौलिक विरोध है। रामानुज के मतानुसार मुक्त जीव एवं ब्रह्म की पृथक् सत्ता स्वीकार की गई है। शांकरवेदान्त के विपरीत रामानुजाचार्य का विचार है, कि मुक्त जीव ब्रह्मभाव को प्राप्त करता है, न कि स्वरूपैक्य को। (श्रीभाष्य १।१।१), इसके अतिरिक्त रामानुज-वेदान्त में, जहाँ, मुक्त जीव का चन्द्रादिलोकगमन संगत है,[१] वहाँ, शांकरवेदान्त में ब्रह्मभावापन्न मुक्त जीव की परलोकादिगमनशीलता का पूर्णतया निराकरण किया गया हैं।[२]

शंकराचार्य एवं रामानुजाचार्य के मुक्तिसम्बन्धी विचार का यह अन्तर और विचार्य है कि जहाँ, शंकराचार्य जीवन्मुक्ति एवं विदेहमुक्ति, दोनों के समर्थक हैं, वहाँ रामानुजाचार्य के मतानुसार केवल विदेहमुक्ति को ही स्वीकार किया गया है।[३] रामानुजाचार्य का सिद्धान्त है, कि जब जीव को परब्रह्म का अनुभव हो जाता है, तो फिर उसे शरीरग्रहण करने की आवश्यकता नहीं पड़ती।[४] परन्तु शांकरवेदान्त के अनुसार अविद्यानिवृत्ति के फलस्वरूप आत्मवोध होने पर जीव को तब तक शरीर धारण करना पड़ता है, जब तक कि प्रारब्ध कर्मों का भोग समाप्त नहीं हो जाता। यहाँ तक, कि अपान्तरतमा आदि को भी अक्षीण कर्मों के भोग के लिए जन्म ग्रहण करना पड़ता था। इस प्रकार शांकरवेदान्त में जीवन्मुक्ति

---

१. श्रीभाष्य, २।३।२०।

२. ब्र० सू०, शा० भा० ४।३।७।

३. *For Ramanuja there is no Jivanmukti, –Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 710.

४. श्रीभाष्य, ४।४।२०।

एवं विदेहमुक्ति दोनों को ही स्वीकार किया गया है।

## तत्त्वमसि

शांकर-वेदान्त और रामानुज-वेदान्त की, 'तत्त्वमसि' आदि महावाक्यों की समन्वयदिशा में भी भेद है। शांकरवेदान्तानुगत 'तत्त्वमसि' का प्रतिपादन पंचम अध्याय के अन्तर्गत विस्तृत रूप में किया जा चुका है। शांकरवेदान्त के अनुसार 'तत्वमसि' में 'तत्' पद परोक्षत्वादिविशिष्ट चैतन्यस्वरूप ब्रह्म एवं 'त्वम्' पद अपरोक्षत्वादिविशिष्ट चैतन्यस्वरूप जीव का बोधक है। दोनों के परोक्षत्व एवं अपरोक्षत्व अंशों में विरोध होने पर भी जहदजहल्लक्षणा या भागलक्षणा द्वारा जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य का प्रतिपादन किया जाता है। आचार्य रामानुज का दृष्टिकोण शांकरवेदान्त के उक्त दृष्टिकोण से भिन्न है। आचार्य रामानुज के मतानुसार 'तत्त्वमसि' में 'तत्' पद सर्वज्ञ, सत्यसंकल्प एवं जगत्कारणरूप ब्रह्म का बोधक है, और 'त्वम्' पद अचिद्विशिष्ट जीवशरीरक ब्रह्म का।[1]

अचिद्विशिष्ट जीवशरीरक ब्रह्म रामानुज वेदान्त का अन्तर्यामी ब्रह्म है। रामानुजाचार्य के मतानुसार जीवात्मा के वाचक 'तत्त्वमसि', आदि महावाक्यों के अन्तर्वर्त्ती 'त्वम्' आदि शब्दों का परमात्मा में ही पर्यवसान है। इसीलिए तो परमात्मा के द्वारा 'मामेव विजानीहि' (मुझ ही को जानो) और 'मामुपासस्व' (मेरी उपासना करो) का उपदेश दिया गया है। इसी प्रकार वामदेव का यह कथन है, कि 'मैं ही सूर्य हूँ' परमात्मा के अन्तर्यामित्व का ही सूचक है।[2] अनन्त ब्रह्म के अन्तर्गत ब्रह्म के सर्वगत एवं अन्तर्यामी होने के कारण प्रत्येक जीव में उसकी सत्ता देखी जा सकती है। अतः प्रत्येक जीव प्रह्लाद की तरह यह कह सकता है, कि अनन्त परमात्मा के सर्वगत होने के कारण मैं उस परमात्मा का ही रूप हूं, मुझ से सारा संसार उत्पन्न हुआ है, मैं सब कुछ हूँ और मुझ सनातन में सब कुछ स्थित है।[3]

इस प्रकार रामानुजाचार्य ने उपर्युक्त दृष्टि से विचार करते हुए 'तत्'पदबोध्य, जगत्कारण ब्रह्म एवं 'त्वम्' पदबोध्य अन्तर्यामी ब्रह्म के ऐक्य का प्रतिपादन किया है।

## मायासम्बन्धी दृष्टिकोण

यों तो, शांकरवेदान्त एवं रामानुजवेदान्त, दोनों ही दर्शनपद्धतियों में माया की चर्चा मिलती है, परन्तु दोनों का मायासम्बन्धी दृष्टिकोण एकदम भिन्न है। शांकरवेदान्त का तो प्रासाद ही मायावाद पर आधारित है। क्योंकि मायावाद को स्वीकार किए बिना अद्वैतवाद की सिद्धि ही असम्भव है। शांकर-वेदान्त के अनुसार माया शब्द का अर्थ मायावी परमेश्वर की शक्ति है।[4] परमेश्वर की यह माया शक्ति

---

१. तत्त्वमसि, अयमात्मा ब्रह्मेत्यादिषु तच्छब्दब्रह्मशब्दवत् त्वमयमात्मेति शब्दा अपि, जीवशरीरकब्रह्म-वाचकत्वेनैकार्थाभिधायित्वात्। –श्रीभाष्य, २।३।४५।

२. श्रीभाष्य, १।१।३१।

३. सर्वगतत्वादनन्तस्य स एवाहमवस्थितः।
मत्तः सर्वमहं सर्वं मयि सर्वं सनातने।। –विष्णुपुराण, १।१६।८५।

४. शा० भा०, श्वे० उ० ४।१०।

सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय एवं मिथ्या है। इसके विपरीत रामानुजाचार्य ने माया को परमात्मा की विचित्र शक्ति का रूप दिया है। इन्होंने माया शब्द को आश्चर्य अर्थ का बोधक माना है।[१] इसके अतिरिक्त रामानुजाचार्य ने एक स्थल पर माया शब्द का अर्थ कूटयुक्ति भी किया है।[२] अतः निश्चित ही मिथ्यात्व एवं अनिर्वचनीयत्व की बोधक शांकरवेदान्त की मायासम्बन्धी विचारधारा से रामानुज का मायासम्बन्धी दृष्टिकोण पूर्णतया भिन्न है। दोनों दर्शनपद्धतियों के मायासम्बन्धी दृष्टिकोण में भेद का होना स्वाभाविक ही है, क्योंकि रामानुजाचार्य का विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त मायावाद की ही प्रतिक्रिया से उत्पन्न हुआ है। शांकरवेदान्त के माया सम्बन्धी दृष्टिकोण ने जहाँ, जगत् के मिथ्यात्व का विचार प्रस्तुत किया था, वहाँ रामानुजाचार्य ने शांकरवेदान्त के उक्त दृष्टिकोण की विरोधिनी प्रतिक्रिया के फलस्वरूप जगत् को सत्य सिद्ध किया था। इतना ही नहीं, रामानुजाचार्य ने शांकरवेदान्त के माया सम्बन्धी दृष्टिकोण के सम्बन्ध में कुछ आक्षेप भी लगाये थे। यहाँ इन आक्षेपों का उल्लेख एवं समीक्षण उपयुक्त होगा। रामानुजाचार्य के यह आक्षेप रामानुजवेदान्त के अन्तर्गत सात अनुपपत्तियों के रूप में मिलते हैं। यहाँ सातों अनुपपत्तियों के अन्तर्गत रामानुजाचार्य के मायावादविरोधी आक्षेपों का निरूपण एवं समीक्षा की जाएगी।

## १. आश्रयानुपपत्ति

शांकरवेदान्त के अविद्यासम्बन्धी दृष्टिकोण की आलोचना करते हुए रामानुजाचार्य का कथन है, कि अविद्या का आश्रय अनुपपन्न है। अतः निराधार अविद्या की स्थिति नहीं सिद्ध की जा सकती। रामानुजाचार्य का तर्क है, कि जीव एवं ब्रह्म दोनों ही अविद्या के आश्रय नहीं सिद्ध किये जा सकते। जीव तो अविद्या का आश्रय इसलिए नहीं सिद्ध किया जा सकता, कि वह स्वयं अविद्याकल्पित है, और ब्रह्म अविद्या का आश्रय इसलिए नहीं कहा जा सकता कि वह ज्ञानस्वरूप होने के कारण, अविद्या का विरोधी है।[३] इस प्रकार रामानुजाचार्य का तर्क है, कि अविद्या न ब्रह्माश्रित कही जा सकती है और न जीवाश्रित।

**समीक्षा**–डा० प्रभुदत्त शास्त्री ने रामानुजाचार्य के उपर्युक्त आक्षेप की समालोचना करते हुए निम्नलिखित दो दोष बतलाए हैं–

(१) आश्रयानुपपत्ति के अन्तर्गत रामानुजाचार्य के तर्क का पहला दोष तो यह है, कि वे अविद्या को सत् पदार्थ मानकर उसके आश्रय का अन्वेषण करते हैं, जब कि अविद्या सत् न होकर असत् है। अविद्या विद्या का अभाव एवं आवरण है। इस सम्बन्ध में डा० प्रभुदत्त शास्त्री ने एक दृष्टान्त देते हुए कहा है कि जिस प्रकार लकड़ी में अग्नि छिपी रहती है, उसी प्रकार उपाधियों में ब्रह्म की सत्ता एवं चैतन्य भाव छिपा रहता है।[४]

---

१. मायाशब्दो ह्याश्चर्यवाची। –श्रीभाष्य, ३।२।३।

२. रामानुजभाष्य, गीता ७।१५।

३. अतो ज्ञानस्वरूपस्य ब्रह्मणो विरोधादेव नाज्ञानाश्रयत्वम्। –श्रीभाष्य, १।१।१।

४. *P.D. Shastri* : The Doctrine of Māyā, p. 122.

**आलोचना**–तर्क की कसौटी पर प्रभुदत्त जी का उपर्युक्त मत खरा नहीं उतरता। जैसा कि, प्रभुदत्त जी का कथन है, यदि अविद्या को विद्या का अभाव माना जाएगा, तो अविद्या आवरणशक्ति का कार्य ही किस प्रकार कर सकती है। इसके अतिरिक्त डा० प्रभुदत्त जी के कथन के विपरीत अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत अविद्या या अज्ञान को अभाव रूप न मानकर भाव रूप माना गया है।[1]

(२) डा० प्रभुदत्त जी के अनुसार रामानुजाचार्य के तर्क का दूसरा दोष यह है कि वे ब्रह्म एवं जीव की पृथक् -पृथक् सत्ता स्वीकार करते हैं। ब्रह्म एवं जीव की भेदव्यवस्था का निराकरण करते हुए डा० प्रभुदत्त जी का कथन है कि उपाधि के कारण ही ब्रह्म और जीव की भेद व्यवस्था सम्भव है। जहाँ तक अविद्या के आश्रय का प्रश्न है, मन और इन्द्रियों की उपाधियाँ ही अविद्या की आश्रय हैं।[2]

**आलोचना**–प्रथम मत के समान ही डा० प्रभुदत्त जी का दूसरा मत भी दोषपूर्ण है। जैसा कि अभी ऊपर कहा जा चुका है, डा० प्रभुदत्त जी ने जीव एवं ब्रह्म के भेद का निराकरण किया है, परन्तु अद्वैतवेदान्त के अनुसार परमार्थ दृष्टि से अभेद होते हुए भी अविद्योपाधि के कारण जीव एवं ब्रह्म का भेद देखने में आता है। इसके अतिरिक्त डा० प्रभुदत्त जी का, मन और इन्द्रियों की उपाधियों को अविद्या का आश्रय कहना भी संगत नहीं है, क्योंकि मन और इन्द्रियों की उपाधियाँ भी अविद्यारूप ही हैं। इस प्रकार डा० प्रभुदत्त जी ने रामानुजाचार्य की आश्रयानुपपत्ति के विरोध में जो तर्क प्रस्तुत किए हैं, वे अप्रामाणिक एवं अयुक्त हैं। परन्तु डा० प्रभुदत्त जी के तर्कों को अयुक्ति से हमारा तात्पर्य रामानुजाचार्य की आश्रयानुपपत्ति को युक्ति-युक्त कहना कदापि नहीं है।

रामानुजार्य की आश्रयानुपपत्ति के विरोध एवं आश्रयोपपत्ति के समर्थन में यह कहा जाएगा कि अविद्या जीवाश्रया है। यदि कहा जाए कि अविद्या को जीवाश्रया मानने पर अन्योऽन्याश्रय दोष की सम्भावना है, तो यह अयुक्त है, क्योंकि अविद्या एवं जीव का सम्बन्ध अनादि है।[3] इस प्रकार जीव एवं अविद्या का अनादिसम्बन्ध होने के कारण रामानुजाचार्य का यह कथन उचित नहीं है कि जीव को अविद्या द्वारा कल्पित होने के कारण अविद्या का आश्रय नहीं कहा जा सकता। दोनों के अनादि होने के कारण अविद्या जीवाश्रया है, और जीव अविद्याश्रय।

## विवरणकार का मत

विवरणप्रस्थान के अनुसार अविद्या का आश्रय जीव न होकर ब्रह्म है। इस मत के अनुसार अविद्या स्वरूपज्ञान की उपाधि एवं अविरोधिनी है।[4] अतः रामानुजाचार्य का ब्रह्म एवं अविद्या में विरोध

---

१. वेदान्तसार, ६।

२. *P.D. Shastri* : The Doctrine of Maya, p. 122.

३. अविद्येयं जीवाश्रया। न चान्योऽन्याश्रयः, अनादित्वादविद्या-जीवतत्सम्बन्धात्।
–अनन्तकृष्ण शास्त्री : अद्वैततत्त्वसुधा, द्वितीय भाग, प्रथम संपुट, पृ० १७१)।

४. विवरणप्रस्थाने त्वविद्या ब्रह्माश्रया। सादिस्वरूपज्ञानोपाधिः, तदविरोधिनी च। –वही, पृष्ठ १७२।

देखना समुचित नहीं है। रामानुजाचार्य द्वारा तर्किक ब्रह्म एवं अविद्या के विरोध के सम्बन्ध में यह कहना और युक्ति-युक्त होगा कि ब्रह्मज्ञान, अज्ञान या अविद्या का निवर्तक नहीं है, अपितु अखण्डाकारवृत्ति ही अज्ञान की निवर्तक है। अतः ब्रह्मज्ञान एवं अविद्या में विरोध मानना असंगत है।

## २. ब्रह्मावरकत्वानुपपत्ति

ब्रह्मावरकत्वानुपपत्ति को ही तिरोधानानुपपत्ति भी कहते हैं। मायावाद-सिद्धान्त के अन्तर्गत अविद्या की आवरणशक्ति का निरूपण किया गया है। अविद्या की आवरणशक्ति के कारण ही जीव ब्रह्मबोध करने में असमर्थ होता है। रामानुजाचार्य ने मायावाद-सिद्धान्त के उक्त तर्क का निराकरण करते हुए कहा है, कि यदि अविद्या के द्वारा प्रकाशस्वरूप ब्रह्म का तिरोधान समझा जाएगा, तो इससे तो ब्रह्म का तिरोधान समझा जाएगा, एवं इससे तो ब्रह्म का स्वरूपनाश ही सिद्ध होगा। उक्त तथ्य के समर्थन में श्रीभाष्यकार का कथन है, कि प्रकाश के तिरोधान से प्रकाशोत्पत्ति के प्रतिबन्ध एवं विद्यमान प्रकाश के विनाश का आशय ग्रहण किया जाता है। परन्तु अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत ब्रह्मज्ञानरूप प्रकाश के अनुत्पाद्य होने के कारण प्रकाशतिरोधान का आशय प्रकाशनाश ही समझा जाएगा।[1] अतः प्रकाशैकस्वरूप ब्रह्म का तिरोधान या आवरण मानने से तो ब्रह्म के स्वरूप का नाश ही सिद्ध होगा, जो अनभिप्रेत है।

**समीक्षा**–ब्रह्मावरकत्वानुपपत्ति के समर्थन में रामानुजाचार्य का यह तर्क समीचीन नहीं है, कि अविद्या के द्वारा प्रकाशैकस्वरूप ब्रह्म का तिरोधान मानने से ब्रह्म का स्वरूपनाश ही हो जाएगा। अविद्या का आवरण प्रकाश का नाशक न होकर प्रकाश का प्रतिबन्धक ही है। आत्मबोध होने पर प्रकाश के प्रतिबन्धक अज्ञान की ही निवृत्ति होती है, न कि स्वरूपज्ञान की[2]। जिस प्रकार घट से आवृत दीपक पर दण्डपात होने से घटावरण मात्र की निवृत्ति होती है, न कि दीपक की, उसी प्रकार आत्मबोध होने पर अविद्यावरण की ही निवृत्ति सम्भव है, न कि स्वरूपज्ञान की। अतः अविद्या के आवरण द्वारा, रामानुज द्वारा की गई स्वरूपज्ञान के विनाश की कल्पना निरर्थक ही कही जाएगी। इस प्रकार रामानुजाचार्य की ब्रह्मावरकत्वानुपपत्ति की सूझ अनिष्पन्न ही है।

## ३. स्वरूपानुपपत्ति

मायावाद के विरोध में रामानुजाचार्य का विचार है, कि जिस अविद्या के कारण अनन्त ज्ञाताओं एवं ज्ञेयों की कल्पना की जाती है, उसका स्वरूप अनुपपन्न है। अपने मत के समर्थन में आचार्य रामानुज का कथन है, कि अविद्या को न सत् कहा जा सकता है और न असत्। अविद्या को सत् मानने में तो स्वयं अद्वैतवेदान्तियों को ही आपत्ति है। यही कारण है, कि अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत एक मात्र ब्रह्म

---

१. अविद्यया प्रकाशैकस्वरूपं ब्रह्म तिरोहितमिति वदता स्वरूपनाश एव उक्तस्स्यात्। प्रकाशतिरोधानं नाम प्रकाशोत्पत्तिप्रतिबन्धो विद्यमानस्य विनाशो वा। प्रकाशस्यानुत्पाद्यत्वाऽभ्युपगमेन प्रकाशतिरोधानं प्रकाशनाश एव। –श्रीभाष्य, १।१।१।

२. अद्वैततत्त्वसुधा, द्वितीय भाग, प्रथम संपुट, पृष्ठ १७३।

को ही सत् पदार्थ के रूप में स्वीकार किया गया है। इसके अतिरिक्त यदि अविद्या को असत् माना जाएगा तो अविद्या का आश्रय भी असत् ही मानना पड़ेगा, और इस प्रकार एक अन्य असत् पदार्थ की कल्पना करनी पड़ेगी। इस असत् पदार्थ के आश्रय के लिए भी एक अन्य असत् पदार्थ की कल्पना करना भी उक्त कथन के अनुसार अपेक्षित ही होगा। इस असत्पदार्थ कल्पना का परिणाम अनवस्थादोष होगा।[1]

**समीक्षा**–रामानुजाचार्य की दृष्टि में अविद्या की स्वरूपानुपपत्ति का कारण अद्वैतवेदान्त के अनिर्वचनीयवाद सिद्धान्त की अवहेलना है। अनिर्वचनीयवाद के अनुसार अविद्या न सत् रूप है, और न असत्‌रूप, प्रत्युत, सदसत् से विलक्षण है। सदसत् से विलक्षण होने के कारण ही अविद्या को अद्वैत-वेदान्त में अनिर्वचनीय कहा गया है। इस प्रकार अविद्या को अनिर्वचनीय मान लेने पर उसकी स्वरूपानुपपत्ति का प्रश्न नहीं उपस्थित होता।[2] अनिर्वचनीयता के द्वारा ही परमार्थ में अविद्या की असत्यता एवं व्यवहार में सत्यता सिद्ध होती है। अत एव अविद्योत्पन्न संसार यदि परमार्थ रूप से सत् नहीं है तो वन्ध्यापुत्रादिवत् नितान्त असत् भी नहीं है। इसीलिए अनिर्वचनीयवाद के आधार पर, अद्वैतवेदान्त में मायिक जगत् की व्यावहारिक सत्ता को स्वीकार किया गया है।

## ४. अनिर्वचनीयत्वानुपपत्ति

जिस अनिर्वचनीयवाद के आधार पर अद्वैतवेदान्तियों ने अविद्या के स्वरूप का निश्चय किया है, रामानुजाचार्य ने उसका निराकरण करने की चेष्टा की है। अनिर्वचनीयत्व के विरोध में रामानुजाचार्य का कथन है, कि अनिर्वचनीयत्व से सदसद्विलक्षणत्व का आशय ग्रहण करना अनुचित है, क्योंकि सदसत् से विलक्षण वस्तु की सत्ता में कोई प्रमाण नहीं है। इसलिए अनिर्वचनीयता को स्वीकार नहीं किया जा सकता।[3] रामानुजाचार्य का तर्क है कि संसार की समस्त वस्तुओं की प्रतीति सदसदाकारप्रतीति का विषय मान लेने पर तो समस्त वस्तुजगत् समस्त जीवों की प्रतीति का विषय बन जाएगा[4] और इस प्रकार वस्तु प्रतीति के सम्बन्ध में कोई मर्यादा न रह जाएगी। उक्त तर्कों के आधार पर रामानुजाचार्य ने अद्वैतवेदान्त के अनिर्वचनीयवाद को अनुपपन्न सिद्ध करने का प्रयत्न किया है।

**समीक्षा**–जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, रामानुजाचार्य का अनिर्वचनीयता को प्रमाणासिद्ध कहना समीचीन नहीं है। अनिर्वचनीयता में अर्थापत्ति प्रमाण है। सद्‌वस्तु का बाध नहीं होता, इस प्रकार प्रतीति का विषय सद्‌विलक्षणत्व अर्थापत्ति के द्वारा सिद्ध है। इसके अतिरिक्त रामानुजाचार्य का प्रतीति को सदसदाकार कहना भी अयुक्त है। किसी भी वस्तु की प्रतीति सदसदाकाररूपा नहीं होती। इसीलिए, मीमांसक की सदसत्‌ख्याति का भामतीकार द्वारा पूर्णतया निराकरण किया गया है।[5] यदि कहा जाए,

१. श्रीभाष्य, १।१।१।
२. अद्वैततत्त्वसुधा, द्वितीय भाग (प्रथम संपुट), पृष्ठ १७४।
३. श्रीभाष्य, १।१।१।
४. वही।
५. भामती, ब्र० सू० शा० भा० उपोद्‌घात।

कि सदसदाकारवती अविद्या ही समस्त कार्यजगत् का उपादान है, तो यह असंगत है, क्योंकि अविद्या को सदसदाकारा मानने पर समस्त विषयों की प्रतीति भी सदसदाकारा ही मानी जाएगी, और इसका परिणाम यह होगा, कि ख्यातिवाद अनुपपन्न ही रह जाएगा। इस प्रकार ख्यातिबोध की अनुपपत्ति ही अनिर्वचनीय अविद्या में प्रमाण है।[1] ब्रह्म के वास्तविक स्वरूप की तिरोधानकर्त्री, अनेक प्रकार के अध्यासों की उपादानभूता, अज्ञानादिपदवाच्या, भावरूप एवं प्रत्यक्षप्रमाणसिद्ध अनिवर्चनीय अविद्या के स्वीकार कर लेने पर उससे उत्पन्न समस्त जगत् की अनिर्वचनीयता सिद्ध ही है। सदसद्विलक्षणत्व लक्षणवाली अनिर्वचनीयता प्रत्यक्ष प्रमाण से भी सिद्ध है। अनिर्वचनीय अज्ञान के आवरण के बिना ब्रह्म की जगदुपादानता एवं सर्वप्रपंच की अधिष्ठानता सिद्ध नहीं होती।[2]

## ५. प्रमाणानुपपत्ति

सदसद्विलक्षणत्वसम्पन्न अनिवर्चनीयता का निराकरण करते हुए रामानुजाचार्य ने अनिर्वचनीयता को प्रमाणासिद्ध बतलाया है। श्रीभाष्यकार का विचार है, कि सदसद्विलक्षण वस्तु में कोई प्रमाण नहीं है।[3]

**समीक्षा**–अनिर्वचनीयत्वानुपपत्ति की समीक्षा करते समय, हम अनिर्वचनीय अविद्या की प्रामाणिकता का उल्लेख कर चुके हैं। अनिर्वचनीय अविद्या अर्थापत्ति एवं प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सिद्ध है। सदसद्विलक्षण एवं अनिवर्चनीय वस्तुओं का स्वरूप पारमार्थिक सत् एवं अलौकिक असत् से विलक्षण होने के कारण ही प्रत्यक्ष का विषय है। इसीलिए शंकराचार्य ने जगत् के उपादान एवं अनिवर्चनीय अध यास को लोकप्रत्यक्ष का विषय कहा है।[4] इस प्रकार अनिर्वचनीय वस्तुओं की प्रमाणोपपत्ति स्पष्ट ही सिद्ध है।

## ६. निवर्तकानुपपत्ति

रामानुजाचार्य ने अद्वैतवेदान्त के निर्गुण ब्रह्म के ज्ञान के अज्ञाननिवर्तकत्व को अनुपपन्न सिद्ध करने का प्रयास किया है। रामानुजाचार्य का कथन है, कि अद्वैत वेदान्त का यह सिद्धान्त, कि श्रुति के अनुसार निर्विशेष ब्रह्म के ज्ञान से अविद्या की निवृत्ति होती है, अयुक्त है। अपने कथन की पुष्टि में रामानुजाचार्य का तर्क है, कि 'वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्' 'आदित्यवर्णं तमसः परस्तात्' आदि वाक्य निर्विशेष ब्रह्मज्ञान के विरोधी हैं। श्रीभाष्यकार का कथन है, कि ब्रह्म के सगुण होने के कारण, समस्त श्रुतिवाक्य, सगुण ब्रह्म के ज्ञान से ही मोक्ष की सिद्धि का प्रतिपादन करते हैं[5]। इसके अतिरिक्त तत्त्वमसि

---

१. इतिख्यातिवाधनुपपत्तिरेवानिर्वचनीयाविद्यायां प्रमाणम्।
–अद्वैततत्वसुधा, द्वितीय भाग (प्रथम संपुट), पृ० १७५।

२. वही पृष्ठ १७५।

३. श्रीभाष्य १।१।१।

४. एवंमयमनादिरनन्तानसर्गिकोऽध्यासो ... लोकप्रत्यक्षः। –ब्र० सू०, शा० भा० उपोद्घात।

५. ब्रह्मणः सविशेषत्वादेव सर्वाण्यपि वाक्यानि सविशेषज्ञानादेव मोक्षं वदन्ति। –श्रीभाष्य, १।१।१।

आदि महाकाव्य भी आचार्य रामानुज के मतानुसार सगुण ब्रह्म के ही प्रतिपादक हैं। रामानुजाचार्य के मतानुसार तत्त्वमसि का निरूपण, इसी अध्याय में पीछे किया जा चुका है।

**समीक्षा**–आचार्य रामानुज ने निर्गुण-ब्रह्म-ज्ञान के विरोध में जिन 'वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्' (श्वे० उ० ३।८) आदि स्थलों को उद्धृत किया है, वे वाच्यार्थ या अनुवाद मात्र की दृष्टि से ही सगुण ब्रह्म के समर्थक हैं, परन्तु उनका लक्ष्य परमात्मा को अविद्यारूप अन्धकार से सर्वथा अतीत कहना एवं स्वप्रकाशस्वरूप चित्तत्त्व के बोध की ओर संकेत करता ही है। इस प्रकार 'आदित्यवर्णं तमसः परस्तात्' के अन्तर्गत 'तमसः परस्तात्' से परमात्मा की अविद्या से अतीत होने का अभिप्राय है, और आदित्यवर्णता से स्वप्रकाशस्वरूप संविद्त्मात्रता का। इसी प्रकार श्रीभाष्यकार द्वारा उद्धृत अन्य वाक्यों का भी अद्वैत-वेदान्त के जीवब्रह्मैक्यसिद्धान्त से कोई विरोध नहीं कहा जा सकता।[1] यों तो, अद्वैतवेदान्त में भी, पर एवं अपर ब्रह्म के रूप में निर्गुण एवं सगुण दोनों प्रकार से ही ब्रह्म का निरूपण किया गया है, परन्तु निर्गुण ब्रह्म के ज्ञान को ही मनुष्य जीवन का सर्वोच्च प्रतिपाद्य बतलाया गया है। निर्गुण ब्रह्म के ज्ञान से ही अध्यास रूप अविद्या की निवृत्ति सम्भव है। अतः रामानुजाचार्य का निवर्तकानुपपत्ति का सिद्धान्त पुष्टतर्काधारित नहीं कहा जा सकता।

## ७. निवृत्त्यनुपपत्ति

जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य से होने वाली अद्वैतवेदान्तानुगत अविद्यानिवृत्ति को श्रीभाष्यकार रामानुजाचार्य ने अयुक्त बतलाया है। रामानुजाचार्य ने अविद्यानिवृत्ति को अनुपपन्न सिद्ध किया है। रामानुजाचार्य का तर्क है, कि बन्धन पारमार्थिक है, इसलिए उसकी निवृत्ति ज्ञान के द्वारा कदापि सम्भव नहीं है।[2] विशिष्टाद्वैत-सिद्धान्त के अनुयायियों का तर्क है कि पुण्यापुण्य कर्मों के निमित्तस्वरूप देवादि के शरीर में प्रवेश करने से होने वाले सुख-दुःखानुभवरूप बन्धन का मिथ्यात्व किस प्रकार सिद्ध किया जा सकता है। इस बन्धन की निवृत्ति तो भक्तिरूपापन्न उपासना से तुष्ट परमपुरुष के अनुग्रह से ही सम्भव है। अतः जीव एवं ब्रह्म के एकत्व के द्वारा अद्वैतवेदान्त में जो अविद्यानिवृत्ति का विवेचन किया गया है, वह असंगत है।

**समीक्षा**–सूक्ष्मतया विचार करने पर रामानुजाचार्य का निवृत्त्यनुपपत्ति का तर्क पूर्णतया असंगत प्रतीत होता है। जैसा कि, रामानुजाचार्य के मत का उल्लेख करते समय ऊपर कहा जा चुका है, यदि बन्धन के पारमार्थिक होने के कारण, जीव और ब्रह्म के एकत्वज्ञान के द्वारा अविद्यानिवृत्ति असम्भव होगी, तो फिर, श्रीभाष्यकार के मतानुसार ही अविद्यानिवृत्ति का कौन उपाय होगा। यदि उपासना मात्र से अविद्याबन्धन की निवृत्ति मानी जाएगी, तो फिर, अविद्याबन्धन की पारमार्थिकता का ही क्या आशय होगा। यदि कहा जाए, कि अविद्याबन्धन की निवृत्ति होने पर भी बन्धन शेष रह जाएगा, तो संसार दशा एवं मुक्तिदशा में अन्तर ही क्या रहेगा। इसके अतिरिक्त यदि अज्ञाननिवृत्त्यनुपपत्ति का समर्थक कहे, कि निवृत्ति से केवल निवृत्त की अबन्धकता से अभिप्राय है, तो यह भी अनुचित है, क्योंकि ऐसी

---

१. अद्वैततत्त्वसुधा (प्रथम सम्पुट), पृष्ठ २०६।
२. बन्धस्य पारमार्थिकत्वेन ज्ञाननिवर्त्यत्वाभावात्। –श्रीभाष्य, १।१।१।

निवृत्ति का आशय एवं उद्देश्य अस्पष्ट है। अतः रामानुजाचार्य द्वारा निवृत्त्यनुपपत्ति के समर्थन में जो तर्क दिए गए हैं, वे निराधार हैं।

श्रीभाष्यकार का बन्धन को पारमार्थिक कहना भी अनौचित्यपूर्ण ही है। 'नेह नानास्ति किंचन' आदि श्रुतिवाक्य अविद्याजन्य नानात्वमय बन्धन की अपारमार्थिकता के ही द्योतक हैं। जिन जिज्ञासुओं को परमार्थतत्त्व का ज्ञान होता है, वे अविद्याजन्य द्वैतबन्धन से मुक्त हो जाते हैं।

## रामानुज का दार्शनिक सिद्धान्त

**पराशरभट्टाचार्य**–ये रामानुज के उत्तराधिकारी थे। इनके पिता का नाम कुरेश था। इन्होंने सहस्रगीति पर टीका लिखी थी।

**परवादिभयङ्कर**–परवादिभयङ्कर का गोत्र वत्स्य था। ये रम्यजामातमुनि के शिष्य थे। इनके पिता का नाम शठकोपयति था।

**सुदर्शनसूरि** (१२००-१२७४ ई०)–इन्होंने श्रीभाष्य पर श्रुतप्रकाशिका का प्रणयन किया था। सुदर्शनसूरि वरदाचार्य के शिष्य थे। श्रुतप्रकाशिका से पूर्ववर्त्ती एक टीका और थी–**श्रीभाष्यवृत्ति**, जिसका प्रणयन रामानुज के शिष्य राममिश्रदेशिक ने किया था। छः अध्यायों में विभक्त रामानुजभाष्य की यह एक विशेष टीका थी।

**वीरराघवदास** (१४००-१५०० ई०)–वीरराघवदास ने श्रुतप्रकाशिका की व्याख्या के रूप में एक और ग्रन्थ भावप्रकाशिका की रचना की थी।

**वाधुल श्रीनिवास** (१५०० ई०)–वाधुल श्रीनिवास ने श्रुतप्रकाशिका पर **तूलिका** नाम्नी टीका की रचना की थी।

**शठकोपाचार्य** (१६०० ई०)–शठकोपाचार्य ने भाष्यप्रकाशिकादूषणोद्धारनामक समालोचनात्मक ग्रन्थ का प्रणयन किया था। इसमें वीरराघवदासकृत भावप्रकाशिका के प्रश्नों के उत्तर दिए गए थे।

**वात्स्यवरद**–वात्स्यवरद ने रामानुजभाष्य की व्याख्या के रूप में, तत्त्वसारनाम्नी टीका का प्रणयन किया था। ये कुरेश के शिष्य विष्णुचित्त के शिष्य थे।

**अप्पय्यदीक्षित** (१६०० ई०)–ने अपने न्यायमुखमलिका ग्रन्थ में रामानुज के सिद्धान्त का संग्रह किया था।

**परकालयति** (१५०० ई०)–परकालयति ने श्रीभाष्य पर मितप्रकाशिका नाम कीं टीका की रचना की थी।

**रंगरामानुज** (१५०० ई०)–परकालयति के शिष्य रंगरामानुज ने श्रीभाष्य पर मूलभावप्रकाशिका नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया था। इसके अतिरिक्त न्यायसिद्धाञ्जन पर न्यायसिद्धाञ्जनव्याख्या,

द्रविडोपनिषद्भाष्य, रामानुजसिद्धान्तसार, छान्दोग्योपनिषत्प्रकाशिका, बृहदारण्यकरोपनिषत्प्रकाशिका तथा शारीरक-शास्त्रार्थदीपिका आदि ग्रन्थों का प्रणयन किया था।

**शुद्धतत्त्वलक्ष्मणाचार्य** (१६०० ई०)–शुद्धतत्त्वलक्ष्मणाचार्य ने चम्पकदेश के ग्रन्थ 'गुरुतत्त्व प्रकाशिका' के आधार पर, श्रीभाष्य पर गुरुभावप्रकाशिका नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया था। ये शुद्धसत्त्वयोगीन्द्र के शिष्य थे।

**श्रीनिवास या श्रीशैलनिवास** (१६०० ई०)–ये अण्णार्य तथा कोण्डिलश्रीनिवासदीक्षित के शिष्य थे। इन्होंने श्रीभाष्य पर तत्त्वमार्त्तण्ड नामक ग्रन्थ की रचना की थी। इन्होंने णत्वदर्पण, भेददर्पण, सिद्धान्तचिन्तामणि, सारदर्पण तथा विरोधविरोध नामक ग्रन्थों की रचना की थी। इसके अतिरिक्त जिज्ञासादर्पण, नयद्युमाणिदीपिका तथा नयद्युमणिसंग्रह भी इन्हीं के द्वारा रचित ग्रन्थ हैं। श्रीनिवास ने सिद्धान्तचिन्तामणि में इस सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है कि ब्रह्म जड एवं चेतन जगत् का कारण है। इस ग्रन्थ में शांकरवेदान्त के ब्रह्मकारणवाद का खंडन किया गया है।

## इतर टीकाएँ

इतर टीकाओं में, नारायणमुनि की **भावप्रदीपिका,** पुरुषोत्तम की श्रीसुबोधिनी, श्रीनिवास-ताताचार्य की लघुप्रकाशिका, वत्सांक श्रीनिवास का श्रीभाष्यसारार्थसंग्रह एवं शठकोप का **ब्रह्मसूत्रार्थसंग्रह** (श्रीभाष्य की टीका) उल्लेखनीय हैं। इसके अतिरिक्त रंगाचार्य का श्रीवत्ससिद्धान्तसार, अप्पय दीक्षितरचित **नयमुखमालिका,** रंगरामानुजरचित **शारीरिकशास्त्रार्थदीपिका, विषयवाक्यदीपिका, छान्दोग्योपनिषद्भाष्य** एवं रामानुजसिद्धान्तसार भी महत्त्वपूर्ण टीकाएँ हैं। इस सन्दर्भ में रामानुजदास की अधिकरणसारार्थदीपिका, पराशरार्यविजय, ब्रह्मसूत्रभाष्योपन्यास, विद्याविजय, वेदान्तविजय, रहस्यत्रयमीमांसा, रामानुजचरितचुलूक, अष्टादशरहस्यार्थनिर्णय तथा चण्डमारुत के नाम भी विशेषतया उल्लेखयोग्य हैं।

उपर्युक्त के अतिरिक्त वादिहंसाम्बुदाचार्यरचित नयकुलिश अथवा न्यायकुलिश, दिव्यसूरि प्रभावदीपिका, सर्वदर्शनशिरोमणि तथा मोक्षसिद्धि, विष्णुचित्तप्रणीत प्रमेयसंग्रह एवं संगतिमाल, वरदविष्णुमिश्ररचित मानमाहात्म्यनिर्णय, वरदनारायणभट्टारकरचित प्रज्ञापरित्राण भी रामानुजभाष्य से सम्बद्ध विशेष टीका-व्याख्या-ग्रन्थ हैं।

**वेंकटनाथ या वेदान्तदेशिक** (१२६८-१३६८ ई०)–वेंकटनाथ वैष्णव सम्प्रदाय के रामानुज के पश्चाद्वर्त्ती आचार्यों में अद्वितीय थे। ये वैष्णव सम्प्रदाय के प्रसिद्ध वडकलै मत के महान् प्रवर्त्तक थे। दूसरे, टेंकलई मत के प्रवर्त्तक लोकाचार्य थे। वेंकटनाथ का जन्म कांजीवरम् के टुप्पल नगर में हुआ था। इनके पिता का नाम अनन्तसूरि था, तथा इनका गोत्र विश्वामित्र था। वत्स्यवरद ने इनके सम्बन्ध में यह भविष्यवाणी की थी, कि ये विशिष्टाद्वैत सम्प्रदाय के दृढ़ शक्तिस्तम्भ के रूप में स्थापित होंगे, तथा अद्वैतमत का खंडन करेंगे। टेंकलई मत के प्रवर्त्तक लोकनाथ ने, जो वेंकट के विरोधी थे, वेंकटनाथ की प्रशंसा में एक पद्य लिखा था–"शत्रोरपि गुणा वाच्याः"। इससे इस तथ्य की पुष्टि होती है कि सम्प्रदाय-

विरोध होने पर भी विद्वान्, विद्वान् के गुणों की प्रशंसा भी किया करते थे। इस सम्बन्ध में एक उदाहरण विद्यारण्य (पञ्चदशी के लेखक) का भी है, जो वेंकटनाथ के मित्र थे। यद्यपि इन दोनों में साम्प्रदायिक विरोध था।

वेंकटनाथरचित दार्शनिक ग्रन्थ, तत्त्वटीका (श्रीभाष्य की टीका), अधिकरणसारावली, न्यायपरिशुद्धि, तत्त्वमुक्ताकलाप, (सर्वार्थसिद्धि) गीतार्थतात्पर्यचन्द्रिका, ईशावास्यभाष्य, शतदूषणी[1], द्रविडोपनिषत्, तात्पर्यरत्नावली, पाञ्चरात्ररक्षा, सच्चरित्ररक्षा, निक्षेपरक्षा, न्यासविंशति, शिल्पार्थसार, न्यायसिद्धाञ्जन (न्यायपरिशुद्धि का परिशिष्ट), परमतभङ्ग एवं खण्डनमण्डनात्मकशतदूषणी प्रख्यात हैं। वेंकटनाथ केवल रामानुज सम्प्रदाय के ही उद्भट विद्वान् नहीं थे, अपितु उन्होंने मीमांसा पर भी दो श्रेष्ठ ग्रन्थ, मीमांसापादुका एवं सेश्वरमीमांसा लिखे थे। बहुशास्त्रज्ञ होने के कारण, आयुर्वेदविषयक इनके दो ग्रन्थ, रसभौमामृत एवं वृक्षभौमामृत हैं। काव्यशास्त्रीय प्रतिभा के द्योतक इनके ग्रन्थ, यादवाभ्युदय, हंससंदेश, सुभाषितनीवि, संकल्पसूर्योदय, रामाभ्युदय एवं पादुकासहस्र प्रसिद्ध हैं। वेंकटनाथ ने मणिप्रवाल शैली में अनेक ग्रन्थों की रचना की थी। इनमें प्रमुख सम्प्रदायपरिशुद्धि, तत्त्वपदवी, रहस्यपदवी, तत्त्वनवनीतम्, रहस्यनवनीतम्, तत्त्वमातृका, रहस्यमातृका, तत्त्वसंदेश, रहस्यसंदेश, रहस्यसंदेशविवरण, तत्त्वरत्नावली, तत्त्वरत्नावलीसंग्रह, रहस्यमालावली, रहस्यरत्नावलीहृदय, तत्त्वत्रयचुलूक, रहस्यत्रयचुलूक, सारदीप, रहस्यत्रयसार, सारसार, अभयप्रदानसार, तत्त्वशिखामणि, रहस्यशिखामणि, अंजलिवैभव, प्रधानशतक, उपकारसंग्रह, सारसंग्रह, विरोधपरिहार, मुनिवाहनभोग, मधुरकविहृदय, परमपादसोपान, परमतभंग, हस्तिगिरिमाहात्म्य, द्रविडोपनिषत्सार, द्रविडोपनिषत्तात्पर्यावली तथा निगमपरिमल विशिष्ट हैं। इनमें अन्तिम तीन ग्रन्थों में आलवारों के उपदेशों का संक्षिप्त वर्णन है।

## वेंकटनाथ का दार्शनिक सिद्धान्त

यद्यपि वेंकटनाथ भी रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैतसम्प्रदाय के ही समर्थक थे। ईश्वर एवं जीव के सम्बन्ध में वेंकटनाथ के विशेष विचार थे। ये ईश्वर को सर्वव्यापक तो मानते थे, किन्तु इनके मतानुसार व्यापकता का अर्थ ईश्वर के श्रेष्ठ गुणों में मर्यादा का अभाव है।[2] वेंकट इस मत का प्रतिपादन करते हैं, कि ईश्वर नारायणस्वरूप है, और लक्ष्मी उसकी शक्ति है। यही जड तथा जीव की अधिष्ठात्री है। वेंकट के अनुसार भगवान् वासुदेव की अभिव्यक्ति, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध, इन तीन रूपों में हुई है, वासुदेव इन्हीं के द्वारा जीव, मनस् तथा जगत् का नियन्त्रण करते हैं।

कर्म, ज्ञान एवं भक्ति में परस्पर समन्वय प्रदर्शित करते हुए वेंकटनाथ का सिद्धान्त है, कि सत्कर्म के व्यवहार से मनुष्य में ज्ञान के प्रति जिज्ञासा उत्पन्न होती है, एवं ज्ञान की प्राप्ति होने पर मनुष्य में भक्ति की पात्रता आती है। यह भी उल्लेखनीय है, किं ज्ञान की प्राप्ति होने पर ज्ञानी की कर्म में आसक्ति नहीं होती। वेंकटनाथ के अनुसार भक्ति, पूज्य (भगवान्) में प्रीति है, मात्र ज्ञान नहीं है।

---

१. अनन्त कृष्ण शास्त्री ने शतदूषणी का खंडन अपने ग्रन्थ शतभूषणी के अन्तर्गत किया है।

२. देखें, वेंकटनाथकृत न्यायसिद्धांजन।

सायुज्य मुक्ति इसी भक्ति से मिलती है। सायुज्य मुक्ति की स्थिति में, जीव में ईश्वर के सर्वज्ञता आदि गुणों का प्रवेश हो जाता है। किन्तु सृष्टि की रचना, सृष्टि का नियन्त्रण तथा मुक्ति प्रदान करना ईश्वर की ही सामर्थ्य है, जीव की नहीं। सायुज्य मुक्ति की स्थिति में, जीव भगवान् का दास बनकर रहता है, तथा इस दासता में भी आनन्द का अनुभव करता है। भगवान् की दासता की यह अनुभूति, लोक की सामान्य दासता से नितान्त भिन्न है। इस प्रकार दासभाव वेंकटनाथ द्वारा समर्थित मुक्ति की प्रधान विशेषता है।

वैष्णवदर्शन की मुक्ति, वेंकटनाथ के अनुसार, कैवल्यमुक्ति से इस अर्थ में भिन्न है, कि ज्ञानियों की कैवल्यमुक्ति के अनुसार जीव ब्रह्मभाव को प्राप्त हो जाता है–"ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति", किन्तु, इसके विपरीत वैष्णवीय मुक्ति के अनुरूप जीव श्रीभगवान् के सायुज्य का आनन्द लेता है। वेंकटनाथ के मतानुसार कैवल्यमोक्ष एवं ब्रह्मानुभव की स्थिति, मुक्ति की निम्नावस्था है[1]।

वेंकटनाथ के अनुसार काल भी ईश्वर का ही रूप है। काल ईश्वर की एक विशेष अभिव्यक्ति का नाम है। दिक् भी आकाश से भिन्न तत्त्व नहीं है, जो पदार्थों को गति के लिए अवसर प्रदान करता है। वेंकटनाथ के अनुसार आकाश, मात्र शून्यता न होकर भावरूप है।

वेंकटनाथ ने संशय एवं भ्रम के सम्बन्ध में भी विशेष रूप से विचार किया है। उनके अनुसार संशय मन की वह स्थिति है, जिसमें वह (मन) एक विकल्प से दूसरे विकल्प की ओर दोलायमान हो जाता है। यही दोलावेगवदत्र स्फुरणक्रम कहलाता है। इस प्रकार संशय सत्य एवं मिथ्या पदार्थों के बीच होता है–जैसे स्थाणु (थून-लकड़ी) को देखकर कोई कहे, कि यह स्थाणु है, अथवा पुरुष ("स्थाणुरयं पुरुषो वा")। वेंकटनाथ अनेक उदाहरणों के द्वारा यह स्पष्ट करते हैं, कि दो दो संभाव्य विकल्पों में अनिश्चय के कारण, मन का दोलायित (डाँवाडोल) होना 'संशय' है।

भ्रम के विषय में, वेंकटनाथ का मत है, कि जब किसी वस्तु में, एक या एक से अधिक विरोधी लक्षण, उनकी असंगति अथवा विरोध को न जानते हुए निर्दिष्ट किए जाते हैं, तब वह भ्रम कहलाता है। भ्रम, प्रायः सदोष प्रत्यक्ष वस्तु से सम्बन्धित मिथ्या मानसिक प्रवृत्ति के कारण होता है[2]। उदाहरणार्थ, श्वेत शुक्ति का पीला अनुभव करना, केशोण्ड्रक (नेत्र का परवार रोग) के कारण एक चन्द्र का दो दिखलाई देना, एवं शांकर वेदान्तियों का जगत् को सत् एवं असत् दोनों कहना, भ्रम है। संशय में, ज्ञान की स्थिति संदिग्ध होती है, जबकि भ्रम में मिथ्याज्ञान ही निश्चित रूप से सत्य प्रतीत होता है। शुक्ति में रजत का, एवं रज्जु में सर्प का मिथ्या ज्ञान भ्रम है। इसके विपरीत यह स्थाणु है, अथवा पुरुष, यह निश्चयरहित संदिग्ध ज्ञान संशय है। एकाग्र मन द्वारा प्राप्त किया गया दृढ़ एवं निश्चित ज्ञान ही संशय एवं भ्रम की

---

१. विशेष देखिए–वेदान्तपरिभाषा, सप्तम परिच्छेद।

२. अतएव च नानुमानमपि प्रमाणम् , आगमबाधात् , मेरुपाषाणमयत्वानुमानवत्। नाप्यान्तरविरोध, तत्परातत्परवाक्ययोस्तत्परवाक्यस्यबलवत्वेन लोकसिद्धभेदानुवादिद्वासुपर्णादिवाक्यापेक्षः या उपक्रमोपसंहाराद्यवगताद्वैततात्पर्यविशिष्टस्य तत्त्वमस्यादिवाक्यस्य प्रबलत्वात्। –वेदान्तपरिभाषा, सप्तम परिच्छेद।

निवृत्ति में सफल सिद्ध होता है।

**लोकाचार्य** (१२६४-१३२७ ई०) पिल्लै लोकाचार्य ने अनेक ग्रन्थों का प्रणयन किया था। इनमें तत्त्वशेखर, तत्त्वत्रय एवं श्रीवचनभूषण प्रमुख हैं। श्रीवचनभूषण धार्मिक ग्रन्थ है। इनका एक दार्शनिक ग्रन्थ अर्थपञ्चक भी है[१]।

तत्त्वत्रय के अन्तर्गत अचित्, चित् एवं ईश्वर के स्वरूप एवं पारस्परिक सम्बन्ध के विषय में विवेचन किया गया है। तत्वत्रय पर वरवरमुनि की टीका है। लोकाचार्यप्रणीत तत्त्वत्रय अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ में चार अध्याय हैं। प्रथम अध्याय में नारायण के स्वरूप का वर्णन परम देव एवं जगत् के कारण के रूप में किया गया है। द्वितीय एवं तृतीय अध्याय में जीव के स्वरूप का वर्णन, तथा चतुर्थ अध्याय में जीव के भगवान् की शराणागति को, जीवन के परम लक्ष्य के रूप में सिद्ध किया गया है। लोकाचार्य के अनुसार भगवान् में प्रीतिजनित कैंकर्य भाव से भगवान् के स्वरूप एवं उनके दिव्यस्वरूप, प्रभुत्वशक्ति तथा सर्वोत्कृष्ट स्वरूप का बोध ही जीव का परमपुरुषार्थ है। किन्तु यह तथ्य अवलोकनीय है, कि लोकाचार्य को कैंकर्य सर्वदा अभीप्सित नहीं है। अत एव वे मानते हैं, कि दैनिक जीवन में भगवत् प्रेम की दासता स्वमय होती है, तथा प्रतिदिन के जीवन में भक्त अहंकार का अनुभव भी करता है। किन्तु, यह स्थिति परम पुरुषार्थ की अपेक्षा न्यून है। लोकाचार्य इस मत का निराकरण करते हैं, कि भगवान् के पूर्णतया अधीन होकर भक्त अपने स्वरूप का ज्ञान प्राप्त करता है। वस्तुतः लोकाचार्य जैसे (भक्तों Bhakti) को भक्ति में ज्ञान की गन्ध भी सहन नहीं है। लोकाचार्य के अनुसार प्रपत्ति बन्धननिवारण का साधन है। प्रपत्ति व्यवहित भी होती है, तथा अव्यवहित भी। व्यवहित प्रतिपत्ति में, शरणागति संपूर्ण तथा आत्यन्तिक होती है, तथा एक बार ही होती है।[२] अव्यवहित प्रपत्ति वह है, जिसमें, भक्त भगवान् का सतत ध्यान करता है, तथा वर्जित कर्म न करते हुए, शास्त्रोक्त कर्मों का सम्पादन करता है। यह स्थिति प्रथम स्थिति की अपेक्षा निम्न है।

**मेघनादारि** (१३०० ई०)–मेघनादारि ने श्रीभाष्य पर न्यायप्रकाशिका टीका का प्रणयन किया था। इनके द्वारा रचित अन्य ग्रन्थ भावप्रबोध, मुमुक्षूपायसंग्रह तथा नयद्युमणि हैं। इन ग्रन्थों में नयद्युमणि विशिष्टाद्वैत सम्प्रदाय का विशेष ग्रन्थ है।

**श्रीनिवास** (१६०० ई०) श्रीनिवासाचार्य रामानुज सम्प्रदाय के विशेष आचार्य हैं। इनके पिता का नाम गोविन्दाचार्य था। ये महाचार्य या रामानुजदास के शिष्य थे। इन्होंने श्रीभाष्य की टीका, श्रुतप्रकाशिका पर टीका लिखी थी। श्रीनिवास द्वारा प्रणीत यतिपतिमतदीपिका वैष्णव सम्प्रदाय का प्रमुख ग्रन्थ है। यतिपतिमतदीपिका के अन्तर्गत १० अध्याय हैं। प्रथम अध्याय के अन्तर्गत विभिन्न तत्त्वों का वर्णन करते हुए प्रमाण निरूपण किया गया है, जिसके अन्तर्गत प्रत्यक्ष प्रमाण की प्रमुखता प्रस्थापित करते हुए, स्मृति, प्रत्यभिज्ञा एवं अनुपलब्धि को भी प्रत्यक्ष के अन्तर्गत माना गया है। श्रीनिवासाचार्य ने भ्रम

---

१. वेंकटनाथ, न्यायपरिशुद्धि, पृ. ५४-५५।

२. तत्त्वशेखर, पृ. १४।

के सम्बन्ध में सत्ख्याति को स्वीकार किया है। द्वितीय अध्याय में अनुमान प्रमाण के सम्बन्ध में विशेष विचार करते हुए, उपमान एवं अर्थापत्ति को भी अनुमान के अन्तर्गत परिभाषित किया है। तृतीय अध्याय में शब्द चतुर्थ अध्याय में न्यायदर्शन के पदार्थों का खंडन, पञ्चम अध्याय में काल के स्वरूप का निरूपण, षष्ठ में शुद्ध सत्त्व के नित्य एवं लोकोत्तर गुणों का वर्णन, तथा ईश्वर एवं जीव के गुणों का निरूपण किया गया है। सप्तम अध्याय में, भक्ति एवं ज्ञान का विशेष वर्णन वर्त्तमान है। इस अध्याय में चित्त की समस्त अवस्थाओं एवं भाव को भी ज्ञान रूप माना है। कर्म, ज्ञान, भक्ति एवं प्रपत्ति का विशेष निरूपण भी इस अध्याय में वर्तमान है। अष्टम अध्याय के अन्तर्गत ईश्वर एवं जीव के गुणों का वर्णन किया गया है। इस अध्याय में भक्त एवं मुक्त के गुणों का वर्णन भी मिलता है। नवम अध्याय के अन्तर्गत ईश्वर की जगत्कारणता के सम्बन्ध में विचार किया गया है। इस अध्याय के अन्तर्गत शंकराचार्य के मायावाद का निराकरण भी किया गया है। दशम अध्याय में, द्रव्यनिरूपण के अतिरिक्त सत्त्व, रजस्, तमस् , शब्द एवं स्पर्श आदि का विवेचन भी प्राप्त होता है। इस प्रकार प्रतिपत्तिमत्तदीपिका वैष्णव-दार्शनिकसाहित्य का एक प्रमुख ग्रन्थ है।

**अहोविलरंगनाथ यति** (१५०० ई०) ने न्यायविवृत्ति का प्रणयन किया था। उपर्युक्त वैष्णव दार्शनिकों के अतिरिक्त १५०० ई० में अनेक ग्रन्थकार हुए, जिन्होंने वैष्णवदर्शन पर मूल एवं टीकाग्रन्थ लिखकर रामानुजदर्शन साहित्य की अभिवृद्धि की। इन विद्वानों में न्यायविवृत्ति के लेखक, अहोविल रंगनाथयति, न्यायरत्नावली के प्रणेता आदिवराहवेदान्ताचार्य, न्यायपरिशुद्धि व्याख्या के रचयिता कृष्णताताचार्य, रहस्यत्रयमीमांसाभाष्य, दिव्यप्रबंधव्याख्या, चतुःश्लोकी व्याख्या के लेखक कृष्णपादलोकगुरु प्रसिद्ध हैं। इसके अतिरिक्त नारायण मुनि ने भावप्रकाशिका एवं पुरुषोत्तम ने श्रीभाष्य पर सुबोधिनी टीका लिखी थी।

१६वीं शताब्दी के रामानुजदर्शन के आचार्यों एवं व्याख्याताओं में, अद्वैतबहिष्कार के प्रणेता रंगराजदिव्यसूरि, प्रभावदीपिका तथा सर्वदर्शनशिरोमणि के रचयिता वेदान्तरामानुज (रामानुजाचार्य से भिन्न, १६वीं शताब्दी) प्रमुख हैं। रामानुजसाहित्य के प्रणेताओं की इस शृंखला में यतिप्रतिवन्दनखंडन एवं रहस्यत्रयसारसंग्रह के नाम विशेष रूप से उल्लेखयोग्य हैं।

ऊपर निर्दिष्ट रामानुजदर्शन के व्याख्याताओं के ग्रन्थों के अतिरिक्त, और अनेक लघु एवं बृहत् ग्रन्थ भी मिलते हैं, जिनमें रामानुजाचार्य के सिद्धान्तों की विवृत्ति एवं व्याख्या मिलती है। इन ग्रन्थों में, शतकोटिखंडन, न्यायभास्कर, आचारलोचन, शास्त्रारम्भसमर्थन, विषयतावाद, ब्रह्मशक्तिवाद, शरीरवाद, सुदर्शनसारद्रुम एवं न्यायभास्कर (अद्वैतसिद्धि की गौडब्रह्मानन्दी टीका का खंडन) प्रमुख हैं। ये ग्रन्थ १८वीं शताब्दी के अन्तर्गत प्रणीत हैं।

## रामानुजदर्शन–*एक तुलनात्मक दृष्टि*

**(भास्कराचार्य, यामुनाचार्य, वेंकटनाथ, लोकाचार्य एवं मेघनादारि)**

**भास्कराचार्य** ने जो शङ्कराचार्य के समसामयिक थे, ब्रह्मसूत्र पर भाष्य का प्रणयन किया था। भास्कर का सिद्धान्त भेदाभेदवाद एवं ब्रह्मपरिणामवाद के रूप में सुविदित है। ये स्वीकार करते थे, कि जगत् की सृष्टि एवं स्थिति का मूल कारण ब्रह्म के शक्तिविक्षेप पर आधारित है। भास्कर के अनुसार भेद एवं अभेद दोनों ही सत्य हैं। उनका मानना है, कि कारणरूप में जगत् के विषय अभिन्न हैं, किन्तु कार्यरूप में भिन्न हैं।[1] भास्कराचार्य के मतानुसार जगत् रूप परिणाम शांकरवेदान्त के अनुसार मिथ्या न होकर सत्य है। शाङ्कर मायावाद को भास्कर वौद्ध प्रभाव के रूप में स्वीकार करते हैं।[2] इसीलिए उनका कहना है, कि चिदचिदंशात्मविशिष्ट ब्रह्म ही अचिंदश से जगत्रूप में परिणमित है।[3] ब्रह्म एवं जीव के सम्बन्ध में भास्कराचार्य का मत है कि वस्तुतः जीव एवं ब्रह्म में ऐक्य है, एवञ्च भेद औपाधिक है।[4] ब्रह्म एवं जीव का सम्बन्ध अग्नि एवं स्फुल्लिंगवत् है। कर्म के विषय में उनका मत है, कि वह ज्ञान का अंग है, तथा कर्म एवं ज्ञान, दोनों ही मोक्ष के कारण हैं। इस प्रकार भास्कराचार्य ज्ञानकर्मसमुच्चयवादी कहे जा सकते हैं।

जहाँ तक भास्कर एवं रामानुज की चिन्तन दृष्टि का प्रश्न है, दोनों की सैद्धान्तिक विचारधारा प्रायः समान ही है। एक प्रकार से रामानुज भास्कर के ऋणी हैं, भास्कर के समान रामानुज भी ब्रह्म को चिदचिद्विशिष्ट स्वीकार करते हैं। दोनों ही जगत् के मिथ्यात्व एवं मायिक होने के विरोधी हैं। दोनों ही ब्रह्म को जगत् का कारण एवं जगत् को कार्य मानते हैं।

भास्कर एवं रामानुज के दार्शनिक सिद्धान्त का यह भेद द्रष्टव्य है, कि भास्कर ब्रह्म के व्यक्त (प्रकट) एवं अव्यक्त सत् एवं चित् के तादात्म्यभाव से दो रूप स्वीकार करते हैं। अव्यक्तरूप ब्रह्म का निराकार रूप है। यही ब्रह्म भास्कर के अनुसार व्यक्ति का परम साध्य है। किन्तु इसके विपरीत रामानुजाचार्य चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म के सगुणरूप (ईश्वरस्वरूप) को स्वीकार करते हैं। वे भास्कर के समान ब्रह्म के निराकार स्वरूप को नहीं मानते। वास्तविकता यह है, कि भास्कर के द्वारा प्रतिपादित ब्रह्म के निर्गुण एवं निराकार स्वरूप पर शंकराचार्य के ब्रह्मवाद का पूर्ण प्रभाव है, जब कि, रामानुज का ब्रह्मसिद्धान्त शंकराचार्य के ब्रह्मवाद की पूर्ण प्रतिक्रिया का फल है। शंकराचार्य एवं भास्कर के सिद्धान्त की यह समानता भी द्रष्टव्य है, कि दोनों ही जीव की सत्ता को औपाधिक मानते है। भेदाभेदवादी होने के कारण भास्कर भेद एवं अभेद दोनों को ही सत्य मानते हैं। भास्कर के भेदाभेदवाद पर रामानुजसम्प्रदाय के आचार्यों द्वारा यह आक्षेप किया जाता है, कि यदि ब्रह्म के मर्यादित-परिणमित रूप भी सत्य माने जायेंगे, तब तो ब्रह्म को भी मर्यादित एवं सीमित स्वीकार करना होगा। किन्तु यह आक्षेप उचित नहीं है, क्योंकि भेद एवं अभेद अथवा कार्य एवं कारण, एक ही सत्ता के दो रूप हैं, तथा दोनों ही सत्य हैं। भास्कराचार्य का यह सिद्धान्त शांकर सिद्धान्त के विरुद्ध है, जिसके अनुसार कार्यरूप जगत् सत्य न होकर, मिथ्या है। इसप्रकार भास्कराचार्य का सिद्धान्त शंकराचार्य एवं रामानुजाचार्य के

---

१. कार्यरूपेण नानात्वम्, अभेदः कारणात्मना। भास्करभाष्य, १।१।४।

२. महायानबौद्धगाथितं मायावादम्। भास्करभाष्य, १।४।२५।

३. भास्करीयास्तु चिदचिदंशात्मकब्रह्मद्रव्यमचिदंशेन विक्रियते। सर्वार्थसिद्धि, ३।२७।

४. जीवपरयोश्च स्वाभाविकोऽभेदः, औपाधिकस्तु भेदः। भास्करभाष्य, ४।४।४, ४।४।१५।, २।३।१८।

दार्शनिक सिद्धान्त के बीच की शृंखला है। एक ओर भास्कर का भेदाभेदवाद शांकर अद्वैत से भिन्न है, किन्तु दूसरी ओर रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैतवाद के बहुत कुछ समान है।[1] भास्कर के ब्रह्मसिद्धान्त की यह विशेषता उल्लेखनीय है कि उनके अनुसार ब्रह्म एक साथ ही सर्वान्तर्यामी एवं परतत्त्व के रूप में स्वीकार किया गया है, तथा कार्यकारणरूप से उसकी सत्यता स्वीकार की गई है।

**डा० दासगुप्त के मत की आलोचना**–भास्कर एवं रामानुज के दार्शनिक सिद्धान्त के सम्बन्ध में तुलनात्मक दृष्टि से विचार करते हुए, डा० दासगुप्त ने कहा है, कि भास्कर, देह अथवा अंश या द्रव्य अथवा गुण के सिद्धान्त के प्रवर्त्तन की आवश्यकता नहीं समझते[2], जबकि रामानुज ने अंशांशिभाव को स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है। डा० दासगुप्त का यह मत समुचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि भास्कराचार्य ने तो अंशांशिभाव को स्पष्टतया स्वीका किया है, जैसा कि सर्वार्थसिद्धि के निम्नलिखित कथन से स्पष्ट है :

"भास्करीयास्तु चिदचिदंशात्मकं ब्रह्मद्रव्यमचिंदशेन विक्रियते" ...... (सर्वार्थसिद्धि, ३। २७)

यामुनाचार्य, रामानुजाचार्य एवं वेंकटनाथ के दार्शनिक सिद्धान्तों में यत्किंचित् अन्तर दृष्टिगोचर होता है। जैसा कि, यामुनाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त को स्पष्ट करते हुए, कहा जा चुका है, वे ईश्वर को, न्याय के समान जगत् का कर्त्ता मानते हैं, एवं जगत् को कार्य। किन्तु रामानुज का तर्क है, कि ईश्वरसिद्धि तर्क एवं अनुमान के द्वारा सम्भव नहीं है, जैसा कि यामुन स्वीकार करते हैं। रामानुज का मत है, कि ईश्वर के अस्तित्व की सिद्धि तो शास्त्र द्वारा ही प्रमाणित हो सकती है।[3] रामानुज ईश्वर को समस्त देश एवं काल में व्यापक (सर्वव्यापक) मानते हैं, किन्तु वेंकटनाथ के अनुसार व्यापकता का अर्थ, ईश्वर के श्रेष्ठ गुणों में मर्यादा एवं प्रतिबन्ध का अभाव है।[4] वेंकट का कथन है, कि लक्ष्मी, नारायण स्वरूप ईश्वर की शक्ति है, जो जड जगत् एवं जीव की अधिष्ठात्री है। इसके साथ ही साथ, ईश्वर का अपना मनस् है, एवं उसे अपनी नित्य इन्द्रियों को प्रकटीकरणार्थ, किसी भौतिक देह अथवा अंग की अपेक्षा नहीं होती।

**लोकाचार्य** ने भी ईश्वर के सम्बन्ध में विशेष रूप से वर्णन किया है। वे कहते हैं कि ईश्वर की सर्वज्ञता एक विशेष प्रकार की है, और वह नित्यानन्दस्वरूप है। ईश्वर सर्वोच्च एवं अचिन्त्य होने के कारण अतुलनीय है। ईश्वर, व्यक्ति को उसके कर्मानुसार फल प्रदान करता है। जहाँ तक सृष्टि, उत्पत्ति एवं प्रलय की बात है, यह उसकी लीला मात्र है, स्वभाव है, इसमें उसकी कोई इच्छाविशेष नहीं

---

१. श्रीभाष्य, पृ० २६५-२६६, निर्णयसागर, बम्बई, १९१६।

२. The main difference that remains this praint, between Bhaskara and Ramānuja is this, that Bhāskara does not think is necessary to introduce the conception of body & praits, or substance and attributes, S.N. Dasgupta, A history of Indian Philosophy, Vol. III, p. 195

३. श्रीभाष्य, १।१।३

४. इयद्गुणक इति परिच्छेदरहितः। वेंकटनाथ, न्यायसिद्धाञ्जन।

है। लोकाचार्य का यह विचार अद्वैत वेदान्त के ईश्वरसम्बन्धी विचार जैसा ही है।

**रामानुज एवं वेंकटनाथ** के जीवविषयक विचार भी अवलोकनीय हैं। रामानुज ने वेदान्तदीप ग्रन्थ के अन्तर्गत जीव की उपमा दीपक से प्रदर्शित करते हुए, कहा है कि जिस प्रकार दीपक एक स्थान पर रहते हुए समस्त गृह में प्रकाश करता है, उसी प्रकार जीव भी अणु रूप से शरीर में एक स्थान पर रहते हुए सारे शरीर में प्रभावशील रहता है। रामानुज के अनुसार जीव अपनी इच्छा, ज्ञान एवं कर्म में स्वतन्त्र है।[१] ईश्वर एवं जीव के सम्बन्ध में, जैसा कि रामानुज के दार्शनिक सिद्धान्त के प्रतिपादन के अवसर पर पहले भी कहा जा चुका है, रामानुजाचार्य, शरीरशरीरिभाव, प्रकारप्रकारिभाव, अंशांशिभाव एवं शेष-शेषिभाव स्वीकार करते हैं।

रामानुज के अनुसार जीव का परम साध्य एक विशेष प्रकार का ज्ञान है, जब कि वेंकटनाथ के अनुसार भक्ति एवं नित्यानन्द जीव का परम लक्ष्य है। जैसा कि, पहले भी कह आए हैं, वेंकटनाथ के अनुसार जीव सायुज्यावस्था में सर्वज्ञत्व तो प्राप्त करता है, किन्तु उस में ईश्वर की सृष्टि-उत्पत्ति आदि की शक्ति कदापि नहीं आ सकती। वेंकटनाथ द्वारा प्रतिपादित जीव की मुक्ति का सिद्धान्त वेदान्त के कैवल्यभाव पर आधारित मुक्ति के सिद्धान्त से सर्वथा भिन्न है।

**वेंकटनाथ** एवं **मेघनादारि**, यद्यपि दोनों ही रामानुज-दर्शन के प्रति आस्थावान् थे, किन्तु दोनों के मतों में यत्किंचित् अन्तर वर्त्तमान है। दोनों ने ही प्रमाण के सम्बन्ध में विशेष विवेचन किया है। निदर्शनार्थ, मेघनादारि यह मानते हैं, कि रामानुज प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान, शब्द तथा अर्थापत्ति, ये पाँच प्रमाण मानते हैं, किन्तु यह तथ्य वेंकटनाथ को कथमपि स्वीकार नहीं है। प्रत्यक्ष के विषय में वेंकटनाथ एवं मेघनादारि के समान विचार हैं। वेंकटनाथ प्रत्यक्ष की परिभाषा 'साक्षात्कारि' प्रभा करते हैं। यह ज्ञान स्वरूपतः अवर्णनीय है। इसका अनुभव स्वचैतन्यरूपी प्रत्यक्ष से होता है। –"ज्ञानस्वभावविशेषः स्वात्मसाक्षिकः"। वेंकटनाथ का विचार है कि यह विशेष प्रकार का ज्ञान (साक्षात्कारि, प्रभा) अनुमान, शब्द अथवा स्मृति के समान, किसी अन्य ज्ञान पर निर्भर नहीं है।[२] इसी प्रकार मेघानादारि भी प्रत्यक्ष को विषय का साक्षात् ज्ञान कहते हैं।[३] ये भी वेंकटनाथ के समान ज्ञान की उत्पत्ति किसी अन्य प्रमाण पर, आश्रित नहीं मानते। इस सम्बन्ध में रामानुज, वेंकट एवं मेघनादारि, तीनों एकमत हैं, कि इन्द्रियप्रत्यक्ष से किसी शुद्ध विषय रूप द्रव्य का, लक्षण एवं सामान्यधर्मों के बिना, अनुभव नहीं किया जा सकता। इन तीनों आचार्यो का कहना है, कि इन्द्रियों के द्वारा जब भी विषयों का ग्रहण होता है, तब प्रथम क्षण में ही, उनका ग्रहण कुछ लक्षणों के समेत होता है, अन्यथा उत्तर क्षणों में उनका ग्रहण सम्भव नहीं होता।

इस प्रकार, यह कथन साभिप्राय होगा कि रामानुजाचार्य एवं उनके परवर्त्ती वैष्णवाचार्यो के दार्शनिक सिद्धान्तों में यत्किंचित् मतमतान्तर होते हुए भी उनका प्रधान स्वर भक्ति में ही अन्तर्निहित

---

१. श्रीभाष्य, २।३।४०, ४१

२. ज्ञानकरणजज्ञान स्मृति रहिता मतिरपरोक्षम्। वेंकटनाथ, न्यायपरिशुद्धि, पृ. ७०, ७१ तथा देखें, प्रमेय संग्रह एवं तत्त्वरत्नाकर।

३. अर्थपरिच्छेदकंसाक्षात्ज्ञानम्।

है। जैसा कि अग्रिम विवेचन में भी देखने को मिलेगा, भक्ति का यह स्वर समस्त वैष्णवाचार्यों की दार्शनिक दृष्टि में समाविष्ट है। इस अध्याय के अन्त में इस विषय में पुनर्विवेचन किया जाएगा।

## आचार्य मध्व : संक्षिप्त जीवनवृत्त

**मध्व** (११९९ ई०-१३०३ ई०) मध्व के पिता का नाम मध्वगेदभट्ट था। ये कर्नाटक में, शृंगेरी से पश्चिम में, चालीस मील दूर, उडिपी के समीप रजतपथनगर में रहते थे। शृंगेरी में शङ्कराचार्य का प्रतिष्ठित मठ था। उडिपी आज भी मध्वसम्प्रदाय का प्रधान केन्द्र समझा जाता है। सम्प्रति श्री पेजावर स्वामी उडिपी में मध्व सम्प्रदाय के प्रतिष्ठित आचार्य हैं। ग्रियर्सन का कहना है कि इस क्षेत्र में लगभग ७०,००० (सत्तर हजार) मध्व के अनुयायी रहते थे। मध्व का जन्म स्थान रजतपथ का नाम आज कल्याणपुर है। इनके गुरु का नाम अच्युतप्रेक्ष था। गुरु ने दीक्षा के समय, इनका नाम पूर्णप्रज्ञ रखा था। इसीलिए मध्वरचित् ब्रह्मसूत्रभाष्य पूर्णप्रज्ञदर्शन के नाम से प्रख्यात है। मध्व का एक नाम आनन्दतीर्थ भी था। यह एक अद्भुत तथ्य है, कि अद्वैत के कट्टर विरोधी मध्व ने पहले शाङ्करवेदान्त का ही अध्ययन किया था, किन्तु इसके पश्चात् मध्व ने वैष्णव एवं अद्वैती आचार्यों का विरोध करते हुए, अपने पूर्ववर्त्ती २१ आचार्यों के भाष्यों का खंडन किया था। इन आचार्यों में, भारतीविजय, संविदानन्द, ब्रह्मघोष, शतानन्द, वाग्भट, विजय, रुद्रभट्ट, वामन, यादवप्रकाश, रामानुज, भर्तृप्रपञ्च, द्रविड, ब्रह्मदत्त, भास्कर, पिशाच, वृत्तिकार, विजयभट्ट, विष्णुक्रान्त, वादीन्द्र, माध्वदेशक तथा शंकर थे। मध्व शांकर-वेदान्त के इतने पीछे पड़ गए थे, कि ये प्रत्येक वेदान्ती को परास्त करने का प्रयत्न करते थे। एक बार जब एक शांकर वेदान्त का अनुयायी रजतपीठपुर में इनके गुरु अच्युतप्रेक्ष के पास आया था, तो उसे भी इन्होंने शास्त्रार्थ में परास्त किया था। इसके पश्चात् मध्व अपने गुरु के साथ दक्षिण भारत की यात्रा के लिए निकल पड़े, और विष्णुमंगल पहुँचे।[1] यहाँ से ये अनन्तपुर ('त्रिवेन्द्रम्') पहुंचे, जहां इन्होंने शृंगेरी के शांकर वेदान्त के अनुयायियों के साथ शास्त्रार्थ किया। यहां से मध्व धनुष्कोटि एवं रामेश्वरम् गए, जहां चार महीने तक रहकर इन्होंने वेदान्त के अनेक विद्वानों को शास्त्रार्थ में पराजित किया। दक्षिण की यात्रा के पश्चात् मध्व उत्तरभारत के भ्रमण को निकले, और पहले हरद्वार गए, तथा यहाँ से बदरिकाश्रम पहुंचे। कहते हैं, बदरिकाश्रम में, भगवान् व्यास ने इनसे ब्रह्मसूत्र पर शांकरभाष्य का खंडन करने के लिए भाष्य लिखने को कहा। किन्तु इस प्रकार की धारणाएँ, कपोलकल्पित ही लगती हैं, क्योंकि यह भी प्रसिद्धि है, कि व्यास ने ही शंकराचार्य से भी ब्रह्मसूत्र पर अद्वैत समर्थक भाष्य लिखने को कहा था। यह आश्चर्यास्पद है, कि अद्वैतमत के प्रस्थापक एवं समर्थक व्यास अद्वैत मत का विरोधी भाष्य लिखने के लिए कैसे आग्रह कर सकते थे। ऐसा समझा जा सकता है, कि व्यास के प्रति सभी आचार्यों की अपार श्रद्धा होने के कारण, ब्रह्मसूत्र पर भाष्य लिखने के लिए, व्यास के आग्रह की बात जोड़ ली जाती थी, क्योंकि उनकी (व्यास की) आज्ञा के बिना उनके द्वारा रचित ब्रह्मसूत्र पर भाष्य लिखने की बात अनुचित समझी जाती होगी। मध्वविजय के अनुसार बदारिका श्रम से मध्व उडिपी की ओर लौट पडे, जहां इन्होंने गोदावरी के तटवर्त्ती प्रदेश में रहने वाले, शोभनभट्ट जैसे अनेक वेदान्तियों को मध्वदर्शन का अनुयायी बना लिया। अन्त में, ये अपने वेदान्ती गुरु अच्युतप्रेक्ष को भी मध्वदर्शन का

---

१. मध्वविजय, ५, ३०।

अनुसर्ता बनाने में सफल हो गए। मध्वविजय के द्वादश एवं त्रयोदश अध्याय के अनुरूप यह कहा जाता है, कि शृंगेरी के मध्वविरोधी मठाधीश, पद्मतीर्थ ने मध्व को ताडना देते हुए, मध्व की पुस्तकें चुरा ली थीं, जो मध्व को तत्कालीन, विश्वमंगल के रामकुमार जयसिंह की सहायता से पुनः प्राप्त हो सकी थीं। कहा जाता है, कि मणिमञ्जरी एवं मध्व विजय के लेखक, नारायण भट्ट के पिता त्रिविक्रम भट्ट एवं अनेक वेदान्त के अनुयायी आचार्य, मध्व के अनुयायी हो गए थे। अपने जीवन के अन्तिम दिनों में, मध्व पुनः उत्तरभारत आये थे, तथा उन्होंने व्यास जी के साथ जीवनयापन किया था।

## मध्वलिखित ग्रन्थ

आचार्य मध्व ने छोटे-बड़े निम्नलिखित सैंतीस ग्रन्थों की रचना की थी :

**ऋग्भाष्य** (ऋग्वेद, १.१-४०); क्रमनिर्णय (ऐतरेयब्राह्मण, ४।१।४, ऐत० आरण्यक, ४-१ तथा इनमें उद्धृत वैदिक मन्त्रों पर), ऐतरेय उपनिषद्भाष्य, बण्हदारण्यक उपनिषद्भाष्य, छान्दोग्योपनिषद्भाष्य, तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्य, ईशावास्योपनिषद्भाष्य, काठकोपनिषद्भाष्य, मुण्डकोपनिश्षद्भाष्य, माण्डूक्योपनिषद्-भाष्य, प्रश्नोपनिषद्भाष्य, केनोपनिषद्भाष्य, महाभारततात्पर्यनिर्णय, भगवद्गीताभाष्य, भगवद्गीतातात्पर्यनिर्णय, भागवततात्पर्यनिर्णय, ब्रह्मसूत्रभाष्य, ब्रह्मसूत्राणुभाष्य, ब्रह्मसूत्रानुव्याख्यान, ब्रह्मसूत्रानुव्याख्यान निर्णय, प्रमाणलक्षण, कथालक्षण, उपाधिखण्डन, मायावादखण्डन, प्रपञ्चमिथ्यात्वानुमानखण्डन, तत्त्वोद्योत, तत्त्वविवेक, तत्त्वसंख्यान, विष्णुतत्वनिर्णय तन्त्रसार, संग्रह, कृष्णामृतमहार्णव यतिप्रणवकल्प, सदाचारस्मृति, जयन्तीनिर्णय, अथवा जयन्तीकल्प, यमकभारत, नृसिंहनखस्तोत्र, एवं द्वादशस्तोत्र।

उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त मध्वलिखित अन्य ग्रन्थों का उल्लेख भी मिलता है। ये ग्रन्थ हैं–

आत्मज्ञानप्रदेशटीका, आत्मोपदेशटीका, आर्यस्तोत्र, उपदेशसाहस्रीटीका, उपनिषत्प्रस्थान, ऐतरेयोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, काठकोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, केनोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, कौशीतकोपनिषद्भाष्य टिप्पणी, खपुष्पटीका, गुरुस्तुति, गोविन्दभाष्यपीठक, गोविन्दाष्टकटीका, गौडपादीयभाष्यटीका, छान्दोग्योपनिषद्भाष्यटिप्पणी, तैत्तिरीयोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, तैत्तिरीयश्रुतिवार्तिकटीका, त्रिपुटीप्रकरणटीका, नारायणोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, न्यायविवरण, पञ्चीकरणप्रक्रियाविवरण, प्रश्नोपनिषद्भाष्यटिप्पणी, बृहज्जाबालोपनिषद्भाष्य, बृहदारण्यकभाष्यटिप्पणी, बृहदारण्यकवार्त्तिकटीका, ब्रह्मसूत्रभाष्यटीका, ब्रह्मसूत्र-भाष्यनिर्णय, ब्रह्मानन्द, भक्तिरसायन, भगवद्गीताप्रस्थान, भगवद्गीताभाष्यविवेचन, माण्डूक्योपनिषद्भाष्यटिप्पणी, मितभाषिणी, रामोत्तरतापिनीयभाष्य, वाक्यसुधाटीका, विष्णुसहस्रनामभाष्य, वेदान्तवार्त्तिक, शंकरविजय, शङ्कराचार्यावतारकथा, शतश्लोकीटीका, संहितोपनिषद्भाष्य, संहितोपनिषद्भाष्य टिप्पणी, षट्तत्त्व, सदाचारस्तुतिस्तोत्र, स्मृतिविवरण, स्मृतिसारसमुच्चय, स्वरूपनिर्णयटीका एवं हरिमीडेस्तोत्रटीका।

मध्व के पश्चाद्वर्त्ती अनेक आचार्य एवं विद्वान् हुए, जिन्होंने माध्व सिद्धान्तों एवं दर्शन की व्याख्या प्रस्तुत की। इन आचार्यों एवं विद्वानों ने भाष्यप्रणयन भी किया, एवं व्याख्याएँ एवं टीकाएँ भी लिखीं। इन आचार्यों एवं विद्वानों के नाम इस प्रकार हैं–पद्मनाभतीर्थ, (११२६ शक, निधनकाल),

---

१. मध्वविजय, ६।१७।

नरहरितीर्थ (११३५ श. नि. का.) माधवतीर्थ (११५२ श० नि० का०), अक्षोभ्यतीर्थ, (११६६ श. नि. का.) जयतीर्थ[1] (११६०, श. नि. का.) विद्याधिराजतीर्थ (१२५४ श. नि. का.), कवीन्द्रतीर्थ (१२६१ श. नि. का.) वागीशतीर्थ (१२६५), रामचन्द्रतीर्थ (१२६८), विद्यानिधितीर्थ (१३०६), रघुनाथतीर्थ (१३६४), रघुवर्यतीर्थ, (१४१६), रघूत्तमतीर्थ[2] (१४५०), वेदव्यासतीर्थ[3] (१४८१), विद्याधीशतीर्थ (१४६३), वेदनिधितीर्थ (१४६७), सयलततीर्थ (१५६०), सत्यनिधितीर्थ (१५८२), सत्यनाथतीर्थ, (१५८५), सत्याभिनवतीर्थ (१६२८), सत्यपूर्णतीर्थ (१६४८), सत्यविजयतीर्थ (१६६१), सत्यप्रियतीर्थ (१६६६), सत्यबोधतीर्थ (१७०५), सत्यसन्निधानतीर्थ (१७१६), सत्यवरतीर्थ (१७१६), सत्यधामतीर्थ (१७५२), सत्यसारतीर्थ (१७६३), सत्यपरायणतीर्थ (१७८५), सत्यकामतीर्थ (१७६३), सत्येष्टितीर्थ (१७६४), सत्यपरायणतीर्थ (१८०१) तथा सत्यवित्तीर्थ (१८८२)।

**वनमाली मिश्र** (१७०० शता.)–ये मध्वसम्प्रदाय के प्रसिद्ध विद्वान् हैं। मध्वमुखालङ्कार इनका प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ के अन्तर्गत अप्पयदीक्षित के मध्वमतमुखमर्दन, न्यायामृतसौगन्ध्य, तरंगिणीसौरभ, अद्वैतसिद्धि तथा गौडब्रह्मानन्दी का पाण्डित्यपूर्ण खंडन किया गया है।

## आचार्य मध्व की चिन्तनदृष्टि

आचार्य मध्व की चिन्तनदृष्टि शङ्कराचार्य के पूर्ण अद्वैतवाद की पूर्ण, रामानुजाचार्य के विशष्टाद्वैतवाद की यत्किंचित् प्रतिक्रिया का परिणाम है। इसमे सन्देह नहीं कि मध्वदर्शन पूर्णतया द्वैतवादी होने के कारण सामान्य मानवमस्तिष्क में, जितनी शीघ्रता से प्रवेश करता है, वैसा न रामानुजविशिष्टाद्वैत, और न अन्य वैष्णवदर्शन। किन्तु यहाँ, यह कहना होगा, कि इस दर्शन के अन्तर्गत दार्शनिक सिद्धान्तों में गाम्भीर्य की न्यूनता है। यह तथ्य अग्रिम विवेचन एवं माध्वसिद्धान्तों के विश्लेषण से स्पष्ट हो जाएगा। अन्य वैष्णवदर्शनों के समान आचार्य द्वारा प्रतिपादित द्वैतवाद-दर्शन भी एक

---

१. जयतीर्थ ने आचार्य मध्व के ब्रह्मसूत्रभाष्य पर तत्त्वप्रकाशिका, तत्त्वोद्योत, तत्त्वविवेक, तत्त्वसंख्यान एवं प्रमाणलक्षण टीका लिखी थी। इसके अतिरिक्त गीताभाष्य के ऊपर भी इन्होंने टीका लिखी थी। साथ ही, प्रमाणपद्धति एवं वादावली जैसे, मौलिक ग्रन्थों के भी ये प्रणेता थे। जयतीर्थ ने शांकर अद्वैतमत का खंडन करते हुए, द्वैतमत का प्रतिपादन किया था। इनके ग्रन्थ, प्रमाणपद्धति का महत्त्व इसी से समझ लेना चाहिए, कि इस पर आचार्यों के द्वारा आठ टीकाओं का प्रणयन हुआ था।

२. रघूत्तमतीर्थ का दूसरा नाम भावबोधाचार्य अथवा भावबोधकार है। इनके ये नाम इसलिए प्रसिद्ध हैं, कि इन्होंने जयतीर्थरचित तत्त्वप्रकाशिका एवं विष्णुतत्त्वनिर्णय पर भावबोधकनाम्नी टीका लिखी है। इनका प्रसिद्ध ग्रन्थ, बृहदारण्यकभाष्य की टीका परब्रह्मप्रकाशिका है। रामाचार्य एवं वेदेश, इनके प्रधान शिष्य थे। वेदेश ने तत्त्वोद्योतपञ्चिका एवं मध्वप्रणीत ऐतरेयभाष्य, छान्दोग्यभाष्य एवं केनोपनिषद्भाष्य की टीका तथा प्रमाणपद्धति पर व्याख्या लिखी थी।

३. व्यासतीर्थ का उत्कृष्ट ग्रन्थ न्यायामृत है। मधुसूदन सरस्वती ने न्यायामृत का खंडन अद्वैतसिद्धि के अन्तर्गत किया है। व्यासतीर्थ के अन्य ग्रन्थ–तर्कतांडव, तात्पर्यचन्द्रिका, मन्दारमञ्जरी, भेदोज्जीवन एवं मायावादखंडन हैं। व्यासतीर्थ के न्यायामृत पर १० टीकाएँ लिखी हैं, जिनमें रामाचार्य की तरंगिणी तथा विजयीन्द्रतीर्थ की कण्ठकोद्धार विशेष रूप से प्रसिद्ध हैं।

भक्तिपरक दर्शन है। इस प्रकार सभी वैष्णव आचार्यों के समान मध्व का उद्देश्य भी, जगन्मिथ्यात्व के साधक, एवं भक्तिमार्ग में बाधक शंकराचार्य के मायावाद का खंडन है। मायावाद को भक्तिमार्ग में बाधक, इसलिए माना गया, क्योंकि जहाँ, शांकरवेदान्त में जगत् मायिक होने के कारण मिथ्या है, वहाँ, भक्तिपरक दर्शन में समस्त जगत् प्रभु की लीला होने के कारण, प्रभु का ही स्वरूप है, जिसके मिथ्या होने का प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता। वैसे तो, शांकरवेदान्त के अनुसार भी जगत् ईश्वर की लीला ही है,[१] किन्तु दोनों लीलाओं में अन्तर है। जहां शांकर अद्वैतसम्मत लीला, मात्र क्रीडा होने के कारण मिथ्या है, भक्त के प्रभु की लीला सर्वथा सत्य है।

यदि रामानुज ने शांकर अद्वैतवाद की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप ईश्वर को जगत् का उपादान-कारण एवं निमित्तकारण मानते हुए, विशिष्टाद्वैतवाद सिद्धान्त की स्थापना की थी, तो मध्व को न शंकर का निर्गुण अद्वैतवाद अभीष्ट था, और न रामानुज का विशिष्टाद्वैतवाद। मध्व ने ईश्वर एवं जीव, ईश्वर एवं जगत्, जीव एवं जड जगत्, जीव एवं जीव, एवं जागतिक विषयों में भेद की स्थापना करके, एक स्वतन्त्र द्वैतपरक सिद्धान्त की स्थापना की थी। अपनी इस स्थापना के लिए, ब्रह्मसूत्र एवं औपनिषद सिद्धान्तों की तोड़-मरोड़ भी मध्व ने की थी। ऐसा लगता है, कि मध्व का वश चलता, तो वे ब्रह्मसूत्र की तनिक भी परवाह न करते, किन्तु विवशता सम्भवतः यह थी, कि मध्व के समय तक ब्रह्मसूत्र की दार्शनिक प्रमाणिकता सर्वस्वीकृत सिद्ध हो चुकी थी।[२]

शंकराचार्य ने जहाँ, अद्वैतवाद का प्रतिपादन किया था, वहाँ मध्वाचार्य ने अद्वैतवाद के एकदम विरोधी द्वैतवाद सिद्धान्त की स्थापना की थी। द्वैतवाद का बीजारोपण तो रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैतवाद, सिद्धान्त के अन्तर्गत ही हो चुका था, क्योंकि विशिष्टाद्वैतवादवादी ने ब्रह्म के अतिरिक्त जीव एवं जगत् की सत्यता स्वीकार करते हुए, इन्हें ब्रह्म का विशेषण बतलाया था। आचार्य मध्व ने जगत् को ब्रह्म का विशेषण अथवा शरीर न मानकर, ब्रह्म और जगत् की पृथक्-पृथक् सत्ता ही स्वीकार कर ली थी। इस प्रकार कहना न होगा, कि आचार्य मध्व का दार्शनिक सिद्धान्त रामानुज के दार्शनिक सिद्धान्त का ही विकसित रूप है। यह बात दूसरी है, कि रामानुजाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त में मध्वाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त के बीज निहित होने पर भी दोनों दर्शनपद्धतियों के सिद्धान्तों में भेद दृष्टिगोचर होता है[३]।

जैसा कि, अभी कहा जा चुका है, आचार्य मध्व का प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त द्वैतवाद है। शांकर अद्वैतवाद के विपरीत द्वैतवादी आचार्य मध्व जीव एवं जगत् को मिथ्या न मानकर सत्य सिद्ध करते हैं। इस प्रकार ब्रह्म, जीव एवं जड जगत् में अभेद न मानकर भेद सिद्ध करना मध्व दर्शन की प्रमुख विशेषता है।[४] अपने इस दार्शनिक वैशिष्ट्य के समर्थन के लिए, आचार्य मध्व ने दरिद्र-दम्पत्तिन्याय से

---

१. देखें, लोकवस्तुलीलाकैवल्यम् (ब्र.सू. २) पर शांकरभाष्य।
२. Probably he would hope set aside the Brahmasūtras altogether, but he could not do so, since the work had acquired an imecitested anothoritativeness as regards religious truth before his time. Bhandarkar, X.
३. देखें, ग्रियर्सन का मध्वचरित विषयक लेख, Encyclopaedia of Religion and Ethics, Vol. VIII
४. *Ghate* : The Vedanta, p. 33.

श्रुति का भी आश्रय लिया है। अद्वैतसिद्धान्त के समर्थक तत्त्वमसि, अयमात्मा ब्रह्म, ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति, एकमेवाद्वयं ब्रह्म एवं सर्व खल्विदं ब्रह्म, आदि वाक्य भी आचार्य मध्व की अद्भुत कल्पना के अनुसार द्वैतसिद्धान्त के ही समर्थक हैं। यहां, उक्त सिद्धान्त, वाक्यों के सम्बन्ध में मध्वदर्शन की दृष्टि से विचार करना उपयुक्त होगा। आचार्य मध्व 'तत्वमसि' से जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य को न स्वीकार करके, यह अर्थ ग्रहण करते हैं, कि जीवात्मा एवं परमात्मा की मूलभूत विशेषताओं में साम्य है।[१] इस सम्बन्ध में माध्वाचार्य ने अपने भाष्य में जीवों और ब्रह्म के भेद का प्रतिपादन करते हुए भविष्यपुराण का एक श्लोक भी उद्धृत किया है।[२] उन्होंने तत्वमसि का अर्थ 'त्वम् तदीयः असि' एवं 'त्वम् तस्य असि' भी स्वीकार किया है।[३] आचार्य मध्व 'स आत्मा तत्वमसि' को 'स आत्मा अतत्वमसि' के रूप में ग्रहण करते है।[४] 'अयम् आत्मा ब्रह्म' को आचार्य मध्व जीवात्मा की प्रशंसा अथवा ध्यान की दृष्टि से उपदिष्ट मानते हैं। इन्होंने अद्वैतपरक उपर्युक्त वाक्य को पूर्वपक्ष भी कहा है।[५] 'अयमात्मा ब्रह्म' वाक्य को स्पष्ट करने के लिए आचार्य मध्व ने शब्दों का व्युत्पत्तिमूलक अर्थ ग्रहण किया है। व्युत्पत्तिमूलक अर्थ के ही आधार पर मध्वाचार्य ने उक्त वाक्य के अन्तर्गत जीवात्मा या ब्रह्म का वर्णन माना है। जीवात्मा का वर्णन मानने पर मध्वाचार्य ने 'अयमात्मा ब्रह्म' का अर्थ किया है-यह जीवात्मा वर्द्धनशील है।[६] आचार्य मध्व ने उक्त वाक्य में ब्रह्मपरक वर्णन मानते हुए, इस वाक्य का अर्थ किया है-यह जो सर्वत्र व्याप्त है, ब्रह्म है। इसी प्रकार 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' (ब्रह्म वेत्ता ब्रह्मरूप ही हो जाता है।) वाक्य का अर्थ भी आचार्य मध्व यह करते हैं, कि मोक्षावस्था में जीव ब्रह्म के समान हो जाता है। 'एकमेवाद्वयं ब्रह्म' एवं 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' वाक्य भी मध्वाचार्य की दृष्टि से क्रमशः ब्रह्म की अद्वितीयता और विश्वव्यापकता के द्योतक है, न कि जगत् और ब्रह्म के अभेद के द्योतक। इस प्रकार विश्वव्यापक ब्रह्म को आचार्य मध्व विश्व से पृथक् मानते हैं। अद्वैतवाद के समर्थक वाक्यों का मनमाना अर्थ लगाकर मध्वाचार्य ने द्वैतवाद की ही स्थापना करने का प्रयत्न किया था।

अद्वैतवाद एवं विशिष्टाद्वैतवाद के विपरीत मध्वाचार्य ने पाँच प्रकार के भेद की स्थापना की थी। यह भेद, ईश्वर और जीव, ईश्वर और जड जगत्, जीव और जगत्, जीव और जीव तथा जड और जड का भेद है।[७] इस भेदवाद के आधार पर ही आचार्य मध्व ने द्वैतवाद सिद्धान्त की स्थापना की है। अब यहां, ईश्वर, जीव एवं जगत् आदि के सम्बन्ध में आचार्य मध्व के विचार का अध्ययन किया जाएगा। इससे उनका द्वैतदर्शन और भी स्पष्ट हो जाएगा।

---

१. मध्वभाष्य, ब्र. सू. २।३।२६।

२. भिन्नाः जीवाः परोभिन्नस्तथापिज्ञानरूपतः।
प्रोच्यन्ते ब्रह्मरूपेण वेदावादेषुसर्वशः।।
-भविष्यपुराण, मध्वभाष्य २।३।२६ के अन्तर्गत उद्धृत।

३. *Ghate* : The Vedanta, 34.

४. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 746.

५. वही, पृ. ७४६।

६. *Ghate* : The Vedanta, p. 34.

७. सकलाचार्यमतसंग्रह, पृष्ठ १७ (चौखम्बा संस्करण, १६०७)।

## ईश्वर

ईश्वर के सम्बन्ध में मध्व का विचार है, कि परमात्मा वेदों द्वारा जानने योग्य है (मध्वभाष्य ३।३।१)। अतः ईश्वरस्वभाव को अपरिभाष्य नहीं कहा जा सकता। मध्वाचार्य का कथन है, कि परमेश्वर की अवाच्यता का यही आशय है, कि उसका पूर्णज्ञान होना कठिन है[१]। ब्रह्म को मध्व ने विष्णु का रूप प्रदान किया है। विष्णु ही संसार का पूर्ण रूप से शासन करते हैं। वे ही संसार के स्रष्टा एवं संहारकर्ता है। इसके अतिरिक्त मध्व, विष्णु को सभी जीवों का अन्तर्यामी मानते है।[२] विष्णु संसार के कल्याणार्थ मत्स्यादिरूप से अवतार ग्रहण करते हैं। विष्णु के समस्त अवतार पूर्ण हैं।[३] परन्तु मध्व, ईश्वर को उपादानकारण न मानकर, कारण ही मानते हैं। मध्व का कहना है, कि जो ईश्वर ज्ञानस्वरूप है, उससे जड जगत् की उत्पत्ति किस प्रकार सम्भव है।[४]

लक्ष्मी, परमात्मा की शक्ति है। वह परमात्मा से भिन्न एवं केवल उसी के अधीन है।[५] लक्ष्मी दिव्यशरीरधारिणी होने के कारण अक्षरस्वरूपा है।[६] परमात्मा की तरह लक्ष्मी नित्यमुक्ता तथा देश एवं काल की दृष्टि से परमात्मा के ही समान व्यापक है।[७] परन्तु गुणों की दृष्टि से लक्ष्मी परमात्मा से न्यून ही है। निश्चय ही, परमात्माभिन्ना, नित्यमुक्ता एवं दिव्यशरीरधारिणी शक्ति (लक्ष्मी) का स्वरूप शांकरवेदान्त की ईश्वराभिन्ना, अज्ञानस्वरूपा एवं जड माया से भिन्न है।

## जीव

मध्वदर्शन में जीव परमात्मा से भिन्न है, तथा समस्त जीव परस्पर एक दूसरे से भिन्न हैं। परमाणु प्रदेश में रहने वाले जीव अनन्त हैं।[८] समस्त जीवों का आधार परमात्मा है। परमात्मा ही जीवों की उनके पूर्वजन्म के कर्मों के अनुसार कर्म करने के लिये प्रवृत्त करता है।[९] मध्वाचार्य का कहना है, कि जीव की स्वप्नकल्पना भी ईश्वर की इच्छा पर ही आधारित है—(मध्वभाष्य, ३।२।३, ५) जीव अणु-परिमाण होने के कारण सर्वव्यापक ब्रह्म की सत्ता से पृथक् है। यद्यपि जीव पूर्वकृतकर्मानुसार अज्ञान,

---

१. मध्वभाष्य १।१।५।

२. वही, १।२।१३।

३. अवतारादयो विष्णोः सर्वे पूर्णाः प्रकीर्तिताः।
पूर्णञ्च, तत् परंपूर्णं पूर्णात् पूर्णाः समुद्गताः।। मध्वबृहद्भाष्यम्,
(बलदेव उपाध्याय : भारतीय दर्शन, पृ० ४८१ से उद्धृत)

४. *Ghate* : The Vedanta, p. 34.

५. मध्वसिद्धान्तसार, पृष्ठ २६।

६. लक्ष्मीरक्षरदेहत्वाद् अक्षरा—मध्वकृत ऐतरेयभाष्य।

७. द्वावेव नित्यमुक्तौ तु परमः प्रकृतिस्तथा। देशतः कालतश्चैव समव्याप्तावुभावपि।।
—भागवततात्पर्यनिर्णय, बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन, पृष्ठ ४८२ से उद्धृत।

८. परमाणुप्रदेशेष्वनन्ताः प्राणिराशयः। —मध्वाचार्य, तत्त्वनिर्णय।

९. मध्वभाष्य, ब्रह्मसूत्र, २।३।४१, २।३।४२।

मोह, दु:ख एवं भयादि दोषों से पूर्ण है, तथापि उसका स्वभाव आनन्द ही है। मुक्तावस्था में जीव अपने मूलस्वभाव, आनन्दस्वरूप को प्राप्त हो जाता है।

मध्वदर्शन के अनुसार प्रधानतया तीन प्रकार के जीव बतलाये गए हैं–मुक्तियोग्य, नित्यसंसारी एवं तमोयोग्य जीव। मुक्तियोग्य जीवों के अन्तर्गत देव, ऋषि, पितृ, चक्रवर्ती एवं उत्तम रूप से, पाँच प्रकार के जीव आते हैं। नित्य संसारी वे जीव हैं, जो महासुखदु:खादि का भोग करते हुए अपने-अपने कर्मों के अनुसार स्वर्ग, नरक एवं भूलोक में विचरण करते हैं। तमोयोग्य जीवों में दैत्य, राक्षस, पिशाच तथा अन्य अधम कोटि के जीव आते हैं।

## जगत्

मध्वदर्शन के अनुसार प्रकृति, जगत् का उपादान कारण है। ईश्वर, उपादानकारणभूता प्रकृति से अनेकानेक रूपों की सृष्टि करता है। स्वयं ईश्वर प्रकृति के अनेक रूपों में वर्तमान रहता है। इस प्रकार प्रकृति भी परमात्मा का ही रूप है। व्यक्तावस्था में प्रकृति के–महत्, अहंकार, बुद्धि, मन, दशेन्द्रियाँ, पंचतन्त्रमात्राएँ और क्षित्यादि पंचतत्व, ये चतुर्विंशति तत्त्व दृष्टिगोचर होते हैं। अव्यक्तावस्था में, मूल प्रकृति में, ये तत्त्व सूक्ष्म रूप से वर्तमान रहते हैं। लक्ष्मी अपने श्री, भू. एवं दूर्गारूप के द्वारा त्रिगुणात्मिका प्रकृति की अध्यक्षता करती है। मध्वदर्शन के अनुसार अविद्या प्रकृति का ही रूप है।[1] इस अविद्या के ही जीवाच्छादिका एवं परमाच्छादिका, ये दो रूप है। अविद्या जीवाच्छादिका रूप में जीव की आध्यात्मिक शक्ति को आच्छन्न कर लेती है, और अपने परमाच्छादिका रूप में परमात्मा को आवृत्त कर लेती है। परमाच्छादिका अविद्या के आवरण के कारण ही, जीव परमात्मा का साक्षात्कार करने में असमर्थ होता है।[2]

## मुक्ति

मध्वदर्शन की मुक्ति, अद्वैतवेदान्त की तरह जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य की समर्थक नहीं है। मध्वसमर्थित मुक्ति के अनुसार जीव परमात्मा के साथ परम साम्य को प्राप्त करता है। जीव एवं परमेश्वर के चैतन्यांश में ही एकता है, परन्तु गुण-दृष्टि से विचार करने पर, जीव एवं परमेश्वर का पार्थक्य सिद्ध ही है। मध्वदर्शन के अनुसार मुक्ति की यह विशेषता उल्लेखनीय है, कि मुक्तावस्था में भी जीव समान रूप से आनन्द का अनुभव नहीं करते।[3]

मध्व-दर्शन के अनुसार मुक्ति की, कर्मक्षय, उत्क्रान्ति, अचिंरादिमार्ग एवं भोग, ये चार अवस्थाएँ मानी गयी हैं। भोग के भी सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य तथा सायुज्य रूप से चार भेद हैं। सालोक्य के अनुसार जीव स्वर्ग में निवास करता हुआ, सन्तोषपूर्वक आनन्द का भोग करके सदा ईश्वर

---

१. मध्वभाष्य, १।४।२५।

२. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 745.

३. दु:खाभाव: परानन्दो लिंगभेदसमो मत:।
तथापि परमानन्दो ज्ञानभेदात्तु भिद्यते।। –मध्वसिद्धान्तसार, पृष्ठ ३२।

साक्षात्कार करता है। सामीप्य में जीव सदा भगवान् के समीप स्थित रहता है, तथा सारूप्य में जीव ब्रह्मरूप से भगवान् का सादृश्य प्राप्त करता है। सायुज्य में जीव भगवान् के शरीर में प्रवेश करके उन्हीं के शरीर से आनन्द का भोग करता है।[१] जैसा कि कहा जा चुका है, जीवों के मुक्तिकालिक आनन्द की स्थिति भिन्न-भिन्न है। मध्वदर्शन के अनुसार जीव की मुक्ति के लिए, वैराग्य, शम दमादि का सम्पादन, स्वाध्याय, शरणागतिभाव, गुरुसेवा, शास्त्रश्रवण, मनन, ईश्वरार्पणबुद्धि एवं ईश्वरोपासना आवश्यक है।

## अद्वैतवेदान्त एवं मध्व-दर्शन

मध्व-दर्शन का द्वैतवाद-सिद्धान्त अद्वैतवेदान्तदर्शन द्वारा प्रतिपादित अद्वैतवाद का चरम-विरोधी सिद्धान्त है। यों तो, दोनों ही दर्शन पद्धतियों में ईश्वर, जीव, जगत् एवं मुक्ति आदि सिद्धान्तों के सम्बन्ध में विवेचन किया गया है, परन्तु दोनों दर्शनपद्धतियों के अन्तर्गत उक्त सिद्धान्तों के सम्बन्ध में अत्यधिक भेद मिलता है। अद्वैत वेदान्त के अनुसार जहां निर्गुण ब्रह्म को पूर्ण सत्य एवं साध्य के रूप में घोषित किया गया है, वहां मध्वदर्शनपरम्परा में सगुण एवं साकाररूपधारी भगवान् विष्णु ही परमेश्वर के रूप बतलाएँ गए हैं। अद्वैत वेदान्त एवं मध्व-दर्शन के ईश्वर सम्बन्धी सिद्धान्त का यह भेद भी द्रष्टव्य है, कि मध्व-दर्शन में ईश्वर जगत् का निमित्तकारण ही है, उपादानकारण नहीं, जब, अद्वैतवेदान्त में ईश्वर निमित्त कारण एवं उपादान कारण दोनों ही है। जीव एवं जगत् के मिथ्यात्व के आधार पर अद्वैतवादियों ने जो जीव एवं ब्रह्म के ऐक्य के सिद्धान्त की स्थापना की है, जिसका मध्वाचार्य ने पूर्णतया विरोध किया ही है। इस विरोध का ही तो फल है, कि आचार्य मध्व ने ईश्वर और जीव, ईश्वर और जगत्, जीव और जगत्, जीव और जीव एवं जड और जड में भी भेद की व्यवस्था की है। इस भेदव्यवस्था के अनुसार, जीव एवं जगत् को अद्वैत वेदान्त की तरह मध्वदर्शन में मिथ्या न मानकर सत्य ही माना गया है।

मायावाद, अद्वैतवेदान्त का प्रमुख सिद्धान्त है। अद्वैतवेदान्त में माया से अविद्या एवं मिथ्यात्व का आशय ग्रहण किया जाता है, परन्तु पूर्णप्रज्ञदर्शन के लेखक मध्व ने माया से स्वप्न का तात्पर्य ग्रहण किया है-(मध्व भाष्य ३।२।३) इसके अतिरिक्त जहाँ, अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत माया शक्ति परमेश्वर से अभिन्न बतलाई गई है, वहाँ मध्व-दर्शन में परमेश्वर की शक्ति लक्ष्मी को परमेश्वर से भिन्न सिद्ध किया गया है।[२]

जैसा कि, मध्व-दर्शन द्वारा प्रतिपादित मुक्ति का विवेचन करते समय कहा जा चुका है, मध्व-दर्शन के अनुसार मुक्तिकालिक आनन्द के भेद की व्यवस्था, अद्वैतवेदान्तसम्मत मुक्ति की अद्वैतरूपता एवं भेदराहित्य के विपरीत है। इस प्रकार कहना होगा, कि अद्वैत वेदान्त एवं मध्व-दर्शन के ईश्वरादि सिद्धान्तों में भेद की एक अत्यन्त स्पष्ट रेखा मिलती है।

---

१. *Dr. S.N. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. IV, p. 318.

२. परमात्मभिन्नतन्मात्राधीना लक्ष्मीः।-मध्वसिद्धान्तसार, पृ० २६।

## क्या मध्व पर ईसाई प्रभाव था ? (ग्रियर्सन का मत)

प्रसिद्ध विद्वान् ग्रियर्सन कुछ आनुमानिक एवं सारहीन तर्कों के आधार पर, यह सिद्ध करना चाहते हैं, कि मध्व पर ईसाई धर्म का प्रभाव था। ग्रियर्सन ने जो तर्क दिए हैं, वे इस प्रकार हैं–

१. मध्व का जन्मस्थान प्राचीन कल्यानपुर या उसके समीप था। यहाँ यह स्मरणीय है कि कल्यानपुर उन कतिपय नगरों में से है, जिनमें ईसाई धर्म की सर्वप्रथम स्थापना हुई थी।

२. नारायणविरचित मध्वचरित में जो प्राचीन कथाएँ (Legends, मिलती हैं, उनमें, एक कथा के अनुसार अनन्तेश्वरदेव की आत्मा (spirit) का दर्शन एक ब्राह्मण को हुआ था, जिसका यह अर्थ लगाया गया, कि स्वर्ग का राज्य हस्तगत था।

३. एक बार, जब बालक मध्व जंगल में जा रहे थे, तो उनका मार्ग प्रेतात्मा ने रोक दिया, किन्तु जब मध्व ने उस प्रेतात्मा को ललकारा तो वह भाग गई।

४. एक बार मध्व जब पाँच वर्ष की अवस्था में, बचपन में खो गए थे, तो उन्हें भगवान् विष्णु की उपासना की शिक्षा देते हुए पाया गया था।

५. दक्षिण भारत की यात्रा के समय, एक बार जब उनके भक्तों के लिए भोजन कम पड़ गया था, तो उन्होंने उसे पूरा कर दिया था।

६. जब वे उत्तर भारत की यात्रा पर थे, तो वे जल के ऊपर चले थे, किन्तु उनके पैर नहीं भीगे थे। इसी प्रकार एक बार उन्होंने उमड़ते हुए क्रुद्ध समुद्र को अपनी कठोर दृष्टि से शान्त कर दिया था।

ग्रियर्सन का कहना है, कि मध्व से सम्बन्धित उपर्युक्त आश्चर्यास्पद घटनाएँ (miracles), ईसाई धर्म एवं धार्मिकों तथा भक्तों की भावनाओं के समान ही हैं। इसके अतिरिक्त उनका निवास कल्यानपुर होने के कारण, उन पर ईसाई धर्म का प्रभाव स्वाभाविक है। ग्रियर्सन का कहना है, कि मध्व का यह कहना, कि वायुदेव की कृपा से मोक्ष की प्राप्ति हो सकती हे, ईसाई धर्म के प्रभाव का ही द्योतक है।

## लेखक का मत

ग्रियर्सन का उपर्युक्त मत आनुमानिक होने के कारण भ्रमपूर्ण है। मध्व पर, जिस धार्मिक एवं भक्ति भावना का प्रभाव ग्रियर्सन ने सिद्ध करने का प्रयत्न किया है, वह भारतीय वाङ्मय के अन्तर्गत संहिताओं, उपनिषदों, गीता, रामायण, महाभारत एवं पुराणों में अतिशय समृद्ध रूप में उपलब्ध है। साथ ही, यह भी वक्तव्य है कि स्वयं मध्व ने अपने सिद्धान्त का आधारवेद, गीता, पाञ्चरात्र एवं महाभारत स्वीकार किया है। इसके अतिरिक्त, इस प्रकार का कोई प्रमाण नहीं मिलता, कि मध्व की ईसाई धर्म में आस्था थी। जहाँ तक, यह कथन है, कि मध्व के अनुसार वायुदेव की कृपा से मोक्ष की प्राप्ति सम्भव थी, इस सम्बन्ध में यह कहा जाएगा, कि मध्व भगवत्कृपा को ही मोक्ष का कारण मानते थे। वायु देवता को तो मध्व ने मोक्षप्राप्ति का सहायक मात्र कहा है। इस प्रकार, ग्रियर्सन का मध्व पर ईसाई धर्म का

प्रभाव ढूँढना तर्कसंगत नहीं कहा जा सकता। देखादेखी, बर्नेल (Burnell) ने भी ग्रियर्सन के मत का समर्थन किया है,[1] जो असमीचीन है। कल्याणपुर के सम्बन्ध में गार्वे का विचार है कि यह बम्बई के उत्तर में कल्याण (कल्याण) था, जो आज भी इसी नाम से जाना जाता है, किन्तु ग्रियर्सन मानते हैं, कि 'कल्याण' उडिपी में है, जो मलाबार के समीप है।

## निम्बार्क (द्वैताद्वैतसम्प्रदाय) (१२०० ई.) का आरम्भ

निम्बार्क का जन्म स्थान, दक्षिण में, बेलारी जिले के अन्तर्गत निम्ब अथवा निम्बपुर है। इनका जन्म वैशाख मास में, शुक्लपक्ष की तृतीया को हुआ था। इनके पिता का नाम जगन्नाथ एवं माता का नाम सरस्वती था।[2] किन्तु डा० उमेशमिश्र ने इनके पिता का नाम अरुणमुनि एवं माता का नाम जयन्ती देवी लिखा है।[3] निम्बार्क के दूसरे नाम निम्बादित्य तथा नियमानन्द[4] भी बतलाए जाते हैं। कहते हैं, इनका नाम निम्बार्क या निम्बादित्य इस लिए पड़र था, क्योंकि सूर्यास्त होने पर भी इन्होंने एक संन्यासी को सूर्य का दर्शन कराया था।[5] ये तैलङ्ग ब्राह्मण थे।

निम्बार्क सम्प्रदाय, हंस सम्प्रदाय के नाम से भी प्रसिद्ध है।[6] भगवान् ने हंस के रूप में, सर्वप्रथम इस सम्प्रदाय की शिक्षा सनक को दी थी। इसके पश्चात् सनकादि ने इस का उपदेश सनत्कुमार को दिया, और सनत्कुमार ने द्वैताद्वैतदर्शन का उपदेश नारद को दिया। इस प्रकार, नारद ने इस दर्शन का उपदेश निम्बार्क को दिया था।[7] निम्बार्क, भगवान् श्रीकृष्ण की सुदर्शनशक्ति के अवतार माने जाते थे।

पश्चिमी विद्वान् ऐगलिंग (Eggling) ने एक आश्चर्यास्पद मत प्रस्तुत किया है, कि ब्रह्मसूत्र के भाष्यकार, भास्कर एवं निम्बार्क एक ही थे।[8] किन्तु दोनों के भाष्य में सूक्ष्म भेद होने के कारण, अब दोनों का भिन्न-भिन्न होना सिद्ध हो गया है। वैसे, स्थूल रूप से भास्कर एवं निम्बार्क, दोनों का प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त द्वैताद्वैतवाद ही है, जैसा कि पीछे, भास्कर के सिद्धान्तनिरूपण के अवसर पर कहा जा चुका है।

निम्बार्कलिखित जिन ग्रन्थों का उल्लेख मिलता है, वे, वेदान्तपारिजातसौरभ, दशश्लोकी, सिद्धान्तरत्न, कृष्णस्तवराज, गुरुपरम्परा, मध्वमुखमर्दन, वेदान्ततत्त्वबोध, वेदान्तसिद्धान्तप्रदीप,[9] स्व-

---

१. The Indian artiguary, 1873-74.
२. देखें, हरिव्यासदेव, दशश्लोकी की टीका।
३. उमेश मिश्र, भारतीय दर्शन, पृ. ४२०, लखनऊ १८५७।
४. सिद्धान्तजाह्नवी, १।
५. भक्तमाल, सर्ग २२।
६. वेदान्तपारिजातसौरभ, १।३।८।
७. देखें, हरिगुरूस्तव माला।
८. Catalogue of Mss. of the India office. Part IV, pp. 802, 803.
९. यह एक कूट ग्रन्थ है, तथा शांकरवेदान्त के सिद्धान्तों को स्पष्ट करता है। (देखें, राजेन्द्रलाला मित्रा, Notices of Sanskrit Manuscript N.S. No. 2826)।

धर्माध्वबोध एवं श्रीकृष्णस्तव हैं। किन्तु इनमें, कुछ की प्रामाणिकता संदिग्ध है।

**आचार्यपरम्परा**–हरिगुरुस्तवमाला के[1] अनुसार निम्बार्क के शिष्य श्रीनिवास थे। इस प्रकार, इस गुरुशिष्यपरम्परा में, क्रमशः श्रीनिवास, विश्वाचार्य, पुरुषोत्तम, स्वरूपाचार्य, माधवाचार्य, वलभद्राचार्य, पद्माचार्य, श्यामाचार्य, गोपालाचार्य, कृपाचार्य, देवाचार्य, सिद्धान्तसुन्दरभट्ट (सिद्धांन्तजाह्नवी की टीका, सेतु के लेखक) पद्मनाभाचार्य, उपेन्द्रभट्ट, रामचन्द्रभट्ट, कृष्णभट्ट, पद्माकरभट्ट, श्रावणभट्ट, भूरिभट्ट, मध्वभट्ट, श्यामभट्ट, गोपालभट्ट, गोपीनाथभट्ट, केशवमंगलभट्ट, केशवकाश्मीरी (ब्रह्मसूत्र की टीका के लेखक), श्रीभट्ट तथा हरिव्यासदेव थे।

हरिव्यासदेव की पश्चाद्वर्त्ती परम्परा में स्वयंभू रामदेव, कर्महरदेव, मथुरादेव, श्यामदेव, सेवादेव, नरहरिदेव, दयारामदेव, पुराणदेव, मनीषीदेव, राधाकृष्णशरणदेव, हरिदेव तथा बृजभूषण शरणदेव आते हैं। यह उल्लेखनीय है, कि इनमें प्रत्येक गुरु का समय लगभग १४ वर्ष था। इस प्रकार इन १३ गुरुओं का शासनकाल लगभग १८५ वर्ष तक चला था।

## आचार्यों के ग्रन्थ

आचार्य निम्बार्क के शिष्य श्रीनिवास ने निम्बार्क के वेदान्तपारिजातसौरभ पर वेदान्तकौस्तुभ टीका लिखी थी। इसके अतिरिक्त इन्होंने लघुस्तवराजस्त्रोत भी लिखा था। इसमें इन्होंने अपने गुरु निम्बार्क की स्तुति की है। केशवकाश्मीरी भट्ट ने, जो मुकुन्द के शिष्य थे, वेदान्तकौस्तुभ पर वेदान्त-कोस्तुभ प्रभा नाम की टीका लिखी थी। इन्होंने भगवद्गीता पर तत्त्वप्रकाशिका, श्रीमद्भागवत के दशमस्कन्ध पर तत्त्वप्रकाशिकावेदस्तुति टीका तथा तैत्तिरीय उपनिषद् पर तैत्तिरीयप्रकाशिका टीका का प्रणयन किया था। इसके अतिरिक्त क्रमदीपिका भी केशवकश्मीरी द्वारा ही रचित है। इस पर गोविन्द भट्टाचार्य ने टीका लिखी थी। क्रमदीपिका के अन्तर्गत निम्बार्कसम्प्रदाय की उपासनापद्धति एवं कर्मकाण्ड का वर्णन है। पुरुषोत्तम ने श्रीनिवासरचित लघुस्तवराजस्तोत्र पर गुरुभक्तिमन्दाकिनी टीका का प्रणयन किया था। निम्बार्क की दशश्लोकी पर लघुमंजूषा एवं हरिवंशमुनि की टीका का उल्लेख भी मिलता है। पुरुषोत्तम ने निम्बार्करचित श्रुत्यन्तरन्सुरद्रुम (श्रीकृष्णस्तव) पर टीका का प्रणयन किया था, तथा स्तोत्रत्रयी भी लिखी थी। श्रीकृष्णस्तव पर श्रुतिसिद्धान्तमंजरी नामक एक अन्य टीका का उल्लेख भी मिलता है।

## चिन्तनदृष्टि

दक्षिण में ११वीं शती के मध्य से शाङ्करवेदान्त की घोर प्रतिक्रिया के परिणामस्वरूप भक्ति एवं भगवत्प्रेम का आन्दोलन आरम्भ हो गया था। भक्ति का यह आन्दोलन दक्षिण भारत तक ही सीमित नहीं रहा, अपितु उत्तर भारत में भी यह लहर, हिन्दी भाषा के माध्यम से तीव्रतया फैल रही थी। सूर, तुलसी एवं मीरा प्रभृति अनेक भक्त कवि एवं सन्त, भक्ति उत्तर भारत के महान् कर्णधार थे। जहाँ

१. R.G. Bhandarkar, Repart for of the search for sanskrit manuscript 1882-83.

तक वैष्णव दार्शनिकों की चिन्तनदृष्टि का प्रश्न है, जैसा कि, अभी रामानुज एवं मध्व की दार्शनिक विचारधारा का विश्लेषण करते हुए देखा है, इनका मूल दृष्टिकोण शांकर मायावाद के खंडन एवं तदनुकूल भक्ति के अनुभव एवं प्रचार-प्रसार पर आधारित था। इसी शृंखला में निम्बार्क भी आते हैं, जिन्होंने मध्व की द्वैतवादी प्रतिक्रिया के रूप में, एवं द्वैत एवं अद्वैत की समन्वयप्रक्रिया के अन्तर्गत द्वैताद्वैतवाद सिद्धान्त का प्रतिपादन किया था। जैसा कि, 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' ब्र० सू० १।१।१, से स्पष्ट है, ब्रह्मजिज्ञासा अथवा मोक्षप्राप्ति की इच्छा प्रत्येक आस्तिक दर्शन में स्वीकार की गई है। किन्तु, निम्बार्क की दृष्टि में ब्रह्मजिज्ञासा उसी व्यक्ति में उत्पन्न होती है, जिसकी, फलभोग से दूषित होने के कारण अनेकविध कर्मफलों में अनास्था हो गई हो, तथा जिसने यह सुद्रढ़ रूप से जान लिया हो, कि मात्र पुण्यप्रद कर्मकाण्ड के धार्मिक ग्रन्थों का अध्ययन-पारायण करने से शाश्वत आनन्द की प्राप्ति सम्भव नहीं है। इस प्रकार विविध शास्त्रों के अनुशीलन से, जब व्यक्ति को यह बोध हो जाता है, कि ब्रह्मज्ञान से ही शाश्वत आनन्द की प्राप्ति सम्भव है, तब उसमें ब्रह्मजिज्ञासा उत्पन्न होती है, और वह ब्रह्मज्ञानप्राप्ति की इच्छा से गुरू की शरण में जाता है। किन्तु यहाँ, यह उल्लेखनीय है, कि निम्बार्कदर्शन के अनुसार, ब्रह्म शांकर वेदान्त के समान न निर्गुण तत्त्व है, और न रामानुज के समान चिदचिद्विशिष्ट, प्रत्युत ब्रह्म तत्त्व भगवान् श्रीकृष्ण ही हैं, जो सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् परमशरण एवं एक सर्वव्यापक सत्ता के रूप में स्थित हैं। निम्बार्क ही नहीं, सभी वैष्णव दार्शनिकों को माया अथवा, अज्ञान का सिद्धान्त सर्वथा अमान्य है। निम्बार्क के अनुसार अज्ञान, जीव अथवा आत्मा का गुण है। तथा जीव स्वरूपतः ब्रह्म से भिन्न है। किन्तु भिन्न होते हुए भी सभी जीव ब्रह्म के अधीन हैं। निम्बार्क के मत में, जीव, कर्म के बन्धन में बंधे होने के कारण, ज्ञानदृष्टि से अन्धवत् ही हैं। इस प्रकार, निम्बार्कदर्शन के अनुसार जीव, स्वरूपतः ईश्वर से भिन्न है, किन्तु जीव एवं जगत् ईश्वराश्रित होने के कारण, ईश्वर से अभिन्न भी हैं। यही, भेदाभेद एवं द्वैताद्वैतपरक दृष्टिकोण निम्बार्कदर्शन की चिन्तनदृष्टि का प्राण है।

## निम्बार्कदर्शन (११वीं शताब्दी) का स्वरूप

निम्बार्काचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त द्वैताद्वैतवाद है। यहाँ द्वैताद्वैतवाद सिद्धान्त का निरूपण किया जाएगा।

## द्वैताद्वैतवाद का सिद्धान्त

रामानुजाचार्य के मतानुसार निम्बार्क-दर्शन में भी चित्, अचित् एवं ईश्वर रूप से तीन तत्व माने गए हैं। चित् तत्त्व, जीव एवं अचित् तत्त्व, जगत् का बोधक है। परन्तु निम्बार्कदर्शन के चित् एवं अचित् तत्व रामानुजाचार्य की तरह ईश्वर के विशेषण नहीं हैं। इसीलिए निम्बाचार्य विशिष्टाद्वैतावाद के विरोधी हैं। आचार्य निम्बार्क के अनुसार ईश्वर तथा जीव एवं जगत् में, रामानुजाचार्य की तरह विशेषण-विशेष्यभावसम्बन्ध न होकर, आश्रयाश्रितसम्बन्ध है। जीव एवं जगत् ईश्वर के आश्रित तथा

---

१. परमात्मभिन्नोऽल्पशक्तिस्तदभिन्नः सनातनस्तदंशभूतोऽनादिकर्मात्मिकाऽविद्यावृतधर्मभूताज्ञानो जीवः क्षेत्रादिशब्दाभिधेयस्तत् प्रत्ययाश्रय इति। वेदान्ततत्त्वबोध, पृ० १८।

ईश्वर आश्रय है।

निम्बार्काचार्य के अनुसार ईश्वर तथा जीव एवं जगत् में अभेद भी है, और भेद भी। इस प्रकार, निम्बार्कदर्शन में, जीव एवं जगत् के आश्रितत्वादि स्वभाव एवं अचेतनत्वादि विशेषणों के, ईश्वर के आश्रयत्वादि स्वभाव एवं कल्याणविशेषणों से विरुद्ध होने के कारणईश्वर तथा जीव एवं जगत् का भेद स्पष्ट ही है। परन्तु जीव तथा जगत् की सत्ता आश्रयरूप ईश्वर के बिना असम्भव है, अतः ईश्वर तथा जीव एवं जगत् में अभेद भी है।[1] इस प्रकार ईश्वर, जीव एवं जगत् में भेद भी है, और अभेद भी। जिस प्रकार, कि जल की लहरें, सूर्य की किरणें, अग्नि के स्फुल्लिंग, रस्सी के लपेट एवं सर्प का कुण्डली-रूप, जलादि से भिन्न एवं अभिन्न दोनों ही हैं, उसी प्रकार जीव एवं जगत् ईश्वर से भिन्न भी हैं, और अभिन्न भी। इस प्रकार द्वैताद्वैतवादी के मतानुसार द्वैत एवं अद्वैत दोनों ही सत्य हैं। इसीलिए द्वैताद्वैतवाददर्शन के अनुरूप द्वैत एवं अद्वैत दोनों की ही प्रतिपादक श्रुतियाँ सत्य हैं। अब यहाँ, द्वैताद्वैतवाद के अनुसार ईश्वर, जीव जगत् एवं मुक्ति आदि सिद्धान्तों का आलोचनात्मक विवेचन किया जाएगा।

## ईश्वर

द्वैताद्वैतवादी निम्बार्कदर्शन के अन्तर्गत अद्वैतवेदान्त के निर्गुण ब्रह्म के विरुद्ध सगुण ब्रह्म की सर्वोच्च सत्ता स्वीकार की गई है। निम्बार्काचार्य ने अपने ब्रह्म को समस्त दोषों से रहित एवं अशेष कल्याण गुणों से सम्पन्न कहा है।[2] इसके अतिरिक्त परमात्मा समस्त अन्तर्जगत् एवं बहिर्जगत् में व्याप्त होकर स्थित है।[3] जीव एवं जगत् की सत्ता स्वतन्त्र न होकर, ईश्वराधीन है, इसीलिए ईश्वर इनका नियन्ता कहलाता है।[4] प्रलयकाल में जीव एवं जगत् ईश्वर में ही लीन हो जाते हैं। प्रलय एवं सृष्टि के पुनर्निमाण काल के बीच, जीव एवं जगत् सूक्ष्म रूप से ईश्वर में ही स्थित रहते हैं। सर्वशक्तिमान् होने के कारण, ईश्वर अपनी इच्छामात्र से ही समस्त संसार की सृष्टि में समर्थ होता है।[5] इसप्रकार, रामानुज के अनुसार जहाँ, जगत् सगुण ब्रह्म की विशेषभूत प्रकृति का परिणाम है, वहाँ, निम्बार्काचार्य के दृष्टिकोण के अनुसार, वह ईश्वर की शक्ति का परिणाम है। इस प्रकार, आचार्य निम्बार्क अद्वैती की तरह विवर्तवादी न होकर परिणामवादी हैं। इस विषय का विवेचन अद्वैतवेदान्तदर्शन एवं निम्बार्कदर्शन के सिद्धान्तों के तुलनात्मक विवेचन के समय किया जाएगा। द्वैतवादी मध्वाचार्य के विपरीत, निम्बार्क ईश्वर को उपादानकारण एवं निमित्तकारण दोनों ही मानते हैं। रामानुजाचार्य के विष्णु, एवं लक्ष्मी के स्थान पर आचार्य निम्बार्क ने कृष्ण एवं राधा की प्रतिष्ठा की है। इसके अतिरिक्त निम्बार्काचार्य की, वासुदेव,

---

१. *Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 753.

२. दशश्लोकी, ४।

३. यत्किञ्चिज्जगत्यस्मिन् दृश्यते श्रूतयेऽपिव।
अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः।।–सिद्धान्तरत्न, पृष्ठ ५३ से उद्धृत।

४. दशश्लोकी, ७।

५. निम्वार्कभाष्य, ब्र० सू० १।१।१६।

संकर्षण, प्रद्युम्न एवं अनिरुद्ध, इन चार व्यूहों की कल्पना रामानुजाचार्य के समान ही है।[1] निम्बार्कदर्शन के अनुसार भी ईश्वर मत्स्यादि रूप से लोककल्याण के लिए अवतार ग्रहण करता है। निम्बार्कदर्शन के अनुसार जीव एवं जगत् ईश्वर के ही आश्रित हैं।

## जीव

निम्बार्कदर्शन में जीवों को अनन्त एवं अणुरूप बतलाया गया है, परन्तु अणु होते हुए भी जीव का यह वैशिष्ट्य है, कि वह सार्वत्रिक ज्ञान के कारण शरीर के सुखदुःखादि का अनुभव करने में समर्थ होता है। शांकरदर्शन के विपरीत जीव बद्ध एवं मुक्त दोनों अवस्थाओं में ही कर्तृत्व से युक्त रहता है। परन्तु यहां, यह कह देना और अपेक्षित होगा, कि जीव स्वतन्त्र रूप से कर्ता नहीं है। उसका कर्तृत्व ईश्वर के अधीन है। जीवज्ञाता एवं भोक्ता भी है, परन्तु कर्तृत्व के समान ही जीव का ज्ञातृत्व एवं भोक्तृत्व भी परमेश्वर के ही आश्रित है।

साधारण एवं मुक्त रूप से जीवों के दो भेद हैं। बद्ध जीव मुमुक्षु तथा बुभुक्षु रूप से दो प्रकार के हैं। मुमुक्षु एवं बुभुक्षु जीवों का यह अन्तर द्रष्टव्य है, कि मुमुक्षु जीव मुक्ति का इच्छुक होता है, और बुभुक्षु जीव विषयानन्द का इच्छुक। इसी प्रकार मुक्त जीवों के भी नित्यमुक्त एवं मुक्त रूप से, दो भेद बतलाए गये हैं। नित्यमुक्त जीवों में गरुड एवं विष्वक्सेन आदि आते हैं। नित्यमुक्त जीव भगवान् के पार्षद रूप में परमानन्द की प्राप्ति करते हैं। इसके विपरीत वे मुक्त जीव हैं, जो अपनी साधना के बल से संसारचक्र से मुक्ति प्राप्त करते हैं। निम्बार्काचार्य का कथन है, कि मुक्ति की प्राप्ति भगवत्प्रसाद के द्वारा सम्भव है।[2] निम्बार्कदर्शनसम्मत मुक्ति का विवेचन अभी आगे किया जाएगा।

## ईश्वर एवं जीव का सम्बन्ध

निम्बार्कदर्शन के अनुसार जीव एवं ईश्वर में अंशांशिभाव है। जीव अंश एवं ईश्वर अंशी है, परन्तु द्वैताद्वैतवादी के अनुसार अंश शब्द का अर्थ अवयव नहीं है। वेदान्तपारिजातसौरभ (निम्बार्क भाष्य) के टीकाकार श्रीनिवासाचार्य ने अंश शब्द का 'अर्थशक्ति' किया है[3]। अतः सर्वशक्तिमान् होने के कारण ही ईश्वर को अंशी कहा गया है। इस प्रकार, जीव एवं ईश्वर में अंशांशिभाव के द्वारा शक्ति एवं शक्तिमान् का सम्बन्ध है।

## जगत्

निम्बार्कदर्शन में भी रामानुजदर्शन की तरह जगत् अचित्स्वरूप है। यह कहा जा चुका है कि ईश्वर अपनी शक्ति से जगत् की सृष्टि एवं संहार करता है। यह अचित् जगत् भी अप्राकृत, प्राकृत

---

१. डा० देवराज : दर्शनशास्त्र का इतिहास, पृष्ठ ४६०।

२. दशश्लोकी–२।

३. अंशोहि शक्तिरूपोग्राह्यः। –वेदान्तकौस्तुभ; ब्र० सू० २।३।४२।

एवं कालभेद से तीन प्रकार का है। अप्राकृत जगत्, वह जगत् कहलाता है, जो प्रकृति के गुणों से निर्मित नहीं है। इस प्रकार के जगत् में भगवान् का लोक और उनके अलंकार आदि पदार्थ आते हैं। प्राकृत जगत् से उस जगत् का आशय है, जो प्रकृति द्वारा उत्पन्न हुआ है। इसमें महत्तत्त्व से लेकर महाभूतों तक के पदार्थ आते हैं। प्राकृत पदार्थों को उत्पन्न करने वाली प्रकृति, सांख्य की प्रकृति के समान त्रिगुणात्मिक तो है, किन्तु सांख्य की प्रकृति के समान स्वतन्त्र न होकर ईश्वर द्वारा नियन्त्रित रहती है। जगत् के कालतत्त्व का स्वरूप प्राकृत एवं अप्राकृत स्वरूप से भिन्न है। काल ही संसार चक्र का नियामक है, परन्तु यह भी ईश्वर द्वारा शासित है। काल, मूलतया अखण्ड है, परन्तु उपाधि के कारण इसके प्रातरादि अनेक भेद हैं।

## मुक्ति

जीव, अनादि, त्रिगुणात्मिका एवं प्रकृतिस्वरूपा माया से आवृत्त होने के कारण, अपने धर्मभूत ज्ञान से वंचित रहता है। भगवान् के अनुग्रह से ही जीव को अपने वास्तविक रूप का ज्ञान होता है।[१] निम्बार्कदर्शन का यह वैशिष्ट्य है, कि उसके अनुसार मुक्तावस्था में भी जीव के कर्तृत्व में बाधा नहीं पड़ती[२]। यही कारण है, कि मुक्तावस्था में भी जीव के द्वारा उपासना का विधान बतलाया गया है। निम्बार्कदर्शन के अनुसार मुक्ति इस संसारावस्था में संभव नहीं है। सांसारिक देह का विनाश होने पर ही, जीव को मुक्ति की प्राप्ति होती है।

## निम्बार्कदर्शन और अद्वैतवेदान्तदर्शन

आचार्य निम्बार्क यों तो, ब्रह्मवादी ही हैं, परन्तु उनका ब्रह्म अद्वैतवेदान्तियों के समान निर्गुण न होकर सगुण है। उनके ब्रह्म की सगुणता रामानुजाचार्य के चिदचिद्विशेषणविशिष्ट ब्रह्म से भिन्न है, यह पीछे कहा जा चुका है। अद्वैतवेदान्तसम्मत ब्रह्म के स्वरूप से तो निम्बार्काचार्य द्वारा प्रतिपादित ब्रह्म का स्वरूप पूर्णतया भिन्न ही है। अद्वैतवेदान्तदर्शन और निम्बार्कदर्शन, दोनों के ही अन्तर्गत ब्रह्म एवं सगुण ब्रह्म दोनों ही जगत् के निमित्तकारण एवं उपादानकारण हैं, परन्तु दोनों में यह अन्तर विचारणीय है, कि अद्वैतवेदान्त के अनुसार ब्रह्म अपनी मायाशक्ति के कारण जगत् का उपादानकारण है, जब कि निम्बार्कदर्शन के अनुसार चित् एवं अचित् शक्ति के द्वारा, ईश्वर जगत् का उपादानकारण है। इसी लिए, अद्वैतवेदान्त और निम्बार्कदर्शन के कार्य-कारणसम्बन्धी सिद्धान्त में भी अन्तर है। अद्वैतवेदान्त में, जहां, विवर्तवाद सिद्धान्त को स्वीकार किया गया है, वहां निम्बार्कदर्शन परिणामवादी है। परिणामवादी निम्बार्कदर्शन के अनुसार जगत्, ईश्वर की चित् एवं अचित् शक्ति का ही परिणाम है। विवर्तवाद के विरोध में निम्बार्क दर्शन के अनुयायियों का तर्क है कि जैसा कि विवर्तवादी कहते हैं यदि जगत् मिथ्या

---

१. वेदान्तरत्नमंजूषा, पृ० २०-२३।

२. कर्ता शास्त्रार्थत्वात्। वेदान्तपारिजातसौरभ, ब्र० सू० २।३।३२।

हुआ होता तो उसका अध्यस्त होना संभव न हुआ होता।[1] द्वैताद्वैतवादी के उक्त तर्क का अनौचित्य प्रदर्शित करते हुए यह कथन असंगत न होगा कि अद्वैतवेदान्त के अनुसार जगत् आकाशकुसुम अथवा शशशृंग के समान मिथ्या न होकर केवल परमार्थ दृष्टि से मिथ्या है। विवर्तवादी अद्वैतवेदान्ती के अनुसार जगत् के नाम एवं रूप का ही मिथ्यात्व सिद्ध किया गया है। इसीलिए अद्वैतवेदान्त के अनुसार मुक्त पुरुष के लिए भी भौतिक जगत् का विनाश नहीं हो जाता, अपितु उसकी नामरूपता का ही विनाश हो जाता है।

अद्वैतवेदान्त एवं निम्बार्कदर्शन के जीव सम्बन्धी दृष्टिकोण में भी भेद है। अद्वैतवेदान्त में जीव ज्ञानस्वरूप मात्र है, परन्तु निम्बार्कदर्शन के अन्तर्गत वह एक काल में ही ज्ञान का स्वरूप एवं आश्रय दोनों ही है।[2] जिस प्रकार कि सूर्य प्रकाश का स्वरूप एवं आश्रय दोनों ही हैं, उसी प्रकार जीव भी ज्ञान का स्वरूप तथा आश्रय दोनों है।

अद्वैतवेदान्त एवं निम्बार्कदर्शन के मुक्तिविषयक विचार में भी पर्याप्त भेद है। अद्वैतवेदान्तदर्शन के अन्तर्गत जीव मुक्तावस्था में ब्रह्मरूप हो जाता है। शंकराचार्य भी जीव और ब्रह्म के ऐक्य के ही समर्थ हैं। इसके विपरीत निम्बार्कदर्शन के अन्तर्गत भक्ति द्वारा प्राप्य भगवत्साक्षात्कार ही मोक्ष है। परन्तु यह भगवत्साक्षात्कार भक्त को इस जीवन में संभव नहीं है।

## वल्लभाचार्य (१४८१-१५३३ ई०)

**मूल चिन्तनदृष्टि**–जैसा कि अभी तक देखने में आया है, वैष्णव आचार्यों के दार्शनिक सिद्धान्त शंकराचार्य के ब्रह्मवाद के ही बहुत कुछ रूपान्तर हैं। सभी ने उपनिषदों के आधार पर ब्रह्म तत्त्व को सर्वोपरि माना है। किन्तु भक्ति के प्रबल समर्थक होने के कारण वैष्णव आचार्यों की दृष्टि में शांकर-वेदान्त की माया का मिथ्यात्व सम्बन्धी विचार कथमपि स्वीकार्य नहीं है। ब्रह्मतत्त्व के स्वरूप-निरूपण के सम्बन्ध में यह कहना संगत होगा कि जहाँ, रामानुज ने चिदचिद्विशिष्ट रूप में, मध्व ने स्वतन्त्र ईश्वर तत्त्व के रूप में, निम्बार्क ने द्वैताद्वैत रूप में ब्रह्म के स्वरूप की प्रतिष्ठा की थी, वहाँ वल्लभाचार्य ने पूर्णतया माया से विरहित शुद्ध ब्रह्म के रूप में ब्रह्मतत्त्व को स्वीकार किया था। वल्लभाचार्य को ब्रह्म के निर्गुण एवं सगुण दोनों रूप स्वीकार्य थे। निर्गुण रूप में ब्रह्म, शुद्ध अद्वैत तत्त्व स्वरूप है, एवं सगुण रूप में वही ब्रह्म अनन्त ऐश्वर्यशाली गुणों से सम्पन्न है। वल्लभाचार्य की दृष्टि में भगवान् श्रीकृष्ण पूर्णब्रह्म स्वरूप ही हैं। भगवान् श्रीकृष्ण शरीरधारी अवश्य हैं, किन्तु उनका शरीर दैवी है। वे सच्चिदानन्द स्वरूप हैं, एवं पुरुषोत्तम रूप में उनकी समस्त लीलाएँ अनन्त हैं। भगवान् श्रीकृष्ण अपने भक्तों के साथ वृन्दावन में अनन्त लीलाएँ करते हैं। पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्ण की इच्छा से उनका सत्त्व गुण आनन्द का अतिशायी हो जाता है, और वे अपने अक्षर स्वरूप में, समस्त कारणों के कारण होकर जगत् की

---

१. *Dr. Radhakrishnan* : Indian Philosophy, Vol. II, p. 753.

२. ज्ञानस्वरूपं च हरेरधीनं शरीरसंयोगवियोगयोग्यम् ।
अणुं हि जीवं प्रतिदेहभिन्नं ज्ञातृत्ववन्तं यदनन्तमाहुः ।। –दशश्लोकी १।

सृष्टि करते हैं। अक्षर ब्रह्म के भी दो रूप हैं, एक रूप में, भगवान् का अक्षर-ब्रह्मस्वरूप, उनके पुरुषोत्तम स्वरूप का आधार है, तथा दूसरे स्वरूप में वे सच्चिदानन्द स्वरूप, गुणातीत एवं देशकालातीत तथा स्वतः प्रकाशमान् हैं। सच्चिदानन्द स्वरूप में पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण के अनन्त गुणों का अभाव नहीं होता, अपितु उनकी अपार शक्ति से उनके अनन्त ऐश्वर्यमय गुण उन्हीं में तिरोहित हो जाते हैं। सच्चिदानन्द स्वरूप ब्रह्मश्रीमद्भगवद्गीता के अन्तर्गत भी अक्षर पुरुष का विशेष रूप में उपदेश मिलता है। गीता में क्षर एवं अक्षर पुरुष का वर्णन मिलता है।[1] यहाँ यह तथ्य विशेष रूप से विचारणीय है कि गीता में पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण ने अपने आपको कूटस्थ अक्षर (कूटस्थोऽक्षर उच्यते) से भी उत्तम कहा है। यहाँ यह प्रश्न उपस्थित होता है कि कूटस्थ तो सर्वोपरि ब्रह्म है, अतः उससे उत्तम कौन हो सकता है। किन्तु यहाँ यह पक्ष स्वीकरणीय है कि प्रस्तुत प्रकरण में कूटस्थ अक्षर ब्रह्म की अपेक्षा पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्ण की अधिक महत्ता सिद्ध की गई है। जगन्नियन्ता एवं अन्तर्यामी रूप से अनन्ततरूपों में जगत् का नियमन करते हैं। भगवान् श्रीकृष्ण का सत्वगुण, विष्णुरूप में जगत् का रक्षक है, एवं रजोगुण एवं तमोगुण, क्रमशः ब्रह्मा एवं शिव के रूप में जगत् का स्रष्टा एवं संहारकर्त्ता है। भगवान् श्रीकृष्ण के इसी स्वरूप, एवं उनके प्रति अनन्य भक्ति कर मूलचिन्तन दृष्टि के आधार पर ही वाल्लभदर्शन का विस्तार वितान हुआ है।

**संक्षिप्त जीवनवृत्त एवं कृतियाँ**–वल्लभ का जन्म तैलङ्ग ब्राह्मण कुल में हुआ था। इनके पिता का नाम लक्ष्मण भट्ट एवं माता का नाम एलमागारन था। जब इनके माता-पिता एक बार काशी जा रहे थे, तो मार्ग में वैशाख कृष्ण पक्ष की एकादशी को इनका जन्म एक पेड़ के नीचे हुआ था। वैसे, इनके मूल ग्राम का नाम कांकख था। जब ये आठ वर्ष के थे, तो इन्होंने अपने पिता से दीक्षा ली थी। तत्पश्चात् इन्होंने अपनी आरम्भिक शिक्षा विष्णुचित्त से प्राप्त की थी। इनके वेदाध्ययनकाल के गुरु, त्रिरम्मलय, अन्धनारायण दीक्षित तथा माधवयतीन्द्र थे। इन्होंने दक्षिण एवं उत्तरभारत के प्रायः सभी प्रमुख तीर्थों एवं धार्मिक स्थानों की यात्रा की थी। इन यात्राओं में ये काशी, वृन्दावन एवं वदरिकाश्रम अनेक बार गए। इनका विवाह काशी में देवन्न भट्ट की पुत्री महालक्ष्मी के साथ सम्पन्न हुआ। जब वल्लभ-सैंतीस वर्ष के थे, तो इनके पुत्र का जन्म हुआ, जिसका नाम विट्ठल था। इसके पश्चात् ये संन्यासी हो गए। वल्लभ ने चौरासी ग्रन्थ लिखे थे। वल्लभाचार्य के शिष्यों की संख्या भी चौरासी ही थी।

वल्लभाचार्य के प्रमुख ग्रन्थों में, ब्रह्मसूत्रभाष्य (अणुभाष्य), भागवतपुराण की टीका–सुबोधिनी, उनकी अपनी तत्त्वदीपिका पर प्रकाश टीका, भागवत सूक्ष्मटीका, पूर्वमीमांसाभाष्य, तथा सिद्धान्त मुक्तावली हैं। इनके लघुकाय ग्रन्थों में, सेवाफल, भक्ति वर्द्धिनी, संन्यासनिर्णय, यमुनाष्टक, बालबोध, पुष्टिप्रवाहमर्यादा एवं सिद्धान्तरहस्य विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

## वल्लभ सम्प्रदाय के आचार्य एवं कृतियाँ

वल्लभाचार्य के अणुभाष्य पर आचार्यों द्वारा अनेक टीकाओं का निर्माण किया गया था। इनमें पुरुषोत्तम जी महाराज की भाष्यप्रकाश, गिरिधर महाराज की विवरण, इच्छाराम की ब्रह्मसूत्राणु-भाष्य

१. द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च। क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।। गीता, १५।

प्रदीप, श्रीधर शर्मा की बालप्रबोधिनी, लालू भट्ट की अणुभाष्यनिगूढार्थदीपिका, मुरलीधर की अणुभाष्य-व्याख्या एवं किसी अज्ञात लेखक की वेदान्तचन्द्रिका महत्त्वपूर्ण हैं।

वल्लभाचार्य के पुत्र विट्ठलदीक्षित अथवा विट्ठलेश (१५१८-१६८८) ने अवतारतारतम्यस्तोत्र, कृष्णप्रेमामृत एवं गीतगोविन्द प्रथमाष्टपदीविवृति आदि अनेक ग्रन्थ लिखे थे। विट्ठल के प्रपौत्र एवं शिष्य एवं पुरुषोत्तमाचार्य के पिता पीताम्बर ने अवतारवादावली, भक्तिरसत्ववाद, द्रव्यशुद्धि (सटीक) एवं पुष्टि प्रवाह मर्यादा पर टीका लिखी थी। पुरुषोत्तम (१६७०) ने सुबोधिनीप्रकाश, उपनिषद्दीपिका, आवरणभङ्ग, (प्रकाश की टीका), भक्तिहंसविवेक, उत्सवप्रतान, स्वर्णसूत्र एवं षोडशग्रन्थविवृति आदि अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का प्रणयन किया था। कुल मिलाकर इन्होंने २४ ग्रन्थ लिखे थे। विट्ठल के शिष्य मुरलीधर ने वल्लभाचार्य के अणुभाष्य पर टीका लिखी थी। इसके अतिरिक्त इन्होंने परतत्वाञ्जन, भक्ति चिन्तामणि, भगवन्नाथ दर्पणा एवं भगवन्नाम वैभव की भी रचना की थी। वल्लभ सम्प्रदाय के प्रमुख आचार्य गोपेश्वर जी महाराज (१६०० ई०) ने, जो कल्याणराज के पुत्र एवं विट्ठल के प्रपौत्र थे, वल्लभाचार्य की प्रकाशटीका पर 'रश्मि' नाम्नी टीका का प्रणयन किया था। रघुनाथ ने वल्लभाचार्य के भक्ति हंस पर नामचन्द्रिका नाम की टीका लिखी थी। इस प्रकार वल्लभ सम्प्रदाय के अनेक आचार्य एवं टीकाकार हुए हैं, जिन्होंने अपनी अलौकिक प्रतिभा से शुद्धाद्वैत सम्प्रदाय को समृद्ध किया है। इन आचार्यों में शुद्धाद्वैतमार्त्तण्ड के लेखक गिरिधर जी महाराज, भक्तिवाद एवं रसवाद के लेखक हरिदास, मरीचिका (ब्रह्मसूत्रभाष्य की टीका) लेखक, व्रजनाथ भट्ट तथा प्रमेयरत्नार्णव के लेखक बालकृष्ण भट्ट के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

## वल्लभाचार्य (१४८१-१५३३ ई०) का दार्शनिक सिद्धान्त (शुद्धाद्वैतवाद)

वल्लभाचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त शुद्धाद्वैतवाद है। अद्वैतवेदान्त के समान वल्लभदर्शन के अन्तर्गत माया ब्रह्म की शक्ति नहीं मानी गयी है, इसीलिए ब्रह्म के माया-सम्बन्ध से अलिप्त होने के कारण ही वल्लभाचार्य का दार्शनिक सिद्धान्त शुद्धाद्वैतवाद के नाम से प्रचलित हुआ है।[१] शुद्धाद्वैतवाद के अन्तर्गत गिरीधर महाराज ने कर्मधारय एवं षष्टीतत्पुरुष दोनों समासों की ओर संकेत किया है। कर्मधारय समास मानने पर विग्रह होगा–शुद्धं चेदम् अद्वैतम्–शुद्धाद्वैतम् और षष्ठी तत्पुरुष मानने पर विग्रह होगा–शुद्धयोः अद्वैतम् –शुद्धाद्वैतम्।[२] इस प्रकार वल्लभ दर्शन के अन्तर्गत शुद्ध अद्वैत तत्व के रूप में ब्रह्म का प्रतिपादन करके शुद्धाद्वैतवाद सिद्धान्त का प्रवर्तन किया गया है। अब यहाँ वल्लभ-दर्शन के अनुसार ब्रह्म, जीव, जगत् एवं मुक्ति आदि सिद्धान्तों का निरूपण करने के पश्चात् वल्लभाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त एवं अद्वैतवाद का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया जाएगा।

---

१. मायासम्बन्धरहितं शुद्धमित्युच्यते बुधैः।
कार्यकारणरूपं हि शुद्धं ब्रह्म न मायिकम्।। –शुद्धाद्वैतमार्तण्ड, २८।

२. शुद्धाद्वैतपदे ज्ञेयः समासः कर्मधारयः।
अद्वैतं शुद्धयोः प्राहुः षष्टीतत्पुरुषं बुधाः।। –शुद्धाद्वैतमार्तण्ड, २७।

## ब्रह्म

ब्रह्म की शुद्धाद्वैतता का ऊपर संकेत किया जा चुका है। वल्लभाचार्य द्वारा प्रतिपादित ब्रह्म निर्गुण एवं सगुण दोनों हैं। शुद्ध अद्वैत तत्त्व होने के कारण ब्रह्म निर्गुण तथा अनन्त ऐश्वर्य गुणों से युक्त होने के कारण सगुण है। ब्रह्म के निर्गुण एवं सगुण के विरोध का सामंजस्य प्रस्तुत करते हुए वल्लभाचार्य का कथन है कि जिस प्रकार एक ही ऋजु सर्प कुण्डलादि अनेक रूपों को ग्रहण कर लेने पर कुण्डलादि अनेक रूपों में दिखाई पड़ता है, परन्तु सर्प और उसके कुण्डलादि से अभेद होता है, उसी प्रकार ब्रह्म का स्वरूप भी भक्त की इच्छा के अनुसार अनेक प्रकार से स्फुरित होता है।[1] वस्तुतः ब्रह्म शुद्ध अद्वैत तत्व रूप ही है। ब्रह्मस्वरूपनिरूपण के सम्बन्ध में वल्लभाचार्य द्वारा दिए गए 'अहिकुण्डल' दृष्टान्त में यह वैषम्य प्रतीत होता है कि सर्प तो कालरूप से अपनी इच्छा के अनुसार कुण्डलादि अनेक रूपों को ग्रहण करता है, परन्तु वल्लभाचार्य का ब्रह्म एक ही काल में भक्त की इच्छा के अनुसार अनेक रूपों को प्राप्त होता है। उक्त वैषम्य के समाधानार्थ प्रकाशकार पुरुषोत्तमाचार्य का तर्क है कि भक्त की तादृश इच्छा की उत्पत्ति में ईश्वर की तादृश-तादृश फल देने की इच्छा ही प्रयोजिका है। अतः उक्त दृष्टान्त के अन्तर्गत वैषम्य देखना समुचित नहीं है।[2]

## कार्य-कारण-सम्बन्ध

वल्लभदर्शन के अन्तर्गत कारण रूप ब्रह्म एवं कार्य रूप जगत् में भेद नहीं है। जगत् ब्रह्म की आविर्भाव दशा है। ब्रह्म की कारणता उसकी तिरोभावदशा है। इस सम्बन्ध में प्रस्थानरत्नाकरकार पुरुषोत्तमाचार्य का कथन है कि उपादानरूप ब्रह्म के कार्य की जो शक्ति व्यवहारगोचर करती है, वह आविर्भाविका है। इस प्रकार आविर्भाव व्यवहारयोग्यत्व एवं तिरोभाव व्यवहारायोग्यत्व का नाम है।[3] इसीलिए वल्लभाचार्य ने सजातीय जीव, विजातीय जगत् एवं स्वगत अन्तर्यामी ईश्वर, ये ब्रह्म के ही तीन रूप बतलाए हैं। इसलिए जीवादि ब्रह्म से भिन्न नहीं है। ब्रह्म जीवादि में सदा अनुस्यूत है।[4] वल्लभ-दर्शनपद्धति के अनुसार ब्रह्म जगत् का उपादानकारण एवं निमित्तकारण दोनों है। ब्रह्म के निमित्तकारणत्व के सम्बन्ध में तो कोई वैमत्य नहीं है, परन्तु उपादानकारणत्व विवेचनयोग्य है। वल्लभ-दर्शन के अन्तर्गत ब्रह्म को समवायिकारण के रूप में स्वीकार किया गया है। परन्तु ब्रह्म की समवायिकारणता के विरोध में पूर्वपक्षी का तर्क है कि यदि ब्रह्म को समवायिकारण माना जाएगा तब तो ब्रह्म को भी विकार का विषय मानना पड़ेगा–समवायित्वे विकृतत्वस्यापत्तेः। पूर्वपक्षी के उक्त कथन के विपरीत यह कहा जाएगा कि सत्, चित् एवं आनन्द रूप से सर्वव्यापी होने के कारण ब्रह्म समवायिकारण

---

१. अणुभाष्य–ब्र०सू० ३।२।२७ (चौखम्बा संस्करण, १९०६)।
२. पुरुषोत्तमाचार्य, प्रकाशटीका, अणुभाष्य ३।२।२७।
३. उपादानस्य कार्यं या व्यवहारगोचरं करोति सा शक्तिराविर्भाविका...तिरोभावश्च तदयोग्यत्वम् ।–प्रस्थान-रत्नाकर, पृष्ठ २६।
४. देखिए, तत्त्वार्थदीप १।६६ एवं उसकी आवरणभंग-टीका, पृष्ठ १०६।

है। इस प्रकार अद्वैतवेदान्त के आरोपवाद सिद्धान्त के विपरीत वल्लभाचार्य का सिद्धान्त है कि ब्रह्म स्वेच्छा से सत्, चित् एवं आनन्द तत्त्वों के प्रभाव से भौतिक जगत्, जीव एवं ब्रह्म रूप से व्यक्त होता है। अतः वल्लभ-दर्शनपद्धति के अन्तर्गत ब्रह्म जगत् का समवायिकारण है।[1]

उपर्युक्त विवेचन के अनुसार वल्लभ-दर्शन का समवायिकारणवाद माया की उपादानकारण मानने वाले अद्वैतिक कारणवाद से तो भिन्न है ही, साथ ही न्यायदर्शन की समवायकल्पना से भी भिन्न है। वल्लभ-दर्शन के अनुसार कारण एवं कार्य का सम्बन्ध तादात्म्यमूलक है। कारण एवं कार्यरूप द्रव्यों का तादात्म्य निर्विवाद सिद्ध है।

अद्वैतवेदान्त के समान ही वल्लभ-वेदान्त में भी माया ब्रह्म की शक्ति है।[2] परन्तु दोनों के मायासम्बन्धी दृष्टिकोण में अन्तर है। वल्लभाचार्य की माया अद्वैत वेदान्त की माया की तरह मिथ्या नहीं है। इस अन्तर का विस्तृत उल्लेख दोनों दर्शन पद्धतियों का तुलनात्मक विवेचन करते समय किया जाएगा। वल्लभ दर्शन के अनुसार ब्रह्म माया शक्ति के द्वारा ही अनेक रूपों में प्रकट होता है। इस प्रकार माया ब्रह्म की सहायिका शक्ति है।

## वल्लभ-दर्शन का जीवसम्बन्धी सिद्धान्त

वल्लभ-दर्शन के अनुसार जीव अणु तथा ईश्वर का ही अंश है। अणु होते हुए भी जीव सर्वव्यापक है, परन्तु ईश्वर की तरह सर्वज्ञ नहीं है। वह जीव उसी प्रकार ईश्वर का अंश है, जिस प्रकार स्फुलिंग अग्नि का अंश है। इस प्रकार जीव एवं ब्रह्म दोनों में अभिन्नत्व है।[3]

वल्लभ-दर्शनपद्धति द्वारा प्रतिपादित जीव एवं ईश्वर का अंशाशिभावसम्बन्ध वैष्णव एवं अन्य आचार्यों द्वारा प्रतिपादित जीवेश्वरसम्बन्ध से भिन्न है। मध्व दर्शन के अनुसार भी जीव एवं ईश्वर में अंशाशिभावसम्बन्ध बतलाया गया है, परन्तु वहां जीवों की सत्ता ईश्वर से भिन्न है। इस प्रकार मध्वदर्शन के अन्तर्गत जीव एवं ईश्वर का दूरवर्ती सम्बन्ध है। निम्बार्क दर्शन के अनुसार जीव ईश्वर से भिन्न होते हुए भी ईश्वर के समान है। निम्बार्क दर्शन परम्परा के अन्तर्गत भी ईश्वर एवं जीव के सम्बन्ध में अंशाशिभाव को स्वीकार किया गया है। परन्तु निम्बार्क दर्शन के अनुयायियों ने जीव एवं ईश्वर की भिन्नता तथा सादृश्य पर ही विशेष बल दिया है। जहां तक रामानुज दर्शन का प्रश्न है, रामानुजाचार्य के मतानुसार ईश्वर जीवों के ज्ञान का विकास एवं संकोच करते हुए उनकी समस्त क्रियाओं का नियमन करता है। भास्कराचार्य के अनुसार तो जीव स्वतः ईश्वर से सम्बद्ध है। उपाधि के कारण ही जीव ईश्वर से भिन्न दिखाई पड़ता है। विज्ञानभिक्षु के अनुसार यद्यपि जीव वस्तुतः ईश्वर से भिन्न है परन्तु जीव ईश्वरस्वभावसम्पन्न है। अतः ईश्वर से जीव अभिन्न है। इस प्रकार विज्ञानभिक्षु के मतानुसार भी जीव एवं ईश्वर में अंशाशिभाव सम्बन्ध है।[1]

---

१. पुरुषोत्तमाचार्य, प्रकाश टीका, अणुभाष्य, पृष्ठ ६०।

२. प्रस्थानरत्नाकर, पृष्ठ १५६ (चौखम्बा संस्करण)।

३. शुद्धाद्वैतमार्तण्ड, पृष्ठ १५, १६।

**ग्रन्थ**–बलदेव विद्याभूषण रचित प्रधान ग्रन्थ तो उनका ब्रह्मसूत्रभाष्य ही है, जो गोविन्दभाष्य के नाम से प्रसिद्ध है। किन्तु और अतिरिक्त उनके लघु एवं बृहत् चौदह ग्रन्थ और मिलते हैं– जिनमें निम्नलिखित प्रमुख हैं–साहित्यकौमुदी तथा इसकी टीका कृष्णानन्दी, गोविन्दभाष्य, सिद्धान्तरत्न, काव्य कौस्तुभ, गीताभूषण, (गीता की टीका), राधा दामोदर रचित चण्डः कौस्तुभ की टीका, प्रमेयरत्नावली (सटीक), क्रान्तिमाला, नामार्थशुद्धि, सिद्धान्तदर्पण। इसके अतिरिक्त बलदेव विद्याभूषण ने उपनिषदों पर भी टीकाएँ लिखी थीं। बलदेव विद्याभूषण ने सिद्धान्तरत्न के अन्तर्गत गोविन्दभाष्य की विषय सामग्री को भी संक्षेप में प्रस्तुत किया है।

## बलदेव विद्याभूषण और उनका दार्शनिक सिद्धान्त

जीवगोस्वामी और बलदेव विद्याभूषण के सिद्धान्तों में यत्किंचित् ही अन्तर है। अतः यहाँ बलदेव विद्याभूषण के सिद्धान्त का संक्षिप्त विवेचन ही पर्याप्त होगा।

**ईश्वर**–बलदेव विद्याभूषण के मतानुसार भगवान् का स्वरूप शुद्धचित् एवं आनन्द है। यह दोनों ही भगवान् के विग्रह रूप कहे जा सकते हैं। शुद्धचित् एवं आनन्द स्वभाववान् भगवान् अपनी अचिन्त्य शक्ति के द्वारा अनेक स्थानों पर दिखायी पड़ता है। इसके अतिरिक्त भगवान् विभिन्न भक्तों के रूप को ग्रहण करता हुआ भी दिखाई पड़ता है। भगवान् का अनेक रूपों में प्रकट होना किसी वासना या कामना का फल न होने के कारण उसकी लीला मात्र है।[1] यह विचार अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत भी इसी रूप में मिलता है। यहाँ भी आप्तकाम ईश्वर के विषय में किसी कामना का मूल सम्भव न होने के कारण, लीला से ही, ईश्वर द्वारा जगत् की सृष्टि सिद्ध की गई है।[2]

बलदेव विद्याभूषण के मतानुसार एक ही भगवान् ध्याता भक्तों और कार्यभेद के कारण अनेक रूप ग्रहण करने पर भी स्वरूपतः भेद सम्पन्न न होकर ऐक्यसम्पन्न ही है।[3] अतः बलदेव विद्याभूषण का सिद्धान्त भेदाभेद-सिद्धान्त नहीं कहा जा सकता, क्योंकि बलदेव विद्याभूषण के अनुसार भगवान् के स्वरूप में कोई भेद नहीं देखा जा सकता है। बलदेव विद्याभूषण के दार्शनिक मत के अनुरूप तो भगवान् की स्थिति की तुलना उस अभिनेता से की जा सकती है, जो रंगमंच पर अनेक रूपों में प्रकट होता है, परन्तु जिसके मूल स्वरूप में कोई परिवर्तन नहीं रखा जाता[4]।

बलदेव विद्याभूषण के मतानुसार जीव भगवान् के ही अंश है, वे अणु तथा भगवदागत हैं[5]।

## बलदेव विद्याभूषण का 'विशेष' सिद्धान्त

भगवान् और उनके अनेक रूपों के आधार पर उत्पन्न हुई भेदाभेद शंका का निवारण अब

---

१. षट्सन्दर्भ, पृ० ५३२-५३४।
२. षट्सन्दर्भ, पृ० ५३६।
३. षट्सन्दर्भ, पृ० ५३६।
४. षट्सन्दर्भ, पृ० ५४१।
५. षट्सन्दर्भ, पृ० ५६३।

विद्याभूषण ने 'विशेष' नामक सिद्धान्त के आधार पर किया है। इस सिद्धान्त का सूत्र रूप तो आचार्य मध्व द्वारा ही उद्‌घाटित हुआ था। परन्तु बलदेव विद्याभूषण ने इस सिद्धान्त का पूर्णतया विकास किया था। इसीलिए बलदेव विद्याभूषण के सम्प्रदाय को मध्वगौडीय सम्प्रदाय भी कहते हैं[1]।

विशेष, सिद्धान्त के अनुसार ईश्वर और उसके गुणों अथवा ईश्वर के स्वभाव और उसके शरीर में भेद न होने पर भी भेद की सत्ता सिद्ध की जाती है। 'विशेष' के ही आधार पर भगवान् के स्वरूपभूतं चित् एवं आनन्द भगवान् के विशेषण या शरीर कहलाते हैं। इस प्रकार बलदेव विद्याभूषण का 'विशेष' भेद का प्रतिनिधि है। अतः इस सिद्धान्त के अनुसार भेद न होने पर भी भेद की प्रतीति होती है। 'विशेष' सिद्धान्त का महत्व समझाते हुए बलदेव विद्याभूषण का कथन है कि इस सिद्धान्त के स्वीकार किए बिना गुणी एवं गुण का विचार स्पष्ट नहीं हो सकता।[2] जीवगोस्वामी ने केवल अचिन्त्य शक्ति के आधार पर उक्त समस्या का समाधान प्रस्तुत करने की चेष्टा की थी। परन्तु बलदेव विद्याभूषण ने अचिन्त्य शक्ति के अतिरिक्त 'विशेष' नामक सिद्धान्त का विकास किया था। अतः बलदेव विद्याभूषण का 'विशेष' सिद्धान्त उनकी विशेष देन है[3]।

**भगवान् की शक्तियाँ**–भगवान् की तीन प्रमुख शक्तियाँ हैं। यह शक्तियाँ पराशक्ति या विष्णु शक्ति, क्षेत्रज्ञ शक्ति और अविद्या शक्ति हैं। प्रथम शक्ति के अन्तर्गत ब्रह्म स्वरूपस्थ एवं अपरिवर्तनीय है। इतर दो शक्तियों के परिणाम जीव एवं जगत् हैं। इस प्रकार बलदेव विद्याभूषण के अनुसार ब्रह्म जगत् का निमित कारण एवं उपादानकारण[4] दोनों है।

**भक्ति**–भगवदनुरक्ति के अतिरिक्त भक्ति के सम्बन्ध में दो तथ्य और बतलाए गए हैं। एक तो यह कि भक्ति ज्ञानविशेष का ही नाम है।[5] इसी भक्ति के द्वारा जीव जागतिक विषयों से अपना मन हटा कर ईश्वर की ओर लगाता है। इसके अतिरिक्त दूसरा तथ्य यह है कि सिद्धान्तरत्न की टीका के अन्तर्गत भक्ति के स्वरूप का निरूपण शक्ति के रूप में किया गया है। इस प्रकार भक्ति भगवान् को वश में करने की शक्ति है।[6]

परमात्मा का पूर्ण साक्षात्कार या दर्शन भक्त को साध्यभक्ति के द्वारा ही प्राप्त होता है, न कि साधनभक्ति के द्वारा। साधनभक्ति के अन्तर्गत जहाँ भक्ति के सत्संग आदि विभिन्न साधनों का उल्लेख मिलता है, वहाँ साध्यभक्ति के अन्तर्गत साध्य–भगवान् के प्रति आत्मसमर्पण का भाव ही प्रमुख है।

---

१. ईश्वरे तदधीनेषु वालिशेषु द्विषत्स्वपि।
प्रेममैत्रीकृपापेक्षां यः करोति स मध्यमः।।–षट्सन्दर्भ, पृ० ५६२।

२. वही, पृ० ५६४।

३. वही, पृ० ५६४।

४. षट्सन्दर्भ, पृ० ५६५।

५. षट्सन्दर्भ, पृष्ठ ५६५।

६. *Dr. Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. IV, p. 397.

## समीक्षा

ऊपर रामानुजाचार्य, निम्बार्काचार्य, मध्वाचार्य, वल्लभाचार्य, महाप्रभु चैतन्य, जीवगोस्वामी तथा बलदेव विद्याभूषण के दार्शनिक सिद्धान्तों की समीक्षा तथा अद्वैतवेदान्त के साथ तुलनात्मक अध्ययन करते समय विरोध और साम्य दोनों ही पाये गए हैं। विरोध के कारण–शांकर-दर्शन की प्रतिक्रिया, ब्रह्मसूत्र की अस्पष्टता, स्वाभाविक तर्कनाशक्ति, सम्प्रदाय परम्परा का अनुपालन और आचार्यत्व की छाप हैं[१]। सत्य के अन्वेषणकार्य में मत वैविध्य एवं विचारविरोध का होना, लेखक के दृष्टिकोण से आध्यात्मिक अनौचित्य का मूल नहीं कहा जा सकता। किसी साधारण उद्देश्य की प्राप्ति के सम्बन्ध में ही जब साधक विभिन्न पथों का अनुगमन करते देखे जाते हैं तो फिर चतुर्थ पुरुषार्थ–मोक्ष के साधकों में विरोध होना आश्चर्यास्पद नहीं है। शंकराचार्य, रामानुजाचार्य, निम्बार्काचार्य, मध्वाचार्य एवं वल्लभाचार्य आदि उपर्युक्त आचार्य केवल शास्त्रीय दृष्टि से ही आचार्यत्व के भाजन नहीं थे, वरन् चतुर्थ पुरुषार्थ के साधक भी थे, यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है। अतः उक्त साधक विचारकों के सिद्धान्तों में विरोध होने पर भी जो साध्यगत साफल्य देखने को मिलता है, वह इस बात का प्रमाण है कि मनुष्य की तर्कना शक्ति पर आधारित सैद्धान्तिक विरोध उसे सत्यान्वेषण की साधना से वंचित नहीं कर सकता।[२] इस प्रकार अद्वैतवेदान्त के प्रतिपादक शंकराचार्य एवं रामानुजाचार्य आदि वैष्णव आचार्यों के सिद्धान्तों का परस्पर विरोध स्वाभाविक एवं संगत ही है। इसके अतिरिक्त विशेषतया ज्ञान एवं भक्तिसम्बन्धी सिद्धान्तों पर आधारित उपर्युक्त आचार्यों की दर्शन पद्धतियाँ इस रूप में और उपयोगी रही हैं कि पात्रत्व की भिन्नता की दृष्टि से भक्तिभावसम्पन्न हृदयों एवं ज्ञानबीजसम्पन्न जीवों को पृथक् पृथक् पथप्रदर्शन मिल गया है[३]। जहाँ तक, ज्ञान एवं भक्ति पर आधारित उपर्युक्त दर्शनपद्धतियों की सफलता का प्रश्न है, कृष्ण ने गीता में स्पष्ट रूप से कहा है कि भक्त भी परमात्मा की प्राप्ति करते हैं[४] और परमात्मा ज्ञानगम्य भी है।[५] जहाँ तक शास्त्रीय दृष्टि से शांकरवेदान्त और रामानुजाचार्य आदि के सिद्धान्तों के विरोध-विवेचन का प्रश्न है, वहाँ यह कहा जाएगा कि श्रुतिसाम्मत्य, सिद्धान्तप्रतिष्ठा, तर्कपुष्टता, वैज्ञानिक विवेचनशीलता, दार्शनिकता और सुस्पष्टता के जो गुण शंकराचार्य के दर्शन में मिलते हैं, वे इतर दार्शनिकों के दर्शन में नहीं। यही कारण है कि रामानुज प्रभृति अनेक आचार्यों द्वारा शांकरवेदान्त का निराकरण होने पर भी आज शांकरवेदान्त की प्रतिष्ठा सर्वोपरि है[६]।

जैसा कि इस प्रकरण के अन्तर्गत देखा गया है, रामानुजाचार्य आदि का शंकराचार्य का

---

१. सिद्धान्तलेशसंग्रह, पृष्ठ १२६।

२. अव्यक्तनाम्नी परमेशशक्तिरनाद्यविद्या त्रिगुणात्मिका या। विवेकचूडामणि, श्लोक ११०।

३. *Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. IV, p. 400.

४. ब्र० सू०, शा० भा० २।१।६।

५. *Das Gupta* : Indian Philosophy, Vol. IV, p. 399.

६. षट्सन्दर्भ, पृष्ठ २१०।

आलोचक एवं व्याख्याता होने के कारण शंकराचार्य एवं रामानुजार्य आदि के दार्शनिक सिद्धान्तों में परस्पर साम्य स्वाभाविक है। शंकराचार्य के पूर्ववर्त्ती होने के कारण, रामानुजादि आचार्यों की दर्शनपद्धतियों के ऐसे विचार जो शांकर-सिद्धान्त के समान हैं, शांकरवेदान्त से प्रभावित कहे जा सकते है। इस प्रकरण के अन्तर्गत, अद्वैतवेदान्त के साथ रामानुजाचार्य आदि के सिद्धान्तों का तुलनात्मक विवेचन करते समय इन दर्शन पद्धतियों के साम्यमूलक विचारों का निरूपण किया जा चुका है। इन साम्य मूलक विचारों के आधार पर शंकराचार्य के परवर्ती रामानुजाचार्य आदि पर शांकरवेदान्त का प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष प्रभाव स्पष्ट है। इस स्थल पर उक्त दर्शनपद्धतियों के साम्यमूलक विचारों का पुनरुल्लेख अनावश्यक ही है[1]।

## निष्कर्षसूत्र

वैष्णव विचारधारा का प्रारम्भिक सूत्र मानव की उस ऐकान्तिक आस्था, धर्म एवं प्रेम की भावना में देखा जा सकता है, जिसके द्वारा वह एक सर्वोच्च सत्ता के प्रति आकृष्ट होता था। यही सर्वोच्च सत्ता श्रीमद् भगवद् गीता के अन्तर्गत भगवान् वासुदेव कृष्ण के द्वारा भागवत धर्म की आधार सत्ता के रूप में प्रतिष्ठित हुई थी। इस प्रकार इस भागवत धर्म एवं पाञ्चरात्र को वैष्णव धर्म का प्रथम साम्प्रदायिक रूप कहा जा सकता है। इस के पश्चात् क्षत्रियों की एक आदिम जाति सात्वत ने भी वैष्णव धर्म का प्रचार प्रसार किया था। मैगस्थनीज़ का मानना है कि ई० पू० ४०० के अन्त में सात्वतों ने वैष्णव धर्म का अनुसरण किया था। सात्वतों द्वारा स्वीकृत एवं प्रचारित-प्रसारित वैष्णव धर्म ही नारायणीय एवं विष्णु के रहस्यमय स्वरूप के साथ एकीकृत एवं स्वीकृत हो गया था। भण्डारकर का कहना है कि ईसवी सन् के आरम्भ होने के तुरन्त पश्चात् आभीरों एवं गोपों ने वैष्णव धर्म को एक नवीन स्वरूप प्रदान किया था, जिसके अन्तर्गत गोप-गोपियों तथा कृष्ण गोपियों की लीलाएँ की सम्मिलित थीं।[2] वैसे, जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, वैष्णव धर्म का प्रमुख आधार श्रीमद्भगवद्गीता ही है।

इस प्रकार ई. पू. ५०० से लेकर ८०० ई. तक वैष्णव धर्म की नौका भागवत धर्म के रूप में उत्तरोत्तर गतिशील बनी रही, किन्तु ८०० ई. के अन्त में शङ्कराचार्य द्वारा वेदान्तदर्शन की प्रतिष्ठा होने पर वैष्णव धर्म की नींव दुर्बल हो गई। इसका कारण यह था कि उस समय तक वैष्णव दर्शन की प्रतिष्ठा सम्यक् रूप से नहीं हो सकी थी। यहाँ यह कथन अपेक्षित है कि कोई भी धार्मिक विचारधारा अपने दार्शनिक स्वरूप की प्रतिष्ठा के अभाव में स्थायी स्वरूप नहीं ग्रहण कर सकती। इस प्रकार शाङ्कर वेदान्त द्वारा ब्रह्मज्ञान का पथ प्रदर्शन होने पर वैष्णव विचारधारा का विकास एक प्रकार से अवरुद्ध ही हो गया। किन्तु शङ्कराचार्य के ज्ञानमार्ग में भी व्यावहारिक रूप से भक्ति भाव का अन्त नहीं हुआ। इसीलिए शङ्कराचार्य भी सौन्दर्यलहरी एवं अपने अनेक स्रोत ग्रन्थों में ज्ञानी एवं भक्त बने रहे। अतएव भक्ति एवं ज्ञान की समन्वित विचारधारा का दर्शन मधुसूदन सरस्वती के भक्तिविशिष्ट अद्वैतवाद में परिलक्षित था। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि शांकरवेदान्त के मूल में उपर्युक्त वैष्णव विचारधारा की प्रतिक्रिया भी वर्त्तमान थी। शङ्कराचार्यपूर्ववर्त्ती वैष्णव भक्ति में भक्ति का जो दाई एवं भावुकतामय स्वरूप था, उसी की प्रतिक्रिया वेदान्त का पुष्ट ज्ञानमार्ग था। यह कहना होगा कि प्रत्येक विचार क्षेत्र

---

१. षट्सन्दर्भ, पृष्ठ २५०।

२. Vaiṣṇavism Śaivism p. 100.

में क्रिया-प्रतिक्रिया का क्रम स्वाभाविक है, कारण कि मानव मस्तिष्क सहज रूप से सक्रिय एवं विकासशील है। इसी लिए, जैसाकि पीछे विवेचित हुआ है, रामानुज प्रभृति वैष्णव आचार्यों की दार्शनिक एवं भक्ति-परक विचारधारा भी जो विशेषतः चैतन्य महाप्रभु के समय तक उत्तरोत्तर बुद्धि को प्राप्त हो गई, शांकर वेदान्त की प्रतिक्रिया का ही फल थी। यहां यह भी उल्लेखनीय है कि उपर्युक्त भक्तिविषयक विचारधारा का आधार राधाकृष्ण की भक्ति थी। किन्तु अन्त में आकर तो राधा ही भक्त की प्रमुख आराध्या रह गई थीं।

यहाँ यह संकेत करना अपेक्षित है कि राधाभक्तिविषयक विचारधारा की अति चरम सीमा का उल्लंघन ही, उसके द्वारा एवं अधोगति का कारण बनी। यह इसलिए कि राधाविषयक भक्ति में जो सखीभाव का स्वरूप था, उसके अन्तर्गत पुरुष भक्त स्त्रीवद् व्यवहार करते थे, जिसका उद्देश्य राधा के साथ साद्रश्य तारात्म्य प्राप्त करना ही रहा होगा। इस सखीभाव के अन्तर्गत पुरुष भक्त स्त्रियों की वेषभूषा धारण करते थे, तथा स्त्रियों के हाभाव भी प्रदर्शित करते थे। सखीभाव की यह स्थिति इस सीमा तक पहुँच गई कि इस सम्प्रदाय के अन्तर्गत योनि-पूजा भी आरम्भ हो गई, जो एक सीमा तक तक भ्रष्टाचार का कारण भी बनी। बहुत कुछ यही परिणाम त्रिपुर-सुन्दरी उपासना का भी देखा गया। त्रिपुरा रहस्य के अनुसार शिव एवं शक्ति कामेश्वर एवं कामेश्वरी स्वरूप हैं। इन दोनों के सामरस्य को त्रिपुरा मत में त्रिपुरसुन्दरी कहा है। यही ललिताम्बा है। ललिता अम्बा के सौन्दर्य का वर्णन ही शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी के अन्तर्गत सम्पन्न हुआ है। त्रिपुरसुन्दरी के उपासक इसकी उपासना चन्द्रमा की षोडश कलाओं के रूप में करते हैं। इनमें सोलहवीं कला 'षोडशी' रूप से नित्य है। इस प्रकार 'षोडशी' भगवती का नित्य स्वरूप है। भगवती 'षोडशी' साधकों के लिए सदा षोडशवर्षीया ही रहती है। वास्तव तथ्य तो यह है कि शक्ति की उक्त उपासना उन्हीं अधकचरे उपासकों के लिए भ्रष्टाचार का कारण बनी, जो इसके वास्तविक रहस्य से अपरिचित थे। सत्य तो यह है कि जो योगियों का योग है, वही शास्त्र योगियों का योग है जो सांसारिकों का पाप है, वह शास्त्रों का पुण्य है, तथा भोगरूप संसार ही शाक्तों का मोक्षस्थल है।[१]

वैष्णवों की आराध्या श्रीराधा के सन्दर्भ में यह कहना होगा कि वैष्णव साहित्य में राधा की विचित्र स्थिति है। हरिवंशपुराण में राधा का संकेत तक नहीं है। इसी प्रकार विष्णुपुराण एवं भागवत में भी राधा अनुल्लिखित ही है। हाँ, भागवत में एक महिला का संकेत अवश्य है, जिसके साथ कृष्ण वृन्दावन में, वसन्त की चान्द्रमा सी रात्रि में लीलाविलास करते हैं। इस लीलाविलास काल में कृष्ण गोपियों के लिए अदृश्य हो जाते हैं। लीलाविलास के पश्चात् वे इस महिला के लिए भी अदृश्य हो जाते हैं। राधा की उत्पत्ति उक्त प्रकरण से ही मानी जा सकती है। इसी विचार शृंखला में यह तथ्य भी अवलोकनीय है कि नारदपांचरात्रसंहिता के अनुसार कृष्ण पुरुष एवं स्त्री का रूप धारण करते हैं, तथा स्त्री के साथ काम क्रीडा विलास करते हैं। इस स्त्री को विद्वानों ने राधा ही माना है। ब्रह्मवैवर्त्त-पुराण

---

१. भोगो योगायते सम्यक् पातकं सुकृतायते।
मोक्षायते च संसारः कुलधर्मे कुलेश्वरि।। कुलर्णवतन्त्र।

के अनुसार कृष्ण की body से राधा की उत्पत्ति बतलायी है जो वामभाग के रूप में स्थित हैं। यही स्थिति शैवदर्शन में अर्धनारीश्वर के स्वरूप में भी अवलोकनीय है। ब्रह्मवैवर्त्त में यह भी उल्लेख है कि राधाकृष्ण के लीलाविलासों में इस लोक में तथा गोलोक में शाश्वत रूप से रत रहती हैं। जो भी हो, यह स्वीकार करना ही होगा कि वैष्णव धर्म में राधा को कृष्ण से अधिक महत्त्व देना एवं उनकी शृंगारिक लीलाएँ एवं विलासक्रीडाएँ आज भी मर्यादा के अनुसर्त्ता समाज की दृष्टि में प्रश्नचिह्न की केन्द्रबिन्दु बनी हुई हैं। ऐसे प्रश्नचिह्न सीता के सम्बन्ध में कदापि नहीं लगते। यह आश्चर्यस्पद है कि जहां वैष्णव साहित्य में राधा का इतना बढ़ा चढ़ाकर वर्णन किया गया है, वहाँ रुक्मिणी का उल्लेख सामान्य रूप से ही मिलता है। क्या इसके मूल में सुमित्रानन्दन पन्त की त्रिभुवन की भी श्री पा सकती नहीं प्रेयसी के पावन स्थान को जैसी, भावना ही वर्त्तमान थी। यहाँ यह संकेत अपेक्षित है कि पौराणिक एवं इतर शैव शाक्त सम्बन्ध धार्मिक साहित्य में पार्वती आदि शक्तियों के सम्बन्ध में राधा के शृंगारिक विलासों जैसी विचित्रताओं में राधा के शृंगारिक विलासों जैसी नहीं उपलब्ध होतीं[१]।

अब यहाँ पाञ्चरात्र के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

---

१. *R.S. Bhandarkar*, Vaiṣṇavism Śaivism p. 87.

# पाञ्चरात्र

वैदिक वाङ्मय के अन्तर्गत निर्गुण एवं सगुण दोनों ही दार्शनिक दृष्टियाँ उपलब्ध हैं। इनमें, विष्णु, शिव एवं शक्तितत्त्व की प्रबलता है। इन तीनों की ही एक स्वतन्त्र उपासना-पद्धति है, जो तन्त्र कहलाती है। इसीलिए वैष्णवतन्त्र, शैवतन्त्र एवं शाक्ततन्त्र प्रख्यात हैं। तन्त्र, वस्तुतः एक विशिष्ट उपासना-पद्धति का ही नाम है। यह उल्लेखनीय है, कि त्रिविध तन्त्रों–(ब्राह्मणतन्त्र, बौद्धतन्त्र एवं जैन-तन्त्र) में वैष्णवागम, शैवागम एवं शाक्तागम, ब्राह्मण तन्त्र के अङ्ग हैं। जैसा कि स्पष्ट है, विष्णु, शिव एवं शक्ति उक्त तीनों आगमों के अन्तर्गत उपास्य देवता के रूप में प्रतिष्ठित हुए हैं। यह भी द्रष्टव्य है, कि वेष्णवागमों में रामानुजीय विशिष्टाद्वैतवाद, शैवागमों में द्वैतवाद, अद्वैतवाद एवं द्वैताद्वैतवाद तथा शाक्तागमों में अद्वैत सिद्धान्त का प्राधान्य है। जहाँ तक, पाञ्चरात्र का सम्बन्ध है, इसमें विष्णु सम्बन्धी सामग्री एवं उपासनापद्धति आदि की प्रचुरता होने के कारण, यह सम्प्रदाय वैष्णवागमों के अन्तर्गत आता है।

## पाञ्चरात्र नाम क्यों पड़ा

१. महाभारत के अनुसार पाञ्चरात्र के अन्तर्गत वेदचतुष्टयी एवं सांख्य-योग के सिद्धान्त निहित हैं, इसीलिए इसका नाम पाञ्चरात्र पड़ा है।

२. एक अन्य मत के अनुसार शाण्डिल्य, मौञ्जायन, औपगायन, कौशिक एवं भारद्वाज, इन पाँच ऋषियों को पाँच रात्रियों में उपेदश दिया गया। इसीलिए यह सम्प्रदाय पाञ्चरात्र के रूप में प्रसिद्ध हुआ।[१]

३. यह मत भी मिलता है, कि इसकी तुलना में, अन्य पाँच शास्त्र रात्रि के समान मलिन सिद्ध हो गए थे, अत एव यह पाञ्चरात्र के नाम से प्रसिद्ध हुआ।[२]

४. नारद-पाञ्चरात्र के अनुसार नारद-पाञ्चरात्र, यह नाम इस लिए पड़ा है, क्योंकि इसमें विशेषरूप से परम तत्त्व, मुक्ति, भुक्ति, योग तथा विषय रूप संसार मिलता है। नारद-पाञ्चरात्र के अनुसार रात्र शब्द का अर्थ ज्ञान है।[३]

---

१. ईश्वरसंहिता, २१वाँ अध्याय।

२. पद्मसंहिता, अध्याय १।

३. रात्रञ्च ज्ञानवचनम् ज्ञानं पञ्चविधं स्मृतम्। (नारदपाञ्चरात्र, तथा देखें, अहिर्बुध्न्यसंहिता, १।४४)

५. भागवत, सात्वत एवं पाञ्चरात्र पर्यायवाची हैं। भगवान् विष्णु से सम्बद्ध होने के कारण इस सम्प्रदाय का नाम भागवत है। सात्वत का अर्थ यादव अर्थात् यदुवंशी है। भगवान् श्रीकृष्ण भी यादव थे, जो विष्णु के ही अवतार थे। अतः सात्वत (यादव) से सम्बद्ध होने के कारण पाञ्चरात्र सम्प्रदाय प्रख्यात हुआ है।

## पाञ्चरात्र की प्रामाणिकता

शङ्कराचार्य ने पाञ्चरात्र का निराकरण करते हुए, इसे अवैदिक कहा है।[1] यह ठीक है, कि वेदों में मूर्त्तिपूजा स्पष्ट नहीं है, एवं पाञ्चरात्र ही क्या, समस्त वैष्णव सिद्धान्तों के अनुसार मूर्त्ति (विष्णु) की पूजा स्पष्ट ही है, किन्तु इस आधार पर पाञ्चरात्र को नितान्त अवैदिक कहना सङ्गत नहीं होगा। यह अवधारणा भी तर्कसङ्गत होगी, कि संहितावर्त्ती पुरुषवाद, शतपथब्राह्मण के नारायणस्वरूप, एवं उपनिषदों के अपर (सगुण) ब्रह्मसिद्धान्त के अन्तर्गत मूर्त्तिपूजा के मूल सर्वथा स्पष्ट हैं। देखा जाय, तो ऋग्वेद का पुरुषसिद्धान्त वैष्णवसिद्धान्त का मूलाधार है। शतपथब्राह्मण के अनुसार नारायण ने इस कामना से सात्वत नामक यज्ञ किया, कि वे अनेक जीवों का रूप धारण करें, तथा उनके साथ तादात्म्य प्राप्त करें। तदनुसार नारायण अनेक रूपों में प्रकट होकर उनमें व्याप्त हुए। यह भी संकेतयोग्य है, कि शतपथब्राह्मण के अन्तर्गत पुरुष को नारायण कहना–"पुरुषो ह नारायणः" भावी, नर-नारायणकल्पना का आधार है। इसके अतिरिक्त वेंकटसुधी ने सिद्धान्तरत्नावली के अन्तर्गत नारायण को सर्वोच्च देव के रूप में प्रतिष्ठित किया है। महाभारत (शा. प. ३३ अ.) के अन्तर्गत भी नारायण का सर्वोच्च देव के रूप में वर्णन उपलब्ध है। एक और महत्त्वपूर्ण तथ्य पाञ्चरात्र की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता के सम्बन्ध में विचारणीय है, वह यह कि नारायण केवल श्वेतद्वीप (भारतवर्ष के उत्तर में स्थित) वासियों के द्वारा दर्शनीय थे, जो इन्द्रियों से रहित थे, और जिन्हें भक्ष्य की अपेक्षा नहीं थी। नारद भी श्वेतद्वीप गए, जहाँ उन्होंने नारायण का दर्शन किया। नारायण ने नारद से कहा, कि वासुदेव सर्वोच्च देव हैं, तथा वासुदेव से संकर्षण (जीव), संकर्षण से प्रद्युम्न (मन) तथा प्रद्युम्न से अनिरुद्ध (अहंकार) की उत्पत्ति है। यह व्याख्या शङ्कराचार्य के अनुसार है (ब्रह्मसूत्र, शाङ्करभाष्य, २।२।४२, ४५)। किन्तु पाञ्चरात्र के अनुसार वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न एवं अनिरुद्ध चतुर्व्यूह कहे गए हैं। चतुर्व्यूह भगवत् स्वरूप ही हैं। प्रसिद्ध वैष्णवाचार्य यामुनाचार्य ने आगमप्रामाण्य ग्रन्थ के अन्तर्गत पाञ्चरात्र-सिद्धान्त की प्रामाणिकता सिद्ध की है। यामुनपरवर्त्ती रामानुजाचार्य ने भी श्रीभाष्य (२।२।४२-४५) के अन्तर्गत पाञ्चरात्र का समर्थन ही किया है, न कि शाङ्करभाष्य के समान खण्डन। इसी प्रकार रामानुजाचार्य के परवर्त्ती प्रख्यात वैष्णवाचार्य वेदान्तदेशिक[3] एवं भट्टारकवेदोत्तम[4] ने पाञ्चरात्र के वेदानुगत सिद्धान्तों का समर्थन करते हुए, इस सिद्धान्त (पाञ्चरात्र) की प्रामाणिकता सिद्ध की है।

इस प्रकार उपर्युक्त तथ्यों-तर्कों के आधार पर पाञ्चरात्र की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता

---

१. ब्र. सू. शा. भा. २।२।४२-४५
२. श. ब्रा. १३।६।१
३. देखें, वेदान्तदर्शन, पाञ्चरात्ररक्षा।
४. भट्टारिक वेदोत्तम, तन्त्रशुद्धि।

स्पष्टतया सिद्ध है।

पाञ्चरात्र के सम्बन्ध में, पुराणों की स्थिति विलक्षण है। कूर्मपुराण (१५वाँ अध्याय), पराशर-पुराण, वसिष्ठसंहिता, साम्बपुराण तथा सूतसंहिता में पाञ्चरात्रों को महान् पापी एवं अवैदिक कहा गया है। इसी प्रकार बृहन्नारदीयपुराण, लिङ्गपुराण, विष्णुसंहिता, शातातपसंहिता, हारीतसंहिता, बौधायन-संहिता के अन्तर्गत भी पाञ्चरात्र की घोर निन्दा की गई है। इसके विपरीत विष्णुपुराण, नारदीयपुराण, महाभारत, भागवतपुराण, गरुडपुराण, पद्मपुराण तथा वराहपुराण के अन्तर्गत पाञ्चरात्र एवं उसके अनुयायियों की प्रशंसा विद्यमान है।

## पाञ्चरात्रसाहित्य

पाञ्चरात्रसम्बन्धी मूल सिद्धान्तसूत्रों की उपलब्धि वैष्णव उपनिषदों–अव्यक्तोपनिषद्, कलिसन्तरणोपनिषद्, कृष्णोपनिषद् , गरुडोपनिषद् , गोपालतापिन्युपनिषद् , गोपालोत्तरतापिन्युपनिषद्, तारासारोपनिषद्, दत्तात्रेयोपनिषद्, नारायणोपनिषद् एवं रामतापिन्युपनिषद् आदि में यत्किञ्चित् रूप में अवश्य मिलती है। किन्तु ये उपनिषदें निश्चय ही, प्राचीन पाञ्चरात्र की उत्तरवर्त्तिनी हैं।

## पाञ्चरात्र संहिताएँ

पाञ्चरात्र से सम्बन्धित अनेक प्राचीन संहिताएँ मिलती हैं, जो संस्कृत एवं तेलगु में हैं। इन संहिताओं में अहिर्बुध्न्यसंहिता,[१] ईश्वरसंहिता,[२] हयशीर्षसंहिता, कपिञ्जलसंहिता, जयाख्यसंहिता,[३] पाराशरसंहिता, पाद्मतन्त्र, बृहद् ब्रह्मसंहिता,[४] भारद्वाजसंहिता, लक्ष्मीतन्त्र, विष्णुतिलक, श्रीप्रश्नसंहिता, विष्णुसंहिता[५] तथा सात्वतसंहिता[६] प्रमुख हैं।

इस स्थल पर कतिपय प्रमुख संहिताओं एवं उनमें वर्णित सिद्धान्त का निरूपण अभीष्ट है।

## प्रमुख संहिताएँ एवं सिद्धान्त

**ईश्वरसंहिता** में २४ अध्याय हैं, जिनमें १६ अध्यायों में पूजासम्बन्धी विधि वर्णित है। इस संहिता के अन्तर्गत श्रीवैष्णवसम्प्रदाय के दार्शनिक एवं धार्मिक सिद्धान्त वर्णित हैं।

**हयशीर्षसंहिता** के चार भाग हैं। प्रथम भाग प्रतिष्ठाकाण्ड है, जिसमें ४२ अध्याय हैं। द्वितीय भाग संकर्षण है, जिसमें २६ अध्याय हैं, तृतीय भाग लिङ्ग है, जिसमें ४५ अध्याय हैं। इस संहिता के अन्तर्गत मूर्त्तियों के निर्माण एवं उनकी प्रतिष्ठा आदि की विधि वर्णित है।

---

१. अड्यार, मद्रास।

२. सुदर्शन प्रेस, काञ्ची।

३. गायकवाड़ ओरियन्टल सीरिज़ (४५), बड़ौदा।

४. आनन्दाश्रम ग्रन्थमाला, काशी।

५. अनन्वशयन ग्रन्थमाला।

६. काशी से प्रकाशित।

**परमसंहिता** में ३१ अध्याय हैं। इनमें, सृष्टि प्रक्रिया, मूर्त्तियों की प्राणप्रतिष्ठा एवं उपासना-सम्बन्धी विविध सिद्धान्त वर्णित हैं। दशम अध्याय के अन्तर्गत ज्ञानयोग, कर्मयोग, प्राणायाम तथा समाधि सम्बन्धी सिद्धान्त वर्णित हैं। परमसंहिता के अनुसार योग शब्द का अर्थ "मिलना" अथवा "जुड़ना" है।

**पद्मसंहिता** में ३१ अध्याय हैं, जिनमें मन्त्रोच्चारण एवं धार्मिक उत्सवों एवं उपासनासम्बन्धी वर्णन वर्त्तमान हैं।

**जयाख्य संहिता** के अन्तर्गत पाञ्चरात्र के दार्शनिक सिद्धान्त विशेष रूप से वर्णित हैं। जयाख्यसंहिता के अन्तर्गत इस सिद्धान्त का विशेष रूप से प्रतिपादन किया गया है, कि परम तत्त्व की प्राप्ति समाधि अथवा मन्त्रसाधना के द्वारा ही सम्भव है, अन्यथा नहीं। इस संहिता में ज्ञान के दो भेद किए गए हैं-(१) सात्त्विक तथा (२) क्रियाख्य। क्रियाख्य ज्ञान के अन्तर्गत यम एवं नियम आते हैं। क्रियाख्य ज्ञान के द्वारा ही सात्त्विक ज्ञान की उपलब्धि होती है। आत्मा शुद्ध चिद्रूप है, तथा गुणों एवं माया से संपृक्त है।

**अहिर्बुध्न्यसंहिता** के अनुसार घोर तपस्या के फलस्वरूप अहिर्बुध्न्य ने संकर्षण से पूर्ण ज्ञान प्राप्त किया था। ज्ञान को इस संहिता के अन्तर्गत सुदर्शन स्वरूप कहा गया है।[1] ब्रह्मतत्त्व को नामरूप से अतीत कहा है, तथा ब्रह्म के पर्याय, परमात्मा, आत्मा, भगवान् , वासुदेव, अव्यक्त, प्रकृति, प्रधान आदि दिए गए हैं।

ज्ञानस्वरूप ब्रह्म तत्त्व अनेक रूप धारण करता है, तो सुदर्शन कहलाता है। इस प्रकार निर्गुण ज्ञानस्वरूप ब्रह्म ही सगुण रूप से प्रकट होता है। सगुणब्रह्म, ज्ञान, शक्ति, ऐश्वर्य, बल, वीर्य एवं तेज गुणों से युक्त है। यही **षाड्गुण्य** कहलाता है। **शक्ति** जगत् का उपादानकारण है। शक्ति की परिभाषा प्रस्तुत करते हुए, अहिर्बुध्न्यसंहिता में लिखा है-

**जगत्प्रकृतिभावो यः सा शक्तिः परिकीर्तिता।** (अ.बु.सं. ३।२।५६)

ऐश्वर्य से भगवान् के सर्वतन्त्रस्वतन्त्र जगत्कर्तृत्य का आशय है, एवं बल से भगवान् की उस विलक्षण शक्ति का तात्पर्य है, जिसके द्वारा वे बिना श्रम के ही संसार की सृष्टि करते हैं। जगत् की उपादानस्वरूप शक्ति से संपन्न होने पर भी भगवान् अविकृत रहते हैं, उनका यही गुण "वीर्य" है। भगवान् का तेज गुण यही है, कि वे बिना किसी सहकारिता के जगत्-सृष्टि में समर्थ हैं।

इस प्रकार षाड्गुण्य के आधार पर भगवान् की सर्वशक्तिमत्ता, एवं सर्वज्ञता का प्रतिपादन किया गया है।

**लक्ष्मी** भगवान् की शक्ति हैं, किन्तु श्रीभगवान् एवं लक्ष्मी में अद्वैत भाव नहीं है। इसीलिए, प्रलयावस्था में, जब समस्त प्रपञ्च का लय हो जाता है, तब भी भगवान् एवं लक्ष्मी का पृथग्भाव बना रहता है। किन्तु यह भी स्वीकार्य है, कि भगवान् एवं लक्ष्मी में, उसी प्रकार अविनाभाव है, जिस प्रकार धर्म तथा धर्मी में, अहम् तथा अहन्ता में, चन्द्र तथा चन्द्रिका में, तथा सूर्य आतप में अविनाभाव वर्त्तमान

---

१. सुदर्शनस्वरूपं तत् प्रोच्यमानं मया शृणु।
श्रुते यत्राखिलाधारे संशयास्ते न सन्ति वै।। (अहिर्बुध्न्यसंहिता, ३।२।५)

है। अहिर्बुध्न्यसंहिता में लक्ष्मी की परिभाषा प्रस्तुत करते हुए, कहा गया है, क्योंकि जगत् रूप से लक्ष्मी लक्षित होती है, इसीलिए, इसकी लक्ष्मी संज्ञा है–

**जगत्तया लक्ष्यमाणा सा लक्ष्मीरिति गीयते ।** (अ.बु.सं. ३।११।५६)

**शुद्ध सृष्टि का स्वरूप**–ज्ञान एवं बल से संकर्षण के आध्यात्मिक स्वरूप की, ऐश्वर्य एवं वीर्य से प्रद्युम्न के आध्यात्मिक स्वरूप की तथा शक्ति एवं तेज से अनिरुद्ध की सृष्टि होती है। संकर्षण, ऐश्वर्य एवं प्रद्युम्न, ये तीन व्यूह हैं। ये तीनों व्यूह विष्णु के स्वरूप हैं। संकर्षण जगत् की सृष्टि एवं पाञ्चरात्र का उपदेश करते हैं। प्रद्युम्न ऐकान्तिक मार्गसम्मत क्रिया की शिक्षा देते हैं, तथा अनिरुद्ध मोक्ष का उपदेश देते हैं। ये तीन व्यूह तथा वासुदेव चतुर्व्यूह कहलाते हैं। चतुर्व्यूह के उपव्यूहों का वर्णन भी मिलता है। केशव, माधव एवं नारायण वासुदेव के उपव्यूह हैं; गोविन्द, मधुसूदन एवं विष्णु संकर्षण के उपव्यूह हैं, त्रिविक्रम, वामन तथा श्रीधर प्रद्युम्न के उपव्यूह हैं, एवं हृषीकेश, पद्मनाभ तथा दामोदर अनिरुद्ध के उपव्यूह हैं।[1]

व्यूह के अतिरिक्त भगवान् का **द्वितीय रूप विभव** है। विभव से अवतार का आशय है। विभव-अवतारों की संख्या उनतालीस है। विभव अवतारों के दो भेद हैं–मुख्य एवं गौण। मुख्य अवतारों की उपासना मोक्ष के उद्देश्य से की जाती है, जबकि गौण अवतारों की उपासना भोग-प्राप्ति के उद्देश्य से की जाती है। पद्‌मनाभ, ध्रुव एवं मधुसूदन विभव अवतारों के अन्तर्गत आते हैं।

भगवान् का **तृतीय रूप** अर्चावतार है। प्रस्तरादि की मूर्त्तियाँ अर्चावतार के अन्तर्गत आती हैं।

अहिर्बुध्न्यसंहिता के अन्तर्गत आवेशावतार एवं साक्षात् अवतार का भी उल्लेख मिलता है। आवेशावतार दो प्रकार के हैं–स्वरूपावेशावतार एवं शक्त्यावेशावतार। परशुराम एवं राम आदि स्वरूपावेश अवतार के अन्तर्गत आते हैं, तथा ब्रह्मा एवं शिव आदि देव शक्त्यावेशावतार के अन्तर्गत आते हैं। शूकर, मत्स्य एवं नृसिंह तथा croocked mango tree दण्डकारण्य स्थित वक्र आम्रवृक्ष भी शक्त्यावेशावतार के ही अन्तर्गत गृहीत हैं।

भगवान् का **चतुर्थ रूप अन्तर्यामी** है। अन्तर्यामी रूप में भगवान् सभी के अन्तःकरण में वास करते हुए जगन्नियन्ता हैं। अन्तर्यामित्व एवं जगन्नियन्ता का सिद्धान्त औपनिषद है।[2] श्रीमद्‌भगवद्‌गीता के अन्तर्गत भी ईश्वर के अन्तर्यामित्व का स्पष्ट उल्लेख मिलता है–

**"ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति"**।

**माया आदि की शुद्धेतरा सृष्टि**–ऊपर अहिर्बुध्न्यसंहिता के आधार पर भगवान् की शुद्ध सृष्टि का निरूपण किया गया है। किन्तु भगवान् की शुद्ध सृष्टि के अतिरिक्त माया आदि की सृष्टि भी पाञ्चरात्र साहित्य में उपलब्ध है। यही शुद्धेतरा सृष्टि है। वासुदेव भगवान् के व्यूह एवं विभव रूप से शुद्धेतरा सृष्टि होती है। श्रेडर (पाश्चात्य विद्वान् ) ने पद्मतन्त्र के आधार पर कहा है, कि भगवान् का

१. अ. बु. सं., पृ. ४६।

२. बृ. उ. ३।७।१।

एक स्वरूप परमतत्त्व है, जो व्यूह वासुदेव रूप है। दूसरे रूप में भगवान् व्यूह से पृथक् हैं। इस प्रकार भगवान् वासुदेव के स्वरूप के दो भाग हैं–अपने अर्ध भाग में, वे परतत्त्व अर्थात् व्यूह वासुदेव स्वरूप हैं, तथा अर्धभाग में नारायण स्वरूप हैं। नारायण स्वरूप से ही वासुदेव माया की सृष्टि करते हैं।[1] माया की सृष्टि शुद्धेतर सृष्टि के अन्तर्गत आती है।

## शुद्धेतर सृष्टि का क्रम

पाञ्चरात्र का शुद्धेतर सृष्टि का क्रम बहुत कुछ सांख्य के समान है। शुद्धेतर सृष्टिक्रम के अन्तर्गत, प्रद्युम्न से कूटस्थ पुरुष, कूटस्थ पुरुष से माया, माया से नियति, नियति से काल, तथा काल से क्रमशः सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण एवं बुद्धि की सृष्टि होती है। अहिर्बुध्न्यसंहिता (६।५।१२) के अनुसार अहंकार के सात्विक, राजस एवं तामस, तीन भेद हैं। सात्त्विक अहंकार से बुद्धीन्द्रिय, मन एवं कर्मेन्द्रियों की सृष्टि होती है, तथा तामस अहङ्कार से पञ्चतन्मात्राओं, एवं पञ्चतन्मात्राओं से स्थूल भूतों की सृष्टि होती है। सांख्य के अन्तर्गत भी "प्रकृतेर्महांस्ततोऽहङ्कारस्तस्माद्गुणश्च षोडशकः" कहकर अहङ्कार को षोडश तत्त्वों की सृष्टि का कारण कहा गया है।

## भगवान् की लीला एवं जीवतत्त्व

समस्त जगत्, भगवान् की लीला मात्र है। निष्काम होने पर भी भगवान् जगत् की सृष्टि आदि की लीला अर्थात् क्रीड़ा मात्र करते हैं। शङ्कराचार्य ने भी "लोकवत्तु लीला कैवल्यम्" (ब्र. सू. २।१।३३) पर भाष्य करते हुए लीलासम्बन्धी सिद्धान्त की व्याख्या की है। भगवान् अपनी संकल्पशक्ति से जगत् की सृष्टि करते हैं। इस प्रकार उत्पत्ति, स्थिति, संहारशक्ति एवं विग्रह शक्ति तथा अनुग्रह शक्ति, ये पाँच भगवान् की शक्तियाँ हैं।

पाञ्चरात्र सिद्धान्त के अन्तर्गत जीव सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् एवं सर्वव्यापक है, किन्तु सृष्टिकाल में भगवान् की तिरोधान शक्ति के कारण जीव की सर्वज्ञता, सर्वशक्तिमत्ता एवं सर्वव्यापकता तिरोहित हो जाती है। इसके परिणामस्वरूप जीव अल्पज्ञता, अल्पशक्तिमत्ता एवं अणुत्व को प्राप्त होता है। यही जीव की बन्धन की स्थिति है। बद्ध जीव नाना योनियों में जन्म ग्रहण करते हुए, अनेकविध क्लेशों का भोग करता है। अहिर्बुध्न्यसंहिता के अनुसार भगवान् अपनी अनुग्रहात्मिका शक्ति से जीवों पर अनुग्रह करते हैं। भगवान् के करुणामय अनुग्रह का यह फल होता है, कि जीव में वैराग्य की भावना उत्पन्न होती है, जिसके फलस्वरूप वह मोक्षोपलब्धि के प्रति अग्रसर होता है।

## प्रपत्ति एवं मोक्ष

पाञ्चरात्र सम्प्रदाय के अन्तर्गत मोक्ष का श्रेष्ठ साधन प्रपत्ति अर्थात् शरणागति है। समस्त भक्ति सम्प्रदायों में ही शरणागति को विशेष महत्त्व प्रदान किया गया है, जैसा कि वैष्णव सिद्धान्तों के निरूपण एवं विश्लेषण के अवसर पर देखा जा चुका है। पाञ्चरात्र के अन्तर्गत प्रपत्ति के लिए 'न्यास'

---

१. Shreder, Introduction to Pāñcarātra, p. 53.

त्याग का प्रयोग भी किया गया है। यह इसीलिए कि सब कुछ त्याग कर भक्त भगवान् की शरण में जाता है। भक्त भगवान् से यही प्रार्थना करता है, कि मैं महान् अपराधी तथा सर्वथा असहाय, तथा अगतिक-गति हूँ।[१] अहिर्बुध्न्यसंहिता के अन्तर्गत शरणागति के छः प्रकार निर्दिष्ट हैं। ये छः रूप (१) आराध्य भगवान् के अनुकूल रहने का संकल्प (२) उनकी प्रतिकूलता का त्याग (३) भगवान् की रक्षा में विश्वास (४) भगवान् के रक्षक रूप को वरण करना (५) आत्मसमर्पण तथा (६) कार्पण्य (दीन-हीन) कहना है। इसके अतिरिक्त अहिर्बुध्न्यसंहिता के अन्तर्गत उन पाँच कालों का भी निर्देश मिलता है, जो भक्त के लिए परमावश्यक होने के कारण, उसके लक्षण स्वरूप हैं। इन पञ्च कालों में (१) अभिगमन, मन, वचन एवं कर्म से भगवान् के प्रति अभिमुख होना (२) उपादान अर्थात् अर्चा के लिए पुष्पादि का संग्रह (३) इज्या (४) स्वाध्याय (आगम ग्रन्थों का अध्ययन) एवं योग (नियमादि अष्टाङ्ग योग) हैं।

इस प्रकार जब शरणागतिभाव से भक्त, उपर्युक्त उपासनाविधिपूर्वक, स्वयं को पूर्णतया भगवान् को समर्पित कर देता है, तो उसे मुक्ति अर्थात् ब्रह्मभाव की प्राप्ति होती है। पाञ्चरात्र के अनुसार विवर्त्तवाद के स्थान पर जगत् की सत्ता परिणामवाद के आधार पर सिद्ध की गई है।

पाञ्चरात्रसम्मत मोक्ष के सम्बन्ध में यह तथ्य विचारणीय है, कि धर्म, अर्थ एवं काम के समान मोक्ष भी साध्य है, किन्तु धर्मादि परस्पर एक-दूसरे के सहायक हैं।[२]

मुक्त पुरुष के स्वरूप का वर्णन करते हुए, अहिर्बुध्न्यसंहिता के अन्तर्गत कहा गया है, कि वह वैकुण्ठ में भी वासुदेव के साथ विहार करता है। वैकुण्ठ में गरुड़ एवं विष्वक्सेन प्रभृति नित्य जीवों का वास है। वैकुण्ठवासी जीव के स्वरूप का निरूपण करते हुए कहा गया है, कि उसका परिमाण त्रसरेणु है, तथा वह अनेक कोटि रश्मियों से देदीप्यमान है। यह भी उल्लेखनीय है, कि जिस प्रकार अद्वैतवेदान्त के अनुसार मुक्त पुरुष पुनः संसार में वापस नहीं आता, उसी प्रकार पाञ्चरात्र के अन्तर्गत भी वैकुण्ठवासी मुक्त पुरुष संसार में नहीं आता, अपितु सदैव वैकुण्ठ में वास करता हुआ, भगवद्भजन एवं भगवत्सेवा में रत रहता है।[३]

## समीक्षा

यद्यपि, जैसा कि हमने आरम्भ में ही कहा है, इतर वैष्णव सिद्धान्तों के समान पाञ्चरात्र सिद्धान्त के सूत्र तो वैदिक ही हैं, किन्तु उनका प्रमुख आधार औपनिषद एवं शाङ्करवेदान्त है, जैसा कि उनके सिद्धान्तों में ब्रह्मपरक विवेचन से प्रतीत होता है। यह आश्चर्यास्पद नहीं होना चाहिए, क्योंकि रामानुजाचार्य प्रभृति वैष्णव आचार्यों के दार्शनिक सिद्धान्तों की मूल भित्ति भी तो अद्वैतवेदान्तपरक ही थी। इसीलिए विशिष्टाद्वैतवाद (विशिष्ट अद्वैतवाद) शुद्धाद्वैतवाद (शुद्ध अद्वैतवाद), द्वैताद्वैतवाद (द्वैत+अद्वैतवाद) आदि वैष्णव दार्शनिक सिद्धान्तों में अद्वैत सिद्धान्त किसी न किसी प्रकार निगूढ है। सत्य तो यह है,

---

१. अहमस्म्यपराधानामालयोऽकिञ्चनोऽगतिः।
त्वमेवोपायभूतो मे भवेति प्रार्थनामतिः।।
शरणागतिरित्युक्ता सा देवेऽस्मिन् प्रयुज्यताम्।। (अ. बु. सं. ३७.३०, ३१)

२. विशेष देखें, अ. बु. सं. १३।२७, २८।

३. अ. बु. सं. ६।२७, ३०।

कि अनुभूति के स्तर पर वैष्णव दार्शनिकों की साध्यस्वरूपा भक्ति की पूर्णता ज्ञान में है, तथा अद्वैतियों के साध्यरूप ज्ञान की पराकाष्ठा भक्ति में है। भक्ति एवं ज्ञान का यह समन्वय पाञ्चरात्र दर्शन के अन्तर्गत भी स्पष्टतया द्रष्टव्य है। इसीलिए तो पाञ्चरात्र में, मुक्ति को ब्रह्मभावापत्ति का स्वरूप प्रदान किया गया है। इसके अतिरिक्त उपासना एवं गुप्त तान्त्रिकपद्धति पर पाञ्चरात्र में विशेष बल दिया गया है– 'वेदतन्त्रमयोद्भूतनानाप्रसवशालिनी' (अ.बु.सं.६।८)। अथ च पाञ्चरात्र के अन्तर्गत मन्त्र अत्यन्त गोपनीय एवं भगवान् विष्णु की शक्तिस्वरूप हैं। इस प्रकार पाञ्चरात्र की उपासनापद्धति पर तान्त्रिक प्रभाव स्पष्टतया परिलक्षित है।

## वैखानस आगम

वैखानस आगम पाञ्चरात्र के सदृश प्रख्यात तो नहीं है, किन्तु इसका प्रतिपाद्य प्रायः वैखानस जैसा ही है। अर्चा-पूजा, मूर्त्ति एवं मन्दिर निर्माण, कला तथा श्रीभगवान् के विविध रूपों का वर्णन, पाञ्चरात्र एवं वैखानस, दोनों में ही वर्त्तमान हैं। जैसा कि नाम से ही स्पष्ट है, वैखानस का सम्बन्ध वानप्रस्थ वैष्णवों से है। कृष्णयजुर्वेद की स्वतन्त्र शाखा के रूप में, वैखानस का निर्देश मिलता है। वैखानसधर्मप्रश्न (३।८।१) के अनुसार कृष्णयजुर्वेद की चार शाखाओं-आपस्तम्ब, बौधायन, सत्याषाढ़-हिरण्यकेशी तथा ओखेय में से, वैखानस का सम्बन्ध औखेय शाखा से है। आश्रमोपनिषद् में भी वैखानसों का उल्लेख मिलता है।[1] इसके अतिरिक्त धर्मसूत्रों, गौतमधर्मसूत्र, बौधायनधर्मसूत्र एवं वसिष्ठधर्मसूत्र के अन्तर्गत भी वैखानस आगम का उल्लेख मिलता है। भवभूति ने भी उत्तररामचरित में "वैखानसाश्रमतरूणि तपोवनानि" कहकर वैखानसों का निर्देश किया है। पाञ्चरात्र के अन्तर्गत सात्त्विक, राजस एवं तामस, इस त्रिविध शास्त्र का वर्णन मिलता है। सात्त्विक शास्त्र के अन्तर्गत एकायनवेद आता है। छा. उ. में एकायन क्रिया निर्दिष्ट है (छा. उ. ७-१-२)। ईश्वरसंहिता (एष एकायनो वेदः प्रख्यातः सर्वतो भुवि, १।४३) तथा प्रश्नसंहिता (वेदमेकायनं नाम वेदानां शिरसि स्थितम्) में भी एकायन वेद का उल्लेख है। राजसशास्त्र का कुछ भाग एकायनवेद पर आधारित है, तथा शेष वैष्णव सन्तों एवं आचार्यों के द्वारा निर्मित है। राजस शास्त्र के दो भेद हैं–पाञ्चरात्र एवं वैखानस। तामस शास्त्र, वह है, जो सामान्य मानवों के द्वारा निर्मित है। इस प्रकार वैखानस राजसशास्त्र के अन्तर्गत ग्राह्य है। पाञ्चरात्र एवं वैखानस को राजस, इसीलिए कहा जाता था, क्योंकि इनमें अर्चा-पूजा आदि की प्रवृत्ति का प्राधान्य था। निवृत्ति की भावना, इनमें न्यून रूप में ही थी।

**साहित्य**–वैखानसीय मन्त्रसंहिता, गृह्यसूत्र, धर्मसूत्र अथवा धर्मप्रश्न एवं श्रौतसूत्र वैखानसागम के प्रधान ग्रन्थ हैं। इन ग्रन्थों[2] के अन्तर्गत मन्त्रों, अर्चा एवं कर्मकाण्डविषयक वर्णन वर्त्तमान हैं। इसके अतिरिक्त मरीचिप्रोक्त वैखानसागम[3] नामक ग्रन्थ भी वैखानस सिद्धान्तबोध में सहायक सिद्ध हुआ है। आनन्दगिरिप्रणीत शंकरविजय के अन्तर्गत भी वैखानस सिद्धान्तों का उल्लेख प्राप्त है।

**सिद्धान्त**–पाञ्चरात्र के समान वैखानस के अन्तर्गत भी विष्णुपरक सिद्धान्तों एवं अर्चना की प्रधानता है। वैखानस के अनुसार विष्णु, महाविष्णु, सदाविष्णु एवं सर्वव्यापीरूप से, विष्णु के चार स्वरूपों

---

१. वैखानसा उदुंबरा बालखिल्याः, आश्रमोपनिषत्, ३।

२. गौ. ध. सू., ३-२, बौ. ध. सू. (२।६।१७), वै. ध. सू. ३।१०

३. वैखानसागम, अनन्तशयन संस्कृतग्रन्थावली, (१२१)

का निर्देश मिलता है। इन चारों के अंशरूप क्रमशः, पुरुष, सत्य, अच्युत एवं अनिरुद्ध हैं। विष्णु के इन चारों स्वरूपों से युक्त होने के कारण ही नारायण पञ्चमूर्त्ति कहलाते हैं। सामान्यतया, वैखानसों के अनुसार जप, हवन, ध्यान एवं अर्चना (मूर्त्ति-प्रतिमापूजा) आराधना के प्रकार हैं।

वैखानसों की यह विशेषता अवलोकनीय है, कि इनके अनुसार आराधक भक्त, किसी एक प्रकार की मुक्ति को न प्राप्त कर वैष्णवसम्मत चारों प्रकार की मुक्ति को प्राप्त करता है। वैखानस के अनुसार, भक्त आमोद नामक विष्णुलोक में सालोक्य मुक्ति, प्रभास अथवा महाविष्णु लोक में, सामीप्य मुक्ति, सम्मोद अथवा सदाविष्णुलोक में सारूप्य मुक्ति तथा इन सबके पश्चात् नारायण के वैकुण्ठलोक में सायुज्य मुक्ति की प्राप्ति करता है। वैखानसों के अनुसार, सायुज्य मुक्ति ही सर्वोत्तम मानी गई है।[1]

## श्रीमद्भागवत

श्रीमद्भागवत वैष्णवदर्शन साहित्य की सुधानिधि है। समस्त वैष्णवदर्शन के अन्तर्गत कदाचित् ही कोई ग्रन्थ ऐसा हो, जिसकी तुलना कथमपि श्रीमद्भागवत से की जा सके। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत भगवान् विष्णु के व्यापक एवं गूढ स्वरूप का वर्णन है। इसीलिए प्रसिद्ध है "विद्यावतां भागवते परीक्षा"। श्रीमद्भागवत का दक्षिण में भी विशेष प्रचार था, और आज भी है। श्रीमद्भागवत (११।५, ३८, ४०) के अन्तर्गत भी यह उल्लेख मिलता है, कि भगवान् विष्णु के भक्त दक्षिण में, ताम्रपर्णी, कृतमाला, पयस्विनी, कावेरी तथा महानदी के तट पर देखने को मिलेंगे। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत भगवान् विष्णु के व्यापक रूप का वर्णन है। श्रीमद्भागवत के भगवान् ब्रह्म, परमात्मा,[2] विशुद्ध परमार्थ ज्ञान एवं वासुदेव रूप में वर्णित हुए हैं। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत भगवान् का लक्षण प्रस्तुत करते हुए, कहा गया है, कि भगवान् विशुद्ध परमार्थज्ञानस्वरूप, आन्तरिक एवं बाह्यभेदरहित, आन्तर (अन्तर्मुखी) सत्य-ब्रह्मस्वरूप एवं सम्यक् तथा शान्तस्वरूप हैं। वासुदेव भगवान् की ही अपर संज्ञा है।[3] यह कथन नितान्त संगत होगा, कि श्रीमद्भागवत निर्गुण एवं सगुण ब्रह्म का अद्भुत समन्वय है, जिसकी मूल आधारभूमि औपनिषद निर्गुणवाद एवं सगुणवाद है। जैसा कि भगवान् स्वयं कहते हैं, निर्गुण अद्वैततत्त्व ही श्रीमद्भागवत का सर्वोपरि एवं मूलतत्त्व है–

**अहमेवासमेवाग्रे नान्यद् यत् सदसत्परम्।**
**पश्चादहं यदेतच्च योऽवशिष्येत सोऽस्म्यहम्।।**

निर्गुण ब्रह्म ही सत्त्व गुण की उपाधि से उपहित होकर, विष्णु, रुद्र, ब्रह्मा तथा पुरुष इन चार सगुण रूपों को ग्रहण करता है। इनमें विष्णु शुद्ध सत्त्वावच्छिन्न चैतन्य, रुद्र तमोगुणमिश्रित सत्त्वावच्छिन्न चैतन्य, ब्रह्म रजोगुणमिश्रित सत्त्वावच्छिन्न चैतन्य, एवं पुरुष–रजोगुण एंव तमोगुण से मिश्रित सत्त्वावच्छिन्न चैतन्यस्वरूप है। ब्रह्मा जगत् के स्रष्टा, विष्णु स्थितिकर्ता एवं रुद्र-शिव संहारकर्त्ता एवं निमित्तकारण हैं। पुरुष उपादानकारण है। इस प्रकार ब्रह्म जगत् का अभिन्न निमित्तोपादानकारण है।

---

१. विशेष देखें, आनन्दगिरि, शंकरविषय, प्रकरण ६।

२. वदन्ति तत् तत्त्वविदस्तत्त्वं यज्ज्ञानमद्वयम्।
ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिति शब्द्यते।। (भागवत, १।२।११)

३. ज्ञानं विशुद्धं परमार्थमेकमनन्तरं त्वबहिर्ब्रह्म–सत्यम्।
प्रत्यक् प्रशान्तं भगवच्छब्दसंज्ञं यद् वासुदेवम्।। भागवत, १।१२।११।

४. श्रीमद्भागवत, २।६।३२ ।।

**अवतार**—आदिदेव नारायण का प्रथम अवतार पुरुष है। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत स्पष्ट रूप से कहा है, कि जब भगवान् पृथिव्यादि पञ्चतत्त्वों की सृष्टि करके विराट् ब्रह्माण्ड की सृष्टि करते हैं, तथा अन्तर्यामी रूप से उसमें प्रवेश करते हैं, तो यही श्रीमन्नारायण का आदिपुरुष का अवतार है।[1] जैसा कि ऊपर कहा गया है, सत्त्वगुण, रजोगुण एवं तमोगुण की प्रधानता एवं मिश्रण के कारण, विष्णु आदि गुणावतार कहलाते हैं। इसी शृंखला में कल्पावतार, युगावतार एवं मन्वन्तरावतारों का वर्णन श्रीमद्भागवत में उपलब्ध है। निदर्शनार्थ, भगवान् श्रीकृष्ण, युगावतार के अन्तर्गत आते हैं—"सम्भवामि युगे युगे" (गीता)। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत २४ अवतारों का उल्लेख मिलता है।

**माया**—यह उल्लेखनीय है, कि उपनिषद्वर्त्ती एवं उत्तरवर्त्ती वेदान्त में वर्णित माया को वैष्णव दर्शन के अन्तर्गत, कहीं लक्ष्मी, तो कहीं अचिन्त्य शक्ति आदि रूपों में स्वीकार किया है। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत भी अद्वैतवेदान्तसम्मत सदसद्विलक्षण अनिर्वचनीयस्वरूपा माया का निरूपण करते हुए, कहा गया है, कि माया एक ऐसा तत्त्व है, जिसके कारण विद्यमान (सत् ) वस्तु की प्रतीति नहीं होती, तथा असद् वस्तु की प्रतीति होती है,[2] जिस प्रकार कि नेत्र में केशोण्ड्रक (परवार) दोष के कारण एक चन्द्रमा भी दो दिखलाई पड़ते हैं।

**भक्ति**—समस्त वैष्णवदर्शन के अन्तर्गत भक्ति को साधन के रूप में स्वीकार किया गया है, एवञ्च सभी वैष्णव आचार्यों द्वारा प्रतिपादित भक्ति के सिद्धान्त में यत्किञ्चित् भेद भी दृष्टिगोचर होता है। सभी, वैष्णवदर्शन भक्ति में समर्पणभाव को अपेक्षित एवं उत्कृष्ट मानते हैं। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत साधन एवं साध्य रूप से भक्ति के दो प्रमुख भेद मिलते हैं। नवधा भक्ति, साधन भक्ति के अन्तर्गत ग्राह्य है। साध्यरूपा भक्ति से प्रेमा भक्ति का तात्पर्य है। साध्यरूपा भक्ति के अन्तर्गत भगवत्प्रेम की प्राप्ति ही जीवन का परम साध्य है। निदर्शनार्थ, भगवान् श्रीकृष्ण के प्रेम की पिपासु व्रजबालाओं-गोपियों के लिए मोक्ष भी हेय है। इसीलिए श्रीमद्भागवत में कहा है कि जिस प्रकार खगशावक अपने मातृ-पितृ-खगों के लिए व्यग्र रहते हैं, गोवत्स, गोमाता के दुग्ध के लिए उत्सुक रहते हैं, तथा सुन्दरी प्रियतम से मिलन के लिए उत्सुक देखने में आती है, उसी प्रकार भक्त का हृदय भगवान् की प्राप्ति के लिए उत्सुक रहता है। इस प्रकार भगवत्प्रेम की प्राप्ति ही जीवन का चरम साध्य है।

स्पष्टतया श्रीमद्भागवत के अनुसार भक्ति ही परमाभीप्सित है। श्रीमद्भागवत के अन्तर्गत भक्ति के महत्त्व को बतलाते हुए कहा गया है, कि व्यक्ति को न वैदिक सिद्धान्त का अनुसरण करना चाहिए, न पाषण्डी होना चाहिए, और न हैतुक तार्किक होना चाहिए। व्यक्ति को शुष्क वादविवाद में पड़कर किसी एक पक्ष का समर्थन नहीं करना चाहिए :

**वेदवादरतो न स्यान्न पाषण्डी न हैतुकः ।**
**शुष्कवादविवादे न कञ्चित् पक्षं समाश्रयेत् ।।** (श्रीमद्भागवत, ११।१८।३०)

उपर्युक्त श्लोक के अन्तर्गत पाषण्डी से बौद्धों एवं जैनों की ओर संकेत है। इस श्लोक में

---

१. भूतैर्यदा पञ्चभिरात्मसृष्टैः पुरो विराजं विरचय्य तस्मिन् ।
स्वांशेन विष्टः पुरुषाभिधानमवाप नारायण आदिदेवः ।। श्रीमद्भागवत, ११।४।३)

२. ऋतेऽर्थं यत् प्रतीयेत, न प्रतीयेत चात्मनि ।
यद् विद्यादात्मनो मायां यथा भासो तथा तमः ।। (श्रीमद्भागवत, २।६।३३)

"हैतुक" शब्द का अर्थ विचारणीय है। मेधातिथि ने मनुस्मृति में प्रयुक्त "हैतुक" का अर्थ नास्तिक अथवा, ऐसे लोग किया है, जो न परलोक में विश्वास करते हैं, और न जिनका दान-होमादि याज्ञिक कृत्यों में विश्वास है। "हैतुका नास्तिकाः, नाऽस्ति परलोको, नास्ति दत्तं नाऽस्ति हुतमित्येवं स्थितप्रज्ञाः"।

मेरे विचार से यहाँ "हैतुक" से तार्किक नैयायिकों की ओर सङ्केत है, क्योंकि उपर्युक्त श्लोक के उत्तरार्द्ध में, जिस शुष्क वादविवाद का निर्देश है, वह नैयायिकों-तार्किकों से ही सम्बन्धित है। इस सम्बन्ध में यह भी प्रासंगिक है, कि न्यायदर्शन की मुक्ति को समालोचकों ने शुष्क-तर्कपरक कहा है। "हैतुक" का तार्किक-नैयायिक अर्थ प्रसिद्ध ही है।

## श्रीमद्भागवत की टीकाएँ

श्रीमद्भागवत का महत्त्व इसी से स्पष्ट है, कि इस पर आचार्यों ने अनेक टीकाएँ लिखी हैं। इन टीकाओं में प्रमुख हैं–सुदर्शनसूरि की शुकपक्षीय, वीरराघवाचार्यप्रणीत भागवतचन्द्रचन्द्रिका (रामानुजमत), विजयध्वज की पदरत्नावली (माध्वमत), शुकदेवाचार्य की सिद्धान्तप्रदीप (निम्बार्कमत), वल्लभाचार्य की सुबोधिनी तथा गिरिधराचार्य की आध्यात्मिक टीका (वल्लभमत), श्री सनातन की, भागवत के दशमस्कन्ध पर, बृहद्वैष्णवतोषिणी नाम्नी टीका (चैतन्यमत), जीवगोस्वामीरचित क्रम-सन्दर्भ एवं विश्वनाथचक्रवर्तीप्रणीत सारार्थवादिनी तथा सर्वाधिक प्रसिद्ध श्रीधराचार्यरचित श्रीधरी नाम की टीका है। इसके अतिरिक्त भागवत के दशमस्कन्ध के पूर्वार्द्ध पर श्रीहरिप्रणीत हरिभक्तिरसायन नामक श्लोकात्मक व्याख्या उपलब्ध होती है। भागवत के दशम स्कन्ध पर मुकुन्द के शिष्य केशव काश्मीरी भट्ट प्रणीत, तत्त्वप्रकाशिका वेदस्तुतिटीका भी श्रीमद्भागवत के रहस्यबोध के लिए एक अत्यन्त उपादेय टीका है।

उपर्युक्त टीका एवं व्याख्या ग्रन्थों के अतिरिक्त आनन्दतीर्थ के भागवततात्पर्यनिर्णय एवं जीवगोस्वामी प्रणीत षट्सन्दर्भ के अन्तर्गत, श्रीमद्भागवत के आध्यात्मिक तत्त्वों का विवेचन अपनी-अपनी दार्शनिक पद्धति के अनुरूप किया गया है। श्रीमद्भागवत की यह अप्रतिम विशेषता द्रष्टव्य है, कि एक ओर यदि वह वैष्णव भक्तों का प्रिय आराध्य है, तो दूसरी ओर ज्ञानियों का भी श्रद्धेय ज्ञान ग्रन्थ है। इसका कारण यह है, कि श्रीमद्भागवत प्रतिपादित नैष्कर्म्यसिद्धान्त, ज्ञान-वैराग्य एवं भक्ति की अजस्र स्रोतस्विनी है, जिसमें निमग्न भक्त-भक्ति एवं ज्ञानी परमार्थ ज्ञान की उपलब्धि करते हैं। अत एव भागवत में कहा है, कि श्रीमद्भागवत के श्रवण, पठन एवं मनन से भक्ति को प्राप्त कर जीव संसार बन्धन से मुक्त हो जाता है–

**श्रीमद्भागवतं पुराणममलं यद्वैष्णवानां प्रियं**
**यस्मिन् पारमहंस्यमेकममलं ज्ञानं परं गीयते ।**
**तत्र ज्ञान-विरागभक्तिसहितं नैष्कर्म्यमाविष्कृतं,**
**तच्छृण्वन्विपठन्विचारणपरो भक्त्या विमुच्येन्नरः ।।** (श्रीमद्भागवत, १२।१३।१८)

---

१. मनुस्मृति, ४।३०।

द्वादश अध्याय

# शैव एवं शाक्त दर्शन

कोई भी धार्मिक या भक्तिपरक सिद्धान्त दार्शनिक दृढ़ता के अभाव में परिपक्व नहीं कहा जा सकता। यही कारण है कि पाञ्चरात्र द्वारा प्रवृत्त भक्ति की अपेक्षा शङ्कराचार्य द्वारा प्रवृत्त अद्वैतपरक ब्रह्मज्ञान का सिद्धान्त अधिक प्रसिद्ध हुआ था। किन्तु यह तथ्य भी स्वीकार्य है कि कोई भी सिद्धान्त, चाहे उसका कितना भी ह्रास क्यों न हो पूर्णरूप से लुप्त नहीं होता। यही कारण है कि आज भी भारतवर्ष में अनेक धार्मिक एवं दार्शनिक सिद्धान्त, जैसे जैन-बौद्ध आदि न्यूनाधिक रूप में वर्त्तमान हैं। तात्पर्य यह है कि शंकराचार्य के ब्रह्मज्ञान प्रतिपादक युग में भी भक्ति की विचारधारा पूर्णतया समाप्त नहीं हुई, प्रत्युत स्वयं शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी एवं अनेक स्तोत्रों में भक्तिभावना का स्पष्ट चित्र मिलता है। फिर मधुसूदन सरस्वती ने तो भक्तिविशिष्ट अद्वैतवाद का प्रतिपादन ही किया था। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि धर्मदर्शन के क्षेत्र में क्रिया-प्रतिक्रिया एवं पूर्वापर सम्बन्ध स्वाभाविक रूप से चलता रहता है। परिणामतः प्रारम्भिक पाञ्चरात्र वैष्णव भक्ति की प्रक्रिया यदि शङ्कराचार्य द्वारा प्रतिपादित अद्वैतवाद था, तो अद्वैतपरक विचारधारा की प्रतिक्रिया रामानुज आदि वैष्णव आचार्यों के विशिष्टाद्वैतवाद आदि सिद्धान्त थे। यहाँ, पूर्वापरसम्बन्ध की दृष्टि से यह तथ्य भी अवलोकनीय है कि जिस प्रकार शांकरदर्शन में भी सगुण ब्रह्मपरक भक्ति के सूत्र वर्त्तमान थे, उसी प्रकार रामानुज आदि वैष्णव आचार्यों के दर्शन में भी ब्रह्मपरक विचारधारा अत्यन्त स्पष्ट रूप से वर्त्तमान थी। यही तथ्य शैव-शाक्त दर्शन के सम्बन्ध में भी चरितार्थ होता है। शैवदर्शन उस वैष्णवदर्शन की प्रतिक्रिया कहा जा सकता है, जिसके अन्तर्गत प्रेम एवं श्रृंगार की प्रतिमूर्त्ति राधा भक्तों की आराध्य बन गई थीं, एवं श्रीकृष्ण की अपेक्षा प्रेमस्वरूपिणी राधा की भक्ति श्रीकृष्ण का भी अतिक्रमण कर गई थी। ऐसी स्थिति में लोकमंगलविधायी महादेव के प्रति शिवाकांक्षी समाज की आस्था एवं श्रद्धा होना स्वाभाविक था। किन्तु पूर्वापर सम्बन्ध यहां भी बना रहा। जैसा कि कहा जा चुका है श्रीकृष्ण ने अपने शरीर से राधा की उत्पत्ति की थी। अतः मूलतः राधा एवं श्रीकृष्ण एक ही हैं। इसी प्रकार शैवदर्शन की विचारधारा के अन्तर्गत अर्धनारीश्वर विचार भी शिव एवं शक्ति के ऐक्य का प्रतिपादन करता है। सौन्दर्यलहरी का प्रथम पद्य, "शिवः शक्त्या युक्तो" भी उक्त विचारधारा का ही समर्थन करता है।

यों शिवपत्नी पार्वती भी शक्तिस्वरूपिणी ही हैं, किन्तु वैष्णव मत की राधा की अपेक्षा पार्वती माता का स्वरूप अधिक है। जिस प्रकार सीता एवं राधा के स्वरूप में महान् अन्तर है, उसी प्रकार राधा एवं पार्वती के स्वरूप में भी अन्तर स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। किन्तु इससे यह पूर्णतया स्पष्ट है शैवमत वैष्णवदर्शन की प्रतिक्रिया का फलीभूत सिद्धान्त था।

अशिव मानव की अन्तःप्रकृति एवं बाह्य प्रकृति के ही स्वरूप हैं। जिस प्रकार अन्तः प्रकृति में मानव अशिव भावनाओं विचारों एवं अन्तः घटनाओं से खीझ कर शिवङ्करी भावनाओं एवं विचारों एवं अन्तर्घटनाओं के प्रति सकाम रहता है, उसी प्रकार बाह्य प्रकृति के अन्तर्गत भी प्रकृति के भयावह झंझाती रौद्र स्वरूप को देखकर, उसके मन में प्रकृति के शिवङ्कर स्वरूप को देखने की अभिलाषा बलवती होती है। मेरे विचार से रौद्र शैवदर्शन का यही प्राकृतिक बीज है। **ऋग्वेद** में प्रकृति के मनोहर रूप का वर्णन यदि उषस् एवं सूर्य के रूप में दर्शनीय है,[1] तो उसको भयंकर रूप रुद्र एवं उसके मरवत पुत्रों के बीहड़ तूफानों में अवलोकनीय है। इस प्रकार ऋग्वेद में रुद्र के भयंकर एवं अप्रिय रूप का वर्णन अनेक स्थलों पर मिलता है।[2] इसीलिए उससे द्विपदों (मनुष्यों) एवं चतुष्पदों (चौपायों जानवरों) की रक्षा की प्रार्थना ऋग्वेद में की गई है।[3] ऋग्वेद के रुद्र, पशुपति एवं औषध-विज्ञानी हैं। ऋग्वेद में रुद्र का वर्णन सर्वोच्च्व शक्ति के रूप में भी मिलता है।

**शतरुद्रीय**[4] के अन्तर्गत रुद्र का विकास और भी विकसित रूप में मिलता है, जहाँ वे सर्वकल्याणकारी एवं "औषधानां पतिः" हैं, अर्थात् सब को आरोग्य प्रदान करने वाले हैं। शतरुद्रीय में शिव के कपर्दी, शर्व एवं भव आदि अनेक नामों का उल्लेख है। रुद्र का एक नाम शम्भु भी है, जो उनके कल्याणकारी स्वरूप को चित्रित करता है। इस प्रकार शतरुद्रीय के रुद्र का स्वरूप सर्वहितकारी शिव का स्वरूप है। **अथर्ववेद** में भव एवं शर्व, शतरुद्रीय के समान एक न होकर पृथक्-पृथक् हैं[4]। ये दोनों द्विपदों एवं चतुष्पदों पर शासन करते हैं।[5] शर्व धनुर्धारी हैं, तो भव राजा हैं। अथर्ववेद के भव मर्त्यलोक एवं स्वर्ग लोक के ईश हैं। अथर्ववेद के रुद्र नक्षत्रों एवं चन्द्रमा के नियमनकर्त्ता भी कहे गए हैं। अथर्ववेद के अनुसार देवताओं को पूर्वी क्षेत्र के मध्य लोक में बाह्यों का रक्षक, शर्व को दक्षिणी क्षेत्र का रक्षक, पशुपति को पश्चिमी क्षेत्र का रक्षक, उग्र को उत्तरी क्षेत्र का रक्षक, रुद्र को अधोलोक का रक्षक, महादेव को ऊर्ध्वलोक का रक्षक एवं ईशान को समस्त मध्यलोकों का रक्षक बनाया था।[6] मेरे विचार से शिव के ये अनेक रूप एक ही परम शिव के अनेक रूप हैं। जिस प्रकार सूर्य के सवित्, सूर्य, मित्र एवं पूषन् अनेक नाम हैं, उसी प्रकार वेद के अनुसार शिव के प्रमुख आठ नाम हैं–रुद्र, शर्व, उग्र, अशनि, भव, पशुपति, महादेव एवं ईशान। इनमें अशनि को छोड़कर इतर सात नाम अर्थर्ववेद में वर्णित हैं, किन्तु अशनि का उल्लेख शतपथ ब्राह्मण (६,१,३,६) एवं कौशीतकि ब्राह्मण (६।१।८) में मिलता है। शिव के इन आठ नामों में से आदि के चार नाम घातक शक्ति के कल्याणकारी (शिवंकर) स्वरूप के द्योतक हैं। इस प्रकार यह कहना होगा कि यजुर्वेद एवं अथर्ववेद तक आते-आते यह कहना होगा कि यजुर्वेद एक परम देव अर्थात् महादेव के रूप में हो गया था। जैसा कि अभी दृष्टिपथ में आएगा। श्वेताश्वतर के ईश्वरवाद एवं ब्रह्मवाद के मूल में शिवतत्त्व सम्बन्धी उपर्युक्त विचारधारा ही वर्त्तमान था।

---

१. ऋग्वेद, १-११५-२, ३-५८-२; ६-३६-२।
२. ऋग्वेद, १।११४।१०।
३. ऋग्वेद, १।११४।२।
४. तै. स. ४।५।२; वा. सं. सोलहवाँ-अध्याय।
५. अथर्ववेद, ४।२८।१।
६. अथर्ववेद, १५-५, १-७।

गृह्यसूत्रों में शिव का एक भीषण स्वरूप और मिलता है, और वह यह कि उन्हें शूलगव यज्ञ में वृषभ (बैल) की बलि देकर प्रसन्न किया जाता है।[1] यह यज्ञ ग्राम से बाहर किया जाता है। इसका प्रधान उद्देश्य पशुओं के रोग निवारण के लिए किया जाता है। रुद्र को यथा–पेट के अन्दर की खाल (omentum) की आहुति भी हो जाती थी। शिव ही नहीं; शिव (भव) की पत्नी भवानी के लिए भी आहुति होने का विधान था–"भवस्य देवस्य पत्न्यै स्वाहा"। इस प्रकार यह तथ्य सुस्पष्ट है कि मनुष्य किसी भी विपन्न दशा में रुद्र शिव को प्रसन्न करने का प्रयत्न करता था। यही शिव आगे चलकर सर्वव्यापी तत्त्व के रूप में विकसित हुए यह उल्लेखनीय है कि शिव जैसी सर्वव्यापकता एकमात्र वैदिक देव विष्णु में ही थी।

यहाँ वैष्णवधर्म एवं रुद्र शिव के समबन्ध में यह तथ्य विशेष रूप से अवलोकनीय है कि जहां वैष्णव धर्म का आधार प्रेम, भक्ति एवं भगवत्कृपा है, वहाँ रुद्र शैव धर्म के मूल में भय का भाव छिपा है। जैसा कि अपर संकेत किया गया है, रुद्र-शिव का उपासक अनेक विपत्तियों से भयभीत होकर रुद्र-शिव को प्रसन्न करने का प्रयत्न करता है, यज्ञादि करता है। सूत्र रूप में, यदि वैष्णव धर्म में भगवान् प्रेम एवं भक्ति के आधार हैं, तो रुद्र-शैव धर्म के अनुसार मनुष्य शिव के रुद्र स्वरूप से भयभीत होता है। किन्तु शिव के पूर्ण विकास का स्वरूप शिव का अर्थात् मंगलविधायी है।

**श्वेताश्वतर उपनिषद्** में महेश्वर मायी कहे गए हैं।[2] शिव का यह स्वरूप संहिताओं में प्राप्त नहीं था। शिव को यह स्वरूप समस्तदार्शनिक केन्द्र बिन्दु का आधार है। श्वेताश्वतर (३।११) के अन्तर्गत शिव को सर्वानन शिरोग्रीत सर्वभूत गुहाशय एवं सर्वव्यापी कहा गया है। इससे भी शिव का सर्वोच्च देव रूप होना सिद्ध होता है। किन्तु प्राचीन उपनिषदों में शिव को पशुपति आदि रूप अनुपलब्ध हैं। यहाँ यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि केनोपनिषद् के अन्तर्गत उमा का नामोल्लेख मिलता है,[3] किन्तु उन्हें हैमवती अर्थात् हिमालय की पुत्री कहा गया है, शिव की पत्नी नहीं। शिव की पत्नी के रूप में उमा का वर्णन उत्तरकालिक एवं पौराणिक देन है। अथर्वशीर्षोपनिषद् में जो उत्तरकालिक है रुद्र शिव का वर्णन ब्रह्म स्वरूप में मिलता है।[4] अथर्वशीर्षोपनिषद् के अनुसार शिव को रुद्र इसलिए कहा गया है, क्योंकि वे स्रष्टा एवं संहर्ता हैं। अथर्वशीर्षोपनिषद् में पाशुपत सिद्धान्त के अन्तर्गत सांसारिक बन्धन से मोक्ष की बात भी कही गयी है। इस उपनिषद् में "पशुपाशविमोक्षण" का वर्णन सांसारिक बन्धन से मुक्ति के सिद्धान्त की ही पुष्टि करता है। इस प्रकार अथर्वशीर्षोपनिषद् के अन्तर्गत भगवान् रुद्र शिव का स्वरूप ब्रह्म तत्त्व के रूप में विकसित मिलता है। **पुराणों** में तो शिव का वर्णन अनेक रूपों में मिलता है। शिवपुराण तो सम्यक्तया शिव से ही सम्बन्धित है। वामनपुराण के अन्तर्गत शैवों के चार

---

१. आश्वलायनगृह्यसूत्र, ४।८।
तथा देखें, पारस्करगृह्यसूत्र, ३।१५,
हिरण्यकेशीगृह्यसूत्र, १।५, १६।
२. मायिनं तु महेश्वरम्। श्वे. उ. ४।२०।
३. केनोपनिषद्, ३।१२।
४. अथर्वशीर्षोपनिषद्, ३३।

सम्प्रदायों–शैव, पाशुपत, कालदमन एवं कापालिक का उल्लेख मिलता है। **महाभारत** के अन्तर्गत[1] शैवभक्तों एवं लिङ्ग-पूजा का निरूपण मिलता है। इसके अतिरिक्त अर्जुन शिव से पाशुपतात्र प्राप्त करते हैं। शिव विराटवेष धारण करते हैं। भारवि के किरातार्जुनीय महाकाव्य का भी यही आधार है। सौप्तिक पर्व में अश्वत्थामा के भी शिव से खड्ग प्राप्त करने का वर्णन मिलता है। महाभारत में उपमन्यु, जो शिव के परम भक्त हैं, कहते हैं, कि केवल **शिवलिंग** की ही उपासना की जाती है, किसी अन्य लिंग की नहीं। उपनिषदों में लिंग-पूजा का स्पष्ट वर्णन नहीं मिलता। किन्तु भण्डारकर ने श्वेताश्वतर उपनिषद् के निम्नलिखित मन्त्रों के आधार पर शिवलिंग एवं योनि का सम्बन्ध जोड़ने की चेष्टा की है, जो समुचित नहीं प्रतीत होती[2]।

> यो यो नित्यमधितिष्ठत्येको यस्मिन्निहं सर्वं विचैति सर्वम्।
> तमीशानं वरदं देवमीड्यं निचाक्षयेमां शान्तित्यन्तमेति।।
>
> (श्वे. उ ४।११)

निश्चय ही, उपर्युक्त मन्त्रों में योनि का अर्थ कारण है, भौतिक-शरीरस्थ योनि नहीं। अतः इसे शिवलिंग से सम्बद्ध करना उचित नहीं है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि रुद्र शिव सभी समाज के आराध्यदेव थे। वे किसी सम्प्रदाय विशेष के देव नहीं थे। रुद्र शिव का महत्व विष्णु से पूर्वकाल का था। जैसा कि ऊपर देखा गया है, गृह्यसूत्रों में भी जो रुद्र शिव का वर्णन मिलता है, वह भी साम्प्रदायिकता से दूर है। पतञ्जलि के समय में भी शिव, स्कन्द एवं विशाख की प्रतिमाएँ मिलती हैं, वे भी सर्वमान्य के लिए ही थीं, किसी सम्प्रदाय विशेष के लिए नहीं। इस प्रकार रुद्र शिव का उक्त स्वरूप किसी प्रकार भी साम्प्रदायिक न होकर सर्वमान्य का आराध्य रूप था।

## शैव सम्प्रदायों की उत्पत्ति एवं विस्तार

पतञ्जलि ने शैव सम्प्रदाय का उल्लेख किया है। शिव सम्प्रदाय के अनुयायी शिव को भगवान् या भागवत मानने के कारण शिव भागवत कहलाते थे। महाभारत के नारायणीय भाग में पाशुपत सम्प्रदाय का उल्लेख मिलता है।[3] इसके अतिरिक्त शिव-श्रीकण्ठ को पाशुपत सम्प्रदाय के सिद्धान्तों का

---

१. वामनपुराण, ६।८६-८१।

२. I do not however deny the posibility that when the 5 KV in iv. 2 speaks of the god Iśana as presiding over every yoni, and in v.2, of the lord as pyesiding one are forms & yonis, an allumion to the phynicatfoet of the Livga Yoni consected together may home bel> must as ty??? the philosophical doctrine of gods prending one every creative earse.

Vaiṣṇavism Śaivisma, F.N. P. 114.

३. शन्तिपर्व, ३४६, ५, ६४।

आविष्कारक कहा गया है। वायुपुराण (अ. २३) एवं लिंगपुराण (अ. २४) के अनुसार महेश्वर ब्रह्म देव से कहते हैं कि अट्ठाईसवें कलियुग में कृष्णद्वैपायनव्यास के समय जब वासुदेव कृष्ण वसुदेव के पुत्र होंगे तो वे एक मूल शरीर में प्रवेश करके लकुलीश के नाम से ब्रह्मचारी के रूप में अवतरित होंगे। लकुलीश के चार शिष्य होंगे–कुशिक, गर्ग, मित्र तथा कौरूष्य। ऐसा कहा गया है कि ये पाशुपात भस्म धारण करके रुद्रलोक को जायेंगे।

पाशुपात सम्प्रदाय के विकास के सम्बन्ध में कुछ एक शिलालेख भी अवलोकनीय हैं। एक शिलालेख एक लिंग उदयपुर से उत्तर की ओर १४ कि. मी. के समीप नाथ मन्दिर में उत्कीर्ण है। इसमें लिखा है कि शिव मृगुकच्छ ग्राम में एक ऐसे पुरुष के रूप में अवतरित हुए जिसके हाथ में लकुल अर्थात् गदा है। एक अन्य शिलालेख के अनुसार शिव, भट्टारक लकुलीश के रूप में अवतरित हुए, जिसके हाथ में लकुल अर्थात् गदा है। एक अन्य शिलालेख के अनुसार शिव, भट्टारक लकुलीश के चार शिष्य थे–कुशिक, गार्ग्य, कौरुष्य एवं मैवेय। ये चार शिष्य पाशुपत धर्म के चार सम्प्रदायों के जन्मदाता हुए। उपर्युक्त शिलालेखों में प्रथम शिलालेख का काल ८६१ई०, तथा द्वितीय शिलालेख का काल, १२६६–१२८६ई० है। मैसूर (हैमवती) में प्राप्त ८४३ई० के एक अन्य शिलालेख के अनुसार लकुलीश ने अपने नाम एवं सिद्धान्तों की रक्षा के लिए मुनिनाथ चिल्लुक के रूप में पुनः जन्म ग्रहण किया था।[1] मधवाचार्य ने सर्वदर्शनसंग्रह के अन्तर्गत पाशुपत सिद्धान्त का वर्णन किया है। उन्होंने इसे लकुलीश पाशुपत कहा है। माधव के कथनानुसार ऐसा प्रतीत होता है कि लकुलिन् या लकुली नाम का कोई व्यक्ति विशेष था, जो लकुट या लगुड धारण करता था।

वैशेषिक-सूत्र के भाष्यकार प्रशस्तपाद, अपने भाष्य के अन्त में कणाद की स्तुति करते हुए कहते हैं कि योगध्यान से महेश को प्रसन्न कर उनकी कृपा से कणाद ने सूत्रों का प्रणयन किया था। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि कणाद पाशुपत अथवा शैव सिद्धान्त के अनुयायी थे। वात्स्यायन के न्यायभाष्य के वार्तिककार उद्योतकर भारद्वाज को पाशुपताचार्य कहा गया है। कुषाण काल के एक राजकुमार वेम-कदाफिसिस्स (**Wema-Kadphises**) के सिक्के में एक ओर उसे महेश्वर के भक्त के रूप में दिखाया गया है, तथा दूसरी ओर शिव एवं नन्दी को चित्रित किया गया है। राजकुमार का काल द्वितीय शताब्दी है। छठीं शताब्दी के अन्त में वराहमिहिर ने यह नियम बनाया था कि शम्भु की मूर्त्ति का पुजारी शैव सम्प्रदाय का होना चाहिए, तथा उसे भस्म धारण करनी चाहिए।

षड्दर्शनसमुच्चय के लेखक हरिभद्र सूरि ने गोतम एवं कणाद को शैवधर्म का अनुयायी कहा है। ह्वेनसांग ने सातवीं शताब्दी के मध्य में, अपने ग्रन्थ में बारह वार पाशुपत का उल्लेख किया है। कादम्बरी में, बाण ने रक्तवस्त्रधारी पाशुपतों का उल्लेख किया है, जो शुकनास से मिलने के लिए जाते हैं। भवभूति ने भी मालतीमाधव के तृतीय अंक में मालती के सम्बन्ध में कहा है कि वह अपनी माँ के साथ भगवान् शंकर के मन्दिर में जाती है।

उपर्युक्त संकेतों से यह स्पष्ट है कि रुद्र-शिव का सिद्धान्त एक सामान्य देव शिव सिद्धान्त के रूप में विकसित हुआ था। इस सम्बन्ध में यह भी उल्लेखनीय है कि कालिदास, सुबन्धु, बाण, श्रीहर्ष,

---

१. Journal, B.B.R.A.S. Vol. XXII. PP. 151&153.

महानारायण, भवभूति एवं अनेक अन्य कवि एवं नाटककार सामान्य शिव का ही मङ्गलाचरण करते हैं, किसी सम्प्रदाय विशेष के शिव का नहीं। इसी प्रकार प्राचीन चालुक्यों एवं राष्ट्रकूटों के द्वारा बनाए गए मन्दिरों एवं एलोरा के मन्दिरों में भी किसी सम्प्रदाय विशेष के शिव की उपलब्धि नहीं होती। इस प्रकार दशवीं शताब्दी तक शिव का एक सामान्य देव के रूप में विकास हुआ था, जो सामान्य रूप से सब के वन्द्य थे। अब यहाँ पाशुपत सिद्धान्त, शैव सिद्धान्त, वीरशैव सिद्धान्त एवं काश्मीर शैवसिद्धान्त एवं साहित्य का स्वतन्त्र रूप से निरूपण करना समीचीन होगा।

## पाशुपत-सिद्धान्त एवं साहित्य

पाशुपत-सिद्धान्त के प्रवर्त्तक नकुलीश या लकुलीश हैं। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, ये हाथ में लगुड धारण करते थे। लकुलीश का समय १०५ई० माना जाता है। भगवान् शंकर के अठारह अवतारों में लकुलीश प्रथम अवतार माने जाते हैं। ये बारह अवतार हैं–लकुलीश, कौशिक, गार्ग्य, मैत्रेय, कौरुष, ईशान, पारगार्य, कपिलाण्ड, मनुष्यक अपरकुशिक, अत्रि, पिंगलाक्ष, पुष्पक, बृहदार्थ, अगस्ति, सन्तान, राशीकर एवं विद्यागुरु।

पाशुपात-सिद्धान्त के विषय में जो यत् किंचित् साहित्य उपलब्ध है, उसमें सर्वदर्शनसंग्रह, हरिभद्रसूरिकृत षड्दर्शनसमुच्चय में पाशुपतसिद्धान्त का थोड़ा-बहुत सिद्धान्त निरूपण मिलता है। इसके अतिरिक्त काश्मीरक भासर्वज्ञ (८००ई०) की गणकारिका में भी पाशुपत, सिद्धान्त का निरूपण उपलब्ध होता है। सत्कार्यविचार ग्रन्थ के अन्तर्गत भी पाशुपत सिद्धान्त की व्याख्या एवं पुष्टि मिलती है। पाशुपत सिद्धान्त साहित्य के सम्बन्ध में महेश्वररचित पाशुपतसूत्र (कौण्डिन्यकृत पञ्चार्थी भाष्य सहित) विशेष रूप से उल्लेखनीय है। पाशुपत-सूत्र के अन्तर्गत पाशुपत-सिद्धान्तों की प्रामाणिक विवेचना प्रस्तुत की गई है।

## शैव-सिद्धान्त एवं साहित्य

शैव-सिद्धान्त के प्रमुख तीन सिद्धान्त हैं–पति, पशु एवं पाश। पति स्वयं भगवान् शिव हैं। भगवान् शिव जीवों के कर्मानुसार फल प्रदान करते हैं। पशु जीव है। पशु स्वरूप जीव भगवान् शिव की अद्भुत कृपा से पाश अर्थात् बन्धन से मुक्त हो जाते हैं एवं शिव स्वरूप को प्राप्त करते हैं, किन्तु शिव के स्वरूप को प्राप्त जीव स्वतन्त्र न होकर भगवान् शिव पर ही निर्भर रहते हैं। शैवसिद्धान्त के अनुसार बन्धन (पाश), मल, कर्म, माया एवं रोधशक्ति के भेद से चार प्रकार का है। मल जीव की ज्ञान शक्ति को तिरोहित कर लेता है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि धान की भूसी छिलका चावल को आवृत कर लेता है। फल-प्राप्ति की दृष्टि से किए गए वस्त्र का संस्कार 'कर्म' है। बीजांकुर के समान कर्म अनादि है। जिसमें प्रलयकाल में समस्त विश्व समाहित हो जाता है, एवं जिससे प्रलय के पश्चात् सृष्टि होती है, वह माया है। रोधक शक्ति भगवान् शिव की वह शक्ति है, जो शिव के स्वरूप को तिरोहित किए रहती है। रोधक शक्ति वाक् स्वरूप है, जिसके द्वारा सांसारिक वस्तुओं के लहनुरूप नाम निर्धारित किए जाते हैं।[1]

---

१. शम्भुदेव, शैवसिद्धान्तदीपिका, शोलापुर, १६००।

पति, पशु एवं पाश में प्रत्येक के विद्या, क्रिया, योग एवं चर्या ये चार भाग हैं। पाशुपात सिद्धान्त की अपेक्षा शैव सिद्धान्त अधिक तर्कसंगत एवं युक्तियुक्त है। शैव सिद्धान्त को सिद्धान्तसार एवं शास्त्रसंगत कहा गया है। वायवीयसंहिता में इसे सिद्धान्त सम्प्रदाय कहा है। पाशुपात सिद्धान्त एवं शैव सिद्धान्त, दोनों ही द्वैतवादी हैं। दोनों स्वीकार करते हैं कि जीव एवं परम तत्त्व शिव भिन्न-भिन्न हैं, तथा जगत् का कारण प्रधान (प्रकृति) है।

उत्तरकाल में जिस शैव सिद्धान्त का विकास हुआ, उसका आधार शम्भुदेवकृत शैवसिद्धान्तदीपिका एवं शिव-कण्ठशिवाचार्य के द्वारा प्रस्तुत शैव-सिद्धान्त एवं वायवीयसंहिता हैं। वायवीयसंहिता के अनुसार शिव ऐसी शक्ति से विशिष्ट हैं जो जीवों एवं भौतिक जगत् की सृष्टि में समर्थ है। अत एव यह सिद्धान्त रामानुज के विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के समीप है, क्योंकि विशिष्टाद्वैत में भी ईश्वर चित् एवं अचित् से विशिष्ट है। जिन आचार्यों ने शैव सिद्धान्त के विकास में विशेष योगदान किया, उसमें उग्र ज्योति के शिष्य सद्योज्याति (८वीं शताब्दी) विशिष्ट हैं। इनके द्वारा रचित ग्रन्थ, गौरखागम की वृत्ति, नरेश्वर-संहिता, तत्त्वसंग्रह, तत्त्वत्रय, भोगकारिका, मोक्षकारिका, परमोक्षनिरास की टीका भी शैव सिद्धान्त के महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं। रामकण्ठ (११वीं शताब्दी) ने सद्योज्योति के ग्रन्थों पर महत्त्वपूर्ण व्याख्या लिखी है। इनके द्वारा प्रणीत ग्रन्थों में प्रकाश (नरेश्वरपरीक्षा), मातङ्गवृत्ति, नादकारिका, मोक्षकारिकावृत्ति, परमोक्षकारिकानिरासवृत्ति विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इसके अतिरिक्त रामकण्ठ के शिष्य श्रीकण्ठ-सूरिरचित रत्नत्रय, भोजराज रचित तत्त्वप्रकाशिका, अघोरशिवाचार्य (१२वीं शता.) द्वारा प्रणीत तत्त्वप्रकाशिका एवं नाटकारिका की वृत्तियाँ भी शैव सिद्धान्त के विशिष्ट ग्रन्थ हैं।

## कापाल एवं कालामुख सम्प्रदाय

कापाल एवं कालामुख, दो भिन्न-भिन्न सम्प्रदाय थे। किन्तु इनमें कोई विशेष भेद नहीं था। कापाल या कापालिक सम्प्रदाय के लोग कपाल धारण करते थे, एवं कपाल में ही भोजन करते थें, इसीलिए ये कापाल या कापालिक कहलाते थे। कापालिक स्वीकार करते थे कि कर्णिका, रुचक, कुण्डल, शिखामणि भस्म एवं यज्ञोपवीत, इन छः मुद्राओं के धारण करने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। कालामुख सम्प्रदायी भी कपाल पात्र में भोजन करते थे। ये शरीर पर शव भस्म पोतते थे, लगुड धारण करते थे, तथा मदिरा घट की स्थापना करते थे। इस प्रकार इनके कृत्य नितान्त तामसिक एवं भयावह थे। इनका नाम कालामुख इसीलिए पड़ा होगा, क्योंकि ये भस्म से अपना मुख काला कर लेते थे।

माधवाचार्य ने शङ्करदिग्विजय (दशम अध्याय) में उज्जयिनी में शङ्कराचार्यों एवं कापालिकों की भेंट की चर्चा की है। कापालिकों ने शङ्कराचार्य से भैरव की उपासना तथा अपने सिद्धान्तों के पालन का आग्रह किया, किन्तु शङ्कराचार्य ने इसे किञ्चित् मात्र स्वीकार नहीं किया। मालतीमाधव के टीकाकार जगद्धर ने कापालिक व्रत का मतव्रत के रूप में उल्लेख किया है। यह उचित ही प्रतीत होता है, क्योंकि नासिक जिले के कापालेश्वर के मन्दिर में रहने वाले संन्यासी महाव्रती कहलाते थे।

## वीरशैव एवं लिंगायत सम्प्रदाय

वीरशैव मत के प्रवर्त्तक मादीराज के पुत्र बसव थे। ये आराध्य सम्प्रदाय के ब्राह्मण थे। इनका वर्णन १८०५ में पूजा से प्रकाशित बसवपुराण में मिलता है। बसव का वर्णन एक जैन विद्वान् रचित विज्जलराय चरित ग्रन्थ में भी उपलब्ध होता है। वीरशैवमत सिद्धान्त के अनुसार परब्रह्म 'स्थल' कहलाता है। स्थल इसलिए कहलाता है, क्योंकि ब्रह्म अथवा शिवतत्त्व में जगत् प्रकृति एवं पुरुष से उत्पन्न होकर स्थित रहता है, किन्तु इसके पश्चात् उसी शिवतत्त्व में समाहित हो जाता है। 'स्थल' की शक्ति में आन्तरिक क्षोभ होने पर, यह लिंगस्थल एवं अंग स्थलरूप में विभक्त होता है। लिंगस्थल शिव अथवा रुद्र स्वरूप है। अंगस्थल जीव स्वरूप है। लिंगस्थल होने के कारण ही, इस सम्प्रदाय का नाम लिंगायत प्रचलित हुआ है। इसी प्रकार शक्ति के भी दो रूप हैं–एक शिव की शक्ति अर्थात् कला और दूसरी जीव की शक्ति अर्थात् भक्ति।

शिवलिंग शिव का केवल बाह्य दिन ही नहीं है, अपितु स्वयं शिवतत्त्व ही है। लिंगस्थल के तीन भेद है–भावलिंग, प्राणलिंग एवं इष्टलिंग। भावलिंग सत् स्वरूप, प्राणलिंग मनसा ध्येय एवं रचित स्वरूप एवं इष्टलिंग आनन्द स्वरूप है। इसे इष्टलिंग इसलिए कहते हैं, क्योंकि इसकी उपासना से समस्त कामनाएँ पूर्ण होती हैं। ऐसा भी माना जाता है कि इष्टलिंग की उपासना अभीष्ट होने के कारण इसे इष्टलिंग कहते हैं।

वीरशैव मत का समारस्य सिद्धान्त महत्त्वपूर्ण है, जिसके अनुसार जीव शिव के आनन्दमय स्वरूप के साथ समरसता प्राप्त कर आनन्द का अनुभव करता है। वीरशैव मत का यह सिद्धान्त शाङ्कर अद्वैतमत से इस अर्थ में भिन्न है कि इसके अनुसार न जीव एवं शिव (ब्रह्म स्वरूप) में अद्वैत भाव है और न वीरशैव मत के अनुसार शिव की शक्ति वेदान्त की माया के समान मिथ्या है। रामानुज ने भी माया के मिथ्यात्व का खंडन किया है। अतः वीरशैव सिद्धान्त रामानुज के विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के समीप है। किन्तु दोनों का यह सूक्ष्म भेद द्रष्टव्य है कि विशिष्टाद्वैत मत में ब्रह्म के चिदचिद्विशिष्ट होने के कारण, उसमें जीव एवं जगत् के उत्पत्ति बीज निहित हैं, किन्तु वीरशैव सम्प्रदाय के अनुसार शिव की शक्ति ही जीव-जगत् की उत्पत्ति में समर्थ है।

लिंगायतों में सर्वोच्च लिंगी ब्राह्मण हैं। दूसरे लिंगायत उनके अनुयायी हैं। लिंगी ब्राह्मणों के भी दो भेद हैं–आचार्य एवं पंचम। आचार्य ब्राह्मण एवं जंगम कहलाते थे, पंचम वैश्य थे। ब्राह्मणों एवं वैश्यों के द्विज कहलाए जाने के कारण दोनों की गणना लिंगी ब्राह्मणों में की जाती थी। ब्राह्मणों के उपनयन अथवा यज्ञोपवीत संस्कार के समान लिंगायतों में शिवलिंग ग्रहण संस्कार किया जाता है, जिसके अन्तर्गत ये यज्ञोपवीत के स्थान पर शिवलिंग धारण करते हैं। गायत्री मंत्र के स्थान पर ये 'नमः शिवाय' इस पंचाक्षर मन्त्र का प्रयोग करते हैं। लिंगायत सदैव गले में या बाहु में शिवलिंग धारण करते हैं।

वीरशैव मत का प्रवर्त्तन रेणुका, वारुक, एकाराम, पण्डिताराध्य एवं विश्वाराध्य नामक आचार्यों ने किया था। कहा जाता है कि ये आचार्य क्रमशः सोमेश्वर, सिद्धेश्वर, रामनाथ, मल्लिकार्जुन एवं विश्वनाथ नामक शिवलिंगों से आविर्भूत हुए थे। यह भी प्रसिद्ध है कि रेणुराचार्य ने मैसूर में वीरसिंहासन की. बासफाचार्य ने उज्जायिनी में सद्धर्म सिंहासन की, एकोरामाचार्य ने अरवीमठ में सूर्य सिंहासन की पण्डिताराध्य ने श्री शैल पर सूर्य सिंहासन की तथा विश्वाराध्य ने काशी में (जंगमवाड़ी) ज्ञान सिंहासन की स्थापना की थी। काशीपति (१०६०ई०) रचित ब्रह्मसूत्र का श्रीकरभाष्य वीरशैव मत का विशेष ग्रन्थ है। शिवयोगी शिवाचार्य प्रणीत सिद्धान्तशिखामणि भी वीरशैव मत का एक प्रमुख ग्रन्थ है। सम्प्रति काशी में जंगमवाड़ी मठ के प्रमुख अधिष्ठाता महास्वामी डा. चन्द्रशेखर जी हिरेमठ वीरशैव मत का विशेष प्रचार-प्रसार कर रहे हैं। वीरशैव मत का विशेष प्रचार कर्नाटक एवं महाराष्ट्र राज्यों में दृष्टिगोचर होता है।

## उत्तरकालिक अद्वैतिक का सैद्धान्तिक रूप

उत्तरकालिक अद्वैतिक शैवदर्शन का प्रचार क्षेत्र काश्मीर होने के कारण ही इस दर्शन का नाम काश्मीर शैवदर्शन पड़ गया है। सूक्ष्म समीक्षा करने पर काश्मीरी शैवदर्शन के भी दो शास्त्रीय रूप मिलते हैं–एक स्पन्ददर्शन और दूसरा प्रत्यभिज्ञादर्शन। अतः यहां दोनों के सम्बन्ध में पृथक्-पृथक् विवेचन करना उपयुक्त होगा।

**स्पन्ददर्शन**–स्पन्ददर्शन के प्रवर्तक स्पन्दकारिका के लेखक वसुगुप्त हैं। वसुगुप्त के ही शिष्य कल्लट स्पन्ददर्शन के प्रथम आचार्य हैं। इन्होंने स्पन्दकारिका पर स्पन्दसर्वस्व नामक टीका लिखी है। इसके अतिरिक्त क्षेमराज आदि स्पन्ददर्शन के कतिपय अन्य आचार्य भी मिलते हैं। स्पन्ददर्शन के अनुसार शिव सर्वोच्च तत्व है। यह शिवतत्त्वकर्ता एवं कर्म तथा ज्ञाता एवं ज्ञेय रूप है। यद्यपि यह शिव तत्व जाग्रत्, स्वप्न एवं सुषुप्ति अवस्थाओं में गतिशील रहता है परन्तु इसका ज्ञातृतव कभी नष्ट नहीं होता। स्पन्ददर्शन का परमात्मा शिव सुख-दुःख, ज्ञान, ज्ञातृत्व एवं जडत्वादि से रहित होकर अद्वैततत्व रूप है[1]।

स्पन्ददर्शन के शिवतत्त्व को संसार की सृष्टि के लिए न 'प्रधान' जैसे उपादानकारण की आवश्यकता है और न अद्वैतवेदान्तियों की माया की ही आवश्यकता है[2]। इसके अतिरिक्त स्पन्ददर्शन के अनुयायियों का शिवतत्त्व स्वयं उपादानकारण भी नहीं है। वह स्वेच्छा से जगत् की सृष्टि करता है। इस प्रकार स्पन्ददर्शन के अन्तर्गत परमात्मा संकल्प मात्र से अपने अद्वितीय स्वभाव से जगत् की उत्पत्ति

---

१. स्पन्दकारिका, पृष्ठ २६।
२. वही०, पृष्ठ ५।

और संहार का कारण है[1]। यदि कहा जाए कि बिना उपादान कारण आदि की सहायता के परमेश्वर शिव किस प्रकार जगत् की सृष्टि रचना में समर्थ होता है, तो इस सम्बन्ध में यह कहना संगत होगा कि जिस प्रकार मृत्तिका एवं बीजादि कारण के बिना ही योगियों की इच्छा मात्र से घट आदि कार्य उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार परमेश्वर भी बिना उपादानादि कारण के जगत् की सृष्टि करने में समर्थ होता है।[2] स्पन्दशास्त्र के प्रवर्तक आचार्य वसुगुप्त ने भी परमेश्वर को उपादानादि सामग्री एवं भित्ति के बिना जगत् रूप चित्र का निर्माता कहा है।[3]

जहाँ तक अनेक जीवों का प्रश्न है, यह परमेश्वर शिव के ही रूप हैं। परमेश्वर शिव अपनी माया शक्ति के द्वारा अनेक जीवों के रूप में दृष्टिगोचर होता है और अपनी व्यतिरिक्त पराशक्ति को ज्ञान एवं ज्ञेय भाव से अवभासित करता हुआ जाग्रत्, स्वप्न दशा के व्यवहार का संचालन करता है।[4]

स्पन्ददर्शन के आधार पर भगवान् शिव एवं जगत् की अद्वैतता का निरूपण करते हुए स्पन्दकारिका के टीकाकार क्षेमराज का कथन है कि भगवान् शिव अपने स्वातन्त्र्य भाव से अपृथक् जगत् के रूप को स्वभित्ति पर उसी प्रकार पृथक् रूप से प्रकाशित करता है, जिस प्रकार कि दर्पण नगर वास्तविक नगर से अपृथक् होते हुए भी पृथक् रूप से प्रकाशित होता है।[5] जहाँ तक परमात्मा शिव का जगत् के व्यवहारों से लिप्त होने का प्रश्न है, वह जगत् के व्यवहारों से उसी प्रकार निर्लिप्त रहता है, जिस प्रकार कि दर्पण प्रतिबिम्बित होने वाले पदार्थों से अस्पृष्ट रहता है। इस प्रकार स्पन्ददर्शन के आचार्यों ने शिव की परमार्थ एवं अद्वैत तत्त्व के रूप में स्थापना करते हुए अद्वैतवाद सिद्धान्त का ही समर्थन किया है। स्पन्ददर्शन के अनुसार जीव और शिव में अभेद है। परन्तु जीव 'मल' के कारण शिव रूपता को प्राप्त करने में असमर्थ होता है। इस 'मल' में तीन भेद हैं– आणव, मायीय और कार्मण। आणव मल के कारण जीव अज्ञान के कारण अपने व्यापक स्वरूप को भुलाकर अपने में अपूर्णता का अनुभव करता

---

१. अनेन स्वभावस्यैव शिवात्मकस्य संकल्पमात्रेण जगदुत्पत्तिसंहारयोः कारणत्वम् ।–स्पन्द-कारिका–१ पर कल्लट की वृत्ति।

२. माधवाचार्यः, सर्वदर्शनसंग्रह, पृष्ठ १७४।

३. अत एवोक्तं वसुगुप्ताचार्यैः–
निरुपादानम्भारमभित्तावेव तन्वते।
जगच्चित्रं नमस्तस्मै कलाश्लाध्याय शूलिने ।।
–माधवाचार्य, सर्वदर्शनसंग्रह, पृष्ठ १७४-१७।

४. परमेश्वर एव स्वमायावशान्नानाक्षेत्रज्ञरूपतयावभासमानः स्वामेव व्यतिरिक्तां परां शक्तिं ज्ञानज्ञेयभावेनावभासयन् जागरस्वप्नदशाव्यवहारमुद्भावयति।–स्पन्दकारिका १८ पर राम की टीका; तथा देखिए–*N.B. Utagikar* : Report on Search for Sanskrti for 1883-84. (Collected Works of Sir R.G. Bhandarkar, Vol. 2, page, 204).

५. अपितु स एव भगवान् स्वस्वातन्त्र्यादनतिरिक्तामपि अतिरिक्तामिव जगद्रूपता स्वभित्तौ दर्पणनगरवत् प्रकाशयन् स्थितः।–स्पन्दकारिका २ पर क्षेमराज की टीका, स्पन्दनिर्णय।

है। इसके साथ ही साथ आणव मल के कारण जीव देहादि को आत्मरूप मान लेता है। दूसरे प्रकार का मल 'मायीय' मल है। मायीय मल के प्रभाव के कारण जीव देह रूप में संसार में भ्रमण करता है। अन्तःकरणादि की प्रेरणा से जब इन्द्रियाँ क्रियाशील होती हैं तो कार्मण मल की उत्पत्ति होती है। कार्मण मल की उत्पत्ति का कारण वह कर्म हो सकता है, जिसके विषय में कर्ता की सुख एवं दुःख के दाता सत् और असत् कर्म की धारणा बन गई है।[1]

उपर्युक्त 'मल' का मूल 'नाद' है। नाद शिव की शक्ति का स्त्री रूप है। उसी से शब्द की उत्पत्ति होती है। नाद के मल का मूल कारण यह है कि शब्द के बिना कर्म के अपरिचित होने से निज वैभव प्रकट नहीं करता। प्रत्यभिज्ञाशास्त्र के अन्तर्गत परमेश्वर अनन्त शक्तियों से सम्पन्न है। इन अनन्त शक्तियों में चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान और क्रिया शक्तियाँ विशेष हैं। परमेश्वर अपनी चित् शक्ति से प्रभावित होकर ही विभिन्न जागतिक विषयों के रूप में भासित होता है। यह परमेश्वर का योगी रूप है। इस प्रकार योगी रूप में परमेश्वर अधिष्ठान की अपेक्षा नहीं रखता।[2] इस प्रकार प्रत्यभिज्ञादर्शन के अन्तर्गत परमेश्वर शिव अद्वैत सत्य रूप हैं। आनन्द शक्ति के द्वारा परमेश्वर स्वाभाविक आह्लाद का निरपेक्ष अनुभव करता है। इच्छाशक्ति के कारण परमेश्वर स्वतन्त्र अबाधित इच्छाशक्ति से सम्पन्न है। ज्ञान शक्ति से वह आनन्द ज्ञान सम्पन्न है और क्रियाशक्ति से उसमें सर्वाकार ग्रहण करने की योग्यता है।[3]

अद्वैत सत्य रूप परमेश्वर शिव को सिद्ध करने के लिए प्रमाणान्तर की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि वह सर्वप्रमाणपुष्ट है। तन्त्रालोककार ने शिवतत्त्व का वर्णन मायाण्ड संज्ञित ब्रह्म के रूप में किया है।[4] तन्त्रालोक के उक्त प्रकरण में मायाण्ड के द्वारा मायीय शिव की सृष्टि बतलाई गयी है, परन्तु यहाँ यह उल्लेखनीय है कि तन्त्रालोककार अभिनवगुप्त द्वारा निर्दिष्ट परमात्मा की माया अद्वैतवेदान्त एवं सांख्यादि की माया से भिन्न है। उन्होंने माया को गोपनात्मिका पारमेश्वरी इच्छाशक्ति के रूप में चित्रित किया है।[5] इसके अतिरिक्त राजानक क्षेमराजाचार्य ने परमेश्वर की माया के स्वरूप का निरूपण प्रकृति,[6] आवरणशक्ति,[7] एवं शक्ति[8] के रूप में ही बहुलता के साथ किया है।

---

१. देखिए–क्षेमराज, शिवसूत्रविमर्शिनी, सूत्र, १,२ और ३ (Published by the Kashmir Government).

२. चिद्गगनचन्द्रिका, श्लोक ५६।

३. कुलार्णवतन्त्र, १।११०।

४. सत्यं सत्यं पुनः सत्यं सत्यं सत्यं मयोच्यते।
विना ह्यागममार्गेण कलौ नास्ति गतिः प्रिये महानिर्वाणतन्त्र, २।७।

५. कर्पूरादिस्तवराज, १०। तथा देखिए–कर्पूरादिस्तवराज १० की व्याख्या–गणेश एण्ड कम्पनी, मद्रास।

६. Poussins's Opinions, pp. 403, 405, 406.

७. *D.C. Sen* History of Bengali Language & Literature, p. 251.

८. S.K. Belvalkar and Ranade : History of Indian Philosophy, vol. VII, p. 5, Poona 1933. Sāṅkhya system, p. 9.

## काश्मीरी शैवदर्शन का ईश्वराद्वयवाद

**क्रमणिका**–शैव तन्त्र साधना का प्रमुख तत्त्व है। वैदिक काल से लेकर आज तक के साहित्य में शिव तत्त्व की साधना के अनेक रूप मिलते हैं। यद्यपि एस० के० बेलवस्कर एवं आर० डी० रानाडे प्रभृति भारतीय दर्शन के समालोचक विद्वानों ने शैव तन्त्र का मूल उद्‌गम महाभारत से ही माना है, परन्तु इस लेखक के दृष्टिकोण से शिवतत्त्व का मूल स्रोत हमें किसी न किसी रूप में ऋग्वेद में ही मिलना प्रारम्भ हो जाता है। ऋग्वेद में रुद्र के स्वरूप का उल्लेख अनेक स्थलों पर मिलता है।[१] ऋग्वेद के अन्तर्गत ही रुद्र शिव को सर्वोच्च शक्ति का रूप दिया जा चुका था।[२] यजुर्वेद का शतरुद्रीय अध्याय तो शिवाराधना के लिए प्रसिद्ध ही है। इस अध्याय के अन्तर्गत एक रुद्र के स्थान पर अनेक रुद्रों की चर्चा मिलती है। इसके अतिरिक्त रुद्र के लिए पशुपति, कपर्दी, शर्व, शम्भु और शिव आदि शब्दों का प्रयोग भी किया गया है। अथर्ववेद के अन्तर्गत रुद्र के स्वरूप का वर्णन और उच्चतर स्थिति के रूप में किया गया है। अथर्ववेद में भी रुद्र के अनेक नामों की चर्चा है, परन्तु वहाँ रुद्र के पृथक्-पृथक् नामों के अनुसार पृथक्-पृथक् देवताओं की कल्पना भी की गई है। उदाहरण के लिए, रुद्र के नामों में से भव और शर्व को अथर्ववेद में पृथक्-पृथक् देवताओं के रूप में चित्रित किया गया है और इन्हें द्विपदों एवं चतुष्पदों का शासक कहा गया है।[३] शतपथब्राह्मण एवं कौषीतकि ब्राह्मण में रुद्र को उषस् का पुत्र बतलाया गया है।[४] उक्त ब्राह्मणग्रन्थों में प्रजापति द्वारा दिए गए रुद्र के अष्ट नामधेयों–रुद्र, शर्व, उग्र, अशनि, भव, पशुपति, महादेव और ईशान नामों की चर्चा भी मिलती है। इनमें रुद्र, शिव, उग्र और अशनि संहार शक्ति के सूचक हैं और भव, पशुपति, महादेव और ईशान आरम्भक शक्ति के। गृह्य सूत्रों में रुद्र का उल्लेख भयानक देव के रूप में मिलता है।[५] उपनिषदों में भी रुद्र शिव के स्वरूप का वर्णन विविध रूप से मिलता है। श्वेताश्वतरोपनिषद् के अन्तर्गत महेश्वर को मायी कहा गया है।[६] केनोपनिषद् में संकेत रूप से शिव की पत्नी के रूप में उमा की चर्चा मिलती है (केनोपनिषद् ३। १२)। उत्तरकालिक उपनिषद् अथर्वशीर्ष में रुद्र का वर्णन विस्तृत रूप से किया गया है। अथर्वशीर्षोपनिषद् में रुद्र का ब्रह्म रूप में भी वर्णन मिलता है।[७] वैदिक साहित्य के अतिरिक्त पुराणों में शिव-वर्णन के अनेक रूप उपलब्ध होते हैं। महाभारत के भीष्म पर्व के अन्तर्गत अर्जुन के पाशुपतास्त्र माँगने और उसके प्राप्त करने का वर्णन किया गया है। अनुशासन पर्व में कृष्ण के द्वारा महादेव के माहात्म्य का वर्णन भी मिलता है। शिवपुराण का तो प्रधान विषय ही शिव के स्वरूप, माहात्म्य एवं साधना का निरूपण है।

**शैव सम्प्रदाय**–वामनपुराण के अन्तर्गत शैव, पाशुपत, कालदमन तथा कापालिक के भेद से

---

१. ऋग्वेद ७। ४६। ३, १। ११। १, ७। ४६। २, १। ४३। ४, २। ३३। ४, १। ११४। ८।

२. Collected Works of Sir R. G. Bhandar, Vol. IV, p. 146.

३. अथर्ववेद, ४। १८। १।

४. शतपथ-ब्राह्मण, ६। १। ३। ७, कौषीतकि-ब्राह्मण, ६। १। ६।

५. Collected Works of Sir R. G. Bhandar, Vol. VII, p. 151.

६. मायिनं तु महेश्वरम् । श्वे० उ० ४। १०।

७. अथर्वशीर्षोपनिषद्–३३।

चार सम्प्रदायों का उल्लेख मिलता है।[1] शंकराचार्य ने अपने ब्रह्मसूत्रभाष्य में माहेश्वरों के मत का उल्लेख किया हैं।[2] माहेश्वर शब्द को स्पष्ट करते हुए भामतीकार एवं रत्नप्रभाकर ने वामनपुराण के कालदमन के स्थान पर कारुणिक सिद्धान्ती नामक सम्प्रदाय की चर्चा की है। अन्य सम्प्रदाय वामनपुराण के समान ही माने हैं।[3] कारुणिक सिद्धान्ती के ही स्थान पर शांकर भाष्य के टीकाकारों के कारुक सिद्धान्ती नामक सम्प्रदाय का भी संकेत किया है।[4] रामानुज तथा केशव काश्मीरी ने कारुक सिद्धान्ती के स्थान पर कालामुख नामक सिद्धान्त का उल्लेख किया है।[5] यामुनाचार्य ने भी कालामुख नामक सम्प्रदाय का निर्देश किया है।[6] इस प्रकार पाशुपत, शैव, कालामुख, और कापालिक, शैवों के ये चार विशेष सम्प्रदाय हैं। इन सम्प्रदायों के अतिरिक्त वीरशैव मत एवं काश्मीर शैव-मत के नाम से दो और उत्तरकालिक सम्प्रदाय मिलते हैं। वीरशैव मत का प्रचार दक्षिण भारत में हुआ था और काश्मीर शैव-मत का प्रचार-प्रसार उत्तर भारत में किया गया था।

उपर्युक्त षट् सम्प्रदायों में से पाशुपत एवं शैव सम्प्रदाय द्वैतवाद के समर्थक हैं। उक्त दोनों सम्प्रदायों के अन्तर्गत जीव (पशु) एवं शिव दोनों की पृथक् सत्ता स्वीकार की गई है। इन सम्प्रदायों में प्रधान को जगत् का उपादानकारण सिद्ध किया गया है। परन्तु यहाँ यह उल्लेखनीय है कि उत्तर कालिक शैव सिद्धान्त द्वैतवदी न होकर विशिष्टाद्वैतवाद का समर्थक प्रतीत होता है। वायवीयसंहिता आदि उत्तरकालिक शैव सम्प्रदाय के ग्रन्थों के अनुसार शिव उस शक्ति से सम्पन्न कहा गया है, जिसमें जीव और जगत् के सूत्र तत्त्व वर्तमान हैं। इसके अतिरिक्त कापालिक एवं कालामुख सम्प्रदाय भी द्वैतानुसर्ता ही हैं। अद्वैतवेदान्त के प्रस्थापक शंकराचार्य और कापालिक का विरोध तो प्रसिद्ध ही है। जहाँ तक कालामुख सम्प्रदाय का प्रश्न है, यह भी कापालिक सम्प्रदाय का ही उत्कृष्ट रूप है। जहाँ तक वीरशैव सम्प्रदाय के दार्शनिक सिद्धान्त की समस्या है, इस सिद्धान्त के अन्तर्गत शिव को 'स्थल' कहा गया है। यह 'स्थल' भी अद्वैतवादियों के ब्रह्म की तरह सत्, चित् एवं आनन्द स्वरूप है। परन्तु दोनों सिद्धांतों में यह विशेष अन्तर है कि वीरशैवसिद्धान्त के अनुरूप 'स्थल' अपनी सूक्ष्म शक्ति के द्वारा लिंगस्थल एवं अंगस्थल रूपों में विभक्त हो जाता है। लिंगस्थल स्वयं शिवरूप तथा आराध्य है और अंगस्थल जीव का स्वरूप है। वीरशैवसिद्धान्त के उक्त कथन के विपरीत अद्वैतवाद सिद्धान्त के अन्तर्गत जीव ब्रह्म का अंश या भाग न होकर अविद्योपाधिक है। इसके साथ ही साथ अद्वैत मत के अनुयायी एवं वीरशैव मतानुयायी के शक्तिसम्बन्धी सिद्धान्त में भी अन्तर है। अद्वैतवाद सिद्धान्त के अनुरूप जहाँ परमात्मा

---

१. वामनपुराण, ६।८६।६१।

२. ब्र० सू०, शा० भा० २।२।३७।

३. चत्वारो माहेश्वराः–शैवाः, पाशुपताः, कारुणिकसिद्धान्तिनः, कापालिकाश्चेति। रत्नप्रभा ब्र० सू०, शा० भा० २।२।३७ तथा देखिए–ब्र० सू०, शा० भा० २।२।३७ पर भामती।

४. Collected Works of Sir R.G. Bhandarkar, Vol. IV, p. 172.

५. वही, p. 172.

६. आगमप्रामाणय, पृष्ठ ४८-४६।

की शक्ति माया मिथ्या है, वहाँ वीरशैव सिद्धान्त के अन्तर्गत 'स्थल' रूप भी शक्ति में जीव एवं जगत् के मूल तत्त्व वर्तमान हैं। अतः वीरशैव सम्प्रदाय का दार्शनिक सिद्धान्त अद्वैतवाद के समीप न होकर–रामानुजाचार्य के विशिष्ट द्वैतवाद सिद्धान्त के समीप है। परन्तु विशिष्टाद्वैतवाद एवं वीरशैव सम्प्रदाय के दार्शनिक सिद्धान्त में भी सूक्ष्म भेद विचारणीय है कि विशिष्टाद्वैतवाद मत में ब्रह्म के चिदचिद्विशिष्ट होने के कारण उसमें जीव एवं जगत् के मूल तत्त्व स्थित हैं, जब कि वीरशैव सिद्धान्त के अन्तर्गत यह शिव की शक्ति ही है, जिसके द्वारा वह सृष्टि करता है। उपर्युक्त पाशुपतादि पाँच सम्प्रदायों के दार्शनिक सिद्धान्तों के अतिरिक्त काश्मीरी शैवदर्शन के अन्तर्गत अद्वैतवाद का बहुत कुछ समर्थन मिलता है।

प्रायः काश्मीरशैवदर्शन के मूल लेखकों एवं आलोचकों ने स्पन्ददर्शन एवं प्रत्यभिज्ञादर्शन के सिद्धान्तों का पृथक्-पृथक् निरूपण एवं विवेचन न करके दोनों सिद्धान्तों को मिला दिया है। स्वयं माधवाचार्य ने ही स्पन्ददर्शन एवं प्रत्यभिज्ञादर्शन का पृथक् रूप से विवेचन नहीं किया है। यद्यपि डा० ब्यूहलर ने माधवाचार्य द्वारा सर्वदर्शनसंग्रह के अन्तर्गत विवेचित शैवदर्शन को स्पन्ददर्शन का ही रूप माना है[1], परन्तु ब्यूहलर महोदय का उक्त कथन नितान्त असंगत है। अपने मत की पुष्टि में मेरा तर्क है कि माधवाचार्य ने प्रत्यभिज्ञादर्शन को स्पष्ट करते हुए शिवसूत्र–'चैतन्यमात्मा' तथा वसुगुप्त की एक कारिका को उद्धृत किया है।[2] इसके विपरीत माधवाचार्य ने सर्वदर्शनसंग्रह के अन्तर्गत शैवदर्शन का विवेचन करते समय स्पन्ददर्शन के प्रवर्तक आचार्य वसुगुप्त अथवा उनके किसी ग्रन्थ का उल्लेख तक नहीं किया है। इससे हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि माधवाचार्य द्वारा विवेचित शैवदर्शन को स्पन्द दर्शन का मौलिक एवं सही सैद्धान्तिक रूप नहीं कहना चाहिए। इसके अतिरिक्त माधवाचार्य द्वारा विवेचित शैवदर्शन एवं वसुगुप्त के स्पन्ददर्शन में भेद भी है। उदाहरण के लिए, शैवदर्शन में शिव केवल निमित्तकारण है उपादानकारण नहीं,[3] परन्तु स्पन्ददर्शन के अन्तर्गत परमेश्वर शिवसंकल्प मात्र से ही सृष्टि की उत्पत्ति करता है। जहाँ तक स्पन्ददर्शन एवं प्रत्यभिज्ञादर्शन के सैद्धान्तिक भेद का प्रश्न है, नीचे दिए गए विवेचन के अनुसार वह पूर्णतया स्पष्ट है।

स्पन्ददर्शन एवं प्रत्यभिज्ञादर्शन के सिद्धान्तों के अन्तर्गत यह मौलिक भेद है कि स्पन्दशास्त्र के अनुसार ध्यान के द्वारा साधक को पहले भैरव या महेश्वर का चित्त दर्शन होता है और फिर समस्त मलों की निवृत्ति होती है, जिससे परमेश्वर का साक्षात्कार होता है, इसके विपरीत प्रत्यभिज्ञाशास्त्र के अन्तर्गत जीव का अपने को ईश्वर रूप जानना ही परमेश्वर के साक्षात्कार का साधन है।[4] प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र के प्रतिपादक आचार्य सोमानन्दनाथ का मत है कि एक बार प्रत्यक्षादि प्रमाण अथवा गुरुवाक्य यद्वा दृढ़ युक्तियों से सर्वभावस्थ शिवत्व का ज्ञान होने पर फिर अन्य साधनों अथवा भावना का प्रयोजन नहीं

---

१. Dr. Buhler's Report, 1875-1876.

२. Bibl. Ind. Ed. 94-95.

३. Collected Works of Sir R.G. Bhandarkar, Vol. 9, p. 202, 203.

४. वही, Vol. IV, p. 187.

है। उदाहरण के लिए, सुवर्णादि का यथार्थ ज्ञान होने पर उसके साधन कसौटी आदि से प्रयोजन नहीं होता।

ऊपर किए गए विवेचन के अनुसार स्पन्दशास्त्र एवं प्रत्यभिज्ञाशास्त्र का भेद स्पष्ट प्रतीत होता है, परन्तु उक्त दोनों शैवदर्शन-पद्धतियों के अन्तर्गत अद्वैतवाद की ही पुष्टि मिलती है। दोनों ही दर्शन-पद्धतियों में जीव एवं परमात्मा के ऐक्य की बात कही गयी है। दोनों ही के दार्शनिक विचारों के अनुसार जीव परमशिव रूप होते हुए भी अज्ञानवश अपने स्वरूप को भूला रहता है। सृष्टि, परमेश्वर की इच्छा-शक्ति का फल है, यह सिद्धान्त भी दोनों ही पद्धतियों में मान्य है। इस प्रकार स्पन्दवादी एवं प्रत्यभिज्ञावादी, दोनों ही ईश्वराद्वयवाद के समर्थक हैं। यहाँ काश्मीरी शैवदर्शन के इन स्पन्दवाद एवं प्रत्यभिज्ञावाद सिद्धान्तों का वेदान्तिक अद्वैतवाद के साथ तुलनात्मक अध्ययन किया जाएगा।

## स्पन्दशास्त्र एवं प्रत्यभिज्ञाशास्त्र का ईश्वराद्वयवाद और वेदान्तिक अद्वैतवाद (तुलनात्मक विवेचन)

काश्मीरी शैवदर्शन के अन्तर्गत स्पन्ददर्शन एवं प्रत्यभिज्ञादर्शन दोनों ही अद्वैतवाद की पुष्टि करते हैं। परन्तु इन शैव सिद्धान्तों एवं वेदान्त के अद्वैतवाद सिद्धान्त में समानता के साथ ही असमानता भी है। यहाँ इन दर्शन सिद्धान्तों की अद्वैतवाद सिद्धान्त के साथ समानता तथा असमानता के आधार पर तुलनात्मक अध्ययन किया जाएगा।

वेदान्तिक अद्वैतवाद और स्पन्दवाद तथा प्रत्यभिज्ञावाद, इन तीनों सिद्धान्तों में तत्त्वतः जीव एवं परमात्मा का ऐक्य स्वीकार किया गया है। यह बात दूसरी है कि वेदान्तिक अद्वैतवाद के अन्तर्गत सर्वोच्च सत्ता ब्रह्म कहलाती है और इन शैव सिद्धान्तों में सर्वोच्च सत्ता को शिव कहा गया है। शैव-दर्शन के ग्रन्थों में शिव का ब्रह्मरूप में वर्णन भी उपलब्ध होता है। इसके अतिरिक्त जिस प्रकार कि वेदान्तिक अद्वैतवाद के अनुसार अविद्या जीव के स्वरूपज्ञान में बाधक है, उसी प्रकार स्पन्दशास्त्र के अन्तर्गत आणव, मायीय और कार्मण मल जीव के परमेश्वर-साक्षात्कार में बाधा उत्पन्न करते हैं। अद्वैत-वेदान्त की अविद्यानिवृत्ति के समान ही स्पन्ददर्शन में भी जब उक्त त्रिविध मल का नाश हो जाता है, तो जीव को परमेश्वर का साक्षात्कार होता है। इस त्रिविध मल का निरूपण हम स्पन्ददर्शन का विवेचन करते समय कर चुके हैं। स्पन्ददर्शन में आचार्य क्षेमराज ने जगत् के सम्बन्ध में जो दर्पणनगर का दृष्टान्त दिया है, उसमें परमात्मा के, जगत् से अस्पृष्ट रहने का तात्पर्य ही प्रमुख है। शांकर-वेदान्त के अन्तर्गत भी परमात्मा माया और मायिक जगत् से अस्पष्ट ही रहता है।

उपर्युक्त समानताओं के आधार पर स्पन्ददर्शन पर वेदान्तिक अद्वैतवाद का स्पष्ट प्रभाव देखा जा सकता है। परन्तु उपर्युक्त समानताओं के अतिरिक्त वेदान्तिक अद्वैतवाद एवं स्पन्ददर्शन के अद्वैतवाद में भेद भी मिलता है। उदाहरण के लिए, अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत ब्रह्म, माया शक्ति के द्वारा जगत् का उपादानकारण एवं निमित्तकारण दोनों है, परन्तु स्पन्ददर्शन के अनुसार परमेश्वर को जगत् की सृष्टि

---

१. सर्वशब्देन उपादानादिनैरपेक्ष्यं कर्तुर्ध्वनितम्।
–स्पन्दकारिका २ पर क्षेमराज की टीका।

के लिए उपादानादि की अपेक्षा नहीं है।[1] वह तो संकल्प मात्र से ही जगत् की सृष्टि करता है। इसके साथ-साथ वेदान्तिक अद्वैतवाद एवं स्पन्दवाद का यह भेद भी द्रष्टव्य है कि वेदान्तिक अद्वैतवाद में जगत् मायिक होने के कारण मिथ्या है, परन्तु स्पन्ददर्शन के अनुसार जगत् परमेश्वर की इच्छा से उत्पन्न होने के कारण सत्य है। यहाँ यह विशेष रूप से विचारणीय है कि जगत् के शिवस्वरूप होने के कारण स्पन्ददर्शन की अद्वैतता में बाधा नहीं पड़ती।

प्रत्यभिज्ञादर्शन की प्रत्यभिज्ञा अद्वैतवेदान्त के स्वरूपज्ञान का ही अपर नाम है। प्रत्यभिज्ञादर्शन के अनुरूप जीव वस्तुतः शिव रूप ही है, परन्तु अज्ञानवश शिवरूपता को भूला रहता है। जब जीव को अपने शिव का प्रत्यभिज्ञान हो जाता है तो वह स्वयं शिवरूप हो जाता है। यही बात वेदान्त के अद्वैतवाद के सम्बन्ध में भी है। जीव अविद्यावंश अपने स्वरूप ब्रह्म को भूला रहता है और जब अविद्या की निवृत्ति हो जाती है तो जीव ब्रह्मरूपता को प्राप्त हो जाता है। इस प्रकार प्रत्यभिज्ञादर्शन एवं वेदान्तिक अद्वैतवाद दोनों के ही अनुसार जीव स्वरूपतः शिव एवं ब्रह्म रूप है। परन्तु प्रत्यभिज्ञादर्शन और वेदान्तिक अद्वैतवाद में उपयुक्त साम्य होते हुए भी भेद की रेखा भी स्पष्ट दिखाई पड़ती है। बिना किसी उपादान के महेश्वर द्वारा सृष्टि की उत्पत्ति वेदान्तिक अद्वैतवाद के विपरीत है। जैसा कि कहा जा चुका है, प्रत्यभिज्ञादर्शन में, वेदान्तियों के अद्वैतवाद की तरह परमेश्वर माया के कारण जगत् का उपादान कारण नहीं है। इसके अतिरिक्त प्रत्यभिज्ञादर्शनानुगत महेश्वर की इच्छा एवं क्रिया शक्तियाँ भी अद्वैत वेदान्त के पारमार्थिक एवं कूटस्थ ब्रह्म के लक्षणों के विपरीत हैं।

अभी जो विवेचन किया गया है, उससे यह स्पष्ट है कि काश्मीरशैवदर्शन के स्पन्द एवं प्रत्यभिज्ञाशास्त्र के ईश्वराद्वयवाद के सिद्धान्त शंकराचार्यप्रतिपादित अद्वैतवाद से अभिन्न एवं भिन्न दोनों हैं। परन्तु उपर्युक्त साम्यमूलक अध्ययन के आधार पर यह कहना पक्षपातपूर्ण न होगा कि काश्मीर-शैवदर्शन का ईश्वराद्वयवाद का सिद्धान्त शांकरवेदान्त के अद्वैतवाद सिद्धान्त से पूर्णतया प्रभावित है।

## प्रत्यभिज्ञादर्शन

प्रत्यभिज्ञादर्शन, स्पन्ददर्शन एक षडर्ध क्रम-विज्ञान के नाम से भी प्रसिद्ध है। प्रत्यभिज्ञादर्शन का त्रिक सिद्धान्त महत्त्वपूर्ण है। इस सिद्धान्त के अन्तर्गत पर, अपर एवं परापर ये तीन तत्त्व (त्रिक) माने जाते हैं। **परत्रिक**–शिव, शक्ति एवं उनका संयोग समन्वय है, **अपरत्रिक** शिव, शक्ति तथा नर है, एवं परा, अपरा, परापरा, ये तीन अधिष्ठात्री देवियाँ परस्पर त्रिकस्वरूप हैं। एतदंनुसार नागरी लिपि के प्रथम छः अक्षर अ, आ, इ, ई, उ एवं ऊ उसी उन्मेष क्रम के प्रतिनिधि हैं, जिस क्रम से अनुत्तर, आनन्द, इच्छा, ईशान, उन्मेष तथा ऊर्मि शक्तियों का परमतत्त्व के साथ उल्लास होता है। इनमें अनुत्तर इच्छा एवं उन्मेष (ह्रस्वत्रय) प्रधान हैं, यही चित्, इच्छा एवं क्रम हैं। अनुत्तर, इच्छा एवं उन्मेष पर ही आनन्द-शक्ति, ईशान-शक्ति एवं ऊर्मिशक्ति आधारित हैं।

---

१. यदि निर्विमर्शः स्याद् अनीश्वरो जडश्च प्रसज्येत् । क्षेमराज, प्रवेशिका ।।

२. अकृत्रिमोऽहमिति विस्फुरणम् । क्षेमराज, पराप्रवेशिका पृ० २ ।

## परासंवित् (परमतत्त्व)

परमतत्त्व ही चित् अथवा परासंवित् के नाम से विज्ञात है। प्रत्यभिज्ञादर्शन का यह अद्भुत सिद्धान्त है। वस्तुतः चित् वह निरपेक्ष सत्ता है, जो किसी अन्य ज्ञान पर आधारित नहीं है। चित् या परासंवित् वेदान्त के परमतत्त्व अर्थात् ब्रह्म जैसा ही है। जिस प्रकार परप्रकाशस्वरूप ब्रह्म समस्त विश्व का प्रकाशक है, उसी प्रकार परासंवि भी जगत् की प्रकाशिका है। परन्तु वेदान्त के ब्रह्म की तुलना में चित् अथवा परासंचित् की यह विशेषता द्रष्टव्य है, कि परासंवित् अर्थात् परमतत्त्व प्रकाश के साथ विमर्शस्वरूप भी है। विमर्श का अर्थ प्रत्यभिज्ञादर्शन के अन्तर्गत 'स्वयं की पूर्णता' का ज्ञान है। यही 'सर्वतन्त्रस्वतन्त्रता' का अनुभव है। यदि देखा जाय तो स्वयं की पूर्णता का अनुभव (मैं स्वतन्त्र हूँ, या पूर्ण हूँ), अद्वैतवेदान्त के 'अहं ब्रह्मास्मि' अनुभव जैसा तो है। किन्तु काश्मीर-दर्शन में इसे 'विमर्श' कहा गया है। सामान्यतः विमर्श का अर्थ अनुसन्धान है। तदनुसार परमशिव मात्र प्रकाशस्वरूप नहीं है। यदि ऐसा होता तो वह मात्र जड होता,[1] किन्तु विमर्श शक्ति के द्वारा परमशिव को अपने शिवत्व का अनुसन्धान (ज्ञान) होता है। यह काश्मीर-दर्शन के आत्मबोध की सहज प्रक्रिया है।[2] इस प्रकार विमर्श शक्ति से सम्पन्न परमशिव ही विश्व की सृष्टि, रक्षा एवं संहार का कर्ता है। शंकराचार्य ने सौन्दर्य लहरी के अन्तर्गत परमशिव की शक्ति का उल्लेख करते हुए लिखा है–

"शिवाकारे मञ्चे परमशिव पर्यङ्क निलयाम् ।
भजन्ति त्वांधन्याः कतिचन चिदानन्दलहरीम् ।। सौन्दर्यलहरी,८।

चिति प्रत्यवमर्शस्वरूप है। यही परावाक्, पराशक्ति स्वातन्त्र्य, ऐश्वर्य, स्फुरत्ता, सार, हृदय एवं स्पन्द नाम से ज्ञात है। सदाशिव शिव-शक्ति का आन्तर निमेष एवं ईश्वर बाह्य निमेष है। यह विचारणीय है, कि विमर्श के भी दो रूप हैं। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, विमर्श की एक स्थिति में 'अहं' का प्राधान्य होता है–'मैं स्वतन्त्र हूँ', एवं विमर्श का दूसरा स्वरूप वह है, जिसमें 'इदं' का प्राधान्य रहता है। 'इदं' के प्राधान्य से जगत् का स्पष्ट अनुभव होता है। ज्ञानदशा का नाम, सद् विद्या, शुद्ध विद्या या विद्या है। ज्ञान-दशा में 'अहम्' तथा 'इदम्' का उसी प्रकार ऐक्यानुभव सिद्ध होता है, जिस प्रकार 'तत्त्वमसि' में 'तत्' एवं 'त्वम्' का ऐक्य (अद्वैत) सिद्ध है। इस दशा में शिव को जगत् के वैभव की अनुभूति होती है। संक्षेप में, इस प्रकार कह सकते हैं, कि परासंवित् शिवशक्त्यात्मक रूप से सर्गात्मक है। सारांशतः यह उल्लेखनीय है, कि शिवतत्त्व में 'अहं' का विमर्श, सदाशिव में 'अहमिदं' (मैं यह जगत् हूँ) का विमर्श एवं ईश्वरतत्त्व के अन्तर्गत 'इदमिदम्' (यह जगत् है), इस प्रकार का विमर्श होता है।

## माया

प्रत्यभिज्ञाशास्त्र की माया का स्वरूप वेदान्त की माया से भिन्न है। शिवतत्त्व के जिस 'अहमिदमंश' का ऊपर संकेत किया है, उसे पुरुष एवं प्रकृति का स्वरूप प्रदान करने वाली माया ही है। माया शिव के 'अहम्' अंश को 'पुरुष' एवं 'इदम्' अंश को 'प्रकृति' का स्वरूप प्रदान करती है। माया को काश्मीर दर्शन के अन्तर्गत 'कञ्चुक' का नाम दिया गया है। यदि देखा जाय तो यह कञ्चुक

(आवरण), वेदान्त में स्वीकृत माया की आवरण शक्ति के समान ही है। जिस प्रकार वेदान्त की माया ब्रह्म के स्वरूप को आवृत करती-सी प्रतीत होती है, उसी प्रकार प्रत्यभिज्ञादर्शन की माया भी कञ्चुक (आवरण) कहलाने के कारण जीव की शक्ति को आवृत करती है, एवं जीव को 'पुरुष' रूप प्रदान करती है। माया की कला, विद्या, राग, काल एवं नियति, ये पाँच उपाधियाँ हैं। इन्हीं के कारण माया 'कञ्चुक' कहलाती है। 'कला' जीव में वर्त्तमान सर्वकर्तृत्व शक्ति को संकुचित करती है। इसी कारण जीव में अल्पशक्तित्व आता है। जीव अल्पज्ञ है, एवं उसमें अल्पज्ञता लाने वाली 'विद्या' है। जीव स्वभाव से नित्यतृप्त है, अतः उसमें संकोच लाने वाला 'राग' तत्त्व है। स्वभावतः, विषयों में राग (आसक्ति) बढ़ने से नित्यतृप्तत्व की हानि होती है। नित्यत्व को अनित्यत्व प्रदान करने वाला तत्त्व 'काल' है। माया का 'निर्यात' (नियमन) स्वरूप जीव की स्वातन्त्र्य शक्ति को संकुचित करता है। इस प्रकार जैसा कि ऊपर कहा गया है, माया, कञ्चुक जीव की विविध स्वाभाविक शक्तियों में ह्रास उत्पन्न करते हैं।

## त्रिकदर्शन में प्रत्यभिज्ञा की साधनता

त्रिकदर्शन के अन्तर्गत प्रत्यभिज्ञा मोक्ष के साधन रूप में वर्णित है। त्रिकदर्शन के अन्तर्गत चिदानन्द लाभ ही मोक्ष है। प्रत्यभिज्ञा अर्थात् पहिचान या स्वरूपबोध के द्वारा साधक को चिदानन्द स्वरूप मोक्ष की प्राप्ति होती है। प्रत्यभिज्ञा के सिद्धान्त को स्पष्ट करते हुए, ईश्वरप्रत्यभिज्ञा के अन्तर्गत एक लौकिक दृष्टान्त के द्वारा कहा गया है, कि जिस प्रकार कोई सुन्दरी प्रेमपत्र अथवा दूती के माध्यम आदि उपायों से आए समीपस्थ नायक को देखकर हर्षित नहीं होती, क्योंकि उससे उसका परिचय नहीं है, किन्तु जब दूती के द्वारा नायिका से नायक का परिचय कराया जाता है, तो नायिका परमहर्षित एवं उल्लसित हो उठती है :-

तैस्तैरप्युपयाचितैरुपनतस्तन्व्याः स्थितोऽप्यन्तिके,
कान्तालोकसमान एवमपरिज्ञातो न रन्तुं यथा।
लोकस्यैव तथानवेक्षितगुणः स्वात्मापि विश्वेश्वरो,
नैवाऽलं निजवैभवाय व हि यं तत्प्रत्यभिज्ञोदिता।।

ईश्वरप्रत्यभिज्ञा, ४।२।२।

इसी प्रकार साधक गुरु के द्वारा शिव तत्त्व का ज्ञान प्राप्त होने पर आत्मचैतन्य के स्फुरण का अनुभव करता है। काश्मीर दर्शन का यही प्रत्यभिज्ञान है।

## मोक्ष

भारतीय दर्शन के अनुसार मोक्ष मानव का परम उद्देश्य है, अत एव प्रायः प्रत्येक भारतीय दर्शन-पद्धति के अन्तर्गत मोक्ष के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण से विचार किया गया है। मोक्षमार्ग में अज्ञान की बाधकता भी सामान्यतः स्वीकृत है। जीव का अपने चित् स्वरूप को न जानना ही अज्ञान है। त्रिकदर्शन के अन्तर्गत अज्ञान का कार्य मल करता है। आणव, मायीय एवं कार्मण ये त्रिविध **मल** मोक्ष में बाधक हैं। इन मलों का निर्देश, इसी अध्याय के अन्तर्गत पहले भी किया जा चुका है। यहाँ,

यह संकेत आवश्यक है, कि मलों का प्रकाशन भी शिव की स्वतन्त्र शक्ति से होता है। उदाहरणार्थ, **आणव मल** शिव के अपने स्वरूप को आवृत करने की क्रिया है। आणवमल की इस क्रिया का परिणाम यह होता है, कि स्वतन्त्र चिद्रूप एवं प्रकाशस्वरूप शिव अणुत्व को प्राप्त होता है।[१] **मायीय** मल भेदबुद्धि उत्पन्न करने वाला है। आणवमल के परिणामस्वरूप जीव स्वयं को संकुचित प्रमाता समझने के कारण, भेदबुद्धि से चित्तत्त्व ज्ञेय विषयों को जडतत्त्व स्वरूप समझने लगता है। मायीय मल के परिणामानुसार जब साधक शुभाशुभ की कल्पना के द्वारा शुभ एवं अशुभ कर्मों में प्रवृत्त होता है, तो यह **कार्मण** मल का प्रभाव होता है।

जहाँ तक मोक्ष का प्रश्न है, जीव की आत्मस्थ शिव की स्वतन्त्र शक्ति की प्रतीति ही मोक्ष है। अभिनवगुप्त के अनुसार 'स्वरूपप्रथन' मोक्ष है। 'स्वरूप प्रथन' शिवत्व के स्वरूप की प्रतीति है।[२] मोक्ष की यह स्थिति विमर्शस्वरूप संवित् का अनुभव है, जिसका निर्देश पहले किया जा चुका है। जिस प्रकार अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत अविद्यानिवृत्ति मोक्ष है–"अविद्यानिवृत्तिर्मोक्षः", उसी प्रकार काश्मीर-दर्शन में भी अज्ञान-ग्रन्थि का भेद न होने पर स्वतन्त्र शक्ति की अभिव्यक्ति ही मोक्ष कहलाता है।[३]

काश्मीरदर्शन का त्रिकशास्त्र आणवादि मलों के प्रक्षालनार्थ 'समावेश' सिद्धान्त का प्रतिपादन करता है। 'समावेश' त्रिकशास्त्र का पारिभाषिक शब्द है,[४] जिसका अर्थ सीमित जीव का शिव तत्त्व में लीन होना है। काश्मीर-शैवदर्शन में, समावेश के अन्तर्गत चार उपायों का निर्देश है। ये उपाय, आणवोपाय, शाक्तोपाय, शाम्भवोपाय तथा अनुपाय हैं। आणव उपाय के अन्तर्गत साधक बाह्य वस्तुओं के ऊपर स्वयं की भावना करते हुए, समस्त जगत् में शक्ति के प्रसार तथा व्यापकतत्त्व का ज्ञान प्राप्त करता है। यह उपाय ध्यानादि क्रिया के द्वारा साध्य है, अत एव इसे 'क्रियोपाय' भी कहा गया है। सिद्धि के निमित्त क्रियमाण जपादि अनुष्ठान भी आणवोपाय के अन्तर्गत ही आते हैं। **शाक्तोपाय** के माध्यम से साधक शिव के साथ अद्वैतभाव की प्राप्ति करते हुए चरम अद्वैत ज्ञान की अनुभूति करता है।[५] यही कारण है, कि शाक्तोपाय को 'ज्ञानोपाय' भी कहते हैं। शाम्भवोपाय के अन्तर्गत साधक अपनी इच्छाशक्ति के द्वारा शिवत्व की उपलब्धि करता है। इसीलिए इसे 'इच्छोपाय' भी कहते हैं। यह शाम्भवोपाय इसलिए कहलाता है, क्योंकि इसमें शम्भु अर्थात् शिव की प्राप्ति का प्रयत्न वर्त्तमान है।[६] शाम्भवोपाय की पराकाष्ठा 'अनुपाय' है।[७] वस्तुतः, यह कोई उपाय विशेष नहीं है, अत एव इसे अनुपाय कहा गया है।

---

१. देवः स्वतन्त्ररूपः प्रकाशात्मा स्वभावतः।
रूपप्रच्छादनक्रीडा योगदोऽस्त्वनेकशः।। तन्त्रालोक, ८।१।

२. मोक्षो हि नाम नैवान्यः स्वरूपप्रथनं हि सः। तन्त्रालोक।

३. मोक्षस्य नैव किञ्चिद्धामास्ति न चापि गमनमन्यत्र।
अज्ञानग्रन्थिमिदा स्वशक्त्यभिव्यक्तता मोक्षः।। परमार्थसार, ६०।

४. उच्चारकरणध्यान-वर्ण-स्थान-प्रकल्पनैः।
यो भवेत् स समावेशः सम्यगाणव उच्यते।। मालिनीविजयोत्तरतन्त्र, २।२१।

५. विज्ञानभैरवविवृत्तिः, पृ० १६।

६. अविकल्पस्वरूपपरिशीलनात्मा शाम्भवावेशः।

७. स एव परांकाष्ठां प्राप्यानुपाय इति कथ्यते। तन्त्रालोक-टीका, पृ० १८२।

'अनुपाय' के अन्तर्गत वेदान्त के 'तत्त्वमसि' जैसे उपदेश के सदृश गुरूपदेश ही, साधक को शिवत्व का बोध कराने के लिए पर्याप्त होता है।

## आचार्य परम्परा

इस सिद्धान्त के उद्‌गम के सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि परम शिव ने अद्वैतमत के प्रचार के लिए दुर्वासा को अद्वैतपरक शैवदर्शन के प्रचार करने को कहा। कहा जाता है कि दुर्वासा ने अम्बकादित्य नामक मानस पुत्र को जन्म दिया। इस अम्बकादित्य द्वारा प्रवर्तित होने के कारण, इस शास्त्र का नाम अम्बकशास्त्र भी पड़ा। अम्बकादित्य की परम्परा में ही सोलहवें व्यक्ति संगमादित्य थे। संगमादित्य काश्मीर में बस गए थे। संगमादित्य की चौथी पीढ़ी में सोमानन्द नाम के प्रसिद्ध तान्त्रिक विद्वान् हुए। सोमानन्द ने ही सुप्रसिद्ध ग्रन्थ शिवदृष्टि का प्रणयन किया था। संगमादित्य की परम्परा में ही वर्षादित्य, अरुणादित्य, आनन्द एवं सोमानन्द थे।[४] इसी परम्परा में राजानक रामकण्ठ नामक आचार्य हुए। इन्होंने कल्लटप्रणीत स्पन्दकारिका की विवृत्ति तथा भगवद्‌गीता का विवरण प्रस्तुत किया है। भगवद्‌गीताविवरण से यह ज्ञान होता है कि वे मुक्ताकण के अनुज एवं उत्पलदेव के शिष्य थे। मुक्ताकण अवन्तिवर्मा (८५५-८८८ई०) के समकालीन थे। रामकण्ठ (पूर्वोक्त) का स्थिति-काल भी नवम शताब्दी का मध्यकाल है। रामकण्ठ के गुरु उत्पलदेव ८२५ई. के लगभग हुए थे। अतः उत्पलदेव के गुरु सोमानन्द का समय ८००ई० के आस-पास मानना संगत होगा। यहाँ यह तथ्य विचारणीय है कि अम्बकादित्य का समय, जिन्होंने उपर्युक्त त्रिकदर्शन की स्थापना की थी, सोमानन्द से लगभग पाँच सौ वर्ष पूर्व होना चाहिए। इसका कारण यह है कि अम्बकादित्य सोमानन्द से बीस पीढ़ी पूर्व थे। इस प्रकार इस परम्परा के आधार पर यह सिद्ध होता है कि तीसरी शताब्दी के लगभग काश्मीर में प्रत्यभिज्ञादर्शन का उद्‌गम हुआ था।

वर्गीकरण की दृष्टि से अद्वैत-समर्थक त्रिक-साहित्य को तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है–आगमशास्त्र, स्पन्दशास्त्र एवं प्रत्यभिज्ञाशास्त्र। आगमशास्त्र के प्रवर्त्तक स्वयं भगवान् शिव हैं। आगमशास्त्रीय ग्रन्थों में मालिनीविजयोत्तर तन्त्र, विज्ञानभैरव, स्वच्छन्दतन्त्र, नेत्रतन्त्र, स्वायम्भुवतन्त्र एवं रुद्रयामल गृहीत हैं।

## सोमानन्द (८००ई. का प्रारम्भ)

ये प्रत्यभिज्ञादर्शन के प्रमुख ग्रन्थ शिवदृष्टि के प्रणेता हैं। शिवदृष्टि के सात सौ श्लोक सात आह्निकों में विभक्त हैं। शिवदृष्टि पर उत्पलाचार्य की अपूर्ण वृत्ति उपलब्ध होती है।

## उत्पलदेव (८२५-८५०ई.)

जैसा कि कहा जा चुका है, उत्पलदेव सोमानन्द के शिष्य थे। उत्पलदेव के पिता का नाम उदयाकर एवं पुत्र का नाम विभ्रमाकर था। ईश्वरप्रत्यभिज्ञाकारिका प्रत्यभिज्ञादर्शन का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण

---

४. देखें, शिवदृष्टि, ६।११४-१२०।

ग्रन्थ है। इसमें चार अध्याय हैं। काश्मीर के प्रसिद्ध विद्वान् अभिनवगुप्त ने प्रत्यभिज्ञाकारिका पर विमर्शिनी नाम्नी वृत्ति का प्रणयन किया था। उत्पलदेवरचित एक स्तोत्र ग्रन्थ शिवस्तोत्र भी मिलता है। माधवाचार्य ने सर्वदर्शनसंग्रह के अन्तर्गत प्रत्यभिज्ञादर्शन के आधारभूत पाँच ग्रन्थों का उल्लेख किया है–

सूत्रं वृत्तिर्विवृत्तिर्लघ्वी बृहतीत्युभे विमर्शिन्यौ।
प्रकरण-विवरणपञ्चकमिति शास्त्रं प्रत्यभिज्ञायाः।।

### अभिनवगुप्त (८५०-१०००ई.)

अभिनवगुप्त के गुरु का नाम लक्ष्मणगुप्त था, एवं इनके परम गुरु उत्पलाचार्य थे। भारतीय वाङ्मय में अभिनवगुप्त ही एक ऐसे परमाचार्य हैं, जिन्होंने, काव्य शास्त्र, दर्शनशास्त्र एवं तन्त्र के क्षेत्र में अद्‌भुत कीर्ति प्राप्त की थी। काव्यशास्त्र के क्षेत्र में नाट्यशास्त्र पर अभिनवभारती एवं ध्वन्यालोक पर लोचन का निर्माण करके, अभिनव गुप्त ने एक अक्षुण्ण देन प्रदान की है। काश्मीर शैवदर्शन (त्रिकदर्शन) के क्षेत्र में, ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, तन्त्रालोक, तन्त्रसार मलिनी विजयवार्त्तिक, परमार्थसार एवं परात्रिंशिकावृत्ति की रचना करके अभिनवगुप्त अमर हो गए हैं। इसी प्रकार इनका तन्त्रालोक तन्त्र पर एक प्रौढ़ स्तम्भ हैं। इनके गुरु महान् मनीषी शम्भुनाथ के शिष्य थे। शम्भुनाथ अर्धत्र्यम्बक मत के आचार्य थे। यह कहा जाता है कि ये मत्स्येन्द्रनाथ मत के सिद्ध कौल थे।

### क्षेमराज (८६५-१०२५ई.)

इनके प्रसिद्ध ग्रन्थों में, शिवसूत्रविमर्शिनी, स्वच्छन्दतन्त्र, विज्ञानभैरव, उद्योत टीका (नेत्रतन्त्र पर), प्रत्यभिज्ञाहृदय, स्पन्द-सन्दोह एवं शिवस्तोत्रावली की टीका हैं। काश्मीर शैवदर्शन के क्षेत्र में क्षेमराज का नाम अत्यन्त समादृत है।

यों तो प्रत्यभिज्ञादर्शन के क्षेत्र में, अनेक ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं, किन्तु इनमें योगराज (१०६० ई०) प्रणीत परमार्थसार टीका, जयरथ (११८०) प्रणीत तन्त्रालोक की टीका भास्करकण्ठ (१६८०) कृत ईश्वरप्रत्यभिज्ञा टीका, महेश्वरानन्दप्रणीत महार्थमञ्जरी (परिमल सहित) विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

## स्पन्ददर्शन की आचार्य परम्परा

### वसुगुप्त

वसुगुप्त (८१०-८३५ई.) प्रणीत स्पन्दकारिका स्पन्ददर्शन का मौलिक ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ में तीन निस्पन्द एवं इक्यावन कारिकाएँ हैं। स्पन्दकारिका सिद्धान्त ग्रन्थ है। इसमें किसी अन्य सिद्धान्त के सम्बन्ध में अनुनय नहीं है। स्पन्ददर्शन के प्राणग्रन्थ शिवसूत्र के रचयिता भी वसुगुप्त ही हैं। यह

भी प्रचलित है कि भगवान् श्रीकण्ठ ने वसुगुप्त को स्वप्न में यह आदेश दिया था कि वे महादेवगिरि की एक चट्टान पर लिखे शिवसूत्रों का उद्‌गार करें। क्षेमराज ने शिवसूत्र पर शिवसूत्रविमर्शिणी की रचना की थी।

### कल्लट

कल्लट वसुगुप्त के शिष्य थे। इनका समय नवीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध है। कल्लट ने अपने गुरु वसुगुप्त द्वारा प्रवर्त्तित एवं प्रतिष्ठापित स्पन्द-सिद्धान्त को ही दृढ़ एवं प्रचारित किया था।

## क्रमदर्शन

अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक में, यों तो प्रत्येक आदिम में ही क्रमदर्शन का वर्णन मिलता है, किन्तु चतुर्थ आह्निक के अन्तर्गत विशेष रूप से क्रम दर्शन सम्बन्धी उल्लेख मिलता है। यह एक अद्वैतवादी दर्शन है। क्रमदर्शन के अनुसार परम या पर तत्त्व निर्विकल्पक रूप है, एवं उसके ज्ञान स्वरूप मोक्ष का साधन 'विकल्प संस्कार' है, झटिति न होकर क्रमशः उत्पन्न होता है, अत एव इस दर्शन का नाम 'क्रमदर्शन' है। क्रमदर्शन, कालीनय, देवीनय एवं औत्तराम्नाय के रूप में भी प्रसिद्ध है। कालीनय के अनुसार, काली परमतत्त्व है,[१] जो शिव की शक्तिस्वरूपा देवी है, अतः इसे 'देवीनय' भी कहते हैं। क्योंकि क्षित्यादि पञ्चतत्त्व शिव के उत्तर मुख से उत्पन्न होते हैं इसीलिए क्रमदर्शन को औत्तराम्नाय भी कहते हैं। उत्तर मुख दक्षिण का विरोधी है, अतः क्रममार्ग वाममार्ग भी कहलाता है। क्रमदर्शन के औत्तराम्नाय कहलाने में यह भी एक कारण है कि काश्मीर का उल्लेख तन्त्र ग्रन्थों में उत्तरपीठ के नाम से मिलता हैं। अतः क्रमदर्शन के उत्तर पीठ में प्रचलित होने के कारण, क्रमदर्शन का नाम औत्तराम्नाय प्रसिद्ध हुआ है।

---

१. प्रकाशाख्या संवित् क्रमविरहिता शून्यमहतो,
बहिर्लीलायन्त्रं प्रसरति समाच्छादकतया।
ततोऽप्यन्तःसारे गलितरमसाहक्रमतया,
महाकाली सेयं मम कलयतां कालमखिलम् ।।

# क्रमदर्शन के आचार्य एवं साहित्य

## अभिनवगुप्त

जैसा कि ऊपर कहा गया है, अभिनवगुप्त के तन्त्रालोक में कुल (कौलमार्ग) एवं त्रिकदर्शन के साथ-साथ क्रम दर्शन का उल्लेख यत्र तत्र उपलब्ध होता है। जयरथ ने भी तन्त्रालोक की टीका में 'क्रम' सम्बन्धी विवेचन प्रस्तुत किया है। अभिनवगुप्त प्रणीत एक क्रम स्तोत्र भी मिलता है, जिसके अन्तर्गत, अनाख्य चक्र में उपास्य द्वादश देवियों का वर्णन उपलब्ध होता है।

## क्षेमराज

ये अभिनवगुप्त के शिष्य थे। इन्होंने क्रमस्तोत्र पर एक समृद्ध टीका का प्रणयन किया था।

## गोरक्ष

गोरक्ष का दूसरा नाम महेशानन्द था। ये चोलदेशीय थे। इसके द्वारा महार्थमञ्जरी का प्रणयन किया गया था। क्रमदर्शन का यह विशिष्ट ग्रन्थ है।

उपर्युक्त आचार्यों के अतिरिक्त, शिवानन्दनाथ, एरफ, ह्रस्वनाथ एवं सोमराज के क्रम सम्बन्धी मतों का उल्लेख भी काश्मीर दर्शन के ग्रन्थों में मिलता है। क्रम दर्शन कतिपय अन्य ग्रन्थ भी मिलते हैं, जिनमें, क्रमसूत्र, पञ्चशतिक एवं महानयप्रकाश उल्लेखनीय हैं।

## रसेश्वरदर्शन

माधवाचार्य ने सर्वदर्शनसंग्रह नकुलीश पाशुपात, शैव एवं प्रत्यभिज्ञा दर्शन के रसेश्वर दर्शन का अतिरिक्त भी उल्लेख किया है। रसेश्वर दर्शन के अन्तर्गत रस शब्द का अर्थ पारद है। यही पारद ईश्वर है, क्योंकि यह पारह ही जीव को भवसागर से मुक्त करता है।[1] वस्तुतः पारद को शिव का वीर्य कहा गया है, एवं गन्धक को पार्वती का रज। इन दोनों के संयोग से निर्मित भस्म का प्रयोग मनुष्य शरीर को दिव्यता प्रदान करता है। पारे के स्पर्श से लौह भी स्वर्ण बन जाता है। वास्तविकता तो यह है कि जब तक मनुष्य के शरीर में दृढ़ता नहीं होंगी, तब तक योगाभ्यास नहीं होगा, एवञ्च योगाभ्यास के बिना मोक्ष कहाँ सम्भव है।[2] इस प्रकार रसेश्वरदर्शन के अनुसार रस (पारद) स्वरूप ईश्वर के सेवन से दृढ़ एवं शक्तिशाली शरीर की प्राप्ति कर जीव जीवन्मुक्ति की प्राप्ति करता है। सत्यता यह है कि जो मनुष्य पारद रस का प्रयोग करते हैं वे जरामरण के भय से सर्वथा मुक्त हो जाते हैं–

जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः।
नास्ति येषां यशःकाये जरामरणजं भयम् ।। भर्तृहरि।

---

१. संसारस्य परं पारं दत्तेऽसौ पारदः स्मृतः।

२. इति धनशरीरभोगान् ममत्वाऽनित्यान् सदैव हतवीर्यम्।
मुक्तौ सा च ज्ञानात् तच्चाभ्यासात् स च स्थिरे हे हे।। गोविन्द भगवत्पाद, रसहृदयतन्त्र।

समालोचक विद्वानों ने व्याकरण के प्रतिष्ठापक पाणिनि को शैव दार्शनिक माना है। पतञ्जलि के महाभाष्य से भी उनके दार्शनिक होने का परिचय मिलता है। पाणिनि के सिद्धान्तों के व्याख्याता होने के कारण, नागेश की भी दार्शनिक दृष्टि थी। किन्तु प्रमुख वैयाकरण दार्शनिक भर्तृहरि ही थे। भर्तृहरि ने शब्दब्रह्मवाद की प्रतिष्ठा की थी। शब्दब्रह्मवाद एक स्वतन्त्र सिद्धान्त है, जिसका उद्देश्य अक्षरस्वरूप शब्दतत्त्व की ब्रह्म रूप से प्रतिष्ठा करना है। शब्दब्रह्मवाद के अन्तर्गत जगत् शब्द ब्रह्म का 'विवर्त' है। वाक्यपदीय की निम्नलिखित कारिका के अन्तर्गत भर्तृहरि के शब्दब्रह्मवाद सिद्धान्त का बीजरूप स्पष्ट है–

अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्व यदक्षरम् ।
विवर्त्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः ।। वाक्यपदीय, १।१।

विवर्त्तवाद के अनुसार जगत् स्फोटरूप शब्द का विवर्त्त है। इस प्रकार भर्तृहरि के दर्शन का प्रमुख तत्त्व वाक्तत्त्व है। उपर्युक्त कथन के अनुसार वाक् तत्त्व ही सृष्टि का मूल है–"वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे"। शब्दब्रह्मवादी वैयाकरणों ने वाक्तत्त्वों की चार रूपों में व्याख्या की है। ये चार तत्त्व, परा, पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी हैं। किन्तु भर्तृहरि 'पश्यन्ती' पर ही विशेष बल देते हैं। पश्यन्ती वाक् ही "शब्दब्रह्मस्वरूपिनी है। जिस प्रकार अद्वैतदर्शन के अन्तर्गत ब्रह्म अद्वैतवाद सिद्धान्त का आधार है, उसी प्रकार भर्तृहरि के शब्दाद्वैत के अनुसार वाक्स्वरूप शब्दब्रह्म द्वैतवाद का प्रमुख आधार तत्त्व है। इसीलिए भर्तृहरि को अद्वैतवादी कहा जाता है। जैसा कि ऊपर संकेत किया गया है, पाणिनि को भी विद्वानों ने अद्वैतवादी सिद्ध करने का प्रयास किया है। जहाँ तक भर्तृहरि का प्रश्न है, ऐसा प्रतीत होता है, कि ये, उपर्युक्त चार वाक्तत्त्वों में पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी को ही मानते हैं। भर्तृहरि के अनुसार पश्यन्ती ही शब्दब्रह्मस्वरूपिणी है। हेलाराज ने भी पश्यन्ती को ही 'संवित्' एवं 'परा' रूप स्वीकार करते हुए, 'परा' को ब्रह्मस्वरूप एवं 'वैखरी' को विवर्त्त कहा है–

"संविच्च पश्यन्तीरूपा परावाक् शब्दब्रह्ममयीति ब्रह्मतत्त्वं शब्दात् पारमार्थिकान्न भिद्यते, विवर्त्तदशायां तु वैखर्यात्मना भेदः" (हेलाराज, वाक्यपदीय ३, द्रव्यसमुद्देश, ११)। नागेश ने भी लघुमञ्जूषा के अन्तर्गत वाक्तत्त्व के चार भेद स्पष्ट किए हैं, जिनमें 'परा' की व्याख्या कौलमर्स के अनुसार की गई है। इस प्रकार पश्यन्ती ही भर्तृहरि के मतानुसार शब्दब्रह्मस्वरूपिणी है। यदि भर्तृहरि के दर्शन का अद्वैतवादी दृष्टि से विचार करें तो कहना होगा, कि जिस प्रकार वेदान्त में जगत् ब्रह्म का विवर्त्त है उसी प्रकार कण्ठ, तालु आदि स्थानों से उच्चारित वैखरी 'पश्यन्ती' वाक् की अर्थकारणस्वरूप है। यही भर्तृहरि का शब्दार्थदर्शन है। जिस प्रकार अद्वैतवेदान्त के अन्तर्गत घटपटादिस्वरूप नामरूपात्मक जगत् अविद्यामात्र है, उसी प्रकार, भर्तृहरि के अनुसार भी बाह्यार्थ (बाह्य विषयों) की वासना के आश्रय से अविद्या के द्वारा सांसारिक पदार्थों (घट-पटादि) के रूप विवर्त्त से उत्पन्न दिखाई पड़ते हैं। इस प्रकार शब्दब्रह्म ही

---

१. वैखर्या मध्यमायाञ्च पश्यन्त्याञ्चैतदद्भुतम् ।
अनेकतीर्थभेदायास्त्रय्याः वाचः परं पदम् ।

वाक्यपदीय, १।१४४

वेदान्त के समान अनादि अविद्या की वासना के कारण नानारूपात्मक जागतिक स्वरूप को विवर्त्त भाव से प्राप्त होता है। जागतिक नाना नामों की प्रकटनकर्त्री वैखरीवाक् है, तथा जागतिक विषयों की जननी अविद्या है। जिस प्रकार वेदान्त के अनुसार ब्रह्मज्ञानी मुक्ति प्राप्त करता है, उसी प्रकार शब्दब्रह्म का ज्ञाता भी मोक्षलाभ करता है। जहाँ तक **मध्यमा** वाक् का प्रश्न है, यह बुद्धिस्थ है, तथा इसमें शब्द क्रमशः आभासित होते हैं। समस्त बौद्धिक चिन्तन मध्यमा वाक् के द्वारा होता है, तथा यह वैखरी के समान प्रकट न होकर अप्रकट ही रहती है। मध्यमा वाक् का संचार प्रमुख रूप से प्राणशक्ति के द्वारा होता है। यह भी उल्लेखनीय है, कि शब्द की तीन वृत्तियाँ–द्रुत, मध्यम तथा विलम्बित बतलाई गई हैं, तथा शब्द के पाँच भेद–उच्च, मंद, उपांशु, परमोपांशु तथा संहत्व क्रम हैं। इनमें उपांशु एवं परमोपांशु का सम्बन्ध 'मध्यमा' वाक् से है। उपांशु में शब्द अन्तर्गत ही रहते हैं, मुख से बाहर नहीं निकलते। जप उपांशु में ही किया जाता है। परमोपांशु वह है, जिसमें शब्द मात्र बुद्धिस्थ होते हैं। ये अनुच्चारित ही होते हैं। उपांशु एवं परमोपांशु का सूक्ष्म अन्तर यह है, कि उपांशु में, जैसा कि ऊपर कहा गया है, प्राणवृत्ति की प्रमुखता होती है, जबकि परमोपांशु में बुद्धिवृत्ति का प्राधान्य रहता है। वैसे, प्राण का आधार तो दोनों में ही स्वभावतः स्वीकृत है। संक्षेपतः यह कह सकते हैं, कि 'मध्यमा' विवक्षा (वक्ता के बोलने की इच्छा) की स्थिति है, तथा वैखरी, उसका परिणाम अर्थात् ध्वनिस्वरूपिणी। पश्यन्ती एवं मध्यमा का भी यह सूक्ष्म अन्तर अवलोकनीय है, कि पश्यन्ती 'प्रतिसंहृतक्रमा' है। इसका आशय यह है, कि 'पश्यन्ती' में वर्णों के क्रम का निर्धारण नहीं होता। वह मूलतया निस्पंदरूपिणी होते हुए भी, स्पन्दस्वरूपा इसलिए कहलाती है, कि शब्द की अभिव्यक्ति में गति होती है। यह गति भी स्पन्दन है। वैखरी के विषय में पहले ही कहा जा चुका है। यह प्रतिदिन के व्यवहार में आने वाली ध्वनि की वाणी है। भर्तृहरि का पदार्थदर्शन न्याय-वैशेषिक के सदृश है। इसके अतिरिक्त व्याकरणदर्शन के अन्तर्गत शक्ति, मीमांसादर्शन के समान एक पृथक् पदार्थ के रूप में स्वीकार की गई है। प्रस्तुत निरूपण से व्याकरणदर्शन का स्वरूप स्पष्ट हो जाता है, जिसका प्रमुख सिद्धान्त शब्दब्रह्मवाद अथवा शब्दब्रह्मद्वैतवाद है, तथा जिसके प्रधानाचार्य भर्तृहरि हैं। व्याकरण दर्शन के अन्य आचार्य, पाणिनि, पतञ्जलि, नागेश एवं वैयाकरणभूषणसार के प्रणेता कौण्डभट्ट आदि विद्वान् कहे जा सकते हैं।

## शक्तिसिद्धान्त

शक्त्यद्वैतवाद तन्त्रशास्त्र के ही अंगभूत शाक्ततन्त्र का दार्शनिक सिद्धान्त है। **'तन्यते वितार्यते**

---

१. तनोति विपुलानर्थान् तत्त्वमन्त्रसमन्वितान्।
त्राणं च कुरुते यस्मात् तन्त्रमित्यभिधीयते।। क्रमिक आगम।

२. स्मृतिश्च तन्त्राख्या परमर्षिप्रणीता–ब्र० सू० शा० भा० २।१।१।

३. न्यायतन्त्राण्यनेकानि तैस्तैरुक्तानि वादिभिः।
यतयो योगतन्त्रेषु यानि स्तुवन्ति द्विजातयः।।
–महाभारत–बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन, पृ० ५११ से उद्धृत।

**ज्ञानमनेन', 'इति तन्त्रम्'** के आधार पर जिसके द्वारा ज्ञान का विस्तार किया जाता है, उसे तन्त्र कहते हैं। उपर्युक्त कथन के अन्तर्गत तन्त्र शब्द की व्युत्पत्ति विस्तारार्थक तनुधातु से औणादिक ष्ट्रन् प्रत्यय के योग से सिद्ध हुई है। इसके अतिरिक्त शैव-सिद्धान्त के 'क्रमिक आगम' के अन्तर्गत प्रदत्त तन्त्र की परिभाषा के आधार पर जो तत्त्व एवं मन्त्रों से समन्वित विविध विषयों का विस्तार से वर्णन करता है और साधकों की रक्षा करता है उसे तन्त्र कहते हैं।[१] क्रमिक-आगम की उक्त परिभाषा के अन्तर्गत ज्ञान के साथ साधना पक्ष को भी सम्मिलित किया गया है। सामान्यतया तन्त्र शब्द का प्रयोग सांख्य,[२] योग, न्याय और धर्मशास्त्र आदि के लिए भी मिलता है।[३] परन्तु उसका साधनामूलक तन्त्रशास्त्र से कोई सम्बन्ध नहीं सिद्ध किया जा सकता। व्युत्पत्तिमूलक अर्थ विकासशील सिद्धान्तों के आशय का साथ नहीं देते। इसका फल यह होता है कि व्युत्पत्ति पीछे रह जाती है और सिद्धान्त विकसित होता जाता है। आगे चलकर तो सिद्धान्त से व्युत्पत्ति का सम्बन्ध कभी-कभी गवेषणा करने पर भी नहीं मिलता। अतः विस्तारार्थक 'तनु' धातु के आधार पर तन्त्र शब्द की व्युत्पत्ति वर्तमान तन्त्र शास्त्र के सम्बन्ध में कोई संकेत नहीं करती। मेरे विचार से **जिस शास्त्र के अन्तर्गत साधना विशेष के द्वारा भोग एवं मोक्ष प्राप्ति की चर्चा मिलती है उसे 'तन्त्र' कहते हैं।** और संक्षेप में, साधना विशेष को तन्त्र कहा जा सकता है। इस प्रकार तन्त्र के अन्तर्गत साधना पक्ष एवं दर्शन पक्ष या अध्यात्म पक्ष दोनों का योग है। यह बात दूसरी है कि तन्त्रशास्त्र के अन्तर्गत प्राधान्य साधना पक्ष का ही है। यही विशेषता तन्त्र और अद्वैत वेदान्तादि दर्शन पद्धतियों से उसे पृथक करती है। वैसे, कतिपय तन्त्रग्रन्थ और अद्वैतवेदान्त दोनों का ही मूल एवं चरमलक्ष्य एक ही है। दोनों का मूल वैदिक दर्शन[४] एवं चरम लक्ष्यमोक्ष है। इस प्रकार तन्त्र और अद्वैत वेदान्त दोनों ही शास्त्रों के अन्तर्गत वैदिक एवं उपनिषद् सिद्धान्तों का ही विकास किया गया है, परन्तु तन्त्र और अद्वैत वेदान्त का यह भेद द्रष्टव्य है कि जहां तन्त्र में योग और भोग की योजना है वहां वेदान्तिक योग के अन्तर्गत जीव की जगत् से निवृत्ति के विचार का बलपूर्वक समर्थन किया गया

---

१. *Dr. P. C. Chakravarti's* article : Philosophy of the Tantras (Jha commemoration volume p. 94-95).

२. Tantra is a union of Yoga and Bhoga.... The Vedantic yoga insists upon the withdrawal and aloofness of the conscious soul or Purusa from the world of nature.
(Shuddhanand Bharati's preface, Tantra Raj Tantra, Ganesh & Co. Madras 1954) :

३. देखिए, श्रीकण्ठाचार्य-शैवभाष्य २।२।३८, मनुस्मृति २।१ पर कुल्लूकभट्ट की टीका, कुलार्णवतन्त्र २।१४०।

४. तन्त्रशास्त्र के अन्तर्गत शाक्त मत में पशुभाव, वीरभाव और दिव्यभाव–यह तीन भाव हैं और इन तीन भावों के वेदाचार, वैष्णवाचार, शैवाचार, दक्षिणाचार, वामाचार, सिद्धान्ताचार और कौलाचार–यह सात आचार हैं।

है।[१] यहाँ यह कहना और समीचीन होगा कि जहाँ तन्त्र की वैदिकता के अनेक प्रमाण मिलते हैं,[२] वहाँ कुछ तन्त्र सम्प्रदाय ऐसे भी हैं जो वेदबाह्य हैं। इन वेदबाह्य तन्त्र-पद्धतियों में प्रायः साधक के लिए मद्य, मांस, मीन, मुद्रा और मैथुन के प्रयोग का समर्थन करने वाले कुलाचार[३] का विशेष रूप से उल्लेख किया जाता है, परन्तु तन्त्र-ग्रन्थों का सूक्ष्म अध्ययन करने पर यह सिद्ध हो जाता है कि मद्यादि की स्थिति बाह्य न होकर सूक्ष्म है।[४] यहाँ हमारे विवेचन का विषय तन्त्रशास्त्र की वैदिकता अथवा अवैदिकता का निर्णय न होकर तन्त्रदर्शन के शाक्त-सम्प्रदाय के अनुगत शक्त्यद्वैतवाद एवं वेदान्तिक अद्वैतवाद की तुलना करना है। परन्तु यह निःसंकोच कहा जा सकता है कि तन्त्रगत कर्मकाण्ड एवं ज्ञानकाण्ड का मूलाधार बहुत कुछ वैदिकदर्शन ही है।[५]

प्रायः बड़े-बड़े विद्वान् समालोचक तन्त्र से केवल शक्तिसम्प्रदाय का ही अर्थ ग्रहण करते हैं जो नितान्त अनुचित है। तन्त्रशास्त्र के, ब्राह्मणतन्त्र, बौद्धतन्त्र और जैनतन्त्र के रूप में तीन प्रधान भेद हैं। ब्राह्मण-तन्त्रों के भी पांचरात्र, शैवागम और शाक्तागम रूप से तीन भेद हैं।

शक्त्यद्वैतवाद के मूल तत्त्व शक्ति की प्राचीनता एवं प्रामाणिकता के विषय में यह कहना उचित ही होगा कि शक्ति का सिद्धान्त उतना ही प्राचीन है जितनी ऋग्वेदसंहिता। ऋग्वेदसंहिता के वागाम्भृणी सूक्त के अन्तर्गत वाग्देवी का जो उल्लेख किया गया है,[६] उसे शाक्त तंत्रों के महान् प्रासाद की भित्ति कहा जा सकता है। प्राचीन उपनिषदों में शक्ति को सर्वोच्च तथा संसार की पालनकर्त्री कहा गया है।[७] पुराणों में शक्ति का वर्णन चण्डी एवं अन्य विविध देवियों के रूप में मिलता है। सप्तशती के अन्तर्गत समस्त विद्याओं और स्त्रियों को भी देवी के ही भेद के रूप में चित्रित किया गया है।[८]

---

१. कुलार्णव और गन्धर्वतन्त्र के अनुसार मद्य का अर्थ बाह्य मदिरा न होकर ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्र-कमल से क्षारित सुधा है, जिसका पान साधक खेचरी मुद्रा के द्वारा करता है। कुलार्णवतन्त्र के अनुसार जो पुरुष पुण्य और पापरूपी पशुओं को ज्ञानरूपी खड्ग के द्वारा मारकर अपने मन को ब्रह्म में लीन करता है, वह मांसभोजी है। आगमसार के अनुसार जो साधक प्राणायाम के द्वारा श्वास-प्रश्वास को बन्द करके कुम्भक के द्वारा प्राणवायु को सुषुम्ना के भीतर ले जाता है, वही यथार्थ रूप से मत्स्य साधना करने वाला है। शरीरस्थ इडा तथा पिंगला (गंगा यमुना) में प्रवाहित होने वाले श्वास और-प्रश्वास ही दो मत्स्य हैं। विजयतन्त्र के अनुसार असत् संग के त्याग का नाम मुद्रा है। मैथुन सहस्रार में स्थित शिव तथा कुण्डलिनी या सुषुम्ना तथा प्राण के मिलन का नाम है।
२. Jha Commemoration Volume, p.96.
३. ऋग्वेद, सं. १०।१।२५।
४. छा० उ० ३।१२ तथा देखिए बृ० उ० ५।१४।
५. दुर्गा सप्तशती ११।५।
६. *D. G. Sen* : History of Bengali Language & Literature, p. 261.
७. E. R. E, V. p. 118, Article—Durga.
८. *Mahamahopadhyaya Har Prasad Shastri* : Modern Buddhism, p. 27.

शक्ति का यह मातृ-उपासना का रूप भी अत्यन्त प्राचीन है। आरम्भ में यह उपासना अर्द्धनारीश्वर के रूप में होती थी।[१] इसके अतिरिक्त शबर एवं पुलिन्द भी शक्ति के उपासक थे।[२] कतिपय विद्वानों का मत तो यह भी है कि शक्तिपूजा का विकास बौद्धधर्म के माध्यम से ही सम्पन्न हुआ था।[३] बौद्धधर्म के अन्तर्गत धर्म की पूजा स्त्री देवता के रूप में होती थी। बौद्धों के द्वारा आदि माता एवं बुद्ध-माता के रूप में स्त्री देवता की पूजा की जाती थी। आदिमाता समस्त तथागतों की माता समझी जाती थी।[४] इसके अतिरिक्त नेपाली बौद्धधर्म के अन्तर्गत हमें शाक्त तन्त्र की तरह देवी के कुमारी एवं माता आदि अनेक रूप मिलते हैं।[५]

## अद्वैतवादी का ब्रह्म और शक्त्यद्वैतवादी का शक्तितत्त्व

अद्वैतवाददर्शन के अनुसार ब्रह्म सर्वोच्च सत्य के रूप में स्वीकार किया गया है। अद्वैतवादी का यह ब्रह्म सत्, चित् एवं आनन्द स्वरूप है। शाक्त-दर्शन-पद्धति के अन्तर्गत ब्रह्म का स्थान शक्ति ने ग्रहण किया है। शाक्तदर्शन में शक्ति स्वयं ब्रह्मस्वरूपिणी है। इसके अतिरिक्त जिस प्रकार ब्रह्म सत्, चित् एवं आनन्द रूप है, उसी प्रकार शक्ति भी सच्चिदानन्द स्वरूपिणी है।[६] यदि कहा जाए कि शक्ति तो शक्तिमान् शिव में रहती है, अतः शक्ति ब्रह्मस्वरूपिणी किस प्रकार हो सकती है ? तो यह उचित नहीं है। क्योंकि शक्ति एवं शक्तिमान् में अभेद है।[७] अतः शक्ति ब्रह्मस्वरूपिणी है।[८] ब्रह्म एवं शक्ति दोनों ही जगत् के निमित्तकारण एवं उपादानकारण हैं। परन्तु दोनों की कारणता में यह विशेष अन्तर है कि ब्रह्म स्वयं निमित्तकारण एवं अपनी अनिर्वचनीय माया शक्ति के द्वारा उपादानकारण है और शक्त्यद्वैतवादी की शक्ति स्वयं ही उपादानकारण एवं निमित्त दोनों है। हाँ, यह शक्ति भी चित् शक्ति के रूप में निमित्तकारण एवं माया शक्ति के रूप में उपादानकारण है। इस प्रकार ब्रह्म की माया शक्ति एवं शक्त्यद्वैतवादी की शक्ति में अन्तर होने के कारण दोनों पद्धतियों के जगत् सम्बन्धी दृष्टिकोण में भी पर्याप्त भेद की स्थापना हो गई है। अतः हम यहाँ पहले अद्वैतवादी की माया शक्ति और शक्त्यद्वैतवादी की शक्ति की तुलनात्मक समीक्षा करेंगे और फिर जगत् की।

---

१. *Nical Macnical* : Indian Theism p. 183. (Oxford University Press)
२. Modern Buddhism, p. 127.
३. कुलचूडामणितन्त्र, १।१६।
४. सौन्दर्यलहरी, श्लोक, १, शारदातिलकतन्त्र, पृ० ३।
Mahamaya, Introduction, p. 5, The World As Power p. 76.,
५. It is Brahman then, for power (Shakti) & the possessor of power (Shaktiman) are one & the same, Wood Roffe, Shakti & Shakta p. 370.
६. To the Shakta Maya is the mother power-MAHAMAYA-who in herself (Svarupa) is econciousness and who by her maya appears to be unconcious. (MAHAMAYA, p. 100, F.N.)
७. बन्धमोक्षोपदेशादिव्यवहारोऽपि मायया। –मानसोल्लास, २।५६, अड्यार, मद्रास।
८. देखिए–J.N. Mazumdar's paper, The Philosophy, religious and social significance of the Tantra Shastra, July, 1915.

## अद्वैतवादी की माया और शक्त्यद्वैतवादी की शक्ति

अद्वैतवादी की माया अचित्, एवं सत् तथा असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय एवं मिथ्या है। इसके विपरीत शक्त्यद्वैतवाद के अनुरूप शक्ति, सत्-चित्–आनन्दरूपिणी माया ही अज्ञानी को जडवत् प्रतीत होती है।[1] वस्तुतः, वह अद्वैतवादी की माया की तरह जड एवं मिथ्या नहीं है। शक्त्यद्वैतवाद के अनुसार शक्ति विद्या एवं अविद्यारूपिणी है। अपनी अविद्याशक्ति के द्वारा ही शक्ति अपने विद्या रूप या चित् रूप को आच्छन्न कर लेती है। इस स्थल पर अद्वैतवाद और शक्त्यद्वैतवाद का यह अन्तर उल्लेखनीय है, कि अद्वैतवाद के मायावाद सिद्धान्त के अनुरूप मिथ्या एवं जड जगत् अध्यारोप के कारण सत्य प्रतीत होता है, जबकि शक्त्यद्वैतवाद के अन्तर्गत समस्त चित् रूप जगत् द्रष्टा को सत्य प्रतीत होता है। इस प्रकार अद्वैतवाद और शक्त्यद्वैतवाद के शक्तिसम्बन्धी सिद्धान्तों में अन्तर होने के कारण दोनों के जगत् सम्बन्धी दृष्टिकोण में भी भेद मिलता है। यहाँ दोनों सिद्धान्तों के अनुरूप जगत्सम्बन्धित विवेचन किया जायेगा।

## अद्वैतवादी और शक्त्यद्वैतवाद के अनुसार जगत् का स्वरूप

अद्वैतवाद के पोषक शांकरवेदान्त के अन्तर्गत प्रातिभासिक, व्यावहारिक एवं पारमार्थिक रूप से तीन प्रकार की सत्ताएँ स्वीकार की गई हैं। प्रातिभासिक सत्ता का उदाहरण शुक्ति में भासित रजत, व्यावहारिक सत्ता का उदाहरण मायिक जगत् और पारमार्थिक सत्ता का यह **मौलिक भेद** द्रष्टव्य है कि अद्वैतवाद सिद्धान्त के अनुसार बन्धन और मोक्ष का विचार पारमार्थिक न होकर व्यावहारिक एवं मायिक है।[2] परमार्थतः, आत्मा शुद्ध एवं मुक्त है। समस्त बन्धन अज्ञानजन्य हैं। बन्धन और मोक्ष की चर्चा ठीक वैसी ही है, जैसे कि किसी वन्ध्या स्त्री का पुत्र खोजने पर उसका दुःख शान्त करने के लिए अनेक प्रकार की सान्त्वनाएँ दी जाय।[3] परन्तु अद्वैतवादी की उपर्युक्त विचारदृष्टि के विपरीत शक्त्यद्वैतवाद के अन्तर्गत बन्धन एवं मोक्ष का प्रश्न व्यावहारिक अथवा काल्पनिक न होकर पूर्णतया तात्त्विक है।

---

१. साधको ब्रह्मरूपी स्याद् ब्रह्मज्ञानप्रसादतः। रूद्रयामल–Jha Commemoration Volume, p. 96 से उद्धृत; तथा देखिए–बलदेव उपाध्याय : भारतीय दर्शन पृ० ५१३।

२. जीवः शिवः शिवो जीवः स जीवः केवलः शिवः।–कुलार्णवतन्त्र ६।१२।

३. ऐक्यं जीवात्मनोराहुः योगं योगविशारदाः।–कुलार्णव तन्त्र ६।३०।

४. यावन्न क्षीयते कर्म शुभं वाऽशुभमेववा।
तावन्नजायते मोक्षो नृणां कल्पशतैरपि।।–महानिर्वाणतन्त्र १४।१०६।
तथा देखिए–महानिर्वाणतन्त्र १४।१११।

५. देखिए–गीताभाष्य १२।१७, स्वच्छेषु प्रतिबिम्बवत् (आत्मबोध)।
ज्ञानं तत्वविचारेण निष्कामेणापिकर्मणा।
जायते क्षीणतमसां विदुषां निर्मलास्यनाम् ।।–महानिर्वाणतन्त्र १४।११२।

६. देहान्ते शाश्वती मुक्तिरिति शंकरभाषितम्।
—Jha Commemoration Volume, p. 96 से उद्धृत

शक्त्यद्वैतवाद के मतानुसार बन्धन, मोक्ष और जगत्, सत्यरूप हैं। बन्धन और मोक्ष की दात्री, शक्ति है। साधक साधना के द्वारा मुक्ति प्राप्त करता है।

दोनों पद्धतियों के सिद्धान्तों के बन्धनसम्बन्धी विचारों का यह सूक्ष्म अन्तर देखने योग्य है कि अद्वैतवाद के अनुसार जीव अविद्या के कारण मिथ्या जगत् को सत्य समझकर जगत् के ममत्वादि बन्धन में फँस जाता है, और शक्त्यद्वैतवादी के मतानुरूप जीव जगत् के वास्तविक रूप–चित् रूप का साक्षात्कार न करके उसे अचित् (जड) समझकर जगत् के जडबन्धनों में फँसता है। अन्ततोगत्वा अद्वैतवादी एवं शक्त्यद्वैतवादी दोनों ही के विचार 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' के रूप में पर्यवसित होते हैं। अद्वैतवाद के अनुसार मुक्त जीव स्वयं ब्रह्मरूप हो जाता है और शक्त्यद्वैतवाद के अनुसार साधक स्वयं शक्तिरूप हो जाता है।[१]

मुक्ति की उपलब्धि में ज्ञान की प्रक्रिया अद्वैतवादी एवं शक्त्यद्वैतवादी दोनों की दृष्टि में समान ही है। अद्वैतवाद-सिद्धान्त के अनुसार जीव स्वरूपतः ब्रह्म ही है, उसकी जीवसंज्ञा अविद्याजन्य है। शक्त्यद्वैतवाद के अन्तर्गत भी जीव को शिव रूप बतलाया गया है।[२] अद्वैतवाददर्शन के अन्तर्गत जीव और परमात्मा के ऐक्यज्ञान के द्वारा मुक्ति की प्राप्ति बतलायी गई है। इसी प्रकार शक्त्यद्वैतवाददर्शन के अन्तर्गत भी जीव और आत्मा के ऐक्यरूप योग का समर्थन मिलता है।[३] इसके अतिरिक्त अद्वैतवाद-दर्शन के अन्तर्गत जिस प्रकार मुमुक्षु के लिए शुभाशुभ कर्म का त्याग एवं ज्ञान अनिवार्य साधन के रूप में बतलाए गए हैं, उसी प्रकार शाक्तदर्शन में भी उनका महत्त्व स्वीकार किया गया है।[४] अद्वैतवादी शंकराचार्य ने जैसे निर्मल अन्तःकरण वालों को मोक्ष का पात्र बतलाया है, उसी प्रकार शाक्तदर्शन में भी जिनका अज्ञान क्षीण हो गया है, ऐसे निर्मल अन्तःकरण वाले ज्ञानियों को ही मुक्ति का भाजन कहा है।[५] इस प्रकार शक्त्यद्वैतवादी के ज्ञानपक्ष पर शांकर अद्वैतवाद का पूर्ण प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। यह प्रभाव इससे और सिद्ध होता है कि शाक्त मत में विदेहमुक्ति को स्वीकार करते हुए शंकराचार्य के मत का संकेत भी दिया गया है।[६]

---

१. साधको ब्रह्मरूपी स्याद् ब्रह्मज्ञानप्रसादतः। रुद्रयामल–Jha Commemoration Volume, p. 96··· से उद्धृत; तथा देखिए–बलदेव उपाध्याय : भारतीय दर्शन पृ० ५१३।

२. जीवः शिवः शिवो जीवः स जीवः केवलः शिवः।–कुलार्णवतन्त्र ९।१२।

३. ऐक्यं जीवात्मनोराहुः योगं योगविशारदाः।–कुलार्णव तन्त्र ९।३०।

४. यावन्न क्षीयते कर्म शुभं वाऽशुभमेववा।
तावन्नजायते मोक्षो नृणां कल्पशतैरपि।।–महानिर्वाणतन्त्र १४।१०९।
तथा देखिए–महानिर्वाणतन्त्र १४।१११।

५. देखिए–गीताभाष्य १२।१७, स्वच्छेषु प्रतिबिम्बवत् (आत्मबोध)।
ज्ञानं तत्वविचारेण निष्कामेणापिकर्मणा।
जायते क्षीणतमसां विदुषां निर्मलात्स्यनाम्।।–महानिर्वाणतन्त्र १४।११२।

६. देहान्ते शाश्वती मुक्तिरिति शंकरभाषितम्।
—Jha Commemoration Volume, p. 96 से उद्धृत

ऊपर किए गए विवेचन के अनुसार हमें वेदान्तिक अद्वैतवाद एवं शक्त्यद्वैतवाद के सिद्धान्तों में भेद एवं अभेद दोनों मिले हैं। इसके अतिरिक्त शाक्ततन्त्र के दार्शनिक सिद्धान्त को शक्त्यद्वैतवाद के रूप में ग्रहण करने पर कुछ ऐसी समस्याएँ रह जाती हैं जो अनुत्तरित हैं। यहाँ, उनका निरूपण उपयुक्त होगा।

## शक्त्यद्वैतवाद की कुछ समस्याएँ

शक्त्यद्वैतवाद नामक दार्शनिक सिद्धान्त का प्रतिपादन शाक्त तन्त्रों का प्रमुख विषय नहीं है। यह तो शाक्त तन्त्रों के दार्शनिक दृष्टि से किए गए समालोचन का फल है, कि उनमें शक्त्यद्वैतवाद नामक दार्शनिक सिद्धान्त का विकास मिलता है। परन्तु शाक्त तन्त्रों में शक्त्यद्वैतवाद नाम के दार्शनिक सिद्धान्त को स्वीकार करने में कुछ ऐसी समस्याएँ रह जाती हैं, जिनका उत्तर शाक्त तन्त्रों के अन्तर्गत अप्राप्त है। शाक्त तन्त्रों का उद्देश्य किसी दार्शनिक सिद्धान्त की स्थापना न होने के कारण, शक्त्यद्वैतवाद की इन समस्याओं को तन्त्रशास्त्र का दोष नहीं कहा जा सकता। शक्त्यद्वैतवाद की ये समस्याएँ अधोलिखित हैं–

(१) शक्त्यद्वैतवादी ने एक ही शक्ति के चित्शक्ति और जड्शक्ति[1] या विद्यामूर्त्ति और अविद्यामूर्त्ति के रूप में जो भेद बतलाए हैं, वे अद्वैतवाद की स्थापना में बाधक हैं।

(२) शक्ति के विद्यामूर्ति और अविद्यामूर्ति ये दो भेद मानने पर यह शंका स्वाभाविक है कि अविद्यामूर्ति परमार्थ सत्य है अथवा परिवर्तनशील है। यदि इसे परिवर्तनशील माना जाएगा तो यह नितान्त असमीचीन हैं, क्योंकि शक्ति, जो परमात्मस्वरूप है, उसे परिवर्तनशील कैसे माना जा सकता है ? इसके विपरीत यदि कहा जाय, कि अविद्यामूर्ति परमार्थ सत्य है तो यह भी असंगत है, क्योंकि अविद्यामूर्त्ति को परमार्थसत्य के रूप में स्वीकार कर लेने पर तो मोक्ष का प्रश्न ही नहीं उपस्थित होता। इस प्रकार शाक्त मत की अविद्यामूर्ति की कल्पना पूर्णतया शक्त्यद्वैतवाद की विरोधिनी है।

(३) शक्त्यद्वैतवादी का कथन है, कि शुद्ध चित्शक्ति अपने चित् रूप को आच्छन्न कर लेती है, और द्रष्टा को अचित् रूप में दिखाई पड़ती है। परन्तु शक्त्यद्वैतवाद के अन्तर्गत शक्ति के अपने चित् रूप को आच्छन्न करने का कारण स्पष्ट नहीं है।

शक्त्यद्वैतवादी समालोचकों ने शाक्तमतसम्मत प्रकृति एवं विकृति के एकत्व को, द्वैत तथा अद्वैत मत के पक्षपातियों के महान् द्वन्द्व को निवारण करने वाली प्रमुख देन के रूप में माना है।[2] इन शाक्तमतानुयायी समालोचकों का विचार है कि जगत् प्रकृति शक्ति का विकार होने के कारण सत्य है। अतः शाक्त मत के अनुसार द्वैत भी है और अद्वैत भी। द्वैत, इसलिए है, कि जगत् के समस्त दृश्यमान पदार्थ सत्य हैं, और अद्वैत इसलिए है कि चित् शक्ति का अस्तित्व सर्वत्र एवं सर्वदा है। परन्तु यहाँ, यह कहना उपयुक्त होगा, कि शाक्तसम्प्रदाय उक्त सिद्धान्त की स्थापना में सफल नहीं हो सका है।

---

१. ललितासहस्रनाम, १४१।

२. *Shiv Chandra Bhattacharya* : Principle of Tantra, Ganesh & Co. Madras, p. 200.

मूलतया ब्रह्मरूपिणी चित् शक्ति से विकार की उत्पत्ति की कल्पना ही निरर्थक है। जहाँ तक साधना पक्ष की बात है, वहाँ न द्वैत सहायक है और न अद्वैत ही। कुलार्णवतन्त्र में शिव ने स्वयं कहा है कि कुछ द्वैत और कुछ अद्वैत प्रिय हैं, परन्तु ये दोनों ही मेरे वास्तविक स्वरूप को नहीं समझते, जो द्वैताद्वैतविवर्जित है।

तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में कलियुग में तान्त्रिक उपासना का विशेष महत्त्व बतलाया गया है। कहीं-कहीं तो यह भी कह दिया है, कि कलियुग में बिना आगममार्ग के गति ही नहीं है। कलियुग अन्य युगों की अपेक्षा पाप एवं अनाचार का युग है। ऐसे युग में ज्ञान के द्वारा मुक्ति की उपलब्धि अत्यन्त दुःसाध्य है। इसीलिए तन्त्र ग्रन्थों में, तान्त्रिक उपासना का कलियुग में विशेष महत्त्व बतलाया गया है। तन्त्रशास्त्र की शाक्त आराधना का विषय पारलौकिक होने के साथ-साथ लौकिक भी है। इस शास्त्र की इससे अधिक लौकिकता और क्या हो सकती है, कि इसमें मैथुन भी आराधना का अंग है। शाक्त-मत के अन्तर्गत, स्त्रीपूजा के समर्थकों का विचार है, कि जिस प्रकार रंगरेज रंग के द्वारा किसी वस्त्र के वर्णचिह्नों को दूर कर देता है, उसी प्रकार सम्भोगादि 'विषस्य विषमौषधम्' के अनुसार साधक की वृत्ति को शुद्ध करने में समर्थ होते हैं। अतः यह निःसंकोच रूप से स्वीकार किया जा सकता है, कि तन्त्र-मत की स्त्री-उपासना या शक्ति-उपासना के कारण, शाक्तसाधना ज्ञानपुष्ट अद्वैतसाधना की अपेक्षा अधिक सरल है। किसी-किसी समालोचक ने तो स्त्री-उपासना से सम्बन्धित कोमलता को ही शाक्त आराधना के प्रचार-प्रसार का प्रधान कारण माना है।[१]

शक्तिसिद्धान्त के विषय में, यह तथ्य विशेष रूप से विचारणीय है, कि निःसन्देह रूप से शक्ति-सिद्धान्त के सूत्र, यों तो ऋग्वेदकाल से ही प्राप्त होते हैं, किन्तु ऋग्वेद से गृह्यसूत्रों के समय तक शक्ति का स्वतन्त्र एवं सर्वातिशायिनी एवं असुर-विघातिनी शक्ति के रूप में विकास नहीं मिलता। गृह्यसूत्रों तक शक्ति, भवानी, रुद्राणी एवं उमा के रूपों में रुद्र-शिव की पत्नी के रूप में चित्रित हुई है। शक्ति का स्वतन्त्र एवं सर्वोच्च तथा शत्रुविघातिनी शक्ति के रूप में विकास महाभारत में उस स्थल पर देखने को मिलता है, जब श्रीकृष्ण अर्जुन को, शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने के लिए दुर्गा की उपासना का परामर्श देते हैं,[२] एवं अर्जुन, देवी, दुर्गा से युद्ध में विजय प्राप्त करने के लिए प्रार्थना करते हैं। यहाँ, यह तथ्य विशेष रूप से उल्लेखनीय है, कि दुर्गा कुमारिका हैं, ये रुद्र-शिव की पत्नी नहीं हैं। महाभारत में देवी के काली-कापाली, चण्डी, कात्यायनी (कात्यों की देवी) कराला, विजया, कौशिकी (कौशिकी ब्राह्मणों की देवी) एवं उमा, कान्तारवासिनी, महिषासुरमर्दिनी (विन्ध्यवासिनी) आदि रूप मिलते हैं। पुराणों में, विशेष कर, मार्कण्डेयपुराण में तो, देवी के अम्बिका, चामुण्डा (चण्डमुण्डविनाशिनी) आदि अनेक नाम मिलते हैं। असुरों का वध करने के कारण, देवी का शक्ति के रूप में चित्रण करते हुए उन्हें ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, नारसिंही एवं ऐन्द्री इन सात नामों से सम्बोधित किया गया है। यह उल्लेखनीय है कि शक्ति के उपर्युक्त एवं अन्य जो रूप मिलते हैं, वे यद्यपि एक ही शक्ति के अनेक

---

१. S.K. Balvalkar & Ranade, History of Indian Philosophy, Vol. VXX, p. 5.

२. महाभारत, भीष्म पर्व, २३ अध्याय

रूप हैं,[1] किन्तु शक्ति के इन नामों के मूल में उनके कार्यकलाप की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि भी वर्तमान है। इसके अतिरिक्त मनोरथ के अनुसार भी देवी के स्वरूप का चित्रण पुराणों में मिलता है। उदाहरणार्थ, केशों की रक्षा की प्रार्थना करते हुए, देवी को "ऊर्ध्वकेशिनी" कहा गया है[2]।

संक्षेप में, देव्युपासना के तीन रूप प्राप्त होते हैं। प्रथम रूप, देवी का कोमल रूप है। यह उमा का रूप है। द्वितीय रूप, देवी का भयंकर रूप है। जिसमें, काली, महिषासुरमर्दिनी आदि रूप आते हैं।

## आनन्दभैरवी, त्रिपुरसुन्दरी एवं ललिता

आनन्दभैरवी, त्रिपुरसुन्दरी एवं ललिता एक ही देवी-शक्ति के नाम हैं। इनमें, अत्यन्त प्रसिद्ध नाम त्रिपुर-सुन्दरी है। आनन्दभैरव शिव का ही नाम है, अत एव आनन्दभैरवी शिवपत्नी के रूप में वर्णित हुई हैं। आनन्दभैरव शिव उन नौ व्यूहों की आत्मा हैं, जिनसे संसार की उत्पत्ति होती है। ये नौ व्यूह, कालव्यूह, कुलव्यूह, ज्ञानव्यूह एवं चित्तव्यूह आदि हैं। आनन्दभैरव शिव, शक्ति, आनन्दभैरवी की भी आत्मा हैं, अतः आनन्दभैरवी भी नौव्यूहों की आत्मा ही हैं। इस प्रकार वस्तुतः शिव एवं शक्ति दोनों, एक ही हैं। जब शिव एवं शक्ति में सामरस्य की स्थिति आती है, तो सृष्टि होती है। परञ्च सृष्टि की प्रक्रिया में शक्ति आनन्दभैरवी का प्राधान्य होता है, एवं संहार की प्रक्रिया में आनन्दभैरव शिव का।[3] त्रिपुरासिद्धान्त के अन्तर्गत शिव, कामेश्वर एवं शक्ति कामेश्वरी हैं। कामेश्वर एवं कामेश्वरी का सामरस्य ही त्रिपुरसुन्दरी है। त्रिपुरसुन्दरी सच्चिदानन्दस्वरूपिणी 'ललिता' हैं। सौन्दर्य-लहरी के अन्तर्गत त्रिपुरसुन्दरी का सौन्दर्यवर्णन बोध्य है। एवञ्च ललितासहस्रनाम में ललिताम्बिका का कलात्मक स्वरूप द्रष्टव्य है। इन ग्रन्थों में त्रिपुरसुन्दरी एवं ललिता के मातृसौन्दर्य का रहस्यभय निरूपण है, जिसे शक्ति-उपासना के साधक ही समझ सकते हैं। जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, चन्द्रमा की भी नित्य षोडश कलाएँ हैं, इसीलिए इन्हें 'षोडशी' भी कहते हैं। प्रथम से पन्द्रह तक की कलाएँ परिवर्तित होती रहती हैं, यही 'पञ्चदशी' का स्वरूप है। शाक्तसाधना के अन्तर्गत षोडशी एवं पञ्चदशी की साधना के पृथक्-पृथक् मन्त्र हैं, जो परमसिद्धि के दायक हैं। षोडशी त्रिपुरसुन्दरी साधकों के समक्ष सदा षोडशबर्षीया सुन्दरी के रूप में आराध्य हैं। षोडशी, त्रिपुरसुन्दरी एवं ललिता एक ही हैं, जो सौन्दर्य एवं आनन्द की अधिष्ठानस्वरूपिणी हैं। सौन्दर्यलहरी एवं आनन्दलहरी के अन्तर्गत इसी सौन्दर्यानन्द का दिव्य निरूपण वर्त्तमान है। षोडशी त्रिपुरसुन्दरी की साधना 'श्रीचक्र' की अराधना से सम्पन्न होती है, अतः यहाँ श्रीचक्र के सम्बन्ध में विचार करना भी अपेक्षित है।

## श्रीचक्र

त्रिपुरसुन्दरी अथवा ललिता मातृशक्ति की उपासना श्रीचक्र नामक यन्त्र के द्वारा करने का

---

१. एकैवाडंह जगत्यत्र द्वितीय का ममापरा। मा. पु.

२. केशांश्चैवोर्ध्वकेशिनी, दुर्गासप्तशती कवच, ३३, तथा छायां छत्रेश्वरी तथा दु. स., कवच ३६, आदि।

३. देखें, सौन्दर्य लहरी ३४, पर लक्ष्मीघर की टीका। (मैसूरसंस्करण)

विधान है। आजकल श्रीचक्र ताम्रपत्र एवं स्फटिक पर बनाया जाता है। काशी में श्रीचक्र का निर्माण करने वाले कुछ लोग आज भी हैं। ब्रह्माण्डपुराण के अन्तर्गत श्रीपुर के नाम से ललिता के धाम का वर्णन है। ब्रह्माण्डपुराण के अनुसार श्रीपुर के मध्य में चिन्तामणि नामक गृह है, जो ललिता का प्रासाद है। इस प्रासाद की २५ शाखाओं में देवी-देवता निवास करते हैं।[1] प्रासाद का आकार कमल के सदृश है। प्रासाद के मध्य में बिन्दुपीठ शोभित है, जो ललिता महाशक्ति का सिंहासन है। यह सिंहासन, दिव्यपीठ, महापीठ, श्रीपीठ एवं आनन्दपीठ के नाम से भी विदित है। बिन्दुपीठ (सिंहासन) में एक पर्यङ्क वर्त्तमान है, जिसके ब्रह्मा, विष्णु, महेश एवं ईश्वर, ये चार पाए हैं। सदाशिव शय्या के फलक के रूप में विराजित हैं। इसी पर्यङ्क पर कामेश्वर शिव एवं कामेश्वरी ललिता गाढालिंगन में बद्ध रहते हैं। श्रीचक्र यन्त्र में यही समग्र रूप चित्रित रहता है।[2]

## त्रिपुरसुन्दरी की दीक्षा

त्रिपुरसुन्दरी की दीक्षा की तीन पद्धतियाँ हैं। प्रथम पद्धति के अनुसार साधक अपने चित्त को पूर्णतया देवी पर केन्द्रित करता है, जो महापद्मवन में विराजमान शिव के अङ्क में शोभित हैं। दूसरी पद्धति श्रीचक्रपूजा की है, जो एक प्रकार का बाह्य योग है। तीसरी दीक्षा-पद्धति के अन्तर्गत त्रिपुरसुन्दरी से सम्बन्धित सिद्धान्तों का अनुशीलन-अध्ययन एवं ज्ञान आता है।

## शाक्तों का कौलमार्ग

शाक्तों के कौलमार्ग का प्रामाणिक ग्रन्थ परात्रिंशिका है। परात्रिंशिका पर प्रत्यभिज्ञादर्शन के विद्वान् सोमानन्द ने टीका लिखी है, जिसके अन्तर्गत कौल मत का प्रतिपादन किया गया है। कौलमत के अनुसार शाम्भवसाधना के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति होती है। वैसे, कौलमत के प्रस्थापक मत्स्येन्द्रनाथ (३०० ई.) अथवा मीननाथ माने जाते हैं।

कौलदर्शन का अर्थ कुलसम्बन्धी दर्शन है, एवं कुल शब्द का अर्थ, शिव एवं शक्ति का सामरस्यरूप संयोग है। तन्त्रालोक के अन्तर्गत 'कुल' की परिभाषा का विशद निरूपण है[3] तथा सोमानन्द ने शिवदृष्टि के अन्तर्गत प्रत्यभिज्ञादर्शन का प्रतिपादन किया है।

## शाम्भवदर्शन

शाम्भवदर्शन शाक्त उपासना का आध्यात्मिक स्वरूप है। शाम्भवदर्शन के अन्तर्गत शम्भु (शिव) एवं शक्ति मूलतत्त्व हैं। प्रकाशस्वरूप शिव, विमर्श अथवा स्फूर्तिस्वरूपिणी शक्ति में प्रवेश करते हैं, तथा

---

१. ब्रह्माण्डपुराण, चतुर्थखण्ड, ३०-३८ अध्याय।

२. शिवाकारे मञ्चे परमशिवपर्यङ्कनिलयाम्।
भजन्ति त्वां धन्याः कतिचन चिदानन्दलहरीम्।। सौ. ल. ८ तथा इस पर देखें, लक्ष्मीधर की टीका (मैसूर संस्करण १८५३)।

३. कुले शिवशक्त्यात्मनि, परात्रिंशिका, ३६।

बिन्दु का रूप ग्रहण करते हैं। इसी प्रकार शक्ति शिव में प्रवेश करती है। इसी स्थिति में, बिन्दु का विकास होकर उससे स्त्रीतत्त्व के रूप में नाद की उत्पत्ति होती है। इस नादबिन्दु से एक समन्वित बिन्दु रूप की उत्पत्ति होती है। यह बिन्दुतत्त्व स्त्री एवं पुरुष की शक्ति का द्योतक है, एवञ्च यही काम है। इसके अतिरिक्त दो बिन्दु, श्वेत एवं रक्त क्रमशः पुरुष एवं स्त्री तत्त्व के बोधक हैं। इनसे 'कला' की उत्पत्ति होती है। इसके पश्चात् समन्वित बिन्दु एवं श्वेत तथा रक्त बिन्दु से कामकला की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार शाम्भवदर्शन के अन्तर्गत शक्तिचतुष्टय का संयोग होता है, जो इस प्रकार है–

१. प्रथम शक्ति मूल बिन्दु (शिव-शक्ति-स्वरूप) का आह्वन स्वरूप है तथा जगत् का उपादान-कारण है।

२. दूसरी शक्ति नाद है, जिस पर बिन्दु का विकास निर्भर है, जैसा कि ऊपर कहा गया है।

३. तृतीय शक्ति पुरुष का श्वेत बिन्दु है, जो स्वयं अकेला सृष्टि की उत्पत्ति में सक्षम है।

४. चतुर्थ शक्ति स्त्री का रक्त बिन्दु है, जिसमें पुरुष बिन्दु, उत्पन्न करने की क्षमता प्रदान करता है।

जब उपर्युक्त चारों शक्तियों का काम के रूप में संयोग होता है,[1] तो शब्दार्थस्वरूपिणी सृष्टि की उत्पत्ति होती है। जिसमें यह चित्र-विचित्र विश्व उत्पन्न होता है, तथा जिसमें अस्त होता है, एवं जो शिव शक्ति से ऊर्ध्वतम है, वह परतत्त्व रूप कुल है। कौलमत का आधार यही कुल है[2] यह कहना अपेक्षित है कि कौलमत के अन्तर्गत आचार-विचार की गरिमा का निर्वाह नहीं है। इसीलिए तन्त्रालोक में कहा है–

**वेदादिभ्यः परं शैवं शैवाद् वामं च दक्षिणम्।**
**दक्षिणाच्च परं कौलं कौलात् परतरं नहि ।।**

कौलमार्ग को 'ऊर्ध्वाम्नाय' भी कहते हैं। इसके ऊर्ध्वाम्नाय नाम के दो कारण हैं। एक तो यह, कि यह पञ्चमुख शिव के ऊर्ध्वमुख से उत्पन्न होने वाले तन्त्र पर आश्रित है, तथा दूसरा कारण यह है, कि समस्त धर्मों में ऊर्ध्व होने के कारण इसे ऊर्ध्वाम्नाय कहते हैं।[3]

कौलमार्ग के सम्बन्ध में यह विषय विशेष रूप से विचारणीय है, कि क्या इस मत में मद्य-मांसादि का आहार उचित है। वस्तुतः, कुलार्णवतन्त्र के अनुसार कौलसाधक के लिए इस प्रकार का

१. विशेष देखें, R.G. Bhandarkar, Report on the search for sanskrit Manuscripts (1983-84), pp. 89-891.

२. यत्रोदितमिदं चित्रं विश्वं यत्रास्तमेतिच।
तत् कुलं विद्धि सर्वज्ञ शिवशक्तिविवर्जितम् ।।
–तन्त्रालोक, भाग २, टी० ६५।

३. ऊर्ध्वत्वात् सर्वधर्माणामूर्ध्वाम्नायः प्रशास्यते।
ऊर्ध्वं नयत्यधःस्थं चेत्यूर्ध्वाम्नाय इति स्मृतः ।। कुलार्णवतन्त्र, ३।१८।

आहार निषिद्ध ही कहा जाएगा। किन्तु कौलमार्ग के ग्रन्थों में, पञ्च मका मद्य, मांस, मीन, मुद्रा एवं मैथुन का सेवन बतलाया गया है। जैसा कि इस प्रकरण के आरम्भ में ही कहा जा चुका है, मद्य आदि का आध्यात्मिक अर्थ ग्रहण करना चाहिए। निदर्शनार्थ, मद्य का अर्थ मदिरा न होकर, ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्रकमल से क्षरित सुधारस है।

## कौलसाहित्य

कौलतन्त्र का विशाल साहित्य उपलब्ध होता है। कौलतन्त्रसाहित्य के अन्तर्गत आगमसाहित्य प्रधान है। आगमसाहित्य में सिद्धयोगीश्वरीतन्त्र, रुद्रयामल, कुलार्णवतन्त्र, ज्ञानार्णवतन्त्र, नित्याषोडशिकार्णव एवं सौन्दर्यलहरी प्रमुख ग्रन्थ हैं। कौलसाहित्यविषयक टीकाग्रन्थों में, जयरथविवरण, भास्कररायरचित सेतुबन्ध, शिवानन्दरचित ऋजुविमर्शिनी एवं विद्यानन्दरचित अर्थरत्नावली विशेषरूप से उल्लेखनीय हैं। यों तो, कौलमतानुयायी, न्यूनाधिक समस्त भारतवर्ष में रहे हैं, किन्तु काश्मीर एवं केरल में कौलमत की विशेष परम्पराएँ प्राप्त होती हैं। काश्मीर में शंकरराशि एवं ईश्वरशिव, ये दो आचार्य कौलमत के विशेष अनुसर्त्ता एवं प्रसारक हुए हैं।

कौलसाहित्य निर्माताओं में, भास्करराय, (१६००–१६६०ई.) जिनका उल्लेख ऊपर भी किया गया है, विशिष्ट कौल हैं। इनके पिता का नाम गम्भीरराय था। भास्करराय का ललितासहस्रनामभाष्य अत्यन्त प्रसिद्ध है। इस प्रकार कौलशाक्तदर्शनविषयक प्रचुर साहित्यराशि उपलब्ध होती है।

## शाक्तसाधना के केन्द्र एवं शाक्ततन्त्र के आचार्य

जैसा कि अभी तक देखा जा चुका है, शाक्त साधना के अन्तर्गत श्रीविद्या एवं कौलसाधना परम विशिष्ट हैं। इनमें, श्रीविद्या के केन्द्र काश्मीर एवं काञ्ची हैं। काञ्ची में कामाक्षी का विशिष्ट पीठ है। इसके अतिरिक्त वहाँ अनेक, जैन-बौद्ध एवं शैव-मन्दिर भी हैं। कौल साधना का विशेष केन्द्र कामाख्या है।

शाक्तसाधना के अनेक सिद्धान्तों का निरूपण एवं प्रतिपादन कौलोपनिषद्, त्रिपुरामतोपनिषद्, अरुणोपनिषद्, नादबिन्दूपनिषद्, कालिकोपनिषद् एवं तारा उपनिषद् में भी प्राप्त है।

दत्तात्रेय ने अपने ग्रन्थ, अष्टादशसाहस्रीदत्तसंहिता में त्रिपुरारहस्य का उद्घाटन किया है। परशुराम ने इसका संक्षिप्त एवं अपेक्षाकृत सरल रूप प्रस्तुत किया है, एवं परशुराम के संक्षिप्त ग्रन्थ को हारितायन सुमेधा ने परशुरामकल्पसूत्र के अन्तर्गत प्रस्तुत किया है। शाक्त-साहित्य में, अगस्त्यरचित शक्तिसूत्र का नाम विशेष रूप से उल्लेख योग्य है। इसमें एक सौ ग्यारह सूत्र हैं। इसका प्रकार एवं पद्धति ब्रह्मसूत्र की ही है। जहाँ, ब्रह्मसूत्र का प्रथमसूत्र, 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' है, वहाँ शक्तिसूत्र का प्रथम सूत्र, 'अथातो शक्तिजिज्ञासा' है। दुर्वासा ने भी शाक्तसूत्रों का प्रणयन किया था, किन्तु ये अनुपलब्ध हैं। दुर्वासारचित शक्तिमहिम्नस्तोत्र मिलता है, जो शिवमहिम्नस्तोत्र की प्रणाली पर विरचित है।

शंकराचार्य के परमगुरु गौडपादाचार्य भी परम शाक्त थे। इनके द्वारा प्रणीत सुभगोदयस्तोत्र एवं श्रीविद्यारत्नसूत्र प्राप्त होते हैं। गौडपाद श्रीविद्या के उपासक थे। शाक्तसाहित्य के क्षेत्र में, शंकराचार्य

का भी अत्यन्त उल्लेखनीय योगदान है। शंकराचार्यप्रणीत सौन्दर्यलहरी एवं ललिता-त्रिशतीभाष्य, अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हैं। सौन्दर्यलहरी की ३५ टीकाएँ हैं। कैवल्याश्रम, नरसिंह, अच्युतानन्द एवं कामेश्वरसूरि सौन्दर्यलहरी के विशेष टीकाकार हैं। लक्ष्मीधर प्रणीत सौन्दर्यलहरी की टीका विशिष्ट है। पुण्यानन्द का काम-कलाविलास भी शाक्तसाधना का एक विशेष ग्रन्थ है, जिस पर नटनानन्द ने चिद्वल्ली नाम्नी टीका का प्रणयन किया है। वामकेश्वरतन्त्र पर अमृतानन्दनाथ की योगिनीहृदय नाम्नी टीका भी शाक्त-साधना का एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। किन्तु यह टीका अपूर्ण है। शाक्तसाधनासाहित्य के प्रणेताओं में भास्करराय (१८००ई.) शिरोमणि हैं। इन्होंने अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का प्रणयन किया है, जिनमें वरिवस्यारहस्य, ललितासहस्रनामभाष्य, सौभाग्यभास्कर, नित्याषोडशिकार्णव की टीका सेतुबन्ध, दुर्गासप्तशती की टीका गुप्तवती एवं कालोपनिषद् त्रिपुरोपनिषद् तथा भावनोपनिषद् की टीकाएँ विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। उमानन्दराय ने जो भास्करराय के शिष्य थे, नित्योत्सव एवं रामेश्वरसूरि ने परशुरामकल्पसूत्र की टीका सौभाग्यसुधोदय का प्रणयन किया था। पूर्णानन्द (१५००–१६००ई.) भी कौलमार्ग के एक विशिष्ट आचार्य थे। इन्होंने श्री तत्त्वचिन्तामणि नामक एक विशिष्ट ग्रन्थ का प्रणयन किया था। पूर्णानन्दरचित ग्रन्थों में श्यामारहस्य, शक्तिक्रम एवं तत्त्वानन्दतरङ्गिणी भी प्रमुख रूप से निर्देश करने योग्य हैं। इसके अतिरिक्त सदानन्दप्रणीत, ईशावास्योपनिषद् का भाष्य, एवं सर्वानन्दप्रणीत सर्वोल्लास, शाक्तसाधना का एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

## निष्कर्ष-सूत्र

यदि देखा जाय तो रुद्र-शिव की विचारधारा का महत्त्व विष्णु की अपेक्षा अधिक प्राचीन है। वेदों, उपनिषदों एवं पुराणों में शिव के अनेक रूप मिलते हैं। ऋग्वेद के शिव, यदि ब्रह्मस्वरूप एवं सर्वोच्च शक्ति के रूप में वर्णित हैं, तो यजुर्वेद के शिव सर्वलोकहितकारी महादेव हैं, जो 'औषधानां पतिः' आदि अनेक रूपों में लोकमंगल का विधान करते हैं। माण्डूक्योपनिषद् का तुरीय अद्वैत तत्त्व भी मङ्गलस्वरूप शिव ही है : "शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते"। श्वेताश्वतरोपनिषद् के अन्तर्गत शिव महेश्वर–'महादेव' रूप में वर्णित हुए हैं। पुराणों में शैव, पाशुपत, कालदमन एवं कापालिक का स्पष्ट उल्लेख मिलता है। किन्तु शिवलिंग की उपासना का स्पष्ट उल्लेख महाभारत में ही मिलता है। वीरशैव लिंगायत सम्प्रदाय भी शैवदर्शन का एक महत्त्वपूर्ण सम्प्रदाय है, जिसके अनुयायी गले या भुजा में शिवलिंग धारण करते हैं। वीरशैव मत के अनुयायी विशेषतः कर्नाटक में पाए जाते हैं। यह उल्लेखनीय है कि दक्षिण में शैवदर्शन का विशेष प्रचार हुआ था। जैसा कि इस अध्ययन से स्पष्ट हुआ है, शैवदर्शन के क्षेत्र में काश्मीर के सामरस्यपूर्ण प्रत्यभिज्ञादर्शन का सर्वाधिक महत्त्व एवं योगदान है। प्रत्यभिज्ञादर्शन के सम्बन्ध में जैसा प्रामाणिक एवं विपुल साहित्य मिलता है, वैसा, किसी अन्य शैवमत का नहीं। यह भी सुस्पष्ट एवं सुविदित है, कि प्रत्यभिज्ञादर्शन की अद्वैतमत से मायाविषयक यत्किंचिद् भिन्नता होते हुए भी प्रत्यभिज्ञादर्शन एवं अद्वैतमत के सिद्धान्तों में पर्याप्त समानता है। इसी प्रकार स्पन्ददर्शन एवं इतर गम्भीर शैवमतों पर अद्वैतदर्शन का प्रभाव स्पष्टरूप से परिलक्षित है। इसका कारण यह है, कि शैवसिद्धान्त के मूल में वैदिक शिव-ब्रह्मवाद "शिवद्वैत" की दृष्टि ही प्रधान थी, उसी के आधार पर शैवदर्शन के विशाल प्रासाद का निर्माण हुआ था। यह स्वाभाविक ही है, कि पौराणिक शैव-दर्शन के अन्तर्गत शैव सिद्धान्तों की व्याख्या एवं विस्तार विभिन्न रूपों में हुआ था। स्कन्द एवं गाणपत्य सम्प्रदाय, शैवदर्शन के ही विस्तार के रूप

थे। शैवदर्शन का विकास एवं विस्तार इतना अधिक हो गया था कि रसेश्वरदर्शन के अन्तर्गत पारद (पारे) को शिव वीर्य का रूप प्रदान किया गया। मैं समझता हूँ, कालामुख एवं कापाल आदि अनेक सम्प्रदायों का प्रादुर्भाव शिवभक्तों की तामसिक वृत्ति के कारण हुआ था, जिसके मूल में शिव के बनवासी, कराल, महाकाल एवं मुण्डमाली आदि रूप भी थे।

शैवदर्शन का शिवशक्तिवाद एवं सामरस्यदर्शन, एक विलक्षण देन है। सामरस्यदर्शन के अन्तर्गत शिव-शक्ति के ऐक्य का प्रतिपादन बड़े सुदृढ़ ढंग से किया गया है। शक्ति के सर्वातिशायी एवं शिवातिशायी स्वरूप की प्रतिष्ठा, शिव-शक्तिवाद का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण पक्ष है। इस सिद्धान्त के अन्तर्गत शक्ति का महत्त्व इतना अधिक शीर्ष पर पहुँच गया, कि शक्ति के अभाव में शिव, शव एवं निस्पन्द ही रह गए (न चेदेवं दिवो न खलु, कुशलः स्पन्दितुमपि, सौन्दर्यलहरी, १)। अतः यह कथन नितान्त सारपूर्ण है कि शाक्तदर्शन की स्वतन्त्र प्रतिष्ठा में, शैव-दर्शन का उपर्युक्त शक्तिविषयक दृष्टिकोण ही प्रधान रूप से वर्त्तमान था। शाक्तदर्शन के स्वतन्त्र सिद्धान्त के अन्तर्गत शक्ति-दुर्गा, शिवपत्नी न होकर कुमारिका हैं, जिनके महिषासुरमर्दिनी आदि अनेक रूप हैं। वास्तविकता तो यह है, कि स्वतन्त्र शाक्तदर्शन के अन्तर्गत 'सर्व-ब्रह्ममयं जगत्' एवं 'सर्वं शिवमयं जगत्' के स्थान पर 'सर्वं शक्तिमयं जगत्' सिद्धान्त की प्रतिष्ठा हो गई थी–"स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु"। यहाँ भारतीय दर्शन का यह विरोधाभास अवेक्षणीय है, कि जहाँ ऋग्वेद के अन्तर्गत "पुरुष एव इदं सर्वं" एवं छान्दोग्योपनिषद् में "सर्वंखल्विदं ब्रह्म" कहा था, पुराणों में आकर सारा जगत् स्त्रीमय किस प्रकार कह दिया–"या देवी सर्वभूतेषु स्त्रीरूपेण संस्थिता"। वस्तुस्थिति यह है, कि शाक्तदर्शन का शक्ति-सिद्धान्त वैदिक-औपनिषद ब्रह्मवाद एवं आत्मवाद से भिन्न नहीं है। "एषाऽहं ब्रह्मस्वरूपिणी" (अथर्ववेद) आदि प्रमाण शक्ति के ब्रह्मस्वरूप के ही परिचायक हैं। अतः वैदिक-औपनिषद ब्रह्मवाद-आत्मवाद एवं शाक्तदर्शन के शक्तिसिद्धान्त में मौलिक भेददर्शन का प्रयास नहीं करना चाहिए।

त्रयोदश अध्याय

# गाणपत्य, स्कन्द एवं सौर सम्प्रदाय

## गाणपत्य-सम्प्रदाय

गाणपत्य-सम्प्रदाय भी शैवसम्प्रदाय है। रुद्र शिव के मरुतसमुदाय गण कहलाते थे। इन गणों के स्वामी गणपति थे। गण शब्द एक सामान्य समुदाय के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा था। इसी प्रकार गणपति शब्द भी रुद्र के सामान्य अर्थ में प्रयुक्त होता था। इसीलिए यजुर्वेदसंहिता में अनेक गणों एवं गणपतियों का उल्लेख मिलता है–"नमो गणेब्म्यो गणपतिब्म्यश्च वो नमः।" महाभारत में गणपति के साथ विनायक शब्द का प्रयोग भी मिलता है।[1] विनायक समस्त विघ्नों एवं बाधाओं को दूर करने वाले हैं। मानवगृह्ययसूत्र के अनुसार विनायक के चार नाम हैं–शालकटंकट, कूष्मांडराजपुत्र, स्मित तथा देवयजन। किन्तु याज्ञवल्क्यस्मृति में विनायक के छः नाम बतलाए गए हैं। ये छः नाम–मित, सम्मित, शाल, कटंकट, कूष्मांड तथा राजपुत्र हैं। आनन्दगिरि ने शङ्करदिग्विजय के अन्तर्गत गाणपत्य सम्प्रदाय के छः भेदों का उल्लेख किया है। प्रथम सम्प्रदाय के अन्तर्गत महागणपति स्रष्टा हैं। द्वितीय सम्प्रदाय के अनुसार गणपति कुमार आराध्य हैं। तृतीय सम्प्रदाय में, उच्छिष्टगणपति के उपासक हेरम्बसुत इष्ट के रूप में पूज्य हैं, तथा चतुर्थ, पञ्चम एवं षष्ठ सम्प्रदाय में गणपति, नवनीत, स्वर्ण एवं संतान रूप में वन्द्य हैं। शिव के पुत्र गणेश भी गणाध्यक्ष हैं। इस प्रकार गाणपत्य सम्प्रदाय भी शैव-सम्प्रदाय के अन्तर्गत ही आता है। वैसे तो, गणेशपूजा समस्त हिन्दू समाज के द्वारा सर्वत्र ही सम्पन्न होती है, किन्तु महाराष्ट्र में इसका विशेष प्रचलन है, भाद्रपद मास में गणेशचतुर्थी के अवसर पर तो महाराष्ट्र में विशेष उत्सव आयोजित होते हैं।

## स्कन्दपूजा

स्कन्द की पूजा के संकेत प्राचीन काल से मिलते हैं। ४६४ शताब्दी में ध्रुव शर्मा ने बिलसाड़ में स्वामी महासेन के मन्दिर में एक प्रतोलिका (Gallery) का निर्माण किया था, जिसमें स्कन्द के पर्याप्त संकेत मिलते हैं।[2] हेमाद्रि के व्रत-खंड में भी कार्त्तिकेय के सम्बन्ध में अनेक विचार उपलब्ध हैं।

---

१. महाभारत, अनु. प. १५२।२६।

२. देखें, Journal, Bombay branch, Royal Asiatic, Society Bombay growel, Vol, XX, P. 385.

सामान्यतया, स्कन्द, शिव-पार्वती के पुत्र के रूप में स्वीकार किए जाते हैं। किन्तु रामायण के अनुसार स्कन्द अग्नि एवं गंगा के पुत्र कहे गए हैं।[1] कहते हैं, गङ्गा ने भ्रूण को हिमवान् पर्वत पर झेंक दिया था, जहाँ उसका पालन, कृत्तिका (नक्षत्रों के समूह) ने किया था। यही कारण है, कि स्कन्द कृत्तिका के पुत्र अर्थात् कार्त्तिकेय के रूप में प्रख्यात हुए। किन्तु महाभारत (वन पर्व, अ० २२०) के अनुसार कार्त्तिकेय अग्निपुत्र हैं। इस सन्दर्भ के अनुसार कार्त्तिकेय की माता अग्नि की पत्नी स्वाहा हैं। यह भी उल्लेख करने योग्य है, कि इसी स्थल पर कार्त्तिकेय शिव के पुत्र भी कहे गए हैं, क्योंकि अग्नि भी शिव का रूप है। एक लिङ्गायत सम्प्रदाय के अनुसार उन्हें शिव कहा गया है। इस तथ्य के समर्थन में, यह तर्क प्रस्तुत किया जाता है, कि जिन वनों-जंगलों में शिव भ्रमण करते थे, उनमें मयूर भी विहार करते थे। मयूर कार्त्तिकेय के वाहन हैं, अतः इस तर्क के अनुसार कार्त्तिकेय शिव ही हैं। वे देवताओं के सेनापति भी हैं। इसके अतिरिक्त उन्हें रुद्र-शिव के गणों का स्वामी भी कहा गया है। पतञ्जलि ने शिव, स्कन्द एवं विशाख की पूजा का उल्लेख किया है। कनिष्क के सिक्के के उल्टी ओर चार चित्र हैं, जिनके नाम ग्रीकभाषा में, स्कन्दो, महासेनो, कोमारो तथा बिज़ागो हैं।[2] ये स्कन्द, महासेन, कुमार एवं विशाख हैं। इनमें, प्रथम तीन कार्त्तिकेय के ही रूप हैं। चतुर्थ विशाख, स्कन्द के दक्षिण भाग से, इन्द्र द्वारा वज्रपात करने पर उत्पन्न हुए हैं। जो भी हो, इतना स्पष्ट है, कि शिव-पार्वती के पुत्र के रूप में स्कन्द की पूजा, जैसा कि इस प्रकरण के आरम्भ में ही कहा गया है, प्राचीन काल से चली आ रही है।

## सौरसम्प्रदाय एवं सूर्यपूजा

सूर्यसम्बन्धी प्रार्थना अत्यन्त प्राचीन काल से चली आ रही है। ऋग्वेद में सूर्य प्रकाश प्रदान करने वाले कोई काल्पनिक देव नहीं हैं, अपितु वे एक वैदिक देवता हैं। ऋग्वेद का ऋषि उदित होते हुए सूर्य से कामना करता है, कि वह मित्र, वरुण एवं दूसरे देवताओं के प्रति कोई पाप न करे।[3] कौशीतकि-ब्राह्मणोपनिषद् के अनुसार सूर्य की उपासना का विधान प्रातः, मध्याह्न एवं सायंकाल में है।[4] सूर्य की उपासना के लिए जल, पुष्प एवं चन्दन पर्याप्त है। यही अर्घ्य है। अर्घ्य के बिना भी सूर्य की उपासना संगत बतलायी गई है। आश्वलायन-गृह्यसूत्र[5] एवं तैत्तिरीय आरण्यक[6] के अनुसार ऐसा विधान मिलता है कि सूर्योपासक आगमन करने के पश्चात् सूर्य से प्रार्थना करे कि वह उसकी पापों से रक्षा करें। इसके पश्चात् वह गायत्री मन्त्र से सूर्य को अर्घ्य दे और फिर 'असावादित्यो ब्रह्म' ऐसा कहते हुए अपने शिर के चारों ओर जल डाले। आश्वलायन-गृह्यसूत्र में कहा गया है, कि सूर्योदय के समय पूर्व की ओर मुख करके गायत्री मन्त्र का उच्चारण करते हुए, तब तक जल देते रहना चाहिए, जब तक

---

१. रामायण, १-१६।
२. Journal of Royal Asiatic Society—Bombay Branch, Vol. XX, p. 385.
३. ऋग्वेद, ६।६०।२, ६२.२।
४. कौ. ब्रा. उ. २।६।
५. आ. गृ. सू. परि. १.३।
६. तै. आ. १०।२५।१।

पूर्ण सूर्योदय न हो जाय। इसी प्रकार सूर्यास्त के समय भी पश्चिमाभिमुख होकर तब तक सूर्य को जल देते रहना चाहिए, जब तक कि सूर्यास्त न हो जाय।[1] आश्वलायनगृह्यसूत्र के अनुसार उपनयन संस्कार के समय पुरोहित सविता (सूर्य) से प्रार्थना करता है, कि वह ब्रह्मचारी विद्यार्थी की रक्षा करे।[2] खादिर-गृह्यसूत्र[3] में सम्पत्ति के उपभोग एवं यशःप्राप्ति के प्रयोजन से सूर्योपासना कही गई है। सप्तम शताब्दी में मयूर कवि ने कुष्ठरोगों से मुक्ति प्राप्त करने के लिए मयूरशतक की रचना की थी। अष्टम शताब्दी के आरम्भ में भवभूतिप्रणीत मालतीमाधव नाटक में सूत्रधार पापों की मुक्ति के लिए सूर्य की प्रार्थना करता है। इस प्रकार यह सुविदित है। कि वैदिक काल से ही सूर्य की उपासना पापों से छुटकारा पाने के लिए, एवं सुखसमृद्धि के भोग की कामना से की जाती रही है।

सूर्य की उपासना करनेवाला सम्प्रदाय सौर सम्प्रदाय था। आनन्दगिरि के कथनानुसार शङ्कराचार्य दक्षिण में सुब्रह्मण्य नामक स्थान पर सौरसम्प्रदाय के अनुयायियों से मिले थे। इस सम्प्रदाय के एक प्रमुख नेता दिवाकर थे। दिवाकर के अनुसार सूर्य ब्रह्म का ही स्वरूप है। सूर्य जगत् का स्रष्टा एवं सौरों का संरक्षक देवता है। सूर्योपासक सौरमस्तक पर गोलाकार में लाल चन्दन लगाते हैं, तथा रक्तपुष्पों की माला धारण करके सूर्य के मन्त्र का जाप करते हैं।

सौरों के प्रमुख रूप से छः भेद बतलाए जाते हैं। एक प्रकार के सौर तो वे हैं, जो उदित हुए सूर्य की ब्रह्मा एवं स्रष्टा के रूप में उपासना करते हैं। दूसरे वे हैं, जो मध्याह्न में ईश्वर की संहर्ता के रूप में उपासना करते हैं। मध्याह्न के सूर्य के संहर्ता इसलिए कहा गया है कि वह मध्याह्न में आतप से लोगों को कष्ट देता है। तीसरे प्रकार के सूर्योपासक वे हैं, जो अस्त होते हुए सूर्य की रक्षक एवं संहारक विष्णु एवं सर्वोच्च शक्ति के रूप में उपासना करते हैं। चतुर्थ प्रकार के सूर्योपासक वे हैं, जो प्रातःकालीन, मध्याह्नकालीन एवं सायंकालीन सूर्य की उपासना, एक ही सूर्य के तीन रूप मानकर करते हैं। पाँचवें प्रकार के सूर्योपासक वे हैं, जो सूर्य के स्वर्णिम केशों एवं मूँछों से शोभित शरीर में परमात्मतत्व का दर्शन करते हुए, उसकी अर्चना करते हैं। छठें, अन्तिम प्रकार के सूर्योपासक वे हैं, जो सूर्यबिम्ब की पूजा करते हैं। ये उपासक सूर्योदय के दर्शन के पूर्व कुछ भी नहीं खाते। ये सूर्यबिम्बोपासक, लोहे के गरम तकुए से मस्तक, बाहुओं एवं वक्ष पर सूर्यचक्र को गोदते हैं, तथा सूर्य का ध्यान करते हैं। अन्य सम्प्रदायियों के समान सौर सम्प्रदाय के अनुयायी भी अपने सम्प्रदाय की स्थापना के लिए वेदों का आश्रय लेते हैं।

सूर्य की उपासना के स्पष्ट संकेत विदेशों में भी मिलते हैं। इस सम्बन्ध में यह विचारणीय है, कि वराहमिहिर के अनुसार मगस लोग सूर्य के विशेष उपासक एवं पुजारी थे। भविष्यपुराण[4] में एक कथा के अनुसार, साम्ब ने, जो जाम्बवती से कृष्ण के पुत्र थे, पंजाब में चन्द्रभागा (सम्प्रति चिनाव) नदी के तट पर सूर्यमन्दिर का निर्माण कराया था। साम्ब ने पहले गौरमुख को इस मन्दिर के पुजारी का

---

१. आ. गृ. सू. ३।६, ४-६।

२. आ. गृ. सू. १।२०, ६।

३. खा. गृ. सू. ४।१, १४-२३।

४. भविष्य-पुराण, १३८ अध्ययन।

कार्य सौंपा था। इसके पश्चात् साम्ब ने गौरमुख से कहा था कि शाकद्वीप से मन्दिर में पूजा के लिए मगस बुलाए जाँय। मगस लोगों की उत्पत्ति के विषय में यह कहा जाता है, कि सुजिह नाम का एक ब्राह्मण था, जिसकी निक्षुभा नाम की पुत्री थी। निक्षुभा का सूर्य के साथ प्रेम सम्बन्ध हो गया था। इन दोनों से जरशब्द या जरशान्त नाम के पुत्र की उत्पत्ति हुई थी। इसी जरशब्द से मगस उत्पन्न हुए थे। यही मगस चन्द्रभागा के तट पर स्थित सूर्य मन्दिर के पुजारी बनाए गए थे। इस सम्बन्ध में गया जिले में, गोविन्दपुर के एक शिलालेख में, जो ११३६-३८ई. का है, साम्ब द्वारा मगसों के, उस मन्दिर की पूजा के लिए, लाने का उल्लेख है। मगस ब्राह्मण राजपूताना में भी रहते थे। यहाँ, यह संकेत अपेक्षित है, कि मगी लोग प्राचीन परशिया में भी रहते थे। इसके अतिरिक्त जिस जरशान्त (सूर्यपुत्र) का उल्लेख ऊपर किया गया है, अवेस्ता के सिद्ध जरथुष्ट्र (Jarathushtra) से मिलता है। इस सन्दर्भ में यह भी उल्लेखनीय है कि आज भी पारसी कमर में कुस्टी धारण करते हैं। अलबेरुनी का कहना है, कि मगस भारत में रहते थे। मगस परशिया से आए थे, एवं विदेशी थे, इस सम्बन्ध में भण्डारकर का कहना है, कि जिस प्रकार शक विदेशी थे, उसी प्रकार मगस भी विदेशी थे।[1] जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है, उन्हें शकद्वीप में पाया गया था। किन्तु भारत में मिहिर अथवा सूर्य की पूजा एशिया के मागी पादरियों के साथ आई थी।

इस सम्बन्ध में, यह तथ्य भी उल्लेखनीय है, कि ऊपर, चन्द्रभागा के तट पर स्थित जिस सूर्य मन्दिर का उल्लेख किया गया है, वह पहले मुल्तान (मूलस्थान) में था। इस प्रकार मुल्तान (मूलस्थान) सूर्यपूजा का मूलस्थान था। औरंगज़ेब ने १६वीं शताब्दी में इस मन्दिर को नष्ट कर दिया था। चीनी यात्री ह्वेनसांग ने इस तथ्य को विस्तार के साथ प्रस्तुत किया है। यह कहना समीचीन होगा कि सूर्य की उपासना कुषाणकाल में प्रचलित थी, क्योंकि कुषाणकाल के सिक्कों पर मिहिर (सूर्य) शब्द का उल्लेख एवं सूर्य की मूर्त्ति मिलती है। इसी समय मुलतान में भी सूर्य मन्दिर का निर्माण हुआ होगा। कुषाण काल के सिक्के पर मिहिर शब्द का उल्लेख एक और दृष्टि से भी सूर्योपासना की प्राचीनता को सिद्ध करता है। वह, यह कि मिहिर शब्द परशियन के मिहर (Mihr) शब्द का संस्कृत रूप है। मिहर (Mihr) अवेस्ता के मिथर (Mithra) का अपभ्रंश है, तथा मिथर (Mithra) वेद का मित्र शब्द है। इस प्रकार यह सूर्य सिद्धान्त परशिया से प्रारम्भ होकर एशिया माइनर एवं पूर्व की ओर तक पहुँच गया था।

सूर्योपासना के सम्बन्ध में शिलालेखसम्बन्धी कुछ अन्य तथ्य भी मिलते हैं। मन्दसौर के एक शिलालेख के अनुसार ४३६ई. में एक सूर्यमन्दिर का निर्माण हुआ था, जिसका पुनरुद्धार ४६३ई. में हुआ था। एक प्रमाण यह भी मिलता है, कि उत्तर प्रदेश के बुलन्दशहर ज़िले के इन्दौर में एक ताम्रपत्र के अनुसार देवविष्णु ने ४६४ई. में, सूर्यमन्दिर में दीपप्रज्वलन के लिए दान दिया था। एक अन्य शिला लेख के अनुसार ५११ई. में सूर्यमन्दिर के निमित्त आर्थिक सहायता का उल्लेख मिलता है। सूर्य की उपासना के सम्बन्ध में यह भी ध्यान देने की बात है, कि उत्तर भारत के अतिरिक्त, पश्चिमी भारत में भी मुल्तान से लेकर कच्छ (cutch) तक, एवं उत्तरगुजरात तक अनेक सूर्य मन्दिर देखने में आते

---

१. Vaiṣṇavism Saivism, p. 154.

हैं। इसके अतिरिक्त पाटन (गुजरात) से दक्षिण की ओर मोढेरा में सूर्य मन्दिर के कुछ भग्नावशेष मिलते हैं, जो १०२६ई. के हैं। भारतवर्ष में सूर्योपासना के सम्बन्ध में यह कथन अपेक्षित है, कि हर्षवर्द्धन (सातवीं शताब्दी का मध्य) के समय के ताम्रलेख में हर्षवर्द्धन के पिता प्रभाकरवर्द्धन, पितामह आदित्य वर्द्धन तथा उनके प्रपितामह राज्यवर्द्धन सूर्य के उपासक एवं भक्त के रूप में चित्रित किए हैं।[1] यहाँ यह तथ्य भी अवलोकनीय है, कि प्रभाकरवर्द्धन एवं आदित्यवर्द्धन नामों में सूर्यवाचक प्रभाकर एवं आदित्य शब्द का प्रयोग भी सूर्य के प्रति आस्था का द्योतक है। इससे यह सुस्पष्ट है कि भारतवर्ष में सूर्य की उपासना छठीं शताब्दी के आरम्भ में विकसित हो चुकी थे।



१. परमादित्यभक्त, Epigraphia Indica Vol. 1, pp. 72&73।

चतुर्दश अध्याय

# आधुनिक युग

## (१६वीं-२०वीं शताब्दी)

उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी वैचारिक क्रान्ति का युग है। इस युग में साहित्य हो या दर्शन, सभी क्षेत्रों में परम्परा से हटकर विचार करने की प्रवृत्ति आरम्भ हुई। संस्कृतसाहित्य के क्षेत्र में भी पंडित अम्बिकादत्त व्यास एवं पण्डिता क्षमाराव प्रभृति विद्वान् एवं विदुषियों ने समसामयिक विषयों पर विचार करने एवं लेखन का कार्य सम्पन्न किया। इस युग के विचारक प्रमुखतया एवं लेखक परम्परावादी न होकर तत्कालीन सामाजिक समस्याओं के सम्बन्ध में पूर्णतया दत्तचित्त प्रतीत होते हैं। अब वे केवल ब्रह्मतत्त्व चिन्तक न होकर, बौद्धिक गवाक्ष से, धर्म-दर्शन के साथ-साथ वर्त्तमान जीवन की राजनैतिक, आर्थिक व सामाजिक एवं इतर समस्याओं का प्रत्यक्ष करने के कारण तत्तद्विषयों पर विचार करने के लिए विवश थे। अथ च इस युग के विवेकशील भारतीय चिन्तकों की दृष्टि के मूल में पश्चिम का राजनैतिक, आर्थिक, सामाजिक एवं वैज्ञानिक विकास भी कारण कहा जा सकता है। यही कारण है, कि वर्तमान युग के संस्कृत लेखकों ने महाभारत, रामायण, कालिदास एवं भवभूति की परम्परा से बहुत कुछ विमुख होकर अपना ध्यान सामाजिक, आर्थिक, राजनैतिक एवं वैज्ञानिक तथा एतादृश समस्याओं की ओर आकृष्ट किया है। इस युग के स्वतन्त्रता आन्दोलन (१६६२-१८३३) का प्रभाव भी भारतीय चिन्तकों एवं दार्शनिकों पर स्वाभाविक था। महात्मा गांधी, राममोहन राय, रवीन्द्रनाथ टैगोर, पंडित बालगंगाधर तिलक (१८५६-१६२०) एवं विनोबा प्रभृति अनेक महापुरुष एवं चिन्तक उपर्युक्त राजनैतिक, सामाजिक एवं इसी प्रकार की विविध परिस्थितियों की देन थे। यदि इतिहास के पृष्ठों को उल्टा जाए, तो यह स्पष्ट प्रतीत होता है, कि किसी भी युग के अवतार एवं महापुरुषों के मूलकारण के रूप में तत्कालीन परिस्थितियाँ ही होती हैं–"परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्। धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे।। गीता।। यही कारण है, कि महापुरुष युगपुरुष कहलाते हैं, क्योंकि वस्तुतः युग ही उनका जन्मदाता है। यहाँ, यह संकेत करना समुचित होगा, कि महात्मा गांधी, प० बालगंगाधर तिलक, विनोबा भावे आदि युगपुरुषों का मन्तव्य एवं गन्तव्य राजनैतिक एवं सामाजिक होते हुए भी दार्शनिक एवं आध्यात्मिक स्तर से आपूरित था। निदर्शनार्थ, विनोबा ने 'भूटान यज्ञ' नामक पत्रिका में स्पष्ट शब्दों में कहा था–"हमारा मिशन कुल दुनिया को अद्वैत बनाना है।" इसी प्रकार गांधी, टैगोर एवं तिलक आदि की विचारधारा में भी आध्यात्मिक पुट देखा जा सकता है। कहना होगा, कि आध्यात्मिकता एवं दार्शनिकता एकात्मवाद के दृष्टिकोण के द्वारा राजनीति, समाजशास्त्र एवं अर्थशास्त्र के क्षेत्र में सर्वांगीण एवं सार्वभौम विकास के साथ-साथ मानवमात्र के कल्याण की भावना को स्थापित करती है। दर्शन का एकात्मवाद ही 'वसुधैव

कुटुम्बकम्' की भावना का मूल है। इससे यह प्रश्नचिह्न भी समाप्त हो जाता है, कि साम्प्रतिक वैज्ञानिक युग में अध्यात्म एवं दर्शन की क्या उपयोगिता है। यहाँ, यह निर्देश भी अतिशयोक्ति न होगा कि आध्यात्मिक एवं दार्शनिक दृष्टि के ह्रास के कारण आधुनिक समाज एवं राजनैतिक क्षेत्र में नैतिक मूल्यों का उत्तरोत्तर ह्रास होता जा रहा है। निदर्शनार्थ, आज तो पश्चिमी दार्शनिक विचारक भी इस तथ्य को स्वीकारने लगे हैं, कि वेदान्त दर्शन का दृष्टिकोण, समाज की घरेलू आर्थिक विषमताओं के निराकरण में सर्वथा समर्थ है।[१] आर्थिक विषमताओं के निराकरण एवं विविध सामाजिक एवं प्रस्तुत प्रकरण के अन्तर्गत, यह वक्तव्य है, कि उन्नीसवीं शती के रामकृष्ण परमहंस एवं विवेकानन्द प्रभृति दार्शनिकों के संदेश में धर्म-दर्शन एवं सामाजिक दृष्टि का मिश्रित स्वर गुंजायमान था। यहाँ, इन दार्शनिकों की विचारधारा का मूल्यांकन किया जाएगा। यह कहना सङ्गत होगा, कि तत्कालीन सामाजिक अपेक्षाओं के अनुरूप ही इन दार्शनिकों ने एक व्यावहारिक एवं आध्यात्मिक रूप से समन्वित जीवन दर्शन को प्रस्तुत किया था। लोक एवं परलोक का समन्वय भारतीयदर्शन की विशेषता है।

अब यहाँ, रामकृष्ण परमहंस एवं विवेकानन्द प्रभृति उन्नीसवीं-बीसवीं शती के दार्शनिकों की चिन्तनधारा के सम्बन्ध में विचार किया जाएगा।

## रामकृष्ण परमहंस

स्वामी रामकृष्ण परमहंस सर्वधर्मसमन्वयकर्त्ता थे। इसीलिए उनके हृदय में ज्ञानी, भक्त, निर्गुणोपासक, सगुणोपासक, प्राचीन ब्रह्मवेत्ताओं एवं आज के नवीन ज्ञाताओं के लिए समान आदर-भाव था। काली के भक्त होते हुए भी स्वामी जी अद्वैतवाद का ही प्रतिपादन करते थे। उनका विचार था, कि माँ काली की कृपा से जीव असीम आत्मा एवं ब्रह्मरूपता को प्राप्त होता है। अद्वैतवाद का समर्थन करते हुए स्वामी रामकृष्ण परमहंस माया को ईश्वर की शक्ति के रूप में स्वीकार करते थे। जिस प्रकार कि शांकर वेदान्त के अनुसार ईश्वर माया से अस्पृष्ट एवं अप्रभावित रहता है, उसी प्रकार स्वामी जी के मतानुसार भी ईश्वर कभी मायाबद्ध नहीं होता। इस सम्बन्ध में एक दृष्टान्त प्रस्तुत करते हुए स्वामी जी ने कहा है, कि जैसे, सर्प जिसको काटता है, वह मर जाता है, सर्प के मुँह में सर्वथा विष रहता है, वह उसी मुँह से सदा खाता तथा निगलता रहता है, किन्तु वह स्वयं मरता नहीं है, इसी प्रकार माया

---

१. It Would not be difficult to complete literally hundreds of statements asserting that Advaita Vedānta has practical i.e., ethical, social and political relevance for India as well as even more fundamental relevance for the future of all mankind. It has been invoked against poverty, injustice of the dangers of the nuclear age. It has bean associated with such concepts as tolerance, equality, peaceful co-existence, brotherhood, internationalism the community of nations, democracy, the social and economic justice as well as with proclamation of cultural or national identity superionity, utopion notions of anarchy and so forth." Practical Vedānta. Some observations and questions, Page 2-3, paper wilhelm habitors).

भी दूसरों के लिए है, न कि ईश्वर के लिए।

रामकृष्ण परमहंस के अनुसार अद्वैतभाव में सुप्रतिष्ठित होना ही समस्त साधनों का लक्ष्य है। यही मुक्ति का स्वरूप है। इसके अतिरिक्त लोकसेवा के तत्त्व को भी स्वामी जी अद्वैतभाव का ही रूप मानते थे।

रामकृष्ण परमहंस ने मूर्त्तिपूजा एवं निर्गुण तत्त्व में एक प्रकार का समन्वय सिद्ध किया था। यों तो, उनका कहना था, कि किसी भी साकार रूप में ईश्वर को देखना ईश्वर की निन्दा ही है, किन्तु अन्ततः उनका विश्वास था कि मूर्त्तिपूजा से अद्वैत परमात्मतत्त्व का बोध होता है। परमहंस काली के भक्त एवं अद्वैती थे। विवेकानन्द ने कहा है, कि परमहंस सभी को समान उपदेश नहीं करते थे। प्रायः वे सामान्य जनों के लिए द्वैत का ही उपदेश करते थे। अपने कुछ विशेष शिष्यों के लिए ही, वे अद्वैत का उपदेश करते थे। उनके कुछ अन्तरंग शिष्य होते थे, तथा कुछ बहिरंग। नितान्त रहस्य के तथ्य, वे अपने अन्तरंग शिष्यों को ही उद्घाटित करते थे। शिष्यों के चरित्र का आकलन, परमहंस अपनी अलौकिक शक्ति के द्वारा करते थे, तर्क-वितर्क के आधार पर नहीं। अपने अनधिकारी शिष्यों को वे स्पष्ट कह दिया करते थे, कि तुम्हें इस जीवन में मोक्ष नहीं मिल सकता। एक वैज्ञानिक के रूप में परमहंस का विचार था, कि प्रत्येक व्यक्ति के लिए समान उपचार सम्भव नहीं है। अत एव वे सामान्य जिज्ञासुओं को नारद-भक्ति का रहस्य समझाया करते थे।[१]

## स्वामी विवेकानन्द (१८५३-१६०२) और उनका दार्शनिक सिद्धान्त

स्वामी विवेकानन्द, श्री रामकृष्ण परमहंस के शिष्य थे। इन्होंने स्वामी रामकृष्ण के ही विचारों का विशेष रूप से प्रचार-प्रसार किया था। विवेकानन्द ने वेदान्तदर्शन को एक लोकोपयोगी एवं व्यावहारिक दर्शन का रूप दिया था। व्यावहारिक वेदान्तदर्शन के अन्तर्गत विवेकानन्द का विचार था कि शान्त एवं निश्चल चिन्तन की अपेक्षा मानवसेवा प्रशस्त है।[२] जहाँ तक विवेकानन्द के अद्वैतवाद दर्शन की समस्या है, वे स्वयं यह जानते थे कि वे कोई नई बात नहीं कह रहे हैं।[३] इसके अतिरिक्त वे स्वयं को शंकर (शंकराचार्य) भी कहते थे।[४] इससे यह निश्चय करना अत्यंत सरल है कि वे शांकर-दर्शन के कितने समीप थे।

शांकर अद्वैतवादी की ही तरह विवेकानन्द भी एक अद्वैततत्त्व की सत्यता में विश्वास करते

१. The complete wars of Swami Vivekananda, Vol. VII, P. 413-414.
२. *D.M. DUTTA* : Contemporary Philosophy, p. 526. (The University of Calcutta, 1950).
३. And Vivekanand, though more intellectual and therefore more conscious of his doctrine, knew and maintained that there was nothing new in it. *Romain Rolland* : The Life of Vivekanand and The Universal Gospel, p. 189. (Advaita Ashram Mayavati, Almora)
४. The life of Vivekanand and the Universal Gospel, p. 189.

थे। इसीलिए विवेकानंद के अद्वैतवाद दर्शन के अनुरूप मनुष्य एवं पशु में भेद नहीं है। इसी आधार पर वे मनुष्यों द्वारा पशुओं के भोजन का भी निराकरण करते थे।[1] शांकर वेदान्त के ही समान विवेकानन्द द्वारा स्वीकृत अद्वैत तत्त्व भी ब्रह्म ही है। विवेकानन्द के विचारानुसार एक ब्रह्म ही अनेक रूपों में दिखाई पड़ता है।[2] जगत् की अनेकरूपता के विषय में विवेकानन्द का विचार है, कि नाम एवं रूप की सहायता से अज्ञान द्वारा सृष्ट जगत् में ही पत्नी, बालक, शरीर एवं मन के भेद दिखाई पड़ते हैं। जब नामरूपात्मक उक्त अज्ञान की निवृत्ति हो जाती है, तो अनन्त एवं असीम ब्रह्मतत्त्व का साक्षात्कार होता है।[3] जगत् की भ्रान्ति एवं परमसत्य के बोध के सम्बन्ध में, स्वामी विवेकानन्द ने प्रसिद्ध, रज्जु एवं सर्प का दृष्टान्त भी दिया है।[4] इस प्रकार स्वामी जी जगत् को अध्यारोप भी मानते हैं।[5] माया को स्वामी विवेकानन्द सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय स्वीकार करते हैं। परन्तु माया को विवेकानन्द जगत् की व्याख्या के लिए उपयुक्त नहीं मानते।[6] स्वामी विवेकानन्द के मतानुसार माया कोई सिद्धान्त विशेष न होकर जगत् की स्थिति मात्र की बोधक है। इसके अतिरिक्त विवेकानन्द माया का मिथ्या अर्थ भी नहीं ग्रहण करते। जगत् को स्वामी विवेकानन्द परमार्थ सत्य के रूप में नहीं स्वीकार करते। परन्तु वे जगत् को पूर्णतया असत् भी नहीं कहते। इस प्रकार शांकर अद्वैतवाद एवं विवेकानन्द द्वारा प्रतिपादित अद्वैतवाद प्रायः समान ही है। परन्तु स्वामी विवेकानन्द ने अद्वैत वेदान्त के व्यावहारिक पक्ष पर विशेष बल दिया है। अद्वैतवेदान्त को व्यावहारिक दर्शन का रूप देकर स्वामी विवेकानन्द ने मानवसेवा एवं विश्वबन्धुत्व के भाव को उन्नत किया है। दर्शन की व्यावहारिकता पर प्रकाश डालते हुए स्वामी विवेकानन्द ने कहा है–

It is absolutely impracticable, no theory is of any value what ever, except as intellectual gymnastics.

---

१. That the one central ideal of Vedānta is oneness. There are no two in any thing, no two lives, nor even two different kinds of life for the two worlds... The Vedānta entirely denies such ideas as that animals are separate from man, and that they were made and created by God to be used for our food. (The Complete Works of Swami Vivekanand, Vol. II, p. 295)-Advaita Ashram, Calcutta.

२. Brahman is one, but at the same time appearing to us as may, on the relative plane. (Vivekanand's conversation with a disciple at Belur Math, 1898)—The Complete works of Swami Vivekanand Vol. VII—Advaita Ashram, Almora, 1947.

३. As Soon as this nescience is removed, the realisation of Brahman which eternally exists is the result.

४. Complete works of Swami Vivekanand, Vol. VII, p. 32.

५. वही, भाग-७, पृ० १६४।

६. "It is not" said Vivekanand, a theory for the explanation of world. *Romain Rolland* : The Life of Vivekanand & the Universal Gospel. p. 197.

अर्थात् व्यावहारिकता के अभाव में किसी सिद्धान्त का कुछ महत्त्व नहीं है। विवेकानन्द का कथन है, कि व्यावहारिकता के अभाव में तो कोई भी सिद्धान्त केवल बौद्धिक व्यायाम मात्र ही है।

स्वामी विवेकानन्द के व्यावहारिक दर्शन का यह प्रबल पक्ष था, कि वे साध्य की ही तरह साधन को भी विशेष महत्त्व देते थे। उनका विचार था कि साधन का महत्त्व समझने पर ही साध्य की प्राप्ति होती है।

मोक्ष के सम्बन्ध में विवेकानन्द के मतानुसार आत्मज्ञान ही मोक्ष है, एवं आत्मज्ञान प्रत्यक्ष का विषय न होकर अनुभव का विषय है, यह कार्य कदापि नहीं है।[1] विवेकानन्द मोक्ष को नित्य ज्ञानस्वरूप मानते हुए कहते हैं, कि जब व्यक्ति को आत्मा के नित्य स्वरूप का ज्ञान हो जाता है, तो इसका परिणाम यह होता है, कि प्राकृतिक नियम ज्ञानी पर चरितार्थ नहीं होते। ज्ञानदशा में ज्ञानी समस्त इच्छाओं से विनिर्मुक्त होता है, सर्वथा स्वातन्त्र्यस्वरूप मोक्ष का अनुभव करता है। मोक्ष की स्थिति शुद्ध एवं शाश्वत तथा स्वतःसिद्ध आत्मस्वरूप होने के कारण देश एवं काल की सीमा से अतीत है। वैदिक एवं क्रिश्चियन धर्म की तुलना करते हुए विवेकानन्द ने कहा है, कि वैदिक धर्म जहाँ आत्मा की नित्यता एवं शाश्वतता का पक्षपाती है, क्रिश्चियन धर्म के अनुसार प्रत्येक आत्मा का संसार में जन्म होता है–

One of the Chief distinction between the Vedānta the christian religious is that each human soul had its beginning at its birth in to this world.[2]

## स्वामी दयानन्द सरस्वती (१८२५–१८८३)

स्वामी दयानन्द सरस्वती वेदों में एकेश्वरवाद को न मानकर बहुदेववाद का समर्थन करते थे। वे ईश्वर को साकार न मानकर निराकार ही स्वीकार करते हैं। यही ईश्वर सृष्टि का रचयिता है। ईश्वर सृष्टि में व्यापक है, किन्तु अनन्त होने से सृष्टि से परे है। स्वामी जी सृष्टि में प्रकृति को ही उपादान के रूप में स्वीकार करते हैं। ईश्वर निमित्तकारण है। परमात्मा पूर्व विद्यमान प्रकृति से ही सृष्टि की उत्पत्ति करता है। यह पूर्व विद्यमान प्रकृति, स्वामी जी के मतानुसार अव्यक्त अथवा मूल प्रकृति है। प्रकृति को स्वामी जी ने परमेश्वर की सामर्थ्य माना है। इधर शंकराचार्य जी के अद्वैतवाद के अन्तर्गत भी माया परमेश्वर की शक्ति है। फिर, वेदान्त में भी माया को अव्यक्त कहा गया है–"अव्यक्तशब्दनिर्देश्या"। शांकर-वेदान्त में माया को प्रकृति भी कहा है–"ईश्वरस्य मायाशक्तिः प्रकृतिः" (शा. भा. श्वेता. उ. १।४।३)। जिस प्रकार शांकर वेदान्त में माया अथवा प्रकृति उपादानकारण है, उसी प्रकार स्वामी जी भी प्रकृति को उपादान कारण के रूप में स्वीकार करते हैं। शंकराचार्य जी ने सर्वोच्च तत्त्व को माया-विरहित ब्रह्म की संज्ञा दी है, यह निराकार एवं नीरूप है। इसी प्रकार स्वामी जी भी ईश्वर को

---

१. It is self caused. If we can find in ourself, something that is not acted on by any cause, then we have known the self. The complete works of Smani Vivekananda, Vol. vi, P. 84.

२. The complete works of Swami Vivekananda, Vol. vi, p. 85.

सर्वव्यापक, निराकार एवं नीरूप स्वीकार करते हैं। दोनों में, विशेषतः अन्तर सम्प्रदायवाद का है। सम्प्रदायवाद के अनुसार वेदान्त का अपरब्रह्म एवं सगुण (मायोपहित) ईश्वर, स्वामी जी को स्वीकार्य नहीं है, जिसका आधार उपनिषदें हैं। यहाँ, एक प्रश्न उत्पन्न होता है, कि निराकार एवं नीरूप ईश्वर में सिसृक्षा (सृष्टि को उत्पन्न करने की इच्छा) किस प्रकार उत्पन्न होगी, इसी प्रश्न का समाधान वेदान्त में सगुण ब्रह्म अथवा ईश्वर तत्त्व की स्वीकृति के द्वारा किया गया है।

दयानन्ददर्शन के अनुसार जीव भोक्ता, प्रकृति-सृष्टि भोग्य एवं ईश्वर स्रष्टा है। इस प्रकार, जीव, प्रकृति एवं ईश्वर, इस सिद्धान्तत्रय को स्वीकार करने के कारण ही, स्वामी जी का दार्शनिक सिद्धान्त त्रैतवाद के नाम से प्रख्यात है। अद्वैतवादियों ने भी इन तीनों को स्वीकार किया है, अन्तर केवल इतना है, कि अद्वैतदर्शन के अनुसार मोक्ष की स्थिति में, जीव ब्रह्म के साथ अद्वैतभाव को प्राप्त हो जाता है, एवञ्च प्रकृति अथवा माया, व्यवहार में सत्य, किन्तु परमार्थ दृष्टि से अनित्य है। मेरे विचार से स्वामी जी प्रधानतया एक समाज सुधारक थे।

स्वामी जी के दार्शनिक–सामाजिक विचारों के सम्बन्ध में विचार करते समय उनके मूर्त्तिपूजा-विषयक विचार के सम्बन्ध में भी ध्यान देना आवश्यक है। यहाँ एक सामान्य तथ्य विचारणीय है, और वह यह कि क्या, हम सभी अपने माता-पिता तथा शिशुओं एवं आदर्श पुरुषों के चित्र अपने घरों में नहीं रखते। क्या हम, यह नहीं जानते, कि किसी चित्र में कागज़ आदि नश्वर वस्तुएँ ही हैं। अभिप्राय यह है, कि चित्रस्थ देव एवं आदर्श पुरुषादि के प्रति, चित्र के माध्यम से हमारी श्रद्धा–आदरादि भावना, अभिव्यक्त होती है। अतः मूर्त्तिपूजा का खंडन स्वामी जी का प्रशस्त सिद्धान्त नहीं है। मूर्त्तिपूजा में भावस्थिति देखनी चाहिए, स्थूल तत्त्व नहीं।

## बौद्धिक-अध्यात्मवादी युग

जैसा कि ऊपर स्पष्ट हुआ है, रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, रामतीर्थ, एवं अरविन्दघोष प्रभृति दार्शनिकों के सिद्धान्त को विवेचकों ने नव-अध्यात्मवाद के अन्तर्गत कोष्ठित किया है। किन्तु उन्नीसवीं शताब्दी के लगभग अन्त से तर्कपूर्ण एवं वैज्ञानिक पद्धति के प्रभाव के कारण, जिस परतत्त्व को बुद्धि से अतीत कहा गया था, जे. कृष्णमूर्त्ति एवं के.सी. भट्टाचार्य आदि विद्वानों ने उसे बौद्धिक तर्कनाओं के आधार पर सिद्ध करने का प्रयत्न किया था। इस प्रकार बीसवीं शताब्दी के इस युग को बौद्धिक अध्यात्मवाद का नाम देना समीचीन ही होगा। इस युग के दार्शनिक विचारकों में प्रधान रूप से जे.कृष्णमूर्त्ति एवं के.सी.भट्टाचार्य (१८६५-१८८६) आदि आचार्यों के नाम गृहीत हैं।

## एनीबेसेन्ट (१८४७-१६३३)

भारतीय संस्कृति, धर्म, दर्शन एवं अध्यात्म ने विदेशियों को भी सदा आकृष्ट किया है। आधुनिक युग की इसी प्रकार की महान् गौरवशालिनी योरपीय महिला एनीबेसेन्ट हैं। वस्तुतः, एनीबेसेन्ट का नाम एनी वुड (Annie Wood) था। किन्तु इनका विवाह फ्रैंक बेसेन्ट (Frank Besant), एक पादरी (clergymen) से होने का कारण, यह एनीबेसेन्ट कहलाती थीं। एनीबेसेंट भारत में, १८६३ में आई थीं। वे जाति-पाँति एवं विविध रूढ़ियों का विरोधिनी थीं। भारत में अंग्रेज़ों के आधिपत्य

का एनीबेसेंट विरोध करती थीं। ये भारत में 'होमरूल' (Home Rule) की समर्थक थीं। इसीलिए इन्होंने १८१६ में 'होमरूललीग' की स्थापना की थी। अंग्रेजों ने इन्हें कारागार में बन्दी बनाया था।

भारतीय ईश्वरीय ज्ञान एवं अध्यात्म से भी एनीबेसेंट विशेष रूप से प्रभावित थीं। इसीलिए ये 'थियोसोफीकल सोसायटी' (Theosophical society) की अध्यक्ष नियुक्त की गई थीं। जे. कृष्णमूर्त्ति से, जो उस समय, केवल चौदह वर्ष के थे, वे विशेष प्रभावित थीं। उन्हें वे जोरोस्टर (Zoroaster) के समकक्ष मानती थीं। के. एम. मुन्शी ने उन्हें आधुनिक भारत के निर्माताओं में से एक मानते हुए कहा था, "One of the makers of modern India the greatest fareign and the only Europeon who threw her lot completely and unresearvedly with India."

यह अतिशयोक्ति न होगी कि एनीबेसेन्ट ने अनेक भारतीयों से भी अधिक हिन्दूधर्म, संस्कृति एवं दर्शन के महत्त्व को समझा था। इसीलिए उन्होंने हिन्दूधर्म के सम्बन्ध में लिखा है :

"Hindisum is the soul in which India's roots are stuck."[1]

एनीबेसेन्ट मानवसेवा को विशेष महत्त्व देती थीं। उन्होंने लिखा है :-

"Those are the true bests of the value of any man or woman, white or eolouled merit of character, merit of ability, merit of service to country.... These who canserve the best, those who help the most those who sacrifice most, these are the people, who will be loved in life & honoured in death."

## सिस्टर निवेदिता (१८६७-१६११)

सिस्टरनिवेदिता का मूल नाम, मारगरेट नोबिल (Margaret Noble) था। ये आयरिश थीं। किन्तु जब कुमारी नोबिल १८६८ में कलकत्ता आईं, तो वे रामकृष्ण परमहंस के सम्पर्क में आईं, और उन्होंने रामकृष्ण परमहंस की विचारधारा को स्वीकार किया, तभी से वे अपने आप को निवेदिता कहने लगीं। कु. निवेदिता लन्दन में विवेकानन्द का भाषण सुनकर उनकी विचारधारा से विशेषरूप से प्रभावित हुई थीं। उन्हें शरीर, मन एवं आत्मा की आध्यात्मिकता का सिद्धान्त अत्यन्त आकर्षक प्रतीत हुआ। भारतीय अवतारवाद का सिद्धान्त भी कु. निवेदिता को औचित्यपूर्ण लगा। विवेकानन्द के इस सिद्धान्त से कु. निवेदिता अत्यधिक प्रभावित हुई थीं, कि व्यक्ति सत्य से सत्य की ओर जाता है, न कि भ्रान्ति से सत्य की ओर ("Man proceeds from truth to truth and not from wrong to truth.)। वे विवेकानन्द की उच्चविचारधारा, समर्पित सेवाभावना एवं आध्यात्मिक दृष्टि की भक्त थीं। कु. निवेदिता ने स्वयं को भारतीय धर्म, दर्शन, आध्यात्मिकता एवं मानवसेवा तथा भारतीय

---

१. Varadarāja V. Raman; Hamdred great names from India's past. Popular Prakashan, Bombay, 1989, से उद्धृत।

नारी के अभ्युत्थान के लिए समर्पित किया था। वे मानवसेवा को आध्यात्मिकता से ऊपर मानती थीं। कु. निवेदिता ने भारतवर्ष एवं विदेशों में भारतीय धर्म एवं दर्शन पर अनेक भाषण दिए थे। इस प्रकार कु. निवेदिता एनीबेसेंट की तरह पूर्णतया भारतीय ही हो गई थीं। सुरेन्द्रनाथ बनर्जी ने कु. निवेदिता के सम्बन्ध में कहा था "She was an Indian through and through an Indian to the very marrow of her' bones."

कु. निवेदिता ने भारतीय धर्म, संस्कृति एवं दर्शन पर बहुत कुछ लिखा था। उनका मानना था, कि पश्चिमी विद्वानों के द्वारा भारतीय सभ्यता का सही आकलन नहीं किया गया, वस्तुतः भारतीय सभ्यता सर्वोच्च है।[१].

पूर्वी बंगाल के एक गाँव में जब बाढ़ आ गई थी, एवं अकाल पड़ गया था, तो कु. निवेदिता वहाँ लोगों की सहायता के लिए गई थीं। वहीं वे मलेरिया से ग्रस्त हो गईं और इस प्रकार मानवसेवा में तत्पर निवेदिता का अन्त हो गया।

## अरविन्द (१८६२-१८५०) और उनका दार्शनिक सिद्धान्त

भारतवर्ष के आधुनिक काल के दार्शनिकों में अरविन्द घोष एक योगी एवं दार्शनिक के रूप में प्रसिद्ध हैं। हम यहाँ, उनकी चर्चा एक अद्वैतवादी के रूप में कर रहे हैं। अद्वैतवादी तो वे थे, परन्तु उनका अद्वैतवाद ब्रह्माद्वैतवाद से भिन्न था। अरविन्द के दार्शनिक सिद्धान्त को शिवाद्वैतवाद का रूप देना समुचित होगा। अरविन्द के शिवाद्वैत-दर्शन के अनुरूप शिवतत्त्व ब्रह्म रूप है, और उसकी चित् शक्ति अपृथग्भूता है। जगत् शिव की चित्शक्ति का ही परिणाम है। इसीलिए अरविन्द दर्शन में भी जगत् शिव रूप है। यहाँ, यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि अरविन्ददर्शन के अनुसार जगत् अद्वैतवेदान्त की तरह मिथ्या न होकर सत्य है। अरविन्द घोष ने जगत् के मिथ्यात्व का निराकरण करते हुए स्पष्ट रूप से कहा है–

I do not agree with the view that the world is an illusion mithyā.[2]

अरविन्द घोष जगत् को चित्शक्ति का कार्य मानने के कारण, चेतन रूप भी मानते थे। यही सिद्धान्त अरविन्द घोष का जड़-चेतनवाद का सिद्धान्त है। इस सिद्धान्त के अनुसार जिन वस्तुओं को हम जड कहते हैं, वे भी स्वरूपतः चेतन ही हैं। इस प्रकार जगत् के भौतिक पदार्थों को भी अरविन्द चेतनता का ही गुण मानते थे। अरविन्ददर्शन के अन्तर्गत जगत् की इस चिद्रूपता का दर्शन जीव को

---

१. विशेष देखें, Varadarāja V. Raman, Hundred great names from India's past.

२. Letters of Sri Aurobindo (Second series), p. 3, Sri Aurobindo Circle, Bombay.

अज्ञान के कारण नहीं होता। अरविन्द घोष का विचार है, कि अज्ञान ही जगत् के ब्रह्म रूप से दर्शन करने में बाधक है। वस्तुतः ब्रह्म की सत्ता सर्वत्र वर्तमान है। अतः जगत् के मिथ्यात्व का प्रश्न नहीं उपस्थित होता।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है, कि अरविन्द घोष, शांकर अद्वैतवादियों के समान जगत् को मायिक एवं मिथ्या नहीं स्वीकार करते। जगत् को वे मिथ्या माया न कहकर, अज्ञानस्वरूपिणी माया को जगत् के वास्तविक स्वरूपज्ञान में बाधक मानते थे। जगत् की समस्या को सुलझाने के लिए अरविन्द घोष 'माया' शब्द के स्थान पर 'लीला' शब्द को अधिक उपयोगी मानते थे। इस सिद्धान्त के अन्तर्गत सृष्टि परमात्मा की लीलामात्र है। परमात्मा की लीलारूप सृष्टि को कदापि मिथ्या नहीं कहा जा सकता।

ऊपर किए गये विवेचन के आधार पर, अरविन्ददर्शन पर शाक्त दर्शन का साक्षात् प्रभाव कहना अनुचित न होगा। अरविन्ददर्शन के समान ही शक्त्यद्वैतवाद मत में भी जगत् चित् शक्ति का परिणाम होने के कारण, चित् रूप एवं सत्य है। इसके अतिरिक्त शक्ति एवं शक्तिमान् का अविनाभाव भी शाक्त दर्शन एवं अरविन्ददर्शन में समान ही है। इस प्रकार शाक्त साधना के दार्शनिक पक्ष एवं अरविन्द घोष के दार्शनिक सिद्धान्त में पर्याप्त समानता है। अरविन्द घोष के ही निम्नलिखित कथन से, उन पर पड़े शाक्त दर्शन के प्रभाव का स्पष्ट ज्ञान हो जाता है–

I am a tāntrik, I regard the world as born of Ānanda (bliss) and living by Ānanda, wheeling from Ānanda to Ānanda. Ānanda and Shakti, these are the two real terms of existence.

अरविन्द घोष के उपर्युक्त कथन से उनका तान्त्रिक होना तो स्पष्ट ही है। इसके साथ-साथ उपर्युक्त कथन से यह भी सिद्ध होता है, कि जगत् पूर्णतया आनन्द रूप है। जगत्, आनन्द से ही उत्पन्न, आनन्द से ही जीवित एवं आनन्द के ही क्षेत्र में घूमता रहता है। इस प्रकार अरविन्द घोष के मतानुसार जगत् की सत्ता आनन्द एवं शक्ति रूप है। कर्म के सम्बन्ध में श्री अरविन्द गीता की विचारधारा के समान आत्मसमर्पण के पक्षपाती हैं। उनका कहना है, कि हमें अपनी संपूर्ण प्रकृति को भगवान् के हाथों में समर्पित कर देना चाहिए। हमें अपनी प्रत्येक वस्तु अपने अन्तर्यामी ईश्वर, विश्वमयसत्ता तथा विश्वातीत परमात्मा को समर्पित करनी होगी। इस प्रक्रिया से व्यक्ति का "अहं" उस "तत्" (परमात्मा) की ओर केन्द्रित होगा, जो उससे अनन्तगुण महान् है।[१] यही, श्री अरविन्ददर्शन में व्यक्ति का आत्मदान एवं आत्मसमर्पण है।

कर्म एवं मोक्ष के सम्बन्ध में श्री अरविन्द का विचार है, कि कोई भी मनुष्य कर्म नहीं करता, अपितु प्रकृति अपनी अन्तःस्थ शक्ति की अभिव्यक्ति के लिए, उसके द्वारा कार्य करती है, और वह शक्ति अनन्त असीम से उद्भूत होती है। इस तथ्य का ज्ञान, तथा कामना एवं अहंमूलक प्रेरणा के भ्रम से मुक्त होकर प्रकृति के स्वामी की उपस्थिति में, तथा उसकी सत्ता में निवास करना ही आवश्यक है।

---

१. Shri Aurobindo, the synthesis of Yoga, Part 1, chapter, III, Pondicherry., 1969.

श्री अरविन्द कहते हैं, कि यही वास्तविक मोक्ष है। कर्म का त्याग मोक्ष नहीं है। किन्तु मोक्षलाभ के पश्चात् व्यक्ति कर्म करता है, अथवा नहीं, इस सम्बन्ध में श्री अरविन्द का मत है, कि मुक्त व्यक्ति उसी प्रकार कर्म करता है, जिस प्रकार भगवान् कर्म करते हैं, बिना किसी आवश्यकता और बिना किसी दुर्धर्ष अज्ञान के। वह कर्म करते हुए भी कर्म नहीं करता, तथा वह व्यक्तिगत रूप से कोई कार्य आरम्भ नहीं करता। भागवत शक्ति ही उसके अन्दर उसके द्वारा कर्म कराती है। संक्षेप में, श्री अरविन्द की दार्शनिक चिन्तनधारा के यही सूत्र हैं।

## स्वामी रामतीर्थ (१८७३–१६०६ई.)

स्वामी रामतीर्थ विवेकानन्द के समान वेदान्त के व्यावहारिक रूप के अनुयायी, समर्थक एवं प्रचारक थे। इनका जन्म पंजाब के गुजरांवाला जिले के मुरारीवाला ग्राम में हुआ था। आरम्भ में, ये गोस्वामी तीर्थराम के नाम से विख्यात थे। इनकी आरम्भिक शिक्षा-दीक्षा उर्दू में हुई थी। फारसी की दो प्रसिद्ध पुस्तकों–गुलिस्तां एवं बोस्ता का अध्ययन, इन्होंने बचपन में ही कर लिया था।

स्वामी रामतीर्थ ने वेदान्त को आधार मानते हुए कहा था, "वेदों की आत्मा सत् ज्ञान है"।[1] इसी सत् रूप ज्ञान की व्याख्या वेदान्त में अनेक रूपों में हुई है। स्वामी रामतीर्थ के अनुसार वेदान्त का अर्थ स्वाधीनता एवं स्वतन्त्रता है।[2] वस्तुतः वेदान्तसम्मत मोक्ष आत्मा की स्वतन्त्रता अर्थात् संसार से सम्बन्धाभाव का ही समर्थन करता है। स्वामी रामतीर्थ ने समुचित ही कहा है, कि वेदान्त की दुर्दशा का कारण वेदान्त का अभाव है।[3] वेदान्त की विचारधारा को स्पष्ट करते हुए, स्वामी जी ने कहा है, कि संसार नामरूप का परिणाम है।[4] स्वामी जी के अनुसार वेदान्त हमें शक्ति प्रदान करता है, न कि दुर्बलता। आध्यात्मिक शिक्षा पर बल देते हुए उन्होंने कहा है, कि बौद्धिक शिक्षा, आध्यात्मिक शिक्षा के अभाव में निष्फल है। वस्तुतः आध्यात्मिकता हमें दृढ़ता प्रदान करती है।

शांकर-वेदान्त में माया को सत् एवं असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय कहा गया है। इसी तथ्य को रामतीर्थ ने अपनी भाषा में स्पष्ट करते हुए कहा है, कि "जिस बात की हम पूर्ण रूप से व्याख्या न कर सकें, उसी का नाम माया है।"[5] वेदान्त में कर्म (यज्ञादि) चित्तशुद्धि का साधन तो है, किन्तु मोक्ष का हेतु नहीं। इसी की पुष्टि करते हुए, स्वामी रामतीर्थ ने भी कहा है, कि "ज्ञानवान् पुरुष ही इस विश्व के पदार्थों और बंधनों से मुँह मोड़कर मुक्ति के अमृत को प्राप्त करते हैं।"[6]

---

१. व्यावहारिक वेदान्त, भाग, ११, पृ० १४५।
२. वेदान्तशिखर, भाग, ६, पृ. ५००।
३. वेदान्तशिखर, भाग ६, पृ० ६०।
४. माया, भाग, ८, पृ० १०।
५. उन्नति का मार्ग, भाग, १६, पृ० १६।
६. व्यावहारिक वेदान्त और राष्ट्रिय उत्थान, पृ० ३६।

राष्ट्रियता का आधार स्वामी रामतीर्थ की दृष्टि में वेदान्त की दृष्टि है। स्वामी जी का विचार है, कि राष्ट्रहित के लिए प्रयास करना ही विश्व की शक्तियों अर्थात् देवताओं की आराधना करना है।[1] इस प्रकार वेदान्त की व्याख्या स्वामी रामतीर्थ ने समाज, धर्म, संस्कृति, दर्शन एवं आध्यात्मिकता के आधार पर की थी। संक्षेप में, ये व्यावहारिक वेदान्त के पक्षपाती थे।

## के. सी. भट्टाचार्य (१८७५-१९४८)

के. सी. भट्टाचार्य आधुनिक युग के मौलिक विचारकों में प्रसिद्ध हैं। भट्टाचार्य के ग्रन्थों का प्रकाशन, Studies in philosophy नामक ग्रन्थ के दो भागों में सम्पन्न हुआ है।[2] जहाँ तक भट्टाचार्य की दार्शनिक विचारधारा का प्रश्न है, मूलतया ये अद्वैतवादी ही थे, किन्तु उन्होंने अद्वैतवादी दृष्टि को रूपान्तरित करके प्रस्तुत करने का प्रयास किया था। सामान्यरूप से भट्टाचार्य की दार्शनिक विचारधारा के तीन पक्ष कहे जा सकते हैं। प्रथम पक्ष के अन्तर्गत भट्टाचार्य ने ज्ञातता के ज्ञान की विषयिता के अनेक स्तर स्वीकार किए हैं। उनके इस सिद्धान्त का आधार अद्वैत वेदान्त ही है, क्योंकि अद्वैत वेदान्त में पारमार्थिक ज्ञान की चरम कोटि से पूर्व प्रातिभासिक एवं व्यावहारिक ज्ञान के रूप में ज्ञानी की अनेक कोटियाँ स्वीकार की गई हैं। भट्टाचार्य के दर्शन का द्वितीय पक्ष सैद्धान्तिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस पक्ष के अन्तर्गत उन्होंने मानसिक चेतना के–व्यावहारिक (Empirical), शुद्धविषयात्मक (para objective), आध्यात्मिक (Spiritual) एवं सर्वातिशायी-सर्वोच्च विचार (transcendental thought), ये चार स्तर स्वीकार करते हुए, अन्ततः पूर्ण निर्गुण सत्य (Absolute) की सत्ता अंगीकार की थी। भट्टाचार्य ने ज्ञान, इच्छा एवं संवेदन (Knowing, Willing & Feeling), के प्रतिरूप सत्य, स्वतन्त्रता एवं मूल्य (truth, freedom & value) को पूर्ण सत्य के आन्तरिक भेदों के रूप में माना था। इस प्रकार एक अद्वैतवादी के रूप में वे पूर्ण सत्य (Absolute) के समर्थक थे। पूर्ण सत्य को वे मानसिक चेतना एवं विषयता के द्वैत से अतीत मानते थे। भट्टाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त के तृतीय पक्ष के अनुसार ज्ञान से चित् का साक्षात् होता है, इच्छा से विषय के रूप में चिदाभास होता है, तथा अनुभूति के द्वारा विषयी एवं विषय की एकता के द्वारा आनन्द का अनुभव होता है। भट्टाचार्य द्वारा स्वीकृत आनन्दानुभव की यही स्थिति अद्वैत वेदान्त की अद्वैतानुभूति अथवा अपरोक्षानुभूति ही कही जाएगी। इस प्रकार भट्टाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त पर अद्वैतवेदान्त का पूर्ण अभाव कहना सर्वथा समीचीन है।[3] भट्टाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त के सम्बन्ध में यह टिप्पणी करना अनुचित न होगा, कि उन्होंने सत्य, स्वतन्त्रता एवं मूल्य (Truth, freedom & Value) को पूर्ण सत्य (Absolute) के तीन आन्तरिक भेद कहकर सैद्धान्तिक जटिलता उत्पन्न कर दी है। जो पूर्ण सत्य (Absolute) है, उसके भावभेद किस प्रकार सम्भव हैं। इस प्रकार यह कहना

---

१. भारतमाता, पृ० १।

२. कलकत्ता, १८५६, १८५८।

३. (Bhattacharya) drew inspiration from Advaita, gave it 'a new look' adding a luminous chapter to that immortal work of the Vedānta, T.M.P. Mahadervan & G. V. Saroja, Contemporary Indian Philosophy, (production), P.47, New Delhi, 1981.

समीचीन होगा, कि भट्टाचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त में बौद्धिक व्यायाम अधिक, किन्तु दार्शनिक गाम्भीर्य न्यून है। दयाकृष्ण ने भी भट्टाचार्य के सिद्धान्त में जटिलता पाते हुए लिखा है–

Bhaṭṭachārya's style is difficult abstract, obscure and ambiguous; he was too much of a technical philosopher; and his thought has 'dark corners and tartuous paths.'

संस्कृति के सम्बन्ध में भट्टाचार्य का यह मत सर्वथा समुचित है, कि भारतीय संस्कृति का वास्तविक स्वरूप दर्शन में प्राप्त हो सकता है।[१] भट्टाचार्य के इस मत के सम्बन्ध में, यह कहा जा सकता है, कि अद्वैतवाद की दार्शनिक दृष्टि में जिस सार्वभौम संस्कृति के दर्शन होते हैं, वही सच्ची भारतीय संस्कृति है। अतः भट्टाचार्य का अनेक संस्कृतियों के सिद्धान्त को न स्वीकार कर एक समन्वित संस्कृति को स्वीकार करना सर्वथा न्याय्य है।[२]

## रमण (१८७६-१६५०)

रमण महर्षि के दार्शनिक एवं मानवीय उपदेश १६२० के पश्चात् मिलते हैं। इन्होंने 'परिचयपुराणम्' से प्रेरणा लेकर निःस्वार्थ मानव सेवा का उपदेश दिया था, तथा मानव सेवा को ही मोक्ष का कारण सिद्ध किया था। इस प्रकार रमण महर्षि सत्कर्म को मोक्ष का हेतु स्वीकार करते थे। वस्तुतः ये एक कर्मयोगी एवं तपस्वी सन्त थे। अध्यात्म की तो ये साक्षात् प्रतिमूर्त्ति ही थे। आज समाज में इसी प्रकार के समाजसेवी आध्यात्मिकों की आवश्यकता है। महर्षि की यह सहनशीलता अवलोकनीय है, कि ये कभी भी जूते या किसी प्रकार के पादत्राण नहीं ग्रहण करते थे। पैरों के काँटों से भरे होने पर भी बीहड़ जंगलों में महर्षि नंगे पैरों ही प्रसन्नता से चलते थे। सिद्धान्ततः ये अद्वैती ही थे, तथा ब्रह्म को औपनिषद वेदान्त के समान सर्वव्यापी मानते थे। महर्षि का विश्वास था, कि व्यक्ति में मैं (अहम्) का अनुभव ब्रह्म तत्त्व का ही अनुभव है–"अहं ब्रह्मास्मि"। महर्षि का उपदेश है, कि ब्रह्मज्ञान के लिए जिज्ञासु को अपने भीतर ही "मैं कौन हूँ" ऐसी आत्मजिज्ञासा करनी चाहिए।

रमण महर्षि एक व्यावहारिक अद्वैतवादी थे।[३] विवेकानन्द के समान, उनकी दृष्टि में, मनुष्य एवं पशु में भेद नहीं था। उनका मानना था, कि सभी में एक आत्मा वर्त्तमान है।[४]

महर्षि रमण, पुरुषोत्तम रमण एवं भगवान् रमण के नाम से भी प्रसिद्ध थे। मुसरूगनर ने

---

१. Dayakrishna and B. V. Kishan, what is living & what is dead in Indian philosophy—p. 304, 365 Andhra-University, Welter's 1978.

२. देखें, के. सी. भट्टाचार्य का प्रकाशित भाषण, Swaraj in India, Viśvabhāratī, Journal, Vol. XX, 1954 PP. 103-14.

३. देखें पुरुषोत्तम रमण, रमणगीता, (बंग्लौर)।

४. विशेष देखें, राममूर्त्ति शर्मा, Encyclopaedia of Vedānta EBL, Delhi, 1992.

तमिल में महर्षि रमण की रचनाओं–उपदेशसारम् उल्लादु नरपदु (४० पद्यों का संग्रह) एवं गुरुवचक कोवई (गुरु उपदेशों का हार) का संग्रह किया था।

## जे. कृष्णमूर्त्ति (१८६४)

जिद्दू कृष्णमूर्ति अद्वैतवेदान्त से पूर्णतया प्रभावित थे। वे सत्य को किसी धर्म अथवा सम्प्रदाय से प्राप्तव्य नहीं मानते थे।[1] वे सत्य को एक ऐसे देश (Pathless land) के समान मानते थे, जिसके लिए किसी मार्ग की अपेक्षा नहीं है। यह औपनिषद वेदान्त की वही दृष्टि है, जिसके अनुसार आत्मा न प्रवचन का विषय है, न बुद्धि का और न बहुधा श्रवण का[2], वह तो मात्र अनुभवस्वरूप है। सत्य की तुलना मार्गरहित देश (Pathless land) से करते हुए वे कहते हैं कि जब सर्वत्र कण-कण में परम सत्य परमेश्वर व्याप्त है तो उस तक पहुँचने के लिए मार्ग, साधन का प्रश्न ही कहाँ उठता है, क्योंकि वह तो साधन में भी है। इस सिद्धान्त का स्पष्ट आधार छान्दोग्योपनिषद् का "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" सिद्धान्त है। कृष्णमूर्त्ति का तर्क है कि सत्यस्वरूप ईश्वर की प्राप्ति के लिए, किसी साधन की अपेक्षा न होकर, चित्त की एकाग्रता, आत्मस्वरूपबोध, सत्यस्वरूप के स्मरण एवं आचारव्यवहार की अपेक्षा है।[3] सत्य को (Pathless land) मार्गरहित देश कहते हुए भी, कृष्णमूर्त्ति ध्यान (Meditation) को वर्तमान एवं उसके ऊपर जो कुछ है, उसका प्रत्यक्ष मानते हैं।[4] किन्तु यहाँ, यह तथ्य विचारणीय है कि ध्यान साध्यप्राप्ति की प्रक्रिया है, साधन है, साध्य नहीं। साध्य तो समाधि ही है। उपनिषद् भी यही कहती है–"श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः" अर्थात् आत्मा श्रवण, मनन एवं निदिध्यासन का विषय है। इस प्रकार सत्य अथवा आत्मा अथवा परमात्मा परमेश्वर की प्राप्ति के लिए सामान्यतया श्रवणादि की साधनता स्वीकार करनी ही चाहिए।

अपने कोलम्बो भाषण (नवम्बर, १८२०) में आत्मनिरीक्षण पर बल देते हुए, कृष्णमूर्त्ति ने कहा है, कि मनुष्य को स्वयं का निरीक्षण (Self observation) करना चाहिए, तथा स्वयं को जो

---

१. "I maintain that truth is a pathless land and you cannot approach it, by any path whats ever, by any religion, by any such ...३ अगस्त, १८२८ को, ओमन में दिए गए कृष्णमूर्त्ति के भाषण से।

२. नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुधा श्रुतेन यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः। कठ. उ. २।२३।

३. What it reguires is concentration, awareness, recollectedness, conduct, behaviour. Krishnamurti, on the Path.

४. "Meditation is the seeing of what is and it going beyond it." Susunaga Veeraperuma, That Pathless Iddukrih Motilal Banarasidas, Delhi.

५. It should not be overlooked that the reader of the look is not an entity separate from the book itself because "THe Book is you" Krishnamurti; Columbo speech, 1980.

वह एक पुस्तक है, पढ़ना चाहिए। इस प्रक्रिया से अन्तर्यामी ईश्वर की प्राप्ति स्वतः हो जाती है। कृष्णमूर्त्ति कहते हैं, कि व्यक्ति जो स्वयं एक पुस्तक है, तथा उसका पाठक, पृथक्-पृथक् नहीं हैं, अपितु एक ही हैं[1]। इस प्रकार स्वयंबोध ही आत्मबोध एवं ईश्वरीय ज्ञान है। यही अद्वैतवेदान्त के अनुसार जीव, जगत् एवं ब्रह्म का अद्वैतभाव है।

मोक्ष के सम्बन्ध में भी कृष्णमूर्त्ति की धारणा वेदान्त जैसी ही है। कृष्णमूर्त्ति मोक्ष को अनिर्वचनीय, असीम, सत्य, कालातीत एवं सृजनात्मक कहते हैं। यही आशय उनकी कविता की निम्नलिखित पंक्तियों से स्पष्ट होता है, जो उन्होंने **सत्य** को परिभाषित करते हुए लिखी हैं–

It is as the air, Free, limitless, Indestructible Immeasurable !
Krishnamurti, The Song of Life.

जहाँ तक, बन्धन का प्रश्न है, वेदान्त में बन्धन का कारण ममत्व एवं परत्वमूलक अज्ञान है। इस अहंकारमूलक, अज्ञान के कारण ही जीव अहंकारवश अपने स्वरूप अर्थात् आत्मा का बोध नहीं कर पाता। इसी प्रकार कृष्णमूर्त्ति ने भी अहंकार को बन्धन का कारण स्वीकार करते हुए कहा है, कि जब तक मनुष्य में 'अहं' है, तभी तक भ्रष्ट आचार, संशय एवं दुःख हैं। एवं च, क्या इस 'अहं' स्वरूप अज्ञान के नाश के बिना, परमार्थ एवं पूर्ण सत्य की प्राप्ति संभव है।[2]

जैसा कि सुसुनागा वीरापेरुमा (Susunaga Veeraperuma) ने अपनी पुस्तक, (That Pathless land) पृ० ६२ में लिखा है, कृष्णमूर्त्तिलिखित छोटी-बड़ी सात सौ रचनाएँ मिलती हैं। इन रचनाओं में उनके लघु-बृहत् ग्रन्थ, लेख, भाषण एवं कविताएँ भी सम्मिलित हैं। यहाँ इनमें से प्रमुख रचनाओं का उल्लेख करना आवश्यक है।

१. Krishnamurti's note book (London : Victor Gollancy, 1976). इसके अन्तर्गत कृष्णमूर्त्ति के जून, १८६१ से आरम्भ होकर सात मास के आध्यात्मिक अनुभव वर्त्तमान हैं।

२. The first and last freedom (London : Victor Gollancy, 1954) कृष्णमूर्त्ति का अत्यन्त प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ के लगभग आधे भाग में प्रश्नोत्तर हैं, जो ३८ विषयों पर आधारित हैं।

---

१. So long as the 'I' exists, there is corruption, confusion and sorrow. In understanding that 'I' and not killing it, earn man come to the realisation, of that ultimate Reality, Which is completeness X. Krishnamurti

२. M.B. Delhi, 1996, A bibliography of the life & teachings of jdduprihmamurti (kriden, E.J. Bill, 1974).

३. शिक्षा से सम्बन्धित कृष्णमूर्त्ति का ग्रन्थ, Education and the significance of life (New York] Harper and Row, 1953) महत्त्वपूर्ण है। कृष्णमूर्ति स्वयं के बोध को ही शिक्षा का प्रारम्भ स्वीकार करते हैं।

४. कृष्णमूर्त्ति की कविता के तीन भाग, The Search (1927), The Immortal, Friend (1928) तथा The song of life (1931) दुर्लभ हो गए थे, १९८६ में Poems & Parables,[1] तथा From darkness to light : Poems and Parbles[2] के अन्तर्गत पुनः प्रकाशित हुए थे।

५. कृष्णमूर्त्ति के ग्रन्थ, The three volumes of commentaries on living, from the notebooks of J. Krishnamurti, में उनके उन वार्त्तालापों के सार हैं, जो परामर्श के रूप में अनेक व्यक्तियों के साथ हुए थे।[३]

६. The Only Resolution (London : V.G. 1970) के अन्तर्गत कृष्णमूर्त्ति ने प्रकृति एवं ध्यान (Meditation) जैसे विषयों पर प्रकाश डाला है। इस ग्रन्थ में, कृष्णमूर्त्ति के भारत, अमरीका (केलीफ़ोर्निया) एवं योरप में दिए गए साक्षात्कार (interviews) भी सम्मिलित हैं।

७. कृष्णमूर्त्ति का ग्रन्थ, Meditation,[4] ध्यान की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। कृष्णमूर्त्ति के अनुसार ध्यान मौन की क्रिया है। यही कृष्णमूर्त्ति के समग्र आध्यात्मिक उपदेश का प्रमुख तत्त्व है।

## आचार्य विनोबाभावे (१८९५ ई०) और उनका दर्शन

विनोबा जी का दार्शनिक सिद्धान्त सर्वोदय दर्शन है। सर्वोदय शब्द के ही अन्तर्गत विनोबा जी की अद्वैतनिष्ठा का परिचय मिल जाता है। विनोबा जी पर औपनिषद वेदान्त का भी पूर्ण प्रभाव है। विनोबा जी पर पड़े, गीता एवं उपनिषदों के प्रभाव का परिज्ञान, उनके निम्नोद्धृत कथन से पूर्णतया हो जाता है :

**'मेरे जीवन में गीता ने माँ का स्थान लिया है । वह स्थान तो उसी का है । लेकिन मैं जानता हूँ कि उपनिषद् मेरी माँ की माँ है ।'**[५]

उपर्युक्त कथन के अनुरूप विनोबा जी पर वेदान्त विद्या के आधारग्रन्थ–गीता एवं उपनिषदों का प्रभाव स्पष्ट है, परन्तु इसके साथ-साथ यह कह देना और न्यायसंगत होगा कि उपनिषदों के ब्रह्म

---

१. London : Victor Gollancy, 1981.
२. New York : Harper & Row, 1980.
३. Gollancy, 1956-1961, London.
४. Sen Francisco, Harper & Row, 1979.
५. विनोबा : उपनिषदों का अध्ययन, प्रस्तावना (सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली, १९६१)।

एवं मुक्ति आदि सिद्धान्तों का प्रतिपादन विनोबा जी ने अपने स्वतन्त्र एवं नवीन दृष्टिकोण के आधार पर किया है।

कहना न होगा, कि विनोबा जी ने अद्वैतदर्शन को पूर्ण रूप से व्यावहारिक दर्शन का रूप प्रदान करने का प्रयत्न किया है। शांकर अद्वैतवादी की तरह विनोबा जी भी ब्रह्म को सर्वोच्च तत्त्व मानते हैं। विनोबा जी ने ब्रह्म शब्द का अर्थ-विशाल एवं व्यापक किया है[1]।

अद्वैतवेदान्त की ब्रह्मरूपता को स्पष्ट करते हुए विनोबा जी का कथन है, कि संकुचित जीवन को छोड़कर ब्रह्मरूप होना ही मनुष्य का ध्येय है। इस प्रकार विनोबा जी के अनुसार व्यापकतम स्थिति प्राप्त होने का नाम ही ब्रह्मनिर्वाण है।[2] गीतादर्शन के आधार पर विनोबा जी का मत है, कि वस्तुतः जीव ब्रह्मरूप है, परन्तु देह के पर्दे के कारण वह अपने ब्रह्मस्वरूप का अनुभव नहीं करता। विनोबा जी के मतानुसार देह साधन तो है, परन्तु साध्य नहीं।[3] विनोबा जी जीवन्मुक्ति के पक्षपाती हैं। उन्होंने जीवन्मुक्ति के विचार को स्पष्ट करते हुए कहा है : मेरा तो ख्याल है कि मनुष्य इसी जीवन में ब्रह्मज्ञान या आत्मसाक्षात्कार कर सकता है।'[4] परन्तु एक दूसरे स्थल पर विनोबा जी ने यह भी कहा है कि इस जीवन में जीवन्मुक्ति की अवस्था प्राप्त करना सम्भव तो है, किन्तु शरीर रहते हुए उसकी पूर्णता होना कठिन है। विनोबा जी का विचार है कि ब्राह्मी स्थिति प्राप्त होते ही शरीर छूट जाना चाहिए।[5]

ब्रह्मलोक से विनोबा जी का आशय साम्यावस्था है। समत्व की स्थिति प्राप्त करना ही ब्रह्मलोक की प्राप्ति है। इस साम्य दर्शन को विनोबा जी ने अपने साम्यसूत्र के अन्तर्गत विशद रूप से स्पष्ट किया है।[6] साम्ययोग सिद्धान्त के अन्तर्गत विनोबा जी का विचार है कि सभी मनुष्यों में एक ही आत्मा स्थित है। अतः मनुष्य-मनुष्य में भेद नहीं है। यहीं तक नहीं, विनोबा जी का कथन है कि मनुष्य और दूसरे पशुओं में भी आत्मिक दृष्टि से भेद नहीं है।[7] विनोबा जी का उक्त विचार ही उनका अद्वैतवादी विचार कहा जा सकता है। साम्ययोग के अन्तर्गत विनोबा जी ने आर्थिक, राजनैतिक एवं अन्य सभी क्षेत्रों में साम्य सिद्धान्त की प्रतिष्ठा की है। इसी साम्ययोग के आधार पर विनोबा जी ने समस्त संसार को अद्वैत

---

१. विनोबा : स्थितप्रज्ञदर्शन, पृष्ठ १६५, (सस्ता साहित्य मण्डल, १६५६)।

२. वही, पृष्ठ १६५।

३. विनोबा, गीताप्रवचन, पृष्ठ १७३, (हरिभाऊ उपाध्याय द्वारा अनूदित, सर्वसेवासंघ राजघाट, वाराणसी)।

४. विनोबा संवाद : त्योहार राजेन्द्र सिंह, पृष्ठ १५।
(अखिलभारत सर्वसेवा-संघ, राजघाट, काशी, १६५७)।

५. त्योहार राजेन्द्रसिंह : विनोबा-संवाद, पृष्ठ ३२।

६. साम्यसूत्र (विनोबा लिखित)।

७. Sāmya Yoga holds that there in dwells in every man the same Spirit. It, therefore makes no distinction between man and man. It even goes further & recognizes no ultimate difference in spirit of man and other animals." (Post Prayer Speech of Vinobha in Bihar)—quoted from Vinoba and his mission, *Suresh Ram Bhai*, p. 208.

रूप वनाने का संकल्प किया है।[1]

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर विनोबा जी की अद्वैतवादिता पूर्ण रूप से परिलक्षित हो जाती है। विनोबा जी का सर्वोदयदर्शन भी उनकी अद्वैतनिष्ठा का ही परिणाम है। सर्वोदयदर्शन का मूलाधार 'सर्वेऽपि सुखिनः सन्तु' का भाव है। दादा धर्माधिकारी ने सर्वोदय के आशय को प्रकट करते हुए कहा है–

**'एक साथ समान रूप से सबका उदय हो, यही सर्वोदय का उद्देश्य है'[2]।**

आधुनिक युग समालोचना का युग है। इसीलिए इस युग में अद्वैत वेदान्त से सम्बन्धित मौलिक ग्रन्थों के स्थान पर समालोचनात्मक ग्रन्थ ही अधिक लिखे जा रहे हैं। हिन्दी, संस्कृत, बंगला, मराठी, गुजराती आदि विभिन्न भाषाओं में आज अद्वैत वेदान्त से सम्बन्धित समालोचना का सर्जन हो रहा है।

जहाँ तक, पाश्चात्य विद्वानों द्वारा की गई समालोचना की बात है, १९वीं[3] शताब्दी के कोलब्रुक, विल्सन, चार्ल्स विल्किन्स, रोअर, काबेल, बोथलिंक, मैक्समूलर, डायसन, वेवर, थीबो, जैकब, गफ, वेनिस एवं विलियमजोन्स द्वारा अद्वैत वेदान्त की महत्त्वपूर्ण समालोचनायें प्रस्तुत की गई हैं।

यदि हम निष्पक्ष भाव से कहें तो यह कथन ही होगा कि अद्वैत वेदान्त पर उपलब्ध भारतीय आलोचनात्मक देन की अपेक्षा उपर्युक्त पाश्चात्य विद्वानों की देन किसी प्रकार कम नहीं है। हमें, यह स्वीकार करने में भी आपत्ति नहीं होनी चाहिए कि अद्वैतवेदान्त ही नहीं, अपितु समग्र संस्कृतसाहित्य के भारतीय समालोचकों ने पाश्चात्य समालोचकों की समालोचना प्रणाली से बहुत कुछ ग्रहण किया है।

उन्नीसवीं-बीसवीं शताब्दी के सहस्रों विद्वानों ने भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा का विविध रूप से आलोडन-विलोडन किया है। इनमें, संस्कृत, अंग्रेजी, हिन्दी एवं उर्दू सभी भाषाओं के विद्वान् हैं। इसके अतिरिक्त प्रान्तीय भाषाओं में भी दार्शनिक ग्रन्थों का अनुशीलन एवं अनुवाद हुआ है।

भारतीय दर्शन के मौलिक विवेचकों की दीर्घ सूची है। इनमें[4] आदि ब्रह्म समाज के संस्थापक,

---

१. देखिए–विनोबा जी का लेख–हमारा मिशन कुल दुनिया को अद्वैत बनाना है। 'भूदान यज्ञ' (साप्ताहिक) १९ मार्च, १९६५।

२. दादा धर्माधिकारी : सर्वोदय दर्शन, पृष्ठ २३।
(अखिल भारत सर्वसेवासंघ, राजघाट, काशी–१९५७ ई०)
तथा देखिए–*Dr. V. N. Tandon* : The Social & Political Philosophy of Sarvodaya after Gandhiji, Introduction.

३. पाश्चात्य विद्वानों का यह समय आशुतोष शास्त्री के वेदान्त दर्शन के अद्वैतवाद नामक ग्रन्थ के आधार पर दिया गया है।

४. राममोहन राय ने उपनिषदों के आधार पर हिन्दूधर्म की प्रस्थापना की थी। इनका सिद्धान्त था, कि उपनिषददर्शन एक शाश्वत दर्शन है, तथा यह प्राचीन होते हुए भी आधुनिक जगत् की समस्याओं के समाधान में सक्षम है, एवं आधुनिक विज्ञान का समर्थक है। राममोहन राय ने चार उपनिषदों का अनुवाद भी किया था।

राममोहन राय (१७६२-१८३३), एम. एन.राय[1] एवं पण्डित बालगंगाधर तिलक,[2] एनीबेसेंट आदि के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। यह भी स्पष्ट है कि रवीन्द्रनाथ टैगोर एवं महात्मा गांधी भी भारतीय दर्शन की विचारधारा–वेदान्त से प्रभावित हुए हैं। भारतीय दर्शन के अंग्रेजी लेखकों में सर्वपल्ली राधाकृष्णन्, सुरेन्द्रनाथ दासगुप्त, धीरेन्द्रमोहनदत्त एवं चटर्जी तथा चन्द्रधर शर्मा के नाम विशेष रूप से उल्लेखयोग्य हैं। इन विद्वानों, **टी. आर. वी. मूर्ति एवं भीखनलाल आत्रेय** आदि विद्वानों का भारतीयदर्शन को योगदान अद्वितीय है। यह उल्लेखनीय है, कि समस्त विश्व में भारतीय दर्शन को पहुँचाने वाले डा. राधाकृष्णन् ही थे। ये भारतीय दर्शन के मात्र लेखक न होकर, सच्चे अर्थ में दार्शनिक थे। इनकी ग्रन्थगत अभिव्यक्ति से भी इनकी दार्शनिकता स्पष्ट झलकती है। इस प्रकार एक दार्शनिक मनीषी के रूप में, वर्त्तमान युग में डा. राधाकृष्णन् का स्थान सर्वोपरि कहा जाएगा। अंग्रेजी के माध्यम से लिखने वाले आधुनिक युग के समालोचक विद्वानों में रानाडे, टी. एम. पी. महादेवन, देवी प्रसाद चट्टोपाध्याय, पी. टी. राजू, बी. एन. के. शर्मा, सच्चिदानन्दमूर्त्ति, बालसुब्रह्मण्यम् तथा गोविन्द चन्द्र पाण्डेय प्रभृति विद्वानों का योगदान स्तुत्य है। हिन्दी, अंग्रेजी एवं संस्कृत, तीनों ही भाषाओं के माध्यम से भारतीय दर्शन के क्षेत्र में मौलिक चिन्तन प्रस्तुत करने वाले विद्वानों में महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज का नाम शिरोधर्म है। ये काशी में रहते थे, तथा एक सच्चे साधक थे। प्रधानतः ये शाक्त एवं योगी थे। कविराज जी प्राचीन एवं अर्वाचीन, दोनों ही पद्धतियों के विद्वान् थे। संस्कृत एवं अंग्रेजी में लिखने वाले भारतीय विद्वानों में डा. हरदत्त शर्मा का नाम अग्रगण्य है। भारतीय दर्शन के कतिपय ऐसे चिन्तक हैं, जिन्होंने हिन्दी एवं अंग्रेजी, दोनों ही भाषाओं में ग्रन्थ लिखकर भारतीय दर्शन की श्रीवृद्धि की है। इन विद्वानों में म.म. डा. उमेश मिश्र जैसे विद्वानों के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

इस युग के हिन्दी–लेखकों एवं विद्वानों ने भारतीय दर्शन की विचारधारा से सम्बन्धित अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। इस युग के हिन्दी में लिखने वाले प्रतिष्ठित विद्वानों में, आचार्य नरेन्द्रदेव, राहुल सांकृत्यायन, पण्डित बलदेव उपाध्याय, भरतसिंह उपाध्याय एवं पंडित उदयवीर शास्त्री आदि के नाम समादरणीय हैं। वर्त्तमान युग के भारतीय दर्शन के हिन्दी लेखकों में पण्डित बलदेव उपाध्याय का इस दृष्टि से सर्वाधिक योगदान है कि इन्होंने भारतीय दर्शन को हिन्दी पाठक तक पहुँचाने का स्तुत्य कार्य

---

१. एम. एन. राय औपनिषद ब्रह्मवाद के समर्थक थे।

२. प० बाल गंगाधर तिलक (१८५६–१८२०) ने १६१४ में गीता की स्वतन्त्र व्याख्या प्रकाशित कर विश्व के लिए अद्वैतपरक आचारसंहिता प्रदान की थी। इस व्याख्या के पश्चात् गीता, मात्र एक धार्मिक एवं दार्शनिक ग्रन्थ न होकर, समस्त विश्व के लिए एक नैतिक एवं आचारप्रधान ग्रन्थ के रूप में भी सम्मानित हुई थी। भारतवर्ष के स्वतन्त्रता आन्दोलनकर्त्ताओं पर भी पंडित बालगंगाधर तिलक के गीताविषयक दृष्टिकोण का प्रभाव परिलक्षित है।

किया है। आत्मश्लाघा न हो जाय, इस लेखक ने भी भारतीय दर्शन, विशेषतः वेदान्त के क्षेत्र में यत्किञ्चित् कार्य किया है।

भारतीय दर्शन के अन्तर्गत वेदान्तदर्शन के चिन्तक एवं प्रसारक के रूप में डा. कर्णसिंह (१९३१) बीसवीं शताब्दी के एक मूर्धन्य मनीषी हैं। डा. कर्णसिंह ने वेदान्त पर देश-विदेश में अनेक महत्त्वपूर्ण भाषण दिए हैं। इनकी ओजस्वी वाणी एवं उद्दाम व्यक्तित्व श्रोताओं को स्वभावतः आकृष्ट कर लेते हैं। डा. कर्णसिंह विवेकानन्द द्वारा प्रदर्शित वेदान्तपथ के अनुसर्ता, एवं शैवदर्शन के विशेष अनुयायी हैं। श्री अरविन्द के दर्शन में भी इनकी आस्था है। अरविन्ददर्शन पर इन्होंने एक ग्रन्थ भी लिखा है–वैसे तो, इन्होंने अठारह ग्रन्थ लिखे हैं, किन्तु उनमें Humanity at the cross reads, तथा हिन्दूदर्शन (भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, १९९८, द्वितीय सं.) विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। डा. कर्णसिंह ने वेदान्त पर देश-विदेश में अनेक महत्त्वपूर्ण भाषण दिए हैं। इनके भाषणों में, इनका विज्ञानभवन (दिल्ली) में अन्तरराष्ट्रीय शंकराचार्य संगोष्ठी[1] (१९८९) में दिया गया, Vedānta and Physics भाषण अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

वर्त्तमान में, भारतीय दर्शन के प्रचारकों में डा. किरीट जोशी का नाम भी सर्वथा आदरणीय है। डा. जोशी श्री अरविन्द के दार्शनिक सिद्धान्त के पण्डित एवं भक्त हैं। पाण्डिचेरी के श्री अरविन्द के आश्रम में दीर्घकाल तक रहकर, डा. जोशी ने आध्यात्मिक साधना की थी। सम्प्रति ये 'धर्म हिन्दुजा इन्टरनेशनल सेन्टर फ़ार इन्डिक रिसर्च' नामक संस्था के अध्यक्ष के रूप में वेदविद्या एवं भारतीय दर्शन का प्रचार-प्रसार, संगोष्ठियों, विद्वानों के भाषणों, अधिवेशनों, कार्यशालाओं आदि के आयोजन के द्वारा अत्यन्त सुचारु रूप से कर रहे हैं। अरविन्द दर्शन के विद्वान् के रूप में, इन्होंने दो प्रसिद्ध ग्रन्थ लिखे हैं–Shri Aurobindo and the Mother तथा Shri Aurobindo and Integral Yoga. इसके अतिरिक्त इनके शताधिक महत्त्वपूर्ण शोधलेख भी हैं।

## मुस्लिम, ईसाई एवं पारसी दार्शनिक

भारतीय दर्शन, विशेषतः अद्वैतवेदान्त की, एकात्मवाद पर आधारित, यह विशेषता रही है, कि इस सार्वभौम दर्शन को प्रायः समस्त विश्व ने सराहा है, तथा इसका अनुशीलन किया है। भारत में भी मुस्लिम, ईसाई एवं पारसी विचारकों ने इसका गम्भीरता से अध्ययन किया है। जहाँ तक, मुस्लिम विचारकों की बात है, **मोहम्मद इक़बाल** (१८७३-१९३८) ने अपने काव्यात्मक ग्रन्थों–The secrets of the self, The mysteries of selflessness[1] एवं Reconstruction religious thought in Islam' में अपने दार्शनिक विचार अभिव्यक्त किए हैं। इक़बाल सक्रिय आत्मवाद के

---

१. अन्तरराष्ट्रिय शंकराचार्य संगोष्ठी का संयोजन, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, दिल्ली एवं संस्कृति विभाग, भारत सरकार के तत्त्वावधान में किया गया था। डा. सच्चिदानन्द मूर्त्ति, इसके संयोजक एवं डा. राममूर्त्ति शर्मा कोआर्डिनेटर थे।

समर्थक हैं। ये, रूमी एवं नीत्से तथा वर्गसां की विचारधारा से प्रभावित थे। काल आत्मा का व्यवहार क्षेत्र है। मनुष्य का जीवन चेतना की एक अनन्त लहर है, जिसमें सातत्य एवं शाश्वतता है, यह इक़बाल की प्रमुख मान्यता थी। इक़बाल की दार्शनिक समझ का यह पक्ष महत्त्वपूर्ण है, कि वे ईश्वर के प्रति प्रेम को ईश्वर का रूप देते थे। क्या उनका यह सिद्धान्त वेदान्त के 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' (ब्रह्मज्ञानी ब्रह्म स्वरूप ही हो जाता है) सिद्धान्त का सरलीकरण नहीं है। इक़बाल ईश्वर भक्ति को ही सत्कर्म, सद्ज्ञान एवं उच्चादर्शों का प्रेरक मानते हैं। इक़बाल ने दर्शन एवं विधिशास्त्र (Law) का अध्ययन इंगलैण्ड एवं जर्मनी में किया था। इक़बाल एक अच्छे कवि एवं दार्शनिक थे। यों तो, भारत में, सैयद अबुल अला मौदंदी, सैयद अब्दुललतीफ़ (हैदराबाद), अबुलहसन अलीनदवी, ज़फरुलहसन, एम. एम. शरीफ़, ज़ैड. ए. सिद्दीकी, ख़लीफा अबुलहसन, श्री वहीदुद्दीन भी भारतवर्ष के प्रमुख मुसलमान दार्शनिक थे, किन्तु इन पर भारतीय दर्शन का प्रभाव न होकर कुरान का ही प्रभाव था। आधुनिकतम दार्शनिकों में, जिन पर भारतीय दर्शन का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित कहा जा सकता है, श्री वहीदुद्दीन हैं। ये दिल्ली विश्वविद्यालय में दर्शन विभाग के प्रोफेसर-अध्यक्ष रह चुके हैं। उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद में भी ये दर्शन विभाग के प्रोफ़ेसर थे। इन्होंने चेतना (consciousness) के, धार्मिक, कलात्मक एवं ऐतिहासिक पक्षों पर विशेष बल देते हुए, इन तीनों के पारस्परिक सम्बन्ध के विषय में गवेषणा की है। प्रोफ़ेसर वहीदुद्दीन की मान्यता थी, कि इस्लामी परम्परा पर आज के सन्दर्भ में पुनर्विचार अत्यन्त आवश्यक है। इन्होंने अपने विचार, अपने ग्रन्थ, Religion at the cross road, (Delhi, 1980) नामक ग्रन्थ के अन्तर्गत विशेष रूप से अभिव्यक्त किए गए हैं।

आधुनिक युग के मुसलमान दार्शनिकों में, के.जी. सईदान का नाम भी उल्लेखनीय है। इन्होंने इक़बाल के शिक्षाविषयक विचारों पर लिखा था। ये भारतीयशासन के शिक्षासचिव भी रहे थे। उर्दू भाषा पर इनका विशेष अधिकार था। इनकी उर्दू सदा समृद्ध एवं कर्णप्रिय होती थी।

वर्तमान युग में, जिन मुस्लिम दार्शनिकों ने विशेष कार्य किया है, उनमें आबिद हुसैन का नाम भी उल्लेख करने योग्य है। आबिद हुसैन ने महात्मा गांधी एवं जवाहरलाल नेहरू के दर्शन एवं भारतीय संस्कृति पर कार्य किया है। आबिद हुसैन ने प्लेटो के रिपब्लिक एवं कान्ट के 'ए क्रिटिक आफ़ प्योर रीज़न' का अनुवाद उर्दू में किया था। एक दूसरे मुस्लिम विचारक ए. एस. अयूब ने, जिन्होंने टैगोर की विचारधारा का विशेष मन्थन किया है, कला, आचार एवं धर्मनिरपेक्षता के सम्बन्ध में विशेष रूप से अपने विचार स्पष्ट किए हैं। आधुनिक युग के दार्शनिक विचारकों में हुमायूँ, कबीर भी उल्लेखनीय हैं। इन्होंने भारतीय सांस्कृतिक संपत् के सम्बन्ध में विशेष रूप से लिखा है। इसके अतिरिक्त इन्होंने अपने राजनीति, समाजशास्त्र एवं शिक्षासम्बन्धी तथा मानवाधिकार एवं गांधीदर्शनविषयक भाषण भी प्रकाशित किए हैं।

---

१. इस ग्रन्थ का प्रथम अनुवाद R.A. Nicolson द्वारा दिया गया था (लाहौर १६८८), तथा दूसरा अनुवाद A.J. Arbrry ने किया था। (लन्दन, १६५३)

२. इस लेखक को प्रोफ़ेसर वहीदुद्दीन के साथ अनेक विषयों पर विवेचन के, दिल्ली विश्वविद्यालय में अनेक अवसर मिले थे। (१६६६-७०)

ऊपर किए गए निर्देश से यह स्पष्ट है कि मुस्लिम विचारक भी भारतीय दर्शन की विशेषताओं से न्यूनाधिक रूप से प्रभावित थे, अतः भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा में, उनका योगदान भी महत्त्वपूर्ण है।

जहाँ तक ईसाइयों का प्रश्न है, इनमें भी बहुत से भारतीय दर्शन के प्रति आस्थावान् थे। भारतीय दर्शन के ईसाई भक्तों में साधु सुन्दर सिंह (१८८६-१६३०) का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। मूलतः, सुन्दर सिंह सिक्ख थे, किन्तु ईसाई धर्म से प्रभावित होकर, इन्होंने दोनों में समन्वय करते हुए गुरुनानक एवं ईसाई धर्म को ईश्वर-भय का फल कहा था। इनका विश्वास था, कि ईश्वर से डर कर ही मनुष्य सत्कर्म में प्रवृत्त होता था। सुन्दर सिंह साधु हो गए थे। ये चिन्तन एवं कर्म के योग के पक्षपाती थे। वेदान्त के समान ईश्वर को ये अवर्णनीय स्वीकार करते थे। भक्ति-वेदान्त के अनुयायी होने के कारण, साधु सुन्दर सिंह ईश्वर को प्रेम एवं करुणा के अथाह सागर के रूप में मानते थे। उनका कहना था, कि ईश्वर प्रत्येक व्यक्ति के जीवन का प्राण, एवं उसकी आत्मा का आत्मा है। ईश्वर को, वे अपनी माँ के रूप में देखते थे। ईश्वर के मातृत्व में उसका रक्षकस्वरूप विशेष रूप से अभिव्यक्त होता है। विनोबा भी गीता को माँ, एवं उपनिषदों को माँ की माँ, अर्थात् दादी कहते थे। जगत् के सम्बन्ध में, सुन्दर सिंह का विचार था, कि यह ईश्वर की प्रतिमूर्त्ति ही है। उनका यह मत वेदान्त के विवर्त्तवाद पर आधारित है। वे वेदान्त के कर्मवाद के समर्थक थे, जिसके अनुसार व्यक्ति अपने सत् एवं असत् कर्मों के फल का भोग जीवन में भोगता है।

एक दूसरे क्रिश्चियन विद्वान् ब्रह्मबान्धव उपाध्याय (१८६१–१६०७) हैं। मूलतया ये बंगाली ब्राह्मण थे। इन्होंने हिन्दुधर्म एवं ईसाईधर्म के समन्वय का प्रयास किया था। उपाध्याय का विचार था, कि हिन्दूदर्शन में मानवसेवा की प्रेरणा ईसाई धर्म से लेनी चाहिए। किन्तु यदि देखा जाय तो, वर्तमान युग के रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द एवं रामतीर्थ प्रभृति दार्शनिकों ने भी मानवसेवा पर विशेष बल दिया था। इसके अतिरिक्त क्रिश्चियन दार्शनिकों में, जी.सी. चटर्जी, भारतन कुमारप्पा,[1] देवानन्दन[2], रायमुण्डा पथिक्कर[3] तथा पोलोस ग्रिगोरिओस (Paulos grigarios) के नाम भी उल्लेखनीय हैं। इसके अतिरिक्त जॉर्ज चम्पार्थी तथा एम. धवमोनी के नाम भी क्रिश्चियन दार्शनिकों की सूची में, महत्त्वपूर्ण हैं। चम्पार्थी ने न्याय-अध्यात्मविद्या एवं धवमोनी ने शैव सिद्धान्त पर महत्त्वपूर्ण कार्य किया था।

भारतीय दर्शन के प्रसिद्ध पारसी विद्वान् ए. आर. वाडिया हैं। वाडिया भारतीय दर्शन के साथ-साथ पाश्चात्य दर्शन के भी श्रेष्ठ विद्वान् थे। इन्होंने कलकत्ता विश्वविद्यालय में, जो स्टीफननिर्मलेन्दु भाषण दिए थे, उनसे इनकी धार्मिक एवं नैतिक दृष्टि का परिचय मिलता है। एक दूसरे पारसी दार्शनिक,

---

१. भारतन कुमारप्पा ने रामानुज के देवतावाद के सम्बन्ध में विशेष रूप से कार्य किया था।

२. देवानन्दन ने अपने लघु ग्रन्थ Concept of Māyā के अन्तर्गत वेदान्त के मायावाद का महत्त्वपूर्ण अध्ययन किया था।

३. रायमुण्डा पथिक्कर ने, The Vedic experience (califormed, 1980) नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ लिखा था।

जे. एन. छब (J.N. Chubb) का नाम भी उल्लेखनीय है। ये अरविन्द दर्शन के प्रशंसक थे। छब, पूर्ण सत्य की तर्कनाओं (Logic of Infinite) के आधार पर आध्यात्मिक अनुभूति का समर्थन करते थे। यह अरविन्द दर्शन का ही मार्ग था।

ऊपर किए गए विवेचन से यह सुविदित हो जाता है कि भारतीय दर्शन ने भारतीय मुस्लिम, ईसाई एवं पारसी दार्शनिकों को भी आकृष्ट किया था। इसका कारण भारतीय दर्शन की व्यापकता एवं मानवमात्र की हितैषिता है।

## स्वरूप, समस्याएँ एवं समाधान

### वर्त्तमान स्वरूप

भारतीय दर्शन के वर्तमान स्वरूप, समस्याओं एवं उनके समाधान एवं परिष्कार के सम्बन्ध में विचार करना इसकी सही दिशा निश्चित करने के लिए परम अपेक्षित है। आरम्भ में, यह स्वीकार करना होगा, कि आज के युग में भारतीय दर्शन ही नहीं, प्रत्युत प्रत्येक अध्येय विषय-शास्त्र का अध्ययन, प्रतिदिन ह्रास को प्राप्त हो रहा है। इस ह्रास के कारणों, स्वरूप एवं परिणाम पर स्वतन्त्र विचार आवश्यक है। किन्तु इतना कहा जा सकता है, कि बेरोज़गारी इसका प्रधान कारण है। इसके अतिरिक्त सभी पदों पर नियुक्तियों में, जब योग्य व्यक्तियों की अवहेलना होती है, जिसके अनन्त कारण हैं, वह भी तत्तद् विषयों के अध्येताओं को समुचित अध्ययन-अध्यापन से विमुख कर, उनमें हीन भावनाओं को उत्पन्न करते हुए जोड़-तोड़ की बुद्धि उत्पन्न करती है। यह स्थिति केवल बेरोज़गार युवकों के सम्बन्ध में ही नहीं है, अपितु आज का अध्यापक भी प्रायः अपने पावन अध्यापन-कर्त्तव्य पथ से च्युत होकर बहुधन्धी एवं व्यावहारिक रूप से राजनैतिक अधिक हो गया है। मैं अध्यापकों के व्यावहारिक राजनीति में पूर्णतया भाग लेने का विरोधी नहीं हूँ। किसने दिया है कि कितने अध्यापकों ने स्वतन्त्रता आन्दोलन में भाग लिया था। किन्तु मेरा निवेदन केवल यही है कि जो अध्यापक व्यावहारिक राजनीति या व्यापार में प्रवेश करते हैं, उन्हें अध्यापकत्व छोड़कर उधर ही जाना चाहिए, क्योंकि वे विद्यार्थियों के साथ न्याय नहीं कर सकते। इसके भी अनेक स्वरूप एवं कारण हैं। इस सम्बन्ध में, मैं आज के अध्येता विद्यार्थी की अपेक्षा, अध्यापक को अधिक उत्तरदायी मानता हूँ। क्योंकि समस्त समाज का पथप्रदर्शक अध्यापक ही है। रोज़गार के अवसर न होने पर अध्येता विद्यार्थी का उद्विग्न एवं तत्फलस्वरूप अध्ययनपथ से च्युत होना स्वाभाविक है–"बुभुक्षितः किं न करोति पापम्"। अस्तु, जहाँ तक भारतवर्ष में भारतीय दर्शन के अध्ययन-अध्यापन के वर्त्तमान स्वरूप का प्रश्न है, भारतीय दर्शन का अध्ययन, संस्कृतपाठशालाओं, विद्यालयों, महाविद्यालयों, संस्कृत विश्वविद्यालयों, मानित विश्वविद्यालयों, आधुनिक विश्वविद्यालयों, विश्वविद्यालयों के दर्शनविभाग एवं संस्कृतविभाग तथा धार्मिकविभाग, शोधसंस्थानों एवं आश्रमों आदि के अन्तर्गत सम्पन्न हो रहा है। यह अध्ययन विषय के स्वतन्त्र अध्ययन एवं शोध के रूप में सम्पन्न हो रहा है।

अब विचार करें, कि उपर्युक्त संस्थाओं में सम्पन्न हो रहे भारतीय दर्शन के अध्यपन की स्वरूपस्थिति क्या है? पाठशालाओं, संस्कृतमहाविद्यालयों में प्रायः भारतीय दर्शन-मूल के ग्रन्थों, न्यायसूत्र-भाष्य, वैशेषिकसूत्रभाष्य एवं ब्रह्मसूत्रभाष्य आदि का अध्यापन होता है। इन संस्थाओं का

योगदान इसलिए स्तुत्य है कि इनमें कार्यरत विद्वानों के द्वारा दर्शनशास्त्र की जिन गूढ़ ग्रन्थियों का रहस्य उद्घाटित किया जाता है, वह सामान्यतया न आधुनिक विश्वविद्यालयो के संस्कृतविभागीय अध्यापकों के द्वारा सम्भव है, और न तत्संबद्ध कालेजों के अध्यापकों के द्वारा। इस प्रकार की पाठशालाओं में, शंकराचार्यसंस्कृतपाठशाला धारवाड़, गोयनका पाठशाला काशी, सांगवेद महाविद्यालय नरवर एवं गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज बनारस, निदर्शित किये जा सकते हैं। इस सम्बन्ध में, जहाँ तक, संस्कृतविश्वविद्यालयों का प्रश्न है, वहाँ समस्त दर्शनशास्त्र का एक विभाग न होकर, वेदान्त, न्याय एवं व्याकरणादि के स्वतन्त्र विभाग हैं। इस प्रकार, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, प्रभृति इन विश्वविद्यालयों में भारतीय दर्शन के मूल शास्त्रों के अध्ययन की सुचारु व्यवस्था है। यह बात दूसरी है, कि अब इन विश्वविद्यालयों में भी शास्त्राध्ययन की रुचि दिन-प्रतिदिन घटती जा रही है। जहाँ तक, आधुनिक पद्धति के विश्वविद्यालयों के संस्कृत विभागों में दर्शनशास्त्र के अध्ययन की व्यवस्था का प्रश्न है, एतदनुसार एम. ए. (उत्तरार्द्ध) में दर्शनशास्त्र का अध्ययन, विशेष वर्ग (Group) के अन्तर्गत किया जाता है। इस वर्ग में वेदान्त एवं न्यायादि से सम्बन्धित अनेक ग्रन्थ होते हैं। इस पद्धति की यह विशेषता है, कि इसमें प्राचीन एवं नवीन, दोनों ही पद्धतियों के अन्तर्गत दर्शनशास्त्र का अध्ययन एवं अध्यापन होता है। क्योंकि, इन विश्वविद्यालयों के अध्यापक संस्कृत की प्राचीन एवं अर्वाचीन, दोनों पद्धतियों से परिचित होते हैं, एवं अधिकतम संस्कृत तथा अंग्रेजी दोनों भाषाओं के विज्ञ होते हैं, अतः इन विभागों में भारतीय दर्शनशास्त्र के अध्ययन-अध्यापन का सुचारु एवं यथापेक्षित रूप से चलना स्वाभाविक है। इन संस्कृत विभागों के पाठयक्रम की यह विशेषता उल्लेखनीय है, कि एम.ए. संस्कृत का विद्यार्थी, प्रथम वर्ष में न्याय, वैशेषिक, सांख्य, पूर्वमीमांसा एवं वेदान्त की पृष्ठभूमि के रूप में, तर्कभाषा, सांख्यकारिका, अर्थसंग्रह एवं वेदान्तसार तथा भारतीय दर्शन के इतिहास का अध्ययन कर लेता है। उक्त पाठय-ग्रन्थों के सम्बन्ध में, विश्वविद्यालयों में कुछ भिन्नता हो सकती है। एम. ए. पूर्वार्द्ध में, उक्त ग्रन्थों का अध्ययन करने के पश्चात् विद्यार्थी को उत्तरार्द्ध में दर्शनशास्त्र 'वर्ग' को स्वीकार करना संगत एवं सुविधाजनक होता है। फिर, एम. ए. उत्तरार्द्ध में दर्शनशास्त्र-वर्ग ऐच्छिक होता है। इस प्रकार जिस विद्यार्थी की दर्शनशास्त्र में रुचि नहीं है, वह अलंकारशास्त्र आदि कोई अन्य विषय ले सकता है। प्रशस्त यही है, कि विद्यार्थी, एम. ए. के विशेषवर्ग के अनुसार ही एम. फ़िल. एवं पी-एच. डी. का विषय निर्धारित करे। विश्वविद्यालयों में एम. फ़िल. की एक अच्छी व्यवस्था है, क्योंकि इससे पी-एच. डी. उपाधि के लिए शोध करते समय अनुसन्धित्सु का बहुत समय नष्ट होने से बच जाता है। मेरे विचार से, एम. फिल. उत्तीर्ण व्यक्ति को महाविद्यालय में अध्यापन के लिए योग्य समझा जाना चाहिए। यहाँ, यह कहना समीचीन होगा, कि आधुनिक परिपाटी के विश्वविद्यालयों के संस्कृत विभागों का दर्शनशास्त्रविषयक योगदान, मौलिक, सम्पादनात्मक एवं आलोचनात्मक ग्रन्थों के प्रकाशन के रूप में सर्वथा स्तुत्य है। निदर्शनार्थ, कलकत्ता विश्वविद्यालय, मद्रास विश्वविद्यालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, दिल्ली विश्वविद्यालय, पंजाब विश्वविद्यालय चंडीगढ़ एवं लखनऊ विश्वविद्यालय के संस्कृतविभागों एवं उनके अध्यापकों द्वारा प्रकाशित दर्शनशास्त्रविषयक ग्रन्थों की ओर संकेत किया जा सकता है।

भारतीय विश्वविद्यालयों के दर्शनविभागों की बात है, देश के पूर्वीभाग में, सर्वप्रथम, कलकत्ता विश्वविद्यालय में लगभग एक सौ चालीस वर्ष पूर्व दर्शन विभाग का आरम्भ हुआ था। दक्षिण भारत में, १६१६ में, मैसूर विश्वविद्यालय में, उसके पश्चात् १६२७ में, मद्रास विश्वविद्यालय में, पश्चिमी भारत

में, बम्बई के सुप्रतिष्ठित महाविद्यालयों, विल्सन कालेज एवं एलफिन्स्टन कालेज में दर्शन विषय का अध्यापन सम्पन्न होता था। किन्तु, जिस बम्बई विश्वविद्यालय से ये कालेज सम्बद्ध थे, उसमें दर्शन विषय के अध्यापन की व्यवस्था नहीं थी। उत्तरभारत में सर्वाधिक प्राचीन दर्शनविभाग इलाहाबाद विश्वविद्यालय का है। इसका आरम्भ १८८७ में हुआ था। इसके पश्चात् १६१६ में, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में, १६२१ में, लखनऊ विश्वविद्यालय में, तथा १६२६ में अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय में दर्शन विभाग का आरम्भ हुआ था। सुदूर उत्तरभारत में दिल्ली विश्वविद्यालय का दर्शनविभाग (१६५३) सुप्रतिष्ठित है। इस विभाग में भारतीय एवं पाश्चात्य दर्शन के विविध क्षेत्रों में शोध कार्य सम्पन्न हुआ है। इसमें सन्देह नहीं, कि आधुनिक विश्वविद्यालयों के दर्शनविभागों द्वारा भारतीयदर्शन का सर्वाधिक एवं विश्वव्यापी प्रचार-प्रसार हुआ है। इसके अतिरिक्त इन विभागों में पाश्चात्य दर्शन का अध्ययन-अध्यापन भी होता है। किन्तु इन विभागों की एक कठिनाई यह है, कि इनके अध्यापक प्रायः, संस्कृत से अनभिज्ञ होने के कारण, भारतीय दर्शन का अध्ययन-अध्यापन दार्शनिक ग्रन्थों के अनुवादों का आश्रय लेकर करते हैं; जिससे कई बार अनर्थ होते देखे जाते हैं। इस सम्बन्ध में, यहाँ एक उदाहरण प्रस्तुत करना समुचित होगा। डा० सुरेन्द्रनाथ दासगुप्त ने जो भारतीय दर्शन के एक अत्यन्त प्रतिष्ठित इतिहास लेखक एवं विवेचक हैं, आत्मतत्त्व का विवेचन करते समय बृहदारण्यक के 'अस्ति न व्यथते' का अनुवाद किया है, "He can not suffer by stroke of the sward"[1] अर्थात् आत्मा को खड्ग से भी आघात नहीं पहुँचाया जा सकता। यह अर्थ दासगुप्त ने गीता "नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि" के आधार पर किया है। इस प्रकार उक्त मन्त्रांश में, दासगुप्त ने "असितः" का अर्थ "खड्ग" से किया है। दासगुप्त का कहना है, कि 'असित' (खड्ग) के साथ लगा 'तसि' प्रत्यय सार्वविभक्तिक है, जिसका अर्थ 'खड्ग' के द्वारा ग्रहण करना समीचीन है। यह अर्थ न प्रकरणसिद्ध है, और न संगत। समस्त बृहदारण्यक उपनिषद् में कहीं भी सार्वविभक्तिक 'तसि' प्रत्यय का प्रयोग नहीं हुआ है। अतः यहाँ 'असितः' का अबद्ध बन्धन से रहित (सितः बद्धः, न सितः असितः, अबद्धः) अर्थात् मुक्त (Liberated) अर्थ ही समुचित है। ऐसा प्रायः देखने में आता है। इसका कारण यही है, कि रामानुजाचार्य के श्रीभाष्य का अध्ययन किये बिना यदि कोई दर्शनविभाग का अध्यापक रामानुजदर्शन का अध्यापन करेगा, या शोध-निर्देशन करेगा, तो उससे विद्यार्थी के साथ न्याय कैसे सम्भव होगा। इसी परिस्थिति का अनुभव करते हुए अब दर्शन विभागों में संस्कृत के अध्यापक की नियुक्ति आरम्भ हुई है। इस सम्बन्ध में अभी आगे विचार किया जाएगा।

आधुनिक विश्वविद्यालयों के दर्शन-विभागों में यह प्रश्न विचारणीय है, कि जिन अध्यापकों को पाश्चात्य जीवन की पद्धति, मान्यताओं एवं तत्तद् विदेशी भाषाओं, जर्मन, फ्रेंच एवं चीनी आदि का बोध नहीं है, उनके द्वारा किया गया पाश्चात्यदर्शन का अध्ययन-अध्यापन कितना सार्थक हो सकता है। इस सम्बन्ध में विचार करते हुए, कालिदास भट्टाचार्य ने भी कहा है–

"Western philosophers he (Kālidasa Bhaṭṭācārya) thinks, can not be correctly grasped and therefore properly assessed by Indian philosophers 'with no solid roots in western life principles', as Indian life in essentials & even in ideas is of different pattern from the western."[1]

---

१. S.N. Das Gupta, A History of Indian Philosophy, Vol. 1, p. 44, 45.

एक दूसरे दार्शनिक विद्वान् डा. सुरेशचन्द्र ने भी भारतीय दार्शनिकों की संशयग्रस्त दयनीय स्थिति के सम्बन्ध में विचार करते हुए लिखा है, कि ये भ्रमित हैं कि इन्हें दर्शन के प्राचीन विद्वानों की पद्धति अपनानी चाहिए, अथवा पाश्चात्य पद्धति। इनकी दयनीय स्थिति यह है, कि ये भारतीय धर्म एवं दर्शन पर जो अंग्रेजी में लिखते हैं, उसकी पूछ भारत में नहीं है। जहाँ तक विदेशी विद्वानों की बात है, उन्हें यह निर्णय करना कठिन हो जाता है, कि इन दार्शनिकों के विचार भारतीय दार्शनिक विचारधारा का सही प्रतिनिधित्व करते हैं, अथवा नहीं।[२]

उपर्युक्त संक्षिप्त दिङ्निर्देश से यह स्पष्ट है, कि विश्वविद्यालयों के दर्शनविभागों द्वारा अनेक कारणों से, पूर्ण दायित्व का निर्वाह नहीं हो पा रहा है। मैं इस तथ्य पर पुनः बल देना चाहता हूँ, कि यह दर्शन के अध्यापकों का दोष न होकर, वर्त्तमान पद्धति की न्यूनताओं के कारण है, जिनका उल्लेख अभी आगे किया जाएगा।

हाँ, देश के कई-एक शोधसंस्थानों में दर्शनसम्बन्धी ग्रन्थों का प्रकाशन एवं शोधकार्य समुचित रूप से चल रहा है। इन संस्थानों में पार्श्वनाथशोधसंस्थान, वाराणसी, गंगानाथ झा शोधसंस्थान (सम्प्रति केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ) इलाहाबाद, भण्डारकर शोधसंस्थान, पूना मानित विश्वविद्यालय, लाडनू (राजस्थान), मधुसूदन ओझा शोध प्रकोष्ठ, जोधपुर, विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर, शोध-संस्थान, वाई (महाराष्ट्र), ओरियन्टल इंन्स्टीट्यूट, बड़ौदा तथा एल.डी. इन्स्टीट्यूट अहमदाबाद तथा अड्यार रिसर्च सेन्टर मद्रास के नाम विशेष रूप से उल्लेख करने योग्य हैं। इसके अतिरिक्त उच्च अध्ययन केन्द्रों (centre of advance studies) जैसे, मद्रास में, centre of advance study in philosophy का योगदान भी स्तुत्य है।

ऊपर प्रस्तुत भारतीयदर्शन के अध्ययन एवं अध्यापन के स्वरूप से अनेक प्रकार की समस्याओं के संकेत भी स्पष्ट हुए हैं। यहाँ इन समस्याओं का निरूपण आवश्यक है।

---

१. K.S. Murty, Philosophy, in India, p. 149.

१. Those .... may be divided in to the groups, .. the second group he says is be mild red as it is not certain wheather it ought to follow the Pandit style of philsophying or the western style. This group is in a pitiable state', because what they rite in English on 'Indian religion or philosophy, has no market in India, and it translated in to an Indian language, their writings will he hardly taken cognizance of by the Pandits. So, their stuff he says is meant, only for the foreigners who can not judge wheather this group has represented or—Indian though K.S. Murty, Philosophy in India, (M.B. Delhi, 1985) P. 151.

वर्त्तमान युग में, भारतीय दर्शन के अध्ययन एवं अध्यापन की समस्याएँ :

१. आधुनिक युग का भारतीय दर्शन का विद्यार्थी एवं अध्यापक दर्शनशास्त्र के मूल ग्रन्थों के अध्ययन से विमुख, मात्र अनूदित ग्रन्थों के अध्ययन पर आश्रित है।

२. विश्वविद्यालयों के दर्शनविभागों में संस्कृतपृष्ठभूमि के अध्यापकों की न्यूनता है।

३. भारतीयदर्शनशास्त्र का मौलिक अध्ययन शनैःशनैः ह्रास पर है।

४. शोध-कार्य (पी-एच.डी., डी. लिट्०) वृद्धि पर है, किन्तु स्तर अवनति की ओर है। शोध-पत्रों का स्तर भी घट रहा है। किन्तु स्तर पर भी स्तर हीन हो गया है।

५. शोध-कार्य में पिष्टपेषण प्रचुरता की ओर है।

६. आधुनिक विद्यार्थी की दर्शनशास्त्र के अध्ययन में हार्दिक रुचि का प्रायशः अभाव है। दर्शनविषयक पाठय-क्रम प्रायः सुगठित एवं समयानुकूल नहीं हैं।

७. पुस्तकालयों में उपयोगी ग्रन्थ एवं शोध पत्रिकाएँ (Research journals) अपर्याप्त हैं।

८. विश्वविद्यालय एवं महाविद्यालयों (कालेजों) के दर्शन-विभागों, संस्कृत विभागों एवं देश के संस्कृत विश्वविद्यालयों एवं संस्कृत महाविद्यालयों एवं पाठशालाओं में यथापेक्षित सम्पर्क एवं सहयोग का अभाव है।

९. भारतीय दर्शन के अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का अनुवाद अनुपलब्ध है। उपलब्ध अनुवादों में से बहुत से दोषपूर्ण भी हैं।

## समाधान

अब यहाँ वर्त्तमान समस्याओं के समाधान के सम्बन्ध में दृष्टिपात करना उपयुक्त है।

१. जहाँ तक, आज के विद्यार्थी एवं अध्यापक के दर्शनशास्त्र के मूल ग्रन्थों से विमुख होने का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में, यह कहा जाएगा, कि जब वर्त्तमान दर्शन विभागों के अध्यापकों की पृष्ठभूमि ही संस्कृत की नहीं है, तो विद्यार्थी मूल ग्रन्थों की ओर किस प्रकार आकृष्ट हो सकता है। अतः यह अभीष्ट है, कि अध्यापक एवं विद्यार्थी, दोनों की ही संस्कृत की पृष्ठभूमि हो।

२. वस्तुतः आज के विश्वविद्यालयों के दर्शन-विभागों की यह एक भारी न्यूनता है, कि इनमें प्रायः भारतीय दर्शन के अध्यापक संस्कृतज्ञ नहीं हैं। इस सम्बन्ध में यह व्यावहारिक सुझाव है, कि भारतीय दर्शन के अध्यापक पद पर उसी व्यक्ति की नियुक्ति हो, जिसकी संस्कृत की अच्छी योग्यता हो। इससे भारतीय दर्शन का अध्यापक न्याय-वेदान्तादि दर्शनों के मूल ग्रन्थों का यथापेक्षित आश्रय ले सकेगा,

एवं मात्र अनुवाद पर निर्भर नहीं होगा। यह समुचित होगा, कि एम.ए. (दर्शन) में उसी विद्यार्थी को प्रवेश दिया जाए, जिसने बी.ए. में संस्कृत का अध्ययन किया हो। इससे अध्यापक की सहायता से विद्यार्थी भी भारतीय दर्शन के मूल ग्रन्थों के अवलोकन में सक्षम होगा। इस सम्बन्ध में एक महत्त्वपूर्ण सुझाव यह है, कि दर्शनविभाग में कम से कम एक प्राच्यपद्धति के विशेषज्ञ प्रोफ़ेसर की नियुक्ति होनी चाहिए। विश्वविद्यालयों में यह शुभारम्भ हुआ है, किन्तु प्रोफ़ेसर पद पर नियुक्ति नहीं हुई है।

३. विद्यार्थी को स्तर की अध्ययन सामग्री न मिलने के कारण, वह सस्ते स्तर के ग्रन्थों का सहारा लेता है। विद्यार्थी की इस प्रवृत्ति को अनुत्साहित करना चाहिए, तथा विभाग के अध्यापकों को उच्च कोटि के ग्रन्थों के लेखन का भार स्वतः लेना चाहिए। इसके अतिरिक्त दर्शनविभागों को अच्छे ग्रन्थों का प्रकाशन करना चाहिए। विश्वविद्यालयों के अनेक दर्शनविभागों में यह कार्य आज भी चल रहा है।

४. दर्शन के विद्यार्थियों का पाठ्यक्रम सुगठित एवं समयानुकूल होना चाहिए। भारतीय दर्शन का अध्ययन मात्र व्यवसाय बुद्धि से नहीं किया जाता, अपितु जीवनदर्शन की दृष्टि से भी वेद-वेदान्तादि भारतीय दर्शनों की महत्ता स्वीकृत है। अनेक विद्यार्थी इस दृष्टि से दर्शनशास्त्र का अध्ययन करते हैं। अतः पाठ्यक्रम में दर्शनशास्त्र के मूल-ग्रन्थों एवं सिद्धान्तों के अध्ययन की अपेक्षा के साथ-साथ, वर्त्तमान परिस्थितियों के अनुसार लोकोपयोगी पाठ्य विषय भी निर्धारित होने चाहिए।

५. शोध का स्तर बहुत निम्न स्थिति तक पहुँच गया है, यह हम सभी अध्यापक अनुभव करते हैं। किसी भी दर्शन-विभाग एवं संस्कृत-विभाग में पी-एच. डी. उपाधि विभूषित विद्वानों की संख्या तो बहुत अधिक है, किन्तु पी-एच. डी. के शोध-प्रबन्ध स्तर से दिन-प्रतिदिन नीचे आ रहे हैं। इस सम्बन्ध में एक सुझाव तो यह है कि शोध निर्देशक को सावधानी से शोधप्रबन्ध का अवलोकन करना चाहिए। संस्कृतविभागों में शोधार्थियों को, उनके एम. ए. के दर्शनशास्त्र एवं अलंकारशास्त्र आदि विशेष अध्ययन के आधार पर ही पी-एच.डी. का विषय देना चाहिए। निदर्शनार्थ, यदि किसी शोधार्थी ने एम. ए. में अलंकारशास्त्र का विशेष अध्ययन किया है, तो उसे दर्शनशास्त्र से सम्बद्ध विषय नहीं देना चाहिए। इसके अतिरिक्त शोधार्थी को अनुसन्धानपद्धति का पूर्ण निर्वाह करना चाहिए। मूल तथ्य तो यह है, कि शोधार्थी एवं शोध निर्देशक दोनों का ही मन्तव्य वास्तविक शोध की ओर होना चाहिए, यथा-कथञ्चित् पी-एच. डी. की उपाधि प्राप्त करने के लिए नहीं।

७. जहाँ तक शोध के विषयों में पिष्टपेषण का प्रश्न है, वहाँ यह समुचित होगा कि विश्वविद्यालय का प्रत्येक विभाग अपने यहाँ स्वीकृत पी-एच.डी. एवं डी. लिट्. के शोधप्रबन्धों की सूची अनुसन्धाता एवं शोध निर्देशक के नाम के साथ तत्संबद्ध वर्ष देते हुए तैयार करे तथा उसे प्रकाशित करे। इसका सुपरिणाम यह होगा, कि जब कोई शोधार्थी शोध में प्रवृत्त होगा, तो वह यह सरलता से जान सकेगा, किन विषयों पर शोध-कार्य सम्पन्न हो चुका है, तथा किन पर शोध-कार्य सम्पन्न हो रहा है। इससे पिष्टपेषण से बचा जा सकेगा।

८. आधुनिक विद्यार्थी की भारतीय दर्शन के अध्ययन में वास्तविक रुचि किस प्रकार हो, यह भी चिन्त्य है। इस सम्बन्ध में दर्शन के अध्यापकों को चाहिए, कि वे अपने भाषणों से बी.ए. एवं शास्त्री के अध्ययन काल से ही विद्यार्थियों को इस तथ्य से अवगत करायें, कि दर्शन का अध्ययन मनुष्य

को एक अच्छा मानव भी बनाता है। यह वास्तविकता अविस्मरणीय है, कि आदर्शजीवनदर्शन का पाठ भारतीय दर्शन ही सिखाता है। जीवन के चरम लक्ष्य–अध्यात्मलाभ एवं मोक्ष की प्राप्ति में भी भारतीय दर्शन का योगदान अनिवार्य है। इस प्रकार लौकिक एवं पारलौकिक दोनों ही दृष्टियों से, भारतीय दर्शन की महत्ता से भारतीय दर्शन के विद्यार्थी को आरम्भ से ही अवगत कराना चाहिए।

९. आज अनेक विश्वविद्यालयों एवं महाविद्यालयों के पुस्तकालयों में भारतीय दर्शन से सम्बन्धित उच्चस्तरीय ग्रन्थों एवं शोध-पात्रिकाओं (Research Journals) की न्यूनता देखने में आती है। अतः पुस्तकालयों में भारतीय दर्शन का उच्चस्तरीय एवं शोधस्तरीय साहित्य उपलब्ध हो। इस सम्बन्ध में यह भी वक्तव्य है, कि पुस्तकालय में पुस्तकों का क्रय विभागीय विद्वानों के परामर्श के बिना नहीं होना चाहिए।

१०. यह एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण समस्या है, कि नगर के विश्वविद्यालयों के दर्शन विभागों, संस्कृत-विभागों, संस्कृत विश्वविद्यालयों के दर्शन विभागों, संस्कृत महाविद्यालयों एवं पाठशालाओं में पारस्परिक सम्पर्क एवं सहयोग की भावना का यथापेक्षित विकास नहीं हो पा रहा है। इस पारस्परिक सहयोग के लिए, विश्वविद्यालय के दर्शनविभागों को संस्कृत महाविद्यालयों एवं पाठशालाओं के अध्यापकों से भाषणादि के रूप में सहयोग लेना चाहिए। यह परस्पर सहयोग अत्यन्त अपेक्षित है।

११. यह समस्या भी दिन-प्रतिदिन अनुभव की जाती है, कि भारतीय दर्शनशास्त्र के अपेक्षित ग्रन्थों का अनुवाद दुर्लभ है। जो अनुवाद आज प्राप्त हैं, स्तरानुकूल नहीं हैं। जहाँ तक हो, अनुवाद का कार्य उन्हीं विद्वानों के द्वारा सम्पन्न होना चाहिए, जो उस विषय के मर्मज्ञ हों। दर्शनविभागों को अनुवादकार्य पर विशेष ध्यान देना चाहिए।

उपर्युक्त के अतिरिक्त भारतीय दर्शन के अध्ययन के सम्बन्ध में कतिपय अन्य महत्त्वपूर्ण तथ्य भी विचारणीय हैं। उदाहरण के लिए, क्षेत्रीय भाषाओं, जैसे तमिल, तेलगू, कन्नड़ एवं बंगाली तथा गुजराती आदि भाषाओं में, भारतीय दर्शन से सम्बन्धित जो महत्त्वपूर्ण कार्य हुआ है, उसका अनुवाद हिन्दी एवं अंग्रेजी में होना चाहिए। इस कार्य में भारतीय शासन को सहयोग करना चाहिए। इस सम्बन्ध में मानित संस्कृत विश्वविद्यालय (Deemed to be Sanskrit Universities) विशेष योगदान कर सकते हैं, क्योंकि इनका उद्देश्य ही, अध्यापन के साथ-साथ विशेष अनुसन्धानकार्य एवं विशिष्ट योजनाओं (Projects) पर कार्य करना है। उदाहरणार्थ, केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ तिरुपति, तमिल आदि दक्षिण की भाषाओं में उपलब्ध भारतीय दर्शनशास्त्र से सम्बन्धित ग्रन्थों के अनुवाद एवं तद्विषयक पाण्डुलिपियों के अध्ययन एवं प्रकाशन का भार ले सकता है। इसी प्रकार लालबहादुरशास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत विद्यापीठ दिल्ली एवं राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, संस्कृत के शास्त्रीय ग्रन्थों के अनुवाद का कार्य सम्पन्न कर सकते हैं। इस सम्बन्ध में विश्वविद्यालय अनुदान आयोग भी सहायता कर सकता है। इस कार्य में इन्डियन कांउन्सिल आफ़ फिलासाफिकल रिसर्च, दिल्ली भी महत्त्वपूर्ण योगदान कर सकती है। भारतीय दर्शन के विविध क्षेत्रों में विशेष, शोधकार्य सम्पन्न करने के लिए, विश्वविद्यालय में विशेष पीठों (चेयर्स), जैसे, व्यासपीठ एवं शङ्कराचार्यपीठ आदि की स्थापना अत्यन्त उपयोगी सिद्ध होगी।

एक महत्त्वपूर्ण सुझाव अखिल भारतीय प्राच्य अधिवेशन (All India oriental conference) जैसी संस्थाओं के सम्बन्ध में भी अपेक्षित है, वह यह कि इन संस्थाओं के धर्मदर्शन आदि अनुभागों के अध्यक्ष निर्वाचित होते हैं।

ये अध्यक्ष तत्तद् विषयों के विशेषज्ञ ही होने चाहिए। निदर्शनार्थ, व्याकरण का विशेषज्ञ व्याकरण, अनुभाग का ही अध्यक्ष होना चाहिए।

## भारतीय दर्शन-एक समग्र दृष्टि

प्रस्तुत अध्ययन के अन्तर्गत प्रायः सभी प्रमुख भारतीय दर्शनपद्धतियों की चिन्तन दृष्टि के सम्बन्ध में विचार किया गया है। जैसा कि स्पष्ट किया गया है, यों तो भारतीय दर्शन की चिन्तनदृष्टि के स्रोत वैदिक संहिताओं में ही मिलने आरम्भ हो जाते हैं, किन्तु भारतीय दर्शन की गंगोत्री उपनिषदें ही हैं। इस प्रकार, इस अनुशीलन में, वैदिकदर्शन की चिन्तनधारा से आरम्भ कर ब्रह्मसूत्र, श्रीमद्भगवद्गीता चार्वाकदर्शन, जैन, बौद्ध, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा (वेदान्त), वैष्णव दर्शन, शैवदर्शन, प्रत्यभिज्ञादर्शन, रसेश्वर दर्शन, गाणपत्य सम्प्रदाय, स्कन्द सिद्धान्त, सौर्यसम्प्रदाय, शाक्तदर्शन एवं आधुनिक युग की चिन्तनधारा के अन्तर्गत रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, अरविन्द घोष, महर्षि रमण, के. सी. भट्टाचार्य, जे. कृष्णमूर्ति, रामतीर्थ, एनीबेसेंट एवं सिस्टर निवेदिता की दार्शनिक विचारधारा की समीक्षा की गई है। इसके साथ-साथ, मुस्लिम-ईसाई एवं पारसी दार्शनिकों द्वारा दिए गए भारतीय दर्शन का मूल्यांकन भी इस ग्रन्थ में प्रस्तुत किया गया है। इसके अतिरिक्त जिन संस्कृत-हिन्दी एवं अंग्रेजी के विद्वानों ने भारतीय दर्शन का अध्ययन एवं समीक्षा की है, उनके योगदान का दिग्दर्शन भी इस ग्रन्थ में प्रस्तुत है। अन्त में, भारतीय दर्शन के अध्ययन के वर्तमान स्वरूप, समस्याओं एवं उनके समाधान के सम्बन्ध में भी, ऊपर विचार किया गया है।

जहाँ तक, वैदिक संहिताओं का प्रश्न है, संहिताओं के अन्तर्गत निःसन्देह परवर्ती दार्शनिक सिद्धान्तों के बीज उपलब्ध होते हैं, किन्तु किसी दार्शनिक सिद्धान्त विशेष का विकसित रूप संहिताओं में मिलता है, पाश्चात्य दार्शनिकों के सिद्धान्तों के साथ तुलना कठिन है। इसका कारण यह है, कि वैदिक ऋषि ने किसी सम्प्रदाय विशेष की दृष्टि से नहीं, अपितु स्वतन्त्ररूप से सर्वोच्चसत्ता, देवता एवं सृष्टि आदि के सम्बन्ध में अपने विचार प्रकट किए थे। इस प्रकार संहिताओं की दार्शनिक दृष्टि के अनुसार समस्त सृष्टि का आधार एक परम सत् था–"एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति"। यही एक सत् अनेक अनेक रूपों में अभिव्यक्त हुआ था। यही वैदिक दृष्टि का मूल सूत्र था–"रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव"। यदि विचारकर देखा जाय, तो उत्तरमीमांसा अर्थात् वेदान्त का मूल स्रोत इसी वैदिक दृष्टि में वर्त्तमान था, जो उपनिषदों की गंगोत्री से प्रस्फुटित होकर सतत रूप से प्रवहमान स्रोतस्विनी के रूप में आज तक प्रवहमान है, "तिलेषु तैलमिव वेदे वेदान्तः सुप्रतिष्ठितः"। जहाँ तक, उपनिषदों का प्रश्न है, यह सुस्पष्ट है, कि ये भारतीय दर्शन की मुख्य आधारशिलाएँ हैं। यों, इन्हें किसी सम्प्रदायविशेष का प्रस्थापक नहीं कहा जा सकता, अत एव पौरस्त्य एवं पाश्चात्य विद्वानों ने उपनिषदों के अन्तर्गत षड्दर्शन के बीजान्वेषण का प्रयास किया है, किन्तु निष्कर्षतः, यह स्वीकार करने में सङ्कोच नहीं करना चाहिए, कि उपनिषदों की मुख्य चिन्तनधारा वेदान्तपरक ही है–"वेदान्तो नामोपनिषत्प्रमाणम्"।

भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा का पर्यालोचन करते समय, एक तथ्य स्पष्ट रूप से परिलक्षित हुआ है, कि प्रत्येक प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त के मूल में, एक ओर उसके पूर्ववर्त्ती प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त की न्यूनाधिक रूप मे पृष्टभूमि वर्त्तमान है, तो दूसरी ओर पूर्ववर्त्ती सिद्धान्त की प्रतिक्रिया भी परवर्त्ती प्रमुख दार्शनिक सिद्धान्त मे वर्त्तमान है। यह तथ्य प्रायः सभी दार्शनिक सम्प्रदायों के सम्बन्ध में चरितार्थ होता है। निदर्शनार्थ, आस्तिक न्यायदर्शन का तार्किक एवं प्रमाणचिन्तन उपनिषदों के अध्यात्मवाद की प्रतिक्रिया है, किन्तु यह भी स्वीकार करना होगा, कि न्याय में, उपनिषदों में वर्त्तमान मोक्षादि की पृष्ठभूमि भी वर्त्तमान है। आपाततः, यह भी कहना होगा, कि भारतीय आस्तिक दर्शनों, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा एवं उत्तरमीमांसा मे, उपसंहृत पूर्णता की दृष्टि से विरोध न होकर परमापेक्षित समन्वय है। ये दर्शन परस्पर एक-दूसरे के पूरक हैं। निदर्शनार्थ, यदि न्याय, वैशेषिक में प्रमुख रूप से, प्रमाण-प्रमेय पदार्थचिन्तन है, तो सांख्य में प्रकृति-पुरुष का चिन्तन प्रमुख रूप से हुआ है, किन्तु सांख्य में भी न्यायगत प्रमाणचिन्तन की उपयोगिता बनी रही है। इसी प्रकार सांख्यदर्शन की साधनापरक आवश्यकता योगदर्शन मे पूर्ण हुई है, तो योग में सांख्यगत प्रकृति-पुरुषचिन्तन भी वर्त्तमान है–"एकं योगं च सांख्यं च"। इसी प्रकार पूर्वमीमांसा में जिस कर्मकाण्ड एवं आचारशुद्धि पर विशेष बल दिया गया है, उसके सांख्य में सूत्र वर्त्तमान थे। जहाँ तक, उत्तरमीमांसा (वेदान्त) का प्रश्न है, यह सभी दर्शनों का उपसंहृत रूप है। इसमें न्याय तथा वैशेषिक का प्रमाणप्रमेयचिन्तन भी अपेक्षित है, तथा सांख्य-योग का प्रकृति-पुरुषचिन्तन एवं निदिध्यासनभी। इसी प्रकार मीमांसा का आचार एवं उपासना पक्ष भी, वेदान्तसम्मत मोक्षाभिप्राय से चित्तशुद्धि के लिए अपेक्षित है। इस प्रकार विकासोन्मुख भारतीय दर्शन की यह विशेषता कही जा सकती है, कि वह किसी ऐसे धर्म व दर्शन के समान नहीं है, जिसके कट्टरपंथी अनुयायी लकीर के फकीर होकर अन्धानुकरण मात्र करते हैं। यह भी विचारणीय है कि यद्यपि वेदान्तदर्शन भारतीय दर्शन का शिरोमणि है, किन्तु वैष्णवदर्शन के रूप में उसकी प्रतिक्रिया भी दर्शनीय है। इस प्रकार दार्शनिक प्रतिक्रिया एवं विकास का यह क्रम आज तक चला आ रहा है। यह क्रम भारतीय प्रतिभा की गतिशीलता, विकासोन्मुखता एवं चिन्तन की स्वतन्त्रता का द्योतक है। यही कारण है, कि भारतीय दर्शन की चिन्तनधारा समयानुकूल परिवर्तित होती रही है। इतना ही नहीं, यहाँ व्यास एवं वाल्मीकि के उपदेश भी समय-सन्दर्भ के अनुसार पुनः पुनः विचारित होते हैं। जैसा कि कहा गया है, यह भारतीय मनीषा का व्यापक दृष्टिकोण है, सङ्कुचित नहीं। भारतीय षड्दर्शन की मौलिकता का अनुमान इसी से लगाया जा सकता है, कि गोतम, कणाद, कपिल, पतञ्जलि, जैमिनि एवं वादरायण व्यास ने न्यायसूत्र, वैशेषिकसूत्र, सांख्यसूत्र, योगसूत्र, मीमांसासूत्र एवं ब्रह्मसूत्र का प्रणयन नितान्त स्वतन्त्र रूप से किया था। हाँ, जैसा कि इस ग्रन्थ के अन्तर्गत षड्दर्शनों के सम्बन्ध में विचार करते समय देखा गया है, उपनिषदों में, षड्दर्शन के बीज अवश्य वर्त्तमान थे। जहाँ तक नास्तिक दर्शनों की बात है, षड्दर्शन के समान, क्रिया-प्रतिक्रिया एवं पूर्वापर पृष्ठभूमि का स्वरूप, वहाँ भी अवेक्षणीय है। चार्वाकदर्शन की भौतिकता उपनिषदों के अध्यात्मवाद की ही घोर प्रतिक्रिया थी। इसी प्रकार सम्यक् आचारवादी बौद्ध एवं जैनदर्शन भी, उपनिषदों के ज्ञानकाण्ड की प्रतिक्रिया के फलस्वरूप प्रादुर्भूत हुए थे। किन्तु यहाँ, इस तथ्य का उद्घाटन आवश्यक है, कि बौद्धों के अनात्मवाद का आधार उपनिषदों का 'नेति-नेति' का विचार था। यह कहना भी अत्युक्ति न होगा, कि बौद्धों के शून्यवाद एवं विज्ञानवाद का आधार भी बहुत कुछ औपनिषद आत्मवाद ही है। इस प्रकार शङ्कराचार्य को प्रच्छन्न बौद्ध न कहकर बुद्ध को ही प्रच्छन्न आत्मवादी कहना चाहिए। यहाँ शङ्कराचार्य के सम्बन्ध में भी दो शब्द निवेदन करना आवश्यक है।

ये, शङ्कराचार्य ही थे, जिन्होंने भारतीय दर्शन को अद्वैतवादी विचारधारा के रूप में प्रस्तुत करके वेदों एवं उपनिषदों के आधार पर एक सार्वभौम दर्शन का प्रतिपादन किया था, और ये भी शङ्कराचार्य ही थे, जिन्होंने चार मठों की स्थापना करके समस्त भारतवर्ष को एक सांस्कृतिक सूत्र में ग्रथित करने का सफल प्रयास किया था। शङ्कराचार्य की इस दार्शनिक विचारधारा के अतिरिक्त उनके प्रस्थानत्रयीभाष्य की प्रसन्न-गम्भीर शैली, प्रतिपाद्य विषय का सुगठित एवं सुस्पष्ट विशदीकरण, पूर्वोत्तरपक्षपद्धति तथा अन्त में, सुग्राह्य एवं सरल-व्यावहारिक संस्कृत भी उनके महान् दार्शनिक व्यक्तित्व का परिचायक है। अतः यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है, कि विश्व में शङ्कराचार्य जैसे सार्वभौम दार्शनिक आज तक नहीं हुए। यह शांकर दर्शन की सार्वभौमिकता एवं सैद्धान्तिक व्यापकता के कारण ही है, कि शाङ्करवेदान्त का अनुशीलन प्रायः समस्त विश्व में उत्सुकता के साथ किया गया है। इसके अतिरिक्त, जैसा कि, इस ग्रन्थ के अन्तर्गत समीक्षित हुआ है, अद्वैतवेदान्त एवं ग्रीकदर्शन के अनेक विचार, जैसे ग्रीक की 'आइडिया' की कल्पना एवं वेदान्त का 'विज्ञान' विचार समान हैं। इसके अतिरिक्त शोपेनहार, डेकार्ट, स्पिनोज़ा, लाइब्निम़, बर्कले, काण्ट, फिकते, शेलिंग, हेगल, बर्गसा एवं ब्रेडले प्रभृति पाश्चात्यों के अनेक दार्शनिक विचार भी वेदान्त के समान हैं। इससे एक ओर जहाँ, वेदान्तदर्शन की व्यापकता सिद्ध होती है, वहाँ दूसरी ओर इन पाश्चात्य विद्वानों की दार्शनिक दृष्टि पर वेदान्त की चिन्तनधारा का प्रभाव भी परिलक्षित होता है। एक तथ्य और स्पष्ट होता है, और वह यह, कि औपनिषद वेदान्त का प्रभाव किसी न किसी रूप में, न्याय-वैशेषिक, सांख्य-योग एवं पूर्वमीमांसा पर भी परिलक्षित होता है, जैसा कि इस ग्रन्थ में प्रदर्शित किया जा चुका है। षड्दर्शन के समन्वयात्मक बोध की दिशा में, यह कहना भी समीचीन होगा, कि सर्वोच्च सत्ता–ईश्वर, कार्यकारणवाद, जगत्, कर्म एवं मोक्षसम्बन्धी सिद्धान्त सभी दर्शनों में निरूपित-विवेचित मिलते हैं। इससे यह स्पष्ट होता है कि सभी षड्दर्शनों का लक्ष्य एक (मोक्ष) ही है, यह बात दूसरी है, कि इनकी विचारपद्धतियाँ पृथक् पृथक् हैं तथा इन सभी का स्वतन्त्र महत्त्व स्पष्ट है। आस्तिक षड्दर्शन ही क्या, जैन एवं बौद्ध, नास्तिक दर्शनों ने भी जगत्, जीव, कार्यकारणवाद, कर्म (कम्म) एवं निर्वाण के सम्बन्ध में विचार किया है। यहाँ यह निर्देश करना भी संगत होगा, कि जैन एवं बौद्ध दर्शन के अन्तर्गत अहिंसा का जो सिद्धान्त उपलब्ध होता है, वह मानवीय होने के कारण एक सार्वभौम सिद्धान्त है। अत एव इस सिद्धान्त का विश्व भर में समादर हुआ है। किन्तु यहाँ यह तथ्य अविस्मरणीय है, कि अहिंसासिद्धान्त का मूलाधार भी उपनिषदों का एकात्मवाद ही है। यह तथ्य, वैष्णव, शैव एवं शाक्त आदि दर्शनों के सम्बन्ध में भी अवलोकनीय है। उपर्युक्त, ईश्वर, जीव, जगत्, जगत् कारणता, कर्म एवं मोक्ष आदि सिद्धान्तों का निरूपण एवं व्याख्या, षड्दर्शन आदि के समान इन दर्शनों में भी की गई है। इससे निःसन्देह समस्त भारतीय दर्शन के लक्ष्य की एकरूपता सिद्ध होती है।

प्रत्येक दर्शन की मूल चिन्तनदृष्टि के सम्बन्ध में विचार करते समय यह देखा गया है, कि क्रिया-प्रतिक्रिया एवं पूर्वापर पृष्ठभूमि प्रत्येक दर्शन के स्वतन्त्र विकास में अनिवार्य रूप से कारण रही है। यह तर्क-तथ्य, वैष्णव, शैव एवं शाक्तदर्शन के सम्बन्ध में भी चरितार्थ होता है। निदर्शनार्थ वेदान्त के प्रतिपाद्य निर्गुण एवं परमार्थ ज्ञान की प्रतिक्रिया के परिणामस्वरूप ही, सगुण भक्तिपरक वैष्णव दर्शन का विकास हुआ था। यहाँ, यह स्वीकार करना होगा, कि सामान्य व्यक्ति के लिए, वेदान्त कुछ कठिन अवश्य था। यह भी एक कारण था, कि सामान्य व्यक्ति की जिज्ञासा वेदान्त के ब्रह्मज्ञान से विमुख होकर भक्ति की ओर केन्द्रित हुई। इसी प्रकार शैवदर्शन के विकास के मूल में भी वैष्णव दर्शन की प्रतिक्रिया

ही प्रधान थी। जैसा कि कहा जा चुका है, वैष्णव धर्म का साधक राधाकृष्ण की श्रृंगारपरक लीलाओं-रासलीलाओं एवं श्रृंगारिक क्रीड़ाओं में इतना रम गया था, कि उसकी दृष्टि में लोकमंगल का भाव, प्रायः उपेक्षित-सा हो गया था। इतना ही नहीं, सखीभाव के अन्तर्गत कृष्ण का स्थान भी राधा ने ले लिया था। इसके परिणामस्वरूप राधा के भक्तों में भी स्त्रैण प्रवृत्ति का विकास हुआ था। विधायी शैव सिद्धान्त का विकास हुआ था। शैवसिद्धान्त का विकास शिव एवं शक्ति के सामरस्य के रूप में हुआ था। शिव-शक्ति के सामरस्य में, शिव एवं शक्ति का ऐक्य तो था, भाव नहीं। किन्तु अद्वैतभाव नहीं। शिवशक्तिसामरस्य के अनुसार शिव शक्ति के बिना शव मात्र है। अतः स्पन्दन में भी असमर्थ है। यहाँ, यह भी वक्तव्य है कि शैवदर्शन की शक्ति का आधार भी वैष्णवदर्शन का राधातत्व ही है। वैसे, रुद्र-शिव का स्वरूप विष्णु से भी प्राचीन है। यह विचारयोग्य है, कि जिस प्रकार वैष्णव दर्शन में, अन्त में, कृष्ण का स्थान भी राधा ने ले लिया था, तथा राधा तत्त्व की प्रधानता हो गई थी उसी प्रकार शाक्त दर्शन में शक्ति तत्त्व की प्रधानता हो गई थी। एक तथ्य और विचारणीय है, कि चाहे, वैष्णवदर्शन हो, चाहे, शैवदर्शन और चाहे, शाक्तदर्शन, सभी में विष्णु, शिव एवं शक्ति को ब्रह्म का स्वरूप प्रदान किया गया है। इससे इन सभी दार्शनिक सम्प्रदायों में औपनिषद एवं शाङ्कर ब्रह्मवाद की सर्वोच्चता स्वीकृत सिद्ध होती है। शाक्तदर्शन के सम्बन्ध में यह भी उल्लेखनीय है, कि जिस प्रकार ऋग्वेद के अनुसार जगत् में 'पुरुष एवेदं सर्वम्' कहकर सर्वत्र पुरुष की सत्ता सिद्ध की गई थी, एवं छान्दोग्योपनिषद् में 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' कहकर सर्वत्र ब्रह्म का व्यापकत्व व्याख्यात हुआ था, उसी प्रकार शाक्तदर्शन में सर्वत्र शक्ति की सत्ता एवं व्यापकत्व सिद्ध किया गया था–"स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु"। शक्ति का युग सदा रहा और रहेगा। शक्ति के रूप-स्वरूप परिवर्तित होते रहे हैं। तदनुसार शक्ति के उपासकों की जीवनपद्धति एवं उद्देश्यों में अन्तर आया है। आधुनिक युग (उन्नीसवीं-बीसवीं शती) के आध्यात्मिकों में सामाजिक चेतना की विशेष जागृति मिलती है, इसीलिए इससे नव-अध्यात्मवादी (Neo-Vedantism) युग का आरम्भ माना जाता है।

इसी प्रकार, स्वामी दयानन्द सरस्वती एवं ब्रह्मसमाज के संस्थापक राममोहनराय आदि गम्भीर विचारकों ने भी, यद्यपि त्रैतवाद (स्वामी जी द्वारा प्रतिष्ठित) आदि, एवं नव अध्यात्मवादी-वेदान्ती रामकृष्ण परमहंस काली (शक्ति) के भक्त तो थे ही, साथ ही, उनमें विविध रूपों में समाज सेवा का भाव भी प्रमुख था। समाज-सेवा एवं सामाजिक उत्थान की यह दृष्टि विवेकानन्द, रामतीर्थ, महर्षि रमण एवं आगे चलकर विनोबा में भी देखने को मिलती है। वस्तुतः, नव-अध्यात्मवाद एवं नव-वेदान्त, अध्यात्म एवं सर्वव्यापक ब्रह्मतत्त्व के प्रतिपादक वेदान्त का ही सामाजिक एवं व्यावहारिक क्रियान्वयन है, जिसके अनुसार समस्त विश्व एवं मानवमात्र में एक आत्मा की सत्ता मानकर निष्पक्ष भाव से समाजसेवा पर विशेष बल दिया गया है। सामाजिक चेतनाप्रधान इस युग में, अध्यात्मवाद की मूल चेतना कुछ हल्की पड़ने लगी थी, जैसा कि विवेकानन्द आदि व्यावहारिक वेदान्तियों के जीवन-व्यवहार से प्रतीत होता है। इसी की प्रतिक्रिया के अनुरूप वर्त्तमान बौद्धिक युग में कतिपय ऐसे दार्शनिक हुए, जिन्होंने प्रायः सुप्रतिष्ठित ब्रह्मवाद से हटकर विशेषतः बुद्धिगत तर्कों एवं मनोवैज्ञानिकता के आधार पर आध्यात्मिकता की प्रतिष्ठा का प्रयास किया था। इस युग को हमने बौद्धिक-अध्यात्मवादी युग की संज्ञा दी है। इस युग के दार्शनिकों में जे. कृष्णमूर्ति एवं के. सी. भट्टाचार्य आदि दार्शनिक आते हैं। ये दार्शनिक भी सामाजिकों की मानसिक व्याधियों की आध्यात्मिक एवं मनोवैज्ञानिक चिकित्सा करते थे। यही कारण था, कि जे. कृष्णमूर्ति के पास

मानसिक व्याधियों के अनेक लोग आते थे, और उनके दु:ख दूर होते थे। जे. कृष्णमूर्ति उन्हें ब्रह्मविद्या का उपदेश नहीं देते थे, अपितु मनोवैज्ञानिक एवं आध्यात्मिक स्तर पर बौद्धिक तर्कों के आधार पर उनकी समस्याओं का समाधान करते थे।

साम्प्रतिक विश्व समाज यह अनुभव करने लगा है, कि मनोवैज्ञानिक एवं योग-वेदान्तपरक विचारों से अनेक आधुनिक मानसिक व्याधियों का निवारण किया जा सकता है, विघटित परिवारों को संगठित किया जा सकता है, एवं समाज के विभिन्न राजनैतिक एवं आर्थिक संकटों एवं संघर्षों को दूर किया जा सकता है। यही कारण है, कि विश्व में योग एवं वेदान्त के प्रति, दिन-प्रतिदिन आस्था बढ़ती जा रही है।





# परिशिष्ट–१

**सहायक-ग्रन्थ-सूची**
**(संस्कृत-हिन्दी)**


अग्निपुराण, अच्युतग्रन्थमाला, काशी
'अथर्ववेद संहिता', सायणभाष्य
सनातनधर्मयन्त्रालय, मुरादाबाद, सं. १९८७
अथर्वशीर्षोपनिषद्, गीताप्रेस, गोरखपुर
अद्वैतचन्द्रिका, सुदर्शनाचार्य (बनारस संस्करण)
'अद्वैततत्त्वसुधा' (भूमिका)
अनन्तकृष्णशास्त्री
(तारा मुद्रणालय, वाराणसी)
'अद्वैतवाद' गंगाप्रसाद,
(कलाप्रेस, इलाहाबाद-१९५७)

अद्वैत वेदान्त (तृ. सं.) राममूर्ति शर्मा
ईस्टर्न बुक लिंकर्स, १९९८
अणुभाष्य, प्रकाशटीका (पुरुषोत्तमाचार्य)
अन्वचार्थप्रकाशिका, संक्षेपशारीरक
अभिधावृत्तिमात्तृका (निर्णय सागर प्रेस, बम्बई)
अवच्छेदकत्वनिरुक्ति, जगदीश तर्कालङ्कार,
चौखम्बा, वाराणसी, १९६८
अहिर्बुध्न्यसंहिता (अड्यार, मद्रास)
आत्मतत्त्वविवेक, उदयन, वाराणसी, १९८३
आत्मोपनिषद्, आगमप्रामाण्य
आश्रमोपनिषद्

ईश्वरप्रत्यभिज्ञासूत्र
ईश्वरसंहिता (सुदर्शन प्रेस काञ्ची)
ईशावास्योपनिषद्, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १९२५
उपदेशसाहस्री, शंकराचार्य, निर्णयसागर, १९१४
'उपनिषदों का अध्ययन' विनोबा, प्रस्तावना
(सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली १९६१)
उन्नति का मार्ग (भाग १६)
ऋग्वेद, सायणभाष्य,
वैदिक संशोधन मण्डल, पूना संस्करण
ऋग्वेद, वै.शो.सं. होशियारपुर, १९६१
ऐतरेय आरण्यक
ऐतरेयारण्यकपर्यालोचनम्, डा. मंगलदेव शास्त्री
'ऐतरेय भाष्य', मध्व
ऐतरेय ब्राह्मण
कठरुद्रोपनिषद्
कठोपनिषद् राधाकृष्णन्, सं. लन्दन, १९५३
कर्पूरादिस्तवराज १० की व्याख्या
(गणेश एण्ड कम्पनी, मद्रास)
काशिका
कुलचूड़ामणितन्त्र
गणेश एण्ड कं. मद्रास १८५६
कुलार्णव तंत्र
कूर्मपुराण, क्लाइन रोड, कलकत्ता
कृष्णोपनिषद्

केनोपनिषद्
गीताप्रेस, गोरखपुर, सं. १६६४
कैवल्योपनिषद्
मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली १६८०
कौषीतकी उपनिषद्
मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली १६८०
क्रमिक आगम
'खण्डनखण्डखाद्य', श्री हर्ष
लक्ष्मणशास्त्री सम्पादित, बनारस १६१४
गदाधरी, गदाधराचार्य चौ. वाराणसी, १६७०
गन्धर्वतन्म
गरुड़पुराण
काशी संस्कृत सिरीज़, वाराणसी
गीता, गीताप्रेस, गोरखपुर
'गीताप्रवचन' विनोबा
(हरिभाऊ उपाध्याय द्वारा अनुदित, सर्व सेवा संघ, राजघाट, वाराणसी)
गीतारहस्य, तिलक बालगङ्गाधर
गृह्यसूत्र, आश्वलायन
गृह्यसूत्र, पारस्कर
'गृह्यसूत्र' हिरण्यकेशी
गोपीचन्दनोपनिषद्
गोपालोत्तरतापिन्युपनिषद्, गोविन्दभाष्य
गौतम धर्म सूत्र
चिद्गगनचन्द्रिका
आगमानुसन्धान-समिति, कलकत्ता १६३७
चैतन्यचरितामृत, मध्यलीला
छान्दोग्योपनिषद्, आनन्दाश्रम, पूना १६८०
छान्दोग्योपनिषद्, श्रीरंगम्
जयमंगला, भूमिका
जयाख्यसंहिता
गायकवाड़ ओरियन्टल सीरिज़ (४५), बडौदा
'जैन साहित्य का वृहद् इतिहास' वेचरदास दोषी
(पार्श्वनाथ शोध संस्थान, वाराणसी)
तत्त्वकौमुदी
तत्त्वचिन्तामणि, गंगेश उपाध्याय वाराणसी, १६८३
'तत्त्वदीपन', बल्लभाचार्य
'तत्त्वनिर्णय', मध्वाचार्य
'तत्त्वरत्नाकर'
तत्त्वरहस्य दीपिका
तत्त्ववैशारदी, वाचस्पति मिश्र
हार्वर्ड ओरियन्टल सीरिज़
तत्त्वशेखर
तत्त्वार्थदीप
*Edited by* : Hari Shanker Omkarji Shastri
(Bombay, 1993)
तत्त्वार्थदीप
(आवरण भंग टीका)
तत्त्वार्थसूत्र
'तत्त्वार्थ सूत्र की भूमिका' सुखलाल
तर्कभाषा, अय्यर एस. आर.,
चौखम्बा, वाराणसी, १६७६
तर्कभाषा (केशवमिश्र), गजानन शास्त्री,
चौखम्बा, वाराणसी, १६८६
तर्कभाषा, विश्वेश्वर
चौखम्बा, वाराणसी १६५३
तर्करहस्यदीपिका
तर्कसंग्रह, अन्नभट्ट (बोदास सं.)
भ. ओ. रि. इ., पूना १६७६
तात्पर्यटीका, वाचस्पति मिश्र, काशी
तैत्तिरीयोपनिषद्, ब्रह्मबल्ली, गीताप्रेस, गोरखपुर
तैतरेय आरण्यक
'तंत्रालोक', अभिनवगुप्त
थेरीगाथा, गाथा
दर्शनदिग्दर्शन, राहुल सांकृत्यायन (किताब महल)
इलाहाबाद १६४७
'दर्शनशास्त्र का इतिहास', डा. देवराज
हिन्दुस्तानी एकेडमी, इलाहवाद, १६५०
'दशश्लोकी की टीका', हरिव्यास देव
दुर्गासप्तशती, गीताप्रेस गोरखपुर
देवीभागवत
द्रव्यसंग्रह

धम्पद
धर्मशर्माभ्युदय
नामलिंगानुशासन
नारदपाञ्चरात्र
नारदीयपुराण, क्लाइन रोड, कलकत्ता
'निघण्टु', सीमारामशास्त्री सम्पादित दिल्ली
निम्बार्कभाष्य
निरुक्त
नृसिंहपूर्वतापिन्युपनिषद्,
मोतीलाल बनारसीदास
नैषधीयचरित, श्रीहर्ष, चौखम्बा, वाराणसी
न्यायकुसुमाञ्जलि, उदयन
(दुर्गाधर झा सं.) वाराणसी, १९७३
न्यायमकरंद (चौखम्बा संस्करण)
'न्यायपरिशुद्धि', वेंकटनाथ
न्यायभाष्य, वात्स्यायन
न्यायमंजरी, जयन्तभट्ट
मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, १९७८
न्यायवार्तिक, उद्योतकर, काशी
न्यायवार्तिक, उद्योतकर
इन्डोविज़न, गाज़ियाबाद, १९८६
'न्याय सिद्धाञ्जन', वेंकटनाथ
न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, विश्वनाथ पञ्चानन
मधुवनी, दरभंगा, १९३६
न्यायसूत्र, गंगानाथ झा
मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, १९८४
पंचदशी, चित्रदीप प्रकरण,
विद्यारण्य, बुद्धिसेवाश्रम, बिजनौर
पुष्टिप्रवाह-मर्यादाभेद-टीका
पंचदशी, तत्त्वविवेकप्रकरण, विद्यारण्य,
निर्णयसागर मुद्रणालय, १९४९.
पंचपादिकाविवरण, प्रकाशात्म यति,
गवर्नमेण्ट ओरिण्टल सीरिज़, मद्रास १९५८
पंचविंशति ब्राह्मण
'प्रकाशटीका, अणुभाष्य', पुरुषोत्तमाचार्य
पञ्चास्तिकाय
पद्मपुराण, क्लाइन रोड, कलकत्ता
पद्मसंहिता
परमार्थसार
'पराप्रवेशिका', क्षेमराज
पराशरसंहिता
(बाम्बे संस्कृत सीरिज़ संस्करण)
पाराशरस्मृति
प्रत्यभिज्ञाहृदयम्
राजानक क्षेमराजाचार्य (त्रिवेन्द्रम से प्रकाशित)
अड्यार, १९३८
प्रपंचहृदय
'प्रमाणमीमांसा', हेमचन्द्र
'प्रमेयसंग्रह', वेंकटनाथ
'प्रवचनसार की भूमिका', ए. एन. उपाध्याय
प्रभाकरविजय
प्रशस्तपादभाष्य (Indo Vision, Gaziabad)
प्रस्थानरत्नाकर
बुद्धवचन
बृहद्ब्रह्मसंहिता, आनन्द आश्रम, ग्रन्थमाला, काशी
बृहदारण्यक उपनिषद्, राधाकृष्णन्, लन्दन, १९५३
बृहदारण्यकभाष्यवार्तिक,
सुरेश्वराचार्य, निर्णयसागर प्रेस, १८७३
बोधिचर्यावतारपंजिका, प्रज्ञाकरमूति
'बौद्धदर्शन तथा अन्य भारतीय दर्शन', द्वितीयभाग
भरतसिंह उपाध्याय (बंगाल हिन्दी-मण्डल, कलकत्ता)
'बौद्धधर्मदर्शन', आचार्य नरेन्द्रदेव
(बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, १९५६)
बौधायनधर्मसूत्र
ब्रह्मगीता, क्लाइन रोड, कलकत्ता
ब्रह्मोपनिषद्
ब्रह्मवैवर्तपुराण, मोतीलाल बनारसीदास १९२०
'ब्रह्मसूत्रचतुःसूत्री', डा. हरदत्त शर्मा
Oriental Book Agency, Poona, 1940
ब्रह्मसिद्धि मंडनमिश्र, मद्रास, १८३७
ब्रह्मसूत्र मध्वभाष्य
ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य शंकराचार्य

निर्णयसागर, १९१७
ब्रह्मसूत्र, शा. भा. रत्नप्रभा
अच्युत ग्रन्थमाला कार्यालय, काशी संवत् १९९३
ब्रह्माण्डपुराण, क्लाइन रोड, कलकत्ता
भक्तमाल
भक्तिवर्धिनी (श्लोक ५). पुरुषोत्तमाचार्य
भक्तिवर्धिनी, श्लोक ६ बालकृष्ण (टीका)
भगवदज्जुक
भविष्यपुराण (मध्व भाष्य)
भामती, वाचस्पति मिश्र
निर्णय सागर, बम्बई, १९१६
'भारतीय दर्शन', उमेश मिश्र (लखनऊ १९५७)
भारतमाता
'भारतीय दर्शन', बलदेव उपाध्याय
शारदा मन्दिर, वाराणसी, १९७१
भारतीय दर्शन
भावप्रदीप, वाक्पदीय ब्रह्मकाण्ड
(चौखम्बा, संस्कृत सिरीज़)
भास्करभाष्य, ब्रह्मसूत्र
मनुस्मृति परिमल, दिल्ली, १९९२
'मनुस्मृति पर टीका', कुल्लुक भट्ट
मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, १९९०
मध्वविजय
मध्यमकावतार, चन्द्रकीर्ति
मज्झिम
महानिर्वाणतंत्र, गणेश एण्ड कं. मद्रास
महाभारत, सूक्थांकर
भ. ओ. रि. इ., पूना, १९६८
महाभाष्य (पतञ्जलि) शिवनारायण शास्त्री सं.
परिमल दिल्ली, १९९१
माध्यमिककारिका, नागार्जुन
माध्यमिकवृत्ति
Bib. Buddhika St. Petersburg
मानमेयोदयनारायण सूर्यनारायण शास्त्री एवं
अडयार, मद्रास, १९७५
मानसोल्लास, सुरेश्वराचार्य
(अड्यार, मद्रास, १९२०)
माया (भाग ६)
'मालिनीविजयोत्तर तंत्र'
मुण्डकोपनिषद्, गीताप्रेस, गोरखपुर, २००८
मैत्रायिणीसंहिता
यजुर्वेदसंहिता, परोपकारिणी सभा
संवत् १९९६, षष्ट संस्करण
यतीन्द्रमतदीपिका, (पूना संस्करण)
युक्तिदीपिका, रामचन्द्र पाण्डेय सं.
वाराणसी, १९६७
योगभाष्य, व्यास, वाराणसी १९७९
योगसूत्र, पतञ्जलि, वाराणसी १९७९
योगवासिष्ठ, वसिष्ठ अ. ग्र., काशी १९६१
रत्नप्रभा, ब्रह्मसूत्र गोविन्दानन्द
अच्युत ग्रन्थमाला, काशी सं. १९९३
'रस हृदय तंत्र', गोविन्द भगवत्पाद
रामपूर्वतापिन्युपनिषद्
रामोत्तरतापिन्युपनिषद् मोतीलाल बनारसीदास १९२०
लघुचन्द्रिका, गोड ब्रह्मानन्द
'लोकायत', देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय
वाक्यपदीय, भर्तृहरि,
पूना विश्वविद्यालय, पूना १९६५
वाजसनेय संहिता
वात्स्यायनभाष्य, वात्स्यायन, वाराणसी, १९८९
वामनपुराण, क्लाइन रोड, कलकत्ता
वायुपुराण
वाल्मीकिरामायण
मुन्शीराम मनोहर लाल, दिल्ली, १९७६
'विज्ञानभैरवविकृति'
'विनोबा संवाद' व्यौहार राजेन्द्रसिंह
अखिल भारत सर्व सेवा संघ, वाराणसी
विवरणप्रमेयसंग्रह
विद्यारण्य, अच्युत ग्रन्थमाला, काशी, सं. १९९६
विवेकचूड़ामणि, शंकराचार्य
भारतीय विद्याभवन, बम्बई, १९७३
विष्णुपुराण

विष्णुसहस्रनाम (शांकरभाष्य)
विष्णुसंहिता, अनंतसयन ग्रन्थमाला
वेदान्तकल्पतरु, अमलानन्द
नि. सा. बम्बई १८३२
'वेदान्तकौमुदी', रामाद्वयाचार्य, मद्रास १८५५
वेदान्तकौस्तुभ, श्रीनिवासाचार्य
वेदान्ततत्त्वबोध
'वेदान्तदर्शन, अद्वैतवाद', आशुतोष शास्त्री
वेदान्तपरिभाषा, धर्मराजाध्वरीन्द्र, वाराणसी, १९३७
वेदान्तपारिजातसौरभ, निम्बार्काचार्य
वेदान्तरत्नमंजूषा, पुरुषोत्तमाचार्य
वेदान्तशिखर (भाग ६)
'वेदान्तसार', सदानन्द
(सम्पा. डा. राममूर्ति शर्मा, E.B.L. Delhi)
'वेदान्तसार', रामतीर्थकृत विद्वन्मनोरञ्जनी टीका सहित, (जैकब द्वारा सम्पादित) बम्बई, १८९३
वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावली
प्रकाशानन्द, कलकत्ता, १९३१
'वेदान्तसिद्धान्तमुक्तावली'
जीवानन्द विद्यासागर (१९३५)
वेदान्तसिद्धान्तसूक्तिमंजरी
वेदान्ताङ्क (कल्याण), गीताप्रेस, गोरखपुर
वेदार्थसंग्रहरामानुज
भगवद्रामानुज ग्रन्थमाला, १९५६
वैखानसागम (अनन्त सयन ग्रन्थमाला, १९२२)
वैशेषिकसूत्र, कणाद, काशी
व्यावहारिक वेदान्त
'व्यावहारिक वेदान्त और राष्ट्रीय उत्थान'
शक्तिसंगमतंत्र
शंकरदिग्विजय माधवाचार्य
(Gaekwad oriental series) Vol. CIV
शतपथब्राह्मण, वेंकटेश्वर प्रेस, बम्बई
शाङ्करभाष्य गीता
गीताप्रेस, गोरखपुर, संवत् १९९४
शाण्डिल्यसूत्र तथा स्वप्नेश्वर की टीका
शान्तिपर्व
शारदातिलकतंत्र
'शास्त्रदर्पण'
अमलानन्द (वाणी विलास प्रेस, श्रीरंगम)
शास्त्रदर्पण
(वाणी विलास प्रेस, श्रीरंगम् १९१३)
शास्त्रदीपिका पार्थसारथि
चौखम्बा, वाराणसी, १९२६
शिवपुराण क्लाइव रोड, कलकत्ता
शिवदृष्टि
शिवसूत्रविमर्शिणी क्षेमराज
(*Published by* Kashmir Government)
शुद्धाद्वैतमार्तण्ड, गिरिधर, चौखम्बा, बनारस
श्वेताश्वतरोपनिषद्, राधाकृष्णन्, सं. लन्दन, १९५३
'शैवभाष्य', कण्ठाचार्य
'शैव सिद्धान्तदीपिका', शम्भुदेव (शोलापुर, १९०६)
'शंकरविजय', आनन्द गिरि
शंकराचार्यग्रन्थावली, श्रीरंगम्
शंखायनारण्यकम्, (आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावली)
श्रीमद्भागवत
श्रीभाष्य, रामानुज (निर्णयसागर, बम्बई)
'षड्दर्शनसमुच्चय' गुणरत्न
षड्विंशब्राह्मण
षट्सन्दर्भ, जीवगोस्वामी
षष्टितन्त्र
सात्वतसंहिता, (काशी)
सर्वदर्शनसंग्रह, माधवाचार्य
भ.ओ.रि.इ.पूना १९७८
सर्वसारोपनिषद्
सर्वसंवादिनी, जीवगोस्वामी
सर्वार्थसिद्धि
'सर्वोदयदर्शन', दादा धर्माधिकारी
(अखिल भारत सर्व सेवा संघ राजघाट, काशी-१९५७)
सांख्यकारिका, ईश्वरकृष्ण नेशनल, दिल्ली १९७२
'सांख्यदर्शन पर्यालोचन', आद्याप्रसाद मिश्र
(राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली)
सांख्यप्रवचनभाष्य, विज्ञानभिक्षु, भा. वि. प्र., काशी

सांख्यप्रवचनभाष्य अवतरणिका
'सामवेद', श्रीराम शर्मा आचार्य
सम्पादित (गायत्री तपोभूमि, मथुरा)
'साम्बसूत्र', विनोबा
सिद्धान्तजाह्नवी
'सिद्धान्तलेशसंग्रह', अप्पयदीक्षित
अच्युत ग्रन्थमाला, काशी, संवत् २०११
सिद्धान्तरत्नटीका
सिद्धान्तसार मध्व
सुबोधिनी (श्रीमद्‌भागवत)
'सौन्दर्यलहरी', लक्ष्मीधर की टीका (मैसूर संस्करण)
स्कन्दपुराण
स्पन्दकारिका
'स्थितप्रज्ञदर्शन' विनोबा (सस्ता साहित्य माडल १६५६)
'संक्षेपशारीरकम्' सर्वज्ञात्ममुनि
चौखम्वा संस्कृत सीरिज़, वाराणसी ०६२४
हरिगुरुस्तवमाला

(अंग्रेजी ग्रन्थ)

'A bibliography of the Life and Teachings of J. Krishna Murti', Leiden, E.J. Brill 1974

'A Critical Study of the Sāṅkhya System' Sovani, V.V.

'Āgam Śāstra of Gauḍpāda, Introduction' B. Bhattacharya University of Calcutta, 1943

'A History of Indian Philosophy' Sinha, J.N. Central Agency, Calcutta.

'Allgomlive Geschichite Des Philosophic, Vol. II' Deussen

'An Introduction to Ancient Philosophy' Armstrong, A.H. Mathuen & Co.' London, 1947

'Appearance & Reality' Oxford Clarendan, London, 1951.

'A Review of Deussen's Translation of the Upaniṣads' Deutshe Literature

'Aristotle' Ross, Mathuen, London, 1953.

'A Study of Kant' J. Ward

'A Study of Saṅkara' N. Shastri (Calcutta 1942)

'A Vedic Reader' Macdonell Bibl. Ind. Ed. 94-95

Bibliothica

'Bibliothica India', Buddhist Society

Dr. Bulhler's Report for Sanskrit (1875-76) Agency, Poona, 1940

Catalogue of Mss of India office Part IV

'Collected Works of Sir R.G. Bhandarker' Vol. IV

'Commemoration Volume' K.B. Pathak

'Concept of Māyā' Devanandan, P.D.

'Constructive Survey of Upaniṣadic Philosophy' Ranade,

R.D. Oriental Book Agency, Poona, 1926

'Contemporary Indian Philosophy' Mahadevan T.M.P. Saroja & G.V. New Delhi 1981

'Critique of Pure Reason' Kant (Translated by J.M.D. Meiklejohn, London, G.Ball & Sons, 1930)

'Daśapadārthaśāstra' Thomas, Varanasi, 1962.

'Doctrine of Māyā' Ray Choudhari, A.K. Calcutta, 1950.

'Discourse of Swami Vivekananda' (Los Angeles California, Jan 4, 1900)

'Early Sāṅkhya' Johson

'East and West', Radha Krishnan (London, Allen & Unwin 1954)

Education and the Significance of Life, Harper & Roe New York 1937

Śatapath Brāhmaṇa, Translation by Eggeling

'Encyclopaedia of Religion & Ethics'

'Encyclopaedia of Vedanta' (E.B.L. Delhi) 1992

'Sharma, Dr. Ram Murti' Epigraphia Indica Vol. I.

'Essays in Zen Buddhism' (Third Series) Dr. Suzuki

'Essays on Truth and Reality' F.H. Bradley.

'The Ethics of Spinoza & De Emenda Tiene' (New York : Dutton & Co. 1930)

'Evolution of Religion' Vol. I. Edward Caird

'From Darkness to Light : Poems & Parables' Harper & Roe New York 1980

'Glory of Knowledge' (Pub. E.B.L. Delhi, 1990) Sharma, Dr. Ram Murti

Historical Survey of India Bodas Varanasi

'History of Bengali Language and Literature' Sen, D.C.

'History of Dharma Śāstra' P.V. Kane Bhandarkar Oriental Research Instt. Poona.

'History of Indian Literature' Weber'

'History of Indian Logic' Vidyā Bhushan S.C. Motilal Banarasidas, 1971

'History of Indian Philosophy' Vol. VII Belvalkar, S.K. & Ranade (Poona 1933)

'History of Indian Philosophy' Vol.I-V Dasgupta S.N. Cambridge London, 1922.

'History of Indian Philosophy' Mishra, Umesh.

'History of Indian Philosophy' (Vol. I&II) Radhakrishnan London, 1929

'History of Philosophy' Eastern and Western (Edited by Radhakrishnan, S. Allen & Unwin, London)

'History of the Word 'Īśwar' (Proceedings of A.I.O.E) Mangal Dev Shastri

'Hundred Great Names from India's Past' Raman, V.V. (Popular Prakashan, Bombay 1989)

'Idealistic Thought of India' Raju, P.T. (London, Allen & Unwin 1952)

'Imperial Gazetteer of India' Vol. I. Indian Antiquary (1924)

'Indian Historical Quarterly' Vol. IX

'Indian Philosophy' Vol. I. Dasgupta, S.N. Cambridge University Press

'Indian Philosophy' Vol. I
Radha Krishnan, S.
Allen & Unwin, London.

'Indian Theism' Macmical, Nical
(Oxford University Press)

'Introduction to Panchrātra'
Shrader
Introduction to Jha, Ganganath
Varanasi-1967

Introduction S.B.E. Vol. XXXIV
Thibaut

'Introduction to Iśtasiddhi'
Hiriyanna
J. Krishna Murti's Notebook.
London, Victor, Gollancy 1976

Journal, B.B.R.A.S. Vol. XXII
Journal of Ancient Research
Vol.III Journal of Oriental Society
1913

'Journal of American Oriental
Society' (1911)

'Journal of Royal Asiatic Society'
(Bombay Branch) Vol. XX

'Journal of the Buddhist Text'
Society, Vol. 2

Shastri, M.M. Harprasad.

'Kant's Metaphysics of Experience' Vol. I. H.J. Paten
(London, Allen & Unwin 1951)

'Krishna Murti's Notebook'
Gollancy, Victor' London 1976

Dr. Krishna Swami Aiyangar
Commemoration Volume

'Lectures on the Philosophy of
Religion' Vol. I' Hegal

'Letters of Sri Aurobindo'
(Second Series, Sri Aurobindo
Circle, Bombay)

'Lights on Vedānta'.

Dr. Virmani Prasad Upadhyaya
Chaukhamba Sanskrit Series
Varanasi, 1952

'Mckenna's English Translation'
Vol. II Enneads

'Meditation' Krishna Murti, J.

'Modern Buddhism'
Shastri, Harprasad

'Mysteries of Selflessness' Iqbal
(Tr.—Vq calson) Lahore 1944

'Notice of Sanskrit Manuscript'
(N.S. No. 2826)

Mitra, Rajendra Lal
Objective of Māyā
(Jha commemoration, 1937)

Kokileshwar Shastri

'Pathway to Reality' Vol. 2 Haldane
Gifford Lectures for 1902 Murray.

'Philosophy of Ancient India'

'Philosophy in India' Murty, K.S.
Motilal Banarasidas, Delhi.

'Philosophy of Religion' Pffeiderer
Williams and Norgate, 1887

'Philosophy of the Tantras' (Jha
Commemoration volume)
Chakravarti, D.P.C.'s article

'Philosophy of Upaniṣads'
Deussen, p. Edinburgh

'Philosophy of the Upaniṣads'
Gough, E—Cosmo Publications,
Ansari Road, New Delhi, 1979

'Poems and Parables' Gollancy,
Victor, London 1981

'Principles of Human Knowledge'
Berkaley

'Principles of Nature & Grace'
Leibriz (Translated by
Dr. Robert, Latter, Oxford
clarendon 1892)

'Principles of Tantra' (Ganesh & Co., Madras) Bhattacharya, Shiv Chandra

'Proceedings of the Indian Philosophy Congress' (1925-36)

'Proceedings of Third oriental conference'

'Proceedings and Transactions of the Third oriental Conference' Madras 1925

Poussin's Opinions

'Reconstruction of Religious thoughts in Islam' Iqbal

'Relation of Brahma & Jagat. Indian Culture' P.M. Modi (Vol. VIII)

'Religion and Philosophy of the Veda' P. 433 Keith, A.B. Harward Series Vol. 12.

'Religion and the Cross Roads' Vahiduddin Delhi 1980

'Report of the search for Sanskrit Manuscripts' (1882-83) R.G. Bhandarkar

'Report on search for Sanskrit' for 1983-84 N.B. Utagikar

'Sacred Books of the East' Vol. XXXIV Dr. Thibaut Oxford Clarenden Press, 1890

'Sāṅkhya System' Keith, A.B.

'Sāṅkhya Tattva Prawachan Bhāṣya'

'Sanskrit Texts, P. 358, Eggling's Translation of S.B.S.B.E. Vol. XLIII p. 374, 375 Dr. Muir

'Śatapatha Brāhmaṇa' Eggeling

'Śakti & Śākta' Wood Roffe. J.

'Shri Aurobindo, an Integral Yoga' Joshi, Kirit.

'Shri Aurobindo and the Mother' Joshi, Kirit

'Some Problems of Identity in the Cultural History of Ancient India'Kuppu Swami Shastri. (Journal of Oriental Research, Madras) Vol. I.

'Studies in Philosophy' Bhattacharya, K.C. Calcutta 1952-1958

'Studies in Vedānta' J. Kirtikar Taraporewala Bombay in 1924

Swarg in India (article) Bhattacharya, K.C. Vishva Bharati journal Vol. XX, 1954 (Shanti Niketan)

'Systems of Buddhistic Thought' Sozen, Yamakani, Calcutta

'Tantra Raj Tantra' (Ganesh & Com.) Bharati, Shuddhanand's Preface

'Tarkabhāṣā' (Ed. D.R. Bhandarkar) B.O.R.I. Poona, 1937

'Tattvasaṁgraha' (Ganganath Jha ed.,) Delhi 1937

'Tarkabhāṣā' Sacred Books of the East Vol. XXXXV

'The Complete Works of Swami Vivekananda' Vol. VII

'The Doctrine of Maya' P. 7 Shastri, P.D.—Luzac & Co., London 1911

'The First & Last Freedom' Gollancy, Victor London 1954

'The Human Presence' Grigorias Palos Janeva 1978

'The Hymns of the Ṛgveda' Peterson

'The Hymns of the Sāmveda' Griffith, R.T.H. (Lazaras & Co. Banaras 1926)

The Immortal Friend' (Porem) Krishna Murti, J. 1928

'The Indian Antiquary' (1873-74)

'The Life of Vivekanand and the Universal Gospel' Rolland, Romain (Advaita Ashram, Mayavati, Almora)

'The Only Revolution' Krishna Murti, J. London 1970

'The Origin of Buddhism' Pandya, G.C. (University of Allahabad)

'The Pathless Land' Krishna Murti, J.

'That Pathless Land' Susunaga Veera Peruma 1928

'The Doctrine of Māyā' A.K. Ray Chaudhury Das Gupta and Co. Calcutta, 1950

'The Doctrine of Māyā' Shankar Chaitanya Bharati

'The Great Philosophers (Eastern World)' (Skeffington—London 1952)

'The Monodology' Leibniz (Translated by Dr. Robert, latter, Oxford Clarendon)

'The Philosophical, Religious and Social Significance of the Tantra Shastra' J.N. Mazumdar's paper

'The Philosophy of the Upaniṣads' Deussen, P. New York, Dover Pub. 1966.

'The Positive Sciences of the Hindus' Dr. B.N. Seal Longman 1912.

'The Religion of the Veda' Bloomfield Indological Book House 1972.

'The Ṛgveda' Kaegi, Adolf.

'The Search' (Poem) Krishna Murti, J. 1927

'The Secret of Self' Iqbal

'The Six Systems of Indian Philosophy, Vol. II' Max Muller

'The Social and Political Philosophy of Sarvodaya after Gandhiji' Tondon, Dr. V.N. Rajghat Kashi

'The Song of Life' Krishna Murti, J.

'The Synthesis of Yoga' Shri Aurobindo (Part I, Pondicherry, 1969)

'The Teaching Vedānta according to Rāmāyaṇa' Sukhtankar (S.B.E. Vol. XXXIV)

'Three Lectures on the Vedānta' Philosophy' Maxmuller (Longman's Green, London 1894)

'The Three Volumes of Commentary on Living from the notebook of J. Krishna Murti' by Gollancy, Victor, London 1956-1961

'Trinity' (Vol. VIII)

'The Vaiśeṣika Philosophy' Ui, H. Journal of oriental Research Vol. X (with Chinese text)

'The Vedānta' Ghate Bhandarkar Oriental Instt. Poona

'Vedānta Philosophy' Maxmuller Longman's Green, London

'The Vedic Experience' Panikkar, R.M. California 1980

'The World as Power' Woodroffe, J. Ganesh & Co., Madras.

'The World as Power' Woodroffe, John Ganesh & Co., Madras.

'The Yoga & its object'

'Vaishnavism & Shaivism' R.G. Bhandarkar

'Vālmīki Rāmāyaṇa'

'Was Pāṇini an Advaitin' Shastri, Dr. Satyavrat

'What is living & What is dead in Indian Philosophy' Dayakrishna & Krishna V.V. Andhra University Waltair 1978

'Yogasūtra' Keilhorn Vol. II (Govt. Central Book Depot, Bombay, 1833)

'Yoga System of Patanjali' Woods (Harward Oriental Series No. 17)

Yogic Sādhana

'Yogavāśiṣṭha and Modern thought' Atreya, B.L. Indian Book Shop Banaras 1954.

# परिशिष्ट–२

## विशिष्ट शब्दपरिचय

## वैदिकदर्शन

**अमृत** शब्द का अर्थ, अमर अर्थात् मरणरहित शाश्वत है। इस प्रकार समस्त देव अमृतस्वरूप हैं।

**आर्य** शब्द का अर्थ मित्र, उत्कृष्ट एवं श्रेष्ठ है। आर्य शब्द किसी जातिविशेष का वाचक नहीं है।

**ऋत्विक्** निशिचत समय पर यज्ञकर्ता ऋत्विक् कहलाता है।

**आरण्यक** वानप्रस्थों के द्वारा अरण्य अर्थात् वन में अनुशीलनीय होने के कारण इन्हें आरण्यक कहते हैं। आरण्यकों में विशेषतः यज्ञों के आध्यात्मिक रहस्य का उद्घाटन किया गया है।

**ऋषि** वैदिकमन्त्रों के द्रष्टा, अर्थात् साक्षात्कार करने वाले ऋषि कहलाते हैं।

**दास** शब्द का अर्थ निकृष्ट है। दास किसी जातिविशेष का बोधक नहीं है।

**ब्राह्मण** ग्रन्थों में, ब्रह्म अर्थात् यज्ञ एवं कर्मकाण्डपरक विवेचन का प्राचुर्य होने के कारण, ब्राह्मण ग्रन्थ कहे जाते हैं।

**मन्त्र** ऋषियों के द्वारा अनुभूत एवं साक्षात्कृत लौकिक, धार्मिक, दार्शनिक एवं आध्यात्मिक रहस्य मन्त्र कहलाते हैं।

**यज्ञ** देवों के निमित्त सम्पाद्यमान, समस्त धार्मिक कर्मकाण्ड, जैसे स्तुति, प्रार्थना एवं हवनादि क्रियाएँ, यज्ञ कहलाती हैं।

**वेद** शब्द का सामान्य अर्थ ज्ञान है, किन्तु वेद वे हैं, जिनमें, ऋषियों के द्वारा साक्षात्कृत लौकिक, धार्मिक एवं आध्यात्मिक रहस्य (मन्त्र), तथा कर्मकाण्ड एवं यज्ञपरक वर्णन वर्तमान हैं। (मन्त्र-ब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम् )

**होतृ** देवों का आह्वान करने वाला, अथवा उनके निमित्त होम करने वाला, होतृ (होता) कहलाता है।

## चार्वाकदर्शन

**चार्वाक** में, भोग-भक्षण (चर्वण) परक (चार्वी) बुद्धि का प्राधान्य है, अतः इसे चार्वाक कहते हैं। या फिर, इस दर्शन में, भोगसम्बन्धी चारु (प्रिय) वाणी होने के कारण, इसका नाम चार्वाक है।

**लोकायत** सांसारिक भोग मात्र के विश्वासी एवं भौतिकवादी सामान्य जनों (लोकों) के द्वारा स्वीकृत होने के कारण, चार्वाकदर्शन को लोकायत कहा जाता है।

**स्वभाव** चार्वाक के अनुसार सृष्टि पञ्चतत्त्वों का स्वभाव है। जगत् की उत्पत्ति एवं विनाश, दोनों ही स्वभाव हैं। जिस प्रकार मयूरों का चित्र-विचित्र होना स्वाभाविक है, उसी प्रकार जगत् में सभी स्वभाव से घटित होता है। न कोई कारण है, और न कार्य।

## जैनदर्शन

**अधर्म** जीव एवं पुद्गल की स्थिति के लिए, अधर्म, जो एक द्रव्य विशेष है, सहकारी कारण के रूप में कार्य करता है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि, थके राहगीर के लिए वृक्ष की छाया उसके ठहरने में सहायक होती है, उसी प्रकार जीव की स्थिति के लिए अधर्मास्तिकाय सहायक होता है।

**अर्हत्**, जैन एवं बौद्ध दर्शन में बुद्धत्व प्राप्ति की स्थिति है। जब तक व्यक्ति में भावास्रव एवं अविद्यास्रव वर्त्तमान रहते हैं, तब तक अर्हत्व की प्राप्ति नहीं होती। विसुद्धिमग्ग (निदानादिकथा) के अनुसार, जब तृष्णा की निवृत्ति होने पर प्रज्ञा (पञ्ञा) का उदय होता है, तो अर्हत्व की प्राप्ति होती है। अर्हत् होने के लिए चित्तविमुक्ति (चित्तविकारों का सर्वथा शान्त होना) अनिवार्यतः आवश्यक है। (मुज्झिम निकाय, १, पृ० २८६) अर्हत् को कर्मफल की आसक्ति नहीं होती। और न वँह फलभोगी होता है।

**आस्रव** मन, वचन एवं काय की क्रिया को आस्रव कहते हैं। मन, वचन एवं काय की क्रिया के द्वारा ही जीव के साथ, कर्म का संयोग होता है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि सरोवर में जल का प्रवेश कराने वाले नाले का मुख होता है, जिसे आस्रव कहते हैं। जैन सम्प्रदाय में आस्रव के दो भेद हैं–भावास्रव (कर्म का उत्पादक रागादिभाव) तथा द्रव्यास्रव। जिस प्रकार तैल लिप्त शरीर पर धूलि चिपक जाती है, उसी प्रकार कर्म पुद्गल जीव पर चिपक जाते हैं। यहाँ, शरीर का तैल से लिप्त होना भावास्रव एवं धूलि से लिप्त होना द्रव्यासव का उदाहरण है।

**दिगम्बर** दिगम्बर सम्प्रदाय के जैन साधु वस्त्र धारण नहीं करते थे। इनके वस्त्र दिशाऐं ही थी। इसीलिए ये दिगम्बर कहलाते थे। श्वेताम्बरों की अपेक्षा ये कट्टरपन्थी अधिक थे। ये स्त्री को मोक्ष का अधिकारी नहीं मानते थे–"भुङ्क्त्पे न केवली न स्त्री मोक्षमेति दिगम्बरः।" जिनसूरि

**धर्म** जैन धर्म में, गतिशील जीव एवं पुद्गल के सहकारी कारण को धर्म कहा गया है। यह द्रव्यविशेष है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार जल में तैरने वाली मछली के लिए, जल सहकारी कारण है। यह धर्मास्तिकाय है।

**नय** 'नय' का अर्थ दृष्टि भेद है। 'नय' के अनुरूप एक दृष्टि से तथा अनेक दृष्टियों से तत्वज्ञान आवश्यक है। नय के दो मुख्य भेद हैं–एक निश्चय नय तथा दूसरा व्यावहारिक नय। निश्चय नय के द्वारा तत्त्वज्ञान, एवं व्यावहारिक नय के द्वारा सांसारिक विषयों का ज्ञान प्राप्त होता है।

**निर्जरा** जीव से चिपके अतीत के कर्म पुद्गलों का विनाश, जिस क्रिया के द्वारा होता है, वह 'निर्जरा' है। निर्जरा, मोक्षप्रक्रिया के अन्तर्गत है। निर्जरा के भी दो भेद हैं–भावनिर्जरा एवं द्रव्यनिर्जरा।

**रत्नत्रय** जैन दर्शन की नियमावली के अनुसार सम्यक्ज्ञान, सम्यक्चरित्र एवं सम्यक्दर्शन, ये तीन मोक्ष के साधन हैं। ये ही रत्नत्रय कहलाते हैं।

**श्वेताम्बर** जैनधर्म के प्राचीन संघ में, वस्त्रों का धारण न करना एक उच्च आदर्श समझा जाता था। किन्तु इसके अनन्तर लगभग ई. पू. द्वितीय शतक से मगधसंघ ने श्वेतवस्त्रों का धारण करना समुचित सिद्ध किया। यहीं से श्वेताम्बरसम्प्रदाय का आरम्भ हुआ।

**संवर** पूर्वकृत कर्मों को निःशेष करके भावी कर्मों के मार्ग को अवरूद्ध करना 'संवर' है। अत एव संवर मोक्ष का कारण है। भावसंवर एवं द्रव्यसंवर, ये, संवर के दो भेद हैं।

**स्वपराभासी** जैनदर्शन के अनुसार प्रमाण 'स्वपराभासी' कहलाता है। प्रमाण वह ज्ञान है, जो स्वयं एवं पर को निर्बाध रूप से प्रकाशित करता है। इसीलिए, जैनदर्शन में प्रमाण को स्वपराभासी कहा गया है।

## बौद्ध दर्शन

**आलयविज्ञान** चित्त, आलयविज्ञान है। इसप्रकार समस्त विज्ञानविचार चित्तस्वरूप हैं। चेतनक्रिया से सम्बद्ध होने के कारण, चित्त मनन से सम्बद्ध होने से मन, एवं विषयों को ग्रहण करने के कारण चित्त, मन एवं विज्ञान, ये तीन आलयविज्ञान के ही नाम है "चित्तमालयविज्ञानमनोह्यत् मननात्मकम्।" गृह्णति विषयान् येन विज्ञानं हि तदुच्यते। लंकावतारसूत्र।

**हीनयान** तथता बुद्धत्व की प्राप्ति ;जैंजदमेद्ध तथता कहलाती हैं। इसका तात्पर्य यह है, कि बुद्धत्व का कोई स्वरूप विशेष नहीं है। वह स्थिति जैसी है, वैसी ही है, इसीलिए इसे 'तथता' कहते है। यह वेदान्त की तत्त्वमसि जैसी ही है।

**धातु** वे शक्तियाँ हैं, जिनके एकीकरण से घटनाक्रम का सन्तान (प्रवाह) निष्पन्न होता है। धातुओं के अन्तर्गत, द्वादश आयतन (छः इन्द्रिय एवं छः विषय) तथा चक्षुविज्ञानधातु, श्रोत्रविज्ञानधातु, घ्राणविज्ञानधातु, जिह्वविज्ञानधातु, कायविज्ञानधातु एवं मनोविज्ञानधातु गृहीत हैं।

**प्रतिसंख्यानिरोध** प्रतिसंख्या का अर्थ प्रज्ञा है। प्रज्ञा के द्वारा सास्रव धर्मों का पृथक् -पृथक् वियोग (पार्थक्य) होता है। इस प्रकार प्रज्ञा के द्वारा रागद्वेष का नाश होने पर प्रतिसंख्यानिरोध की स्थिति आरम्भ होती है। "प्रतिसंख्यानिरोधो यो विप्रयोगः पृथक्-पृथक्"।

**प्रतीत्यसमुत्पाद** प्रतीत्यसमुत्पादवाद के अनुसार समस्त वस्तुऐं प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं। इस का आशय यह है, कि सांसारिक वस्तुओं की उत्पत्ति प्रतीत्य है, वस्तुतः वे अनुत्पन्न ही हैं। वस्तुओं की उत्पत्ति एवं विनाश, विच्छिन्नप्रवाह के समान है। इस प्रकार प्रतीत्यसमुत्पादवाद अनात्मवाद एवं शून्यवाद का पोषक है–"**यः प्रतीत्यसमुत्पादः शून्यतां तां प्रचक्षते**"। माध्यमिक कारिका, २४।१८।

**प्रत्येकवुद्ध** गुरु के बिना ही, स्वतः बुद्धत्व की प्राप्ति करने वाला प्रत्येकबुद्ध कहलाता है।

**बोधिसत्व** का अर्थ बोधि को प्राप्त करने की इच्छा वाला व्यक्ति है। बोधिसत्त्व के लक्षण, महामैत्री तथा महाकरूणा हैं। बोधिसत्व को, बोधिचित्त अर्थात् सम्बोधिनिष्ठचित्त होना चाहिए। बोधिचित्त का लक्षण है–"निःस्वभावं निरालम्बं सर्वशून्यंनिरालयम्। प्रपञ्चसमतिक्रान्तं बोधि चित्तस्य लक्षणम्। (नैरात्म्य परिपृच्छासूत्र, १२)

**महायान** हीनयान से उत्तरवर्त्ती है। हीनयान की अपेक्षा महायान के अनुयायी अपने सिद्धान्त को श्रेष्ठ मानते हैं, इसीलिए इस सिद्धान्त का नाम महायान है। महायान का उद्देश्य 'बोधिसत्त्व' की प्राप्ति है। जहाँ, हीनयान निवृत्तिमार्गी है, वहाँ महायान प्रवृत्तिमार्गी है। अत एव बुद्ध की प्रतिमा एवं पूजा का महायान में विशेष महत्त्व है। इसप्रकार महायान में भक्ति के लिए पूरा स्थान है।

**योगाचार** बौद्धों के योगाचार का अर्थ योगाभ्यास है। योगाचार अर्थात् योगाभ्यास के द्वारा परम सत्य की उपलब्धि होती है। इस प्रकार योगाचार साधना पक्ष के अन्तर्गत आता है। दार्शनिक पक्ष विज्ञानवाद है।

**संवृत्ति** विज्ञानवादी एवं शून्यवादी के अनुसार संवृत्ति सत्य एवं परमार्थ सत्य, ये दो प्रकार के सत्य स्वीकार किए गए हैं। संवृत्ति सत्य लौकिक पदार्थों की सत्यता का व्याख्याता है, जो मिथ्या हैं। इस प्रकार संवृत्ति सत्य मिथ्या दृष्टि का विषय है। परमार्थ सत्य सम्यक् दृष्टि है, जो शून्यता है–"**द्वे सत्ये समुपाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना। लोकसंवृत्ति सत्यं च सत्यं च परमार्थतः**। मा. का. २४।८।

**हीनयान** बुद्ध की मौलिक शिक्षाओं को स्वीकार करने वालों को हीनयान का अनुसर्त्ता कहा जाता है। यह नाम इन्हें महायानियों ने दिया था। हीनयान का प्रचार सिंहल, वर्मा, स्याम एवं जावा आदि में था। हीनयान के अनुसार किसी की अपेक्षा न होकर बुद्ध की–अष्टांगिक मार्ग आदि की शिक्षाओं का अनुसरण ही निर्वाण के लिए पर्याप्त है। हीनयान का अनुयायी अर्हत् प्राप्ति को अपना लक्ष्य मानता है। अर्हत् अपने ही निर्वाण के लिए प्रयत्नशील रहता है। हीनयान निवृत्ति मार्ग है।

**संस्कृत** अनेक पदार्थों के संघात से जो धर्म उत्पन्न होते हैं, वे अनित्य एवं संस्कृत कहलाते हैं। इस प्रकार बौद्ध दर्शन में संस्कृत का अर्थ क्षणिक है–"संस्कृत क्षणिकं यतः"।

## न्याय-वैशेषिक दर्शन

**अतिव्याप्ति** लक्ष्यतावच्छेदक (गोत्व) के किसी (आश्रय) में रहने वाले अभाव का प्रतियोगी होना ही, अतिव्याप्ति दोष होता है। (लक्ष्यतावच्छेदकाभावसमानाधिकरणत्वम् , अतिव्याप्तिः)

**अनुव्यवसाय** ज्ञान (यह घट है) की सत्यता का निश्चय करने के लिए, तत्पश्चात्, मैंने घट को जान लिया है (अहं घटज्ञानवान्, इस प्रकार का निश्चयात्मकज्ञान अनुव्यवसाय कहलाता है।

**अपवर्ग** दुःख से सदैव के लिए मुक्ति अपवर्ग कहलाता है। (तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः। (न्या सू. १।१।२२)

**अयुतसिद्ध** जिन दो पदार्थों में से एक अविनश्यदवस्था में दूसरे पदार्थ के आश्रित ही रहता है, वे दो पदार्थ अयुतसिद्ध (अपृथक्सिद्ध) कहलाते हैं (ययोर्मध्ये एकमविनश्यदपरांश्रितमेवावतिष्टते तावयुतसिद्धौ। (तर्कभाषा)

**इन्द्रिय** भोग के साधन एवं अपने अपने विषय का ग्रहण ही इन्द्रियों का लक्षण है। (स्वविषयग्रहणलक्षणनि इन्द्रियाणि। (वात्स्यायनभाष्य, १।१।१२)

**उदारहरण** साध्य के सादृश्य से साध्य के धर्म से सम्बद्ध धर्म का भाव जिसमें हो, वह दृष्टान्त उदाहरण कहलाता है। साध्यसाधर्म्यात् तद्धर्मभावो दृष्टान्त उदाहरणम् (न्यायसूत्र, १।१।३६)

**उपाधि** जो धर्म साध्य का व्यापक हो, और साधन का अव्यापक हो, उसे उपाधि कहते हैं। (साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्वमुपाधिः) (तर्कभाषा)

**जल्प** के लक्षणों से युक्त तथा छल, जाति, निग्रहस्थानों से स्थापना एवं प्रतिषेध वाले, पक्ष एवं प्रतिपक्षों का परिग्राहक वाक्यसमूह जल्प कहलाता है। (यथोक्तोत्पन्नश्छलजातिनिग्रहस्थानसाधनोपालम्भो जल्पः। (न्या. सू. १।२।२)

**जाति** नित्यरूप से अनेक पदार्थों में व्याप्त भाव को जाति या सामान्य कहते हैं, जैसे, मनुष्यत्व एवं गोत्वादि। (नित्यमनेकानुगतं सामान्यम्), (साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां प्रत्यवस्थानं जातिः। (न्यायसूत्र, १।२।१८।)

**तर्क** सम्यक् रूप से अविज्ञात अर्थ में कारणोपपत्तिद्वारा उसके तत्त्वज्ञान की जिज्ञासा करना, तर्क कहलाता है। अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः। (न्या. सू. १।१।४०)

**निगमन** हेतुकथन के पश्चात् प्रतिज्ञा को पुनः दुहराना निगमन कहलाता है। (हेत्वपदेशात् प्रतिज्ञायाः पुनर्वचनं निगमनम्। न्यायसूत्र, १।१।३९)

**निर्णय** विचार कर पक्ष–प्रतिपक्ष द्वारा अर्थ का निश्चय निर्णय कहलाता है। (न्यायसूत्र, १/१/४१)

**परामर्श** साध्यव्याप्तिविशिष्ट हेतु में पक्षवृत्तित्वावगाही ज्ञान परामर्श कहलाता है। (व्याप्यरूपपक्षवृत्तित्वधीः परामर्श उच्यते। कारिकावली–६८)

**प्रतिज्ञा** वाक्य में साध्य का निर्देश 'प्रतिज्ञा' कहलाती है। (साध्यनिर्देशः प्रतिज्ञा। (न्यायसूत्र, १।१।३३)

**प्रतियोगी** जिसका अभाव होता है, उसे प्रतियोगी कहते हैं। अत्यन्ताभाव में प्रतियोगिता संसर्गावच्छिन्न होती है। इसका तात्पर्य यह है, कि किसी संसर्गविशेष का अवलम्बन करके ही, किसी वस्तु का अन्य वस्तु में अभाव स्वीकार किया जाता है।

**बुद्धि** 'अर्थ' के ज्ञान को बुद्धि कहते हैं। (अर्थप्रकाशो बुद्धि, तर्कभाषा)

**मन** सुखादि के प्रत्यक्ष का कारण मन कहलाता है। (साक्षात्कारे सुखादीनां कारणं मन उच्यते, कारिकावली–६५), सुख-दुःखाद्युपलब्धिसाधनेन्द्रियं मनः (तर्कसंग्रह)

**रस** रसना द्वारा ग्राह्य, प्रत्यक्ष का विषयरस कहलाता है। (रसस्तु रसनाग्राह्यो मधुरादिरनेकधा (कारिकावली–१०१) रसनाग्राह्यो गुणो रसः। (तर्क संग्रह)

**लक्षणा** शक्य सम्बन्ध का नाम लक्षणा है। जहाँ तात्पर्य की अनुपपत्ति होती है, वहाँ लक्षणा से पदार्थ की स्मृति एवं शाब्दबोध होता है। (लक्षणा शक्यसम्बन्धस्तात्पर्यानुपपत्तितः। कारिकावली–८२)

**वाद** प्रमाण एवं तर्क द्वारा स्वपक्षप्रस्थापन एवं परपक्षनिषेध से युक्त, तथा सिद्धान्तानुकूल, प्रतिज्ञादि पञ्चावयवसम्पन्न, पक्ष-प्रतिपक्षसहित वाक्यसमूह को 'वाद' कहते हैं। (प्रमाणतर्कसाधनोपालम्भः सिद्धान्ताविरुद्धः पञ्चावयवोपपन्नपक्षप्रतिपक्षपरिग्रहो वादः। (न्या. सू. १।२।२)

**वितण्डा** जल्प, जब प्रतिपक्षस्थापनाहीन होता है, तो उसे वितण्डा कहते हैं। (स प्रतिपक्षस्थापनाहीनो वितण्डा, (न्या. सू. १।२।३)

**व्यापार** घटपटादिविषयों के साथ नेत्रादि इन्द्रियों का जो प्रत्यक्षानुकूल सम्बन्ध होता है, उसे व्यापार कहते है। (कारिकावली–४६)

**व्याप्ति** साहचर्य नियम को व्याप्ति कहते हैं। (साहचर्यनियमो व्याप्तिः)। जैसे, जहाँ घूम है, वहाँ अग्नि है (तर्कभाषा), अथवा साध्याधिकरण से भिन्न में हेतु का सम्बन्ध न रहना व्याप्ति है। (व्याप्तिः साध्यवदन्यस्मिन्न सम्बन्ध उदाहृतः, कारिकावली, ६८)

**शरीर** चेष्टाश्रय, इन्द्रियाश्रय तथा अर्थाश्रय, शरीर कहलाता है। (चेष्टेन्द्रियाश्रयः शरीरम्। न्या. सू. १।१।११)

**समवाय** अयुतसिद्ध पदार्थों का सम्बन्ध से कार्य उत्पन्न हो, वह समवायिकारण है। (यत् समवेतं कार्यं भवति ज्ञेयं तु समवायिकं जनकं तत्। कारिकावली-१८)।

**हेतु** उदाहरण सादृश्य से साध्य (धर्म) का साधक हेतु कहलाता है।

## सांख्यदर्शन

**अव्यक्त** व्यक्त के विपरीत, कारणरहित, व्यापक, निष्क्रिय, नित्य एवं निरवयव है। अव्यक्त ही 'प्रधान' है। प्रधान ही अव्यक्त प्रकृति का रूप है।

**कैवल्य** आत्यन्तिक रूप से दुःखत्रय की निवृत्ति कैवल्य है। सांख्य में, कैवल्य का अर्थ प्रकृति एवं पुरुष का असंपृक्त भाव है। ये दोनों मुक्तावस्था (कैवल्यावस्था) में पृथक्भाव से रहते हैं। इस प्रकार सांख्य का कैवल्य वेदान्त के कैवल्य से भिन्न है, क्योंकि वेदान्त में, कैवल्यावस्था में जीव, जगत् एवं ब्रह्म की अद्वैतता है।

**सत्कार्य** कार्य का कारण में वर्त्तमान (सत् ) रहना, सत्कार्य है। ("कारणभावाच्च, सत्कार्यम" सांख्यकारिका ६)।

**गुण** सत्त्व, रजस् एवं तमोगुण रूप गुण ही सुख, दुःख एवं मोह के कारण हैं। इनका कार्य प्रकाश, प्रवृत्ति एवं नियमन है। गुण कभी भी एकाकी नहीं रहते। ये त्रिगुणात्मक प्रकृति के स्वभाव हैं।

**तन्मात्रा** रूप, रस, गन्ध, स्पर्श एवं शब्द, ये पाँच तन्मात्राएँ पृथिव्यादि पञ्च महाभूतों को जन्म देती हैं। तन्मात्र पद का अर्थ, स्वरूपमात्र (उतना मात्र) है। इसका तात्पर्य यह है, कि गन्धादि तन्मात्राओं में पृथिव्यादि भूतों का स्पर्श नहीं है। (तन्मात्रः शब्दादिस्वरूपमात्रः)

**पुरुष** सांख्य का पुरुष, वेदान्त के जीव के समान कर्मफल का भोक्ता है। अनेकजीववाद के समान ही पुरुषबहुत्ववाद है–'पुरुषबहुत्वं सिद्धम्" पुरुष 'ज्ञः' ज्ञ एवं अनासक्त है–"असङ्गो ह्ययं पुरुषः"। (सांख्यसूत्र)

**प्रधान** प्रधान, प्रकृति का ही रूप है। प्रकृति को प्रधान इसलिए कहते हैं, क्योंकि इसमें समस्त भौतिक तत्त्वों का निधान है। यही अव्यक्त एवं मूलप्रकृति है।

**प्रकृति** सांख्य के पच्चीस तत्त्वों में, प्रकृति प्रमुख है। मूलप्रकृति किसी का विकार नहीं है, प्रत्युत महत् (बुद्धि) आदि प्रकृति के विकार हैं, अत एव इसका नाम प्रकृति है। प्रकृति की दो अवस्थाएँ हैं–व्यक्त एवं अव्यक्त।

**महान्**, महत्तत्त्व अर्थात् बुद्धि है। मूल प्रकृति से सर्वप्रथम बुद्धि की उत्पत्ति होती है, एवं महत्तत्त्व से अहंकारादि की उत्पत्ति होती है। बुद्धि को 'महत्' इसलिए कहा गया है, क्योंकि 'अध्यवसाय' इसका असाधारण धर्म है। यही इसकी महानता हैं।

**लिङ्ग** का अर्थ सूक्ष्म शरीर है। यह प्रत्येक शरीर में नियत एवं जन्म-जन्मान्तर में पुरुष के साथ जाता है। लिङ्ग शरीर के अन्तर्गत, महत्तत्त्व, अहंकार, मन, पंच ज्ञानेन्द्रियाँ, पञ्च कर्मेन्द्रियाँ, एवं पञ्च तन्मात्राऐं गृहीत हैं।

**व्यक्त** सुख-दुःख, मोहात्मक, भोग्य, विषयस्वरूप, अचेतन, उत्पादनशील, अनित्य एवं विनाशशील व्यक्त है (प्रकृति) है।

## योगदर्शन

**अष्टांगयोग** पातञ्जल योग में योग के आठ साधन-बतलाए गऐ हैं। ये साधन, यम, नियम, आसन प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान एवं समाधि हैं।

**ऋतम्भरा** निर्विचार समाधि के वैशारद्य से उत्पन्न चित्त वाले योगियों की प्रज्ञा को ऋतम्भरा प्रज्ञा कहते हैं। इसे ऋतम्भरा इसलिए कहते हैं, क्योंकि यह ऋतं अर्थात् सत्य को धारण करती है 'सत्यं'

"ऋतं सत्यं विभर्त्ति, इति ऋतम्भरा"।

**कैवल्य** बुद्धिसत्व एवं पुरुष की शुद्धि एवं सादृश्य, कैवल्य कहलाता है– सत्त्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये–कैवल्यम् यो. सू. ३।५६, समस्त कर्तृत्वाभिमान की निवृत्ति के द्वारा अपने कारण में लय हो जाना, बुद्धि-सत्व की शुद्धि है। पुरुष की शुद्धि, उपचरित भोगों का अभाव है। इस अवस्था में पुरुष 'चिति' शक्ति के रूप में वर्त्तमान रहता है तथा आधिदैविक, आधिभौतिक कैवल्य एवं आध्यात्मिक दुःखों से सर्वथा मुक्त होता है। यही कैवल्य की स्थिति है।

**चित्तभूमियाँ** चित्तभूमियाँ चित्त की अवस्थाएँ हैं। प्रधानतया, चित्तभूमियाँ पाँच हैं–क्षिप्त, मूढ़, विक्षिप्त, एकाग्र एवं निरुद्ध।

**पुरुषविशेष** पञ्चक्लेश (अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष तथा अभिनिवेश) पुण्य-पाप स्वरूप **कर्म**, इनके फलस्वरूप–जाति एवं आयु भोग रूप, **विपाक** एवं सुख, दुःखात्मक भोग से जन्य अनेक प्रकार की वासना रूप **आशय**, इन चार से असम्बद्ध पुरुषविशेष कहलाता है। यही ईश्वर है।

**योग** चित्त के व्यापार (वृत्ति) को रोकना ही योग है। (योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः) यो. सू. १।१।

**वृत्ति** चित्त के परिणाम विशेष को वृत्ति कहते हैं। (अन्तःकरणस्य परिणामविशेषो वृत्तिः) वृत्तियाँ पाँच हैं–प्रमाण, विकल्प, विपर्यय, निद्रा एवं स्मृति।

**वैराग्य दृष्ट**, अर्थात् चन्दन एवं वनिता आदि तथा **आनुश्रविक**, स्वर्गादि एवं विदेहभावादि वेदोक्त पारलौकिक विषयों में तृष्णा न होना, वैराग्य कहलाता है।

**संस्कार** जब चित्तवृत्तियाँ क्षीण होकर चित्त में सूक्ष्म रूप से स्थित रहती हैं, तो वे संस्कार कहलाती है। परिस्थितिवश, जब ये संस्कार उद्बुद्ध होते हैं, तो वृत्ति का रूप ग्रहण करते हैं। इस प्रकार संस्कार एवं वृत्ति का चित्र चित्त पर सदा प्रतिबिम्बित होता रहता है।

**समाधि** चित्त की वह स्थिति समाधि कहलाती है, जिस में चित्त अविचलित एवं अविक्षुब्ध भाव से स्थित रहता है। जब चित्त का कोई ध्येय रहता है, तो यह सम्प्रज्ञात समाधि कहलाती है, किन्तु जब चित्त की समस्त वृत्तियाँ निरुद्ध हो जाती है, तथा कोई ध्येय एवं आलम्बन नहीं होता, तो उसे निर्बीज अथवा असम्प्रज्ञात समाधि कहते हैं।

**सिद्धि** योगाभ्यास से साधक विशिष्ट शक्तियों की प्राप्ति करता है। यही शक्तियाँ सिद्धियाँ हैं। ये सिद्धियाँ आठ हैं–अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व एवं वशित्व।

## मीमांसादर्शन

**अख्याति** प्रभाकर मीमांसक शुक्ति में रजतज्ञान को भ्रम (ख्याति) न स्वीकार कर सत्य ही मानते हैं।

इस प्रकार अख्यातिवादी के अनुसार शुक्ति में ज्ञात रजत, पूर्वज्ञात रजत की स्मृति है। परिणामतः, 'इदं रजतम्' (यह रजत है) इसके अन्तर्गत 'इदं' (यह) रूप पुरोवर्त्ती विषय (शुक्ति) के ज्ञान एवं स्मृति पर आधारित रजत के ज्ञान में भेद का ग्रहण न होने के कारण, द्रष्टा, शुक्ति का रजतरूप से ज्ञान प्राप्त करता है।

**अपूर्व** कुमारिल के अनुसार अपूर्व, यज्ञादिकर्म में अथवा यागादि के कर्त्ता में, एक योग्यता अथवा शक्ति है, जो कर्म सम्पादन के पूर्व नहीं थी। इसीलिए इसे 'अपूर्व' कहते हैं। इस प्रकार कर्म से उत्पन्न निश्चित शक्ति जो परिणाम तक पहुँचाती है, वह 'अपूर्व' है। किन्तु प्रभाकर कर्त्ता में योग्यता न मानकर कर्ता के प्रयत्न में योग्यता स्वीकार करते हैं, क्योंकि कर्त्ता के प्रयत्न से ही कर्म उत्पन्न होता है—"यागादिजन्यः स्वर्गादिजनकः कश्चन गुणविशेषः", (भीमाचार्यन्यायकोश)

**अभिहितान्वयवाद** कुमारिल के अनुयायियों द्वारा स्वीकृत अभिहितान्वयवदियों के अनुसार अर्थज्ञान शब्द पर आधारित है। शब्दार्थज्ञान का कारण स्मरण अथवा बोधग्रहण न होकर द्योतन है। इसप्रकार अभिहितान्वयवाद के अनुसार, शब्द अर्थ को प्रकट करते हुए, संयुक्त रूप से वाक्यार्थ का बोध कराते हैं। निदर्शनार्थ, 'गामानय' (गौ को लाओ) इस वाक्य में, 'ग्राम्' का अर्थ गो का कर्म कारक है। इसी प्रकार 'आनय' का अर्थ 'लाओ' भी स्पष्ट है। अत एव 'ग्राम्' एवं 'आनय' दोनों शब्द संयुक्त रूप से 'गाय को लाओ' इस अर्थ को स्पष्ट करते हैं।

**अर्थवाद** विधि के अतिरिक्त वेद का दूसरा भाग अर्थवाद है। ज्ञान प्रतिपादक वाक्य क्रिया की स्तुति या निषेध के प्रतिपादक होने के कारण, परम्परया क्रियापरक हैं। इन्हीं वाक्यों को अर्थवाद वाक्य कहते हैं। अर्थवाद वाक्य कहीं विधेय क्रिया की साक्षात् प्रशंसा करते हुए, तो कहीं, उससे सम्बन्धित द्रव्य तथा देवता आदि की प्रशंसा करते हुए प्रमाण बनते हैं।

**धर्म** चोदना के द्वारा लक्षित अर्थ, धर्म कहलाता है—"चोदना लक्षणोऽर्थो धर्मः"। भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान, सूक्ष्म, व्यवहित तथा विप्रकृष्ट पदार्थों के बोध कराने में, चोदना ही एक मात्र समर्थ है।

**भावना** उत्पद्यमान वस्तु की उत्पत्ति के अनुकूल प्रयोजकनिष्ठ व्यापार या प्रेरणा, भावना कहलाती है—**"भवितु र्भावानानुकूलः भावकव्यापारविशेषः"** (मी. न्या. प्र.)। दूसरे शब्दों में, वैदिक वाक्यों के श्रवण के पश्चात् , तत् -तत् क्रियाओं के अनुष्ठान के लिए, जो प्रेरणा होती है, उसे 'भावना' कहते हैं। शाब्दी एवं आर्थी भावना के रूप में, भावना के दो रूप हैं। "स्वर्गकामो यजेत" (स्वर्ग की कामना करने वाला यज्ञ करे) इस में 'यजेत' इस क्रिया रूप में दो अंश हैं—एक यज् धातु, तथा दूसरा लिङ् लकार। लिङ् लकार जन्य भावना शाब्दी भावना है, एवं आख्यातजन्य भावना आर्थी भावना है।

**मन्त्र** मन्त्र वे कहलाते हैं, जो तत् -तत् कर्मों का अनुष्ठान करते समय, उनसे सम्बन्धित क्रियाओं, अंगों, द्रव्यों एवं देवताओं का प्रकाशन करते हैं। इसी रहस्य के द्योतक होने के कारण, इन्हें मन्त्र कहते हैं।

**विधि** विधि के द्वारा अलौकिक कल्याण के साधन यज्ञादि का विधान किया जाता है। अत एव, विधि

कर्म में प्रमाण है। वेद वाक्यों का प्रमुख उद्देश्य विधि का प्रतिपादन है।

**स्वतःप्रामाण्य** प्राभाकर मीमांसक नैयायिक के समान प्रामाण्य को परतः न मानकर, स्वतः स्वीकार करता है। स्वतः प्रामाण्यवाद के अनुसार ज्ञान, पहिले इन्द्रियसन्निहित पदार्थ को, इसके पश्चात्, अपने आपको, और फिर ज्ञान के आश्रयस्वरूप आत्मा को प्रकट करता है। यही स्वतःप्रामाण्य है।

## वेदान्तदर्शन

**अद्वैत** शब्द का अर्थ द्वैतविरोधी एवं भेदरहित तत्त्व है। अद्वैतवेदान्त के अनुसार अद्वैततत्त्व प्रमाण आदि का विषय नहीं है। "नह्यदेयानुपादेयाद्वैतात्मावगतौ निर्विषयाण्यप्रमातृकाणि च प्रमाणानि भवितुमर्हन्तीति।।" (ब्रह्मसूत्र–शाङ्करभाष्य १।१।४)

**अधिकारी** जिसने इस जन्म में अथवा जन्मान्तर में वेदों एवं वेदार्थों का विधिपूर्वक अध्ययन कर समस्त वेदान्त के अर्थ को समझ लिया है, तथा काम्य और निषिद्ध कर्मों के परित्यागपूर्वक, नित्य, नैमित्तिक, प्रायश्चित्त एवं उपासना कर्मों का अनुष्ठान करने से समस्त पापों के दूर हो जाने के कारण, जिसका अन्तःकरण निर्मल हो गया है तथा जो साधन-चतुष्टय से सम्पन्न है, उसे ही (ब्रह्मविद्या के अध्ययन का) अधिकारी कहते हैं। "अधिकारी तु विधिवदधीतवेदवे- दाघस्थेनापाततोऽ-धिगताखिलवेदार्थोत्सिन् जन्मनि जन्मान्तरे वा काम्यनिषिद्धवर्जनपुरस्सरं नित्यनैमित्तिकप्रायश्चितो-पासनानुष्ठानेन निर्गतनिखिलकल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्तः साधनचतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता"। (वेदान्तसार ४)

**अनिर्वचनीय** वेदान्त में, सत् एवं असत् से विलक्षण को अनिवर्चनीय कहते हैं। सत् का अर्थ परमार्थ सत् , एवं असत् का अर्थ अलीक असत् (शशशृंङ्ग या आकाशकुसुम) है। जो इन दोनों से विलक्षण है, वह अनिर्वचनीय है। माया एवं मायिक जगत् अनिर्वचनीय है, क्योंकि वह न तो पारमार्थिक सत् ब्रह्म की तरह सत् , और न शशशृंङ्ग की तरह सर्वथा असत्।

**अन्तर्यामी** अन्तर्यामी का अर्थ है, भीतर से नियमन करने वाला। अज्ञान की समष्टि उपाधि से उपहित चैतन्य को वेदान्त में अन्तर्यामी कहा जाता है।

**अहं ब्रह्मास्मि** वेदान्तसार में 'अहं ब्रह्मास्मि' वाक्य को 'अनुभव वाक्य' संज्ञा से अभिहित किया गया है। जब आचार्य के द्वारा अध्यारोप और अपवाद के माध्यम से अधिकारी 'शिष्य को तत्त्वमसि' वाक्य का अर्थबोध करा दिया जाता है, तो अधिकारी शिष्य के चित्त में "मैं नित्य, शुद्ध, बुद्ध, मुक्तस्वभाववाला अद्वितीय ब्रह्म हूँ" इस प्रकार की ऐक्यबोधक चित्तवृत्ति उत्पन्न होती है। एवंविध अनुभूति के बोधक वाक्य 'अहं ब्रह्मास्मि' है, 'अहं ब्रह्मास्मि' अलौकिक वृत्ति ही है, ब्रह्मसाक्षात्कार की स्थिति नहीं।

**अहिंसा** वाणी, मन और शरीर से दूसरों को पीड़ा न पहुँचाना अहिंसा है। "वाङ्मनःकायैः परपीडावर्जनमहिंसा"। (विद्वन्मनोरञ्जनी)

**आत्मविद्** अद्वैत का निश्चय (ज्ञान) हो जाने के कारण जो जागरणकाल में भी सुषुप्ति में सोए हुए पुरुष के समान अद्वैत को देखते हुए भी नहीं देखता, तथा जो कार्यों को करता हुआ भी, निष्क्रिय रहता है अर्थात् उन कार्यों में लिप्त नहीं होता, उसे आत्मविद् (जीवन्मुक्त) कहते हैं। (सुषुप्तवज्जाग्रति यो न पश्यति द्वयं च पश्यन्नपि चाद्वयत्वतः।। तथा च कुर्वन्नपि निष्क्रियश्च यः स आत्मविन्नान्य इतीह निश्चयः।। (उपदेशसाहस्री १०।१३)

**आनन्दमयकोश** ईश्वर के उपाधिभूत समष्टिरूप ज्ञान को आनन्द के प्राचुर्य से युक्त होने के कारण और कोश के समान चैतन्य का आच्छादक होने के कारण, आनन्दमयकोश कहते हैं। " आनन्दप्रचुरत्वात्कोशव दाच्छादकत्वाच्चानन्दमयकोशः ..." (वेदान्तसारः ७)

**उपरति** श्रवण-मननादि से अतिरिक्त विषयों से हटाई गई मन-रूप अन्तरिन्द्रिय एवं चक्षु-श्रोत्रप्रभृति बाह्येन्द्रियों का पुनः श्रवण आदि से अतिरिक्त विषयों में प्रवृत्त न होना, उपरति कहलाता है, अथवा शास्त्रविहित नित्य-नैमित्तिक आदि कर्मों का विधिपूर्वक परित्याग (संन्यास) भी उपरति है।

**उपादानकारण** वह सामग्री है, जिससे कार्य का निर्माण होता है। उदाहरणतः, तन्तु पट का उपादान कारण है। वेदान्त में स्वोपाधिभूत अज्ञान की प्रधानता से ईश्वर ही उपादान कारण है। "अज्ञानोपहितं चैतन्यं स्वोपाधिप्रधानतयोपादानं च भवति"। (वेदान्तसार ११)

**जीवन्मुक्ति** जब जीव को शरीर रहते हुए भी ब्रह्मतत्त्व का ज्ञान हो जाता है, तो उस स्थिति को जीवन्मुक्ति की स्थिति कहते हैं। प्रारब्धकर्मों का नाश न होने के कारण तत्त्वज्ञानी भी जीवन्मुक्तावस्था में शरीर धारण करता है। "तर्हि तत्त्वसाक्षात्कारे जातेऽप्याप्रारब्धक्षयमविद्यालेशानुवृत्या जीवन्मुक्तिरस्तु"। (वि.प्र.स. ११)

**तत्त्वमसि** अर्थात् 'तुम वही हो'। प्रकृत में 'तत्' पद परोक्षत्वादिविशिष्ट चैतन्य का वाचक है एवं 'त्वम्' पद अपरोक्षत्वादिविशिष्ट चैतन्य का बोधक है। सदानन्द ने सामानाधिकरण्य, विशेषणविशेष्यभाव तथा लक्ष्यलक्षणभाव नामक सम्बन्धों के आश्रयण से 'तत्त्वमसि' वाक्य को अखण्ड (निगुर्णब्रह्मरूप) अर्थ का बोधक सिद्ध किया है।

**प्रायश्चित** शास्त्रों में विहित कर्म को न करने से तथा शास्त्रों द्वारा निषिद्ध कर्मों को करने से जो पाप उत्पन्न होता है, उसके निवारणार्थ जो कर्म किए जाते हैं, उन्हें प्रायश्चित कर्म कहते हैं। "विहितान्तःकरणप्रतिषिद्धसेवारूपनिमित्तविशेषानुबन्धीनि प्रायश्चितानि"। विद्वन्मनोरञ्जनी

**फलव्याप्ति** अन्तःकरण के विषयाकार में परिणत हो जाने पर उससे अवच्छिन्न या उसमें प्रतिबिम्बित चैतन्य (चिदाभास) के द्वारा उस विषय का अभिव्यक्तीकरण फलव्याप्ति है। "बाह्येन्द्रियसन्निकृष्टार्थाकारबाह्यधीपरिणामावच्छिन्नचिदंशकृतप्राकट्याद्याश्रयत्वं फलव्याप्यत्वम्"। (विद्वन्मनोरञ्जनी)

**बुद्धि** निश्चय करने वाली अन्तःकरण की वृत्ति को बुद्धि कहते हैं।

**ब्रह्मचर्य** पुरुष या नारी का अपनी उपस्थेन्द्रिय को नियन्त्रण में रखना ब्रह्मचर्य है।

"ब्रह्मचर्यमष्टाङ्गमैथुनवर्जनम् । (विद्वन्मनोरञ्जनी) "ब्रह्मचर्यं गुप्तेन्द्रियस्योपस्थस्य संयमः ।"

(व्यासभाष्य २।३०)

**ब्रह्मनिष्ट** एकमात्र ब्रह्म में निष्ठा (आस्था) रखने वाले पुरुष को ब्रह्मनिष्ठ कहा गया है। सदानन्द ने वेदान्तसार में ब्रह्मनिष्ट को ही 'जीवन्मुक्त' संज्ञा दी है।

**मनस्** आन्तरिक भावनाओं की कारणभूत इन्द्रिय अन्तःकरण में जब "मैं चिद्रूप हूँ, मैं देह हूँ"–इस प्रकार की संकल्पयुक्त अथवा "मैं पढ़ूँ या न पढ़ूँ"–इस प्रकार की विकल्पात्मक वृत्ति उत्पन्न होती है तो उसे मन कहते हैं– "मनो नाम संकल्पविकल्पात्मिकाऽन्तःकरणवृत्तिः।" (वेदान्तसार १३) "एतस्य प्राणस्य ब्रह्मणों मनो दूतम् ।" (कौषीतकी उपनिषद् २।१)

**मनोमयकोश** ज्ञानेन्द्रियों से युक्त मन को मनोमयकोश कहते हैं। "मनोमयः प्राणशरीरः"। (छान्दोग्योपनिषद्, ३।१४।२) "सात्विकैरिन्द्रियैः साकं विमर्शात्मा मनोमयः"। (पञ्चदशी १।३५)

**महाप्रपञ्च** स्थूल, सूक्ष्म और कारण प्रपञ्चों का समुदाय महाप्रपञ्च कहलाता है।

**महावाक्य** महान् अखण्ड ब्रह्मतत्त्व के प्रतिपादक वाक्यों को वेदान्त में महावाक्य की संज्ञा दी गयी है। बिना महावाक्य के अद्वैत ब्रह्म को जानना असम्भव ही है। इसीलिए संक्षेपशारीरिककार सर्वज्ञात्ममुनि ने कहा है–

"विनाग्रमहावाक्यमतो न कश्चित् पुमासमद्वैतमवैति जन्तुः। संक्षेपशारीरिक ३।३०२

**तत्त्वमसि** आदि महावाक्यों की संख्या १२ मानी गयी है। (देखिए विवेक तत्त्वमसि निरूपण)

**माया** ईश्वर की शक्ति का नाम माया है। माया सत् तथा असत् से विलक्षण होने के कारण अनिर्वचनीय है। माया का एक रूप विषयात्मक भी है। जिसके अनुरूप जगत् माया मात्र है–

"ईश्वरस्य मायाशक्तिः प्रकृतिः।" (शा० भा० श्वे० उ० १।४।३१)

"मायामात्रमिदं द्वैतमद्वैतं परमार्थता।" (गौडपादकारिका)

**रसास्वाद** अखण्डवस्तु (ब्रह्म) का अवलम्बन न करने पर भी चित्तवृत्ति का सविकल्पक समाधि के आनन्द का आस्वादन करना 'रसास्वाद' कहलाता है अथवा निर्विकल्पकसमाधि के प्रारम्भिक काल में सविकल्पक समाधि के आनन्द का आस्वादन 'रसास्वाद' कहलाता है।

**विश्व** स्थूल शरीरों की व्यष्टि से उपहित चैतन्य को, सूक्ष्म के अभियान का परित्याग किए बिना स्थूल शरीर आदि में प्रविष्ट होने के कारण, 'विश्व' कहते हैं।

**वृत्ति** अन्तःकरण के चक्षु आदि द्वारा घटादि विषय देश में जाकर तत्तदाकार में परिवर्तित होने को वृत्ति कहते हैं। "यथा तडागोदकं छिद्रान्निर्गत्य कुल्यात्मना केदारान् प्रविश्य तद्वदेव चतुष्कोणाद्याकारं भवति तथा तैजसमन्तःकरणमपि चक्षुरादि द्वारा घटादि विषयदेशं गत्वा घटादिविषयाकारेण परिणमते स एव परिणामो वृत्तिरित्युच्यते"। (वेदान्तपरिभाषा, परिच्छेद १)

**वेदान्त** जो दर्शन उपनिषदों पर आधारित है उसे वेदान्त कहते हैं। ब्रह्मसूत्र, गीता एवं प्रस्थानत्रयी का शाङ्करभाष्य वेदान्त का उपकारक साहित्य है। यद्यपि रामानुज, निम्बार्क एवं वल्लभ का दर्शन भी वेदान्त है, किन्तु आज प्रायः वेदान्त शब्द से शङ्कराचार्य के अद्वैत वेदान्त का ही आशय ग्रहण किया जाता है।

**श्रद्धा** गुरु के द्वारा कहे गए वेदान्त वाक्यों में विश्वास रखना श्रद्धा है।

**श्रवण** छः प्रकार के लिङ्गों (उपक्रम और उपसंहार, अभ्यास, अपूर्वता, फल, अर्थवाद एवं उपपत्ति) द्वारा सम्पूर्ण वेदान्तवाक्यों का तात्पर्य एकमात्र अद्वितीय ब्रह्म में मानना श्रवण कहलाता है–

**श्रोत्रिय** वेद एवं वेदाङ्गों के विद्वान् को श्रोत्रिय कहते हैं। श्रोत्रियश्छन्दोऽधीते। बृहदारण्यक उपनिषद् के अनुसार श्रोत्रिय को पाप एवं कामना से रहित होना चाहिए। 'यश्च श्रोत्रियोऽवृजिनोऽकामहतः।' (बृ० उ० ४।३।३३) इस सम्बन्ध में एक अन्य श्लोक भी मिलता है– जन्मना जायते शूद्रः संस्कारेण द्विज उच्यते। विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यते।।

**संसर्ग** किसी वाक्य में आए हुए पदों से निर्दिष्ट पदार्थों के पारस्परिक सम्बन्ध को संसर्ग कहते हैं। यह संसर्ग दो प्रकार का होता है–भेदरूपसंसर्ग और अभेदरूपसंसर्ग। जहाँ पर वाक्यगत पदों में भिन्न-भिन्न विभक्तियों का प्रयोग होने से सामानाधिकरण्य का अभाव होता है, वहाँ पर वाक्यार्थ अभेद रूपसंसर्ग माना जाता है।

**सत्य** वस्तुस्थिति का बिना अतिक्रमण किए हुए बोलना सत्य है। "सत्यं यथार्थभाषणम्"। विद्वन्मनोरञ्जनी "सत्यं यथार्थे वाङ् मनसे यथा इष्टं यथानुमितं यथा श्रुतं तथा वाङ् मनश्चेति"। (व्यासभाष्य, २।३०)

## वैष्णवदर्शन

**अंशांशिभाव** जीव ब्रह्म का अंश है, एवं ब्रह्म अंशी है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि अग्नि के स्फुल्लिंग (चिनगारियाँ) अग्नि के अंश हैं। यही अंशांशिभाव है।

**अचिन्त्यभेदाभेद** अचिन्त्यभेदाभेद के अन्तर्गत भगवान् की शक्ति अचिन्त्य है। इस प्रकार भगवान् और जगत् में भेद है, या अभेद, यह अचिन्त्य है। इसीलिए यह सिद्धान्त अचिन्त्यभेदाभेद के नाम से प्रख्यात है। जीव गोस्वामी के कथनानुसार प्रलयकाल में जगत् भगवान् में उसी प्रकार लीन रहता है, जिस प्रकार कि रात्रि में पक्षी वन में लीन रहते हैं।

**द्वैत** सिद्धान्त के अन्तर्गत ईश्वर, जीव एवं जगत् की स्वतन्त्र एवं सत्य सत्ता स्वीकार की गई है। इसीलिए यह सिद्धान्त द्वैतवाद के नाम से प्रख्यात है। इस सिद्धान्त के प्रवर्त्तक आचार्य मध्व हैं।

**द्वैताद्वैत** अद्वैत एवं द्वैत सिद्धान्त का मध्यम मार्ग द्वैताद्वैत है। ईश्वर, अपने स्वतन्त्र स्वरूप में अद्वैत स्वरूप है, एवं जीव तथा जगत् का आश्रय होने के कारण द्वैत रूप है। अत एव यह सिद्धान्त "द्वैताद्वैत" कहलाता है। इस सिद्धान्त के प्रवर्त्तक निम्बार्काचार्य हैं।

**नवधाभक्ति** जीवगोस्वामी ने भक्ति का निरूपण करते हुए, भक्ति के नौ भेद बतलाए हैं। ये नौ भेद, श्रवण, कीर्त्तन, विष्णुस्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य एवं आत्मनिवेदन हैं।

**पुष्टि** वल्लभाचार्य के अनुसार भगवान् का अनुग्रह ही पुष्टि है–पोषणं तदनुग्रहः (श्रीमद् भागवत, २।१०) यही मुक्ति का साधन है। बल्लभाचार्य पुष्टिमार्गी है :

**प्रकार प्रकारीभाव** रामनुजदर्शन में जगत् के अनेक रूप ब्रह्म के प्रकार हैं, तथा चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म प्रकारी हैं। इसीलिए यह प्रकार प्रकारीभाव कहलाता है।

**प्रवृत्ति** प्रवृत्ति का अर्थ, शरणागति (भगवान् की पूर्ण शरण प्राप्त करना है – न धर्मनिष्ठोऽस्मि न चात्मवेदी न भक्तिमाँस्त्वच्चरणविन्दे ।। अकिञ्चनोऽनन्यगतिः शरण्यं त्वत्पादमूलं शरणं प्रपद्ये। (आलबन्दारस्तोत्र)

**भक्ति** शाण्डिल्यसूत्र (१।१) के अनुसार ईश्वर में परम अनुरक्ति भक्ति है। (परानुरक्तिरीश्वरे)

**विशिष्टाद्वैत** रामानुज दर्शन के अन्तर्गत चित् एवं अचित् से विशिष्ट ब्रह्म अद्वैत स्वरूप है। इसीलिए, इस सिद्धान्त का नाम विशिष्टाद्वैत प्रसिद्ध हुआ है। जीव चित् , एवं जगत् जड है।

**विशेष** 'विशेष' सिद्धान्त के प्रवर्त्तक बलदेव विद्याभूषण हैं। इस सिद्धान्त के अनुसार, ईश्वर एवं उसके गुणों, अथवा ईश्वर एवं उसके स्वभाव में भेद न होने पर भी भेद की प्रतीति होती है। 'विशेष-सिद्धान्त, इसी विलक्षण भेद का प्रतिनिधि है। 'विशेष' सिद्धान्त के अनुसार भगवान् के स्वरूपभूत चित् एवं आनन्द भगवान् के विशेषण अथवा शरीर कहलाते हैं।

**शरीर-शरीरीभाव** रामानुज दर्शन के अनुरूप जीव (चित् ) एवं जगत् (अचित् ) ब्रह्म के शरीरी हैं, तथा ब्रह्म शरीर हैं। इसीलिए, इसे शरीरशरीरीभाव कहते हैं।

**शुद्धाद्वैत** बल्लभदर्शन के अन्तर्गत ब्रह्म माया से असम्बद्ध है। इसीलिए यह शुद्ध कहलाता है–"माया-सम्बन्धरहितं शुद्धमित्युच्यते बुधैः" (शुद्धाद्वैतमार्त्तण्ड)। शुद्धाद्वैतदर्शन में, माया मिथ्या न हो सत्य है, मायिक जगत् भी सत्य है। इस प्रकार परमार्थ में ब्रह्म अद्वैतस्वरूप (निर्गुण) है, किन्तु व्यवहार में सगुण है। यह उसी प्रकार है, जिस प्रकार एक ही सर्प कुण्डलीस्वरूप होने पर अनेकरूपता धारण करता है–**"अहिकुण्डलन्याय"**।

**सायुज्य** भगवान् की पूर्ण भक्ति प्राप्त करने के पश्चात् भक्त भगवत्प्रेम के द्वारा ईश्वरसायुज्य की प्राप्ति करता है। सायुज्य की स्थिति में भक्त भगवान के साथ, तद्युक्त भाव से रहता है। इतना ही नहीं, भक्त भगवान् के शरीर में प्रवेश करके, उन्हीं के शरीर से आनन्द भोग प्राप्त करता है। भगवान् के भक्त भी सर्वज्ञ एवं आनन्दस्वरूप हो जाता है, किन्तु भगवान् की सृष्टिशक्ति एवं नियन्ताशक्ति भक्त को प्राप्त नहीं होती।

**सारूप्य** भक्ति के अनुसार जीव, बाह्य रूप से भगवान् का सादृश्य प्राप्त करता है।

**सार्ष्टि** मुक्ति सायुज्य मुक्ति का ही एक रूप है। जब, जीव मुक्तावस्था में, ईश्वर सदृश शक्तियों का उपभोग करते हैं, तथा इस प्रकार, देवों अथवा ईश्वर के समान हो जाते हैं, तो उनकी इस मुक्तावस्था को सार्ष्टि मुक्ति कहते हैं।

**सालोक्य** सालोक्य के अनुसार भक्त स्वर्ग में निवास करता हुआ, आनन्द भोग से सन्तुष्ट हो, सदा ईश्वर साक्षात्कार प्राप्त करता है।

**सामीप्य** सामीप्य मुक्ति के अनुसार भक्त सदा भगवान् का सामीप्यलाभ करता है।

## शैव-शाक्त दर्शन

**कुल** शाक्तदर्शन के अन्तर्गत कुल शब्द का अर्थ शिवशक्ति से ऊर्ध्वतम परतत्त्व है। इसी परतत्त्व के उपासक कौल कहलाते हैं। कौलमत को वैदिक एवं शैवादि मतों से भी ऊपर कहा है– वेदादिभ्यः परं शैवं शैवाद् वामं च दक्षिणम्। दक्षिणाच्च परं कौलं कौलात् परतरं नहि।।

**दीक्षा** आचार्य द्वारा शिष्य को भवबन्धन से मुक्ति का उपदेश 'दीक्षा' कहलाता है–"आचार्यसंस्थितो देवो दीक्षा शक्तमैव मुञ्चति। (मोक्षकारिका)

**पति** शैव सिद्धान्त के अनुसार पति का अर्थ शिव है। पति अर्थात् शिव परमैश्वर्यसम्पन्न, सर्वथा स्वतन्त्र एवं सर्वज्ञ है। समस्त जीवों का स्वामी होने के कारण ही, उसे "पशूनां पतिः" (यजुर्वेद) कहा गया है।

**पशु** पशु का अर्थ बन्धन में फँसा जीव है। पृथिव्यादि पञ्च भूत, उनके गन्ध आदि गुण तथा त्रयोदश इन्द्रियाँ, इन पाशों से जीव सांसारिक बन्धन में फँसा रहता है।

**पारद** रसेश्वरदर्शन के अनुसार पारद व्यक्ति को भवसागर से पार लगाता है। "संसारस्य परं पारं दत्तेऽसौ पारदः स्मृतः"। पारद (पारा) की अलौकिक शक्ति है। यह भगवान् शंकर का वीर्य कहा जाता है।

**विन्दु,** शिव की 'परिग्रहरूपा शक्ति है। इसके दो भेद हैं–एक शुद्ध एवं दूसरा अशुद्ध। शुद्ध बिन्दु महामाया एवं अशुद्ध बिन्दु माया कहलाती है। महामाया, सात्विक एवं माया प्राकृत जगत् का उपादान कारण है। विन्दु, रत्नत्रय–शिव, शक्ति एवं बिन्दु, में से एक है।

**विमर्श,** शिव की शक्ति है। विमर्शशक्ति शिव के स्वाभाविक 'अहं' की स्फूर्ति है, जो सृष्टि काल में, विश्वाकार स्थिति में विश्वप्रकाश रूप से, तथा सृष्टि के संहारकाल में, विश्वसंहरण रूप में परिणत होती है–"विमर्शो नाम विश्वाकारेण विश्वप्रकाशेन विश्वसंहरणेन च अकृत्रिमाऽहमिति स्फुरणम्,। (पराप्रवेशिका)

**वीरशैव** सिद्धान्त के अनुसार, जीव एवं शिव के ऐक्य का प्रतिपादन किया गया है। इस प्रकार 'वीर' के अन्तर्गत 'वी' जीव एवं शिव के ऐक्य की विद्या का बोधक है, एवं 'र' उस विद्या में रमण कर्त्ता शैवों का बोध कराता है–"वीशब्देनोच्यते विद्या शिवजीवैक्यबोधिका। तस्यां रमन्ते ये शैवाः वीर शैवास्तु ते मताः।। (तत्त्वप्रकाशिका)।

**शक्तिपात** शैवसिद्धान्त के अनुसार मलापनयन का उपाय परमशिव की अनुग्रह शक्ति है। यही अनुग्रह-शक्ति शाक्ततन्त्र में "शक्तिपात" कहलाती है।

**संवित्** त्रिक दर्शन के अन्तर्गत शिव एवं शक्ति का सामरस्य कामेश्वर एवं कामेश्वरी के रूप में है। एतदनुसार चैतन्यस्वरूप आत्मा समस्त जगत् में व्याप्त है। यही चैतन्यस्वरूप आत्मा, चैतन्य, परा संवित् अनुत्तर, परमेश्वर तथा परम शिव है। इस प्रकार परा-संवित् 'पराशक्ति' है– विश्वात्मिकां तदुत्तीर्णं हृदयं परमेशितुः। परादिशक्तिरूपेण स्फुन्तीं संविदं नुमः।।

**सदाशिव** कार्यशक्ति के अन्तर्निमेष को सदाशिव एवं बाह्यनिमेष को ईश्वर कहते हैं। "ईश्वरो बहिरुन्मेषो निमेषोऽन्तः सदा शिवः" (ईश्वरप्रत्यभिज्ञा)। आन्तरिक निमेष को सदाशिव, इसलिए कहते हैं, क्योंकि सत् ता का आरम्भ सदाशिव से ही होता है–"सदाख्यायां भवं सदाख्यं यतः प्रभृति सदिति प्रख्या"। (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, ३। १२)।

**स्थल** शब्द का अर्थ ब्रह्म है। क्योंकि चराचर जगत् ब्रह्म में अधिष्ठित है, एवं उसी में लीन हो जाता है, इसीलिए इसे 'स्थल' कहते हैं।

**सामरस्य** शिव एवं शक्ति में सामरस्य अर्थात् ऐक्य है। ये दोनों उसी प्रकार एक हैं, जिस प्रकार चन्द्रमा एवं उसकी चाँदनी–"न शिवेन विना देवी न देव्या च विना शिवः। नानयोरन्तरं किञ्चित् चन्द्रचन्द्रिकयोरिव ।।

●

परिशिष्ट–३

# षड्दर्शन सूत्रावली

## अथ न्यायदर्शनम्

## प्रथमाध्यायस्य प्रथममाह्निकम्

प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजनदृष्टान्तसिद्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवितण्डाहेत्वाभासच्छलजाति-निग्रहस्थानानां तत्वज्ञानान्निश्रेयसाधिगमः ।।१।। दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः ।।२।। प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि ।।३।। इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम् ।।४।। अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववच्छेषवत्सामान्यतोदृष्टं च ।।५।। प्रसिद्धसाधर्म्यात्साध्यसाधनमुपमानम् ।।६।। आप्तोपदेशः शब्दः ।।७।। स द्विविधो दृष्टादृष्टार्थत्वात् ।।८।। आत्मशरीरेन्द्रियार्थबुद्धिमनःप्रवृत्तिदोषप्रेत्यभावफलदुःखापवर्गास्तु प्रमेयम् ।।९।। इच्छाद्वेषप्रयत्नसुखदुःखज्ञानान्यात्मनो लिङ्गम् ।।१०।। चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम् ।।११।। घ्राणरसनचक्षुस्त्वक्श्रोत्राणीन्द्रियाणि भूतेभ्यः ।।१२।। पृथिव्यापस्तेजोवायुराकाशमिति भूतानि ।।१३।। गन्धरसरूपस्पर्शशब्दाः पृथिव्यादिगुणास्तदर्थाः ।।१४।। बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानमित्यनर्थान्तरम् ।।१५।। युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम् ।।१६।। प्रवृत्तिर्वाग्बुद्धिशरीरारम्भः ।।१७।। प्रवर्तनालक्षणा दोषाः ।।१८।। पुनरुत्पत्तिः प्रेत्यभावः ।।१९।। प्रवृत्तिदोषजनितोऽर्थः फलम् ।।२०।। बाधनालक्षणं दुःखम् ।।२१।। तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः ।।२२।। समानानेकधर्मोपपत्तेर्विप्रतिपत्तेरुपलब्ध्यनुपलब्ध्यव्यवस्थातश्च विशेषापेक्षो विमर्शः संशयः ।।२३।। यमर्थमधिकृत्य प्रवर्तते तत्प्रयोजनम् ।।२४।। लौकिकपरीक्षकाणां यस्मिन्नर्थे बुद्धिसाम्यं स दृष्टान्तः ।।२५।। तन्त्राधिकरणाभ्युपगमसंस्थितिः सिद्धान्तः ।।२६।। स चतुर्विधः सर्वतन्त्रप्रतितन्त्राधिकरणाऽभ्युपगमसंस्थित्यर्थान्तरभावात् ।।२७।। सर्वतन्त्राविरुद्धस्तन्त्रेऽधिकृतोऽर्थः सर्वतन्त्रसिद्धान्तः ।।२८।। समानतन्त्रसिद्धः परतन्त्रासिद्धः प्रतितन्त्रसिद्धान्तः ।।२९।। यत्सिद्धावन्यप्रकरणसिद्धिः सोऽधिकरणसिद्धान्तः ।।३०।। अपरीक्षिताभ्युपगमात्तद्विशेषपरीक्षणमभ्युपगमसिद्धान्तः ।।३१।। प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनान्यवयवाः ।।३२।। साध्यनिर्देशः प्रतिज्ञा ।।३३।। उदाहरणसाधर्म्यात्साध्यसाधनं हेतुः ।।३४।। तथा वैधर्म्यात् ।।३५।। साध्यसाधर्म्यात्तद्धर्मभावी दृष्टान्त उदाहरणम् ।।३६।। तद्विपर्य्ययाद्वा विपरीतम् ।।३७।। उदाहरणापेक्षस्तथेत्युपसंहारो न तथेति वा साध्यस्योपनयः ।।३८।। हेत्वपदेशात्प्रतिज्ञायाः पुनर्वचनं निगमनम् ।।३९।। अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः ।।४०।। विमृश्य पक्षप्रतिपक्षाभ्यामर्थावधारणं निर्णयः ।।४१।।

।। इति न्यायदर्शने प्रथमाध्यायस्य प्रथममाह्निकम् ।।

## अथ प्रथमाध्यायस्य द्वितीयमाह्निकम्

प्रमाणतर्कसाधनोपालभ्यः सिद्धान्तविरुद्धः पञ्चावयवोपपन्नः पक्षप्रतिपक्षपरिग्रहो वादः ।।१।। यथोक्तोपपन्नश्छलजातिनिग्रहस्थानसाधनोपालम्भो जल्पः ।।२।। स प्रतिपक्षस्थापनाहीनो वितण्डा ।।३।। सव्यभिचारविरुद्धप्रकरणसमसाध्यसमकालातीता हेत्वाभासाः ।।४।। अनैकान्तिकः सव्यभिचारः ।।५।। सिद्धान्तमभ्युपेत्य तद्विरोधी विरुद्धः ।।६।। यस्मात्प्रकरणचिन्ता स निर्णयार्थमपदिष्टः प्रकरणसमः ।।७।। साध्याविशिष्टः साध्यत्वात्साध्यसमः ।।८।। कालात्ययापदिष्टः कालातीतः ।।९।। वचनविघातोऽर्थविकल्पोपपत्त्या छलम् ।।१०।। तत्त्रिविधं–वाक्छलं सामान्यच्छलमुपचारच्छलं चेति ।।११।। अविशेषाभिहितेऽर्थे वक्तुरभिप्रायादर्थान्तरकल्पना वाक्छलम् ।।१२।। सम्भवतोऽर्थस्यातिसामान्ययोगादसम्भूतार्थकल्पना सामान्यछलम् ।।१३।। धर्मविकल्पनिर्देशेऽर्थसद्भावप्रतिषेध उपचारच्छलम् ।।१४।। वाक्छलमेवोपचारच्छलं तदविशेषात् ।।१५।। न, तदर्थान्तरभावात् ।।१६।। अविशेषे वा किञ्चित्साधर्म्यादेकच्छलप्रसङ्गः ।।१७।। साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां प्रत्यवस्थानं जातिः ।।१८।। विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च निग्रहस्थानम् ।।१९।। तद्विकल्पाज्जातिनिग्रहस्थानबहुत्वम् ।।२०।।

।। इति प्रथमाध्यायस्य द्वितीयमाह्निकम् ।।

## अथ द्वितीयाध्यायस्य प्रथममाह्निकम्

समानानेकधर्माध्यवसायादन्यतरधर्माध्यवसायाद्वा न संशयः ।।१।। विप्रतिपत्त्यव्यवस्थाध्यवसायाच्च ।।२।। विप्रतिपत्तौ च सम्प्रतिपत्तेः ।।३।। अव्यवस्थात्मनि व्यवस्थितत्वाच्चाव्यवस्थायाः ।।४।। तथाऽत्यन्तसंशयस्तद्धर्मसातत्योपपत्तेः ।।५।। यथोक्ताध्यवसायादेव तद्विशेषापेक्षात् संशये नासंशयो नात्यन्तसंशयो वा ।।६।। यत्र संशयस्तत्रैवमुत्तरोत्तरप्रसङ्गः ।।७।। प्रत्यक्षादीनामप्रामाण्यं त्रैकाल्यासिद्धेः ।।८।। पूर्वं हि प्रमाणसिद्धौ नेन्द्रियार्थसन्निकर्षात्प्रत्यक्षोत्पत्तिः ।।९।। पश्चात्सिद्धौ न प्रमाणेभ्यः प्रमेयसिद्धिः ।।१०।। युगपत्सिद्धौ प्रत्यर्थनियतत्वात् क्रमवृत्तित्वाभावो बुद्धीनाम् ।।११।। त्रैकाल्यासिद्धेः प्रतिषेधानुपपत्तिः ।।१२।। सर्वप्रमाणप्रतिषेधाच्च प्रतिषेधानुपपत्तिः ।।१३।। तत्प्रामाण्ये वा न सर्वप्रमाणविप्रतिषेधः ।।१४।। त्रैकाल्याप्रतिषेधश्च शब्दादातोद्यसिद्धिवत्तत्सिद्धेः ।।१५।। प्रमेयता च तुला प्रामाण्यवत् ।।१६।। प्रमाणतः सिद्धेः प्रमाणानां प्रमाणान्तरसिद्धिप्रसङ्गः ।।१७।। तद्विनिवृत्तेर्वा प्रमाणान्तरसिद्धिवत्प्रमेयसिद्धिः ।।१८।। न, प्रदीपप्रकाशवत्तत्सिद्धेः ।।१९।। क्वचिन्निवृत्तिदर्शनादनिवृत्तिदर्शनाच्च क्वचिदेकान्तः ।।२०।। प्रत्यक्षलक्षणानुपपत्तिरसमग्रवचनात् ।।२१।। नात्ममनसोः सन्निकर्षाभावे प्रत्यक्षोत्पत्तिः ।।२२।। दिग्देशकालाकाशेष्वप्येवं प्रसङ्गः ।।२३।। ज्ञानलिङ्गत्वादात्मनो नाऽनवरोधः ।।२४।। तदयौगपद्यलिङ्गत्वाच्च न मनसः ।।२५।। प्रत्यक्षनिमित्तत्वाच्चेन्द्रियार्थयोः सन्निकर्षस्य स्वशब्देन वचनम् ।।२६।। सुप्तव्यासक्तमनसां चेन्द्रियार्थयोः सन्निकर्षनिमित्तत्वात् ।।२७।। तैश्चापदेशो ज्ञानविशेषाणाम् ।।२८।। व्याहतत्वादहेतुः ।।२९।। नार्थविशेषप्राबल्यात् ।।३०।। प्रत्यक्षमनुमानमेकदेशग्रहणादुपलब्धेः ।।३१।। न, प्रत्यक्षेण यावत्तावदप्युपलम्भात् ।।३२।। न चैकदेशोपलब्धिरवयविसद्भावात् ।।३३।। साध्यत्वादवयविनि सन्देहः ।।३४।। सर्वाग्रहणमवयव्यसिद्धेः ।।३५।। धारणाऽऽकर्षणोपपत्तेश्च ।।३६।। सेनावनवद्ग्रहणमिति चेन्नातीन्द्रियत्वादणूनाम् ।।३७।। रोधोपघातसादृश्येभ्यो व्यभिचारादनुमानमप्रमाणम् ।।३८।। न, एकदेशत्राससादृश्येभ्योऽर्थान्तरभावात् ।।३९।। वर्तमानाभावः पततः पतितपतितव्यकालोपपत्तेः ।।४०।। तयोरप्यभावो वर्तमानाभावे

